नाणेण दसणेण य, चारित्त-तवेण सम्मसहिएण । मण-वयण-कायगुत्तो, अज्जिणइ अणन्तय पुण्ण ॥ ६८ ॥
अट्ठविहभेयभिन्न, कम्म मखेवओ समक्खाय । वज्झन्ति य मुच्चन्ति य, जीवा परिणामजोगेण ॥ ६९ ॥
समारपवन्नाण, जीवाण विसयसङ्गमूढाण । ज होइ तक्खणसुह, त पुण दुक्ख अणेगविह ॥ ७० ॥
जाव य निमिसपमाणो, कालो वच्चेज्ज नरयलोगम्मि । ताव चिय नत्थि सुह, जीवाण पावकम्माण ॥ ७१ ॥
दमणेसु ताडणेसु य, बन्धणनिब्भच्छणाइदोसेसु । दुक्ख तिरिक्खजीवा, अणुहवमाणा य अच्छन्ति ॥ ७२ ॥
सजोग-विप्पओगे, लाहा-ऽलाहे य राग-दोसेसु । मणुयाण हवइ दुक्ख, सारीर माणस चेव ॥ ७३ ॥
अप्पिड्ढियदेवाण वि, दट्ठूण महिड्ढिए सुरसमूहे । ज उप्पज्जइ दुक्ख, तत्तो गुरुय चवणकाले ॥ ७४ ॥
एयारिसम्मि घोरे, ससारे चाउरङ्गमग्गमि । दुक्खेहि नवरि जीवो, भट्ठो मणुयत्तण लहइ ॥ ७५ ॥
लद्धे वि माणुसत्ते, सबराइकुलेसु मन्दविभवेसु । उत्तमकुलम्मि दुक्ख, उप्पत्ती होइ जीवस्स ॥ ७६ ॥
उप्पन्नो वि हु सुकुले, वामण-बहिर-ऽन्ध-मूय-कुणि-खुज्जो । दुक्खेहि लहइ जीवो, निरोगपञ्चिन्दिय रूव ॥ ७७ ॥
सव्वाण सुन्दराण, लद्धे वि समागमे अपुण्णस्स । न हविज्ज धम्मबुद्धी, मूढस्स उ लोभ-मोहेण ॥ ७८ ॥
उप्पन्ना वि य बुद्धी, धम्मस्सुवरि कुधम्म-हम्मेसु । तह वि य पुण भामिज्जइ, न लहइ जिणदेसिय धम्मं ॥ ७९ ॥
लद्धूण माणुसत्त, जस्स न धम्मे सया हवइ चित्त । तस्स किर करयलत्थ, अमय नट्ठ चिय नरस्स ॥ ८० ॥
केइत्थ धीरपुरिसा, चारित्तं गिण्हिऊण भावेण । अक्खण्डियचारित्ता, जाव ठिया उत्तमट्ठम्मि ॥ ८१ ॥

साथ ज्ञान, दर्शन, चारित्र एवं तपसे तथा मन-वचन-कायको अशुभ प्रवृत्तिसे दूर रखनेवाला जीव अनन्त पुण्य उपार्जित करता है। (६८) कर्मके संक्षेपमे आठ भेद कहे गए हैं। अपने-अपने परिणामके अनुसार जीव कर्मका बन्ध करते हैं या मुक्त होते हैं। (६९) विषय-सुखमे मूढ संसारी जीवको जो क्षणिक सुख प्रतीत होता है वह तो वस्तुत. अनेकविध दुःखरूप ही है। (७०) पापकर्म करनेवाले जीवको नरक लोकमे एक निमिष जितने भी समयमे सुख नहीं मिलता। (७१) तिर्यंच जीव, मार-पीट, बन्धन एवं तिरस्कार आदि दोषो द्वारा दुःखका अनुभव करते हैं। (७२) सयोग और वियोगमें, लाभमें और अलाभमे, रागमे और द्वेषमें मनुष्यको शारीरिक एवं मानसिक दुःख होता है। (७३) अल्प ऋद्धिवाले देवोको महर्द्धिक सुरसमूहको देखकर जो दुःख होता है उससे भी भारी दुःख तो उन्हें च्यवनकालमे (देवगतिसे च्युत होकर दूसरी गतिमें जन्म लेते समय अर्थात् मरणकालमे) होता है। (७४) ऐसे घोर संसाररूपी चौराहेमे खडा हुआ जीव दूसरे जीवोंकी अपेक्षा तुलनामें दुःखसे मुक्त होने पर ही मानवयोनि प्राप्त करता है। (७५) मनुष्यत्व प्राप्त करनेके बावजूद भी मन्द पुण्यके कारण जीव शबर आदि कुलोंमे उत्पन्न होता है, उत्तम कुलोंमें जीवकी उत्पत्ति बड़ी कठिनाईसे होती है। (७६) उत्तम कुलमें उत्पन्न होने पर भी मनुष्य बौना, बहरा, अन्ध गूँगा, टूँठा और लूला-लँगडा होता है। जीव बड़ी मुश्किलसे पाँचो इन्द्रियोसे नीरोग तथा सुरूप होता है। (७७) सभी सुन्दर वस्तुओंकी प्राप्ति होने पर भी अपुण्यशाली मूर्ख मनुष्यको लोभ एवं मोहवश धर्ममें बुद्धि ही नहीं होती। (७८) धर्म विषयक बुद्धि उत्पन्न होने पर भी कुधर्मरूपी क्रीड़ागृहोमे वह घुमाया जाता है, जिससे जिनभावित धर्मको वह प्राप्त नहीं करता। (७९) मनुष्यत्व प्राप्त करके जिसका चित्त सर्वदा धर्ममे नहीं लगा रहता उस मनुष्यके करतलमे आया हुआ अमृत भी मानो नष्ट हो गया। (८०) यहाँ पर ऐसे भी कितने ही धीर पुरुष हुए थे जिन्होंने भावपूर्वक चारित्र ग्रहण किया था और अपने चारित्रमें अखण्डित रहकर अब उत्तम स्थान (मोक्ष) मे जाकर ठहरे हैं। (८१) दूसरे भी ऐसे धीर पुरुष हैं जिन्होंने 'जिन' पदकी (तीर्थंकर नामकर्मकी) प्राप्तिके लिये कारणभूत बीस स्थानकको[1] आराधना करके तीनों लोकोंके लिये

१ अरिहंत[1], सिद्ध[2], प्रवचन[3], गुरु[4], स्थविर[5], बहुश्रुत[6] और तपस्वी[7] इन सातमें वत्सलता (अनुराग), अभीक्ष्ण ज्ञानोपयोग[8], दर्शन[9], विनय[10] आवश्यक[11], शील[12] (उत्तर गुण) व्रत[13] (मूलगुण) इन पाँचमें निरतिचारता, क्षणलव[14] (निरन्तर समाधि), तप[15], त्याग[16] और वैयावृत्त्य[17] इन चारमे समाधि, अपूर्वज्ञानग्रहण[18] (निरन्तर ज्ञानाभ्यास), श्रुतभक्ति[19] तथा प्रवचन प्रभावना[20]—ये बीस तीर्थंकर नामकर्मकी प्राप्तिके कारण माने जाते हैं और इसीलिये इनकी आराधनाका उपदेश है।

अन्ने पुणो वि केई, वीस जिणकारणाईं भावेउ। तेलोक्कखोभणकरं, अणन्तसोक्खं समज्जन्ति ॥ ८२ ॥
अन्ने तवं विगिट्टं, काउं, थोवावसेससंसारा। दो तिण्णि भवे गन्तुं, निव्वाणमणुत्तरमुवेन्ति ॥ ८३ ॥
काऊण तवमुयारं, आराहिय धीवलेण कालगया। ते होन्ति वरअणुत्तर–विमाणवासेसु अहमिन्दा ॥ ८४ ॥
तत्तो चुया समाणा, हलहर-चक्कहरभोग-रिद्धीओ। भोत्तूण सुचिरकालं, धम्मं काऊण सिज्झन्ति ८५ ॥
घेत्तूण समणधम्मं, घोरपरीसहपराइया अन्ने। भज्जन्ति संजमाओ, सेवन्ति अणुव्वयाणि पुणो ॥ ८६ ॥
तुट्ठा हवन्ति अन्ने, दरिसणमेत्तेण जिणवरिन्दाणं। पच्चक्खाणनिविर्त्तिं, न वि ते सुविणे वि गेण्हन्ति ॥ ८७ ॥
मिच्छत्तमोहियमई, निस्सीला निव्वया गिहारम्भे। पविसन्ति महाघोरं, संगामं विसयरसलोला ॥ ८८ ॥
अन्ने वि करिसणाईं, वावारा विविहजन्तुसंबाधा। काऊण जन्ति नरयं, तिव्वमहावेयणं घोरं ॥ ८९ ॥
माया-कुडिलसहावा, कूडतुला-कूडमाणववहारा। धम्मं असद्दहन्ता, तिरिक्खजोणी उवणमन्ति ॥ ९० ॥
उज्जुयधम्मायारा, तणुयकसाया सहावभद्दा य। मज्झिमगुणेहि जुत्ता, लहन्ति ते माणुसं जम्मं ॥ ९१ ॥
अणुवय-महव्वएहि य, वालतवेण य हवन्ति संजुत्ता। ते होन्ति देवलोए, देवा परिणामजोगेण ॥ ९२ ॥

---

आश्चर्यकारी ऐसा अनन्त सुख प्राप्त किया है। (८२) दूसरे ऐसे भी हैं जो घोर तप करके अपने संसारको अल्प कर देते हैं और दो या तीन भव तक इस संसारमें परिभ्रमण करके फिर अनुपम निर्वाण प्राप्त करते हैं। (८३) वे लोग जो उत्तम तप करते हैं तथा अपने बुद्धिबलके अनुसार आराधना करके मृत्यु प्राप्त करते हैं वे उत्तम अनुत्तर-विमानोंमें[3] अहमिन्द्र रूपसे उत्पन्न होते हैं। (८४) वहाँसे च्युत होने पर वे बलदेव, एवं चक्रवर्तीके भोग व ऐश्वर्यका चिरकाल तक उपभोग करके और बादमें धर्मका आचरण करके सिद्ध होते हैं। (८५) दूसरे ऐसे भी होते है जो घोर परीषहोंसे[4] पराजित होकर संयमसे भ्रष्ट होते हैं और पुनः गृहस्थके अणुव्रतोंका[5] पालन करते हैं। (८६) कई लोग ऐसे भी होते हैं जो जिनवरेन्द्रके दर्शनमात्रसे संतोष मानते हैं। वे स्वप्नमें भी प्रत्याख्यान (त्याग) और उससे प्राप्त होनेवाले सुखका अनुभव नहीं करते। (८७) मिथ्यात्वसे जिनकी मति मोहित हो गई है ऐसे चारित्रहीन, व्रतरहित एवं विषयरसमें आसक्त मनुष्य अतिघोर संग्राम जैसे गृहारम्भमें प्रवेश करते हैं। (८८) दूसरे मनुष्य खेती आदि व्यवस्थामें अनेक प्रकारके जन्तुओंका विनाश करके तीव्र एवं अत्यन्त दुःखसे परिपूर्ण घोर नरकमें जाते हैं। (८९) छल-कपटयुक्त एवं कुटिल स्वभाववाले, झूठे माप-तौलसे धन्धा-रोजगार करनेवाले तथा धर्ममें अश्रद्धा रखनेवाले तिर्यंच योनिमें उत्पन्न होते हैं। (९०) जो सरल स्वभावके और धर्मका आचरण करनेवाले हैं, जिनके कषाय मन्द हैं और जो स्वभावसे भद्र तथा मध्यम गुणोंसे युक्त हैं वे मनुष्यजन्म प्राप्त करते हैं। (९१) जो अणुव्रत और महाव्रतका[6] पालन करते हैं और बालककी भाँति समझे बूझे बिना बाल-तप करते हैं वे अपने-अपने परिणामके अनुसार देवलोकोंमें देव रूपसे उत्पन्न होते हैं। (९२) जो ज्ञान, दर्शन एवं चारित्रमें तथा परस्पर

---

१ गच्छति—प्रत्य०। २ घोरमणतं दुस्तारं—प्रत्य०। ३ स्वर्ग लोकके अग्रभागमें विजय, वैजयन्त, जयन्त, अपराजित और सर्वार्थसिद्ध ये पाँच विमान एक दूसरेके ऊपर-ऊपर आए हैं। ये सबसे उत्तर—प्रधान होनेके कारण अनुत्तर कहलाते हैं। इनमेंसे प्रथमके चार विमानोंके देव द्विचरम अर्थात् दो बार मनुष्य जन्म धारण करके मोक्ष जाते हैं, जबकि सर्वार्थसिद्ध विमानके देव एक चरम—एक बार ही मनुष्य जन्म लेते हैं। वे उस विमानसे च्युत होने पर मनुष्यत्व धारण करके उसी जन्ममें मोक्ष प्राप्त करते हैं। अनुत्तर देवलोकका प्रत्येक देव इन्द्र जैसा स्वाधीन होता है। अतः उसे 'अहमिन्द्र' कहते हैं। ४ धर्ममार्गमें स्थिर रहने और कर्मबन्धनोंके विनाशार्थ जो भूख, प्यास आदि स्थिति समभावपूर्वक सहन करने योग्य है उसे परीषह कहते हैं। परीषह कुल बाईस हैं। विशेषके लिये देखो तत्त्वार्थसूत्र अ० ९ सू० ८-९। ५ गृहस्थके व्रत अणुव्रत कहलाते हैं। ये बारह हैं—(१) अहिंसा अणुव्रत, (२) सत्य अणुव्रत, (३) अचौर्य अणुव्रत, (४) ब्रह्मचर्य अणुव्रत, (५) अपरिग्रह अणुव्रत, (६) दिग्विरतिव्रत, (७) देशविरतिव्रत, (८) अनर्थदण्ड विरतिव्रत, (९) सामायिक व्रत, (१०) पोषधोपवास व्रत, (११) उपभोग परिभोग परिमाण व्रत, और (१२) अतिथिसंविभाग व्रत। इन व्रतोंके ब्योरेवार वर्णनके लिये देखो तत्त्वार्थसूत्र अ० ७ सू० १५-१६। ६. हिंसा, असत्य, चोरी, अब्रह्म (कामवासना) तथा परिग्रहके समग्र भावसे त्यागको महाव्रत कहते हैं। महाव्रत पाँच हैं—अहिंसा, सत्य, अचौर्य, ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह। योगशास्त्रमें इसे 'यम' कहते हैं।

दसण-नाण-चरित्ते, सुद्धा अन्नोन्नकरणजोएसु[1]। देहे वि निरवयक्खा, सिद्धिं पावेन्ति धुयकम्मा ॥ ९३ ॥
त अक्खय अणन्त, अव्वाबाह सिवं परमसोक्ख। पावन्ति समणसीहा, कम्मट्ठविवज्जिया मोक्खं ॥ ९४ ॥
चउगइमहासमुद्दे, जीवा घोलन्ति कम्मपडिबद्धा। न य उत्तरेज्ज केई, मोत्तु जिणधम्मबोहित्थं ॥ ९५ ॥
ससारमहागिम्हे, दुक्खायवतिव्ववेयणुम्हविय[2]। जिणवयणमेहसीयल-उल्हविय सयलजियलोय ॥ ९६ ॥

श्रेणिकस्य पद्मचरिते सशय

अह ते सुणित्तु धम्म, जिणवरमुहकमलनिग्गय देवा। सम्मत्तलद्धबुद्धी, गया य निययाइँ ठाणाइ ॥ ९७ ॥
मगहाहिवो वि राया, वीरजिण पणमिऊण भावेण। सव्वपरिवारसहिओ, कुसग्गनयर समणुपत्तो ॥ ९८ ॥
ताव य दिवसवसाणे, अत्थ चिय दिणयरो समल्लीणो। मउलन्ति य कमलाइ, विरहो चक्कायमिहुणाण ॥ ९९ ॥
उच्छरइ तमो गयणे, मइलन्तो दिसिवहे कसिणवण्णो। सज्जणचरिउज्जोय, नज्जइ[3] ता दुज्जणसहावो ॥ १०० ॥
राया वि निययभवणे, मणिदीवजलन्तकिरणविच्छुरिए। सयणे सुहप्पसुत्तो, कुसुमपडोच्छइयपलङ्के[4] ॥ १०१ ॥
निद्द सेवन्तो च्चिय, सुविणे वि पुणो पुणो जिणवरिन्द। पेच्छइ पुच्छइ य तओ, ससय परम पयत्तेण ॥१०२॥
घणगुरुगभीरगज्जिय—निणायबहुतूरबन्दिसद्देण। अह उट्ठिओ महप्पा, थुवन्तो मङ्गलसएहिं ॥ १०३ ॥

करण[5] एवं योगमे[6] शुद्ध होते है और जो देहमे भी अनासक्त होते हैं वे अपने कर्मोका नाश करके मुक्ति प्राप्त करते हैं। (९३) जो ज्ञानावरणीय आदि आठ प्रकारके कर्मसे रहित होते है वे श्रमणोंमें सिह जैसे पराक्रमी ही उस अक्षय, अनन्त, अव्याबाध, शिव, और परमसुखमय मोक्ष प्राप्त करते हैं। (९४) चार गति[7] रूपी महासमुद्रमे कर्मसे जकड़े हुए जीव इधर-उधर टकराया करते हैं। जिनधर्मरूपी नौकाके सिवाय कोई इस समुद्रसे पार उन्हें नहीं उतार सकता। (९५) संसाररूपी अति भीषण ग्रीष्मकालमे दुःखरूपी गरमोसे तीव्र वेदनाका अनुभव करनेवाला समग्र जीवलोक जिनवचनरूपी मेघके शीतल जलसे शान्तिका अनुभव करता है। (९६)

इस प्रकार जिनवर श्रीमहावीरके मुखकमलसे निकले हुए धर्मके उपदेशको सुनकर बुद्धिमे सम्यक्त्व धारण करके वहाँपर आए हुए देव अपने-अपने स्थानपर चले गए। (९७) मगधाधिप राजा श्रेणिक भी भावपूर्वक वीर जिनेन्द्रको वन्दन करके अपने सारे परिवारके साथ कुशाग्रपुर (राजगृह) मे लौट आया। (९८)

दिवसका अवसान होनेपर सूर्य अस्त हो गया, कमल म्लान हो गए और चक्रवाकका जोड़ा वियुक्त हो गया। (९९) दिक्पथोको अपने कृष्णवर्णसे मलिन करता हुआ अंधकार आकाशमें फैल गया। इससे सज्जनोंके चरित्रका प्रकाश तथा दुर्जनोका स्वभाव कैसा होता है यह जाना जाता है। (१००) राजा भी जलते हुए मणिमय दीपकोकी किरणोंसे प्रकाशित अपने भवनमें गया और पुष्पोंकी चादरसे आच्छादित पलगमे जाकर सो गया।। (१०१) यद्यपि वह सो गया था, फिर भी वह स्वप्नमें भगवान्को बार-बार देखता था और अत्यन्त प्रयत्नके साथ वह उनसे प्रश्न पूछता था। (१०२) प्रात.काल होने पर बादलके समान अतिगम्भीर गर्जना करनेवाले अनेक प्रकारके वाद्य तथा वन्दीजनोके सगीतसे वह महात्मा (राजा श्रेणिक) उठा और मंगल शब्दोंसे स्तुति करने लगा। (१०३)

१. जोएण—प्रत्य०। २ तिक्खवेयणु—प्रत्य०। ३. ज्ञायते। ४ पटावस्तृत। ५. व्रत (५), श्रमणधर्म (१०), संयम (१७), वैयावृत्य (१०), ब्रह्मगुप्ति (९), ज्ञानादि (३), तप (१२) और क्रोधादि कषायका निग्रह (४)—इन ७० मूल गुणो (चरणसित्तरी) की सुरक्षा एवं पोषणके लिये जो दूसरे ७० त्यागीके नियम या उत्तर गुण कहे हैं उन्हें करणसित्तरि कहते हैं। वे ७० करण या उत्तर-गुण इस प्रकार है। पिण्डविशुद्धि (४), समिति (५), भावना (१२), प्रतिमा (१२), इन्द्रिय निरोध (५), प्रतिलेखना (२५), गुप्ति (३) और द्रव्य-क्षेत्र-काल-भाव रूप अभिग्रह (४)। यहाँपर करणमे अभिप्रेत ये ही ७० उत्तर-गुण हैं। ६ मन वचन-कायकी प्रवृत्तिको योग कहते हैं, और इन त्रिविध योगके निरोधको जैन परिभाषामें सवर कहते हैं। योगशास्त्रमें निरूपित चित्तवृत्तिनिरोध रूप योग जैनपरिभाषाके अनुसार 'सवर' है। ७. देवगति, मनुष्यगति, तिर्यंचगति और नरकगति।

चिन्तेऊण पवत्तो, भणियं वीरेण धम्मसंजुत्तं । चक्कहराइनराणं, भुवणम्मि हवइ परिहाणं ॥ १०४ ॥
पउमचरियम्मि एत्तो, मणो मह कुणइ परमसंदेहं । कह वाणरेहि निहया, रक्खसवसहा अइबला वि ? ॥ १०५ ॥
जिणवरधम्मेण चियं, महइमहाकुलसमुब्भवा जाया । विज्जासयाण पारं, गया य बलगब्बिया वीरा[1] ॥ १०६ ॥
सुव्वन्ति लोयसत्थे, रावणपमुहा य रक्खसा सव्वे । वस-लोहिय-मसाई—भक्खण-पाणे कयाहारा ॥ १०७ ॥
किर रावणस्स भाया, महाबलो नाम कुम्भयण्णो त्ति । छम्मास विगयभओ, सेज्जासु निरन्तरं सुयइ ॥ १०८ ॥
जइ वि य गएसु अङ्गं, पेल्लिज्जइ गरुयपव्वयसमेसु । तेल्लघडेसु य कण्णा, पूरिज्जन्ते सुयन्तस्स ॥ १०९ ॥
पडुपडहतूरसद्दं, न सुणइ सो सम्मुहं पि वज्जन्तं । न य उट्ठेइ महप्पा, सेज्जाए अपुण्णकालम्मि ॥ ११० ॥
अह उट्ठिओ वि सन्तो, असणमहा[2] (णामह) घोरपरिगयसरीरो । पुरओ हवेज्ज जो सो, कुञ्जर-महिसाइणो गिलइ ॥ १११ ॥
काऊण उदरभरणं, सुर-माणुस-कुञ्जराइबहुएसु । पुणरवि सेज्जारूढो, भयरहिओ सुयइ छम्मासं ॥ ११२ ॥
अन्नं पि[3] एव सुव्वइ, जह इन्दो रावणेण संगामे । जिणिऊण नियलबद्धो, लङ्कानयरी समाणीओ ॥ ११३ ॥
को जिणिऊण समत्थो, इन्दं ससुरा-ऽसुरे वि तेलोक्के । जो सागरपेरन्तं, जम्बुद्दीवं समुद्धरइ ॥ ११४ ॥
एरावणो गइन्दो, जस्स य वज्जं अमोहपहरत्थं[4] । तस्स किर चिन्तिएण वि, अन्नो वि भवेज्ज मसिरासिं(सी) ॥ ११५ ॥
सीहो मएण निहओ, साणेण य कुञ्जरो जहा भग्गो । तह विवरीयपयत्थं, कईहि रामायणं रइयं ॥ ११६ ॥
अलियं पि सव्वमेयं, उववत्तिविरुद्धपच्चयगुणेहिं । न य सद्दहन्ति पुरिसा, हवन्ति जे पण्डिया लोए ॥ ११७ ॥
एवं चिन्तन्तो च्चिय, संसयपरिहारकारणं राया । जिणदरिसणुस्सुयमणो, गमणुच्छाहो तओ जाओ ॥ ११८ ॥

वह ऐसा सोचने लगा कि—'धर्मके कारण ही चक्रवर्ती आदि पुरुषोंका इस लोकमें जन्म होता है ऐसा भगवान् महावीरने कहा है। (१०४) परन्तु पद्मचरितके बारेमें विचार करनेपर मेरा मन अत्यन्त सन्देहशील होता है कि अतिबलशाली राक्षसोंको वानरोंने कैसे मारा ? (१०५) बलसे गर्वित वे वीर राक्षस जिनवरके धर्मकी वजहसे बड़े-बड़े महान् कुलोंमें उत्पन्न हुए थे और सैकड़ों विद्याओंमें पारंगत हुए थे। (१०६) लौकिक शास्त्रोंमें ऐसा सुना जाता है कि रावण आदि सभी राक्षस मांस, रक्त एवं चरबी आदिका भक्षण और पान करते थे। (१०७) ऐसा भी सुना जाता है कि कुम्भकर्ण नामका रावणका महाबलशाली भाई निर्भय होकर निरन्तर छः मास तक शैयामें सोता रहता था। (१०८) सोए हुए उसके अंग यदि बड़े भारी पर्वतके समान हाथियोंसे कुचले जायँ, घड़ों तेलसे उसके कान भरे जायँ, अथवा बड़े-बड़े नगारों और दूसरे वाद्योंकी वज्रका भी भेद करे ऐसी ध्वनि उसके सामने की जाय तो भी समय पूर्ण न होने पर वह महात्मा शैया परसे नहीं उठता था। (१०९-१०) जगने पर उसका शरीर भूखसे इतना व्याकुल हो उठता था कि उसके सामने हाथी, भैंस आदि जो कुछ आता उसे वह निगल जाता था। (१११) देव, मनुष्य, हाथी आदि बहुतोंको अपने उदरमें समानेके बाद वह निर्भय होकर पुनः छः मासके लिये शैया पर आरूढ़ होकर सो जाता था। (११२) दूसरा भी ऐसा सुना जाता है कि इन्द्रको लड़ाईमें हराकर और उसे शृङ्खलासे बाँध कर रावण उसे लंका नगरीमें लाया था। (११३) जो सागर पर्यन्त फैले हुए जम्बूद्वीपको भी उठानेमें समर्थ हो उस इन्द्रको देव एवं दानवोंसे युक्त इस त्रिलोकमें कौन जीतनेमें समर्थ है ? (११४) जिसके पास ऐरावत जैसा गजेन्द्र हो और अमोघ प्रहारके लिए वज्र हो उसका तो केवल विचार करने पर ही दूसरा (शत्रु) काजलका ढेर हो जाता है। (११५) 'मृगने सिंहको मार डाला', 'कुत्तेने हाथीको भगा दिया',—ऐसी विपरीत और असम्भव बातोंसे भरी हुई रामायण कवियोंने रची है। (११६) यह सब झूठ है और तर्क एवं विश्वासके विरुद्ध है। जो पण्डित हैं वे ऐसी बातोंमें श्रद्धा नहीं रखते।' (११७) ऐसा सोच कर राजा अपने संशयको दूर करनेके लिये जिनेश्वर भगवान्के दर्शनार्थ जानेको उत्सुक हुआ। अपने संशयके निवारणार्थ वह गया। (११८) उस समय वह प्रदेश मत्त भौंरोंके चले जानेसे उत्तम कमलोंसे छाया हुआ-सा था, मधुर स्वरके निनादसे वह अत्यन्त रम्य प्रतीत होता था, पवनके संसर्गसे

१. धीरा—प्रत्य०। २. अशना—क्षुधा। ३ च—प्रत्य०। ४ प्रहारास्त्रम्।

वरकमलनिबद्धा निग्गयालीसमत्ता, महुरसरनिनायाचन्तरम्मा पदेसा ।
तरुपवणवलग्गा पुप्फरेणु मुयन्ता, विमलकिरणमन्ताइच्चभासा विसुद्धा ॥ ११९ ॥
॥ इय पउचरिए सेणियचिन्ताविहाणो नाम त्रिईयो समुद्देसओ समत्तो ॥

## ३. विज्जाहरलोगवण्णणं

श्रेणिकस्य गौतमपार्श्वे गमनम्, पृच्छा च—

अत्थाणिमण्डवत्थो, सव्वालंकारभूसियसरीरो । सामन्तमउडमोत्तिय-किरणसमुज्जलियपावीढो[1] ॥ १ ॥
सो तत्थ मगहराया, मुणिदरिसणकारणे कउच्छाहो[2] । आरुहइ वरगइन्दं, परिहत्थ[3] लक्खणपसत्थं ॥ २ ॥
अह निग्गओ पुराओ, गयवररहजोहतुरयपरिकिण्णो[4] । वच्चइ नरिन्दवसहो, जत्थऽच्छइ गोयमो भयव ॥ ३ ॥
पत्तो य त पएस, मुणिवरगणसङ्घमज्झयारम्मि । पेच्छइ गणहरवसह, सरयरविं चेव तेएण ॥ ४ ॥
ओयरिय गयवराओ, काऊण पयाहिण मुणि राया । पणमइ पहट्ठमणसो, अञ्जलिमउल सिरे काउ ॥ ५ ॥
दिन्नासीस च्चिय सो, उवविट्ठो मुणिवरस्स पामूले[5] । देहकुसलाइ सव्व, पुच्छइ परमेण विणएण ॥ ६ ॥
नाऊण य पत्थाव, पुणरवि विणओवयारसजुत्तो । ससयतिमिरावहर, अह पुच्छइ गोयम राया ॥ ७ ॥
पउमचरियं महायस !, अहय इच्छामि परिफुडं सोउ । उप्पाइया पसिद्धी, कुसत्थवादीहि विवरीया ॥ ८ ॥
जइ रावणो महायस!, निसायरो सुरवरो व्व अइविरिओ । कह सो परिहूओ च्चिय, वाणरतिरिएहि रणमज्झे ॥९॥
रामेण कणयदेहो, सरेण भिन्नो मओ[6] अरण्णम्मि । सुग्गीवसुतारत्थ, छिद्देण विवाइओ वाली ॥ १० ॥

वृक्ष पुष्पोंकी रज विखेर रहे थे और विमल किरणोवाले सूर्यके प्रकाशसे वह प्रदेश विशुद्ध प्रतीत होता था। (११९)

॥ पद्मचरितमें श्रेणिकचिन्ताविधान नामक दूसरा समुद्देशक पूर्ण हुआ ॥

## ३. विद्याधरलोकका वर्णन

श्रेणिकका गौतमके पास जाना और पृच्छा—

राजदरबारमें बैठा हुआ, सब प्रकारके अलंकारोंसे भूपित शरीरवाला तथा सामन्तोंके मुकुटोंकी मणियोंकी किरणोंसे जिसका पादपीठ उज्ज्वल हो रहा है और जो मुनिवर भगवान् महावीरके दर्शनमें अत्यन्त उत्साहशील है ऐसा मगधराज श्रेणिक चतुर एवं उत्तम लक्षणोंसे युक्त गजराज पर जा कर बैठा। (१-२) हाथी, रथ, योद्धा एवं घोड़ोंसे (अर्थात् चतुर्विध सेनासे) घिरा हुआ राजा नगरसे बाहर निकला और जहाँ भगवान् गौतम गणधर थे वहाँ पहुँचा। (३) वहाँ पर पहुँच कर उसने तेजमें शरत्कालीन सूर्य जैसे और गणधरोंमें श्रेष्ठ ऐसे गौतम गणधरको साधुओंके संघके मध्यमें देखा। (४) हाथी परसे नीचे उतरकर प्रसन्नमना राजाने प्रदक्षिणा देकर और मस्तक पर अंजलि जोड़कर मुनिवरको प्रणाम किया। (५) आशीर्वाद प्राप्त करनेके पश्चात् वह मुनिवरके पैरोंके पास जा बैठा और अत्यन्त विनयके साथ उनके शरीरकी कुशलता आदि पूछने लगा। (६) 'अब आरम्भ करनेका समय है'—ऐसा जानकर विनय एवं उपचारसे युक्त राजाने संशयरूपी अन्धकारको दूर करनेवाले गौतम गणधरसे फिर पूछा—"हे महायश! मैं अत्यन्त स्पष्टरूपसे पद्मकी कथा सुनना चाहता हूँ, क्योंकि कुशास्त्रोंके उपदेशकोंने सत्यसे विपरीत रूपमें इसकी प्रसिद्धि की है। (७-८) हे महाशय! यदि रावण इन्द्रके तुल्य अत्यन्त बलशाली था तो वन्दर एवं तिर्यंचों द्वारा युद्धमें कैसे पराजित हुआ? (९) रामने सोनेकी देहवाले मृगको अरण्यमें अपने बाणसे क्यों मारा? सुग्रीव और सुताराके लिये रामने वालीको कपटसे क्यों मारा? (१०) स्वर्गमें जाकर और वहाँ युद्धमें

१. पादपीठ । २. कृतोत्साह- । ३. दक्षम् । ४ परियरियो—प्रत्य० । ५. पदमूले । ६ मृग ।

गन्तूण देवनिलयं, सुरवइ जिणिऊण समरमज्झम्मि । दढकढिणनियलबद्धो, पवेसिओ चारगेहम्मि ॥ ११ ॥
सव्वत्थसत्थकुसलो, छम्मास सुयइ कुम्भकण्णो वि । कह वाणरेहि बद्धो, सेउ च्चिय सायर[1]जलम्मि ॥ १२ ॥
भयव ! कुणह पसाय, कहेह तच्चत्थहेतुसजुत्त । सदेहअन्धयार, नाणुज्जोएण नासेह ॥ १३ ॥
तो भणइ गणहरिन्दो, सुणेहि नरवसह ! दिन्नकण्णमणो । जह केव[2]लीण सिट्ठ, अहमवि तुम्ह परिकहेमि ॥१४॥
न य रक्खसो त्ति भण्णइ, दसाणणो णेय आमिसाहारो । अलिय ति सव्वमेय, भणन्ति ज कुकइणो मूढा ॥१५॥
न य पीढवन्धरहिय, कहिज्जमाण पि देइ भावत्थ । पत्थिव ! हीण च पुणो, वयणमिण छिन्नमूल व ॥ १६ ॥
पढम खेत्तविभाग, कालविभाग च तत्थ वण्णेह । महइमहापुरिसाण य, चरिय च जहक्कम सुणसु ॥ १७ ॥

लोक.—

अत्थि अणन्ताणन्त, आगास तस्स मज्झयारम्मि । लोओ अणाइनिहणो, तिमेयभिन्नो हवइ निच्चो ॥ १८ ॥
वेत्तासणसरिसो च्चिय, अह लोगो चेव होइ नायव्वो । झल्लरिसमो य मज्झे, उवरिं पुण मुरयसठाणो ॥ १९ ॥
सव्वो य तालसरिसो, तीसु य वलएसु होइ परिणद्धो । मज्झम्मि तिरियलोओ, सायरदीवेसु वहुएसु ॥ २० ॥

जम्वुद्वीप:, तद्गतक्षेत्रादि—

तस्स[3] वि य मज्झदेसे, जम्वुद्दीवो य दप्पणायारो । एक्क च सयसहस्सं, जोयणसखापमाणेणं ॥ २१ ॥
सो य पुण सव्वओ च्चिय, लवणसमुद्देण सपरिक्खित्तो । पउमवरवेइयाए, दारेसु समुज्जलसिरीओ ॥ २२ ॥
मज्झम्मि मन्दरगिरी, चउकाणणमण्डिओ रयणचित्तो । नवनउइ सहस्साइ, समुस्सिओ दस य वित्थिण्णो ॥२३॥

इन्द्रको पराजित करके तथा उसे मजवूत शृङ्खलासे बाँधकर रावण कैसे उसे कारागृहमें डाल सका ? (११) सभी शास्त्रोंमें कुशल होने पर भी कुम्भकर्ण छ. मास तक कैसे सोया करता था ? वन्दर सागरके ऊपर कैसे सेतु बाँध सके ? (१२) हे भगवन् ! मुझ पर अनुग्रह करो और जो सत्य हो वह दलीलके साथ कहो और इस प्रकार मेरे संदेहरूपी अन्धकारको अपने ज्ञानरूपी प्रकाशसे दूर करो।" (१३)

राजाके ऐसा पूछनेपर गणधरोमें इन्द्रके तुल्य गौतम कहने लगे—हे नरेन्द्र ! कान लगाकर तुम सुनो। केवलीने जैसा कहा है वैसा ही मैं तुमसे कहता हूं। (१४) दशानन (रावण) न तो राक्षस था और न मांसभक्षी ही था। मूर्ख कुकवियोंने जो कुछ कहा है वह सब मिथ्या है। (१५) हे राजन् ! प्रस्तावनाके विना जो कुछ कहा जाता है उससे अर्थकी प्रतीति नहीं होती। छिन्नमूल वृक्षकी भाँति ऐसा कथन नष्ट (निरुपयोगी) हो जाता है। (१६) मैं प्रथम क्षेत्र एवं कालका विभाग और उसके बाद महापुरुषोंका चरित कहूंगा। तुम इसे यथाक्रम सुनो। (१७)

लोकवर्णन—

आकाश अनन्तानन्त है। उसके मध्यमें अनादिनिधन लोक आया है। इसके सर्वदासे तीन विभाग हैं। (१८) वेत्रासनके समान अधोलोक, झालरके समान मध्यलोक तथा ऊपर मुरज (मृदंग) के आकारका स्वर्गलोक है—इस प्रकार लोकके तीन विभाग हैं जो ज्ञातव्य हैं। (१९) यह समग्र लोक तालके समान है और तीन वलयोंसे घिरा हुआ है। इसके मध्यमे अनेक सागर एव द्वीपोंवाला तिर्यग्लोक है। (२०) उसके भी मध्य भागमें दर्पणके आकारका जम्बूद्वीप आया है। उसका परिमाण एक लाख योजन जितना है। (२१) यह जम्बूद्वीप भी चारों ओर लवण समुद्रसे घिरा हुआ है। इसके प्राकारके दरवाजोंमे आई हुई पद्मवरवेदिकाओंसे यह उज्ज्वल कान्तिवाला प्रतीत होता है। (२२) इसके मध्यमें मन्दराचल पर्वत आया है। वह चार वनोंसे शोभित, रत्नोंके कारण देदीप्यमान, निन्नानवे हजार योजन ऊँचा और दस योजन चौड़ा है। नीचे जमीनके भीतर एक हजार योजनतक गहरा और वज्रपटलसे जुड़ा हुआ है, ऊपर अपने

१. सायरवरम्मि—प्रत्य०। २ केवलिना। ३. तत्थ वि—प्रत्य०।

जोयणसहस्समेग, अहोगओ वज्जपडलमल्लीणो । उवरिं च चूलियाए, सोहम्मं चेव फुसमाणो ॥ २४ ॥
छच्चेव य वासहरा, वासा सत्तेव होन्ति नायव्वा । चोद्दस महानईओ, नाभिगिरी चेव चत्तारि ॥ २५ ॥
वीसं वक्खारगिरी, चोत्तीस हवन्ति रायहाणीओ । वेयड्ढपव्वया वि य, चोत्तीस चेव नायव्वा ॥ २६ ॥
अट्ठ य सट्ठीओ तह, गुहाण सीहासणाण पुण तीस । उत्तर-देवकुरूण, मज्झे वरपायवे दिव्वे ॥ २७ ॥
दो कञ्चणकूडसया, छ चेव दहा हवन्ति नायव्वा । चित्त-विचित्ता य दुवे, जमलगिरी होन्ति दो चेव ॥ २८ ॥
छ व्भोगभूमिभागा, वरपायवमण्डिया मणभिरामा । एएसु य ठाणेसु, हवन्ति जिणचेइयघराइं ॥ २९ ॥
अह एत्तो लवणजले, दीवा चत्तारि होन्ति नायव्वा । जिणचेइएसु[1] रम्मा, भोगेण य दिव्व[2]लोगसमा ॥ ३० ॥
जम्बुद्दीवे भरहस्स दक्खिणे रक्खसाण दीवोऽत्थि । दीवो गन्धव्वाण, अवरेण ठिओ विदेहस्स ॥ ३१ ॥
तत्तो एरवयस्स य, किन्नरदीवो उ होइ उत्तरओ । पुव्वविदेहस्स पुणो, पुव्वेण ठिओ वरुणदीवो ॥ ३२ ॥

काल'—

भरहेरवएसु तहा, हाणी वुड्ढी य होइ नायव्वा । सेसेसु होइ कालो, खेत्तेसु अवट्ठिओ निच्च ॥ ३३ ॥
जम्बुद्दीवाहिवई, अणाढिओ सुरवरो महड्ढीओ । देवसहस्ससमग्गो, सामित्त कुणइ सव्वेसिं ॥ ३४ ॥
आसि पुरा भरहम्मि, उत्तरकुरुसरिसभोगसंपुण्णं । वरकप्परुक्खपउरं, सुसमासुसमासु अइरम्मं ॥ ३५ ॥
तिण्णेव गाउयाइं, उच्चत्त ताण होइ मणुयाण । चउरंस सठाणं, आउठिई तिण्णि पल्लाइं ॥ ३६ ॥

---

शिखरसे वह सौधर्म देवलोकको छूता है। (२३-२४) उसमें छः वर्षधर पर्वत[3], उनसे विभक्त सात क्षेत्र[4], चौदह महानदियाँ, चार नाभिगिरि बीस वक्षस्कार गिरि[5], चौंतीस राजधानियाँ और चौंतीस वैताढ्य पर्वत है। (२५-२६) उसमें अडसठ गुफाएँ तथा उत्तरकुरु एवं देवकुरुके मध्यमें अवस्थित एक उत्तम व दिव्य वृक्षके नीचे तीस सिंहासन आए हैं। (२७) उसमें दो सौ कंचनकूट, छः झीलें और दो चित्र-विचित्र यमलगिरि आए हैं। (२८) उसमें सुन्दर तथा उत्तम वृक्षोंसे मण्डित भोगभूमियोंके छः विभाग हैं और इन विभागोंमें जिनमन्दिर आए हैं। (२९) लवण समुद्रमें आये हुए चार द्वीपोंके बारेमें भी जानना चाहिए। वे जिनमन्दिरोंसे रम्य हैं और भोगोंकी दृष्टिसे स्वर्गके समान हैं। (३०) जम्बूद्वीपमें आए हुए भरत-क्षेत्रके दक्षिणमें राक्षसोंका एक द्वीप और विदेह-क्षेत्रके पश्चिममें गन्धर्वोंका एक द्वीप आया है। (३१) उसके आगे ऐरावत क्षेत्रके उत्तरमें एक किन्नरद्वीप आया है तथा पूर्वविदेहके पूर्वमें वरुणद्वीप अवस्थित है। (३२)

भरत तथा ऐरावत इन दो क्षेत्रोंमें कालकी हानि-वृद्धि (उत्सर्पिणी एवं अवसर्पिणी) होती रहती है, किन्तु अवशिष्ट क्षेत्रोंमें वह सर्वदा स्थिर होता है। (३३) हजारों देवताओंसे युक्त तथा अत्यन्त ऋद्धिसम्पन्न अनादृत नामक जम्बूद्वीपाधिपति देव सबके ऊपर राज्य करता है। (३४) पहले सुषमासुषमा कालमें यह भरत क्षेत्र उत्तरकुरुके समान अत्यन्त रम्य, उत्तम कल्पवृक्षोंसे व्याप्त तथा सुख-समृद्धिसे परिपूर्ण था। (३५) उन दिनों मनुष्योंकी ऊँचाई तीन कोस जितनी, संस्थान चतुरस्र[6] तथा आयु तीन पल्योपम[7] वर्षकी होती थी। (३६) त्रुटितांग (वाद्य देनेवाला), भोजनांग (भोजन देनेवाला) विभूषणांग (आभूषण

---

१ चेइएहिं—प्रत्य०। २. देवलोक प्रत्य०। ३. भरत, हैमवत आदि क्षेत्रोंको एक दूसरेसे विभक्त करनेवाले और पूर्व-पश्चिम फैले हुए हिमवान्, महाहिमवान्, निषध, नील, रुक्मी और शिखरी, ये छः वर्षधर पर्वत हैं। ४ उपर्युक्त वर्षधर पर्वतों द्वारा विभक्त भरत, हैमवत, हरि, विदेह, रम्यक, हैरण्यवत और ऐरावत ये सात क्षेत्र जम्बूद्वीपमें हैं। ५. गजदन्तके आकारका पर्वत। ६ पलथी लगाकर बैठनेपर दोनों कन्धों, दोनों घुटनों तथा कन्धों और घुटनोंके बीचका अन्तर समान हो तो उसे समचतुरस्र कहते हैं। संस्थानका अर्थ है आकार अथवा शरीर-रचना। इस तरह समचतुरस्र संस्थानका सामान्य अर्थ होता है शरीरकी अत्यन्त शुभ और समतुल रचना। ७. एक योजन लम्बा, एक योजन चौड़ा और एक योजन गहरा गड्ढा खोदकर वह सूक्ष्मतम बालोंके छोटेसे छोटे टुकड़ोंसे भरा जाय। फिर प्रत्येक सौ वर्षके पश्चात् एक-एक टुकड़ा निकालनेपर जितने समयमें वह गड्ढा खाली हो उतने समयको एक पल्योपम कहते हैं।

तुडियङ्ग१भोयणङ्गा२, विहूसणङ्गा३ मयङ्ग४वत्थङ्गा५। गिह६जोइ७दीवियङ्गा८ भायण९मलङ्ग१०कप्पदुमा ॥३७॥
एएहि मणभिराम, जहिच्छिय दसविहं महाभोग। भुञ्जन्ति निच्च[1]सुहिया, गय पि काल न याणन्ति ॥ ३८ ॥
आउम्मि थोवसेसे, मिहुण जणिऊण प[2]वरलायण्ण। काल काऊण तओ, सुरवरसोक्ख पुण लभन्ति ॥ ३९ ॥
सीहादओ वि सोमा, न वि ते कुप्पन्ति एक्कमेक्कस्स। सच्छन्दसुहविहारी, ते वि हु भुञ्जन्ति सोक्खाइ ॥ ४० ॥
भरहेरवएसु तहा, हाणी वुड्ढी य हवइ कालस्स। न य हाणी न य वुड्ढी, सेसेसु य होइ खेत्तेसु ॥ ४१ ॥
एय सुणिउ राया पुच्छइ साहु पुणो पणमिऊणं। केण कएण मणूसो, उप्पज्जइ भोगभूमीसु ॥ ४२ ॥
तो भणइ गणहरिन्दो, जे एत्थ उज्जुया नरा भद्दा। ते भोगभूमिमग्ग, लहन्ति साहुप्पयाणेण ॥ ४३ ॥

दानफलम्—

जे कुच्छिएसु दाण, देन्ति सुहभोगकारणनिमित्त। ते कुञ्जराइ जाया, भुञ्जन्तिह[3] दाणज सोक्ख ॥ ४४ ॥
जह खेत्तम्मि सुकिट्ठे, बीय वड्ढइ न तस्स परिहाणी। एवं सुसाहुदाणे, विउल पुण्ण [4]समज्जिणइ ॥ ४५ ॥
एक्कम्मि जह तलाए, धेणुऍ सप्पेण पाणिय पीय। सप्पे परिणमइ विस, धेणुसु खीर समुब्भवइ ॥ ४६ ॥
तह निस्सील-सुसीले, दिन्न दाण फल अफलय च। होही परम्मि लोए, पत्तविसेसेण से पुण्ण ॥ ४७ ॥

कुलकरा ऋषभस्वामिचरितं च—

एव दाणविसेसो, नरवइ! कहिओ मए समासेण। कुलगरवसुप्पत्ती, भणामि एत्तो निसामेहि ॥ ४८ ॥

---

देनेवाला), मदाग (मदिरा प्रदान करनेवाला), वस्त्रांग (वस्त्र प्रदान करनेवाला), गृहाग (घर देनेवाला), ज्योतिरग (सूर्य अथवा अग्निकी भाँति उज्ज्वल प्रकाश फैलानेवाला), दीपाग (दीपशिखाकी भाँति प्रकाश फैलानेवाला), भाजनाग (पात्र प्रदान करनेवाला) और माल्याग (पुष्पमाला प्रदान करनेवाला)— इन कल्पवृक्षोंके कारण लोग दस प्रकारके अत्यन्त रमणीय महाभोगोंका उपभोग करते थे, और सर्वदा सुखमें लीन रहनेसे काल कैसे बीतता है इसका भी ज्ञान उन्हे नहीं रहता था। (३८) थोड़ी आयु शेष रहनेपर वे एक उत्तम लावण्यमय युगलको जन्म देकर मर जाते थे। मरकर वे देवताओंका उत्तम सुख प्राप्त करते थे। (३९) उस समय सिह आदि हिंस्र समझे जानेवाले पशु भी सौम्य प्रकृतिके थे। वे एक दूसरेपर क्रोध नहीं करते थे और इच्छानुसार सुखपूर्वक विचरण करते हुए सुखका उपभोग करते थे। (४०) इस प्रकार भरत एवं ऐरावत इन दो क्षेत्रोंमें कालकी हानि-वृद्धि होती रहती है, किन्तु इतर क्षेत्रोंमें न तो हानि ही होती है और न वृद्धि। (४१)

दानफल—

ऐसा सुनकर राजाने प्रणाम करके पुनः साधु श्री गौतमस्वामीसे पूछा कि—'कैसा आचरण करनेसे मनुष्य भोगभूमियोंमे उत्पन्न होता है?' (४२) गणधरोंमें इन्द्रतुल्य श्री गौतमस्वामी इसका उत्तर देते हैं कि—'जो यहाँपर ऋजु प्रकृतिके एव भद्र जन होते हैं वे साधुओंको दान देनेसे भोगभूमिके मार्गका अवलम्बन करते हैं। (४३) जो दूसरे जन्ममें आनन्द एव सुख प्राप्त हो इस दृष्टिसे कुत्सित जनोंको दान देते हैं वे हाथी रूपसे उत्पन्न होते हैं और दानजन्य सुख अनुभव करते हैं। (४४) जिस तरह अच्छी तरहसे जोते गए खेतमें बीज बढ़ता है और उसका विनाश नहीं होता उसी तरह सुसाधुको दिए गए दानसे विपुल पुण्य प्राप्त होता है। (४५) जिस प्रकार एक ही तालाबमेंसे गाय तथा सर्प द्वारा पानी पीने पर भी सर्पमें वह विषरूप परिणत होता है और गायमें दूध रूपसे उत्पन्न होता है उसी प्रकार पात्रकी योग्यताके अनुसार शीलरहितको दिया गया दान परलोकमे पूर्णत निष्फल एवं सुशीलको दिया गया दान परलोकमे पूर्णतः सफल होता है। (४६—७)

कुलकर वशकी उत्पत्ति तथा ऋषभचरित—

हे राजेन्द्र! इस प्रकार मैंने दानका माहात्म्य सक्षेपसे कहा। अब मैं कुलकर वंशकी उत्पत्तिके बारेमें कहता हूँ। इसे तुम सुनो। (४८)

---

१ जत्थ सुहिया—प्रत्य०। २ परमलायण्ण—मु०। ३ भुञ्जति गयाण ज—मु०। ४ समज्जेइ—मु०।

जह चन्दो परिवड्ढइ, ओसरइ य अप्पणो सभावेण । उस्सप्पिणी वि वड्ढइ, एव अवसप्पिणीहाणी ॥ ४९ ॥
तइयम्मि कालसमए, पल्लोवमअट्ठभागसेसम्मि । पढमो कुलगरवसभो, उप्पन्नो पडिसुई नाम१ ॥ ५० ॥
जाईसरो महप्पा, जाणइ जो तिण्णि जम्मसंवन्धे । तस्स य सुई पसन्ना, वसइ सुहं सव्वओ वसुहा ॥ ५१ ॥
एव समइक्कन्ते, काले तो सम्मुई समुप्पन्नो२ । खेमकरो य एत्तो३, तओ य खेमधरो जाओ४ ॥५२॥
सीमंकरो महप्पा५ जाओ सीमंधरो६ पयाणन्दो[1]७ । तत्तो य चक्खुनामो, उप्पन्नो भारहे वासे८ ॥५३॥
दट्ठूण चन्द-सूरे, भीओ आसासिओ जणो जेण । सिट्ठं च निरवसेसं, जहवत्त कालसमयम्मि ॥ ५४ ॥
तत्तो हवे महप्पा, उप्पन्नो विमलवाहणो धीरो९ । अभिचन्दो१० चन्दाभो११ मरुदेव१२ पसेणई१३ नाभी१४ ॥५५॥
एए कुलगरवसभा, चोद्दस भरहम्मि जे समुप्पन्ना । पुहईसु नीइकुसला, लोयस्स वि पिइसमा आसी ॥ ५६ ॥
गिहपायवो विचित्तो, वहुविहउज्जाण-वाविपरिकिण्णो । भोगठिईणाऽऽवासो, जत्थ य नाभी सय वसइ ॥ ५७ ॥
तस्स य वहुगुणकलिया, जोव्वण-लावण्ण-रूवसपन्ना । मरुदेवि त्ति पिया सा, भज्जा देवी व पच्चक्खा ॥ ५८ ॥
ताहे च्चिय परियम्मं, हिरि-सिरि-धिइ-कित्ति-वुद्धि-लच्छीओ । आणं करेन्ति निच्च, देवीओ इन्दवयणेणं ॥ ५९ ॥
आहार-पाण-चन्दण-सयणा-ऽऽसण-मज्जणाइविणिओग । वड्ढन्ति देवयाओ, वीणा-गन्धव-नट्टे[2] य ॥ ६० ॥
अह अन्नया कयाई, सयणिज्जे महरिहे सुहपसुत्ता । पेच्छइ पसत्थसुमिणे, मरुदेवी पच्छिमे जामे ॥ ६१ ॥

वसह१ गय२ सीह३ वरसिरि४ दाम५ ससि६ रवि७ झय च८ कलस च९ ।
सर१० सायरं११ विमाण-वरभवण१२ रयणकूड१३ ऽग्गी१४ ॥ ६२ ॥

जिस प्रकार चन्द्रमा अपने स्वभावके अनुसार ही वढ़ता-घटता है उसी प्रकार उत्सर्पिणीमें वृद्धि तथा अवसर्पिणीमे हानि होती है। (४९) कालके तृतीय विभागमे पल्योपमका आठवॉ भाग शेप रहनेपर कुलकरोंमें श्रेष्ठ ऐसा प्रतिश्रुति नामका प्रथम कुलकर हुआ। (५०) उस महात्माको जातिस्मरण ज्ञान हुआ था जिससे वह अपने तीन पूर्वजन्मोंके सम्वन्धोंको जानता था। उसकी स्मृति स्वच्छ थी तथा पृथ्वीपर सव ओर सुख छाया था। (५१) इस प्रकार समय व्यतीत होनेपर सन्मति उत्पन्न हुआ। उसके पश्चात् क्षेमंकर हुआ। क्षेमंकरके वाद क्षेमन्धर हुआ। (५२) उसके अनन्तर महात्मा सीमंकर हुआ, उसके पश्चात् प्रजाको आनन्द देनेवाला सीमन्धर हुआ। उसके वाद भारतवर्षमें चक्षु नामका कुलकर हुआ। (५३) उसने चन्द्र एवं सूर्यसे भयभीत लोगोंको आश्वासन दिया और प्रत्येक काल एवं समयमें जो कुछ घटित हुआ था वह सव लोगोंको समझाया। (५४) उसके वाद महात्मा और धीर विमलवाहन, चन्द्रके तुल्य कान्तिवाला अभिचन्द्र तथा मरुदेव, प्रसेनजित तथा नाभि हुए। (५५) भरतक्षेत्रमें उत्पन्न ये चौदह महान् कुलकर राजनीतिमें कुशल थे और लोगोंके लिये भी प्रियतुल्य थे। (५६) स्वयं नाभि कुलकर जिसपर रहता था वह गृह-कल्पवृक्ष अत्यन्त सुन्दर, अनेक प्रकारके उद्यान एवं वावड़ियोंसे परिव्याप्त और आनन्दका आवास था। (५७) उसकी अनेक गुणोंसे सम्पन्न, यौवन, सौन्दर्य एवं रूपसे युक्त तथा साक्षात् देवी जैसी मरुदेवी नामकी पत्नी थी। (५८) इन्द्रकी आज्ञाके अनुसार ह्री, श्री, धृति, कीर्ति, वुद्धि एवं लक्ष्मी नामकी देवियाँ उसकी नित्य सेवा करती थीं और आज्ञा उठानेमें सदैव तत्पर रहती थीं। (५९) देवता वीणावादन, गान तथा नृत्य करती हैं और उनका आहार, पान, चन्दन-विलेपन, शयन, आसन तथा स्नान आदि कार्योंको सम्पन्न करके वर्धापन करती थी। (६०)

एक दिन अत्यन्त मूल्यवान शैयापर सोई हुई मरुदेवीने रातके अन्त भागमे प्रशस्त स्वप्न देखे। (६१) वे स्वप्न[3] ये—१ वृषभ, २ गज, ३ सिंह, ४ लक्ष्मी, ५ माला, ६ चन्द्रमा, ७ सूर्य ८ ध्वजा, ९ कलश, १० सरोवर, ११ सागर, १२ विमान—उत्तम भवन, १३ रत्नराशि, और १४ अग्नि। (६२) स्वप्न पूरे होनेपर, सूर्यके उदयसे अभी-अभी खिली

१ महाणंदो—प्रत्य०। २ नट्टेणं मु०। ३ श्वेताम्वर परम्परामें चौदह तथा दिगम्बर परम्परामें मीनयुगल तथा उत्तम भवन इन दो को मिलाकर १६ स्वप्न माने जाते हैं।

सुमिणावसाणसमए, जयसद्दुग्घुट्ठतूरसद्देणं । छेज्जइ य नवविबुद्धा, सूरागमणे कमलिणि व ॥ ६३ ॥
कयकोउयपरियम्मा, नाभिसयास गया हरिसियच्छी । रयणासणोवविट्ठा, कहइ य पइणो वरे सुमिणे ॥ ६४ ॥
नाऊण य सुविणत्थ, नाभी तो भणइ सुन्दरी ! तुज्झ । गब्भम्मि य सभूओ, होही तित्थकरो पुत्तो ॥ ६५ ॥
एवं सुणितु वयण, मरुदेवी हरिसपूरियसरीरा । पप्फुल्लकमलनेत्ता, परिओसुब्भिन्नरोमञ्चा ॥ ६६ ॥
छम्मासेण जिणवरो, होही गब्भम्मि चवणकालाओ । पाडेइ रयणवुट्टी, धणओ दिवसाणि पन्नरस ॥ ६७ ॥
गब्भट्ठियस्स जस्स उ, हिरण्णवुट्ठी सकञ्चणा पडिया । तेणं हिरण्णगब्भो, जयम्मि उवगिज्जए उसभो ॥ ६८ ॥
नाणेसु तीसु सहिओ, गब्भे वसिऊण जम्मसमयम्मि । अह निग्गओ महप्पा, खोभेन्तो तिहुयण सयल ॥ ६९ ॥
दट्ठूण पुत्तजम्म, नाभी पडुपडह-तूरसद्दाल । मङ्गलविभूइसहिय, आणन्द कुणइ परितुट्ठो ॥ ७० ॥

देवकृतः ऋषभजिनजन्मोत्सवः—

पुण्णाणिलाहयाइ, दट्ठु चलियासणाइँ देविन्दा । अवहिविसएण ताहे, पेच्छन्ति जिण समुप्पन्न ॥ ७१ ॥
सङ्खेण भवणवासी, वन्तरदेवा वि पडहसद्देण । उट्ठन्ति ससभन्ता, जोइसिया सीहनाएण ॥ ७२ ॥
कप्पाहिवा वि चलिया, घण्टासद्देण बोहिया सन्ता । सविड्ढिसमुदएण, एन्ति इह माणुस लोग ॥ ७३ ॥
गय-तुरय-वसह-केसरि-विमाणवरवाहणेसु आरूढा । देवा चउप्पयारा, तो नाभिघर समणुपत्ता ॥ ७४ ॥
वेरुलिय-वज्ज-मरगय-कक्केयण-सूरकन्तपज्जलिय । पाडेन्ति रयणवुट्ठिं, नाभिघरे हरिसिया देवा ॥ ७५ ॥

हुई कमलिनीकी भाँति 'जय' शब्दके साथ वजाए जानेवाले वाद्योंके संगीतसे वह जग उठी । ( ६३ ) सौभाग्यके लिये किए जानेवाले स्नपन, धूप आदि कर्म करके प्रसन्न नेत्रोंवाली वह नाभि कुलकरके समीप गई और रत्नासनपर बैठकर उन उत्तम स्वप्नोंके बारेमे पतिसे कहने लगी । ( ६४ ) तब स्वप्नोके रहस्यको जानकर नाभिने कहा—'सुन्दरि ! तेरे गर्भमे आया हुआ पुत्र तीर्थंकर होगा ।' ( ६५ ) ऐसा वचन सुनकर मरुदेवीका शरीर आनन्दसे भर गया, उसके नेत्र खिले हुए कमलके समान विकसित हो गए और अत्यन्त हर्षके कारण उसे रोमाञ्च हो आया । ( ६६ ) स्वर्गसे च्युत होकर जिनवरके गर्भमें आनेके छ: मास पहले कुवेर पन्दरह दिन तक रत्नवृष्टि करता रहा । ( ६७ ) ऋषभ अभी गर्भावस्थामें ही थे कि हिरण्यकी वृष्टि काञ्चनके साथ होने लगी, अतः लोकमें 'हिरण्यगर्भ' के नामसे उनकी प्रशंसा होने लगी । ( ६८ ) गर्भमे ही वे तीन ज्ञानसे[६] सहित थे । जब उन महात्माका यथासमय जन्म हुआ तब समग्र तीनो लोक क्षुब्ध हो उठे । ( ६९ ) पुत्रका जन्म देखकर अत्यन्त आनन्दविभोर नाभि राजा मनोहर नगाड़े और दूसरे वाद्योंकी ध्वनिसे शब्दायमान तथा मङ्गल और मूल्यवान् पदार्थोंसे आनन्द मनाने लगे । ( ७० ) पवित्र वायुसे आहत और इसीलिये चलायमान अपने सिंहासनोको देखकर अवधिज्ञानसे देवेन्द्रोने जाना कि जिनेश्वर भगवान्का जन्म हुआ है ( ७१ )

शखध्वनि करते हुए भवनवासी देव, दुन्दुभिनाद करते हुए व्यन्तर देव तथा सिंहनाद करते हुए ज्योतिर्देव संभ्रमके साथ खड़े हो गए । ( ७२ ) घण्टाके शब्दसे बोधित कल्प-देवलोकके इन्द्र भी अपनी अपनी ऋद्धि-समृद्धिके साथ चल पड़े और इस मनुष्यलोकमें आए । ( ७३ ) हाथी, घोड़े, वृषभ, सिंह, विमान तथा उत्तम वाहनोंमें आरूढ चारों प्रकारके देव नाभि कुलकरके घर पर आ पहुँचे । ( ७४ ) भगवान्के जन्मसे आनन्दमें आए हुए देवोने नाभि राजाके घरमे वैडूर्य, हीरे, मरकत, कर्केतन ( रत्न विशेष ) तथा सूर्यकान्तमणिसे देदीप्यमान ऐसी रत्नोंकी वृष्टि की । ( ७५ ) इसके पश्चात् इन्द्रके

१. राजते । २. नाऊण सुइण अत्थ नाभी तो भणइ प्रियतमे ! तुज्झ—प्रत्य० । ३. मासाणि—मु० । ४ लद्धूण-प्रत्यं० । ५. खेत्तं-प्रत्य० । ६. मतिज्ञान, श्रुतज्ञान तथा अवधिज्ञान, ये तीन ज्ञान तीर्थंकर होनेवाले जीवको गर्भावस्थासे ही होते है । जैनदर्शनके अनुसार ज्ञानके विभाग एवं प्रत्येककी परिभाषा आदिके लिये तत्त्वार्थसूत्र अ० १ सू० ९ से समग्र अध्याय देखना चाहिए ।

सेणाणिओ वि ताहे, घेत्तूण जिणेसरं सुरवइस्स। उवणेइ करयलत्थं, मायाबालं ठविय पासे ॥ ७६ ॥
काऊण सिरपणामं, घेत्तूण जिणं ससंभमो सक्को। पुलयन्तो[1] य न तिप्पइ, अच्छीण सहस्समेत्तेणं ॥ ७७ ॥
तो सव्वसमुदएणं, देवा वच्चन्ति मन्दराभिमुहा। गयणं समोत्थरन्ता, आभरणसमुज्जलियसिरिया ॥ ७८ ॥
मेरुपर्वतेऽभिषेकः—
दिट्ठो य नगवरिन्दो, फलिहसिलाविविहरयणपब्भारो। सललियलयाविलोलिय—पलम्बलम्बन्तवणमालो ॥ ७९ ॥
सिहरकरनिवहनिग्गय—विविहमहामणिमऊहपज्जलिओ। दलरुहरविमलकोमल—पवणुद्धुयपल्लवकरग्गो ॥ ८० ॥
वरतरुणतरुवरुग्गय—कुसुमसुयन्धड्डमहुयरारावो। बुलुबुलवहन्तनिम्मल—उग्गालिवहन्तजलनिवहो ॥ ८१ ॥
हरि-नउल-वसह-केसरि-वराह-रुरु-चमरसावयसमिद्धो। विगयभयजणियमणहर—सच्छन्दरमन्तघणवन्दो ॥ ८२ ॥
गरुड-वरकिन्नरोरग-किंपुरिससमूहचड्डियपएसो। तियसवहुमहुरमम्मण—गन्धव्वुग्गीयसव्वदिसो ॥ ८३ ॥
एयारिसगुणकलिओ, मेरू तस्सुत्तमे महासिहरे। अह ते महाणुभावा, ओइण्णा सुरवरा सव्वे ॥ ८४ ॥
दिट्ठा य पण्डुकम्बल—सिला समुज्जलमणीसु पज्जलिया। चन्दपहमं[2]नियासा, उब्भासन्ती दस दिसाओ ॥ ८५ ॥
सीहासणे जिणिन्दो, ठविओ सक्केण हट्ठतुट्ठेणं। अभिसेयं च महरिहं, काऊण सुरा समाढत्ता ॥ ८६ ॥
पडुपटह-भेरि-झल्लरि-आडङ्ग-मुइङ्ग-सङ्ख-पणवाणं। जम्माभिसेयतूरं, समाहयं मेहनिग्घोसं ॥ ८७ ॥
गन्धव्व-जक्ख-किन्नर-तुम्बुरुय-महोरगा अणेगविहा। वरकुसुम-चन्दणा-ऽगुरु—दिव्वसुय-चामरविहत्था ॥ ८८ ॥

सेनापति एक कृत्रिम बालकको माताके पास रखकर और अपने करतलोंमें जिनेश्वरको उठाकर इन्द्रके पास लाया। (७६) सिरसे प्रणाम करके तथा अत्यन्त आदरके साथ जिनेश्वरको लेकर इन्द्र पुलकित हो उठा। उन्हें देखकर अपने सहस्र नेत्रोंसे भी उसे तृप्ति नहीं होती थी। (७७) आभरणोंकी प्रभासे उज्ज्वल कान्तिवाले वे सब देव अपने समुदायसे आकाशको आच्छादित करते हुए मन्दराचल पर्वतकी ओर चले। (७८)

मन्दराचल पर्वतका वर्णन और भगवानका जन्माभिषेक—

उन्होंने पर्वतोंमें श्रेष्ठ मन्दराचलको देखा। वह स्फटिककी शिलाओं तथा अनेक प्रकारके रत्नों का समूह-सा लगता था। सुन्दर लताओंके हिलनेसे चंचल वनमाला उसमें फैली हुई थीं। शिखर पर छाए हुए बरफके समूहमेंसे बाहर निकली हुई अनेक प्रकारकी बड़ी बड़ी मणियोंकी किरणोंसे वह देदीप्यमान हो रहा था। उसमें कमलदलके साथ संसर्गमें आनेके कारण रुचिर, निर्मल एवं मृदु ऐसे पवनके द्वारा पल्लवोंके अग्रभाग प्रकम्पित हो रहे थे। उत्तम तरुण वृक्षोंके ऊपर खिले हुए फूलोंकी समृद्ध सुगन्धका भौंरे गुणगान कर रहे थे। 'बुलबुल' शब्द करते हुए तथा निर्मल पानीसे भरे हुए झरने बह रहे थे। वह बन्दर, न्योले, बैल, सिंह, सूअर, हिरन, चमरीगाय आदि जानवरोंसे भरा पूरा था। भयके चले जानेसे मनोहारी और स्वच्छन्द क्रीडामें उनके घनसमूह लगे हुए थे। उस पर गरुड़, किन्नर, नाग एवं किंपुरुषोंके समूह चढ़ते थे। उसकी सभी दिशाएँ गन्धर्वोंके गान और देववधुओंकी मधुर मर्मर ध्वनिसे व्याप्त थीं। (७९-८३)

मेरु पर्वत इस तरहके गुणोंसे युक्त था। उसके एक उत्तम महाशिखरके ऊपर उच्च आशयवाले वे सभी देव अवतीर्ण हुए। (८४) उस पर उन्होंने 'पाण्डुकम्बल' नामकी एक शिला देखी। वह मणियोंके कारण अत्यन्त देदीप्यमान थी और चन्द्रकान्तमणिकी भाँति दसों दिशाओंको वह प्रकाशित कर रही थी। (८५) प्रसन्न एवं तुष्ट इन्द्रने जिनेन्द्रको सिंहासनके ऊपर स्थापित किया और देव दबदबेके साथ अभिषेक करनेके लिये प्रवृत्त हुए। (८६) डंका, भेरि, झांझ, आडंग (वाद्य विशेष), मृदंग, शंख और ढोल जैसे वाद्योंकी जन्माभिषेकके समय जो ध्वनि उठी उसने बादलकी आवाज़को भी ढँक दिया। (८७) गन्धर्व, यक्ष, किन्नर, तुम्बुरु, महोरग आदि अनेकविध देव वहाँ उपस्थित थे। उनमेंसे कई हर्षोन्मत्त होकर उत्तम पुष्प, चन्दन, अगुरु, दिव्यवस्त्र तथा चामर हाथमें धारण करके नाचने लगे, दूसरे मधुर शब्दसे गाने लगे तो

१ पस्यन्। २ ससिभा सा—प्रत्य०।

नच्चन्ति केइ तुट्ठा, अवरे गायन्ति महुरसद्देणं। अप्फोडण-चलण-वियम्भणाइँ केइत्थ कुव्वन्ति ॥ ८९ ॥
अवरेत्थ आयवत्तं, धरेन्ति उवरिं समोत्तिओऊकुलं[1]। घणगुरु-गभीरसद्द, वायन्ति य दुन्दुही अन्ने ॥ ९० ॥
नच्चन्ति य सविलास, अमरवहूओ सभावहावत्थं। सललियपयनिक्खेव, कडक्खदिट्ठीवियारिल्ल ॥ ९१ ॥
उवरिं च कुसुमवास, मुञ्चन्ति सुरा विचित्तगन्धड्ढ। जह निम्मल पि गयण, खणेण रयधूसर जाय ॥ ९२ ॥
तो सुरगणेहि तुरिय, कलसा खीरोयसायरजलाओ। भरिऊण य आणीया, अभिसेयत्थ जिणिन्दस्स ॥ ९३ ॥
घेत्तूण रयणकलस, इन्दो अहिसिञ्चिऊणमाढत्तो। जयसद्दमुहलमुहरव–थुइमङ्गलकलयलाराव ॥ ९४ ॥
जम-वरुण-सोममाई, अन्ने वि महिड्ढिया सुरवरिन्दा। पयया पसन्नचित्ता, जिणाभिसेग पकुव्वन्ति ॥ ९५ ॥
इन्दाणीपमुहाओ, देवीओ सुरहिगन्धचुण्णेहिं। उव्वट्टन्ति सहरिस, पल्लवसरिसग्गहत्थेहिं ॥ ९६ ॥
काऊण य अभिसेय, विहिणा आभरणभूसणनिओग। विरएइ सुरवरिन्दो, जिणस्स अङ्गेसु परितुट्ठो ॥ ९७ ॥
चूडामणि से उवरि, सताणयसेहर सिरे रइय। कण्णेसु कुण्डलाइ, भुयासु माणिक्ककडयाइ ॥ ९८ ॥
कडिसुत्तय पिणद्ध, कडियडपट्टम्मि जिणवरिन्दस्स। दिव्वसुयस्स उवरिं, उब्भासइ रयणपज्जलिय ॥ ९९ ॥
सव्वायरेण एय, काऊणाऽऽभरणभूसियसरीर। हरिसियमणो सुरिन्दो, थोऊण जिण समाढत्तो ॥ १०० ॥
जय मोहतमदिवायर! जय सयलमियङ्क! भवियकुमुयाण। जय भवसायरसोसण! सिरिवच्छविहूसिय! जयाहि ॥ १०१ ॥

---

बाकोंके ताल देने लगे, इधर उधर घूमने लगे या अनेक प्रकारके खेलकूद करने लगे। (८८-८९) दूसरोंने मोतियोंकी लड़ियोंसे व्याप्त छत्र धारण किया तो दूसरे देव बादलों सदृश ऊँची और गम्भीर ध्वनि करनेवाली दुन्दुभियाँ वजाने लगे। (९०) उस समय देवोंकी स्त्रियाँ हाव-भावके साथ और विलासपूर्वक नृत्य करने लगीं। उनका पादनिक्षेप अत्यन्त ललित था और कटाक्षपूर्ण दृष्टिपातोंसे उनके भाव अवगत हो रहे थे। (९१) ऊपरसे देव अनेक प्रकारकी गन्धोंसे समृद्ध पुष्पोंकी वृष्टि इस प्रकार कर रहे थे कि निर्मल आकाश भी क्षण भरमें पुष्प रेणुसे धूसरित हो गया। (९२)

इसके बाद फ़ौरन ही देवगण क्षीरसागरसे कलशोंमें जल भर कर जिनेन्द्रके अभिषेकके लिए लाए। (९३) रत्नकलश लेकर इन्द्रने अभिषेक करना आरम्भ किया। उस समय मुँहसे निकलनेवाले 'जय' शब्दसे शब्दायमान स्तुति एवं मंगलकी कलकल ध्वनि सर्वत्र व्याप्त थी। (९४) दूसरे भी बड़ी बड़ी ऋद्धिवाले यम, वरुण और सोम आदि देव मनमें प्रसन्न होकर आगे बढ़े और जिनेश्वरका अभिषेक करने लगे। (९५) इन्द्राणी आदि देवियाँ भी हर्षित होकर पल्लवके सदृश अपने कोमल हाथों द्वारा सुगन्धित चूर्णोंसे भगवान्‌को उबटन मलने लगीं। (९६) विधिपूर्वक अभिषेक करनेके पश्चात् इन्द्र अत्यन्त प्रसन्न होकर जिनेश्वरके अंग पर आभूषण और वस्त्र पहनाने लगा। (९७) उसने सिर पर मुकुट तथा उसके ऊपर सन्तानक पुष्पोंकी माला पहनाई। दोनों कानोंमें दो कुण्डल तथा भुजाओं पर माणिक्यके कड़े पहनाए। (९८) जिनवरके कटिपटके ऊपर जो करधौनी पहनाई गई वह दिव्य वस्त्रके ऊपर अपने रत्नोंकी वजहसे खूब चमक रही थी। (९९)

इस प्रकार सम्पूर्ण आदरके साथ आभरणोंसे जिनवरका शरीर सजा कर मनमें अत्यन्त आनन्दित इन्द्र उनकी स्तुति करने लगा (१००)—

'मोहरूपी अन्धकारके लिये सूर्यके समान, आपकी जय हो! भव्यरूपी कुमुदोंको विकसित करनेवाले हे पूर्णचन्द्र, आपकी जय हो! संसाररूपी सागरका शोषण करनेवाले आपकी जय हो! श्रीवत्स लाछनसे विभूषित, आपकी जय हो।' (१०१)

---

१. समौक्तिकावचूलम्।

अन्ने वि सुरवरिन्दा, सब्भूयगुणेहि जिणवरं थोउं । काऊण य तिक्खुत्तं, जहागयं[1] पडिगया सव्वे ॥ १०२ ॥
हरिणगवेसी वि तओ, आणेत्तु जिणेसर निययगेहं । ठविऊण माउअङ्के, सुरालय सो वि सपत्तो ॥ १०३ ॥
दट्ठूण य मरुदेवी, दिव्वालंकारभूसियं पुत्तं । पुलइय-रोमञ्चइया, न माइ नियएसु अङ्गेसु ॥ १०४ ॥
नाभी वि सुय दट्ठु, सुरकुङ्कुमवहलदिन्नचच्चिक्कं । वररयणभूसियङ्ग, तइलोक्काईसय वहइ ॥ १०५ ॥
उयरम्मि ज पविट्ठो, उसभो जणणीएँ कुन्दससिवण्णो । उसभो त्ति तेण नाम, कयं[2] से नाभीण[3] तुट्ठेण ॥ १०६ ॥
अणुदियह परिवड्ढइ, अङ्गुट्ठयअमयलेहणवसेण । सुरदारयपरिकिण्णो, कीलणयसएसु कीलन्तो ॥ १०७ ॥
पत्तो सरीरविद्धि, कालेणऽप्पेण परमलायण्णो । लक्खण-गुणाण निलओ, सिरिवच्छुक्किण्णवच्छयलो ॥ १०८ ॥
धणुपञ्चसउच्चत्तं, देह नारायवज्जसघयण । लक्खणसहस्ससहिय, रवि व तेएण पज्जलिय ॥ १०९ ॥
आहार-पाण-वाहण-सयणा-ऽऽसण-भूसणाइयं विविहं । देवेहि तस्स सव्व, उवणिज्जइ तक्खणे परम ॥ ११० ॥
कालसभावेण तओ, नट्ठेसु य विविहकप्परुक्खेसु । तइया इक्खुरसो च्चिय, आहारो आसि मणुयाण ॥ १११ ॥
विन्नाण-सिप्परहिया, धम्मा-ऽधम्मेण वज्जिया पुहई । कल्लाण-पयरणाण, न य पासण्डाण उप्पत्ती ॥ ११२ ॥
तइया धणएण कया, नयरी वरकणगतुङ्गपागारा । नवजोयणवित्थिण्णा, बारस दीहा रयणपुण्णा ॥ ११३ ॥
उसभजिणेण भगवया, गामा-ऽऽगर-नगर-पट्टण-निवेसा । कल्लाण-पयरणाणि य, सय च सिप्पाण उवइट्ठ ॥ ११४ ॥
रक्खणकरणनिउत्ता, जे तेण नरा महन्तदढसत्ता । ते खत्तिया पसिद्धि, गया य पुहइम्मि विक्खाया ॥ ११५ ॥

---

अन्य सब इन्द्र भी वास्तविक गुणो द्वारा जिनवरका संकीर्तन करके तथा तीन प्रदक्षिणा देकर जहाँसे आए थे वहाँ चले गए। (१०२) तत्पश्चात् हरिनैगमैषी[4] देव जिनेश्वरको उनके घर पर वापस लाया और माताकी गोदमे रखकर देवलोकको चला गया। (१०३)

अपने पुत्रको दिव्य अलंकारोसे विभूषित देखकर मरुदेवी अत्यन्त हर्षित एवं रोमाचित हो गई। उसके अंगोमे हर्ष समाता नहीं था। (१०४) नाभि राजा भी दिव्य केसरके लेपसे चर्चित तथा उत्तम रत्नोसे विभूषित अगवाले अपने पुत्रको देखकर अपने आपको तीनो लोकोंकी महिमासे युक्त समझने लगा। (१०५) चूँकि स्वप्नमे कुन्द पुष्प तथा चन्द्रमाके समान श्वेतवर्णका वृषभ माताकी कुक्षिमे प्रविष्ट हुआ था, इसलिये नाभिने प्रसन्न होकर उसका नाम वृषभ रखा। (१०६) अंगूठे पर लगे हुए अमृतके चूसनेसे तथा देवपुत्रोके साथ सैकड़ों खेल खेलते हुए वे प्रतिदिन बढ़ने लगे। (१०७) अत्यन्त सुन्दर, सामुद्रिक लक्षण तथा गुणोंके निधानरूप एवं वक्षस्थल पर श्रीवत्सका चिह्न उत्कीर्ण है ऐसे उन वृषभने स्वल्प समयमें ही शरीरकी वृद्धि प्राप्ति की। (१०८) उनका शरीर पाँच सौ धनुष ऊँचा था, उनके शरीरका संहनन वज्रनाराच था, वे हजारो शुभ लाछनोंसे युक्त थे और तेजसे रविकी भाँति देदीप्यमान थे। (१०९) विविध आहार, पान, वाहन, शयन, आसन एव भूषणादि सब कुछ देव तत्क्षण उनके समक्ष उपस्थित करते थे। (११०)

तत्कालीन स्थिति तथा श्रीऋषभदेव द्वारा नवनिर्माण—

समयके प्रभावसे विविध प्रकारके कल्पवृक्षोंके नष्ट होने पर उस समय लोगोका आहार ईखका रस ही था। (१११) वह पृथ्वी विज्ञान एव शिल्पसे शून्य थी, धर्म-अधर्मके विवेकसे भी रहित थी। उस समय शुभजनक दान तथा पाखण्ड धर्मोंकी भी उत्पत्ति नहीं हुई थी। (११२) उस समय कुबेरने रत्नोंसे पूर्ण एक नगरी बनाई जिसके प्राकार ऊंचे थे और उत्तम सोनेके बने हुए थे। वह नौ योजन चौडी और बारह योजन लम्बी थी। (११३) स्वयं भगवान् ऋषभने गाँव, कस्बे, नगर पट्टन आदि बस्तियोंकी तथा कल्याणप्रद दानकी तथा शिल्पोंकी शिक्षा दी। (११४) अत्यन्त दृढ और शक्तिशाली जिन

---

१. जहागया—मु०। २ कयं तु नाभीण—मु०। ३ नाभिना। ४ शक्रके सैन्यका अधिपति देव। ऐतिहासिक दृष्टिसे देखा जाय तो यह राजगृहमें सर्वप्रथम बालभक्षक देवके रूपमें प्रसिद्ध था। कालान्तरमें बालभक्षक मिट कर बालरक्षक देवके रूपमें इसकी प्रसिद्धि हुई है। इस देवके अनेक स्तूप व मन्दिर कंकाली टीले (मथुरा) में से मिले हैं।

वाणिज्ज-करिसणाइं, गोरक्खण-पालणेसु उज्जुत्ता । ते होन्ति वइसनामा, वावारपरायणा धीरा ॥ ११६ ॥
जे नीयकम्मनिरया, परपेसणकारया निययकाल । ते होन्ति सुद्दवग्गा, वहुभेया चेव लोगम्मि ॥ ११७ ॥
जेण य जुग निविट्ठ, पुहईए सयलसत्तसुहजणण । तेण उ जगम्मि घुट्ठ, त काल कयजुग नाम ॥ ११८ ॥
भज्जा सुमङ्गला जिण-वरस्स नन्दा तओ भवे वीया । भरहाइकुमाराण, पुत्तसय तस्स उप्पन्न ॥ ११९ ॥
दोण्णि य वरधूयाओ, जोव्वण-लायण्ण-कन्ति-कलियाओ । वम्भी वि सुन्दरी वि य, जणम्मि विक्खायकित्तीओ ॥ १२० ॥
सामन्त-भड-पुरोहिय-सेणावइ-सेट्ठि-मोइयाण च । दंविइ[1] रायनीई, लोगस्स वि लोगसवन्ध ॥ १२१ ॥
एव रायवरसिरिं, भुञ्जन्तस्स उ अइच्छिओ कालो । नील वास दट्ठु, सवेगपरायणो जाओ ॥ १२२ ॥
कट्ठ अहो! विलम्बइ, लोओ परपेसणेसु आसत्तो । उम्मत्तओ व नच्चइ, कुणइ य वहुचेट्ठियसयाइ ॥ १२३ ॥
मणुयत्तण असार, विज्जुलयाचञ्चल हवइ जीय । वहुरोग-सोगकिमिकुल-भायणभूय हवइ देह ॥ १२४ ॥
दुक्ख सुह ति मन्नइ, जीवो विसयामिसेसु अणुरत्तो । पुणरवि वहु विनडिउ, न मुणइ आउ परिगलन्त ॥ १२५ ॥
एय चिय विसयसुह, असासय उज्झिऊण निस्सङ्गो । सिद्धिसुहकारणत्थ, करेमि तव-सजमुज्जोय ॥ १२६ ॥
जाव य चिन्तेइ इम, ससारोच्छेयकारण उसभो । ताव य भिसन्तमउडा, देवा लोगन्तिया पत्ता ॥ ११७ ॥
काऊण सिरपणाम, भणन्ति साहु त्ति नाह ! पडिवुद्धो । वोच्छिन्नस्स सुवहुओ, कालो इह सिद्धिमग्गस्स ॥ १२८ ॥

---

मनुष्योको उन्होने रक्षाकार्यमें नियुक्त किया था वे क्षत्रियके नामसे पृथ्वीमें विख्यात हुए। (११५) व्यापार, खेती, गोरक्षण एवं गोपालनमें जो व्यवसायपरायण तथा धीर पुरुष नियुक्त हुए थे वे वैश्य कहलाए। (११६) जो नीच कार्यमें निरत रहते थे, सर्वदा दूसरोंकी सेवा करते थे उनका शूद्रवर्गमें समावेश हुआ। उनके अनेक भेद हैं। (११७) चूँकि पृथिवी पर सभी जीवोको सुख देनेवाला युग प्रस्थापित हुआ इसलिये वह युग विश्वमे कृतयुगके नामसे विख्यात हुआ। (११८)

जिनवर ऋषभको एक भार्या सुमंगला तथा दूसरी नन्दा थी और भरत आदि सौ पुत्र थे। (११९) उनकी यौवन लावण्य एव कान्तिसे युक्त ब्राह्मी तथा सुन्दरी नामकी दो कन्याएँ थीं। उनकी कीर्ति लोगोमे प्रसिद्ध थी। (१२०) उन्होंने सामन्त, भट, पुरोहित, सेठ तथा गाँवके मुखियोंको राजनीति सिखलाई और लोगोको परस्परका सम्वन्ध कैसा रखना चाहिए यह भी सिखलाया। (१२१)

संसारसे वैराग्य और दीक्षाग्रहण—

इस प्रकार उत्तम राज्यश्रीका उपभोग करते हुए कुछ समय व्यतीत हुआ। एक दिन नीलाजना नामकी अप्सराको देखकर उन्हें वैराग्य हुआ कि—'अहो! दूसरोंके सेवाकार्यमें आसक्त लोग कितना कष्ट उठाते है। वे पागलोंकी भाँति नाचते हैं और सैकड़ों दूसरी-दूसरी चेष्टाएँ करते हैं। (१२२-२३) मानवजीवन असार है, विजलीकी भाँति जीवन क्षणिक है। यह देह भी अनेक प्रकारके रोग, शोक तथा कृमिका भाजनरूप होता है। (१२४) विषय रूपी मासमें अनुरक्त जीव दुःखको भी सुख समझता है और अनेक प्रकारसे दुःख सहने पर भी यह नहीं जानता कि आयु प्रतिक्षण क्षीण हो रही है। (१२५) ऐसे अशाश्वत विषय-सुखका त्याग कर मैं निःसग होऊँ और मोक्षसुखकी प्राप्तिके लिये तप एवं सयममें प्रयत्नशील बनूँ।' (१२६)

इस तरह ससारके उच्छेदके कारणका भ. ऋषभदेव विचार कर ही रहे थे कि उज्ज्वल मुकुटवाले लोकान्तिक देव वहाँ उपस्थित हुए। (१२७) सिरसे प्रणाम करके वे कहने लगे कि—'हे नाथ! आप प्रतिवुद्ध हुए यह अच्छा ही हुआ। इस क्षेत्रमें मोक्षमार्गका विनाश होनेके पश्चात् बहुत काल वीत चुका है। (१२८) घोर भवसागरमें ये जीव वार-वार

---

१ दर्शयति।

एए भमन्ति जीवा, पुणरुत्तं जम्मसायरे भीमे । जिणवयणपोयलग्गा, तरन्तु मा णे चिरावेहि ॥ १२९ ॥
एव दढववसायस्स तस्स निक्खमणकारणे देवा । तुरियं च समणुपत्ता, सुरिन्दपमुहा चउवियप्पा ॥ १३० ॥
नमिऊण जिणवरिन्दं, जयसद्दाला य सहरिसं तुट्ठा । धय-छत्त-चारुचामर-चलन्तकरपल्लवसणाहा ॥ १३१ ॥
वज्जिन्दनील-मरगय-चन्दणमणिखचियकणयपरिवेढं । आरुहइ सुरसमाहिय-खन्धं तु सुदंसण सिविय ॥ १३२ ॥
अह निग्गओ महप्पा, नयराओ [1]सुर-नरिन्दपरिकिण्णो । तूरसहस्ससमाहय-वन्दियणुग्घुट्ठजयसद्दो ॥ १३३ ॥
वरवउल-तिलय-चम्पय-असोग-पुन्नाग-नागसुसमिद्धं । पत्तो पवरुज्जाणं, वसन्ततिलय त्ति नामेणं ॥ १३४ ॥
आपुच्छिऊण सव्वं, माया-पिय-पुत्त-सयण-परिवग्गं । तो मुयइ भूसणाइं, कडिसुत्तय-कडय-वत्थाइं ॥ १३५ ॥
सिद्धाण नमुक्कार, काऊण य पञ्चमुट्ठियं लोयं । चउहि सहस्सेहि समं, पत्तो य जिणो परमदिक्खं ॥ १३६ ॥
[2]वज्जाउहो वि ताहे, केसे मणिपडलयम्मि घेत्तूणं । काऊण सिरपणामं, खीरसमुद्दम्मि पक्खिवइ ॥ १३७ ॥
निक्खमणमहामहिमं, देवा काऊण [3]सुरवरसमग्गा । नमिऊण जिणवरिन्दं, गया य निययाइँ ठाणाइं ॥ १३८ ॥
चउहि सहस्सेहि समं, समणाण जिणवरो महाभागो । गहिउववासो विहरइ, वसुहं सवच्छरं धीरो ॥ १३९ ॥
केएत्थ पढममासे, बीए तइए उ जाव छम्मासे । परिसहभडेहि ताव य, भग्गा समणा अपरिसेसा ॥ १४० ॥
भरहस्स भएण घरं, न एन्ति तण्हाछुहाकिलन्ता वि । लज्जाए गारवेण य, ताहे रण्णं परिवसन्ति ॥ १४१ ॥
अह ते छुहाकिलन्ता, फलाइँ गिण्हन्ति पायवगणेसु । अम्बरतलम्मि घुट्ठं, मा गेण्हह समणरूवेण ॥ १४२ ॥

परिभ्रमण करते रहते हैं। जिन-वचनरूपी नौकाका आश्रय लेकर वे जीव इसे तैर जाएँ। हमारी यही प्रार्थना है कि आप विलम्ब न करें।' (१२९) इस प्रकार अपने निश्चयमें दृढ़ उनके महाभिनिष्क्रमणके लिये इन्द्र सहित चारों प्रकारके देव वहाँ शीघ्र ही उपस्थित हुए। (१३०) जिनवरेन्द्रको प्रणाम करके हृष्ट एवं तुष्ट वे देव 'जय जय' शब्द का उच्चार करने लगे और पल्लव सदृश कोमल उनके हाथ ध्वजा, छत्र व सुन्दर चामर इधर-उधर घुमाने लगे। (१३१) सोनेसे मढ़ी हुई तथा हीरे, इन्द्रनीलमणि, चन्दन एवं मणियोंसे खचित तथा देवताओं द्वारा कन्धे पर उठाई गई सुदर्शनीय शिविकामें भगवान् बैठे। (१३२) देवों एवं राजाओंसे घिरे हुए वे महात्मा नगर से निकले। उस समय हज़ारों वाद्य बज रहे थे तथा वन्दीजन जयघोष कर रहे थे। (१३३) वकुल, तिलक, चम्पक, अशोक, पुन्नाग एवं नाग जैसे सुन्दर वृक्षोंसे अत्यन्त समृद्ध 'वसन्ततिलक' नामक उत्कृष्ट उद्यानमें वे पहुँचे। (१३४) माता, पिता, पुत्र, स्वजन तथा परिजन आदि सबसे अनुमति लेकर उन्होंने आभूषणोंका तथा करधौनी, कटक एवं वस्त्रोंका परित्याग किया। (१३ ) सिद्धोंको नमस्कार करके तथा पंचमुष्टिक लोंच करके चार सहस्र दूसरे अनुगामियोंके साथ उन्होंने जैन दीक्षा अंगीकार की। (१३६) इन्द्रने भी उनके बाल मणियोंसे विभूषित एक वस्त्रमें ले लिया। बादमें मस्तकसे प्रणाम करके उसने वे बाल क्षीरसमुद्रमें डाल दिए। (१३७) सभी मनुष्योंके साथ देव भी निष्क्रमणके इस महान् अवसरका उद्यापन करके और जिनवरेन्द्रको वन्दन करके अपने-अपने स्थान को चले गए। (१३८)

तापसोंकी उत्पत्ति—

चार हज़ार मुनियोंके साथ महाभाग्यशाली एवं धीर जिनेश्वरने उपवास ग्रहण करके एक वर्ष पर्यन्त वसुधातल पर विहार किया। (१३९) परिषहरूपी योद्धाके दबावके कारण उन मुनियोंमेंसे कुछकी पहले महीनेमें, कुछकी दूसरे, कुछकी तीसरे, इस प्रकार छः मासके भीतर तो सबकी हिम्मत टूट गई। (१४०) भूख एवं प्याससे पीड़ित होने पर भी वे भरतके भयसे अपने-अपने घर पर न गए, लज्जा तथा मानवश उन्होंने अरण्यमें प्रवेश किया। (१४१) क्षुधासे पीड़ित वे जैसे ही वृक्षों परसे फल लेने लगे वैसे ही आकाशवाणी हुई कि—'श्रमणवेष धारण करके इन्हें मत लो।' (१४२) तब

१ सुरवरिंद—प्रत्य०। २ सौधर्मेन्द्रः। ३. नरवर—मु०।

ताहे वक्कलचीवर-कुसपत्तनियसणा फलाहारा । सच्छन्दमइवियप्पा, वहुभेया तावसा जाया ॥ १४३ ॥

**विद्याधराणामुत्पत्तिः —**

ताव य जिणस्स पासे, पत्ता नमि-विणमि भोगवरकङ्खी । काऊण सिरपणाम, पायब्भासे सुहनिविट्ठा ॥ १४४ ॥
भोगसमुहाण ताण, धरणिन्दो आसणे तओ चलिए । सव्वपरिवारसहिओ, सो वि तहिं चेव सपत्तो ॥ १४५ ॥
नमिऊण पायकमले, उवविट्ठो जिणवरस्स आसन्ने । पेच्छइ तरुणजुवाणे, [1]दोण्णि जणे पङ्कयदलच्छे ॥ १४६ ॥
अह भणइ नागराया, भो भो ! तुम्हेत्थ किंनिमित्तेण । असिलट्ठिगहियहत्था, उभओ वि ठिया जिणसयासे ? ॥१४७॥
तो भणइ नमी वयण, अम्ह नत्थेत्थ रायवरलच्छी । एयनिमित्त च पहू !, जिणस्स पास समल्लीणा ॥ १४८ ॥
एवं च भणियमेत्ते, धरणेण तस्स वलसमिद्धाओ । दिन्नाओ तक्खण चिय, विज्जाओऽणेयरूवाओ ॥ १४९ ॥
उवइट्ठो य नगवरो, वेयड्ढो ताण उत्तमो वासो । पन्नास जोयणाइ, वित्थिण्णो सुद्धरययमओ ॥ १५० ॥
उव्विद्धो पणवीसा, दोसु य सेढीसु उभयओ रम्मो । छज्जोयणाइँ धरणिं, कोसो च्चिय होइ उव्वेहो ॥ १५१ ॥
दक्खिणसेढी गन्तु, रहनेउरचक्कवालपमुहाइ । पन्नास पुरवराइ, कयाइँ नमिखेयरिन्देण ॥ १५२ ॥
अह गयणवल्लहपुर, उत्तरसेढीएँ [विणमि]विक्खायं । वरभवण-तुङ्गतोरण-वहुजिणहरमण्डिय च कय ॥ १५३ ॥
तत्तो य दसगमित्ता, उवरिं गन्धव्व-किन्नराईण । वरभवणमण्डियाइ, किंपुरिसाण च नयराइ ॥ १५४ ॥
उवरि तओ वि गन्तु, पञ्चऽन्ने जोयणे सिहरपट्ट । जिणभवणेसु मणहर, उब्भासेन्त दस दिसाओ ॥ १५५ ॥
भवणेसु तेसु नियय, चारणसमणा वसन्ति गुणवन्ता । सज्झाय-झाणनिरया, तवतेयसिरीएँ दिप्पन्ता ॥ १५६ ॥

---

वल्कल, चीवर, कुश एव पत्तोंको वस्त्रके तौर पर धारण करनेवाले, फलाहारी, और अपनी-अपनी बुद्धिके अनुसार दूसरे अनेक विकल्प करनेवाले तापस हुए। उनके अनेक भेद थे। (१४३)

ऋषभदेवके पौत्र नमि-विनमिका आगमन और विद्याधर लोकका वर्णन—

इसके पश्चात् उत्तम भोगोंके आकांक्षी नमि और विनमि भगवान्के पास आए और सिरसे प्रणाम करके उनके पैरोंके समीप आरामसे बैठे। (१४४) चूँकि भोगोंकी ओर वे उन्मुख थे इसलिये धरणेन्द्रका आसन कम्पित हुआ। वह भी अपने समग्र परिवारके साथ वहाँ उपस्थित हुआ। (१४५) भगवान्के चरणकमलमे वन्दना करके वह उनके समीप जाकर बैठा। वहाँ उसने कमलके सदृश विशाल नेत्रोंवाले दो तरुण युवानोंको देखा। (१४६) इन्द्रने पूछा—'तुम दोनो यहाँ भगवान्के समक्ष हाथमें तलवार लिए क्यो बैठो हो ?' (१४७) इस पर नमिने जवाब दिया—'हमें उत्तम राजलक्ष्मी नहीं मिली है। इसलिये हम जिनेश्वर भगवान्के पास आए हैं।' (१४८) उसके इस प्रकार कहने पर धरणेन्द्रने तत्काल ही अनेक तरहकी वल एव समृद्धिकी विद्याएँ उन्हें प्रदान कीं। (१४९) उसने उन्हें उत्तम निवासके लिये शुद्ध रजतसे निमित तथा पचास योजन विस्तृत वैताढ्य पर्वत दिया। (१५०) दोनो ओर सुन्दर यह पर्वत पचीस-पचीस योजनकी दो श्रेणियोंमें फैला हुआ था। पृथ्वीमें यह छः योजन गहरा तथा एक कोस ऊँचा था। (१५१)

दक्षिण श्रेणीमे जाकर नमि विद्याधरने रथनुपूर, चक्रवाल आदि पचास नगरोका निर्माण किया। (१५२) उत्तर-श्रेणीमें गगनवल्लभ नामका एक नगर विख्यात है। वह उत्तम भवन, ऊंचे-ऊँचे तोरण तथा अनेक जिनमन्दिरोंसे शोभित था। (१५३) उसके दस योजन ऊपर ही गन्धर्व, किन्नर एवं किंपुरुषोके उत्तमोत्तम भवनोंसे अलंकृत नगर बसे हुए थे। (१५४) इनके भी ऊपर पाँच योजन जाने पर अनेक जिनमन्दिरोंसे सुशोभित तथा दसों दिशाओंको उद्भासित करनेवाला शिखरका पृष्ठ भाग आता है। (१५५) वहाँ पर भवनोंमें गुणी, स्वाध्याय एव ध्यानमें निरत तथा तपके तेज एवं कान्तिसे देदीप्यमान चारण श्रमण रहते हैं। (१५६) वहाँ घरोंकी पंक्तियाँ मणि, रत्न एवं कांचनसे समुज्ज्वल तथा

---

१. दो वि जणे—प्रत्य०।

बहुगाम-नयर-पट्टण-आरामुज्जाण-काणणसमिद्धा । मणि-रयण-कञ्चणुज्जल—जलन्तघरनिवहपन्तीओ ॥ १५७ ॥
वरमहिसि-गाइपउरो, बहुविहधण्णेण मणहरालोओ । सव्वोसहिसपन्नो, महु-खीर-घएण पज्झरिओ ॥ १५८ ॥
अइउण्ह-सीयरहिओ, उवधायविवज्जिओ पयइसोमो । नज्जइ य देवलोओ, देसो विज्जाहराइण्णो ॥ १५९ ॥
रविकिरणकोमलाहय-वियसियवरकमलसरिसवयणाओ । विज्जाहरजुवईओ, बहुविहलायण्णकलियाओ ॥ १६० ॥
विज्जाहरा उ तत्थ वि, विज्जाबलदप्पगव्विया सुरा । देवा व देवलोए, भुञ्जन्ति जहिच्छिए भोए ॥ १६१ ॥

एवविहा उभयसेढिगया महन्ता, आहार-पाण-सयणा-ऽऽसणसपउत्ता ।
विज्जाहरा अणुहवन्ति सुह समिद्ध, धम्म करिन्ति विमल च जिणोवइट्ठ ॥ १६२ ॥

॥ इति पउमचरिए विज्जाहरलोगवण्णणो नाम तइओ उद्देसओ समत्तो ॥

## ४. लोगट्ठिइ-उसभ-माहणाहियारो

अह भयव तित्थयरो, झाण मोत्तूण दाणधम्मट्ठे । विहरेऊण पवत्तो, नगरा-ऽऽगरमण्डिय वसुह ॥ १ ॥
पउमेसु सचरन्तो, गयपुरनयर कमेण सपत्तो । बहुगुणसयाण निलओ, वसइ निवो जत्थ सेयसो ॥ २ ॥
मज्झण्हदेसयाले, गोयरचरियाएँ अभिगओ नयर । वरपन्तीएँ भमन्तो, दिट्ठो लोगेण तित्थयरो ॥ ३ ॥

---

प्रकाशित प्रतीत होती थीं और अनेक गाँव, शहर, पट्टन, बाग-बगीचे तथा वनोंसे वह प्रदेश समृद्ध था। (१५७) वह देश उत्तम गाय व भैंसों से प्रचुर था, अनेक प्रकारके धान्योंके कारण वह देखनेमें सुन्दर मालूम होता था, वह सब प्रकारकी औषधियोंसे समृद्ध था तथा शहद, दूध व घी तो उसमें मानो बह रहे थे। (१५८) वह अत्युष्णता एवं अतिशीतसे रहित अर्थात् समशीतोष्ण था, अतिवृष्टि-अनावृष्टि आदि किसी भी प्रकारके उपद्रवका उसमें नितान्त अभाव था, प्रकृतिसे वह प्रदेश सौम्य था—इस प्रकार विद्याधरोंसे व्याप्त उस देशको देवलोक ही जानना चाहिए। (१५९) सूर्यकी कोमल किरणोंके स्पर्शसे विकसित होनेवाले उत्तम कमलोंके सदृश मुखवाली तथा अनेकविध लावण्योंसे युक्त यहाँकी विद्याधर-युवतियाँ थीं। (१६०) यहाँके विद्याधर भी बल एवं विद्याके अभिमानसे गर्विष्ट थे और जिस प्रकारके भोग देवलोकमें देव भोगते हैं वे उसी प्रकारके यथेच्छ भोगोंका उपभोग करते थे। (१६१) इस प्रकारके दोनों श्रेणियोंमें रहे हुए महिमाशाली विद्याधर आहार, पान, शयन एवं आसनसे युक्त होकर सुख-समृद्धि का अनुभव करते थे तथा जिनोपदिष्ट विमल धर्मका आचरण करते थे।

॥ पद्मचरितमें विद्याधरलोकवर्णन नामका तृतीय उद्देशक समाप्त हुआ ॥

## ४. लोकस्थिति, ऋषभ एवं ब्राह्मण अधिकार

तब तीर्थंकर भगवान् ऋषभदेव ध्यानका परित्याग करके दान धर्मके प्रचारार्थ नगर एव खदानोंसे मण्डित वसुधातल पर विहार करने लगे। (१) पद्मोंमें विचरण करते हुए[5] वे क्रमशः गजपुर (हस्तिनापुर) नामक नगरमें पहुँचे। उसमें सैकड़ों गुणोंका आस्थान रूप श्रेयांस राजा रहता था। (२) ठीक दोपहरके समय गोचरी (आहार) के लिये भगवानने नगरकी ओर प्रस्थान किया। लोगोंने उन्हें मकानोंकी कतारोंके बीचमें परिभ्रमण करते देखा। (३) उनका मुख चन्द्रके समान

---

१. मणहरधण्णेण—प्रत्य० । २. पज्झलिओ—प्रत्य० । ३. नायते । ४. इव । ५ विचरणके समय देव तीर्थंकरके पैरोंके नीचे स्वर्ण-कमलका निर्माण करते हैं। वे उनपर पैर रखकर विहार करते हैं।

चन्दो व सोमवयणो, तेएण दिवायरो व दिप्पन्तो । लम्बियकरग्गजुयलो, सिरिवच्छविहूसियसरीरो ॥ ४ ॥
वरहार-मउड-कुण्डल-मणि-मोत्तियपट्ट-चामराईणि । उवणेइ जणवओ से, न तेसु चित्त समल्लियइ ॥ ५ ॥
केइत्थ गय-तुरङ्गम-रहवर-रयणाइमण्डणाडोवा । पुरओ ठवेन्ति तुट्ठा, चलणपणाम च काऊण ॥ ६ ॥
सवङ्गसुन्दराओ, कन्नाओ पुण्णचन्दवयणाओ । देन्ति जणा सोममणा, भिक्खासण्ण अयाणन्ता ॥ ७ ॥
ज ज उवणेइ जणो, त त नेच्छइ जिणो विगयमोहो । लम्बन्तजडाभारो, नरवइभवण समणुपत्तो ॥ ८ ॥
पासायतलत्थो विय, राया दट्ठूण जिणवर एन्त । सभरिय पुवजम्म, पायब्भास समल्लीणो ॥ ९ ॥

श्रेयासगृहे ऋषभस्य भिक्षाप्राप्ति —

काऊण य [1]तिक्खुत्तो, पयाहिण सयलपरियणसमग्गो । चलणेसु तस्स पडिओ, हरिसवसुब्भिन्नरोमञ्चो ॥ १० ॥
अह रयणभायणत्थं, अग्घ दाऊण सबभावेण । चलणजुयलप्पणाम, करेइ विमलेण भावेण ॥ ११ ॥
समज्जिओवलित्ते, उद्देसे तस्स परमसद्धाए । सेयसनरवरिन्दो, इक्खुरस देइ परितुट्ठो ॥ १२ ॥
अह वा[2]इउ पयत्तो, वाओ सुहसीयलो सुरहिगन्धो । पडिया य रयणवुट्ठी, कुसुमेहि सम नहयलाओ ॥ १३ ॥
घुट्ठं च अहो दाण, दुन्दुहिघणगुरुगहीरसद्दाल । पत्तो परमब्भुदय, वरकल्लाण नरवरिन्दो ॥ १४ ॥
तो अमर-चारणगणा, भणन्ति साधु त्ति परमपुरिस ! तुमे ! धम्मरहस्स महाजस ! वीय चक्क समुद्धरिय ॥ १५ ॥
एव काऊण जिणो, पवत्तण दाणवन्तचरियाए । सयडामुहउज्जाणे, पसत्थझाण समारूढो ॥ १६ ॥

---

सौम्य था तथा सूर्यकी भाँति वह दमक रहा था। उनके दोनों हाथ लम्बे थे और शरीर श्रीवत्सके लाछनसे विभूषित था। (४) लोग उत्तम हार, मुकुट, कुण्डल, मणि, मोती, रेशमी वस्त्र तथा चामर आदि लाए परन्तु उनका मन उनमें लगता नहीं था। (५) कई लोग चरणोंमें प्रणाम करके आनन्दमें आकर उनके सम्मुख हाथी, घोड़े तथा उत्तम रत्नोंसे मण्डित रथ उपस्थित करते थे, सौम्य मनवाले दूसरे लोग भिक्षा द्वारा अन्न प्राप्तिके उनके अभिग्रहको न जानकर पूर्णिमाके समान सुन्दर मुखवाली तथा सर्वांग सुन्दर कन्याएँ देते थे। (६-७) जो मोहरहित हैं तथा जिनकी जटाओंका भार नीचे लटक रहा है ऐसे जिनेश्वर भगवान्‌के सम्मुख जो कुछ लाया जाता था उसकी वे स्पृहा नहीं रखते थे। इस प्रकार विहार करते हुए वे राजाके प्रासादके पास पहुँचे। (८)

राजा श्रेयास द्वारा ऋषभको दान —

प्रासादके ऊपरसे राजाने जिनवरको आते देखा। अपना पूर्वभव याद करके वह भगवान्‌के चरणोंके पास हाजिर हुआ। (९) समग्र परिजनके साथ तीन प्रदक्षिणा देकर आनन्दविभोर व रोमाचित शरीरयुक्त राजा उनके चरणोंमें जा गिरा। (१०) सम्पूर्ण भावके साथ रत्नपात्रोंमें लाया गया अर्घ्य प्रदान करके राजाने निर्मल भावसे भगवान्‌के चरणयुगलमें प्रणाम किया। (११) साफ किए हुए तथा पोते हुए प्रदेशपर अत्यन्त हर्षित श्रेयास राजाने परम श्रद्धापूर्वक इक्षुरसका दान किया। (१२) उस समय सुखदायी, शीतल एवं सुगन्धित वायु बहने लगी और आकाशमेंसे पुष्पोंके साथ साथ रत्नोंकी भी वृष्टि हुई। (१३) दुन्दुभिके गहरे और ऊँचे स्वरके साथ 'अहो दान' ऐसी घोषणा हुई। राजा भी उत्तम कल्याण एव परम अभ्युदयको प्राप्त हुआ। (१४) तब देवों और चारणोंके समूहोंने ऐसी उद्घोषणा की कि—'बहुत अच्छा किया। हे परमपुरुष! हे महायश! तुमने धर्मरूपी रथके दूसरे चक्रका उद्धार किया है।' (१५)

केवलज्ञानकी उत्पत्ति—

इस प्रकार दानधर्मका प्रवर्तन करके भगवान् शकटामुख उद्यानमें गए और प्रशस्त ध्यानमें लीन हुए। (१६)

---

१. त्रिकृत्व । २ वातुम् ।

झायन्तस्स भगवओ, एवं घाइक्खएण कम्माण। लोगा-ऽलोगपगास, केवलनाण समुप्पन्नं ॥ १७ ॥
उप्पन्नम्मि य नाणे, उप्पज्जइ आसण जिणिन्दस्स। छत्ताइछत्त चामर, तहेव भामण्डलं विमलं[1] ॥ १८ ॥
कप्पद्दुमो य दिव्वो, दुन्दुहिघोस च पुप्फवरिस च। सव्वाइसयसमग्गो, जिणवरइड्ढिं समणुपत्तो ॥ १९ ॥
नाऊण समुप्पत्तिं, केवलनाणस्स आगया देवा। काऊण जिणपणाम, उवविट्ठा संनिवेसेसु[2] ॥ २० ॥

ऋषभजिनदेशना—

भणियं च गणहरेण, भयव जीवा अणन्तसंसारे। परिहिण्डन्ति अणाहा, ताणुत्तार परिकहेहि ॥ २१ ॥
अह साहिउ पयत्तो, जलहरगम्भीरमहुरनिग्घोसो। सुरमणुयमज्झयारे, दुविह धम्मं जिणवरिन्दो ॥ २२ ॥
पञ्च य महव्वयाइ, समिईओ पञ्च तिण्णि गुत्तीओ। एसो हु समणधम्मो, जोगविसेसेण बहुभेओ ॥ २३ ॥
पञ्चाणुव्वयजुत्तो, सत्तहि सिक्खावएहि परिकिण्णो। एसो वि सावयाण, धम्मो उद्देसविरयाण ॥ २४ ॥
धम्मेण लहइ जीवो, सुर-माणुसपरमसोक्खमाहप्प। दुक्खसहस्सावास, पावइ नरय अहम्मेणं ॥ २५ ॥
मेहेण विणा वुट्ठी, न होइ न य बीयवज्जिय सस्सं। तह धम्मेण विरहिय, न य सोक्ख होइ जीवाणं ॥ २६ ॥
जइ वि हु तव विगिट्ठं, करन्ति अन्नाणिया पयत्तेण। तह वि हु किंकरदेवा, हवन्ति चइया तओ तिरिया ॥२७॥

इस तरह ध्यान करते हुए भगवान्‌के चारों घातिकर्मका नाश होनेपर लोक एवं अलोकको प्रकाशित करनेवाला केवलज्ञान उत्पन्न हुआ। (१७) केवलज्ञान उत्पन्न होनेपर जिनेन्द्रकी ऋद्धिके सूचक सर्वअतिशय आसन, मस्तकके ऊपर छत्र, चामर, निर्मल भामण्डल, दिव्य कल्पवृक्ष, दुन्दुभिका घोष तथा पुष्पवर्षा—ये प्रातिहार्य उत्पन्न हुए। (१८–१९) केवल ज्ञानकी उत्पत्तिका वृत्तान्त जानकर देव आए और भगवान्‌को वन्दन करके अपने-अपने स्थानपर बैठ गए। (२०) इसके पश्चात् गणधरने भगवान्‌से पूछा—'हे भगवन्! इस अनन्त संसारमें जीव अनाथ होकर भटकते रहते हैं। उनका तरणोपाय आप बतावें।' (२१)

भगवान् ऋषभदेवका उपदेश—

बादलके समान गम्भीर एवं मधुर निर्घोषके साथ जिनवरेन्द्रने देवता एवं मनुष्योंके बीच दो प्रकारका धर्म कहना शुरू किया। (२२) पाँच महाव्रत, पाँच समिति[3] और तीन गुप्ति[4]—यह श्रमणधर्म (साधुओंका आचार) है। मन-वचन कायकी प्रवृत्ति रूप योगविशेषसे इनके अनेक भेद होते हैं। (२३) पाँच अणुव्रत और सात शिक्षाव्रतोंसे युक्त धर्म देशविरत श्रावकोंका होता है। (२४) धर्मसे जीव एवं मनुष्योंके उत्तमोत्तम सुख तथा कीर्ति संपादन करता है, जबकि अधर्मसे हजारों दुःखोंके आवास रूप नरकमें वह जाता है। (२५) जिस प्रकार मेघके विना वृष्टि नहीं होती और बीजके विना अन्न नहीं होता, उसी प्रकार धर्मके विना जीवोंको सुख उपलब्ध नहीं होता। (२६) यदि अज्ञानी पुरुष उत्कृष्ट तप तपे तो भी वे देवोंके किंकर रूपसे ही उत्पन्न होते हैं और वहाँसे च्युत होनेपर तिर्यञ्चरूपसे जन्म लेते हैं। (२७) वे हजारों

१. विउलं प्रत्य०। २ स्वस्थानेषु। ३ विवेकयुक्त प्रवृत्तिको समिति कहते है। इसके पाँच भेद हैं—(१) किसी भी जन्तुको क्लेश न हो इसलिये सावधानीपूर्वक चलना **ईर्यासमिति** है। (२) सत्य, हितकारी, परिमित और सन्देहरहित बोलना **भाषासमिति** है। जीवन-यात्रामें आवश्यक हों ऐसे निर्दोषसाधनाको जुटानेके लिये सावधानीपूर्वक प्रवृत्ति करना **एषणासमिति** है। (४) वस्तुमात्रको भलीभाँति देखकर एवं प्रमार्जित करके लेना या रखना **आदाननिक्षेपसमिति** है। (५) जहाँ जन्तु न हों ऐसे प्रदेशमें देखकर एवं प्रमार्जित करके ही अनुपयोगी वस्तुओंको डालना **उत्सर्गसमिति** है। ४ बुद्धि तथा श्रद्धापूर्वक मन, वचन एवं कायको उन्मार्गसे रोकनेको तथा सन्मार्गमें लगानेको गुप्ति कहते हैं। इसके तीन भेद हैं—(१) किसी भी चीजके लेने व रखनेमें अथवा बैठने, उठने व चलने आदिमें कर्तव्य-अकर्तव्यका विवेक हो ऐसे शारीरिक व्यापारका नियमन करना ही कायगुप्ति है। (२) बोलनेके प्रत्येक प्रसंगपर या तो वचनका नियमन करना या प्रसंगानुसार मौन धारण करना वचनगुप्ति है। (३) दुष्ट संकल्प एवं अच्छे-बुरे मिश्रित संकल्पका त्याग करना और अच्छे संकल्पका सेवन करना ही मनोगुप्ति है।

ते भवसहस्सपउरे, ससारे चाउरङ्गमग्गम्मि । दुक्खाणि अणुहवन्ता, अणन्तकाल परिभमन्ति ॥ २८ ॥
जिणवरधम्म काऊण, निव्वुया होन्ति केइ अहमिन्दा । कप्पालयाहिवत्तं, अवरे पावन्ति दढधम्मा ॥ २९ ॥
जे वि य निग्गन्थाण, थुइ पउज्जन्ति सव्वभावेण । ते तस्स फलगुणेण, न य कुगइपह पवज्जन्ति ॥ ३० ॥
सोऊण धम्मवयण, जिणवरकहिय नरा-ऽमरसमूहा । सम्मत्तलद्धवुद्धी, सवेगपरायणा मुइया ॥ ३१ ॥
केइत्थ समणसीहा, हवन्ति ववगयपरिग्गहा-ऽऽरम्भा । पञ्चाणुव्वयजुत्ता, केइ पुण सावया जाया ॥ ३२ ॥
एव सुर-नरवसहा, कहावसाणे जिण पणमिऊण । सव्वे परियणसहिया, गया य नियय़ाइँ ठाणाइ ॥ ३३ ॥
विहरइ जत्थ जिणिन्दो, सो देसो मग्गसन्निहो होइ । जोयणसय समन्ता, रोगादिविवज्जिओ रम्मो ॥ ३४ ॥
अह उसहसेणपमुहा, चउरासीय तु गणहरा तस्स । उप्पन्ना य सहस्सा, तावइया चेव समणाण ॥ ३५ ॥
ताव य चक्कहरत्त, सपत्त भरहराइणा सयल । हयगयजुवइसमग्गो, चउदसरयणाहिवो धीरो ॥ ३६ ॥
उसभजिणस्स भगवो, पुत्तसय चन्दसूरसरिसाण । समणत्त पडिवन्न, सए य देहे निरवयक्ख ॥ ३७ ॥
तक्खसिलाएँ महप्पा, वाहुवली तस्स निच्चपडिकूलो । भरहनरिन्दस्स सया, न कुणइ आणा-पणाम सो ॥ ३८ ॥
अह रुट्ठो चक्कहरो, तस्सुवरिं सयलसाहणसमग्गो । नयरस्स तुरियचवलो, विणिग्गओ सयलवलसहिओ ॥ ३९ ॥
पत्तो तक्खसिलपुर, जयसद्दुग्घुट्ठकलयलारावो । जुज्झस्स कारणत्थ, सन्नद्धो तक्खण भरहो ॥ ४० ॥
वाहुवली वि महप्पा, भरहनरिन्द समागय सोउ । भडचडयरेण महया, तक्खसिलाओ [1]विणिज्जाओ ॥ ४१ ॥

---

जन्मवाले संसारमें तथा चार गतिरूप चौराहोंमें दु ख अनुभव करते हैं और अनन्त काल तक भटकते रहते हैं। (२८) जिन धर्मका अनुपालन करके कई लोग अहमिन्द्रके जैसे सुखका अनुभव करते हैं और धर्ममें दृढ़ दूसरे लोग सौधर्म आदि कल्पलोकका अधिपति पद भी प्राप्त करते हैं। (२९) जो समग्र भावके साथ निर्ग्रन्थ मुनियोंकी स्तुति करते हैं वे इसके फलस्वरूप कुगतिके मार्गपर प्रयाण नहीं करते।' (३०)

भगवान्का ऐसा धर्मप्रवचन सुनकर देव एव मनुष्योंके समूह अत्यन्त मुदित हुए। उन्होंने सम्यक्त्व धारण किया तथा वे संवेगपरायण हुए। (३१) उनमेंसे कुछ लोग परिग्रह एव आरम्भ-समारम्भको त्याग करके श्रेष्ठ श्रमण हुए तथा दूसरे कई लोग पॉच अणुव्रत धारण करके श्रावक वने। (३२) प्रवचनके अनन्तर अपने परिजनके साथ सभी उत्तमदेव भगवान्को वन्दन करके अपने-अपने स्थानों पर गए। (३३)

जिनेन्द्र ऋषभदेव जहाँ विहार करते थे वह देश स्वर्गतुल्य हो जाता था और चारों ओर सौ योजन तक रोगादिसे रहित एव रम्य प्रतीत होता था। (३४) उनके ऋषभसेन आदि चौरासी गणधर थे तथा चौरासी हजार साधु थे। (३५)

भरत-वाहुवली सघर्ष तथा वाहुवलीकी प्रव्रज्या—

उसी समय भरत राजाने समग्र चक्रवर्तीपद प्राप्त किया। वह धीर राजा अश्व, गज एव युवती आदि समग्र चौदह[2] रत्नोंका अधिपति हुआ। (३६) भगवान् ऋषभजिनेश्वरके चन्द्र एवं सूर्य सदृश सौ पुत्रोंने दीक्षा ग्रहण की। वे सव अपने शरीरमें अनासक्त थे। (३७) तक्षशिलामें महान् वाहुवली रहता था। वह सर्वदा भरत राजाका विरोधी था और उनकी आज्ञाका पालन नहीं करता था। (३८) अतः चक्रधर भरत उसपर क्रुद्ध होकर सम्पूर्ण साधनों तथा सम्पूर्ण सेनाके साथ नगरसे वाहर निकले और तेज़ीसे उसकी ओर अभियान शुरू किया। (३९) भरत तक्षशिला पहुँचे और तत्क्षण युद्ध करनेके लिये तैयार हो गए। उस समय 'जय' शव्दके उद्घोषका कलकल शव्द सर्वत्र फैल गया। (४०) महात्मा वाहुवली भी भरत राजाका आगमन सुनकर सुभटोंकी महती सेनाके साथ तक्षशिलामेंसे वाहर निकला। (४१) उस समय वल एवं

---

१. विनिर्यात । २ सेनापति, गृहपति, पुरोहित, अश्व, वर्द्धकि, ( सूत्रधार—शिल्पी ), गज, स्त्री, चक्र, छत्र, चर्म, मणि, काकिणी (एक रत्नविशेष), खड्ग तथा दण्ड ये चक्रवर्तीके चौदह रत्न हैं।

वलउप्पगवियाण, उभयवलाण रसन्ततूराणं । [1]आभिट्ट परमरणं, नच्चन्तकवन्धपेच्छणयं ॥ ४२ ॥
भणिओ य वाहुवलिणा, चक्कहरो किं वहेण लोयस्स? । दोण्ह पि होउ जुज्झं, दिट्ठीमुट्ठीहि रणमज्झे ॥ ४३ ॥
एव च भणियमेत्ते, दिट्ठीजुज्झं तओ समब्भडिय । भग्गो य चक्खुपसरो, पढमं चिय निज्जिओ भरहो ॥ ४४ ॥
पुणरवि भुयासु लग्गा, एक्केक्क कढिणदप्पमाहप्पा । चलचलणपीणपेल्लण-करयलपरिहत्थविच्छोहा ॥ ४५ ॥
अद्धतडिलोत्तवन्धण-अवहत्थुव्वत्तकरणनिम्मविया । जुज्झन्ति सवडहुत्ता, अभग्गमाणा महापुरिसा ॥ ४६ ॥
एव भरहनरिन्दो, निहओ भुयविक्कमेण संगामे । तो मुयइ चक्करयण, तस्स वहत्थ परमरुट्ठो ॥ ४७ ॥
विणिवायणअसमत्थ, गन्तूण सुदरिसणं पडिनियत्त । भुयवलपरक्कमस्स वि सवेगो तक्खणुप्पन्नो ॥ ४८ ॥

वाहुवलिदीक्खा -

जपइ अहो ! अकज्ज, न जाणन्ता वि विसयलोभिल्ला । पुरिसा कसायवसगा, करेन्ति एक्केक्कमवि रोह ॥ ४९ ॥
छारस्स कए नासन्ति, चन्दणं मोत्तिय च दोरत्थे । तह मणुयभोगमूढा, नरा वि नासन्ति देविड्ढिं ॥ ५० ॥
मोत्तु कसायजुज्झ, सजमजुज्झेण जुज्झिमो इण्हि । परिसहभडेहि समय, जाव ठिओ उत्तमट्ठम्मि ॥ ५१ ॥
नमिऊण जिणवरिन्द, लोय काऊण तत्थ वाहुवली । वोसिरियसव्वसङ्गो, जाओ समणो समियपावो ॥ ५२ ॥
काऊण सिरपणाम, चक्कहरो भणइ महुरवयणेहि । मा गेण्हसु पवज्ज, भुञ्जसु रज्ज [2]महाभाग ॥ ५३ ॥
संवच्छरपडिमत्थं, वाहुवली पणमिऊण चक्कहरो । सयलवलेण समग्गो, साएयपुरिं समणुपत्तो ॥ ५४ ॥

---

दर्पसे गर्वित तथा रणवाद्य वजाती हुई दोनो सेनाएँ युद्धमे जूझ गई। नाचते हुए धडोंके कारण वह युद्धक्षेत्र दर्शनीय लगता था। ( ४२ )

ऐसी स्थितिमें वाहुवलीने कहा, 'हे चक्रधर ! लोगोंके वधसे क्या लाभ है ? इस युद्धभूमिके वीच हम दोनोंका ही दृष्टि एव मुष्टि द्वारा ही युद्ध हो जाय।' ( ४३ ) इस प्रकार कहने पर उन दोनोंके वीच दृष्टियुद्ध हुआ। चक्षुका प्रसार ( स्थिर दृष्टि, टिकटिकी ) प्रथम भग्न होनेपर भरत हार गए। ( ४४ ) फिर उन्होंने अत्यन्त दर्पके साथ एक दूसरेपर पैरोंकी तीव्रगतिसे तथा मुक्कोंको अत्यन्त चतुरताके साथ ऊपर उठाकर हाथापाई की। ( ४५ ) वे महापुरुष भागे विना और एक दूसरेके सम्मुख रहकर युद्ध करने लगे। उस समय ऊपर उठे हुए उनके हाथ एक चक्रमे घूम रहे थे जिससे मानो विजलीकी आधी वनी हुई जोत हो ऐसा प्रतीत होता था। ( ४६ ) इस प्रकारके युद्धमें भी वाहुवलीके विक्रमसे भरत राजा पराजित हुए। इसपर आपेसे वाहर होकर भरतने उसके ( वाहुवलीके ) वधके लिये चक्ररत्न फेंका। ( ४७ ) मारनेमें असमर्थ वह सुदर्शनचक्र जैसे ही वापस लौटा वैसे ही भुजाओंमें वल एवं पराक्रमवाले वाहुवलीके मनमे वैराग्य उत्पन्न हुआ। ( ४८ ) उसने कहा—'अरे, यह कितना आश्चर्य है कि विपयमें लुब्ध तथा कपायके वशीभूत होकर पुरुष विना किसी प्रतिरोधके एक दूसरेका अकाज करते हैं। (४९) जिस प्रकार कोई राखके लिये चन्दनका नाश करे और डोरेके लिये मोतीका नाश करे उसी प्रकार मानव-भोगोंमें मूढ मनुष्य भी देवोंकी ऋद्धिका नाश करते हैं। (५०) अव मैं कपाय-युद्धका त्याग करके सयम-युद्ध द्वारा परीपह रूपी योद्धाओंके साथ तवतक जूझता रहूँगा जवतक उत्तम स्थान ( मोक्ष ) पर अवस्थित न होऊँ।' (५१) जिनवरको वन्दन करके वाहुवलीने वहीं लोच किया। वह सव प्रकारके आसक्तिभावसे विरत होकर पापका शमन करनेवाला मुनि हुआ। (५२)

मस्तकसे प्रणाम करके चक्रवर्ती भरतने मधुर वाणीमे कहा—'तुम प्रव्रज्या मत लो और महाभाग राज्यका उपभोग करो।' (५३) एक वर्ष तकके कायोत्सर्ग ( ध्यान ) की प्रतिज्ञावाले वाहुवलीको प्रणाम करके चक्रवर्ती भरत अपने समग्र सैन्यके साथ साकेतपुरी ( अयोध्या नगरी ) वापस लौट आया। (५४) महात्मा वाहुवलीने भी अपने

---

१ अमृतम्। २ महाभोगं॰ मु॰।

बाहुबली वि महप्पा, उप्पाडिय केवलं तवबलेणं । निट्ठवियअट्ठकम्मो, दुक्खविमोक्ख गओ मोक्ख ॥ ५५ ॥

भरतस्य ऋद्धि —

भरहो वि चक्कवट्टी, एगच्छत्त इम भरहवास । भुञ्जइ भोगसमिद्ध, इन्दो इव देवलोयम्मि ॥ ५६ ॥
विज्जाहरनयरसमा, गामा नयरा वि देवलोयसमा । रायसमा गिहवइणो, धणयसमा होन्ति नरवइणो ॥ ५७ ॥
चउसट्ठि सहस्साइ, जुवईण परमरूवधारीण । बत्तीस च सहस्सा, राईण वद्धमउडाण ॥ ५८ ॥
मत्तवरवारणाण, चउरासीइ च सयसहस्साइ । तावइया परिसखा, रहाण धय-छत्तचिन्धाण ॥ ५९ ॥
अट्ठारस कोडीओ, तुरयाण पवरवेगदच्छाण । किंकरनरनारीण, को तस्स करेज्ज परिसखा ॥ ६० ॥
चोद्दस य महारयणा, नव निहओऽणेगभण्डपरिपुण्णा । जल-थलरयणावासा, रक्खिज्जन्ते सुरगणेहिं ॥ ६१ ॥
पुत्ताण य पञ्च सया, अमरकुमारोवभोगदुल्ललिया । भरहस्स चक्कवइणो, रज्जविभूइ समणुपत्ता ॥ ६२ ॥
जस्स य जीहाण सय, वुद्धिविभागो हवेज्ज वित्थिण्णो । सो वि मणूसो न तरइ, तस्स कहेउ सयलरज्ज ॥ ६३ ॥

ब्राह्मणानामुत्पत्ति —

अह एव परिकहिए, पुणरवि मगहाहिवो पणमिऊण । पुच्छइ गणहरवसह, मणहरमहुरेहि वयणेहिं ॥ ६४ ॥
वण्णाण समुप्पत्ती, तिण्ह पि सुया मए अपरिसेसा । एत्तो कहेह भयव, उप्पत्ती सुत्तकण्ठाणं ॥ ६५ ॥
हिंसन्ति सबजीवे, करेन्ति कम्म सया मुणिविरुद्ध । तह विय वहन्ति गव, धम्मनिमित्तम्मि काऊण ॥ ६६ ॥

---

तपोबलसे केवलज्ञान प्राप्त किया और आठों प्रकारके कर्मोंका विनाश करके दु ख रहित मोक्ष प्राप्त किया । (५५)

भरतका वैभववर्णन—

चक्रवर्ती भरत भी भोगोंसे समृद्ध एवं एकछत्र इस भरतक्षेत्रका देवलोकमे इन्द्रकी भाँति उपभोग करने लगा । (५६) इस भरतक्षेत्रमे गाँव विद्याधरोंके नगरोंके समान थे और नगर देवलोकके तुल्य थे । यहाँ गृहपति राजाके समान शोभित होते थे तथा राजा कुबेरके समान दानी थे । (५७) भरतके अन्त पुरमें ६४ हजार अत्यन्त रूपवती स्त्रियाँ थीं, ३२ हजार मुकुटधारी राजा उनके आधिपत्यमें थे, ८४ शतसहस्र ( अर्थात् लाख ) मदोन्मत्त हाथी, ध्वजा एवं छत्रोंसे चिह्नित इतनी ही संख्याके ( अर्थात् ८४ लाख ) रथ तथा अत्यन्त वेगवान् व दक्ष १८ करोड़ घोड़े उनके पास थे । उनके दास दासियोंकी गणना तो कौन कर सकता है ? (५८-६०) उनके चौदह महारत्न, नौ निधि[1] एवं अनेक प्रकारके पदार्थोंसे परिपूर्ण जल-स्थलवर्ती रत्नों के आवासों की रक्षा देवगण करते थे । (६१) देवोंके कुमारोंके सदृश विलासमें पाले पोसे गए भरत चक्रवर्तीके पाँच सौ पुत्रोंने राज्यविभूति प्राप्त की । (६२) यदि किसी के पास सौ जीभ हो और अत्यन्त विशाल बुद्धि वैभव हो तो वह मनुष्य भी उनके समग्र राज्यका वर्णन नहीं कर सकता । (६३)

ब्राह्मणवर्णकी उत्पत्ति—

इस प्रकार कहने पर मगधाधिप श्रेणिकने पुन' गणधरोंमें श्रेष्ठ ऐसे गौतम मुनिको प्रणाम करके मनोहर एव मधुर वचनसे पूछा हे भगवन्! मैंने तीनो वर्णोंकी उत्पत्ति पूर्णरूपसे सुनी । अब आप ब्राह्मणोंकी उत्पत्तिके बारेमें कहें । (६४-६५) यद्यपि वे सभी जीवोंकी हिंसा करते हैं तथा मुनिजन के आचरणसे विरुद्ध सर्वदा कार्य करते हैं तथापि 'धर्मके निमित्त ऐसा

---

१ (१) नैसर्प ( ग्राम आदि सन्निवेशोंका इसमें समावेश होता है । ) (२) पाण्डुक ( विविध धान्योंकी पूर्ति करनेवाली ), (३) शख ( नृत्य, काव्य भाषाकी उत्पादक ), (४) पिंगलक ( आभूषणोंकी पूर्ति करनेवाली ), (५) सर्वरत्न ( इसमें सेनापति आदि १४ रत्नोंका समावेश होता है । ), (६) महापद्म ( वस्त्रोंकी पूर्ति करनेवाली ), (७) काल ( समय, शिल्प एवं कृषिका ज्ञान करानेवाली ), (८) महाकाल ( लोहा, मणि आदि धातुओं व रत्नोंकी निधि ), तथा (९) माणवक ( अस्त्र-शस्त्रोंकी पूर्ति करनेवाली )—ये चक्रवर्तीकी नौ निधियाँ मानी गई हैं ।

एवं च भणियमेत्ते, गणहरवसहो कहेइ भूयत्थं । निसुणेहि ताव नरवइ, एगमणो माहणुप्पत्तिं ॥ ६७ ॥
साएयपुरवरीए, एगन्ते नाभिनन्दणो भयवं । चिट्ठइ सुसङ्घसहिओ, ताव य भरहो समणुपत्तो ॥ ६८ ॥
पणउत्तमङ्गमग्गो[1], करजुयल करिय[2] तस्स पामूले । तो भणइ चक्कवट्टी, वयणमिणं मे निसामेह ॥ ६९ ॥
भयवं ! अणुग्गहत्थं, करन्तु समणा इमे समियपावा । भुञ्जन्तु मज्झ गेहे, परिसुद्ध फासुयाहारं ॥ ७० ॥
तो भणइ जिणवरिन्दो, भरह न कप्पइ इमो उ आहारो । समणाण संजयाणं, कीयगडुद्देसनिप्फण्णो ॥ ७१ ॥
एवं सुणितु वयणं, राया चिन्तेइ तग्गयमणेण । उग्गं तवोविहाणं चरन्ति समणा समियमोहा ॥ ७२ ॥
न य भुञ्जन्ति महरिसी, मह गेहे मग्गिया वि पुणरुत्तं । तो सावयाण दाणं, देमि फुडं अन्न-पाणाइ ॥ ७३ ॥
एते वि य गिहिधम्मे, पञ्चाणुव्वयगुणेसु उवउत्ता । भुञ्जावेमि य बहुसो, होही दाणस्स पुण्णफलं ॥ ७४ ॥
सद्दाविया य तेण, सायारचरित्तधारिणो सव्वे । तुरियं च समल्लीणा, मिच्छत्ताई नरा तइया ॥ ७५ ॥
न य ते रियन्ति भवणं, दट्ठु जव-वीहियङ्कुरे पुरओ । कागणिरयणेण तओ, सुत्तं चिय सावयाण कयं ॥ ७६ ॥
तो अन्न-पाण-दाणाऽऽसणेसु सपूइयाण उप्पन्नं । गव्वं चिय अइतुङ्गं, वहन्ति इत्थं कयत्थऽम्हे ॥ ७७ ॥
मइसायरेण भणिओ, भरहनरिन्दो सहाए मज्झम्मि । जह जिणवरेण भणियं, तं एक्कमणो निसामेहि ॥ ७८ ॥
जाणं तुमे नराहिव ! सम्माणो पढमसावयाण कओ । ते वीरस्सऽवसाणे, होहिन्ति कुतित्थपासण्डा ॥ ७९ ॥
अलियवयणेसु सत्थं, काऊण वेयनामधेयं ते । हिंसाभासणमित्तं, जन्नेसु पसू वहिस्सन्ति ॥ ८० ॥
विवरीयवित्तिधम्मा, आरम्भ-परिग्गहेसु अणियत्ता । सयमेव मूढभावा, सेसं पि जणं विमोहन्ति ॥ ८१ ॥

---

किया है'—ऐसा कहकर गर्व धारण करते हैं। (६६) इस प्रकार पूछने पर महान् गणधरने जो यथार्थ था वह इस प्रकार कहा—'हे नरपति ! ब्राह्मणोंकी उत्पत्तिके बारेमें जो कुछ मैं कहता हूँ वह ध्यानपूर्वक सुनो। (६७)

साकेत नगरीमें सबके सहित नाभिनन्दन भगवान् एकान्त स्थानमें बैठे हुए थे। उस समय भरत वहाँ आए। (६८) चक्रवर्तीने सिर झुकाकर तथा उनके चरणोंमें दोनों हाथ जोड़कर प्रार्थना की कि—'हे भगवन् ! मेरा कहना आप सुनिए। (६९) हे प्रभो ! जिनके पाप शान्त हो गए हैं ऐसे ये श्रमण मुझपर अनुग्रहार्थ मेरे घर पर परिशुद्ध एवं निर्दोष आहार लें।' (७०) इस पर जिनेन्द्रने कहा—'हे भरत ! जो आहार खास उनके उद्देश्यसे खरीदा गया हो अथवा बनवाया गया हो वह संयमधारी श्रमण ग्रहण नहीं कर सकते।' (७१) भगवान् का ऐसा कथन सुनकर भरतने उस पर मनोयोगपूर्वक विचार किया कि—'जिनका मोह शान्त हो गया है ऐसे साधु उग्र तपश्चर्या करते हैं, बार-बार कहने पर भी वे महर्षि मेरे घर पर आहार नहीं करते, अतः मैं श्रावकोंको अन्न-पान आदिका दान उदारताके साथ दूँ। ये भी पाँच अणुव्रत तथा इनके सहायक दूसरे गुणव्रत रूपी गृहस्थ धर्मका अनुपालन करते हैं। मैं उन्हें बार-बार खाना खिलाऊँ जिससे मुझे दानका पुण्यफल प्राप्त हो।' (७२-७४) ऐसा सोचकर उसने गृहस्थ-आचारका पालन करनेवाले सभी लोगोंको बुलाया। तुरन्त ही मिथ्यात्वी तथा दूसरे लोग वहाँ इकट्ठे हो गए। (७५) वे ( गृहस्थाचारका पालन करनेवाले लोग ) जौ तथा धानके अंकुर सम्मुख देखकर राजभवनकी ओर नहीं जाते थे। इसपर भरतने काकिणीरत्न द्वारा श्रावकोंके लिए सूत्रका निर्माण किया। (७६) तब अन्न, पान एवं आसन द्वारा पूजित उन्हें बहुत ही घमण्ड हो आया कि अब तो हम कृतार्थ हो गए हैं। (७७) परिषद्के बीच मतिसागरने भरत राजासे कहा—'जिनवरने जैसा कहा है वह तुम ध्यान देकर सुनो। (७८) हे राजन् ! जिन प्रथम श्रावकोंका तुमने सम्मान किया है वे वीर भगवान्‌का अवसान होनेपर नास्तिक एवं पाखण्डी हो जाएँगे। (७९) मिथ्या वचनोंसे युक्त वेद नामक शास्त्रका निर्माण करके तथा मात्र हिंसाका उपदेश देकर यज्ञोंमें पशुओंका वध करेंगे। (८०) विपरीत वृत्ति ( आचार ) एवं धर्मवाले तथा आरम्भ ( पाप कर्म ) व परिग्रहोंसे निवृत्त नहीं होनेवाले वे स्वयं तो मूढ हैं ही, दूसरे लोगोंको भी मूढ बनाते हैं। (८१) ऐसा कथन सुनकर राजा क्रुद्ध हुआ और आज्ञा दी कि उन सबको नगरसे निर्वासित

---

१ प्रणतोत्तमाङ्गाग्र । २ कृत्वा ।

सोऊण वयणमेयं, परिकुविओ नरवई भणइ एव । सिग्घ चिय नयराओ, सव्वे वि करेह निद्देसा ॥ ८२ ॥
लोगेण हम्ममाणा, सरण तित्थकर समल्लीणा । तेण य निवारिया ते, पत्थरपहरेसु हम्मन्ता ॥ ८३ ॥
मा हणसु पुत्त ! एए, ज उसभजिणेण वारिओ भरहो । तेण इमे सयल च्चिय, वुच्चन्ति य माहणा लोए ॥ ८४ ॥
जे वि य ते पढमयर, पव्वज्ज गेण्हिऊण परिवडिया । ते वक्कलपरिहाणा, तावसपासण्डिणो जाया ॥ ८५ ॥
ताण य सीस-पसीसा, मोहन्ता जणवय कुसत्थेसु[1] । भिग्गङ्गिरमाईया, जाया वीज वसुमईए ॥ ८६ ॥
एसा ते परिकहिया, उप्पत्ती माहणाण भूयत्थ । एत्तो सुणसु नराहिव, पुरदेवजिणस्स निव्वाण ॥ ८७ ॥
भयवं तिलोयनाहो, धम्मपह दरिसिऊण लोगस्स । अट्ठावयम्मि सेले, निव्वाणमणुत्तर पत्तो ॥ ८८ ॥
भरहो वि चक्कवट्टी, तिणमिव चइऊण रायवरलच्छी । जिणवरपहपडिवन्नो, अव्वावाह सिव पत्तो ॥ ८९ ॥

एव मए सेणिय ! तुज्झ सिट्ठा, लोगट्ठिई पुव्वजणाणुचिण्णा ।
सुणाहि एत्तो विमलप्पहावा, चत्तारि नामेहि नरिन्दवसा ॥ ९० ॥

॥ इति पउमचरिए लोगट्ठिइ-उसभ-माहणाहिगारो नाम चउत्थो उद्देसओ समत्तो ॥

## ५. रक्खसवंसाहियारो

चत्तारि महावसा, नरवइ पुहइम्मि जे उ विक्खाया । ताण पुण वहुभेया, हवन्ति अवरस्स सजुत्ता ॥ १ ॥
इक्खाग पढमवसो, विइओ सोमो य होइ नायव्वो । विज्जाहराण तइओ, हवइ चउत्थो उ हरिवसो ॥ २ ॥

---

कर दो। (८२) लोगो द्वारा विताडित वे तीर्थंकरकी शरणमें आए। उन्होंने पत्थरोंका प्रहार करनेवाले उन लोगोंको रोका। (८३) 'हे पुत्र ! इन्हें मा हण ( मत मार )'—इस प्रकार कहकर ऋषभ जिनेश्वरने भरतको रोका, अत वे सब लोकमे 'माहण' ( ब्राह्मण ) कहलाए। (८४) जो सर्व-प्रथम प्रव्रज्या लेकर फिर अधःपतित हुए उन्होंने वल्कल धारण किया और इस तरह तापस व पाखण्डी वने। (८५) उन्हींके भृगु, अंगिरस आदि शिष्य-प्रशिष्य कुशास्त्रोंमें लोगोंको मूर्ख वनाते रहे। वे पृथ्वीपर बीज रूप हुए अर्थात् उनसे अनेकविध धर्म पथोंकी परम्पराएँ चलीं। (८६)

भ. ऋषभदेव तथा भरतका निर्वाण

यह मैंने तुझे सचमुच ब्राह्मणोंकी उत्पत्ति कैसे हुई है इसके वारेमे कहा। अव, हे राजन् ! पुरदेव जिन (ऋषभदेव) के निर्वाणके बारेमें तुम सुनो। (८७) त्रिलोकनाथ भगवान्ने लोगोंको धर्म-मार्ग दिखलाकर अष्टापद पर्वतके ऊपर सर्वोत्तम निर्वाणपद प्राप्त किया। (८८) भरत चक्रवर्तीने भी तिनकेकी भाँति उत्तम राजलक्ष्मीका त्याग करके जिनवरके मार्गका अनुसरण किया और अव्यावाध सुख प्राप्त किया।

इस प्रकार, हे श्रेणिक ! पूर्वपुरुषों द्वारा विहित लोकस्थिति मैंने तुमसे कही। अव आगे निर्मल प्रभाववाले चार राजवंशोंके वारेमें तुम सुनो।

। पद्मचरितमें 'लोकस्थिति-ऋषभ-ब्राह्मण अधिकार' नामक चतुर्थ उद्देशक समाप्त हुआ।

## ५. राक्षसवंश

हे नरपति ! इस पृथ्वी पर जो चार महावश विख्यात हैं उनके दूसरोंके साथके सम्पर्कके कारण अनेक भेद होते हैं। (१) इन चार वंशोंमें प्रथम इक्ष्वाकुवश, द्वितीय सोमवश, तृतीय विद्याधरवंश एव चतुर्थ हरिवश है। (२)

---

१. कुसत्थेहिं—प्रत्य० ।

इक्ष्वाकुवंश.—

भरहस्स पढमपुत्तो, आइच्चजसो त्ति नाम विक्खाओ । तस्स य सीहजसो च्चिय, पुत्तो तस्सेव बलभद्दो ॥ ३ ॥
वसुबल महाबलो च्चिय, अमियबलो चेव होइ नायव्वो । जाओ सुभद्दनामो, सायरभद्दो य रवितेओ ॥ ४ ॥
ससिपह पभूयतेओ, तेयस्सी तावणो पयावी य । अइविरिओ य नरिन्दो, तस्स य पुत्तो महाविरिओ ॥ ५ ॥
उइयपरक्कमनामो, तस्स वि य महिन्दविक्कमो पुत्तो । सूरो इन्दजुइण्णो, महइ महाइन्दई राया ॥ ६ ॥
तत्तो पभू विभू वि य, अरिदमणो चेव वसहकेऊ य । राया वि य गरुडङ्को, तह य मियङ्को समुप्पन्नो ॥ ७ ॥
एते नरवरवसहा, पुहइं दाऊण नियय पुत्ताण । निक्खन्ता खायजसा, सिवमयलमणुत्तरं पत्ता ॥ ८ ॥
एसो ते परिकहिओ, आइच्चजसाइसभवो[1] वंसो । एत्तो सुणाहि नरवर ! उप्पत्ती सोमवसस्स ॥ ९ ॥

सोमवंश.—

उसभस्स बीयपुत्तो, बाहुबली नाम आसि विक्खाओ । तस्स य महप्पभावो, पुत्तो सोमप्पभो नाम ॥ १० ॥
एत्तो महाबलो च्चिय, सुबलो बाहुबलि एवमाईया । सोमप्पहस्स वंसे, उप्पन्ना नरवई बहुसो ॥ ११ ॥
केएत्थ गया मोक्खं, पव्वज्ज गिण्हिऊण धुयकम्मा । अवरे पुण देवत्तं, पत्ता तव-संजमबलेण ॥ १२ ॥
एवं तु सोमवंसो, नरवइ ! कहिओ मए समासेण । विज्जाहराण वंसं, भणामि एत्तो निसामेहि ॥ १३ ॥

विद्याधरवंश.—

नामेण रयणमाली, नमिरायसुओ महाबलसमिद्धो । तस्स वि य रयणवज्जो, रयणरहो चेव उप्पन्नो ॥ १४ ॥

---

इक्ष्वाकुवंशका वर्णन—

भरतका प्रथम पुत्र आदित्ययशाके नामसे प्रसिद्ध था। उसका पुत्र सिंहयशा था। सिंहयशाका पुत्र बलभद्र हुआ। (३) उससे क्रमशः वसुबल, महाबल, अतिबल हुए। उससे सुभद्र, सागरभद्र तथा रवितेज हुए। (४) उससे क्रमश शशिप्रभ प्रभूततेज, तेजस्वी, तपन, प्रतापवान् तथा अतिवीर्य राजा हुए। उसका (अतिवीर्यका) पुत्र महावीर्य था। (५) उसका उदितवीर्य नामका पुत्र हुआ। उसका पुत्र महेन्द्रविक्रम हुआ। उससे अनुक्रमसे सूर्य, इन्द्रद्युम्न तथा महेन्द्रजित नामके महान् राजा हुए। (६) उससे क्रमश. प्रभु, विभु, अरिदमन, वृषभकेतु, गरुडांक राजा तथा मृगांक हुए। (७) ये यशस्वी राजा अपने-अपने पुत्रोंको राज्य देकर प्रव्रजित हुए और कर्ममलसे रहित तथा अनुत्तर ऐसा मोक्षपद प्राप्त किया। (८) हे नरवर! यह मैंने आदित्ययशासे उत्पन्न वंशके बारेमें तुमसे कहा। अब सोमवंशकी उत्पत्तिके बारेमें तुम सुनो। (९)

सोमवंशका वर्णन—

भगवान् ऋषभदेवका बाहुबली नामका दूसरा एक सुविख्यात् पुत्र था। उसका महान् प्रभावशाली सोमप्रभ नामका एक पुत्र था। (१०) उससे महाबल, सुबल, बाहुबली आदि अनेक नरपति सोमप्रभके वंशमें पैदा हुए। (११) उनमेंसे कई दीक्षा अंगीकार करके तथा कर्मोंको नष्ट करके मोक्षमें गए तो दूसरोंने तप एवं संयमके बलसे देवत्व प्राप्त किया। (१२) इस प्रकार, हे राजन्! संक्षेपसे मैंने सोमवंशके बारेमें कहा। अब मैं विद्याधरवंशके बारेमें कहता हूँ, वह तुम सुनो। (१३)

विद्याधरवंशका वर्णन—

नमि राजाका रत्नमाली नामका अत्यन्त बलशाली पुत्र हुआ। उसका रत्नवज्र और रत्नरथ का रत्नरथ पुत्र

---

१ ज्जसम्म समवो—प्रत्य० ।

जाओ य रयणचित्तो, चन्दरहो वज्जसङ्घनागो य। सेणो य वज्जदत्तो, राया वज्जद्धओ जाओ ॥ १५ ॥
वज्जाउहो य वज्जो, सुवज्ज वज्जधरो महासत्तो। वज्जाभ वज्जबाहू, वज्जङ्को नाम विक्खाओ ॥ १६ ॥
अह वज्जसुन्दरो वि य, वज्जासो वज्जपाणिराया य। उप्पन्नो य नरवई, वज्जसुजण्हू[1] य वज्जो य ॥ १७ ॥
विज्जूमुहो सुवयणो, राया तह विज्जुदत्तनामो य। विज्जू य विज्जुतेओ, तडिवेओ विज्जुदाढो य ॥ १८ ॥
एए खेयरवसहा, विज्जा-बल-सिद्धिसारसपुण्णा। दाऊण रायलच्छी, सुएसु कालेण वोलीणा ॥ १९ ॥
अह अन्नया कयाई, दोसु वि सेढीसु सामिओ राया। नामेण विज्जुदाढो, अवरविदेह गओ सहसा ॥ २० ॥
दिट्ठो य सजयन्तो, तेण भमन्तेण सजमारूढो। घेत्तूण पावगुरुणा, इहाणिओ पञ्चसगमय ॥२१ ॥
ठविऊण गिरिवरिन्दे, पत्थरपहरेहि खेयरसमग्गो। आहणइ निरणुकम्पो, तह वि य जोग न छड्डेइ ॥ २२ ॥
उवसग्गम्मि बहुविहे, तस्स सहन्तस्स जोगजुत्तस्स। समचित्तस्स भगवओ, उप्पन्न केवल नाण ॥ २३ ॥
एयम्मि देसकाले, धरणिन्दो आगओ मुणिसयास। नमिऊण तस्स चलणे, विज्जाकोस तओ हरइ ॥ २४ ॥
जिणभवण-मुणिवराण, उवरिं गच्छेज्ज जो बलुम्मत्तो। सो विज्जापरिभट्टो, होही विज्जाहरो नियमा ॥ २५ ॥
काउण समयमेय, विज्जाओ समप्पिऊण धरणिन्दो। पुच्छइ मुणिवरवसह, घोरुवसग्गस्स सबन्ध ॥ २६ ॥
अह भणई सजयन्तो, चउगइवित्थिण्णदीहससारे। गामे उ सयडनामे, कह वि भमन्तो समुप्पन्नो ॥२७॥
वणियकुलम्मि हियकरो, नामेण अह सुसाहुपडिसेवी। अज्जव-मद्दवजुत्तो, जाओ परिणामजोगेण ॥ २८ ॥
काल काऊण तओ, कुसुमावइसामिओ समुप्पन्नो। सिरिवद्धणो त्ति नाम, जाओ ह नरवई तइया ॥ २९ ॥

हुआ। (१४) उसके पश्चात् रत्नचित्र, चन्द्ररथ, वज्रसंघ, वज्रसेन, वज्रदत्त तथा वज्रध्वज राजा हुए। (१५) उससे वज्रायुध, वज्र, सुवज्र, महासत्त्वशाली वज्रन्धर, वज्राभ, वज्रबाहु तथा वज्रांक नामके विख्यात राजा हुए। (१६) उसके अनन्तर वज्रसुन्दर, वज्रास्य, वज्रपाणि राजा, वज्रसुजह्नु तथा वज्र राजा हुए। (१७) इनके बाद विद्युन्मुख, सुवदन, विद्युद्दत्त, विद्युद्वान, तडिद्वेग तथा विद्युद्दंष्ट्र नामके राजा हुए। (१८) विद्या, बल, सिद्धि एवं सत्त्वसे पूर्ण इन खेचरों (विद्याधरों) में श्रेष्ठ राजाओंने राज्यलक्ष्मी अपने-अपने पुत्रोंको दी और समय आने पर स्वर्गवासी हुए। (१९)

एक दिन वैताढ्यकी दोनों श्रेणियोंका विद्युद्दंष्ट्र नामका राजा अचानक अपरविदेह नामक क्षेत्रमें गया। (२०) घूमते हुए उसने संयममें आरूढ़ संजयन्त नामके एक मुनिको देखा। पापसे भारी वह उन्हें पकड़कर पंचगिरि नामक पर्वत पर लाया। (२१) उस पर्वत पर उन्हें रखकर दूसरे खेचरोंके साथ वह निर्दय राजा पत्थरोंसे प्रहार करने लगा, परन्तु वह मुनि ध्यानसे विचलित न हुऐ। (२२) अनेक प्रकारके उपसर्ग सहन करते हुए उन योगयुक्त तथा समचित्त भगवान्को केवल ज्ञान उत्पन्न हुआ। (२३) उस समय वहाँ मुनिके पास धरणेन्द्र नामका देव आया और उन मुनिके चरणोंमें वन्दन करनेके पश्चात् उसने उस विद्याधरकी सभी विद्याएँ हर लीं। (२४) जो विद्याधर अपने बलसे उन्मत्त होकर जिन मन्दिर व मुनिवर्य्योंका अतिक्रमण करता है वह अवश्य ही विद्यासे परिभ्रष्ट होता है। (२५) इस प्रकारका उपदेश देकर तथा विद्याएँ उसे वापस लौटाकर धरणेन्द्रने घोर उपसर्गके बारेमें मुनियोंमें श्रेष्ठ ऐसे उन मुनि से पूछा। (२६) इस पर संजयन्त मुनिने कहा—

'चतुर्गति रूपी विस्तीर्ण व दीर्घ संसारमें भटकता हुआ मैं किसी तरह शकट नामके एक गाँवके वणिक् कुलमें उत्पन्न हुआ। मेरा नाम हितकर था। मैं साधुओं की परिचर्या करता था और शुभ अध्यवसायके योगसे आर्जव एवं मार्दव गुणोंसे युक्त था। (२७-२८) वहासे मरकर मैं कुसुमावती नगरीके स्वामी श्रीवर्द्धन नामक राजाके रूपमें उत्पन्न हुआ। (२९) उसी गाँवमें एक ब्राह्मण रहता था। वह कुत्सित तप करके मरने पर देवलोकमें अल्प ऋद्धिवाला देव

१ सुवण्हू—प्रत्य०।

तत्थेव आसि गामे, विप्पो सो कुच्छियं तवं काउं । कालगओ सुरलोए, देवो अप्पिड्ढिओ जाओ ॥ ३० ॥
तत्तो चुओ समाणो, जलणसिहो बम्भणो समुप्पन्नो । सिरिवद्धणस्स तइया, पुरोहिओ सच्चवाई सो ॥ ३१ ॥
वणियस्स तेण दव्वं, अवलत्तं तत्थ नियमदत्तस्स । गणियाएँ तओ विप्पो, नामामुद्दं जिओ जूए ॥ ३२ ॥
गन्तूण तस्स गेहं, नामामुद्दच्छलेण रयणाइं । चेडीएँ आणिऊणं, समप्पियाइं च वणियस्स ॥ ३३ ॥
घेत्तूण य सव्वस्सं, विप्पो निव्वासिओ पुरवराउ । वेरग्गसमावन्नो, काऊण तवं समाढत्तो ॥ ३४ ॥
मरिऊण य माहिन्दे, देवो होऊण वरविमाणम्मि । तत्तो चुओ समाणो, उप्पन्नो विज्जुदाढो त्ति ॥ ३५ ॥
सिरिवद्धणो वि य तवं, काउं देवत्तणाउ चविऊण । अवरविदेहम्मि तओ, जाओ हं संजयन्तमुणी ॥ ३६ ॥
तेणाणुबन्धजणिओ, कोवग्गी दरिसणिन्धणाइण्णो । विज्जाहरस्स एण्हिं, उवसग्गनिहेण पज्जलिओ ॥ ३७ ॥
जो आसि नियमदत्तो, सो विहु धम्मं पुणो समज्जेउं । मरिऊण तुमं एसो, धरणिन्दत्ते समुप्पन्नो ॥ ३८ ॥
सोऊण पगयमेयं, खामेऊण मुणिं सधरणिन्दं । परिचयइ विसयसोक्खं, दिक्खाभिमुहो निवो जाओ ॥ ३९ ॥
धरणिन्दो मुणिवसहं, काऊण पयाहिणं च तिक्खुत्तो । सव्वपरिवारसहिओ, निययट्ठाणं गओ सहसा ॥ ४० ॥
अह तत्थ विज्जुदाढस्स नन्दणो दढरहो त्ति नामेणं । तस्स वि य पट्टबन्धं, काऊण तवं गओ मोक्खं ॥ ४१ ॥
तत्तो य आसधम्मो, जाओ अस्सायरो कुमारवरो । आसद्धओ नरिन्दो, पउमनिहो पउममाली य ॥ ४२ ॥
पउमरहं सीहवाहो, मयधम्मो मेहसीह सम्भूओ । सीहद्धओ ससङ्को, चन्दङ्को[1] चन्दसिहरो य ॥ ४३ ॥
इन्दरहो चन्दरहो, ससङ्कधम्मो य आउहो चेव । रत्तट्ठो हरिचन्दो, पुरचन्दो पुण्णचन्दो य ॥ ४४ ॥
बालिन्दू चन्दचूडो, गयणिन्दु दुराणणो नरवरिन्दु । राया य एक्कचूडो, दोचूड तिचूड चउचूडो ॥ ४५ ॥
जाओ य वज्जचूडो, बहुचूडो सीहचूडनामो य । जलणजडि अक्कतेओ, एवं विज्जाहरा बहुसो ॥ ४६ ॥

---

हुआ। (३०) वहाँसे च्युत होने पर वह ज्वलनशिख नामका ब्राह्मण हुआ। वह सत्यवादी ब्राह्मण श्रीवर्द्धन राजाका पुरोहित हुआ। (३१) उसने नियमदत्त नामक एक बनियेका द्रव्य छिन लिया। बादमें वह ब्राह्मण एक गणिकाके पास गया और वहाँ जूएमें अपने नामसे अंकित मुद्रा हार गया। (३२) नामसे अंकित मुद्राके बहाने दासी उसके (पुरोहितके) घर पर जाकर रत्न ले आई और बनियेको वे दे दिए। (३३) राजाके पास नालिस करने पर उसने सर्वस्व लेकर ब्राह्मणको नगरसे निर्वासित कर दिया। वैराग्निसे जलता हुआ वह तप करने लगा। (३४) मर करके वह माहेन्द्र नामके उत्तम विमानमें देव रूपसे उत्पन्न हुआ। वहाँसे च्युत होकर वह विद्युद्दंष्ट्र रूपसे उत्पन्न हुआ। (३५) श्रीवर्धन भी तप करके देव रूपसे उत्पन्न हुआ और वहाँसे च्युत होकर अपरविदेह क्षेत्रमें संजयन्त मुनिके रूपमें पैदा हुआ वही मैं हूँ। (३६) उस कर्मके अनुबन्धसे जनित तथा दर्शन रूपी इन्धनसे व्याप्त विद्याधरकी क्रोधाग्नि उपसर्गके रूपमें यहाँ प्रज्वलित हुई। (३७) जो नियमदत्त था वह भी धर्म उपार्जित करके मरनेके पश्चात् तुम धरेन्द्रके रूपमें उत्पन्न हुए'। (३८)

यह वृत्तान्त सुनकर धरणेन्द्र और मुनिसे भी क्षमा याचना करके विद्याधर राजाने विषयसुखका त्याग किया और दीक्षाकी ओर अभिमुख हुआ। (३९) बादमें सपरिवार धरणेन्द्र भी मुनिवरको प्रदक्षिणा देकर अपने स्थानमें शीघ्र चला गया। (४०) विद्युद्दंष्ट्रका दृढरथ नामका पुत्र था। उसे राज्य सौंपकर तथा स्वयं तप करके वह मोक्षमें गया। (४१) उससे अश्वधर्मा पैदा हुआ, अश्वधर्माका कुमार अश्वादर हुआ। उसमें क्रमश अश्वध्वज, पद्मनीभ, पद्ममाली, पद्मरथ, सिंहवाह, मृगधर्म, मेघसिंह, सिंहध्वज, शशांक, चन्द्रांक चन्द्रशिखर, इन्द्ररथ, चन्द्ररथ, शशांकधर्म, आयुध, हरिश्चन्द्र, पुरचन्द्र, पूर्णचन्द्र, बालेन्दु, चन्द्रचूड, गगनेन्दु, दुरानन, एकचूड, द्विचूड, त्रिचूड, चतुश्चूड, वज्रचूड, बहुचूड, सिंहचूड तथा ज्वलनजटी एवं अर्कतेजा—इस प्रकार अनेक विद्याधर राजा हुए। (४२-४६) इनमेंसे कई मोक्षमें गए तो दूसरे कई गुणशाली एवं

---

१ चन्दक्को—प्रत्य०।

केएत्थ गया मोक्खं, अन्ने पुण वरविमाणवासेसु । उववन्ना गुणपुण्णा, जिणवरधम्माणुभावेण ॥ ४७ ॥

अजितजिनचरितम्—

एवं ते परिकहिओ, वंसो विज्जाहराण संखेवं । एत्तो सुणसु नराहिव, बीयजिणिन्दस्स उप्पत्ती ॥ ४८ ॥
उसभजिणजम्मसमए, जे भावा आसि सुहयरा लोए । ओसरिऊण पवत्ता, आउ-बलुस्सेह-तव-नियमा ॥ ४९ ॥
एवं परंपराए, समइक्कन्तेसु पुहइपालेसु । साएयपुरवरीए, धरणिधरो नरवरो जाओ ॥ ५० ॥
तस्स य गुणाणुरूवो, पुत्तो तियसंजओ समुप्पन्नो । तस्स वि य इन्दलेहा, भज्जा पुत्तो य जियसत्तू ॥ ५१ ॥
पोयणपुरम्मि राया, आणन्दो तस्स कमलमाल त्ति । महिला रूवपडागा, विजया य सुया वरकुमारी ॥ ५२ ॥
परिणीया गुणपुण्णा, जियसत्तुनराहिवेण कयपुण्णा । तियसंजओ वि सिद्धिं, कइलासगिरिम्मि संपत्तो ॥ ५३ ॥
अह अन्नया कयाई, जाओ तित्थकरो अजियसामी । देवेहिं तस्स सहसा, अहिसेयाई कयं सव्वं ॥ ५४ ॥
रज्जं काऊण तओ, उज्जाणे जुवइपरिमिओ[1] दट्ठुं । पङ्कयवणं मिलाणं, वेरग्गमणो विचिन्तेइ ॥ ५५ ॥
जह एयं पउमसरं, मयरन्दुद्दामकुसुमरिद्धिल्लं । होऊण पुणो निहणं, वच्चइ तह माणुसत्तं पि ॥ ५६ ॥
आपुच्छिऊण एत्तो, माया-पिइ-पुत्त-परियणं सव्वं । पुव्वविहाणेण जिणो, पव्वज्जमुवागओ धीरो ॥ ५७ ॥
दस य सहस्सा तह पत्थिवाण मोत्तूण रायरिद्धीओ । निग्गन्था पव्वइया, जिणेण [2]समयं महासत्ता ॥ ५८ ॥
छट्ठोववासनियमे, साएयपुरम्मि बम्भदत्तेण । दिन्नं फासुयदाणं, विहिणा बहुमेयसंजुत्तं ॥ ५९ ॥
अह बारसमे वरिसे, केवलनाणं तओ समुप्पन्नं । चोत्तीसं च अइसया, अट्ठ महापाडिहेरा य ॥ ६० ॥

---

पुण्यशील राजा जिनवरके धर्मका आचरण करके उत्तम देवविमानोंमें उत्पन्न हुए। (४७) इस प्रकार सक्षेपसे विद्याधरोंके वंशके विषयमें मैंने तुमसे कहा। हे नरेन्द्र! अब द्वितीय जिनेन्द्र श्री अजितनाथकी उत्पत्तिके बारेमें सुनो। (४८)

भगवान अजितनाथ—

ऋषभ जिनवरके समयमें जो भाव ( पदार्थ ) लोकमें सुखकर थे वे सब अर्थात् आयुष्य, बल, ऊँचाई, तप व नियम कम होने लगे। (४९) इस प्रकार एकके बाद एक राजाओंके चले जाने पर साकेतपुरी नामकी उत्तम नगरीमें धरणिधर नामका एक उत्तम पुरुष हुआ। (५०) उसका त्रिदशंजय नामका गुणानुरूप पुत्र था। उसकी भार्या इन्द्रलेखा तथा पुत्र जितशत्रु था। (५१) पोतनपुरमें आनन्द नामका राजा था। उसकी कमलमाला नामकी अत्यन्त रूपवती पत्नी तथा विजया नामकी एक सुपुत्री थी। (५२) पुण्यशाली जितशत्रु राजाके साथ गुणसे परिपूर्ण उस कन्याका विवाह हुआ। त्रिदशंजयने कैलासपर्वत पर जाकर सिद्धि प्राप्त की। (५३) इसके अनन्तर कभी तीर्थंकर अजित स्वामीका जन्म हुआ। देवोंने जल्दीसे आकर उनके अभिषेकादि सर्व कार्य किये। (५४) उसके पश्चात् उन्होंने राज्य किया। युवतियोंसे घिरे हुए उनका मन कमलवनको म्लान देखकर विरक्त हो गया और वह सोचने लगे—'जिस प्रकार मकरन्द व तीव्र गन्धवाले पुष्पोंसे समृद्ध पद्मसरोवर भी म्लान एवं नष्ट हो जाता है, उसी प्रकार मानव-जीवन भी है। (५५-५६) ऐसा सोचकर माता, पिता, पुत्र एवं सब परिजनोंकी अनुज्ञा लेकर धीर जिनेश्वरने पूर्वोक्त विधिके अनुसार प्रव्रज्या अंगीकार की। (५७) जिनेश्वरके साथ महासत्त्वशाली दस हजार राजाओंने भी राज्यकी समृद्धिका परित्याग करके निर्ग्रन्थ ( जैन ) दीक्षा ली। (५८) षष्ठ ( बेला ) के उपवासवाले उन्हें साकेत पुरीमें ब्रह्मदत्तने विधिपूर्वक विविध प्रकारका प्रासुक दान दिया। (५९) इसके पश्चात् बारहवें वर्षमें उन्हें केवलज्ञान उत्पन्न हुआ। चौंतीस अतिशय तथा आठ

---

१ परिमृत । २ सद्धिं महा—प्रत्य० ।

उप्पन्ना य गणहरा, नवई समणा नवोणयं लक्ख । संजम-सीलधराणं, गुणरिद्धिविसेसपत्ताण ॥ ६१ ॥

सगरचक्रिचरितम्—

तियमजयस्स पुत्तो, बीओ च्चिय विजयसायरो नामं । तस्स वि य होइ भज्जा, सुमङ्गला रूवसपन्ना ॥ ६२ ॥
तीए गब्भम्मि सुओ, जाओ सगरो त्ति नाम विक्खाओ । चोद्दसरयणाहिवई, सपत्तो चक्कवट्टित्त ॥ ६३ ॥
एयन्तरम्मि सेणिय ! ज वत्तं त सुणेहि एगमणो । अत्थि इह वेयड्ढे, रहनेउरचक्कवालपुर ॥ ६४ ॥
विज्जाहराण राया, पुण्णघणो नाम तत्थ विक्खाओ । अह मेघवाहणो से, पुत्तो गुणरूवसपन्नो ॥ ६५ ॥
उत्तरसेढीएँ ठियं, नयर चिय गयणवल्लह नाम । परिवसइ तत्थ राया, सुलोयणो खेयराहिवई ॥ ६६ ॥
तस्स य सहस्सनयणो, पुत्तो धूया य रूवसंपन्ना । त चेव पवरकन्न, पुण्णघणो मग्गए पयओ ॥ ६७ ॥
[1]वहुसो जाइज्जन्ती, न य दिन्ना तेण तस्स सा कन्ना । नेमित्तियवयणेण, सगरनरिन्दस्स उद्दिट्ठा ॥ ॥ ६८ ॥
कन्नानिमित्तहेउ, पुण्णघण-सुलोयणाण आभिट्टं । जुज्झ महन्तघोर रहवर-गय-तुरय-पाइक्क ॥ ६९ ॥
जाव य पहरसमिद्ध, दोण्ह वि जुज्झ उइण्णसेण्णाण । ताव य सहस्सनयणो, घेत्तूण सहोयरा नट्ठो ॥ ७० ॥
हन्तूण समरमज्झे, सुलोयण पविसिऊण नयरम्मि । कन्न अपेच्छमाणो, [2]पुण्णघणो आगओ सपुर ॥ ७१ ॥
ताव य सहस्सणयणो, अपहुप्पन्तो वलेण परिहीणो । अच्छइ अरण्णमज्झे, कालक्खेव पडिक्खन्तो ॥ ७२ ॥
ताव य आसेण हिओ, चक्कहरो आणिओ तमुद्देस । तस्स चिय निययभइणी, सहस्सनयणेण से दिन्ना ॥ ७३ ॥
महिलारयण मणहर, दट्ठूण नराहिवो सुपरितुट्ठो । विज्जाहरस्स नियय, देइ समिद्ध महारज्ज ॥ ७४ ॥

---

महाप्रातिहार्य भी पैदा हुए । (६०) उनके नब्बे गणधर तथा संयम एव शीलधारी और गुणी व विशेष ऋद्धिवाले एक लाखमें नौ कम अर्थात् ९९,९९१ साधु थे । (६१)

सगर चक्रवर्तीका वर्णन—

त्रिदशजयके दूसरे पुत्रका नाम विजयसागर था । उसकी रूपसपन्न पत्नीका नाम सुमगला था । (६२) उसके गर्भसे सगर नामका एक सुविख्यात पुत्र हुआ । चौदह रत्नोंके अधिपति उसने चक्रवर्ती पद प्राप्त किया । (६३) हे श्रेणिक ! इस बीच जो कुछ घटित हुआ वह तुम एकाग्र मनसे सुनो । इस वैताढ्य पर्वतमें रथनूपुर-चक्रवालपुर नामका एक नगर है । (६४) वहाँ विद्याधरोंका पूर्णघन नामका एक प्रख्यात राजा था । उसका गुण एवं रूपसे सम्पन्न मेघवाहन नामका एक पुत्र था । (६५) वैताढ्यपर्वतकी उत्तरश्रेणीमें गगनवल्लभ नामका एक नगर था और उसमें खेचराधिपति सुलोचन नामका राजा रहता था । (६६) उसका पुत्र सहस्रनयन था और उसे एक रूपवती पुत्री भी थी । पूर्णघनने उस उत्तम कन्याकी मँगनी की । (६७) बहुत याचना करनेपर भी उसने वह कन्या उसे नहीं दी और ज्योतिषियोंके कथनके अनुसार सगर राजाको देनेका सोचा । (६८) कन्याके कारण पूर्णघन और सुलोचनके बीच रथ, हाथी, अश्व एवं पैदल सैन्यके साथ अत्यन्त घोर युद्ध हुआ । (६९) विजय रूपी फल प्राप्त करनेकी इच्छावाले दोनों सैन्योंके बीच इधर एक प्रहरतक युद्ध होता रहा, उधर सहस्रनयन अपनी बहनको लेकर भाग गया । (७०) लड़ाईमें सुलोचनको मारकर नगरमें प्रवेश करनेपर पूर्णघन कन्याको न देखकर अपने नगरको लौट आया । (७१) इधर असमर्थ एवं बलसे ( शक्ति अथवा सेनासे ) हीन सहस्रनयन भी अवसरकी प्रतीक्षा करता हुआ अरण्यमें रहने लगा । (७२) एक दिन अश्वके द्वारा ले जाया गया चक्रवर्ती सगर उस प्रदेशमें आ पहुँचा । सहस्रनयनने भी अपनी बहन उसे दी । (७३) राजा मनोहर महिलारत्नको देखकर अत्यन्त सन्तुष्ट हुआ । बदलेमें उसने भी एक समृद्ध महाराज्य विद्याधरको दिया । (७४)

---

१. वहुसो वि जाइजंती—प्रत्य० । २. पुणो वि सो आगओ सघरं—प्रत्य० ।

अह चक्कवालनयरं, सहस्सनयणेण वेढियं सव्वं । निप्फिडइ[1] सवडहुत्तो, पुण्णघणो साहणसमग्गो ॥ ७५ ॥
संगामम्मि पवत्ते, बहुलोहियकद्दमे परमघोरे । गाढपहारपरद्धो, पुण्णघणो पाविओ निहणं ॥ ७६ ॥
घणवाहणो वि ताहे, वेरियवित्तासिओ पलायन्तो । भयजणियतुरियवेगो, अजियजिणिन्दं गओ सरणं ॥ ७७ ॥
इन्देण पुच्छिओ सो, कीस तुमं भयपवेइयसरीरो । तेण वि य तस्स सिट्ठं, वेरनिमित्तं जहावत्तं ॥ ७८ ॥
अह तस्स मग्गलग्गो, सहस्सनयणो रवि व्व पज्जलिओ । पेच्छइ तमतिमिरहरं, जिणस्स भामण्डलं दिव्वं ॥ ७९ ॥
मोत्तूण निययगव्वं, थोऊण जिणं पराएँ भत्तीए । तत्थेव सन्निविट्ठो, नच्चासन्ने समोसरणे ॥ ८० ॥
दोण्ह वि [2]पिऊण चरियं, विज्जाहरपत्थिवाण पुव्वभवं । पुच्छइ गणहरवसहो, केवलनाणी परिकहेइ ॥ ८१ ॥

पुण्यघनत्रिलोचनयोः पूर्वभवः—

[3]अत्थेत्थ भरहवासे, आइच्चपभे पुरे मणभिरामे । चउकोडिधणसमिद्धो, वाणियओ भावणो नाम ॥ ८२ ॥
कित्तिमइ त्ति सुरूवा, महिला पुत्तो य तस्स हरिदासो । धणलोभेण य चलिओ, पोएण य भावणो तइया ॥ ८३ ॥
नियय दव्व-घरसिरिं, दाऊण सुयस्स विविहउवएसं । तो निग्गओ घराओ, सुहनक्खत्ते करणजुत्ते ॥ ८४ ॥
अह सो जूएण जिओ, हरिदासो चोरियं सुरङ्गाए । काऊण समाढत्तो, रायघरं पत्थिओ तइया ॥ ८५ ॥
जत्तं[4] काऊण तओ, संपत्तो भावणो नियगेहं । न य पेच्छइ हरिदासं, पुच्छइ महिलं पयत्तेण ॥ ८६ ॥
तीए वि तस्स सिट्ठं, हरिदासो चोरियं सुरङ्गाए । दव्वस्स कारणट्ठा, रायहरं पत्थिओ नवरं ॥ ८७ ॥
सो तस्स मरणभीओ, जाव य सन्ती करेइ एगमणो । ताव च्चिय संपत्तो, हरिदासो अप्पणो गेहं ॥ ८८ ॥
परिचिन्तिऊण एत्तो, को वि मह वेरिओ समल्लीणो । आहणइ पावकम्मो, खग्गपहारेण से सीसं ॥ ८९ ॥

---

इसके पश्चात् सहस्रनयनने सम्पूर्ण चक्रवाल नगरको घेर लिया। सैन्यके साथ पूर्णघन भी सामना करनेके लिये बाहर निकला। (७५) बहुत खून बहनेके कारण कीचड़वाले तथा अत्यन्त घोर संग्राममें गाढ़ प्रहारसे पीड़ित पूर्णघनकी मृत्यु हुई। (७६) तब शत्रुओंके द्वारा डराकर भगाया हुआ मेघवाहन भी भयके कारण जल्दी-जल्दी भागता हुआ श्रीअजित-जिनेन्द्रकी शरणमें आया। (७७) वहाँ इन्द्रने पूछा कि तुम्हारे शरीरमें इतना अधिक भय क्यों प्रविष्ट हुआ है? उसने भी जैसा हुआ था वैसा ही वैरका कारण कह सुनाया। (७८) उसकी खोजमें तत्पर और सूर्यकी भाँति प्रज्वलित सहस्रनयनने भी अन्धकारको दूर करनेवाला भगवान्‌का दिव्य मण्डल देखा। (७९) अपने गर्वका त्याग करके तथा जिनेश्वरकी परम भक्तिपूर्वक स्तुति करके वह समवसरणमें भगवान्‌के समीप जा बैठा। (८०)

गणधरश्रेष्ठने दोनोंके पिताओंके चरित एवं विद्याधर राजाओंके पूर्वभवके बारेमें पूछा। केवलज्ञानीने उसका उत्तर देते हुए कहा कि—'इस भरतक्षेत्रमें आए हुए सुन्दर आदित्यप्रभ नामक नगरमें चार करोड़ दीनारोंसे समृद्ध भावन नामका बनिया रहता था। (८१-८२) उसकी सुन्दर पत्नीका नाम कीर्तिमती तथा पुत्रका नाम हरिदास था। धनके लोभसे वह भावन एक बार जहाज लेकर समुद्रयात्राके लिए निकल पड़ा। (८३) अपना द्रव्य, घर तथा वैभव पुत्रको सौंपकर तथा अनेक प्रकारका उपदेश देकर वह शुभ करणसे युक्त शुभ नक्षत्रमें घरसे निकला। (८४) इधर हरिदास जूएमें सब हार गया, अतः चोरी करनेके लिए सुरंग मार्गसे राजाके घरकी ओर उसने प्रस्थान किया। (८५) इधर यात्रा करके भावन भी अपने घरपर लौट आया। वहाँपर हरिदासको न देखकर उसने अपनी पत्नीसे पूछा। (८६) उसने भी उसे कहा कि द्रव्यकी प्राप्तिके लिये चोरी करनेके उद्देश्यसे हरिदास सुरंगके रास्तेसे राजाके घरकी ओर गया है। (८७) वह अपने पुत्रके मरणसे भयभीत होकर एकाग्र भावसे शान्ति-कर्म (प्रार्थना आदि) करता है तबतक तो हरिदास अपने घर लौट आया। (८८) 'यहाँ पर मेरा कोई दुश्मन आया है'—ऐसा सोचकर उस पापीने तलवारके प्रहारसे अपने पिताका मस्तक काट डाला। (८९)

---

१. निर्गच्छति अभिमुखम्। २. पिऊण—प्रत्य०। ३. अत्थित्थ—प्रत्य०। ४. जत्ता काउण—मु०।

मारेऊण य पियर, काऊण य तस्स पेयकरणिज्जं । पुहईयलं भमन्तो, सो वि हु मरणं समणुपत्तो ॥ ९० ॥
जो भावणो त्ति नाम, पुण्णघणो सो इह समुप्पन्नो । जो वि हु तस्साऽऽसि सुओ, सुलोयणो सो वि नायव्वो ॥ ९१ ॥
एव पुव्वभवगय, वेर विज्जाहराण सोऊण । मा होह कलुसहियया, वेरं दूरेण वज्जेह ॥ ९२ ॥
अह भणइ चक्कवट्टी, पुण्णघण-सुलोयणाण ज वत्तं । चरिय सुय महायस! कहेह एत्तो सुयाणं पि ॥ ९३ ॥

सहस्रनयनमेघवाहनयो॰ पूर्वभवः—

जम्बुद्दीवे भरहे, पउमपुरे रम्भको त्ति नामेण । तस्साऽऽसि परमसीसा, ससी य आवलियनामो य ॥ ९४ ॥
आवलिणा गन्तूण, कीया गोधेणु गोउले पवरा । मोल्लं जाव न ढिज्जइ, ताव ससी तत्थ सपत्तो ॥ ९५ ॥
सिग्घ चिय तेण कओ, दोण्ह वि भेओ सुसत्थकुसलेण । गोवालएण समय, काऊण कूडमन्तणय ॥ ९६ ॥
गोधेणु तेण गहिया, नायं इयरेण जुज्झमावन्नं । पहओ आवलिनामो, मओ य मेच्छो समुप्पन्नो ॥ ९७ ॥
ससि मुल्लत्थ च तया, विक्केऊण जहाणुसारेण । अविभिन्नमुहच्छाओ, लीलाएँ समागओ गेह ॥ ९८ ॥
अह अन्नया कयाई, गच्छन्तो तामलित्तिनयर सो । ससिओ मेच्छेण हओ, मओ य वसहो समुप्पन्नो ॥ ९९ ॥
तत्तो वि पावगुरुणा, वसहो मेच्छेण मारिउ खद्धो । उप्पन्नो मज्जारो, मेच्छो वि हु मूसओ जाओ ॥ १०० ॥
अन्नोन्नमारण ते, काऊणं नरय-तिरियजोणीसु । सभमदेवस्स तओ, दोण्णि वि दासा समुप्पन्ना ॥ १०१ ॥
दासा सहोयरा ते, जाया नामेण कूड-कावडिया । जिणहरनिओगकरणे, ते य निउत्ता उ इब्भेण ॥ १०२ ॥
काल काऊण तओ, दोण्णि वि भूयाहिवा समुप्पन्ना । पढमो रूवाणन्दो, सुरूवनामो भवे वीओ ॥ १०३ ॥

---

अपने पिताकी हत्या करके तथा उसका प्रेतकर्म ( मरणोत्तर विधि ) सम्पादन करके वह पृथ्वीपर भटकने लगा। कालान्तरमे वह भी मर गया। (९०) जो भावन था वह पूर्णघनके नामसे यहाँ पैदा हुआ और उसका जो पुत्र था उसे सुलोचन जानो। (९१) इस प्रकार पूर्व भवसे सम्बन्ध रखनेवाले विद्याधरोंके वैरके बारेमे सुनकर तुम कलुषित मनवाले न बनो और वैरका दूरसे ही त्याग करो। (९२)

इसपर चक्रवर्तीने पूछा—'हे महायश! पूर्णघन एवं सुलोचनका चरित जैसा घटित हुआ था वैसा सुना। अब आप उनके पुत्रोंके बारेमे भी कहें।' (९३) इसपर भगवान्‌ने कहा—'जम्बूद्वीपके भरतक्षेत्रमे आए हुए पद्मपुर नामके नगरमें रम्भक नामका एक आचार्य रहता था। उसके शशी एवं आवलिक नामके दो परम शिष्य थे। (९४) आवलिकने गोकुलमें जाकर उत्तम गायें खरीदीं परन्तु उसका मूल्य देते-देते तो शशी भी वहाँ आ पहुँचा। (९५) शास्त्रोंमें कुशल रम्भकने ग्वालके साथ छलकपटसे युक्त संकेत करके उन दोनोंके बीच शीघ्र ही भेद उत्पन्न करा दिया। (९६) शशीने गाएँ ले लीं। यह बात दूसरेको ज्ञात हुई। इसपर दोनोंमे लड़ाई हुई। आवलिक घायल हुआ और वह मरकर म्लेच्छ रूपसे उत्पन्न हुआ। (९७) इसके अनन्तर मूल्यके लिये गायोंको यथोचित दाममें बेचकर अखण्डित मुखकान्तिवाला शशी आरामसे घरपर लौट आया। (९८)

एक बार शशी ताम्रलिप्ति नगरकी ओर जा रहा था। तब उस म्लेच्छने उसे मार डाला। मरकर वह बैलके रूपमें उत्पन्न हुआ। (९९) पापसे भारी म्लेच्छ उस बैलको मारकर खा गया। वह बैल बिलावके रूपसे उत्पन्न हुआ और म्लेच्छ भी चूहा बना। (१००) एक दूसरेको मारकर नरक एवं तिर्यंच योनियोंमें घूमते हुए वे दोनों सम्भ्रमदेवके दासके रूपमें उत्पन्न हुए। (१०१) कूट एवं कार्पटिक नामसे वे दोनों दास सहोदर भाईके रूपमें पैदा हुए थे। संभ्रमदेव सेठने उन दोनोंको जिनमंदिरका कार्य करनेके लिए नियुक्त किया। (१०२) वहाँसे मरकर वे दोनों भूतगणके स्वामीके रूपमें पैदा हुए। उनमेंसे प्रथमका नाम रूपानन्द तथा दूसरेका नाम सुरूप था। (१०३) शशी च्युत होकर राजवलिमें कुलन्धर नामसे उत्पन्न

ससिओ चुओ समाणो, कुलधरो रायवलि समुप्पन्नो । अवरो त्थ [1]पुस्समूई, तत्थेव पुरोहिओ जाओ ॥ १०४ ॥
मित्ता होऊण तओ, पीइ छेत्तूण सइरिणीएँ कए । अह [2]पुस्समूइ एत्तो, इच्छइ य कुलधर हन्तु ॥ १०५ ॥
तरुमूलगयस्स तहा, धम्म सोऊण साहुपासम्मि । नरवइपरिक्खिओ [3]सो, उवसन्तो पुण्णजोएण ॥ १०६ ॥
दट्ठूण [4]पुस्सभूई, विभव धम्मस्स गहियवय-नियमो । काल काऊण तओ, सणकुमारे समुप्पन्नो ॥ १०७ ॥
काऊण जिणवरतव, तत्थेव कुलधरो वि आयाओ । ते दो वि चुयसमाणा, धायइसण्डे समुप्पन्ना ॥ १०८ ॥
नयरे अरिंजयपुरे, जयावईकुच्छिसभवा जाया । कूरा-ऽमरधणुनामा, भिच्चा उसहस्स रायाणो ॥ १०९ ॥
अह नरवईण समय पव्वज्ज गेण्हिऊण कालगया । परिनिव्वुओ नरिन्दो, ते सहसारे समुप्पन्ना ॥ ११० ॥
ससि पढम तत्थ चुओ, जाओ च्चिय मेहवाहणो एसो । आवलिओ वि हु एत्तो, सहस्सनयणो समुप्पन्नो ॥ १११ ॥

सगरचक्रि-सहस्रनयनयो सम्बन्ध —

तो भणइ चक्कवट्टी, सहस्सनयणे विभू ! [5]परिकहेहि । पीई मे अहियवरा, केण निमित्तेण [6]उप्पन्ना ? ॥ ११२ ॥
अह साहिउ पवत्तो, तित्थयरो पुव्वजम्मसबन्ध । भिक्खादाणफलेण, देवत्त रम्भओ पत्तो ॥ ११३ ॥
सोहम्माउ चवित्ता, चन्दपुरे नरवइस्स भज्जाए । वरकित्तिनामधेओ, [7]पव्वज्ज गेण्हिऊण मओ ॥ ११४ ॥
देवो होऊण चुओ, अवरविदेहे तओ समुप्पन्नो । चन्दमइ-महाघोसस्स नन्दणो रयणसचपुरे ॥ ११५ ॥

---

हुआ, जब कि दूसरा वहींपर पुष्पभूति नामका पुरोहित हुआ । (१०४) मित्र होकरके भी एक वेश्याके लिए उन दोनोंने मैत्री तोड़ डाली । अब तो पुष्पभूति कुलन्धरकी हत्याकी इच्छा करने लगा । (१०५) एक बार एक वृक्षके नीचे बैठे हुए किसी साधुके पाससे कुलन्धरने धर्मोपदेश सुना । राजाने उसकी परीक्षा की और पुण्यके योगसे वह उपशान्त बना । (१०६) पुष्पभूतिने धर्मका वैभव देखकर व्रत नियम अंगीकार किये । बादमें मरकर वह सनत्कुमार देवलोकमें उत्पन्न हुआ । (१०७) जिनवर द्वारा उपदिष्ट तपका आचरण करके कुलन्धर भी वहीं सनत्कुमार देवलोकमें उत्पन्न हुआ । वहाँसे वे दोनों च्युत होकर धातकीखण्डमें[8] उत्पन्न हुए । (१०८) अरिंजयपुर नामके नगरमें जयावतीकी कुक्षिसे उत्पन्न वे दोनों क्रूर तथा अमरधनुके नामसे ऋषभ राजाके भृत्य हुए । (१०९) राजाके साथ ही प्रव्रज्या लेकर वे स्वर्गवासी हुए । राजाने मोक्ष प्राप्त किया, जब कि वे दोनों सहस्रार नामके देवलोकमें उत्पन्न हुए । (११०) शशी वहाँसे प्रथम च्युत होकर इस मेघवाहनके रूपसे पैदा हुआ और आवलिक भी यहाँपर सहस्रनयनके नामसे उत्पन्न हुआ । (१११)

इसपर चक्रवर्ती सगरने पूछा कि—'हे विभो ! सहस्रनयनके ऊपर मेरी सविशेष प्रीति क्यों है ? इसके बारेमें आप कहें ।' (११२)

इस पर पूर्वजन्मके सम्बन्धको बतलाते हुए तीर्थंकरने कहा—'भिक्षादानके फलस्वरूप रम्भकने देवत्व प्राप्त किया । (११३) वह सौधर्ममें देवलोकसे च्युत होकर चन्द्रपुरमे राजाकी भार्याकी कुक्षिसे वरकीर्ति नामसे उत्पन्न हुआ । प्रव्रज्या लेनेके पश्चात् वह मरकर देव हुआ । वहाँसे च्युत होकर अपर विदेहमें आये हुए रत्नसचयपुर नामक नगरमें चन्द्रमती एव महाघोषके पुत्र रूपसे उत्पन्न हुआ । (११४-१५) वहाँसे प्रव्रज्या लेकर वह पयोबल नामका मुनि हुआ । मरनेके पश्चात् प्राणतकल्प नामक देवलोकमें देवरूपसे उत्पन्न होनेके अनन्तर वहाँसे च्युत होकर भरतक्षेत्रमें पृथ्वीपुर

---

१-२. विस्सभूई—प्रत्य० । ३ सो सामन्तो पुण्ण—मु० । ४. विस्सभूई—प्रत्य० । ५. परिकहेह—प्रत्य० । ६ णमुप्पन्ना—प्रत्य० । ७ पव्वज्जा—मु० । ८ जैनशास्त्रोंमें वर्णित भूगोलके अनुसार मनुष्याकृति मध्यलोकके ठीक बीचमें एक लाख योजन विस्तृत जम्बूद्वीप आया है । इसके चारों ओर दो लाख योजन विस्तृत लवणसमुद्र है । इस लवणसमुद्रके चारों ओर उससे दुगुना अर्थात् चार लाख योजन विस्तृत धातकी-खण्ड है । इसमें जम्बूद्वीपकी अपेक्षा मेरु, वर्ष एव वर्षधर पर्वतोंकी सख्या दूनी है अर्थात् इसमें दो मेरु, चौदह वर्ष और बारह वर्षधर पर्वत हैं । विशेषार्थी तत्त्वार्थसूत्र ३. ७-१८ का विवेचन देखें ।

एत्तो पयावलो सो, पव्वज्जं गेण्हिऊण कालगओ। देवो पाणयकप्पे, होऊण चुओ भरहवासे ॥ ११६ ॥
पुहईपुरम्मि जाओ, जसहरपुत्तो जयाएँ जसकित्ती। निक्खमिय पिउसगासे, विजयविमाणे समुप्पन्नो ॥ ११७ ॥
तत्तो चुओ समाणो, जाओ सगरो त्ति चक्कवट्टि तुम। चोद्दसरयणाहिवई, समत्तभरहाहिवो सूरो ॥ ११८ ॥
जेणऽन्तरेण दइओ, आवलिओ रम्भकस्स आसि पुरा। तेणऽन्तरेण तुज्झ, सहस्सनयणे अहियनेहो ॥ ११९ ॥
सोऊण चरियमेय, नियय पिउसन्तिय हरिसियच्छो। थोऊण समाढत्तो, सब्भूयगुणेहि तित्थयर ॥ १२० ॥
एत्थ तु अणाहाण, सत्ताण नाह! कारणेण विणा। उवयारपरो सि तुम, किण्ण महच्छेरयं एय? ॥ १२१ ॥
नाह! तुम बम्भाणो, तिलोयणो सङ्करो सयबुद्धो। नारायणो अणन्तो, तिलोयपुज्जारिहो [1]अरुहो ॥ १२२ ॥
भणिओ रक्खसवइणा, भीमेण मेहवाहणो ताहे। साहु कय ते सुपुरिस! जं सि जिण आगओ सरण ॥ १२३ ॥
तो सुणसु मज्झ वयणं भय-सोगविणासण हियकर च। पच्छा य होइ [2]पच्छ, कालम्मि य निव्वुई कुणइ ॥ १२४ ॥
अत्थेत्थ तुज्झ सत्तू, वेयड्ढे खेयरा बलसमिद्धा। तेहि सम चिय काल, कह नेहिसि सुयण! वीसत्थो? ॥ १२५ ॥

लङ्कापुरी—

निसुणेसु सायरवरे, विद्दुम-मणि-रयणकिरणपज्जलिए। काणणवणेहि रम्मो, रक्खसदीवो त्ति नामेण ॥ १२६ ॥
सत्तेव जोयणसया, वित्थिण्णो सव्वओ समन्तेण। तस्स वि य मज्झदेसे, अत्थि तिकूडो त्ति वरसेलो ॥ १२७ ॥
नव जोयणाणि तुङ्गो, पन्नास सव्वओ य वित्थिण्णो। सिहर तस्स विरायइ, उब्भासेन्त दस दिसाओ ॥ १२८ ॥
सिहरस्स तस्स हेट्ठे, जम्बूणयकणगचित्तपायारा। लङ्कापुरि त्ति नाम, नयरी सुरसंपयसमिद्धा ॥ १२९ ॥

नामके नगरमें यशोधर राजा तथा जया रानीके पुत्र यशःकीर्तिके रूपमे पैदा हुआ। पिताके पास ही दीक्षा अंगीकार करके वह बादमें विजय नामक देवविमानमें उत्पन्न हुआ। (११६-१७) वहाँसे च्युत होने पर तुम चौदह रत्नोंके अधिपति तथा समस्त भरतक्षेत्रके स्वामी शूर सगर चक्रवर्ती हुए हो। (११८) चूँकि पूर्वकालमें रम्भकको आवलिक प्रिय था, इसीलिए तुम्हारा सहस्रनयनमें अधिक स्नेह है। (११९) अपना तथा अपने पिताका ऐसा वृत्तान्त सुनकर आनन्दपूर्ण नेत्रोंवाला वह पारमार्थिक गुणो द्वारा भगवान्‌की इस प्रकार स्तुति करने लगा—(१२०)

'हे नाथ! आप अनाथ जीवों पर निष्कारण उपकार करनेमें तत्पर रहते हैं। इससे अधिक दूसरा आश्चर्य और क्या हो सकता है? (१२१) हे नाथ! आप ही ब्रह्मा, त्रिलोचन शंकर, स्वयबुद्ध, अनन्त नारायण एवं तीनों लोकोंके लिये पूजनीय अर्हत् हैं।' (१२२) उस समय वहाँ उपस्थित राक्षसपति भीमने मेघवाहनसे कहा कि—'हे सुपुरुष! तुम जिनेश्वर भगवान्‌की शरणमें आए हो वह तुमने अच्छा ही किया। (१२३) अब मेरा कहना सुनो। वह (शरण) भय एवं शोककी विनाशक, हितकर, बादमें पथ्यरूप प्रतीत होनेवाली तथा मरने पर मोक्षदायी है। (१२४) इस वैताढ्यमें बलशाली विद्याधर तुम्हारे शत्रु हैं। हे सुजन! उनके साथ विश्वस्त होकर तुम अपना समय अब कैसे व्यतीत करोगे? (१२५)

लंकानगरी—

इसलिये सुनो! समुद्रके अन्दर विद्रुम, मणि एवं रत्नोंकी किरणोंसे देदीप्यमान तथा बाग-बगीचोंसे रम्य राक्षसद्वीप नामका एक द्वीप है। (१२६) वह चारों ओर सात सौ योजन विस्तीर्ण है। उसके मध्यदेशमें त्रिकूट नामका एक उत्तम पर्वत आया है। (१२७) वह नौ योजन ऊँचा और चारों ओर पचास-पचास योजन विस्तृत है। दसों दिशाओंको प्रकाशित करता हुआ उसका शिखर शोभित हो रहा है। (१२८) इस शिखरके नीचे सोनेके विचित्र प्राकारोंवाली तथा देवताओंकी सम्पत्तिसे समृद्ध ऐसी लंकापुरी नामकी नगरी आई है। (१२९) तुम अपने बान्धवजनोंके साथ जल्दी ही वहाँ

१. अम्हा—मु०। २ पथ्यम्।

बन्धवजणेण समय, सिग्घं गन्तूण तत्थ वीसत्थो । भय-सोगविप्पमुक्को, अभिणन्दन्तो सया वससु ॥ १३० ॥
एवं भणिऊण तेण, रक्खसवइणा जलन्तमणिकिरणो । विज्जाहि सम दिन्नो, हारो देवेहि परिगहिओ ॥ १३१ ॥
पायालंकारपुरं, धरणियलन्तरगय च से दिन्न । छज्जोयणमवगाढ, वित्थिण्ण [1]वारसऽद्धद्ध ॥ १३२ ॥
एव रक्खसवइणा, भणिओ घणवाहणो सुपरितुट्ठो । नमिऊण जिणवरिन्द, तेण सम पत्थिओ लङ्क ॥ १३३ ॥
पेच्छइ य तुङ्गतोरण-धवलट्टालयविचित्तपागार । उज्जाण-दीहियाहि य, चेइय-भवणेहि अइरम्म ॥ १३४ ॥
बन्धवजणेण सहिओ, जयसद्दुग्घुट्ठकलयलारावो । लङ्कापुरिं पविट्ठो, जिणभवण आगओ राया ॥ १३५ ॥
भावेण विणयपणओ, काऊण पयाहिण तिपरिवार । थोऊण सिद्धपडिमा, रायगिह पत्थिओ ताहे ॥ १३६ ॥
लङ्कापुरीएँ सामी, भीमेण मेहवाहणो ठविओ । विज्जाहरसुसमिद्ध, भुञ्जइ रज्ज सुरिन्दो व ॥ १३७ ॥
किन्नरगीयपुरवरे, भाणुवईगब्भसभवा कन्ना । घणवाहणस्स भज्जा, नामेण य सुप्पभा जाया ॥ १३८ ॥
अमरिन्दरूवसरिसो, पुत्तो घणवाहणस्स उप्पन्नो । सुप्पभदेवीतणओ, सो य महारक्खसो नाम ॥ १३९ ॥
एव [2]गयवइ काले, भत्तीराएण चोइओ सन्तो । घणवाहणो वि अजिय, वन्दणहेउ समणुपत्तो ॥ १४० ॥
सीहासणोवविट्ठो, दिट्ठो तित्थकरो विमलदेहो । नज्जइ स(सा)रयसमए, नहस्स मज्झट्ठिओ सूरो ॥ १४१ ॥
थोऊण जिणवरिन्द, सब्भूयगुणेहि मङ्गलसएहिं । तत्थेव य विणिविट्ठो, सुर-नरपरिसाएँ मज्झम्मि ॥ १४२ ॥
नाऊण कहन्तरय, सगरो तित्थकर पणमिऊण । पुच्छइ जिणवरसखा, समतीया-ऽणागयाण च ॥ १४३ ॥
कइ वा समइक्कन्ता, होहिन्ति य केत्तिया महापुरिसा । तित्थयर-चक्कवट्टी, वलदेवा वासुदेवा य ? ॥ १४४ ॥

---

जाकर और इस तरह आश्वस्त एवं भय व शोकसे विमुक्त होकर सदा सुखपूर्वक बसो।' (१३०) इस प्रकार कहकर राक्षसपतिने इतर विद्याओंके साथ देवताओ द्वारा रक्षित तथा मणियोकी किरणोसे जाज्वल्यमान एक हार भी उसे प्रदान किया। (१३१) पृथ्वीतलके भीतर आया हुआ, छ. योजन लम्बा तथा छ योजन चौड़ा पातालालकारपुर (लकानगरी) नामक नगर उसे दिया। (१३२) और राक्षसपतिके द्वारा कहने पर वह मेघवाहन अत्यन्त आनन्दित होकर और जिनवरको वन्दन करके उसके साथ लकाकी ओर प्रस्थित हुआ। (१३३)

उसने ऊँचे तोरण, श्वेत अट्टालिकाओ, विचित्र प्राकार, उद्यान, वावड़ियों तथा चैत्यभवनोंसे अत्यन्त रमणीय लंकानगरी देखी। (१३४) 'जय जय' शब्दके उद्घोष द्वारा जिसके वारेमें कल-कल ध्वनि हो रही है ऐसा वह राजा अपने वान्धवजनोंके साथ लकापुरीमें दाखिल हुआ। उसने दर्शनार्थ जिनमन्दिरमें प्रवेश किया। (१३५) उसने भावपूर्वक तथा विनयके साथ वन्दन किया। तीन वार प्रदक्षिणा देकर और सिद्ध-प्रतिमाकी स्तुति करके वह राजप्रासादमें गया। (१३६) भीमने मेघवाहनको लंकापुरीके स्वामीपद पर प्रतिष्ठित किया। मेघवाहन विद्याधर भी अत्यन्त समृद्ध राज्यका देवताओंके इन्द्रकी भाति उपभोग करने लगा। (१३७) किन्नरगीतपुर नामके नगरमें भानुमतीके गर्भसे उत्पन्न सुप्रभा नामकी कन्या मेघवाहनकी पत्नी थी। (१३८) सुप्रभादेवीसे मेघवाहनको अमरेन्द्रके समान सुरूप महाराक्षस नामका पुत्र हुआ। (१३९) इस प्रकार समय व्यतीत होने पर भक्तिरागसे प्रेरित मेघवाहन श्री अजितनाथ भगवानको वन्दन करनेके लिए आया। (१४०) उसने निर्मलदेहवाले तीर्थंकर भगवान्को सिंहासनके ऊपर आसीन देखा। वे शरत्कालमें आकाशके मध्यमें स्थित सूर्यकी भाति प्रतीत होते थे। (१४१) वास्तविक गुणो द्वारा तथा सैकड़ों मगलवचनोसे जिनवरकी स्तुति करके वह वहीं देव एवं मनुष्योंकी परिषद्के बीच वैठा। (१४२) कथान्तरके ज्ञात होने पर सगर चक्रवर्तीने तीर्थंकरको प्रणाम करके अतीत एव अनागत जिनोंकी संख्याके वारेमें पूछा कि कितने तीर्थंकर, चक्रवर्ती, वलदेव तथा वासुदेव जैसे महापुरुष हुए हैं और कितने भविष्यमें होंगे? (१४३-४) इस पर जिनेश्वरने कहा—'ऋषभ नामके प्रथम तीर्थंकर हो चुके हैं, जिन्होंने इस भरतक्षेत्रमें लोगोंको

---

१. षट्षड्योजनविस्तीर्णो-ऽऽयामम्। २. गतवति सति।

तीर्थङ्कराः—

भणइ जिणो वड्ढन्तो, उसभो नामेण पढमतित्थयरो१ । जेणेत्थ भरहवासे, लोगस्स[1] निदेसिओ धम्मो ॥ १४५ ॥
सो ठविय सुयं रज्जे पव्वज्जं गेण्हिऊण कालगओ । बीओ य वट्टमाणो, अजिओ हं तेण पडितुल्लो२ ॥ १४६ ॥
तह सम्भवा३ऽभिणन्दण४ सुमई५ पउमप्पहो६ सुपासो७ य ।
ससि८ पुप्फदन्त९ सीयल१० सेयंसो११ वासुपुज्जो य१२ ॥ १४७ ॥
विमल१३मणन्तइ१४ धम्मो१५ सन्ती१६ कुन्थू१७ अरो१८ य मल्ली य१९ ।
मुणिसुव्वय२० नमि२१ नेमि२२ पासो२३ वीरो२४ य तित्थयरो ॥ १४८ ॥
एए बावीस जिणा, होहिन्ति कमेणऽणागए काले । ताणं तु चक्कवट्टी, सन्ती कुन्थू अरो चेव ॥ १४९ ॥
उत्तमकुलसंभूया, सव्वे खीरोयवारिअहिसित्ता । सव्वे वि मोक्खगामी, केवलनाणी भवे सव्वे ॥ १५० ॥
एए चउव्वीस जिणा, नामेहि जगुत्तमा समक्खाया । निसुणेहि चक्कवट्टी, जहक्कमं कित्तइस्सामि ॥ १५१ ॥

चक्रिणः—

भरहो य चक्कवट्टी१ समईओ सपय तुम सगरो२ । अवसेसा चक्कहरा, होहिन्ति अणागए काले ॥ १५२ ॥
मघव३ सणकुमारो४, सन्ती५ कुन्थू६ अरो७ सुभूमो८ य ।
पउम९ हरिसेणनामो१०, जयसेणो११ बम्भदत्तो य१२ ॥१५३॥
अयलो१ विजओ[2]२ भद्दो३, सुप्पभ४ सुदसणो य नायव्वो५ । आणन्दो६ नन्दणो७ पउमो८ नवमो रामो य९ बलदेवो ॥१५४॥
होही तिविट्ठु१ दुविट्ठु२, सयभु३ पुरिसोत्तमो४ पुरिससीहो५ । पुरिसवरपुण्डरीओ६ दत्तो७ नारायणो८ कण्हो९ ॥१५५॥
पढमो आसग्गीवो१, तारग२ मेरग३ निसुम्भ४ महुकेढो५ । बलि६ पल्हाओ७ रावण८ तह य जरासिन्धु९ पडिसत्तू ॥१५६॥
एए महाणुभावा, पुरिसा अवसप्पिणीए कालम्मि । एत्तियमेत्ता य पुणो, हवन्ति उस्सप्पिणीए वि ॥१५७॥

---

धर्मका उपदेश दिया था। (१४५) उन्होंने अपने पुत्रको राज्य पर स्थापित करके दीक्षा अंगीकार की थी। बादमें वह मुक्त हुए। उन्हींके समान दूसरा तीर्थंकर मैं इस समय विद्यमान हूँ। (१४६) भविष्यत्कालमें सम्भव, अभिनन्दन, सुमति, पद्मप्रभ, सुपार्श्व, चन्द्रप्रभ, पुष्पदन्त, शीतल, वासुपूज्य, विमल, अनन्त, धर्म, शान्ति, कुन्थु, अमर, मल्लि, मुनिसुव्रत, नमि, नेमि, पार्श्व तथा महावीर स्वामी—ये बावीस जिन क्रमश होंगे। इनमेंसे शान्ति, कुंथु तथा अर चक्रवर्ती भी होंगे। (१४७-४९) ये सब उत्तम कुलमें उत्पन्न होंगे, क्षीरसागरके जलसे उन सबका अभिषेक होगा, ये सब मोक्षगामी व केवलज्ञानी होंगे। (१५०) विश्वमे उत्तम पुरुषरूप इन चोवीस जिनोंका मैंने नामपूर्वक निर्देश किया। अब चक्रवर्तियोंके बारेमें सुनो। मैं उनका यथाक्रम वर्णन करता हूँ। (१५१)

भरत चक्रवर्ती पहले हो चुके हैं। इस समय दूसरे तुम हो। बाकीके मघवा, सनत्कुमार, शान्ति, कुन्थु, अर, सुभूम, पद्म, हरिषेण, जयसेन, ब्रह्मदत्त ये चक्रवर्ती अनागत कालमें होंगे। (१५२-५३) अचल, विजय, भद्र, सुप्रभ, सुदर्शन, आनन्द, नन्दन, पद्म तथा बलराम—ये नौ बलदेव होंगे। (१५४) त्रिपृष्ठ, द्विपृष्ठ, स्वयम्भू, पुरुषोत्तम, पुरुषसिंह, पुरुषवर पुण्डरीक, दत्त, नारायण और कृष्ण ये नौ वासुदेव होंगे। (१५५) अश्वग्रीव, तारक, मेरक, निशुम्भ, मधुकैटभ, बलि, प्रह्लाद, रावण तथा जरासन्ध ये वासुदेवके विरोधी—प्रति वासुदेव होंगे। (१५६) ये महापुरुष अवसर्पिणी कालके हैं। उत्सर्पिणी कालमें भी इतने ही महापुरुष होते हैं। (१५७)

---

१. निवेइओ—प्रत्य० । २ विजओ सुप्पभ सुदसणो चेव होइ नायव्वो—प्रत्य० ।

एक्क जिणवरसिट्ठं, धम्मं काऊण पवरभत्तीए[1]। एवविहा मणुस्सा, होऊण सिवं परमुवेन्ति ॥१५८॥
जे पुण धम्मविरहिया, जीवा बहुपावकम्मपडिबद्धा। ते चउगइवित्थिण्णे, भमन्ति ससारकन्तारे ॥१५९॥
एवं कालसभाव, सुणिऊण महइपुरिससबन्ध। घणवाहणो विराग, तक्खणमेत्तेण सपत्तो ॥१६०॥
पञ्चिन्दियविसयविमोहिएण कन्तापसत्तचित्तेण। धम्मो चिय नाहिकओ, हा! कट्ठ वञ्चिओ अप्पा ॥१६१॥
इन्दधणुसुमिणसरिसे, विज्जुलयाचवलचञ्चले जीए। को नाम करेज्ज रइ, जो होज्ज सचेयणो पुरिसो ? ॥१६२॥
ता उज्झिऊण रज्ज, कन्ता पुत्ता धण च धण्णं च। गेण्हामि परमबन्धु, पारत्तविइज्जय धम्मं ॥१६३॥
अहिसिञ्चिऊण रज्जे, सो हु महारक्खस पढमपुत्त। उम्मुक्कसबसङ्गो, पव्वज्जमुवागओ धीरो ॥१६४॥
लङ्कापुरीएँ सामी, घणवाहणनन्दणो पहियकित्ती। विज्जाहराण राया, भुञ्जइ रज्ज सुरवरो ब ॥१६५॥
भज्जा से विमलाभा, तीए पुत्ता कमेण उप्पन्ना। पढमो य देवरक्खो, उअही आइच्चरक्खो य ॥१६६॥
अजियजिणिन्दो य तओ, धम्मपह दरिसिऊण लोयस्स। सम्मेयसेलसिहरे, सिवमयलमणुत्तर पत्तो ॥१६७॥

सगरपुत्राणामष्टापदयात्रा नागेन्द्रेण दहन च—

सगरो वि चक्कवट्टी, चउसट्ठिसहस्सजुवइकयविहवो। भुञ्जइ एगच्छत्तं, सयलसमत्थं इम भरह ॥१६८॥
अमरिन्दरूवसरिसा, सट्ठिसहस्सा सुयाण उप्पन्ना। अट्ठावयम्मि सेले, वन्दणहेउ समणुपत्ता ॥१६९॥
वन्दणविहाणपूय, कमेण काऊण सिद्धपडिमाण। अह ते कुमारसीहा, चेइयभवणे पसरन्ति[2] ॥१७०॥

जिनवरके द्वारा उपदिष्ट एकमात्र धर्मका परमभक्तिके साथ आचरण करनेसे इन पुरुषोंके जैसे महान् होकर लोग उत्तम शिवपद रूप मोक्ष प्राप्त करते हैं। (१५८) जो जीव धर्मरहित तथा बहुत प्रकारके पाप-कर्मोंसे जकडे हुए होते हैं वे चतुर्गति रूप विस्तीर्ण संसार-अटवीमें भटकते रहते है। (१५९) इस प्रकार काल स्वभाव तथा महापुरुषोके बारेमे सुनकर घनवाहनको उसी समय वैराग्य हो आया कि—'पाँचो इन्द्रियोके विषयोंमें मूढ़ तथा स्त्रीमें ससक्त चित्तवाले मैंने धर्मका आचरण ही नहीं किया। अफसोस है कि मैंने इस तरह अपनी आत्माको ठगा है। (१६०-१६१) कौन ऐसा सचेतन पुरुष है जो इन्द्रधनुष और स्वप्नके समान क्षणिक तथा बिजलीके विलासके समान चंचल जीवनमे आसक्ति रखेगा ? (१६२) अतः राज्य, पत्नी, पुत्र, धन एव धान्यका परित्याग करके दूसरे जन्ममें परम बन्धुरूप धर्मको अगीकार करता हूँ।' (१६३) इस प्रकार सोचकर उस धीर घनवाहनने अपने प्रथमपुत्र महाराक्षसको राजगद्दी पर अभिषिक्त करके सर्व सगोसे विमुक्त हो दीक्षा ली। (१६४)

लंकापुरीका स्वामी, विद्याधरोका राजा तथा विस्तृत कीर्तिवाला घनवाहनका पुत्र देवकी भाँति राज्यका उपभोग करने लगा। (१६५) उसकी भार्याका नाम विमलाभा था। उससे उसे क्रमसे देवरक्ष, उदधि तथा आदित्यरक्ष पुत्र हुए। (१६६) उधर अजित जिनेन्द्रने भी लोगोंको धर्ममार्ग दिखलाकर सम्मेत-शिखरके ऊपर कल्याणकारी, निर्मल एवं अनुत्तर मोक्षपद प्राप्त किया। (१६७)

सगरपुत्रोंकी अष्टापद यात्रा और नागेन्द्र द्वारा दहन

चौसठ हजार युवतियोकी समृद्धिवाला सगर चक्रवर्ती भी पूर्ण प्रभुत्वयुक्त इस समग्र भरतक्षेत्रका उपभोग करने लगा। (१६८) उसके देवेन्द्रके समान रूपवाले साठ हजार पुत्र थे। वे एकबार अष्टापद पर्वतके ऊपर वन्दनके हेतु आये। (१६९) क्रमश सिद्धप्रतिमाओके दर्शन एवं पूजाविधि करके कुमारोंमें सिंह जैसे उन्होंने चैत्यभवनमें प्रवेश

१. परमभत्तीए—प्रत्य०। २. पइसरन्ति—मु०।

मन्तीहि ताण सिट्ठं, एयाइं कारियाइँ भरहेणं । तुम्हेत्थ रक्खणत्थं, किंचि उवायं लहुं कुणह ॥१७१॥
दण्डरयणेण घायं, दाउ गङ्गानईएँ मज्झम्मि । सयरसुएण उ ताहे, परिखेवो पव्वयस्स कओ ॥१७२॥
दट्ठूण य तं विवरं, नागिन्दो कोहजलणपज्जलिओ । सव्वे वि सयरपुत्ते, तक्खणमेत्त डहइ रुट्ठो ॥१७३॥
न य डहे[1] दोण्णि जणे, ताणं मज्झट्ठिए कुमाराण । काऊणं अणुकम्पं, जिणवरधम्मप्पभावेणं ॥१७४॥
दट्ठूण मरणमेयं, सयरसुयाण समत्तखन्धारो । भइरहि-भीमेण समं, साएयपुरिं समणुपत्तो ॥१७५॥
सयरस्स निवेयन्ता, सुयमरणं भीम-भगिरही सहसा । नयसत्थपण्डिएहिं, निवारिया ते अमच्चेहिं ॥१७६॥
ते तत्थ पवरमन्ती, गन्तूण य पणमिऊण चक्कहरं । दिन्नासणोवविट्ठा, कयसन्ना जंपिउं पयत्ता ॥१७७॥
इह पेच्छ नरवइ ! तुमं, लोयस्स अणिच्चया असारत्तं । को एत्थ कुणइ सोयं, जो पुरिसो पण्डिओ लोए? ॥१७८॥
आसि पुरा चक्कहरो, भरहो नामेण तुज्झ समविभवो । छक्खण्डा जेण इमा, दासि व्व वसीकया पुहई ॥१७९॥
तस्साऽऽसि पढमपुत्तो, आइच्चजसो त्ति नाम विक्खाओ । जस्स य नामपसिद्धो, वंसो इह वट्टए लोए ॥१८०॥
एव एत्थ नरवई, वंसे बल-रिद्धि-कित्तिसंपन्ने । काऊण महारज्जं, वोलीणा दीहकालेणं ॥१८१॥
अच्छन्तु ताव मणुया, जे वि य ते सुरवई महिड्ढीया । विभवेण पज्जलेउं, विज्झाणा हुयवह[2] चेव ॥१८२॥
जे वि य जिणवरवसहा, समत्थतेलोक्कनमियपयवीढा । आउक्खयम्मि पत्ते, ते वि य मुञ्चन्ति ससरीरं ॥१८३॥
जह एक्कम्मि तरुवरे, वसिऊण पक्खिणो पभायम्मि । वच्चन्ति दस दिसाओ, एक्ककुडुम्बम्मि तह जीवा ॥१८४॥
इन्दधणुफेणसुविणय-विज्जुलयाकुसुमवुब्बुयसरिच्छा । इट्ठजणसंपओगा, विभवा देहा य जीवाण ॥१८५॥
सोसन्ति जे वि उदहिं, मेरु भञ्जन्ति मुट्ठिपहरेहिं । कालेण ते वि पुरिसा, कयन्तवयणं चिय पविट्ठा ॥१८६॥

किया। (१७०) मंत्रियोंने उनसे कहा कि ये चैत्यभवन भरतने बनवाये हैं। इनकी रक्षा के लिये तुम कोई उपाय जल्दी ही करो। (१७१) इस पर गंगा नदीके बीच दण्डरत्नसे प्रहार करके सगरपुत्रोंने पर्वतके चारों ओर परिखा तैयार की। (१७२) इस छिद्रको देखकर रुष्ट नागेन्द्रने क्रोधरूपी अग्निसे प्रज्वलित होकर सभी सगरपुत्रोंको तत्क्षण भस्म कर डाला। (१७३) जिनवरके धर्मके प्रभावसे अनुकम्पा करके उन कुमारोंमेंसे दो कुमारोंको भस्मसात् न किया। (१७४) सगरके पुत्रोंकी ऐसी मृत्यु देखकर भगीरथ एवं भीम के साथ समस्त सैन्य अयोध्या लौट आया। (१७५) बिना सममे-बूझे ही सगरको पुत्रमरणका समाचार निवेदित करनेवाले भीम व भगीरथको नीति एवं शास्त्रमें विद्वान् अमात्योंने रोका। (१७६) वे बुद्धिशाली मंत्री वहाँ गए और चक्रवर्तीको प्रणाम करके दिये हुए आसनपर जा बैठे। संज्ञा करनेपर वे कहने लगे कि—'हे राजन्! इस संसारकी अनित्यता तथा असारता देखकर यहाँ पर ऐसा कौन पण्डित पुरुष है जो शोक करेगा? (१७७-१७८) पहले आपके ही समान वैभव वाले भरत नामके चक्रवर्ती थे। उन्होंने षट्खण्डात्मक इस पृथ्वीको दासीकी भाँति वशमें कर रखा था। (१७९) उसका प्रथम पुत्र आदित्ययशाके नामसे विख्यात हुआ, जिसके नामसे प्रसिद्ध आदित्य वंश इस लोकमें चल रहा है। (१८०) बल, ऋद्धि एवं कीर्तिसे सम्पन्न इस वंशमें अनेक राजा दीर्घकालतक राज्य करके स्वर्गवासी हुए। (१८१) मनुष्यकी बात तो जाने दें, जो अत्यन्त ऋद्धिवाले तथा वैभवसे देदीप्यमान इन्द्र होते हैं, वे भी बुझी हुई आगकी भाँति ठंडे हो जाते हैं। (१८२) समस्त त्रैलोक्य जिनके पैरोंमें नमस्कार करता है ऐसे जिनवर भी आयुकर्मका क्षय होने पर अपने शरीरको छोड़ देते हैं। (१८३) जिस प्रकार एक वृक्षपर बसे हुए पक्षी प्रातःकाल होनेपर दसों दिशाओंमें उड़ जाते हैं उसी प्रकार एक कुटुम्बमें रहे हुए जीव भी चले जाते हैं। (१८४) लोगोंके वैभव, देह और इष्ट जनके साथके संयोग इन्द्रधनुष, फेन, स्वप्न, बिजली, फूल और बुलबुलेकी तरह क्षणिक एवं विनश्वर होते हैं। (१८५) जो समुद्रको सोखनेमें समर्थ थे और मुक्केके प्रहारसे मेरुपर्वतको भी तोड़ सकते थे वे महासमर्थ पुरुष भी समय आनेपर कालके मुँहमें प्रविष्ट हो गये। (१८६) इस संसारमें सभी बलशालियोंकी अपेक्षा अधिक बलशाली मृत्यु ही है, जिसने कि चक्रवर्ती आदि अनन्त जीवोंका यहाँपर विनाश

१. दो वि जणे—प्रत्य०। २. हुयवहे जेम्व—प्रत्य०।

वलियाण जीवलोए, सव्वाण वि होइ अइवलो मच्चू । निहणं जेण अणन्ता, चक्कहराई इह नीया ॥१८७॥
एवं मच्चुवसगए, ससुरा-ऽसुर-माणुसम्मि लोयम्मि । उम्मुक्ककम्मकलुसा, नवरं चिय सुत्थिया सिद्धा ॥१८८॥
उत्तमकुलुब्भवाण, एयाण गुणसहस्सनिलयाण । चरिए सुमरिज्जन्ते, कह चेव न फुट्टए हिययं ? ॥१८९॥
जह ते कालेण निवा, इह मणुयभवे खय समणुपत्ता । तह अम्हे वि य सव्वे, वच्चीहामो निरुत्तेण ॥१९०॥
अन्न पि सुणसु सामिय ! दीणमुहा भीम-भगिरही दो वि । एत्थाऽऽगयाण पेच्छसि, नूण सेसा खय पत्ता ॥१९१॥
ते पेच्छिऊण राया, त चिय सोऊण निययसुयमरण । घणसोयसलियङ्गो, मुच्छावसवेम्भलो पडिओ ॥१९२॥
चन्दणजलोल्लियङ्गो, पडिवुद्धो पुत्तमरणदुक्खत्तो । अह विलविउ पयत्तो, नयणेसु य मुक्कसलिलोहो ॥१९३॥
हा ! सुकुमालसरीरा, पुत्ता मह सुरकुमारसमरूवा । केण विहया अयण्डे, अविराहियदुट्ठवेरीण ? ॥१९४॥
हा ! गुणसहस्सनिलया, हा ! उत्तमरूव सोमससिवयणा । हा ! निग्घिणेण विहिणा, वहिया मे निरणुकम्पेण ॥१९५॥
कि तुज्झ नत्थि पुत्ता, पावविही ! वाल्या हिययइट्ठा । जेण मह मारसि इह, सुयाण सट्ठि सहस्साइ ॥१९६॥
एयाणि य अन्नाणि य, चक्कहरो विलविऊण वहुयाइ । पडिवुद्धो भणइ तओ, वयणाइ जायसवेगो ॥१९७॥
हा ! कट्ठ विसयविमोहिएण सुयणेहरज्जुवद्धेण । धम्मो मए न चिण्णो, तरुणत्ते मन्दभग्गेण ॥१९८॥
किं मज्झ वसुमईए ?, नवहि निहीहि व रयणसहिएहिं ! । ज दुल्लहलद्धाण, पुत्ताण मुह न पेच्छामि ॥१९९॥
धन्ना ते सप्पुरिसा, भरहाई जे महिं पयहिऊण । निव्विण्णकामभोगा, निस्सङ्गा चेव पव्वइया ॥२००॥
अह सो जण्हविपुत्त, अहिसिञ्चेऊण भगिरहिं रज्जे । भीमरहेण समाण, पव्वइओ जिणवरसयासे ॥२०१॥

किया है। (१८७) इस प्रकार मृत्युके वशीभूत देव, दानव एवं मनुष्यों से युक्त इस संसारमें कर्मरूपी मैलसे उन्मुक्त सिद्ध ही सम्यक्रूपसे स्थित हैं। (१८८) उत्तम कुलोंमें उत्पन्न तथा हज़ारों गुणोंके धामरूप इनका चरित सुननेपर भला किसका हृदय विदीर्ण न होगा ? (१८९) इस मानव-भवमें जिस प्रकार वे सब राजा काल आनेपर विनष्ट हो गये उसी प्रकार हम सब भी निश्चय ही क्षीण हो जायँगे। (१९०) हे स्वामी ! दूसरी भी बात आप सुनिये। आप यहाँपर आये हुए दीन मुँहवाले भीम और भगीरथको देख रहे हैं। इनके अतिरिक्त दूसरे सब मृत्युको प्राप्त हुए हैं' (१९१) उन्हें देखकर तथा अपने पुत्रोंके मरणका समाचार सुनकर तीव्र शोकरूपी कॉटा जिसके शरीरमें चुभ रहा है ऐसा वह सगर चक्रवर्ती मूर्च्छाके कारण व्याकुल होकर नीचे गिर पड़ा। (१९२) चन्दनके जलसे शरीरका सिचन करनेपर प्रतिवुद्ध होकर पुत्रोंके मरणसे दुखार्त उसकी ऑखोसे ऑसुओका प्रवाह वहने लगा, वह विलाप करते हुए कहने लगा कि—

सुकुमार शरीरवाले, देवकुमारोके समान रूपवाले तथा दुष्ट वैरियोंके लिये भी आराधना करने योग्य हे मेरे पुत्रो ! असमयमें ही तुम्हारा किसने वध किया है ? (१९३-९४) हज़ारों गुणोके धाम-रूप, उत्तम-रूप तथा चन्द्रके समान सौम्य मुखवाले मेरे पुत्रो का निर्दय विधिने वेरहम होकर वध किया है। (१९५) हे पापी विधि ! क्या तुझे हृदयसे प्रेम करने जैसे पुत्र एवं बालक नहीं है, जिससे मेरे साठ हजार पुत्रोंको तूने मार डाला ?' (१९६) ऐसा तथा इस तरहका दूसरा वहुत कुछ विलाप करनेके पश्चात् होशमे आया हुआ सगर चक्रवर्ती वैराग्य उत्पन्न होनेपर पुन इस तरह कहने लगा (१९७)—

अफसोस है कि विषयोंमे आसक्त तथा पुत्रोंकी स्नेहरूपी रस्सीसे जकड़े हुए मन्दभागी मैंने जवानीकी अवस्थामें धर्मका आचरण नहीं किया। (१९८) कठिनाईसे प्राप्त पुत्रोका मुख यदि मैं नहीं देख सकता तो फिर इस पृथ्वी तथा रत्नोंसे युक्त इन नौ निधियोसे मुझे क्या ? (१९९) भरत आदि सत्पुरुष धन्य हैं, जिन्होंने पृथ्वीका त्याग करके काम-भोगोंसे विरक्त हो निसंग भावसे दीक्षा अगीकार की थी।' (२००) इस प्रकार सोचकर सगरने भगीरथको राज्यपर अभिषिक्त किया और स्वय भीमरथके साथ जिनवरके पास दीक्षा अगीकार की। (२०१) घोर तपश्चर्या करनेके पश्चात्

१ मूर्छावशविह्वल ।

काऊण तवमुयारं, उप्पाडिय केवलं सह सुएणं । आउक्खए महप्पा, सगरो सिद्धिं समणुपत्तो ॥२०२॥
अह भगिरही वि रज्जं, कुणइ महाभडसमूहपरिकिण्णो । साएयपुरवरीए, इन्दो जह देवनयरीए ॥२०३॥

भगीरथपूर्वभव :—

अह भगिरही कयाई, गन्तूण य पणमिऊण मुणिवसहं । तत्थेव सन्निविट्ठो, नच्चासन्ने सुणिय धम्मं ॥२०४॥
सुयसागरसमणगारं, पुच्छइ तं भगिरही कुमारवरो[1] । केणेव कारणेणं, ताण मज्झे दुवे न मया ? ॥२०५॥
अह भणइ मुणिवरो सो, गच्छो सम्मेयपव्वयं चलिओ । सणियं विहरन्तो च्चिय, संपत्तो अन्तिमं गामं ॥२०६॥
दट्ठूण समणसङ्घं, गामजणो तस्स कुणइ उवसग्गं । कुम्भारेण निसिद्धो, निन्दन्तो फरुसवयणेहिं ॥२०७॥
चोरत्ते पडिवन्नो, तत्थेगो गामवासिओ पुरिसो । तस्सऽवराहनिमित्तं, गामो दड्ढो नरिन्देण ॥२०८॥
कुम्भारो वि य अन्नं, गामं आमन्तिओ गओ तइया । सो तत्थ नवरि एक्को, न य दड्ढो कम्मजोएण ॥२०९॥
मरिऊण कुम्भयारो, वणिओ जाओ महाधणसमिद्धो । वाराडयम्मि एत्तो, गामो जाओ समं तेण ॥२१०॥
तत्तो वि करिय कालं, वणिओ सो नरवई समुप्पन्नो । गामा वि माइवाहा, जाया हत्थीण परिमलिया ॥२११॥
जाओ नरवइ समणो, देवो होऊण वरविमाणम्मि । तत्तो चुओ समाणो, भगिरहिराया तुमं जाओ ॥२१२॥
जो वि हु सो गामजणो, कालं काऊण विविहजाईसु । कम्माणुभावजणिया, सगरस्स सुया समुप्पन्ना ॥२१३॥
सङ्घस्स निन्दणं कुणइ जो नरो राग-दोसपडिवद्धो । सो भवसहस्सघोरे, पुणरुत्तं भमइ संसारे ॥२१४॥
सुणिऊण निययचरियं, भवपरियट्टं च सयरपुत्ताणं । समणो होऊण चिरं, भगीरही सिद्धिमणुपत्तो ॥२१५॥
एयं ते परिकहियं, चरियं सयरस्स पत्थवुप्पन्नं । एत्तो मगहनराहिव!, जं पत्थुयं तं च वो सुणसु ॥२१६॥

---

पुत्रोंके साथ उसे केवलज्ञान उत्पन्न हुआ। आयुका क्षय होनेपर महात्मा सगरने मोक्षपद प्राप्त किया। (२०२)

भगीरथ का पूर्वभव—

इधर बड़े-बड़े सुभटोंके समूहसे घिरा हुआ भगीरथ भी अलकापुरीमें इन्द्रकी भाँति साकेत नगरीमें राज्य करने लगा। (२०३) एकबार भगीरथ मुनिवरके पास गया और प्रणाम करके वहीं समीपमें बैठकर धर्मोपदेश सुनने लगा। (२०४) वहाँ कुमार भगीरथने श्रुतसागर मुनिवरसे पूछा कि किस कारण उन सबके बीचमें हम दो ही न मर पाये? (२०५) इसपर उस मुनिवरने कहा कि एकबार एक संघ सम्मेतशिखरकी ओर जारहा था। धीरे-धीरे विहार करता हुआ वह अन्तिम गाँवमें आ पहुँचा। (२०६) श्रमणसंघको देखकर, एक कुम्भारके द्वारा कठोर वचनोंसे निन्दा किये जानेपर भी, गाँवके लोगोंने बहुत उपद्रव मचाया। (२०७) उस गाँवमें रहनेवाले एक पुरुषने चोरी की थी। इस अपराध पर राजाने सारा गाँव जला डाला। (२०८) आमन्त्रण मिलनेसे वह कुम्भार दूसरे गाँव गया था, अतः भाग्यवश वह अकेला न जला। (२०९) कुम्भार मरकर विपुल धनसे समृद्ध एक वणिक्के रूपसे उत्पन्न हुआ। गाँवके दूसरे सवलोग भी वराटक (वराड-विदर्भ) में उत्पन्न हुए। (२१०) वहाँसे भी मरकर वह वणिक् राजा हुआ। क्षुद्र जन्तुओंसे बसे हुए उस गाँवको भी हाथियोंने कुचलकर तहसनहस कर डाला। (२११) वह राजा श्रमण हुआ और मरकर उत्तम विमानमें देव हुआ। वहाँसे च्युत होकर तुम भगीरथ राजा हुए हो। (२१२) जो गाँवके दूसरे लोग थे वे भी मरकर कर्मके विपाक स्वरूप विविध जातियोंमें जन्म लेकर सगरके पुत्र रूपसे उत्पन्न हुए। (२१३) राग-द्वेषमें युक्त जो मनुष्य संघकी निन्दा करता है वह हजारों घोर जन्मोंसे व्याप्त संसारमें बारबार जन्म लेता है।' (२१४) इस प्रकार अपना चरित तथा सगरके पुत्रोंका भवभ्रमण सुनकर भगीरथ श्रमण बना और चिरकाल तक दीक्षा पालकर उसने सिद्धि प्राप्त की। (२१५) गौतम गणधर कहते हैं कि हे मगधाधिप श्रेणिक! सगर सम्बन्धी यह वृत्तान्त मैंने तुमसे कहा। अब जो प्रस्तुत है वह तुम सुनो। (२१६)

---

१. कुमारवरं—प्रत्य०।

महाराक्षसस्य वैराग्यं पूर्वभवश्च—

जो तत्थ सो महप्पा, लङ्कापुरिसामिओ महारक्खो । निक्कण्टयमणुकूलं, भुञ्जइ रज्ज महाभोग ॥२१७॥
सो अन्नया कयाई, जुवईजणपरिमिओ[1] वरुज्जाणे । रमिऊण वाविसलिले, पेच्छइ भमर पउममज्झे ॥२१८॥
जह पउमगन्धलुद्धो, नट्ठो च्चिय महुयरो अविन्नाणो । तह जुवइवयणकमले, आसत्तो चेव नट्ठो ह ॥२१९॥
सुइबुद्धिणा विहूणा, नियमेण महुयरा विणस्सन्ति । कुसलो वि ज विणट्ठो, अहय त मोहदुल्ललिय ॥२२०॥
गन्धेण रसेण इमो, जइ एव महुयरो खयं पत्तो । पढम चेव विणट्ठो, पञ्चिन्दियवसगओ जो ह ॥२२१॥
भोत्तूण विसयसोक्ख, पुरिसो धम्मेण विरहिओ सन्तो । परिभमइ चाउरन्त, पुणरुत्त दीहससार ॥२२२॥
जाव य विरत्तभावो, अच्छइ लङ्काहिवो परिगणन्तो । ताव य सङ्घपरिवुडो, पत्तो सुयसायरो समणो ॥२२३॥
तस-पाण-जन्तुरहिए, उज्जाणे फासुए सिलावट्टे । तत्थेव सन्निविट्ठो, समणेहि सम कयनिओगो ॥२२४॥
उज्जाणपालएहिं, सिट्ठे समणागमे तओ राया । गन्तूण पययमणसो, पणमइ सुयसायर साहुं ॥२२५॥
सेस च समणसङ्घ, जहक्कम पणमिऊण उवविट्ठो । पुच्छइ भवपरियट्ट, नियय राया मुणिवरिन्द ॥२२६॥
अह साहिउ पयत्तो, समणो छउमत्थनाणविसएण । भरहेत्थ पोयणपुरे, वसइ नरो हियकरो नाम ॥२२७॥
भज्जा य माहवी से, पुत्तो पीइकरो तुम तेसि । जिणवरधम्मुप्पन्नो, हेमरहो नरवई तत्थ ॥२२८॥
सो अन्नया कयाई, चेइयपूयं रइत्तु[2] भावेण । पडुपडह-सङ्खसहिय, जयसद्द जिणवरे कुणइ ॥२२९॥

---

महाराक्षसका पूर्ववृत्त एव प्रव्रज्या लेना—

उधर जो लंकानगरीका स्वामी महात्मा महाराक्षस था वह निष्कण्टक अनुकूल तथा वड़ी-वड़ी भोग सामग्रियोंसे समृद्ध ऐसे राज्यका उपभोग करने लगा। (२१७) युवतियोंसे घिरा हुआ वह एक वार एक सुन्दर उद्यानमें वावड़ीके जलमें क्रीड़ा कर रहा था। उस समय उसने कमलके वीच एक भ्रमर देखा। (२१८) उसे देखकर वह सोचने लगा कि कमलकी गन्धमे लुब्ध अवूझ भौंरा जिस प्रकार नष्ट होता है उसी प्रकार युवतियोके मुखरूपी कमलमे आसक्त मैं भी मानो नष्ट ही हुआ हूँ। (२१९) शुचि ( विवेकशील ) बुद्धिका अभाव होनेसे भौंरे नियमसे विनष्ट होते हैं, जव कि मैं तो कुशल होनेपर भी मोहकी दुष्ट आदतसे नष्ट ही हुआ हूँ। (२२०) यदि यह भौंरा गन्ध एवं रसमें गृद्ध होनेके कारण मृत्यु प्राप्त करता है तो पाँचो इन्द्रियोंके वशीभूत मैं पहले ही नष्ट हो चुका हूँ। (२२१) धर्मसे विरहित पुरुष चार गतिरूपी चार सीमाओंवाले दीर्घ संसारमें पुनः पुन' परिभ्रमण करता रहता है। ( २२२)

इस प्रकारकी वैराग्य भावनाका विचार लकापति कर रहा था कि अपने संघके साथ श्रुतसागर नामके मुनि वहाँ पधारे। (२२३) उस उद्यानमें त्रस एवं स्थावर जन्तुओंसे रहित अचित्त शिलापट्टपर वह मुनि नियम धारण करके साधुओंके साथ वैठे। (२२४) श्रमण साधुओंका आगमन उद्यानपालको द्वारा कहे जानेपर उस ओर प्रयत्नशील मनवाले राजाने जाकर श्रुतसागर मुनिका वन्दन किया। (२२५) शेप श्रमणसघको भी यथाक्रम वन्दन करके राजा वैठा और मुनिवरसे अपने ससार-परिभ्रमणके वारेमे पूछने लगा। (२२६) श्रमणमुनिने अपने छद्मस्थज्ञानसे जो कुछ अवगत हो सकता था उसे जानकर कहा कि—

'इस भरतक्षेत्रके पोतनपुर नामक नगरमें हितकर नामका एक आदमी रहता था। (२२७) उसकी भार्याका नाम माधवी था। उनके तुम प्रियकर नामके पुत्र थे। वहाँपर जिनवरके धर्ममें अनुरागी हेमरथ नामका राजा था। (२२८) वह एक दिन भावपूर्वक चैत्यपूजा करनेके लिये गया और वड़े-वड़े ढोल व शखकी ध्वनिके साथ जिनवरकी जय वुलाने लगा। (२२९) तुम अभी उठे ही थे कि आवाज सुनते ही आनन्दविभोर होकर जिनेश्वरकी स्तुति व मगलविधिकी उद्घोपणा

---

१. परिवृतः । २. करेत्तु—प्रत्य० ।

उद्वियमेत्तो सि तुमं, सद्दं सोऊण हट्ठतुट्ठमणो । अह घोसिउं पवत्तो, जिणस्स थुइमङ्गलविहाणं ॥२३०॥
कालं काऊण तओ, जक्खो जाओ महिड्ढिसंपन्नो । अवरविदेहे पेच्छइ, कञ्चणनयरे मुणिवरस्स ॥२३१॥
उवसग्ग कीरन्तं, वारेऊण य रिऊ ससत्तीए । रक्खइ मुणिवरदेहं, जक्खो पुण्ण समज्जेइ ॥२३२॥
तत्तो चुओ समाणो, तडियङ्गयखेयरस्स वेयड्ढे । सिरिपभदेवीतणओ, जाओ उइओ वरकुमारो ॥२३३॥
तो वन्दणाएँ जन्तं, अह[1] चारणविक्कम पलोएउ । विज्जाहराहिराया, कुणइ नियाण तओ मूढो ॥२३४॥
काऊण तवमुयारं, ईसाणे सुरवरो त्थ होऊणं । घणवाहणस्स पुत्तो, जाओ सि तुमं महारक्खो ॥२३५॥
सुरभोगेसु न तित्ती, जो सि तुमं न य गओ सुचिरकालं । कह परितुट्ठो होहिसि, दियहाण सोलसद्धेणं[2] ॥२३६॥
सोऊण वयणमेयं, गओ विसाय तओ महारक्खो । आसन्नमरणभावो, भणइ नरिन्दो इम वयण ॥२३७॥
विसयविसमोहिएणं, महिलानेहाणुरागरत्तेण । कालो चिय न य नाओ, केत्तियमेत्तो वि वोलीणो ॥२३८॥
न य गेहम्मि पलित्ते, कूवो खम्मइ[3] सुतूरमाणेहिं । धाहाविए ण दम्मइ, आसो चिय तक्खणं चेव ॥२३९॥
अभिसिञ्चिऊण रज्जे, पुत्त चिय देवरक्खसं राया । तह भाणुरक्खम पि य, जुवरज्जे ठविय निक्खन्तो ॥२४०॥
वोसिरियसव्वसङ्गो, चइऊण चउविह च आहार । आराहणाएँ काल, काऊण सुरुत्तमो जाओ ॥२४१॥
अह किन्नरगीयपुरे, सिरिधरविज्जाहरस्स वरदुहिया । रइवेगनामधेया, सा महिला देवरक्खसस्स ॥२४२॥
गन्धव्वगीयनयरे, सुरसन्निभरायनामधेयस्स[4] । जाया गन्धारिसुया, गन्धव्वा भाणुरक्खस्स ॥२४३॥
दस देवरक्खससुया, जाया छ चेव वरकुमारीओ । तह भाणुरक्खसस्स वि, तावइया चेव उप्पन्ना ॥२४४॥

---

करने लगे। (२३०) वहाँसे मर करके अपरविदेहमें कंचन नगरमें तुम ऋद्धिसम्पन्न यक्ष हुए। वहाँ तुमने एक मुनिवरको देखा। (२३१) अपने सामर्थ्यसे उपसर्ग करनेवाले शत्रुओंका निवारण करके और इस प्रकार मुनिवरकी देहकी रक्षा करके उस यक्षने पुण्योपार्जन किया। (२३२) वहाँसे च्युत होनेपर वैताढ्यपर्वतमें तडिदंगद नामक खेचरकी भार्या श्रीप्रभा-देवीके उदित नामक पुत्र रूपसे तुम उत्पन्न हुए। (२३३) वन्दनार्थ जाते हुए चामर-विक्रमको देखकर मूढ विद्याधर राजाने निदान ( दृढ़ सकल्प ) किया। (२३४) उग्र तप करनेके पश्चात् ईशान देवलोकमें वह देव हुआ। वहाँसे च्युत होकर तुम घनवाहनके पुत्र महाराक्षस हुए हो। (२३५) देवताओंके योग्य दीर्घकालीन भोगोंसे भी यदि तुम्हें तृप्ति न हुई तो फिर आठ दिनोंमें तुम्हें परितुष्टि कैसे हो सकती है ?' (२३६) यह कथन सुनकर महाराक्षसको विषाद हुआ। मरण समीप है यह जानकर राजा यों कहने लगा—'विषयरूपी विषसे बेहोश तथा स्त्रियोंके स्नेहानुरागमें आसक्त मैं यह नहीं जान पाया कि कितना काल व्यतीत हुआ है। (२३७-३८) घरमें आग लगनेपर जल्दी-जल्दी कुआँ नहीं खोदा जा सकता। दौड़ते हुए घोड़ेको तत्क्षण काबूमें नहीं लाया जा सकता।' (२३९) इस प्रकार कहकर अपने पुत्र देवराक्षसको राज्यपर अभिषिक्त करके तथा भानुराक्षसको युवराजपदपर स्थापित करके उसने दीक्षा अंगीकार की। (२४०) सब प्रकारकी आसक्तियोंका तथा चार प्रकारके आहारका[5] परित्याग करके आराधनापूर्वक मरकर वह देवरूपसे उत्पन्न हुआ। (२४१)

इधर किन्नरगीतपुर नामक नगरमें श्रीधर विद्याधरकी रतिवेगा नामकी जो उत्तम पुत्री थी वह देवराक्षसकी पत्नी हुई। (२४२) गन्धर्वगीतनगरमें सुरसन्निभराज नामक राजाकी गान्धारी नामकी पत्नीसे उत्पन्न गन्धर्वा नामकी कुमारीके साथ भानुराक्षसका विवाह हुआ। (२४३) देवराक्षसके दस पुत्र तथा छः उत्तम कन्याएँ हुईं। भानुराक्षसकी भी इतनी ही संतानें हुईं। (२४४) इन राक्षसपुत्रोंने जल्दी ही अपने नाम से युक्त तथा अलकापुरीके जैसे उत्तम नगरोंसे व्याप्त अनेक

---

१. छद्दवामरविक्कम—मु०। २ मन्यते सुचरमाणे। ३. पूरिज्जे। ४. सुरसन्निभनामधेयरायस्स—प्रत्य०।
५. अशन, पान खादिम और स्वादिम—आहारके ये चार प्रकार हैं। अशन—रोटी आदि भोजन, पान—पानी, दूध आदि पेय पदार्थ; खादिम—फल, मेवा आदि; और स्वादिम—सुपारी, लौंग आदि मुखवास।

अमरपुरसन्निभाइ, सनामसरिसाइँ पट्टणवराइं। रक्खससुएहि सिग्घ, कयाइँ वहुसन्निवेसाइं ॥२४५॥
संझायाल१सुवेलो२, मणपल्हाओ३ मणोहरो४ चेव। हसद्दीवो५ हरिजो६, धन्नो७ कणओ८ समुद्दो य९ ॥२४६॥
नामेण अद्धसग्गो१०, एव निवेसा महागुणसमिद्धा। उप्पाइया समत्था, महइमहारक्खससुएहि ॥२४७॥
आवत्तवियडमेहा, उक्कडफुडदुग्गहा महाभागा। तवणायवलियरयणा, कया य रविरक्खससुएहिं ॥२४८॥
वरभवण-तुङ्गतोरण-नाणाविहमणिमऊहपज्जलिया। सोहन्ति सन्निवेसा, रक्खसपुत्ताण कीलणया ॥२४९॥
राया उ देवरक्खो, वीओ पुण भाणुरक्खसनरिन्दो। घेत्तूण पवरदिक्खं, अवावाह समणुपत्तो ॥२५०॥

राक्षसवंश :—

एव तु महावसे, वोलीणे मेहवाहणो जाओ। रक्खससुओ महप्पा, मणवेगाए समुप्पन्नो ॥२५१॥
तस्स य नामेण इमो, रक्खसवसो जयम्मि विक्खाओ। तस्स वि आइच्चगई, महन्तकित्ती य उप्पन्नो ॥२५२॥
सुप्पभदेवीतणया, रवि-चन्दसमप्पभा कुमारवरा। समणो होऊण चिर, पिया य तेसिं गओ सग्ग ॥२५३॥
नामेण मयणपउमा, आइच्चगइस्स वल्लभा भज्जा। आउणहनामधेया, महिला उ महन्तकित्तिस्स ॥२५४॥
आइच्चगइस्स सुओ, भीमरहो नाम नरवई जाओ। तस्साऽऽसि महिलियाण, सहस्समेग वरवहूण ॥२५५॥
अट्ठुत्तर सय चिय, पुत्ताण अमररूवसरिसाण। घेत्तूण य पवज्ज, भीमरहो पत्थिओ सिद्धिं ॥२५६॥
रक्खन्ति रक्खसा खलु, दीवा पुण्णेण रक्खिया जेण। तेण चिय खयराण, रक्खसनाम कय लोए ॥२५७॥

---

सन्निवेशोकी स्थापना की। (२४५) सन्ध्याकाल, सुवेल, मनःप्रह्लाद, मनोहर, हसद्वीप, हरिज, धन्य, कनक, समुद्र, अर्द्धस्वर्ग—बड़े बड़े गुणोंसे समृद्ध इन समस्त सन्निवेशोकी स्थापना महाराक्षसके महान् पुत्रोने की। (२४६-४७) आवर्तविकट नामक मेघसे युक्त, विस्तीर्ण, विशद एव शत्रुओंके द्वारा दुर्ग्रह तथा किनारोसे टकरानेवाली पानीकी लहरोमें वहकर आए हुए रत्नोसे व्याप्त द्वीपोंमें[1] रविराक्षसके पुत्रोंने भी सन्निवेश वसाए। (२४८) उत्तम भवन, उन्नत तोरण और नानाविध मणियोकी किरणोसे देदीप्यमान राक्षसपुत्रो द्वारा निर्मित वे सन्निवेश शोभित हो रहे थे। (२४९) देवराक्षस राजा तथा दूसरा भानुराक्षस नरेन्द्र—इन दोनोंने उत्तम दीक्षा अंगीकार करके अव्यावाध सुख प्राप्त किया। (२५०)

राक्षसवंश—

इस प्रकार अनेक पीढ़ियोके व्यतीत होने पर इस महावशमें मेघवाहन हुआ। मनोवेगा नामकी पत्नीसे उसे महात्मा राक्षस नामका पुत्र उत्पन्न हुआ। (२५१) उसके नामसे यह राक्षसवंश जगत्मे प्रसिद्ध हुआ। उसे भी सुप्रभा नामकी पत्नीसे सूर्य एव चन्द्र जैसी कान्तिवाले आदित्यगति तथा महत्कीर्ति नामक दो पुत्र हुए। उनके पिता चिरकाल पर्यंत श्रमण धर्म पालकर स्वर्गमें गये। (२५२-२५३) आदित्यगतिकी प्रिय पत्नीका नाम मदनपद्मा और महत्कीर्तिकी भार्याका नाम आयुर्नख था। (२५४) आदित्यगतिका पुत्र भीमरथ नामका राजा हुआ। उसकी उत्तम पत्नी रूपसे एक हजार स्त्रियाँ थीं तथा देवताओंके रूपके समान सुरूप १०८ पुत्र थे। प्रव्रज्या ग्रहण करके भीमरथने सिद्धिकी ओर प्रयाण किया। (२५५-२५६) पुण्य द्वारा परिरक्षित राक्षस द्वीपोंकी रक्षा करते थे, अतः लोक में खेचर ( विद्याधर ) राक्षसके नामसे प्रसिद्ध हुए। (२५७)

हे श्रेणिक! राक्षसवशके उद्भवके वारेमें यह सव मैंने तुमसे कहा। अव इस वंशमें जो पुरुष हुए हैं उनके वारेमें

---

१. मूलमें 'तवणायवलियरयणा' पाठ है। इसका अर्थ वहुत खींचतान करने पर भी वरावर नहीं वैठता। रविषेणने, मूलमें जो भी पाठ रहा हो, उसका अनुवाद 'तटतोयावलीरत्नद्वीपा' किया है और वह सन्दर्भ के साथ वरावर वैठता भी है, अतः उसीका अनुवाद यहाँ दिया गया है।

एसो ते परिकहिओ, रक्खसवंसस्स उब्भवो तुज्झ । सेणिय! सुणाहि एत्तो, वंसे पुरिसा समासेण ॥२५८॥
भीमप्पहस्स पुत्तो, पढमो पूयारहो समुप्पन्नो । पव्वइओ खायजसो, रज्जे ठविऊण नियभाणुं[1] ॥२५९॥
नियभाणुस्स[2] वि पुत्तो, संपरिकित्ती विसालवच्छयलो । सुग्गीवो तस्स सुओ, तस्स वि य भवे हरिग्गीवो ॥२६०॥
सिरिगीवो सुमुहो वि य, सुव्वन्तो अमियवेगनामो य । आइच्चगइकुमारो, इन्दप्पभ इन्दमेहो य ॥२६१॥
जाओ मयारिदमणो, पहिओ इन्दइ सुभाणुधम्मो य । एत्तो मुरारि तिजडो, महणो अङ्गारओ य रवी ॥२६२॥
चक्कार वज्जमज्झो, पमोय वरसीहवाहणो सूरो । चाउण्डरावणो वि य, भीमो भयवाह रिउमहणो ॥२६३॥
निव्वाणभत्तिमन्तो उग्गसिरी अरुहभत्तिमन्तो य । तह य पवणुत्तरगई, उत्तम अणिलो य चण्डो य ॥२६४॥
लङ्कासोग मऊहो, महबाहु मणोरमो य रवितेओ । महगइ महकन्तजसो, अरिसंतासो य रायाणो ॥२६५॥
चन्दवयणो य महरवो, मेहज्झाणो तहेव गहखोभो । नक्खत्तदमणमाई, एव विज्जाहरा नेया ॥ २६६ ॥
कोडीण सयसहस्सा, एव विज्जाहरा बलसमिद्धा । लङ्कापुरीएँ सामी, वोलीणा दीहकालेण ॥२६७॥
पुत्ताण नियथरज्जं, दाऊण परंपराएँ निक्खन्ता । देवत्त सिवसोक्खं, केइ ससत्तीएँ संपत्ता ॥२६८॥
एव गएसु नियमा, महापुरिसेसु पउमगब्भाए । मेहप्पभस्स पुत्तो, कित्तीधवलो समुप्पन्नो ॥२६९॥
विज्जाहरेहि समयं, आणाइस्सरियविविहगुणपुण्णो । लङ्कापुरीएँ रज्जं, कुणइ जहिच्छं सुरिन्दो व्व ॥२७०॥

एव भवन्तरकएण तवोबलेण, पावन्ति देव-मणुएसु महन्तसोक्खं ।
केएत्थ दड्ढनीसेसकसाय-मोहा, सिद्धा भवन्ति विमला-ऽमलपङ्कमुक्का ॥२७१॥

॥ इति पउमचरिए रक्खसवंसाहियारे पञ्चमुद्देसओ समत्तो ॥

---

संक्षेपसे मैं तुम्हें कहता हूँ, वह तुम सुनो । (२०८)

भीमप्रभका प्रथम पुत्र पूजार्ह उत्पन्न हुआ । विख्यात कीर्तिवाले उसने राज्यपर जितभानुको प्रतिष्ठित करके दीक्षा ली । (२५९) जितभानुका विशाल वक्षस्थलवाला संपरिकीर्ति नामका पुत्र था । उसका पुत्र सुग्रीव था और उसका भी पुत्र हरिग्रीव था । (२६०) उसके पश्चात् क्रमश श्रीग्रीव, सुमुख, सुव्रत, अमितवेग, आदित्यवेग, इन्द्रप्रभ, इन्द्रमेघ, मृगारिदमन, प्रहित, इन्द्रजित्, सुभानुधर्म, सुरारि, त्रिजट, मथन, अंगारक, रवि, चक्रार, वज्रमध्य, प्रमोद, वरसिंहवाहन, सूर, चामुण्ड, रावण, भीम, भयावह, रिपुमथन, निर्वाणभक्तिमान्, उग्रश्री, अर्हद्भक्तिमान्, पवन, उत्तरगति, उत्तम, अनिल, चण्ड, लंकाशोक, मयूख, महाबाहु, मनोरम, रवितेज, बृहद्गति, बृहत्कान्तयश, अरिसंत्रास, चन्द्रवदन, महारव, मेघध्वान, ग्रहक्षोभ, नक्षत्रदमन आदि विद्याधर हुए । (२६१-२६६) इस प्रकार बलसे समृद्ध शतसहस्र ( लाखों ) करोड़ विद्याधर लंकापुरीके राजा हुए । उनको स्वर्गवासी हुए दीर्घकाल व्यतीत हुआ है । (२६७) वे क्रमसे अपने-अपने पुत्रोंको राजगद्दी देकर प्रव्रज्या अंगीकार करते थे । अपनी शक्तिके अनुसार उनमेंसे कुछ ने शिवसुख ( मोक्ष ) तो दूसरोंने देवत्व प्राप्त किया । (२६८) इस प्रकार इन महापुरुषोंके जानेपर पद्माके गर्भसे मेघप्रभको कीर्तिधवल नामका पुत्र हुआ । (२६९) आज्ञा, ऐश्वर्य, आदि विविध गुणोंसे पूर्ण वह विद्याधरोंके साथ लंकापुरीमें सुरेन्द्रकी भाँति राज्य करता था । (२७०) इस प्रकार दूसरे जन्ममें किये गये तपोबलसे जीव देव व मनुष्यलोकमें बड़ा भारी सुख प्राप्त करते हैं और यहाँपर कोई कोई तो सम्पूर्ण कषाय एवं मोहका नाश करके कर्मरूपी मलसे मुक्त तथा पवित्र होकर सिद्ध भी होते हैं ।

। पद्मचरितके राक्षसवंश नामक अधिकारमें पाँचवाँ उद्देश्य समाप्त हुआ ।

---

१. जिणभाणुं—प्रत्य० । २. जिणभाणु—प्रत्य० ।

## ६. रक्खस-वाणरपव्वज्जाविहाणाहियारो

वानरवंशः—

एसो ते परिकहिओ, रक्खसवंसो मए समासेणं । एत्तो सुणाहि नरवइ ! वाणरवंसस्स उप्पत्ती ॥ १ ॥
वेयड्ढनगवरिन्दे, मेहपुरं दक्खिणाएँ सेढीए । विज्जाहरसामन्तो, अहइन्दो अत्थि विक्खाओ ॥ २ ॥
भज्जा य सिरिमई से, सिरिकण्ठो तीएँ गब्भसंभूओ । पुत्तो महागुणधरो, देवकुमारोवमसिरीओ ॥ ३ ॥
देवि त्ति नाम कन्ना, सिरिकण्ठसहोयरा विसालच्छी । सयलम्मि जीवलोए, रूवपडागा महिलियाण ॥ ४ ॥
अह रयणपुराहिवई, [1]वीरो पुप्फुत्तरो महाराया । तस्स गुणेहि सरिच्छो, पुत्तो पउमुत्तरो नाम ॥ ५ ॥
सिरिकण्ठनिययवहिणी, मग्गइ पुप्फुत्तरो सुयनिमित्तं । न य तेण तस्स दिन्ना, दिन्ना सा कित्तिधवलस्स ॥ ६ ॥
वित्तो चिय वीवाहो, दोण्ह वि विहिणा महासमुदएण । सोऊण तन्निमित्तं, रुट्ठो पुप्फुत्तरो राया ॥ ७ ॥
अह अन्नया कयाई, सिरिकण्ठो वन्दणाएँ देवगिरिं । गन्तूण पडिनियत्तो, पेच्छइ कन्नं वरुज्जाणे ॥ ८ ॥
तीए वि सो कुमारो, दिट्ठो कुसुमाउहो व्व रूवेण । दोण्ह पि समणुरागो, तक्खणमेत्तेण उप्पन्नो ॥ ९ ॥
मुणिऊण तीएँ भावं, हरिसवसुब्भिन्नदेहरोमञ्चो । अवगूहिऊण कन्नं, उप्पइओ नहयलं तुरिओ ॥ १० ॥
पुप्फुत्तरो नरिन्दो, सिट्ठे चेडीहि निय[2]सुयासमग्गो । सन्नद्धवद्धकवओ, मग्गेण पहाविओ तस्स ॥ ११ ॥
वहुसत्थ-नीइकुसलो, सिरिकण्ठो जाणिऊण परमत्थं । लङ्कापुरिं पविट्ठो, सरणं चिय कित्तिधवलस्स ॥ १२ ॥
सभासिओ सिणेहं, रक्खसवइणा पहट्ठमणसेण । सिट्ठं च जहावत्तं, कन्नाहरणाइयं सव्वं ॥ १३ ॥

## ६. राक्षस एवं वानरोंकी प्रव्रज्या

वानर-वंश—

हे राजन् ! मैंने तुम्हें राक्षसवंशके बारेमें संक्षेपसे यह सब कहा, अब वानरवंशकी उत्पत्तिके बारेमें सुनो । ( १ )

वैताढ्य पर्वतकी दक्षिण शाखामें मेघपुर नामका नगर है । वहाँ अहमिन्द्र नामका एक विख्यात विद्याधर राजा रहता था । ( २ ) उसकी भार्या श्रीमती थी । उसके गर्भसे उत्पन्न महागुणी तथा देवोंके कुमारोंकीसी कान्तिवाला श्रीकण्ठ नामका पुत्र था । ( ३ ) श्रीकण्ठकी बहनका नाम देवी था । उसकी आँखें बड़ी बड़ी थीं तथा समस्त जीवलोकमें महिलाओंके रूपके लिये वह पताकातुल्य अर्थात् सर्वश्रेष्ठ रूपवती थी । ( ४ ) रत्नपुर नामक नगरका अधिपति पुष्पोत्तर नामका एक वीर महाराजा था । गुणोंसे अपने ही जैसा उसका पद्मोत्तर नामका पुत्र था । ( ५ ) पुष्पोत्तरने अपने पुत्रके लिये श्रीकण्ठसे उसकी बहन देवीकी माँगनी की, किंतु उसने उसे न देकर कीर्तिधवलको दी । ( ६ ) दोनोंका विधिपूर्वक विवाह बड़े समारोहके साथ सम्पन्न हुआ । यह सुनकर पुष्पोत्तर राजा रुष्ट हो गया । ( ७ )

एक बार श्रीकण्ठ वन्दनार्थ देवगिरि जाकर लौट रहा था । रास्तेमें एक उत्तम उद्यानमें उसने एक कन्या देखी । ( ८ ) उसने भी कामदेवके समान सुन्दर रूपवाले उस कुमारको देखा । उसी समय दोनोंके बीच प्रेम उत्पन्न हुआ । ( ९ ) उस कन्याके भावको जानकर आनन्दसे रोमांचित शरीरवाला वह कुमार कन्याको आलिंगित करके एकदम आकाशमें उड़ गया । (१०) दासियों द्वारा अपनी लड़कीका अपहरण सुनकर पुष्पोत्तर राजाने सैन्यसे तैयार होकर तथा स्वयं कवच पहनकर जिस मार्गसे वह गया था, उस मार्गसे उसका पीछा किया । ( ११ ) अनेकविध शास्त्र एवं नीतिमें कुशल श्रीकण्ठने अपने कल्याण को जानकर लंकापुरीमें प्रवेश किया तथा कीर्तिधवलकी शरणमें गया । ( १२ ) मनमें प्रसन्न राक्षसपतिने स्नेहपूर्वक उसे बुलाया । उसने कन्यापहरण आदि जो कुछ हुआ था वह यथावत् कह सुनाया । ( १३ ) उस

१. धीरो—प्रत्य० । २ नियसुयाहरणे—मु० ।

ताव च्चिय गयणयले, गयवर-रह-जोह-तुरयसंघट्टं । उत्तरदिसाएँ पेच्छइ, एज्जन्तं साहणं विउलं ॥ १४ ॥
कित्तिधवलेण दूओ, पेसविओ महुर-सामवयणेहिं । अह सो वि तुरियचवलो, सिग्घं पुप्फुत्तरं पत्तो ॥ १५ ॥
काऊण सिरपणाम, दूओ त भणइ महुरवयणेहिं । कित्तिधवलेण सामिय!, विसज्जिओ तुज्झ पासम्मि ॥ १६ ॥
उत्तमकुलसमूओ, उत्तमचरिएहि उत्तमो सि पहु! । तेणं चिय तेलोक्के, भमइ जसो पायडो तुज्झ ॥ १७ ॥
अह भणइ कित्तिधवलो, सामि! निसामेहि मज्झ वयणाइ । सिरिकण्ठो य कुमारो, उत्तमकुल-रूवसपन्नो ॥ १८ ॥
उत्तमपुरिसाण जए, सजोगो होइ उत्तमेहि सम । अहमाण मज्झिमाण य, सरिसो, सरिसेहि वा होज्जा ॥ १९ ॥
सुट्ठु वि रक्खिज्जन्ती, थुथुक्किय[1] रक्खिया पयत्तेण । होही परसोवत्था[2], खलयणरिद्धि व वरकन्ना ॥ २० ॥
दोण्णि वि उत्तमवंसा, दोण्णि वि वयसाणुरूवसोहाइ । एयाण समाओगो, होउ अविग्घ नराहिवई! ॥ २१ ॥
जुज्झेण नत्थि कज्ज, बहुजणघाएण कारिएण पहू! । परगेहसेवण चिय, एस सहावो महिलियाण ॥ २२ ॥
एव चिय वट्टन्ते, उल्लावे ताव आगया दूई । नमिऊण चलणकमले, विज्जाहरपत्थिव भणइ ॥ २३ ॥
अह विन्नवेइ पउमा, सामि! तुम चलणवन्दणं काउ । सिरिकण्ठस्स नराहिव! थेवो वि हु नत्थि अवराहो ॥ २४ ॥
सयमेव मए गहिओ, एसो कम्माणुभावजोएण । अन्नस्स मज्झ नियमो, नरस्स एय पमोत्तूण ॥ २५ ॥
बहुसत्थ-नीइकुसलो, राया परिचिन्तिऊण हियएण । दाऊण तस्स कन्न, निययपुर पत्थिओ सिग्घं ॥ २६ ॥
मग्गसिरसुद्धपक्खे, नक्खत्ते सोहणे तओ दियहे । वत्त पाणिग्गहण, अणन्नसरिस वसुमईए ॥ २७ ॥

---

समय आकाशमें उत्तर दिशाकी ओर हाथी, रथ, योद्धा व घोड़ेसे युक्त विपुल सेनाको आते हुए उसने देखा। (१४) कीर्तिधवलने भी मधुर एवं शान्तिजनक वचनोंके साथ दूतको भेजा। तेज़ और चपल वह दूत भी शीघ्र ही पुष्पोत्तरके पास जा पहुँचा। (१५) सिरसे प्रणाम करके मधुर वचनसे उसने कहा कि—

'हे स्वामी! कीर्तिधवलने मुझे आपके पास भेजा है। (१६) हे प्रभो! आप उत्तम कुलमें उत्पन्न हुए हैं तथा उत्तम आचरणके कारण स्वयं आप भी उत्तम हैं। इसीलिये आपका विशद यश त्रैलोक्यमें परिभ्रमण करता है। (१७) हे स्वामी! कीर्तिधवलने कहलाया है कि आप मेरी बात सुने। श्रीकण्ठकुमार भी उत्तम कुलमें उत्पन्न तथा रूपसम्पन्न है। (१८) विश्वमें उत्तम पुरुषोंका सम्बन्ध उत्तम पुरुषोंके साथ होना चाहिए। इसी प्रकार अधमका अधमके साथ और मध्यमका मध्यमके साथ सम्बन्ध होना चाहिए। अर्थात् सदृशके साथ ही सदृशका सम्बन्ध उचित है। (१९) भलीभाँति प्रयत्नपूर्वक रक्षा की जाय या तिरस्कारके साथ रक्षा की जाय, पर उत्तम कन्या तो दुष्ट पुरुषकी ऋद्धिके समान दूसरेके द्वारा ही उपभोग्य होती है। (२०) हे राजन्! दोनों ही उत्तम वंशके हैं, दोनों ही वयके अनुरूप रूपसम्पन्न हैं। अत इन दोनोंका निर्विघ्न समागम होना चाहिए। (२१) हे प्रभो! अनेक जनोंका घात करनेवाले युद्धका कोई प्रयोजन नहीं है। दूसरोंके घरकी सेवा यह तो स्त्रियोंका स्वभाव है।' (२२)

इस प्रकार वार्तालाप हो रहा था कि एक दूती आई और चरणकमलमें नमस्कार करके विद्याधर राजासे कहने लगी—'हे स्वामी! आपके चरणोंमें वन्दन करके पद्मा विनती करती है कि श्रीकण्ठका इसमें थोड़ा भी अपराध नहीं है। (२३-२४) अपने कर्मके फलस्वरूप ही मैंने स्वयं इसे अंगीकार किया है। इसे छोड़ कर दूसरे पुरुषका मुझे नियम है।' (२५) बहुविधशास्त्र एव नीतिमें कुशल राजाने मनमें सोचकर अपनी कन्या उसे दी। बादमें जल्दी ही उसने अपने नगरकी ओर प्रस्थान किया। (२६) मार्गशीर्ष महीनेके शुक्ल पक्षमें, उत्तम नक्षत्र व दिनमें उनका जो पाणिग्रहण हुआ वह पृथ्वी पर अद्वितीय था। (२७)

---

१. तिरस्कृत्य। २. परोपभोग्या।

अह भणइ कित्तिधवलो, सिरिकण्ठं तिव्वनेहपडिबद्धो । मा वच्चसु वेयड्ढं, तत्थ तुम वेरिया बहवे ॥ २८ ॥
अत्थेत्थ लवणतोए, दीवो मणि-रयणकिरणविच्छुरिओ । कप्पतरुसन्निहेहिं, संछन्नो पायवगणेहिं ॥ २९ ॥
भीमा-ऽइभीमहेउं, दक्खिण्ण सुरवरेहि काऊण । पुव्व चिय अणुणाया, खेयरवसहा इहं दीवे ॥ ३० ॥
दीवो सञ्झावेलो, मणपल्हाओ सुवेलकणयहरी । नाम सुओवणो वि य, जलअज्झाओ य हंसो य ॥ ३१ ॥
नामेण अद्धसग्गो, उक्कडवियडो त्थ रोहणो अमलो । कन्तो फुरन्तरयणो, तोयवलीसो अलङ्घो य ॥ ३२ ॥
दीवो नभो य भाणू, खेमो य हवन्ति एवमाईया । निच्चं मणाभिरामा, आसन्ने देवरमणिज्जा[1] ॥ ३३ ॥
अवरुत्तराएँ एत्तो, दिसाएँ तिण्णेव जोयणसयाइं । लवणजलमज्झयारे, वाणरदीवो त्ति नामेण ॥ ३४ ॥
तत्थऽच्छसु वीसत्थो, काऊण पुरं महागुणसमिद्धं । बन्धवजणेण सहिओ, सुरवरलील विडम्बन्तो ॥ ३५ ॥
चेत्तस्स पढमदिवसे, सिरिकण्ठो निग्गओ सपरिवारो । रह-गय-तुरयसमग्गो, दीवाभिमुहो समुप्पइओ ॥ ३६ ॥
पेच्छइ महासमुद्दं, सघट्टुट्टन्तवीइ-कल्लोलं । गाहसहस्सावासं, आगासं चेव वित्थिण्णं ॥ ३७ ॥
सपत्तो च्चिय दट्ठुं, दीवं वररयणसपयसमिद्धं । ओइण्णो सिरिकण्ठो, तत्थ निविट्ठो मणिसिलाए ॥ ३८ ॥
वज्जिन्दनील-मरगय-पूसमणी-पउमरायकन्तीए । लक्खिज्जइ बहुवण्णो, दीवो किरणाणुवालीए ॥ ३९ ॥
नाणाविहतरुणतरुब्भवेहि कुसुमेहि पञ्चवण्णेहिं । भसलीकओ व नज्जइ, निज्झर-गिरिविविहकुहरेहिं ॥ ४० ॥
पण्डुच्छुवाडपउरो, सहावसपन्नदीहियाकलिओ । वरकमलकेसरारुण-लवङ्गगन्धेण सुसुयन्धो ॥ ४१ ॥
अह पत्तो विहरन्तो, दीवं सवायरेण सिरिकण्ठो । पेच्छइ य वाणरगणे, सव्वत्तो माणुसायारे ॥ ४२ ॥
घेत्तूण ताण सव्व, करणिज्जं खाण-पाणमाईयं । कारावियं च सिग्घ, कीलणहेउं नरिन्देण ॥ ४३ ॥

तत्पश्चात् तीव्र स्नेहसे युक्त कीर्तिधवलने श्रीकण्ठसे कहा कि तुम वैताढ्यमें मत जाओ, क्योंकि वहाँ तुम्हारे बहुत शत्रु हैं। (२८) यहाँ लवणसागरमें मणि एवं रत्नोंकी किरणोंसे देदीप्यमान तथा कल्पवृक्ष सरीखे वृक्षोंसे छाया हुआ एक द्वीप है। (२९) भीम एवं अतिभीमके ऊपर अनुग्रह करके देवोंने पहले ही इस द्वीप में वसनेकी अनुज्ञा दी थी। (३०) संध्यावेल, मन.प्रह्लाद, सुवेल, कनक, हरि, सु-उपवन, जलाध्याय, हंस, अर्द्धस्वर्ग, उत्कट, विकट, रोधन, अमल, कान्त, स्फुरद्रत्न, तोयवलीश, अलंघ, नभ, भानु, क्षेम आदि मनको सदा आनन्द देनेवाले तथा देवोंके लिए क्रीड़ा करनेयोग्य दूसरे द्वीप भी समीप हैं। (३१-३३) इनके पश्चिमोत्तर दिशामें तीन सौ योजन पर लवणसागरके बीच वानरद्वीप नामका एक द्वीप है। (३४) वहाँ पर बड़े बड़े गुणोंसे समृद्ध एक नगर बसाकर अपने सगे-सम्बन्धियोंके साथ तुम देवताओंकी लीलाका भी तिरस्कार करनेवाले आरामके साथ रहो। (३५)

चैत्र मासके प्रथम दिनमें अपने परिवारके साथ तथा रथ, हाथी एवं घोड़ोंसे युक्त हो श्रीकण्ठ निकला और वानर द्वीपकी ओर उड्डयन किया। (३६) टकरानेसे ऊपर उठती हुई लहरोंसे युक्त तथा हजारों बड़े बड़े जल-जन्तुओंसे व्याप्त महासागर और चारों ओर फैला हुआ आकाश उसने देखा। (३७) श्रीकंठ अनन्त द्वीपके पास पहुँचा। उत्तम रत्न तथा सम्पत्तियोंसे समृद्ध उस द्वीपको देखकर वह नीचे उतरा और मन शिला पर जा बैठा। (३८) हीरे, इन्द्रनीलमणि, मरकत, सूर्य-कान्तमणि एवं पद्मरागमणिकी कान्तिवाले किरणोंकी पंक्तिओंसे विविध वर्णवाला दीखता था। (३९) नानाविध तरुण वृक्षोंके ऊपर उगे हुए पाँच प्रकारके रंगवाले पुष्पोंसे तथा झरने व पर्वतकी विविध गुफाओंसे वह मानो भ्रमररूप हो ऐसा मालूम होता था। (४०) वह सफेद गन्नेकी वाड़ोंसे व्याप्त था, कुदरती तौर पर बनी हुई बावड़ियोंसे युक्त था तथा उत्तम कमलोंके केसर व अरुण लवंगकी गन्धसे वह सुगन्धित था। (४१) अत्यन्त सन्तोषके साथ द्वीपमें भ्रमण करते हुए श्रीकण्ठने सब प्रकारसे मानव आकारवाले वानरोंको देखा। (४२) राजाने क्रीड़ार्थ उन सबको पकड़ा और शीघ्र ही खानपान आदि कार्य उनसे करवाया। (४३) वानरके समान चचल स्वभाववाले वे नाचते थे, बजाते थे तथा

१. रमणिज्जे—प्रत्य०।

नच्चन्ति य वगन्ति य, जूवाउलयन्ति अन्नमन्नस्स । वाणरचडुलसहावा, जाया अइवल्लहा तस्स ॥ ४४ ॥
[1]किक्किन्धिपव्वओवरि, भवण-ऽट्टालय-सुवण्णपायारं । चोद्दसजोयणविउलं, किक्किन्धिपुरं कयं तेण ॥ ४५ ॥
पासाय-तुङ्गतोरण-मणिरयणमऊहभत्तिविच्छुरियं । अमरपुरस्स व सोहं, हाऊण व होज्ज निम्मवियं ॥ ४६ ॥
जं जं जणो वि मग्गइ, उवगरणा-ऽऽभरण-भोयणाईयं । तं तत्थ हवइ सव्वं, विज्जाभावेण सन्निहियं ॥ ४७ ॥
एवविहम्मि नयरे, पउमासहिओ अणोवमं रज्जं । भुञ्जइ सया सुमणसो, सुरलोगगओ सुरिन्दो व्व ॥ ४८ ॥
अह अन्नया कयाई, भवणस्सुवरिं ठिओ पलोएन्तो । पेच्छइ नहेण जन्तं, इन्दं नन्दीसरं दीवं ॥ ४९ ॥
गय-वसह-तुरय-केसरि-मय-महिस-वराहवाहणारूढा । वच्चन्ति देवसङ्घा, पूरन्ता अम्बरं सयलं ॥ ५० ॥
सरिऊण पुव्वजम्मं, भणइ निवो सुरवरा इमे सव्वे । नन्दीसरवरदीवं, वन्दणहेउम्मि वच्चन्ति ॥ ५१ ॥
अहमवि सुरेहि समयं, दीवं नन्दीसरं पयत्तेण । गन्तूण चेइयाइं, करेमि थुइमङ्गलविहाणं ॥ ५२ ॥
अह कोञ्चविमाणेणं, गयणेणं पत्थियस्स वेगेणं । मणुसुत्तरस्स उवरिं, गइपडिहाओ य से जाओ ॥ ५३ ॥
सो पेच्छिऊण देवे, वोलन्ते माणुसुत्तरं सेलं । परिदेविउं पयत्तो, सोगभरापूरियसरीरो ॥ ५४ ॥
हा ! कट्टं चिय पावो, जो हं नन्दीसरं न संपत्तो । विहलमणोरहभावो, भग्गुच्छाहो फुडं जाओ ॥ ५५ ॥
नन्दीसरवरदीवे, जह पूया चेइयाण विरएउं । भावेण नमोक्कारं, पसन्नमणसो करिस्सामि ॥ ५६ ॥
जे चिन्तिया महन्ता, मणोरहा मन्दभागधेएणं । ते मे फलं न पत्ता, उदएण अहम्मकम्मस्स ॥ ५७ ॥

---

एक दूसरेकी जूएँ निकालते थे। वे उसके अत्यन्त प्रिय हो पड़े। (४४) किष्किन्धि पर्वतके ऊपर भवन अट्टालिका एवं स्वर्ण प्राकारसे युक्त चौदह योजन विस्तृत किष्किन्धि नामकी नगरी उसने बसाई। (४५) उसके द्वारा निर्मित प्रासाद, ऊँचे तोरण, मणि व रत्नोंकी किरणोंसे रंगबिरंग होकर प्रकाशित वह नगरी देवनगरी अलकाका भी तिरस्कार करती थी। (४६) कोई भी मनुष्य उपकरण, आभरण तथा भोजन आदि जो कुछ चाहता था, वह सब उसे विद्याके प्रभावसे वहाँ मिल जाता था। (४७) ऐसी नगरीमें सुखी वह देवलोकके इन्द्रकी भाँति पद्मा रानीके साथ अनुपम राज्यका सदा उपभोग करता था। (४८)

एक दिन अपने भवनके ऊपर खड़े होकर वह अवलोकन कर रहा था तब उसने आकाशमार्गसे नन्दीश्वर द्वीपकी ओर जाते हुए इन्द्रको देखा। (४९) हाथी, बैल, घोड़े, सिंह, हरिण, भैंस एवं सूअर सदृश वाहनोंमें आरूढ देवताओंके समूह, मानो सारे आकाशको भर रहे हों इस तरह, जा रहे थे। (५०) पूर्व जन्मका स्मरण करके राजाने कहा कि ये सब देवता हैं और वन्दनके लिए नन्दीश्वरद्वीपकी ओर जा रहे हैं। (५१) मैं भी उद्यम करके देवताओंके साथ नन्दीश्वरद्वीप जाऊँ और चैत्योंमें स्तुति व मंगलकार्य करूँ।' (५२) नभोमार्गसे जाते हुए राजाके तीव्र गतिशील क्रौंचविमानका मानुषोत्तर पर्वतके[2] ऊपर गतिरोध हुआ। (५३) मानुषोत्तर पर्वतका अतिक्रमण करनेवाले देवोंको देखकर शोकसे व्याप्त शरीरवाला वह विलाप करने लगा कि—'अत्यन्त दुःख है कि पापी मैं नन्दीश्वर न पहुँच पाया। मेरे मनोरथका भाव विफल हो गया और मेरा उत्साह भी अत्यन्त ही भग्न हो गया। (५४-५५) मेरा मनोरथ था कि मैं नन्दीश्वर द्वीपमें चैत्योंकी पूजा रचूँगा और आनन्दविभोर होकर भावपूर्वक नमस्कार करूँगा। (५६) मंदभाग्य मैंने जो बड़े-बड़े मनोरथ किए थे वे सब मेरे पाप कर्मके उदयसे सफल न हुए। (५७) इसलिए जिनेन्द्रदेव द्वारा उपदिष्ट तथा मुनियों द्वारा प्रशंसित धर्मका मैं यहींपर ऐसा आचरण

---

१ किंकिंधि—प्रत्य०। २ पहले कहा जा चुका है कि जम्बूद्वीप लवण समुद्रसे वेष्टित है और लवणसमुद्र धातकी खण्डसे घिरा हुआ है। धातकीखण्डको घेर कर उससे दूने विस्तारवाला अर्थात् आठ लाख योजनका कालोदधि पड़ा है। कालोदधिके चारों ओर सोलह लाख योजन विस्तृत पुष्करवरद्वीप है। पुष्करवरद्वीपके बीचमें गोलाकार एक मानुषोत्तर नामक पर्वत है जो उसे दो भागोंमें विभक्त करता है। इस पर्वतके भीतर भीतर अर्थात् जम्बूद्वीप, धातकीखण्ड और आधे पुष्करवरद्वीपमें ही मनुष्यकी वस्ती है। कैसा भी ऋद्धिसम्पन्न मनुष्य क्यों न हो, पर इस मानुषोत्तर पर्वतको लाँघकर वह उस पार नहीं जा सकता।

तह तं करेमि एण्हिं, धम्म जिणदेसिय मुणिपसत्थं । जेणं चिय अन्नभवे, नन्दीसरवन्दओ होह ॥ ५८ ॥
आगन्तूण पुरवरे, पुत्त अहिसिञ्चिऊण रज्जम्मि । नामेण वज्जकण्ठ, पवज्जमुवागओ धीरो ॥ ५९ ॥
अह वज्जकण्ठराया, पिउचरियं पुच्छई भणइ साहू । दोण्णि जणा वाणियया, पुव्विं एक्कोयरा आसि ॥ ६० ॥
तत्थ वसन्ताण चिय, पीती जुवईहि फेडिया ताण । मिच्छत्तो य कणिट्ठो, जेट्ठो पुण सावओ जाओ ॥ ६१ ॥
तत्थ कणिट्ठेण चिय, नरवइपुरओ य मारिओ पुरिसो । सो त परिक्खिऊण, सहोयरो देइ दव से ॥ ६२ ॥
उवसमिऊण कणिट्ठ, जेट्ठो देवाहिवो समुप्पन्नो । सो वि सुरो होऊण, चविओ जाओ य सिरिकण्ठो ॥ ६३ ॥
वन्धवनेहेण तओ, इन्दो अप्पाणय पयरिसन्तो । सिरिकण्ठवोहणत्थ, गओ य नन्दीसर दीव ॥ ६४ ॥
इन्दस्स दरिसणेण, तुज्झ पिया सुमरिऊण परजम्म । पडिवुद्धो पवइओ, एय ते परिफुड कहिय ॥ ६५ ॥
राया वि वज्जकण्ठो, पुत्त इन्दाउहप्पभ रज्जे । ठविऊण य निक्खन्तो, पत्तो हियइच्छिय ठाण ॥ ६६ ॥
इन्दाउहप्पभस्स वि, इन्दामयनन्दणो समुप्पन्नो । तस्स वि मरुयकुमारो, मरुयस्स वि मन्दरो पुत्तो ॥ ६७ ॥
मन्दरनराहिवस्स वि, पवणगई खेयराहिवो जाओ । पवणगइस्स[1] वि पुत्तो, रविप्पभो चेव उप्पन्नो ॥ ६८ ॥
जाओ रविप्पभस्स वि, राया अमरप्पभो महासत्तो । परिणेइ गुणवई सो, तिकूडसामिस्स वरधूय ॥ ६९ ॥
वत्ते चिय वीवाहे, पेच्छइ सा तेहि तत्थ आलिहिए । वरकणयचुण्णकविले, पवङ्गमे दीहणङ्गूले ॥ ७० ॥
अह ते घोरायारे, भीया दट्ठूण गुणवई सहसा । अमरप्पभ पवन्ना, कम्पन्ती अङ्गमङ्गेसु ॥ ७१ ॥
अमरप्पभो कुमारो, रुट्ठो जेणेएँ धरणिपट्टम्मि । लिहिया वाणर अहमा, तस्स फुड निग्गह काह ॥ ७२ ॥

---

करूँगा कि जिससे दूसरे भवमें नन्दीश्वरद्वीपके दर्शन मुझे हो सके।' (५८) इस तरह सोचकर वह धीर पुरुष अपने नगरमे वापस आया और वज्रकण्ठ नामक अपने पुत्रको राज्यपर अभिषिक्त करके उसने दीक्षा ली। (५९)

वानर वशकी उत्पत्ति

तत्पश्चात् एक दिन वज्रकण्ठ राजाने पिताका वृत्तान्त पूछा। इसपर साधुने कहा कि पूर्वकालमें दो सहोदर वणिक थे। (६०) साथमें रहते हुए दोनो भाइयोंको युवतियोंकी प्रीतिने अलगकर दिया। छोटा भाई मिथ्यात्वी हुआ, जब कि बड़ा भाई श्रावक हुआ। (६१) वहाँ राजाके समक्ष ही छोटे भाईने एक पुरुषको मारा। उसको बचाकर बड़े भाईने धन दिया। (६२) छोटे भाईको इस प्रकार उपशान्त करके बड़ा भाई इन्द्ररूपसे उत्पन्न हुआ। वह छोटा भाई भी देवरूपसे जन्म लेकर तथा वहाँसे च्युत होकर श्रीकण्ठ हुआ। (६३) बादमें भ्रातृस्नेहवश इन्द्र श्रीकण्ठके बोधके लिए अपना उत्कर्ष दिखाता हुआ नन्दीश्वरद्वीपकी ओर गया। (६४) इन्द्रके दर्शनसे तुम्हारे पिताको पूर्वजन्म याद हो आया। वह प्रतिबुद्ध हुआ और दीक्षा अगीकार की।' इस तरह मैंने तुम्हे विस्तारसे यह वृत्तान्त कह सुनाया। (६५) वज्रकण्ठ राजा भी इन्द्रायुधप्रभ नामके अपने पुत्रको राज्य देकर निकल पड़ा अर्थात् दीक्षा ली और हृदयमें अभीप्सित ऐसा स्थान प्राप्त किया। (६६) इन्द्रायुधप्रभको भी इन्द्रमत नामका एक पुत्र हुआ। उसका मरुत्कुमार तथा मरुत्कुमारका मन्दर नामका पुत्र हुआ। (६७) मन्दर राजाका पवनगति नामका पुत्र विद्याधर राजा हुआ। पवनगतिका पुत्र रविप्रभ हुआ। (६८) रविप्रभका अमरप्रभ नामका पुत्र महासमर्थ राजा हुआ। उसने त्रिकूटस्वामीकी उत्तम कन्या गुणवतीके साथ विवाह किया। (६९) विवाहविधि सम्पन्न होनेपर उस कन्याने विद्याधरियों द्वारा चित्रित उत्तम सोनेके चूर्णसे मटमैले रंगके तथा लम्बी पूँछवाले वन्दर देखे। (७०) भयंकर आकृतिवाले उन वन्दरोको देखकर एकदम सहमी हुई और इसलिये जिसका प्रत्येक अग कॉप रहा है ऐसी वह गुणवती अमरप्रभके पास गई। (७१) अमरप्रभ कुमारने क्रुद्ध होकर कहा कि जिसने पृथ्वीपर इन अधम वानरोंको चित्रित किया है उसको बराबर शिक्षा करूँगा। (७२) इसपर विविध कलाओं तथा शास्त्रोंमें कुशल मंत्रीने मधुरवचनसे कहा कि—

---

१. वि ताहे रवि—प्रत्य०।

विविहकला-ऽऽगमकुसलो, मन्ती तं भणइ महुरवयणेहिं । त कारण सुणिज्जउ, जेणेएँ पवङ्गमा लिहिया ॥ ७३ ॥
पुव्व पहाणपुरिसो, सिरिकण्ठो नाम आसि विक्खाओ । अमरपुरसरिससोह, किक्किन्धिपुर कय जेण ॥ ७४ ॥
तेण चिय पढमयरं, आहाराईसु पवरपीईए । घेत्तूण वन्धवा इव, देवठभूया परिट्ठविया ॥ ७५ ॥
तत्तो पभूइ जे वि हु, कुल-वसे नरवई समुप्पन्ना । ताण पि मङ्गलत्थ, तित्थ चिय वाणरा जाया ॥ ७६ ॥
जेण परपराए, तुम्ह कुले वाणरा परिट्ठविया । तेण इमे नराहिव! आलिहिया मङ्गलनिमित्त ॥ ७७ ॥
ज जस्स हवइ नियय, कुलोचिय मङ्गल मणूसस्स । त तस्स कीरमाण, करेइ सुहसपय विउल ॥ ७८ ॥
एव सुणित्तु वयण, भणइ निवो किं इमे धरणिपट्टे । आलिहिया कुलजेट्ठा!, पाएसु जणेण छिप्पन्ति ॥ ७९ ॥
छत्तेसु तोरणेसु य, धएसु पासायसिहर-मउडेसु । काऊण रयणघडिए, ठवेह पवङ्गमे सिग्घ ॥ ८० ॥
एव च भणियमेत्ते, छत्ताइ विणिम्मिया मणिविचित्ता । वाणरविविहायारा, दिसासु सव्वासु पज्जत्ता ॥ ८१ ॥
अह अन्नया कयाई, गया अमरप्पभो य वेयड्ढे । जिणिऊण रिउ नियत्तो, भुञ्जइ रज्ज महाभोग ॥ ८२ ॥
अमरप्पभस्स पुत्तो, नामेण कइद्धओ समुप्पन्नो । तस्स वि य हवइ भज्जा, सिरिप्पभा रूवसपन्ना ॥ ८३ ॥
रिक्खरओ य अइवलो, गयणाणन्दो य खेयरनरिन्दो । गिरिनन्दो वि य एए, अन्नोन्नसुयाऽऽणुपुव्वीए ॥ ८४ ॥
एवं अणेयसखा, वोलीणा वाणराहिवा वीरा । काऊण जिणवरतव, सकम्मजणिय गया ठाण ॥ ८५ ॥
जं जस्स हवइ नियय, नरस्स लोगम्मि लक्खणावयवं । त तस्स होइ नाम, गुणेहि गुणपच्चयनिमित्त ॥ ८६ ॥
खग्गेण खग्गधारी, धणुहेण धणुद्धरो पडेण पडी । आसेण आसवारो, हत्थारोहो य हत्थीण ॥ ८७ ॥
इक्खूण य इक्खागो, जाओ विज्जाहराण विज्जाए । तह वाणराण वसो, वाणरचिन्धेण निव्वडिओ ॥ ८८ ॥

---

'जिसलिए ये वन्दर चित्रित किये गए हैं उसका कारण आप सुने । (७३) पूर्वकालमे श्रीकण्ठ नामका एक विख्यात प्रधानपुरुष हो चुका है जिसने अलकानगरीके समान शोभावाली किष्किन्धि नामकी नगरी वसाई थी । (७४) उसीने सर्वप्रथम देवके जैसे अद्भुत इन्हें पकड़कर वान्धवोको भाँति आहार आदि कार्योंमे अत्यन्त प्रेमपूर्वक नियुक्त किया था । (७५) तवसे लेकर आपके वंशमें जो कोई भी राजा हुआ उसके मंगलके लिए ये तीर्थरूप अर्थात् पवित्र माने जाते हैं । (७६) चूँकि परम्परासे आपके कुलमें वानरोंकी स्थापना होती रही है, अतएव, हे राजन्! मगलके लिए इन वानरोंका चित्रण किया गया है । (७७) जिस मनुष्यका अपनी कुल परम्पराके अनुसार जो मंगल आचार होता है, उसके करनेसे वह विपुल समृद्धि प्रदान करता है ।' (७८) ऐसा कथन सुनकर राजाने कहा कि—इन कुलज्येष्ठोंका आलेखन जमीनपर क्यों किया जाता है ? लोग पैरोंसे इन्हें कुचलते हैं । (७९) अत रत्नोंसे इन वन्दरोंका आलेखन करके छातोंमे, तोरणोंमे, ध्वजाओंपर, महलोंके शिखर तथा मुकुटोंमे इनकी स्थापना करो ।' (८०) इस प्रकार कहनेपर सव दिशाओंमें—चारों ओर वन्दरोंके विविध आकारोंसे युक्त तथा मणियोंसे शोभित काफी छाते आदि वनाये गए । (८१)

वादमें अमरप्रभ राजा वैताढ्य पर्वतमें शत्रुओंको जीतकर वापस लौटा और अत्यन्त समृद्ध राज्यका उपभोग करने लगा । (८२) अमरप्रभको कपिध्वज नामका पुत्र हुआ । उसकी भार्या श्रीप्रभा भी रूपवती थी । (८३) उसके पश्चात् क्रमश ऋक्षराज, अतिवल, गगनानन्द, खेचरनरेन्द्र और गिरिनन्द ये एक दूसरेके पुत्र हुए । (८४) इस प्रकार वीर वानर राजाओंकी अनेक संख्या व्यतीत हुई । वे जिनवर द्वारा उपदिष्ट तप करके अपने-अपने कर्मजन्य स्थान पर अर्थात स्वर्ग अथवा मोक्षमें गये । (८५) इस लोकमें जिसका जो नियत लक्षण (चिह्न) होता है वह, उसके गुणोंकी पहचानके लिये, उसका नाम हो जाता है । (८६) जिस तरह खड्गसे खड्गधारी, धनुषसे धनुर्धारी, पटसे पटी (कपड़ावाला), घोड़ेसे घुड़सवार, हाथीसे हस्तिपक (हाथीका महावत), इक्षुसे इक्ष्वाकु तथा विद्यासे विद्याधर वंश होता है, उसी तरह वानरके चिह्नसे वानरोंका वंश अभिव्यक्त होता है । (८६-८८) चूँकि वानरके चिह्नसे लोगोंने छत्र आदि चिह्नित किये थे, इसलिये वे

वाणरचिन्धेण इमे, छत्ताइ निवेसिया कई जेण। विज्जाहरा जणेण, वुच्चन्ति हु वाणरा तेण ॥ ८९ ॥
सेयसस्स भयवओ, जिणन्तरे तह य वासुपुज्जस्स। अमरप्पमेण एय, वाणरचिन्ध परिट्ठविय ॥ ९० ॥
अन्ने वि एवमाई, विज्जाहरपत्थिवा महासत्ता। सेवन्ति पुव्वचरिय, किक्किन्धिपुरे जहिच्छाए ॥ ९१ ॥
एवं वाणरवसस्स सभवो नरवई! समक्खाओ। अन्न चिय सवन्ध, सुणाहि एत्तो पयत्तेण ॥ ९२ ॥
राया महोयहिरवो, किक्किन्धिपुरुत्तमे कुणइ रज्ज। विज्जुप्पभाएँ सहिओ, सुरलोगगओ सुरवरो व ॥ ९३ ॥
अट्ठुत्तर सयं से, पुत्ताण सुरकुमारसरिसाण। वलदप्पगव्वियाण, पडिवक्खगइन्दसीहाण ॥ ९४ ॥
मुणिसुव्वयस्स तित्थ, तइया वट्टइ भवोहमहणस्स। विज्जाहर-सुर-नरवइ-ससि-सूरसमच्चियकमस्स ॥ ९५ ॥
लङ्कापुरीएँ सामी, तडिकेसो नाम नरवई तइया। रक्खसवसुब्भूओ, भुञ्जइ रज्ज महाभोग ॥ ९६ ॥
दोण्हं पि ताण एक्क, अच्चन्तसिणेहनिब्भर हिययं। नवर पुणाइ[1] देह, अन्नोन्न केवल जाय ॥ ९७ ॥
नाऊण वि तडिकेस, पव्वइय सव्वसङ्गओमुक्क। राया महोयहिरवो, सो वि य दिक्ख समणुपत्तो ॥ ९८ ॥
अह भणइ मगहराया, तडिकेसो कम्मि कारणनिमित्ते। पव्वइओ खायजसो? कहेह भयव! परिफुड मे ॥ ९९ ॥
तो भणइ गणहरिन्दो, तडिकेसो सुणसु पउमउज्जाणे। अन्तेउरेण सहिओ, रमिऊण सय समाढत्तो ॥ १०० ॥
वरवउल-तिलय-चम्पय-असोग-पुन्नाग-नागकुसमिद्धे। नन्दणवणे व सक्को, सुरवहुयासहगओ रमइ ॥ १०१ ॥
अह कोलणसत्ताए, सिरिचन्दाए पवगमो सहसा। पडिओ य तीएँ उवरिं, नहेहि फाडेइ[2] थणकलसे ॥ १०२ ॥

---

विद्याधर वानर कहलाये। (८९) भगवान् श्रेयांसनाथ तथा जिनेश्वर वासुपूज्य स्वामीके वीचके समयमें अमरप्रभने वानर-चिह्नकी स्थापनाकी। (९०) किष्किन्धि नगरीमें दूसरे भी जो महासत्त्वशाली विद्याधर हुए वे सभी पूर्वपुरुषके चरितका स्वेच्छापूर्वक आचरण करते हैं। (९१) हे राजन्! इस प्रकार वानरवशकी उत्पत्तिके वारेमें मैंने कहा। दूसरे सम्बन्धके बारेमें तुम ध्यानपूर्वक सुनो। (९२)

देवलोकमें रहनेवाले देवकी भाँति किष्किन्धि नामकी उत्तम नगरीमे राजा महोदधिरत्न विद्युत्प्रभाके साथ राज्य करता था। (९३) उसके देवकुमारके सदृश सुन्दर, वल एवं दर्पसे गर्वित तथा शत्रुरूपी हाथियोंके लिये सिंहतुल्य एक सौ आठ पुत्र थे। (९४) ससार रूपी समुद्रका मन्थन करनेवाले, तथा विद्याधर, देव, राजा, चन्द्र और सूर्य जिनके चरणोंकी पूजा करते हैं ऐसे मुनिसुव्रत स्वामीका शासन उस समय प्रवर्तित था। (९५) उस समय लकापुरीका स्वामी और राक्षसवशमें उत्पन्न तडित्केशी नामका राजा अतिविशाल राज्यका उपभोग करता था। (९६) अत्यन्त स्नेहसे भरा हुआ उन (महोदधिरत्न तथा तडित्केशी) दोनोका हृदय एक था। एक दूसरेका शरीर ही सिर्फ अलग-अलग था। (९७) सर्व प्रकारकी आसक्तिसे मुक्त होकर तडित्केशी प्रव्रजित हुआ है ऐसा जानकर महोदधिरत्नने भी दीक्षा अंगीकार की। (९८)

तडित्केशीके दीक्षा अङ्गीकार करनेका कारण :—

इसपर मगधराज श्रेणिकने पूछा—'हे भगवन्! ख्यातयश तडित्केशीने किसलिए दीक्षा ली, इसके वारेमे आप मुझे विशेष स्पष्ट रूपसे कहें ?' (९९) तव गणधरोमें इन्द्रतुल्य गौतम स्वामीने कहा—'सुनो! एक दिन अपने अन्त पुरके साथ तडित्केशी पद्मोद्यानमें क्रीड़ा करनेके लिये गया। (१००) सुन्दर वकुल, तिलक, चम्पक, अशोक, पुन्नाग, एवं नाग नामक वृक्षोंसे समृद्ध नन्दनवनमें देवकन्याओंके साथ इन्द्र जिस प्रकार क्रीडा करता है, उस प्रकार वह वहाँ क्रीड़ा करने लगा। (१०१) क्रीड़ामें आसक्त श्रीचन्द्रा रानीके ऊपर एक बन्दर सहसा गिरा और नखोंसे उसके दोनों स्तन फाड़ डाले। (१०२) अपनी इस प्रकार आहत प्रियाको देखकर कलश जैसे वड़े स्तनोंका विदारण करके रुधिर बहानेवाले उस वन्दरको

---

१ पुन। २. भिन्नम्।

दट्ठूण पणइणी सो, थणकलसुब्भिन्नरुहिरविच्छड्डं । राया वि हु तडिकेसो, बाणेण पवगमं हणइ ॥ १०३ ॥
गाढप्पहारपरद्धो, मुच्छावसवेम्भलो[1] पलायन्तो । पडिओ साहुसयासे, पवगमो थोवजीयासो[2] ॥ १०४ ॥
अह पञ्चनमोक्कारो, दिन्नो से साहुणाऽणुकम्पाए । मरिऊण समुप्पन्नो, उदहिकुमारो भवणवासी ॥ १०५ ॥
सरिऊण पुव्वजम्मं, उदहिकुमारो तुरन्तमणवेगो । पत्तो उज्जाणवरे, नियमसरीरस्स पूयत्थे ॥ १०६ ॥
दट्ठूण वाणरगणे, सव्वत्तो खेयरेहि हम्मन्ते । अह कुणइ महाघोरे, पवगमे जल-थला-ऽऽयासे ॥ १०७ ॥
केएत्थ सिलाहत्था, अवरे गिरि-विविहरुक्खहत्था य । बुक्कारव करेन्ता, हणन्ति चलणेण महिवट्ठं ॥ १०८ ॥
दट्ठूण वाणरगणे, तडिकेसो भणइ महुरवयणेहिं । को एस महासत्तो, जस्स इमं चेट्ठियं सहसा ? ॥ १०९ ॥
जो सो तुमे नराहिव ! सरेण भिन्नो पवगमो मरिउं । सो साहुपभावेणं, उदहिकुमारो अहं जाओ ॥ ११० ॥
लङ्काहिवो पवुत्तो, उदहिकुमारं मणोहरगिराए । त खमसु मज्झ सव्वं, अमुणियधम्मस्स पावस्स ॥ १११ ॥
अह ते दोण्णि वि समयं, बन्धवनेहेण मुणिवरसयासं । गन्तूण पणमिऊण य, साहुं पुच्छन्ति जिणधम्मं ॥ ११२ ॥
साहूण वि ते भणिया, मज्झ गुरू चिट्ठए समासन्ने । सन्तेण तेण तुब्भ, कहऽहं साहेमि वो धम्मं ? ॥ ११३ ॥
जो गुरवे साहीणे, धम्मं साहेइ पोढबुद्धीए । सो पवयणपब्भट्ठो, भण्णइ अच्चासणासीलो ॥ ११४ ॥
ते दो वि तेण नीया, नमिऊण गुरुं तहिं चिय निविट्ठा । पुच्छन्ति मुणिवरं ते भयवं ! साहेह[3] को धम्मो ! ॥ ११५ ॥
ज तेहि पुच्छिओ सो कहेइ धम्मं मुणी महाघोसो । जह वरहिणेहि घुट्ठं, नवपाउसमेहसङ्काए ॥ ११६ ॥

राजा तडित्केशीने बाणसे आहत किया । (१०३) तडित्केशी द्वारा किये गए गाढ़ प्रहारके कारण अत्यन्त पीड़ित और इसीलिए मूर्च्छावश व्याकुल वह बन्दर जीवनकी अल्प आशा रहनेसे एक मुनिके पास जा गिरा । (१०४) उस साधुने अनुकम्पावश पञ्चनमस्कार सुनाया । मरकर वह उदधिकुमार नामका भवनवासी देव हुआ । (१०५) अपने पूर्वजन्मका स्मरण करके मनकी भाँति वेगशील वह उदधिकुमार तुरन्त उस उद्यानमें अपने शरीरकी पूजाके लिए आया । (१०६) चारों ओर विद्याधरों द्वारा मारे जाते वानरगणको देखकर उसने जल, स्थल एवं आकाशमें अत्यन्त भयंकर वानरोंकी रचना की । (१०७) कई बन्दरोंके हाथोंमें शिलाएँ थीं तो दूसरेके हाथोंमें पर्वतपर उगे हुए विविध वृक्ष थे । वे गर्जना कर रहे थे और अपने पैरोंसे ज़मीन ठोक रहे थे । (१०८) वानरोंके समूहोंको देखकर तडित्केशीने मीठे शब्दोंमें पूछा कि जिसने अकस्मात् ऐसी चेष्टा की है, ऐसा यह महासमर्थ व्यक्ति कौन है । (१०९) इसपर उसने कहा कि, हे नराधिप ! आपने बाणसे जिस बन्दरको आहत किया था, वह मैं मरकर एक साधुके प्रभावसे उदधिकुमार हुआ हूँ । (११०) यह सुनकर लंकानरेश मनोहर वाणीमें उदधिकुमारसे कहने लगा कि धर्म एवं पापसे अनभिज्ञ मेरे सब अपराध तुम क्षमा करो । (१११) इसके पश्चात् वे दोनों साथ ही बान्धवोचित प्रेमके साथ मुनिवरके पास गए और वन्दन करके उनसे जिनधर्मके बारेमें पूछने लगे । (११२) इसपर साधुने उनसे कहा कि मेरे गुरु पासमें ही स्थित हैं । उनके रहते हुए मैं तुम्हें धर्मका उपदेश कैसे दे सकता हूँ ? (११३) जो गुरुसे स्वाधीन होकर अपनी प्रगल्भ बुद्धिसे धर्मका उपदेश देता है वह पेटू, जिनशासनसे पतित कहा जाता है । (११४) वह साधु उन दोनोंको अपने गुरुके समीप ले गया । गुरुको नमस्कार करके वे वहीं बैठे । बादमें उन्होंने मुनिवरसे पूछा कि भगवन् ! धर्म क्या है वह आप कहें ? (११५)

इस प्रकार उनके पूछनेपर महाघोष मुनि, वर्षाकालमें नये-नये बादलोंकी आशंकासे मोर के केकारव के समान मधुर स्वरसे धर्मका उपदेश देने लगे । (११६)

मुनिवर द्वारा दिया गया धर्मोपदेश परमार्थके विस्तारको न जाननेवाले तथा आरम्भ-परिग्रहमें रत कोई कोई मनुष्य

१ विहल० । २ त्थोवजीविनाश० । ३ साहेहि मे धम्मं—प्रत्य० ।

धर्मः तत्फलं च—

एक्के भणन्ति धम्मं, अमुणियपरमत्थवित्थया पुरिसा । न य जाणन्ति विसेसं, आरम्भ-परिग्गहेसु रया ॥ ११७ ॥
सायार निरायारो, दुविहो धम्मो जिणेहि उवइट्ठो । मन्नन्ति जे हु तइयं, दड्ढा ते मोहजलणेण ॥ ११८ ॥
पढममहिंसा सच्चं, अदत्तदाण (दत्तादाण) तहेव नायव्वं । परदारस्स य विरई, सतोसोऽणुव्वया पञ्च ॥ ११९ ॥
छट्ठं च राइभत्तं, गुणव्वया तिण्णि चेव नायव्वा । चत्तारि य सिक्खाओ, गिहत्थधम्मो हवइ एसो ॥ १२० ॥
अणगारमहरिसीण, सुद्धो धम्मो पओगनिप्फण्णो । पञ्चमहव्वयकलिओ, पञ्च य समिईं तिगुत्तो य ॥ १२१ ॥
गच्छन्ति देवलोगं, पुरिसा सायारधम्मलद्धपहा । भुञ्जन्ति पवरसोक्खं, अच्छरसामज्झयारगया ॥ १२२ ॥
महरिसिधम्मेण पुणो, अव्वाबाहं सुहं अणोवमियं । पावन्ति समणसीहा, विसुद्धभावा नरा जे उ ॥ १२३ ॥
सावयधम्मुब्भूया, देवा चविऊण माणुसे लोए । समणत्तणेण मोक्खं, तिसु दोसु भवेसु वच्चन्ति ॥ १२४ ॥
जे वि हु तव विगिट्ठं, करेन्ति अन्नाणिणो पर मूढा । तह वि य किंकरवग्गा, हवन्ति अप्पिड्ढिया देवा ॥ १२५ ॥
तत्तो चुया समाणा, ससारे बहुविहासु जोणीसु । दुक्खाइं अणुहवन्ता, अणेयकाल परिभमन्ति ॥ १२६ ॥
वह-बन्ध-वेह-मारण-ताडण-निब्भच्छणाइबहुदोसं । दुक्खं तिरिक्खजीवा, अणुहवमाणा य अच्छन्ति ॥ १२७ ॥
नरएसु वि नेरइया, फुलिङ्गजालाउले महादुक्खं । अच्छन्ति अणुहवन्ता, पुव्वं काऊण पावाइं ॥ १२८ ॥
करवत्त-जन्त-सामलि-असिवत्तावडण-कुम्भिपाएसु । एएसु चेव जीवा, महन्तदुक्खाइँ पावन्ति ॥ १२९ ॥
जह नयरम्मि पविट्ठो, मूढो परिभमइ मग्गनासम्मि । तह धम्मेण विरहिओ, हिण्डइ जीवो वि ससारे ॥ १३० ॥

---

धर्मका उपदेश तो देते हैं, पर धर्मके बारेमें विशेष कुछ नहीं जानते। (११७) जिनेश्वरदेवने सागार (गृहस्थका) तथा अनगार (साधुका) ऐसा दो प्रकारका धर्म कहा है, किन्तु जो तीसरी[1] तरहका धर्म मानते हैं वे तो मोहरूपी अग्निसे दग्ध हैं। (११८) प्रथम अहिंसा, दूसरा सत्य, तीसरा दत्तादान (अचौर्य), चौथा परदारविरति (ब्रह्मचर्य), पाँचवाँ सन्तोष ये पाँच अणुव्रत तथा छठा रात्रिभोजनका त्याग, इनके अतिरिक्त तीन गुणव्रत तथा चार शिक्षाव्रत—ये सब गृहस्थधर्म है। (११९-१२०) गृहत्यागी महर्षियोंका धर्म शुद्ध एवं प्रयोगसिद्ध है। वह पाँच महाव्रत, पाँच समिति और तीन गुप्तिसे युक्त है। (१२१) सागार (गृहस्थ) के धर्ममार्गका अनुसरण करनेवाले पुरुष देवलोकमें जाते हैं और अप्सराओंके बीचमें रहकर परम सुखका अनुभव करते हैं। (१२२) जो विशुद्धभाववाले मनुष्य हैं तथा सिंह जैसे पराक्रमी साधु हैं, वे महर्षि-धर्मका आचरण करके अव्याबाध एवं अनुपम सुख (मोक्ष) प्राप्त करते हैं। (१२३) श्रावकधर्मका आचरण करनेसे जो देव होते हैं वे मनुष्य लोकमें श्रमणत्व अंगीकार करके दो या तीन भवमें मोक्ष प्राप्त करते हैं। (१२४) अज्ञानी एवं अति मूढ मनुष्य यदि उत्कृष्ट तप करें तो भी वे दास वर्गके तथा अल्प ऋद्धिवाले देव होते हैं। (१२५) वहाँसे च्युत होनेपर ससारमें अनेकविध योनियोंमें दुःखका अनुभव करते हुए वे परिभ्रमण करते हैं। (१२६) तिर्यंच जातिके जीव वध, बन्धन, छेद, मारण, ताडन तथा तिरस्कार आदि अनेकविध कष्टोंका अनुभव करते हैं। (१२७) पूर्व जन्ममें पाप करके नरकोंमें गये हुए नारकीलोग अग्निकी ज्वालासे व्याकुल होकर घोर दुःखका अनुभव करते हैं। (१२८) करवत, यंत्र (कोल्हू आदि), शाल्मलि (सेमलका वृक्ष) के तलवार जैसे पत्तोंके गिरनेसे तथा कुम्भिपाक (घडेके आकार जैसे पात्रमें पकना) आदिसे जीव बड़ा भारी दुःख पाते हैं। (१२९) जिस तरह नगरमें प्रविष्ट होनेपर भी मार्गभ्रष्ट मूढ़ मनुष्य भटकता रहता है उसी तरह धर्मसे रहित जीव भी संसारमें भटकता रहता है।' (१३०)

---

१ गृहस्थ एवं अनगार इन दो तरहके धर्मोंको न मानकर जो एकमात्र गृहस्थ धर्मको ही अथवा चतुराश्रममूलक—जिसमें वानप्रस्थ जीवनका भी समावेश होता है—धर्म-व्यवस्थाको मानते हैं, अथवा किसी दूसरी व्यवस्थाको मानते हैं, तो उसका निषेध इसमें सूचित होता है।

ते दो वि तग्गयमणा, मुणिवरमुहकमलनिग्गयं धम्मं । सुणिऊण निययचरियं, पुच्छन्ति पुणो पयत्तेणं ॥ १३१ ॥
जइ एव धम्मरहिओ, जीवो परिभमइ दीहसंसारे । तो कह पुणाइ अम्हे, एत्थं परिहिण्डिया भयवं! ॥ १३२ ॥
अह साहिउं पवत्तो, पुव्वभव मुणिवरो महुरभासी । सुणह इओ एगमणा, कहेमि तुज्झ समासेणं ॥ १३३ ॥
एयम्मि परिभमन्ता, पुरिसा संसारमण्डले घोरे । घायन्ति एक्कमेक्कं, दोण्णि वि मोहाणुभावेण ॥ १३४ ॥
अह कम्मनिज्जराए, दोण्णि वि पुरिसा तओ समुप्पन्ना । वाणारसीएँ एक्को, जाओ वाहो महापावो ॥ १३५ ॥
सावत्थीनयरीए, बीओ वि हु मन्तिनन्दणो जाओ । दत्तो नामेण तओ, पव्वइओ जायसवेगो ॥ १३६ ॥
विहरन्तो सपत्तो, कासिपुरे सुत्थिए वरुज्जाणे । तसपाण-जन्तुरहिए, तत्थ ठिओ झाणजोएण ॥ १३७ ॥
लोगो वि पूयणत्थं, सम्मद्दिट्ठी समागओ तस्स । भावेण विणयपणओ, पयाहिणं कुणइ परितुट्ठो ॥ १३८ ॥
झाणोवओगजुत्तं, वाहो दट्ठूण फरुसवयणेहिं । सत्थेसु कुणइ तिव्वं, विहीसियं तस्स दुट्ठप्पा ॥ १३९ ॥
अवसउणो य अलज्जो, पारद्धीफन्डियस्स जाओ मे । तिव्व अमङ्गल चिय, धणु पहरन्तो समुग्गिरइ ॥ १४० ॥
साहू वि झाणजुत्तो, एव चिन्तेइ तत्थ हियएणं । चूरेमि पावकम्मं मुट्ठिपहाराहय सन्त ॥ १४१ ॥
तव-सजमेण पुव्वं, लन्तगजोग्गं समज्जियं कम्मं । झाणस्सऽकुसलयाए, जोइसवासित्तण पत्त ॥ १४२ ॥
तत्तो चुओ समाणो, इह तडिकेसो तुमं समुप्पन्नो । वाहो वि परिभमित्ता, ससारे वाणरो जाओ ॥ १४३ ॥
जो सो बाणेण हओ, तडिकेस! तुमे पवगमो मरिउं । सो साहुपभावेणं, उदहिकुमारो समुप्पन्नो ॥ १४४ ॥

---

तडित्केशी तथा महोदधिरवके पूर्वजन्मका वृत्तान्तः—

हे भगवन्! यदि धर्मरहित जीव दीर्घ संसारमें परिभ्रमण करता है तो फिर इस संसारमें किस तरह हम दोनों भटकते रहे हैं?—इसके बारेमें आप कहें। (१३१) मुनिमें ही जिनका मन लगा हुआ है ऐसे वे दोनों मुनिवरके मुखकमलसे निकले हुए धर्मको सुनकर अपने-अपने चरितके बारेमें आग्रहसे पूछने लगे। (१३२) मधुरभाषी मुनिवर उन्हें पूर्वभव कहनेके लिये प्रवृत्त हुए। उन्होंने कहा कि मैं तुम्हें तुम्हारे पूर्व जन्मके बारेमें संक्षेपसे कहता हूँ, अतः तुम ध्यानपूर्वक सुनो। (१३३) इस घोर ससार-मण्डलमें भटकते हुए तुम दोनों पुरुष मोहवश एक दूसरेका घात करते थे। (१३४) कर्मकी निर्जरा (क्षय) के लिए तुम दोनों पुरुषोंमेंसे एक वाराणसीमें महापापी व्याध हुआ। दूसरा श्रावस्ती नगरीमें दत्त नामका एक मंत्री-पुत्र हुआ। वैराग्य उत्पन्न होनेपर उसने प्रव्रज्या अंगीकार की। (१३५-१३६) विहार करता हुआ वह काशी नगरीमें आया और सुस्थित नामक उत्तम उद्यानके त्रस एवं स्थावर जन्तुओंसे रहित प्रदेशमें ध्यान करने लगा। (१३७) उसकी पूजाके लिये सम्यग्दृष्टि लोग वहाँ आये और विनयपूर्वक वन्दन करके हर्षित होकर भावपूर्वक प्रदक्षिणा करने लगे। (१३८) उस मुनिको ध्यानमें लीन देखकर वह दुष्टात्मा व्याध कठोर वचनोंसे तथा तीव्र शस्त्रोंसे भयभीत करनेकी चेष्टा करने लगा। (१३९) धनुषसे प्रहार करता हुआ वह कहने लगा कि 'शिकारके लिये निकले हुए मेरे लिए यह निर्लज्ज अपशकुन और घोर अमंगलरूप हुआ है।' (१४०) पीडित होनेपर भी ध्यानलीन वह साधु अपने मनमें सोचता था कि मुक्कोंके प्रहारसे मैं अपने अशुभ कर्मोंका क्षय कर रहा हूँ। (१४१) तप एवं सयम द्वारा लान्तक नामक स्वर्गकी प्राप्तिके योग्य उपार्जित कर्मको अकुशल ध्यानके कारण[2] उसने ज्योतिष्क देवभावके योग्य कर्ममें परिवर्तित कर दिया। (१४२) वहाँसे च्युत होनेपर तुम तडित्केशी हुए हो। वह व्याध भी संसारमें परिभ्रमण करते-करते बन्दर हुआ। (१४३) हे तडित्केशी! तुमने बाणसे जो बन्दर मारा था यह साधुके प्रभावसे उदधिकुमारके रूपसे उत्पन्न हुआ है। (१४४)

---

१. तण जोग्गं—प्रत्य०। २. रविषेणने पद्मपुराण (६-३२३) में कलुषता शब्दका प्रयोग किया है।

एय मुणित्तु चरिय, परिचयह पुणब्भवेसु ज वत्त । मा पुणरवि ससार, वेरनिमित्तेण परिभमह ॥ १४५ ॥
मोत्तूण पुव्ववेरं, पणमह मुणिसुव्वय पयत्तेणं । तो अरय-विरय-विमल. सिवसुहवास समज्जेह ॥ १४६ ॥
खामेऊण य एत्तो, उदहिकुमारो गओ निययभवण । तडिकेसो वि य गिण्हइ, मुणिवरपासम्मि पव्वज्ज ॥ १४७ ॥
तस्स य गुणेहि सरिसो, पुत्तो लङ्काहिवो सुकेसो त्ति । एकन्तसुहसमिद्ध, भुञ्जइ रज्ज महाभोग ॥ १४८ ॥
काऊण तवमुयार, सम्म आराहिऊण कालगओ । तडिकेससमणसीहो देवो जाओ महिड्ढीओ ॥ १४९ ॥
एत्थन्तरे महप्पा, किक्किन्धिपुराहिवो कुणइ रज्ज । राया महोयहिरवो, ताव य विज्जाहरो पत्तो ॥ १५० ॥
अह तेण तक्खण चिय, तडिकेसनिवेयणे समक्खाए । राया महोयहिरवो, तक्खणमेत्तेण सविग्गो ॥ १५१ ॥
अहिसिञ्चिऊण पुत्त, पडिइन्द रज्जभरधुराहार । राया महोयहिरवो, पव्वइओ जातसवेगो ॥ १५२ ॥
झाणगइन्दारूढो, तवतिक्खसरेण निहयकम्मरिऊ । निक्कण्टयमणुकूल, सिद्धिपुरिं पत्थिओ धीरो ॥ १५३ ॥
पडिइन्दो वि य राया, पुत्त किक्किन्धिनामधेय सो । अहिसिञ्चिऊण रज्जे, दिक्ख जिणदेसिय पत्तो ॥ १५४ ॥
चारित्त-नाण-दसण-विसुद्धसम्मत्तलद्धमाहप्पो । काऊण तवमुयार, सिवमयलमणुत्तर पत्तो ॥ १५५ ॥
एत्थन्तरे नराहिव, वेयड्ढे दक्खिणिल्लसेढीए । विज्जाहराण नयर, रहनेउरचक्कवालपुर ॥ १५६ ॥
तत्थेव असणिवेगो, राया विज्जाहराण सव्वेसिं । पुत्तो य विजयसीहो, बीओ पुण विज्जुवेगो त्ति ॥ १५७ ॥
आइच्चपुराहिवई, मन्दरमालि त्ति नाम विक्खाओ । भज्जा से वेगवई, तीऍ सुया नाम सिरिमाला ॥ १५८ ॥
तीऍ सयवरत्थ, विज्जाहरपत्थिवा समाहूया । आगन्तूण य तो ते, मञ्चेसु ठिया य सव्वे वि ॥ १५९ ॥

---

इस प्रकार अपना पूर्ववृत्तान्त जानकर पूर्व भवमें जो कुछ हुआ था उसे छोड दो और वैरके कारण पुन संसारमें परिभ्रमण मत करो। (१४५) पहलेके वैर-भावका त्याग करके श्रद्धापूर्वक मुनिसुव्रत स्वामीको वन्दन करोगे तो कर्ममलसे रहित शिवसुख मोक्षस्थान प्राप्त होगा। (१४६) इस प्रकार मुनिके उपदेश देनेपर उदधिकुमार क्षमायाचना करके अपने निवास-स्थानकी ओर गया। तडित्केशीने भी मुनिके पास दीक्षा ग्रहण की। (१४७) गुणोंमे उसके समान उसका पुत्र सुकेश लंकाका राजा हुआ। वह एकान्त सुखसे समृद्ध उस विशाल राज्यका उपभोग करने लगा। (१४८) उग्र तप तथा सम्यक् आराधना करके तडित्केशी श्रमण महान् ऋद्धिवाला देव हुआ। (१४९)।

इस बीच किष्किन्धि नगरीमें महात्मा महोदधिरव नामका राजा राज्यकर रहा था। उसके समक्ष एक विद्याधर आया। (१५०) उसने आते ही तडित्केशीका निवेदन कह सुनाया। उसे सुनते ही राजा महोदधिरवको वैराग्य उत्पन्न हुआ। (१५१) राज्यके भारकी धुराका वहन करनेमें समर्थ अपने पुत्र प्रतीन्द्रको राजगद्दीपर बिठाकर विरक्त राजा महोदधिरवने प्रव्रज्या अंगीकार की। (१५२) ध्यानरूपी हाथीके ऊपर आरूढ़ उसने तपरूपी तीक्ष्ण बाणसे कर्मरूपी शत्रुओंको मारकर निष्कंटक एव अनुकूल सिद्धिरूपी नगरीकी ओर प्रस्थान किया। (१५३) प्रतीन्द्र राजाने भी किष्किन्धि नामक पुत्रको राज्यपर अभिषिक्त करके जिनोपदिष्ट दीक्षा अंगीकार की। (१५४) चारित्र, ज्ञान एवं दर्शन तथा विशुद्ध सम्यक्त्वसे गौरवान्वित उसने उग्र तप करके निर्मल एवं अनुत्तर ऐसा शिवपद प्राप्त किया। (१५५)

श्रीमालाके स्वयम्वर तथा युद्धका वर्णन—

हे राजन्! इसी समय वैताढ्य पर्वतकी ओर दक्षिण श्रेणीमें विद्याधरोंका रथनूपुर नामक एक नगर था। (१५६) वहाँ अशनिवेग नामका सभी विद्याधरोंका एक राजा राज्य करता था। उसका एक पुत्र विजयसिंह तथा दूसरा विद्युद्वेग था। (१५७) उधर आदित्यपुरमें मन्दरमाली नामका एक विख्यात राजा था। उसकी पत्नीका नाम वेगवती तथा पुत्रीका नाम श्रीमाला था। (१५८) उसके स्वयंवरके लिए विद्याधर राजा बुलाये गये। वे सब आकरके मचों पर बैठे। (१५९)

सव्वम्मि सुपडिउत्ते सिरिमालाभरणभूसियसरीरा । वरजुवइ-मन्तिसहिया, रायसमुद्दं समोइण्णा ॥ १६० ॥
पासेसु चामराई, उवरिं पडिपुण्णनिम्मल छत्त । पुरओ य नन्दितूर, घणगुरुगम्भीरसद्दाल ॥ १६१ ॥
दट्ठूण तीऍ रूव, जोव्वण-लायण्ण-कन्तिसंपुण्ण । वम्महसरेसु भिन्ना, बहवे आयल्लय[1] पत्ता ॥ १६२ ॥
केई भणन्ति एव, कस्सेसा ललियजोव्वणापुण्णा । होही वरकल्लाणी, रूवपडाया इमा महिला ॥ १६३ ॥
अन्ने भणन्ति पुव्व, जेण तवो सुविउलो समणुचिण्णो । तस्सेसा वरमहिला, होही कम्माणुभावेण ॥ १६४ ॥
सव्वत्थसत्थकुसला, नामेण सुमङ्गला भणइ धाई । निसुणेहि कहिज्जन्ते, सिरिमाले खेयरनरिन्दे ॥ १६५ ॥
जो एस विउलवच्छो, धीरो रविकुण्डलो कुमारवरो । ससिकुण्डलस्स पुत्तो, तडिप्पभागब्भसभूओ ॥ १६६ ॥
अम्बरतिलयाहिवई, वरेसु एय मणस्स जइ इट्ठो । माणेहि सुरयसोक्ख, मयणेण सम रई चेव ॥ १६७ ॥
अन्नो वि एस सुन्दरि, लच्छीविज्जगयस्स वरपुत्तो । रयणपुरस्स य सामी, नाम विज्जासमुग्घाओ ॥ १६८ ॥
एयस्स पासलग्गो, वज्जसिरीगब्भसभवो एसो । वज्जाउहस्स पुत्तो, वज्जाउहपञ्जरो नाम ॥ १६९ ॥
अह मेरुदत्तपुत्तो, सिरिरम्भागब्भसभवो एसो । मन्दरकुञ्जाहिवई, नामेण पुरदरो राया ॥ १७० ॥
माणसवेगस्स सुओ, वेगवईनन्दणो वरकुमारो । नागपुरसामिओ सो, पवणगई नाम विक्खाओ ॥ १७१ ॥
एए अन्ने य बहू, सिरिमाले! पेच्छ खेयरनरिन्दे । कुल-विभव-रूव-जोव्वण-विज्जासयरिद्धिसपन्ने ॥ १७२ ॥
एयाण नरवईण, जो सो हिययस्स वल्लहो तुज्झ । त[2]स्स य करेहि वरतणु! माल कण्ठम्मि सिरिमाले! ॥ १७३ ॥
अवलोइऊण सव्वे, विज्जाहरपत्थिवे पयत्तेण । बालाऍ मणभिरामा, किक्किन्धि पाविया दिट्ठी ॥ १७४ ॥
हसगइगमणमणहर-लीलाए क[3]विवरस्स गन्तूण । सा छेयसिप्पियकया, माला कण्ठम्मि ओलइया ॥ १७५ ॥

सब भलीभांति व्यवस्थित हो जाने पर आभरणोसे अलकृत शरीरवाली तथा सुन्दर युवती सखियोके साथ श्रीमाला राजाओरूपी समुद्रमे अवतीर्ण हुई । (१६०) उसकी दोनो ओर चॅवर डुलाए जा रहे थे, ऊपर विशाल एवं निर्मल छत्र था, आगे मेघके समान अतिगम्भीर शब्द करनेवाले मंगलवाद्य वज रहे थे । (१६१) यौवन एवं लावण्यकी कान्तिसे परिपूर्ण उसका रूप देखकर मन्मथके वाणोसे विद्ध बहुतसे राजा बेचैनी महसूस करने लगे । (१६२) उनमेंसे कुछ कहने लगे कि ललित यौवनसे पूर्ण तथा स्त्रियोकी रूपपताका जैसी यह कल्याणी किसकी पत्नी होगी ? (१६३) तो दूसरे कहने लगे कि पूर्वभवमें जिसने खूब तप किया होगा उसीको कर्मके फलस्वरूप यह उत्तम महिला प्राप्त होगी । (१६४) सभी अर्थ एवं शास्त्रोंमे कुशल सुमगला नामकी धात्रीने कहा—'हे श्रीमाले ! अब मैं इन विद्याधर राजाओके विपयमे कहती हूँ, उसे तुम ध्यानपूर्वक सुनो । (१६५) यह जो विशाल छातीवाला तथा धीर रविकुण्डल नामका कुमार है वह तडित्प्रभाके गर्भसे उत्पन्न हुआ है और शशिकुण्डलका पुत्र है । (१६६) यदि तुम्हारे मनको यह अम्बरतिलकका अधिपति ( अर्थात् रविकुण्डल ) इष्ट प्रतीत होता हो तो तुम इसका वरण करो और मदनके साथ रतिकी भांति सुरत-सुखका अनुभव करो । (१६७) हे सुन्दरि ! यह दूसरा लक्ष्मी एवं विद्यागदका विद्यासमुद्घात नामका पुत्र है और रत्नपुरका स्वामी है । (१६८) इसके समीपमे जो अवस्थित है यह वज्रश्रीके गर्भसे उत्पन्न तथा वज्रायुधका पुत्र है। इसका नाम वज्रायुधपंजर है । (१६९) श्रीरम्भाके गर्भसे उत्पन्न तथा मेरुदत्तका पुत्र और मन्दरकुंजाधिपति यह पुरन्दर नामका राजा है । (१७०) मानसवेग और वेगवतीका पुत्र तथा नागपुरका प्रख्यात राजा यह पवनगति है । (१७१) हे श्रीमाले ! इन तथा कुल, वैभव, रूप, यौवन, विद्या, भाव एवं ऋद्धिसे सम्पन्न दूसरे बहुतसे विद्याधर राजाओको तुम देखो । (१७२) हे वरतनु श्रीमाले ! इन राजाओंमेसे जो तुम्हें प्रिय हो उसके गलेमे माला डालो । (१७३) सब विद्याधर राजाओको बराबर ध्यानसे देखकर उस कन्याकी मनोरम दृष्टि किष्किन्धि पर ठहरी । (१७४) निपुण शिल्पी द्वारा निर्मित उसने हंसकी गतिके समान मनोहर लीलाके साथ कपिवर किष्किन्धिके पास जाकर उसके गलेमें माला आरोपित की । (१७५)

1 सरोगनाम् । 2 तस्स करेहि तणुम्मि मालं—प्रत्य० । 3. कपिवरस्य ।

दट्ठूण विजयसीहो, किक्किन्धि कुसुममालकयकण्ठं । रुट्ठो पवगमाणं, आभासइ उच्चकण्ठेणं ॥ १७६ ॥
न य एत्थ नन्दणवणं, फलाउलं नेव निज्झरा[1] रम्मा । न य वाणराण वन्दं, जेणेत्थ पवगमा पत्ता ॥ १७७ ॥
जेणेते दुरायारा, आणीया वाणरा इहं पावा । दूयाहमस्स सिग्घं, तस्स फुडं निग्गहं काहं ॥ १७८ ॥
सोऊण वयणमेयं, गय-तुरयसमोत्थरन्तपाइक्कं । खुहियं पवगमवलं, सागरसलिलं व उच्छलियं ॥ १७९ ॥
करपीणसमुप्फोडण-वुक्कारव-तुरयहिंसियरवेणं । वहिरीकयं व नज्जइ, भुवणमिणं तूरसद्देणं ॥ १८० ॥
आलग्गा पवरभडा, विज्जाहरपत्थिवेहि सह जुज्झं । असि-कणय-चक्क-तोमर-घणपहरणपडणसुसमिद्धं ॥ १८१ ॥
हत्थी हत्थीण समं, अब्भिट्टो रहवरो सह रहेणं । तुरएण सह तुरङ्गो, पाइक्को सह पयत्थेणं[2] ॥ १८२ ॥
खेयर-पवगमाणं, वट्टन्ते भेरवे महाजुज्झे । ताव य किक्किन्धिसही, सुकेसिराया समणुपत्तो ॥ १८३ ॥
तो सो महोरगो इव, रक्खसनाहो उवट्ठिओ पुरओ । विज्जाहरेहि समयं, जुज्झइ पसरन्तवलनिवहो ॥ १८४ ॥
एत्थन्तरम्मि जुज्झं, आवडियं दारुणं वरभडाणं । विच्छूढघायपउरं, अन्धयवर-विजयसीहाणं ॥ १८५ ॥
अन्धकुमारेण तओ, किक्किन्धिसहोयरेण रणमज्झे । छिन्नं च असिवरेणं, सीसं चिय विजयसीहस्स ॥ १८६ ॥
सोऊण पुत्तमरणं, वज्जेण व ताडिओ असणिवेगो । परिदेविउं पयत्तो, सोगमहासागरे पडिओ ॥ १८७ ॥
वहिऊण विजयसीहं, पवगमा रक्खसा य वलसहिया । आगासगमणदच्छा, किक्किन्धिपुरं समणुपत्ता ॥ १८८ ॥
राया वि असणिवेगो, सोगं मोत्तूण रोसपज्जलिओ । अह ताण मग्गलग्गो, समागओ सो वि किक्किन्धिं ॥ १८९ ॥
सोऊण असणिवेगं, समागयं रणपयण्डसोडीरं । वाणरसुहडाऽभिमुहा, विणिग्गया रक्खसभडा य ॥ १९० ॥

पुष्पमालासे शोभित कण्ठवाले किष्किन्धिको देखकर गुस्सेमें आया हुआ विजयसिंह जोरोंसे चिल्लाकर वानरोंसे कहने लगा कि यहाँ पर न तो फलसे भरा पूरा नन्दनवन है, न सुन्दर झरने हैं और न बन्दरियोंके समूह ही है जिससे यहाँ तुम सब बन्दर इकट्ठे हुए हो। (१७६-१७७) जो दुराचारी, पापी और अधम दूत यहाँ बन्दरोंको लाया है उसे मैं शीघ्र ही योग्य दण्ड दूंगा। (१७८) विजयसिंहका ऐसा कहना सुनकर हाथी, घोडे, रथ एवं पैदल सैनिकोंसे युक्त वानरोंकी क्षुब्ध सेना सागरके जलकी भाँति उछलने लगी। (१७९) मांसल सूढ़ोंके आस्फालन व गर्जारवसे तथा घोडोंकी हिनहिनाहट और युद्धवाद्योंकी ध्वनिसे यह संसार मानो बधिर बना दिया गया हो ऐसा ज्ञात होता था। (१८०) विद्याधर राजाओंके साथ तलवार, पत्थर, चक्र, तोमर (बाण-विशेष), हथौड़े और अस्त्रोंके प्रहारसे युक्त युद्ध करनेमें बडे बडे सुभट जुट गये। (१८१) हाथीके साथ हाथी, रथके साथ रथ, घोडेके साथ घोडे और पैदलके साथ पैदल भिड गये। (१८२) जब विद्याधर एवं वानरोंका ऐसा भयंकर महायुद्ध हो रहा था तब किष्किन्धिका मित्र सुकेशिराजा आ पहुँचा। (१८३) वह राक्षसनाथ बड़े भारी नागकी भाँति सामने उपस्थित हुआ और विस्तृत सैन्यसमूहसे युक्त हो विद्याधरोंके साथ लड़ने लगा। (१८४) इधर अत्यन्त शूरवीर अन्धकवर तथा विजयसिंह के बीच एक दूसरे पर फेंके जानेवाले प्रहरणोंसे व्याप्त दारुण युद्ध होने लगा। (१८५) तब किष्किन्धिके सहोदर भाई अन्धककुमारने युद्धक्षेत्रमें तलवारसे विजयसिंहका सिर काट डाला। (१८६) अपने पुत्रके मरणका वृत्तान्त सुनकर शोकसागरमें डूबे हुए अशनिवेग पर मानो बिजली गिरी हो इस तरह वह रुदन करने लगा। (१८७) विजयसिंहका वध करनेके अनन्तर आकाशमार्गसे गमन करनेमें दक्ष वानर व राक्षस अपनी अपनी सेनाके साथ किष्किन्धिपुरमें आ पहुँचे। (१८८) गुस्सेसे जले भुने अशनिवेग राजाने भी शोकका परित्याग करके उनका पीछा पकड़ा और किष्किन्धि नगरीमें आ धमका। (१८९) युद्धभूमिमें प्रचण्ड शौर्य दिखानेवाले अशनिवेगका आगमन सुनकर वानरों व राक्षसोंके सुभट उसका सामना करनेके लिए निकल पड़े। (१९०) तलवार, पत्थर, कुल्हाडे तथा पट्टिस (शस्त्र विशेष) के एक दूसरे साथ टकरानेसे एवं एक दूसरेके ऊपर वार करनेसे प्रज्वलित-सा प्रतीत होनेवाला

१ निज्झराऽऽरामा—प्रत्य०। २ पदस्थेन।

असि-कणय-परसु-पट्टिस-सघट्टुक्कन्तघायपज्जलियं । बहुभडजीयन्तकरं, जुज्झं अइदारुणं लग्गं ॥ १९१ ॥
उग्गिण्णखग्गहत्थो, सपत्तो अन्धओ असणिवेगं । किक्किन्धी वि रणमुहे, आभिट्टो विज्जुवेगस्स ॥ १९२ ॥
निहओ अन्धकुमारो, चंडक्कवेगेण समरमज्झम्मि । वोच्छिन्नजीवियासो, रणरसपरिमुक्कवावारो ॥ १९३ ॥
किक्किन्धिनरवईण वि, कढिणसिला गिण्हिऊण विक्खित्ता । वच्छत्थलम्मि विउले, पडिया सा विज्जुवेगस्स ॥ १९४ ॥
सो असणिवेगपुत्तो, तं चेव सिलं महन्त-वित्थिण्णं । पेसेइ पडिपहेण, वाणरनाहस्स आरुट्ठो ॥ १९५ ॥
नग-नयर-गोउरसमे, पडिया वच्छत्थले सिला सिग्घं । तेण पहरेण पत्तो, किक्किन्धिनराहिवो मोहं ॥ १९६ ॥
लङ्काहिवेण घेत्तुं, नीओ पायालपुरवराभिमुहो । आसत्थो च्चिय पुच्छइ, कत्तो सो अन्धयकुमारो[१] ॥ १९७ ॥
सिट्ठं च निरवसेसं, सो तुज्झ सहोयरो समरमज्झे । रायाऽसणिवेगहओ, पत्तो य रणे महानिद्दं ॥ १९८ ॥
सोऊण वयणमेयं, सत्तिपहारोवमं अकण्णसुहं । मुच्छावलन्तनयणो, धस त्ति धरणीयले पडिओ ॥ १९९ ॥
चन्दणजलोल्लियङ्गो, पडिबुद्धो विलविऊणमाढत्तो । नाणाविहे पलावे, भाइविओगाउरो कुणइ ॥ २०० ॥
तो विलविऊण बहुयं, सुकेसि किक्किन्धिसाहणसमग्गो । पायालंकारपुरं, सिग्घं पत्ता भउव्विग्गा ॥ २०१ ॥
अह पविसिऊण नयरे, कञ्चणवररयणतुङ्गपायारे । अच्छन्ति बन्धुसहिया, पमोयसोगं च वहमाणा ॥ २०२ ॥
अह अन्नया कयाई, इन्दधणुं पेच्छिउं विलिज्जन्तं । सो असणिवेगराया, संवेगपरायणो जाओ ॥ २०३ ॥
विसयसुहमोहिओ हं, लद्धूण वि माणुसत्तणं पावो । धम्मचरणाइरेगं, संजममग्गं न य पवन्नो ॥ २०४ ॥
अहिसिञ्चिऊण रज्जे, सहसारं सव्वसुन्दरं पुत्तं । तडिवेगेण समाणं, जाओ समणो समियपावो ॥ २०५ ॥

---

तथा बहुतसे सुभटोंके जीवनका अन्त करनेवाला अतिभयंकर युद्ध होने लगा । ( १९१ ) हाथमें तलवार ऊपर उठाकर अन्धक अशनिवेगकी ओर झपटा तो किष्किन्धि भी युद्धमें विद्युद्वेगके साथ भिड गया । ( १९२ ) चण्डार्कवेगने युद्धमें अन्धककुमारको मार डाला । जीवनकी आशा नष्ट होने पर युद्धरसका व्यापार उसने छोड दिया । ( १९३ ) किष्किन्धिराजने भी एक कठोर शिला उठाकर फेंकी । वह विद्युद्वेगके विशाल वक्षस्थल पर जा गिरी । ( १९४ ) अशनिवेगके पुत्र विद्युद्वेगने गुस्सेमें आकर वह बड़ी और विशाल शिला वापस वानरनाथके ऊपर फेंकी । ( १९५ ) फौरन ही वह शिला उसके पर्वत एवं नगरके गोपुरके समान विशाल व दृढ वक्षस्थलके ऊपर गिरी । शिलाके इस प्रहारसे किष्किन्धि नगरीका राजा बेहोश हो गया । ( १९६ ) लंकाका राजा उसे उठाकर पातालपुरमें लाया । होशमें आने पर उसने पूछा कि अन्धककुमार कहाँ है ? ( १९७ ) लंकाधिपने समग्र वृत्तान्त कह सुनाया कि समरभूमिमें अशनिवेग द्वारा आहत तुम्हारा भाई वहाँ सदाके लिये सो गया है । ( १९८ ) शक्तिकी चोट सरीखे तथा कानोंके लिये असुखकर ये वचन सुनकर जिसकी आँखें घूम रही हैं ऐसा वह मूर्च्छित होकर धम् करके जमीन पर गिर पड़ा । ( १९९ ) चन्दन जल छींटने पर होशमें आया हुआ वह विलाप करने लगा और भाईके वियोगसे दुःखी हो अनेक प्रकारके प्रलाप करने लगा । ( २०० ) इस प्रकार बहुत विलाप करनेके पश्चात् भयसे उद्विग्न सुकेशी किष्किन्धिके समग्र सैन्यके साथ पातालालंकारपुर नामक नगरमें जल्दी ही आ पहुँचा । ( २०१ ) स्वर्ण एवं उत्तम रत्नोंसे युक्त उन्नत प्राकारवाले उस नगरमें प्रवेश करके बन्धु सहित वे प्रमोद एवं शोकको धारण करके रहने लगे । ( २०२ )

इसके बाद एक दिन मेघधनुषको विलीन होते देख अशनिवेग राजा वैराग्ययुक्त हुआ । ( २०३ ) वह सोचने लगा कि मनुष्य जन्म प्राप्त करके भी विषयसुखमें मूढ़ पापी मैंने न तो अतिशय धर्माचरण ही किया और न संयममार्गका ही अवलम्बन लिया । ( २०४ ) इस तरह सोचकर सब लोगोंकी अपेक्षा सुन्दर अपने सहस्रार नामके पुत्रको राज्य पर अभिषिक्त करके तडिद्वेगके साथ वह पापोंको शान्त करनेवाला श्रमण हुआ । ( २०५ ) इस बीच अशनिवेग द्वारा स्थापित तथा

---

१. असनिवेगेन ।

एत्थन्तरम्मि लङ्कं, भुञ्जइ निग्घायदाणवो सूरो । पडिवक्खअगणियभओ, जो ठविओ असणिवेगेण ॥ २०६ ॥
अह अन्नया कयाई, पायालपुराउ वन्दणाहेउ । सिरिमालासन्निहिओ, किक्किन्धी पत्थिओ मेरु ॥ २०७ ॥
सो वन्दिउं नियत्तो, दक्खिणभाए समुद्दतीरत्थ । महुपव्वय महन्त, पेच्छइ घणसामलायार ॥ २०८ ॥
अह पेच्छ पेच्छ सुन्दरि! घणतरु वरकुसुम-पल्लवसणाह । गुमुगुमुगुमेन्तमहुयर, सव्वत्तो सुरहिगन्धड्ढं ॥ २०९ ॥
एयं मोत्तूण गिरिं, न मणो मज्झ समुच्छहइ गन्तु । नयरं सुरपुरसरिस, करेमि एत्थ न सदेहो ॥ २१० ॥
भणिऊण वयणमेय, तो चडिओ पव्वयस्स सिहरम्मि । पायार-भवणसोह, सिग्घ च निवेसिय नयर ॥ २११ ॥
अह निययनामसरिस, तेण कय महियलम्मि विक्खाय । सुरपुरसोभायार, किक्किन्धिपुर ति नामेण ॥ २१२ ॥
सो तत्थ बन्धुसहिओ, अणेयसामन्तपणयचलणजुओ । भुञ्जइ रायवरसिरिं, सम्मद्दिट्ठी जिणमयम्मि ॥ २१३ ॥
चन्द-दिवायरसरिसा, सिरिमालाए सुया समुप्पन्ना । पढमो आइच्चरओ, रिक्खरओ होइ बीओ य ॥ २१४ ॥
धूया य सूरकमला, जाया वरकमलकोमलसरीरा । कमलद्दहवत्थव्वा, कमलसिरी चेव पच्चक्खा ॥ २१५ ॥
रयणपुरम्मि य नयरे, मेरुमहानरवइस्स भज्जाए । जाओ य माहवीए, मयारिदमणो वरकुमारो ॥ २१६ ॥
दिन्ना य सूरकमला, मयारिदमणस्स वाणरिन्देण । वत्त पाणिग्गहण, किक्किन्धिपुरे अणन्नसम ॥ २१७ ॥
अह कण्णपव्वओवरि, नयर चिय कण्णकुण्डल तेण । विणिवेसिय महन्त, सुरपुरसोह विडम्वन्त ॥ २१८ ॥
पायालकारपुरे, इन्दाणीगब्भसभवा तइया । जाया सुकेसपुत्ता, देवकुमारा इव सुरूवा ॥ २१९ ॥
पढमेत्थ होइ माली, तह य सुमालि त्ति नाम विक्खाओ । तइओ य मालवन्तो, अमरकुमारोवमसिरीओ ॥ २२० ॥
पत्ता सरीरविड्ढि, विज्जावल-दप्पगव्विया जाया । कीलन्ति जहिच्छाए, काणण-वणरम्मदेसेसु ॥ २२१ ॥

शत्रुके भयसे अनभिज्ञ निर्घात नामक शूरवीर दानव लंकाका उपभोग करता था। (२०६) एक दिन वन्दन करने के लिये श्रीमालाके साथ किष्किन्धिने पातालपुरसे निकल कर मेरुकी ओर प्रस्थान किया। (२०७) वन्दन करके वापस लौटते समय मार्गमे उसने दक्षिण भागके समुद्रके किनारे पर आये हुए बड़े भारी तथा बादलके समान श्याम वर्णवाले मधुपर्वतको देखा। (२०८) उसने कहा—'हे सुन्दरि! भौंरे जिस पर गुनगुना रहे हैं ऐसे उत्तम पुष्प एवं पल्लवोंसे युक्त घने पेडोंसे आच्छादित तथा सुगन्धसे व्याप्त इस पर्वतको तुम देखो। (२०९) इस पर्वतको छोड़कर मेरा मन अन्यत्र जानेको उत्साहित नहीं होता। इसमे सन्देह नहीं है कि मैं यहाँ पर सुरपुर अलकाके समान नगर बसाऊँगा। (२१०) ऐसे वचन कह कर वह उस पर्वतके शिखर पर चढ़ा और शीघ्र ही किले व मकानोंसे सुशोभित एक नगर बसा दिया। (२११) अपने नामसे उसने पृथ्वीतल पर विख्यात तथा देवताओंके नगरकी शोभाका अनुकरण करनेवाले उस नगरका नाम किष्किन्धिपुर रखा। (२१२) अनेक सामन्त जिसके चरणयुगलोंमे नमन करते हैं तथा जो जिनोपदिष्ट धर्ममे सम्यग्दृष्टि (श्रद्धालु) है ऐसा वह अपने बन्धुओंके साथ राजाओंके योग्य उत्तम लक्ष्मीका उपभोग करने लगा। (२१३) श्रीमालाके चन्द्र एवं सूर्यके सदृश दो पुत्र हुए। पहलेका नाम आदित्यराज तथा दूसरेका नाम ऋक्षराज था। (२१४) उत्तम कमलके समान कोमल शरीरवाली तथा कमलसरोवरमें निवास करनेवाली प्रत्यक्ष कमलश्री (लक्ष्मी) हो ऐसी सूर्यकमला नामकी एक पुत्री भी थी। (२१५)

रत्नपुर नगरमें मेरु नामके महाराजाकी पत्नी माधवीसे उत्पन्न मृगारिदमन नामक एक पुत्र था। (२१६) वानरराजने मृगारिदमनको सूर्यकमला दी। किष्किन्धिनगरमे उनका अद्वितीय पाणिग्रहण समारोह हुआ। (२१७) कर्ण पर्वतके ऊपर उसने एक बड़ा भारी और सुरपुरको शोभाका भी तिरस्कार करनेवाला कर्णपुर नामका नगर बसाया। (२१८) पातालालंकारपुरमें सुकेशके इन्द्राणीके गर्भसे देवकुमारोंके समान सुन्दर रूपवाले पुत्र हुए। (२१९) पहलेका नाम माली, दूसरेका सुमाली तथा देवकुमारोंके सदृश शोभावाले तीसरेका नाम माल्यवान् था। (२२०) बड़े होने पर विद्या बल एवं दर्पसे गर्वित वे कुमार वन एवं उपवनो रम्य प्रदेशोंमे इच्छानुसार क्रीड़ा करने लगे। (२२१) 'दक्षिण दिशामें मत जाना,

अह ते चवलकुमारा, जं तेण निवारिया सुकेसेण । मा जाह दक्खिणदिसिं, अन्नत्तो रमह वीसत्था ॥ २२२ ॥
परिपुच्छिओ नरिन्दो, विणयं काऊण तेहि परमत्थं । परिकहइ जहावत्तं, लङ्कापुरिमाइयं सव्वं ॥ २२३ ॥
नयरीए तीए सामी, निग्घाओ नाम दाणवो वसइ । अगणियपडिवक्खभओ, ठविओ सो असणिवेगेणं ॥ २२४ ॥
अम्हं परपराए, सा नयरी आगया गुणसमिद्धा । तस्स भएण विमुक्का, पुत्तय! अच्चन्तरमणिज्जा ॥ २२५ ॥
जन्ताणि तेण निययं, सव्वत्तो विरइयाइँ पावेण । मारन्ति जाइँ पुत्तय, लोयं भीमेण रूवेण ॥ २२६ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, रुट्ठा विज्जासु लद्धमाहप्पा । अह ते कुमारसीहा, पायालपुराउ निप्फिडिया ॥ २२७ ॥
चउरङ्गबलसमग्गा[1], सिग्घं उप्पइय अम्बरतलेणं । हन्तूण जन्तनिवहं, लङ्कानयरी समणुपत्ता ॥ २२८ ॥
सोऊण रक्खसभडे, निग्घाओ निग्गओ संवडहुत्तो[2] । असि-कणय-किरणपउरो, दिवायरो चेव पज्जलिओ ॥ २२९ ॥
गयमेहकण्णपवणो, मयबिन्दुझरन्तसलिलसवाओ । असिविज्जुलाउलपरो, सहसा रणपाउसो जाओ ॥ २३० ॥
अन्नोन्नरहसपसरिय-फलउक्कासन्निहेहि सत्थेहिं । दोसु वि बलेसु सुहडा, जुज्झन्ति विमुक्कजीयासा ॥ २३१ ॥
निग्घाओ वि हु माली, आवडिया दो वि रणमुहे सुहडा । मुञ्चन्ताऽऽउहनिवहं, असुरा इव दप्पिया सुरा ॥ २३२ ॥
एयारिसम्मि जुज्झे वट्टन्ते उभयलोगसंघट्टे । मालिभडेण य पहओ, निग्घाओ पाविओ मरणं ॥ २३३ ॥
नाऊण निययसेन्नं, निग्घायं मारियं समरमज्झे । भग्गं भयाउलमणं, जहं वेयड्ढं समणुपत्तं ॥ २३४ ॥
तो पडह-भेरि-झल्लरि-जयसद्दुग्घुट्टमङ्गलरवेणं । लङ्कापुरिं पविट्ठो, माली सह बन्धुवग्गेणं ॥ २३५ ॥
पिइ-माइ-सयणसहिओ, परियणपसरन्तभोगवित्थारं । निक्कण्टयमणुकूलं, भुञ्जइ रज्जं गुणसमिद्धं ॥ २३६ ॥

---

अन्यत्र विश्वस्त होकर खेल सकते हो'—इस प्रकार सुकेश द्वारा वे चंचलकुमार रोके गये। (२२२) इस पर उन्होंने विनयपूर्वक राजासे पूछा कि लंकापुरी आदि सबके बारेमें जो जैसा हुआ हो वह आप हमें यथार्थ रूपसे कहें। (२२३) इस पर उसने कहा कि उस नगरीमें अशनिवेग द्वारा प्रतिष्ठित और शत्रुओंके भयकी बिलकुल परवाह न करनेवाला निर्घात नामका एक दानव रहता है। (२२४) वह नगरी कुलपरम्परासे गुणोंसे समृद्ध तथा अत्यन्त रमणीय हमारी थी, किन्तु उसके भयसे, हे पुत्रो! हमने उसका त्याग कर दिया है। (२२५) हे पुत्रो! पापी और भयंकर रूपवाले उसने चारों ओर यंत्र लगा दिये हैं जो लोगोंको मार डालते हैं।' (२२६) ऐसा कथन सुनकर विद्याओंमें महत्ता-प्राप्त वे सिंह जैसे कुमार पातालपुरसे बाहर निकले। (२२७) चतुरंग सेनाके साथ आकाशमार्गसे उड़कर और यंत्रोंके समूहको तहसनहस करके वे शीघ्र ही लंकापुरीमें आ पहुँचे। (२२८) उनका आगमन सुनकर राक्षस योद्धा तथा तलवार एवं बाणोंसे निकलनेवाली किरणोंसे व्याप्त निर्घात प्रज्वलित सूर्यकी भाँति सामना करनेके लिए बाहर निकले। (२२९) जिस तरह वर्षाकालमें बादल छाये होते हैं, पवन बहता है, पानी बरसता है और बिजली चमकती है, उसी तरह वह रणभूमि भी एकदम हाथी रूपी बादल, कानकी फड़फड़ाहटसे उत्पन्न पवन, मदबिन्दुके झरनेरूपी पानीसे युक्त तथा तलवाररूपी बिजलीसे व्याप्त हो गई। (२३०) एक दूसरेके ऊपर वेगसे फेंके गए बाणोंके अग्रभागमेंसे निकलनेवाली उल्काके जैसे शस्त्रोंसे दोनों सेनाओंके सुभट जीनेकी आशा छोड़कर जूझ पड़े। (२३१) दर्पित देव एवं दानवोंकी भाँति निर्घात और माली दोनों सुभट आयुधोंका एक दूसरे पर प्रहार करते हुए रणक्षेत्रमें भिड़ गये। (२३२) दोनों तरफके लोगोंके संघर्षसे युक्त ऐसा युद्ध जब चल रहा था तब माली सुभटसे चोट खाया हुआ निर्घात मर गया। (२३३) युद्धमें निर्घात मारा गया है ऐसा जान कर उसकी सेनाके पैर उखड़ गये और मनमें भयसे व्याकुल होकर वैताढ्यमें पहुँच गई। (२३४) इसके पश्चात् ढोल, भेरि, झालर तथा 'जय' शब्दसे उद्घोषित मंगल-ध्वनिके साथ मालीने अपने बन्धुवर्गके सहित लंकापुरीमें प्रवेश किया। (२३५) पिता-माता एवं स्वजन सहित वह परिजन तक फैले हुए भोगविस्तारवाले गुणसमृद्ध राज्यका निष्कण्टक तथा अनुकूल उपभोग करने लगा। (२३६)

---

१. समिद्धा—प्रत्य०। २ अभिमुखम्।

एत्तो हेमङ्गपुरे, भोगवईगब्भसंभवा कन्ना । हिमरायस्स य दुहिया, चन्दमई नाम नामेण ॥ २३७ ॥
मालिकुमारेण तओ, परिणीया सा महाविभूईए । जा निययरूवजोव्वण-गुणेहि दूरं समुव्वहइ ॥ २३८ ॥
पीइकरस्स दुहिया, पीइमइसमुब्भवा विसालच्छी । पीइपुरम्मि जाया, पीइमहा सुन्दरी नाम ॥ २३९ ॥
सा वि हु सुमालिभज्जा, जाया अच्चन्तसुन्दरावयवा । लक्खणगुणोववेया, रूवेण रई विसेसेइ ॥ २४० ॥
कणयसिरीकणयसुया, कन्ना कणयावलि त्ति कणयपुरे । त चेव मालवन्तो, परिणेइ गुणाहिय लोए ॥ २४१ ॥
जुवइसहस्ससमग्गो, सपत्तो उभयसेढिसामित्त । आणाविसालमउल, भुञ्जइ माली महारज्ज ॥ २४२ ॥
एयम्मि देसयाले, सुकेसि-किक्किन्धिजणियसवेगा । पव्वइया खायजसा, पवगमा रक्खसभडा य ॥ २४३ ॥
तवचरणसमग्गा दीहकाल गमित्ता, ववगयभय[1]-सोगा नाण-चारित्तजुत्ता ।
जणियविमलकम्मा रक्खसा वाणरा य, सिवम[2]यलमणन्त सिद्धिसोक्ख पवन्ना ॥ २४४ ॥

॥ इति पउमचरिए रक्खस-वाणरपव्वज्जाविहाणो नाम छट्ठो उद्देसओ समत्तो ॥

## ७. दहमुहविज्जासाहणं

एत्थन्तरम्मि राया, सहसारो नाम निग्गयपयावो । वसइ सया सुहियमणो, रहनेउरचक्कवालपुरे ॥ १ ॥
तस्स य गुणाणुरूवा, अह माणससुन्दरी पवरभज्जा । तं पेच्छिऊण राया, तणुयङ्गी पुच्छए सहसा ॥ २ ॥

इधर हेमागपुर नामक नगरमें हिमराजकी पत्नी भोगवतीके गर्भसे उत्पन्न चन्द्रमती नामकी एक पुत्री थी। (२३७) अपने रूप, यौवन एवं गुणोंसे दूर तक आकृष्ट करनेवाली उस कन्याके साथ मालीकुमारका बड़े भारी आडम्बरके साथ विवाह सम्पन्न हुआ। (२३८) प्रियंकर राजाकी रानी प्रीतिमतीसे उत्पन्न विशाल नेत्रोंवाली प्रीतिमहा नामकी एक सुन्दर पुत्री थी। (२३९) अत्यन्त सुन्दर अवयवोंवाली, शुभ लक्षण एवं गुणोंसे युक्त तथा अपने रूपके कारण रतिसे भी बढ़चढ़कर ऐसी वह सुमालीकी पत्नी हुई। (२४०) कनकपुरमें कनकश्री तथा कनककी कनकावली नामकी पुत्री थी। लोकमें अपने गुणोंके कारण अधिक आदरणीय उसके साथ माल्यवान्‌का विवाह हुआ। (२४१) हजारों युवतियोंसे युक्त मालीको वैताढ्यपर्वतकी दोनों श्रेणियोंका स्वामित्व प्राप्त हुआ और इस तरह विशाल मुकुटधारी राजा जिसमें आज्ञा उठाते हैं, ऐसे महाराज्यका वह उपभोग करने लगा। (२४२-२४३) तपश्चरणके साथ दीर्घकाल व्यतीत करके, भय व आसक्तिसे रहित तथा ज्ञान एवं चारित्रसे युक्त वानर एवं राक्षसोंने विमलकर्मका उपार्जन करके कल्याणकारी, अचल तथा अनन्त सिद्धि-सुख प्राप्त किया। (२४४)

। पद्मचरितमें राक्षस-वानर प्रवज्या विधान नामका छठा उद्देश समाप्त हुआ ।

## ७. दशमुखकी विद्या-साधना

इन्द्रका जन्म—

इस बीच जिसका प्रताप चारों ओर फैला है ऐसा सर्वदा प्रसन्न मनवाला सहस्रार नामका राजा रथनूपुर-चक्रवालपुर नामक नगरमें रहता था। (१) उसकी मानससुन्दरी नामकी एक सद्‌गुणी पत्नी थी। उसे अकस्मात् दुर्बल

१. भयसंगा मु० । २. ममल मु० ।

किं अत्थि तुज्झ सुन्दरि, चिन्ता दुक्खं व दारुणं अङ्गे ? । हियइच्छियं च दव्वं, ज मग्गसि तं पणामेमि ॥ ३ ॥
तं एव पुच्छिया सा, पसयच्छी भणइ को वि मे एसो । जत्तो पभूइ गब्भो, संभूओ[1] कम्मदोसेण ॥ ४ ॥
तत्तो पभूइ नरवइ!, इच्छामि सुराहिवस्स मपत्ती । दट्ठुं ते परिकहिय, मोत्तूण कुलागयं लज्जं ॥ ५ ॥
अह तेण तक्खण चिय, विज्जावलगव्विएण होऊण । इन्दस्स परमरिद्धी, परिसाई दरिसिया तीए ॥ ६ ॥
संपुण्णडोहला सा, जाया मण-नयणनिव्वुइपसत्था । काले तओ पसूया, सुरवइसरिसं वरकुमारं ॥ ७ ॥
कारविय च सव्वं, जम्मूसवमङ्गलं नरवईण । इन्दो य तस्स नामं, जणियं इन्दाभिलासेण ॥ ८ ॥
अह सो कमेण पत्तो, जोव्वण-बल-विरिय-तेयमाहप्पो । विज्जाहराण राया, जाओ वेयड्ढवासीण ॥ ९ ॥
चत्तारि लोगपाला, सत्त य अणियाई तिण्णि परिसाओ । एरावणो गइन्दो, वज्ज च महाउह तस्स ॥ १० ॥
चत्तालीस ठविया, तस्स सहस्सा हवन्ति जुवईण । मन्ती विहप्फई से, हरिणिगमेसी बलाणीओ ॥ ११ ॥
तो सो नमि व नज्जइ, सव्वेसिं खेयराण सामित्तं । कुणइ सुवीसत्थमणो, विज्जावलगव्विओ धीरो ॥ १२ ॥
लङ्काहिवो वि माली, इन्द सोऊण खेयराणिन्दं[2] । बल-भाइ-मित्तसहिओ, तस्सुवरिं पत्थिओ सहसा ॥ १३ ॥
गय-तुरय-वसभ-केसरि-मय-महिस-वराहवाहणारूढा । वच्चन्ति रक्खसभडा, छायन्ता अम्बर तुरिया ॥ १४ ॥
सव्वत्थसत्थकुसलो, भणइ सुमाली सहोयर जेट्ठं । एत्थं कुणहाऽऽवासं, अहव पुरिं पडिनियत्तामो ॥ १५ ॥
दीसन्ति महाघोरा, उप्पाया सउणया य विवरीया । एते कहन्ति अजय, अम्ह नत्थेत्थ सन्देहो ॥ १६ ॥
रिट्ठ-खर-तुरय-वसहा, सारस-सयवत्त-कोल्हुयाईया । वासन्ति दाहिणिल्ला, एते अजयावहा अम्ह ॥ १७ ॥

---

शरीरवाली देखकर राजाने पूछा—'हे सुन्दरी! तुझे क्या चिन्ता है? और तेरे शरीरमें कौन-सा दारुण दुःख है? मनमें जो भी ईप्सित पदार्थ हो वह तू माँग। मैं उसे अभी उपस्थित करता हूँ।' (२-३) इस प्रकार पूछनेपर आँखें फैलाकर उसने कहा—'हे राजन्! कर्मके दोषसे जबसे यह मेरे गर्भमें आया है तबसे मेरी इच्छा हो रही है कि मैं इन्द्रकी सम्पत्ति देखूँ। कुलक्रमागत लज्जाका परित्याग करके मैंने आपसे यह बात कही है। (४-५) विद्या एवं बलसे गर्वित उसने तत्क्षण इन्द्रकी परम ऋद्धि फैलाकर उसे दिखाई। (६) दोहद पूर्ण होनेपर उसके मन और नेत्र प्रशस्त स्वस्थताका अनुभव करने लगे। समय होनेपर उसने इन्द्रके तुल्य एक उत्तम कुमारको जन्म दिया। (७) राजाने जन्मोत्सवके समग्र मगल मनाये। इन्द्रके ऐश्वर्यकी अभिलाषा हुई थी, अतः उसका नाम इन्द्र रखा गया। (८) अनुक्रमसे यौवन, बल, सामर्थ्य, तेज व बड़प्पनको प्राप्त करके वह वैताढ्यवासी विद्याधरोंका राजा हुआ। (९) चारों लोकपाल, अणिमा आदि सातों ऋद्धियाँ, तीनों परिषद्, ऐरावत हाथी, महान् आयुध वज्र, चालीस हजार स्त्रियाँ, बृहस्पति मंत्री तथा हरिणिगमेषि सेनापति—ये सब उसकी सेवामें उपस्थित थे। (१०-११) इससे वह नमिकी भाँति मालूम होता था। विद्या एवं बलसे गर्वित वह धीर राजा विश्वासके साथ राज्य करता था। (१२)

सुमालीका इन्द्रपर आक्रमण और पराजय—

विद्याधरोंको आनन्द देनेवाले इन्द्रके बारेमें सुनकर सेना, भाई एवं मित्रोंके साथ लंकानरेश विमालीने उसके ऊपर सहसा धावा बोल दिया। (१३) हाथी, घोड़े, बैल, सिंह, हरिण, भैंस, सूअर जैसे वाहनोंके ऊपर आरूढ राक्षस योद्धा एकदम आकाशको छाकर चल पड़े। (१४) सर्व प्रकारके अस्त्र एवं शस्त्रोंमें कुशल सुमालीने अपने बड़े भाईसे कहा कि यहीं पड़ाव डालो, अथवा मैं वापस लंकानगरी लौट जाता हूँ। (१५) अत्यन्त भयंकर उत्पात तथा खराब शकुन दिखाई दे रहे हैं। ये कह रहे हैं कि हमारी पराजय होगी। मुझे इसमें सन्देह नहीं है। (१६) अरिष्टसूचक गदहे, घोड़े, बैल, सारस, शतपत्र (पक्षी विशेष), सियार आदि दक्षिण दिशामें बोल रहे हैं। ये हमारी हारके सूचक हैं। (१७) यह कथन

---

१. संजाओ—प्रत्य०। २ खेयराणंदं—मु०।

सोऊण वयणमेयं, माली पडिभणइ गव्विओ हसिउं । किं दाढी[1]भयभीओ, निययगुहं केसरी रियइ ? ॥ १८ ॥
नन्दणवणे महन्ता, जिणालया कारिया रयणचित्ता । अणुहूयं पवरसुहं, दाणं च किमिच्छियं दिन्नं ॥ १९ ॥
समलंकियं च गोत्तं, जसेण ससिकुन्दनिम्मलयरेणं । जइ होइ समरमज्झे, मरणं तो किं न पज्जत्तं ॥ २० ॥
एवं सुमालिवयणं, अवगण्णेऊण पत्थिओ माली । वेयड्ढनगवरिन्दे, रहनेउरचक्कवालपुरं ॥ २१ ॥
सोऊण रक्खसबलं, समागयं लोगपालपरिकिण्णो । एरावणमारूढो, नयराओ निग्गओ इन्दो ॥ २२ ॥
अन्नोन्नरहसपेल्लण-रहवर-गय-तुरयनिवह-पाइक्कं । निक्खमइ इन्दसेन्नं, रणरसपरिवड्ढिउच्छाहं ॥ २३ ॥
रक्खस-पवंगवीरा, सुरसेन्नं पेच्छिऊण सन्नद्धं । बाणासणी मुयन्ता, आभिट्टा इन्दसुहडाणं ॥ २४ ॥
भज्जइ रहो रहेणं, निवडइ हत्थी समं गयवरेणं । तुरएण समं तुरगो, पाइक्को सह पयत्थेणं ॥ २५ ॥
सर-सत्ति-बाण-मोग्गर-फलिह-सिला-सेलआउहसएसु । खिप्पन्तेसु समत्थं, छन्नं गयणङ्गणं सहसा ॥ २६ ॥
सुरवइभडेहि एत्तो, रणरसउच्छाहवड्ढियरसेहिं । रक्खसबलस्स पमुहं, भग्गं चिय अग्गिमं खन्धं ॥ २७ ॥
आलोडियं समत्थं, नियंयबलं पेच्छिऊण परिकुविओ । अह उट्ठिओ य माली, सत्थोहजलन्तपज्जलिओ ॥ २८ ॥
सर-सत्ति-खग्ग-मोग्गर-चडक्कसरिसोवमेहि पहरेहिं । भग्गं सुरिन्दसेन्नं, मालिनरिन्देण संगामे ॥ २९ ॥
दट्ठूण सवडहुत्तं, एज्जन्तं रक्खसाहिवं इन्दो । सूरस्स पव्वओ इव, अवट्ठिओ सत्थसिहरोहो ॥ ३० ॥
इन्दस्स य मालिस्स य, दुण्ह वि जुज्झं रणे समावडियं । बलदप्पगव्वियाणं, रणरस कण्डू वहन्ताणं ॥ ३१ ॥
छिन्दन्ति सरेण सरं, चक्कं चक्केण लाघवकरग्गा । विज्जाबलेण दोण्णि वि, जुज्झन्ति रणे समच्छरिया ॥ ३२ ॥

---

सुनकर दर्पयुक्त माली हँसकर कहने लगा कि क्या सूअरसे भयभीत होकर सिंह कभी अपनी गुफामें भी चक्कर लगाता रहता है ? (१८) हमने रत्नोंके कारण विलक्षण प्रतीत होनेवाले बड़े बड़े जिनालय नन्दनवनसे बनवाये हैं। हमने उत्तम सुख भोगा है। इच्छित दान भी क्या नहीं दिया ? हमने चन्द्रमा एवं कुन्द पुष्पसे भी अधिक निर्मल यश द्वारा गोत्रको अलकृत किया है। यदि युद्धमे मरण हुआ, तो भी हमने क्या प्राप्त नहीं किया है ?' (१९-२०) इस प्रकार सुमालीके वचनकी अवगणना करके मालीने उत्तम वैताढ्यपर्वतमें आए हुए रथनूपुर नगरकी ओर प्रस्थान किया। (२१)

राक्षससेनाका आगमन सुनकर लोकपालोंसे घिरा हुआ इन्द्र ऐरावत हाथी पर आरूढ़ होकर नगरसे बाहर निकला। (२२) एक दूसरेसे आगे निकल जानेकी इच्छावाली तथा युद्धके रसमें बढ़े हुए उत्साहवाली इन्द्रकी रथ, हाथी, घोड़े, तथा पैदल सेना बाहर निकली। (२३) राक्षस एवं वानरोंके वीर इन्द्रके सुभटोंकी देवसेनाको तैयार देखकर बाण एवं अशनि ( वज्र अथवा शस्त्रविशेष ) फेंकने लगे। (२४) रथसे रथ तोड़ा गया, तथा हाथीसे हाथी, घोड़ेसे घोड़ा और पैदलसे पैदल गिराया गया। (२५) शर, शक्ति, बाण, मुद्गर, स्फटिक शिला, शैल तथा दूसरे सैकडों आयुध फेंकनेसे सारा आकाशरूपी आँगन एकदम छा गया। (२६) इस तरफ रणरसके उत्साहसे बढ़े हुए जोशवाले इन्द्रके सैनिकोंने राक्षससैन्यका प्रमुख अग्रिम भाग छिन्न भिन्न कर दिया। (२७) अपने समग्र सैन्यको छिन्न-भिन्न देखकर माली कुपित हुआ और शस्त्र-समूहके तेजसे प्रज्वलित वह लड़नेके लिये उठ खड़ा हुआ। (२८) माली राजाने युद्धमें बाण, शक्ति, तलवार, मुद्गर तथा प्रचण्ड सूर्यके सरीखे आयुधोंसे सुरेन्द्रके सैन्यको तहस-नहस कर डाला। (२९) राक्षसराजको अपने समक्ष आते हुए देखकर शिखा तक शस्त्रोंसे ढँका हुआ इन्द्र सूर्यके पर्वतकी भाँति प्रतीत होता था। (३०) बल एवं दर्पसे गर्वित तथा लड़ाईकी जिन्हें खुजलाहट हो रही है ऐसे इन्द्र एवं माली दोनोंके बीच रणभूमिमें युद्ध जम गया। (३१) हाथोंकी चपलतासे युक्त वे एक-दूसरेके बाणको बाणसे तथा चक्रको चक्रसे काटने लगे। इस तरह मत्सरयुक्त वे दोनों विद्याबलसे रणमें जूझ पड़े। (३२) इसके पश्चात् क्रोधमें आकर माली राजाने जलती हुई एक घोर शक्तिद्वारा इन्द्रके

---

१ दाढि :—शूकर ।

घेत्तूण तो सरोसं, मालिनरिन्देण पज्जलन्तीए। पहओ निडालदेसे, इन्दो घोराएँ सत्तीए ॥ ३३ ॥
सत्तीपहरपरद्धो, इन्दो रत्तारविन्द-समच्छाओ[1]। अत्थगिरिमत्थयत्थो, संझाराए दिणयरो व ॥ ३४ ॥
अमरिसवसगएणं, रोसापूरियफुरन्तनयणेण। चक्केण सिरं छिन्नं, मालिनरिन्दस्स इन्देणं ॥ ३५ ॥
अह पेच्छिउ सुमाली, ववगयजीयं सहोयरं समरे। मुणिऊण नयविभागं, सहसा भग्गो समरहुत्तो ॥ ३६ ॥
मग्गेण तस्स लग्गो, सोमो बलदप्पगव्विओ सूरो। सो भिण्डमालपहओ, निहओ य सुमालिसत्थेण ॥ ३७ ॥
मुच्छानिमीलियच्छो, जाव य सोमो चिरस्स आसत्थो। ताव य सुमालिराया, पायालपुरं समणुपत्तो ॥ ३८ ॥
रक्खसभडा पविट्ठा, पायालकारपुरवरं तुरिया। अच्छन्ति भग्गमाणा, बीयं जम्मं व संपत्ता ॥ ३९ ॥
आसासिओ नियत्तो, सोमो पासं गओ सुरवइस्स। रहनेउरं पविट्ठो इन्दो उग्घुट्ठजयसद्दो ॥ ४० ॥
एवं जिणिऊण रणे, पडिसत्तुं सुरवई महारज्जं। भुञ्जन्तो चिय जाओ, इन्दो इन्दो त्ति लोयम्मि ॥ ४१ ॥
एत्तो सुणाहि नरवइ! मगहाहिव! लोयपालउप्पत्ती। होऊण एगचित्तो, जहक्कमं ते पवक्खामि ॥ ४२ ॥
मयरद्धयस्स पुत्तो, सोमो आइच्चकित्तिसंभूओ। जोईपुरस्स सामी, ठविओ सो लोगपालो त्ति ॥ ४३ ॥
मेहरहस्स य पुत्तो, वरुणो वरुणाएँ कुच्छिसंभूओ। मेहपुरनयरसामी, महिड्ढिओ लोगपालो सो ॥ ४४ ॥
कणयावलीएँ पुत्तो, जाओ चिय सूरखेयरिन्देण। कञ्चणपुरे महप्पा, वसइ कुबेरो महासत्तो ॥ ४५ ॥
कालग्गिखेयरसुओ, सिरिप्पभाकुच्छिसंभवो वीरो[2]। किक्किन्धिनयरराया, कयववसाओ जमो नाम ॥ ४६ ॥
ठविओ पुव्वाएँ ससी, दिसाएँ वरुणो य तत्थ अवराए। उत्तरओ य कुबेरो, ठविओ चिय दक्खिणाएँ जमो ॥ ४७ ॥

---

ललाट प्रदेशमें प्रहार किया। (३३) शक्तिके प्रहारसे आहत इन्द्रकी कान्ति लालकमलकी, तथा अस्ताचलके शिखर पर स्थित सध्याकालीन सूर्यकी भाँति प्रतीत होती थी। (३४) क्रोधके वशीभूत तथा गुस्सेसे भरी हुई और इसीलिए फड़कती आँखोंवाले इन्द्रने चक्रसे माली राजाका सिर कलम कर दिया। (३५) युद्धमें अपने भाईको मरा हुआ देखकर तथा इस समय राजनीतिके अनुसार क्या उचित है, यह जानकर सुमाली सहसा युद्धसे भाग निकला। (३६) बल एवं दर्पसे गर्वित सोम नामके देवने उसका पीछा पकड़ा। भिन्दिमाल नामक शस्त्रसे प्रहार करनेवाले उसको सुमालीने शस्त्रसे घायल किया। (३७) मूर्छाके कारण बन्द आँखोंवाला वह चिरकालके पश्चात् जब होशमें आया तबतक तो सुमाली राजा पातालपुरमें पहुँच चुका था। (३८) राक्षस सुभटोंने भी जल्दी ही पातालालंकारपुरमें प्रवेश किया। जिनका मान भग हुआ है ऐसे वे मानों दूसरा जन्म प्राप्त किया हो इस तरह वहाँ रहने लगे। (३९) होशमें आने पर सोम वापस लौटा और इन्द्रके पास गया। बादमें जिसकी 'जय' शब्द द्वारा उद्घोषणा हो रही है ऐसे इन्द्रने रथनूपुर नगरमें प्रवेश किया। (४०) इस प्रकार रणमें विरोधी शत्रुको जीतकर सुरपति बड़े भारी राज्यका उपभोग करने लगा और लोकमें सर्वत्र 'इन्द्र, इन्द्र' हो गया। (४१)

लोकपालोंकी उत्पत्तिका वर्णन—

गौतम गणधर कहते हैं कि, हे मगधनरेश श्रेणिक! तुम एकचित्त होकर जिस क्रमसे मैं कहता हूँ उस क्रमसे लोकपालोंकी उत्पत्तिके बारेमें सुनो। (४२) मकरध्वजको आदित्यकीर्ति नामकी पत्नीसे सोम नामक पुत्र हुआ। वह ज्योतिपुरका राजा हुआ तथा लोकपालके रूपसे उसकी प्रतिष्ठा की गई। (४३) मेघरथका वरुणाकी कुक्षिसे उत्पन्न पुत्र तथा मेघपुर नगरका राजा वरुण था। वह बड़ी भारी ऋद्धिवाला लोकपाल हुआ। (४४) विद्याधरोंमें श्रेष्ठ सूरका कनकावलीसे उत्पन्न पुत्र महात्मा तथा महासमर्थ कुबेर कंचनपुरमें रहता था। (४५) कालाग्नि नामक विद्याधरका श्रीप्रभाकी कुक्षिसे उत्पन्न वीर एवं कृतनिश्चयी पुत्र यम किष्किन्धिनगरीका राजा हुआ। (४६) शशीकी (सोमकी) पूर्व दिशामें, वरुणकी पश्चिम दिशामें, उत्तर दिशामें कुबेरकी तथा दक्षिण दिशामें यमकी स्थापना की गई। (४७) जिसका

---

१ रुहिरारविंदसच्छाओ—मु०। २. धीरो—प्रत्य०।

जं जस्स हवइ नामं, पुरस्स तेणेव तस्स अणुसरिसा । विज्जाहरा निउत्ता, पुहइयले खायकित्तीया ॥ ४८ ॥
नयरम्मि असुरनामे, असुरा खाइं गया तिहुयणम्मि । जक्खपुरम्मि य जक्खा, किन्नरगीए य संरिनामा ॥ ४९ ॥
गन्धव्वपुरनिवासी, गन्धव्वा होन्ति नाम विक्खाया । तह असिणा असिणपुरे, वइसा वइसाणरपुरम्मि ॥ ५० ॥
अन्ने वि एवमाई, विणिओगा सक्कसभवा रइया । कुव्वन्ति तियसलील, विज्जावलगविया वीरा ॥ ५१ ॥
एयारिसं महन्त, भुञ्जइ रज्ज महागुणसमिद्ध । अगणियपडिवक्खभओ, विज्जाहरसेढिसामित्त ॥ ५२ ॥
धणयस्स समुप्पत्ती, सेणिय ! रन्नो सुणाहि एगमणो । अत्थि त्ति वोमविन्दू, नन्दवई सुन्दरी तस्स ॥ ५३ ॥
तीए गब्भुप्पन्नाउ दोण्णि कन्नाउ रूववन्ताओ । कोसिय-केकसियाओ, अह कोउयमङ्गले नयरे ॥ ५४ ॥
जेट्ठा य तेहि दिन्ना, जक्खपुरे वीससेणरायस्स । वेसमणो त्ति कुमारो, तीऍ सुओ सुन्दरो जाओ ॥ ५५ ॥
सद्दाविओ य तुरियं, वेसमणो सुरवईण से दिन्ना । लङ्का भणिओ सि तुमं, भुञ्जसु सुइरं सुवीसत्थो ॥ ५६ ॥
अज्जप्पभिई ठविओ, पञ्चमओ लोगपालिणो तुहय । सव्वारिभग्गपसरं, भुञ्जसु निक्कण्टय रज्ज ॥ ५७ ॥
नमिऊण तस्स चलणे, वेसमणो पत्थिओ वलसमग्गो । लङ्कापुरिं पविट्ठो, नयरजणुग्घुट्ठजयसद्दो ॥ ५८ ॥
पायालकारपुरे, पीइमईगब्भसभवा जाया । धीरा सुमालिपुत्ता, तिण्णि वि रयणासवाढीया ॥ ५९ ॥
रूवेण अणङ्गसमो, तेएण दिवायरो व पच्चक्खो । चन्दो व सोमयाए, लवणसमुद्दो व गम्भीरो ॥ ६० ॥
भिच्चाण वन्धवाण य, उवयारपरो तहेव साहूण । देवगुरुपूयणपरो, धम्मुवगरणेसु साहीणो ॥ ६१ ॥
परमहिला जणणिसमा, मन्नइ धीरो तण व परदव्व । लोगस्स निययकालं, अहिय परिवालणुज्जुत्तो ॥ ६२ ॥

---

जो नाम था वही उसके नगरका नाम पड़ा और उसीके अनुसार पृथ्वी तलपर जिनका यश ख्यात है ऐसे विद्याधरोकी नियुक्ति की गई । ( ४८ ) असुरनामके नगरमें रहनेवाले असुर, यक्षपुरमे रहनेवाले यक्ष तथा किन्नरगीत नगरीके सदृश नामवाले किन्नर तीनो लोकोंमें ख्यात हुए । ( ४९ ) गन्धर्वपुरके निवासी गन्धर्वके नामसे, अश्विनीपुरके निवासी अश्विनीके नामसे और वैश्वानरपुरके निवासी वैश्वानरके नामसे विख्यात हुए । ( ५० ) इस प्रकार इन्द्रने दूसरे भी विभागोंका निर्माण किया । वहाँ विद्या एवं वलसे गर्विष्ठ वीर पुरुष देवताओंका-सा आनन्द करते थे । ( ५१ ) विद्याधरश्रेणी (वैताढ्य पर्वत) का स्वामित्व पाकर महान् गुणोंसे समृद्ध वड़े भारी इस राज्यका शत्रुओके भयकी परवाह न करके इन्द्र उपभोग करने लगा । (५२)

रत्नश्रवाका वृत्तान्त :—

हे श्रेणिक ! तुम एक चित्त होकर अव धनदकी उत्पत्तिके वारेमें सुनो । व्योमविन्दु तथा उसकी सुन्दर भार्या नन्दवती थी । ( ५३ ) कौतुकमगल नामक नगरमें कौशिकी तथा केकसी नामकी दो कन्याएँ उसके गर्भसे उत्पन्न हुई । ( ५४ ) उन्होने उसका विवाह यक्षपुरके विश्वसेन राजाके साथ किया । उससे वैश्रमणकुमार नामका सुन्दर पुत्र हुआ । ( ५५ ) सुरपति इन्द्रने वैश्रमणको शीघ्र ही बुला भेजा और लंकानगरी प्रदान करके कहा कि तुम निःशंक होकर सुचिर काल तक इसका उपभोग करो । ( ५६ ) आजसे मैंने तुम्हें पाँचवें लोकपालके पद पर स्थापित किया है । सभी शत्रुओंका नाश हो जानेसे चारों ओर फैले हुए निष्कण्टक राज्यका तुम उपभोग करो । ( ५७ ) उस ( इन्द्र ) के चरणोमे नमन करके वैश्रमणने सेनाके साथ प्रस्थान किया और लंकानगरीमें प्रवेश किया । उस समय नगरजनोंने 'जय जय' शब्दकी उद्घोषणा की । ( ५८ ) पातालालंकारपुरमे सुमालीकी पत्नी प्रीतिमतीके गर्भसे उत्पन्न रत्नश्रवा आदि तीन धीर पुत्र थे । ( ५९ ) वह ( रत्नश्रवा ) रूपमें कामदेवके समान, तेजमें प्रत्यक्ष सूर्यके समान, सौम्यतामें चन्द्रके समान और लवण समुद्रके समान गम्भीर था । नौकर-चाकर, वन्धुजन तथा साधुओंके उपकार करनेवाला, देव एवं गुरुकी पूजा करनेमें तत्पर तथा धर्मोपकरणोंमें वह स्वायत्त था । दूसरेकी स्त्री उसे माताके तुल्य थी । उस धीरके लिए परद्रव्य तिनकेके समान था । वह लोगोंकी रक्षामें

---

१. सदृशनामानः । २. धीरा—प्रत्य० ।

किं भूसणेहि कीरइ १, रूव चिय होइ भूसण निययं । कित्ती लच्छी य गुणा, कुडुम्बसहिया ठिया जस्स ॥ ६३ ॥
एवं सव्वकलाऽऽगम-कुसलो रयणासवो वि चिन्तेन्तो । न लभइ खण पि निद्द, नियय‍पुरीपविसणट्ठाए ॥ ६४ ॥
परिचिन्तिऊण एव, नियय नाऊण विरियमाहप्पं । विज्जाउ साहणट्ठ, कुसुमुज्जाणे, समणुपत्तो ॥ ६५ ॥
गह-भूय-वाणमन्तर-पिसायबहुघोररूवसद्दाले । उज्जाणमज्झयारे, झाणुवओगं समारूढो ॥ ६६ ॥
नाऊण वोमबिन्दू, विज्जासमुहागय[1] तमुज्जाणे । देइ पडिचारियं से, धूयं चिय केकसीनामं ॥ ६७ ॥
सा तत्थ तक्खण चिय, कयविणया जोगिणं समल्लीणा । रक्खइ पसन्नहियया, समन्तओ दिन्नदिट्ठीया ॥ ६८ ॥
अह सो समत्तविज्जो, काऊण थुई तओ जिणिन्दाण । पेच्छइ य समब्भासे, विज्जाहरबालियं एक्कं ॥ ६९ ॥
वरपउमपत्तनेत्ता, पउमसुही पउमगब्भसमगोरी । पउमद्दहवत्थव्वा, किं होज्ज सिरी सयं चेव १ ॥ ७० ॥
रयणासवेण कन्ना, भणिया केणेत्थ कारणेण तुमं । अच्छसि वरलायण्णे! हरिणी विव जूहपब्भट्ठा १ ॥ ७१ ॥
आयासबिन्दुतणया, नन्दवईगब्भसंभवा कन्ना । नामेण केकसी हं, जणएण निरूविया तुज्झं ॥ ७२ ॥
रयणासवस्स सिद्धा, अह माणसमुन्दरी महाविज्जा । दरिसेइ तक्खण चिय, रूवं बल-विरिय-माहप्प ॥ ७३ ॥
विज्जाबलेण सहसा, तत्थेव निवेसियं महानयरं । वरभवणसं[2]घाउण्णं, दिव्वं कुसुमन्तयं नामं ॥ ७४ ॥
पाणिग्गहणविहाणं, विहिणा काऊण तीए कन्नाए । भुञ्जइ निरन्तराए, भोगे बहुमाणसवियप्पो ॥ ७५ ॥
सा अन्नया कयाई, सयणिज्जे महरिहे सुहपसुत्ता । पेच्छइ पसत्थसुमिणे, पडिबुद्धा मङ्गलरवेण ॥ ७६ ॥
ईसुग्गयम्मि सूरे, सव्वालङ्कारभूसियसरीरा । गन्तूण समब्भासं, पइणो सुमिणे परिकहेइ ॥ ७७ ॥

---

सदा अधिक उद्यमशील रहता था। जिसका रूप ही अपना भूषण हो तथा कुटुम्बके साथ कीर्ति, लक्ष्मी एवं गुण जिसमें विद्यमान हों उसे आभूषणोंसे क्या प्रयोजन ? इस प्रकार सम्पूर्ण कलाओं और शास्त्रोंमें निपुण रत्नश्रवा अपनी नगरीमें प्रवेश पानेके लिए सोचता हुआ क्षण भर भी नींद नहीं लेता था। (६०-६४) ऐसा सोचकर तथा अपनी शक्ति एवं महत्त्वको जानकर विद्याओंकी साधनाके लिये वह कुसुमोद्यानमें आ पहुँचा। (६५) ग्रह, भूत, व्यन्तर एवं पिशाचोंके अत्यन्त भयङ्कर रूप एवं शब्दसे व्याप्त उस उद्यानके बीच वह ध्यानोपयोगमें लीन हुआ। (६६) उसे आया जानकर व्योमबिन्दु विद्याधरोंके समूहके साथ उस उद्यानमें आया और उसकी परिचर्या करके केकसी नामकी अपनी लड़की उसे दी। (६७) विनयशील तथा प्रसन्नहृदया वह उसी क्षणसे चारों ओर दृष्टि रखकर योगीकी रक्षा करने लगी। (६८)

विद्या प्राप्त करनेके पश्चात् जिनेन्द्रोंकी स्तुति करके जैसे ही वह देखता है वैसे अपने पास उसने विद्याधरकी एक बालिका देखी। (६९) उत्तम कमलके समान नेत्रवाली, कमलके समान मुखवाली, कमलके गर्भके समान गौरवर्णवाली यह क्या पद्मसरोवरमें रहनेवाली स्वयं लक्ष्मी देवी है—ऐसा वह सोचने लगा। (७०) ऐसा सोचकर रत्नश्रवाने उस कन्यासे पूछा कि हे सुन्दर लावण्यवाली ! अपने गिरोहसे अलग पड़ी हुई हिरनी जैसी तुम यहाँ पर क्यों आई हो ? (७१) इसके उत्तरमें उसने कहा कि मैं नन्दवतीके गर्भसे उत्पन्न और आकाशबिन्दु (व्योमबिन्दु) की केकसी नामकी पुत्री हूँ। पिताने मुझे आपको दिया है। (७२) रत्नश्रवाके द्वारा सिद्ध की गई मानससुन्दरी नामकी महाविद्याने तत्क्षण ही अपना रूप, बल, वीर्य एवं माहात्म्य दिखलाया। (७३) विद्याके प्रभावसे उसने वहीं पर उत्तम भवनोंसे व्याप्त एक कुसुमान्तक नामका दिव्य महानगर स्थापित किया। (७४) विधिपूर्वक उस कन्याके साथ विवाह करके मनोवाछित अनेक भोगोंका वह निरन्तर उपभोग करने लगा। (७५)

अत्यन्त मूल्यवान शैयाके ऊपर सुखपूर्वक सोई हुई उसने एक दिन उत्तम स्वप्न देखे। सुबह होने पर वह मंगल वाद्योंकी ध्वनि सुनकर जगी। (७६) सूर्यके थोड़ा चढने पर सर्व प्रकारके अलंकारोंसे विभूषित शरीरवाली वह अपने पतिके पास जाकर स्वप्नोंके बारेमें कहने लगी कि दृढ़ एवं मजबूत शरीरवाला तथा गगन परके बालोंके कारण कुछ कुछ अरुणके

---

१. विज्जासमहागयं तमुज्जाणे—प्रत्य०। २. समारूढो—प्रत्य०।

उयरम्मि समल्लीणो, सीहो दढ-कढिणकेसरारुणिओ । अन्ने वि चन्द-सूरा, उच्छङ्गे धारिया नवर ॥ ७८ ॥
एए दट्ठूण पहू, पडिवुद्धा तूरमङ्गलरवेणं । इच्छामि जाणिउ जे, एयत्थ मे परिकहेहि ॥ ७९ ॥
अट्ठङ्गनिमित्तधरो, सुमिणे नेमित्तिओ परिकहेइ । एए सवब्भुदया, सुयाण लम्भ परिकहेन्ति ॥ ८० ॥
होहिन्ति तिण्णि पुत्ता, विक्कम-माहप्प-सत्तिसजुत्ता । अमरिन्दरूवसरिसा, पडिसत्तुखयकरा [1]वीरा ॥ ८१ ॥
जो तुज्झ पढमपुत्तो, होही भद्दे ! विसालकीत्तीओ । चक्कहरसरिसविभवो, सुचरियकम्माणुभावेण ॥ ८२ ॥
पडिवक्खअगणियभओ, निच्च रणकेलिकलहतल्लिच्छो । वरकूरकम्मकारी, होही नत्थेत्थ सदेहो ॥ ८३ ॥
जे पुण तस्स कणिट्ठा, दोण्णि जणा सुचरियाणुभावेण । ते परमसम्मदिट्ठी, भविया होहिन्ति निक्खुत्तं[2] ॥ ८४ ॥
परितुट्ठा पसयच्छी, एय सुणिऊण सुमिणपरमत्थ । जिणचेइयाण पूय, अणन्नसरिस समारुहइ ॥ ८५ ॥
अह अन्नया कयाई, तीए गब्भस्स पढमउप्पत्ती । जत्तो पभूइ जाया, तत्तो च्चिय निट्ठुरा वाणी ॥ ८६ ॥
अङ्ग से अइकढिण, सूर रणतत्तिनिब्भय हियय । दाउ सुराहिवस्स वि, इच्छइ आणासमारम्भ ॥ ८७ ॥
सन्ते वि दप्पणयले, निययच्छाय पलोयए खग्गे । विरइयकरञ्जलिउडा, नवर गुरुभत्तिमन्ता य ॥ ८८ ॥
सपत्तडोहलाए, जाओ रिउआसणाइ कम्पन्तो । बन्धवहिययाणन्दो, अच्छेरयरूवसठाणो ॥ ८९ ॥
भूएहि दुन्दुहीओ, पहयाओ विविहतूरमीसाओ । पिउणा कओ महन्तो, विहिणा जम्मूसवो रम्मो ॥ ९० ॥
[3]सूयाहरम्मि तइया, सयणिज्जाओ महिम्मि पल्हत्थो । गेण्हइ करेण हार, बालो पसरन्तकिरणोह ॥ ९१ ॥
जो सो रक्खसवइणा, दिन्नो च्चिय मेहवाहणस्स पुरा । एयन्तरम्मि [4]नद्धो, न य केणइ खेयरिन्देण ॥ ९२ ॥

समान वर्णवाला सिंह उदरमे प्रविष्ट हुआ और दूसरे दो सूर्य व चन्द्र मैंने अपनी गोदमे धारण किये। हे प्रभो! इन्हें देखकर मगलवाद्योकी ध्वनिसे जग गई! मैं इन स्वप्नोंके बारेमें जानना चाहती हूँ, तो इनका अर्थ मुझे कहो। (७७-७९) अष्टांगज्योतिष जाननेवाले ज्योतिषीने कहा कि ये स्वप्न सब प्रकारके अभ्युदयोंसे युक्त पुत्रोंका लाभ होगा ऐसा सूचित करते हैं। (८०) विक्रम, माहात्म्य एव शक्तिसे युक्त, देवताओंके इन्द्रके समान रूपवाले तथा विरोधी शत्रुका विनाश करनेवाले तीन वीर पुत्र होंगे। (८१) हे भद्रे! तुम्हारा जो प्रथमपुत्र होगा वह पुण्यकर्मके फलस्वरूप विशाल कीर्तिवाला तथा चक्रवर्तीके समान वैभववाला होगा। (८२) शत्रुओंके भयकी परवाह न करनेवाला, युद्धक्रीड़ाके कलहमे सदा लीन तथा उत्तम और क्रूर कर्म करनेवाला वह होगा—इसमें कोई सन्देह नहीं है। (८३) उसके जो दो छोटे भाई होंगे वे पुण्यके फलस्वरूप परम सम्यग्दृष्टि एव भव्य होंगे, यह सुनिश्चित है। (८४) स्वप्नोंका ऐसा परमार्थ सुनकर प्रसन्न नेत्रोंवाली वह अत्यन्त सन्तुष्ट हुई। बादमे उसने जिनचैत्योंकी अभूतपूर्वपूजाका समारोह किया। (८५)

रावण आदिका जन्म—

इसके अनन्तर जबसे उसके गर्भकी प्रथम उत्पत्ति हुई तबसे उसकी वाणी निष्ठुर हो गई, उसका अंग अत्यन्त कठोर हो गया, रणके विचारसे निर्भय एव हौसलावाला उसका हृदय हो गया, देवताओंके स्वामी इन्द्रको भी आज्ञा देनेकी चाह उसे होने लगी, आईना होने पर भी तलवारमे वह अपने मुखकी छाया देखती थी और हाथका अजलिपुट बनाकर अर्थात् हाथ जोडकर गुरुओंकी भक्ति करती थी। (८६-८८) सम्पूर्ण दोहदवाली उसने शत्रुओंके आसनोंको कम्पित करनेवाले, बन्धुजनोंके हृदयको आनन्द देनेवाले तथा आश्चर्यजनक रूप एवं शरीररचनावाले पुत्रको जन्म दिया। (८९) भूतोंने विविध वाद्योंसे युक्त दुन्दुभियाँ बजाईं। पिताने सुन्दर और महान् जन्मोत्सव विधिपूर्वक मनाया। (९०) तब सूतिकागृहमें पृथ्वी पर बिछौने बिछाये गये। उस बालकने किरणोंका समूह फैलानेवाला हार, जिसे राक्षसपतिने पूर्वकालमें मेघवाहनको दिया था उसे हाथसे पकड़ा। उस हारको अबतक किसी भी विद्याधर राजाने धारण नहीं किया था। (९१-९२)

१ धीरा—प्रत्य०। २. निश्चितम्। ३ सूतिगृहे। ४. परिहित।

दट्ठूण तं सहारं, जणणी सव्वायरेण परितुट्ठा । रयणासवस्स साहइ, पेच्छसु बालस्स माहप्प ॥ ९३ ॥
रयणासवेण दिट्ठो, हारलयागहियनिट्ठुरकरग्गो । चिन्तेइ तो मणेण, होहिइ एसो महापुरिसो ॥ ९४ ॥
नागसहस्सेणं चिय, जो सो रक्खिज्जए पयत्तेणं । सो जणणीऍ पिणद्धो, कण्ठे बालस्स वरहारो ॥ ९५ ॥
रयणकिरणेसु एत्तो, मुहाइँ नव नियवयणसरिसाइं । हारे दिट्ठाइँ फुडं, तेण कयं दहमुहो नामं ॥ ९६ ॥
एवं तु भाणुकण्णो, जाओ काले य सो वइक्कन्ते । जस्स य भाणुसरिच्छा, कण्णा वि हु गण्डसोभाए ॥ ९७ ॥
जाया ताण कणिट्ठा, चन्दणहा चन्दसोमसरिसमुही । तीए वि हु अणुयवरो, विहीसणो चेव उप्पन्नो ॥ ९८ ॥
एवं कुमारलीलं, कीलन्तो रावणो पलोएइ । अम्बरयलम्मि विउले, वेसमणं सव्वबलसहियं ॥ ९९ ॥
को एस अगणियभओ, अम्मो वच्चइ नमेण वीसत्थो । सच्छन्दसुहविहारी, सुरवरलीलं विलम्बन्तो[१] ॥ १०० ॥
मह एस भइणिपुत्तो, वेसमणो नाम निग्गयपयावो । लङ्कापुरीऍ सामी, पुत्तय ! इन्दस्स अग्गभडो ॥ १०१ ॥
तुब्भ कुलागया वि हु, पुत्तय ! लङ्कापुरी मणभिरामा । उव्वासिऊण नियय, पियामहं तो ठिओ एसो ॥ १०२ ॥
एस पिया ते पुत्तय ! गुरुयमणोरहसयाइँ चिन्तेन्तो । खणमवि न लभइ निद्दं, तीऍ कए सुन्दरपुरीए ॥ १०३ ॥
जणणिवयणाइँ एव, सोऊण दसाणणो कउच्छाहो । विज्जासु साहणत्थं, भीमारण्णं वणं पत्तो ॥ १०४ ॥
कव्वायसत्तभीसण–निणायपडिसद्दमुक्कबुक्कारं । सुर-सिद्ध-किन्नरा वि य, जस्स य उवरिं न वच्चन्ति ॥ १०५ ॥
आबद्धजडामउडा, उवरिं सिहामणिमऊहकयसोहा । काऊण समाढत्ता, तिण्णि वि घोर तवोकम्म ॥ १०६ ॥

उसे हारयुक्त देखकर माता सम्पूर्ण आदरके साथ अत्यन्त तुष्ट हुई और रत्नश्रवासे कहने लगी कि बालकका माहात्म्य तो देखो। (९३) हार रूपी लताको निष्ठुर उँगलियोंसे पकड़े हुए उस बालकको रत्नश्रवाने देखा और मनमें सोचने लगा कि यह भविष्यमें एक महान् पुरुष होगा। (९४) हजारों नाग जिसकी सावधानीके साथ रक्षा करते थे उस उत्तम हारको माताने बालकके गलेमें पहनाया। (९५) रत्नोंकी किरणोंके कारण उसके मुखके जैसे ही दूसरे नौ मुख हारमें अत्यन्त स्पष्ट दिखाई दिये, जिससे उसका नाम दशमुख रखा गया। (९६) इसी प्रकार समय बीतने पर भानुकर्णका जन्म हुआ। उसके गण्डस्थलकी शोभाके लिए भानुके सदृश कान थे। (९७) इन दोनोंके पश्चात् चन्द्रके समान सौम्य मुखवाली चन्द्रनखा नामकी उनकी छोटी बहन हुई। उसके बाद उसका छोटा भाई विभीषण उत्पन्न हुआ। (९८)

इस प्रकार कुमार सुलभ क्रीड़ा करते हुए रावणने एक दिन विशाल आकाशमें अपने सम्पूर्ण सैन्यके साथ वैश्रमणको देखा। (९९) हे माता! भयकी बिलकुल परवाह न करके अपनी इच्छानुसार सुखपूर्वक विचरण करनेवाला तथा इन्द्रकी लीलाकी भी विडम्बना करनेवाला यह कौन विश्वासपूर्वक आकाशमार्गसे जा रहा है? (१००) ऐसा पूछने पर माताने रावणको कहा कि, हे पुत्र! यह वैश्रमण नामका मेरा भानजा है। चारों ओर फैले हुए प्रतापवाला यह लंकापुरीका स्वामी और इन्द्रका मुख्य सुभट है। (१०१) हे पुत्र! वह मनोहर लंकापुरी कुल-परम्परासे तुम्हारी है। अपने पितामहको निर्वासित करके यह वहाँ अधिष्ठित हुआ है। (१०२) हे पुत्र! बड़ी-बड़ी सैकड़ों मनोरथोंसे चिन्तित तुम्हारे पिता उस सुन्दर नगरीके कारण क्षणभर भी नींद नहीं लेते। (१०३) अपनी माताके ऐसे वचन सुनकर उत्साहित दशानन विद्याओंकी साधनाके लिये भीमारण्य नामक वनमें गया। (१०४)

रावण आदिकी विद्यासाधना—

वह वन मांसभक्षी क्रूर प्राणियोंकी भयोत्पादक ध्वनि व प्रतिध्वनिसे ऐसी तो गर्जना करता था कि उसके ऊपरसे देव, सिद्ध और किन्नर तक नहीं जाते थे। (१०५) ऐसे वनमें जटाजूट बाँधे हुए और उसके ऊपर रखी हुई शिखामणिकी किरणोंसे शोभित वे तीनों भाई घोर तप करने लगे। (१०६) उन्हें एक लाख जपसे प्राप्त होनेवाली

१. परिज्ञापित। २. अनुजवर। ३. क्रव्याद।

अट्ठक्खरा य विज्जा, सिद्धा से लक्खजावपरिपुण्णा। नामेण सव्वकामा, सा वि य सिद्धा दिणद्धेण ॥ १०७ ॥
जविऊण समाढत्ता, विज्जा वि हु सोलसक्खरनिबद्धा। दहकोडिसहस्साइ, जीसे मन्ताण परिवारो ॥ १०८ ॥
जम्बुद्दीवाहिवई, तइया जक्खो अणाढिओ नाम। जुवइसहस्सपरिवुडो, कीलणहेउं वण पत्तो ॥ १०९ ॥
ताण वरतरुणीण, कीलन्तीणं सहावलीलाए। तवनिच्चलदेहाणं, दिट्ठी पत्ता कुमाराणं ॥ ११० ॥
गन्तूण ताण पास, भणन्ति वरकमलकोमलमुहीओ। तव-नियमसोसियाण वि पेच्छ हला! रूवलावण्ण ॥ १११ ॥
एए पढमवयत्था, सेयम्बरधारिणो कुमारवरा। किं कारण महन्तं, चरन्ति घोर तवोकम्मं ॥ ११२ ॥
उट्ठ लहुं चिय गच्छह, गेह किं सोसिएण देहेण[१]। अम्हेहि सम भोगे. भुञ्जह पियदरिसणा तुब्भे ॥ ११३ ॥
मम्मण-महुरुल्लाव, एव चिय ताण उलवन्तीणं। वयण न भिन्दइ मण, सत्थ व भड मसन्नाह ॥ ११४ ॥
देवीण मज्झयारे, दट्ठूण अणाढिओ भणइ एव। भो भो! तुम्हेत्थ ठिया, कयर देवं विचिन्तेह ॥ ११५ ॥
सुट्ठु वि मग्गिज्जन्ता, झाणोवगया न देन्ति उल्लाव। रुट्ठो जक्खाहिवई, घोरुवसग्ग कुणइ तेसिं ॥ ११६ ॥
वेयाल-वाणमन्तर-गह-भूउब्भडकरालमुहदन्ता। भेसन्ति कुमारवरे, जक्खा विविहेहि रूवेहिं ॥ ११७ ॥
उम्मूलिऊण केई, पव्वयसिहर सिलापरिग्गहिय। मुञ्चन्ति ताण पुरओ, पप्फोडन्ता धरणिवट्ट ॥ ११८ ॥
केइत्थ दीहविसहर–रूव काऊण अङ्गमङ्गेसु। वेढन्ति कुमारवरे, तह वि य खोभं न वच्चन्ति ॥ ११९ ॥
काऊण सीहरूवे, दढदाढामुहललन्तजीहाले। मुञ्चन्ति सीहनाय, नक्खेहि महिं विलिहमाणा ॥ १२० ॥
जाहे न चाइया ते, खोभेऊणं च विविहरूवेहिं। ताहे वहलतमनिभ, मेच्छबल दाविय सहसा ॥ १२१ ॥

---

अष्टाक्षरा विद्या सिद्ध हुई और सर्वकामा नामकी विद्या भी आधे दिनमें प्राप्त हुई। (१०७) जिसके मन्त्रोंका परिवार दसकरोड़ हजार था अर्थात् इतने मन्त्रोंका जप करके सोलह अक्षरोंमें निबद्ध षोडशाक्षरा विद्या भी उन्होंने प्राप्त की। (१०८)

उस समय एक हजार युवतियोंसे घिरा हुआ अनादृत नामका जम्बूद्वीपका अधिपति यक्ष क्रीडा करनेके लिये उस वनमें आया। (१०९) स्वाभाविक लीलाके साथ क्रीड़ा करती हुई उन सुन्दर तरुणियोंकी दृष्टि तपसे निश्चल देहवाले उन कुमारोंके ऊपर पड़ी। (११०) उनके पास जाकर उत्तम कमल के समान कोमल मुखवाली वे कहने लगीं कि, अरे! तप एव नियमसे शोषित होने पर भी इनके रूप एवं लावण्य तो देखो। (१११) प्रथम वयमें स्थित अर्थात् बालक और श्वेत वस्त्रधारी ये कुमार किसलिए ऐसा घोर तप कर रहे हैं? तुम उठो और जल्दी ही घर चले जाओ। शरीरको सुखानेसे क्या फायदा? सुन्दर तुमलोग हमारे साथ भोग भोगो। (११२-११३) जिस प्रकार कवच पहने हुए सुभटका शस्त्र भेद नहीं कर सकता उसी प्रकार कामवर्धक मधुर वाणी बोलनेवाली उन स्त्रियोंके वचन उन्हें तनिक भी भेद न सके अर्थात् उन्हें ज़रा भी विचलित न कर सके। (११४) देवियोंके बीचमें रावण आदिको देखकर अनादृत कहने लगा कि अरे! तुम यहाँ खड़े-खड़े किस देवके बारेमें सोच रहे हो? (११५) बार-बार पूछने पर भी ध्यानमें लीन उन्होंने जब जवाब न दिया तब रुष्ट यक्षाधिपतिने उन पर घोर उपसर्ग किये। (११६) वेताल, व्यन्तर, ग्रह, भूत तथा भयंकर और विकराल मुँह और दाँतवाले यक्ष अनेक प्रकारके रूपोंसे उन कुमारोंको डराने लगे। (११७) उनमेंसे कई यक्ष शिलाओंसे व्याप्त पर्वतके शिखर उखाड़कर पृथ्वीतलको फोड़ रहे हो इस तरह उनके सम्मुख फेंकने लगे। (११८) कई यक्षोंने बड़े-बड़े विषधर सर्पोंका रूप धारण करके उन कुमारोंके प्रत्येक अंगको लपेट लिया, फिर भी वे क्षुब्ध न हुए। (११९) भयंकर डाढ़वाले, मुँहमें लपलपाती हुई जीभवाले तथा नखोंसे जमीनको खोदते हुए सिंहोंका रूप धारण करके वे सिंहनाद करने लगे। (१२०) इस प्रकार विविध रूपोंसे क्षुब्ध करने पर भी जब वे उन्हें ध्यानसे च्युत न कर सके तब उन्होंने सहसा घनघोर अन्धकारके जैसे काले म्लेच्छोंकी सेना प्रदर्शित की।

---

१ न गच्छति—प्रत्य०।

हय-विहय-विप्परद्धं, कुसुमन्तपुरं हढेण काऊणं । तो बन्धिऊण ठविओ, पुरओ रयणासवो तेसिं ॥ १२२ ॥
अन्तेउरं विलवं, कुणमाणं बन्धवा य दीणमुहा । खररज्जुकढिणबद्धा, ते वि य पुरओ उवट्ठविया ॥ १२३ ॥
केसेसु कड्ढिऊणं, माया वि य नियलसजया सिग्धं । ठविया य ताण पुरओ, मेच्छेहि अणज्जसीलेहिं ॥ १२४ ॥
हा पुत्त! परित्तायह, पल्लीं हं पेसिया पुलिन्देहिं । होऊण समरसूरा, कह एयं परिहवं सहह? ॥ १२५ ॥
चोद्दसथणसोत्ताणं, जं पुत्ता! पाइया मए खीरं । तं कुपुरिसेहि संपइ, एक्कस्स वि निक्कओ न कओ[1] ॥ १२६ ॥
एएसु य अन्नेसु य, झाणविरोहो जया न संभूओ । खग्गेण सिरं छिन्नं, पुरओ रयणासवस्स तया ॥ १२७ ॥
सव्विन्दियसंवरियं, चित्तं न य बाहिरं समल्लीणं । झाणं गिरिन्दसरिसं, निक्कम्पं दहमुहस्स ठियं ॥ १२८ ॥
जइ तं करेइ झाणं, सुद्धं इह संजओ य सद्धाए । छेत्तूण कम्मबन्धं, पावइ सिद्धिं न सन्देहो ॥ १२९ ॥
एत्थन्तरे सहस्सं, विज्जाणं विविहरूवधारीणं । बद्धञ्जलिमउडाणं, सिद्धं चिय दहमुहस्स तया ॥ १३० ॥
कस्स वि चिरस्स सिज्झइ, विज्जा अइदुक्खदेहपीडाए । कस्स वि लहुं पि सिज्झइ, सुचरियकम्माणुभावेणं ॥ १३१ ॥
काले सुपत्तदाणं, सम्मत्तविसुद्धि-बोहिलाभं च । अन्ते समाहिमरणं, अभव्वजीवा न पावन्ति ॥ १३२ ॥
सव्वायरेण एवं, पुण्णं कायव्वयं मणूसेणं । पुण्णेण नवरि लब्भइ, कम्मसमिद्धी अ सिद्धी य ॥ १३३ ॥
पुव्वकयं निम्मायं, सेणिय! कम्मप्फलं दहमुहस्स । कालम्मि य संपुण्णे सिद्धाउ महन्तविज्जाओ ॥ १३४ ॥
एयासिं विज्जाणं, नामविभत्तिं सुणाहि एगमणो । आगासगामिणी कामदाइणी कामगामी य ॥ १३५ ॥
विज्जा य दुण्णिवारा, जयकम्मा चेव तह य पन्नत्ती । अह भाणुमालिणी विय, अणिमा लघिमा य नायव्वा ॥ १३६ ॥

---

(१२१) जबरदस्तीसे कुसुमान्तपुरको क्षत-विक्षत एवं अत्यन्त पीड़ित करके तथा रत्नश्रवाको बाँधकर उनके सामने हाजिर किया। (१२२) विलाप करते हुए अन्तःपुरको और दीनमुख बन्धुजनोंको कठोर रस्सीसे मजबूतीके साथ बाँधा और उन्हें भी उनके सम्मुख उपस्थित किया। (१२३) अनार्य शीलवाले म्लेच्छोंने बेड़ीमें जकड़ी हुई माताको भी बालोंसे घसीटकर उनके सामने ला पटका। (१२४) हे पुत्रो! रक्षा करो। शबर मुझे उनकी पल्ली (छोटा गाँव) में ले जा रहे हैं। तुम युद्ध करनेमें शूरवीर होने पर भी ऐसा परिभव क्यों सहते हो? (१२५) हे पुत्रो! अपने स्तनके चौदह स्रोतोंसे मैंने तुम्हें दूध पिलाया है, किन्तु उनमेंसे एकका भी तुम इस समय इन कुपुरुषोंसे मुझे छुड़ाकर बदला नहीं चुका रहे हो। (१२६) इनसे तथा ऐसे ही दूसरे कारणोंसे जब ध्यानका विनाश न हो सका तब उसके सामने ही रत्नश्रवाका सिर काट डाला। (१२७) ऐसा होने पर भी सब इन्द्रियोंमें संवर करनेवाला चित्त बहिर्मुख न हुआ। दशमुखका ध्यान गिरीन्द्रके समान निष्कम्प था। (१२८) यदि कोई संयमी साधु श्रद्धापूर्वक वैसा शुद्ध ध्यान यहाँ करे तो वह कर्मरूपी बन्धनको नष्टकर सिद्धि प्राप्त कर सकता है, इसमें कोई सन्देह नहीं है। (१२९) इस बीच विविध रूपधारी तथा सिर पर हाथ जोड़ी हुई हजारों विद्याएँ दशमुखको सिद्ध हुईं। (१३०) अत्यन्त दुःख और शारीरिक पीड़ासे किसीको चिरकालमें विद्या सिद्ध होती है और किसीको पुण्यकर्मके फलस्वरूप शीघ्र ही। (१३१) यथासमय सुपात्रको दान, सम्यक्त्व एवं विशुद्ध ज्ञानका लाभ तथा अन्तमें समाधिपूर्वक मरण—ये अभव्य जीव प्राप्त नहीं करते। (१३२) अतः मनुष्यको सम्पूर्ण आदरके साथ पुण्य-कर्म करना चाहिए, क्योंकि पुण्यसे ही कर्मजन्य समृद्धि तथा मोक्ष प्राप्त होता है। (१३३) हे श्रेणिक! पूर्वकृत कर्मका जो फल निर्मित हुआ था वह समय आने पर सम्पूर्ण हुआ और बड़ी-बड़ी विद्याएँ सिद्ध हुईं। (१३४)

इन विद्याओंके अलग-अलग नाम तुम ध्यानसे सुनो— १—आकाशगामिनी, २—कामदायिनी, ३—कामगामी, ४—दुर्निवारा, ५—जयकर्मा, ६—प्रज्ञप्ति, ७—भानुमालिनी, ८—अणिमा, ९—लघिमा, १०—मनःस्तम्भनी, ११—अक्षोभ्या, १२—संवाहिनी, १३—सुरध्वंसी, १४—कौमारी, १५—वधकारिणी, १६—सुविधाना, १७—तमोरूपा, १८—विपुलाकरी,

---

१. निष्क्रयः। २. पद्मचरितमें 'जगत्कम्पा' है।

मणथम्भणी अखोहा, विज्जा सवाहणी सुरद्धंसी । कोमारी वहकारी, सुविहाणा तह तमोरूवा ॥ १३७ ॥
विउलाअरी य दहणी, विज्जा सुहदाइणी रओरूवा । दिणरयणिकरी, वज्जोयरी य एत्तो समादिट्ठी ॥ १३८ ॥
अजरामरा विसन्ना, जलथम्भिणि अग्गिथम्भणी चेव । गिरिदारिणी य एत्तो, विज्जा अवलोवणी चेव ॥ १३९ ॥
अरिविद्धसी घोरा, वीरा य भुयङ्गिणी तहा वरुणी । भुवणा विज्जा य पुणो, दारुणि मयणासणी य तहा ॥ १४० ॥
रवितेया भयजणणी, ईसाणी तह भवे जया विजया । वन्धणि वाराही वि य, कुडिला कित्ती मुणेयव्वा ॥ १४१ ॥
वाउब्भवा य सत्ती ( न्ती ) कोवेरी सङ्करी य उद्दिट्ठा । जोगेसी वलमहणी, चण्डाली वरिसिणी चेव ॥ १४२ ॥
विज्जाउ एवमाई, सिद्धाओ तस्स वहुविहगुणाओ । थेवदिवसेसु सेणिय !, अल्लीणाओ दहमुहस्स ॥ १४३ ॥
सव्वारुहरइविद्धी, आगासगमा य जम्भणी चेव । निद्दाणी पञ्चमिया, सिद्धा[1] चिय भाणुकण्णस्स ॥ १४४ ॥
सिद्धत्था अरिदमणी, निव्वाघाया खगामिणी पमुहा । एया वि हु विज्जाओ, पत्ताउ विभीसणेण तया ॥ १४५ ॥
अह ते समत्तनियमा, जक्खाहिवईण तत्थ तुट्ठेण । सम्माणिय-कयपूया, दिन्नासीसा तओ भणिया ॥ १४६ ॥
दहमुह ! वन्धवसहिओ, महइमहाइड्ढि-सत्तसपन्नो । पडिवक्खअपरिभूओ, जीवसु काल अइमहन्त ॥ १४७ ॥
अन्नं पि एव निसुणसु, जम्बुद्दीवे समुद्दपेरन्ते । सच्छन्दसुहविहारी, हिण्डसु मज्झ पसाएण ॥ १४८ ॥
कइलाससिहरसरिसोवमेसु भवणेसु सविरायन्त । दिव्व सयपभपुर, धणएण कय दहमुहस्स ॥ १४९ ॥
काऊण य सम्माण, निययपुर पत्थिओ महाजक्खो । सिग्घ च रक्खसभडा, सपत्ता सव्वपरिवारा ॥ १५० ॥
तत्तो महूसव ते, करेन्ति अच्चन्तहरिसियमईया । वहुतूरसद्दकलयल—सिद्धवहूमङ्गलुग्गीय ॥ १५१ ॥
सपत्तो य सुमाली, पियामहो मालवन्तनामो य । रिक्खरया-ऽऽइच्चरया, रयणासवमाइया सव्वे ॥ १५२ ॥

१९—दहनी, २०—शुभदायिनी, २१—रजोरूपा, २२—दिन-रजनीकरी, २३—वज्रोदरी, २४—समादिष्टी, २५—अजरामरा, २६—विसंज्ञा, २७—जलस्तम्भनी, २८—अग्निस्तम्भनी, २९—गिरिदारणी, ३०—अवलोकनी, ३१—अरिविध्वंसिनी, ३२—घोरा, ३३—वीरा, ३४—भुजगिनी, ३५—वारुणी, ३६—भुवना, ३७—दारुणी, ३८—मदनाशनी, ३९—रवितेजा, ४०—भयजननी, ४१—ऐशानी, ४२—जया, ४३—विजया, ४४—बन्धनी, ४५—वाराही, ४६—कुटिला, ४७—कीर्ति, ४८—वायूद्भवा, ४९—शान्ति, ५०—कौवेरी, ५१—शंकरी, ५२—योगेश्वरी, ५३—वलमथनी, ५४—चाण्डाली, ५५—वर्षिणी । (१३५—१४२)

हे श्रेणिक ! ऐसे ही दूसरी अनेकविध गुणोवाली विद्याएँ दशमुखको सिद्ध हुई और उसमें थोड़े ही दिनोमे लीन हो गई । (१४३) भानुकर्णको सर्वारोहिणी, रतिवृद्धि, आकाशगामिनी, जृम्भिणी तथा पाँचवीं निद्राणी ये पाँच विद्याएँ सिद्ध हुई । (१४४) उस समय विभीषणको भी सिद्धार्था, अरिदमनी, निर्व्याघाता और आकाशगामिनी ये चार विद्याएँ सिद्ध हुई । (१४५) नियम समाप्त होने पर सन्तुष्ट यक्षाधिपतिने उनका सम्मान करके पूजा की तथा आशीर्वाद देकर कहा—हे दशमुख ! तुम्हें अत्यन्त महान् ऋद्धि और शक्ति प्राप्त हुई है । तुम शत्रुओके द्वारा अपराजित हो । तुम अपने भाइयोके साथ सुचिर काल पर्यन्त जीते रहो ! ( १४६-१४७ ) दूसरी वात भी सुनो । समुद्र पर्यन्त फैले हुए जम्बूद्वीपमें तुम मेरे प्रसादसे स्वच्छन्द एव सुखपूर्वक विहार कर सकते हो । ( १४८ )

धनदने कैलास शिखरके जैसे समुन्नत भवनोसे शोभित स्वयंप्रभ नामका एक नगर दशमुखके लिये वसाया । ( १४९ ) रावणका सम्मान करके महायक्ष अनादृतने अपने नगरकी ओर प्रस्थान किया । उधर राक्षस सुभट भी अपने समग्र परिवारके साथ वहाँ शीघ्र ही आ पहुँचे । ( १५० ) इसके पश्चात् अत्यन्त आनन्दविभोर उन्होंने अनेकविध वाद्योकी ध्वनिसे शब्दायमान तथा सिद्धांगनाओंके मगल गीतोंसे गानमय ऐसा महोत्सव मनाया । ( १५१ ) वहाँ सुमाली,

१. विज्जा चिय—प्रत्य० ।

दिट्ठा कुमारसीहा, कयविणया ते गुरुं समल्लीणा । सव्वे वि य एगट्ठं, वच्चन्ति सयंपभं नयरं ॥ १५३ ॥
दट्ठूण केकसी वि य, पुत्ते वरहार-कुण्डलाहरणे । पुलइयरोमञ्चइया, न माइ नियगेसु अङ्गेसु ॥ १५४ ॥
पत्ता सयपभपुरं, भवणालीविविहरयणकयसोहं । ऊसियधया-वडागं, सग्गविमाणं व ओइण्णं ॥ १५५ ॥
मज्झट्ठियम्मि सूरे, मज्जणयविही कया कुमाराणं । पडुपडह-मुरववहुरव-जयसद्दुग्घुट्ठगम्भीरा ॥ १५६ ॥
ण्हाया कयवलिकम्मा[1], सव्वालंकारभूसियसरीरा । गुरुयणकयप्पणामा, दिन्नासीसा सुहनिविट्ठा ॥ १५७ ॥
एवं तु सकहाए, समागयं मालिमरणमुव्वेयं । जंपन्तो य सुमाली, सहसा ओमुच्छिओ पडिओ ॥ १५८ ॥
चन्दणजलोल्लियङ्गो, आसत्थो पुच्छिओ दहमुहेणं । केण निमित्तेण गुरू !, जेणेय पाविओ दुक्खं ? ॥ १५९ ॥
अह साहिउं पयत्तो, पुत्तय ! निसुणेहि दिन्नकण्ण-मणो । जह अम्ह वसण-दुक्खं, उप्पन्नं एरिसं अङ्गे ॥ १६० ॥
लङ्कापुरीऍ सामी, आसि पुरा मेहवाहणो राया । तस्स इमो सुविसालो, रक्खसवंसो समुप्पन्नो ॥ १६१ ॥
एत्थेव महावंसे, लङ्कानयरीऍ खेयरिन्दाण । वोलीणाइँ कमेण, वहुयाइं सयसहस्साइं ॥ १६२ ॥
जाओ च्चिय तडिकेसो, तस्स सुकेसो सुओ समुप्पन्नो । तस्स वि य होइ माली, पुत्तो हं मालवन्तो य ॥ १६३ ॥
जो आसि मज्झ जेट्ठो, लङ्कापुरिसामिओ विजियसत्तू । जेणेयं भरहद्धं, वसीकयं पुरिससीहेण ॥ १६४ ॥
सो माली मह पुरओ, सहसारसुएण पुत्त ! इन्देण । वहिओ संगाममुहे, रहनेउरचक्कवालपुरे ॥ १६५ ॥
तस्स भएण पविट्ठा, अम्हे पायालपुरवरं दुग्गं । नयरं चिय सो भुञ्जइ, तं अम्ह कुलोचियं नयरं ॥ १६६ ॥
अह अन्नया गएणं, सम्मेए वन्दिऊण जिणयन्दं । तत्थेव पुच्छिओ मे, अइसयनाणी समणसीहो ॥ १६७ ॥

पितामह माल्यवान्, ऋक्षरजा, आदित्यरजा तथा रत्नश्रवा आदि सब आये। (१५२) उन्होंने विनयशील तथा गुरुभक्त उन सिंह जैसे कुमारोंको देखा। वे सब इकट्ठे होकर स्वयम्प्रभ नगरकी ओर चले। (१५३) केकसी भी उत्तम हार, कुण्डल व आभरणोंसे युक्त पुत्रोंको देखकर हर्षसे रोमाञ्चित हो गई। उसका हर्ष उसके शरीरमें समाता नहीं था। (१५४) वे सब मकानोंकी पंक्तियोंमें विविध रत्नों द्वारा की गई शोभावाले, ध्वजा एवं पताकाओंसे व्याप्त तथा मानो स्वर्गका विमान नीचे उतर आया हो ऐसे स्वयम्प्रभपुरमें आ पहुँचे। (१५५) सूर्यके आकाशके मध्यमें स्थित होने पर कुमारोंकी उत्तम ढोल व मृदंगकी ध्वनिसे शब्दायमान तथा 'जय' शब्दके उद्घोषसे गम्भीर, ऐसी स्नानविधि की गई। (१५६) स्नान एवं बलिकर्म करके सब अलंकारोंसे भूषित शरीरवाले उन्होंने गुरुजनोंको प्रणाम किया। आशीर्वाद प्राप्त करके वे बादमें सुखपूर्वक बैठे। (१५७) इस प्रकार वे वार्तालाप कर रहे थे कि वहां सुमाली आया और मालीके मरणके उद्वेगकर समाचारको कहता कहता सहसा मूर्छित होकर नीचे गिर पड़ा। (१५८) चन्दनका जल शरीर पर छींटनेसे होशमें आये हुए उससे दशमुखने पूछा कि किस कारण आपको इतना बड़ा दुःख सहना पड़ा है? (१५९) यह सुनकर वह कहने लगा कि हे पुत्र! मेरे शरीरमें जिस आपत्तिके कारण ऐसा दुःख उत्पन्न हुआ है उसके बारेमें कान और मन लगाकर तू सुन। (१६०)

प्राचीन कालमें लंकानगरीका स्वामी मेघवाहन नामका राजा था। उससे यह सुविशाल राक्षसवंश उत्पन्न हुआ है। (१६१) इसी महावंशमें और लंकानगरीमें अनेक लाख विद्याधर राजा क्रमशः हो गये। (१६२) उसी वंशमें तडित्केशी हुआ, उसका लड़का सुकेश नामका हुआ। उसीके माली और मैं—माल्यवान्—हम दो पुत्र थे। (१६३) लंका नगरीका स्वामी, मेरा ज्येष्ठ भाई, शत्रुओं पर विजय प्राप्त करनेवाला तथा जिस पुरुषसिंहने आधे भारत खण्डको अपने वश कर लिया था ऐसे उस मालीको मेरे सम्मुख ही युद्धभूमिमें, रथनूपुर—चक्रवालपुरमें, सहस्रारके पुत्र इन्द्रने मार डाला है। (१६४-१६५) उसके भयसे हमने पातालपुर नामके उत्तम दुर्गमें प्रवेश किया है और जो हमारा कुलपरम्परासे प्राप्त नगर था उसका उपभोग अब वह करता है। (१६६) एक बार सम्मेतशिखरके ऊपर जिनवरको वन्दन करनेके लिए मैं

1 कयपरिकम्मा—प्रत्य० ।

कइया होही अम्ह, लङ्कानयरीसमासयनिवेसो ? । अइगरुयदारुणस्स य, वोच्छेओ वसणदुक्खस्स ? ॥ १६८ ॥
भणिय च मुणिवरेण, जो ते पुत्तस्स होहिई पुत्तो । सो नियपुरिं सवस, काही नत्थेत्थ सदेहो ॥ १६९ ॥
सो अद्धभरहसामी, पयाव-बल-विरिय-सत्तसपन्नो । पडिवक्खखयन्तकरो, होही समरुज्जयमईओ ॥ १७० ॥
त एय मुणिभणिय, जाय निस्ससय नहुद्दिट्ठ । रक्खसवंसस्स तुम, होही कित्तीधुराधारो ॥ १७१ ॥
सोऊण गुरुवएस, तुट्ठो च्चिय दहमुहो वियसियच्छो । सिद्धाण नमोकार, करेइ मउलञ्जली सिरसा ॥ १७२ ॥
धम्म काऊण बुद्धा नरवरवसहा होन्ति विक्खायकित्ती, दूर भुञ्जन्ति सोक्ख पवरसिरिधरा लक्खणुक्किण्णदेहा ।
बोहिं पावेन्ति धीरा परभवमहणी मोक्खमग्गाहिलासी, तम्हा ठावेह चित्त ससियरविमले सासणे सजयाण ॥ १७३ ॥

॥ इति पउमचरिए दहमुहविज्जासाहणो नाम सत्तमो उद्देसो समत्तो ॥

## ८. दहमुहपुरिपवेसो

एत्तो वेयड्ढनगे, दक्खिणसेढीएँ सुरयसगीए । नयरे मओ त्ति नाम, हेमवई नाम[1] से भज्जा ॥ १ ॥
तीए गुणाणुरूवा, धूया मन्दोयरि त्ति नामेण । नवजोव्वणसपन्ना, मएण दिट्ठा विसालच्छी ॥ २ ॥
चिन्त खणेण पत्तो, सद्दावेऊण मन्तिणो सिग्घ । अह देमि कस्स कन्न ? एय मे पुच्छिया भणह ॥ ३ ॥

---

गया था । वहीं पर एक अतिशय ज्ञानी और श्रमणोंमें सिंह जैसे पराक्रमी एक साधुसे मैंने पूछा कि लंकानगरी कब हमारा आश्रयस्थान बनेगी और अत्यन्त भारी और भयंकर इस आपत्तिजन्य दुःखका उच्छेद कब होगा ? ( १६७-१६८ ) यह सुनकर उस मुनिवरने कहा कि जो तुम्हारे पुत्रका पुत्र होगा, वह अपनी नगरी पुनः स्वाधीन करेगा, इसमें कोई सन्देह नहीं है। ( १६९ ) प्रताप, बल, वीर्य और सामर्थ्यसे युक्त, शत्रुओका विनाश करनेवाला तथा युद्धमें सतत उद्यत रहनेकी बुद्धिवाला वह आधे भरतक्षेत्रका स्वामी होगा । ( १७० ) मुनिका ऐसा कथन सुनकर मैं निःशंक हुआ । जिस प्रकार मुनिने कहा था वैसे ही तुम राक्षस वंशकी कीर्तिरूपी धुराके आधार बनोगे । ( १७१ )

गुरुजनका ऐसा कथन सुनकर विकसित नेत्रोंवाला दशमुख प्रसन्न हुआ । बादमें उसने हाथ जोड़कर और सिर झुकाकर सिद्धोंको नमस्कार किया ! ( १७२ ) विख्यात कीर्तिवाले, बुद्धिशाली, उत्तम लक्ष्मीको धारण करनेवाले तथा शुभ लक्षणोंसे व्याप्त देहवाले श्रेष्ठ मनुष्य धर्मका आचरण करनेसे चिरकालपर्यन्त सुखोपभोग करते हैं, और मोक्षकी अभिलाषावाले धीर पुरुष दूसरे जन्मोंका नाश करनेवाला ज्ञान प्राप्त करते हैं। अतः संयमीजनोंके चन्द्रमाके किरणोंके समान विमल शासनमें तुम अपना चित्त लगाओ । ( १७३ )

। पद्मचरितमें दशमुखकी विद्या-साधना नामक सातवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

## ८. दशमुखका लंकाप्रवेश

रावणका मन्दोदरीके साथ विवाह—

इधर वैताढ्यपर्वतकी दक्षिणश्रेणीमें आये हुए सुरतसगीत नामक नगरमें मय नामका राजा रहता था । उसकी भार्या हेमवती थी । ( १ ) उसकी नवीन यौवनसे सम्पन्न तथा गुणवती मन्दोदरी नामकी एक लड़की थी । एक दिन विशाल नेत्रोंवाली उसे मयने देखा । ( २ ) क्षणभर उसने सोचा । बादमें शीघ्र ही मन्त्रियोंको बुलाकर उसने पूछा कि तुम मुझे कहो कि यह कन्या किसे दूँ ? ( ३ ) मन्त्रियोंने बलसे समृद्ध अनेक विद्याधरोंके बारेमें कहा, तब दूसरेने

---

१. वेव से—मु० ।

मन्तीहि समुद्दिट्ठा, वहवे विज्जाहरा वलसमिद्धा । अन्नेण तओ भणियं, जोगा इन्दस्स वरकन्ना ॥ ४ ॥
अह ते मएण भणिया, नयसत्थवियारया महामन्ती । मज्झ किर परिणामो, दिज्जइ कन्ना दहमुहस्स ॥ ५ ॥
विज्जासहस्सधारी, अतुलियवलविक्कमो सुरूवो य । सुन्दरकुलसम्भूओ, गुणेहि दूरं समुव्वहइ ॥ ६ ॥
मन्तीहि समणुनाय, एव पहु ! जह तुमे समुद्दिट्ठं । कल्लाणसमारम्भो, कीरउ मा णे चिरावेह ॥ ७ ॥
सुभलग्गकरणजोए, कन्न घेत्तूण सयलपरिवारो । दहवयणपुराभिमुहो, मओ पयट्टो नभयलेणं ॥ ८ ॥
गयणेण वच्चमाणो, भीमारण्णस्स मज्झयारम्मि । पेच्छइ मणाभिराम, नगर वरतुङ्गपायार ॥ ९ ॥
सव्वावत्तवलाहय-सम्मेय-ऽट्ठावयाण मज्झम्मि । त भीममहारण्ण, जत्थ पुरं सुरपुरायार ॥ १० ॥
नयरस्स तस्स पासे, ओइण्णो निययवाहिणीसहिओ । पेच्छइ मओ मणोज्ज, भवणं सरयम्वुयायार ॥ ११ ॥
भवण मओ पविट्ठो, अह पेच्छइ दारिय तहिं एक्क । भणिया य कस्स दुहिया ?, कस्स व एय महाभवण ? ॥ १२ ॥
सा भणइ मज्झ भाया, दहवयणो नामओ य चन्दणहा । खग्गस्स रक्खणट्ठा, ठविया हं चन्दहासस्स ॥ १३ ॥
ताव[1] च्चिय दहवयणो, मेरुं गन्तूण चेइयघराइं । सथुणिय पडिनियत्तो, त चेव गिह समणुपत्तो ॥ १४ ॥
काऊण समायारं, मयसहिया मन्तिणो दहमुहस्स । मारीचि वज्जमज्झो, गयणतडी वज्जनेत्तो य ॥ १५ ॥
मरुदुज्जउग्गसेणे, मेहावी सारणो सुगो मन्ती । अन्ने वि एवमाई, दट्ठूण दसाणण तुट्ठा ॥ १६ ॥
काऊण विणयपणया, भणन्ति मन्ती सुणेह वयणऽम्ह । दहमुह ! एगग्गमणो, कारणमिणमो निसामेहि ॥ १७ ॥
सुरसगीयाहिवई, वेयड्ढे दक्खिणाएँ सेढीए । एसो मओ त्ति नाम, विज्जाहरपत्थिवो सूरो ॥ १८ ॥
घेत्तूण निययधूय, तुज्झ गुणायर ! विसिट्ठलायण्ण । भडचडयरेण सहिया, एत्थ चिय आगया सिग्घ ॥ १९ ॥

कहा कि यह उत्तम कन्या इन्द्रके योग्य है। (४) इस पर नीति एवं शास्त्रोंका विचार करनेवाले महामन्त्रियोंसे मयने कहा कि मेरा तो ऐसा विचार है कि यह कन्या दशमुखको दी जाय। (५) यह दशमुख हजारों विद्याओंको धारण करनेवाला है, इसका वल एवं विक्रम अद्वितीय है, यह सुन्दर है और उत्तम कुलमें उत्पन्न हुआ है तथा गुणोंके कारण दूर तक प्रसिद्ध है। (६) मन्त्रियोंने अनुमति दी कि हे प्रभो ! आपने जो कुछ कहा वह योग्य है, अत. मगल-समारम्भ करो और अब विलम्ब मत करो। (७)

शुभ लग्न एवं करणका योग होने पर कन्याको लेकर मयने सम्पूर्ण परिवारके साथ आकाशमार्गसे दशवदनके नगरकी ओर प्रस्थान किया। (८) गगनमार्गसे जाते हुए उसने भीमारण्यके बीच सुन्दर एवं ऊँचे और उत्तम प्राकारसे परिवेष्टित एक नगर देखा। (९) जहाँ सुरपुर अलकाके आकारका वह नगर बसा था वह भीम महारण्य सर्वावर्त, वलाहक, सम्मेतशिखर तथा अष्टापद पर्वतोंके बीच था। (१०) अपनी सेनाके साथ मय उस नगरके पास नीचे उतरा। वहाँ उसने शरत्कालीन जलके समान निर्मल वर्णका एक मनोहर भवन देखा। (११) उस भवनमें प्रवेश करने पर मयने वहाँ एक लड़की देखी। उसने पूछा कि तुम किसकी लड़की हो और यह विशाल भवन किसका है ? (१२) उसने कहा कि दशमुख मेरा भाई है और मेरा नाम चन्द्रनखा है। चन्द्रहास नामक खड्गकी रक्षाके लिए मैं यहाँ नियुक्त की गई हूँ। (१३) इस बीच दशवदन भी मेरु पर जाकर और चैत्यगृहोंकी स्तुति करके लौटा और उसी घरमें आ पहुँचा। (१४) मयसहित मंत्रियोंने दशमुखका यथोचित आदर-सत्कार किया। दशाननको देखकर मारीच, वज्रमध्य, गगनतडित्, वज्रनेत्र, मरुत्, उर्ज, उग्रसेन, मेधा, सारण, शुक तथा दूसरे भी सन्तुष्ट हुए। (१५-१६) विनयोपचार करके मंत्रियोंने झुककर कहा कि, हे दशमुख ! तुम एकाग्रमन होकर हमारा कथन तथा यहाँ आनेका कारण सुनो। (१७) वैताढ्यपर्वतकी दक्षिण श्रेणीमें आये हुए सुरसंगीत नामक नगरके अधिपति ये शूरवीर मय विद्याधरोंके राजा हैं। (१८) हे गुणाकर ! तुम्हारे लिये विशिष्ट लावण्यवाली अपनी

1 तावं चिय—मु०।

सुणिऊण वयणमेयं, दसाणणो जिणहरं समल्लीणो । पूय काऊण तओ, अभिवन्दइ जिणवरं तुट्ठो ॥ २० ॥
तत्थेव सयण-परियण-आणन्दुब्भडवरं निओगेण । वत्त पाणिग्गहणं, अणन्नसरिसं वसुमईए ॥ २१ ॥
पत्तो सयंपहपुर, तीएँ सम दहमुहो पुलइयङ्गो । मन्नन्तो पवरसिरिं, समत्थभुवणागय चेव ॥ २२ ॥
तत्तो मओ य राया, निययपुर पत्थिओ सपरिवारो । दुहियाविओगजणिय, सोग-पमोय च वहमाणो ॥ २३ ॥
जाया वरग्गमहिसी, एत्तो मन्दोयरी विसालच्छी । तीए गुणाणुरत्तो, न गणइ काल पि वच्चन्त ॥ २४ ॥
सो तत्थ विण्णसेउ, इच्छइ विज्जाण विरिय-माहप्प । उच्छाहनिच्छियमणो, वावारे बहुविहे कुणइ ॥ २५ ॥
एक्को अणेयरूव, काऊण[1]ऽलियइ सव्वजुवईणं । सूरो व कुणइ ताव, ससि व जोण्ह समुव्वहइ ॥ २६ ॥
अणलो व मुयइ जाला, वरिसइ मेहो व तक्खणुप्पन्नो । वाउ व चालइ गिरिं, कुणइ सुरिन्दत्तण सहसा ॥ २७ ॥
होइ समुद्दो व फुड, मत्तगइन्दो खणेण वरतुरओ । दूरे आसन्नो च्चिय, खणेण अद्दसणो होइ ॥ २८ ॥
कुणइ महन्त रूव, खणेण सुहुमत्तण पुण उवेइ । एव लीलायन्तो, मेहवरं पव्वय पत्तो ॥ २९ ॥
पेच्छइ य तत्थ वाविं, निम्मलजलतणुतरङ्गकयसोह । कुमुउप्पलसछन्न, महुयरगुञ्जन्तमहुरसर ॥ ३० ॥
तत्थ य कीलन्तीण, पेच्छइ कन्नाण छस्सहस्साइ । विज्जाहरधूयाण, लायण्णसिरी वहन्तीण ॥ ३१ ॥
ताहिं पि सो कुमारो, दिट्ठो वरहार-मउडकयसोहो । जाणविमाणारूढो, सुरवइलील विडम्बन्तो[2] ॥ ३२ ॥
एव भणन्ति ताओ, जइ न हवइ एस अम्ह भत्तारो । मण-नयणनिव्वुइकरो, तो अकयत्थो इमो जम्मो ॥ ३३ ॥

---

पुत्रीको लेकर वह सुभटसैन्यके साथ यहाँ पर अविलम्ब ही आये हैं । (१९) उनका ऐसा कथन सुनकर प्रसन्न हो दशानन जिनमन्दिरमें गया और पूजन करनेके पश्चात् वह जिनवरको वन्दन करने लगा । (२०) वहीं पर विधिपूर्वक स्वजन एव परिजनोको अत्यन्त आनन्ददायी तथा पृथ्वी पर अनन्यसदृश ऐसा पाणिग्रहण संस्कार सम्पन्न हुआ । (२१) समस्त लोकोंसे आई हुई लक्ष्मी मानता हुआ वह पुलकित शरीरवाला दशमुख उसके साथ स्वयंप्रभ नगरमे आ पहुँचा । (२२) इसके अनन्तर मय राजाने भी पुत्रीके वियोगजन्य दुःख और प्रमोदको धारण करके परिवारके साथ अपने नगरकी ओर प्रस्थान किया । (२३) विशाल नेत्रोवाली मन्दोदरी पटरानी हुई । उसके गुणोंमें अनुरक्त दशमुख व्यतीत होनेवाले कालकी भी परवाह नहीं करता था । (२४)

उत्साही तथा सुस्थिर मनवाले उसको विद्याओंका वीर्य एवं माहात्म्य जाननेकी इच्छा हुई, अतः वह उनका अनेक प्रकारसे वहाँ उपयोग करने लगा । ( २५ ) एक होने पर भी अनेक रूप करके वह सब युवतियोका आलिंगन करता था । सूर्यकी तरह कभी वह गरमी फैलाता था तो चन्द्रकी भाँति कभी चाँदनी धारण करता था । ( २६ ) वह आगकी भाँति ज्वाला छोडता था, उसी समय उत्पन्न बादलकी भाँति वर्षा करता था और वायुकी तरह पर्वतको चलायमान करता था तो कभी सहसा सुरेन्द्रका रूप धारण करता था । ( २७ ) वह कभी समुद्रकी भाँति विशालरूप धारण करता था तो कभी क्षण भरमे मदोन्मत्त हाथी या उत्तम घोड़ा बन जाता था । कभी दूर, कभी नजदीक और कभी तो क्षणभरमे अदर्शनीय हो जाता था । ( २८ ) वह कभी महान् रूप बनाता था और क्षण भरमे सूक्ष्म रूप धारण कर लेता था ।

इस प्रकार लीला करता हुआ वह मेघवर नामक पर्वतके पास आ पहुँचा । ( २९ ) वहाँ उसने निर्मल जलमे उठनेवाली छोटी छोटी लहरोंवाली, कुमुद एव कमलोसे व्याप्त तथा भौंरोंके गुजनसे मधुर स्वरयुक्त एक बावड़ी देखी । ( ३० ) वहाँ पर उसने खेलती हुई, लावण्य एव श्रीसम्पन्न छ हजार विद्याधर कन्याएँ देखीं । ( ३१ ) उन्होंने भी सुन्दर हार एवं मुकुटसे शोभित, विमानमें आरूढ़ तथा सुरपति इन्द्रकी लीलाका भी तिरस्कार करनेवाले उस कुमारको देखा । ( ३२ ) उसे देखकर वे ऐसा कहने लगीं कि मन एवं आँखको सुख पहुँचानेवाला यह यदि हमारा स्वामी नहीं होगा तो हमारा यह जन्म व्यर्थ है । ( ३३ ) सुरसुन्दरकी उत्तम पद्मके समान मुखवाली तथा पद्मसरोवरमें निवास करनेवाली लक्ष्मी जैसी पद्मावती

---

१. काऊण नियइ—प्रत्य० । २. विलंबंतो—प्रत्य० ।

सुरसुन्दरस्स दुहिया, कन्ना पउमावइ त्ति नामेण । वरपउमसरिसवयणा, सिरि व पउमालयनिवासी ॥ ३४ ॥
अन्ना बुहस्स दुहिया, मणवेगाकुच्छिसम्भवा बाला । नामेण असोगलया, कुसुमलया चेव सोहन्ती ॥ ३५ ॥
कणयनरिन्दस्स सुया, सञ्झादेवीएँ कुच्छिसम्भूया । विज्जुसमसरिसवण्णा, नाम विज्जुप्पभा कन्ना ॥ ३६ ॥
एव चिय कन्नाओ, बहुयाओ रूव-जोव्वणधरीओ । मोत्तूण उदयखेड्डं[1], त वरपुरिसं पलोयन्ति ॥ ३७ ॥
अह दहमुहेण ताओ, गन्धव्वविहीएँ पवरकन्नाओ । रूव-गुणसालिणीओ, परिणीयाओ सहरिसेण ॥ ३८ ॥
गन्तूण तुरियतुरियं, कञ्चुइणा अमरसुन्दरस्स तया । सिट्ठं च कुमारीणं, वरकल्लाण जहावत्त ॥ ३९ ॥
कोवि पहु ! एस वीरो, सुन्न पिव तिहुयण विचिन्तेन्तो । अगणियपडिवक्खभओ, कीलइ कन्नाण मज्झम्मि ॥ ४० ॥
सोऊण वयणमेयं, रुट्ठो सुरसुन्दरो महाराया । रहचक्कवालसामी, सन्नद्धो कणयबुहसहिओ ॥ ४१ ॥
अह निग्गओ महप्पा, तस्सुवरिं विविहवाहणसमग्गो । अम्बरतलेण वच्चइ, आउहकिरणेसु दिप्पन्तो ॥ ४२ ॥
अम्बरतलेण एन्तं, दट्ठूण बल भणन्ति कन्नाओ । दहमुह ! लहु पलायसु, रक्खसु अइदुलहे पाणे ॥ ४३ ॥
सोऊण वयणमेयं, दट्ठूण य परबल समासन्नं । अह जपइ दहवयणो, गव्वियहसियं च काऊण ॥ ४४ ॥
गरुडस्स किं व कीरइ, बहुएसु वि वायसेसु मिलिएसु ? । मयगन्धमुव्वहन्ते, किं न हणइ केसरी हत्थी ? ॥ ४५ ॥
नाऊण तस्स चित्त, जइ एव नाह मन्नसे गरुय । तो अम्ह रक्खसु पहू ! नियए पिइ-भाइसंबन्धे ॥ ४६ ॥
भणिऊण वयणमेयं, उप्पइओ नहयल विमाणत्थो । अह ताण सवडहुत्तो, रणरसतण्हालुओ सहसा ॥ ४७ ॥
ताव य बल समत्थ, सन्दण-वरगय-तुरङ्ग-पाइक्कं । उच्छरिऊण पवत्त, दहवयण समरमज्झम्मि ॥ ४८ ॥
मुञ्चन्ति सत्थवरिसं, तस्सुवरिं खेयरा सुमच्छरिया । पव्वयवरस्स नज्जइ, धारानिवह पओवाहा ॥ ४९ ॥

नामकी पुत्री, दूसरी मनोवेगाकी कुक्षिसे उत्पन्न तथा कुसुमलताकी भाँति शोभित अशोकलता नामकी बुधकी कन्या, तथा सन्ध्यादेवीके गर्भसे उत्पन्न और विद्युत्के समान सुन्दरवर्णवाली विद्युत्प्रभा नामकी कनकनरेन्द्रकी पुत्री—ये तथा दूसरी बहुतसी रूप एवं यौवनसे युक्त कन्याएँ जलक्रीड़ाका परित्याग कर उस उत्तम पुरुषको देखने लगीं। ( ३४-३७ ) इसके पश्चात् हर्षयुक्त दशमुखने रूप एवं गुणशाली उन उत्तम कन्याओंके साथ गान्धर्व विधिसे विवाह किया। ( ३८ ) तब जल्दी जल्दी जाकर कंचुकिने उन कुमारियोंका जैसा विवाह हुआ था वह अमरसुन्दरको कह सुनाया कि, हे प्रभो ! यह कोई ऐसा वीर है जो त्रिभुवनमें मानो कोई है ही नहीं ऐसा मानकर तथा शत्रुके भयकी परवाह न करके कन्याओंके बीच क्रीडा कर रहा है। ( ३९-४० ) ऐसा कथन सुनकर रथचक्रवालका स्वामी महाराजा सुरसुन्दर रुष्ट हो गया और बाणोंके समूहसे लैस हो गया। ( ४१ ) विविध वाहनोंके साथ वह महात्मा उस पर आक्रमण करनेके लिए अपने नगरसे बाहर निकला। आयुधोंसे निकलनेवाली किरणोंसे देदीप्यमान वह आकाशमार्गसे चल पड़ा। ( ४२ ) आकाशमार्गसे आती हुई सेनाको देखकर कन्याओंने कहा—"हे दशमुख ! तुम यहांसे जल्दी पलायन करो और अपने अतिदुर्लभ प्राणोंकी रक्षा करो।" ( ४३ ) ऐसा सुनकर तथा शत्रुसैन्यको समीप देखकर दर्पके साथ हँसकर दशवदनने कहा कि बहुतसे पक्षी मिलकर भी गरुडका क्या कर सकते हैं ? मदकी गन्ध धारण करनेवाले हाथीको क्या सिंह नहीं मारता ? ( ४४-४५ ) उसके मनकी बात जानकर उन कन्याओंने कहा कि, हे नाथ ! यदि आप अपनेको इतना समर्थ समझते हैं तो हमारे पिता, भाई व सम्बन्धियोंकी रक्षा करना। ( ४६ )

'वैसा ही होगा' ऐसा कहकर और विमानमें बैठकर युद्धका प्यासा वह सहसा उनका सामना करनेके लिए आकाशमें उड़ा। ( ४७ ) उस समय रथ, उत्तम हाथी, घोड़े तथा पैदल—समग्र सैन्य उछल उछलकर दशवदनके साथ युद्धभूमिमें लड़ने लगा। ( ४८ ) मात्सर्ययुक्त खेचर उसके ऊपर शस्त्रोंकी वर्षा करने लगे। उस समय पर्वतके ऊपर बादल मुसलाधार वर्षा कर रहे हों ऐसा प्रतीत होता था। ( ४९ ) समर्थ दशाननने युद्धमें अपने ऊपर गिरनेवाले आयुधोंके समूहका निवारण

१. उदकक्रीडाम् ।

वारेऊण समत्थो, आउहनिवहं दसाणणो समरे । तो मुयइ तामसत्थं, कज्जलघणकसिणसच्छाय ॥ ५० ॥
काऊण नट्ठचेट्ठे, विज्जाहरपत्थिवे बलसमग्गे । जमदण्डसच्छहेहिं, अह बन्धइ नागपासेहिं ॥ ५१ ॥
वयणेण नववहूण, मुक्का विज्जाहरा सपरिवारा । पुणरवि करेन्ति तुट्ठा, कल्लाणमहूसव परम ॥ ५२ ॥
दिवसेसु तीसु वत्ते, कल्लाणे ताण पवरकन्नाण । विज्जाहररायाणो, गया य निययाइं ठाणाइ ॥ ५३ ॥
एत्तो नववहुसहिओ, दसाणणो पवरइड्ढिसपन्नो[1] । पत्तो सयपहपुर, सयणजणाणन्दिओ मुइओ ॥ ५४ ॥
अह कुम्भपुरे राया, नामेण महोदरो त्ति विक्खाओ । तडिमाला तस्स सुया, सुरूवनयणाएँ उप्पन्ना ॥ ५५ ॥
वररूवजोव्वणधरी, रविकिरणविउद्धपङ्कयदलच्छी । विविहगुणाणुप्पत्ती, सा महिला कुम्भकण्णस्स ॥ ५६ ॥
तत्थेव कुम्भनयरे, केण वि सद्दो कओ सिणेहेण । दट्ठूण पवरकन्ने, तेण चिय कुम्भकण्णो त्ति ॥ ५७ ॥
धम्माणुरागरत्तो, सव्वकला-ऽऽगमविसारओ धीरो । अन्नह खलेसु[2] खाइ, नीओ च्चिय मूढभावेण ॥ ५८ ॥
आहारो वि य सुइओ, सुरहिसुयन्धो मणोज्जनिप्फन्नो । कालम्मि हवइ निद्दा, धम्मासत्तस्स परिसेस ॥ ५९ ॥
परमत्थमजाणन्ता, पुरिसा पावाणुरायबुद्धीया । निरयपहगमणदच्छा, विवरीयत्थे विकप्पन्ति ॥ ६० ॥
दक्खिणसेढीएँ ठिय, नयर जोइप्पभ तहिं राया । वीरो विसुद्धकमलो, नन्दवई गेहिणी तस्स ॥ ६१ ॥
धूया पङ्कयसरिसी, पत्ता य पइ विभीसणकुमार । जोव्वणगुणाणुरूव, रइ व्व काम समल्लीणा ॥ ६२ ॥

---

करके काजलके सदृश अत्यन्त कृष्ण वर्णवाले तामस अस्त्रको छोड़ा। (५०) विद्याधर राजाके समग्र सैन्यको निश्चेष्ट करके यमके दण्ड जैसे नागपाशोंसे उसे बाँध लिया। (५१) अपनी नववधुओंको दिये गए वचनके अनुसार उसने विद्याधरोंको परिवारके साथ मुक्त कर दिया। आनन्दमें आये हुए उन्होंने पुन विवाह महोत्सव मनाया। (५२) उन उत्तम कन्याओंका तीन दिन तक विवाह-महोत्सव मनानेके बाद ये विद्याधर राजा अपने अपने स्थानों पर चले गये। (५३) इसके उपरान्त उत्कृष्ट ऋद्धिसे युक्त और घरके लोगोंको आनन्द देनेवाला वह दशानन मुदित होकर नववधुओंके साथ स्वयम्प्रभनगरमें आ पहुँचा। (५४)

कुम्भकर्ण और विभीषणका विवाह तथा इन्द्रजीत आदिका जन्म :—

कुम्भपुरमें महोदर नामका एक विख्यात राजा था। सुरूपनयनासे उत्पन्न तडित्माला नामकी उसकी एक पुत्री थी। (५५) सुन्दर रूप व यौवनको धारण करनेवाली, सूर्यकी किरणोंसे विकसित पंकजदलकी-सी शोभावाली तथा विविध गुणोंके सयोग रूप वह कुम्भकर्णकी पत्नी हुई। (५६) उसी कुम्भनगरमें उसके सुन्दर कानोंको देखकर किसीने स्नेहसे उसे बुलाया। इससे वह कुम्भकर्ण कहलाया। (५७) वह यद्यपि धीर, धर्मानुरागी तथा समग्र कलाओं और शास्त्रोंमें पारगत था, तथापि दुष्ट लोगोंने मूढतावश दूसरी तरहसे—अधर्मी, अरसिक और अशास्त्रज्ञ रूपसे प्रसिद्ध कर रखा है। (५८) उसका आहार भी पवित्र, सुगन्धित पदार्थोंके कारण मीठी महकवाला और सुन्दर रीतिसे निष्पन्न होता था। यह भी निश्चित है कि धर्ममें आसक्त कुम्भकर्ण यथासमय नींद लेता था। (५९) फिर भी परमार्थको न जाननेवाले, पापमें ही जिनकी बुद्धि अनुरक्त रहती है ऐसे तथा नरकके मार्ग पर चलनेमें दक्ष पुरुष विपरीत अर्थोंकी भी कल्पना करते हैं। (६०)

दक्षिणश्रेणीमें ज्योति प्रभ नामका एक नगर है। वहाँ विशुद्धकमल नामका एक वीर राजा था। उसकी भार्याका नाम नन्दवती था। (६१) उसकी लड़कीका नाम पंकजसदृशी था। कामदेवमें लीन रतिकी भाँति उसने यौवन एवं रूपमें अनुरूप विभीषणकुमारको पति रूपसे प्राप्त किया। (६२)

---

१. परमइड्ढि—प्रत्य०। 　२. जणेसु—प्रत्य०।

कालम्मि वच्चमाणे, जाओ मन्दोयरीएँ वरपुत्तो। रूवेण इन्दसरिसो, तेणं च्चिय इन्दई नामं ॥ ६३ ॥
एवं कमेण विइओ, जाओ च्चिय मेहवाहणो पुत्तो। नयणूसवो कुमारो, परिवड्ढइ वन्धवाणन्दो ॥ ६४ ॥
एवं सयपहपुरे, रयणासवनन्दणा कुमारवरा। भुञ्जन्ति विसयसोक्ख, देवा जह देवलोयम्मि ॥ ६५ ॥
गन्तूण भाणुकण्णो, हढेण धणयस्स सन्तियं देस। आणेइ गय-तुरङ्गे, महिलारयणाइय सव ॥ ६६ ॥
नाऊण य वेसमणो, नियय चिय देसपरिहव रुट्ठो। पेसेइ सुमालिस्स य, वयणालङ्कारदूय सो ॥ ६७ ॥
गन्तूण पणमिऊण य, सुमालिण दहमुह च दूओ सो। अह साहिउ पयत्तो, ज भणिय सामिसालेण ॥ ६८ ॥
अह जपइ वेसमणो, समत्थतेलोक्कपायडपयावो। जह उत्तमो कुलीणो, सुमालि! नयपण्डिओ सि तुम ॥ ६९ ॥
एवविहस्स होउ, न य जुत्त तुज्झ ववसिउ एय। नासयसि मज्झ देस, जेण चिय कुम्भयण्णेण ॥ ७० ॥
अहवा किं पम्हुट्ठं[१], ज सि तया सवनिसियरसमक्ख। इन्देण समरमज्झे, वहिय मालिं न सभरसि? ॥ ७१ ॥
सो हु तुम दद्दुरो इव, इन्दस्स रणे भय अयाणन्तो। दाढाकण्टयविसमे, कीलसि वयणे भुयङ्गस्स ॥ ७२ ॥
मालिवहेण न सन्ती, जाया वि हु तुज्झ अणयकारिस्स। सेसनिययाण वि वह, कप्पसि नत्थेत्थ सदेहो ॥ ७३ ॥
जइ न निवारेसि तुमं, एय चिय वालय अवुद्धीय। दढनियल सजमेउ, चारगिहत्थ निवारे ह ॥ ७४ ॥
पायालङ्कारपुर, चइऊण ठिओ सि ज चिर काल। पुणरवि धरिणीविवर, सुमालि! किं पविसिउ मह सि? ॥ ७५ ॥
रुट्ठे मए निसायर!, इन्दे वा कोहसगए तुज्झ। न य अत्थि समत्थे वि हु, ताण सरण च तेलोक्के ॥ ७६ ॥

---

समय व्यतीत होने पर मन्दोदरीको एक उत्तम पुत्र हुआ। वह रूपमें इन्द्रके समान था, अतः उसका नाम इन्द्रजित् रखा गया। (६३) इस प्रकार क्रमसे मेघवाहन नामका दूसरा पुत्र पैदा हुआ। आँखोके लिए उत्सवरूप तथा वन्धुजनोके आनन्द स्वरूप वह कुमार वढ़ने लगा। (६४) इस प्रकार स्वयम्प्रभपुरमें रत्नश्रवाको आनन्द देनेवाले वे उत्तम कुमार, देवलोकमें देव जिस तरह सुखोपभोग करते हैं, उसी तरह विषयसुखका उपभोग करने लगे। (६५)

रावण-वैश्रमण-युद्धका वर्णन :—

एकवार धनदके पास जो देश था, उसमें जवरदस्तीसे घुसकर भानुकर्ण हाथी, घोड़े तथा महिलारत्न आदि सव कुछ उठा लाया। (६६) अपने देशके परिभवके वारेमें जानकर गुस्सेमें आये हुए वैश्रमणने अपना वचनालकार नामक दूत सुमालीके पास भेजा। (६७) वहाँ जाकर और सुमाली एवं दशमुखको प्रणाम करके वह दूत अपने मालिकने जो कुछ कहा था उसे कहने लगा। (६८) समग्र त्रिलोकमे प्रकटित प्रतापवाले वैश्रमणने कहा है कि हे सुमालि! तुम जैसे उत्तम और कुलीन हो वैसे नीतिपण्डित भी हो। (६९) ऐसे होने पर भी तुमने यह अच्छा नहीं किया, क्योंकि तुमने कुम्भकर्णके द्वारा मेरे देशका नाश कराया है। (७०) अथवा सभी राक्षसोके समक्ष इन्द्रने युद्धमे मालीको जो मार डाला था, क्या वह तुम भूल गए? या याद नहीं आता? (७१) युद्धमें इन्द्रके भयसे अनजान तुम उस मेंढ़कके समान हो जो काँटेके समान विषम दाढवाले सर्पके मुहमें खेलता है! (७२) ऐसा मालूम होता है कि नीति विरुद्ध आचरण करनेवाले तुम्हें मालीके वधसे शान्ति नहीं हुई, इसीलिए अवशिष्ट स्वजनोंका तुम वध चाहते हो, इसमे कोई सन्देह नहीं। (७३) यदि तुम अपने इस मूर्ख वालकको नहीं रोकोगे तो मजवूत जंजीरसे वाँधकर और कारागृहमे वन्द करके मैं उसे रोकूँगा। (७४) हे सुमालि! पातालालंकारपुरीका त्याग करके तुम यहाँ चिरकालसे रहते हो, अव क्या पृथ्वीके विलमे प्रवेश करना चाहते हो? (७५) हे निशाचर! मुझ इन्द्रके रुष्ट होने पर या क्रुद्ध होने पर तीनों लोकमें ऐसा कोई भी समर्थ नहीं है जो तुम्हारी रक्षा कर सके या तुम्हें शरण दे सके। (७६)

---

१. काङ्क्षसि।

सोऊण वयणमेयं, आरुट्टो दहमुहो भणइ दूयं[1] । को वेसमणो नाम?, को वा वि हु भण्णए इन्दो? ॥ ७७ ॥
अम्ह परंपराए, कुलागयं भुञ्जसे तुमं नयरं । वेसमण! मुञ्चसु लहुं, जइ इच्छसि अत्तणो जीयं ॥ ७८ ॥
सो सेणायइ काओ, सीहायइ कोल्हुओ अवुद्धीओ । भिच्चयणबन्धवारी, जो कुणइ मए समं जुज्झं ॥ ७९ ॥
रे दूय! अवयणाइं, एवं भणन्तस्स उत्तमङ्गं ते । पाडेमि धरणिवट्टे, असिणा तालप्फलं चेव ॥ ८० ॥
एवं भणिऊण सहसा, आयड्ढइ असिवरं परमरुट्ठो । दूयस्स उच्छरन्तो, रुद्धो य विभीसणभडेण ॥ ८१ ॥
पाययपुरिसेण पहू! इमेण परवयणपेसणकरेण । दूएण मारिएण वि, सुहडाण जसो न निव्वडइ ॥ ८२ ॥
भिच्चस्स कोऽवराहो, सपइ विक्कीयनिययदेहस्स[2] । वाया पवत्तइ पहू! पिसायगहियस्स व इमस्स ॥ ८३ ॥
जाव य विहीसणेणं, पसमिज्जइ दहमुहो पणामेणं । ताव चलणेहि घेत्तुं, दूओ अन्नेहि निच्छूढो ॥ ८४ ॥
हय-विहय-विप्परद्धो, दूओ गन्तूण नियसामिस्स । साहेइ समणुभूयं, जं चिय भणियं दहमुहेणं ॥ ८५ ॥
न य वारेइ कणिट्ठं, न य सम्मं कुणइ जं तुमे भणियं । नवरं चिय पडिवज्जइ, संगामं चेव दहवयणो ॥ ८६ ॥
सोऊण दूयवयणं, वेसमणो कोहपसरियामरिसो । भडचडयरेण महया, विणिग्गओ समरतण्हालू ॥ ८७ ॥
रह-तुरय-गयारूढा, असि-खेडय-कणय-तोमरविहत्था । गुञ्जवरपव्वयं[3] ते, जक्खभडा चेव संपत्ता ॥ ८८ ॥
सोऊण आगयं सो, वेसमणं दहमुहो रणपयण्डो । भाणुसवणाइएहिं, भडेहि सहिओ विणिक्खन्तो ॥ ८९ ॥
मत्तगएसु रहेसु य, आरूढा केइ वरतुरङ्गेसु । गुञ्जवरपव्वयं ते, दहमुहसुहडा समणुपत्ता ॥ ९० ॥
दट्ठूण परबलं ते, जक्खभडा हरिसमुक्कबुक्कारा । उच्छरिऊण पवत्ता, नाणाविहपहरणसमग्गा ॥ ९१ ॥

ऐसा कथन सुनकर गुस्सेमें आये हुए दशमुखने दूतसे कहा कि, वैश्रमण कौन है? अथवा इन्द्र किसे कहते हैं? (७७) हे वैश्रमण! कुल परम्परासे आए हुए हमारे नगरका तुम उपभोग करते हो। यदि तुम अपनी जान बचाना चाहते हो तो उसका जल्दी ही परित्याग करो। (७८) जो मेरे साथ युद्ध करता है वह मानो कौआ होकर भी बाजके जैसा आचरण करता है और मूर्ख शृगाल होने पर भी सिंहकी भांति अपने आपको जताता है। वह अपने भृत्यजनोंका तथा सगे-सम्बन्धियोंका शत्रु है। (७९) हे दूत! दुर्वचन कहनेवाले तेरे सिरको ताड़के फलकी भांति तलवारसे काटकर धरती पर गिराता हूँ। (८०) ऐसा कहकर खूब गुस्सेसे युक्त उसने दूतको मारनेके लिये तलवार खींची, पर वीर विभीषणने उसे रोका। (८१) उसने कहा कि, हे प्रभो! प्राकृतजन और दूसरेका सन्देश लानेवाले इस दूतको मारनेसे सुभटोंको यश नहीं मिलता। (८२) अपने शरीरको बेचनेवाले भृत्यका इसमें क्या अपराध है? हे प्रभो! पिशाच द्वारा गृहीत मनुष्यकी भांति इसकी जीभ चलती है। (८३) इस प्रकार झुक-झुक कर विभीषण दशमुखको शान्त कर रहा था कि दूसरे लोगोंने दूतको पैरोंसे पकड़कर बाहर फेंक दिया। (८४) क्षत-विक्षत एवं अपमानित दूत अपने स्वामीके पास गया और जो कुछ अनुभव किया था तथा दशमुखने कहा था—कह सुनाया। (८५) "न तो छोटेको (रावणको) रोका और न आपने जो कुछ कहा था उसके अनुसार ही किया। अवश्य ही दशवदन संग्राम करेगा।" (८६) दूतका ऐसा कथन सुनकर क्रोधके कारण बढ़े हुए कदाग्रहवाले तथा युद्धके प्यासे वैश्रमणने बड़े भारी सुभट समूहके साथ युद्ध-प्रस्थान किया। (८७) रथ, घोड़े और हाथी पर सवार तथा तलवार, ढाल, तीर व तोमर हाथमें लिये हुए यक्ष-सुभट गुंजावर पर्वत पर आ पहुँचे। (८८) वैश्रमणका आगमन सुनकर रणप्रचण्ड रावण भानुकर्ण आदि योद्धाओंके साथ बाहर निकला। (८९) उधर मत्त हाथियों पर, रथों पर तथा उत्कृष्ट घोड़ों पर आरूढ़ दशमुखके सुभट भी गुंजावर पर्वतके ऊपर आ पहुँचे। (९०) शत्रुसैन्यको देखकर नानाविध प्रहरणोंसे युक्त वे यक्ष सुभट उछल-उछल कर आनन्दवश गर्जनाएँ करने लगे। (९१) कायर पुरुषोंके लिये भयोत्पादक दोनों सैन्योंके वाद्योंकी ध्वनि तथा हाथियोंकी गर्जना और घोड़ोंकी हिनहिनाहट चारों ओर फैलने

1. एव—प्रत्य०। 2. तए—प्रत्य०। 3. गुञ्जइरिपव्वरं—प्रत्य०।

उभयवलतूरसद्दो, गयगज्जिय-तुरयहिंसियरवो य । वित्थरिऊणाऽऽढत्तो, कायरपुरिसाण भयजणणो ॥ ९२ ॥
अह ढुक्किउ पवत्ता, दोण्णि वि सेन्नेसु हरिसिया सुहडा । सन्नद्धवद्धकवया, सुणिरूवियपहरणा-ऽऽवरणा ॥ ९३ ॥
अह ताण समावडिय, जुज्झ गुंञ्जवरपव्वयस्सुवरिं[1] । वेसमण-दहमुहाण, दोण्हं पि उइण्णसेन्नाण ॥ ९४ ॥
सर-झसर-सत्ति-सव्वल-करालकोन्तेसु खिप्पमाणेसु । चक्केसु पट्टिसेसु य, छन्न गयणङ्गण सहसा ॥ ९५ ॥
रहिया रहिएसु सम, गयमारूढा समं गयत्थेसु । जुज्झन्ति आसवारा, आसवलग्गेसु सह सुहडा ॥ ९६ ॥
खग्गेण मोग्गरेण य, चक्केण य केइ अभिमुहावडिया । पहरन्ति एक्कमेक्क, सामियकज्जुज्जया सुहडा ॥ ९७ ॥
जुज्झन्ताण रणमुहे, चडक्कपहरोवमेसु पहरेसु । तक्खणमेत्तेण कयं, नच्चन्तकवन्धपेच्छणय ॥ ९८ ॥
अह रक्खसाण सेन्न, चक्कावत्त व भामिय सहसा । जक्खभडेसु समत्थ, दिट्ठं चिय दहमुहेण रणे ॥ ९९ ॥
दढचावगहियहत्थेण, तेण विसिहेसु मुच्चमाणेणं । गरुयपहाराभिहया, जह जक्खभडा कया विमुहा ॥ १०० ॥
न य सो अत्थि रहवरो, जक्खवले गय-तुरङ्ग-पाइक्को । विसिहेसु जो न भिन्नो, दहवयणकरग्गमुक्केसु ॥ १०१ ॥
दट्ठूण समरमज्झे, एज्जन्त रावणं सवडहुत्त । तिव्वो वन्धवनेहो, जक्खनरिन्दस्स उप्पन्नो ॥ १०२ ॥
सवेगसमावन्नो, वाहुवली जह महाहवे पुव्वं । चिन्तेऊण पवत्तो, धिरत्थु ससारवासम्मि ॥ १०३ ॥
अइमाणगव्विएण, विसयविमूढेण एरिस कज्जं । रइय वन्धुवहत्थं, अकित्तिकरण च लोगम्मि ॥ १०४ ॥
भो भो दसाणण ! तुमं, मह वयणं सुणसु ताव एयमणो । मा कुणसु पावकम्मं, कएण खणभङ्गुरसिरीए ॥ १०५ ॥
अहय तुम च रावण !, पुत्ता एक्कोयराण वहिणीण । न य वन्धवाण जुज्जइ, सगामो एक्कमेक्काण ॥ १०६ ॥
काऊण जीवघाय, विसयसुहासाएँ तिव्वलोहिल्ला । वच्चन्ति पुण्णरहिया, पुरिसा वहुवेयण नरय ॥ १०७ ॥

लगी। (९२) कवच धारण करके तैयार खडे, प्रहरणोके आवरणसे भलीभाति दिखाई देनेवाले तथा हर्षमें आये हुए दोनो सेनाओंके सुभट एक दूसरेके समीप आने लगे। (९३) तगड़ी सेनावाले इन्द्र एवं दशमुख दोनोका युद्ध गुजावर पर्वतके ऊपर शुरू हुआ। (९४) फेके जानेवाले शर, मुसर ( शस्त्रविशेष ), शक्ति, सव्वल ( शस्त्रविशेष ) भयकर भालोंसे तथा चक्र एवं पट्टिसोंसे ( शस्त्र विशेष ) सारा आकाशरूपी आँगन छा गया। (९५) रथी रथियोंके साथ, गजारूढ गजारूढोंके साथ तथा घुडसवार घुड़सवारोंके साथ—इस तरह सब सुभट युद्ध करने लगे। (९६) अपने मालिकके कार्यमें उद्यत कई सुभट सामने आकर एक दूसरेका तलवार, मुद्गर व चक्रसे वध करने लगे। (९७) विजलीकी तरह प्रहार करनेवाले हथियारोंसे जूझनेवालोंने फौरन ही युद्धभूमिको नाचते हुए धड़ोंके कारण नाटक-भूमिसा वना दिया। (९८) इसके अनन्तर सहसा अपने सैन्यको चक्रकी भाँति घुमाकर दशमुख उसे रणभूमिमे यक्ष-सुभटोंके समक्ष ले आया। (९९) वादमें धनुषको मजबूतीसे हाथमें पकडे हुए उसके द्वारा फेके गये वाणोकी जबरदस्त चोटसे घायल यक्ष-योद्धा मानो लड़ाईसे विमुख कर दिये गये। (१००) यक्षसैन्यमें ऐसा कोई भी रथी, गजारूढ़, घुड़सवार या पैदल नहीं था जो दशवदनके हस्ताग्रसे छोड़े गये बाणोंसे क्षत न हुआ हो। (१०१)

युद्धभूमिमें रावणको समक्ष आते हुए देखकर यक्षराजको तीव्र वन्धुप्रेम उत्पन्न हुआ। (१०२) पूर्वकालमें जिस प्रकार वाहुवलिको महायुद्धमें वैराग्य हुआ था उसी प्रकार वह सोचने लगा कि संसारवासको धिक्कार है। (१०३) मानसे अत्यन्त गर्वित तथा विषयमें विमूढ़ मैं वन्धुजनोंके वधके लिए तथा लोकमे अकीर्त्तिकर कार्य कर रहा हूँ। (१०४) ऐसा सोचकर वह कहने लगा कि, हे दशानन ! तुम ध्यान लगाकर मेरा कहना सुनो —क्षणभंगुर लक्ष्मीके लिए तुम पापकर्म मत करो। (१०५) हे रावण ! मैं और तुम—हम दोनों सगी वहनोंके पुत्र हैं, अत भाइयोंका एक दूसरेके साथ लडना योग्य नहीं है। (१०६) अत्यन्त लम्पट और पुण्यहीन पुरुष विषय-सुखकी आशासे जीवका वध करके अत्यन्त वेदनापूर्ण नरकमें जाते हैं। (१०७) अज्ञानी पुरुष एक दिनके

१. गुञ्जयर—प्रत्य० ।

भोत्तूण एगदिवस, रज्ज सवच्छर हवइ पावं । दोरस्स कारणट्ठ, नासन्ति मणी अविन्नाणा ॥ १०८ ॥
त मुयसु रागदोस, नियय दावेहि वन्धवसिणेह । मा विसयभोगतिसिओ, पहरसु नियएसु अङ्गेसु ॥ १०९ ॥
सोऊण वयणमेय, दसाणणो भणइ अइवलुम्मत्तो । धम्मसवणस्स कालो, वेसमण ! न होइ सगामे ॥ ११० ॥
खग्गस्स हवसु मग्गे, किं वा वहुएहि भासियव्वेहि ? । अहवा कुणसु पणाम, न य सरण अत्थि तुज्झऽन्न ॥ १११ ॥
भणइ तओ वेसमणो, दसाणण रणमुहे सवडहुत्त । आसन्नमरणभावो, वट्टसि एयाइँ जपन्तो ॥ ११२ ॥
वन्धवनेहेण मए, निवारिओ ज सि महुरवयणेहिं । त मुणसि अतीगाढ, भीओ जक्खाहिवो मज्झ ॥ ११३ ॥
जइ ताव वलसमुत्थ, अत्थि तुम कढिणदप्पमाहप्प । ता पहरसु पढमयर, दहमुह ! मा णे चिरावेहि ॥ ११४ ॥
अह भणइ रक्खसिन्दो, सगामे पढमरिउभडस्सुवरिं । सव्वाउहकयसङ्गा, एत्तिय न वहन्ति मे हत्था ॥ ११५ ॥
रुट्ठो जक्खाहिवई, तस्सुवरिं वरिसिओ सरसएहिं । किरणपसरन्तनिवहो, नज्जइ मज्झट्ठिओ सूरो ॥ ११६ ॥
वेसमणकरविमुक्क, सरनिवह अद्धचन्दवाणेहिं । छिन्देऊण दहमुहो, गयणे सरमण्डव कुणइ ॥ ११७ ॥
आयण्णपूरिएहि, सुणिसियवाणेहि धणुविमुक्केहिं । चाव दुहा विरिक्क, रहो य सचुण्णिओ नवर ॥ ११८ ॥
अन्नं रह विलग्गो, चाव घेत्तूण सरवरसएहिं । उक्कत्तइ दहवयणो, कवय धणयस्स देहत्थ ॥ ११९ ॥
अह रावणेण समरे, जमदण्डसमेण भिण्डिमालेण । वच्छत्थलम्मि पहओ धणओ मुच्छ समणुपत्तो ॥ १२० ॥
दट्ठूण तं विसन्नं, जक्खवले कलुणकन्दियपलावो । उप्पन्नो च्चिय सहसा, परितोसो रक्खसभडाण ॥ १२१ ॥
ताव य भिच्चेहि रणे, वेसमणो गेण्हिऊण हक्खुत्तो । सपुरिससेज्जारूढो, जक्खपुर पाविओ सिग्घ ॥ १२२ ॥
दहवयणो वि य समरे, भग्ग नाऊण जक्खसामन्त । जयसद्दतूरकलयलरवेण अहिणन्दिओ सहसा ॥ १२३ ॥

---

राज्यके उपभोगके लिये सालभर तक पाप करते हैं और इस तरह मानो डोरीके लिए मणिका नाश करते है। ( १०८ ) अत. राग-द्वेषका त्याग कर तुम अपना वन्धुस्नेह दिखलाओ और विषयभोगमे तृषित तुम अपने ही अंगो पर प्रहार मत करो। ( १०९ ) वैश्रमणका ऐसा कथन सुनकर अपने अतिवलसे उन्मत्त रावणने कहा कि हे वैश्रमण ! संग्राममें धर्म सुननेका समय नहीं होता। ( ११० ) वहुत कहनेसे क्या ? या तो तुम मेरी तलवारकी धारमे आओ, अथवा मुझे प्रणाम करो। तुम्हारे लिए दूसरी कोई शरण नहीं है। ( १११ ) इस पर वैश्रमणने रावणसे कहा कि तुम्हारे ऐसे कथनसे मालूम होता है कि रणमे तुम्हारा मरण आसन्न ही है। ( ११२ ) वन्धुस्नेहवश मधुर शव्दोसे मैंने तुम्हें रोका, इससे तुम ऐसा मानने लगे हो कि यह यक्षराज मुझसे वहुत ही डर गया है। ( ११३ ) यदि तुम्हें अपने वलसे उत्पन्न वडा भारी घमण्ड हो आया है तो, हे दशमुख ! तुम सर्वप्रथम प्रहार करो, देर मत लगाओ। ( ११४ ) इस पर राक्षसेन्द्र रावणने कहा कि युद्धमे शत्रु-सुभटके ऊपर सर्वप्रथम, सभी तरहके आयुधोके साथ जिसने दोस्ती की है ऐसे मेरे हाथ नहीं चलते। ( ११५ ) ऐसा सुनकर रुष्ट यक्षाधिपति वैश्रमण उस पर सैकडों वाणोंकी वर्षा करने लगा। उस समय वह आकाशके वीच अवस्थित तथा चारो ओर फैलनेवाली किरणोके समूहसे युक्त सूर्य जैसा प्रतीत होता था। ( ११६ ) वैश्रमणके द्वारा छोड़े गये वाणोके समूहको अर्धचन्द्र-बाणोके द्वारा छिन्न-भिन्न करके रावणने आकाशमें वाणोका एक मण्डप-सा तान दिया। ( ११७ ) कान तक खेंचे हुए धनुषसे छोड़े गये अत्यन्त तीक्ष्ण वाणोसे—वैश्रमणने रावणके धनुषके दो टुकडे कर दिये तथा रथ भी चूर्ण-विचूर्ण कर दिया। ( ११८ ) दूसरे रथ पर चढ़कर तथा धनुप ग्रहण करके रावणने सैकड़ो वाणोसे धनदके शरीर पर पहने हुए कवचको तोड डाला। ( ११९ ) इसके पश्चात् रावणने युद्धमें यमके दण्डके जैसे भिन्दिपाल नामक शस्त्रसे वक्षस्थल पर प्रहार किया, जिससे धनद मूर्छित हो गया। ( १२० ) उसे वेहोश देखकर सहसा यक्षसैन्यमें करुण क्रन्दनकी आवाज उत्पन्न हुई और राक्षस योद्धाओंमें आनन्द छा गया। ( १२१ ) इसके वाद वैश्रमणको उठाकर भृत्य युद्धभूमिसे ले गये। पुरुषोंसे युक्त शय्या पर आरूढ वह जल्दी ही यक्षपुरमें पहुँचा दिया गया। ( १२२ ) युद्धमे यक्षसामन्त भग्न हुआ है ऐसा जानकर 'जय' शब्द तथा वाणोकी कलकल ध्वनिसे दशवदनका सहसा अभिनन्दन किया गया। ( १२३ )

धणओ वि जक्खराया, कयपरिकम्मो तिगिच्छएसु पुणो। ठविओ सभावरूवो, वल-विरियसमुज्जलसिरीओ ॥ १२४ ॥
चिन्तेइ तो मणेण, हा! कट्ठं विसयरागमूढेण। वहुवेयणावगाढ, दुक्खं चिय एरिसं पत्त ॥ १२५ ॥
कल्लाणवन्धवो मे, दसाणणो जेण रणमुहनिहेण। वद्धो वि मोइओ ह, सिग्घ गिहवासपासेसु ॥ १२६ ॥
मुणियपरमत्थसारो, पव्वज्जं गेण्हिऊण वेसमणो। आराहियतवनियमो, पत्तो अयरामर ठाण ॥ १२७ ॥
अह तस्स त विचित्त, उवणीय धणयसन्तिय दिव्व। मणिरयणपज्जलन्त, पुप्फविमाण मणभिराम ॥ १२८ ॥
वरमन्ति-सुय-पुरोहिय-वन्धवजणविविहपरियणाइण्णो। आरुहइ वरविमाण, दसाणणो रिद्धिसपन्नो ॥ १२९ ॥
वरहार-कडय-कुण्डल-मउडालंकारभूसियसरीरो। ऊसियसियायवत्तो, चामरधुव्वन्तधयमालो ॥ १३० ॥
नामेण कुम्भयण्णो, सहोयरो तस्स गयवरारूढो। वीओ वि रहवरत्थो, विहीसणो पङ्कयदलच्छो ॥ १३१ ॥
सीहो सरहो य तहा, मारीई गयणविज्जुनामो य। वज्जो य वज्जमज्झो, वज्जक्खो चेव होइ वुहो ॥ १३२ ॥
सुय सारणो सुनयणो, मओ य तह एवमाइया वहवे। विज्जाहरसामन्ता, सविभवपरिवारिया मिलिया ॥ १३३ ॥
सो एरिसवलसहिओ, उप्पइओ उययसामल गयण। वच्चइ य दाहिणदिस, लङ्कानयरीसवडहुत्तो ॥ १३४ ॥
अह पेच्छिऊण पुहइ आरामुज्जाण-काणणसमिद्ध। पुच्छइ दसाणणो चिय, विणय काऊण य सुमालिं ॥ १३५ ॥
दीसन्ति पव्वओवरि, सरियाकूलेसु गाम-नयरेसु। पडिया सङ्खदलनिभा, मेहा इव सरयकालम्मि ॥ १३६ ॥
सिद्धे नमसिऊण, भणइ सुमाली दसाणण सुणसु। वच्छय! न होन्ति एए, पडिया मेहा धरणिवट्टे ॥ १३७ ॥
धवलब्भसन्निगासा, विरइयपायार-गोउराडोवा। दीसन्ति पुत्त! एए, जिणालया रयणविच्छुरिया ॥ १३८ ॥
दसमो भरहाहिवई, हरिसेणो नाम आसि चक्कहरो। तेण इमे भुवणयले, जिणालया कारिया वहवे ॥ १३९ ॥

---

चिकित्सकोंके द्वारा उपचार किये जानेके वाद यक्षराज धनद भी अपने असल वल, वीर्य तथा समुज्ज्वल शोभायुक्त रूपमें आ गया। (१२४) वह मनमें सोचने लगा कि अफसोस है! विषयोंकी आसक्तिके कारण मूढ मैंने अत्यन्त वेदनासे परिपूर्ण ऐसा दुःख प्राप्त किया है। (१२५) दशानन मेरा कल्याणकारी वन्धु है जिसने युद्धके वहाने मुझे वद्ध होने पर भी गृहवासके वन्धनोंसे शीघ्र ही मुक्त कर दिया। (१२६) इस प्रकार परमार्थ वस्तुका सार जानकर वैश्रमणने प्रव्रज्या अंगीकार की और तप एव नियमकी आराधना करके अजरामर स्थान प्राप्त किया। (१२७)

इसके पश्चात् धनदके पास जो दिव्य, मणि एव रत्नोंसे देदीप्यमान तथा मनोहर पुष्पक विमान था वह उसके (रावणके) पास लाया गया। (१२८) उत्तम मत्री, पुत्र, पुरोहित, वान्धवजन तथा अनेकविध नौकर-चाकरोंसे घिरा हुआ ऋद्धिसम्पन्न दशानन उस उत्तम विमान पर चढ़ा। (१२९) उत्तम हार, कटक, कुण्डल, मुकुट तथा अलकारोंसे विभूषित शरीरवाला, सफेद छत्र धारण करनेवाला तथा चामर डुलानेसे जिसकी ध्वजपंक्ति हिल रही है ऐसा कुम्भकर्ण नामका उसका भाई गजवरके ऊपर आरूढ हुआ। पंकजके पत्रके समान विशाल नेत्रोंवाला दूसरा भाई विभीषण रथके ऊपर सवार हुआ। (१३०-१३१) सिंह, शरभ, मारीचि, गगनविद्युत्, वज्र, वज्रमध्य, वज्राक्ष, शुक, सारण, सुनयन एव मय तथा दूसरे वहुतसे विद्याधर सामन्त अपने वैभव एवं परिवारके साथ इकट्ठे हुए। (१३२-१३३) ऐसे सैन्यके साथ वह जलके समान नीलवर्णवाले आकाशमें उड़ा और लंकानगरीके सम्मुख दक्षिण दिशाकी ओर प्रयाण किया। (१३४) मार्गमें वाग-वगीचे और वनोंसे समृद्ध पृथ्वीको देखकर रावणने सुमालीसे विनयपूर्वक पूछा कि इस पर्वत पर आई हुई नदियोंके किनारो पर वसे हुए गॉव व शहरोंमें शंखके समूहके-से तथा शरत्कालीन वादलोंके-से पड़े हुए क्या दिखाई पड़ते हैं? (१३५-१३६) सिद्धोंको नमस्कार करके सुमालीने दशाननसे कहा कि, हे वत्स! तुम सुनो, ये पृथ्वीतल पर गिरे हुए वादल नहीं हैं। (१३७) हे पुत्र! ये जो सफेद वादल जैसे, प्राकार एवं गोपुर आदिके निर्माणसे सजाये गये तथा रत्नोंके कारण देदीप्यमान दिखाई देते हैं, वे तो जिनमन्दिर हैं। (१३८) हरिषेण नामका भरतक्षेत्रका अधिपति और दसवाँ चक्रवर्ती पहले

एयाण नमोक्कारं, करेहि दहमुह ! विसुद्धभावेणं । कलिकलुसपावरहिओ, होहिसि नत्थेत्थ संदेहो ॥ १४० ॥
नमिऊण चेइयहरे, पुच्छइ हरिसेणसन्तियं चरियं । केण निमित्तेण पहू ! कया इमे जिणवरायघणा ? ॥ १४१ ॥
सत्थ-ऽत्थ-नयविहिन्नू, भणइ सुमाली मणोहरगिराए । दहमुह ! एगग्गमणो, सुणेहि जह जिणहरुप्पत्ती ॥ १४२ ॥

हरिषेणचक्रिचरितम् :—

अत्थि भरहद्धवासे, कम्पिल्लपुरे मणोभिरमणिज्जे । सीहद्धओ त्ति नाम, राया बहुपणयसामन्तो ॥ १४३ ॥
तस्साऽऽसि महादेवी, वप्पा नामेण रूवगुणकलिया । तीए सुओ कुमारो, हरिसेणो लक्खणोवेओ ॥ १४४ ॥
अह अन्नया कयाई, वप्पाए जिणरहो रयणचित्तो । काराविओ य नयरे, चेइहरे धम्मसीलाए ॥ १४५ ॥
अन्ना वि तस्स महिला, लच्छी नामेण रूवसपन्ना । मिच्छत्तमोहियमई, पडिणीया जिणवरमयम्मि ॥ १४६ ॥
सा भणइ एस पढमो, बम्भरहो भमउ नयरमज्झम्मि । अट्ठाहियमहिमाए[1], परिहिण्डउ जिणरहो पच्छा ॥ १४७ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, वज्जेण व ताडिया सिरे वप्पा । अह सा कुणइ पइन्नं, दुक्खमहासोगसतत्ता ॥ १४८ ॥
जइ पढमजिणरहो वि हु, भमिही नयरे सुसङ्घपरिकिण्णो । ता होही आहारो, नियमा पुण अणसणं मज्झ ॥ १४९ ॥
कमलदलसरिसनयण, रोवन्ती पेच्छिऊण हरिसेणो । पुच्छइ ससम्भमहिओ, अम्मो ! किं रुयसि दुक्खत्ता ? ॥ १५० ॥
जिणवररहाइभमण, परिकहियं तस्स एव जणणीए । चिन्तेऊण पवत्तो, सोगमहासंकडे पडिओ ॥ १५१ ॥
माया पिया य दोण्णि वि, लोगम्मि महागुरू इमे भणिया । न य ताण जणविरुद्ध, करेमि पीडा सुथेव पि ॥ १५२ ॥
न य दट्ठूण समत्थो, जणणी[2] बहुदुक्ख-सोगसतत्ता । मोत्तूण निययभवण, रण्ण पविसामि जणरहियं ॥ १५३ ॥

---

हुआ है। उसने पृथ्वीपर अनेक ऐसे जिनचैत्य बनवाये हैं। (१३९) हे दशमुख ! तुम विशुद्ध भावके साथ इन्हें नमस्कार करो। इससे तुम कलियुगमें उत्पन्न होनेवाले मलिन पापसे रहित हो सकोगे, इसमें कोई सन्देह नहीं है। (१४०) चैत्यगृहोंको वन्दन करके रावण हरिषेणका चरित पूछने लगा, कि हे प्रभो ! उसने क्यों जिनवरोंके ये चैत्य बनवाये। (१४१) शास्त्रोंके अर्थ तथा नीतिके जानकार सुमालीने मनोहर वाणीमें कहा कि, हे दशमुख ! इन जिनमन्दिरोंका निर्माण जिस तरह हुआ है उसके बारेमें तुम ध्यान लगाकर सुनो। (१४२)

हरिषेण चक्रवर्तीका वृत्तान्त :—

भरतार्द्धमें काम्पिल्यपुर नामका एक मनोहर नगर है। उसमें अनेक सामन्त जिसको प्रणाम करते हैं ऐसा सिंहध्वज नामका एक राजा था। (१४३) उसकी रूप एवं गुणसे युक्त वप्रा नामकी पटरानी थी। उससे शुभ लक्षणोंसे युक्त हरिषेण नामका कुमार हुआ। (१४४) एक बार धर्मशील वप्राने चैत्यगृहसे युक्त उस नगरमें जिनेश्वरदेवके लिये रत्नोंसे खचित एक रथ बनवाया। (१४५) उसकी रूपवती एक दूसरी भार्याका नाम लक्ष्मी था। उसकी मति मिथ्यात्वसे मोहित थी तथा वह जिनवर-मतकी विरोधी थी। (१४६) उसने कहा कि आठ दिनोंके उत्सवकी महिमा होनेसे आगे नगरमें ब्रह्मरथ घूमे, बादमें उसके पीछे जिनरथ घूमे। (१४७) यह सुनकर मानो सिरपर वज्र गिरा हो इस तरह दुःख एवं अत्यन्त शोकसे सन्तप्त उसने प्रतिज्ञा की कि यदि सुसंघसे घिरा हुआ जिनरथ ही नगरमें आगे-आगे भ्रमण करेगा तब तो मैं आहार करूँगी, अन्यथा मेरा अनशन निश्चित है। (१४८-१४९) कमलदलके समान नेत्रोंवाली उसे रोती देखकर मनमें घबराया हुआ हरिषेण पूछने लगा कि माँ, तुम दुःखसे पीड़ित होकर क्यों रोती हो ? (१५०) इसपर माताने जिनवरके रथ आदिके परिभ्रमणके बारेमें उसे कहा। यह सुनकर शोकरूपी महासंकटमें फँसा हुआ वह सोचने लगा कि माता और पिता ये दोनों लोकमें सबसे अधिक बड़े कहे गये हैं। लोकविरुद्ध ऐसी तनिक भी पीडा मैं उन्हें नहीं पहुँचा सकता। (१५१-१५२) दुःख

---

१ नदीसरमहिमाए—मु०। २ जणणिं बहुदुक्खसोगसंतत्त—प्रत्य०।

अह निग्गओ पुराओ, रयणीए जणपसुत्तसमयम्मि । पविसरइ महारण्ण, घणतरुवर-सावयाइण्णं ॥ १५४ ॥
तत्थ परिहिण्डमाणो, दिट्ठो च्चिय तावसेहि हरिसेणो । दिन्नासणोवविट्ठो, फल-मूलाई कयाहारो ॥ १५५ ॥
चम्पापुरीएँ राया, तइया जणमेजओ पहियकित्ती । कालनरिन्देण तया, रुद्धो च्चिय साहणसमग्गो ॥ १५६ ॥
जणमेजओ वि राया, नयराओ निग्गओ वलसमिद्धो । अह जुज्झिउ पवत्तो, कालेण सम सवडहुत्तो ॥ १५७ ॥
जाव य वट्टइ जुज्झ, ताव सुरुङ्गाएँ पुव्वरइयाए । भज्जा से नागवई, दुहियाएँ सम गया रण्ण ॥ १५८ ॥
त चिय तावसनिलय, नागवई पुव्वमेव सपत्ता । चिट्ठइ दुहियाएँ सम, कालक्खेव विहारन्ती ॥ १५९ ॥
दट्ठूण य हरिसेण, कन्ना सा ललियजोव्वणापुण्णा । पुलयन्ती न य तिप्पइ, विद्धा कुसुमाउहसरेहिं ॥ १६० ॥
जणणीएँ सा कुमारी, भणिया सभरसु पुव्ववयणाइ । चक्कहरस्स वरतणू, होहिसि महिला तुम वाले ! ॥ १६१ ॥
त पेच्छिऊण सो वि हु, हरिसेणो मयणवाणभिन्नङ्गो । चिन्तेइ इमा मुद्धा, होही य कया[1] मह घरिणी ? ॥ १६२ ॥
नेहाणुरागरत्त, कन्न नाऊण तावसगणेहि । निद्धाडिओ कुमारो, हरिसेणो आसमपयाओ ॥ १६३ ॥
हरिसेणो वि हु तीए, कन्नाए रूव-जोव्वण-गुणोह[2] । सरमाणो च्चिय निद्द, न लहइ रत्तिदिय चेव ॥ १६४ ॥
न य आसणे न सयणे, न य गामे न य पुरे मणभिरामे । न य उज्जाणवरहरे, लहइ धिइ तीएँ विरहम्मि ॥ १६५ ॥
एव विचिन्तयन्तो, हरिसेणो जइ लभामि त कन्न । तो सयलभरहवास, भुत्तं चिय नत्थि सदेहो ॥ १६६ ॥
गामेसु पट्टणेसु य, सरियाकूलेसु पव्वयग्गेसु । जिणवरघराइँ तो हं, सिग्घ चिय कारइस्सामि ॥ १६७ ॥
तच्चित्त तग्गयमणो, गामा[3]ऽऽगर-नगरमण्डिय वसुह । परिहिण्डन्तो कमसो, सिन्धुणद पाविओ नयर ॥ १६८ ॥

एव शोकसे अत्यन्त सन्तप्त माताको भी मैं देखनेमे असमर्थ हूँ। अतः अपना भवन छोड़कर निर्जन वनमे मैं प्रवेश करूँगा। (१५३) ऐसा सोचकर लोग जब सोये हुए थे तब रातमें वह नगरसे बाहर निकला और घने पेड़ो तथा जङ्गली जानवरोंसे व्याप्त एक बड़े भारी जंगलमें प्रवेश किया। (१५४) वहाँ घूमते हुए उसे तापसोंने देखा। आसन देनेपर वह उसपर बैठा और फल, मूल आदिका आहार किया। (१५५)

उस समय चम्पापुरीमे, जनमेजय नामका एक राजा रहता था, जिसकी कीर्ति चारों ओर फैली हुई थी। उसे अपने सैन्यके साथ काल नामक राजाने घेर लिया! (१५६) सैन्यसे समृद्ध जनमेजय राजा भी नगरसे बाहर निकला और कालके साथ आमने-सामने होकर लडने लगा। (१५७) इधर जब युद्ध हो रहा था उससे पहलेसे तैयार की हुई सुरंगके द्वारा उसकी पत्नी नागमती अपनी लडकीके साथ बाहर निकलकर जंगलमें चली गई और उसी तापस आश्रममे पहले ही पहुँच गई। वहाँ वह अपनी लड़कीके साथ समय गुजारने लगी। (१५८-१५९) हरिषेणको देखकर कुसुमायुध कामदेवके बाणोंसे बींधी हुई वह सुन्दर एवं यौवनसे युक्त लड़की पुलकित हुई। उसे हरिषेणको देखनेसे तृप्ति ही नहीं होती थी। (१६०) माताने उस कुमारीसे कहा कि, हे बाले! सुन्दर शरीरवाली तू चक्रधरकी पत्नी बनेगी—ऐसे पूर्वके वचन तू याद कर। (१६१) उस कन्याको देखकर मदनके बाणसे खण्डित शरीरवाला वह हरिषेण भी सोचने लगा कि यह शुद्ध कुलवाली कब मेरी गृहिणी बनेगी? (१६२) स्नेहानुरागसे अनुरक्त उस कन्याको जानकर तापसोंने कुमार हरिषेणको आश्रमसे बाहर निकाल दिया। (१६३) हरिषेण भी उस कन्याके रूप एव गुणोंको रातदिन याद करता हुआ नींद नहीं लेता था। (१६४) उसके विरहके कारण आसन या शयनमें, गाँव या सुन्दर नगरमे, अथवा सुन्दर और आकर्षक उद्यानमें उसे चैन नहीं पड़ती थी। (१६५) हरिषेण ऐसा सोचता था कि यदि मैं उस कन्याको प्राप्त करूँ तो समग्र भरतक्षेत्रका उपभोग कर सकूँगा, इसमे सन्देह नहीं है। (१६६) तब तो मैं गाँवोंमें, नगरोंमे, नदियोंके किनारों पर, पर्वतोंके सिखरों पर अविलम्ब ही जिनमन्दिरोका निर्माण कराऊँगा। (१६७) उस कन्यामें जिसका मन लगा है ऐसा वह विविध गाँवों और मकानोंसे शोभित वसुधा पर परिभ्रमण करता हुआ क्रमशः सिन्धुनद नामक नगरमें आ पहुँचा। (१६८)

१ कया य मह—प्रत्य० । २ गुणेहिं—मु० । ३ ऽऽगरविविहमडियं—मु० ।

तइया उ निग्गयाओ, उज्जाणवरम्मि[1] नयरजुवईओ । पेच्छन्ति वरकुमारं, हरिसेणं अणिमिसच्छीओ ॥ १६९ ॥
ताव य गओ वि रुट्ठो, पहाविओ अभिमुहो वरतणूणं । पगलन्तदाणसलिलो, सललियघोलन्तभमरउलो ॥ १७० ॥
दट्ठूण य तं एन्तं, मत्तमहागयवरं गुलुगुलेन्तं । भयविहलविम्भलाओ, पलयन्तिऽह सयलजुवईओ ॥ १७१ ॥
दट्ठूण य हरिसेणो, जुवइजणं गयभएण विलवन्तं । कलुणहियओ महप्पा, तस्स सयास समल्लीणो ॥ १७२ ॥
नाऊण गयं खुहियं, नयरजणो धाविओ दवदवाए । अह पेच्छिउं पयत्तो, राया वि हु भवणसिहरत्थो ॥ १७३ ॥
तो भणइ कुञ्जरवरं, किं ते जुवईसु तुज्झ अवरद्धं ? । ए! एहि सवडहुत्तो, मज्झ तुमं मा चिरावेहि ॥ १७४ ॥
मोत्तूण जुवइवग्गं, हत्थी चलचवलगमणपरिहत्थो । अह तस्स सवडहुत्तो, पहाविओ आयरुप्पिच्छो ॥ १७५ ॥
परियरदढोवगूढो, हरिसेणो विज्जुविलसिएण तओ । दन्ते ढाऊण पयं, चडिओ हंसो व लीलाए ॥ १७६ ॥
मण-नयणमोहणेहिं, बहुविहकरणेहि सत्थदिट्ठेहिं । चलचलणपीणपेल्लण-करयलअप्फालणेहिं च ॥ १७७ ॥
बलदप्पभग्गपसरं, काऊण खलन्तसिढिलपयगमणं । गेण्हइ गयं महप्पा, नागं पिव निव्विसं काउं ॥ १७८ ॥
कण्णे घेत्तूण तओ, आरूढो गयवरं अतिमहन्तं । भणइ य सुहोवएसं, जइ पुण एयं न कारेसि ॥ १७९ ॥
अह पुरवरं पविट्ठो, नर-नारिसएसु तत्थ दीसन्तो । पत्तो नरिन्दभवणं, कुसुमाउहरूवसठाणो ॥ १८० ॥
पासायतलत्थो च्चिय, राया दट्ठूण गयवरारूढं । चिन्तेइ कोइ एसो, उत्तमपुरिसो न सन्देहो ॥ १८१ ॥
तो नरवइणा दिन्नं, सयमेग तस्स वरकुमारीणं । वीवाहमङ्गलं सो, कुणइ पहिट्ठो महिड्ढीओ ॥ १८२ ॥
तेहि समं विसयसुहं, भुञ्जन्तो सुरवरो व सुरलोए । तत्थऽच्छइ हरिसेणो, तह वि य मयणावलिं सरइ ॥ १८३ ॥

---

उसी समय बाहर निकली हुई उस नगरकी युवतियाँ उद्यानमें अनिमेष लोचनोंसे कुमार हरिषेणको देखने लगीं। (१६९) उस समय एक क्रुद्ध हाथी उन सुन्दरियोंकी ओर दौड़ा। उस हाथीका मदजल झर रहा था तथा मौजसे घूमते हुए भौंरोंसे वह व्याप्त था। (१७०) 'गुड् गुड्' आवाज करते हुए उस बड़े मदोन्मत्त हाथीको आते देख भयसे विकल एवं विह्वल वे सभी युवतियाँ भागने लगीं। (१७१) हाथीके भयसे विलाप करती हुई उन युवतियोंको देखकर करुणासे व्याप्त हृदयवाला वह महात्मा हरिषेण उनके पास गया। (१७२) क्षुब्ध हाथीके बारेमें सुनकर नगरजन भी तेजीके साथ दौड़ पड़े—उनमें भी भगदड़ मच गई। इधर महलके ऊपरसे राजा भी देखने लगा। (१७३) उधर कुमारने हाथीसे कहा कि इन युवतियोंने तेरा क्या अपराध किया है ? मेरे सामने आ, देर मत लगा। (१७४) इस पर चचल और गमनमें कुशल तथा आकारमें भयकर वह हाथी उन युवतियोंको छोडकर उसके सामने दौड़ा। (१७५) मजबूतीसे कमर कसकर हरिषेण बिजलीकी चमककी तरह उस हाथी के दाँतो पर पैर रखकर हसकी भाँति सरलतासे उसपर चढ़ गया। (१७६) शास्त्रोंमें निर्दिष्ट मन एवं आँखोंकी अनेकविध सम्मोहन शक्ति द्वारा तथा चचल पैरोंसे खूब लतियाकर और हाथो द्वारा खूब पीटकर उस हाथीके बलका घमण्ड चूर कर दिया। बादमें स्खलित होनेसे पैरोंकी ढीली गतिवाले उस हाथीको सर्पकी भाँति निर्विष करके उसने काबूमें कर लिया। (१७७-१७८) इसके पश्चात् कान पकड़कर उस बड़े हाथी पर वह सवार हो गया और अच्छा उपदेश देने लगा कि अब फिर ऐसा मत करना। (१७९) उसके बाद उसने नगरमें प्रवेश किया। कामदेवके समान रूप एव आकृतिवाला तथा सैकड़ों नर-नारियों द्वारा दर्शन किया जाता वह राजभवनके पास आ पहुँचा। (१८०) महलके ऊपर खड़ा हुआ राजा हाथी पर सवार उसे देखकर सोचने लगा कि यह कोई उत्तम पुरुष है, इसमें सन्देह नहीं। (१८१) ऐसा सोचकर अत्यन्त ऋद्धिसम्पन्न उस राजाने प्रसन्न होकर एक सौ उत्तम कुमारियाँ उसे दीं और उनका विवाहमगल किया। (१८२) देवलोकमें देवकी भाँति उनके साथ विषयसुखका उपभोग करता हुआ हरिषेण यद्यपि वहाँ रहा, फिर भी मदनावलीको तो वह याद करता ही रहा। (१८३)

---

१ वणम्मि—प्रत्य०।

अह तत्थ रयणिसमए, सयणिज्जे महरिहे सुहपसुत्तो । हरिओ वेगवईए, विज्जाहरवरजुवाणीए ॥ १८४ ॥
निद्दाखयम्मि दिट्ठा, महिला तो बन्धिऊण घणमुट्ठिं । आयामिय सो पुच्छइ, किं व निमित्तं मए हरसि? ॥ १८५ ॥
सा भणइ सुणसु नरवर !, नयरं सूरोदयं ति नामेणं । विज्जाहराण राया, इन्दधणू तत्थ परिवसइ ॥ १८६ ॥
भज्जा से सिरिकन्ता, जयचन्दा तीएँ कुच्छिसंभूया । सा पुरिसवेसिणी पहु ! अवमन्नइ पिउंमय निच्चं ॥ १८७ ॥
जो जो पडम्मि लिहिओ, तीएँ मए दरिसिओ नरवरिन्दो । सयलम्मि भरहवासे, न कोइ मण वल्लहो जाओ ॥ १८८ ॥
अह तुज्झ निययरूवं, पडए लिहिऊण दरिसिय तीए । मयणसरपूरियङ्गी, सहसा आयल्लय पत्ता ॥ १८९ ॥
एएण सह विसिट्ठे, जइ न य भुञ्जामि कामभोगे ह । मरणिज्जं होहि सिही, नियमो पुण अन्नपुरिसस्स ॥ १९० ॥
तीएँ पुरओ पइण्णा, आरुहिया दुक्करा मए सामि ! । जइ तं नाऽऽणेमि लहुं, तो जलणसिह पविस्से ह ॥ १९१ ॥
तुज्झ पसाएण पहू !, करेमि जीयस्स पालणं एण्हिं । पूरेमि चिय सहसा, महापइन्ना अविग्घेण ॥ १९२ ॥
सूरोदयम्मि नगरे, नेऊण निवेइओ नरिन्दस्स । वत्तं पाणिग्गहणं, कन्नाएँ सम कुमारस्स ॥ १९३ ॥
सपुण्णवरपइन्ना, वेगवई पूइया य विहवेण । उण्णयमाणा य पुणो, जाया जसभाइणी लोए ॥ १९४ ॥
तीए[2] मेहुणयदुवे, रुट्ठा सोऊण तीएँ कल्लाणं । विज्जाहराऽइचण्डा, गङ्गाहर-महिहरा नाम ॥ १९५ ॥
भडचडयरेण महया, हय-गयसन्नद्ध-बद्धधयचिन्धा । जुज्झस्स कारणट्ठं, पत्ता सूरोदयं नयरं ॥ १९६ ॥
सोऊण य हरिसेणो, सत्तुभडे आगए बलसमिद्धे । विज्जाहरेहि सहिओ, विणिग्गओ अहिमुहो तुरियं ॥ १९७ ॥
आवडियं चिय जुज्झं, बहुपहरपडन्ततूरसद्दालं । निवडन्तगय-तुरङ्गं, नच्चन्तकबन्धपेच्छणयं ॥ १९८ ॥

---

एक बार रातके समय अत्यन्त मूल्यवान शय्यापर वह सुखपूर्वक सोया हुआ था। उस समय वेगवती नामकी एक विद्याधर युवतीने उसका अपहरण किया। (१८४) नींद उड़नेपर उसने उस विद्याधर स्त्रीको देखा। इसपर मजबूत मुट्ठी बाँधकर और उसकी ओर तानकर उसने पूछा कि किसलिए तुम मेरा अपहरणकर रही हो ? (१८५) इसपर उसने कहा कि हे नरवर ! तुम सुनो। सूर्योदय नामका एक नगर है। उसमें इन्द्रधनु नामका विद्याधरोंका एक राजा रहता है। (१८६) उसकी भार्याका नाम श्रीकान्ता है। उसकी कुक्षिसे उत्पन्न जयचन्द्रा नामकी एक कन्या है। हे प्रभो ! पुरुषका द्वेष करनेवाली वह सदैव अपने पिताका अपमान करती है। (१८७) सम्पूर्ण भरतक्षेत्रमें जितने राजा थे उन सबका चित्रपटपर चित्र खींचकर मैंने उसे दिखलाया, परन्तु उसके मनको कोई भी पसन्द न आया। (१८८) पर तुम्हारा रूप पटपर चित्रित करके जैसे ही मैंने उसे दिखाया वैसे ही वह मदनके बाणसे बींध गई और बेचैनी महसूस करने लगी। (१८९) उसने कहा कि यदि मैं इसके साथ विशिष्ट काम भोगोंका उपभोग न कर सकूँ तो मेरा अग्निमें मरण होगा। मुझे अन्य पुरुषकी बाधा है। (१९०) हे स्वामी ! मैंने उसके सामने दुष्कर प्रतिज्ञा की है कि यदि मैं जल्दी ही उसे न ला सकूँ तो आगकी लपटोंमें मैं प्रवेश करूँगी। (१९१) हे प्रभो ! आपके प्रसादसे अब मैं अपने जीवनकी रक्षा करूँगी और निर्विघ्न रूपसे मैं अपनी महाप्रतिज्ञा एकदम पूर्णकर सकूँगी। (१९२) सूर्योदय नगरमें ले जाकर राजाके सम्मुख उसे उपस्थित किया गया। बादमें उस कन्याके साथ कुमारका पाणिग्रहण हुआ। (१९३) पूर्णप्रतिज्ञ वेगवतीका भी वैभवप्रदान द्वारा सम्मान किया गया। ऊँचा मान पाकर वह भी लोकमें यशस्विनी हुई। (१९४)

उसके ( जयचन्द्राके ) विवाहके बारेमें सुनकर उसके फूफे के अत्यन्त क्रोधी गंगाधर एवं महीधर नामके दो विद्याधर लड़के रुष्ट हो गये। (१९५) वे बड़ी भारी सुभट-सेनाके साथ तथा हाथी एवं घोड़ोंके समूहके ऊपर बाँधी गई ध्वजाओंके चिह्नसे युक्त हो युद्धके लिए सूर्योदयनगरके पास आ पहुँचे। (१९६) शत्रुओंके बलवान् सुभटोंका आगमन सुनकर विद्याधरोंके साथ हरिषेण भी उनका सामना करनेके लिए जल्दी ही बाहर निकला। (१९७) अनेक विध शस्त्रोंकी टकराहट तथा युद्धवाद्योंके कारण कोलाहलयुक्त, हाथी और घोड़े जिसमें गिर रहे हैं तथा नाचते हुए धड़ोंके कारण नाटककी

---

१. पियमय निच्चं—प्रत्य०। २. तीसे—प्रत्य०।

न य हत्थी न य जोहो, न य तुरओ अत्थि जो परवलम्मि । हरिसेणेण रणमुहे, जो य न विद्धो वरसरेहि ॥ १९९ ॥
दट्ठूण निययसेन्नं, भयविहलविसंथुलं समरमज्झे । भग्गा पलाइया ते, गङ्गाहर-महिहरा दो वि ॥ २०० ॥
पुण्णोदयम्मि जाओ, चोद्दसरयणाहिवो भरहनाहो । दसमो य चक्कवट्टी, हरिसेणो नाम विक्खाओ ॥ २०१ ॥
भुञ्जन्तो चिय सयलं, रज्जं चिन्तेइ तग्गयमणो सो । मयणावलीएँ रहिओ, मन्नइ सुन्नं व तइलोक्कं ॥ २०२ ॥
तावसकुलासमपयं, हरिसेणो सह बलेण संपत्तो । दिट्ठो य वणयरेहिं, कुसुमफलाउण्णहत्थेहिं ॥ २०३ ॥
जणमेजएण दिन्ना, भयं धरन्तेण सा परमकन्ना । नागवईए वि तओ, वीवाहविही कओ रम्मो ॥ २०४ ॥
मयणावलीएँ सहिओ, बत्तीससहस्सपत्थिवाइण्णो । पत्तो कम्पिल्लपुरं, थुवन्तो मङ्गलसएहिं ॥ २०५ ॥
दिट्ठा य निययजणणी, रइया चिय चलणवन्दणं तीए । वप्पा दट्ठूण सुयं, न माइ नियएसु अङ्गेसु ॥ २०६ ॥
दिणयरसरिसावयवा, कम्पिल्लपुरे कया रयणचित्ता । हरिसेणेण जिणरहा, वप्पाए भामिया बहवे ॥ २०७ ॥
समणाण सावयाण य, जाया वि हु संपया परमरिद्धी । जिणसासणे पवन्नो, लोगो धम्मुज्जयमईओ ॥ २०८ ॥
तेण इमे धरणियले, जिणालया कारिया धवलतुङ्गा । बहुगाम-नगर-पट्टण-नइसंगम-पव्वयग्गेसु ॥ २०९ ॥
रज्जं काऊण चिरं, भोत्तूण सुरयसंगमे भोए । पडिवन्नो जिणदिक्खं, मलरहिओ सिवसुहं पत्तो ॥ २१० ॥

भुवनालङ्कारहत्थी

एयं हरिसेणकहं, सोऊण दसाणणो परमतुट्ठो । सिद्धाण नमोक्कारं, काऊण य पत्थिओ सहसा ॥ २११ ॥
अवइण्णो दहवयणो, सिग्घं सम्मेयपव्वयनियम्बे । अह सुणइ गुरुगभीरं, सद्दं पसरन्तवित्थारं ॥ २१२ ॥

---

भाँति प्रेक्षणीय ऐसा वह युद्ध था। (१९८) शत्रुसैन्यमें ऐसा कोई हाथी, योद्धा या घोड़ा नहीं था जिसे युद्धभूमिमें हरिषेणने अपने तीक्ष्ण बाणोंसे घायल न किया हो। (१९९) युद्धमें भयसे विकल और व्याकुल अपने सैन्यको देखकर गंगाधर और महीधर दोनों नाहिम्मत हो गये और भाग खड़े हुए। (२००)

पुण्यका उदय होने पर चौदह रत्नोंका स्वामी तथा समग्र भरतक्षेत्रका नाथ हरिषेण दसवें चक्रवर्ती रूपसे विख्यात हुआ। (२०१) सम्पूर्ण राज्यका उपभोग करने पर भी मदनावलीमें आसक्त मनवाला वह, उसके अभावमें तीनों लोकोंको शून्य मानता था। (२०२) अतएव हरिषेण सेनाके साथ उस तापस-आश्रममें आ पहुँचा। मार्गमें पुष्प एवं फलसे परिपूर्ण हाथोंवाले वनचरोंने उसके दर्शन किये। (२०३) भयभीत जनमेजयने वह सुन्दर कन्या उसे दी। बादमें नागमतीने भी उनकी सुभग विवाहविधि सम्पन्न की। (२०४) बत्तीस हजार राजाओंसे घिरा हुआ तथा सैकड़ों मंगलगीतोंसे स्तुत वह मदनावलीके साथ काम्पिल्यपुरमें आ पहुँचा। (२०५) वहाँ उसने अपनी माताके दर्शन किये और उसके पैरोंमें वन्दन किया। अपने पुत्रको देखकर वप्रा हर्षवश अपने अंगोंमें समाती नहीं थी। (२०६) हरिषेणने काम्पिल्यपुरमें सूर्य सदृश अवयववाले तथा रत्नोंसे चित्र विचित्र प्रतीत होनेवाले बहुतसे जिनरथ बनवाये। वप्राने उन्हें नगरमें घुमाया। (२०७) श्रमण एवं श्रावकोंको उत्कृष्ट ऋद्धि प्राप्त हुई तथा धर्ममें प्रयत्नशील और बुद्धिशाली लोगोंने जैनधर्म अंगीकार किया। (२०८) उसी हरिषेणने पृथ्वी परके ग्राम, नगर, पत्तन एवं नदियोंके संगम-स्थानोंपर तथा पर्वतोंके शिखरोंके ऊपर ये सफेद और ऊँचे जिनालय बनवाये हैं। (२०९) चिरकाल तक राज्य करनेके पश्चात् सुख-भोगोंका त्यागकर उसने जैनदीक्षा अंगीकार की। बादमें कर्ममलसे रहित उसने शिवसुख (मोक्ष) प्राप्त किया। (२१०)

भुवनालंकार नामक हाथी पर रावणका आधिपत्य-वर्णन :—

हरिषेणकी यह कथा सुनकर अत्यन्त हर्षित दशाननने सिद्धोंको नमस्कार करके एकदम आगे प्रस्थान किया। (२११) शीघ्र ही रावण सम्मेतशिखर पर्वतकी ढाल पर उतरा। वहाँ उसने चारों ओर फैली हुई एक अत्यन्त गम्भीर ध्वनि सुनी।

परिपुच्छइ दहवयणो, सद्दो कस्सेस ? कस्स व ? कहिं वा ? । सामिय ! गयस्स सद्दो, एसो भणियं पहत्थेणं ॥ २१३ ॥
अह गयवर पहत्थो, दावेइ दसाणणस्स रण्णम्मि । घणनिवहनीलनिद्धं, अञ्जणकुलसेलसच्छायं ॥ २१४ ॥
सत्तुस्सेहं नवहत्थ आययं दस य परियरा पुण्ण । सुपइट्ठियसबङ्गं, महुपिङ्गललोयणं तुङ्गं ॥ २१५ ॥
घण-पीण-वियडकुम्भ, दीहकर पउमवण्णसमतालु । सियदन्त पिङ्गलनखं, गण्डयलुब्भिन्नमयलेह ॥ २१६ ॥
दट्ठूण गयवरं सो, पुप्फविमाणाउ तुरियवेगेणं । अवइण्णो दहवयणो, तस्स समीव समल्लीणो ॥ २१७ ॥
काऊण सङ्खसद्द, घोरं उत्तासण वणयराण । आयारइ मत्तगय ए ! एहि मह सवडहुत्तो ॥ २१८ ॥
सोऊण सङ्खसद्द, दट्ठूण दसाणण समासन्ने । मणपवणतुरियवेगो, संपत्तो अभिमुहो हत्थी ॥ २१९ ॥
अह मुयइ उत्तरिज्जं, गयपुरओ सललियं धरणिवट्ठे । तस्स परिहत्थदच्छो, दन्तच्छोहं कुणइ हत्थी ॥ २२० ॥
जाव य मही निसण्णो, दन्तग्गविदारियं कुणइ वत्थ । ताव रयणासवसुओ, करेहि कुम्भत्थल हणइ ॥ २२१ ॥
पविसरइ गत्तविवर, पुणरवि पासेसु मग्गओ पुरओ । चलचवलमोहणेहिं, चक्कारूढो व परिभमइ ॥ २२२ ॥
ववगयदप्पुच्छाह, हत्थि काऊण दहमुहो रण्णे । उप्पइऊण सललिय, गयस्स खन्ध समारूढो ॥ २२३ ॥
गयवरगहणनिमित्त, खेयरवसहेहि परमपीईए । पडुपडहतूरपउरो कओ पमोओ अइमहन्तो ॥ २२४ ॥
घेत्तूण गयवरिन्द भुवणालकारनामधेय सो । चिन्तेइ मणेण मह सिद्धं चिय तिहुयण सयल ॥ २२५ ॥
वसिऊण तत्थ रयणी, पडिबुद्धो दहमुहो सुहासीणो । अत्थाणमण्डवत्थो, भडसहिओ गयकहासत्तो ॥ २२६ ॥
ताव य नहङ्गणेण, समागओ खेयरो पवणवेगो । पहरणजज्जरियतणू, त चेव सह समल्लीणो ॥ २२७ ॥

---

(२१२) इस पर दशवदनने पूछा कि यह ध्वनि किसकी है और कहाँसे आ रही है ? रावणके मामा प्रहस्तने कहा कि हे स्वामी ! यह हाथीकी चिघाड़ है। (२१३) इसके बाद प्रहस्तने अरण्यमें रावणको वह हाथी दिखलाया। सात हाथ ऊँचे, नौ हाथ लम्बे, दस हाथ परिक्रवाले, भरे हुए काले बादलोंके समूह जैसे, कुलपर्वत अंजनगिरिकीसी कान्तिवाले, घने मोटे और भयंकर कुम्भस्थलवाले, लम्बी सूँढवाले, पद्मके वर्णके समान तालुप्रदेशवाले, सफ़ेद दाँत तथा पीले नखवाले और गण्डस्थलमेंसे चूनेवाले मदको रेखासे युक्त उस हाथीको देखकर रावण पुष्पक विमानसे जल्दीसे नीचे उतरा और उसके समीप गया। (२१४-२१७) वहाँ वनचर प्राणियोंको अत्यन्त त्रास देनेवाली घोर शंखध्वनि करके उसने उस मस्त हाथीको ललकारा कि अरे, मेरे पास तो तू आ ! (२१८) शंखकी आवाज़ सुनकर तथा समीपमें दशाननको देखकर मन एवं पवनकी भाँति तीव्र गतिवाला वह हाथी उसके सम्मुख आ पहुँचा। (२१९) इसके पश्चात् निपुण एवं कार्यकुशल रावणने सहज भावसे उस हाथीके सामने पृथ्वी पर अपना उत्तरीय वस्त्र छोड़ा। हाथी दाँतसे उसे चोट करने लगा। (२२०) वह पृथ्वी पर बैठकर अपने दाँतोंके अग्रभागसे जबतक उस वस्त्रको चीरता है तब तक तो रत्नश्रवाका पुत्र रावण अपने हाथोंसे उसके गण्डस्थलको मारने लगा। (२२१) मारकी पीड़ासे व्याकुल वह गड्ढेमें सरकने लगा तो उसे आगेपीछे रावण ही रावण दिखाई देने लगा। वशीकरण मन्त्रों द्वारा अस्थिर किया गया वह चक्रके ऊपर आरूढ़की भाँति घूमने लगा। (२२२) इस युद्धमें हाथीको दर्प एवं उत्साह रहित बनाकर रावण कूदकर आसानीसे उसके कन्धे पर सवार हो गया। (२२३) इस प्रकार हाथीको काबूमें लानेके कारण आनन्दमें आये हुए खेचर राजाओंने उत्तम नगारे तथा दूसरे वाद्योंसे युक्त बड़ा भारी उत्सव मनाया। (२२४) हाथियोंमें इन्द्र जैसे उस भुवनालकार नामक उत्तम हाथीको प्राप्त कर वह मन ही मन सोचने लगा कि मैंने सारे तीनों लोक जीत लिये हैं। (२२५)

रावण द्वारा यमविजय—

वहाँ रात रहकर प्रातः जगने पर सभामण्डपमें आरामसे बैठा हुआ रावण सुभटोंके साथ हाथीकी कहानी कहनेमें जब लीन था तब आकाशमार्गसे शस्त्रोंके कारण देदीप्यमान शरीरवाला पवनवेग नामका एक विद्याधर वहाँ आया और

काऊण सिरपणामं, उवविट्ठो दहमुहस्स आसन्ने । अह साहिउं पयत्तो, पायालपुराउ निग्गमणं ॥ २२८ ॥
रिक्खरया-ऽऽइच्चरया, कुलक्कमपरिवाडियागयं नयरं । पत्ता य गहणहेउं, किक्किन्धिं जमभडस्सुवरिं ॥ २२९ ॥
सोऊण परबलं सो समागयं निग्गओ जमो सिग्घं । अह जुज्झिउं पवत्तो, समच्छरो वाणरेहि समं ॥ २३० ॥
बहुभडजीयन्तयरे, महाहवे एरिसे समावडिए । गहिओ च्चिय रिक्खरओ, आइच्चरएण समसहिओ ॥ २३१ ॥
काराविया य निरया, जमेण वेयरणिमाइया बहवे । हण-डहण-पयण-मारण-छिन्दण-भिज्जन्तकम्मन्ता ॥ २३२ ॥
समरे विनिज्जिया जे, वाणरसुहडा समत्तपरिवारा । ते तत्थ दुक्खमरणं, नरएसु कया कयन्तेणं ॥ २३३ ॥
दट्ठुं जमस्स चरियं, तो हं सव्वायरेण तूरन्तो । एत्थाऽऽगओ नराहिव !, रिक्खरया-ऽऽइच्चरयभिच्चो ॥ २३४ ॥
एयं ते परिकहियं, वाणरकेऊण सन्तियं वयणं । ताण पहु ! दुक्खमोक्खं, करेहि परिवालणं सिग्घं ॥ २३५ ॥
वणभङ्गसमादेसं, दाऊणं तस्स दूयपुरिसस्स । रयणासवस्स पुत्तो, किक्किन्धिं तो गओ सिग्घं ॥ २३६ ॥
विद्धंसिया य नरया, उच्छिन्ना नरयवालया तुरियं । गन्तुं कहेन्ति सव्वं, जमस्स तो दहमुहागमणं ॥ २३७ ॥
सोऊण रावणं सो, समागयं निग्गओ जमो सिग्घं । रह-गय-तुरङ्गसहिओ, भडचडयरनिवहमज्झत्थो ॥ २३८ ॥
पढमं च्चिय आवडिओ, आडोवो नाम जमभडो तुरियं । पत्तो अग्गिमखन्धं, विहीसणो तस्स संगामे ॥ २३९ ॥
मुञ्चइ आडोवभडो, आउहसत्थं विहीसणस्सुवरिं । रयणासवस्स पुत्तो, सरेहि सव्वं निवारेइ ॥ २४० ॥
सुनिसियबाणेहि रणे, बलपरिमुक्केहि तेण आडोवो । अवसारिओ य दूरं, कुगओ विव मत्तहत्थीणं ॥ २४१ ॥
दट्ठूण पलायन्तं, आडोवं उट्ठिओ जमो कुद्धो । चउरङ्गबलसमग्गो, रक्खससेन्नस्स आवडिओ ॥ २४२ ॥
रुद्धो रहो रहेणं, आलग्गो गयवरो सह गएणं । तुरएण सह तुरङ्गो, पाइक्को सह पयत्थेणं ॥ २४३ ॥

---

उसी सभामें उतरा । (२२६-२२७) सिरसे प्रणाम करके वह दशमुखके समीप हाजिर हुआ । बादमें वह पातालपुरसे निकलनेका कारण कहने लगा । (२२८) कुलकी क्रम-परम्परासे प्राप्त अपने नगर किष्किन्धाको लेनेके लिए ऋक्षरजा और आदित्यरजाने सुभटोंके साथ यमके ऊपर आक्रमण किया है । (२२९) शत्रुसैन्यका आगमन सुनकर यम भी शीघ्र ही निकल पड़ा और ईर्ष्यावश वह वन्दरोंके साथ युद्ध करने लगा । (२३०) बहुतसे सुभटोंके जीवनका अन्त करनेवाले ऐसे महायुद्धमें आदित्यरजाके साथ ऋक्षरजा भी पकड लिया गया । (२३१) जिसमें पीटना, जलाना, पकाना, मारना तथा छेदन-भेदन आदि कर्म किये जाते हैं, ऐसे वैतरणी आदि बहुतसे नरक यमने बनवाये हैं । (२३२) जो वानर सुभट उस लड़ाईमें हार गये थे, उन सबको परिवारके साथ उन नरकोंमें दुःखपूर्ण मरणके लिये यमने डाल दिया है । (२३३) हे राजन् ! यमका ऐसा आचरण देखकर ऋक्षरजा और आदित्यरजाका भृत्य मैं जितनी जल्दी हो सकी उतनी जल्दी यहाँ आया हूँ । (२३४) हे प्रभो ! वानरकेतुने जो कुछ कहा था वह मैंने आपसे निवेदन किया । शीघ्र ही दुःखसे मुक्त करके उनकी आप रक्षा करें । (२३५) घावोंको मिटानेके लिये उस दूतको योग्य आदेश देकर रत्नश्रवाके पुत्र रावणने किष्किन्धिके ऊपर शीघ्र ही धावा बोल दिया । (२३६) उसने वहाँ पहुँचते ही नरक तोड़ फोड़ डाले और नरकपालोंको उखाड़ फेंका । उन सबने जल्दी ही जाकर यमसे दशमुखके आगमनकी बात कही । (२३७)

रावणका आगमन सुनकर सुभटोंके सैन्यसमूहके बीच स्थित वह यम रथ, हाथी एवं घोड़ोंके साथ शीघ्र ही बाहर निकला । (२३८) सर्वप्रथम यमका आटोप नामका सुभट जल्दी-जल्दी आया । संग्राममें विभीषण उसकी अग्रसेनाके पास पहुँचा । (२३९) सुभट आटोप विभीषणके ऊपर जो-जो आयुध एवं शस्त्र छोड़ता था, रत्नश्रवाका पुत्र उन सबका बाणोंसे प्रतीकार करता था । (२४०) युद्धमें विभीषण द्वारा बलपूर्वक फेंके गये अत्यन्त तीक्ष्ण बाणोंसे, मदोन्मत्त हाथियों द्वारा दूर भगाये गये दुष्ट हाथीकी तरह, वह दूर भगा दिया गया । (२४१) आटोपको भागते देख क्रुद्ध यम उठ खड़ा हुआ और चतुरंगिणी सेनाके साथ उसने राक्षससैन्यके ऊपर धावा बोल दिया । (२४२) रथसे रथ भिड गये तथा हाथीसे हाथी, घोड़ेसे घोड़ा और पैदलके साथ पैदल जुट गये । (२४३) एक क्षणमें तो योद्धाओंके शस्त्रोंके प्रहारोंसे

जाव य खणन्तरेक्कं, ताव य सुहडेहि सत्थपहरेहिं । गय-तुरएहिं भूमी, रुद्धा पवडन्त-पडिएहि ॥ २४४ ॥
एयारिसम्मि जुज्झे, वट्टन्ते सुहडजीयविच्छड्डे । अह पेल्लिऊण सेन्नं, दहमुहहुत्तो जमो पत्तो ॥ २४५ ॥
दट्ठूण समासन्नं, एज्जन्त जमभडं समावडिओ । रयणासवस्स पुत्तो, तेण समं जुज्झिउं पत्तो ॥ २४६ ॥
तो जुज्झिऊण सुइर, चडक्कसरिसोवमेहि पहरेहिं । विरहो कओ कयन्तो, सरवरघायाहओ रुट्ठो ॥ २४७ ॥
मुच्छानिमीलियच्छो, घेत्तूण सएण परियणसमग्गो । नीओ इन्दसयास, रहनेउरचक्कवालपुर ॥ २४८ ॥
पडिवुद्धो कयविणओ, भणइ सुरिन्द पहू ! निसामेहि । ज त किक्किन्धिपुरे, जमलीलाविलसिय रइय ॥ २४९ ॥
रूसह फुड व तूसह, अहवा वि य जीवण हरह सव्व । अन्न च कुणह दण्ड, न करेमि जमत्तण अहय ॥२५०॥
वेसमणलोगपालो, जेण जिओ साहिओ य मत्तगओ । अहमवि तेण रणमुहे, विमुहो च्चिय सरवरेहि कओ ॥२५१॥
एय जमस्स वयण, सुणिऊण सुराहिवो रणारम्भ । कुव्वन्तो च्चिय सव्व, मन्तीहि निवारिओ सिग्घ ॥ २५२ ॥
भणिओ इन्देण जमो, वच्च तुम पुरवर सुरग्गीय । अत्थसु वीसत्थमणो, मोत्तूण भय रिउभडाण ॥ २५३ ॥
इन्दो वि निययभवणे, सव्वसिरी-जुवइसहगओ भोए । भुञ्जन्तो परमगुणो, न गणइ काल पि वच्चन्त ॥ २५४ ॥
अह रावणो वि पत्तो, आइच्चरयस्स देइ किक्किन्धी । रिक्खरयस्स वि दिन्न, रिक्खपुर महुगिरिस्सुवरि ॥ २५५ ॥
रिक्खरया-ऽऽइच्चरया, ठविऊण कुलागएसु नयरेसु । पुप्फविमाणारूढो, उप्पइओ दहमुहो गयण ॥ २५६ ॥
वच्चइ लङ्काभिमुहो, खेयरभडचडयरेण महएण । पेच्छन्तो लवणजल, उम्मिसहस्साउल भीम ॥ २५७ ॥
भीम-झस-मयर-कच्छह—अन्नोन्नावडियविलुलियावत्त । आवत्तविद्दुमाहय—निल्लरियदलियसङ्खउल ॥ २५८ ॥

---

कटकर नीचे गिरनेवाले हाथी एव घोड़ोसे युद्धभूमि छा गई । (२४४) योद्धाओंके जीवनका नाश करानेवाला ऐसा युद्ध जब हो रहा था तब सेनाको पेरता हुआ यम दशमुखके पास आ पहुँचा । (२४५) पासमें आते हुए सुभट यमको देखकर रत्नश्रवाका पुत्र रावण उसके समक्ष युद्ध करनेके लिए उपस्थित हुआ। (२४६) बादमे विजलीकी तरह चमकदार शस्त्रोंसे चिरकाल तक युद्ध करके उसने क्रुद्ध यमको उत्तम बाणोंके प्रहारसे घायल करके रथभ्रष्ट कर दिया। (२४७) मूर्च्छाके कारण बन्द आँखोवाले उसे समग्र परिवारके साथ इन्द्रके पास रथनूपुर (चक्रवालपुर) मे ले गये । (२४८) होशमें आने पर उसने सुरेन्द्रसे विनयपूर्वक कहा कि हे प्रभो ! किष्किन्धिपुरमे मैंने जो यमलीला की है उसके बारेमे आप सुनें । (२४९) आप चाहे खूब गुस्से में हो या प्रसन्न हो, अथवा मेरा सारा जीवन हो ले ले, अथवा दूसरा कोई भी दण्ड दें, पर अब मैं यमत्व ( अर्थात् यमका कार्य ) नहीं करूँगा । (२५०) जिसने लोकपाल वैश्रमणको पराजित किया और जिसने मत्त हाथीको काबूमे किया उसीने मुझे अपने बाणो द्वारा युद्धसे विमुख बनाया है । (२५१) यमका ऐसा कथन सुनकर इन्द्रने चारों ओरसे धावा बोलनेका निश्चय किया, पर मंत्रियोंने उसे शीघ्र ही रोका । (२५२) इस पर इन्द्रने यमसे कहा कि तुम सुरोद्गीत नामके उत्तम नगरमे जाओ और शत्रुके सुभटोंके भयका त्याग करके निःशंकमना होकर रहो । (२५३) इधर इन्द्र भी अपने भवनमे सम्पूर्ण शोभासम्पन्न युवतियोंके साथ अत्युत्तम भोगोंका उपभोग करता हुआ काल कैसे बीतता है, इसकी भी परवाह नहीं करता था । (२५४)

विजयप्राप्त रावणने आदित्यरजाको किष्किन्धि नगरी दी, तथा ऋक्षरजाको मधुगिरिके ऊपर बसा हुआ रिक्षपुर दिया । ( २५५ ) इस प्रकार ऋक्षरजाको और आदित्यरजाको कुलपरम्परासे प्राप्त नगरोमें अधिष्ठित करके रावण पुष्पक-विमानमे चढ़कर आकाशमें उड़ा । ( २५६ ) खेचर सुभटोके बड़े भारी समुदायके साथ हजारो लहरोंवाले भयंकर लवण-समुद्रको देखते हुए उसने लंकाकी ओर प्रस्थान किया । ( २५७ ) भयंकर मत्स्य, मगरमच्छ तथा कछुओंके एक दूसरे पर गिरनेसे अस्थिर भँवरवाला, गोलाकार विद्रुमकी चोट खानेसे कटे हुए और पीसे गये शंखोंसे व्याप्त, शख-समूह एव सीपके संपुटोंके विच्छिन्न होनेसे जिनके प्रान्तभाग शोभित हो रहे हैं, ऐसी तरंगोवाला, पवनकी लहरोंसे आहत नदियोंके मुहानोंके पासके किनारोंमे भरे हुए जल वाला, किनारे पर बसे हुए हंस तथा सारस पक्षियोंकी विष्टाके कारण अवरुद्ध तट-मार्ग वाला,

सङ्खउलसिप्पिसंपुड–विहडियपेरन्तचच्चियतरङ्गं । सतरङ्गमारुयाहय–सरियामुहभरियकूलयलं ॥ २५९ ॥
कूलयलहससारस–कलमलभरजणियरुद्धतडमग्ग । तडमग्गरयणवहुविह–किरणुज्जोवियदुरुप्पयरं ॥ २६० ॥
पयरन्तविसयमोत्तिय–धवलियघणफेणपुञ्जपुञ्जइयं । पुञ्जइयदिव्वपायव–कुसुमसमाडण्णदिण्णच्च ॥ २६१ ॥
दिण्णच्चण व रेहइ, महल्लहल्लन्तवीइसघट्ट । [१]सघट्टजलाऊरिय, सव्वत्तो गुलगुलायन्त ॥ २६२ ॥
एयारिस समुद्द, नियमाणो जोयणाइँ वहुयाइ । वोलेऊण पेच्छइ, लङ्कानयरि तिकूडत्थ ॥ २६३ ॥
सा माणुसोत्तरेण व, पायारवरेण सपरिक्खित्ता । वरकञ्चणामएण, हुयवहमिव पज्जलन्तेण ॥ २६४ ॥
तुङ्गेहि देउलेहि य, नाणामणि-रयणभित्तिकलिएहिं । गयणमिव मिलिउकामा, ससिकन्तमिणालधवलेहिं ॥ २६५ ॥
पायार-तोरणेसु य, अविरलउसवियवेजयन्तीहिं । वाहरइ व वोलन्ते, पवणाहयपल्लवकरेहिं ॥ २६६ ॥
पुक्खरिणि-दीहियासु य, आरामुज्जाण-काणण-वणेहिं । पासाय-सभा-चेइय–घरेहि अहिययररमणिज्जा ॥ २६७ ॥
अगरुय-तुरुक्क-चन्दण-कप्पूरा-ऽगरुसुगन्धगन्धेण । वासेइ समन्ताओ, दिसाउ उवभोग[२]णीएण ॥ २६८ ॥
वच्चन्ता वि हु तुरिय, देवा दट्ठूण त महानयरिं । अच्चन्तयरमणिज्ज, सहसा मोत्तु न चाएन्ति ॥ २६९ ॥
किं जपिएण वहुणा ?, सा नयरी सयलजीवलोगम्मि । विक्खाया गुणकलिया, इन्दस्सऽमरावई चेव ॥ २७० ॥
दट्ठूण समासन्ने, समागय दहमुह वलसमग्ग । सव्वो वि नायरजणो, विणिग्गओ अभिमुहो सिग्घ ॥ २७१ ॥
केइत्थ खेयरभडा, हय-गय-रहवर-विमाणमारूढा । खर-करभ-केसरीसु य, सपेल्लुप्पेल्ल कुणमाणा ॥ २७२ ॥
वरहार-कडय-केउर-कडिसुत्तय-मउड-कुण्डलाभरणा । कुङ्कुमकयङ्गराया, चीणसुयपट्टपरिहाणा ॥ २७३ ॥
मारीई सुय-सारण-हत्थ-पहत्था य तिसिर-धूमक्खा । कुम्भ-निसुम्भ-विहीसण, अन्ने य सुसेणमाईया ॥ २७४ ॥

---

तट मार्गमें पडे हुए रत्नोसे निकलनेवाली किरणोंसे प्रकाशित विशाल प्रदेशवाला, विखरे हुए निर्मल मोतियोके कारण और भी सफेद प्रतीत होनेवाली घनी फेनके ढेरसे भरपूर, फैले हुए दिव्य वृक्षोके पुष्पोंसे भलीभाँति अर्चित, हिलने-डुलनेवाली बड़ी-बड़ी तरंगे जिसमे टकरा रही हैं, ऐसा टकराते हुए जलसे पीड़ित-सा तथा चारो ओरसे गर्जना करनेवाला वह समुद्र मानो पूजा कर रहा हो ऐसा शोभित हो रहा था। ( २५८-२५९ ) पुष्पक विमान द्वारा मुसाफ़री करनेवाले उसने वहुतसे योजन तक ऐसे समुद्रको पार करके त्रिकूट शिखर पर स्थित लकानगरी देखी। ( २६३ ) वह प्रज्वलित अग्नि सरीखे उत्तम सोनेके बने हुए किलेसे मानुषोत्तर पर्वतकी भाँति घिरी हुई थी। ( २६४ ) नाना प्रकारके मणि एव रत्नोसे युक्त दीवारवाले तथा चन्द्रकान्तमणि एवं मृणालके समान सफेद और ऊँचे देवमन्दिरोंके कारण वह मानो आकाशसे मिलना चाहती थी। ( २६५ ) क़िलेके तोरणोंमे अविरल ( पास-पास ) वाँधी हुई ऊँची-ऊँची ध्वजाओसे तथा पवनसे आहत पल्लवरूपी हाथोंसे ऊपरसे उल्लघन करनेवालोको मानो वह आह्वान करती थी। ( २६६ ) सरोवर और वावडियोसे तथा वाग-वगीचे व वन-उपवनो और प्रासाद, सभा एव चैत्यगृहोंसे वह अत्यन्त रमणीय प्रतीत होती थी। ( २६७ ) अगुरु, तुरुष्क, चन्दन एवं कपूरकी उपभोगके लिये वनाई गई सुगन्धीकी गन्धसे चारो ओर दिशाएँ सुवासित हो रही थीं। ( २६८ ) जल्दी-जल्दी भागते हुए देव भी उस अत्यन्त रमणीय महानगरीको देख उसे सहसा छोडना नहीं चाहते थे। ( २६९ ) वहुत कहनेसे क्या ? गुणोसे युक्त तथा इन्द्रकी अमरावती नगरी सरीखी वह नगरी समग्र जीवलोकमें विख्यात थी। ( २७० )

समग्र सैन्यके साथ दशमुखको समीपमें आया जान सभी नगर जन उसकी अगवानीके लिए शीघ्र ही वाहर निकले। ( २७१ ) कोई विद्याधर सुभट घोडे, हाथी, रथ एवं उत्तम विमान पर आरूढ़ हो तथा दूसरे गधे, ऊँट एवं सिंह पर सवार हो एक दूसरेको पेरते थे या ऊपर उछालते थे। ( २७२ ) उत्तम हार, कडा, वाजूवन्द, करधौनी, मुकुट एवं कुण्डल आदि आभरणोंसे युक्त, कुकुमका अंगराग किये हुए और चीनांशुकके वस्त्र पहने हुए मारीचि, शुक एव सारण मंत्री,

---

१ घट्टंत जला—प्रत्य०। २. भोगजणिएणं—मु०।

एएहि य अन्नेहि य, भडेहि परिवारिओ समन्तेण । अइरेहइ दहवयणो इन्दो इव लोगपालेहिं ॥ २७५ ॥
नायरवहूहि सिग्घ, दहमुहदरिसणमणाहि अइरेय । ससारिउ गवक्खा, रुद्धा चिय वयणकमलेहिं ॥ २७६ ॥
अन्ना अन्नं पेलइ, करेण मा ठाहि मग्गओ तुरियं । ताए वि सा भणिज्जइ, किं मज्झ न कोउय वहिणे ? ॥२७७॥
मा थणहरेण पेल्लसु, दहमुहदरिसणमणाऽसि अइचवले । तीए वि य सा भणिया, मा रुम्भ गवक्खय एय ॥२७८॥
भणइ सही ! धम्मिल्लं, अवसारसु मज्झ नयणमग्गाओ । तीए वि य सा भणिया, न य पेच्छसि अन्तर विउलं ॥२७९॥
नायरवहूहि एव, दसाणण तत्थ पेच्छमाणीहि । हलबोलमुहलसद्दा, भवणगवक्खा कया सव्वे ॥ २८० ॥
वहुतूरनिणाएण, कयकोउयमङ्गलो विमाणत्थो । लङ्कापुरी पविट्ठो, दहवयणो इन्दसमविभवो ॥ २८१ ॥
पुरनारि-वहुजणेण, दिन्नासीसो थुईहि थुव्वन्तो । पइसरइ निययभवणं, थम्भसहस्साउल तुङ्गं ॥ २८२ ॥
कणयमयभित्तिचित्त, मरगयलम्बन्तमोत्तिओऊलं । मन्दाणिलपरिघुम्मिर-धवलपडागाचलग्गं ॥ २८३ ॥
सेसा वि य सामन्ता, अहिट्ठिया अत्तणो सगेहेसु । देवा व देवलोगे, भुञ्जन्ति जहिच्छिए भोगे ॥ २८४ ॥
गुरु-वन्धु-सयण-परियण-सुयसहिओ पीवराएँ लच्छीए । भुञ्जइ लङ्कानयरी, दहवयणो पणयसामन्तो ॥ २८५ ॥

विविहसपयजायमहत्तया[1], पणयसत्तुगणा भयवेम्भला ।
सुकयकम्मफलोययसगमे, विमलकित्ति दिसासु वियम्भिया ॥ २८६ ॥

॥ इय पउमचरिए दहमुहपुरिपवेसो नाम अट्ठमो उद्देसो समत्तो ॥

हृष्ट-प्रहृष्ट त्रिशिर एवं धूम नामके पुत्र, कुम्भकर्ण, निपुम्भ, विभीषण तथा दूसरे सुषेण आदि—इन तथा इतर दूसरे भटों द्वारा चारों ओरसे घिरा हुआ रावण लोकपालोंसे घिरे हुए इन्द्रकी भाँति अत्यन्त शोभित हो रहा था । ( २७५ ) रावणके दर्शनके लिये समुत्सुक मनवाली नगरकी स्त्रियाँ शीघ्र ही गवाक्षोंके पास आई । उस समय वे गवाक्ष मानो वदनकमलसे अवरुद्ध हो गये । ( २७६ ) उस समय एक स्त्री दूसरीको हाथसे दबाने लगी और कहने लगी कि ठहरो मत, जल्दी चलो । इस पर वह दूसरी स्त्री भी कहती थी कि बहन, क्या मुझे भी देखनेका कौतुक नहीं है ? ( २७७ ) 'हे अतिचपले ! तुम्हें रावणके दर्शनका मन हुआ हो, तो भी अपने स्तनोंके भारसे मुझे मत दबाओ'—ऐसा कहने पर उसने भी उसे कहा कि 'इस गवाक्षको रोको मत ।' ( २७८ ) कोई दूसरी कहती कि, 'हे सखी ! तुम अपने केशपाशको मेरी आँखोंके मार्गसे तनिक हटाओ ।' इस पर उसने कहा कि, 'इतनी बड़ी जगह बीचमें तो है । क्या वह नहीं दीखती ?' ( २७९ ) इस प्रकार दशाननकी दर्शनार्थी नगरस्त्रियोंने सभी गवाक्षोंको हल्लेगुल्लेकी आवाजसे भर दिया । ( २८० ) अनेकविध वाद्योंके निनाद द्वारा जिसका कौतुकमंगल किया गया है ऐसे इन्द्रके समान वैभवशाली दशवदनने विमानमें बैठे बैठे लंकापुरीमें प्रवेश किया । ( २८१ ) नगरकी स्त्रियों और वधूजनों द्वारा आशीर्वाद प्राप्त करता हुआ तथा स्तुतियों द्वारा प्रशंसित उस रावणने अपने हजारों खम्भोंसे व्याप्त और ऊँचे भवनमें प्रवेश किया । ( २८२ ) वह भवन स्वर्णमय दीवारोंसे शोभित था । मरकत मणियोंमें लटकते हुए मोतियोंसे वह व्याप्त था । मन्द मन्द पवनसे शनैः शनैः हिलती हुई सफ़ेद ध्वजाके कारण उसका अग्रभाग चंचल प्रतीत होता था । ( २८३ ) बादमें जिस प्रकार देव स्वर्गलोकमें यथेच्छ भोगोंका उपभोग करते हैं उसी प्रकार बाकीके सामन्त भी अपने अपने घरोंमें जाकर यथेष्ट सुखोपभोग करने लगे । ( २८४ ) सामन्तों द्वारा प्रणत दशवदन गुरुजन, बन्धुजन, स्वजन, परिजन एवं पुत्रोंके साथ अत्यन्त ऐश्वर्यके साथ लंकानगरीका उपभोग करने लगा । ( २८५ ) विविध सम्पत्तियोंकी प्राप्तिसे महत्त्वशीला, शत्रुसमूहके झुक जानेसे भयके कारण विह्वल ऐसी उसकी विमल कीर्ति पुण्यकर्मके फलके उदयके साथ ही दिशाओंमें प्रकाशित हो गई—फैल गई । ( २८६ )

॥ पद्मचरितमें दशमुखका नगर-प्रवेश नामका आठवाँ उद्देश्य समाप्त हुआ ॥

१. महव्वया—प्रत्य० ।

## ९. वालिणिव्वाणगमणाहियारो

वालिसुग्गीवौ

एत्थन्तरम्मि सेणिय !, आइच्चरयस्स इन्दमालीए । गब्भम्मि समुप्पन्नो, वाली बलविरियसपन्नो ॥ १ ॥
रूवेण परमरूवो, विज्जाण कलाण गुणसयावासो । सम्मत्तभावियमई, अणन्नसरिसो वसुमईए ॥ २ ॥
चउसागरपेरन्त, जम्बुद्दीवं पयाहिण काउ । नमिऊण जिणहराइ, किक्किन्धिपुरं पुणो एइ ॥ ३ ॥
जाओ अणुक्कमेण, सुग्गीवो तस्सऽणुत्तरो भाया । अन्ना वि नियथवहिणी, सिरिप्पभा चेव उप्पन्ना ॥ ४ ॥
रिक्खपुरे वि य तइया, रिक्खरयसुया महन्तगुणकलिया । नल-नीलनामधेया, हरिकन्ताए समुप्पन्ना ॥ ५ ॥
आइच्चरओ वि तया, असासय जाणिऊण मणुयत्त । वाली ठवेइ रज्जे, जुवरज्जे चेव सुग्गीव ॥ ६ ॥
हय-गय-रह-जुवईओ विच्छड्डेऊण बन्धवसिणेह । पव्वइओ खायजसो, पासे मुणिविगयमोहस्स ॥ ७ ॥
देहे वि निरवेक्खो, काऊण तव अणेयवरिसाइ । कम्मट्ठनिट्ठियट्ठो, अव्वावाह समणुपत्तो ॥ ८ ॥
एत्तो रज्जवरसिरी[1], वालिनरिन्दस्स भुञ्जमाणस्स । वच्चन्ति मास-वरिसा, दियह व सुहावगाढस्स ॥ ९ ॥
एत्थन्तरम्मि सहसा, सहोयरी रावणस्स चन्दणहा । खरदूसणेण सहसा, दिट्ठा मेघप्पभसुएण ॥ १० ॥
जाव च्चिय दहवयणो, विवरोक्खो आवलीएँ धूयाए । तणुकञ्चुकारणत्थ, वीवाहविहीनिओगेण ॥ ११ ॥
ताव खरदूसणेण, अणुरागसमोत्थरन्तहियएण । विज्जावलेण हरिया, चन्दणहा चन्दसरिसमुही ॥ १२ ॥

---

## ९. वालीका निर्वाण

वाली-सुग्रीवका सामान्य जीवनवृत्तान्त—

श्री गौतम गणधर महाराजा श्रेणिकको सम्बोधित करके कहते हैं कि, हे श्रेणिक, इस बीच आदित्यरजाको इन्द्रमाली नामकी पत्नीके गर्भसे बल एवं वीर्यसम्पन्न वाली उत्पन्न हुआ। (१) वह रूपकी दृष्टिसे अत्यन्त सुरूप था, विद्या, कला एवं सैकड़ों गुणोंका वह आवास था, उसकी बुद्धि सम्यक्त्वसे युक्त थी। धरातल पर उसके जैसा दूसरा कोई नहीं था। (२) पूर्व, पश्चिम, उत्तर एवं दक्षिण इन चार दिशाओंमें आये हुए सागर पर्यन्त फैले हुए जम्बूद्वीपकी प्रदक्षिणा करके और उसमें आये हुए जिनचैत्योंको वन्दन करके वह पुन किष्किन्धिपुरमें लौट आया। (३) उसके पश्चात् उसका छोटा भाई सुग्रीव हुआ। श्रीप्रभा नामकी उसकी अपनी एक दूसरी बहन भी हुई। (४) उस समय ऋक्षपुरमें ऋक्षरजाकी हरिकान्तासे उत्पन्न और बड़े-बडे गुणोसे युक्त नलनीला नामकी पुत्री थी। (५)

जिसका यश विख्यात है ऐसे आदित्यरजाने मनुष्य-जन्मको अशाश्वत जान वालीको राज्य पर अधिष्ठित करके तथा सुग्रीवको युवराजपद देकर और घोड़े, हाथी, रथ व युवतियोका तथा बन्धुजनोंके स्नेहका परित्याग करके विगतमोह नामक मुनिके पास दीक्षा अगोकार की। (६-७) अपने शरीरमें भी आसक्तिरहित उसने अनेक वर्षों तक तप करके और ज्ञानावरणादि आठो कर्मोंको नाश करके अव्याबाध मोक्ष-सुख प्राप्त किया। (८) इधर राज्यकी उत्तम लक्ष्मीका उपभोग करते हुए और सुखमें लीन वाली राजाके महीने और वर्ष दिनकी भांति व्यतीत होने लगे (९)

खरदूषणका चन्द्रनखाके साथ विवाह—

इस बीच मेघप्रभके पुत्र खरदूषणने सहसा रावणकी बहन चन्द्रनखाको देखा। (१०) जब रावण अपनी श्रावली नामकी लड़कीकी विवाह विधिमें सलग्न रहनेके कारण अनुपस्थित था तब अनुरागवश उछलते हुए हृदयवाले खरदूषणने विद्याके बलसे चन्द्रमाके समान मुखवाली चन्द्रनखाका अपहरण किया। (११-१२) पहले न देखा हो ऐसा और शत्रुके छिद्रकी

---

१—सिरिं—प्रत्य०।

किं कुव्वन्तिह सूरा, सामन्ता भाणुकण्णमाईया ? । जत्थ रिउछिद्दघाई, अदिट्ठपुव्वो हरइ कन्नं ॥ १३ ॥
अह रावणो वि तइया, वत्तं सुणिऊण आगओ रुट्ठो । घेत्तूण चन्दहासं, तस्स वहत्थं अह पयट्टो ॥ १४ ॥
चलणेसु पणमिऊणं, ताव य मन्दोयरी भणइ कन्तं । अन्नस्स होइ अरिहा, कन्ना लोगट्ठिई एसा ॥ १५ ॥
विज्जाहराण सामिय !, भिच्चाण तस्स चोद्दस सहस्सा । बलदप्पगव्वियाणं, रणकण्डू उव्वहन्ताण ॥ १६ ॥
जुज्झम्मि समावडिए, अवस्स दुट्ठो तुमे निहन्तव्वो । भत्तारम्मि विवन्ने, होही विधवा विगयसोहा ॥ १७ ॥
आइच्चरयस्स सुय, चन्दोयरखेयरं विवाडेउ । तुज्झ कुलवसनिलए, पायालपुरे परिवसइ ॥ १८ ॥
सत्तुभडाण रणमुहे, भयमुव्वेय न जामि निमिस पि । तुज्झ वयणेण सुन्दरि !, नवरि ठिओ सासयसहावो ॥ १९ ॥
अह अन्नया कयाई, चन्दोयरपत्थिवम्मि कालगए । महिला तस्सऽणुराहा, सयणविहूणा भमइ रण्णे ॥ २० ॥
अह गुरुभरखीणङ्गी, मणिकन्तमहीहरस्स कडयम्मि । सा दारय पसूया, नामेण विराहियकुमारं ॥ २१ ॥
गब्भट्ठियस्स जस्स उ, कओ विरोहो सया रिउजणेण । तेण विराहिओ सो, भण्णइ धणभोगपरिहीणो ॥ २२ ॥
परिवड्ढिओ कुमारो, जाओ बल-रूव-जोव्वणापुण्णो । परिभमइ सयलवसुह, अइसयदेसेसु रम्मेसु ॥ २३ ॥

रावणस्य वालिना सह युद्धम्—

अह रावणेण तइया, वालिनरिन्दस्स पेसिओ दूओ । गन्तूण किक्किन्धि, वालिसह पत्थिओ सहसा ॥ २४ ॥
काऊण सिरपणाम, दूओ अह भणइ वाणराहिवई । निसुणेहि मज्झ वयण, ज भणिय निययसामीण ॥ २५ ॥

---

घातमें रहनेवाला जहाँ कन्याका अपहरण करे वहाँ देव, सामन्त तथा भानुकर्ण आदि करे भी क्या ? (१३) तब यह वृत्तान्त सुनकर गुस्सेमे आया हुआ रावण लौटा और चन्द्रहास नामकी तलवार लेकर उसके वधके लिये प्रवृत्त हुआ। (१४) तब मन्दोदरीने चरणोंमे प्रणाम करके अपने स्वामीसे कहा कि यह लोककी रूढ़ि है कि कन्या दूसरेके लिए होती है। (१५) बल एवं दर्पसे गर्वित और लड़ाईकी खुजली जिन्हें हो रही है ऐसे चौदह हजार विद्याधर भृत्योंका वह खरदूषण स्वामी है। (१६) युद्ध होने पर उस दुष्टको तुम अवश्य मारोगे और पतिकी मृत्यु होने पर वह चन्द्रनखा शोभाहीन विधवा हो जायगी। (१७) आदित्यरजाके पुत्र चन्द्रोदर खेचरको हरा कर तुम्हारे कुल एवं वंशके निलय पातालपुरमें वह रहता है। (१८) इस प्रकार मन्दोदरीके कहने पर रावणने कहा कि, हे सुन्दरी ! मैं यद्यपि युद्धक्षेत्रमे शत्रुके सुभटोंका तनिक भी भय या उद्वेग नहीं जानता, फिर भी तेरे कहनेसे मैं अपने स्वभावमें आता हूँ—शान्त रहता हूँ। (१९)

विराधितका जन्म—

बादमें किसी समय चन्द्रोदर राजाका निधन होने पर स्वजनसे वियुक्त उसकी अनुराधा नामकी स्त्री अरण्यमें घूमती थी। (२०) गर्भके भारसे क्षीण अंगवाली उसने मणिकान्त राजाके शिविरमें विराधितकुमार नामके पुत्रको जन्म दिया। (२१) जिसके गर्भमें रहने पर शत्रुओंने सदा विरोध किया था, अतः धन एवं भोगसे विहीन वह विराधित नामसे कहा जाने लगा। (२२) बड़ा होने पर बल, रूप एवं यौवनसे परिपूर्ण वह कुमार समग्र पृथ्वी पर आये हुए अत्यन्त रमणीय देशोंमे घूमने लगा। (२३)

वाली और रावणका युद्ध—

उस समय रावणने वाली राजाके पास अपना दूत भेजा। किष्किन्धिमें पहुंचकर वह वालीके पास सहसा उपस्थित हुआ। (२४) सिरसे प्रणाम करके दूत कहने लगा कि, हे वानराधिपति ! तुम मेरे वचन, जो कि मेरे स्वामीके कहे हुए हैं, सुनो। (२५) तुम उत्तम कुलमें पैदा हुए हो, उत्तम शक्तिसे युक्त हो तथा विनयसे सम्पन्न हो। अतः अत्यन्त प्रेमपूर्वक

उत्तमकुलसभूओ, उत्तमविरिओ सि विणयसपन्नो । उत्तमपीईएँ तुमं, भणइ लहुं एहि दहवयणो ॥ २६ ॥
रिक्खरया-ऽऽइच्चरया, किक्किन्धिमहापुरे निययरज्जे । ठविया मए सणाहा, जिणिऊण जम रणमुहम्मि ॥ २७ ॥
अन्न पि एव भणिय, कुणह पणाम सिरीएँ जइ कज्ज । एव च निययबहिणी, सिरिप्पभ देहि मे सिग्घ ॥ २८ ॥
अह भणइ पवङ्गनाहो, मज्झ सिर मउड-कुण्डलाडोव । मोत्तूण जिणवरिन्दं, न पडइ चलणेसु अन्नस्स ॥ २९ ॥
वालिवयणावसाणे, दूओ पडिभणइ निट्ठुर वयण । तस्स पणामेण विणा, न य जीयं न य तुमे रज्ज ॥ ३० ॥
दूयवयणेण रुट्ठो, वग्घविलम्बी भडो भणइ एव । किं सो गहेण गहिओ, उल्लवइ दसाणणो एव ? ॥ ३१ ॥
रे दूय! किं न याणसि, वालि वलदप्पगविय धीर ? । पुहईयलम्मि सयले, जस्स जसो भमइ निस्सङ्को ॥ ३२ ॥
दूएण वि पडिभणिओ, वग्घविलम्बी सुनिट्ठुर वयण । भण्डह विलम्बगूढ, अहव पणाम कुणह गन्तु ॥ ३३ ॥
दुव्वयणदूमियङ्गो, वग्घविलम्बी असि नियच्छेउं । पहरन्तो चिय रुद्धो, दूयस्स सय हरिवईण ॥ ३४ ॥
कि मारिएण कीरइ, इमेण दूएण पेसियारेण ? । जो परवयणुल्लावी, नवर पडिसद्दओ एसो ॥ ३५ ॥
फरुसवयणेहि गाढ, जाहे निब्भच्छिओ गओ दूओ । सव जहाणुभूय, रक्खसनाहस्स साहेइ ॥ ३६ ॥
सोऊण वालिवयण, सन्नद्धो दहमुहो सह वलेण । अह निग्गओ तुरन्तो, तस्सुवरिं अम्बरतलेण ॥ ३७ ॥
रक्खसतूरस्स रव, वाली सोऊण अभिमुहो चलिओ । कइसुहडसमाइण्णो, रणरसतण्हालुओ वीरो ॥ ३८ ॥
कोवग्गिसपलित्तो, वाली मन्तीहि उवसम नीओ । वहुभडजीयन्तकर, मा कुणह अकारणे जुज्झ ॥ ३९ ॥
अह भणइ वाणरिन्दो, सगामे रावण वलसमग्ग । करयलघायाभिहय, करेमि सयलं[1] कुल चुण्ण ॥ ४० ॥

रावणने तुमसे कहा है कि तुम जल्दी आओ। (२६) युद्धक्षेत्रमें यमको जीतकर मैंने अपने राज्यकी किष्किन्धि नगरीमें ऋक्षरजा और आदित्यरजाको राज्यपदपर अधिष्ठित किया था। (२७) उन्होंने और भी कहा है कि यदि तुम्हें लक्ष्मीसे प्रयोजन है तो आकर प्रणाम करो और अपनी श्रीप्रभा नामकी बहन मुझे जल्दी ही दो। (२८)

इसपर वानरोंके स्वामी वालीने कहा कि मुकुट और कुण्डलोंसे युक्त मेरा सिर जिनवरेन्द्रको छोडकर अन्य किसीके चरणोंमें नहीं गिरता। (२९) इस प्रकार वालीके कहनेपर दूतने कठोर वचन कहे कि उनके पैरोंमें प्रणाम किये विना न तो तुम्हारा जीवन और न तुम्हारा राज्य ही सम्भव है। (३०) दूतके ऐसे कथनसे रुष्ट व्याघ्रविलम्बी नामका सुभट इस प्रकार कहने लगा—'क्या वह दशानन किसी ग्रहसे गृहीत है कि ऐसा अडवंड बोलता है ? (३१) हे दूत! वल एव दर्पसे गर्वित, धीर और जिसका यश निःशंक होकर सम्पूर्ण पृथ्वीतलपर परिभ्रमण करता है ऐसे वालीको क्या तुम नहीं पहचानते ?' (३२) दूतने भी व्याघ्रविलम्बीको अति कठोर शब्दोंसे प्रत्युत्तर देते हुए कहा कि विलम्बके पीछे जो बात छिपी हुई है उसे तुम कोसो, अथवा जाकरके प्रणाम करो। (३३) दूतके ऐसे दुर्वचनसे संतप्त अगवाला व्याघ्रविलम्बी तलवार खींचकर जैसे ही दूतपर प्रहार करनेके लिये उद्यत हुआ वैसे ही वानरपतिने उसे रोका कि यह दूत तो नौकर है जो दूसरेके कहेके अनुसार बोलनेवाला है। वस्तुत. यह तो प्रतिघोष जैसा है। इसे मारकर क्या करोगे ? (३४-३५) कठोर वचनों द्वारा अत्यन्त तिरस्कृत होनेपर वह दूत वहाँसे लौट आया और जो कुछ वहाँ अनुभव हुआ था वह सब राक्षसनाथ रावणको कह सुनाया। (३६)

वालीका कथन सुनकर रावण सैन्यके साथ सज्ज हुआ और उसपर आक्रमण करनेके लिए तुरन्त आकाशमार्गसे निकल पड़ा। (३७) राक्षसोंके युद्धवाद्यों की ध्वनि सुनकर युद्धरसकी तृष्णासे व्याकुल वह वीर वाली वानर सुभटोंके साथ उसका सामना करनेको चला। (३८) क्रोधाग्निसे जलते हुए वालीको मंत्री यह कहकर शान्त करने लगे कि अनेक सुभटोंके जीवनका अन्त करनेवाला यह युद्ध तुम अकारण मत करो। (३९) इसपर वानरेन्द्र वालीने कहा कि संग्राममें समग्र सैन्यके साथ रावण तथा उसके समस्त कुलको मैं अपने करतलके आघातसे पीटकर चूर-चूर कर सकता हूँ। (४०) किन्तु अपने

१. सवल इम चुण्ण—प्रत्य०।

काऊण पावकम्मं, एरिसयं भोगकारणट्ठाए। नरय-तिरिएसु दुक्खं, भोत्तव्व दीहकालम्मि ॥ ४१ ॥
पुव्व मए पइन्ना, आरूढा साहुसन्नियासम्मि। मोत्तूण जिणवरिन्दं, अन्नस्स थुई न कायव्वा ॥ ४२ ॥
न करेमि समयभङ्गं, न य जीवविराहणं महाजुज्झं। गिण्हामि जिणुद्दिट्ठं, पव्वज्ज सङ्गपरिहीणं ॥ ४३ ॥
वरनारिथणयडोवरि, जे हत्था ऽऽलिङ्गणुज्जया मज्झ। ते न य करेन्ति एत्तिय, अन्नस्स सिरञ्जलिपणामं ॥ ४४ ॥
सद्दावेऊण तओ, सुग्गीव भणइ वच्छ! निसुणेहि। तस्स करेहि पणाम, मा वा रज्जे मए ठविओ ॥ ४५ ॥
ठविऊण कुलाधार, सुग्गीवं उज्झिऊण गिहवास। निक्खन्तो च्चिय वाली, पासे मुणिगयणचन्दस्स ॥ ४६ ॥
सुद्धेक्कभावनिरओ, सजम-तव-नियमगहियपरमत्थो। अन्नोन्नजोगजुत्तो, कम्मक्खयनिज्जरट्ठाए ॥ ४७ ॥
चारित्त-नाण-दंसण-निम्मलसम्मत्तमोहपरिमुक्को। विहरइ मुणिवरसहिओ, गामा-ऽऽगरमण्डिय वसुह ॥ ४८ ॥
भुञ्जइ पाणनिमित्त, पाणे धारेइ धम्मकरणत्थ। धम्मो मोक्खस्स कए, अज्जेइ सया अपरितन्तो ॥ ४९ ॥
सुग्गीवो वि हु कन्न, सिरिप्पभ देइ रक्खसिन्दस्स। किक्किन्धिमहानयरे, करेइ रज्ज गुणसमिद्ध ॥ ५० ॥
विज्जाहरमणुयाणं, कन्नाओ रूवजोव्वणधरीओ। अक्कमिय विक्कमेण, परिणेइ दसाणणो ताओ ॥ ५१ ॥
निच्चालोए नयरे, निच्चालोयस्स खेयरिन्दस्स। रयणावलि त्ति दुहिया, सिरिदेवीगब्भसभूया ॥ ५२ ॥
तीए विवाहहेउ, पुप्फविमाणट्ठियस्स गयणयले। वच्चन्तस्स निरुद्धं, जाण अट्ठावयस्सुवरिं ॥ ५३ ॥
दट्ठूण अवच्चन्त, पुप्फविमाण तओ परमरुट्ठो। पुच्छइ रक्खसनाहो, मारीइ! किमेरिस जाय? ॥ ५४ ॥

---

भोगके लिये ऐसा पाप-कर्म करनेसे नरक एवं तिर्यंच गतिमें दीर्घकाल पर्यन्त दुःख भोगना पडता है। (४१) पहले एक साधुके पास मैंने एक प्रतिज्ञा की थी कि जिनवरेन्द्रको छोड़कर मैं किसी अन्यकी स्तुति नहीं करूँगा। (४२) मैं अपनी प्रतिज्ञाका भग भी नहीं करूँगा और जीवोंका नाश करनेवाला महायुद्ध भी नहीं करूँगा, अतः मैं तो जिनेश्वर भगवान् द्वारा उपदिष्ट सब प्रकारकी आसक्तियोंसे रहित प्रव्रज्या अंगीकार करता हूँ। (४३) मेरे जो हाथ उत्तम स्त्रियोंके स्तनतटके ऊपर आलिंगन करनेमें उत्सुक रहते थे उनसे ही अब मैं जो आसक्ति नहीं रखते उन्हें सिरपर अंजलि धारण करके प्रणाम करता हूँ। (४४) इसके पश्चात् सुग्रीवको बुलाकर उसने कहा कि हे वत्स! मैंने तुम्हें राज्यपर स्थापित किया है। अब तुम उसे (रावणको) प्रणाम करो या नहीं यह तुम्हारी इच्छाकी बात है। (४५) अपने कुलके आधाररूप सुग्रीवको राज्यपर स्थापित करके और गृहवासका त्याग करके वालीने गगनचन्द्र नामक मुनिके पास दीक्षा अंगीकार की। (४६)

एकमात्र शुद्ध भावमें निरत, सयम, तप एवं नियम द्वारा परमार्थका ज्ञाता, कर्मके क्षय एवं निर्जराके लिए चित्तवृत्तिनिरोधरूप विभिन्न प्रकारके योगसे युक्त, चरित्र, ज्ञान, दर्शन एवं निर्मल सम्यक्त्वसे सम्पन्न तथा मोहसे विमुक्त वह वाली मुनिवरके साथ ग्राम समूहसे व्याप्त पृथ्वी पर परिभ्रमण करने लगा। (४७-४८) वह प्राणोंकी रक्षाके लिए भोजन करता था, धर्माचरके लिए प्राणोंको धारण करता था और निर्विण्ण हुए विना मोक्षके लिए सर्वदा धर्मका उपार्जन करता था। (४९)

रावणका अष्टापद-गमन तथा वाली मुनि द्वारा पराभव—

सुग्रीवने श्रीप्रभा नामकी कन्या राक्षसेन्द्र रावणको दी और महानगरी किष्किन्धिमें सुख, सदाचार आदि गुणोंसे समृद्ध ऐसा राज्य करने लगा। (५०) बलपूर्वक आक्रमण करके विद्याधर एवं मनुष्योंकी रूप व यौवनसे युक्त कन्याओंके साथ दशाननने विवाह किया। (५१) नित्यालोक नामक नगरमें खेचरेन्द्र नित्यालोककी तथा श्रीदेवीके गर्भसे उत्पन्न रत्नावली नामकी लड़की थी। (५२) उसके साथ विवाहके निमित्त पुष्पकविमानमें बैठकर आकाश मार्गसे जाते हुए रावणका विमान अष्टापदके ऊपर रुक गया। (५३) जाते हुए विमानको इस प्रकार स्थगित देखकर अत्यन्त रुष्ट राक्षसनाथ पूछने लगा कि मारीचि, ऐसा क्यों हुआ? (५४) इस पर मारीचिने कहा कि, हे नाथ! सूर्यकी ओर अभिमुख

अह साहिउ पयत्तो, मारीई को वि नाह ! मुणिवसहो । तप्पइ तवं सुघोरं, सूराभिमुहो महासत्तो ॥ ५५ ॥

रावणस्य अष्टापदे अवतरणम्—

एयस्स पभावेणं, नाणविमाणं न जाइ परहुत्तं । अवयरह नमोक्कार, करेह मुणि पावमहणस्स ॥ ५६ ॥
ओयारिय विमाणं, पेच्छइ कविलासपव्वय रम्मं । दूरुन्नयसिहरोहं, मेहं पिव सामलायारं ॥ ५७ ॥
घणनिवह-तरुणतरुवर-कुसुमालिनिलीणगुमुगुमायारं । निज्झरवहन्तनिम्मल-सलिलोहप्फुसियवरकडयं ॥ ५८ ॥
कडयतडकिन्नरोरग-गन्धव्वुग्गीयमहुरनिग्घोसं । मय-महिस-सरह-केसरि-वराह-रुरु-गयउलाइण्णं ॥ ५९ ॥
सिहरकरनियरनिग्गय—नाणाविहरयणमणहरालोयं । जिणभवणकणयनिम्मिय—उब्भासेन्तं दस दिसाओ ॥ ६० ॥
अवइण्णो दहवयणो, अह पेच्छइ साहवं तहिं वाली । झाणपइट्ठियभावं, आयावन्तं सिलावट्टे ॥ ६१ ॥
वित्थिण्णविउलवच्छं, तवसिरिभरियं पलम्बभुयजुयलं । अचलियझाणारूढं, मेरुं पिव निच्चलं धीरं ॥ ६२ ॥
सभरिय पुव्ववेरं, भिउडिं काऊण फरुसवयणेहिं । अह भणिऊण पवत्तो, दहवयणो मुणिवरं सहसा ॥ ६३ ॥
अइसुन्दरं कयं ते, तवचरणं मुणिवरेण होऊणं । पुव्वावराहजणिए, जेणं विमाणं निरुद्धं मे ॥ ६४ ॥
कत्तो पव्वज्जा ते[1], कत्तो तवसंजमो सुचिण्णो वि[1] । जं वहसि राग-दोसं, तेण विहत्थं तुमे सव्वं ॥ ६५ ॥
फेडेमि गारवं ते, एयं चिय पव्वयं तुमे समयं । उम्मूलिऊण सयलं, घत्तामि लहुं सलिलनाहे ॥ ६६ ॥
काऊण घोररूवं, रुट्ठो संभरिय सव्वविज्जाओ । अह पव्वयस्स हेट्ठा, भूमी भेत्तुं चिय पविट्ठो ॥ ६७ ॥
हक्खुविऊण पयत्तो, भुयासु सव्वायरेण उप्पिच्छो । रोसाणलरत्तच्छो, खरमुहररवं पकुव्वन्तो ॥ ६८ ॥

होकर कोई महाशक्तिशाली मुनिवर अत्यन्त घोर तप कर रहा है। (५५) उसके प्रभावसे यह विमान आगे नहीं जा रहा है। अत. नीचे उतरो और पापका नाश करनेवाले मुनिको नमस्कार करो। (५६)

विमानको नीचे उतारकर उसने सुन्दर, बहुत ऊँचे शिखरोंके समूहसे युक्त तथा बादल सरीखे श्याम वर्णवाले कैलास पर्वतको देखा। (५७) वह सघन एव तरुण वृक्षराजिके पुष्पोंमे लीन भौंरोकी गुजारसे व्याप्त था, बहते हुए झरनोंके निर्मल पानीके समूहसे उसका सुन्दर मध्य भाग स्पृष्ट था, उसका मूल भाग किन्नर, नाग एव गन्धर्वोंके सुमधुर संगीतके निर्घोषसे युक्त था, हिरन, भैंसे, गैंडे, सिह, सूअर, रुरु (मृगविशेष) व हाथीके समूहोंसे वह व्याप्त था, शिखररूपी हाथोंके समूह मेंसे बाहर निकले हुए अनेक प्रकारके रत्नोंके मनोहर आलोकसे वह आलोकित था तथा दसों दिशाओंको प्रकाशित करनेवाले स्वर्णविनिर्मित जिनमन्दिरोंसे वह युक्त था। (५८-६०) ऐसे कैलास पर्वत पर रावण उतरा। वहाँ पर उसने ध्यानभावमें स्थित तथा एक गोल शिला पर सूर्यकी धूपमें शरीरको तपाते हुए वालीको देखा। (६१) उसका वक्षःस्थल बड़ा और विशाल था, तपकी शोभासे वह पूर्ण था, उसकी दोनों भुजाएँ लटक रही थीं, वह निश्चल ध्यानमें आरूढ़ था और मेरुकी भाँति वह अडिग और धीर था। (६२) पहलेका वैर याद करके दशवदन भौंहें तानकर मुनिवर वालीको एकदम कठोर वचन कहने लगा कि मुनि होकरके भी पहलेके अपराधसे उत्पन्न रोषवश जो यह मेरा विमान तूने रोक रखा है यह बहुत ही सुन्दर किया ! (६३-४) तेरी प्रव्रज्या कहाँ गई ? सम्यग् आचरित तेरा सयम और तप कहाँ गया ? चूँकि तू राग एवं द्वेष धारण किये हुए है, अत. तेरा सब कुछ विनष्ट हो गया। (६५) मैं तेरा घमण्ड और इस पर्वतको भी तेरे ही सामने चकनाचूर करता हूँ। सबको जड़मूलसे उखाड़कर समुद्रमें जल्दी ही फेंकता हूँ। (६६)

इस प्रकार कहकर और सर्व विद्याओंको यादकर रुष्ट रावणने भयंकर रूप धारण किया। बादमें जमीन तोड़कर वह पर्वतके नीचे प्रविष्ट हुआ। (६७) रोषरूपी अग्निसे लाल लाल आँखेंवाला तथा कठोर एवं तुमुल कोलाहल करता हुआ वह गुस्सेमें आकर पूरे बलके साथ अपनी भुजाओंसे उसे उखाड़ने लगा। (६८) पृथ्वीसे वेष्टित उस पर्वतको

1. वालि—प्रत्य०।

आकम्पियमहिवेढं, विहडियदढसन्धिबन्धणामूलं । अह पव्वयं सिरोवरि, भुयासु दूर समुद्धरइ ॥ ६९ ॥
लम्बन्तदीहविसहर–भीउद्दुयविविहसावय–विहङ्ग । तडपडणखुभियनिज्झर–चलन्तघणसिहरसघायं ॥ ७० ॥
खरपवणरेणुपसरिय–गयणयलोच्छइयदसदिसायक्क । जाय तम-ऽन्धयार, तहियं अट्ठावउद्धरणे ॥ ७१ ॥
उवेल्ला सलिलनिही, विवरीय चिय वहन्ति सरियाओ । निग्घायपडन्तरव, उक्का-ऽसणिगब्भिण भुवण ॥ ७२ ॥
विज्जाहरा वि भीया, असि-खेडय-कप्प-तोमरविहत्था । किं किं ? ति उल्लवन्ता, उप्पइया नहयल तुरिया ॥ ७३ ॥
परमावहीऍ भगव, वाली नाऊण गिरिवरुद्धरणं । अणुकम्प पडिवन्नो, भरहकयाणं जिणहराण ॥ ७४ ॥
एयाण रक्खणट्ठ, करेमि न य जीवियव्वयनिमित्त । मोत्तूण राग-दोस, पवयणवच्छल्लभावेण ॥ ७५ ॥
एव मुणिऊण तेण, चलणङ्गुट्ठेण पीलिय सिहर । जह दहमुहो निविट्ठो, गुरुभरभारोणयसरीरो ॥ ७६ ॥
विहडन्तमउडमोत्तिय-नमियसिरो गाढसिढिलसव्वङ्गो । पगलन्ततक्खणुप्पन्नसेयसघायजलनिवहो ॥ ७७ ॥
ववगयजीयासेण, रओ कओ जेण तत्थ अइघोरो । तेण चिय नियलोए, विक्खाओ रावणो नाम ॥ ७८ ॥
सोऊण मुहरव त, मूढा सन्नज्झिऊण रणसूरा । किं किं ? ति उल्लवन्ता, भमन्ति पासेसु चलवेगा ॥ ७९ ॥
मुणितवगुणेण सहसा, दुन्दुहिसद्दो नहे पवित्थरिओ । पडिया य कुसुमवुट्ठी, सुरमुक्का गयणमग्गाओ ॥ ८० ॥
जाहे अणायरेण, सिढिलो अङ्गुट्ठओ कओ सिग्घ । मोत्तूण पव्वयवर, विणिग्गओ दहमुहो ताहे ॥ ८१ ॥
सिग्घं गओ पणाम, दसाणणो मुणिवर खमावेउ । थोऊण समाढत्तो, तव-नियमबल पससन्तो ॥ ८२ ॥

---

हिलाकर, मूलमेंसे ही उसके मजबूत जोड़ोको विच्छिन्न करके तथा सिर पर उसे धारणा करके भुजाओं द्वारा वह उसे दूर तक उठा ले गया। (६९) उस पर्वत पर बड़े-बड़े साँप लटक रहे थे, अनेक प्रकारके पशु एवं पक्षी भयवश इधर-उधर भाग रहे थे, किनारोंके गिरनेसे झरने क्षुब्ध हो उठे थे और शिखरोंके समूह बादलोकी तरह चल-से रहे थे। (७०) उस समय अष्टापदके उठानेके कारण तेज पवनमे मिली धूलके फैलनेसे आकाश आच्छादित हो गया तथा सभी दिशाओंमें अन्धकार व्याप्त हो गया। (७१) समुद्र अपना किनारा लाँघकर चारो ओर फैल गया, नदियाँ उल्टी बहने लगीं, बिजलीके गिरनेका भयंकर शब्द होने लगा और पृथ्वीमें भीतरसे उथल-पुथल मच गई। (७२) तलवार, ढाल, कल्प (शस्त्रविशेष) एवं बाण हाथोंमेंसे गिरनेसे विद्याधर भी भयभीत हो गये। 'यह क्या हुआ ? यह क्या हुआ ?' ऐसा बोलते हुए वे आकाशमें जल्दी उड़े। (७३)

परमावधिज्ञानसे पर्वतका ऊपर उठाना जानकर भरत चक्रवर्तीकृत जिनमन्दिरोंकी रक्षाके लिये भगवान् वालीको दया आई। (७४) 'राग-द्वेषका त्याग करके जिनोपदेश परके वात्सल्यभावके कारण, न कि अपने जीवनके हेतु, मैं इनकी रक्षा करता हूँ ऐसा सोचकर उसने अपने पैरके अंगूठेसे शिखरको ऐसा दबाया कि अत्यन्त भारके कारण झुके हुए शरीरवाला वह दशमुख बैठ गया। (७५-७६) उसके मुकुटके मोती बिखर गये, सिर झुक गया, सब अंग अत्यन्त ढीले पड़ गये और उस समय उत्पन्न पसीनेके समूहसे पानी का प्रवाह बह चला। (७७) जीवनकी आशा नष्ट होनेसे उसने उस समय जो अति भयंकर आवाज़ की उससे वह जीवलोकमें रावणके नामसे विख्यात हुआ। (७८) मुँहमेंसे निकली हुई उस आवाज़को सुनकर मूढ सुभट कवच धारण करके 'क्या है ? क्या है ?' ऐसा बोलते हुए तेज़ीके साथ अगल-बगल घूमने लगे। (७९)

उस समय अचानक मुनिके तपके प्रभावसे आकाशमे दुन्दुभिका शब्द फैल गया और आकाश मार्गमेंसे देवताओं द्वारा मुक्त पुष्पोकी वृष्टि होने लगी। (८०) जब अनादरके साथ वालीने अपना अंगूठा अविलम्ब शिथिल किया तब पर्वतका त्याग करके दशमुख बाहर निकला। (८१) शीघ्र ही आकर रावणने प्रणाम किया और मुनिवरसे क्षमायाचना करके तप एवं नियमके बलकी प्रशंसा करता हुआ वह उनकी स्तुति करने लगा कि जिनवरेन्द्रको छोड़कर दूसरेको प्रणाम न करनेकी जो तुम्हारी प्रतिज्ञा है उसकी वजहसे यह अतुल बल प्राप्त हुआ है, ऐसा मैं समझता हूँ। (८२-८३) हे धीरपुरुष !

मोत्तूण जिणवरिन्दं, अन्नस्स न पणमिओ तुम जं से । तस्सेयं वलमउल, दिट्ठं चिय पायड अम्हे ॥ ८३ ॥
रूवेण य सीलेण य, वलमाहप्पेण धीरपुरिस ! तुमे । सरिसो न होइ अन्नो, सयले वि य माणुसे लोए ॥ ८४ ॥
अवकारिस्स मह तुमे, दत्त चिय जीविय न संदेहो । तह वि य खलो अलज्जो, विसयविराग न गच्छामि ॥ ८५ ॥
धन्ना ते सप्पुरिसा, जे तरुणत्ते गया विरागत्त । मोत्तूण सन्तविहव, निस्सङ्गा चेव पव्वइया ॥ ८६ ॥
एव थोऊण मुणी[1], दसाणणो जिणहर समल्लीणो । निययजुवईहि सहिओ, रएइ पूयं अइमहन्त ॥ ८७ ॥
तो चन्दहासअसिणा, उक्कत्तेऊण नियवाह सो । ण्हारुमयतन्तिनिवह, वाएइ सविब्भम वीण ॥ ८८ ॥
थोऊण समाढत्तो, पुण्णपवित्तक्खरेहि जिणयन्द[2] । सत्तसरसपउत्त, गीय च निवेसिय विहिणा ॥ ८९ ॥

अष्टापदस्थजिनस्तुतिः—

मोहन्धयारतिमिरं, जेणेय[3] नासिय चिरपरूढ । केवलकरेसु दूर, नमामि त उसभजिणभाणु ॥ ९० ॥
अजिय पि सभवजिण, नमामि अभिनन्दण सुमइनाह । पउमप्पहं सुपास, पणओ ह ससिपभ भयव ॥ ९१ ॥
थोसामि पुप्फदन्त, दन्त जेणिन्दियारिसघाय । सिवमग्गदेसणयर, सीयलसामिं पणमिओ ह ॥ ९२ ॥
सेयसजिणवरिन्द, इन्दसमाणन्दिय[4] च वसुपुज्ज । विमल अणन्त धम्म, अणन्नमणसो पणिवयामि ॥ ९३ ॥
सन्तिं कुन्थु अरजिण, मल्लिं मुणिसुव्वय नमिं नेमिं । पणमामि पास वीरं भवनिग्गमकारणट्ठाए ॥ ९४ ॥
जे य भविस्सन्ति जिणा, अणगारा गणहरा तवसमिद्धा । ते वि हु नमामि सव्वे, वाया-मण-कायजोएसु ॥ ९५ ॥
गायन्तस्स जिणथुइ, धरणो नाऊण अवहिविसएण । अह निग्गओ तुरन्तो, अट्ठावयपव्वय पत्तो ॥ ९६ ॥

रूप, शील एवं वलकी महत्तामें तुम्हारे सदृश कोई भी पुरुष इस मनुष्यलोकमें नहीं है। (८४) अपकार करनेवाले मुझको तुमने जीवनदान दिया है, इसमें सन्देह नहीं है, फिर भी दुष्ट और निर्लज्ज मैं विषयोमे रागभाव का परित्याग नहीं करता। (८५) वे सत्पुरुष धन्य हैं जो तरुणावस्थामे ही विरक्त हुए और अपने वर्तमान वैभवका त्याग करके नि:संग हो प्रव्रजित हुए। (८६) इस प्रकार मुनिकी स्तुति करके दशानन अपनी युवती स्त्रियोंके साथ जिनमन्दिरमे गया और वहाँ वड़ी भारी पूजा रची। (८७) इसके पश्चात् चन्द्रहास नामकी तलवारके द्वारा अपनी भुजा काटकर और उसकी शिराओंसे वीणाके तार जोडकर उसने भक्तिभावसे पूर्ण हो वीणा वजाई। (८८) इसके पश्चात् शुभ एवं पवित्र अक्षरोंसे वह जिनचन्द्रकी स्तुति करने लगा और सातो स्वरोंका जिसमे उपयोग किया गया है ऐसा गीत विधिपूर्वक गाने लगा कि चिरकालसे उत्पन्न मोहरूपी अन्धकारको जिसने केवल ज्ञानरूपी किरणोसे सर्वदा नष्ट किया है ऐसे उस ऋषभ जिनरूपी सूर्यको मैं नमस्कार करता हूँ। (८९-९०) अजित, सम्भव जिनेश्वर, अभिनन्दन तथा सुमतिनाथको प्रणाम करता हूँ। पद्मप्रभ, सुपार्श्व तथा भगवान् शशिप्रभ ( चन्द्रप्रभ ) को मैं वन्दन करता हूँ। (९१) इन्द्रियरूपी शत्रुसमूहका दमन करनेवाले पुष्पदन्तकी मैं स्तुति करता हू। शिव-मार्गका उपदेश देनेवाले शीतल स्वामीको मैं वन्दन करता हू। (९२) जिनवरोंमे इन्द्रतुल्य श्रेयांसको, इन्द्रो को आनन्द देनेवाले वासुपूज्य स्वामीको तथा विमल, अनन्त और धर्मको अनन्य मनसे प्रणाम करता हूँ। (९३) शान्ति, कुंथु, अर जिनेश्वर, मल्लि, मुनिसुव्रतस्वामी, नमि, नेमि, पार्श्व तथा महावीरस्वामीको जन्मके चक्रमेसे वाहर निकलनेके लिए प्रणाम करता हूँ। (९४) भविष्यमें जो जिन, अनगार, गणधर और तपसे समृद्ध तपस्वी होंगे उन सवको मैं मन, वचन एवं काय इन तीनों प्रकारके योगसे नमस्कार करता हूँ। (९५)

धरणेन्द्रसे शक्तिकी प्राप्ति और स्वदेशगमन—

इस प्रकार रावण जव स्तुति कर रहा था तव अवधिज्ञानसे जानकर धरणेन्द्र फौरन अपने स्थानसे निकला और

१. मुणिं दहवयणो—प्रत्य० । २. जिणइंदं—प्रत्य० । ३ जेण चिय नासिय—प्रत्य० । ४ सयाणंदिय—मु० ।

काऊण महापूय, वन्दित्ता जिणवरं पयत्तेणं । अह पेच्छइ दहवयणं, गायन्त पङ्कयदलच्छं ॥ ९७ ॥
तो भणइ नागराया, सुपुरिस ! अइसाहस ववसिय ते । जिणभत्तिरायमउलं, मेरुं पिव निच्चल हियय ॥ ९८ ॥
तुट्ठो[1] तुहं दसाणण, जिणभत्तिपरायणस्स होऊण । वत्थुं मणस्स इट्ठ, ज मग्गसि त पणावेमि ॥ ९९ ॥
लङ्काहिवेण सुणिउं, धरणो फणमणिमऊहदिप्पन्तो । भणिओ किं न य लद्ध , जिणवन्दणभत्तिराएण[2] ॥ १०० ॥
अहिययरं परितुट्ठो, धरणिन्दो भणइ गिण्हसु पसत्था । सत्ती अमोहविजया, जा कुणइ वसे सुरगणा वि ॥ १०१ ॥
अह रावणेण सत्ती, गहिया अहिउज्झिऊ सिरपणाम । धरणो वि जिणवरिन्द, थोऊण गओ निययठाण ॥ १०२ ॥
अट्ठावयसेलोवरि, मास गमिऊण तत्थ दहवयणो । अणुचरिउ पच्छित्त, वालिमुणिन्द खमावेइ ॥ १०३ ॥
जिणहरपयाहिण सो, काऊण दसाणणो तिपरिवारे । पत्तो निययपुरवर, थुवन्तो मङ्गलसएसु ॥ १०४ ॥
झाणाणलेण कम्म, दहिऊण पुराकय निरवसेस । अक्खयमयलमणहर, वाली सिवसासय पत्तो ॥ १०५ ॥

एवविहं वालिविचेट्ठिय जे, दिणाणि सव्वाणि सुणन्ति तुट्ठा ।
काऊण कम्मक्खयदुक्खमोक्खं, ते जन्ति ठाणं विमल कमेण ॥ १०६ ॥

॥ इय पउमचरिए वालिनिव्वाणगमणो नाम नवमो उद्देसो समत्तो ॥

## १०. दहमुहसुग्गीवपत्थाण-सहस्सकिरणअणरण्णपव्वज्जाविहाणं

एयं ते परिकहिय, मगहाहिव ! ज पुरा समणुवत्तं । निसुणेहि एगमणसो, भणामि ज अन्नसंवन्ध ॥ १ ॥

---

अष्टापदपर आ पहुँचा। (९६) बड़ी भारी पूजा करके तथा आदरपूर्वक जिनवरोंको वन्दन करके उसने कमलदलके समान नेत्रोंवाले रावणको गाते हुए देखा। (९७) इसके बाद नागराज धरणेन्द्रने कहा—'हे सुपुरुष ! तुमने यह एक बहुत बड़ा साहस किया है। जिनेश्वरके ऊपर तुम्हारा भक्तिराग अतुल है और तुम्हारा हृदय मेरु पर्वतकी भाँति अविचल है। (९८) हे दशानन ! तुम जिनवरकी भक्तिमे निरत हो, इसलिए मैं तुमपर प्रसन्न हुआ हूँ। तुम्हारे मनमे जो इष्ट वस्तु हो वह माँगो। मैं उसे हाज़िर करता हू। (९९) फणोंमे स्थित मणियोंमेंसे निकलनेवाली किरणोंसे देदीप्यमान धरणेन्द्रका ऐसा कथन सुनकर लङ्काधिप रावणने कहा कि जिनेश्वरदेवके वन्दनसे तथा उनमे जो भक्तिराग है उससे मुझे क्या नहीं मिला ? अर्थात् सब कुछ मिला है। (१००) इस उत्तरसे और भी अधिक प्रसन्न होकर धरणेन्द्रने कहा कि जिससे देवगण भी वशमें किये जा सकते हैं ऐसी अमोघविजया शक्ति तुम ग्रहण करो। (१०१) इसके पश्चात् सिरसे प्रणाम करके रावणने वह शक्ति ग्रहण की। उधर धरणेन्द्र भी जिनवरेन्द्रकी स्तुति करके अपने स्थानपर चला गया। (१०२)

उस अष्टापद पर्वतके ऊपर एक मास व्यतीत करके और प्रायश्चित्त करके मुनीन्द्र वालीसे रावणने क्षमायाचना की। (१०३) चैत्यकी प्रदक्षिणा करके शतश मंगलोंसे स्तुति करता हुआ दशानन सपरिवार अपने नगरमें आ पहूँचा। (१०४) इधर वालीने भी ध्यानरूपी अग्निसे पहलेके किये हुए कर्मोंको समूल जलाकर अक्षत, निर्मल, मनोहर और शाश्वत सुखरूप मोक्षपद प्राप्त किया। (१०५) इस प्रकार वालीके सुचरितको जो तुष्ट होकर सब दिन सुनते हैं वे कर्मका क्षय करके तथा दुःखसे मुक्त हो क्रमशः विमल मोक्षस्थान प्राप्त करते हैं। (१०६)

। पद्मचरितमें वालीकी निर्वाणप्राप्ति नामक नवाँ उद्देश समाप्त हुआ।

## १०. दशमुख और सुग्रीवका प्रस्थान तथा सहस्रकिरण एवं अनरण्यकी प्रव्रज्या

गौतम गणधर श्रेणिक राजासे कहते हैं कि हे मगधाधिप ! पुराकालमें जो घटनाएँ घटी थीं, उनका वर्णन मैंने किया। दूसरी घटनाओंके बारेमें अब मैं जो कुछ कहता हूँ उसे तुम एकचित्त होकर सुनो। (१)

---

१—तुट्ठो य तुह—प्रत्य०। २—मंगलसएहिं—प्रत्य०।

जलणसिहखेयरसुया, जोइपुरे सिरिमईएँ देवीए। ताराहिवसरिसमुही, तारा नामेण वरकन्ना ॥ २ ॥
चक्कङ्कखेयरसुओ, पेच्छइ सो अन्नया परिभमन्तो। नामेण साहसगई, दुट्ठो[1] अहिलसइ परिणेउ ॥ ३ ॥
मयणसरसल्लियङ्गो, चिन्तिन्तो तीऍ दसणोवाय। पेसेइ निययदूए, उवरोवरि मग्गणट्ठाए ॥ ४ ॥
सुग्गीवो वि कइवरो, तं कन्न मग्गिऊण आढत्तो। चिन्तेइ जमलहियओ, जलणसिहो कस्स देमि ? त्ति ॥ ५ ॥
जलणसिहेण मुणिवरो, विणय काऊण पुच्छिओ भयव!। कस्सेसा वरकन्ना, होही महिला ? परिकहेहि ॥ ६ ॥
अह भणइ मुणिवरिन्दो, चक्कङ्कसुओ न चेव परमाऊ। होही चिराउसो पुण, सुग्गीवो वाणराहिवई ॥ ७ ॥
दीव वसह च गय, परमनिमित्ताइँ विन्नसेऊण। सुग्गीवस्स वरतणू दत्ता कयमङ्गलविहाणा ॥ ८ ॥
परिणेऊण सुतारा, सुग्गीवो उत्तम विसयसोक्ख। भुञ्जइ पसन्नहियओ, इन्दो इव देवलोगम्मि ॥ ९ ॥
एव कमेण तीए, पुत्ता जाया सुरूवलायण्णा। पढमो य अङ्गयभडो, बीओ य भवे जयाणन्दो ॥ १० ॥
न य मुयइ साहसगई, अणुबन्ध तीऍ कारणट्ठाए। चिन्तेइ उवायसए, दुक्खियमणसो विगयलज्जो ॥ ११ ॥
कइयाऽरविन्दसरिस, तीऍ मुह विप्फुरन्तबिम्बोट्ठ। चुम्बीहामि कयत्थो ? पाडलकुसुम महुयरो व ॥ १२ ॥
चिन्तावरेण एव, सभरिया तत्थ अइबला विज्जा। रूवपरिवत्तणकरी, साहेइ हिमालयगुहाए ॥ १३ ॥

रावणदिग्विजय

एत्थन्तरे पुरीए, दहवयणो निग्गओ बलुम्मत्तो। दीवन्तरवत्थव्वे, जिणइ तओ खेयरे सव्वे ॥ १४ ॥
सञ्झायार सुवेलो, कञ्चणपुण्णो अओहणो चेव। पल्हाय-हसदीवाइया उ सव्वे कया सवसा ॥ १५ ॥

ज्योतिपुरमें ज्वलनशिख नामक खेचरकी श्रीमती नामकी पत्नीसे उत्पन्न और चन्द्रके समान मुखवाली तारा नामकी एक सुन्दर कन्या थी। (२) चक्राक विद्याधरके साहसगति नामके दुष्ट पुत्रने परिभ्रमण करते हुए एक वार उसे देखा। उसके साथ शादी करनेकी उसे अभिलाषा हुई। (३) मदनके बाणोंसे विद्ध शरीरवाला वह उसके दर्शनका उपाय सोचता हुआ उसकी मँगनीके लिये बार बार अपना दूत भेजने लगा। (४) इधर कपिवर सुग्रीव भी उस कन्याकी मँगनी करने लगा। इस पर दुविधामें पड़ा हुआ ज्वलनशिख चिन्तामे पड़ गया कि मैं किसे दूँ ? (५) ज्वलनशिखने एक मुनिसे विनयपूर्वक पूछा कि, हे भगवन्! यह मेरी सुन्दर पुत्री किसकी पत्नी वनेगी, यह आप मुझसे कहें ? (६) इस पर उस मुनिवरने कहा कि चक्राक विद्याधरके पुत्रकी आयु अधिक नहीं है, जबकि वानराधिपति सुग्रीव चिरायु होगा। (७) दीपक, वृषभ और हाथी आदि उत्तम निमित्तोंको देखकर वैवाहिक मगलविधि द्वारा उसने वह सुन्दर कन्या सुग्रीवको दी। (८) सुताराके साथ शादी करके प्रसन्न हृदयवाला सुग्रीव देवलोकमें इन्द्रकी भाँति उत्तम विषय-सुखोंका उपभोग करने लगा। (९) इस प्रकार उससे क्रमशः सुरूप एवं लावण्ययुक्त पुत्र हुए। उनमें पहला अगदभट था और दूसरा जयानन्द था। (१०)

इधर दुःखित मनवाले और निर्लज्ज साहसगतिने पीछा न छोड़ा। उसकी प्राप्तिके लिए वह सैकड़ों उपाय सोचने लगा। (११) 'कब मैं उसके अरविन्दके समान मुखका तथा चपल और बिम्बके समान लाल-लाल होठका, गुलाबके फूलका भौंरा जिस तरह चुम्बन करता है उस तरह, चुम्बन करके कृतार्थ होऊँगा' इस प्रकार चिन्ता करते हुए उसे रूपपरिवर्तनकरी नामकी अत्यन्त शक्तिशाली विद्याका स्मरण हो आया। हिमाचलकी गुफामें जाकर वह उसकी साधना करने लगा। (१२-१३)

इस बीच बलसे उन्मत्त दशवदन अपनी नगरीमेंसे आक्रमणके लिए बाहर निकला और दूसरे द्वीपोंमें रहनेवाले सब खेचरोंको जीत लिया। (१४) सन्ध्याकार, सुवेल, काचनपूर्ण, अयोधन, प्रह्लाद एवं हंस द्वीप आदि सब उसने अपने वशमें कर लिए। (१५) इस प्रकार विजय करते हुए उस सुन्दर मनवाले दशवदनने बहुतसे सामन्त और बड़ी भारी

1. तुट्ठो—प्रत्य०।

एव चिय दहवयणो, पायालंकारपुरवरसमीवे । आवासिओ सुमणसो, पभूयसामन्तखन्धारो ॥ १६ ॥
खरदूसणो वि एत्तो, सुणिऊण दसाणण पुरवराओ । अह निग्गओ तुरन्तो, पेच्छइ रयणग्घदाणेण ॥ १७ ॥
तेण वि ससभम सो, गाढ सम्माण-दाणविहवेण । पडिपूइओ सिणेह, समयं चिय चन्दणक्खाए ॥ १८ ॥
चोद्दस साहस्सीओ, मणरूववियारियाण जोहाण । ढाविइ तक्खण चिय, रक्खसनाहस्स परितुट्ठो ॥ १९ ॥
विज्जाहरो हिडिम्बो, हेहय डिम्बो य वियड तिजडो य । हय माकोडो सुजडो, उक्को किक्किन्धिनामो य ॥ २० ॥
तिउरामुहो य हेमो, वालो [1]कोलवसुन्दरो चेव । एए अन्ने वि वहू, विज्जाहरपत्थिवा सूरा ॥ २१ ॥
अक्खोहिणीसहस्स, जायं सुहडाण कुलपसूयाण । वलदप्पगव्वियाण, रणरसकण्डू वहन्ताण ॥ २२ ॥
कुम्भ निसुम्भ विहीसण इन्दइ अह मेहवाहणाईया । साहीणा सयलभडा, कयाइ पास न मुञ्चन्ति ॥ २३ ॥
उप्पन्ना रयणवरा, वहुगुणसघायधारिणो दिव्वा । देवसहस्सेण चिय, रक्खिज्जइ एक्कमेक्केण ॥ २४ ॥

इन्द्रोपरि प्रस्थानम्—

सियछत्त-चामरुद्धुय-धय-विजयपडाय-वेजयन्तीहि । पुप्फविमाणारूढो, इन्दस्सुवरिं अह पयट्टो ॥ २५ ॥
गय-रह-विमाण-वाहण-वगन्ततुरङ्ग-चडुलपाइक्क । चलिय दसाणणवल, उच्छायन्त गयणमग्ग ॥ २६ ॥
वच्चन्तस्स कमेण, अत्थ चिय दिणयरो समल्लीणो । विञ्झइरिपवरसिहरे, सिविरनिवेसो कओ तत्थ ॥ २७ ॥
विज्जावलेण रइओ, सयणा-ऽऽसणविविहपरियणावासो । गमिऊण तत्थ रत्तिं, मङ्गलतूरेहि पडिवुद्धो ॥ २८ ॥
आहरणभूसियङ्गो, [2]अह पुणरवि उज्जओ य गयणेण । वच्चन्तो चिय पेच्छइ, [3]विमलजल नम्मय विउल ॥ २९ ॥
कत्थइ [4]सललियपवहा, कत्थइ वरसरविमुक्कसमवेगा । कत्थइ वियडावत्ता, कल्लोलुच्छलियजलनिवहा ॥ ३० ॥

---

सेनाके साथ पातालालंकारपुरके समीप डेरा डाला। (१६) उधर खरदूषण भी दशाननका आगमन सुनकर फौरन ही अपने उत्तम नगरमेंसे वाहर निकला और रत्नोंका पूजोपहार प्रदान किया। (१७) उसने भी तत्काल ही सम्मान एवं सम्पत्तिके दानसे अपनी चन्द्रनखा वहनके साथ उसकी भी अत्यन्त स्नेहपूर्वक पूजा की। (१८) उस खरदूषणने भी परितुष्ट होकर तत्काल ही इच्छानुसार रूप धारण करनेवाले चौदह हजार योद्धा राक्षसनाथ रावणको भेटमें दिये। (१९) विद्याधर हिडिम्ब हेहय, डिम्ब, विकट, त्रिजट, हय, माकोट, सुजट, उत्क, किष्किन्धि, त्रिपुर, आमुख, हेम, वाल, कोल, वसुन्धर—ये तथा इनके अतिरिक्त दूसरे विद्याधर राजा और वल एवं गर्वसे दर्पित तथा युद्ध रसकी खाज जिन्हें हो रही है ऐसे उत्तम कुलमें उत्पन्न सुभटोंसे हजारों अक्षौहिणी सेना तैयार हो गई। (२०-२२) कुम्भ, निशुम्भ, विभीषण, इन्द्रजीत् तथा मेघवाहन आदि सव सुभट स्वाधीन थे। वे कभी उसका साथ नहीं छोड़ते थे। (२३) उस समय अनेक गुणोंको धारण करनेवाले दिव्य रत्न उत्पन्न हुए। उनमेंसे प्रत्येक रत्न हजार हजार देवोंसे रक्षित था। (२४)

श्वेत छत्र, चामर, ऊँचे उड़ती हुई ध्वजाओं और विजयपताकाओं से युक्त हो वह रावण इन्द्र पर आक्रमण करनेके लिए पुष्पकविमानमें आरूढ हुआ। (२५) गज, रथ, विमान, वाहन, हिनहिनाते हुए घोड़े तथा चपल पैदल सैनिकोंसे युक्त रावणकी सेना गगनमार्गको छाती हुई चल पड़ी। (२६) क्रमशः ये आगे प्रयाण कर रहे थे कि वीचमें सूर्यास्त हो गया, अतः उन्होंने विन्ध्यगिरिके एक उत्तम शिखर पर पड़ाव डाला। (२७) अपनी विद्याके वलसे उसने शयन, भोजन तथा परिजनोंके विविध आवास वनवाये। वहाँ रात वीतने पर मंगल वाद्योंसे वह सुवहके समय जगा। (२८) आभरणसे शोभित शरीरवाले तथा पुन. उद्यत रावणने आकाशमार्गसे जाते समय निर्मल जलवाली विशाल नर्मदा नदी देखी। (२९) उसमें कहीं पर सुललित प्रवाह वह रहा था, कहीं पर वन्धनरहित उत्तम सरोवरकी भाँति वह समवेग थी, कहीं पर उसमें भयंकर भँवर थे, कहीं पर उछलती हुई तरंगोंसे युक्त जलसमूह था, कहीं पर

---

१. गोवालसुंदरो—प्रत्य०। २ अन्नावासुज्जओ—मु०। ३ विमलजला नम्मया विउला—मु०। ४ सुललियपवहा—मु०।

कत्थइ मयरकराहय–दूरसमुच्छलियमच्छविच्छोहा । कत्थइ तरङ्गरङ्गन्तफेणपरिवड्ढियावयवा ॥ ३१ ॥
कत्थइ पवणाघुम्मिय–तरुकुसुमखिरन्तपिञ्जरतरङ्गा । कत्थइ उभयतडट्ठिय–सारसकलहसनिग्घोसा ॥ ३२ ॥

जलक्रीडा—

एयारिसगुणकलिय,[1] पवरनई दहमुहो समोइण्णो । अह मज्जिउं पवत्तो, विमलजले, पवरलीलाए ॥ ३३ ॥
ताव य उत्तरपासे, नईएँ माहेसरे महानयरे । राया सहस्सकिरणो, पढमयर सलिलरइसत्तो ॥ ३४ ॥
जुवइसहस्सेण समं, कीलइ नइउदयमज्झयारम्मि । उभयतडट्ठियसाहण–सामन्तुग्घुट्ठजयसद्दो ॥ ३५ ॥
विविहजलजन्तविरइय–निरुद्धजलभरियकूलतीराए । सोहन्ति रमन्तीओ, सहस्सकिरणस्स महिलाओ ॥ ३६ ॥
एक्का तत्थ वरतणू, थणयुयलं असुएण छायन्ती । अवहरियउत्तरिज्जा, सहस त्ति जले अह निवुड्डा ॥ ३७ ॥
ईसामिसेण[2] कुविया, उदयं घेत्तूण कोमलकरेसु । कन्तस्स हरिसियमणा, घत्तइ वच्छत्थलाभोए ॥ ३८ ॥
इन्दीवरदलनयणा, घेत्तु इन्दीवरं हणइ अन्ना । अन्नाएँ सा वि तुरियं आहम्मइ सहसवत्तेहिं ॥ ३९ ॥
अन्ना दट्ठूण उरे, नहक्खयं बालचन्दसठाणं । अवहरियउत्तरिज्जा, छाएइ थणं करयलेणं ॥ ४० ॥
काएत्थ पणयकुविया, मोणं परिगिण्हिऊण वरजुवई । तोसं पुण उवणीया, दइएण सिरप्पणामेणं ॥ ४१ ॥
जाव पसाएइ पिया, एक्का रोसं गया तओ अन्ना । कहकह वि कोवभङ्गो, कओ नरिन्देण जुवईणं ॥ ४२ ॥
थत्थायड्ढण-पेल्लण-करपरिहत्थुच्छलन्तसलिलाओ । वञ्चण-वलण-निवुड्डण–सएसु कीलन्ति जुवईओ ॥ ४३ ॥

---

मगरमच्छके हाथसे आहत और इसीलिए दूर फेंके गये मत्स्यसे वह विक्षुब्ध प्रतीत होती थी, कहीं पर इधर उधर चलनेवाली लहरोंसे उत्पन्न फेनके कारण वह आकर्षक अवयववाली लगती थी, कहीं कहीं पर पवनकी हिलोरोंसे वृक्षोंके जो फूल गिरते थे उससे उसकी तरंगें चित्र-विचित्र वर्णवाली हो गई थीं, कहीं कहीं उसके दोनों तटोंके ऊपर स्थित सारस एवं कलहंसकी ध्वनि हो रही थी। (३०-३२) ऐसे गुणोंसे युक्त उस उत्तम नदीमें दशमुख उतरा और अत्यन्त लीलापूर्वक निर्मल जलमें डुबकी लगाने लगा। (३३)

सहस्रकिरणकी जलक्रीडा

उस समय नदीमें ऊपरकी ओर महानगरी माहिष्मतीका राजा सहस्रकिरण जलक्रीडामें आसक्त हो पहले ही से एक हजार युवतियोंके साथ नदीके जलकी मझधारमें क्रीड़ा कर रहा था और दोनों तटों पर स्थित सैन्य एवं सामन्त 'जय जय' शब्दका उद्घोष कर रहे थे। (३४-३५) अनेक प्रकारके बने हुए जलयंत्रोंसे जलका निरोध करनेसे किनारों तक भरी हुई नदीमें क्रीड़ा करती हुई सहस्रकिरणकी स्त्रियाँ शोभित हो रही थीं। (३६) वहाँ पर वस्त्रसे अपने दोनों स्तनोंको ढाँकनेवाली एक सुन्दर स्त्रीने उत्तरीयके छीने जानेसे एकदम जलमें डुबकी लगाई और ईर्ष्याके बहाने कुपित वह अपने कोमल हाथोंमें जल भरके मनमें आनन्दित हो अपने पतिके वक्षस्थल पर फेंकने लगी। (३७-३८) इन्दीवर (नीलकमल) के दलके समान नेत्रोंवाली एक दूसरी स्त्रीने इन्दीवर लेकर एक और स्त्रीको मारा। उस दूसरी स्त्रीने भी फ़ौरन ही सहस्रदल कमलसे उसे पीटा। (३९) छाती पर बाल चन्द्रकी सी आकृतिवाले नखक्षतको देखकर उत्तरीय छीने जानेपर दूसरी स्त्री हथेलियोंसे स्तन ढाँकती थी। (४०) वहाँ पर कोई प्रणयकुपिता सुन्दर स्त्री मौन धारण करके खड़ी थी। सिरसे प्रणाम करके पतिने उसे पुनः सन्तुष्ट किया। (४१) एक प्रियाको प्रसन्न करता है, तब तक दूसरी स्त्रियाँ रुष्ट हो गईं। किसी तरह राजाने उन युवतियोंका कोप दूर किया। (४२) वक्षस्थलकी ओर खींचकर दबाई जातीं तथा हाथोंसे पानी उछालनेवाली युवतियाँ

---

१. कलिया पवरनई—मु०। २ ईसावसेण—मु०।

थणङ्गपरिभोगलग्गं, कुङ्कुमधोवन्तपिञ्जरारुणियं । जायं खणेण सलिलं, जुवईहि तहिं रमन्तीहि ॥ ४४ ॥
एवं रमिऊण निवो, जलजन्तविसज्जिए कए उदए । वियडे नईऍ पुलिणे, लीलाकयभूसणनिओगो ॥ ४५ ॥
ताव च्चिय दहवयणो, ण्हाउत्तिण्णो सियम्बरनियत्थो । ठावेइ कणयपीढे, पडिमाओ जिणवरिन्दाणं ॥ ४६ ॥
वरवालुयापुलीणे, धरियवियाणय-पडायरमणिज्जे । काऊण महापूयं, सथुणइ जिणिन्दपडिमाओ ॥ ४७ ॥
तस्स थुणन्तस्स तओ, नइपूरस्मोत्थया हिया पूया । रुट्ठो लङ्काहिवई, भणइ किं एरिसं जायं ? ॥ ४८ ॥
एयं अयालसलिलं, भणइ गवेसेह पेसिया पुरिसा । गन्तूण पडिनियत्ता, जं दिट्ठं तं निवेदेन्ति ॥ ४९ ॥
अह नाह को वि पुरिसो, जुवइसमग्गो नईऍ पुलिणत्थो । अच्छइ लीलायन्तो, सुरो व मन्दाइणीसलिले ॥ ५० ॥
तेणेयं नइसलिलं, रुद्धं जलजन्तसपओगेणं । रमिऊण पुणो मुक्कं, वहइ पहू उब्भडावत्तं ॥ ५१ ॥
वहुतूरजयालोयण–सद्दं सोऊण परमरुट्ठेणं । वीसज्जिया य सुहडा, तस्स वहत्था वलसमग्गा ॥ ५२ ॥
तो पेसिऊण सुहडे, पुणरवि पूया करित्तु पडिमाणं । सथुणइ एगमणसो, दहवयणो मङ्गलसएहिं ॥ ५३ ॥

दशमुखस्य सहस्रकिरणेन सह युद्धम्—

सन्नद्धबद्धकवया, विज्जाहरपत्थिवा गयणमग्गे । दट्ठूण सहसकिरणो, ओइण्णो नइपुलीणाओ ॥ ५४ ॥
सोऊण कलयलरवं, माहेसरनयरसन्तिया सुहडा । सन्नज्झिऊण तुरियं, सहस्सकिरणं समल्लीणा ॥ ५५ ॥
अह जुज्झिउं पवत्ता, निसायरा भूमिगोयरेहिं समं । चक्क-ऽसि-सत्ति-तोमर-मोग्गरनिवहं विमुञ्चन्ता ॥ ५६ ॥
रह-गय-तुरङ्गदप्पिय–अन्नोन्नावडियचडुलपाइक्का । जुज्झन्ति सवडहुत्ता, नामं गोत्तं च सावेन्ता ॥ ५७ ॥

---

प्रवंचना, वक्रता और डूबकी आदि सैकडों तरहसे क्रीडा कर रही थीं। (४३) वहाँ खेलती हुई युवतियोंके शरीर पर भोगके लिए लगाये गए कुंकुमके घुलनेसे नदीका जल क्षणभरमें लाल-पीला हो गया। (४४)

रावणको सेनाके साथ सहस्रकिरणका युद्ध

इस प्रकार क्रीड़ा करनेके पश्चात् जलयन्त्रो द्वारा छोड़े गये पानीके कारण खुले हुए नदीके कछारमें जैसे ही वह आनन्दके साथ आभूपण पहननेमें सलग्न हुआ, वैसे ही उधर रावणने भी स्नान करके श्वेत वस्त्र धारण किये और जिनेश्वरदेवकी प्रतिमाओंकी सोनेके सिंहासन पर प्रतिष्ठा की। (४५-४६) पताकाओंसे रमणीय मण्डपवाले बालूके सुन्दर पुलिनप्रदेशमें जिनप्रतिमाओंकी पूजा करके वह स्तुति करने लगा। (४७) जब लंकाधिपति स्तुति कर रहा था, तब नदीकी बाढ़से उसकी पूजा विनष्ट हो गई। इस पर वह कुपित हुआ और कहने लगा कि ऐसा क्यों हुआ? (४८) उसने कहा कि असमयमें यह जल कहाँसे आया? अतः जाकर तलाश करो। तलाश करनेके लिए भेजे गये पुरुष जाकर लौट आये और जो कुछ उन्होंने देखा था वह निवेदन किया कि हे नाथ, मन्दाकिनी नदीके जलमें क्रीड़ा करनेवाले देवकी भाँति इस नर्मदा नदीमें लीला करनेवाला कोई पुरुष युवतियोंके साथ किनारे पर खड़ा है। (४९-५०) उसीने इस नदीका पानी जलयन्त्रोंका उपयोग करके रोक रखा था। हे प्रभो! क्रीड़ा करनेके पश्चात् भयंकर भँवरोंवाला यह जल छोड दिया है। (५१) अनेकविध वाद्यों एवं जयघोपकी ध्वनि सुनकर अत्यन्त क्रोधमें आये हुए रावणने उसके वधके लिए सेनाके साथ सुभटोंको विदा किया। (५२) इन सुभटोंको भेजकर रावण पुनः पूजा करनेके लिए सैकड़ो मंगल गीतोंसे इन प्रतिमाओंकी स्तुति करने लगा। (५३)

सज्ज और कवच बाँधे हुए विद्याधर पार्थिवोंको आकाशमार्गमें देखकर सहस्रकिरण नदीके किनारे परसे नीचे उतरा। (५४) सेनाकी कलकल ध्वनिको सुनकर माहेश्वरनगरके सुभट जल्दीसे तैयार होकर सहस्रकिरणके पास जमा हुए। (५५) चक्र, तलवार, तोमर एवं मुद्गरोंकी झड़ी लगानेवाले राक्षस पृथ्वी पर चलनेवाले लोगोंके साथ युद्ध करने लगे। (५६) रथ, हाथी, घोड़े तथा दर्पयुक्त एवं चपल पैदल सैनिक एक दूसरेके ऊपर गिरते पड़ते और अपने अपने नाम

रक्खसभडेहि भग्ग, नियय दट्टूण साहण समरे । रुट्टो सहस्सकिरणो, आउहनिवहेण पज्जलिओ ॥ ५८ ॥
वाहेइ रहवर सो, रक्खससेन्नस्स अहिमुह तुरीओ । मुञ्चन्तो सरवरिस, धारानिवह व नवमेहो ॥ ५९ ॥
गरुयपहाराभिहय, निवडन्तगइन्द-तुरय-पाइक्क । विज्जाहराण सेन्न, जोयणमेत्त समोसरिय ॥ ६० ॥
पडिहारेणऽक्खाए, नियबले समरदूमियसरीरो । आरूढो दहवयणो, भुवणालङ्कारमत्तगय ॥ ६१ ॥
एव दट्टूण रणे, दसाणण आउहाणि मुञ्चन्त । वहुसमरलद्धविजओ, सहस्सकिरणो ठिओ पुरओ ॥ ६२ ॥
दोण्ह पि समावडिए, जुज्झे वहुसत्थघायसपाए । विरहो सहस्सकिरणो, कओ खणद्धेण सगामे ॥ ६३ ॥
मोत्तूण रहवर सो, आरूढो गयवर गिरिसरिच्छ । मुञ्चइ सुनिसियवाणे, दहमुहसन्नहणभेयकरे ॥ ६४ ॥
सिक्खाहि ताव रावण !, धणुवेय नियपुरवरि गन्तु । ताहे मए समाण, जुज्झसु ता अवहिओ होउ ॥ ६५ ॥
रत्तारुणसवङ्गो, दहवयणो कड्ढिऊण सरनिवह । मुञ्चइ चलग्गहत्थो, सहस्सकिरणस्स देहम्मि ॥ ६६ ॥
जाव य सहस्सकिरणो, पहारवसवेम्भलो जणियमोहो । ताव य रक्खसवइणा, गहिओ रणमज्झयारम्मि ॥ ६७ ॥
अह वन्धिऊण नीओ, नियआवास सविब्भममणेहि । विज्जाहरेहिं दिट्ठो, सहस्सकिरणो महासत्तो ॥ ६८ ॥
ताव च्चिय दिवसयरो, अत्थाओ विगयकिरणसघाओ । गयण समोत्थरन्तो, वहलतमो वड्ढिओ सहसा ॥ ६९ ॥
ससियरजोण्हाधवले, रणभग्गुच्छाहजणियकम्मन्ते । अक्खयदेहाण चिय, निद्दाएँ सुह गया रयणी ॥ ७० ॥
अह उग्गमम्मि सूरे, सामन्तत्थाणिमज्झयारत्थो । अच्छइ लङ्काहिवई, ताव च्चिय मुणिवरो पत्तो ॥ ७१ ॥
दट्टूण समणसीह, सिग्घ अब्भुट्ठिओ कयपणामो । दिन्नासणोवविट्ठो, साहू तवलच्छिसपन्नो ॥ ७२ ॥

---

एव गोत्र कहते हुए आमने-सामने युद्ध करने लगे । (५७) युद्धभूमिमें राक्षस योद्धाओं द्वारा अपने सैन्यका भग देख कर रुष्ट सहस्रकिरण आयुधसमूहके साथ चमकने लगा । (५८) वह फौरन ही अपना उत्तम रथ राक्षससैन्यके सम्मुख लिया ले गया और नये वादलोकी भाँति मूसलधार वाणवर्षा करने लगा । (५९) भीषण प्रहारोंसे पीटी गई और इसीलिए गिरती पड़ती विद्याधरोंकी गज, अश्व एव पैदल सेना एक योजन तक पीछे हटी । (६०) प्रतिहारीके द्वारा अपने सैन्यकी कथा सुनकर युद्धसे सन्तप्त शरीरवाला रावण भुवनालकार नामके मदोन्मत्त हाथी पर सवार हुआ । (६१) इस प्रकार रणमें आयुध छोड़ते हुए रावणको देखकर अनेक युद्धोंमें विजय प्राप्त करनेवाला सहस्रकिरण उसके सम्मुख आया । (६२) अनेकविध शस्त्रोंका घात-प्रतिघात जिसमें किया जाता है ऐसे युद्धमे वे दोनो एक दूसरेके सम्मुख उपस्थित हुए । उस सग्राममें आवे क्षणमें ही सहस्रकिरण रथसे च्युत कर दिया गया । (६३) रथको छोड़कर वह पर्वत जैसे उत्तम हाथी पर सवार हुआ और रावणके कवचका भेद करनेवाले तीक्ष्ण वाण छोड़ने लगा । (६४) उसने कहा कि, हे रावण ! अपने नगरमे जाकर तुम धनुर्वेद सीख आओ । फिर मेरे साथ सावधान होकर युद्ध करना । (६५) यह सुनकर रक्तके समान लाल शरीरवाला रावण अपने चपल हाथोंसे सहस्रकिरणके शरीर पर खींचकर वाणसमूह फेंकने लगा । (६६) प्रहारसे विह्वल सहस्रकिरण ज्यों ही वेहोश हुआ, राक्षसपति रावणने उसे युद्धक्षेत्रमे ही पकड़ लिया । (६७) उसे वॉधकर वह अपने आवासमें लाया । वहाँ विस्मययुक्त मनवाले विद्याधरोंने महासत्त्वशाली सहस्रकिरणको देखा । (६८) उसी समय किरणसमूहसे रहित सूर्य अस्त हुआ और आकाशको आच्छादित करनेवाला गहरा अन्धकार एक दम वढ गया । (६९) चन्द्रमाकी चाँदनीसे सफेद तथा युद्धके वन्द हो जानेसे तज्जन्य कर्मका जिसमें अन्त आया है ऐसी रात अक्षत शरीरवालोंने सुखपूर्वक सोकर व्यतीत की । (७०)

सहस्रकिरण और अनरण्य द्वारा प्रव्रज्या-अगीकार—

इधर सूर्योदय होनेपर लकाधिपति रावण जब सामन्तसमूहके वीच स्थित था तब एक मुनिवर वहाँ आ पहुँचे । (७१) श्रमणोंमें सिंहके समान उस मुनिवरको देखकर वह एकदम खड़ा हो गया । वन्दन किये जानेके पश्चात् दिये हुए आसनपर

ओणमियउत्तिमङ्गो, पुच्छइ लङ्काहिवो मुणिवरिन्द । केणेव कारणेणं. भयव! जेणाऽऽगओ एत्थ? ॥ ७३ ॥
भणइ तओ मुणिवसहो, कुल-वल-विरियाइवण्णण काउ । माहेसरनयरवई, राया ह आसि सयवाहू ॥ ७४ ॥
पुत्त सहस्सकिरणं, रज्जे ठविऊण जायसवेगो । मोक्खत्थ पव्वइओ, जिणवरधम्मुज्जयमईओ ॥ ७५ ॥
वद्धं सहस्सकिरण, सोऊणमिहागओ तुह सगास । मुञ्चसु इम सुय मे रावण! मा कुणसु वक्खेव ॥ ७६ ॥
तो भणइ रक्खसिन्दो, पूया पडिमाण विरइया महई । सा नइपूरेण हया, एयस्स विचेट्ठियगुणेहिं ॥ ७७ ॥
पूयाहरणनिमित्ते, वद्धो य विमाणिओ इमो सुहडो । तुज्झ वयणेण साहव! मुच्चइ नत्थेत्थ सन्देहो ॥ ७८ ॥
दहमुहवयणेण तओ, सहस्सकिरणो खणेण परिमुक्को । अह पेच्छइ मुणिवसभ, पणमइ य पयाहिणं काउ ॥ ७९ ॥
भणिओ य रावणेण, अज्जपभिइ तुम मह भाया । मन्दोदरीएँ भइणी, सयपभा ते पणामेमि ॥ ८० ॥
तो भणइ सहसकिरणो, न य मच्चू कोइ जाणइ विवेग । मरए व घणायारो, नासइ देहो न सन्देहो ॥ ८१ ॥
जइ नाम हवइ सारो, इमेसु भोगेसु अइदुरन्तेसु । तो न य गहिया होन्ती, पव्वज्जा मज्झ ताएणं ॥ ८२ ॥
ठविऊण निययरज्जे, पुत्त आपुच्छिऊण दहवयणं । निस्सङ्गो पव्वइओ, सहस्सकिरणो पिउसयासे ॥ ८३ ॥
संभरियं चिय वयण, ज त अणरण्णमित्तसामक्ख । भणिय अईयकाले, त एय परिफुड जाय ॥ ८४ ॥
जइया ह पढमयर, परिगिण्हीहामि जिणवरं दिक्ख । तइया तुज्झ नराहिव, वत्ता दाहामि निक्खुत्त ॥ ८५ ॥
संपेसिओ य पुरिसो, साकेयपुराहिवस्स गन्तूण । साहइ जिणवरविहियं, सहस्सकिरणस्स पव्वज्ज ॥ ८६ ॥
सुणिऊण पवरदिक्ख, सहस्सकिरणस्स जणियसवेगो । अणरण्णो पव्वइओ, पुत्त ठविऊण रज्जम्मि ॥ ८७ ॥

---

तपरूपी लक्ष्मीसे सम्पन्न वह साधु बैठे। (७२) बादमें लंकाके राजा रावणने सिर झुकाकर उन मुनिवरसे पूछा कि, हे भगवन्! किस कारण आपका यहाँ पर आगमन हुआ है? (७३) मुनियोंमें वृषभके समान उन मुनिने अपने कुल, बल एवं वीर्य आदिका वर्णन करके कहा कि मैं माहेश्वर नगरका स्वामी और शतबाहु नामका राजा था। (७४) वैराग्य उत्पन्न होनेपर अपने पुत्र सहस्रकिरणको राजगद्दीपर बिठाकर जिनवरके धर्ममें उद्युक्त मतिवाले मैंने मोक्ष प्राप्तिके लिए प्रव्रज्या अंगीकार की है। (७५) सहस्रकिरण कैद किया गया है ऐसा सुनकर मैं यहाँ तुम्हारे पास आया हूँ। हे रावण! तुम मेरे इस पुत्रको छोड़ दो और इसमें देर मत करो। (७६) इसपर राक्षसेन्द्र रावणने कहा कि मैंने प्रतिमाओंकी बडी भारी पूजा रची थी। इसकी दुश्चेष्टाके फलस्वरूप वह नदीकी बाढ़से नष्ट हो गई। (७७) पूजाके विनाशके कारण ही यह सुभट पकड़ा गया है और इस तरह अपमानित हुआ है। हे मुनिवर! इसमें कोई सन्देह नहीं है कि आपके आदेशके अनुसार मैं इसे छोड़ता हूँ। (७८) तब रावण की आज्ञासे क्षणभरमें सहस्रकिरण मुक्त किया गया। बादमें मुनि-वृषभको देखकर उसने प्रदक्षिणा करके वन्दन किया। (७९) रावणने कहा कि आजसे तुम मेरे भाई हुए हो। मन्दोदरीकी बहन स्वयम्प्रभा मैं तुम्हें देता हूँ। (८०) इसपर सहस्रकिरणने कहा कि मृत्यु कब होगी यह कोई निश्चयपूर्वक नहीं जानता। इसमें सन्देह नहीं कि शरत्कालीन बादलके आकारकी भाँति यह देह विनष्ट हो जाती है। (८१) अत्यन्त खराब परिणामवाले इन भोगोंमें यदि कोई सार होता तो मेरे पिताजीने प्रव्रज्या न ली होती। (८२) रावणसे पूछकर सहस्रकिरणने पुत्रको अपनी गादीपर बिठा कर निःसग हो पिताके पास दीक्षा ली। (८३)

पूर्व कालमें अनरण्य नामक मित्रके समक्ष जो वचन कहे थे वे उसे याद आये। वे अब अत्यन्त स्पष्ट हो गये। (८४) उसने कहा था कि हे नराधिप, मैं जब सर्वप्रथम जैनी दीक्षा लूँगा तब तुम्हें निश्चित ही समाचार भिजवाऊँगा। (८५) उसने आदमी भेजा। उसने साकेतपुरके स्वामी अनरण्यके पास जाकर सहस्रकिरणकी जिनवर द्वारा उपदिष्ट दीक्षाके बारेमें कहा। (८६) सहस्रकिरणकी उत्तम दीक्षाके बारेमें सुनकर वैराग्य आनेपर अनरण्यने भी राज्यपर पुत्रको स्थापित करके प्रव्रज्या ली। (८७)

एव सहस्सकिरणस्स विचेट्ठिय जे, वीर्यं सुणन्ति अणरण्णनराहिवस्स ।
ते उत्तमेसु भवणेसु सुहोवगाढा, देवा भवन्ति विमलोयर[1]कन्तिजुत्ता ॥ ८८ ॥

॥ इय पउमचरिए दहमुह-सुग्गीवपत्थाण सहस्सकिरण-अणरण्णपव्वज्जाविहाणो नाम दसमो उद्देसओ समत्तो ॥

## ११. मरुयजण्णविद्धंसण-जणवयाणुरागाहियारो

अह रावणो नरिन्दो, जे जे पुहईयलम्मि विक्खाया । ते ते जिणिऊण वसे, ठवेइ विज्जावलसमग्गो ॥ १ ॥
सव्वे काऊण वसे, महिवाले विविहदेससभूए । रह-गय-तुरङ्ग-वाहण-पभूयजोहाउलाडोवे ॥ २ ॥
कारेइ जिणहराण, समारण जुण्ण-भग्ग-पडियाण । पूया य वहुवियप्पा, विरएइ जिणिन्दपडिमाण ॥ ३ ॥
जिणवरपडिकुट्ठा पुण, विद्धसइ पूयई य समणवरे । एव परिहिण्डमाणो, पुव्वदिसिं पत्थिओ नवर ॥ ४ ॥
अह पत्तो नरवसहो, तेण सुओ रायपुरवरे नयरे । लोइयसत्थत्थरओ, उवउत्तो जन्नकम्मन्ते ॥ ५ ॥

यज्ञोत्पत्तिः —

सुणिऊण जन्नवयण, पुच्छइ मगहाहिवो मुणिपसत्थ । जन्नस्स समुप्पत्ती, कहेहि भयव ! परिफुड मे ॥ ६ ॥
अह भाणिउ पयत्तो, अणयारो सुमहुराएँ वाणीए । आसि अओज्झाहिवई, इक्खागुकुलुब्भवो राया ॥ ७ ॥
नामेण महासत्तो, अजिओ भज्जा य तस्स सुरकन्ता । पुत्तो य वसुकुमारो, गुरुसेवाउज्जयमईओ ॥ ८ ॥

---

इस प्रकार जो लोग एक सहस्रकिरणका तथा दूसरा अनरण्य राजाका चरित सुनते हैं वे उत्तम देवलोकमें सुखसे सम्पन्न तथा निर्मल एव उदार कान्तिसे युक्त देव होते हैं । (८८)

। पद्मचरितमें 'दशमुख एव सुग्रीवका प्रस्थान तथा सहस्रकिरण एवं अनरण्यकी प्रव्रज्याका विधान' नामक दसवाँ उद्देश समाप्त हुआ।

## ११. मरुत्के यज्ञका विध्वंस तथा जनपदोंका रावणके प्रति अनुराग

इस धरातल पर जो जो विख्यात राजा थे उन्हें जीतकर विद्या एवं वलशाली रावणने अपने वशमें कर लिया । (१) रथ, हाथी, घोडे तथा दूसरे वाहन एवं योद्धाओके वहुतसे दलोंके आडम्वरसे युक्त और विविध देशोमे उत्पन्न सव राजाओंको वशमें करके उसने जीर्णशीर्ण एव गिरे हुए जिनमन्दिरोका जीर्णोद्धार करवाया तथा जिनेश्वरदेवोंकी प्रतिमाओंकी अनेक प्रकारसे पूजा की । (२-३) जिनवरके प्रति जो क्रुद्ध थे उनका उसने नाश किया और मुनिवरेण्योंकी पूजा की । इस प्रकारसे राजा रावणने पूर्वदिशाकी ओर प्रयाण किया । (४) वहाँ पहुँचकर उस नरश्रेष्ठ रावणने सुना कि राजपुर नगरमें वहाँका राजा लौकिकशास्त्र एव उसके अर्थमें रत है तथा यज्ञकर्ममें उद्युक्त रहता है । (५)

यज्ञकी उत्पत्तिकी कथा—नारद-पर्वत सविवाद—

'यज्ञ' शब्द सुनकर मगधनरेशने मुनियोंमें उत्तम ऐसे गौतम गणधरसे पूछा कि, हे भगवन् ! यज्ञकी उत्पत्तिके वारेमें आप मुझे विशद रूपसे कहें । (६) यह सुनकर अनगार गौतम स्वामीने मधुरवाणीमें कहा कि इक्ष्वाकुवंशमे उत्पन्न और अत्यन्त शक्तिशाली अजित नामका राजा अयोध्याका अधिपति था । उसकी भार्याका नाम सुरकान्ता था और गुरुकी सेवामें जिसका मन लगा रहता था ऐसा वसुकुमार नामका पुत्र था । (७-८) गुरुका नाम क्षीरकदम्व और उसकी उत्तम

---

१. यरभत्तिजुत्ता — प्रत्य० ।

खीरकयम्बो त्ति गुरू, सत्थिमई हवइ तस्स वरमहिला । पुत्तो वि हु पव्वयओ, नारयविप्पो हवइ सीसो ॥ ९ ॥
अह अन्नया कयाई, सत्थं आरण्णयं वणुद्देसे । कुणइ तओ अज्झयण, सीससमग्गो उवज्झाओ ॥ १० ॥
अह वम्भणस्स[1] पुरओ, आगासत्थेण तेण साहूण । जीवाण दयट्ठाए, भणिय अणुकम्पजुत्तेण ॥ ११ ॥
चउसु वि जीवेसु सया एक्को वि हु नरगभाविओ भणिओ । सुणिऊण उवज्झाओ, खीरकयम्बो तओ भीओ ॥ १२ ॥
वीसज्जिया सहाया, नियघर तो लहुं समल्लीणा । भणिओ सत्थिमईए, पुत्त! पिया ते न एत्थाऽऽओ ॥ १३ ॥
तेणं तीए[2] सिट्ठ, एही ताओ अवस्स दिवसन्ते । तद्दसणूसुयमणा, अच्छइ मग्ग पलोयन्ती ॥ १४ ॥
अत्थमिओ च्चिय सूरो, तह वि घर नागओ उवज्झाओ । सोगभरपीडियङ्गी, सत्थिमई मुच्छिया पडिया ॥ १५ ॥
आसत्था भणइ तओ, हा! कट्ठ मन्दभागधेज्जाए । किं मारिओ सि दइओ!, एगागी क दिसं पत्तो? ॥ १६ ॥
किं सव्वसङ्गरहिओ, पव्वइओ तिव्वजायसवेगो? । एव विलवन्तीए, निसा गया दुक्खियमणाए ॥ १७ ॥
अरुणुग्गमे पयट्टो, पव्वयओ गुरुगवेसणट्ठाए । पेच्छइ नईतडत्थ, पियर समणाण मज्झम्मि ॥ १८ ॥
निग्गन्थ पव्वइय, दट्ठूण गुरुं कहेइ जणणीए । सुणिऊण अइविसण्णा, सत्थिमई दुक्खिया जाया ॥ १९ ॥
अह नारओ वि तइया, गुरुपत्ति दुक्खिय सुणेऊण । आगन्तूण पणाम, करेइ सथावण तीए ॥ २० ॥
तइया जियारिराया, पव्वइओ वसुसुय ठविय रज्जे । आगासनिम्मलयर, फलिहमय आसण दिव ॥ २१ ॥
पव्वयय-नारयाण, तच्चत्थनिरूवणी कहा जाया । अह नारएण भणियं, दुविहो धम्मो जिणक्खाओ ॥ २२ ॥
पढममहिंसा सच्च, अदत्तपरिवज्जण च वम्भ च । सवपरिग्गहविरई, महव्वया होन्ति पञ्च इमे ॥ २३ ॥

---

भार्याका नाम स्वस्तिमती था। पर्वतक नामका उसका अपना पुत्र तथा नारद नामक ब्राह्मण—ये दो उसके शिष्य थे। (९) एक दिन अपने समग्र शिष्योंके साथ उपाध्याय वनप्रदेशमें आरण्यक शास्त्रका अध्ययन कर रहे थे। (१०) उस समय आकाशमें स्थित एक दयालु साधुने जीवों पर अनुकम्पा करनेके लिए कहा। (११) उसने कहा कि तुम चारों प्राणियोंमेंसे एक नरक गामी है। यह सुनकर उपाध्याय क्षीरकदम्ब भयभीत हो गया। (१२) उसने शिष्योंको अपने अपने घर भेज दिया। जल्दी ही आये हुए पुत्रको स्वस्तिमतीने पूछा कि रे पुत्र, तेरे पिता यहाँ क्यों नहीं आये? (१३) उससे तब उसने कहा कि सन्ध्याके समय पिताजी अवश्य आएँगे। इस पर अपने पतिके दर्शनके लिए उत्सुक मनवाली वह उसका मार्ग देखती रही। (१४) सूर्यास्त होने पर भी उपाध्याय जब घर पर न आये, तब शोकके भारसे पीड़ित स्वस्तिमती मूर्च्छित होकर गिर पड़ी। (१५) होशमें आनेपर वह कहने लगी कि 'अफसोस है! मुझ मन्दभाग्याको मारकर, प्रिय, तुम एकाकी किस तरफ चले गये हो? क्या तीव्र वैराग्य उत्पन्न होनेसे सब प्रकारकी आसक्तियोंसे मुक्त होकर प्रव्रज्या ली है?'—इस प्रकार विलाप करती हुई उस दुःखी मनवाली स्वस्तिमतीकी रात बीती। (१६-१७) अरुणोद्गम होने पर पर्वतक अपने पिताकी खोज करने लगा। उसने नदीके तट पर श्रमणोंके बीच अपने पिताको देखा। (१८) पिताने निर्ग्रन्थ दीक्षा अंगीकार की है ऐसा देखकर उसने अपनी माता से कहा। यह सुनकर स्वस्तिमती अत्यन्त खिन्न और दुःखी हो गई। (१९) तब अपने गुरुकी पत्नी दुःखित है ऐसा सुनकर नारद आया और प्रणाम करके उसे धैर्य बँधाने लगा। (२०) उधर जितारिराजाने राज्यके ऊपर अपने वसु नामक पुत्रको स्थापित करके दीक्षा ले ली। वसु राजाका आसन आकाशसे भी अत्यन्त निर्मल, स्फटिकमय तथा दिव्य था। (२१)

एक बार पर्वत और नारदके बीच तत्त्व एवं उसके अर्थका निरूपण करनेवाला वार्तालाप हो रहा था। उस समय नारदने कहा कि जिनवर द्वारा उपदिष्ट धर्म दो प्रकारका है। (२२) उनमेंसे प्रथम जो साधुका धर्म है उसमें अहिंसा, सत्य, अदत्तपरिवर्जन (अचौर्य), ब्रह्मचर्य और सर्व प्रकारके परिग्रहका त्याग (अपरिग्रह) ये पाँच महाव्रत आते हैं। (२३)

---

१ रावणस्स—प्रत्य० । २. पिईए—मु० ।

सेसा अणुव्वयधरा, गिहिधम्मपरा हवन्ति जे मणुया । पुत्ताइमेयजुत्ता[1], अतिहिविभागे य जन्ने य ॥ २४ ॥
एत्तो अजेसु जन्नो, कायव्वो नारओ भणइ एव । ते पुण अजा अविज्जा, जवाइयकूरपरिमुक्का ॥ २५ ॥
तो पव्वएण भणिय, वुच्चन्ति अजा पसू न सदेहो । ते मारिऊण कीरइ, जन्नो एसा भवइ दिक्खा ॥ २६ ॥
तो नारएण भणिओ, पव्वयओ मा तुमं अलियवादी । होऊण जासि नरय, दुक्खसहस्साण आवास ॥ २७ ॥
भणइ तओ पव्वयओ, अत्थि वसू अम्ह एत्थ मज्झत्थो । एगगुरुगहियविज्जो, तस्स य वयण पमाण मे ॥ २८ ॥
अह पव्वएण य लहुं, माया वीसज्जिया वसुसयास । भणइ पहु ! पक्खवायं, पुत्तस्स मह करेज्जासि ॥ २९ ॥
अह उग्गयम्मि सूरे, पव्वयओ नारओ य जणसहिया । पत्ता नरिन्दभवण, जत्थऽच्छइ वसुमहाराया ॥ ३० ॥
भणिओ य नारएण, वसुराया सच्चवाइणो तुम्हे । ज गुरुजणोवइट्ठं, त चिय वयण भणेज्जाहि ॥ ३१ ॥
जइ वीहिया अविज्जा, वुच्चन्ति अजा पसू गुरुवइट्ठा । एयाण इक्कयरं, भणाहि सच्चेण सत्तो सि ॥ ३२ ॥
अह भणइ वसुनरिन्दो, तच्चत्थ पव्वएण उल्लविय । अलिय नारयवयण, न कयाइ सुय गुरुसयासे ॥ ३३ ॥
एव च भणियमेत्ते, फलिहामयआसणेण समसहिओ । धरणिं वसू पविट्ठो, असच्चवाई सहामज्झे ॥ ३४ ॥
पुढवी जा सत्तमिया, महातमा घोरवेयणाउत्ता । तत्थेव य उववन्नो, हिंसावयणालियपलावी ॥ ३५ ॥
धिद्धि ! त्ति अलियवाई, पव्वय-वसू जणेण उग्घुट्टं । पत्तो चिय सम्माण, तत्थेव य नारओ विउल ॥ ३६ ॥
पावो वि हु पव्वयओ, जणधिक्कारेण दूमियसरीरो । काऊण कुच्छियतव, मरिऊण रक्खसो जाओ ॥ ३७ ॥

---

बाकीके जो मनुष्य होते हैं वे अणुव्रतको धारण करनेवाले, गृहस्थधर्ममें रत, पुत्र आदिके भेदसे युक्त तथा अतिथिसंविभाग एव यज्ञपरायण होते हैं। (२४) नारदने आगे चलकर ऐसा कहा कि 'अज' द्वारा यज्ञ करना चाहिए और वे 'अज' हैं जनन शक्तिसे रहित तथा छिलकेसे रहित जौ आदि। (२५) इस पर पर्वतने कहा कि इसमें कोई सन्देह नहीं कि अज पशुको ही कहते हैं। उन्हें मारकर यज्ञ किया जाता है और यही दीक्षा होती है। (२६) तब नारदने कहा कि हे पर्वतक ! तुम असत्यभाषी मत बनो। ऐसा कहकर हजारों दुःखोंके आवासरूप नरकमें तुम जाओगे। (२७) इस पर पर्वतकने कहाकि समान गुरुसे विद्या ग्रहण करने वाला वसु है। वह इस बारेमें हमारा मध्यस्थ बने। उसका वचन मेरे लिये प्रमाणभूत है। (२८)

इसके पश्चात् पर्वतने शीघ्र ही अपनी माताको वसु राजाके पास भेजा। वहाँ जाकर उसने कहा कि, हे राजन् ! मेरे पुत्रका आप पक्षपात करें। (२९) दूसरे दिन सूर्योदय होनेपर पर्वत और नारद जहाँ वसु महाराजा थे उस राजभवनमें लोगोंके साथ आ पहुँचे। (३०) नारद ने कहा कि, हे वसुराजा ! तुम सत्यवादी हो ! गुरुजीने जैसा उपदेश दिया था वैसा ही कथन तुम करना। (३१) गुरुजीके द्वारा उपदिष्ट अजका अर्थ अंकुरजननमें असमर्थ ऐसे जौ या पशु इनमेंसे कोई एक है। तुम सत्यवादी हो, अतः सचसच कहो। (३२) इसपर वसु राजाने कहा कि पर्वतने यथार्थ कहा है। नारदका कथन असत्य है। मैंने गुरुजीके पाससे वैसा अर्थ कभी नहीं सुना। (३३) ज्यों ही उसने ऐसा कहा, त्यों ही वह वसु राजा स्फटिकमय आसनके साथ पृथ्वीमें समा गया और सभाके बीच असत्यवादी सिद्ध हुआ। (३४) हिंसाका कथन करनेवाला और असत्यप्रलापी वह घोर वेदनासे युक्त तथा महान्धकारसे पूर्ण जो सातवाँ नरक है उसमें उत्पन्न हुआ। (३५)

'झूठे पर्वत और वसुको धिक्कार है, धिक्कार है'—ऐसी लोगोंने उद्घोषणा की। वहीं राजसभामें नारदने विपुल सम्मान प्राप्त किया। (३६) लोगोंके धिक्कारसे पीड़ित शरीरवाला पापी पर्वत भी कुत्सित तप करके मरनेके पश्चात् राक्षस हुआ। (३७) अपने पूर्व जन्मका तथा लोगोंके असह्य धिक्कार वचन का स्मरण करके वैरवश प्रतिवचनाके लिए उसने ब्राह्मणरूप

---

१ सुत्ताइ—प्रत्य० ।

सरिऊण पुव्वजम्म, जणवयधिक्कारदूसहं वयणं । वेरपडिउञ्जणत्थे, वम्भणरूवं तओ कुणइ ॥ ३८ ॥
वहुकण्ठसुत्तधारी, छत्त-कमण्डलु-गणित्तियाहत्थो । चिन्तेइ अलियसत्थं, हिंसाधम्मेण सजुत्तं ॥ ३९ ॥
सोऊण त कुसत्थं, पडिवुद्धा तावसा य विप्पा य । तस्स वयणेण जन्नं, करेन्ति वहुजन्तुसवाहं ॥ ४० ॥
गोमेहनामधेए, जन्ने पायाविया सुरा हवइ । भणइ अगम्मागमणं, कायवं नत्थि दोसो त्थ ॥ ४१ ॥
पिइमेह-माइमेहे, रायसुए आसमेह-पसुमेहे । एएसु मारियवा, सएसु नामेसु जे जीवा ॥ ४२ ॥
जीवा मारेयवा, आसवपाणं च होइ कायवं । मंसं च खाइयवं, जन्नस्स विही हवइ एसा ॥ ४३ ॥
एवं विमोहयन्तो, भणइ जणं रक्खसो महापावो । तिविहं च परिग्गहिओ, तस्सुवएसो अभविएहिं ॥ ४४ ॥
हिंसाजन्नं तु इमं, सेणिय ! जे परिहरन्ति भवियजणा । ते जन्ति देवलोगं, जिणवरधम्मुज्जयमईया ॥ ४५ ॥
ताव चिय दहवयणो, रायपुरं पत्थिओ जणसमिद्धं । मरुओ त्ति नाम राया, जत्थऽच्छइ जन्नवाडत्थो ॥ ४६ ॥
जन्नारम्भं सुणिऊण वम्भणा तत्थ आगया वहवे । पसवो य विविहरूवा, वद्धा अच्छन्ति दीणमुहा ॥ ४७ ॥
गयणेण वच्चमाणो, पेच्छइ तं नारओ जणसमूहं । परमकुतूहलभावो, तं चिय नयरं समोइण्णो ॥ ४८ ॥

नारदस्वरूपम्—

पुच्छइ मगहाहिवई, भयवं ! को नारओ ? सुओ कस्स ? । के व गुणा से अहिया ? कहेहि मे कोउयं गुरुयं ॥ ४९ ॥
भणइ तओ गणनाहो, विप्पो नामेण अत्थि वम्भरुई । महिला से वरकुम्मी, सा गुरुभारा समणुजाया ॥ ५० ॥

---

धारण किया । (३८) गलेमें अनेक सूत्रोंको धारण करनेवाला वह हाथमें छत्र-कमण्डलु-रुद्राक्षमाला धारण करके हिंसाधर्मसे युक्त झूठे शास्त्रके वारेमें सोचने लगा । (३९) उस कुशास्त्रको सुनकर प्रतिवोधित तापस और ब्राह्मण उसके उपदेशके अनुसार अनेक जन्तुओंका जिसमें नाश किया जाता है ऐसा यज्ञ करने लगे । (४०) गोमेध नामक यज्ञमें सुरा पिलाई जाती है और अगम्यागमन ( परस्त्रीसेवन ) करना चाहिए और इसमें दोष नहीं है ऐसा वह कहने लगा । (४१) पितृमेध, मातृमेध, राजसूय, अश्वमेध, पशुमेध- इन इन यज्ञोंमें यज्ञके नामसे सूचित पिता, माता आदि जीव मारने चाहिए । (४२) उन यज्ञोंमें जीवोंकी हत्या करनी चाहिए, मद्यपान करना चाहिए और मांस खाना चाहिए । यज्ञकी यह तो विधि है । (४३) इस प्रकारसे लोगोंको मूढ़ करता हुआ वह महापापी राक्षस उपदेश देता था । अभव्य जीवोंने उसका उपदेश मन-वचन-कायासे अंगीकार किया । (४४) गौतम गणधर कहते हैं कि हे श्रेणिक ! भव्य और जिनवरके धर्मसे उज्ज्वल बुद्धिवाले जो जीव हिंसामय यज्ञका परित्याग करते हैं वे देवलोकमें उत्पन्न होते हैं । (४५)

लोगोंसे समृद्ध राजपुरका मरुत नामका राजा जिस यज्ञवाटमें स्थित था वहाँ आनेके लिये दशवदनने प्रस्थान किया । (४६) यज्ञके वारेमें सुनकर वहाँ वहुतसे ब्राह्मण आये हुए थे और जिनके मुँह परसे दीनता टपक रही थी ऐसे वहुत प्रकारके पशु वहाँ वाँधे हुए थे । (४७) आकाशमार्गसे जाते हुए नारदने उस जनसमूहको देखा, अतः अत्यन्त कुतूहलवश वह उस नगरमें उतरा । (४८)

नारदका जीवनवृत्तान्त—

मगधराज श्रेणिक गौतम गणधरसे पूछते हैं कि, हे भगवन् ! यह नारद कौन है ? किसका पुत्र है ? कौन-कौन गुणोंसे वह विशिष्ट है ? मुझे इसके वारेमें जाननेका वड़ा भारी कौतुक हो रहा है, अतः आप कहें । (४९) इस पर गणनाथ गौतमने कहा कि ब्रह्मरुचि नामका एक ब्राह्मण था । उसकी पत्नीका नाम वरकूर्मी था । वह सगर्भा हुई । (५०)

---

१ जगधिक्कारेण दूसह—मु० । २ गम्मं—प्रत्य० ।

कालन्तरेण केणइ, विहरन्ता साहवो तमुद्देसं । पत्ता तावमनिलयं, तेहि य परिवारिया तुरियं ॥ ५१ ॥
दिन्नासणोवविट्ठा, साहू पेच्छन्ति तत्थ बम्भरुई । महिला य तस्स कुम्मी, गुरुभारा पीणथणजुयला ॥ ५२ ॥
अह साहवेण भणियं, ससारसहावजाणियच्छेणं । हा ! कट्ठ कह जीवा, नच्चाविज्जन्ति कम्मेसु ? ॥ ५३ ॥
चइऊण बन्धवजणं, गिहवासं चेव धम्मबुद्धीए । गहिओ तावसधम्मो, तह वि य सङ्गं न छड्डेइ ॥ ५४ ॥
जह छड्डिऊण भत्तं, पुणरवि लोगो न भुञ्जइ अभक्खं । तह छड्डिऊण कम्मं, न करेन्ति जई अकरणिज्जं ॥ ५५ ॥
चइऊण महिलियं जो, पुणरवि सेवेइ लिङ्गरूवेण । सो पावमोहियमई, दीहं अज्जेइ[1] ससारं ॥ ५६ ॥
सोऊण समणवयणं, पडिबुद्धो तक्खणेण बम्भरुई । जिणदिक्खं पडिवन्नो, सव्वं सङ्गं पयहिऊण ॥ ५७ ॥
कुम्मी वि सुणियं धम्मं, मोत्तूण कुदिट्ठि जिणसुइमईया । अह दारयं पसूया, दसमे मासे अरण्णम्मि ॥ ५८ ॥
संभरियं साहुवयणं, असासयं जाणिऊण मणुयत्तं । संवेगसमावन्ना, कुम्मी चिन्तेइ हियएण ॥ ५९ ॥
रण्णे समुद्दमज्झे, जलणे गिरिसिहर-कन्दरत्थं वा । रक्खन्ति पयत्तेणं, पुरिसं निययाइँ कम्माइं ॥ ६० ॥
गहियाउहेहि जइ वि हु, रक्खिज्जइ पञ्जरोयरत्थो वि । तह वि हु मरइ निरुत्तं, पुरिसो संपत्थिए काले ॥ ६१ ॥
एवं सा परमत्थं, मुणिऊण विमुच्च बालयं रण्णे । आणतथा लोगपुरं, गन्तुं अज्जाएँ पासम्मि ॥ ६२ ॥
अह इन्दमालिणीए, पव्वइया तिव्वजायसंवेगा । काऊण समाढत्ता, तवचरणं तग्गयमईया ॥ ६३ ॥
अह सो वि तत्थ बालो, आगासत्थेहि जम्भयगणेहिं । दट्ठूण य अवहरिओ, पुत्तो इव पालिओ नेउं ॥ ६४ ॥
सत्थाणि सिक्खवेउं, दिन्ना आगासगामिणी विज्जा । संपुण्णजोव्वणो सो, जाओ जिणसासणुज्जुत्तो ॥ ६५ ॥

कुछ समयके पश्चात् उस प्रदेशमें विहार करते हुए साधु उस तापसके आवासमें आ पहुँचे। वहाँ उन्होंने विश्राम किया। (५१) आसन दिये जाने पर साधु बैठे। वहाँ उन्होंने ब्रह्मरुचिको तथा गर्भवती व मोटे मोटे स्तनोंवाली उसकी स्त्री कूर्मीको देखा। (५२) इसके पश्चात् संसारके स्वभावको यथार्थ रूपसे जाननेवाले एक साधुने कहा कि, अफसोस है! किस प्रकार जीव कर्मोंसे नचाये जाते हैं? (५३) बन्धुजन तथा गृहवासको छोड़कर धर्मबुद्धिसे तापसधर्म अंगीकार किया, फिर भी आसक्ति नहीं छूटती। (५४) जिस प्रकार भक्ष्यको छोड़कर लोग पुनः अभक्ष्य नहीं खाते, उसी प्रकार कर्मका परित्याग करके यति अकरणीय कर्म नहीं करते। (५५) स्त्रीका त्याग करके जो लिंगधारी (वेशधारी साधु) पुन. स्त्रीका उपभोग करता है वह पापसे मोहित मतिवाला दीर्घ संसार उपार्जित करता है। (५६) साधुका ऐसा उपदेश सुनकर ब्रह्मरुचि तत्काल प्रतिबोधित हुआ। सब प्रकारके संगका परित्याग करके उसने जिनदीक्षा अंगीकार की। (५७) कूर्मी भी धर्मका श्रवण करके मिथ्यादृष्टिका त्यागकर जिनोपदिष्ट धर्ममें श्रद्धालु बनी। बादमें दसवें महीनेमें उसने अरण्यमें पुत्रको जन्म दिया। (५८) साधुके उपदेशको याद करके और मानवजन्मको अशाश्वत जानकर वैराग्ययुक्त कूर्मी मनमें ऐसा विचारने लगी कि अरण्यमें, समुद्रके बीच, आगमें और पर्वतके शिखर या कन्दरामें रहे हुए पुरुषकी रक्षा उसके अपने कर्म प्रयत्नपूर्वक करते हैं। (५९-६०) भले ही शस्त्रधारियोंके द्वारा रक्षित हो अथवा पिंजरे में बंद हो तथापि काल प्राप्त होने पर मनुष्य अवश्य ही मरता है। (६१) ऐसा परमार्थ सोचकर भगवान्की आज्ञामें स्थित उसने बालकको अरण्यमें छोड़ दिया और स्वयं लोकपुर नामके नगरमें आर्याके पास गई। (६२) वहाँ तीव्र वैराग्यवाली उसने इन्द्रमालिनी आर्याके पास दीक्षा ली। अपनी गुरुणीमें श्रद्धा रखनेवाली वह तपश्चर्या करने लगी। (६३)

उधर उस बालकको आकाशमें स्थित जृम्भक नामक देवोंके समूहोंने देखा। उसे देखकर वे नीचे आये और ले जाकर पुत्रकी भाँति उसका पालन करने लगे। (६४) उसे शास्त्र सिखलाये और आकाशगामिनी विद्या दी। सम्पूर्ण यौवनमें आया हुआ वह जिनशासनका उद्योत करनेवाला हुआ। (६५) अपनी माताको देखकर और अंग-प्रत्यंग के चिह्नोंसे उसे

१. पावेइ—प्रत्य०।

दट्ठूण निययजणणी, परिणाया अङ्गमङ्गचिन्धेहिं । तुट्ठो लएइ धम्मं, उत्तमचारित्त-सम्मत्तं ॥ ६६ ॥
कन्दप्प-कुक्कुयरई, निच्चं गन्धव्व-कलहतल्लिच्छो । पुज्जो य नरवईण, हिण्डइ पुहवी जहिच्छाए ॥ ६७ ॥
देवेहि रक्खिओ जं, देवगई देवविब्भमुल्लावो । देवरिसि त्ति पयासो, जाओ च्चिय नारओ लोए ॥ ६८ ॥
गयणेण वच्चमाणो, जणनिवहं पेच्छिऊण अवइण्णो । भणइ मरुयं नरिन्दं, किं कज्जं ते समाढत्तं ? ॥ ६९ ॥
पसवो वि वहुवियप्पा, वद्धा अच्छन्ति केण कज्जेणं ? । केणेव कारणेणं, इहागया वम्भणा वहवे ? ॥ ७० ॥
संवत्तएण भणिओ, विप्पेण किं न याणसे जन्नं । मरुयनरिन्देण कयं, परलोयत्थे महाधम्मं ? ॥ ७१ ॥
जो चउमुहेण पुव्वं, उवइट्ठो वेयसत्थनिप्फण्णो । जन्नो महागुणो वि हु, कायव्वो तीसु वण्णेसु ॥ ७२ ॥
काऊण वेदिमज्झे, मन्तेसु पसू हवन्ति हन्तव्वा । देवा य तिप्पियव्वा, सोमाईया पयत्तेणं ॥ ७३ ॥
एसो धुवो त्ति धम्मो, जोएण य पायडो कओ लोए । इन्दिय-मणाभिरामं, देइ फलं देवलोगम्मि ॥ ७४ ॥

आर्षवेदसम्मता यज्ञाः —

सुणिऊण वयणमेयं, भणइ तओ नारओ मइपगब्भो । आरिसवेयाणुमयं, कहेमि जन्नं निसामेहि ॥ ७५ ॥
वेइसरीरल्लीणो, मणजलणो नाणघयसुपज्जलिओ । कम्मतरुसमुप्पन्नं, मलसमिहासचयं डहइ ॥ ७६ ॥
कोहो माणो माया, लोभो रागो य दोस-मोहो य । पसवा हवन्ति एए, हन्तव्वा इन्दिएहि समं ॥ ७७ ॥
सच्चं खमा अहिंसा, दायव्वा दक्खिणा सुपज्जत्ता । दंसण-चरित्त-संजम-वम्भाईया इमे देवा ॥ ७८ ॥
एसो जिणेहि भणिओ, जन्नो तच्चत्थवेयनिद्दिट्ठो । जोगविसेसेण कओ, देइ फलं परमनिव्वाणं ॥ ७९ ॥

---

पहचानकर तुष्ट उसने उत्तम चारित्र तथा सम्यक्त्व धर्म अंगीकार किया। (६६) सर्वशः भाँडकी भाँति हास्य-विनोद एवं अंगचेष्टा करनेमें अनुरक्त, गीतवाद्य व कलहप्रिय तथा राजाओं द्वारा पूजित वह इच्छानुसार पृथ्वी पर विचरण करता था। (६७) चूँकि देवोंने उसकी रक्षा की थी, देवलोकमें उसकी गति थी और देवोंके वैभवका वह कथन करनेवाला था, अत वह नारद लोकमे देवर्षिके नामसे प्रख्यात हुआ। (६८)

यज्ञ— आर्ष और अनार्ष—

आकाशमार्गसे जाता हुआ वह लोगोंके झुण्डको देखकर नीचे उतरा। उसने मरुत् राजासे पूछा कि तुमने यह कौनसा कार्य शुरू किया है ? (६९) अनेक प्रकारके पशु तुमने यहाँ पर क्यों बाँध रखे हैं और किसलिये ये बहुतसे ब्राह्मण यहाँ इकट्ठे हुए हैं। (७०) यज्ञका संचालन करनेवाले ब्राह्मणने कहा कि क्या तुम नहीं जानते कि मरुत् राजाने परलोकके लिये महान् धर्मप्रदायी ऐसा यह यज्ञ शुरू किया है। (७१) चतुर्मुख ब्रह्माने जिसका उपदेश दिया है ऐसा वेदशास्त्रमेंसे निष्पन्न तथा महान् पुण्यजनक यज्ञ ब्राह्मण, क्षत्रिय एवं वैश्य इन तीन वर्णोंको करना चाहिए। (७२) बीचमें वेदिका बनाकर और मंत्रपूर्वक पशुओंको मारकर उनका हवन करना चाहिए। इससे देव तृप्त होते हैं। अतः जिसमें सोमपान किया जाता है ऐसे यज्ञ याग प्रयत्नपूर्वक करने चाहिए। (७३) यह शाश्वत धर्म है। योग द्वारा यह लोकमें प्रकट हुआ है। यह इन्द्रिय एवं मनको आनन्द देनेवाला है और मरने पर देवलोकका फल देता है। (७४)

ऐसा कथन सुनकर प्रज्ञाशाली नारदने कहा कि आर्षवेदोंसे अनुमत जो यज्ञ है उसके बारेमें मैं कहता हूँ। तुम उसे ध्यानपूर्वक सुनो। (७५) शरीररूपी वेदिकामें ज्ञानरूपी घीसे अत्यन्त प्रज्वलित मनरूपी अग्नि कर्मरूपी वृक्षसे उत्पन्न मलरूपी काष्ठके समूहको जलाती है। (७६) क्रोध, मान, माया, लोभ, राग, द्वेष और मोह—ये पशु हैं। इन्द्रियोंके साथ इनका वध करना चाहिए। (७७) सत्य, क्षमा, अहिंसा, सुयोग्य दक्षिणाका दान, सम्यग्दर्शन, चारित्र, संयम और ब्रह्मचर्य आदि देव हैं। (७८) सच्चे वेदोंमें निर्दिष्ट यह यज्ञ जिनेश्वर भगवानोंने कहा है। विशेष मन प्रणिधानपूर्वक यदि यह किया जाय तो उत्तम निर्वाणरूप फल देता है। (७९) और लोही, चरबी एवं मासके रसमें

जे पुण करेन्ति जन्न, अणारिसं अलियवेयनिप्फण्ण । मारेऊण पसुगणे, रुहिर-वसा-मसरसलोला ॥ ८० ॥
ते पावकम्मकारी, वाहा विव निद्दया निरणुकम्पा । मरिऊण जन्ति निरय, अज्जेन्ति य दीहससारं ॥ ८१ ॥
ज नारएण भणिया, सबे वि य वम्भणा परमरुट्ठा । पहणेऊण पयत्ता, ढढमुट्ठि-करप्पहारेहिं ॥ ८२ ॥
ते नारओ वि विप्पे, भुयवल-अइचडुलपण्हिपहरेहिं । वारेइ पययमणसो, ससयपरम समणुपत्तो ॥ ८३ ॥
वहवेहि वेढिऊण, गहिओ कर-चरण-अङ्गमङ्गेसु । पक्खी व पञ्जरत्थो, अवसीयइ नारओ धणिय ॥ ८४ ॥
एयन्तरम्मि पत्तो, दूओ दहवयणसन्तिओ तत्थ । अह पेच्छइ हम्मन्त, विप्पेहिं य नारयं दीणं ॥ ८५ ॥
गहिय विप्पेहि तहिं, दट्ठूण नारय पभूएहिं । गन्तु कहेइ दूओ, जन्ननिओग ढहमुहस्स ॥ ८६ ॥
जस्स सयास सामिय !, विसज्जिओ ह तए नरिन्दस्स । तस्स वहुवम्भणेहिं, हम्मन्तो नारओ दिट्ठो ॥ ८७ ॥
तत्थाऽऽउल नरिन्द, नाऊण भउद्दुयसरीरोह । एत्थागओ नराहिव, तुज्झ जाणावणट्ठाए ॥ ८८ ॥
रुट्ठो लङ्काहिवई, सुहडे पेसेइ साहणसमग्गे । गन्तूण तेहि सहसा, परिमुक्को नारओ विप्पो ॥ ८९ ॥
हणिऊण वम्भणगणे, भग्गो जन्नो य मेल्लिया पसवो । भणिया य सुत्तकण्ठा, जह पुण एय न कारेह ॥ ९० ॥
अह नारओ वि एत्तो, वम्भणकरकढिणगाहपरिमुक्को । उप्पडऊण सहसा, पेच्छइ लङ्काहिव तुट्ठो ॥ ९१ ॥
कल्लाण होउ तुम, विउल मा हणसु वम्भणे पावे ! पियजीविए वराए, भमन्तु पुहई जहिच्छाए ॥ ९२ ॥

तापसविप्रयोरुत्पत्तिः —

निसुणेहि ताव सुपुरिस !, उप्पत्ती तावसाण एगमणो । उसभजिणस्स भगवओ, पवज्जादेसयालम्मि ॥ ९३ ॥

---

लुब्ध जो मनुष्य पशुओंको मारकर अनार्ष एवं झूठे वेदोंमेंसे निष्पन्न यज्ञ करते हैं वे पाप-कर्म करनेवाले तथा शिकारीकी भाँति निर्दय एवं अनुकम्पाशून्य मर करके नरकमें जाते हैं और दीर्घसंसार उपार्जन करते हैं। (८०-८१)

इस प्रकार नारदके कहने पर सब ब्राह्मण अत्यन्त रुष्ट हो गये और मजबूत मुट्ठी व हाथके प्रहारोंसे उसे मारने लगे। (८२) मनसे सावधान नारदने भी अपने जीवनके वारेमें अत्यन्त संशय उत्पन्न होने पर अपनी भुजाओंके सामर्थ्यसे तथा खूब स्फुर्तीके साथ किये जानेवाले पादप्रहारोंसे उन ब्राह्मणोंको रोका। (८३) किन्तु वहुतसे ब्राह्मणोंने उसे घेरकर हाथ पैर तथा अन्यान्य अगोंसे पकड़ लिया। पिंजरेमें वन्द पक्षीकी तरह वह नारद अत्यन्त दु खी हुआ। (८४)

इस बीच दशवदन द्वारा भेजा गया दूत वहाँ आ पहुँचा। उसने ब्राह्मणो द्वारा पीटे जाते और दीन नारदको देखा। (८५) वहुतसे ब्राह्मणो द्वारा पकड़े हुए नारदको वहाँ देखकर वह दूत वापस गया और दशमुखसे यज्ञका समाचार कहने लगा कि, हे स्वामी! आपने जिस राजाके पास मुझे भेजा था उसके समक्ष ही वहुतसे ब्राह्मणो द्वारा पीटे जाते नारदको मैंने देखा। (८६-८७) हे राजन्! वहाँ राजाको आकुल देखकर भयभीत शरीरवाला मैं आपको जतानेके लिये यहाँ पर वापस आया हूँ। (८८) यह सुनकर रुष्ट लंकाधिपति रावणने सैन्यके साथ सुभट भेजे। वहाँ सहसा पहुँचकर उन्होंने ब्राह्मण नारदको मुक्त किया। (८९) ब्राह्मणोंको मार-पीटकर उन्होंने यज्ञको तोड़फोड़ दिया, पशुओंको छोड़ दिया और यज्ञोपवीतधारी ब्राह्मणोंसे कहा कि ऐसा फिर मत करना। (९०)

इसके पश्चात् ब्राह्मणोंके हाथोकी मजवूत पकड़मेंसे मुक्त नारद भी तुष्ट होकर एकदम उडा और लकाधिप रावणसे मिला (९१) वहाँ आशीर्वाद देते हुए उसने कहा कि तुम्हारा कल्याण हो, पापी ब्राह्मणोंको वहुत मत मारना। जिनको अपना जीवन प्रिय है ऐसे उन वेचारोंको इच्छानुसार पृथ्वी पर घुमने देना। (९२)

तापसोंकी उत्पत्तिका वर्णन—

हे सत्पुरुष! तापसोंकी उत्पत्तिके वारेमें ध्यान लगाकर तुम सुनो। भगवान् ऋषभ जिनेश्वरने जिस समय प्रवज्या

चत्तारि सहस्साइं, मरीइसहियाण नरवरिन्दाण । घेत्तूण जिणसयासे, पव्वज्जा पडिनियत्ताइं ॥ ९४ ॥
तण्हा-छुहाकिलन्ता, आरण्ण पविसिऊण दीणमुहा । तरुवरफलासणा ते, तावसपासण्डिणो जाया ॥ ९५ ॥
एवं ते पुहइतले, मोहेन्ता जणवय कुसत्थेसु । जाया तावसविप्पा, विज्ज पिव वड्ढिया वहवे ॥ ९६ ॥
तित्थयरेसु वि न कय, धम्मेक्कमणं जण निरवसेस । किं पुण दसाणण तुमे, कीरइ जिणसासणमतीय ? ॥ ९७ ॥
सुणिऊण पगयमेय, उसभजिणं पणमिऊण दहवयणो । वारेइ सुत्तकण्ठे, हम्मन्ते रक्खसभडेहिं ॥ ९८ ॥
मरुओ वि नरवरिन्दो, अञ्जलिमउलं करेवि नियसीसे । पणमइ लङ्काहिवई, भिच्चो ह तुज्झ साहीणो ॥ ९९ ॥
कणयप्पभा कुमारी, दिन्ना मरुएण रक्खसिन्दस्स । परिणीया चन्दमुही, जोव्वण-लायण्णपडिपुण्णा ॥ १०० ॥
रममाणस्स रइगुणे, तीए सवच्छरस्स उप्पन्ना । दुहिया विचित्तरूवा, कयचित्ता नाम नामेण ॥ १०१ ॥
पुहईयलम्मि सुहडा, जे सूरा दप्पिया वलसमिद्धा । ते ते ठावेइ वसे, दसाणणो अत्तणो सव्वे ॥ १०२ ॥

जनपदानुरागवर्णनम् —

गयणेण वच्चमाणो, गामा-ऽऽगर-नगर-पट्टणसमिद्धं । पेच्छइ य मज्झदेस, काणण-वणमण्डिय रम्मं ॥ १०३ ॥
अवइण्णो दहवयणो, नयरब्भासे ठिओ जणवएण । नर-नारीहि सहरिस, पेच्छिज्जइ कोउहल्लेण ॥ १०४ ॥
मरगयमऊहसामो, वियसियवरकमलसरिसमुहसोहो । वित्थिण्णविउलवच्छो, पीणुन्नयदीहवाहुजुओ ॥ १०५ ॥

ली उस समय उनके पास मरीचि सहित दूसरे चार हजार राजाओंने दीक्षा ली थी, किन्तु उसमें टिक न सकनेके कारण वे वापस लौट गये। (९३-९४) भूख एवं प्याससे पीड़ित तथा दीनवदन वे जंगलमें प्रवेश करके वृक्षोंके फल खाने लगे और इस तरह वे तापस-पाखण्डी[1] हुए। (९५) इस प्रकार धरातल पर कुशास्त्रोंमें लोगोंको मोहित करनेवाले वे तापस और ब्राह्मण हुए। उन्होंने बहुतसी विद्याओंका विकास किया। (९६) हे दशानन! तीर्थंकर भी सब लोगोंको धर्ममें एकचित्त नहीं कर सके हैं, तो क्या तुम सबको जिन शासनमें श्रद्धा रखनेवाला बना सकोगे ? (९७) तापसोंकी यह बात सुनकर दशवदनने ऋषभ जिनेश्वरको प्रणाम किया और राक्षस भटों द्वारा पीटे जाते ब्राह्मणोंको रोका। (९८) राजा मरुत्तने भी अपने सिर पर हाथ जोड़कर लंकाधिपको प्रणाम किया और कहा कि मैं आपका अधीन एक भृत्य हूँ। (९९) बादमें मरुत्तने कनकप्रभा नामकी अपनी लड़की राक्षसेन्द्रको दी। चन्द्रके समान मुखवाली तथा यौवन एवं लावण्यसे परिपूर्ण उस कन्याका विवाहमंगल सम्पन्न हुआ। (१००) उसके साथ कामविलास करते हुए उसको एक सालके बाद कृतचित्ता नामकी एक विचित्र रूपवाली कन्या हुई। (१०१)

इस पृथ्वीतल पर जो जो शूरवीर, घमण्डी और बलशाली सुभट थे उन सबको दशाननने अपने वसमें कर लिया। (१०२) एक बार आकाश मार्गसे जाते हुए उसने गाँव, आकर, नगर एवं पत्तनोंसे समृद्ध तथा बाग-बगीचोंसे रम्य मध्यदेश देखा। (१०३) दशवदन नीचे उतरा और उस जनपदके नगरके समीप आ ठहरा। स्त्री एवं पुरुष सब उसे आनन्द और कुतूहलके साथ देखने लगे। (१०४) मरकतमणिकी किरणोंके समान श्याम वर्णवाले, विकसित उत्तम कमलके समान शोभायुक्त मुखवाले, विशाल एव मोटी छातीवाले, मोटी, ऊँची और लम्बी दो भुजाओंवाले, हाथकी पकड़में आ सके ऐसी तथा सिंहकी कमरके समान पतली कमरवाले, हाथीकी सूँढ़के समान जाँघवाले, उत्तम कछुएके समान सुन्दर

१. पाखण्ड शब्द मूलमें एक अच्छे अर्थमें प्रयुक्त होता था। अशोकके समयमें बौद्धेतर सम्प्रदायको 'पाखण्ड' कहते थे। अशोकके शासनलेखों परसे ज्ञात होता है कि ऐसे सम्प्रदायके अनुयायीको उसकी ओरसे दान आदि भी दिये गये हैं। जैन सूत्रोंमें भी जैनेतर सम्प्रदायोंके लिए 'पासण्डी' शब्दका प्रयोग हुआ है। कालान्तरमें अपनेसे विरोधी सम्प्रदायके लिए इसका उपयोग होने लगा और समय बीतने पर तो संस्कृत एवं लोकभाषाओंमें भी 'पाखण्डी' का अर्थ धर्मका ढोंग करनेवाला, बदमाश, लुच्चा हो गया।

करयल[ य ]गिज्झमज्झो, सीहकडी हत्थिहत्थसरिसोरू । कुम्मवरचारुचरणो, वत्तीससुलक्खणसमग्गो ॥ १०६ ॥
सिरिविच्छभूसियङ्गो, सबालङ्कारसुकयनेवच्छो । इन्दो व महिड्ढीओ, दिट्ठो लोएण दहवयणो ॥ १०७ ॥
त मोत्तूण पुरवर, अन्न देस गओ सह वलेण । तत्थ वि नरिन्द-पुर-जणवएण अहिणन्दिओ मुइओ ॥ १०८ ॥
ज ज वच्चइ देस, सो सो वि य सग्गसन्निहो होइ । धण-धन्न-रयणपुण्णो, दुब्भिक्ख-भयाइपरिमुक्को ॥ १०९ ॥
पुण्णेण परिग्गहिया, ते देसा पुव्वजम्मसुकएण । सिरि-कित्ति-लच्छिनिलओ, दहवयणो जेसु सचरइ ॥ ११० ॥

प्रावृट्काल: —

ववगयसिसिर-निदाहे, गङ्गातीरट्ठियस्स रमणिज्जे । गज्जन्तमेहमुहलो, सपत्तो पाउसो कालो ॥ १११ ॥
धवलवलायाधयवड—विज्जुलयाकणयवन्धकच्छा य । इन्दाउहकयभूसा, झरन्तनवसलिलदाणोहा ॥ ११२ ॥
अञ्जणगिरिसच्छाया, घणहत्थी पाहुड व सुरवइणा । सपेसिया पभूया, रक्खसनाहस्स अइगुरुया ॥ ११३ ॥
अन्धारिय समत्थ, गयण रवियरपणट्ठगहचक्क । तडयडसमुट्ठियरव, धारासरभिन्नभुवणयल ॥ ११४ ॥
धारासरभिन्नङ्गो, कन्ता सरिऊण मुच्छिओ पहिओ । पुणरवि आससिओ च्चिय, तीए सुहसगमासाए ॥ ११५ ॥
अहिणवकयम्बगन्ध, अग्घाएऊण मूढमणहियया । जे अमुणियपरमत्था, भमन्ति तत्थेव पहियगणा ॥ ११६ ॥
दद्दुर-मऊर-जलहर—सद्दो वप्पीहयाण एयत्थ । पारद्ध पिव ताल, वारणलीलासहावेण ॥ ११७ ॥
सुट्ठु वि उक्कण्ठुलया, पहिया जलफलिहरुद्धपयमग्गा । कन्तासमागममणा, पक्खारहिया विसूरेन्ति ॥ ११८ ॥
हरियतणसामलङ्गी, महिविलया सलिलवत्थपरिहाणी । वरकुडयकुसुमदन्ती, हसइ व दसाणणागमणे ॥ ११९ ॥

---

पैरवाले, बत्तीस सुलक्षणोसे व्याप्त, श्रीवत्ससे शोभित शरीरवाले, सब अलकारोंसे विभूपित तथा सुन्दर वस्त्र धारण किए हुए और इन्द्रकी भाँति अत्यन्त ऐश्वर्यसम्पन्न उस रावणको लोगोंने देखा। (१०५-७) उस नगरको छोड़कर वह सैन्यके साथ दूसरे देशमें गया। वहाँ पर भी राजा तथा नगरनिवासी लोगोंने प्रसन्नतापूर्वक उसका अभिवादन किया। (१०८) वह जिस जिस देशमे जाता था वह धन, धान्य एव रत्नोंसे परिपूर्ण तथा दुर्भिक्ष, भय आदि से मुक्त हो स्वर्गतुल्य बन जाता था। (१०९) श्री, कीर्ति एवं लक्ष्मीका आवास रूप रावण जिन जिन देशोंमे सचार करता था वे देश, पूर्व जन्ममें किये हुए पुण्यसे, अपने अधीन कर लेता था। (११०)

शीतकाल एव ग्रीष्म-ऋतुके बीतनेपर जब रावण गगाके रमणीय तीर पर स्थित था तब गरजते हुए बादलोंके कारण मुखरित वर्षाकाल आया। (१११) सफेद बगुले रूपी ध्वज-पताकाओंसे युक्त, विद्युल्लता रूपी सोनेकी कटिमेखला पहने हुए, इन्द्रधनुषसे शोभित, नवीन पानी रूपी मदका समूह जिसमें से झर रहा है ऐसे तथा अजनगिरिके समान कान्तिवाले और अत्यन्त भारी बादलरूपी बहुत-से हाथी सुरपतिने भेंटके तौरपर मानो राक्षसनाथ रावणके पास भेजे। (११९-३) बादलोंके छा जानेसे सारा आकाश अधकारसे व्याप्त हो गया। सूर्यकी किरणें तथा ग्रह-नक्षत्रोंके समूह ओझल हो गये। बिजलीकी कौंधसे तड़तड़की आवाज आती थी और धारा रूपी बाणसे पृथ्वीकी सतह छिन्न-भिन्न हो रही थी। (११४) वर्षाकी धारा रूपी बाणसे व्यथित शरीरवाला पथिक पुरुप अपनी पत्नीका स्मरण करके मूर्च्छित हो गया। बादमे उसके साथ सुख-समागमकी आशासे किसी तरह उसने ढाढ़स बाँधा। (११५) कदम्ब वृक्षकी ताज़ी ताज़ी गन्ध सूँघकर मन एवं हृदयसे मूढ़ जो पथिकगण वास्तविक परिस्थिति नहीं जानते वे वहीं कदम्बके आसपास चक्कर लगाते हैं। (११६) मिट्टीके ढूहोंके ऊपर एकत्रित होकर हाथीकी लीला हो रही हो उसमें मेंढक, मोर और बादलोंके शब्द मानो ताल दे रहे थे। (११७) कान्ताके साथ समागमके लिए जिन पथिकोंका मन अत्यन्त बेताब है वे जलभरी खाईसे गमन मार्ग रुद्ध होनेपर पंख न होनेके कारण खेद प्रकट करते थे। (११८) दशाननके आगमनपर हरी हरी घासके कारण श्याम अंगवाली, पानी रूपी वस्त्र पहने हुई, कुटज वृक्षके पुष्पोंके समान शुभ्र दाँतोंवाली तथा लज्जाशीला पृथ्वी रूपी ललना मानो

एवं सुहेण गमिओ, पाउसकालो महन्तघणवन्द्रो । पणयारिपक्खजणवय-सएसु अहिणन्दमाणस्स ॥ १२० ॥

एव पुण्णफलोदएण पुरिसा पावन्ति तुङ्ग सिरिं, कित्तीछन्नसमत्थमेइणितला भग्गारिपक्खासया ।
दिव्वाण रयणाण होन्ति निलया लोगस्स पुज्जा नरा, पच्छा ते विमलाणुभावचरिया पावन्ति सिद्धालय ॥ १२१ ॥

॥ इय पउमचरिए मरुयजन्नविद्धसणो जणवयाणुरागो नाम एकादसमो उद्देसो समत्तो ॥

## १२. वेयड्ढगमण-इन्दबंधण-लंकापवेसणाहियारो

रावणपुत्रीमनोरमायाः परिणयनम् :—

एत्तो लङ्काहिवई, समय मन्तीहि सपहारेइ । कस्स इमा दायव्वा, दुहिया मे जोव्वणापुण्णा ॥ १ ॥
मन्तीहि वि सो भणिओ, महुराहिवई विसुद्धकुलवंसो । हरिवाहणो त्ति नाम, तस्स य पुत्तो महुकुमारो ॥ २ ॥
सो लक्खणोववेओ, जोव्वण-बल-विरिय-सत्तिसपन्नो । तस्सेसा वरकन्ना, दिज्जइ एवमणो अम्हं ॥ ३ ॥
अह भणइ रक्खसिन्दो, हरिवाहणनन्दणो महुकुमारो । सूरो विणयगुणधरो, लोगस्स य वल्लहो अहियं ॥ ४ ॥
हरिवाहणो वि पुत्त, घेत्तूण दसाणण समल्लीणो । परितुट्ठो नरवसभो, दट्ठुं त सुन्दरायार ॥ ५ ॥
हरिवाहणस्स मन्ती, भणइ तओ इय पहु ! निसामेहि । एयस्स सूलरयण, दिन्न असुरेण तुट्ठेण ॥ ६ ॥
अह जोयणाण सखा, दोण्णि सहस्साणि दोण्णि य सयाणि । गन्तूण सूलरयण, पुणरवि य तहिं समल्लियइ ॥ ७ ॥
दिन्ना वरकल्लाणी, मणोरमा तस्स महुनरिन्दस्स । वत्तं पाणिग्गहण, अणन्नसरिस वसुमईए ॥ ८ ॥

---

हँस रही थी ! (११९) नँवाए गए शत्रुपक्षके सैकड़ों जनपदो द्वारा अभिनन्दित रावणने बड़े बड़े बादल-समूहोंसे व्याप्त वर्षाकाल इस प्रकार सुखपूर्वक व्यतीत किया । (१२०) इस प्रकार पुण्योदयके फलस्वरूप पुरुष उन्नत शोभा प्राप्त करते हैं। समस्त भूतलमें उनकी कीर्ति छा जाती है और शत्रुपक्षकी सब आशाएँ चूर्ण-विचूर्ण हो जाती हैं। ये दिव्य रत्नोंके आवास हैं और लोगोंके पूज्य होते हैं। बादमें विमल भाव एवं चरित्रवाले वे मोक्ष प्राप्त करते हैं।

। पद्मचरितमें 'मरुतके यज्ञका विनाश' तथा 'जनपदका अनुराग' नामका ग्यारहवाँ उद्देश्य समाप्त हुआ ।

## १२. रावणका वैताढ्यगमन, इन्द्रबन्धन और लंकाप्रवेश

इधर लंकाधिपति रावण अपने मंत्रियोंके साथ विचार-विनिमय करने लगा कि यौवनसे परिपूर्ण मेरी यह लड़की किसे देनी चाहिए ? (१) इस पर मंत्रियोंने उससे कहा हरिवाहन नामके मथुराके राजाका कुल और वंश उत्तम है। उसका पुत्र मधुकुमार है। (२) वह उत्तम लक्षणोंसे युक्त तथा यौवन, बल, वीर्य और शक्तिसे सम्पन्न है। उसे यह उत्तम कन्या देनी चाहिए, ऐसा हमारा अभिप्राय है। (३) इस पर राक्षसेन्द्रने कहा कि हरिवाहनका पुत्र मधुकुमार शूर एवं विनय गुणको धारण करनेवाला है तथा लोगोंको बहुत प्रिय है। (४) हरिवाहन भी अपने पुत्रको लेकर दशाननके पास आया। उस सुन्दर आकृतिवाले मधुकुमारको देखकर मनुष्योंमें वृषभके समान उत्तम रावण सन्तुष्ट हुआ। (५) तब हरिवाहनको मंत्रियोंने इस प्रकार कहा—हे प्रभो ! आप सुने। तुष्ट असुर रावणने इस मधुकुमारको एक शूलरत्न दिया है। (६) दो हजार और दो सौ योजन पर्यन्त यह शूलरत्न जाकर पुनः जहाँसे छोडा था वहीं वापस आ जाता है। (७) पश्चात् हरिवाहनके पुत्र मधु राजाको उत्तम कल्याणोंके करनेवाली मनोरमा दी। उनका पाणिग्रहण-समारोह पृथ्वीपर अद्वितीय था। (८)

मधुकुमारपर्वभव शूलरत्नोत्पत्तिश्च —

एयन्तरम्मि पुच्छइ, गगनाह सेणिओ कयपणामो । दिन्नं तिसूलरयणं, केण निमित्तेण असुरेण? ॥ ९ ॥
तो भणइ इन्दभूई, उप्पत्ती सुणसु सूलरयणस्स । धायइसण्डेरवए, सयदारपुरे दुवे मित्ता ॥ १० ॥
एक्को त्थ हवइ पभवो, सुमित्तनामो तओ भवे बीओ । एगगुरुसन्नियासे, सिक्खन्ति कलागमं सयलं ॥ ११ ॥
जाओ रज्जाहिवई, तत्थ सुमित्तो गुणेहि पडिपुण्णो । पभवो वि तेण मित्तो, अप्पसरिच्छो कओ ताहे ॥ १२ ॥
अह अन्नया कयाई, रण्ण तुरएण पेसिओ सिग्घं । गहिओ सुमित्तराया, भिल्लेहि अणज्जसीलेहिं ॥ १३ ॥
मिच्छाहिवेण दिन्ना, वणमाला तत्थ नरिन्दस्स । परिणेऊण नियत्तो, सयदारपुरं अह पविट्ठो ॥ १४ ॥
दट्ठूण मित्तभज्जं, पभवो कुसुमाउहस्स बाणेहिं । विद्धो असत्थदेहो, खणेण आयल्लयं पत्तो ॥ १५ ॥
दुक्खभरपीडियङ्गं, पभवं दट्ठूण पुच्छइ सुमित्तो । दुक्खस्स समुप्पत्ती, कहेहि जा ते पणासेमि ॥ १६ ॥
अह भणइ तत्थ पभवो, वेज्जनरिन्दाण मित्तपुरिसाण । आहाणओ य लोए, एयाण फुडं कहेयव्वं ॥ १७ ॥
नमिऊण तस्स चलणे, पभवो परिकहइ दुक्खउप्पत्ती । दट्ठूण तुज्झ महिलं, सामिय आयल्लयं पत्तो ॥ १८ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, भणइ सुमित्तो निसासु वणमालं । वच्च तुमं वीसत्था, पभवसयासं पसन्नमुही ॥ १९ ॥
गामसहस्सं सुन्दरि, देमि तुमं जइ करेहि मित्तहियं । जइ तं नेच्छसि भद्दे! घोरं ते निग्गहं काहं ॥ २० ॥
भणिऊण वयणमेयं, वणमाला पत्थिया समपओसे । पत्ता पभवागारं, तेण य सा पुच्छिया सहसा ॥ २१ ॥
कासि तुमं वरसुन्दरि! केण व कज्जेण आगया एत्थ? । तीए वि तस्स सिट्ठं, निययं वीवाहमाईयं ॥ २२ ॥
वट्टइ जावुल्लावो, ताणं तावाऽऽगओ तहिं राया । पच्छन्नरूवधारी, चिट्ठइ भवणन्तरनिलुक्को ॥ २३ ॥

---

इसके पश्चात् श्रेणिकने प्रणाम करके गणनाथ गौतमसे पूछा कि असुर रावणने त्रिशूलरत्न क्यों दिया था? (९) इस पर इन्द्रभूति गौतमने कहा कि इस शूलरत्नकी उत्पत्तिके बारे में तुम सुनो। धातकी खण्डके ऐरावत क्षेत्रमें आये हुए शतद्वारपुर नामक नगरमें दो मित्र रहते थे। (१०) उनमेंसे एकका नाम प्रभव और दूसरेका नाम सुमित्र था। वे दोनों एक ही गुरुके पास सब कलाओं तथा शास्त्रोंका अभ्यास करते थे। (११) गुणोंसे परिपूर्ण सुमित्र उस नगर में राजा हुआ। उसने अपने मित्र प्रभवको अपने जैसा ही राजा बनाया। (१२) एक दिन सुमित्र राजाको घोड़ा जंगलमें तेजीसे खींच ले गया। वहाँ अनार्य आचरणवाले भीलोंने उसे पकड़ लिया। (१३) वहाँ म्लेच्छ राजाने अपनी कन्या वनमाला राजाको दी। उसके साथ शादी करके वह लौटा और शतद्वारनगरमें दाखिल हुआ। (१४) अपने मित्रकी पत्नीको देखकर कामदेवके बाणोंसे बींधा हुआ और अस्वस्थ शरीरवाला प्रभव एकदम बेचैन हो गया। (१५) दुःखके भारसे पीड़ित शरीरवाले प्रभवको देखकर सुमित्रने पूछा कि दुःखकी उत्पत्तिका कारण तुम मुझसे कहो, जिससे मैं तुम्हारा वह दुःखकारण दूर करूँ। (१६) इस पर प्रभवने कहा कि लोगोंमें ऐसी किंवदन्ती है कि वैद्य, राजा एवं मित्र पुरुषोंको साफ साफ़ कहना चाहिए। (१७) उसके चरणोंमें नमन करके प्रभव अपने दुःखकी उत्पत्तिका कारण कहने लगा कि, हे स्वामी! तुम्हारी पत्नीको देखकर मैं बेचैन हो उठा हूँ। (१८) प्रभवका ऐसा कथन सुनकर रात्रिके समय सुमित्रने वनमालासे कहा कि, हे प्रसन्नमुखी! तुम विश्वस्त होकर प्रभवके पास जाओ। (१९) हे सुन्दरी! यदि तू मेरे मित्रका हित करेगी तो मैं तुझे एक हज़ार गाँव दूँगा और, हे भद्रे! यदि तू उसे नहीं चाहेगी तो मैं तुझे कठोर दण्ड दूँगा। (२०) ऐसा कथन सुनकर वनमाला चल पड़ी और सन्ध्याके समय प्रभवके आवासमें आ पहुँची। उसने उससे सहसा पूछा कि, हे सुन्दरी! तुम कौन हो? और किसलिए यहाँ पर आई हो? उसने भी प्रभवसे अपने विवाह आदिके बारेमें कहा। (२१-२२) उन दोनोंका इस प्रकार वार्तालाप हो रहा था कि वहाँ गुप्तवेशधारी सुमित्र राजा आया और मकानमें छिपकर बैठ गया। (२३)

तो जाणिऊण पभवो, वणमाला पेसिया सुमित्तेण । संवेगसमावन्नो, पडिवहहुत्तं विसज्जेइ ॥ २४ ॥
हा! कट्ठ चिय पावो, सुमित्तमहिलाहिलासकयहियओ । नूणं वज्जसरीरो, हिमं व जो हं न य विलीणो ॥ २५ ॥
किं वा जीवेण महं, अयसकलंकुब्भडेण लोयम्मि? । खग्गेण नियसीसं, लुणामि सिग्घं अचारित्तो ॥ २६ ॥
आयड्ढिऊण खग्गं, नीलुप्पलसन्निहं कयं कण्ठे । परिणायचेट्ठिएण, सहसा धरिओ सुमित्तेण ॥ २७ ॥
रागेण व दोसेण व, जे पुरिसा अप्पयं विवायन्ति । ते पावमोहियमई, भमन्ति संसारकन्तारे ॥ २८ ॥
खग्गं कराउ हरियं, सो य सुमित्तेण उवसमं नीओ । दोण्णि वि करेन्ति रज्जं, अविग्घहमणा बहुं कालं ॥ २९ ॥
अह अन्नया कयाई, पव्वज्जं गिण्हिऊण कालगओ । ईसाणकप्पवासी, सुमित्तराया समुप्पन्नो ॥ ३० ॥
चइऊण विमाणाओ, माहविदेवीएँ गब्भसंभूओ । हरिवाहणस्स पुत्तो, जाओ एसो महुकुमारो[1] ॥ ३१ ॥
मिच्छत्तमोहियमई, पभवो मरिऊण भमियं संसारे । विस्सावसुस्स पुत्तो, जोइमईए सिही जाओ ॥ ३२ ॥
काऊण समणधम्मं, सणियाणं तत्थ चेव कालगओ । जाओ भवणाहिवई, चमरकुमारो महिड्ढीओ ॥ ३३ ॥
अवहिविसएण मित्तं, नाऊण पुराकयं च उवयारं । महुरायस्स य गन्तुं, तिसूलरयणं पणामेइ ॥ ३४ ॥
एयं ते परिकहियं, चरियं महुपत्थिवस्स निस्सेसं । जो पढइ सुणइ सेणिय! सो पुण्णफलं समज्जेइ ॥ ३५ ॥
लङ्काहिवो वि पुहईं[2], जिणिऊणऽट्ठारसेसु वरिसेसु । जिणचेइयपूयत्थं, अट्ठावयपव्वयं पत्तो ॥ ३६ ॥
काऊण जिणहराणं, पूयं कुसुमेहि जलय-थलएहि । वन्दइ पहट्ठमणसो, दहवयणो पत्थिवसमग्गो ॥ ३७ ॥

इधर सुमित्रने वनमालाको भेजा है ऐसा जानकर प्रभवको वैराग्य हो आया। उसने वनमालाको वापस भेज दिया। (२४) वह पश्चात्ताप करने लगा कि, अफसोस है! मैं पापी हूँ कि मैंने सुमित्रकी पत्नीके लिए मनमें अभिलाषा की। सचमुच ही मेरा शरीर वज्र का बना हुआ है, अन्यथा मैं बरफकी भाँति पिघल क्यों न गया? अथवा लोकमें अपयशरूपी कलंकके कारण भयंकर ऐसे जीनेसे क्या फायदा? अचारित्रशील मैं अपना सिर तलवारसे जल्दी ही उड़ा दूँ। (२५-२६) नीलोत्पलके जैसी तलवार खींचकर ज्योंही उसने गले पर रखी, त्योंही प्रभवकी चेष्टाको जाननेवाले सुमित्रने वह पकड़ ली। (२७) राग किंवा द्वेषवश जो पुरुष अपनी हत्या करते हैं वे पापसे विमोहित बुद्धिवाले संसाररूपी अरण्यमें भटका करते हैं। (२८) हाथमेंसे तलवार लेकर सुमित्रने उसे शान्त किया। बादमें दोनोंने निर्विघ्नमनसे बहुत काल तक राज्य किया। (२९)

इसके बाद कभी प्रव्रज्या अंगीकार करके काल करने पर सुमित्र राजा ईशान नामक देवलोकमें उत्पन्न हुआ। (३०) विमानसे च्युत होकर वह माधवीदेवीके गर्भसे उत्पन्न और हरिवाहनका यह मधुकुमार पुत्र हुआ है। (३१) मिथ्यात्वसे मोहित बुद्धिवाला प्रभव मरकर और संसारमें परिभ्रमण करके विश्वावसुका शिखी नामका देदीप्यमान पुत्र हुआ। (३२) श्रावकधर्मका पालन करके और उसीमें निदानपूर्वक मरकर वह महान् ऋद्धिवाला चमरकुमार नामका भवनाधिपति हुआ। (३३) अवधिज्ञान द्वारा मित्रको तथा पहलेके किये हुए उसके उपकारको जानकर वह मधुराजाके पास गया और त्रिशूलरत्न प्रदान किया। (३४) गौतमस्वामी कहते हैं कि, हे श्रेणिक! इस प्रकार मधुनरेशका समग्र चरित मैंने तुमसे कहा। जो इसे पढ़ता है या सुनता है वह पुण्यफल प्राप्त करता है। (३५)

लंकाका राजा रावण भी अठारह वर्षोंमें पृथ्वीको जीतकर जिनचैत्योंकी पूजाके निमित्त अष्टापद पर्वत पर आ पहुँचा। (३६) जल एवं स्थलमें उत्पन्न होनेवाले फूलोंसे जिनचैत्योंकी पूजा करके प्रहृष्ट मनवाला रावण दूसरे राजाओंके साथ वन्दन करने लगा। (३७) इस बीच इन्द्रके द्वारा लोकपालके पद पर अधिष्ठित नलकूबर दुर्लंघपुर नामके नगरमें

१ वरकुमारो—प्रत्य०। २. पुहइं—प्रत्य०।

एत्थन्तरम्मि जो सो, ठविओ इन्देण लोगपालत्ते । नलकुव्वरो त्ति नाम, दुलङ्घपुरे परिवसइ ॥ ३८ ॥
नाऊण रावण सो, अट्ठावयपव्वए समल्लीण । पेसेइ तस्स दूय, रुट्ठो नलकुव्वरो राया ॥ ३९ ॥
सपत्तो च्चिय दूओ, दिट्ठो लङ्काहिवो सभामज्झे । रइओ य सिरपणामो, उवविट्ठो आसणे भणइ ॥ ४० ॥
नलकुव्वरेण दूओ, विसज्जिओ देव ! तुज्झ पासम्मि । सो भणइ एह पेच्छइ, दुलङ्घपुरिं रिवुदुलङ्घ ॥ ४१ ॥
भणिओ य रावणेण, जाव अह नन्दणे जिणहराइ । वन्दणनिमित्तहेउ, गन्तूण लहुं नियत्तामि ॥ ४२ ॥
ताव तुम वीसत्थो अच्छसु वरकामिणीसु कीलन्तो । रे दूय ! भणसु गन्तु, दुलङ्घपुराहिव एव ॥ ४३ ॥
मण-पवणचारुवेगो, दूओ गन्तूण सामिसालस्स । ज रावणेण भणिय, त सव्व साहइ फुडत्थ ॥ ४४ ॥
अह तेण अग्गिपउरो, पायारो जोयणा सय रइओ । जन्ताणि वहुविहाणि य, रिउभडजीयन्तनासाणि ॥ ४५ ॥
गन्तूण नन्दणवण, वन्दित्ता चेइयाणि भावेण । पुणरवि य पडिनियत्तो, दहवयणो नियय‌आवास ॥ ४६ ॥
सन्नद्ध-वद्ध-कवया, पहत्थपमुहा भडा वलसमग्गा । पेसेइ गहणहेउ, दुलङ्घपुरि दहग्गीवो ॥ ४७ ॥
पत्ता पेच्छन्ति पुरिं, समन्तओ जलणतुङ्गपायार । जन्तेसु अइदुलङ्घ, भयजणण सत्तुसुहडाण ॥ ४८ ॥
अह वेढिय समत्थ, अल्लीणा रक्खसा कउच्छाहा । हम्मन्ति वेरिएण, वहुविहविज्जापओगेहि ॥ ४९ ॥
मारिज्जन्तेहि तओ, रक्खससुहडेहि पेसिओ पुरिसो । गन्तूण सामिय सो, भणइ पहू मे निसामेहि ॥ ५० ॥
डज्झन्ति अल्लियन्ता, सव्वत्तो धगधगन्तजलणेण । मारिज्जन्ति पहुत्ता, जन्तेसु करालवयणेसु ॥ ५१ ॥

रावणस्य नलकूबरेण सह युद्धम् —

सोऊण इम वयण, लङ्काहिवमन्तिणो मइपगब्भा । नियवलरक्खणट्ठे, जाव उवाय विचिन्तेन्ति ॥ ५२ ॥
ताव य उवरम्भाए, दूई नलकुव्वरस्स महिलाए । सपेसिया य पत्ता, दहमुहनेहाणुरत्ताए ॥ ५३ ॥

---

रहता था। (३८) अष्टापद पर्वतके ऊपर रावण गया है ऐसा जानकर रुष्ट नलकूबर राजाने उसके पास दूत भेजा। (३९) दूत वहाँ आ पहुँचा। उसने दरबारमें लंकाधिप रावणको देखा और सिर पर हाथ जोड़कर प्रणाम किया। बादमें आसन ऊपर बैठकर वह कहने लगा कि, हे देव ! नलकूबरने आपके पास दूत भेजा है। उसने कहा है कि शत्रुके द्वारा जिसका उल्लंघन नहीं हो सकता ऐसे इस दुर्लंघपुरमें आकर तुम मुझे मिलो। (४०-४१) इस पर रावणने कहा कि मैं नन्दनवनमें आये हुए जिनचैत्योंके वन्दनार्थ जाकर शीघ्र ही लौटता हूँ, तबतक तुम विश्वस्त होकर जाओ और उत्तम स्त्रियोंमें क्रीड़ा करो। हे दूत ! तुम जाकर दुर्लंघपुरके अधीशको ऐसा कहो। (४२-४३)

मन और वायुके समान चारु वेगवाला दूत अपने स्वामीके पास गया और रावणने जो कुछ कहा था उसे स्पष्ट रूपसे कह सुनाया। (४४) इस पर उसने अग्निसे व्याप्त सौ योजन विस्तृत किलेकी दीवार बनवाई तथा शत्रुओंके योद्धाओंके जीवनका नाश करनेवाले अनेक प्रकारके यंत्र स्थापित किये (४५) नन्दनवनमें जाकर और वहाँ चैत्योंको भावपूर्वक वन्दन करके रावण अपने आवासमें लौट आया। (४६) बादमें शस्त्रोंसे लैस तथा कवच पहने हुए प्रहस्त आदि सुभटोंको सैन्यके साथ दुर्लंघपुरी छिन लेनेके लिए भेजा। (४७) वहाँ पहुँचने पर उन्होंने जलते हुए ऊँचे क़िलेसे घिरी हुई नगरी तथा शत्रुओंके सुभटोंमें भय पैदा करनेवाले अत्यन्त दुर्लंघ्य यंत्र देखे। (४८) उत्साहित राक्षसोंने उसे चारों ओरसे घेर लिया। अनेक प्रकारकी विद्याओंके प्रयोगसे शत्रु द्वारा वे मारे जाने लगे। (४९) मार खाते हुए राक्षस सुभटोंने एक आदमी रावणके पास भेजा। उसने जाकर अपने स्वामीसे कहा कि, हे प्रभो ! आप मेरी बात सुनें। (५०) चारों ओर धग्-धग् करती हुई आगके कारण उस नगरमें प्रवेश करनेवाले सब जल मरते हैं और कराल मुखवाले यंत्रोंके द्वारा बहुतसे मारे जाते हैं (५१) दूतका ऐसा कथन सुनकर लंकाधिपके अत्यन्त बुद्धिशाली मंत्री अपने सैन्यको रक्षाके लिए उपाय सोचने लगे। (५२)

इस बीच दशमुखके स्नेहमें अनुरक्त नलकूबरकी उपरंभा नामकी पत्नीने रावणके पास एक दूती भेजी और वह

काऊण सिरपणामं, एगन्ते भणइ रावण दूई । जेण निमित्तेण पहू !, विसज्जिया त निसामेहि ॥ ५४ ॥
नलकुब्बरस्स महिला, उवरम्भा, नाम अत्थि विक्खाया । ताए विसज्जिया वि हु, नामेण चित्तमाला ह ॥ ५५ ॥
सा तुज्झ दरिसणुस्सुय-हियया चिन्तेइ पेमसबद्धा । निब्भरगुणाणुरत्ता, कुणसु पसाय दरिसणेण ॥ ५६ ॥
ठइऊण दो वि कण्णे, रयणासवनन्दणो भणइ एव । [1]वेसं परमहिल पिय, न रूवमन्त पि पेच्छेमि ॥ ५७ ॥
इह-परलोयविरुद्ध, परदार वज्जियव्वय निच्च । उच्चिट्ठभोयणं पिव, नरेण दढसीलजुत्तेण ॥ ५८ ॥
नाऊण दूइकज्ज, भणिओ मन्तीहि तत्थ कुसलेहिं । अलियमवि भासियब, अप्पहिय परिगणन्तेहिं ॥ ५९ ॥
तुट्ठा कयाइ महिला, सामिय ! भेय करेज्ज नयरस्स । सम्माणद्दिन्नपसरा, सब्भावपरायणा होइ ॥ ६० ॥
भणिऊण एवमेय, दूई वि विसज्जिया दहमुहेणं । गन्तूण सामिणीए, साहइ सदेसय सब ॥ ६१ ॥
सुणिऊण य उवरम्भा, वयण दूईएँ निगया तुरिया । पत्ता दसाणणइर, तत्थ पविट्ठा सुहासीणा ॥ ६२ ॥
भणिया य दहमुहेण, भद्दे किं एत्थ रइसुह रण्णे ? । न य होइ माणियब, दुलङ्घपुर पमोत्तूण ॥ ६३ ॥
सोऊण उवरम्भा, त वयण महुर-मम्मणुल्लावं । देइ मयणाउरा सा, विज्जा आसालिया तस्स ॥ ६४ ॥
त पाविऊण विज्ज, दहवयणो सबबलसमूहेण । दुलङ्घपुरनिवेस, गन्तूण हरइ पायार ॥ ६५ ॥
सोऊण रावण सो, समागय नासिय च पायार । अहिमाणेण य राया, विणिग्गओ कुब्बरो सहसा ॥ ६६ ॥
अह जुज्झिउ पवत्तो, समय चिय रक्खसेहि सगामे । सर-सत्ति-कोन्त-[2]तोमर-उभओविक्खिप्पन्तसघाए ॥ ६७ ॥
अह दारुणम्मि जुज्झे, वट्टन्ते सुहडजीवनासयरे । गहिओ विहीसणेणं, नलकुब्बरपत्थिवो समरे ॥ ६८ ॥

---

आ भी पहुँची । (५३) सिरसे प्रणाम करनेके पश्चात् दूतीने रावणसे एकान्तमें कहा कि, हे प्रभो ! जिस कारण मैं यहाँ भेजी गई हूँ उसे आप ध्यानपूर्वक सुनें । (५४) नलकूबरकी उपरम्भाके नामसे एक विख्यात पत्नी है । उसने मुझे यहाँ भेजा है । मेरा नाम चित्रमाला है । (५५) तुम्हारे साथ प्रेमसे सम्बद्ध वह हृदयसे तुम्हारे दर्शनके लिए उत्सुक है । तुम्हारे गुणोंमें वह अत्यन्त अनुरक्त है, अतः दर्शन देकर उस पर कृपा कीजिए । (५६) दोनों कानोंको ढँककर रत्नश्रवाके पुत्र रावणने कहा कि वेश्या और दूसरेकी स्त्री रूपमती होने पर भी मैं उसकी इच्छा नहीं रखता । (५७) दृढशीलयुक्त मनुष्यके लिये उच्छिष्ट भोजनकी भाँति दूसरेकी स्त्रीको अपनाना इस लोक और परलोकके विरुद्ध होता है । उसकेलिए तो परदार विरमणव्रत ही सर्वदा पालनीय होता है । (५८)

दूतीके कार्यके बारेमें जानकर कुशल मंत्रियोंने कहा कि आत्महितका विचार करनेवालेको झूठ भी बोलना चाहिए । (५९) हे स्वामी ! सन्तुष्ट स्त्री भी शायद नगरका भेद कर सके, क्योंकि खूब सम्मान देनेसे वह सद्भावपरायण होती है । (६०) दशमुखने 'भले ऐसा ही हो' ऐसा कहकर दूतीको विदा किया । अपनी मालकिनके पास जाकर उसने सारा सन्देश कह सुनाया । (६१) दूतीका वचन सुनकर उपरम्भा जल्दी ही निकल पड़ी । वह दशाननके आवासके पास पहुँची और उसमें प्रवेश करके सुखासन पर बैठी । (६२) दशमुख रावणने उसे कहा कि, भद्रे ! इस जंगलमें रतिसुख कैसे मनाया जा सकता है ? दुर्लंघपुरको छोड़कर वह नहीं मनाया जा सकता । (६३) मधुर एवं कामजनक वचन सुनकर कामातुर उस उपरम्भाने रावणको आशालिका नामकी विद्या दी । (६४) उस विद्याको प्राप्त करके रावणने सदलबल दुर्लंघपुरके पास जाकर क़िले पर कब्जा जमा लिया । (६५) रावणने आकर क़िलेको तहसनहस कर दिया है ऐसा सुनकर नलकूबर राजा अभिमानके साथ एकदम बाहर निकला और दोनों ओरसे फेंके जानेवाले बाण, शक्ति, भाले और मुद्गरोंसे युक्त रणभूमिमें राक्षसोंके साथ युद्ध करने लगा । (६६-६७) सुभटोंके प्राणोंका नाश करनेवाले उस दारुण युद्धमें विभीषणने नलकूबर राजाको युद्धभूमि पर ही पकड़ लिया । (६८) लंकाधिप रावणने उपरम्भासे कहा कि भद्रे ! तुमने

---

१. वेसा परमहिला विव न रूवमता वि पत्थेमि—मु० । २. कोन्त-मोग्गर उभओ—मु० ।

लङ्काहिवेण भणिया, उवरम्भा मह तुम गुरू भद्दे ! । जो देसि वलसमिद्धं, विज्ज आसालिय नाम ॥ ६९ ॥
उत्तमकुलसभूया, जाया वि य सुन्दरीऍ गब्भम्मि । कासद्धयस्स दुहिया, सील रक्खन्तिया होहि ॥ ७० ॥
अज्ज वि तुज्झ पिययमो, जीवइ भद्दे ! सुरूव-लायण्णो । एएण सह विसिट्ठे, भुञ्जसु भोए चिरं काल ॥ ७१ ॥
सपूइऊण मुक्को, राया नलकुव्वरो दहमुहेण । अमुणियदोसविभाओ, भुञ्जइ भोगे सम तीए ॥ ७२ ॥

रावणस्य इन्द्रेण सम युद्धम्—

जिणिऊण समरमज्झे, दुल्लङ्घपुराहिव सह वलेण । पत्तो वेयड्ढगिरिं, दहवयणो इन्दविसयम्मि ॥ ७३ ॥
सुणिऊण तत्थ इन्दो, समागय रावण समासन्ने । रिवुयणकज्जारम्भ, पुच्छइ पियर सहस्सार ॥ ७४ ॥
तो भणइ सहस्सारो, पुत्तय एसो वलेण सपन्नो । विज्जासहस्सधारी, एएण सम वर सन्धी ॥ ७५ ॥
दव्वेण साहणेण व, जाव यं सत्तू समो व अहिओ वा[1] । नाऊण देस-याल, ताव य सन्धी करेयव्वा ॥ ७६ ॥
पुव्वपुरिसेहि भणिय, वलिएहि सम न कीरइ विवाओ । होइ महायासयरो, त पुण कज्ज न साहेइ ॥ ७७ ॥
त चेव जाणमाणो, पुत्तय ! मा मुज्झ निययकज्जम्मि । एयस्स देहि कन्न, जइ इच्छसि अत्तणो रज्ज ॥ ७७ ॥
सुणिऊण वयणमेय, इन्दो दढरोसपरिगयसरीरो । अह भाणिउ पवत्तो, सद्देण नह व फोडन्तो ॥ ७९ ॥
वज्झस्स य दायव्वा, कन्ना कह ताय ! भासिय दीण[2] । माणुन्नयगरुयाण, न होइ एयारिस कम्म ॥ ८० ॥
छज्जइ मरण पि रणे, उत्तमपुरिसाण धीरहिययाण । न य परपणामजणिय, रज्ज पि करेइ निव्वाण ॥ ८१ ॥
एव भणिऊण सक्को, सिग्घ सन्नाहमण्डव लीणो । सन्नज्झिउ पयत्तो, समय चिय लोगपालेहि ॥ ८२ ॥

---

मुझे वलसे समृद्ध आशालिका नामकी विद्या दी थी, इस कारण तुम मेरी गुरु हो। (६९) तुम उत्तम कुलमें उत्पन्न हुई हो। सुन्दरीकी कूखसे तुम पैदा हुई हो और आकाशध्वजकी तुम पुत्री हो, अतः तुम्हें अपने शीलकी रक्षा करनी चाहिए। (७०) भद्रे ! अब भी सुन्दर रूप और लावण्यसे युक्त तुम्हरा प्रियतम जीवित है, अतः उसके साथ तुम चिरकाल पर्यन्त विशिष्ट भोगोका उपभोग करो। (७१) रावणने यथोचित सत्कार करके राजा नलकूबरको छोड़ दिया। रावणके साथके परिचयजन्य दोषको न जानता हुआ वह उस उपरम्भाके साथ भोग भोगने लगा। (७२)

इन्द्रके साथ युद्ध—

इस प्रकार दुर्लंघपुरके राजाको युद्धमें जीतकर रावण सैन्यके साथ वैताढ्यगिरिमें आये हुए इन्द्रके देशमें आ पहुँचा। (७३) उस प्रदेशमें रावणका आगमन हुआ है ऐसा सुनकर इन्द्र अपने पिता सहस्रारसे शत्रुको लक्ष्यमें रखकर किये जानेवाले कार्यकी तैयारीके बारेमें पूछने लगा। (७४) इस पर सहस्रारने कहा कि, हे तात ! यह वलसे सम्पन्न तथा हजारों विद्याओंको धारण करनेवाला है। अतः इसके साथ तो सन्धि कर लेना ही उत्तम है। (७५) यदि शत्रु तुल्य वलवाला अथवा अधिक हो तो देश-कालका विचार करके द्रव्य और दूसरी साधन-सामग्री देकर उसके साथ सन्धि कर लेनी चाहिए। (७६) पुरखोंने कहा है कि वलवानके साथ विवाद नहीं करना चाहिए। उसके साथका विवाद अत्यन्त दुःखदायी होता है और उससे अपना काय भी सिद्ध नहीं होता। (७७) हे पुत्र ! तू तो उसे जानता ही है, अत. अपने कार्यमें प्रमाद न कर। यदि तू अपना राज्य सुरक्षित रखना चाहता है तो उसे अपनी लडकी दे दे। (७८)

यह सुनकर जिसके शरीरमें अत्यन्त रोष व्याप्त हो गया है ऐसा इन्द्र शब्दसे मानो आकाश फोडना चाहता हो इस तरह कहने लगा कि पिताजी ! जो वध्य है उसे मैं कन्या दूँ ऐसा दीनवचन आपने क्यों कहा ? स्वाभिमानसे जो उन्नत एवं गुरु हैं उनका कार्य ऐसा नहीं होता। (७९-८०) धीर हृदयवाले उत्तम पुरुषोंके लिए युद्धमें मर जाना वेहतर है, परन्तु शत्रुको प्रणाम करनेसे मिलनेवाला सुख-चैन और राज्य नहीं चाहिए। ऐसा कहकर इन्द्र शीघ्र ही आयुधशालामें

---

[1] य सत्तुरस होइ सममहिओ—मु०। [2] वयण—प्रत्य०।

अन्नो रह विलग्गइ, ऊसियधयदण्डमण्डणाडोव[1] । अन्नो चलन्तचमर, लङ्घइ तुरय फुरुफुरन्त ॥ ८३ ॥
सन्नाह-सिरत्ताणं, अन्नो वाहरइ लहु पराणेइ । धणु-सत्ति-खग्ग-सब्बल-अन्नोन्नाहवणाराव ॥ ८४ ॥
सन्नज्झिऊण इन्दो, समय चिय लोगपालचक्केण । एरावणमारूढो, विणिग्गओ निययनयराओ ॥ ८५ ॥
पडुपडह-भेरिपउर, काहल-वरसङ्खगहिरसद्दाल । रसिऊण समाढत्त, तूर घणसद्दनिग्घोस ॥ ८६ ॥
सोऊण तूरसद्द, रक्खससेन्न पि आयरुप्पित्थ । सन्नज्झिउं पयत्त, हय-गय-रह-तुरय-पाइक्क ॥ ८७ ॥
सर-सत्ति-चक्क-तोमर-असि-मोग्गरगहियपहरणावरण । तक्खणमेत्तेण कय, रणपरिहत्थ तओ सब्ब ॥ ८८ ॥
विसमाहयतूररव, तुरङ्गवग्गन्त-चडुलपाइक्क । रक्खसबल महन्त, अब्भिट्ट इन्दसुहडाण ॥ ८९ ॥
सुरवइभडेहि एत्तो, फलिहसिलाकुन्तसत्तिपहरेहिं । रक्खसबलस्स पमुह, भग्ग विवडन्तगय-तुरय ॥ ९० ॥
दट्ठूण नियससेन्नं, भज्जन्त सुरभडेहि सगामे । सव्वाउहकयजोगा, आवडिया रक्खसा ताण ॥ ९१ ॥
वज्जो य वज्जवेगो, हत्थ-पहत्थो तहेव मारीई । सुर-सारणो य जढरो, गयणुज्जलमाइया सुहडा ॥ ९२ ॥
सन्नद्ध-बद्ध-कवया, दढरोसुज्जलियदप्पमाहप्पा । तह जुज्झिउ पवत्ता, जह इन्दबलं समोसरिय ॥ ९३ ॥
दट्ठूण सेन्नपमुह, भज्जन्त रक्खसेहि सगामे । इन्दसुहडा वि ताण, समुट्ठिया सहरिसुच्छाहा ॥ ९४ ॥
घणमाली तडिपिङ्गो, जलियक्खो अद्दिपञ्जरो चेव । जलहरमाई एए, जुज्झन्ति सम निसयरेहि ॥ ९५ ॥
हय-जाण-वहियजोह, दट्ठूण कइद्धओ महिन्दसुओ । उद्धाइओ य सहसा, पसन्नकित्ती रणपयण्डो ॥ ९६ ॥
अह मालवन्तपुत्तो, सिरिमाली सरसयाइँ मुञ्चन्तो । पविसरइ सुराणीए, रण्णे जह वणदवो दित्तो ॥ ९७ ॥

---

गया और लोकपालोंके साथ अस्त्र-शस्त्रोंसे लैस होने लगा। (८१-८२) कोई ऊपर उठे हुए ध्वजदण्डसे मण्डित रथ पर चढ़ा, दूसरा जिसकी कलगी हिल रही है, ऐसे काँपते हुए घोड़े पर सवार हुआ। दूसरा कोई कवच और शिरस्त्राण धारण करके कहता था कि शत्रुको जल्दी हाजिर करो। धनुष, शक्ति, खड्ग तथा बर्छेसे लैस वे एक-दूसरेको ललकार रहे थे। (८३-८४) तैयार होकर ऐरावत हाथी पर सवार इन्द्र लोकपालोंके समूहके साथ अपने नगरमेंसे बाहर निकला। (८५) बड़े बड़े नगाड़े और भेरियोंसे व्याप्त, काहल एवं उत्तम शखोंके बजनेसे गम्भीर शब्दवाले तथा बादलकी गर्जनाकी भाँति निर्घोष करनेवाले युद्धवाद्य बजने लगे। (८६)

युद्धवाद्योंकी आवाज़ सुनकर अशान्त और त्रस्त घोड़े, हाथी, रथ और पैदल सैनिकोंवाली राक्षससेना भी तैयारी करने लगी। (८७) उसने फौरन ही बाण, शक्ति, चक्र, तोमर, तलवार और मुद्गर धारण करके तथा शस्त्रोंसे लैस हो रणके योग्य सब तैयारी की। (८८) रणवाद्योंके बजनेसे भयंकर आवाज़ करती हुई, कूदते हुए घोड़ों तथा चचल पैदल सैनिकोंसे युक्त बड़ी भारी राक्षस सेना इन्द्रके सुभटोंके साथ भिड़ गई। (८९) स्फटिक शिलाओं, बाण एवं शक्ति द्वारा प्रहार करनेवाले इन्द्रके सुभटोंने गिरते हुए हाथी और घोड़ेवाले राक्षससैन्यके अग्रिम भागको तहस-नहस कर डाला। (९०) सग्राममें देवोंके सुभटों द्वारा अपने सैन्यका विनाश देखकर उसकी रक्षाके लिए सब प्रकारके आयुधोंसे सज्ज राक्षस आ पहुँचे। (९१) कवच पहने हुए तथा अत्यत रोषके कारण रोषसे गौरवशाली आत्मावाले वज्र, वज्रवेग, हस्त, प्रहस्त, मारीचि, शुक, सारण, जठर तथा गगनोज्ज्वल आदि सुभट ऐसा युद्ध करने लगे कि इन्द्रकी सेना पीछे हट गई। (९२-९३) युद्धमें राक्षसों द्वारा अपने अग्रिम सैन्यका भंग देखकर इन्द्रके सुभट हर्ष और उत्साहके साथ रक्षाके लिए खड़े हुए। (९४) घनमाली, तडितिपिङ्ग, ज्वलिताक्ष, अद्रिपंजर तथा जलधर आदि सुभट निशाचरोंके साथ भिड़ गये। (९५) घोड़े रथ एव योद्धाओंके विनाशको देखकर युद्ध करनेमें भयंकर महेन्द्रपुत्र कपिध्वज प्रसन्नकीर्ति सहसा उठ खड़ा हुआ। (९६) इस पर सैकड़ों बाणोंको छोड़ते हुए मालवन्तके पुत्र श्रीमालीने जंगलमें प्रदीप्त दावाग्निकी भाँति देवसेनामें प्रवेश किया। (९७)

---

[1] मडलाडोवं—प्रत्य०।

सिहि-केसरिदण्डो वि य, उग्गो कणयप्पभाइया सुहडा । जुज्झन्ति तेहि समयं, सिरिमालि-पसन्नकित्तीहि ॥ ९८ ॥
सिरिमालीण रणमुहे, एयाण भडाण अद्धयन्देहिं । छिन्नाइँ पडन्ति महिं, सिराइँ जह पङ्कयाइं व ॥ ९९ ॥
दट्ठूण मारिया ते, भिच्चा सयमेव उट्ठिओ इन्दो । धरिओ य अल्लियन्तो, पुत्तेण तओ जयन्तेण ॥ १०० ॥
अच्छ पहू ! वीसत्थओ, जावेए रणमुहे विवाडेमि । नक्खेण ज विलुप्पइ, तत्थ य परसूण किं कज्जं ? ॥ १०१ ॥
सिरिमालि-जयन्ताणं, आवडियं दारुणं महाजुज्झं । विविहाउहसघट्ट, उट्ठन्तफुलिङ्गजालोहं ॥ १०२ ॥
सिरिमालीण सहरिसं, चावं आयड्ढिऊण कणएणं । विरहो कओ जयन्तो, मुच्छावसवेम्भलो जाओ ॥ १०३ ॥
आसासिऊण समरे, तत्थ जयन्तेण परमरुट्ठेण । पहओ थणन्तरोवरि, सिरिमालि गयप्पहारेणं ॥ १०४ ॥
दट्ठूण विगयजीयं, सिरिमालिं इन्दई रणमुहम्मि । वाहेऊण रहवरं, अभिमुहिहूओ जयन्तस्स ॥ १०५ ॥
रावणपुत्तेण रणे, सुरिन्दपुत्तो सरेहि निब्भिन्नो । रुहिरारुणियसरीरो, गिरि व जह गेरुयालिद्धो ॥ १०६ ॥
दट्ठूण त जयन्तं, पुत्तं सरघायरुहिरविच्छड्डं । उद्धाइओ य सहसा, इन्दो एरावणारूढो ॥ १०७ ॥
ढक्कारवेण महया, वियडघडा-रह-तुरङ्ग-पाइक्कं । वेढेइ इन्दसेन्नं, समन्तओ इन्दइकुमारं ॥ १०८ ॥
आलोइऊण पुत्तं, वेढिज्जन्तं रणे सुरबलेणं । लङ्काहिवो पयट्टो, इन्दाभिमुहो रहवरत्थो ॥ १०९ ॥
इन्दस्स लोगपाला, आवडिया रक्खसा य रणसूरा । मुञ्चन्ता सरवरिसं, परोप्पर दारुणामरिसा ॥ ११० ॥
असि-कणय-चक्क-तोमर-मोग्गर-करवाल-कोन्त-सूलेहि । पहरन्ति एक्कमेक्कं, अदिन्नपट्ठी रणे सुहडा ॥ १११ ॥
हण हण हण त्ति कत्थइ, कत्थइ खण खण खणन्ति खग्गाइं । तड तड तड त्ति कत्थइ, सद्दो सरभिन्नदेहाणं ॥ ११२ ॥
हत्थी हत्थीण समं, आलग्गो रहवरो सह रहेणं । तुरएण सह तुरङ्गो, पाइक्को सह पयत्थेण ॥ ११३ ॥

---

शिखी, केसरी, दण्ड, उग्र, तथा कनकप्रभ आदि सुभट श्रीमाली तथा प्रसन्नकीर्ति आदिके साथ जूझने लगे। (९८) युद्धक्षेत्रमें श्रीमालीने इन सुभटोंके सिर अर्द्धचन्द्र नामक बाणोंके प्रहारसे पंकजकी भाँति तोडकर जमीन पर लुढ़का दिये। (९९) इन सेवकोंका मरण देखकर स्वयं इन्द्र उठ खड़ा हुआ। तब उसके पुत्र जयन्तने पासमें जाकर उसे रोका कि, हे प्रभो! जबतक मैं इन्हें युद्धमें धराशायी करता हूँ तबतक आप विश्वस्त होकर ठहरो। जो नाखूनसे काटा जा सकता है वहाँ कुल्हाड़ीका क्या प्रयोजन? (१००-१०१)

श्रीमाली एवं जयन्त इन दोनोंके बीच दारुण महायुद्ध होने लगा। विविध प्रकारके आयुधोंकी टकराहटके कारण वहाँ उठती हुई चिनगारियोंका जाल-सा लग गया। (१०२) श्रीमालीने गुस्सेमें धनुष्यको खींचकर बाण छोड़ा। उससे जयन्त रथसे च्युत कर दिया गया। मूर्च्छाके कारण वह विह्वल हो गया। (१०३) होशमें आने पर अत्यन्त क्रोधमें आये हुए जयन्तने उस युद्धमें श्रीमालीको छातीके बीच गदाके प्रहारसे आघात किया। (१०४) श्रीमालीको मरा जान इन्द्रजित युद्धक्षेत्रमें रथ लेकर आया और जयन्तके सामने उपस्थित हुआ। (१०५) रावणके पुत्र इन्द्रजितने सुरेन्द्रके पुत्र जयन्तको बाणोंसे ऐसा तो जर्जरित कर दिया कि गेरुसे युक्त पर्वतकी भाँति उसका शरीर रुधिरसे लाल-लाल हो गया। (१०६) बाणोंके आघातसे रक्त-प्लावित अपने पुत्रको देखकर ऐरावत हाथीके ऊपर आरूढ़ इन्द्र सहसा दौड़ा। (१०७) नगाड़ोंके बड़े भारी आवाजके साथ बादलोंकी विस्तृत घटाके सरीखी रथ, घोड़े और पैदल सैनिकोंसे युक्त इन्द्रकी सेनाने इन्द्रजित-कुमारको चारों ओरसे घेर लिया। (१०८) देवताओंके सैन्यके द्वारा अपने पुत्रको युद्धमें घिरा देखकर उत्तम रथके ऊपर स्थित रावण इन्द्रके सम्मुख उपस्थित हुआ। (१०९) इधर इन्द्रके लोकपाल आये तो उधर लड़नेमें बहादुर राक्षस भी आ डटे। क्रोधयुक्त वे सब एक-दूसरेके ऊपर बाणोंकी वर्षा करने लगे। (११०) तलवार, बाण, चक्र, तोमर, मुद्गर, खुखरी, बर्छी तथा भालोंसे वे सुभट उस युद्धमें पीठ दिखाये बिना एक-दूसरे पर प्रहार करने लगे। (१११) 'मारो, मारो, मारो' इस प्रकार सैनिक चिल्ला रहे थे। 'खन् खन् खन्' इस प्रकार तलवारें खनखना रही थीं। बाणोंसे विद्ध शरीरमेंसे 'तड् तड् तड्' ऐसा शब्द निकल रहा था। (११२) हाथियोंके साथ हाथी, रथके साथ रथ, घोड़ेके साथ घोड़े और पैदलके

सीसगहिएक्कमेक्का, सामियसम्माणलद्धमाहप्पा । जुज्झन्ति समरसूरा, कायरपुरिसा पलायन्ति ॥ ११४ ॥
जुज्झन्ताण सहरिसं, अन्नोन्नावडियसत्थघायग्गी । पज्जलइ सव्वओ च्चिय, जणयन्तो सुहडसंताव ॥ ११५ ॥
पडुपडह-भेरि-काहल-गयगज्जिय-तुरयहिंसियरवेण । न सुणन्ति एक्कमेक्कं, उल्लाव कण्णवडिय पि ॥ ११६ ॥
खग्ग-सर-सत्ति-तोमर-पहया लोलन्ति केइ महिवट्टे । पडिउट्ठिय करेन्ता, अवरे हिण्डन्ति वरजोहा ॥ ११७ ॥
तक्खणमेत्तुक्कत्तिय-निवडियसिररुहिरदिन्नचच्चिक्का । विसमाहयतूररवे, नच्चन्ति कबन्धसघाया ॥ ११८ ॥
एयारिसम्मि जुज्झे, निवडन्ते सुहडसत्थसघाए । लङ्काहिवेग भणिओ, अह एत्तो सारही सुमई ॥ ११९ ॥
वाहेहि रहवर मे, तुरियं इन्दस्स अहिमुह समरे । किं मारिएहि कीरउ, अन्नेहि अतुलविरिएहि ? ॥ १२० ॥
गुण-रूवअसामन्न, इन्दत्त ज इमेण आढत्तं । फेडेमि सव्वमेयं, गव्व विज्जावलुप्पन्न ॥ १२१ ॥
एवभणिएण सिग्घ, सारहिणा धय-वडायकयसोहो । मण-पवणसरिसवेगो, इन्दाभिमुहो रहो छूढो ॥ १२२ ॥
दट्ठूण रावणं ते, एज्जन्त सुरभडा भउव्विग्गा । अह नासिउ पयत्ता, लङ्घन्ता चेव अन्नोन्न ॥ १२३ ॥
भग्ग दट्ठूण वल, इन्दो एरावणट्ठिओ कुद्धो । मुञ्चन्तो सरवरिसं, रक्खसनाहस्स अल्लीणो ॥ १२४ ॥
त रावणो वि एन्त, सरवरिस निययवाणपहरेहि । सिग्धं दुहा विरिक्कं, करेइ धणुवेयचलहत्थो ॥ १२५ ॥
घेत्तूण तो सरोस, अग्गेय पहरण सुरिन्देण । लङ्काहिवस्स उवरिं, विसज्जिय जलणपज्जलिय ॥ १२६ ॥
आरोलिय समत्थ, घणताबुम्हवियरक्खसाणीयं । अह रावणेण सिग्घ, वारुणसत्थेण विज्झविय ॥ १२७ ॥
इन्देण पुणरवि लहुं, विसज्जिय तामस महासत्थ । त रावणो वि सिग्घ, उज्जोयत्थेण नासेइ ॥ १२८ ॥
जमदण्डसरिसरूवा, नायसरा फणमणीसु पज्जलिया । लङ्काहिवेण मुक्का, सयल वन्धन्ति सुरसेन्न ॥ १२९ ॥

---

साथ पैदल भिड़ गये । (११३) एक-दूसरेके सिर लेकर और इस तरह अपने-अपने स्वामियोंसे सम्मान और शाबाशी प्राप्त करनेवाले रणशूर सैनिक तो युद्ध कर रहे थे, जब कि कायर पुरुष भाग जाते थे । (११४) गुस्सेमें आकर लड़नेवाले योद्धा एक-दूसरे पर जो शस्त्र फेंकते थे उनके टकरानेसे उत्पन्न होनेवाली और सुभटोंको जलानेवाली आग चारों ओर जल रही थी । (११५) बड़े-बड़े नगाड़े, ढोल और काहल जैसे वाद्य तथा हाथियोंकी चिंघाड़ और घोड़ोंकी हिनहिनाहटके मारे कानमें पड़े हुए शब्द भी एक दूसरेको सुनाई नहीं पड़ते थे । (११६) खड्ग, बाण, शक्ति एवं तोमरके प्रहारसे कई योद्धा जमीन पर लोट पड़ते थे और दूसरे अच्छे लड़ाकू उठ करके चलने लगते थे । (११७) उसी क्षण काटनेसे नीचे गिरे हुए मस्तकके रक्तसे लिपटे हुए धड़ोंके समूह आरोह-अवरोहके साथ बजाये जानेवाले वाद्योंकी ध्वनिमें नाचते थे । (११८)

जब इस प्रकार युद्ध हो रहा था और सुभटों द्वारा फेंके गये शस्त्र-समूह गिर रहे थे तब लङ्काधिपति रावणने सारथी सुमतिसे कहा कि युद्धभूमिमें मेरा रथ तुम जल्दी ही इन्द्रके सम्मुख ले जाओ । असमान बलवाले दूसरे योद्धाओंको मारकर क्या करूँ ? (११९-२०) इसने गुण और रूपकी दृष्टिसे अयोग्य ऐसा जो इन्द्रत्व प्राप्त किया है उसे तथा विद्या एवं बलसे उत्पन्न गर्व—इन सबको मैं नष्ट करता हूँ । (१२१) इस प्रकार कहनेपर सारथी ध्वज एवं पताकाओंसे शोभित तथा मन और पवनके जैसा वेगवाला रथ इन्द्रके सम्मुख ले गया । (१२२) रावणको आते देख भयसे उद्विग्न देव-सुभट एक दूसरेके ऊपर गिरते-पडते भागने लगे । (१२३) अपने सैन्यका विनाश देखकर गुस्सेमें आया हुआ इन्द्र बाणोंकी वर्षा करता हुआ रावणके पास आ पहुँचा । (१२४) धनुष्यके वेगके कारण चंचल हाथवाले रावणने उस आती हुई शर वर्षाके अपने बाणोंके प्रहारोंसे शीघ्र ही टुकड़े-टुकड़ेकर डाले । (१२५) तब सुरेन्द्रने रोषपूर्वक आगसे जलते हुए आग्नेय शस्त्रको उठाकर लंकाके राजा रावणपर छोड़ा । (१२६) अत्यन्त आकुलित समस्त राक्षससैन्यको एकत्रित करके रावणने शीघ्र ही वारुण शस्त्रसे उस आग्नेय-शस्त्रको बुझा दिया । (१२७) फिर इन्द्रने फौरन ही तामस नामका महाशस्त्र फेंका । रावणने उद्योत नामक शस्त्रके द्वारा उसका भी तत्काल नाश कर डाला । (१२८) बादमें लंकेश रावणने यमके दण्डके समान रूपवाले तथा फणोंमें लगे हुए मणियोंसे प्रज्वलित नाग-बाण फेंके । उन्होंने समग्र देव-सेनाको बाँध लिया । (१२९) नागोंके द्वारा

दट्ठूण निययसेन्नं, वद्धं नाएहिं विगयसुहचेट्ठं । गरुडत्थेण सुरवई, भुयङ्गपासे पणासेइ ॥ १३० ॥
लङ्काहिवो सुरिन्दं, दट्ठूण नागपासपरिमुक्कं । आरुहइ तक्खण चिय, भुवणालङ्कारमत्तगयं ॥ १३१ ॥
सक्को वि गयवरिन्दे, चडिओ एरावणे गिरिसरिच्छे । जुज्झइ दसाणणेण, समयं हत्थी वि हत्थीण ॥ १३२ ॥
दोण्णि वि महागइन्दा, आवडिया कढिणदप्पमाहप्पा । उत्तुङ्गमुसलदन्ता, उप्पाइयपव्वया चेव ॥ १३३ ॥
दोण्णि वि छुहन्ति घाए, दन्तेसु करेसु पुरिसगत्तेसु । गज्जन्ति गुलगुलेन्ति य, मेहा इव पाउसे काले ॥ १३४ ॥
पगलन्तदाणसलिला, महुयरगुञ्जन्तबद्धपरिवेढा । चवलपरिहत्थदच्छा, जुज्झन्ति रणे महाहत्थी ॥ १३५ ॥
जाव य जुज्झन्ति गया, ताव चिय दहमुहेण सुरनाहो । अभिलङ्घिऊण गहिओ, हत्थारोहं विवाडेउं ॥ १३६ ॥
दिव्वसुएण बद्धो, नियगइन्दं च वलइउ सिग्घं । ववगयदप्पुच्छाहो, चन्दो इव राहुगहणम्मि ॥ १३७ ॥
घेत्तूण पुणो मुक्को, इन्दसुओ इन्दईण संगामे । किं वा तुसेसु कीरइ, तन्दुलसारम्मि संगहिए? ॥ १३८ ॥
एत्तो इन्दस्स बलं, सव्वं गयवर-तुरङ्ग-पाइक्कं । भग्गं पलायमाणं, वेयड्ढगिरिं समणुपत्तं ॥ १३९ ॥
घेत्तूण सुराहिवई, दसाणणो नियसाहणसमग्गो । लङ्काहिमुहो चलिओ, छायन्तो अम्बरं विउलं ॥ १४० ॥
दट्ठूण समासन्नं, लङ्कापुरिजणवओ परियणो य । आगन्तूण अभिमुहो, अहिणन्दइ मङ्गलसएसु ॥ १४१ ॥
ऊसियसियायवत्तो, सुललियधुव्वन्तचामराजुयलो । लङ्कापुरिं पविट्ठो, देवावसहिं व देविन्दो ॥ १४२ ॥
संपत्तो नियघरं, नाणाविहमणिमऊहपज्जलियं । जयसद्दुग्घुट्ठरवो, पुप्फविमाणाउ अवइण्णो ॥ १४३ ॥

सन्नद्ध-वद्ध-कवया जिणिऊण सत्तू , आणामिया य बहवे वरभूमिपाला ।
पुव्वज्जिएण विमलेण सुहोदएण, लङ्काहिवो रमइ तत्थ सुहावगाढो ॥ १४४ ॥

॥ इइ पउमचरिए वेयड्ढगमण-इदवन्धण-लङ्कापवेसणो नाम बारसमो उद्देसओ समत्तो ॥

---

वद्ध और उस कारण सुखपूर्वक चेष्टा करना असम्भव हो गया है ऐसे अपने सैन्यको देखकर सुरपतिने गरुड़ास्त्र द्वारा सर्पोंके बन्धनका नाश किया। (१३०) नागपाशसे विमुक्त सुरेन्द्रको देखकर रावण फौरन ही भुवनालङ्कार नामके अपने मत्त हाथीपर सवार हुआ। (१३१) इन्द्र भी पर्वत सरीखे उत्तम ऐरावत हाथीपर चढ़ा और इस तरह हाथीके साथ हाथीको भिड़ाकर रावणके साथ लड़ने लगा। (१३२) भयकर दर्पसे गौरवशाली, मुसलके जैसे बड़े-बड़े दाँतवाले और उखाड़े हुए पर्वतके जैसे वे दोनो महागजेन्द्र एक दूसरेसे भिड़ गये। (१३३) दोनो दाँतोंपर, सूँढोंपर तथा पुरुष-गात्रोपर चोट लगाते थे और वर्षाकालीन बादलोकी भाँति गर्जना करते थे। (१३४) जिनमेंसे मदका पानी झर रहा है और घेरा लगाकर भौंरे जिनपर गूँज रहे हैं तथा चपल एवं निपुण दाँतोंवाले वे दोनों हाथी युद्धमे जूझ रहे थे। (१३५) जिस समय वे हाथी लड रहे थे उस समय ऊपरसे लाँघकर और महावतको गिराकर रावणने इन्द्रको पकड़ लिया। (१३६) दिव्य वस्त्रसे आवृत्त और राहुसे ग्रस्त चन्द्रकी भाँति दर्प एवं उत्साहसे शून्य इन्द्रने अपने हाथीको शीघ्र ही लौटा लिया। (१३७) संग्राममे इन्द्रजितने इन्द्रसुत जयन्तको पकडकर फिर छोड़ दिया। साररूप चावल ले लेनेके पश्चात् भूसेसे क्या प्रयोजन ? (१३८) इधर इन्द्रकी हाथी, घोड़े और पैदलरूप सारी सेना तितरवितर होकर भागी और वैताढ्यगिरिके पास आ पहुँची। (१३९)

रावणका लंका-प्रवेश—

देवेन्द्र इन्द्रको पकड़कर अपनी सेनाके साथ रावण विशाल आकाशको छाता हुआ लंकाकी ओर चला। (१४०) लंकानगरीके निवासी और परिजन रावणको समीपमें आते देख सामने गये और सैकड़ों मंगलाचारोंसे उसका अभिनन्दन करने लगे। (१४१) श्वेत छत्र धरे हुए और दो सुन्दर चँवर डुलाए जाते रावणने देवसभामें प्रवेश करनेवाले इन्द्रकी भाँति लंकापुरीमे प्रवेश किया। (१४२) पुष्पकविमानमेसे नीचे उतरा हुआ और 'जय-जय' शब्दोंसे उद्घोषित रावणने नानाविध मणियोंमेंसे निकलनेवाली किरणोंसे प्रज्वलित अपने महलमें प्रवेश किया। (१४३) कवचधारी शत्रुओंको जीतकर और बहुतसे अच्छे-अच्छे राजाओंको झुकाकर पूर्वार्जित विमल पुण्योदयके प्रभावसे सुखमें लीन लंकानरेश रावण वहाँ आनन्दक्रीड़ा करने लगा। (१४४)

। पद्मचरितमें वैताढ्यगमन, इन्द्रबन्धन तथा लंकाप्रवेश नाम बारहवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

## १३. इन्दनिव्वाणगमणाहियारो

एत्तो इन्दस्स भडा, पुरओ काऊण तं सहस्सारं । पत्ता रावणभवणं, पडिहारनिवेइओ दिट्ठो ॥ १ ॥
काऊण सिरपणाम, उवविट्ठो आसणे समासन्ने । तो भणइ सहस्सारो, दहवयणं आयरतरेणं ॥ २ ॥
जो तुज्झ पुरिसयारो, निव्वडिओ विक्कमो पयावो य । मुञ्चसु न किंचि कज्जं, इमेण इन्देण रुद्धेण ॥ ३ ॥
भणइ तओ दहवयणो, जइ मह लङ्काएँ कज्जवकयार । फेडेहि अपरितन्तो, दियहे दियहे निययकाल ॥ ४ ॥
संमज्जिओवलित्ता, काऊण मही इमाएँ नयरीए । कुसुमेहि अच्चियव्वा, सुरहिसुगन्धेहि दिव्वेहिं ॥ ५ ॥
एयारिसे निओगे, अज्जप्पभूइं महं जइ करेहि । मुञ्चामि तओ इन्द, कत्तो पुण अन्नभेदेण? ॥ ६ ॥
त्ति रावणेण भणिओ, सलोगपालो तओ सहस्सारो । इन्दस्स मोयणट्ठे, अह इच्छइ सव्वमेय तु ॥ ७ ॥
लङ्काहिवेण मुक्को, इन्दो वरदाण-माण-विभवेणं । सम्माणिऊण भणिओ, अज्जपभूइ मह भाया ॥ ८ ॥
भुञ्जसु वेयड्ढगिरिं, रहनेउरचक्कवालनयरत्थो । इन्दिय-मणाभिरामं, अणुहवसु सुहं जहिच्छाए ॥ ९ ॥
भणिऊण एवमेयं, सहस्सारो सुरवईण सजुत्तो । पत्तो सलोगपालो, रहनेउरचक्कवालपुर ॥ १० ॥
नियभवण पविट्ठो, सक्को विज्जाहरेहि थुव्वन्तो । सेसा वि लोगपाला, सपुराइँ गया सपरिवारा ॥ ११ ॥

इन्द्रस्य वैराग्यम्—

इन्दो उव्विग्गमणो, न य भवणे आसणे धिइं कुणइ । न य कुसुमवरुज्जाणे, पउमसरे नेव रमणिज्जे ॥ १२ ॥
कन्तासु न देइ मण, इन्दो चिन्तावरो जिणाययण । गन्तूण पणमिऊण स, इच्छइ भङ्ग विचिन्तेन्तो ॥ १३ ॥
धिद्धी! अहो! अकज्जं, किं कीरइ खेयराण रिद्धीए । विज्जु व्व चञ्चलाए, इन्दाउहलेहसरिसाए? ॥ १४ ॥
ताओ च्चिय विज्जाओ, ते य भडा ते य गय-तुरङ्गा य । तिणसरिसं व भुयवल, जाय पुण्णावसाणम्मि ॥ १५ ॥

---

## १३. इन्द्रका निर्वाणगमन

इधर सहस्रारको आगे करके प्रतिहार द्वारा निवेदित इन्द्रके सुभट रावणके महलमें आ पहुँचे। (१) शिरसे प्रणाम करके समीपवर्ती आसनके ऊपर सहस्रार बैठा। बादमें वह अत्यन्त आदरपूर्वक रावणसे कहने लगा कि तुम्हारा जो पौरुष, विक्रम एवं प्रताप है वह सिद्ध हुआ है। अब इस इन्द्रको बन्धनमें रखनेका कोई प्रयोजन नहीं है, अतः इसे छोड़ दो। (२-३) इसपर रावणने कहा कि, यदि मेरी लंकामेंसे प्रतिदिन नियत समयपर खिन्न हुए बिना कूड़ा-करकट दूर करे, इस नगरीकी ज़मीन बुहारकर लीपपोत दे और सुगन्धित दिव्य पुष्पों द्वारा इसकी पूजा करे—इस प्रकारका मेरा आदेश है। यदि वह आजसे उसका पालन करे तो मैं उसे छोड सकता हूँ, दूसरी तरहसे उसकी मुक्ति कैसे सम्भव है? (४-६) रावणने जो कुछ कहा वह सब लोकपालोंके साथ सहस्रारने इन्द्रकी मुक्तिके लिये मंजूर किया। (७) रावणने इन्द्रको छोड़ दिया। वरदान, सम्मान एवं वैभवसे उसका सम्मान करके कहा कि आजसे तुम मेरे भाई हो। (८) रथनूपुर-चक्रवाल नगरमें रहकर वैताढ्यगिरिका उपभोग करो तथा इन्द्रिय एवं मनको अच्छे लगनेवाले सुखका यथेच्छ अनुभव करो। (९) 'ऐसा ही हो' ऐसा कहकर सुरपति इन्द्र और लोकपालोंके साथ सहस्रार रथनूपुरचक्रवालपुरमें आ पहुँचा। (१०)

विद्याधरोंके द्वारा स्तुत इन्द्रने अपने भवनमें प्रवेश किया। दूसरे लोकपाल भी परिवारके साथ अपने अपने नगरको चले गये। (११) खिन्न मनवाले इन्द्रको अपने भवनमें, सिंहासनके ऊपर, पुष्पोंसे छाये हुए उत्तम बिसानमें और रमणीय पद्मसरोवरमें कहींपर भी शान्ति नहीं मिलती थी। (१२) चिन्तापरायण इन्द्रका अपनी पत्नियोंमें भी मन नहीं लगता था। वह जिनचैत्यमें जाकर और वन्दन करके अपनी पराजयके बारेमें सोचने लगा कि इस अकार्यके लिए मुझे धिक्कार है। बिजलीकी भाँति चंचल और इन्द्रधनुष्यकी रेखाकी भाँति क्षणिक खेचरोंकी इस ऋद्धिको लेकर मैं क्या करूँ? (१३-१४) वे ही विद्याएँ थीं, वे ही सुभट तथा हाथी-घोड़े थे तथा वैसा ही भुजबल था, फिर भी पुण्य समाप्त होनेपर वे सब

वेरियनिहेण मज्झ, जाओ लङ्काहिवो परमबन्धू । निस्सारसुहासत्तो, जेण पडिवोहिओ इहइं ॥ १६ ॥
इन्दिय-मणाभिरामं, सव्वं सुहसंगमं पयहिऊण । गिण्हामि पावमहणी, पव्वज्जा जिणवरमयम्मि ॥ १७ ॥
एयम्मि देसयाले, साहू निव्वाणसंगमो नाम । तं चेव जिणाययणं, अवइण्णो गयणमग्गाओ ॥ १८ ॥
दट्टूण मुणिवरिन्दं, सक्को अब्भुट्ठिओ सपरितोसो । ओणमियउत्तमङ्गो, वन्दइ परमेण भावेण ॥ १९ ॥
साहू वि जहायारं, काऊण जिणिन्दचन्दपडिमाणं । दिन्नासणोवविट्ठो, तवतेयसिरीऍ दिप्पन्तो ॥ २० ॥

इन्द्रस्य पूर्वभवचरितम्—

पुणरवि नमिऊण मुणी, पुच्छइ सक्को परेण विणएण । सामिय! कहेहि मज्झं, पुव्वभवं जं जहावत्तं ॥ २१ ॥
अह साहिउं पवत्तो, साहू तं पुव्वजम्मसंबन्धं । कह वि भमन्तेण तुमे, लद्धा वि हु माणुसी जाई ॥ २२ ॥
नयरे सिहिपुरिनामे, दालिद्दकुलम्मि तत्थ उप्पन्ना । दुहिया अलक्खणगुणा, वाहीसयपीडियसरीरा ॥ २३ ॥
माया पिया य तीए, कालगया दो वि कम्मजोएणं । कहकह वि जीविया सा, लोगुच्छिट्ठेण भत्तेणं ॥ २४ ॥
फुडियकर-पायजुयला, लुक्खसरीरा कुवत्थपरिहाणा । परिभमइ दुक्खियमणा, भेसिज्जन्ती जणवएणं ॥ २५ ॥
कम्मपरिनिज्जराए, कालं काऊण तत्थ उववन्ना । किंपुरिसस्स महिलिया, नामेण खीरधार त्ति ॥ २६ ॥
तत्तो चुया समाणी, रयणपुरे धारिणीऍ गब्भम्मि । गोमुहकुडम्बियसुओ, सहस्सभाओ समुप्पन्नो ॥ २७ ॥
सम्मत्तं पडिवन्नो, सहस्सभाओ अणुव्वयसमग्गो । कालं काऊण तओ, सुक्कविमाणे समुप्पन्नो ॥ २८ ॥
चविऊण विमाणाओ, पुव्विल्ले रयणसंचए नयरे । गुणवल्लीए पुत्तो, जाओ च्चिय मणिरए नयरे ॥ २९ ॥

---

तिनकेके समान सिद्ध हुए। (१५) शत्रुतुल्य होनेपर भी रावण, जिसने यहाँ इन निःसार सुखोंमें आसक्त मुझे जगाया है, मेरा परमबन्धु सिद्ध हुआ है। (१६) इन्द्रिय एवं मनको सुन्दर प्रतीत होनेवाले सारे सुख-साधनोंको छोड़कर पापका नाश करनेवाली जिनवरके धर्ममें जो प्रव्रज्या है वह मैं अंगीकार करूँ। (१७)

उसी समय निर्वाणसंगम नामके एक साधु गगनमार्गसे उस जिनभवनमें उतरे। (१८) उस मुनिवरको देखकर आनन्दसे युक्त वह शक्र खड़ा हुआ और मस्तक झुकाकर उत्कृष्ट भावके साथ वन्दन किया। (१९) तपके तेजकी कान्तिसे देदीप्यमान वह मुनि जिनेश्वरदेवकी प्रतिमाओंका अपने आचारके अनुरूप ( पूजन ) करके दिये हुए आसनपर बैठे। (२०) मुनिको पुनः नमस्कार करके शक्रने अत्यन्त विनयके साथ पूछा कि, हे स्वामी! मेरा जो और जैसा पूर्वभव था उसके बारेमें आप कहें। (२१) इसपर वह साधु उसके पूर्वजन्मके सम्बन्धमें कहने लगे—

इन्द्रके पूर्वभवोंका वृत्तान्त—

परिभ्रमण करते हुए तूने किसी प्रकार मानवजन्म प्राप्त किया। (२२) शिखिपुर नामक नगरमें एक दरिद्र कुलमें लक्षण एवं गुणसे रहित तथा सैकड़ों रोगोंसे पीड़ित एक लड़की उत्पन्न हुई थी। (२३) दुर्भाग्यवश उसके माता-पिता दोनों मर गये। लोगोंका जूठा अन्न खाकर वह किसी तरह जीती रही। (२४) फटे हुए हाथ-पैरोंवाली, रूक्ष शरीर तथा गन्दे व फटे-पुराने वस्त्र पहनी हुई और लोगोंसे डराई-धमकाई जाती वह मनमें दुःखित होकर इधर-उधर भटकती रहती थी। (२५) कर्मकी निर्जरावश मरनेके पश्चात् वह किंपुरुषकी स्त्री क्षीरधाराके नामसे वहाँ उत्पन्न हुई। (२६) वहाँसे च्युत होनेपर रत्नपुरमें धारिणीके कृषक गोमुखके पुत्र सहस्रभानुके रूपमें उत्पन्न हुई। (२७) सम्यक्त्वधारी सहस्रभानुने अणुव्रत अंगीकार किये। वहाँसे मरकर वह शुक्र नामक विमानमें उत्पन्न हुआ। (२८) विमानसे च्युत होकर पूर्वके रत्नसंचय नगरमें मणिरत्नकी पत्नी गुणवल्लीके पुत्र रूपसे उत्पन्न हुआ। (२९) उस नन्दिवर्द्धनने राज्य करनेके पश्चात् जिनवरके

---

१. महणिं पव्वज्जं—प्रत्य०। २. मुणि—प्रत्य०।

अह नन्दिवद्धणो सो, रज्जं काऊण जिणवरेण समं । पव्वइओ करिय तवं, गेविज्जं उत्तमं पत्तो ॥ ३० ॥
अहमिन्दपवरसोक्खं, भोत्तूण चुओ इहं भरहवासे । मणसुन्दरीएँ जाओ, सहसारसुओ तुमं इन्दो ॥ ३१ ॥
इन्दत्त पडिवन्नो, मणाभिलासेण गब्भसमयम्मि । इह चक्कवालनयरे, जाओ विज्जाहराहिवई ॥ ३२ ॥
किं परितप्पसि दीह, जह सगामे विणिज्जिओ अहय[१] । एयनिमित्तेण तुम, कम्मकलङ्काउ मुच्चिहिसि ॥ ३३ ॥
किं न सरसि ज पुव्व, कीऌन्तेण वि य दुण्णएण कय । तं सव्वं फुडवियड, कहेमि निसुणेहि एगमणो ॥ ३४ ॥
नयरे अरिंजयपुरे, जलणसिहो नाम खेयराहिवई । महिला से वेगवई, दुहिया वि य होइ आहल्ला ॥ ३५ ॥
तीए सयंवरट्टे, मिलिया विज्जाहरा वहुवियप्पा । वल-रिद्धिसमुदएण, तुमं पि पत्तो तहि चेव ॥ ३६ ॥
चन्दावत्तपुरुत्तम–सामी आणन्दमालिणो नाम । गहिओ सयवराए, परभवकम्माणुभावेण ॥ ३७ ॥
परिणेऊण नरिन्दो, त कन्नं रूव-जोव्वणापुण्णं । रइसागरोवगाढो, भुञ्जइ भोगे सुरवरो व्व ॥ ३८ ॥
तत्तो पभूइ तुहयं, ईसावसरोसपसरियसरीरो । न य छड्डसि अणुवन्धं, तस्सुवरिं नन्दिमालिस्स ॥ ३९ ॥
अह अन्नया कयाई, सजमकम्मोदएण पडिवुद्धो । निक्खमइ नन्दिमाली, चइऊण परिग्गहा-ऽऽरम्भ ॥ ४० ॥
विहरन्तो सपत्तो, नदीएँ हसावलीएँ तीरम्मि । समणसहिओ महप्पा, दिट्ठो य तुमे भमन्तेण ॥ ४१ ॥
ओलक्खिओ य साहू, झाणत्थो पव्वए रहावत्ते । सरियं ते ज वत्त, आहल्लाकारणं सव्व ॥ ४२ ॥
रुट्टेण तुमे वद्धो, समणो सव्वेसु चेव अङ्गेसु । तह वि न कम्पइ समणो, मेरू विव वायगुञ्जाहि ॥ ४३ ॥
समणस्स निययभाया, साहू कल्लाणगुणधरो नामं । दट्ठूण य उवसग्ग, रुट्ठो पडिम समाणेइ ॥ ४४ ॥
कोवाणलेण सिग्घ, डहिऊण निरूविओ समाणेणं । सव्वसिरीएँ महरिसी, उवसमिओ तुज्झ महिलाए ॥ ४५ ॥

---

पास दीक्षा ली और तप करके उत्तम ग्रैवेयक विमानमें उत्पन्न हुआ । (३०) अहमिन्द्रके समान उत्तम सुखका उपभोग करके वहाँसे च्युत होनेपर इसी भरतक्षेत्रमें मनःसुन्दरीसे उत्पन्न तुम सहस्रारके पुत्र इन्द्र हुए हो । (३१) गर्भसमयमें तुमने जो मनमें अभिलाषा की थी उससे तुमने इन्द्रत्व प्राप्त किया है। इस चक्रवाल नगरमें तुम विद्याधरोंके अधिपति हुए हो । (३२) लड़ाईमें मैं हराया गया, ऐसा दीर्घ कालसे अनुताप तुम क्यों करते हो ? इस निमित्तसे तुम कर्मरूपी कलंकसे मुक्त हो जाओगे । (३३) खेलखेलमें तुमने पूर्वकालमें जो दुर्नीति की थी वह क्या तुम्हें याद नहीं आ रही ? वह सब मैं स्फुटरूपसे कहता हूँ । तुम वरावर ध्यान देकर सुनो । (३४)

अरिंजय नामक नगरमें ज्वलनसिंह नामका एक खेचराधिपति था । उसकी स्त्री वेगवती थी तथा अहल्या नामकी एक पुत्री भी थी । (३५) उसके स्वयंवरमें वल एवं ऋद्धिसे सम्पन्न अनेक विद्याधर इकट्ठे हुए थे। तुम भी वहाँपर आये थे । (३६) पूर्वजन्मके कर्मके फलरूप उस स्वयंवरा कन्या अहल्याने चन्द्रावर्त नामक उत्तम नगरके आनन्दमालिवर नामक स्वामीको अंगीकार किया । (३७) रूप एवं यौवनसे पूर्ण उस कन्याके साथ शादी करके प्रेमके सागरमें लीन वह राजा उत्तम देवकी भाँति भोगोंका उपभोग करने लगा । (३८) तबसे लेकर ईर्ष्यावश जिसके समग्र शरीरमें रोप व्याप्त हो गया है ऐसे तुमने उस नन्दिमालीके ऊपर वैरभाव नहीं छोड़ा । (३९) एक वार संयमजनक कर्मके उदयसे नन्दिमालीको वोध हुआ और परिग्रह एवं आरम्भका त्याग करके उसने दीक्षा ले ली । (४०) श्रमणोंके साथ विहार करता हुआ वह महात्मा हंसावली नदीके तीरपर आ पहुँचा। घूमते हुए तुमने उसे देखा । (४१) रथावर्त पर्वतके ऊपर ध्यानस्थ उस मुनिको तुमने पहचान लिया । अहल्याके कारण जो कुछ हुआ था वह सव तुम्हें याद हो आया । (४२) क्रोधमें आकर तुमने सभी अंगोसे उस साधुको वाँध लिया, फिर भी गुंजारव करते हुए वायुसे जिस तरह मेरुपर्वत कम्पित नहीं होता उसी तरह वह कंपित न हुआ । (४३) श्रमणका अपना भाई और कल्याणगुणधर नामका साधु इस उपसर्गको देखकर क्रुद्ध हुआ। उसने प्रतिमायोग ( ध्यान ) पूर्ण किया । (४४) फौरन ही कोपरूपी अग्निसे जलाकर श्रमणने देखा । तुम्हारी पत्नी सर्वश्रीने उस महर्षिको शान्त किया । (४५) सम्यक्त्वयुक्त वुद्धिवाला और दयालु वह श्रमण उस स्त्रीको देखकर तत्काल शान्त हो

सम्मत्तभावियमई, त महिल पेच्छिउ दयावन्नो । समणो पसन्नमणसो, जाओ च्चिय तक्खणं चेव ॥ ४६ ॥
निम्ममनिरहङ्कार, जो निन्दइ साहव दढचरित्त । आहणइ सवइ मूढो, सो पावइ दीहससार ॥ ४७ ॥
एव नाऊण तुमे, पुण्णस्स पराभवस्स य विसेस । धम्मेण नवरि छिज्जइ, एय दुक्खासयं सव्व ॥ ४८ ॥
सुणिऊण निययचरिय, सक्को सवेगजायसब्भावो । पणमइ मुणी निसण्णो, पुणो पुणो मुणियपरमत्थो ॥ ४९ ॥
दाऊण उवएस, साहू सपत्थिओ निययठाण । इन्दो वि सयलरज्जे, ठवेई पुत्त विरियदत्त ॥ ५० ॥
आपुच्छिऊण सक्को, माया-पिय-सयण-महिलियाओ य । गिण्हइ जिणोवइट्ठ, पवज्ज दुक्खमोक्खट्ठे ॥ ५१ ॥

अन्नोन्नजोगकरणेहि तवोविहाण, काऊण कम्मकलुसस्स य सक्कनास ।
उप्पन्ननाणविमलामलसुद्धभावो, इन्दो सिव उवगओ परिनिट्ठियट्ठो ॥ ५२ ॥

॥ इय पउमचरिए इन्दनिव्वाणगमणो नाम तेरसमो उद्देसओ समत्तो ॥

## १४. अणंतविरियधम्मकहणाहियारो

अह सो सुरिन्दनाहो, मेरु गन्तूण चेइयहराइ । थोऊण पडिनियत्तो, आगच्छइ निययलीलाए ॥ १ ॥
घणगुरुगभीरसरिस, सद्द सोऊण रावणो खुहिओ । पेच्छइ य पलोयन्तो, कुकुमवण्ण दिसाचक्क ॥ २ ॥
परिपुच्छइ मारीई, कस्सेसो मेहसरिसनिग्घोसो ? । किं वा इम समत्थ, भुवण रत्तारुणच्छाय ? ॥ ३ ॥
भणइ तओ मारीई, सुवण्णतुङ्गे अणन्तविरियस्स । लोगा-ऽलोगपगास, उप्पन्न केवल नाण ॥ ४ ॥
जन्ताण साहुमूल, देवाण एस तूरनिग्घोसो । मणिमउडकिरणपसरिय–रएण भुवण पि विच्छुरिय ॥ ५ ॥

---

गया। (४६) ममत्व एव अहंकार रहित तथा चरित्रमें दृढ़ ऐसे साधुकी जो मूर्ख निन्दा करते हैं, उन्हें मारते हैं या दुःखी करते हैं वे दीर्घ संसार प्राप्त करते हैं। (४७) इस प्रकार पुण्य एवं पराभवके बीच जो विशेषता है वह तुम जानो। वस्तुत इस समूचे दुःखका आधार धर्मसे ही नष्ट होता है। (४८)

अपने पूर्वाचरणके बारेमें सुनकर वैराग्यभाव जिसे उत्पन्न हुआ है ऐसे उस इन्द्रने मुनिको वन्दन किया और परमार्थपर पुनः पुनः विचार करता हुआ बैठा। (४९) उपदेश देकर साधुने अपने स्थानकी ओर प्रस्थान किया। इन्द्रने भी अपने समग्र राज्यपर वीर्यदत्त नामक पुत्रको स्थापित किया। (५०) माता, पिता, स्वजन एव पत्नियोंकी अनुमति प्राप्त करके इन्द्रने दुःखके विनाशके लिए जिनोपदिष्ट प्रव्रज्या अंगीकार की। (५१) विभिन्न योग एवं करणोंसे तपविधि करके तथा कर्मरूपी मैलका सर्वनाश करके निर्मल ज्ञान एवं निष्कलंक व शुद्ध भाववाले और अर्थके पारगामी इन्द्रने मोक्ष प्राप्त किया। (५२)

। पद्मचरितमें इन्द्रका निर्वाण-गमन नामक तेरहवाँ उद्देश समाप्त हुआ।

## १४. अनन्तवीर्यका धर्मोपदेश

एक बार वह सुरेन्द्रनाथ रावण मेरुपर्वत पर जाकर और चैत्यगृहोंमें स्तवन करके आरामसे वापस लौट रहा था (१) बादलके समान अतिगम्भीर शब्द सुनकर रावण क्षुब्ध हुआ। चारों तरफ दृष्टि डालने पर उसने कुंकुमके सदृश वर्णवाली दिशाएँ देखीं। (२) उसने मारीचिसे पूछा कि मेघके समान यह निर्घोष किसका है? और यह समग्र लोक अरुणके समान लालकान्तिवाला क्यों हो गया है? (३) इस पर मारीचिने कहा कि सुवर्णगिरिके ऊपर अनन्तवीर्यको लोक एवं अलोकको प्रकाशित करनेवाला केवलज्ञान हुआ है जो प्राणियोंके कल्याणके मूलरूप है। देवोंके वाद्योंका यह निर्घोष है तथा उनके मुकुटोंकी मणियोंमेंसे निकलनेवाली किरणोंके प्रकाशसे यह विश्व व्याप्त हो गया है। (४-५) उसका

सुणिऊण तस्स वयण, अवइण्णो रावणो जणियतोसो । वन्दइ मुणिवरवसहं, तिक्खुत्त पयाहिण काउं ॥ ६ ॥
ताव च्चिय पढमयरं, देवा अभिवन्दिऊण उवविट्ठा । बीओ सुराहिवो इव, तत्थाऽऽसीणो दहमुहो वि ॥ ७ ॥
देव-मणुएसु एत्तो, खेयरवसहेसु आसणत्थेसु । सीसेण तत्थ समणो, जोवहिय पुच्छिओ धम्मं ॥ ८ ॥
तो फुड-वियडपयत्थं, निम्मल-निउण सहावमहुरगिर । कहिऊण समाढत्तो, वन्ध मोक्खं च मुणिवसहो ॥ ९ ॥
अट्ठविहकम्मवद्धो, जीवो परिभमइ दीहससार । दुक्खाणि अणुहवन्तो, उदएणं वेयणिज्जस्स ॥ १० ॥
जइ कह वि माणुसत्त, लभइ य परिनिज्जराएँ कम्माण । तह वि य न कुणइ धम्मं, रस-फरिसवसाणुगो जीवो ॥ ११ ॥
रत्ता दुट्ठा मूढा, जे एत्थ कुणन्ति पावय कम्म । ते जन्ति नरयलोय, वहुवेयणसकुल घोर ॥ १२ ॥
वच्चन्ति महारम्भा, महाहिगरणा परिग्गहमहन्ता । तिव्वकसायपरिणया, ते वि य नरय पवज्जन्ति ॥ १३ ॥

नरक गति:—

माया-पिइ-गुरु-भाया-भगिणी-पत्ती-सुय च घाएन्ति । ते चण्डकम्मकारी, वच्चन्ति मया महानरय ॥ १४ ॥
मसरसलुद्धगा वि य, वाउरिया वाह-मच्छवन्धा य । आलीविया वि चोरा, गामा-ऽऽगर-देसघाया य ॥ १५ ॥
जे वि य मारेन्ति पसू, पुरोहिया होमकारणुज्जुत्ता । गुम्माहिवई वि नरा, ते वि य नरगोवगा हुन्ति ॥ १६ ॥
सीह-ऽच्छभल्ल-चित्तय-तन्तुय-तिमि-मयर-सुसुमारा य । वच्चन्ति ते वि नरय, जीवाहारा महापावा ॥ १७ ॥
पाडिप्पवग-वलाया, गिद्धा कुरुला य वञ्जुला चेव । उरगा महोरगा वि य, सव्वे ते नरयपहगामी ॥ १८ ॥
एए उ महारम्भा, भणामि एत्तो महाहिगरणा य । जे नरवईण मन्ती, दूया आएसदाया य ॥ १९ ॥

कथन सुनकर आनन्दमें आया हुआ रावण नीचे उतरा और तीन वार प्रदक्षिणा देकर मुनियोंमें वृषभके समान श्रेष्ठ ऐसे उन मुनिवरको वन्दन किया। (६) तबतक तो वन्दन करके पहले ही देव बैठ गये थे। दूसरे सुरेश अर्थात् इन्द्रके जैसा रावण भी वहाँ जाकर बैठा। (७) वहाँ देव, मनुष्य तथा उत्तम विद्याधरोंके आसन पर बैठ जाने पर किसी एक शिष्यने श्रमण भगवान्से जीवोंके लिए कल्याणकर धर्मके बारेमें पूछा। (८) तब स्फुट एवं गम्भीर पद तथा अर्थवाली, अत्यन्त निर्मल और अत्यन्त मधुर वाणीमें मुनियोंमे श्रेष्ठ ऐसे अनन्तवीर्य प्रभुने वन्ध एवं मोक्षके बारेमें कहना शुरू किया। (९)

आठ प्रकारके कर्मोंसे बद्ध जीव वेदनीय कर्मके उदयके अनुसार दुःखोंका अनुभव करता हुआ दीर्घ संसारमें परिभ्रमण करता है। (१०) कर्मोंकी निर्जरावश यदि वह किसी तरह मनुष्यभव प्राप्त करता है तो भी रस एव स्पर्शके वशीभूत होकर जीव धर्म नहीं करता। (११) इस संसारमे जो दुष्ट एवं मूढ़ जीव पापकर्म करते हैं वे अत्यन्त वेदनासे भरे हुए घोर नरकलोकमे जाते हैं। (१२) जो हिंसादि महान् आरम्भ-समारम्भ करनेवाले हैं, जो अत्यन्त असयमी होते हैं, जो बड़ा भारी परिग्रह रखते हैं और जो क्रोधादि तीव्र कषायोंसे युक्त होते हैं वे भी नरकमें जाते हैं। (१३) जो माता, पिता, गुरु, भाई, बहन, पत्नी और पुत्रका घात करते हैं—ऐसे भयंकर कर्म करनेवाले भी मर करके घोर नरकमें जाते हैं। (१४) मांस एवं रसमें लुब्ध, शिकारी, बहेलिये, मच्छीमार, आग लगानेवाले, चोर, गाँव नगर एवं देशका विनाश करनेवाले तथा यज्ञके लिए उद्युक्त जो पुरोहित पशुको मारते हैं और जो मनुष्य सेनाके अधिपति होते हैं वे भी नरकमें जानेवाले होते हैं। (१४-१६) सिंह, रींछ-भालू, चिता तथा तन्तु ( जलजन्तु-विशेष ), मछली, मगरमच्छ एवं सुसुमार ( मत्स्य-विशेष ) जीवोंका आहार करनेवाले ऐसे जो महापापी पशु हैं वे भी नरकमें जाते हैं। (१७) पारिप्लवक (पक्षी-विशेष) वगुले, गीध, कुरुल ( पक्षी-विशेष ), वंजुल ( पक्षी-विशेष ), सर्प तथा महानाग—ये सभी नरकमार्गके अनुगामी हैं। (१८) ये सब महारम्भ अर्थात् हिंसादि पापाचार करनेवाले हैं। अब जो महाधिकरण अर्थात् असंयमी हैं उनके बारेमें कहता हूँ। राजाके जो मंत्री, दूत तथा आज्ञाका पालन करनेवाले हैं, जो बाण एवं अस्त्रविद्याके उपाध्याय हैं, जो विष एवं व्रतके प्रयोक्ता

१. त्रिकृत्वः। २. मृता.। ३. वागुरिका·।

ईसत्थउवज्झाया, विसजोगपउञ्जणा अलियवादी । मरिऊण जन्ति निरय, नरिन्दनेमित्तिया जे य ॥ २० ॥
अन्ने वि एवमाई, वायाए अज्जिणन्ति जे पाव । ते सव्वे अहिगरणा, हवन्ति नरओवगा मणुया ॥ २१ ॥
चक्कहरा य नरिन्दा, मण्डलिया रट्ठसामिणो जे य । अन्ने वि एवमाई, वहवे नरओवगा होन्ति ॥ २२ ॥
मण-वयण-कायगुत्त, निरहकार जिइन्दिय धीर । समण च जो दुगुञ्छइ, सो वि य नरय समज्जेइ ॥ २३ ॥
एवंविहा य जीवा, नरए वहुवेयणा समुप्पन्ना । छिज्जन्ति य भिज्जन्ति य, करवत्त-ऽसिपत्त-जन्तेसु ॥ २४ ॥
सीहेसु य वग्घेसु य, पक्खीसु य लोहतुण्डमाईसु । खज्जन्ति आरसन्ता, पावा पावन्ति दुक्खाइ ॥ २५ ॥

तिर्यंगति —

जे पुण नियडीकुडिला, कूडतुला-कूडमाणववहारी । रसभेदिणो य पावा, जे य ठिया करिसणाईसु ॥ २६ ॥
अन्ने वि एवमाई, इन्दियवसगा विमुक्कधम्मधुरा । अट्टज्झाणेण मया, ते वि य गच्छन्ति तिरियगइ ॥ २७ ॥
निच्च भयदुदुयमणा, असण-तिसा-वेयणापरिग्गहिया । अणुहोन्ति तिरियजीवा, तिक्ख दुक्ख निययकाल ॥ २८ ॥

मनुष्यगति.—

गो-महिसि-उट्ट-पसुया, तणचारी एवमाईया वहवे । मरिऊण होन्ति मणुया, मन्दकसाया नरा जे य ॥ २९ ॥
आरिय-अणारिया वि य, कुलेसु अहमुत्तमेसु उववन्ना । अप्पाउया य दीहाउया य जीवा सकम्मेसु ॥ ३० ॥
केएत्थ अन्ध-वहिरा, मूया खुज्जा य वामणा पङ्गु । धणवन्ता गुणवन्ता, केइ दरिद्देण अभिभूया ॥ ३१ ॥
लोभमहागहगहिया, केई पविसन्ति रणमुह सूरा । अवरे य सायरवरे, वीईसघट्टकल्लोले ॥ ३२ ॥
केएत्थ अडविमज्झे, सत्थाहा पविसरन्ति वीहणय । अन्ने वि करिसणाईवावारसएसु सजुत्ता ॥ ३३ ॥

देवगतिः—

एव मणुयगईए, सवत्तो जाणिऊण दुक्खाइ । सहरागसजमा वि य, करेन्ति धम्म वहुवियप्प ॥ ३४ ॥

---

हैं, जो असत्यवादी हैं तथा राजाके जो ज्योतिषी हैं वे मर करके नरकमे जाते हैं। (१९-२०) ऐसे ही दूसरे भी जो वचनके पापको नहीं जीतते वे सब अधिकरण (असंयमी) मनुष्य नरकमे जानेवाले होते हैं। (२१) चक्रवर्ती राजा, सामन्त, जो राष्ट्रके अधिपति होते हैं वे तथा ऐसे दूसरे भी बहुतसे नरकगामी होते हैं। (२२) मन, वचन एव कायाका सयम करनेवाले, निरहंकार, जितेन्द्रिय तथा धीर ऐसे श्रमणकी जो निन्दा करता है वह भी नरक प्राप्त करता है। (२३) अत्यन्त वेदनावाले नरकोंमे उत्पन्न ऐसे जीव करवत, तलवार तथा यंत्रो द्वारा काटे तथा खण्ड खण्ड किये जाते हैं। (२४) सिंह, व्याघ्र तथा लोहतुण्ड आदि पक्षियो द्वारा वे खाये जाते हैं। उस समय चिल्लाते हुए वे पापी दु ख प्राप्त करते हैं। (२५) जो कपटी और कुटिल होते हैं, जो झूठे तौल और झूठे मापसे व्यवहार करते हैं, जो रसवाली चीजोंमें मिलावट करते हैं, जो खेती आदिमे लगे हुए है तथा दूसरे भी ऐसे ही जो इन्द्रियके वशीभूत एव धर्मधुराका त्याग करनेवाले होते हैं वे भी आर्तध्यानसे मरकर तिर्यंच गतिमें जाते हैं। (२६ २७) भयसे पीड़ित मनवाले तथा खाने पीनेकी वेदनासे व्याकुल पशु-पक्षी आदि तिर्यंच जीव नियत काल तक अर्थात् आयुष्यपर्यन्त सदैव तीव्र दु खका अनुभव करते हैं। (२८) गाय, भैंस तथा ऊँट और ऐसे ही दूसरे घास खानेवाले पशु तथा मन्द कषायवाले मनुष्य मर करके मनुष्य होते हैं। (२९) अल्प आयुष्य अथवा दीर्घ आयुष्यवाले जीव अपने कर्मके अनुसार आर्य अथवा अनार्य तथा उत्तम अथवा अधम कुलोंमे उत्पन्न होते हैं। (३०) कोई यहाँ पर अन्धे, बहिरे, गूँगे, कुबड़े, बौने, पगु होते हैं, कोई धनी और गुनी होते है तो कोई दारिद्र्यसे अभिभूत होते हैं। लोभरूपी महाग्रहसे ग्रस्त कोई शूरवीर युद्धके मुखमें तो दूसरे तरंगोंके टकरानेसे शब्दायमान समुद्रमे प्रवेश करते हैं। इस संसारमें कई सार्थवाह बीहड जंगलमें प्रवेश करते हैं तो दूसरे खेती आदि सैकड़ो व्यापारोमें जुडे हुए हैं। (३१-३३) इस प्रकार मनुष्यगतिमें चारों ओर दु ख है ऐसा जानकर सरागसंयमी (गृहस्थ) अनेक प्रकारके धर्मका पालन करते हैं। (३४) पाँच अणुव्रतसे युक्त

पञ्चाणुव्वयजुत्ता, केएत्थ अकामनिज्जराए य । एवविहा मणुस्सा, मरिऊण लहन्ति देवत्तं ॥ ३५ ॥
केएत्थ भवणवासी, वन्तर-जोइसिय-कप्पवासी य । जोगविसेसेण पुणो, हवन्ति अहमुत्तमा देवा ॥ ३६ ॥
एवं चउप्पयारे, ससारे संसरन्ति कम्मवसा । जीवा मोहपरिणया, त सिवसोक्खं अपावेन्ता ॥ ३७ ॥

सुपात्रकुपात्रं दानं, तत्प्रकाराः, फलं चः—

दाणेण वि लभइ नरो, सुमाणुसत्तं तहेव देवत्तं । ज देइ संजयाण, चारित्तविसुद्धसीलाणं ॥ ३८ ॥
जे नाण-सजमरया, अणन्नदिट्ठी जिइन्दिया धीरा । ते नाम होन्ति पत्तं, समणा सव्वुत्तमा लोए ॥ ३९ ॥
सुह-दुक्खेसु य समया, जेसिं माणे तहेव अवमाणे । लाभा-ऽलाभे य समा, ते पत्तं साहवो भणिया ॥ ४० ॥
भावेण य ज दिन्नं, फासुयदाणोसह मुणिवराण । तं इन्दियाभिरामं, विउल पुण्णप्फल होइ ॥ ४१ ॥
मिच्छद्दिट्ठीण पुणो, जं दिज्जइ राग-दोससमूढाणं । आरम्भपरिणयाण, त चिय अफलं हवइ दाणं ॥ ४२ ॥
कूएक्करसजलेणं, अहिसित्ता पायवा बहुवियप्पा । तित्तं च महुर-कडुया, हवन्ति निययाणुभावेण ॥ ४३ ॥
एवमिह भत्तमेय, सुसीलवन्ताण सीलरहियाण । दिन्नं अन्नम्मि भवे, सुहमसुहफलावह होइ ॥ ४४ ॥
अप्पसरिसाण दाणं, ज दिज्जइ कामभोगतिसियाण । तं न हु फल पयच्छइ, घणिय पि हु उज्जमन्ताण ॥ ४५ ॥
हा! कट्ठ चिय लोओ, कहयं वेयारिओ कुलिङ्गीहि । कुगन्थकत्थएहिं, उम्मग्गपलोट्टजीवेहिं ? ॥ ४६ ॥
उवइट्ठ चिय मस, जाग काऊण भुञ्जह न दोसो । इन्दियवसाणुगेहि. परलोगनियत्तचित्तेहिं ॥ ४७ ॥
काऊण धम्मबुद्धी, जे मस देन्ति जे य खायन्ति । उभओ वि जन्ति नरय, तिव्वमहावेयण घोरं ॥ ४८ ॥
जइ वि हु तव महन्त, कुणइ य तित्थाभिसेवण सयलं । मस च जो न भुञ्जइ, त तेण समं न य भवेज्जा ॥ ४९ ॥

---

कोई-कोई यहाँ अकामनिर्जरा करते हैं। इस प्रकारके मनुष्य मर करके देवत्व प्राप्त करते हैं। (३५) कई इस देवगतिमें भवनवासी होते हैं तो कई व्यंतर ज्योतिष्क तथा कल्पवासी देव होते हैं और अपनी मन-वचन-कायाकी प्रवृत्ति रूप योग विशेषके अनुसार अधम अथवा उत्तम देव बनते हैं। (३६) इस प्रकार चतुर्विध संसारमें मोहमें परिणत जीव परिभ्रमण करते हैं, और उस शिवसुखको (मोक्षको) प्राप्त नहीं करते। (३७)

दानसे मनुष्य अच्छा मानवभव प्राप्त करता है तथा जो चारित्र एवं विशुद्ध शीलवाले संयमीको दान देता है वह देवगति प्राप्त करता है। (३८) जो ज्ञान एवं संयममें रत हैं और जो सत्यदृष्टि, जितेन्द्रिय तथा धीर होते हैं वे ही सर्वोत्तम श्रमण दानके पात्र हैं। (३९) सुख-दुःखमें जो समभाव रखते हैं, जो मान एवं अपमानमें तथा लाभ एवं हानिमें सम रहते हैं, वे ही साधु दानके पात्र कहे गये हैं। (४०) भावपूर्वक जो प्रासुक दान तथा औषध मुनिवरोंको दिया जाता है वह इन्द्रियोंके लिए सुन्दर तथा विपुल पुण्यरूपी फलमें कारणभूत होता है। (४१) किन्तु राग-द्वेषसे मूढ़ तथा हिंसादि आरम्भमें लगे हुए मिथ्यादृष्टियोंको जो दान दिया जाता है वह निष्फल जाता है। (४२) जिस प्रकार कुएँके एक ही स्वादवाले पानीसे सींचे गये अनेक प्रकारके वृक्ष अपने अपने स्वभावके अनुसार तीखे, मीठे अथवा कड़ुए होते हैं, इसी प्रकार सुन्दर शीलवालोंको तथा शीलरहित जनोंको दिया गया भोजन दूसरे भवमें शुभ अथवा अशुभ फलदायी होता है। (४३-४४) अपने ही जैसे कामभोगोंमें तृषित लोगोंको जो दान दिया जाता है वह प्रशंसनीय होने पर भी उसमें उद्यम करनेवालोंको फल नहीं देता। (४५) अफसोस है कि कुशास्त्रोंका कथन करनेवाले तथा उन्मार्ग पर फेंके गये मिथ्यात्वी जीवोंने किस तरह लोगोंको ठगा है! (४६) इन्द्रियोंके वशवर्ती तथा परलोकसे जिन्होंने मन हटा लिया है ऐसे लोगोंने उपदेश दिया है कि यज्ञ करके मांस खाओ तो इसमें दोष नहीं है। (४७) धर्मबुद्धिसे जो मांस देते हैं और जो खाते हैं वे दोनों घोर तथा अत्यन्त तीव्र वेदनासे युक्त नरकमें जाते हैं। (४८) यदि कोई बड़ा भारी तप करता है और समग्र तीर्थोंकी सेवा करता है तो वह, जो मास नहीं खाता उसकी बराबरी नहीं कर सकता। (४९) जोगोदान, कन्यादान, भूमिदान तथा सुवर्णदान करते हैं वे

गो-इत्थि-भूमिदाणं, सुवण्णदाणं च जे पउञ्जन्ति । ते पावकम्मगरुया, भमन्ति संसारकन्तारे ॥ ५० ॥
बन्धण-ताडण-दमणं, तु होइ गाईण दारुणं दुक्खं । हल-कुलिसेसु[1] य पुहई, दारिज्जइ जन्तुसंघायं ॥ ५१ ॥
जो वि हु देइ कुमारी, सो वि हु रागं करेइ गिद्धिं च । रागेण होइ मोहो, मोहेण वि दुग्गईगमणं ॥ ५२ ॥
हेमं भयावहं पुण, आरम्भ-परिग्गहस्स आमूलं । तम्हा वज्जन्ति मुणी, चत्तारि इमाणि दाणाणि ॥ ५३ ॥
नाणं अभयप्पयाणं, फासुयदाणं च भेसजं चेव । एए हवन्ति दाणा, उवइट्ठा वीयरागेहिं ॥ ५४ ॥
नाणे उ दिव्वनाणी, दीहाऊ होइ अभयदाणेणं । आहारेण य भोगं, पावइ दाया न संदेहो ॥ ५५ ॥
लहइ य दिव्वसरीरं, साहूणं भेसजस्स दायारो । निरुवमअङ्गोवङ्गो, उत्तमभोगं च अणुहवइ ॥ ५६ ॥
जह वड्ढइ वडवीयं, पुहइयले पायवो हवइ तुङ्गो । तह मुणिवराण दाणं, दिन्नं विउलं हवइ पुण्णं ॥ ५७ ॥
जह खेत्तम्मि सुकिट्ठे, सुबहुत्तं अब्भुयं हवइ वीयं । तह संजयाण दाणं, महन्तपुण्णावहं होइ ॥ ५८ ॥
जह ऊसरम्मि वीयं, खित्तं न य तस्स होइ परिवुड्ढी । तह मिच्छत्तमइलिए, पत्ते अफलं हवइ दाणं ॥ ५९ ॥
सद्धा[2] सत्ती भत्ती, विन्नाणेणं य हवेज्ज जं दिन्नं । तं दाणं विहिदिन्नं, पुण्णफलं होइ नायव्वं ॥ ६० ॥
विविहाउहगहियकरा, सव्वे देवा कसायसंजुत्ता । कामरइरागवसगा, निच्चकयमण्डणाभरणा ॥ ६१ ॥
जे एवमाइ देवा, न हु ते दाणस्स होन्ति नेयारो । सयमेव जे न तिण्णा, कह ते तारन्ति अन्नजणं ? ॥ ६२ ॥
जइ पङ्गुलेण पङ्गू, निज्जइ देसन्तरं सखन्धेणं । तह एएसु वि धम्मो, देवेसु न एत्थ संदेहो ॥ ६३ ॥
जे य पुण वीयरागा, तित्थयरा सव्वदोसपरिमुक्का । ते होन्ति नवरि लोए, उत्तमदाणस्स नेयारा ॥ ६४ ॥

अशुभ कर्मोंसे भारी हो संसाररूपी जंगलमें भटकते हैं। (५०) बन्धन, ताड़न तथा दमन जैसा दारुण दुःख गायोंको होता है। हलोंके फलोंसे जन्तुओंसे व्याप्त पृथ्वी तोड़ी-फोड़ी जाती है। (५१) जो कन्या देता है वह भी राग और आसक्ति पैदा करता है। रागसे मोह होता है और मोहसे तो दुर्गतिमें गमन होता है। (५२) सोना तो आरम्भ-परिग्रहका मूल है। अतः मुनि इन चार दानोंका परित्याग करते हैं। (५३) ज्ञान दान, अभयदान, प्रासुक अन्न-जलका दान तथा औषधदान—वीतराग द्वारा उपदिष्ट ये चार दान हैं। (५४) ज्ञानदानसे दिव्य ज्ञानी, अभयदानसे दीर्घआयुष्य तथा आहारदानसे दाता भोग प्राप्त करता है इसमें सन्देह नहीं है। (५५) साधुको दवाका दान देनेवाला दिव्य शरीर व निरुपम अंगोपांग प्राप्त करता है तथा उत्तम भोगका अनुभव करता है। (५६) जिस प्रकार बरगदका बीज बढ़नेपर पृथ्वी पर विशाल वृक्ष बनता है उसी प्रकार मुनिवरको दान देनेसे विपुल पुण्य होता है। (५७) जिस प्रकार अच्छी तरह जुते गये खेतमें बहुत बड़ी मात्रामें और अद्भुत दाने पैदा होते हैं उसी प्रकार संयत मुनियोंको दिया गया दान बड़े भारी पुण्यका कारण होता है। (५८) जिस तरह ऊसर जमीनमें बीज बोने पर उसकी अभिवृद्धि नहीं होती, उसी तरह मिथ्यात्वसे मलिन पात्रमें दिया गया दान निष्फल जाता है। (५९) श्रद्धापूर्वक, यथाशक्ति, भक्तिभावसे तथा विवेकबुद्धिसे जो दान दिया जाता है वह विधिपूर्वक दिया कहा जाता है और वही पुण्यफलदायी होता है ऐसा समझना चाहिए। (६०) विविध प्रकारके आयुध हाथमें धारण करनेवाले, सब देव काम रति एवं रागके वशीभूत तथा सदैव मण्डन व आभूषण धारण करनेवाले होते हैं। (६१) ऐसे ही जो दूसरे देव हैं वे दानको ग्रहण करनेवाले नहीं होते, क्योंकि जो स्वयं पार नहीं पहुँचे हैं वे दूसरे लोगोंको कैसे पार लगायेंगे ? (६२) जिस प्रकार एक लगड़ा दूसरे लंगड़ेको अपने कन्धेपर बिठाकर दूसरे स्थानपर ले जाय ( जो अशक्य है ), उसी प्रकार इसमें सन्देह नहीं कि इन देवोंमें धर्म असम्भव है। (६३) जो सब दोषोंसे रहित वीतराग तीर्थंकर होते हैं वे इस लोकमें उत्तम दानके अधिकारी हैं। (६४) आसक्तिसे पार उतरे हुए

१. अनुयोगद्वारेषु कुलिसस्थाने कुलियाशब्दो दृश्यते—"जणं हल-कुलियादीहिं खेत्ताइं उवक्कामिज्जन्ति" सूत्र ६७ पत्र ४८-१। "अधोनिबद्धतिर्यक्तीक्ष्णलोहपट्टिकं मयिकालघुतरं काष्ठं तृणादिच्छेदार्थं यत् क्षेत्रे वाह्यते तद् मरुमण्डलादिप्रसिद्धं कुलिकमुच्यते।

२ श्रद्धया शक्त्या भक्त्या।

जे जिणवराण धम्मं, करेन्ति पडिमाण तिण्णसङ्काणं । पूयासु य उज्जुत्ता, ते होन्ति सुरा महिड्डीया ॥ ६५ ॥
धयवडय पट्टय वा, धूव दीवं च जे जिणाययणे । देन्ति नरा सोममणा, ते वि य देवत्तणमुवेन्ति ॥ ६६ ॥
एवंविह तु दाणं, दाऊण नरा परंपरसुहाइं । भोत्तूण देवमणुयत्तणम्मि पच्छा सिवं जन्ति ॥ ६७ ॥
सुणिऊण भाणुकण्णो, दाण सयवित्थरं कयपणामो । पुच्छइ अणन्तविरियं, सामिय धम्म परिकहेहि ॥ ६८ ॥
तो भणइ अणन्तबलो, दुविहो धम्मो जिणेहि उवइट्ठो । सायार निरायारो, सो वि हु बहुपज्जओ होइ ॥ ६९ ॥

श्रमणधर्मः —

हिंसा-ऽलिय-चोरिक्का-मेहुण-परिग्गहस्स नियत्ती । एयाइं पञ्च महव्वयाणि समणाण भणियाणि ॥ ७० ॥
इरिया भासा तह एसणा य आयाणमेव निक्खेवो । उच्चाराई समिई, पञ्चमिया होइ नायव्वा ॥ ७१ ॥
मणगुत्ती वयगुत्ती, तहेव कायस्स जा हवइ गुत्ती । एयाउ मुणिवरेण, निययमिह धारियव्वाओ ॥ ७२ ॥
कोहो माणो माया, लोभो रागो य दोससञ्जुत्तो । एए निरुम्भियव्वा, देहे लीणा महासत्तू ॥ ७३ ॥
अणसणमूणोयरिया, वित्तीसंखेव कायपरिपीडा । रसपरिचागो य तहा, विवित्तसयणासण चेव ॥ ७४ ॥
पायच्छित्त विणओ, वेयावच्चं तहेव सज्झाओ । झाण चिय उस्सग्गो, तवो य अब्भिन्तरो एसो ॥ ७५ ॥

जिनवरोंके धर्मको जो प्रमाणरूप मानते हैं और जो उनकी पूजामें उद्यमशील रहते हैं वे बड़ी भारी ऋद्धिवाले देव होते हैं। (६५) जो सौम्यमनस्क मनुष्य जिन शासनमें ध्वज एवं पताकाके लिए वस्त्र, धूप तथा दीपका दान देते हैं वे भी देवत्व प्राप्त करते हैं। (६६) इस प्रकारका दान देनेसे मनुष्य देव एवं मानव भवमें सुखोंकी परम्पराका उपभोग करके बादमें मोक्षमें जाते हैं। (६७)

इस प्रकार विस्तारके साथ दानके बारेमें सुनकर प्रणत भानुकर्णने अनन्तवीर्यसे निवेदन किया कि, हे स्वामी! धर्मके बारेमें आप कहें। (६८) इसपर अनन्तवीर्य प्रभुने कहा कि जिनेश्वर भगवानोंने दो प्रकारके धर्मका उपदेश दिया है, सागार और अनगार।[1] इसके भी अनेक भेद हैं। (६९) हिंसा, झूठ, चोरी, मैथुन एवं परिग्रहसे निवृत्ति—ये श्रमणोंके पाँच महाव्रत कहे गये हैं। (७०) ईर्या, भाषा, एषणा, आदान-निक्षेप तथा उत्सर्ग—ये पाँच समितियाँ ज्ञातव्य हैं।[2] (७१) मनोगुप्ति, वचनगुप्ति तथा कायगुप्ति—ये तीन गुप्तियाँ मुनिवरको अवश्यमेव धारण करनी चाहिए[3]। (७२) क्रोध, मान, माया, लोभ तथा द्वेषके साथ राग—ये शरीरमें रहनेवाले महाशत्रु हैं, अतः इनका विरोध करना चाहिए। (७३) अनशन, ऊनोदरिता, वृत्तिसंक्षेप कायक्लेश, रसपरित्याग तथा विविक्तशय्यासन—ये छः बाह्य तप हैं। (७४) प्रायश्चित, विनय, वैयावृत्त्य, स्वाध्याय, ध्यान और उत्सर्ग ये छ अभ्यन्तर तप हैं। (७५) जिनवरोंने बारह प्रकारके[4] इस तपका उपदेश

१. सागारः निरगारः।

२. (१) ईर्यासमिति—किसी भी जन्तुको क्लेश न हो इस प्रकार सावधानीसे चलना। (२) भाषासमिति—सत्य, हितकारी, परिमित एवं सन्देहरहित बोलना। (३) एषणासमिति—जीवनयात्राके लिए आवश्यक निर्दोष साधनोंको जुटानेमें सावधानीके साथ प्रवृत्ति करना। (४) आदाननिक्षेपसमिति—वस्तुमात्राको भलीभाँति देखकर तथा प्रमार्जित करके लेना या रखना। (५) उत्सर्गसमिति—जन्तुशून्य प्रदेशमें देखकर एवं प्रमार्जित करके ही अनुपयोगी वस्तुओंको डालना।

३. (१) कायगुप्ति—लेने-देने अथवा बैठने-उठने आदिमें विवेकपूर्वक शारीरिक व्यापारका नियम करना। (२) वचनगुप्ति—बोलनेका प्रसंग उपस्थित होने पर या तो वचनका नियम करना या अवसरोचित मौन धारण करना। (३) मनोगुप्ति—दुष्ट एवं भले-बुरे मिश्र संकल्पका परित्याग करके शुभ संकल्पका सेवन करना।

४. जिस तपमें शारीरिक क्रियाकी प्रधानता होती है वह बाह्य तप और जिसमें मानसिक क्रियाकी प्रधानता होती है वह अभ्यन्तर तप। अभ्यन्तर तपकी पुष्टिमें ही बाह्य तपका महत्त्व माना गया है। छः बाह्य तप ये हैं—(१) अनशन—मर्यादित समय तक अथवा जीवनके अन्ततक सभी प्रकारके आहारका त्याग करना। (२) ऊनोदरिता—भूखसे कम आहार लेना। (३) वृत्तिसंक्षेप—विविध वस्तुओंकी

एसो वारसमेओ, होइ तवो जिणवरेहि उद्दिट्ठो । कम्मट्ठनिज्जरट्ठ, करेन्ति समणा समियपावा ॥ ७६ ॥
देहे वि निरवयक्खा, निरहकारा जिइन्दिया धीरा । वारसअणुपेक्खासु य, नियय भावेन्ति अप्पाण ॥ ७७ ॥
वासी-चन्दणसरिसा, मन्नन्ति सुह तहेव दुक्ख वा । जत्थत्थमियनिवासी, सीहा इव निब्भया समणा ॥ ७८ ॥
धरणी विव सव्वसहा, पवणो इव सव्वसङ्गपरिमुक्का । गयण व निम्मलमणा, गम्भीरा सायरं चेव ॥ ७९ ॥
सोमा निसायर पिव, तेएण दिवायरं व दिप्पन्ता । मेरु व धीरगरुया, विहगा इव सङ्गपरिहीणा ॥ ८० ॥

---

दिया है। जिनके पाप शान्त हो गये हैं ऐसे श्रमण कर्मोंकी निर्जरा (क्षय) के लिए इसका आचरण करते हैं। (७६) शरीरमें भी अनासक्त, निरहंकार, जितेन्द्रिय तथा धीर जन बारह अनुप्रेक्षाओंमे[1] आत्माकी नित्य भावना करते है। (७७) श्रमण वासीचन्दनसदृश[2] होनेसे सुख-दु खको समान मानते हैं, सूर्यके अस्त होने पर ठहर जाते हैं और सिंहकी भाँति होते हैं। (७८) श्रमण पृथ्वीकी भाँति सब कुछ सहन करनेवाले, पवनकी भाँति सब प्रकारके संग से विमुक्त, आकाशकी भाँति निर्मल मनवाले, सागरकी भाँति गम्भीर चन्द्रमाकी भाँति सौम्य, सूर्यकी भाँति तेजसे दीप्त, मेरुके भाँति धीरगम्भीर और पक्षीकी भाँति संगरहित होते है। (७९ ८०) साधुजन अठारह हजार प्रकारके शीलके अगोको[3] धारण करते हैं। निराकुल

---

लालचको कम करना। (४) रसपरित्याग—घी, दूध, मद्य, मधु, मक्खन आदि विकारजनक रसका त्याग। (५) कायक्लेश—ठंड, गरमी तथा विविध आसनों द्वारा शरीरको कष्ट देना। (६) विविक्तशय्यासन—बाधारहित एकान्त स्थानमें रहना।

छ अभ्यन्तर तप ये हैं (१) प्रायश्चित्त—धारण किये हुए व्रतमें प्रमादजनित दोषोंका शोधन करना। (२) विनय—ज्ञान आदि सद्गुणोंमे बहुमान करना। (३) वैयावृत्त्य—योग्य साधनोंको जुटाकर अथवा अपने आपको काममें लगाकर गुरुजन आदिकी सेवा-शुश्रूषा करना। (४) स्वाध्याय—ज्ञान प्राप्तिके लिए विविध प्रकारका अभ्यास करना। (५) ध्यान—चित्तके विक्षेपोंका त्याग करना। (६) उत्सर्ग—अहन्त्व और ममत्वका त्याग करना।

१ अनुप्रेक्षा ( अनु + प्रेक्षा ) का अर्थ है गहन चिन्तन। तात्त्विक एवं गहन चिन्तनसे राग-द्वेष आदि वृत्तियाँ रुक जाती हैं। जिन विषयोंका चिन्तन जीवनशुद्धिमें विशेष उपयोगी हो सकता है, ऐसे बारह विषयोंको चुनकर उनके विविध चिन्तनको ही बारह अनुप्रेक्षाओंके रूपमें गिनाया है। अनुप्रेक्षाको भावना भी कहते हैं। ये बारह अनुप्रेक्षाएँ इस प्रकार हैं—

(१) अनित्यानुप्रेक्षा—आसक्ति कम करनेके लिए शरीर एव घरबार आदिमें अनित्यत्व एव अस्थिरत्वका चिन्तन करना। (२) अशरणानुप्रेक्षा – सिंहके पंजेमें पडे हुए हिरनकी भाँति आधि, व्याधि एव उपाधिसे ग्रस्त मैं भी सर्वदाके लिए अशरण हूँ ऐसा चिन्तन करना। (३) ससारानुप्रेक्षा—ससारगत तृष्णाका त्याग करनेके लिए 'यह संसार हर्ष-शोक, सुख-दु ख आदि द्वन्द्वोंका अधिष्ठान और सचमुच ही कष्टमय है' ऐसा सोचना। (४) एकत्वानुप्रेक्षा—निर्लेपताकी साधनाके लिए 'मैं अकेला ही जन्मता-मरता हूँ तथा अकेला ही अपने किये कर्मों का फल भोगता हूँ' ऐसा चिन्तन करना। (५) अन्यत्वानुप्रेक्षा—शरीर एव बाह्य पदर्थो परसे आसक्ति दूर करनेके लिए शरीर आदिकी स्थूलता व जडताका तथा आत्माकी सूक्ष्मता व चेतनता आदिका चिन्तन करना। (६) अशुचित्वानुप्रेक्षा—शरीर ही सबसे बड़ा आसक्तिका स्थान है, अत उस परसे आसक्ति दूर करनेके लिए उसकी अशुचिताका चिन्तन करना। (७) आस्रवानुप्रेक्षा—इन्द्रियोंके भोगोंकी आसक्तिको घटानेके लिए इन्द्रिय सम्बन्धी रागमेंसे उत्पन्न होनेवाले अनिष्ट परिणामोंका चिन्तन करना। (८) सवरानुप्रेक्षा—दुर्वृत्तिके द्वारोंको बन्द करनेके लिए सद्वृत्तिके गुणोंका चिन्तन करना। (९) निर्जरानुप्रेक्षा—कर्मके बन्धनोंको नष्ट करनेकी वृत्ति दृढ करनेके लिए उसके विविध विपाकोंका चिन्तन करना। (१०) लोकानुप्रेक्षा—तत्त्वज्ञानकी विशुद्धिके निमित्त विश्वके वास्तविक स्वरूपका चिन्तन करना। (११) बोधिदुर्लभत्वानुप्रेक्षा—प्राप्त हुए मोक्षमार्गमें अप्रमत्तभावकी साधनाके लिए सोचना कि अनादि ससारके अनन्त दु ख सहते हुए जीवको सम्यग्दृष्टि एव शुद्ध चारित्र पाना दुर्लभ है। (१२) धर्मस्वाख्यातत्वानुप्रेक्षा—धर्ममार्गसे च्युत न होने तथा उससे स्थिरता बनाये रखनेके लिए सोचना कि जिससे सब प्राणियोंका कल्याण हो सकता है ऐसे सर्वगुणसम्पन्न धर्मका सत्पुरुषोंने उपदेश दिया है, यह कितना बड़ा सौभाग्य है।

२ वासीचन्दनसदृश—चन्दनके वृक्षको कुल्हाड़ीसे काटने पर उसमेंसे अधिक सुगन्ध तो निकलती ही है, साथ ही काटनेवाली कुल्हाड़ीको भी वह सुगन्धित करता है; उसी प्रकार सच्चा साधक श्रमण भी अनिष्ट करनेवालेके प्रति मधुर दृष्टि ही रखता है और अपकारक एव उपकारक दोनोंके प्रति द्वेष या राग बुद्धि न रखकर समान भावसे व्यवहार करता है।

३. शीलके अठारह हजार अगोंकी गिनती इस प्रकार की जाती है—

जोए करणे सण्णा, इन्दिय भोमाइ समणधम्मे य। सीलंगसहस्साणं अठारससहस्स णिप्फत्ती ॥ —ओघनिर्युक्ति, गाथा १७७

अट्ठारस य सहस्सा, सोलङ्गाणं धरन्ति सप्पुरिसा । चिन्तन्ता परमपयं, विहरन्ति अणाउला समणा ॥ ८१ ॥
उप्पन्नरिद्धि-विहवा, जिणवरधम्मेण साहवो धीरा । तवसिरिविहूसियङ्गा, अब्भुयकम्माणि कुव्वन्ति ॥ ८२ ॥
केएत्थ दियसनाहं, नित्तेय तक्खणेण कुव्वन्ति । उच्छाइऊण चन्दं, केई मेहं व वरिसन्ति ॥ ८३ ॥
चालन्ति मन्दरगिरिं, नभेण वच्चन्ति पवणसमवेगा । चलणरएण मुणिवरा, पसमन्ति अणेयवाहीओ ॥ ८४ ॥
महु-खीर-सप्पिसविणो, अमयस्सविणो य कोट्ठवुद्धी य । केई पयाणुसारी, अवरे सभिन्नसोया य ॥ ८५ ॥
एवविहा य समणा, कालं काऊण निययजोगेणं । ठाणाइँ देवलोए, पावन्ति सिवालय केइ ॥ ८६ ॥
उववन्ना कयपुण्णा, सोहम्माईसु वरविमाणेसु । केई हवन्ति इन्दा, सामाणिय अङ्गरक्खा य ॥ ८७ ॥
एव वहुप्पयारा, अहमुत्तम-मज्झिमा सुरा भणिया । अवरे वि य अहमिन्दा, केइत्थ सिवालय पत्ता ॥ ८८ ॥

---

श्रमण परमपद मोक्षका चिन्तन करते हुए विचरते हैं। (८१) जिनवरके धर्मके आचरणके फलस्वरूप आमोसही आदि ऋद्धि[1] एवं वैभव जिनमें उत्पन्न हुए हैं ऐसे धीर और तपरूपी लक्ष्मीसे विभूपित शरीरवाले साधुपुरुष अद्भुत कार्य करते हैं। (८२) तपके प्रभावसे कोई तो सूर्यको तत्क्षण निस्तेज बना देते हैं तो कोई चन्द्रको उछालकर वादलकी भाँति वरसाते हैं। (८३) कोई मेरुपर्वतको चलित करते हैं, तो पवनके समान वेगवाले कोई आकाशमार्गसे जाते हैं। मुनिवर चरणकी रजसे अनेक व्याधियोंको शान्त करते हैं। (८४) कोई शहद, दूध एवं घृत वहानेवाले होते हैं, कोई अमृतवर्षी होते है, कोई ऐसे होते हैं जो एक वार जानने पर फिर कभी नहीं भूलते, कोई दूर दूर तक उड़कर जाने-आनेकी शक्तिवाले होते हैं तो दूसरे कोई शरीरके किसी भी अंगसे सुननेकी अथवा एक इन्द्रियसे सब इन्द्रियोंका कार्य लेनेकी क्षमता रखते है। (८५) ऐसे श्रमण मर करके अपने अपने योगके अनुसार देवलोकमें स्थान प्राप्त करते हैं और कोई कोई तो शिवधाम मोक्ष भी प्राप्त करते हैं। (८६) जिन्होंने पुण्यका उपार्जन किया है ऐसे कई सौधर्मादि उत्तम विमानोंमें उत्पन्न होकर इन्द्र, सामानिक और अगरक्षक बनते हैं। (८७) इस तरह वहुत प्रकारके अधम, मध्यम तथा उत्तम देव कहे गये हैं। दूसरे अहमिन्द्र[2] होते हैं और कई पुण्यशाली तो यहीं पर मोक्ष प्राप्त करते हैं (८८)

---

अर्थात् योग, करण, संज्ञा, इन्द्रिय, पृथ्वीकाय आदि तथा श्रमणधर्म—इस प्रकार शीलके अठारह हजार अगोंकी सिद्धि होती है। एसका विशेष स्पष्टीकरण इस प्रकार है—

यतिधर्म दस प्रकारका है —(१) क्षमा, (२) मार्दव, (३) आर्जव, (४) मुक्ति, (५) तप, (६) सयम, (७) सत्य, (८) शौच, (९) अकिंचनत्व और (१०) ब्रह्मचर्य। ये शीलके दस अग हुए। इन धर्मोंसे युक्त यतिको (१) पृथ्वीकाय समारम्भ, (२) अप्कायसमारम्भ, (३) तेजस्काय-समारम्भ, (४) वायुकाय-समारम्भ, (५) वनस्पतिकाय-समारम्भ, (६) द्वीन्द्रिय-समारम्भ, (७) त्रीन्द्रिय-समारम्भ, (८) चतुरिन्द्रिय-समारम्भ, (९) पचेन्द्रिय-समारम्भ, तथा (१०) अजीव-समारम्भ (अजीवमें जीवबुद्धि) इन दस समारम्भोंका त्याग करना चाहिए। अत उपर्युक्त क्षमा आदि दस यतिधर्मोंमेंसे प्रत्येक गुण दस दस प्रकारका होने पर शीलके १०० अंग हुए।

यतिधर्मयुक्त यतना ( जयणा ) पाँचों इन्द्रियोंपर विजय प्राप्त करके करनी पड़ती है, अतः कुल सख्या ५०० ( १००×५ =५०० ) हुई। यतिधर्मयुक्त यतना द्वारा किया गया इन्द्रियजय आहारसज्ञा, भयसज्ञा, मैथुनसज्ञा और परिग्रहसज्ञासे रहित होना चाहिए, तथा वह मन, वचन एव कायासे अकृत, अकारित और अननुमोदनरूप होनेसे ५००×४×३×३ = १८,००० होता है।

१. वैदिक, वौद्ध एवं जैन सभी परम्पराओंमें योगजन्य विभूति अथवा लब्धियोंका वर्णन आता है। पातजल योगसूत्रके द्वितीय तथा तृतीय पादमें इसका सविस्तार वर्णन है। इसी प्रकार जैन परम्पराके शास्त्रोंमें भी सयमसे प्राप्त होनेवाली अनेक लब्धियोंका उल्लेख आता है। उनमेंसे कतिपय ये हैं—आमोसहि ( स्पर्शमात्रसे रोगका दूर होना ), विप्पोसहि, खेलोसहि, जल्लोसहि ( शरीरके मूत्र, श्लेष्म आदि मलोंके स्पर्शसे ही रोगका दूर होना ), सभिन्नसोय ( शरीरके किसी भी भागसे सुन सकना अथवा प्रत्येक इन्द्रिय द्वारा अन्य इन्द्रियोंका कार्य सम्पन्न होना, सव्वोसहि ( सब अवयव औषधका कार्य करें ), चारण ( दूर-दूरतक उड़कर जाने-आनेकी शक्ति ), आसीविस ( शाप देनेकी शक्ति )। विशेषके लिए देखो 'योगशतक' परिशिष्ट ३।

२. ग्रैवेयक और अनुत्तर विमानके निवासी देव।

देवविमानानि देवा तत्सौख्यं च—

अह तत्थ देवलोए, वहुभत्तिविचित्तकन्तिकलियाइं। देवाण विमाणाइं, सूरं पिव पज्जलन्ताइं ॥ ८९ ॥
वज्जिन्दनील-मरगय-वेरुलियविचित्तभत्तिरम्माइं । दढवियडपेढनिग्गय-थम्भसहस्सोहनिवहाइं ॥ ९० ॥
गय-वसह-सरह-केसरि-वराह-रुरु-चमरकोट्टिमतलाइं । मिउपवणचलाघुम्मिय-नच्चन्तधयग्गहत्थाइं ॥ ९१ ॥
गोसीससरसचन्दण-कालागरुसुरहिधूवगन्धाइं । जलथलयकुसुमवहुविह-कयच्चणाइं विमाणाइं ॥ ९२ ॥
गन्धव्वगीय-वाइय-वीणा-वरवंसमहुरसद्दाइं । एयारिसेसु देवा, भुञ्जन्ति महन्तसोक्खाइं ॥ ९३ ॥
रयणमिव निरुवलेवा, मस-ऽट्ठिविवज्जिया अणोवज्जा। देवा अगब्भजाया, अणिमिसनयणा सभावेण ॥ ९४ ॥
समचउरसट्ठाणा, मणिमउड-विचित्तकुण्डलाभरणा । अमरवहूमज्झगया, रमन्ति रइसागरोगाढा ॥ ९५ ॥
तत्थ य सुरवहुयाओ, वियसियवरपउमसरिसवयणाओ। नयण-ऽसणा-ऽहरा-ऽमलथणजुयलुब्भिन्नसोहाओ ॥ ९६ ॥
रत्तासोगसमुज्जल-कोमलकर-चरण-पिहुलसोणीओ । छन्दाणुवत्तणीओ, सहावमिउ-मणहरगिराओ ॥ ९७ ॥
एयारिसासु समयं, देवीसु मणोहरं विसयसोक्खं। भुञ्जन्ति निययकालं, देवा धम्माणुभावेण ॥ ९८ ॥
जे वि य ते अहमिन्दा, गेविज्जाईसु वरविमाणेसु। उवसन्तमोहणिज्जा, सोक्खमणन्तं अणुहवन्ति ॥ ९९ ॥
सिद्धालयम्मि पत्ता, समणा जे सव्वसङ्गउम्मुक्का। ते तत्थ अणन्तसुहं, अणन्तकालं अणुहवन्ति ॥ १०० ॥
सयलम्मि वि तेलोक्के, जं होइ नरा-ऽमराण विसयसुहं। तं सिद्धाण न अग्घइ, अणन्तकोडीण भागम्मि ॥ १०१ ॥
देवाण माणुसाण य, जं सोक्खं होइ सयलजियलोए। तं सव्वं धम्मफलं, जिणवरवसहेहि परिकहियं ॥ १०२ ॥
देवत्तं इन्दत्तं, अहमिन्दत्तं च जं च सिद्धत्तं। तं सव्वं मणुयभवे, जीवा धम्मेण पावन्ति ॥ १०३ ॥

---

देवलोकमें देवोंके अनेक प्रकारकी विचित्र शोभासे युक्त तथा सूर्यकी भाँति देदीप्यमान विमान होते हैं। (८९) वज्र, इन्द्रनील, मरकत एवं वैडूर्यकी विचित्र रचनाके कारण रम्य; मजबूत और विशाल पीठिकामेंसे उठे हुए हजारों स्तम्भोंसे समृद्ध, कृत्रिम, हाथी, वृषभ, सिंह, केसरी, वराह, मृग एवं चमरीगायके बने हुए आसनवाले, मृदु पवनके चलनेसे कम्पित और डोलती हुई पताकाओं रूपी अग्रहस्तवाले; रसयुक्त गोशीर्षचन्दन व कालागुरुकी सुगन्धित धूपसे सुरभित और जल एवं स्थल पर उगनेवाले नानाविध पुष्पोंसे पूजित तथा गन्धर्वोंके गाने बजाने और उत्तम वीणा व वंसीके मधुर शब्दोंसे युक्त वे विमान होते हैं। ऐसे विमानोंमें देव बड़े बड़े सुखोंका उपभोग करते हैं। (९०-९३) रत्नकी भाँति अलिप्त, मास एवं अस्थिसे रहित, अनवद्य शरीरवाले, गर्भसे पैदा न होनेवाले तथा स्वभावसे निमेषशून्य आँखोंवाले देव होते हैं। (९४) समचतुरस्र संस्थानवाले, मणिमय मुकुट, विचित्र कुण्डल तथा आभूषणोंसे अलंकृत वे देवकन्याओंके बीचमें स्थित हो रतिके सागरमें अवगाहन करके आनन्दानुभव करते हैं। (९५) वहाँ खिले हुए सुन्दर कमलोंके समान मुखवाली, निर्मल नेत्र दाँत तथा अधरवाली, विकसित दोनों स्तनोंके कारण शोभान्वित, लाल कमलके समान उज्ज्वल कान्तिवालीं, कोमल हाथ-पैरोंसे युक्त तथा मोटे नितम्ब प्रदेशवालीं, इच्छानुसार कार्य करनेवालीं, स्वभावसे मृदु तथा मनोहर वाणी बोलनेवालीं देवियाँ होती हैं। ऐसी देवियोंके साथ देव अपने अपने पुण्यके अनुसार निश्चित समय तक मनोहर विषय-सुखका अनुभव करते हैं। (९६-९८) ग्रैवेयक आदि उत्तम विमानोंमें जिनका मोह उपशान्त हो गया है ऐसे जो अहमिन्द्र होते हैं वे अनन्त सुखका उपभोग करते हैं। (९९) सव प्रकारके सगोंसे उन्मुक्त जो श्रमण सिद्धधाममें पहुँचते हैं वे वहाँ अनन्त कालतक अनन्त सुखका अनुभव करते हैं। (१००) समग्र तीनों लोकोंमें मनुष्य एवं देवोंका जो विषयसुख होता है वह सिद्धोंके सुखके अनन्त करोडवें जितने भागके भी योग्य नहीं है। (१०१) सम्पूर्ण जीवलोकमें देव एवं मनुष्योंको जो सुख होता है वह सव धर्मका ही फल है ऐसा उत्तम जिनवरोंने कहा है। (१०२)

जो देवत्व, इन्द्रत्व, अहमिन्द्रत्व तथा सिद्धत्व है वह सब धर्मके कारण जीव मनुष्यभवमें प्राप्त करते हैं। (१०३) जैसे पक्षियोंका राजा गरुड़ और सब पशुओंका राजा सिंह है वैसे ही संसारी जीवोंका राजा मनुष्य है। वह गुणोंके

जह पक्खिणाण[1] गरुडो, राया सीहो य सव्वपसवाण । तह माणुसो भवाण, गुणेहि दूरं समुव्वहइ ॥ १०४ ॥
एक्को गुणो महन्तो, मणुयभवे जो न होइ अन्नत्तो । जं जाइ इओ मोक्खं, जीवो कम्मक्खयं काउं ॥ १०५ ॥
जह सागरम्मि नट्ठं, रयणं न य पेच्छए गवेसन्तो । तह धम्मेण विरहिओ, जीवो न य लहइ मणुयभवं ॥ १०६ ॥
एवं केवलिविहियं, धम्मं सोऊण परमसद्धाए । अह भणइ भाणुकण्णो, अणन्तविरियं पणमिऊण ॥ १०७ ॥
अज्ज वि न वीयरागो, भयवं ! भोगाभिलासिणो अहयं । उग्गं तवोविहाणं, असमत्थो समणधम्मम्मि ॥ १०८ ॥
तो भणइ अणन्तबलो, गिहत्थधम्मं सुणाहि एगमणो । काऊण जं विमुच्चसि, कमेण संसारवासाओ ॥ १०९ ॥
सायार[2] निरायारो, दुविहो धम्मो जिणेहि उवइट्ठो । समणाण निरायारो, होइ गिहत्थाण सायारो ॥ ११० ॥

श्रावकधर्मः —

कहिओ ते पढमयरं, धम्मो साहूण महरिसीणं तु । एत्तो सावयधम्मं, सुणाहि सायारचारित्तं ॥ १११ ॥
पञ्च य अणुव्वयाइं, तिण्णेव गुणव्वयाइं भणियाइं । सिक्खावयाणि एत्तो, चत्तारि जिणोवइट्ठाणि ॥ ११२ ॥
थूलयरं पाणिवहं, मूसावायं अदत्तदाणं च । परजुवईण निवित्ती, संतोसवयं च पञ्चमयं ॥ ११३ ॥
दिसिविदिसाण य नियमो, अणत्थदण्डस्स वज्जणं चेव । उवभोगपरीमाणं, तिण्णेव गुणव्वया एए ॥ ११४ ॥
सामाइयं च उववासपोसहो अतिहिसंविभागो य । अन्ते समाहिमरणं, सिक्खाउ वयाइँ चत्तारि ॥ ११५ ॥
राईभोयणविरई, महु-मंस-सुराविवज्जणं भणियं । पूया-सीलविहाणं, एसो धम्मो गिहत्थाणं ॥ ११६ ॥
एवं सावयधम्मं, काऊण नरा विसुद्धसम्मत्ता । मरिऊण जन्ति सग्गं, सोहम्माईसु कप्पेसु ॥ ११७ ॥
देवत्ताओ मणुया, होन्ति पुणो सुरवरा महिड्ढीया । सत्तऽट्ठ भवे गन्तुं, सिद्धिं पावन्ति धुयकम्मा ॥ ११८ ॥

---

कारण बहुत उन्नत समझा जाता है। (१०४) मनुष्यभवमें एक बहुत बड़ा गुण है जो अन्यत्र नहीं होता। वह यह है कि यहींसे कर्मोंका क्षय करके जीव मोक्षमें जाता है। (१०५) जैसे सागरमें खोया हुआ रत्न खोजने पर भी हाथ नहीं लगता वैसे ही धर्मसे रहित जीव मानवभव प्राप्त नहीं करता। (१०६)

इस प्रकार केवली भगवान् द्वारा उपदिष्ट धर्मको परम श्रद्धापूर्वक सुनकर भानुकर्णने अनन्तवीर्य प्रभुको प्रणाम करके कहा कि, हे भगवन्! भोगाभिलाषी मैं अब भी रागशून्य नहीं हुआ हूँ। श्रमणधर्ममें करने योग्य उग्र तपविधि करनेमें मैं असमर्थ हूँ। (१०७-१०८) इस पर अनन्तवीर्य प्रभुने कहा कि तुम ध्यान लगाकर गृहस्थधर्मके बारेमें सुनो, जिसका आचरण करके तुम संसारके वाससे धीरे धीरे मुक्त हो सकोगे। (१०९) जिनवरोंने सागार और अनगार ऐसे दो तरहके धर्मका उपदेश दिया है। श्रमणोंके लिए अनगार-धर्म है, जबकि गृहस्थोंके लिए सागार-धर्म है। (११०) साधु-महर्षियोंका अनगार धर्म मैंने तुमसे पहले ही कहा। अब श्रावकके धर्म सागार चारित्रके बारेमें सुनो। (१११)

जिनोपदिष्ट पाँच अणुव्रत, तीन गुणव्रत और चार शिक्षाव्रत इस श्रावकधर्ममें कहे गये हैं। (११२) स्थूलतर प्राणिवध, असत्यवचन, अदत्तादान (चोरी) और परस्त्री इनसे निवृत्ति तथा पाँचवाँ सन्तोषव्रत—ये पाँच अणुव्रत हैं। (११३) दिशा एवं विदिशाओंका नियमन, अनर्थदण्डका त्याग तथा उपभोगका परिमाण करना—ये ही तीन गुणव्रत हैं। (११४) सामायिक, उपवास-पोषध अतिथिसंविभाग तथा अन्तमें समाधिमरण—ये चार शिक्षाव्रत हैं। (११५) रात्रिभोजनका त्याग मधु, मांस एवं मद्यका वर्जन तथा पूजा एवं शीलका आचरण—यह गृहस्थोंका धर्म है। (११६) ऐसे श्रावकधर्मका आचरण करके विशुद्ध सम्यक्त्ववाले मनुष्य मर करके सौधर्म आदि देवलोकोंमें उत्पन्न होते हैं। (११७) देवत्वसे च्युत होकर वे मनुष्य होते हैं, पुनः वे महर्द्धिक देव होते हैं। इस प्रकार सात-आठ जन्म धारण करके तथा कर्मोंका क्षय करके वे मोक्ष प्राप्त करते हैं। (११८) मनुष्यत्व प्राप्त करके जो जिनवरोंके धर्म पर श्रद्धा रखते हैं वे नरक एवं तिर्यंच गतिमें

---

१. पक्षिणाम्। २ सागार निरगार०।

लहिऊण माणुसत्तं, जो धम्मं जिणवराण सद्दहइ । सो वि हु न दीहकालं, परिहिण्डइ नरय-तिरिएसु ॥ ११९ ॥
जो पुण सम्मद्दिट्ठी, जिणपूया-विणय-वन्दणाभिरओ । सो वि य कमेण पावइ, निव्वाणमणुत्तरं सोक्खं ॥ १२० ॥
निस्सङ्कियाइएसु, गुणेसु सहिया य सावया परमा । अभिगयजीवा-ऽजीवा, ते होन्ति महिड्ढिया देवा ॥ १२१ ॥
जो कुणइ ससत्तीए, अहमुत्तम-मज्झिमं नरो धम्मं । सो लहइ तारिसाइं, ठाणाइं देवलोगम्मि ॥ १२२ ॥
अह भणइ मुणिवरिन्दो, एत्तो तव-संजमं बहुवियप्पं । न काऊण मणूसा, अक्खयसोक्खं अणुहवन्ति ॥ १२३ ॥
थेवो थेवो वि वरं कायव्वो नाणसंगहो निययं । सरियाउ किं न पेच्छह, बिन्दूहि समुद्दभूयाओ ? ॥ १२४ ॥
एक्कं पि अह मुहुत्तं, परिवज्जइ जो चउव्विहाहारं । मासेण तस्स जायइ, उववासफलं तु सुरलोए ॥ १२५ ॥
दसवरिससहस्साऊ, भुञ्जइ जो अन्नदेवयासत्तो । पलिओवमकोडी पुण, होइ ठिई जिणवरतवेणं ॥ १२६ ॥
तत्तो चुओ समाणो, मणुयभवे लहइ उत्तमं भोगं । जह तावसदुहियाए, लद्धं रण्णे वसन्तीए ॥ १२७ ॥
भुञ्जइ अणन्तरेण, दोण्णि य वेलाउ जो निओगेणं । सो पावइ उववासा, अट्ठावीसं तु मासेणं ॥ १२८ ॥
सो तस्स फलं विउलं, भुञ्जइ सुरजुवइनिवहमज्झगओ । सिरि-कित्ति-लच्छिनिलओ, दिव्वामलविरइयाभरणो ॥ १२९ ॥
अणुभविय विसयसोक्खं, आयाओ माणुसम्मि लोगम्मि । उत्तमवसुंप्पभूओ, रमइ य रइसागरोगाढो ॥ १३० ॥
एवं मुहुत्तवुड्ढी, उववासे छट्ठमट्ठमाईए । जो कुणइ जहाथामं, तस्स फलं तारिसं भणियं ॥ १३१ ॥
सो तस्स फलं विउलं, सुरलोए भुञ्जिउं सुचिरकालं । लहिऊण माणुसत्तं, बहुजणसयसामिओ होइ ॥ १३२ ॥

रात्रिभोजनविरतिस्तत्फलं च —

जो कुणइ अणत्थमियं[1], पुरिसो जिणभत्तिभावियमईओ । सो वरविमाणवासी, रमइ चिरं सुरवहूसहिओ ॥ १३३ ॥

दीर्घकाल पर्यन्त परिभ्रमण नहीं करते। (११९) जो सम्यग्दृष्टि जिन पूजा, विनय एवं वन्दनादिमें अभिरत होता है वह भी क्रमशः अनुपम निर्वाणसुख प्राप्त करता है। (१२०) जिनप्रोक्त धर्ममें निःशंकता आदि गुणोंसे युक्त तथा जीव-अजीव आदि तत्त्वोंके जानकार आदि जो उत्तम श्रावक होते हैं वे बड़ी भारी ऋद्धिवाले देव होते हैं। (१२१) जो मनुष्य अपनी शक्तिके अनुसार अधम, मध्यम या उत्तम धर्मका आचरण करता है वह देवलोकमें वैसा ही स्थान प्राप्त करता है। (१२२)

मुनियोंमें इन्द्रके समान उन अनन्तवीर्य प्रभुने आगे कहा कि यहाँ नानाविध तप-संयमका आचरण करके मनुष्य अक्षयसुख मोक्षका अनुभव करते हैं। (१२३) थोड़ा थोड़ा भी सतत ज्ञानसंग्रह करना चाहिए। क्या तुम नहीं देखते हो कि बूँदोंको जमा करके ही नदियाँ समुद्र जैसी विशाल हो जाती हैं। (१२४) जो चारों प्रकारके आहारोंका एक मुहूर्तके लिए भी परित्याग करता है उसे एक मास पूर्ण होने पर स्वर्गलोकमें एक उपवाससे मिलनेवाला पुण्यफल मिलता है। (१२५) अन्य देवमें आसक्त जो मनुष्य दश हजार वर्ष तक स्वर्गमें सुख भोगता है, वही स्थिति जिनवरके द्वारा उपदिष्ट तपके आचरणसे कोटि पल्योपम जितनी हो जाती है। (१२६) वहाँसे च्युत होने पर जंगलमें रहनेवाली तापसकी कन्याने जैसा उत्तम सुख प्राप्त किया वैसा वह मनुष्यभवमें उत्तम सुखोपभोग प्राप्त करता है। (१२७) जो नियमपूर्वक दो मुहूर्त अर्थात् प्रतिदिन दो बार ही भोजन करता है वह एक महीनेमें अट्ठाईस उपवासोंका फल प्राप्त करता है। (१२८) देवकन्याओंके समूहके मध्यमें स्थित, श्री, कीर्ति एवं लक्ष्मीका आवासरूप तथा दिव्य एवं निर्मल आभूषणोंसे अलंकृत वह उन उपवासोंका विपुल फल भोगता है। (१२९) वहाँ स्वर्गलोकमें विषयसुखका अनुभव करके मनुष्य लोकमें आया हुआ वह उत्तम कुलमें उत्पन्न हो तथा सुखरूपी सागरमें निमग्न हो क्रीड़ा करता है। (१३०) इस प्रकार एक-एक मुहूर्तकी अभिवृद्धि करते-करते जो यथाशक्ति उपवास बेला या तेला करता है उसका वैसा ही फल कहा गया है। (१३१) देवलोकमें उसके विपुल फलका चिरकाल तक उपभोग करके और वहाँसे च्युत होनेपर मनुष्यजन्म प्राप्त करके वह सैकड़ों लोगोंका स्वामी बनता है। (१३२)

१ अनस्तमितं रात्रिभोजनविरतिरित्यर्थः ।

अणथन्ते दिवसयरे, जो चयइ चउविहं पि आहारं । सो जगजगेन्तसोहे, वसइ विमाणे चिरं कालं ॥ १३४ ॥
तत्तो चुओ समाणो, उप्पन्नो एत्थ माणुसे लोए । वहुनयर-खेड-कब्बड-रह-गयवरसामिओ होइ ॥ १३५ ॥
पुणरवि जिणवरविहिए, धम्मे काऊण ढढयरं चित्तं । आराहियतव-नियमो, कमेण सिवसासयं लहइ ॥ १३६ ॥
जे पुण रयणीसु नरा, भुञ्जन्ति असंजया वयविहूणा । ते नरय-तिरियवासे, हिण्डन्ति अणन्तयं कालं ॥ १३७ ॥
अणुहविऊण य दुक्खं, जइ कह वि लहन्ति माणुसं जम्मं । तत्थ वि होन्ति अणाहा, जे निसिभत्तं न वज्जन्ति ॥ १३८ ॥
महिला य जा न रत्तिं, भुञ्जइ आहार-खाण-पाणविहिं । जिणधम्मभावियमई, सा विं य देवत्तणं लहइ ॥ १३९ ॥
तत्थ विमाणम्मि चिरं, विसयसुहं भुञ्जिउं चुयसमाणी । आयाइ माणुसत्ते, उत्तममहिला सुरूवा य ॥ १४० ॥
तीए हवइ पकामं, कञ्चण-मणि-रयण-रुप्पय-पवालं । धण-धन्नं च वहुविहं, जीऍ न भुत्तं वियालम्मि ॥ १४१ ॥
सेज्जाहि सुहनिसण्णा, विज्जिज्जइ चामरेहि विलयाहि । आभरणभूसियङ्गी, जा निसिभत्तं विवज्जेइ ॥ १४२ ॥
चक्कहर-वासुदेवाण होन्ति महिलाउ ललियरूवाओ । भुञ्जन्ति विसयसोक्खं, जाओ विवज्जन्ति निसिभत्तं ॥ १४३ ॥
जाओ पुण महिलाओ, रत्तिं जेमन्ति धम्मरहियाओ । ताओ वि हु दुक्खाइँ, अणुहोन्ति वहुप्पयाराइं ॥ १४४ ॥
हीणकुलसंभवाओ, धण-धन्न-सुवण्ण-रूव[1]रहियाओ । जायन्ति महिलियाओ, जाओ भुञ्जन्ति निसिभत्तं ॥ १४५ ॥
दारिद्द-दू[2]हवाओ, निच्चं कर-चरणफुट्टकेसीओ । होन्ति इह महिलियाओ, जाओ भुञ्जन्ति निसिभत्तं ॥ १४६ ॥
जइ वि हु किंचि निओगं, करेन्ति अन्नाणधम्मसद्धाए । तह वि य तं अप्पफलं, होइ य निसिभोयणरयाणं ॥ १४७ ॥
तम्हा वज्जेह इमं, निसिभत्तं जीवघायणं जं च । अलियं अदत्तदाणं, परदारं तह य महुमंसं ॥ १४८ ॥

---

जिनेश्वरकी भक्तिसे युक्त बुद्धिवाला जो पुरुष दिनमें भोजन करता है वह उत्तम विमानका वासी बनकर चिरकाल पर्यन्त देवकन्याओंके साथ रमण करता है। (१३३) सूर्यके अस्त न होने पर भी जो चतुर्विध आहारका त्याग करता है। वह देदीप्यमान शोभावाले विमानमें चिरकाल तक निवास करता है। (१३४) वहाँसे च्युत होनेपर इस मनुष्यलोकमें उत्पन्न होकर वह बहुतसे नगर, गाँव एवं छोटे-छोटे नगरोंका तथा रथ एवं उत्तम हाथियोंका स्वामी बनता है। (१३५) जिनवरके द्वारा कहे गये धर्ममें पुनः चित्त अत्यन्त दृढ़ करके जो तप एवं नियमकी आराधना करते हैं वे क्रमशः शाश्वत शिवपद प्राप्त करते हैं। (१३६) जो असंयमी और व्रतहीन मनुष्य रातमें खाते हैं वे नरक एवं तिर्यंचगतिमें अत्यन्त कालतक परिभ्रमण करते हैं। (१३७) दुःखका अनुभव करके किसी तरह यदि मनुष्य-जन्म प्राप्त करने पर भी जो रात्रिभोजनका त्याग नहीं करते वे अनाथ होते हैं। (१३८) जिनधर्ममें दृढ बुद्धिवाली जो स्त्री रातमें भोजन नहीं करती और अशन एवं खानपानका नियम करती है वह भी देवत्व प्राप्त करती है। (१३९) वहाँ विमानमें चिरकाल विषयसुखका भोग करके च्युत होनेपर मनुष्यभवमें आती है और उत्तम एवं रूपवती स्त्री होती है। (१४०) जो सायंकालमें भोजन नहीं करती उसे बहुत ही सोना, मणि, रत्न, चाँदी, प्रवाल तथा बहुविध धन-धान्य मिलते हैं। (१४१) जो रात्रिभोजनका त्याग करती है वह शैय्यामें सुखपूर्वक आराम करती है, स्त्रियाँ उसे चामर ढोलती हैं तथा उसका शरीर आभूषणोंसे अलंकृत होता है। (१४२) जो रात्रिभोजनका त्याग करती हैं वे चक्रवर्ती एवं वासुदेवोंकी सुन्दर रूपवाली महिलाएँ होती हैं तथा विषयसुखका उपभोग करती हैं। (१४३) जो धर्मरहित स्त्रियाँ रातमें खाती हैं वे निश्चयसे अनेक प्रकारके दुःखोंका अनुभव करती हैं। (१४४) जो स्त्रियाँ यहाँ पर रातमें भोजन करती हैं वे हीन कुलमें उत्पन्न होती हैं तथा धन, धान्य, सुवर्ण एवं चाँदीसे रहित होती हैं। (१४५) जो स्त्रियाँ यहाँ पर रात्रिभोजन करती हैं वे सदा दरिद्र और कमनसीब होती हैं तथा उनके हाथ और पैरमें बाल फूट निकलते हैं। (१४६) रात्रिभोजनमें निरत यदि कोई अज्ञान एवं धर्मश्रद्धावश नियम करता भी है तो भी वह अल्प फल देनेवाला होता है। (१४७) इसलिए इस रात्रिभोजनका तथा जीवघात, असत्य, चोरी, परदारा तथा मधु मांसका परित्याग करो। (१४८) अन्य धर्मका त्याग करो तथा जिनशासनमें सर्वदा प्रयत्नशील रहो। तभी सब संगोंसे मुक्त

---

१. रूप्यरहिता। २ दुर्भगा।

परिहरह अन्नदिट्ठी, जिणसासणउज्जया सया होह । तो सव्वसङ्गमुक्का, कमेण मोक्खं पि पाविहह ॥ १४९ ॥
रयणाइँ रयणदीवे, जह कोइ नरो लएइ लाहत्थी । तह मणुयभवे गिण्हइ, धम्मत्थी नियमरयणाइं ॥ १५० ॥
भणिओ धम्मरवेण, मुणिणा लङ्काहिवो जिणमयम्मि । एक्कं पि गिण्ह नियमं, रयणद्दीवे जहा रयणं ॥ १५१ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, दसाणणो भणइ केवलिं नमिउं । भयवं! असमत्थोऽहं, दुक्करचरिया मुणिवराणं ॥ १५२ ॥
जइ वि हु सुरूववन्ता, परमहिला तो वि हं न पत्थेमि । नियया वि अप्पसण्णा, विलया एयं वयं मज्झं ॥ १५३ ॥
अह सो वि भाणुकण्णो, गेण्हइ नियमं मुणिं पणमिऊण । अज्जप्पभिई य मए, जिणाभिसेओ करेयव्वो ॥ १५४ ॥
पूया य वहुवियप्पा, थुई य सूरुग्गमाइ कायव्वा । एसो अभिग्गहो मे, जावज्जीवं परिग्गहिओ ॥ १५५ ॥
अन्ने वि वहुवियप्पा, नियमा परिगेण्हिउं ससत्तीए । साहुं नमिऊण गया, निययट्ठाणाइँ सुरमणुया ॥ १५६ ॥
अह रावणो वि एत्तो, मुणिवसहं पणमिऊण उप्पइओ । सुरवरसमाणविभवो, लङ्कानयरिं समणुपत्तो ॥ १५७ ॥

एवं तु कम्मस्स खओवएसे, गेण्हन्ति जीवा गुरुभासियत्थं ।
काऊण तिव्वं विमलं च धम्मं, सिद्धालयं जन्ति विसुद्धभावा ॥ १५८ ॥

॥ इय पउमचरिए अणन्तविरियधम्मकहणो नाम चउद्दसमो उद्देसओ समत्तो ॥

## १५. अंजणासुन्दरीवीवाहविहाणाहियारो

तस्स मुणिस्स सयासे, हणुमन्त-विहीसणेहि सम्मत्तं । गहियं अणन्नसरिसं, काऊण सुनिम्मलं हिययं ॥ १ ॥
तह वि य दूरेण ठियं, हणुमन्तस्स य विसुद्धसम्मत्तं । अन्नाणमारुएणं, न चलिज्जइ मन्दरो चेव ॥ २ ॥

---

होकर तुम क्रमसे मुक्ति प्राप्त कर सकोगे। (१४९) जिस तरह कोई लाभकी इच्छावाला पुरुष रत्नद्वीपमें जाने पर रत्न प्राप्त करता है उसी तरह मनुष्यभवमें धर्मार्थी पुरुष नियमरूपी रत्न ग्रहण करता है। (१५०)

इसके पश्चात् धर्मरव मुनिने लंकानरेशसे कहा कि जिनधर्ममें रत्नद्वीपमें रत्नके जैसा एक भी नियम तुम धारण करो। (१५१) यह वचन सुनकर केवली भगवान्‌को नमस्कार करके रावणने कहा कि, हे भगवन्! मुनिवरोंके दुष्कर आचारका पालन करनेमें मैं असमर्थ हूँ। (१५२) रूपवती होने पर भी दूसरेकी स्त्री को और मेरी भी अप्रसन्न हो तो मैं उसकी अभिलाषा नहीं करूँगा। यह मेरा व्रत है। (१५३) इसके अनन्तर उस भानुकर्णने भी मुनिको प्रणाम करके नियम धारण किया कि आजसे मैं जिनाभिषेक स्नात्रपूजा करूँगा। (१५४) सूर्योदय होने पर अनेक प्रकारकी पूजा और स्तुति करूँगा। यह अभिग्रह मैंने जीवनपर्यन्तके लिए धारण किया है। (१५५) अपनी अपनी शक्तिके अनुसार दूसरे भी अनेक प्रकारके नियम धारण करके तथा मुनिवरको नमस्कार करके देव एवं मनुष्य अपने-अपने स्थान पर गये। (१५६) इसके पश्चात् देवोंके समान वैभववाला रावण भी मुनिश्रेष्ठको प्रणाम करके ऊपर उड़ा और लंका नगरीमें आ पहुँचा। (१५७)

इस प्रकार कर्मके क्षयके लिए दिये गये उपदेशमे जीव गुरु द्वारा भाषित अर्थको ग्रहण करते हैं। विशुद्ध भाववाले वे तीव्र एवं विमल धर्मका आचरण करके सिद्धधाम मोक्षमें जाते हैं। (१५८)

। पद्मचरितमें अनन्तवीर्यका धर्मोपदेश नामका चौदहवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

## १५. अंजनासुन्दरीका विवाह-विधान

हनुमान एवं विभीषणने अपना हृदय निर्मल बनाकर उन्हीं मुनिवर अनन्तवीर्यके पास दूसरे किसीसे जिसकी तुलना न की जा सके ऐसा अद्वितीय सम्यक्त्व अंगीकार किया। (१) फिर भी हनुमानका सम्यक्त्व अज्ञानरूपी हवासे

सुणिऊण वयणमेयं, परिपुच्छइ गणहरं मगहराया । भयवं ! को हणुमन्तो, कस्स सुओ कत्थ वत्थव्वो ॥ ३ ॥

हनुमन्तचरित्रम्—

अह भासिउं पयत्तो, गणाहिवो अत्थि भारहे वासे । वेयड्ढो नाम गिरी, उभओ सेढीसु अइरम्मो ॥ ४ ॥
तत्थाऽऽइच्चपुरवरं, अत्थि वरुज्जाण-काणणसमिद्धं । पल्हाओ नाम निवो, तं भुञ्जइ खेयरो सूरो ॥ ५ ॥
महिला से कित्तिमई, पुत्तो पवणंजओ त्ति नामेणं । जो सयलजीवलोए, गुणेहि दूरं समुव्वहइ ॥ ६ ॥
दट्ठूण तं कुमारं, जोव्वण-लायण्ण-कन्तिपडिपुण्णं । चिन्तं कुणइ नरवई, कुल-वंसुच्छेयपरिभीओ ॥ ७ ॥

अञ्जनासुन्दरीचरितम्—

तावऽच्छउ सबन्धो, सेणिय ! पवणंजयस्स जो भणिओ । तस्स महिलाएँ एत्तो, सुणसुप्पत्ती पवक्खामि ॥ ८ ॥
भारहवरिसन्ते खलु, दाहिणपासम्मि सायरासन्ने । दन्ती नाम महिहरो, ऊसियवरसिहरसंघाओ ॥ ९ ॥
तत्थ पुरं विक्खायं, महिन्दनयरं कयं महिन्देणं । वरभवण-तुङ्गतोरण-अट्टालय-वियडपायारं ॥ १० ॥
अह हिययसुन्दरीए, महिन्दभज्जाएँ पवरपुत्ताणं । जायं सयं कमेणं, अरिन्दमाई सुरूवाणं ॥ ११ ॥
भइणी ताण कणिट्ठा, वरअञ्जणसुन्दरि त्ति नामेणं । रूवाणि रूविणीणं, होऊण व होज्ज निम्मविया ॥ १२ ॥
सा अन्नया कयाई, कीलन्ती तेन्दुएण वरभवणे । नवजोव्वणचिन्धइया, सहसा दिट्ठा महिन्देणं ॥ १३ ॥
सद्दाविया य मन्ती, कयविणया आसणेसु उवविट्ठा । भणिया य साहह फुडं, कस्स इमा देमि कन्ना हं ॥ १४ ॥
मइसायरेण भणिओ, महिन्दविज्जाहरो पणमिऊणं । लङ्काहिवस्स दिज्जइ, एस कुमारी गुणब्भहिया ॥ १५ ॥
अहवा दिज्जइ कन्ना, दहमुहपुत्ताण रूवमन्ताणं । घणवाहणिन्दईणं, विज्जा-बलगव्वियमईणं ॥ १६ ॥

---

विचलित न होनेवाले मेरुकी भाँति अत्यन्त स्थिर था। (२) ऐसा कथन सुनकर गणधर गौतमसे मगधनरेश श्रेणिकने पूछा कि, हे भगवन् ! यह हनुमान कौन है ? किसका पुत्र है ? और कहाँ रहता है ? (३)

इसपर गणाधिप गौतमने कहा कि भरतक्षेत्रमें दोनो तरफकी श्रेणियोंसे अतिरम्य ऐसा वैताढ्य नामका पर्वत है। (४) वहाँ उत्तम बाग-बगीचोंसे समृद्ध आदित्यपुर नामका नगर है। प्रह्लाद नामक शूरवीर खेचर उसका उपभोग करता था। (५) उसकी कीर्तिमती नामकी पत्नी और पवनंजय नामका पुत्र था, जो सारे जीवलोकमें अपने गुणोंके कारण सर्वश्रेष्ठ था। (६) यौवन, लावण्य एवं कान्तिसे परिपूर्ण उस कुमारको देखकर कुल एवं वंशके उच्छेदके कारण भयभीत राजा चिन्ता करने लगा। (७) अस्तु,

हे श्रेणिक ! पवनंजयका जो वृत्तान्त कहा वह यहीं रहे। अब उसीकी स्त्रीकी उत्पत्तिके बारेमें अब मैं कहता हूँ। उसे तुम सुनो। (८) भारतवर्षके छोरपर दक्षिणदिशामें सागरके समीप ऊँचे और उत्तम शिखरोंके समूहवाला दन्ती नामका एक पर्वत आया है। (९) वहाँ महेन्द्रने उत्तम भवन, ऊँचे तोरण, अट्टालिकाओं तथा विशाल परकोटेवाला महेन्द्रनगर नामका प्रसिद्ध नगर निर्मित किया। (१०) इसके पश्चात् महेन्द्रकी भार्या हृदयसुन्दरीसे अरिन्दम आदि सुन्दर और उत्तम सौ पुत्र क्रमशः हुए। (११) उनकी अंजनासुन्दरी नामकी छोटी बहन थी। वह मानो रूपवतियोंके रूपको एकत्रित करके निर्मित की गई थी ! (१२) नवयौवनसे मण्डित वह एक बार कभी अपने उत्तम भवनमें गेंदसे खेल रही थी कि सहसा महेन्द्रने उसे देखा। (१३) उसने मन्त्रियोंको बुलाया। विनय प्रदर्शित करके वे आसन पर बैठे। फिर राजाने कहा कि आप स्पष्ट रूपसे कहें कि मैं यह कन्या किसे दूँ ? (१४) महेन्द्र विद्याधरको प्रणाम करके मतिसागरने कहा कि गुणोंसे विशिष्ट यह कुमारी लंकाधिप रावणको दीजिए। (१५) अथवा रावणके सुन्दर रूपवाले तथा विद्या एवं बलसे गर्वित मतिवाले मेघवाहन या इन्द्रजित आदि पुत्रोंको लड़की दी जाय। (१६) ऐसा कथन सुनकर सुमतिने अत्यन्त स्पष्ट शब्दोंमें कहा कि रावणको यह कन्या नहीं देनी चाहिए,

सुणिऊण वयणमेयं, सुमई तो भणइ परिफुडुल्लावो । न य रावणस्स कन्ना, दिज्जइ सोऽणेयजुवइपई ॥ १७ ॥
जइ इन्दइस्स दिज्जइ, तो रूसइ मेहवाहणो नियमा । घणवाहणस्स दिन्ना, तो कुप्पइ इन्दइकुमारो ॥ १८ ॥
गणियाहेउं जुज्झं, जायं सिरिसेणरायपुत्ताणं । पिइ-माइदुक्खजणयं, किं न सुयं तं पुरा वत्तं ? ॥ १९ ॥
सुमईण तत्थ भणियं, वेयड्ढे दक्खिणिल्लसेढीए । कणयपुरं अत्थि तहिं, हरिणाहो खेयराहिवई ॥ २० ॥
सुमणा तस्स वरतणू[1], पुत्तो विज्जुप्पहो त्ति नामेणं । रूव-गुण-जोव्वणेणं, अइसयभूओ तिहुयणम्मि ॥ २१ ॥
तस्सेसा वरकन्ना, दिज्जइ मा एत्थ संसयं कुणह । अणुसरिसजोव्वणाणं, अचिरा वि हु होउ संजोओ ॥ २२ ॥
धुणिऊण उत्तिमङ्गं, मन्ती सन्देहपारओ भणइ । भविओ सिवपहगामी, होही विज्जुप्पहकुमारो ॥ ॥ २३ ॥
अट्ठारसमे वरिसे, भोगं मोत्तूण गहियवय-नियमो । सिद्धालयं गमीही, एवाऽऽइट्ठं मुणिवरेणं ॥ २४ ॥
वरजोव्वणुज्जला वि हु, तेण विमुक्का इमा य वरकन्ना । होही ववगयसोहा, चन्देण विणा जहा रयणी ॥ २५ ॥
अह भणइ तत्थ मन्ती, निसुणह आइच्चपुरवरे राया । विज्जाहरो महप्पा पल्हाओ नाम नामेणं ॥ २६ ॥
भज्जा से कित्तिमई, पुत्तो पवणंजओ पहियकित्ती । रूवेण जोव्वणेण य, कामस्स सिरिं विडम्वेइ ॥ २७ ॥

नन्दीश्वरयात्रा —

एयन्तरम्मि मासो, सपत्तो फग्गुणो गुणसमिद्धो । जणयन्तो नवपल्लवं, दुमाण कमलायराणं च ॥ २८ ॥
छज्जन्ति उववणाइं, नाणाविहकुसुमरिद्धिगन्धाइं । गुमगुमगुमन्तमहुयर-कोइलकोलाहलरवाइं ॥ २९ ॥
एयारिसम्मि काले, देवा नन्दीसरं परमदीवं । गन्तूण अट्ठ दियहे, करेन्ति महिमं जिणवराणं ॥ ३० ॥
पूयाउवगरणकरा, सव्वे विज्जाहरा समुदएणं । पत्ता वेयड्ढगिरिं, पणमन्ति जिणालए तुट्ठा ॥ ३१ ॥
तत्थ महिन्दो वि गओ, पूया काऊण सिद्धपडिमाणं । थुइमङ्गलेहि नमिउं, उवविट्ठो समसिलावट्टे ॥ ३२ ॥

क्योंकि वह अनेक युवतियोंका स्वामी है। (१७) यदि इन्द्रजितको दी जाती है तो मेघवाहन बिगड़ उठेगा और मेघवाहनको दी जाती है तो इन्द्रजित रुष्ट होगा। (१८) एक गणिकाके लिए श्रीसेन राजाके पुत्रोंमें माता-पिताके लिए दुःखजनक जो युद्ध प्राचीन समयमें हुआ था वह क्या नहीं सुना है? (१९) तब सुमतिने कहा कि वैताढ्यकी दक्षिण श्रेणीमें कनकपुर आया है। वहाँ हरिणनाभ नामक एक खेचर राजा है। (२०) सुमना उसकी स्त्री है। उनका रूप एवं यौवनसे सम्पन्न तथा तीनों लोकोंमें प्रशंसित ऐसा विद्युत्प्रभ नामका एक पुत्र है। (२१) उसे यह कन्या दी जाय। इसमें तुम सन्देह मत करो। अनुरूप यौवनवालोंका सयोग शीघ्र ही हो। (२२) इसपर सिर धुनाकर सन्देहपारग मत्रीने कहा कि भव्य (मोक्षमें जानेकी योग्यतावाला) यह विद्युत्प्रभकुमार शिवपथ (मोक्ष) पर प्रयाण करनेवाला होगा। (२३) अठारहवें वर्षमें भोगका त्याग करके तथा व्रत एवं नियम अंगीकार करके मोक्षमें जायगा ऐसा मुनिवरने कहा है। (२४) उत्तम यौवनसे देदीप्यमान यह कन्या उसके द्वारा परित्यक्त होनेपर चन्द्रसे रहित रात्रीकी भाँति शोभाहीन होगी। (२५) इसपर एक मंत्रीने कहा कि आदित्यपुरमें प्रह्लाद नामका एक बड़ा विद्याधर राजा है। (२६) उसकी भार्या कीर्तिमती है और रूप एव यौवनसे कामदेवकी भी विडम्बना करनेवाला पवनजय नामका उसका एक यशस्वी पुत्र है। (२७)

इस बीच गुणसे समृद्ध तथा वृक्ष एवं कमलसमूहोंमें नवपल्लव पैदा करनेवाला फागुनका महीना आ गया। (२८) नानाविध कुसुमोंकी समृद्धि एवं गन्धसे व्याप्त तथा भौंरोंकी गुनगुनाहट एव कोयलके मधुर कलरवसे युक्त उपवन शोभित होने लगे। (२९) ऐसे समयमें देव नन्दीश्वर नामके उत्तम द्वीपमें जाकर आठ दिन तक जिनवरोंकी भक्ति करते हैं। (३०) पूजाकी सामग्री हाथमें लेकर सब विद्याधर आनन्दके साथ वैताढ्यपर्वत पर गये और तुष्ट होकर जिनालयोंमें वन्दन करने लगे। (३१) वहाँ महेन्द्र भी गया और पूजा करके सिद्धप्रतिमाओंका स्तुति-मगल द्वारा वन्दन किया। बादमें वह शिलापट्ट पर बैठा। (३२) प्रह्लाद राजा भी भक्तिरागसे प्रेरित होकर वहाँ गया और मनमें उत्साहशील होकर सब

[1] पत्नी।

पल्हाओ वि नरवई, भत्तीरागेण चोइओ सन्तो । गन्तूण पययमणसो, संथुणइ जिणालए सव्वे ॥ ३३ ॥

अञ्जनायाः पवनञ्जयेन सह सम्बन्धः —

अह सो समत्तनियमो, दिट्ठो अब्भुट्ठिओ महिन्देण । कयविणय-पीइपमुहा, दो वि जणा तत्थ उवविट्ठा ॥ ३४ ॥
पल्हाएण महिन्दो, तत्थ सरीराइ पुच्छिओ कुसलं । भणिओ य महिन्देण, कत्तो कुसलं अपुण्णस्स ? ॥ ३५ ॥
दुहिया पढमवयत्था, अत्थि मह रूव-जोव्वण-गुणोहा । तीए य वर सरिसं, न लभामि य दुक्खिओ अहयं ॥ ३६ ॥
पुणरवि महिन्दराया, पल्हाय भणइ महुरवायाए । मन्तीहि मज्झ सिट्ठं, तुज्झ सुओ अत्थि पवणगई ॥ ३७ ॥
तस्स कुमारी सुपुरिस ! दिन्ना य मए करेह कल्लाणं । परिचिन्तिया य बहुसो, पूरेहि मणोरहे सव्वे ॥ ३८ ॥
अह भणइ तत्थ वयणं, पल्हाओ सच्चमेव एयं तु । गाढऽम्हि परिग्गहिओ, महिन्द ! तुज्झाणुराएणं ॥ ३९ ॥
दोण्ह पि अणुमएणं, माणसवरसरतडे निओगेणं । गन्तूण य कायव्वो, वीवाहो तइयदियहम्मि ॥ ४० ॥
एव कमेण दोण्णि वि, नियययट्ठाणाइँ तत्थ गन्तूण । हय-गय-परियणसहिया, सपत्ता माणसं तुरिया ॥ ४१ ॥
उभयनलसन्निवेसा, विज्जाहर-सयण-परियणापुण्णा । सोहन्ति तत्थ वियडा, अहिट्ठिया रिद्धिसपन्ना ॥ ४२ ॥

दश कामवेगाः —

दिवसेसु तीसु होही, वीवाहो एव गुरुजणाइट्ठं । कन्नाएँ दरिसणमणो, न सहइ पवणजओ गमिउं ॥ ४३ ॥
मयणोरगावरद्धो, उदरट्ठियवेयणापरिग्गहिओ । दोसं गुणं न पेच्छइ, न य जाणइ जाणियव्वं ति ॥ ४४ ॥
सत्त य हवन्ति वेगा, भुयङ्गदट्ठस्स गारुडे भणिया । दस य पुणो सविसेसा, हवन्ति मयणाहिदट्ठस्स ॥ ४५ ॥
पढमम्मि हवइ चिन्ता, वेगे बीयम्मि इच्छए दट्ठुं । तइए दीहुस्सासो, हवइ चउत्थम्मि जरगहिओ ॥ ४६ ॥

---

जिनालयोंमें स्तुति करने लगा। (३३) पूजा आदिका नियम जिसका पूर्ण हुआ है ऐसे उस प्रह्लादको देखकर महेन्द्र सम्मान करनेके लिए खड़ा हुआ। विनय एवं प्रेम आदि जताकर वे दोनों वहाँ बैठे। (३४)

उस समय प्रह्लादने महेन्द्रसे शरीर आदिकी कुशल पूछी। महेन्द्रने कहा कि अपुण्यशालीके लिए कुशल कहाँसे ? (३५) प्रथम वयमें आई हुई तथा रूप, यौवन एवं गुणोंसे युक्त मेरी एक लड़की है। उसके योग्य वर नहीं मिल रहा। इससे मैं दुःखी हूँ। (३६) फिर महेन्द्र राजाने मीठे शब्दोंमें प्रह्लादसे कहा कि मन्त्रियोंने मुझे कहा था कि आपका पवनगति नामका पुत्र है। (३७) हे सुपुरुष ! मैंने उसे कन्या दे दी। उनका विवाहमंगल करो। मैंने बहुत विचार किया है। अब सब मनोरथ पूर्ण करो। (३८) तब प्रह्लादने कहा कि यह सत्य है। हे महेन्द्र ! तुम्हारे अनुरागसे मैं अत्यन्त अनुगृहीत हूँ। (३९) दोनोंका विवाह मानस सरोवरके तट पर आजसे तीसरे दिन पर करना चाहिए ऐसा निश्चय उन्होंने मान्य रखा। (४०) इस प्रकार निश्चय करके वे अपने-अपने स्थान पर गये और घोड़े, हाथी एवं परिजनोंके साथ वे जल्दी ही मानससरोवरके पास आ पहुँचे। (४१) विद्याधर, स्वजन एवं परिजनसे पूर्ण तथा विशाल, प्रतिष्ठित और ऋद्धिसम्पन्न दोनों सेनाओंकी छावनियाँ थीं। (४२)

तीन दिनमें विवाह होगा ऐसा गुरुजनोंने कहा, किन्तु कन्याके दर्शनके अभिलाषी पवनजयके लिए वे तीन दिन बिताने असह्य हो गये। (४३) मदनरूपी साँपसे डँसा हुआ और इसीलिए उदरमें रही हुई वेदनासे व्याप्त वह न तो गुण या दोष ही देख सकता था और न जानने योग्य ही जान सकता था। (४४) साँपसे काटे हुएके सात वेग होते हैं ऐसा सर्पशास्त्रमें कहा गया है, परन्तु मदनरूपी सर्पके काटे हुएके तो और भी अधिक—दस होते हैं। (४५) प्रथम वेगमें चिन्ता होती है, दूसरेमें देखनेकी चाह होती है, तीसरेमें दीर्घ उच्छ्वास निकलते हैं, चौथेमें ज्वरसे ग्रस्त होता है, पाँचवें वेगमें जलता है, छठेमें भोजन विष जैसा लगता है, सातवेंमें प्रलाप करता है, आठवें वेगमें ऊँचेसे

पञ्चमवेगे डज्झइ, छट्ठे भत्त विसोवम होइ। सत्तमयम्मि पल्वइ, अट्ठमवेगम्मि उग्गाइ ॥ ४७ ॥
नवमे मुच्छाविहलो, दसमे पुण मरइ चेव अकयत्थो। एवं विहा उ वेगा, कहिया मयणाहिदट्ठस्स ॥ ४८ ॥
एव कामभुयङ्गम-दट्ठो पवणञ्जओ विगयहासो। विरहविसघायणट्ठे, त कन्नाओसहिं महइ ॥ ४९ ॥
वरभवणगओ वि धिइं, न लहइ सयणा-ऽऽसणे महरिहम्मि। उज्जाण-काणण-वणे, पउमसरे नेव रमणिज्जे ॥ ५० ॥
चिन्तेइ तग्गयमणो, कइया त वरतणु नियच्छे ह। निययङ्कम्मि निविट्ठ, फुसमाणो अङ्गमङ्गाइ ? ॥ ५१ ॥
निज्झाइऊण वहुयं, छायापुरिसो व निययपासत्थो। पवणजएण मित्तो, भणिओ च्चिय पहसिओ नाम ॥ ५२ ॥
अन्नस्स कस्स व जए, मित्त मोत्तूण कारण गरुयं। समपिज्जइ सुह-दुक्ख ?, ज भण्णसि त निसामेहि ॥ ५३ ॥
जइ त महिन्दतणय, अज्ज न पेच्छामि तत्थ गन्तूण। तो विगयजीविओ ह, होहामि न एत्थ सदेहो ॥ ५४ ॥
जो एक्क चिय दियह, पहसिय! न सहामि दरिसणविओग। दिवसाणि तिण्णि सो ह, कह य गमिस्सामि अकयत्थो? ॥५५॥
त चिय कुणसु उवाय, जेण अह अज्ज तीएँ मुहयन्द। पेच्छामि तत्थ गन्तु, पहसिय! मा णे चिरावेहि ॥ ५६ ॥
भणिओ य पहसिएण, सामिय! मा एव कायरो होह। दावेमि अज्ज तुज्झ, अञ्जणवरसुन्दरि कन्न ॥ ५७ ॥
जाव चिय उल्लावो, वट्टइ दोण्ह पि ताण एँयन्ते[1]। ताव समोसरियकरो, दिवसयरो चेव अत्थाओ[2] ॥ ५८ ॥

पवनञ्जयेन अञ्जनाया दर्शनं तद्विरागश्च—

अन्धारिए समत्थे, मित्तो पवणजएण आणत्तो। उट्ठेहि ठाहि पुरओ, वच्चामो जत्थ सा कन्ना ॥ ५९ ॥
उप्पइया गयणयले, दोण्णि वि वच्चन्ति पवणपरिहत्था। वड्ढन्तघणसिणेहा, सपत्ता अञ्जणाभवण ॥ ६० ॥
सत्तमतल पविट्ठा, उवविट्ठा आसणेसु दिव्वेसु। पेच्छन्ति त वरतणु, कोमुइससिसयलमुहसोह ॥ ६१ ॥

---

गाता है, नवेमें मूर्च्छासे विह्वल हो जाता है और दसवेमें तो अकृतार्थ वह मर जाता है। इस प्रकारके वेग मदनरूपी सर्पसे काटे हुएके कहे गये हैं। (४६-४८) इस तरह कामरूपी सर्पसे काटे गये पवनजयका हास्य विलुप्त हो गया। विरहरूपी विषके नाशके लिए वह उस कन्यारूपी औषधकी आकांक्षा करने लगा। (४९) उत्तम राजमहलमें रहने पर भी अत्यन्त मूल्यवान् शयनासनमें वह शान्ति प्राप्त नहीं करता था। वाग-वगीचोंमें तथा पद्मसरोवरोंमें उसका मन नहीं लगता था। (५०) उस कन्यामें ही जिसका मन लगा है ऐसा वह सोचता था कि कब मैं उस सुन्दरीको देखूँगा और अपनी गोदमें वैठी हुई उसके अंगोंसे मेरे अंगोंका स्पर्श करूँगा। (५१) वहुत सोचविचार करके छायापुरुपकी भाँति अपने पासमें रहनेवाले प्रहसित नामके मित्रसे पवनंजयने कहा कि मित्रको छोड़कर दूसरे किसको मैं दुःखका कारण कहूँ। मित्रको ही सुख-दुःख समर्पित किया जाता है, अतः मैं तुझे जो कहता हूँ वह तू सुन। (५२-५३) यदि महेन्द्रकी उस कन्याका आज ही वहाँ जाकर दर्शन नहीं करूँगा तो मैं मर जाऊँगा, इसमें सन्देह नहीं है। (५४) हे प्रहसित! यदि मैं एक ही दिन दर्शनका वियोग सह नहीं सकता तो फिर अकृतार्थ मैं तीन दिन कैसे विताऊँगा? (५५) इसलिए, हे प्रहसित! वैसा उपाय कर जिससे मैं आज वहाँ जाकर उसके मुखचन्द्रको देख सकूँ। तू देर मत लगा (५६) प्रहसितने कहा कि, हे स्वामी! आप इस तरह कायर न वनें। आज आपको अंजनासुन्दरी कन्याके दर्शन कराता हूँ। (५७) इस प्रकार जव उन दोनोंके वीच एकान्तमें वार्तालाप हो रहा था कि किरणोंको समेटता हुआ सूर्य अस्त हो गया। (५८)

अन्धकार फैल जाने पर पवनंजयने मित्रसे कहा कि उठ और आगे हो। जहाँ वह कन्या है वहाँ हम जाएँगे। (५९) वे दोनों आकाशमें उडे, पवनके समान दक्ष वे चले और अत्यन्त वढे हुए स्नेहवाले वे दोनों अंजनासुन्दरीके महलके पास आ पहुँचे। (६०) महलकी सातवीं मंजिलमें प्रवेश करके और दिव्य आसन पर वैठकर उन्होंने पूर्णिमाके चन्द्रकी भाँति सम्पूर्ण मुख-शोभावाली उस सुन्दरीको देखा। (६१) उसके दोनों स्तन मोटे और ऊँचे थे, उसका कटिभाग पतला था,

---

१. एकान्ते। २ अस्तमायात अस्तङ्गत इत्यर्थः।

पीणुन्नयथणजुयला, तणुमज्झा वियड-पीवरनियम्बा । रत्तासोयसमुज्जल–कर-चरणालत्तयच्छाया ॥ ६२ ॥
रूवेण जोव्वणेण य, जम्पिय-हसिएण गइ-सहावेण । देवाण वि हरइ मणं, किं पुण एसा मणुस्साणं? ॥ ६३ ॥
तं दट्ठूण वरतणू, पवणगई विम्हिओ विचिन्तेइ । किं होज्ज पयावइणा, रूवपडाया कया एसा? ॥ ६४ ॥

अञ्जनासख्युल्लापाः—

एयन्तरम्मि सहिया, वसन्ततिलय त्ति नामओ भणइ । धन्ना सि तुमं बाले!, जा दिन्ना पवणवेगस्स ॥ ६५ ॥
एयस्स पवरकित्ती, गेहं गेहेण भमइ जियलोए । अणिवारियगइपसरा, पदुट्ठमहिल व्व निस्सङ्का ॥ ६६ ॥
भणिया वसन्ततिलया, सहियाए तत्थ मीसकेसीए । पुरिसाण गुणविसेसे, उत्तम-अहमे न लक्खेसि ॥ ६७ ॥
विज्जुप्पभं पमोत्तुं, चरिमसरीरं गुणायरं धीरं । पवणजयं पससंसि, वसन्ततिलए! परममूढे! ॥ ६८ ॥
भणिया य मिस्सकेसी, वसन्ततिलयाएँ सो हु अप्पाऊ । तेण विहूणा बाला, होही पव्भट्ठलायण्णा ॥ ६९ ॥
अह भणइ मीसकेसी, वरं खु विज्जुप्पभेण सह पेम्मं । एक्कं पि होउ दियहं, न दीहकालं कुपुरिसेण ॥ ७० ॥
सोऊण वयणमेयं, पवणगई रोसपसरियामरिसो । जुवईण मारणट्ठा, आयड्ढइ असिवरं सहसा ॥ ७१ ॥
पहसिय! बालाएँ इमं, वयणं अणुयन्निय निरुत्तेण । जेणेव जम्पमाणी, न निसिद्धा अत्तणो सहिया ॥ ७२ ॥
एयाण असिवरेणं, सिराइँ छिन्दामि दोण्ह वि जणीणं । हिययस्स वल्लहयरो, वरेउ विज्जुप्पहो इहइं ॥ ७३ ॥
दट्ठूण समुग्गिण्णं, खग्गं जुवईण मारणट्ठाए । वारेइ पवणवेगं, मित्तो महुरेहिं वयणेहिं ॥ ७४ ॥
वरसुहडजीयनासं, खग्गं गयकुम्भदारणसमत्थं । बहुदोसाण वि धीरा, महिलाण इमं न वाहिन्ति ॥ ७५ ॥
उत्तमकुलसंभूओ, उत्तमचरिएहि उत्तमो सि तुमं । मा कुणसु पणइणिवहं, तम्हा कोवं परिच्चयसु ॥ ७६ ॥

---

विशाल एवं मोटे उसके नितम्ब थे तथा अशोकके लाल पुष्पोंके सदृश कान्तिवाले उसके हाथ-पैर आलतेसे रंगे हुए थे। (६२) वह अपने रूप, यौवन, वार्तालाप, हास्य एवं गतिके सौन्दर्यसे देवोंका मन हरती थी, तो फिर मनुष्योंका तो कहना ही क्या? (६३) उस सुन्दरीको देखकर विस्मित पवनगति सोचने लगा कि प्रजापतिने क्या यह रूपकी पताका बनाई है? (६४)

इस बीच वसन्ततिलका नामकी सखीने कहा कि, हे बाले! तू धन्य है, जो पवनवेगको दी गई है। (६५) जिसकी गतिका विस्तार रोका नहीं जा सकता अर्थात् सर्वत्र गति करनेवाली और निःशंक दुष्ट महिलाकी भाँति इसकी उत्तम कीर्ति जीवलोकमें घर-घर परिभ्रमण करती है। (६६) वहाँ उपस्थित दूसरी सखी मिश्रकेशीने वसन्ततिलकासे कहा कि तू पुरुषोंके उत्तम, अधम जैसे गुणविशेष नहीं जानती (६७) हे अत्यन्त मूढ़ वसन्ततिलके! गुणके निधान, धीर और चरमशरीरी विद्युत्प्रभको छोड़कर तू पवनजयकी प्रशंसा करती है? (६८) इस पर वसन्ततिलकाने मिश्रकेशीसे कहा कि वह अल्पायु है। उसके बिना यह बाला लावण्यहीन हो जायगी। (६९) तब मिश्रकेशीने कहा कि विद्युत्प्रभके साथ एक दिन भी प्रेम हो तो वह अच्छा है, किन्तु कुपुरुषके साथ दीर्घकाल तक हो तो वह अच्छा नहीं है। (७०) यह वचन सुनकर गुस्सेमें भरे हुए पवनगतिने उस युवतीको मारनेके लिए एकदम तलवार खेंची। (७१) हँसकर और उत्तर न देकर इस कन्या (अंजनासुन्दरी) ने इस कथनका अनुमोदन किया है, क्योंकि इस तरह बोलती हुई अपनी सखीको उसने रोका नहीं। (७२) इन दोनों स्त्रियोंका सिर मैं तलवारसे काटता हूँ, अब अपने प्रेमी विद्युत्प्रभके साथ भले ही शादी करे। (७३) युवतियोंके वधके लिए ऊपर उठाई हुई तलवारको देखकर मित्र मीठे वचनोंसे उसे रोकने लगा। (७४) बड़े बड़े सुभटोंके जीवनका नाश करनेवाली तथा हाथियोंके गण्डस्थलका दारण करनेमें समर्थ यह तलवार बहुत अपराध करनेपर भी महिलाओंके ऊपर नहीं चलाई जाती। (७५) तुम उत्तम कुलमें पैदा हुए हो और उत्तम आचरणके कारण तुम उत्तम हो, अतः प्रणयिनीका वध मत करो और क्रोधका त्याग करो। (७६) इस प्रकार प्रहसित द्वारा मधुर वचनसे शान्त किया गया

महुरक्खरेहि एव, उवसमिओ पहसिएण पवणगई । निग्गन्तूण घराओ, निययावासं समल्लीणो ॥ ७७ ॥
सयणम्मि सुहनिसण्णो, महिलावेरग्गमुवगओ भणइ । मा वीसम्भह नियय, विलयाणं अन्नहिययाण ॥ ७८ ॥
मुक्ख चेव कुमित्त, सत्तु भिच्चत्तण समल्लीण । महिला य परायत्ता, लद्धूण कओ सुह होइ ? ॥ ७९ ॥
एवं कमेण रयणी, वोलीणा आहयं विवुहतूरं । वन्दिजणेण सहरिस, पाहाउयमङ्गल घुट्ट ॥ ८० ॥
पडिवुद्धेण य भणिओ, मित्तो पवणजएण तूरन्तो । दावेहि गमणसङ्ख, निययपुर जेण वच्चामो ॥ ८१ ॥
दिन्नो य गमणसङ्खो, मुहमारुयचवल-तुङ्गसद्दालो । सोऊण त समत्थ, पडिवुद्ध साहण तुरिय ॥ ८२ ॥
ताव च्चिय दिवसयरो, उदिओ मिउकिरणमण्डलाडोवो । विहसन्तो वरकमले, मउलावेन्तो उ कुमुयाइ ॥ ८३ ॥
हय-गय-रहपरिहत्थो, चलिओ पवणजओ सपुरहुत्तो । ऊसियसियायवत्तो, धयवडधुवन्तकयसोहो ॥ ८४ ॥
सोऊण तस्स गमण, वाला चिन्तेइ अकयपुण्णा ह । अन्नावराहजणिए, चयइ मम जेण हियइट्ठो ॥ ८५ ॥
नूणं मे अन्नभवे, पाव अइदारुण समणुचिण्ण । दाऊण य अत्थनिही, नयणविणासो कओ पच्छा ॥ ८६ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, जाव य सा अञ्जणा विचिन्तेइ । ताव अणुमग्गलग्गा, पवणस्स महिन्द-पल्हाया ॥ ८७ ॥
तुरिय-चवलेहि गन्तु, दिट्ठो पवणजओ समालत्तो । भणिओ य कि अकज्जे, गमणारम्भो तुमे रइओ ? ॥ ८८ ॥
पल्हायनरवईण, भणिओ मा पुत्त! जाहि अकयत्थो । किं वा अकज्जरुट्ठो, लोए दावेहि लहुयत्त ? ॥ ८९ ॥
ज होइ गरहणिज्ज, उवहास ज च नरयगइगमण । उत्तिमपुरिसेण जए, त चिय कम्म न कायव्व ॥ ९० ॥
सुणिऊण वयणमेय, पवणगई तो मणेण चिन्तेइ । एय अलङ्घणिज्ज, कायव्व गुरुजणाइट्ठ ॥ ९१ ॥
अहवा पाणिग्गहण, काऊण त इह समुज्झे ह । जेण मह अन्नस्स य, न होइ इट्ठा निययकाल ॥ ९२ ॥

पवनञ्जयेन अञ्जनाया परिणयनम्—

पल्हाय-महिन्देहिं, अणेयउवएससयसहस्साइ । दाऊण कुमारवरो, नियत्तिओ वुद्धिमन्तेहिं ॥ ९३ ॥

---

पवनगति घरसे निकलकर अपने आवासमें आया। (७७) शयनमें आरामसे वैठा हुआ तथा स्त्री पर वैररूपी अग्निसे युक्त वह कहने लगा कि दूसरेमें जिनका मन लगा हो ऐसी स्त्रियोका कभी विश्वास मत करो। (७८) मूर्ख कुमित्र, नौकर रूपसे रहे हुए शत्रु तथा दूसरेमें आसक्त स्त्री—इन्हे पाकर कौन सुखी हो सकता है ? (७९) इस प्रकार क्रमश. रात व्यतीत हुई। जगानेके वाद्य वजने लगे। वन्दिजनोने आनन्दके साथ प्रभातकालीन मगलगीत गाये। (८०) जगनेपर पवनजयने मित्रसे कहा कि फौरन ही प्रयाणका शंख वजाओ, जिससे अपने नगरकी ओर हम प्रयाण करे। (८१) मुँहकी हवासे खूव ऊँची आवाज करनेवाला जानेका शंख वजाया गया। उसे सुनकर समस्त सेना शीघ्र ही जग गई। (८२) उसी समय उत्तम कमलोको विकसित करनेवाला तथा मृदु किरणोके मण्डलसे अलंकृत सूर्य उदित हुआ। (८३) घोड़े, हाथी और रथसे घिरा हुआ, सफेद छत्रधारी तथा ध्वजाओंके पटके हिलनेसे शोभित ऐसा वह पवनजय अपने नगरकी ओर चला। (८४) उसके गमनके वारे में सुनकर वह वाला (अंजनासुन्दरी) सोचने लगी कि मैंने पुण्य नहीं किया है, क्योंकि दूसरेके अपराधपर हृदयेश्वरने मुझे छोड़ दिया है। (८५) अवश्य ही पूर्वभवमे मैंने अति भयकर पाप वॉधा है। अर्थनिधि देकर वादमे उसकी ऑख फोड़ी होगी। (८६) ऐसे तथा दूसरे विचार जव वह कर रही थी तव पवनजयके मार्गका अनुगमन करनेवाले महेन्द्र और प्रह्लाद भी आ पहुँचे। (८७) जल्दी जल्दी जाते हुए पवनजयको देखकर उन्होंने पूछा कि असमयमे जानेका आरम्भ तुमने क्यो किया है ? (८८) प्रह्लाद राजाने कहा कि, हे पुत्र! कार्य पूर्ण किये विना तुम मत जाओ, अथवा अकार्यसे रुष्ट होकर तुम मुझे लघुता क्यो दे रहे हो ? (८९) जो निन्दास्पद, उपहसनीय और नरकगतिमे जाने योग्य कार्य होता है वह उत्तम पुरुषको इस संसारमें नहीं करना चाहिए। (९०) ऐसा कथन सुनकर पवनगति मनमें विचारने लगा कि यह अनुल्लघनीय है। गुरुजनके आदेशका पालन करना चाहिए। (९१) अथवा पाणिग्रहण करके उसे मैं यहीं छोड़ दूँ, क्योंकि वह अवश्य ही मेरे अथवा अन्यके लिए इष्ट नहीं है। (९२)

पवणंजए नियत्ते, दोसु वि सेन्नेसु होइ आणन्दो । बहुखाण-पाण-भोयण–सएसु लोओ समारद्धो ॥ ९४ ॥
सव्वम्मि सुपडिउत्ते, सुतिहि-सुनक्खत्त-करण-लग्गम्मि । वत्तं पाणिग्गहणं, कन्नाएँ समं कुमारस्स ॥ ९५ ॥
वत्तम्मि य वीरिज्जे[1], उभओ सम्माणदाणकयविभवा । तत्थेव मासमेगं, अच्छन्ति महिन्द-पल्हाया ॥ ९६ ॥
अह ते अवियण्हमणा, अन्नोन्नाभासणाइ काऊणं । विज्जाहररायाणो, निययपुराइं समणुपत्ता ॥ ९७ ॥
हय-गय-रहपरिकिण्णो, ऊसियधय-विजय-वेजयन्तीहिं । पवणजओ पविट्ठो, सपुरं चिय अञ्जणासहिओ ॥ ९८ ॥
दिन्नं से वरभवणं, मणिकोट्टिम-सालिभञ्जियाकलियं । अह सा महिन्दतणया, तत्थ पविट्ठा गमइ कालं ॥ ९९ ॥

परभवजणियं जं दुक्कयं सुक्कयं वा, उवणमइह लोए सोक्ख-दुक्खावहं तं ।
चउगइभयभीया जायसंवेगसड्ढा, विमलहिययभावा होह धम्मेक्कचित्ता ॥ १०० ॥

॥ इय पउमचरिए अञ्जणासुन्दरीवीवाहविहाणो नाम पन्नरसमो उद्देसओ समत्तो ॥

## १६. पवणंजय-अंजणासुंदरीभोगविहाणाहियारो

अञ्जनायास्त्यागः परिदेवनं च—

सरिऊण मिस्सकेसी-वयणं पवणंजएण रुट्ठेण । चत्ता महिन्दतणया, दुक्खियमणसा अकयदोसा ॥ १ ॥
विरहाणलतवियङ्गी, न लभइ विद्दाणलोयणा निद्दं । वामकरधरियवयणा, वाउकुमारं[2] विचिन्तन्ती ॥ २ ॥
उक्कण्ठिय त्ति गाढं, नयणजलासित्तमलिणथणजुयला । हरिणी व वाहभीया, अच्छइ मग्गं पलोयन्ती ॥ ३ ॥

---

बुद्धिशाली प्रह्लाद एवं महेन्द्रने सैंकडों और हजारों ऐसे अनेक उपदेश देकर कुमार पवनंजयको वापस लौटाया। (९३) पवनंजयके लौटने पर दोनों सेनाओंमे आनन्द छा गया। नानाविध खानपान और सैकड़ों प्रकारके भोजनसे लोगोंने आनन्द मनाया। (९४) सब भलीभाँति व्यवस्थित होने पर शुभ दिन, नक्षत्र, करण एवं लग्नमें कन्याके साथ कुमारका पाणिग्रहण सम्पन्न हुआ। (९५) विवाह पूर्ण होने पर दान एवं वैभव द्वारा एक-दूसरेका सम्मान करके महेन्द्र और प्रह्लाद वहीं एक मास तक ठहरे। (९६) इसके बाद अविभक्त मनवाले वे दोनों विद्याधर राजा एक दूसरेके साथ परामर्श करके अपने अपने नगरमें आ पहुँचे। (९७) घोड़े, हाथी एवं रथसे घिरे हुए पवनंजयने ध्वजा एवं विजय-वैजयंती पताका फहराते हुए अंजनाके साथ अपने नगरमें प्रवेश किया। (९८) मणिसे खचित तल वाला तथा शालभंजिका पुतलियोंवाला एक उत्तम महल उसे दिया गया। महेन्द्रकी पुत्री अंजना उसमें प्रवेश करके काल बिताने लगी। (९९) परभवमें जो पाप या पुण्य किया होता है वह इस लोकमें दुःख अथवा सुखका कारण उपस्थित करता है, किन्तु चारों गतिके भयसे भीत, वैराग्य और श्रद्धासे सम्पन्न तथा हृदयके विमल भाववाले मनुष्य धर्ममें ही एकचित्त होते हैं।

॥ पद्मचरितमें 'अंजनासुन्दरीका विवाह-विधान' नामक पन्द्रहवाँ उद्देश समाप्त हुआ ॥

## १६. पवनंजय और अञ्जनासुन्दरीका भोग-विधान

मिश्रकेशीके वचनको याद करके रुष्ट पवनंजयने निर्दोष और दुःखित मनवाली महेन्द्रकी पुत्री अंजनासुन्दरीका परित्याग किया। (१) विरहाग्निसे तप्त शरीरवाली, फीकी आँखोंवाली तथा बाँये हाथपर सिर थामे हुई वह वायुकुमारके बारेमें सोचती हुई नींद नहीं लेती थी। (२) अत्यन्त उत्कण्ठित तथा आँसुओंसे सींचे जानेके कारण मलिन स्तनोंवाली वह बाघसे डरी हुई हिरनीकी भाँति रास्ता देखती हुई बैठी रहती थी। (३) जिसके सब अंग अत्यन्त क्षीण हो गये थे तथा

---

१. वीवाहे। २. स्वस्वामिनं पवनञ्जयम् इत्यर्थः।

अइतणुइयसवङ्गी, कडिसुत्तय-कडयसिढिलियाभरणा । भारेण अंसुयस्स य, जाइ महन्त परमखेयं ॥ ४ ॥
ववगयदप्पुच्छाहा, दुक्ख धारेइ अङ्गमङ्गाइँ । एमेव सुन्नहियया, पलवइ अन्नन्नवयणाइ ॥ ५ ॥
पासायतलत्था चिय, मोहं गच्छइ पुणो पुणो बाला । नवरं आसासिज्जइ, सीयलपवणेण फुसियङ्गी ॥ ६ ॥
मिउ-महुर-मम्मणाए, जपइ वायाएँ दीणवयणाइ । अइतणुओ वि महायस !, तुज्झऽवराहो मए न कओ ॥ ७ ॥
मुञ्चसु कोवारम्भ, पसियसु मा एव निट्ठुरो होहि । पणिवइयवच्छला किल, होन्ति मणुस्सा महिलियाण ॥ ८ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, जपन्ती तत्थ दीणवयणाइ । अह सा महिन्दतणया, गमेइ काल चिय बहुत्त ॥ ९ ॥

रावणस्य वरुणेन सह विरोध —

एत्थन्तरे विरोहो, जाओ अइदारुणो रणारम्भो । रावण-वरुणाण तओ, दोण्ह वि पुण दप्पियबलाण ॥ १० ॥
लङ्काहिवेण दूओ, वरुणस्स य पेसिओ अइतुरन्तो । गन्तूण पणमिऊण य, कयासणो भणइ वयणाइ ॥ ११ ॥
विज्जाहराण सामी, वरुण ! तुम भणइ रावणो रुट्ठो । कुणह पणाम व फुड, अह ठाहि रणे सवडहुत्तो ॥ १२ ॥
हसिऊण भणइ वरुणो, दूयाहम ! को सि रावणो नाम ? । न य तस्स सिरपणाम, करेमि आणापमाण वा ॥ १३ ॥
न य सो वेसमणो ह, नेय जमो न य सहस्सकिरणो वा । जो दिव्वसत्थभीओ, कुणइ पणाम तुह दीणो ॥ १४ ॥
वरुणेण उवलद्धो, दूओ न एव फरुसवयणेहिं । तो रावणस्स गन्तु, कहेइ सव्व जहाभणियं ॥ १५ ॥
सोऊण दूयवयण, रुट्ठो लङ्काहिवो भणइ एव । दिव्वत्थेहि विणा मएँ, अवस्स वरुणो जिणेयव्वो ॥ १६ ॥
एत्थन्तरे पयट्टो, दसाणणो सयलबलकयाडोवो । सपत्तो वरुणपुर, मणि-कणयविचित्तपायार ॥ १७ ॥
सोऊण रावण सो समागय पुत्तबलसमाउत्तो । रणपरिहत्थुच्छाहो, विणिग्गओ अभिमुहो वरुणो ॥ १८ ॥
राईवपुण्डरीया, पुत्ता बत्तीसइ सहस्साइ । सन्नद्ध-बद्ध-कवया, अब्भिट्टा रक्खसभडाण ॥ १९ ॥

---

कटिसूत्र एवं कड़े आदि आभूषण जिसके ढीले पड़ गये थे ऐसी वह अपने वस्त्रके भारसे बहुत अधिक खेद अनुभव करती थी। (४) दर्प एवं उत्साह नष्ट होनेपर उसके प्रत्येक अगमें पीड़ा हो रही थी। इस प्रकार शून्यहृदया वह असम्बद्ध वचन बोला करती थी। (५) प्रासादतलमें रहनेपर भी वह स्त्री बार-बार मूर्च्छित हो जाती थी। शीतल पवनका शरीरसे स्पर्श होनेपर वह बादमें आश्वस्त की जाती थी। (६) मृदु, मधुर एवं अव्यक्त वाणीसे वह दीनवचन कहती थी कि, हे महायश ! मैंने तुम्हारा स्वल्प भी अपराध नहीं किया है। (७) तुम क्रोधका त्याग करो और मुझपर अनुग्रह करो। ऐसे निष्ठुर मत बनो। प्रणिपात करनेवाली महिलाओंपर पुरुष तो प्रेम करते हैं। (८) ये तथा दूसरे दीनवचन कहती हुई उस महेन्द्रपुत्री अंजनाने बहुत काल विताया। (९)

इस बीच बलके कारण दर्पयुक्त रावण और वरुण दोनोंमें विरोध जगा और बादमें अतिभयंकर लड़ाई शुरू हुई। (१०) लंकाधिप रावणने शीघ्र ही वरुणके पास दूत भेजा। वहाँ जाकर और प्रणाम करके आसनपर बैठे हुए उसने कहा कि, विद्याधरोंके स्वामी हे वरुण ! रुष्ट रावणने तुमसे कहा है कि या तो तुम स्पष्ट रूपसे प्रणाम करो या युद्धमें समक्ष खड़े रहो। (११-१२) इसपर हँसकर वरुणने कहा कि, हे अधम दूत ! रावण कौन है ? न तो मैं उसे सिरसे प्रणाम करूँगा और न उसकी आज्ञा शिरोधार्य करूँगा। (१३) मैं न तो वह वैश्रमण हूँ, न यम और न सहस्रकिरण जो दिव्य शस्त्रोंसे भयभीत और दीन हो तुझे प्रणाम करूँगा। (१४) इस प्रकार कठोर वचनों द्वारा वरुणसे उलहना पाये हुए दूतने रावणके पास जाकर जैसा वरुणने कहा था वह सब कह सुनाया। (१५) दूतका वचन सुनकर रुष्ट लंकेश रावणने ऐसा कहा कि दिव्यास्त्रोंके बिना ही मैं वरुणको अवश्य जीतूँगा। (१६) इसके पश्चात् सम्पूर्ण सेनासे युक्त हो दशाननने प्रयाण किया और मणि एवं सुवर्णसे विचित्र प्राकारवाले वरुणपुरके पास आ पहुँचा। (१७) रावणको आया जान युद्धके लिए परिपूर्ण उत्साहवाला वरुण पुत्र एवं सैन्यके साथ सामना करनेके लिए बाहर निकला। (१८) राजीव, पुण्डरीक आदि बत्तीस हजार पुत्र तैयार हो तथा कवच धारण करके राक्षस सुभटोंका सामना करने लगे। (१९) एक-दूसरेके तोड़े जाते शस्त्रोंसे संकुल,

अन्नोन्नसत्थभज्जन्त-संकुलं हुयवहुट्ठियफुलिङ्गं । अइदारुण पवत्तं, जुज्झं विवडन्तवरसुहडं ॥ २० ॥
रह-गय-तुरङ्ग-जोहा, समरे जुज्झन्ति अभिमुहावडिया । सर-सत्ति-खग्ग-तोमर-चक्काउह-मोग्गरकरग्गा ॥ २१ ॥
रक्खसभडेहि भग्गं, वरुणबलं विवडियाऽऽस-गय-जोहं । दट्ठूण पलायन्तं, जलकन्तो अभिमुहीहूओ ॥ २२ ॥
वरुणेण बलं भग्गं, ओसरियं पेच्छिऊण दहवयणो । अब्भिडइ रोसपसरिय-सरोहनिवहं विमुञ्चन्तो ॥ २३ ॥
वरुणस्स रावणस्स य, वट्टन्ते दारुणे महाजुज्झे । ताव य वरुणसुएहिं, गहिओ खरदूसणो समरे ॥ २४ ॥
दट्ठूण दूसणं सो, गहिओ मन्तीहिं रावणो भणिओ । जुज्झन्तेण पहु! तुमे, अवस्स मारिज्जए कुमरो ॥ २५ ॥
काऊण संपहारं, समयं मन्तीहि रक्खसाहिवई । खरदूसणजीयत्थे, रणमज्झाओ समोसरिओ ॥ २६ ॥
पायालपुरवरं सो, पत्तो मेलेइ सव्वसामन्ते । पल्हायखेयरस्स वि, सिग्घं पुरिसं विसज्जेइ ॥ २७ ॥

पवनञ्जयस्य रणार्थं निस्सरणम्—

गन्तूण पणमिऊण य, पल्हायनिवस्स कहइ संबन्धं । रावण-वरुणाण रणं, दूसणगहणं जहावत्तं ॥ २८ ॥
पडियागओ महप्पा, पायालपुरट्ठिओ ससामन्तो । मेलेइ रक्खसवई, अहमवि वीसज्जिओ तुज्झं ॥ २९ ॥
सोऊण वयणमेयं, पल्हाओ तक्खणे गमणसज्जो । पवणंजएण धरिओ, अच्छ तुमं ताव वीसत्थो ॥ ३० ॥
सन्तेण मए सामिय!, कीस तुमं कुणसि गमणआरम्भं? । आलिङ्गणफलमेयं, देमि अहं तुज्झ साहीणं ॥ ३१ ॥
भणिओ य नरवईण बालो सि तुमं अदिट्ठसंगामो । अच्छसु पुत्त! घरगओ कीलन्तो निययकीलाए ॥ ३२ ॥
मा ताय! एव जम्पसु, बालो त्ति अहं अदिट्ठरणकज्जो । किं वा मत्तवरगए, सीहकिसोरो न घाएइ? ॥ ३३ ॥

अग्निमेंसे उठनेवाली चिनगारियोंसे व्याप्त तथा जिसमें अच्छे-अच्छे सुभट गिर रहे हैं ऐसा अत्यन्त भयंकर युद्ध होने लगा। (२०) बाण, शक्ति, तलवार, तोमर, चक्र, आयुध एवं मुद्गर हाथमें लिये हुए रथ, हाथी एवं घोड़ोंपर आरूढ़ योद्धा सामने जाकर युद्धमें जूझने लगे। (२१) गिरे हुए घोड़े, हाथी एवं योद्धाओंवाले वरुणसैन्यको भग्न और भागते देख जलका स्वामी वरुण सामने आया। (२२) वरुणके द्वारा सैन्यका भंग और पीछे हटना देख रावण रोषवश बाणोंका समूह छोड़ता हुआ आगे बढ़ा। (२३) जब वरुण और रावणका भयंकर महायुद्ध हो रहा था उस समय वरुणके पुत्रोंने खरदूषणको युद्धमें पकड़ लिया। (२४) दूषण पकड़ा गया है ऐसा देखकर मंत्रियोंने उस रावणसे कहा कि, हे प्रभो! आप लड़ते रहेंगे तो कुमार अवश्य मारा जायगा। (२५) मंत्रियोंके साथ निश्चय करके राक्षसाधिपति रावण खरदूषणके जीवनके लिए रणमेंसे वापस लौटा। (२६)

पातालपुरमें वह आ पहुँचा और सब सामन्तोंको इकट्ठा किया। प्रह्लाद खेचरको बुलानेके लिए भी शीघ्र एक आदमी भेजा। (२७) जा करके और प्रणाम करके प्रह्लाद राजासे उसने रावणका सम्बन्ध, रावण और वरुणका युद्ध तथा दूषणका पकड़ा जाना, जैसा हुआ था वैसा, कह सुनाया। (२८) वापस लौटा हुआ और सामन्तोंसे युक्त पातालपुर स्थित महात्मा राक्षसपति रावण आपसे मिलना चाहता है और इसीलिए मुझे भी आपके पास भेजा है। (२९) यह वचन सुनकर प्रह्लाद उसी समय जानेके लिए तैयार हुआ। यह देखकर पवनंजयने उसे रोका और कहा कि आप यहीं पर विश्वस्त होकर ठहरें। (३०) हे स्वामी! मेरे रहते आप जानेकी तैयारी क्यों करते हैं? मैं आपके अधीन हूँ। मुझे यह आलिंगनका फल दें, अर्थात् मुझे आलिंगनपूर्वक जानेकी अनुमति दें। (३१) राजाने कहा कि तुम अभी बच्चे हो। तुमने अबतक कभी लड़ाई नहीं देखी। पुत्र! तुम अपना खेल खेलते हुए घर पर ही रहो। (३२) इसपर पवनंजयने कहा कि, हे तात! आप ऐसा मत कहें कि मैं बच्चा हूँ और लड़ाई कभी नहीं देखी। क्या मदोन्मत्त हाथीको सिंहका बच्चा नहीं मारता। (३३) तब प्रह्लाद राजाने पवनवेगसे

१. वरुण इत्यर्थः ।

पल्हायनरवईणं, ताहे वीसज्जिओ पवणवेगो । भणिओ य पत्थिवजयं, पुत्तय! पावन्तओ होहि ॥ ३४ ॥
तातस्स सिरपणाम, काउ आपुच्छिऊण से जणणिं । आहरणभूसियङ्गो, विणिग्गओ सो सभवणाओ ॥ ३५ ॥
सहसा पुरम्मि जाओ, उल्लोलो निग्गओ पवणवेगो । सोऊण अञ्जणा वि य, तं सद्द निग्गया तुरियं ॥ ३६ ॥
अइपसरन्तसिणेहा, थम्भल्लीणा पइ पलोयन्ती । वरसालिभञ्जिया इव, दिट्ठा वाला जणवएण ॥ ३७ ॥
पेच्छइ य त कुमारं, महिन्दतणया नरिन्दमग्गम्मि । पुलयन्ती न य तिप्पइ, कुवलयदलसरिसनयणेहिं ॥ ३८ ॥
पवणजएण वि तओ, पासायतलट्ठिया पलोयन्ती । दृर उवियणिज्जा, उक्का इव अञ्जणा दिट्ठा ॥ ३९ ॥
त पेच्छिऊण रुट्ठो, पवणगई रोसपसरियसरीरो । भणइ य अहो! अलज्जा, जा मज्झ उवट्ठिया पुरओ ॥ ४० ॥
रइऊण अञ्जलिउड, चलणपणाम च तस्स काऊण । भणइ उवालम्भन्ती, दूरपवासो तुम सामी! ॥ ४१ ॥
वच्चन्तेण परियणो, सव्वो सभासिओ तुमे सामि! । न य अन्नमणगएण वि, आलत्ता ह अकयपुण्णा ॥ ४२ ॥
जीय मरण पि तुमे, आयत्त मज्झ नत्थि सदेहो । जइ वि हु जासि पवास, तह वि य अम्हे सरेज्जासु ॥ ४३ ॥
एव पलवन्तीए, पवणगई मत्तगयवरारूढो । निग्गन्तूण पुराओ, उवट्ठिओ माणससरम्मि ॥ ४४ ॥
विज्जाबलेण रइओ, तत्थ निवेसो घरा-ऽऽसणाईओ । ताव च्चिय अत्थगिरिं, कमेण सूरो समल्लीणो ॥ ४५ ॥

सन्ध्यावर्णनम्, पवनञ्जयेन अञ्जनाया स्मरणम् च —

अह सो सञ्झासमए, भवण-गवक्खन्तरेण पवणगई । पेच्छइ सर सुरम्म, निम्मलवरसलिलसपुण्णं ॥ ४६ ॥
मच्छेसु कच्छभेसु य, सारस-हसेसु पयलियतरङ्ग । गुमुगुमुगुमन्तभमर, सहस्सपत्तेसु सछन्न ॥ ४७ ॥
अइदारुणप्पयावो, लोए काऊण दीहरज्ज सो । अत्थाओ दिवसयरो, अवसाणे नरवई चेव ॥ ४८ ॥

---

जानेकी अनुज्ञा दी और कहा कि, हे पुत्र! तुम राजाओं पर विजय प्राप्त करनेवाले हो! (३४) पिताको सिरसे प्रणाम करके तथा माताकी अनुमति लेकर आभूषणोंसे भूषित शरीरवाला वह अपने महलमेंसे बाहर निकला। (३५)

नगरमें एकदम कोलाहल मच गया कि पवनवेग जा रहा है। ऐसा शब्द सुनकर अंजना भी तत्काल बाहर आई। (३६) अत्यन्त स्नेह फैलाती तथा स्तंभका सहारा लेकर पतिको निहारती उस स्त्री अंजनासुन्दरीको लोगोंने सुन्दर शालभंजिका पुतली जैसी देखा। (३७) पुलकित होकर कमलदलके समान नेत्रों द्वारा राजमार्गमें उस कुमारको देखती हुई वह महेन्द्रतनया अंजना सुन्दरी तृप्त नहीं होती थी। (३८) उस समय पवनजयने भी प्रासादतल पर खड़ी होकर देखनेवाली उस अंजनाको उद्वेगप्रद उल्काकी भाँति देखा। (३९) उसे देखकर जिसके शरीरमें रोष फैल गया है ऐसे पवनगतिने रुष्ट होकर कहा कि यह कितनी निर्लज्जता है कि तुम मेरे सामने उपस्थित हुई हो। (४०) इसपर हाथ जोड़कर और उसके चरणोंमे प्रणाम करके उपालम्भ देती हुई वह कहने लगी कि, हे स्वामी! आप प्रवास पर जा रहे हैं। हे नाथ! जाते समय आपने सब परिजनोंके साथ सम्भाषण किया। अन्यमनस्क आपने पापी मेरे साथ तो बात भी नहीं की। (४१-४२) इसमें सन्देह नहीं है कि मेरा जीवन और मरण भी आपके अधीन है। यद्यपि आप प्रवासमें जा रहे है, फिर भी मैं तो याद करती रहूँगी। (४३) इस प्रकार जब वह प्रलाप कर रही थी तब पवनगति मत्त हाथीके ऊपर सवार होकर नगरमेंसे बाहर निकला और मानससरोवरके पास आ पहुँचा। (४४) विद्याके बलसे वहाँ घर तथा शैय्या आदिसे युक्त आवासस्थानकी रचना की। उस समय सूर्य भी क्रमश. परिभ्रमण करता हुआ अस्ताचल पर आ गया। (४५)

संध्याके समय भवनके गवाक्षमें स्थित होकर पवनगतिने निर्मल एवं उत्तम जलसे परिपूर्ण उस सुन्दर सरोवरको देखा। (४६) मत्स्य, कच्छप, सारस एव हंसोंसे उसकी तरंगें चंचल हो रही थीं। सहस्रदल कमलोंमे गुंजारव करनेवाले भ्रमरोंसे वह छाया हुआ था। (४७) अतिदारुण प्रतापवाले राजाकी भाँति दीर्घकाल पर्यन्त राज्य करके वह सूर्य अवसानके समय अस्त हो गया। (४८) दिवसमें विकसित और भ्रमरकुलने जिनके दलोंका त्याग किया है ऐसे कमल सूर्यके विरहसे

दियहम्मि वियसियाइं, निययं भमरउलछड्डियदलाइं । मउलेन्ति कुवलयाइं, दिणयरविरहम्मि दुहियाइं ॥ ४९ ॥
अह ते हंसाईया, सउणा लीलाइउ सरवरम्मि । दट्ठु संझासमयं, गया य नियया‍इं ठाणाइं ॥ ५० ॥
तत्थेक्का चक्काई, दिट्ठा पवणजएण कुव्वन्ती । अहियं समाउलमणा, अहिणवविरहग्गितवियङ्गी ॥ ५१ ॥
उद्धाइ चलइ वेवइ, विहुणइ पक्खावलिं वियम्भन्ती । तडपायवे विलग्गइ, पुणरवि सलिले समल्लियइ ॥ ५२ ॥
विहडेइ पउमसण्ड, दइययसङ्काएँ चञ्चुपहरेहिं । उप्पयइ गयणमग्गं, सहसा पडिसद्दय सोउं ॥ ५३ ॥
गरुयपियविरहदुहिय, चक्किं दट्ठूण तग्गयमणेणं । पवणजएण सरिया, महिन्दतणया चिरपमुक्का ॥ ५४ ॥
भणिऊण समाढत्तो, हा! कट्ठं ना मए अकज्जेणं । मूढेण पावगुरुणा, चत्ता वरिसाणि बावीस ॥ ५५ ॥
जह एसा चक्काई, गाढं पियविरहदुक्खिया जाया । तह सा मज्झ पियतमा, सुदीणवयणा गमइ कालं ॥ ५६ ॥
जइ नाम अकण्णसुहं, भणिय सहियाएँ तीएँ पावाए । तो किं मए विमुक्का, पसयच्छी दोसपरिहीणा ? ॥ ५७ ॥
परिचिन्तिऊण एवं, वाउकुमारेण पहसिओ भणिओ । दट्ठूण चक्कवाई, सरिया मे अञ्जणा भज्जा ॥ ५८ ॥
एन्तेण मए दिट्ठा, पासायतलट्ठिया पलोयन्ती । ववगयसिरि-सोहग्गा, हिमेण पहया कमलिणि व ॥ ५९ ॥
त चिय करेहि सुपुरिस !, अज्ज उवाय अकालहीणम्मि । जेण चिरविरहदुहिया[1], पेच्छामि अहञ्जणा बाला ॥ ६० ॥
परिमुणियकज्जनिहसो, पवणगइं भणइ पहसिओ मित्तो । मोत्तूण तत्थ गमणं, अन्नोवाय न पेच्छामि ॥ ६१ ॥
पवणजएण तुरियं, सद्दावेऊण मोग्गरामच्चो । ठविओ य सेन्नरक्खो, भणिओ मेरुं अह जामि ॥ ६२ ॥
चन्दणकुसुमविहत्था, दोण्णि वि गयणङ्गणेण वच्चन्ता । रयणीए तुरियचवला, संपत्ता अञ्जणाभवणं ॥ ६३ ॥
तो पहसिओ ठवेउं, घरस्स अंगीवए[2] पवणवेगं । अब्भिन्तरं पविट्ठो, दिट्ठो बालाएँ सहस त्ति ॥ ६४ ॥

---

दुःखित होकर सकुचा गये। (४९) हंस आदि जो पक्षी उस सरोवरमें क्रीड़ा करते थे वे भी संध्याकाल देखकर अपने-अपने स्थानोंमे चले गये। (५०) वहाँ पवनंजयने अत्यन्त व्याकुल मनवाली, ताजे विरहरूपी अग्निसे तपे हुए शरीरवाली तथा अनेक प्रकारकी चेष्टा करनेवाली एक चकवीको देखा। (५१) वह ऊँचे जाती थी, चलती थी, काँपती थी, जमुहाई खाती हुई पर फड़फड़ाती थी, तटवर्ती पेड़ पर बैठती थी और फिर पानीमें डुबकी मारती थी। (५२) प्रियकी आशंकासे चचुप्रहार करती हुई वह कमलसमूहमेंसे होकर चलती थी और प्रतिध्वनि सुनकर एकदम आकाशमार्गमें उड़ जाती थी। (५३) प्रियके विरहसे अत्यन्त दुःखित उस चकवीको देखकर उसमें लगे हुए मनवाले पवनंजयको चिरकालसे परित्यक्त अंजनासुन्दरी की याद आई। (५४) वह कहने लगा कि अफसोस है कि मूढ़, अकार्यकारी और पापसे भारी मैंने बाईस सालसे उसे छोड़ दिया है। (५५) जैसे यह चकवी अपने प्रियके विरहसे अत्यन्त दुःखी हो गई है वैसे ही मेरी वह अत्यन्त दीनवदना प्रियतमा समय व्यतीत करती होगी। (५६) यदि उसकी दुष्ट सखीने कानोंके लिए असुखकर कहा तो मैंने क्यों दोषरहित उस विशाल नेत्रोंवालीको छोड़ दिया। (५७) ऐसा सोचकर पवनकुमारने प्रहसितसे कहा कि चकवीको देखकर मुझे मेरी पत्नी अंजना याद आई है। (५८) आते हुए मैंने पालेसे पीड़ित पद्मिनीकी भाँति श्री एवं सौभाग्यसे रहित उसे महलमें खड़ी होकर अवलोकन करती हुई देखा था (५९) हे सत्पुरुष! समय विताये बिना ही तुम आज कोई ऐसा उपाय करो जिससे चिरकालीन विरहसे दुःखित अंजनाकुमारीको मैं देख पाऊँ। (६०) कार्यके महत्त्वको जानकर मित्र प्रहसितने पवनगतिसे कहा कि वहाँ जानेके अलावा दूसरा कोई उपाय मैं नहीं देखता। (६१) पवनंजयने मुद्गर नामक अमात्यको शीघ्र ही बुलाकर और सेनाधिपतिके पद पर स्थापित करके कहा कि मैं मेरुकी ओर जाता हूँ। (६२) चन्दन एवं पुष्प हाथमें धारण करके वे दोनों आकाशमार्गसे प्रयाण करते हुए जल्दी ही अंजनाके भवनके पास आ पहुँचे। (६३) बादमें पवनवेगको घरके आगेके हिस्सेमें रखकर प्रहसितने भीतर प्रवेश किया। अंजनासुन्दरीने उसे सहसा देखा। (६४) उसने पूछा कि तुम कौन हो? किसलिए यहाँ आये हो? तब उसने प्रणाम करके कहा कि मैं

---

१. दुहियं पेच्छामि अञ्जणं व र—प्रत्य० । २ गृहस्य मध्यप्रदेशे यत्राङ्गनाऽऽस्ते ।

भणिओ य भो ! तुम को ?, केण व कज्जेण आगओ एत्थ ? । तो पणमिऊण साहइ, मित्तो ह पवणवेगस्स ॥ ६५ ॥
सो तुज्झ [1]पिओ सुन्दरि !, इहागओ तेण पेसिओ तुरियं । नामेण पहसिओ ह, मा सामिणि ! ससयं कुणसु ॥ ६६ ॥
सोऊण सुमिणसरिसं, बाला पवणञ्जयस्स आगमणं । भणइ य किं हससि तुमं ?, पहसिय ! हसिया कयन्तेणं ॥ ६७ ॥
अहवा को तुह दोसो ?, दोसो च्चिय मज्झ पुव्वकम्माणं । जा ह पियपरिभूया, परिभूया सव्वलोएणं ॥ ६८ ॥
भणिया य पहसिएणं, सामिणि ! मा एव दुक्खिया होहि । सो तुज्झ हिययइट्ठो, एत्थ चिय आगओ भवणे ॥ ६९ ॥
कच्छन्तरट्ठिओ सो, वसन्तमालाएँ कयपणामाए । पवणजओ कुमारो, पवेसिओ वासभवणम्मि ॥ ७० ॥
अब्भुट्ठिया य सहसा, दइयं दट्ठूण अञ्जणा बाला । ओणमियउत्तमङ्गा, तस्स य चलणञ्जली कुणइ ॥ ७१ ॥
पवणञ्जओवविट्ठो, कुसुमपडोच्छइयरयणपलङ्के । हरिसवसुब्भिन्नङ्गी, तस्स ठिया अञ्जणा पासे ॥ ७२ ॥
कच्छन्तरम्मि बीए, वसन्तमाला समं पहसिएणं । अच्छइ विणोयमुहला, कहासु विविहासु जपन्ती ॥ ७३ ॥

पवनञ्जयाञ्जनयोः मीलनम्—

तो भणइ पवणवेगो, जं सि तुमं सासिया अकज्जेणं । तं मे खमाहि सुन्दरि !, अवराहसहस्ससंघायं ॥ ७४ ॥
भणइ य महिन्दतणया, नाह ! तुम नत्थि कोइ अवराहो । सुमरिय मणोरहफलं, सपइ नेह वहेज्जासु ॥ ७५ ॥
तो भणइ पवणवेगो, सुन्दरि ! पम्हुससु सव्वअवराहे । होहि सुपसन्नहियया, एस पणामो कओ तुज्झ ॥ ७६ ॥
आलिङ्गिया सनेहं, कुवलयदलसरिसकोमलसरीरा । वयणं पियस्स अणिमिस-नयणेहि व पियइ अणुरायं ॥ ७७ ॥
घणनेहनिब्भराणं, दोण्ह वि अणुरायलद्धपसराणं । आवडियं चिय सुरयं, अणेगचडुकम्मविणिओगं ॥ ७८ ॥
आलिङ्गण-परिचुम्बण-रइउच्छाहणगुणेहि सुसमिद्धं । निव्ववियविरहदुक्खं, मणतुट्ठिरञ्जियजहिच्छं ॥ ७९ ॥

पवनवेगका मित्र हूँ। (६५) हे सुन्दरी ! तुम्हारा वह प्रिय यहाँ आया है। उसने तत्काल ही यहाँ मुझे भेजा है। मेरा नाम प्रहसित है। हे स्वामिनी ! तुम सन्देह मत करो। (६६) स्वप्नके समान पवनजयके आगमनकी बात सुनकर अंजनाने कहा कि, हे प्रहसित ! तुम क्यों मज़ाक कर रहे हो ? मैं कृतान्त (यम, मृत्यु) द्वारा उपहसनीय हुई हूँ (६७) अथवा तुम्हारा क्या दोष है ? मेरे पूर्वकर्मोंका ही दोष है कि मैं प्रियसे तिरस्कृत हुई हूँ, सब लोगोंसे अपमानित हुई हूँ। (६८) इस पर प्रहसितने कहा कि, हे स्वामिनी ! तुम इस तरह दुःखी मत हो। तुम्हारा वह हृदयस्थ इसी भवनमे आया हुआ है। (६९) वसन्तमालाने दूसरे कक्षमें स्थित पवनजयकुमारको प्रणाम करके शयनगृहमें दाखिल किया। (७०) प्रियको देखकर अंजनाकुमारी सहसा खड़ी हो गई और सिर झुकाकर उसके चरणोंमें प्रणाम किया। (७१) पवनजय पुष्पोंकी चादरसे आच्छादित रत्नमय पलंगके ऊपर बैठा। हर्षवश रोमाञ्चित शरीरवाली अंजना उसके पास बैठी। (७२) विनोदपूर्ण बातें और विविध प्रकारकी कथाएँ कहनेवाली वसन्तमाला प्रहसितके साथ दूसरे कक्षमें ठहरी। (७३)

तब पवनवेगने कहा कि, हे सुन्दरी ! अकार्यकारी मैंने जो तुम्हें दुःखित किया है उस मेरे हज़ारों अपराधके समूहको क्षमा करो। (७४) इसपर महेन्द्रतनया अंजनासुन्दरीने कहा कि, हे नाथ ! इसमें तुम्हारा कोई अपराध नहीं है। मनोरथके फलको याद करके अब आप स्नेह बहावें। (७५) तब पवनजयने कहा कि, हे सुन्दरी ! सब अपराधोंको भूल जाओ और सुप्रसन्न हृदयवाली हो। मैंने तुम्हें यह प्रणाम किया। (७६) कमलदलके समान कोमल शरीरवाली अंजनाका आलिंगन किया। अनिमेष नयनोंसे वह प्रियके वदनका अनुरागपूर्वक पान करने लगी। (७७) प्रगाढ़ स्नेहसे भरे हुए तथा अनुरागके कारण प्रसारप्राप्त—खिले हुए उन दोनोंमे अनेक प्रकारके प्रिय कर्मोंका जिसमें विनियोग किया जाता है ऐसा सुरतकर्म हुआ। (७८) आलिंगन, चुम्बन, रति एवं उत्साह गुणोंसे अतिसमृद्ध, विरहका दुःख जिसमें उपशान्त हो गया है तथा

१ पिययमो इह समागओ—प्रत्य० ।

सुरतूसवे समत्ते, दोण्णि वि खेयालसङ्गमङ्गाइं । अन्नोन्नभुयालिङ्गण-सुहेण निद्द पवन्नाइ ॥ ८० ॥
एव कमेण ताण, सुरयसुहासायलद्धनिद्दाणं । किंचावसेससमया, ताव य रयणी खयं पत्ता ॥ ८१ ॥
रयणीसुहपडिवुद्धो, पवणगई[1] भणइ पहसिओ मित्तो । उट्ठेहि लहुं सुपुरिस !, खन्धावारं पगच्छामो ॥ ८२ ॥
सुणिऊण मित्तवयणं, सयणाओ उट्ठिओ पवणवेगो । उवगूहिऊण कन्तं, भणइ य वयण निसामेहि ॥ ८३ ॥
अच्छ तुमं वीसत्था, मा उव्वेयस्स देहि अत्ताण । जाव अह दहवयण, दट्ठूण लहु नियत्तामि ॥ ८४ ॥
तो विरहदुक्खभीया, चलणपणाम करेइ विणएण । मम्मण-महुरुल्लावा, भणइ य पवणजय बाला ॥ ८५ ॥
अज्ज चिय उदुसमओ, सामिय ! गब्भो कयाइ उयरम्मि । होही वयणिज्जयरो, नियमेण तुमे परोक्खेण ॥ ८६ ॥
तम्हा कहेहि गन्तु, गुरूण गब्भस्स संभव एय । होहि वहुदीहपेही, करेहि दोसस्स परिहार ॥ ८७ ॥
अह भणइ पवणवेगो, मह नामामुद्दिय रयणचित्त । गेण्हसु मियङ्कवयणे !, एसा दोस पणासिहिइ ॥ ८८ ॥
आपुच्छिऊण कन्ता[2], वसन्तमाला य गयणमग्गेण । नियय निवेसभवण, पहसिय-पवणजया पत्ता ॥ ८९ ॥
धम्मा-ऽधम्मविवाग, संजोग-विओग-सोग-सुहभाव । नाऊण जीवलोए, विमले जिणसासणे समुज्जमह सया ॥ ९० ॥

॥ इय पउमचरिए पवणंजयअञ्जणासुन्दरीभोगविहाणो नाम सोलसमो उद्देसओ समत्तो ॥

## १७. अजणाणिवासण-हणुयउप्पत्तिअहियारो

केत्तियमेत्ते वि गए, काले गब्भप्पयासया वहवे । जाया विविहविसेसा, महिन्दतणयाएँ देहम्मि ॥ १ ॥
पीणुन्नया य थणया, सामलवयणा कडी य वित्थिण्णा । गब्भभरभारकन्ता, गई य मन्दं समुव्वहइ ॥ २ ॥

मनको सन्तोष हो इस प्रकार जिसमें यथेच्छ रंजन किया गया है ऐसा वह सुरतोत्सव था। (७९) सुरतोत्सव समाप्त होनेपर खेद एवं आलस्यसे युक्त अगवाले वे दोनो एक दूसरेकी भुजाओंके आलिगन सुखमें लीन हो सो गये। (८०)

इस प्रकार सुरतसुखके आस्वादके बाद सोये हुए उनकी रात, जिसमे थोड़ा ही समय बाकी रहा था, बीत गई। (८१) प्रात कालमे जगे हुए मित्र प्रहसितने पवनगतिसे कहा कि, हे सुपुरुष ! जल्दी उठो। छावनीकी ओर प्रयाण करे। (८२) मित्रका वचन सुनकर पवनवेग शय्यामेसे उठ खड़ा हुआ और पत्नीको आलिंगन करके कहा कि मेरा कहना सुनो। (८३) जबतक मैं रावणका दर्शन करके शीघ्र ही वापस आता हूँ तबतक तुम विश्वस्त होकर यहाँ रहो और मनमें उद्वेग मत धारण करो। (८४) तब विरहदुःखसे भीत उस बालाने विनयपूर्वक चरणोंमें प्रणाम करके प्रेमपूर्ण और मधुर स्वरमे पवनजयसे कहा कि, हे नाथ ! आज ऋतुकालमे शायद उदरमें गर्भ रहा हो। निश्चय ही तुम ( लोगोंकी दृष्टिमें ) परोक्ष हो, अत वह मेरे लिए निन्दनीय ही होगा। (८५-६) अत. गुरुजनोंके पास जाकर इस गर्भकी सम्भावनाके बारेमे कहो। बहुत दूरकी बात देखनेवाले बनो अर्थात् दीर्घदृष्टि बनो और दोषका परिहार करो। (८७) इसपर पवनवेगने कहा कि, हे चन्द्रमुखी ! तुम मेरे नामसे अंकित यह रत्नखचित मुद्रिका लो। यह दोषका नाश करेगी। (८८) पत्नी तथा वसन्तमालाको पूछकर और गगनमार्गसे प्रयाण करके प्रहसित एवं पवनंजय अपने पड़ावके भवनमें आ पहुँचे। (८९) धर्म एवं अधर्मके फलस्वरूप सयोग एव वियोग तथा सुख एवं दुःख इस जीवलोकमे होते हैं ऐसा जानकर विमल जिनशासनमे तुम उद्यमशील बनो। (९०)।

। पद्मचरितमें पवनंजय-अजनासुन्दरीका भोगविधान नामक सोलहवाँ उद्देश समाप्त हुआ।

## १७. अञ्जनाका निर्वासन और हनुमानका जन्म

कुछ समय व्यतीत होनेके अनन्तर महेन्द्रतनया अंजनासुन्दरीके शरीरमे गर्भके सूचक अनेक प्रकारके विशिष्ट चिह्न उत्पन्न हुए। (१) उसके स्तन मोटे और ऊँचे हुए, मुँह श्याम पड़ गया और कमर फैल गई। गर्भके भारसे

१ पवणगई—प्रत्य०। २. कंतं वसन्तमालं च—प्रत्य०।

एएहि लक्खणेहि, मुणिया पवणंजयस्स जणणीए । भणिया य जायगब्भा, पावे ! कन्ते पउत्थम्मि ॥ ३ ॥
काऊण सिरपणामं, कहेइ पवणंजयागमं सबं । मुद्दा य पच्चयत्थं, तह वि य न पसज्जई सासू ॥ ४ ॥
भणइ तओ कित्तिमई, जो न वि नामं पि गेण्हई तुज्झ । सो किह दूरपवासं, गन्तूण पुणो नियत्तेइ ? ॥ ५ ॥
धिद्धि ! त्ति दुट्ठसीले !, नियंयकुलं निम्मलं कयं मलिणं । लोगम्मि गरहणिज्जं, एरिसकम्मं जणन्तीए ॥ ६ ॥
एवं बहुप्पयारं, उवलम्भेऊण तत्थ कित्तिमई । आणवइ कम्मकारं, नेह इमं पियहरं सिग्घं ॥ ७ ॥
लद्धाएसेण तओ, समयं सहियाएँ अञ्जणा तुरियं । जाणम्मि समारूढा, महिन्दनयरामुहं नीया ॥ ८ ॥
संपत्ता य खणेणं, पावो मोत्तूण पुरवरासन्ने । खामेऊण नियत्तो, ताव य अत्थगओ सूरो ॥ ९ ॥
जाए तमन्धयारे, बाला परिदेविऊण आढत्ता । हाहक्कारमुहरवा, दस वि दिसाओ पलोयन्ती ॥ १० ॥
भणइ य वसन्तमाले !, पावं अइदारुणं पुराचिण्णं । जेणेस अयसपडहो, पुहइयले ताडिओ मज्झ ॥ ११ ॥
एक्कं चिय जाव न वी, दुक्खं वोलेइ जणियपियविरहं । ताव य उवट्ठियं मे, बीयं अववायसंबन्धं ॥ १२ ॥
किं मज्झ पयावइणा, इमं सरीरं अलद्धसुहसायं । बहुदुक्खसन्निहाणं, जाणन्तेणेव निम्मवियं ? ॥ १३ ॥
भणइ य वसन्तमाला, बाले ! किं विलविएण रण्णम्मि ? । पुबकयं निम्मायं, अणुहवियबं अविमणाए ॥ १४ ॥
कयपल्लवोवहाणे, वसन्तमालाएँ विरइए सयणे । सुवइ खणलद्धनिद्दा, पडिया चिन्तासमुद्दम्मि ॥ १५ ॥
सूरुग्गमम्मि तो सा, सहीएँ समयं कुलोचियं नयरं । पविसन्ती दीणमुही, पडिरुद्धा दारवालेणं ॥ १६ ॥
पडिपुच्छियाएँ सिट्ठं, वसन्तमालाएँ दारवालस्स । पवणंजयमाईयं, सबं चिय अञ्जणागमणं ॥ १७ ॥

---

सुन्दर प्रतीत होनेवाली उसकी गति मन्द हो गई। (२) पवनंजयकी माताने इन लक्षणोंसे जानकर कहा कि हे पापी ! पतिके बाहर जाने पर भी गर्भवती हुई हो। (३) सिरसे प्रणाम करके पवनंजयके आगमनका सर्व वृत्तान्त उसने कह सुनाया और साक्षीके तौर पर मुद्रिका भी दिखलाई, तथापि सासको विश्वास नहीं हुआ। (४) तब कीर्तिमतीने कहा कि जो तेरा नाम भी नहीं लेता था वह दूर प्रवासमे जाकर कैसे वापस लौट सकता है ? (५) हे दुष्टशीले ! तुझे धिक्कार है, धिक्कार है। लोकमें निन्दित ऐसा कर्म करके तूने अपना निर्मल कुल कलंकित किया है। (६) इस तरह अनेक प्रकारसे उसे बुराभला कहकर कीर्तिमतीने नौकरको आज्ञा दी कि इसे जल्दी ही इसके मायके ले जाओ। (७) तब आज्ञा मिलने पर अंजना अपनी सखीके साथ जल्दी ही सवारीमें जा बैठी। वह महेन्द्रनगरकी ओर ले जाई गई। (८) थोड़ी ही देरमें वह वहाँ पहुँच गई। नगरके समीप वह पापी नौकर उसे छोड़कर और क्षमा माँगकर लौटा। उस समय सूर्य भी अस्त हो गया। (९) रातका अन्धकार फैल जाने पर दसों दिशाओंमें नजर घुमाती हुई वह मुँहसे हाहाकार ध्वनि करती हुई रोने लगी और कहने लगी कि, हे वसन्तमाले ! पहले मैंने अतिभयंकर पाप किया है जिससे ऐसा अयशका ढोल मेरे लिए दुनियाँमें बजाया गया है। (१०-११) प्रियके विरहसे उत्पन्न एक दुःख भी अभी पूरा नहीं होता वहाँ तो अपयश सम्बन्धी दूसरा दुःख मेरे लिए हाजिर हो गया है। (१२) प्रजापति ब्रह्माने सुख और शान्ति न पानेवाले और अनेक दुःखोंके आधाररूप मेरे इस शरीरको क्या जानकर बनाया होगा ? (१३)

इस प्रकार विलाप करती हुई अंजनासे वसन्तमालाने कहा कि, हे बाले ! इस अरण्यमें विलाप करनेसे क्या फायदा ? पहले किये हुए का फल मनमे खिन्न हुए बिना अनुभव करना चाहिए। (१४) जिसमें पत्तोंका सिरहाना बनाया गया है ऐसी वसन्तमाला द्वारा निर्मित शय्यामें चिन्ता-समुद्रमें डूबी हुई अंजना नींद आने पर क्षण भरके लिए सो गई। (१५) सूर्योदय होने पर सखीके साथ अपने कुलोचित नगरमें प्रवेश करने पर दीनमुखी वह द्वारपाल द्वारा रोकी गई। (१६) द्वारपाल द्वारा पूछनेपर वसन्तमालाने पवनंजयसे लेकर अंजनाके आगमनका सारा वृत्तान्त कह सुनाया।

---

१–२ केउमई—मु०।

अह सो वि दारवालो, सिलाकवाडो त्ति नाम गन्तूणं । तं चेव वयणनिहसं, महिन्दरायस्स साहेइ ॥ १८ ॥
जं दारवालएणं, सिट्ठं दुहियागमं सअववायं । तं सोऊण महिन्दो, अहोमुहो लज्जिओ जाओ ॥ १९ ॥
रुट्ठो पसन्नकित्ती, महिन्दपुत्तो तओ भणइ एवं । धाडेह [1]पावकम्मा, बाला कुलदूसणी एसा ॥ २० ॥
नामेण महुच्छाहो, सामन्तो भणइ एव न य जुत्तं । दुहियाण होइ सरणं, माया-वित्त महिलियाणं ॥ २१ ॥
अच्चन्तनिट्ठुरा सा, केउ([2]कित्ति)मई लोयधम्मकयभावा । निद्दोसा एस पहू !, बाला निद्धाडिया तीए ॥ २२ ॥
भणइ य महिन्दराया, पुव्विं पि मए सुयं जहा एसा । पवणजयस्स वेसा, तेण य गब्भस्स सदेहो ॥ २३ ॥
मा होहिइ अववाओ, मज्झं पि इमाएँ सकिलेसेण । भणिओ य दारवालो, धाडेह लहुं पुरवराओ ॥ २४ ॥
तो दारवालएणं, लद्धाएसेण अञ्जणा तुरियं । निद्धाडिया पुराओ, सहीऍ समयं परविएसं ॥ २५ ॥
सुकुमालहत्थ-पाया, खरपत्थर-विसमकण्टइल्लेण । पन्थेण वच्चमाणी, अइगरुयपरिस्समावन्ना ॥ २६ ॥
जं जं सयणस्स घरं, वच्चइ आवासयस्स कज्जेणं । तं तं वारेन्ति नरा, नरिन्दसपेसिया सव्वं ॥ २७ ॥
एवं धाडिज्जन्ती, सव्वेण जणेण निरणुकम्पेण । घोराडविं पविट्ठा, पुरिसाण वि जा भयं देइ ॥ २८ ॥
नाणाविहगिरिपउरा, नाणाविहपायवेहि सछन्ना । महई अणोरपारा, नाणाविहसावयाइण्णा ॥ २९ ॥
वाया-ऽऽयवपरिसिन्ना, तण्हाऍ छुहाऍ पीडियसरीरा । एगुद्देसम्मि ठिया, करेइ परिदेवणं बाला ॥ ३० ॥

अञ्जनायाः परिदेवनम् —

हा कट्ठ चिय पहया, विहिणा हं विविहदुक्खकारीण । अणहेउवइरिएण, कं सरणं वो पवज्जामि ? ॥ ३१ ॥
भत्तारविरहियाणं, होइ पिया आलओ महिलियाणं । मह पुण पुण्णेहि विणा, सो वि हु वइरीसमो जाओ ॥ ३२ ॥

(१७) इसके बाद शिलाकपाट नामके उस द्वारपालने जाकर महेन्द्र राजासे वह सारा समाचार कह सुनाया। (१८) द्वारपालका कहा गया अपनी पुत्रीका अपवादपूर्ण आगमन सुनकर महेन्द्रने लज्जित हो सिर झुका दिया। (१९) तब महेन्द्रका पुत्र प्रसन्नकीर्ति गुस्सेमें आकर कहने लगा कि कुलको कलंकित करनेवाली इस पापी लड़कीको बाहर निकाल दो। (२०) तब महोत्साह नामक एक सामन्तने कहा कि यह उचित नहीं है। पुत्री जैसी स्त्रियोंके लिये तो माता-पिता ही शरणरूप होते हैं। (२१) लौकिक धर्मका अनुसरण करनेवाली वह कीर्तिमती अत्यन्त निष्ठुर है। हे प्रभो ! यह निर्दोष बाला उसके द्वारा बाहर निकाल दी गई है। (२२) इस पर महेन्द्र राजाने कहा कि पहले भी मैंने सुना था कि यह पवनंजयकी द्वेषभाजन है, अत इसके गर्भके बारेमें सन्देह है। (२३) इस कलंकसे मेरी भी बेइज्जती न हो, ऐसा समझकर उसने द्वारपालसे कहा कि नगरमेंसे इसे जल्दी बाहर निकाल दो। (२४) तब आदेशप्राप्त द्वारपालने सखीके साथ अंजनासुन्दरीको तुरंत ही नगरमेंसे बाहर परदेशमें निकाल दिया। (२५) सुकुमार हाथ-पैरवाली उसे तीक्ष्ण पत्थर और काँटोंसे व्याप्त विषम मार्गसे जाने पर अति भारी परिश्रम पड़ता था। (२६) आवासके लिए जिस जिस स्वजनके घर वह जाती थी उस-उसको—सबको राजाके द्वारा भेजे गये पुरुष रोकते थे। (२७) इस प्रकार सब निर्दय लोगोंके द्वारा निष्कासित उसने ऐसे घोर वनमें प्रवेश किया जो पुरुषोंके लिए भी भयानक था। (२८) वह जंगल अनेक प्रकारके पर्वतोंसे व्याप्त था, नानाविध वृक्षोंसे वह छाया हुआ था, वह बहुत बड़ा और अतिविस्तृत था तथा अनेक प्रकारके जंगली पशुओंसे भरा हुआ था। (२९) पवन और धूपसे पीड़ित तथा भूख एवं प्याससे दुःखित शरीरवाली वह एक स्थान पर ठहरकर रोने लगी कि अफ़सोस है ! अनेक प्रकारके दुःख देनेवाले और निष्कारण वैरी विधाताने मुझ पर प्रहार किया है। किसकी शरण प्राप्त करूँ ? (३०-३१) पतिसे रहित महिलाओंकी शरण पिता होते हैं। पुण्यसे विरहित मेरे लिए तो वे भी शत्रुके जैसे हो गये हैं। (३२) जब तक स्त्री अपने पतिके घरसे नहीं निकाली जाती तब तक ही माता, पिता एवं बन्धुजनोंके हृदयमें

१. पावकम्मं बालं—प्रत्य०। २ पवका—प्रत्य०।

कोसम्बी य सुसीमा, पियङ्गु चित्ता य पत्थिवो य धरो। पउमप्पभो जिणिन्दो, हवउ सया मङ्गलं तुज्झ६ ॥ ३२ ॥
सुपइट्ठो कासिपुरं, पुहइ विसाहा सिरीसरुक्खो य। तित्थंकरो सुपासो, एसो ते मङ्गलं परम७ ॥ ३३ ॥
चन्दाभो चन्दपुरी, महसेणो लक्खणा य अणुराहा। नागद्दुमो य परमं, मङ्गलमउलं तिहुयणम्मि८ ॥ ३४ ॥
कायन्दी सुग्गीवो, रामा मूलं च पुप्फदन्तजिणो। मल्लीदुमो य तुज्झं, सेणिय! पावं पणासेन्तु९ ॥ ३५ ॥
भद्दिलपुरं सुनन्दा, पुव्वासाढा य दढरहो राया। तुह सीयलो जिणिन्दो, निग्गोहद्दुमो य पावहरो१० ॥ ३६ ॥
सीहपुरं विण्हुसिरी, समणो विण्हू य नरवई होइ। सेयंसो तित्थयरो, तिन्दुगरुक्खो सुहं दिसउ११ ॥ ३७ ॥
चम्पा पाडलरुक्खो, जया य वसुपुज्जपत्थिवो होइ। भयवं तु वासुपुज्जो, नक्खत्तं सयभिसा पुणउ१२ ॥ ३८ ॥
कम्पिल्ला कयधम्मो, सम्मा विमलो य जम्बुरुक्खो य। उत्तरभद्दवया वि य, सेयं कुव्वन्तु ते निययं१३ ॥ ३९ ॥
आसत्थो[2] सव्वजसा, नक्खत्तं रेवई अणन्तजिणो। राया य सीहसेणो, साएया ते सुहं दिसउ१४ ॥ ४० ॥
रयणपुरं दहिवण्णो, भाणू धम्मो य सुव्वया जणणी। पुस्सो य हवइ रिक्खं, एए तुह मङ्गलं देन्तु१५ ॥ ४१ ॥
अइराणी नागपुरं, भरणी रिक्खं च नन्दिरुक्खो य। राया य विस्ससेणो, सन्तिजिणो कुणउ तुह सन्तिं१६ ॥ ४२ ॥
नागपुरं तिलयसिरी, कुन्थुजिणो कित्तिया य नक्खत्तं। सूरनराहिवसहियाणि तुज्झ पावं पणासन्तु१७ ॥ ४३ ॥
मित्ता सुदरिसणो वि य, पढमपुरी अरजिणो य चूयदुमो। रिक्खं च रोहिणी तुह, कुणउ सया मङ्गलविहाणं१८ ॥४४॥
मिहिला कुम्भनरिन्दो य, रिक्खया अस्सिणी जिणो मल्ली। नाणदुमो य असोगो, सोगं नासन्तु वो सिग्घं[3]१९ ॥४५॥
पउमावई कुसग्गं, समणो वि हु चम्पओ सुमित्तो य। मुणिसुव्वओ जिणिन्दो, तुह पावमलं पणासेउ२० ॥४६॥

---

सुमंगला माता, प्रियंगु वृक्ष, साकेत नगरी, मघा नक्षत्र और सुमतिस्वामी तुम्हारा अनुपम कल्याण करें। ६. कौसाम्बी नगरी, सुसीमा माता, प्रियंगु वृक्ष, चित्रा नक्षत्र, धर राजा और पद्मप्रभ जिनेन्द्र तुम्हारे लिए सदा मंगलकारी हो। ७ सुप्रतिष्ठ पिता, काशीनगरी, पृथ्वी माता, विशाखा नक्षत्र, शिरीष वृक्ष और सुपार्श्व तीर्थंकर ये तुम्हारे लिए परम मंगल रूप हो। ८. चन्द्रप्रभ जिन, चन्द्रपुरी, महासेन पिता और लक्षणा माता, अनुराधा नक्षत्र और नागवृक्ष—ये तुम्हें तीनो लोकोंमें अतुलनीय मंगल प्रदान करें। ९ हे श्रेणिक! काकन्दी नगरी, सुग्रीव पिता, रामा माता, मूलनक्षत्र, पुष्पदन्त जिन और मल्लीवृक्ष तुम्हारे पापका नाश करे। १० भद्दिलपुर, सुनन्दा माता, दृढ़रथ राजा, पूर्वाषाढा नक्षत्र, शीतल जिनेन्द्र और न्यग्रोधवृक्ष ये तुम्हारे लिए पाप नाशक हो। ११ सिंहपुर, विष्णुश्री माता और विष्णु राजा, श्रवण नक्षत्र, श्रेयासनाथ तीर्थंकर तथा तिन्दुक वृक्ष तुम्हें सुख दें। १२ चम्पा नगरी, पाटल वृक्ष, जया माता, वसुपूज्य राजा, वासुपूज्य भगवान् और शतभिषज् नक्षत्र तुम्हें पवित्र करें। १३. कांपिल्य नगरी, कृतधर्मा पिता, शर्मा माता, विमलनाथ जिनेन्द्र, जम्बूवृक्ष और उत्तरभद्रपदा नक्षत्र तुम्हारा अवश्य ही कल्याण करे। १४. अश्वत्थ वृक्ष, सर्वयशा माता, रेवती नक्षत्र, अनन्तनाथ जिनेश्वर, सिंहसेन राजा और साकेत नगरी तुम्हें सुख दें। १५ रत्नपुर नगरी, दधिपर्ण वृक्ष, भानु पिता, धर्मनाथ जिनेन्द्र, सुव्रता माता और पुष्य नक्षत्र—ये तुम्हें मंगल प्रदान करे। १६ अचिरा माता, नागपुर नगरी, भरणी नक्षत्र, नन्दिवृक्ष, विश्वसेन राजा और शान्तिनाथ जिनेश्वर तुम्हें शान्ति प्रदान करें। १७. सूर्य राजाके साथ नागपुर नगर, तिलकश्री माता, कुन्थुनाथ जिनेश्वर और कृत्तिका नक्षत्र तुम्हारे पापका नाश करें। १८ मित्रा माता और सुदर्शन पिता, प्रथमपुरी (साकेत नगरी), अमरनाथ जिनेश्वर, आम्रवृक्ष और रोहिणी नक्षत्र सदा तुम्हारा मंगलविधान करें। १९. मिथिला नगरी, कुम्भ राजा, रक्षिता माता, अश्विनी नक्षत्र, मल्लिनाथ जिन और जिसके नीचे ज्ञान हुआ था वह अशोक वृक्ष शीघ्र ही तुम्हारा शोक नष्ट करे। २० पद्मावती माता, कुशाग्रनगर, श्रवण नक्षत्र, चम्पक वृक्ष, सुमित्र पिता और

---

१ पुनातु। २. अश्वत्थः। ३. खिप्पं—प्रत्य०।

विजओ य मिहिल वप्पा, वउलदुमो अस्सिणी नमिजिणिन्दो । मयहाहिवई ! तुज्झ, समागम देन्तु धम्मस्स२१ ॥४७॥
सोरियपुरं तु एत्तो, समुद्दविजओ सिवा य उज्जेन्तो । चित्ता य रिट्ठनेमी, नरिन्द ! तुह मङ्गल देन्तु२२ ॥४८॥
वाणारसी विसाहा, पासो वम्मा य आससेणो य । अहिछत्ता वाहिरओ, तुह मङ्गलकारयाणि सया२३ ॥ ४९ ॥
सिद्धत्थो कुण्डपुर, सरलो पियकारिणी य हत्थो य । भयव वीरजिणिन्दो, देन्तु सया मङ्गलं तुज्झ२४ ॥५०॥
अट्ठावयम्मि उसभो, सिद्धो चम्पाएँ वासुपुज्जजिणो । पावाएँ वद्धमाणो, नेमी उज्जेन्तसिहरम्मि ॥ ५१ ॥
अवसेसा तित्थयरा, सम्मेए निव्वुया सिव पत्ता । जो पढइ सुणइ पुरिसो, सो वोहिफलं समज्जेइ ॥ ५२ ॥

तीर्थंकराणां।राज्यर्द्धिः देहवर्णाश्च —

सन्ती कुन्थू य अरो, तित्थयरा चक्कवट्टिणो आसि । सेसा पुण जिणवसभा, हवन्ति सामन्नरायाणो ॥ ५३ ॥
चन्दाभो चन्दनिभो, वीओ पुण पुप्फदन्तजिणवसभो । कुसुमपियङ्गुसवण्णो, हवइ सुपासो विगयमोहो ॥ ५४ ॥
वरतरुणसालिवण्णो, पासो नागिन्दसंथुओ भयव । पउमाभो पउमनिभो, वसुपुज्जो किंसुयसुवण्णो ॥ ५५ ॥
अञ्जणगिरिसरिसनिभो, हवइ य मुणिसुव्वओ तियसनाहो । वरहिणकण्ठावयवो, नेमिजिणो जायवाणन्दो ॥ ५६ ॥

---

मुनिसुव्रत जिनेन्द्र तुम्हारे पाप-मलका नाश करें। २१. हे मगधाधिपति ! विजय पिता, मिथिला नगरी, वप्रा माता, वकुल वृक्ष, अश्विनी नक्षत्र और जिनेन्द्र नमिनाथ तुम्हें धर्मका समागम दें। २२. हे नरेन्द्र ! शौरिपुर नगरी, समुद्रविजय पिता, शिवा माता, उज्जयन्त (गिरनार) पर्वत, चित्रा नक्षत्र और अरिष्टनेमि जिन तुम्हें मंगल प्रदान करें। २३. वाराणसी नगरी, विशाखा नक्षत्र, पार्श्वनाथ जिनेश्वर, वामा माता, अश्वसेन पिता और अहिच्छत्राका बाह्यभाग—ये तुम्हारे लिए सर्वदा मंगलकारी हों। २४. सिद्धार्थ पिता, कुण्डपुर नगर, सरल (शाल ?) वृक्ष, प्रियकारिणी (त्रिशला) माता, हस्त नक्षत्र और वीर जिनेन्द्र तुम्हें सदा मंगल प्रदान करें। (२७-५०)

अष्टापद पर्वतपर ऋषभदेव, चम्पामें वासुपूज्यजिन, नेमिनाथ उज्जयन्त पर्वतके शिखरपर तथा वर्धमानस्वामी पावापुरीमें सिद्ध हुए। (५१) बाकीके तीर्थंकर सम्मेतशिखरपर मुक्त होकर मोक्षमें पहुँचे हैं। जो पुरुष इसे पढ़ता है और सुनता है वह सम्यक्त्वका फल प्राप्त करता है। (५२)

शान्तिनाथ, कुंथुनाथ और अरनाथ तीर्थंकर चक्रवर्ती थे। बाकीके जिनेश्वर सामान्य राजा थे। (५३) चन्द्रप्रभ और दूसरे पुष्पदन्त जिनेश्वर चन्द्रकी-सी कान्तिवाले थे। मोहका नाश करनेवाले सुपार्श्वजिन प्रियंगुके पुष्पके जैसे थे। (५४) नागेन्द्र द्वारा स्तुति किये गये पार्श्वनाथ भगवान् उत्तम और अपक्व (तरुण) शालिके समान वर्णवाले थे। पद्मप्रभ पद्मके जैसे वर्णके और वासुपूज्य किंशुकके जैसे वर्णके थे। (५५) देवोंके भी नाथ ऐसे मुनिसुव्रतस्वामी अंजनगिरिके जैसे वर्णवाले थे। यादवोंको आनन्द देनेवाले नेमिजिन मोरके कण्ठके भागके जैसे वर्णवाले थे। (५६) बाकीके तीर्थंकर तपाये हुए सोनेके जैसे वर्णवाले कहे गये हैं। मल्लिनाथ, अरिष्टनेमि, पार्श्वनाथ, महावीर स्वामी[1] और वासुपूज्य स्वामी—कुमारावस्थामें

---

१. भ. महावीरके विवाहका सर्वप्रथम उल्लेख प्रथम भद्रबाहुकृत 'कल्पसूत्र' में आता है उसके पहलेके किसी आगममें नहीं आता। भगवतीसूत्रमें जमालिकी कथा विस्तारसे आती है, पर वहाँ भी उसकी आठ पत्नियोंमें वर्धमान महावीरकी पुत्रीका न तो उल्लेख है और न जमालिकी माता वर्धमान महावीरकी बहन थी ऐसा कोई निर्देश है। स्थानांगसूत्रके पाँचवें स्थानके अन्तमें पाँच तीर्थंकर—वासुपूज्य, मल्लि, नेमि, पार्श्व और महावीरने कुमारवासमें रहकर दीक्षा ली थी और समवायांगके १९ वें अंगमें उन्नीस तीर्थंकरोंने अगारवासमें रहकर दीक्षा ली थी ऐसा उल्लेख है। इन दोनों उल्लेखोंको साथमें रखकर देखनेसे यही फलित होता है कि पूर्वोक्त पाँच बालब्रह्मचारी थे, जबकि अवशिष्ट उन्नीस विवाहित थे।

आचार्य हेमचन्द्र त्रिषष्टिशलाकापुरुषचरितके वासुपूज्यचरितमें स्थानांगके, उपर्युक्त स्थानमें उल्लिखित पाँच जिनोंमेंसे श्री महावीर सिवायके चारको अविवाहित कहते हैं—

मल्लिर्नेमिः पार्श्व इति भाविनोऽपि त्रयो जिना । अकृतोद्वाह-साम्राज्याः प्रव्रजिष्यन्ति मुक्तये ॥ १०३ ॥

निद्धन्तकणयवण्णा, सेसा तित्थकरा समक्खाया । मल्ली अरिट्ठनेमी, पासो वीरो य वसुपुज्जो ॥ ५७ ॥
एए कुमारसीहा, गेहाओ निग्गया जिणवरिन्दा । सेसा वि हु रायाणो, पुहई भोत्तूण निक्खन्ता ॥ ५८ ॥
एए [1]जिणिन्दचन्दा, सुर-नरमहिय-ऽच्चिया नियमकाल । पत्ता महाभिसेयं, जम्मणसमए गिरिन्दम्मि ॥ ५९ ॥
सपत्ता कल्लाण, परमपयं सासय सिवं ठाण । तिहुयणमङ्गलनिलया, देन्तु [2]गई जिणवरा सव्वे ॥ ६० ॥
आउपमाण तह अन्तरं च तित्थयर-चक्कवट्टीण । जो जस्स हवइ तित्थे, वलदेवो चक्कवट्टी वा ॥ ६१ ॥
तुज्झ पसाएण अह, एयं इच्छामि जाणिउ भयव ! । साहसु फुड-वियडत्थं, जह वत्तं कालसमयम्मि ॥ ६२ ॥
एवं च भणियमेत्ते, मगहनरिन्देण गोयमो ताहे । जलहरगम्भीरसरो, कहेइ सव्वं निरवसेस ॥ ६३ ॥
जो वित्थरेण अत्थो, सखाएँ अवट्ठिओ अइमहन्तो । सो वुहयणेण एत्तो, गहिओ-सखेवओ सव्वो ॥ ६४ ॥

पल्योपमसागरोपमोत्सर्पिण्यादिकालस्वरूपम् —

ज जोयणवित्थिण्ण, ओगाढ जोयण तु वालस्स । एगदिणजायगस्स उ, भरिय वालग्गकोडीण ॥ ६५ ॥
वाससए वाससए, एक्केक्के अवहियम्मि जो कालो । कालेण तेण एवं, हवइ य पलिओवम एक्कं ॥ ६६ ॥
दस कोडाकोडीओ, पल्लाण सागर हवइ एक्कं । दसकोडाकोडीओ, उदहीण ऽवसप्पिणी हवइ ॥ ६७ ॥
उस्सप्पिणी वि एव, सरिसा परियत्तदेसभावेण । जह वहुलसुक्कपक्खे, ओसरइ पवड्ढई चन्दो ॥ ६८ ॥
छब्भेया उद्दिट्ठा, कालविभागस्स होन्ति नायवा । भरहेरवएसु सया, कुणन्ति परियट्टण एए ॥ ६९ ॥

---

ही सिंह जैसे पराक्रमी ये जिनवरेन्द्र दीक्षित हुए थे। बाकीके राजा पृथ्वीका उपभोग करके निकले थे। (५७-८) देवों एवं मनुष्यों द्वारा स्तुत एवं पूजित तथा जिनेन्द्रोंमें चन्द्रके समान इन जिनेश्वरोंका जन्मके समय नियमत मेरुपर्वतके ऊपर महाभिषेक हुआ था। (५९) दीक्षा, केवलज्ञान आदि कल्याणक भी इन्होंने प्राप्त किये थे तथा शाश्वत शिवस्थानरूप परम-पद भी प्राप्त किया था। सब जिनवर तीनों लोकोंमें मंगलधाम जैसी मोक्षगति प्रदान करे। (६०)

हे भगवन् ! आपके अनुग्रहसे तीर्थंकर एवं चक्रवर्तीकी आयुका परिमाण तथा बीचका अन्तर, जिसके तीर्थमें जो बलदेव या चक्रवर्ती होता है—यह सब मैं जानना चाहता हूँ। अत उस काल और समयमें जैसा हुआ वैसा आप स्फुट एवं विशद रूपसे कहें। (६१-६२)

मगधराजके ऐसा कहनेपर बादलके समान गम्भीर स्वरवाले गौतमने पूर्णरूपसे सब कुछ कहा कि जो अर्थ विस्तारमें संख्यासे भी बहुत बड़ा है अर्थात् जिसकी गणना नहीं की जा सकती उस सबको ज्ञानीजनोंने ग्रहण करके संक्षेपमें कहा है। (६३-६४) एक योजन लम्बा-चौड़ा और एक योजन गहरा गड्ढा हो और एक दिनके पैदा हुए बालकके बालके करोड़ों अग्रभागोंसे वह भरा जाय तथा सौ सौ सालके बाद एक एक बाल निकालनेपर जो समय उसके खाली करनेमें लगेगा वह एक पल्योपम होता है। (६५-६६) दस कोटाकोटि पल्योपमका एक सागरोपम होता है। दस कोटाकोटि सागरोपमकी एक अवसर्पिणी होती है। (६७) उत्सर्पिणी भी ऐसी ही होती है। कृष्णपक्ष एव शुक्लपक्षमें चन्द्र जिस तरह घटता और बढ़ता है उसी तरह देश और भावके अनुसार ये उत्सर्पिणी-अवसर्पिणी घटती-बढ़ती रहती है। (६८) इस कालविभागके छः भेद किये गये हैं, जो ज्ञातव्य हैं। भरत एवं ऐरवतमें ये परिवर्तन करते हैं। (६९) अतिसुषमाका काल चार कोटाकोटि

---

श्री वीरश्चरमश्चार्हन्नीषद्भोग्येन कर्मणा। कृतोद्वाहोऽकृतराज्य प्रव्रजिष्यति सेत्स्यति ॥ १०४ ॥

परन्तु आगे जाने पर पार्श्वनाथचरित ( पर्व ९, सर्ग ३ ) में पार्श्वको विवाहित सूचित करते हैं। इस सर्गके २१० वें श्लोकका चरण है—' . .उद्वाह प्रभावतीम् ।' सम्भवत स्मरण न रहनेसे अथवा दूसरी कोई परम्परा सम्मुख रहनेसे ऐसा हुआ होगा।

१. जिणवरचंदा—प्रत्य० । २ गइं—प्रत्य० ।

कालो अइसुसमाए, कोडाकोडीउ हवइ चत्तारि । सुसमा पुण तिण्णि भवे, सूसमदुसमा य दो चेव ॥ ७० ॥
एक्का कोडाकोडी, बायालीसं भवे सहस्सेहिं । वासेहि य ऊणो खलु, दूसमसुसमाएँ कालोउ ॥ ७१ ॥
एगावीससहस्सा, कालो च्चिय दूसमाएँ परिणमइ । अच्चन्तदूसमाए, तावइओ चेव नायव्वो ॥ ७२ ॥

तीर्थकराणामन्तराणि —

पन्नाससयसहस्सा, उदहीकोडीण अन्तरं पढमं । बीयं तु हवइ तीसा, तइयं दस होन्ति नायव्व ॥ ७३ ॥
नवनउई य चउत्थ, नउइ सहस्साणि पञ्चम भणिय । नव चेव सहस्सा पुण, सायरनामाण छट्ट तु ॥ ७४ ॥
नव चेव सया भणिया, सत्तमय अन्तर सुयधरेहिं । नउइ पुण अट्ठमयं, नवम नव चेव नायव्व ॥ ७५ ॥
छावट्ठिसयसहस्सा, छव्वीससहस्स वाससखाए । उदहिसएण य ऊणा, एगा कोडी य दसमम्मि ॥ ७६ ॥
चउपन्नसागराइ, तीसा नव चेव होन्ति चत्तारि । एया अन्तराइ, अणुपरिवाडीएँ भणियाइ ॥ ७७ ॥
तिण्णेव सागराइ, तीसु य भागेसु होन्ति पल्लस्स । ऊणाणि य पन्नरस, जिणन्तर होइ नायव्व ॥ ७८ ॥
पल्लद्ध सोलसम, सत्तरस अन्तर चउब्भाओ । पल्लस्स हवइ ऊणो, कोडिसहस्सेण वासाण ॥ ७९ ॥
कोडिसहस्स वासाण, होइ अट्ठारसन्तर एत्तो । चउपन्नसयसहस्सा, जिणन्तर ऊणवीसइम ॥ ८० ॥
छ च्चेव सयसहस्सा, वीसइम अन्तर समुद्दिट्ठ । पञ्चेव हवइ लक्खा, जिणन्तर एगवीसइम ॥ ८१ ॥
पन्नासा सत्त सया, तेयासीई सहस्स वावीसं । अड्ढाइज्जा य सया, तेवीस अन्तर होइ ॥ ८२ ॥
एयावीस सहस्सा, तित्थं वीरस्स कालसंखाए । होही पर तु नियमा, अइदुसमा तत्तिया चेव ॥ ८३ ॥

पञ्चमषष्ठारकयोःस्वरूपम् —

परिनिव्वुए जिणिन्दे, वीरे अइसयविवज्जिओ कालो । वल-चक्क-हरिविमुक्को, होही नाणुत्तमविहीणो ॥ ८४ ॥

---

सागरोपमका होता है। सुषमाके तीन जबकि सुषमदुःषमके दो सागरोपम होते हैं। (७०) बयालीस हज़ार वर्ष कम एक कोटाकोटि सागरोपम काल दुःषम-सुषमाका होता है। (७१) इक्कीस हज़ार वर्षका समय दुःषमाका कहा गया है। अत्यन्त दुःषमाका भी उतना ही जानना चाहिये। (७२)

५० लाख कोटि सागरोपमका पहला अन्तर (अर्थात् पहले और दूसरे तीर्थंकरके निर्वाणके बीचका अन्तर) है। दूसरा अन्तर (दूसरे और तीसरे तीर्थंकरके बीच) ३० लाख कोटि सागरोपमका है। तीसरा अन्तर (तीसरे और चौथे के बीच) १० लाख कोटि सागरोपमका होता है, यह जानना चाहिए। (७३) चौथा अन्तर ९ लाख कोटि सागरोपमका है। पाँचवाँ ९० सहस्र कोटि सागरोपमका कहा गया है। छठा ९ सहस्र कोटि सागरोपमका है। (७४) सातवाँ अन्तर ९ सौ कोटि सागरोपमका श्रुतधरोंने कहा है। आठवाँ ९० कोटि सागरोपमका और नवाँ ९ कोटि सागरोपमका समझना चाहिए। (७५) दसवाँ १०० सागरोपम, ६६ लाख और २६ हज़ार वर्ष न्यून एक कोटि सागरोपमका है। (७६) ५४ सागरोपम, ३० सागरोपम, ९ सागरोपम तथा ४ सागरोपम—ये अन्तर क्रमशः कहे गये हैं; अर्थात् ग्यारहवें, बारहवें, तेरहवें और चौदहवें अन्तरका काल इतना है। (७७) जिनोंके बीचका पन्द्रहवाँ अन्तर ¾ पल्योपम, न्यून ३ सागरोपमका समझो। (७८) सोलहवाँ ½ पल्योपमका और सत्रहवाँ कोटि सहस्र वर्ष न्यून पल्योपमके चौथा भागका है। (७९) अठारहवाँ अन्तर कोटि सहस्र वर्षका और जिनोंके बीचका उन्नीसवाँ अन्तर ५४ लाख वर्षका है। (८०) बीसवाँ अन्तर छ लाख वर्षका कहा गया है। जिनोंके बीचका इक्कीसवाँ अन्तर ५ लाखका होता है। (८१) बाईसवाँ ८३,७५० वर्षका और तेईसवाँ २५० वर्षका अन्तर है। (८२) कालकी संख्यासे वीरप्रभुका तीर्थ २१ हज़ार वर्षका है। उसके पश्चात् नियमतः अतिदुःषमा काल आयेगा। (८३)

होहिन्ति पुहइपाला, दुट्ठा दुस्सीलनिव्वया पावा। वहुकूडकवडभरिया, नरा य कोहुज्जयमईया ॥ ८५ ॥
गोडण्डयसरिसेसु, नट्ठा सयमेव ते कुहम्मेसु। नासेहिन्ति वहुजण, कुदिट्ठिसत्थेसु वहुएसु ॥ ८६ ॥
अइविट्ठि अणाविट्ठी, विसमा वि हु विट्ठिसपया काले। होहिन्ति दुस्समाए, सभावपरिणामजोगेण ॥ ८७ ॥
सत्तेव य रयणीओ, आयपमाण नराण दुसमाए। हाणी कमेण होही, अन्ते पुण दोण्णि रयणीओ ॥ ८८ ॥
वाससय पुण आउ, दुसमाए आदिम समुद्दिट्ठ। परिहाइ इह कमेण, जाव तेवीस वरिसाइ ॥ ८९ ॥
अइदुस्समाएँ होहिइ, आयपमाण तु दोण्णि रयणीओ। वरिसाणि वीस आउ, नराण निद्धम्मवुद्धीण ॥ ९० ॥
अइदुस्समाएँ अन्ते, एगा रयणी नराण उच्चत्त। आउ सोलस वरिसाणि, ताण कालाणुभावेण ॥ ९१ ॥
न य पत्थिवा ण भिच्चा, न गिहाणि न उस्सवा न सवन्धा। होहिन्ति धम्मरहिया, मणुया य सरिस्सवाहारा[1] ॥ ९२ ॥
आउ वल उस्सेहो, एव अवसप्पिणोएँ अवसरइ। वड्ढइ य कमेण पुणो, उस्सप्पिणिकालसमयम्मि ॥ ९३ ॥

कुलकराणा-तीर्थकराणा चोत्सेधा—

एव जिणन्तराइ, नरवइ कालो य तुज्झ परिकहिओ। एत्तो कमेण निसुणसु, उस्सेहाऽऽउ जिणिन्दाण ॥ ९४ ॥
अट्ठारस तेर अट्ठ य, सयाणि सेसेसु पञ्चधणुवीस। पडिहायन्तो कमसो, उस्सेहो कुलगराण इमो ॥ ९५ ॥
पञ्च सयाणि धणूण, उस्सेहो आइजिणवरिन्दस्स। अट्ठसु पन्नासा पुण, परिहाणी होइ नियमेण ॥ ९६ ॥
सीयलजिणस्स नउई, भवइ असीया सत्तरी य सट्ठि त्ति। पन्नासा य कमेण, उस्सेहो जिणवराण तु ॥ ९७ ॥
अट्ठसु य पञ्चहाणी, नव रयणी सत्त होन्ति रयणीओ। तित्थयराण पमाण, एय सखेवओ भणिय ॥ ९८ ॥

---

जिनेन्द्र वीरके निर्वाणके अनन्तर अतिशय वर्जित काल आयेगा। वह वलदेव एव चक्रवर्तीसे रहित तथा उत्तम ज्ञानसे हीन होगा। (८४) राजा दुश्शील, व्रतरहित एवं पापी होंगे। लोग भी नानाविध छलकपटसे भरे हुए तथा क्रोधसे युक्त बुद्धिवाले होंगे। (८५) गायके डण्डेके जैसे कुधर्मों द्वारा वे स्वय नष्ट होकर मिथ्यात्वियोंके नानाविध शास्त्रोंसे वे वहुतसे लोगोंको नष्ट करेंगे। (८६) स्वभावके परिणामके योगसे दु:षमा कालमें अतिवृष्टि, अनावृष्टि और विपम वृष्टि होगी। (८७) दु:षमामें मनुष्योंके शरीरका परिमाण सात हाथका होगा। इसमें भी क्रमसे हानि होती जायगी। अन्तमें तो दो हाथका ही रहेगा। (८८) दुःषमाके आरम्भमें आयु सौ सालकी कही गई है। इसमें भी क्रमश. हानि होती जायगी और तेईस वर्षतकको रहेगी। (८९) अतिदुःषमामें धर्मशून्य बुद्धिवाले मनुष्योंके शरीरकी लम्बाई दो हाथकी और आयु वीस सालकी होगी। (९०) अतिदु षमाके अन्तमें लोगोंकी ऊँचाई एक हाथभर होगी और कालके प्रभावसे उनकी आयु सोलह सालकी होगी। (९१) उस समय न तो राजा होंगे न भृत्य, गृह, उत्सव और न तो सम्वन्ध ही होंगे। मनुष्य धर्मरहित होंगे और सरिसृप (सर्प आदि रेंगनेवाले जानवर) का आहार करेंगे। (९२) इस प्रकार अवसर्पिणी कालमें आयुष्य, बल एवं ऊँचाई कम होती जाती है और उत्सर्पिणी कालमें पुन क्रमश. वे वढ़ते हैं। (९३)

हे राजन्! इस प्रकार जिनोंके बीचके अन्तर और कालके वारेमें तुम्हें कहा। अब जिनेन्द्रोंकी ऊँचाई और आयुके वारेमें अनुक्रमसे सुनो। (९४) कुलकरोंकी ऊँचाई क्रमश. अठारह सौ, तेरह सौ, आठ सो और वाकीकी घटते-घटते पाँच सौ बीस धनुष्य जितनी थी। (९५) आदिजिनवरेन्द्र ऋषभदेवकी[1] ऊँचाई पाँच सौ धनुष्यकी थी। उनके वादके आठ[2-9] तीर्थंकरोंकी ऊँचाईमें पचास-पचास धनुष्यकी हानि नियमत होती है। (९६) शीतलजिनकी नब्वे है। इनके वादके जिनवरोंकी ऊँचाई क्रमशः अस्सी,[11] सत्तर,[12] साठ,[13] और पचास[14] धनुष्यकी है। (९७) उनके वादके आठ तीर्थंकरोंकी[15-22] ऊँचाईमें पाँच-पाँच धनुष्यकी हानि होती है। तेईसवें तीर्थंकरकी ऊँचाई नौ हाथ और चौवीसवेंकी[24] सात हाथ है। इस प्रकार संक्षेपसे मैंने तीर्थंकरोंकी ऊँचाईके वारेमें कहा। (९८)

---

१. सरीसृपाहारा।

कुलकराणां तीर्थंकराणां चायूंपि —

पल्लस्स अट्ठभागो, तस्स वि य हवेज्ज जो दसमभागो । तं कुलगरस्स आउं, पढमस्स जिणेहि परिकहियं ॥ ९९ ॥
एव दसमो दसमो, भागो अवसरइ आउखन्धस्स । सेसाण कुलगराणं, नाभिस्स य पुव्वकोडीओ ॥ १०० ॥
चुलसीइ सयसहस्सा, पुव्वाण आउयं तु उसभस्स । बावत्तरी य अजिए, छण्हं पुण दस य परिहाणी ॥ १०१ ॥
दोण्णि य एक्क लक्ख, कमेण दोण्हं जिणाण पुव्वाउं । चुलसीती बावत्तरि, सट्ठी तीसा य दस एक्क ॥ १०२ ॥
एए हवन्ति लक्खा, वासाण जिणवराण छण्हं पि । पञ्चाणउइ सहस्सा, चउरासीई य नायव्वा ॥ १०३ ॥
पणपन्ना पणतीसा, दस य सहस्सा सहस्समेगं च । वासाण सयं एत्तो, हवन्ति बावत्तरिं वासा ॥ १०४ ॥

जिनान्तरे द्वादशचक्रवर्त्तिनः तत्पूर्वभवादि च —

एवं तित्थयराणं, आउ सेणिय ! मए समक्खायं । जो जस्स अन्तरे पुण, चक्कहरो त इओ सुणसु ॥ १०५ ॥
उसभे सुमङ्गलाए, जाओ भरहो य पढमचक्कहरो । अह पुण्डरीगिणीए, बाहू सो आसि अन्नभवे ॥ १०६ ॥
जिणवइरसेणपुत्तो, मरिऊण पत्थिओ य सव्वट्ठं । तत्तो चुओ समाणो, भरहो होऊण सिद्धिगओ[1] ॥ १०७ ॥
पुहईपुरम्मि राया, विजओ नामेण जसहर गुरुव । लहिऊण य निक्खन्तो, गओ य विजय वरविमाण ॥ १०८ ॥
चइऊण कोसलाए, विजएण जसवईएँ जाओ सो । सगरो पुत्तविओगे, काऊण तव गओ मोक्खर ॥ १०९ ॥
अह पुण्डरीगिणीए, ससिप्पभो विमलमुणिवरसयासे । घेत्तूण य जिणदिक्खं, गेविज्जे सुरवरो जाओ ॥ ११० ॥
तत्तो चुओ समाणो, सावत्थीए सुमित्तरायस्स । जाओ य भामिणीए, मघव नामेण चक्कहरो ॥ १११ ॥
धम्मस्स य सन्तिस्स य, जिणन्तरे भुञ्जिउ भरहवासं । काऊण जिणवरतव, सणकुमार गओ कप्पर ॥ ११२ ॥

पल्योपमका आठवाँ भाग और फिर उसका भी जो दसवाँ भाग होगा वह जिनवरोंने प्रथम कुलकरकी आयु कही है। (९९) इस प्रकार आयु-स्कन्धका दसवाँ दसवाँ भाग शेष कुलकरोंका कम होता जाता है। नाभि कुलकरकी आयु एक कोटि पूर्वकी होती है। (१००)

श्री ऋषभदेवकी[१] आयु चौरासी लाख पूर्वकी है। श्री अजितनाथकी बहत्तर लाख पूर्वकी है। इनके पश्चात् छ[३-८] तीर्थंकरोंकी क्रमशः दस-दस लाख पूर्व कम होती जाती है। (१०१) इनके बाद दो जिनोंकी[९-१०] आयु क्रमशः दो लाख पूर्व और एक लाख पूर्वकी है। इनके पश्चात् छ[११-१६] जिनवरोंकी आयु चौरासी लाख, बहत्तर लाख, साठ लाख, तीस लाख एवं एक लाखकी है। इनके बादके तीर्थंकरोंकी आयु क्रमशः पंचानवे[१७] हज़ार, चौरासी[१८] हज़ार, पचपन[१९] हज़ार, पैंतीस[२०] हज़ार, दस[२१] हज़ार, एक[२२] हज़ार, एक सौ[२३] और बहत्तर[२४] वर्षकी है। (१०२-४)

हे श्रेणिक ! इस प्रकार तीर्थंकरोंकी आयुके बारेमें मैंने कहा। अब जो चक्रवर्ती जिन तीर्थंकरोंके बीच होता है उसके बारेमें सुनो। (१०५) ऋषभसे मंगलामें प्रथम चक्रधर भरत हुआ। अन्य भवमें बाहु नामका वह पुण्डरीकिणीमें जिनवज्रसेनका पुत्र था। मरकर वह राजा सर्वार्थसिद्धमें गया। वहाँसे च्युत होकर और भरतके रूपमें पैदा हो मोक्षमें गया। (१०६-७) पृथिवीपुरमें विजय नामके राजाने यशोधर गुरुको पाकर दीक्षा ली और विजय नामक उत्तम विमानमें गया। (१०८) च्युत होनेपर अयोध्यामें विजयसे यशोमतीमें वह उत्पन्न हुआ। पुत्रोंके वियोगमें सगर तप करके मोक्षमें गया। (१०९) इसके पश्चात् पुण्डरीकिणीमें शशिप्रभने विमल मुनिवरके पास जिनदीक्षा ग्रहण की और ग्रैवेयकमें उत्तम देवरूपसे उत्पन्न हुआ। (११०) वहाँसे च्युत होनेपर श्रावस्तीमें सुमित्र राजाकी पत्नीसे मघवा नामक चक्रधर हुआ। (१११) श्रीधर्मनाथ एवं श्रीशान्तिनाथ जिनोंके बीचके समयमें भरतक्षेत्रका उपभोग करके तथा जिनवरके तपका आचरण करके सनत्कुमार नामक

१. विणीयाए—प्रत्य० ।

सनत्कुमारचक्रिचरितम्—

एत्तो सणकुमारो, अइरूवो तिहुयणम्मि विक्खाओ । उप्पन्नो चक्कहरो, तत्थेव जिणन्तरे धीरो ॥ ११३ ॥
तो भणइ मगहराया, केण व पुण्णाणुभावजणिएण[1] । जाओ सो अइरूवो, कहेहि मे कोउयं भयवं ! ॥ ११४ ॥
संखेवेण गणहरो, कहेइ सव्वं पुराणसंबन्धं । अत्थेत्थ भरहवासे, गामो गोवद्धणो नाम ॥ ११५ ॥
सावयकुलसंभूओ, जिणदत्तो नाम गहवई तत्थ । सायारतवं काउं, कालगओ पत्थिओ सुगई[2] ॥ ११६ ॥
महिला तस्स विओए, विणयवई जिणहरं अइमहन्तं । काराविय दढचित्ता, पव्वज्जं गिण्हिऊण मया ॥ ११७ ॥
नामेण मेहवाहू, तत्थेगो गहवई परिवसइ । भद्दो सम्मद्दिट्ठी, धीरो उच्छाहवन्तो य ॥ ११८ ॥
दट्ठूण जिणायणे, विणयमईसन्तिए महापूयं । सद्दहिऊण मओ सो, तत्तो जक्खो समुप्पन्नो ॥ ११९ ॥
कुणइ य वेयावच्चं, चाउव्वण्णस्स समणसङ्घस्स । जिणसासणाणुरत्तो, विसुद्धसम्मत्तदढभावो ॥ १२० ॥
तत्तो चुओ समाणो, महापुरे सुप्पभस्स भज्जाए । अह तिलयसुन्दरीए, धम्मरुई नरवई जाओ ॥ १२१ ॥
सुप्पहमुणिस्स सीसो, जाओ वय-समिइ-गुत्तिसंपन्नो । सङ्काइदोसरहिओ, सए वि देहे निरवयक्खो ॥ १२२ ॥
सङ्घस्स भावियमई, वेयावच्चुज्जुओ गुणमहन्तो । काऊण कालधम्मं, माहिन्दे सुरवरो जाओ ॥ १२३ ॥
अमरविमाणाउ चुओ, सहदेवनराहिवस्स महिलाए । जाओ सणकुमारो, चक्कहरो गयपुरे नयरे ॥ १२४ ॥
सोहम्माहिवईणं, रूवं चिय जस्स वण्णियं सोउं । दो संसयपडिवन्ना, देवा दट्ठूण ओइण्णा ॥ १२५ ॥
दट्ठूण चक्कवट्टिं, देवा जंपन्ति साहु ! साहु ! त्ति । अइसुन्दरं तु रूवं, पसंसियं तुज्झ सक्केणं ॥ १२६ ॥
तो भणए चक्कवट्टी, जइ देवा ! आगया मए दट्ठुं[3] । एक्कं खणं पडिच्छह, मज्जिय-जिमियं नियच्छेह ॥ १२७ ॥

कल्पमें उत्पन्न हुआ । (११२) वहाँ से अत्यन्त रूपवान तीनों लोकोंमें विख्यात और धीर सनत्कुमार चक्रवर्ती उन्हीं जिनोंके अन्तराल कालमें उत्पन्न हुआ । (११३)

तब मगधराज श्रेणिकने पूछा कि, हे भगवन् ! किस पुण्यके फलस्वरूप वह अत्यन्त रूपवान् हुआ, यह आप कहें। मुझे इसका कुतूहल हो रहा है । (११४) इस पर गणधर गौतमस्वामीने समग्र प्राचीन वृत्तान्त संक्षेपमें कहा कि—

इस भरतक्षेत्रमें गोवर्धन नामका एक गाँव है । (११५) वहाँ श्रावक कुलमें उत्पन्न जिनदत्त नामका एक गृहपति था । सागार तप करके मरने पर उसने अच्छी गति प्राप्त की । (११६) उसकी भार्या विनयवतीने उसके वियोगमें अतिविशाल जिनमन्दिर बनवाया । दृढ़चित्तवाली वह प्रव्रज्या अंगीकार करके मर गई । (११७) उसी गाँवमें मेघवाहु नामका एक गृहस्थ रहता था । वह भद्र, सम्यग्दृष्टि, धीर और उत्साहशील था । (११८) जिनमन्दिरमें विनयवती द्वारा की गई महापूजा उसने देखी । उसे श्रद्धा हुई । मरने पर वह यक्ष रूपसे उत्पन्न हुआ । (११९) जिन शासनमें अनुरक्त तथा विशुद्ध सम्यक्त्वमें दृढ़ भाववाला वह चतुर्विध श्रमणसंघकी सेवा-शुश्रूषा करता था । (१२०) वहाँसे च्युत होने पर महापुरमें सुप्रभकी भार्या तिलकसुन्दरीसे धर्मरुचि नामका राजा हुआ । (१२१) वह सुप्रभ मुनिके व्रत, समिति और गुप्तिसे सम्पन्न, शंका आदि दोषोंसे रहित और अपनी देहमें भी अनासक्त ऐसा शिष्य हुआ । (१२२) संघमें श्रद्धासम्पन्न, सेवापरायण और गुणोंसे महान् ऐसा वह मर करके माहेन्द्र देवलोकमें उत्तम देव हुआ । (१२३) देव विमानसे च्युत होने पर वह सहदेव राजाकी पत्नीसे गजपुरनगरमें सनत्कुमार नामका चक्रवर्ती हुआ । (१२४) सौधर्माधिपतिसे उसके रूपका वर्णन सुनकर सशयालु दो देव उसे देखनेके लिए नीचे उतरे । (१२५) चक्रवर्तीको देखकर देव कहने लगे कि, 'साधु साधु !, तुम्हारे अतिसुन्दर रूपकी प्रशंसा इन्द्रने की है ।' (१२६) इस पर चक्रवर्तीने कहा कि हे देव ! यदि मुझे देखनेके लिए आये हैं तो एक क्षण भर मेरी प्रतीक्षा करें और स्नान एवं भोजन करनेके बाद मुझे देखें । (१२७) स्नान एवं बलिकर्म करके सब अलंकारोंसे विभूपित

१. भावजोएण—प्रत्य० । २ सुगइं—प्रत्य० । ३ पश्यत ।

ण्हाओ कयबलिकम्मो, सव्वालंकारभूसियसरीरो । सीहासणे निविट्ठो, दिट्ठो देवेहि चक्कहरो ॥ १२८ ॥
एत्तो भणन्ति देवा, तुज्झ इमं सुन्दरं परमरूवं । एक्कोऽत्थ नवरि दोसो, जेणं खणभङ्गुरसहावं ॥ १२९ ॥
जा पढमदरिसणे च्चिय, आसि तुमं जोव्वणाणुरूवसिरी । सा कह खणेण हीणा, सोहा अइतुरियवेगेणं ? ॥ १३० ॥
सोऊण देववयणं, माणुसजम्मं असासयं नाउं । निक्खमइ चक्कवट्टी, कुणइ य घोरं तवोकम्मं ॥ १३१ ॥
अहियासिऊण रोगे, अणेयलद्धी-सुसत्तिसंपन्नो । कालं काऊण तओ, सणंकुमारं गओ सग्गं४ ॥ १३२ ॥
अह पुण्डरीगिणीए, मेहरहो घणरहस्स सीसत्तं । काऊण कालधम्मं, सव्वट्ठे सुरवरो जाओ ॥ १३३ ॥
तत्तो चुओ समाणो, नागपुरे वीससेणमहिलाए । गब्भम्मि सुओ जाओ, सन्ती जीवाण सन्तिकरो ॥ १३४ ॥
भोत्तूण भरहवासं, तित्थं उप्पाइऊण सिद्धिगओ । सोलसमो य जिणाणं, पञ्चमओ चक्कवट्टीणं५ ॥ १३५ ॥
कुन्थू अरो य चक्की, दोण्णि वि तित्थकरा समुप्पन्ना । हन्तूण कम्ममलं, सिवमयलमणुत्तरं पत्ता६-७ ॥ १३६ ॥
धम्मस्स य सन्तिस्स य, सणंकुमारो जिणन्तरे आसि । तिण्णि जिणा चक्कहरा, अन्तरमेयं तु नायव्वं ॥ १३७ ॥
धण्णपुरे ए नराहिव !, नराहिवो मुणिविचित्तगुत्तस्स । सीसो होऊण मओ, पत्तो च्चिय देवलोयं सो ॥ १३८ ॥
चविऊण विमाणाओ, सावत्थीसामियस्स महिलाए । ताराएँ समुप्पन्नो, पुत्तो सो कत्तविरियस्स ॥ १३९ ॥
नामेण सो सुभूमो, जमदग्गिसुयं रणे परसुरामं । हन्तूण चक्कवट्टी, जाओ रयणाहिवो सूरो ॥ १४० ॥
निव्वंम्भणा[1] य पुहई, काऊण य विरइवज्जिओ कालं । सत्तमपुढविं पत्तो, घणपावपसङ्गजोएण८ ॥ १४१ ॥
चिन्तामणि त्ति नामं, नराहिवो वीयसोगनयरीए । लहिऊण सुप्पभगुरुं, पञ्चमकप्पे समुप्पन्नो ॥ १४२ ॥
चइऊण नागपुरे, पउमरहनराहिवस्स महिलाए । जाओ य मऊराए, अह चक्कहरो महापउमो ॥ १४३ ॥

शरीरवाला वह सिंहासन पर बैठा। देवोंने चक्रवर्तीको देखा। (१२८) तब देवोंने कहा कि तुम्हारा यह अत्यन्त सुन्दर रूप है। इसमें सिर्फ एक ही दोष है कि यह क्षणभंगुर स्वभाववाला है। (१२९) प्रथम दर्शनके समय तुम्हारी जो यौवनके अनुरूप शोभा थी वह अतिशीघ्र गतिसे क्षणभरमें क्यों क्षीण हो गई ? (१३०) देवोंका ऐसा कथन सुनकर और मनुष्यजन्मको अशाश्वत समझकर चक्रवर्तीने दीक्षा ली और घोर तपश्चर्या करने लगा। (१३१) अनेक लब्धियों और सुन्दर शक्तियोंसे सम्पन्न उसने रोगोंको सहन किया। तब मर करके वह सनत्कुमार स्वर्गमें गया। (१३२)

पुण्डरीकिणीमें मेघरथने घनरथका शिष्यत्व अंगीकार किया मर कर वह सर्वार्थसिद्धमें उत्तमदेव हुआ। (१३३) वहाँसे च्युत होनेपर नागपुरसे विश्वसेनकी पत्नीके गर्भसे जीवोंको शान्ति प्रदान करनेवाला शान्ति नामक पुत्र हुआ। (१३४) भरतक्षेत्रका उपभोग करके और तीर्थकी स्थापना करके वह मोक्षमें गया। वह जिनोंमें सोलहवाँ और चक्रवर्तियोंमें पाँचवाँ था। (१३५) कुन्थु और अर ये दोनों चक्रवर्ती और तीर्थंकर रूपसे उत्पन्न हुए थे। इन्होंने कर्म मलका नाश करके अचल और अनुपम मोक्ष प्राप्त किया। (१३६) सनत्कुमार धर्मनाथ और शान्तिनाथ इन दो जिनेश्वरोंके बीचके समयमें हुआ था। तीन जिन-चक्रवर्ती थे। यह अन्तर जानना चाहिए। (१३७)

हे राजन् ! धन्यपुरमें राजा विचित्रगुप्त नामक मुनिका शिष्य हुआ। मर करके उसने देवलोक पाया। (१३८) विमानसे च्युत होने पर श्रावस्तीके स्वामी कार्तवीर्यकी स्त्री तारासे वह पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुआ। (१३९) उसका नाम सुभूम था। जमदग्निके पुत्र परशुरामको रणमें मारकर वह शूर चक्रवर्ती रत्नोंका स्वामी हुआ। (१४०) पृथ्वीको ब्राह्मणोंसे रहित करके वैराग्यहीन वह मरकर अत्यन्त पाप प्रसंगके कारण सातवें नरकमें गया। (१४१) वीतशोक नगरीमें चिन्तामणि नामका एक राजा था। सुप्रभ गुरुको पाकर वह पाचवें कल्पमें उत्पन्न हुआ। (१४२) वहाँसे च्युत होकर नागपुरमें पद्मरथ राजाकी पत्नी मयूरासे महापद्म नामका चक्रवर्ती हुआ। (१४३) उसकी रूप और गुणसे युक्त आठ कन्याएँ

१. निव्वंभणं च पुहइं—प्रत्य०।

रूवगुणसालिणीओ, दुहियाओ अट्ठ तस्स कन्नाओ । नेच्छन्ति हि भत्तार, खेयरवसहेहि हरियाओ ॥ १४४ ॥
उवलभिय आणियाओ, पवज्ज गेण्हिऊण सव्वाओ । अह पच्छिमम्मि काले, उववन्नाओ य सुरलोए ॥ १४५ ॥
जे वि य ते अट्ठ जणा, ताण विओगे उ खेयरकुमारा । निविण्णा पवइया, तियसविमाणुत्तम पत्ता ॥ १४६ ॥
पडिवुद्धो चक्कहरो, दुहियाहेउम्मि जायसवेगो । पउमस्स देइ रज्ज, निक्खन्तो विण्हुणा समयं ॥ १४७ ॥
समणो वि महापउमो, काऊण तव महागुणसमिद्ध । पत्तो इसिपब्भार, अर-मल्लिजिणन्तरे धीरो९ ॥ १४८ ॥
आसी महिन्ददत्तो, विजयपुरे नरवई महिड्ढीओ । नन्दणमुणिस्स सीसो, होऊण गओ य माहिन्द ॥ १४९ ॥
चइऊण य कम्पिल्ले, हरिकेउनराहिवस्स वप्पाए । जाओ च्चिय हरिसेणो, चक्कहरो पुहइविक्खाओ ॥ १५० ॥
काऊण महि सव, जिणचेइयमण्डिय च पवइओ । मुणिसुवयस्स तित्थे, सिद्धिगओ कम्मपरिमुक्को१० ॥ १५१ ॥
अमियप्पभो नरिन्दो, रायपुरे मुणिसुहम्मसीसत्त । काऊण वम्भलोय, पत्तो तव-सजमगुणेण ॥ १५२ ॥
तत्थ चुओ रायपुरे, जसमइदेवीएँ नन्दणो जाओ । जयसेणो चक्कहरो, समत्तभरहाहिवो सूरो ॥ १५३ ॥
सवेगजणियभावो, दिक्ख जिणदेसिय गहेउ जे । कम्मट्ठनिट्ठियट्ठो, नमि-नेमिजिणन्तरे सिद्धो११ ॥ १५४ ॥
वाणारसीएँ पुवि तिलिङ्गसमणस्स पायमूलम्मि । सभूओ पवइओ, कुणइ तव वारसवियप्प ॥ १५५ ॥
तत्तो समाहिवहुल, काल काऊण कमलगुम्मम्मि । जाओ सुरवरवसहो, ललियङ्गय-कुण्डलाभरणो ॥ १५६ ॥
सो तत्थ वरविमाणे, सुरगणियासहगओ महिड्ढीओ । भुञ्जइ मणोभिराम, विसयसुह उत्तमगुणोह ॥ १५७ ॥
चइऊण विमाणाओ, वम्भरहनराहिवस्स महिलाए । जाओ य वम्भदत्तो, कम्पिल्ले पुप्फचूलाए ॥ १५८ ॥
भोत्तूण भरहवास, काऊण य विरइवज्जिओ काल । सत्तमखिइ पविट्ठो, जिणन्तरे नेमि-पासाण१२ ॥ १५९ ॥

---

थीं। विद्याधरोंके द्वारा अपहृत वे अपना कोई पति हो ऐसा नहीं चाहती थीं। (१४४) विद्याधरोंसे प्राप्त करके लाई गई उन सबने प्रव्रज्या ली। मरनेके वाद वे देवलोकमें उत्पन्न हुई। (१४५) उनके वियोगमें जो आठ खेचरकुमार थे वे भी निर्विण्ण होकर प्रव्रजित हुए। उन्होंने उत्तम देवविमान प्राप्त किया। (१४६) पुत्रियोंके कारण सवेगयुक्त चक्रवर्ती प्रतिवुद्ध हुआ। पद्मको राज्य देकर उसने विष्णुके साथ दीक्षा ली। (१४७) धीर महापद्म श्रमणने भी महान् गुणोंसे समृद्ध तप करके अरनाथ और मल्लीनाथ जिनोंके वीचके समयमें ईषत्प्राग्भार (मोक्ष) स्थान प्राप्त किया। (१४८)

विजयपुरमें महेन्द्रदत्त नामका एक वडी ऋद्धिवाला राजा था। नन्दनमुनिका शिष्य होकर वह माहेन्द्र देवलोकमें गया। (१४९) वहाँसे च्युत होकर काम्पिल्यमें हरिकेतु राजाकी वप्रा नामकी स्त्रीसे हरिषेण नामका पृथ्वीमें विख्यात चक्रवर्ती हुआ। (१५०) समग्र पृथ्वीको जिनचैत्योंसे मण्डित करके वह प्रव्रजित हुआ और कर्मसे विमुक्त होकर मुनिसुव्रतस्वामीके तीर्थमें मोक्षमें गया। (१५१)

राजपुरमें अमितप्रभ राजाने सुधर्मा नामक मुनिका शिष्यत्व अंगीकार किया। तप एव सयमके गुणसे उसने ब्रह्मलोक प्राप्त किया। (१५२) वहाँसे च्युत होकर उसी राजपुरमें यशोदेवीका वीर पुत्र जयसेन चक्रवर्ती समस्त भरतक्षेत्रका स्वामी हुआ। (१५३) सवेगजनित भावोंसे युक्त उसने जिनेश्वरद्वारा उपदिष्ट दीक्षा ली और आठो कर्मोंका नाश करके कृतकृत्य वह नमिनाथ तथा नेमिनाथ इन दो जिनोंके वीचके समयमें मोक्षमें गया। (१५४)

वाराणसीमें त्रिलिंग मुनिके चरणोंमें सम्भूतने प्रव्रज्या ली। वह वारह प्रकारका तप करने लगा। (१५५) समाधिसे युक्त मरण प्राप्त करके कमलगुल्म नामक विमानमें सुन्दर वाजूवन्द और कुण्डलके अलकारोंसे अलंकृत वह वृषभके समान उत्तम देव हुआ। (१५६) उस उत्तम विमानमें महान् ऋद्धिवाला वह देव-गणिकाओंसे युक्त हो हृदयको आनन्द देनेवाला और उत्तम गुणसमूहसे सम्पन्न विषयसुखका उपभोग करने लगा। (१५७) उस विमानमेंसे च्युत होने पर वह काम्पिल्य-नगरमें ब्रह्मरथ राजाकी पत्नी पुष्पचूलासे ब्रह्मदत्तके रूपमें पैदा हुआ। (१५८) भरतक्षेत्रका उपभोग करके वैराग्यसे रहित वह मरकर नेमिनाथ और पार्श्वनाथके वीचके समयमें सातवीं पृथ्वी (सातवें नरक) में प्रविष्ट हुआ। (१५९)

एए भरहाहिवई, वारस चक्की मए समक्खाया । सेणिय! पुण्णविवाय, दावन्ति जणस्स पच्चक्ख ॥ १६० ॥

पुण्य-पाप-फलम्—

गिरिसिहरसमेसु नरा, भवणेसु वसन्ति जं सया सुहिया । त धम्मदुमस्स फल, सब इह पायड लोए ॥ १६१ ॥
छिड्डसयमण्डिएसु, घरेसु धण-धन्नविप्पमुक्केसु । ज परिवसन्ति पुरिसा, त पावदुमस्स हवइ फल ॥ १६२ ॥
तुरएसु कुञ्जरेसु य, चलचामरमण्डिएसु विविहेसु । वच्चन्ति ज नरिन्दा, तं धम्मदुमस्स हवइ फल ॥ १६३ ॥
तण्हा-छुहाकिलन्ता, दुख सी-उण्हपरिगयसरीरा । वच्चन्ति य पाएसु, तं सब पावरुक्खफल ॥ १६४ ॥
अट्ठारसगुणकलिय, सोवण्णियभायणेसु वरभत्त । भुञ्जन्ति जं नरिन्दा, त सब्वं पुण्णरुक्खफल ॥ १६५ ॥
रसवज्जिय च भत्त, घडखप्परथलियासु[1] य विछिन्नं । जं भुञ्जन्ति कुभत्त, तं पावदुमस्स चेव फल ॥ १६६ ॥
तित्थयर चक्कवट्टी, बलदेवा वासुदेवमाईया । ज होन्ति महापुरिसा, तं धम्मदुमस्स होइ फल ॥ १६७ ॥
धम्मा-ऽधम्मतरूणं, फलमेय वण्णियं समासेणं । एत्तो सुणाहि सेणिय!, जम्म बल-वासुदेवाण ॥ १६८ ॥

वासुदेवा तत्सम्बद्धानि स्थानकानि च विविधानि—

नागपुरं साएया, सावत्थी तह य होइ कोसम्बी । पोयणपुर सीहपुर, सेलपुर चेव कोसम्बी ॥ १६९ ॥
पुणरवि पोयणपुर, इमाणि नयराणि वासुदेवाण । आसी कमेण परभवे, सुरपुरसरिसाइ सबाइ ॥ १७० ॥
पढमो य विस्सभूई, पव्वयओ तह य हवइ धणमित्तो । सागरदत्तो वि तओ, पियमित्तो ललियमित्तो य ॥ १७१ ॥
तह य पुणव्वसुनामो, नवमो उण होइ गङ्गदत्तो उ । आसि मुणी गयजम्मे, सबे वि य केसवा एए ॥ १७२ ॥
पढमस्स गवापडण, जुज्झन्तं महिलियाहरणहेउ । उज्जाणरण्णमरण, हवइ य वणकीलण चेव ॥ १७३ ॥

भरतक्षेत्रके अधिपति इन बारह चक्रवर्तियोंके बारेमे मैंने कहा। हे श्रेणिक! ये पुण्यका फल प्रत्यक्ष रूपसे दिखाते हैं। (१६०)

पर्वतके शिखरके समान ऊँचे भवनोंमे सदा सुखपूर्वक लोग रहते हैं वह धर्मरूपी वृक्षका फल है। इस लोकमें यह सब प्रत्यक्ष है। (१६१) सैकड़ों छिद्रोंसे मण्डित और धन धान्यसे रहित घरोंमें जो पुरुष रहते हैं वह पापरूपी वृक्षका फल है। (१६२) विविध प्रकारके घोड़े और हाथियों पर तथा डुलाते हुए चामरोंसे मण्डित हो राजा जो परिभ्रमण करते हैं वह धर्मरूपी वृक्षका फल है। (१६३) प्यास और भूखसे पीडित तथा सर्दी और गर्मीसे व्याप्त शरीरवाले जो लोग दुःखके साथ पैदल चलते हैं वह सब पापवृक्षका फल है। (१६४) सोनेके पात्रोंमे अठारह प्रकारके गुणोंसे युक्त उत्तम भोजन राजा जो करते हैं वह सब पुण्यवृक्षका फल है। (१६५) घड़े, खप्पर (घड़ेका टुकड़ा) और थालियोंमे जो रसहीन, फेंका हुआ और खराब अन्नवाला भोजन लोग खाते हैं वह पापवृक्षका ही फल है। (१६६) तीर्थंकर, चक्रवर्ती, बलदेव, वासुदेव आदि जो महापुरुष होते हैं वह धर्मवृक्षका फल है। (१६७) हे श्रेणिक! मैंने धर्म एवं अधर्मका यह फल संक्षेपमे कहा। अब बलदेवों और वासुदेवोंके जन्मके बारेमे सुनो। (१६८)

नागपुर, साकेत, श्रावस्ती, सिंहपुर, शैलपुर, कौशाम्बी तथा पोतनपुर—देवनगरके समान ये सब नगर पूर्वभवमें क्रमशः वासुदेवोंके थे। (१६९-१७०) पहला विश्वभूति, उसके बाद पर्वतक, उसके पश्चात् धनमित्र, उसके अनन्तर सागरदत्त, विकट, प्रियमित्र, ललितमित्र तथा पुनर्वसु नामका और नवाँ गंगदत्त—सब वासुदेवोंके गत जन्ममें ये नाम थे। (१७१-१७२) पहलेका गायसे पतन, उसके पश्चात् युद्ध, द्यूत,[2] स्त्रीके अपहरणका कारण, उद्यान-अरण्यमें

१. घटकर्परस्थालिकासु। २ मूलमें 'द्यूत' शब्द नहीं है, किन्तु नौकी संख्या पूरी न होनेसे इतर ग्रन्थोंके आधार पर मूलमें 'द्यूत' शब्द जोड़ दिया है।

अच्चन्तविसयसङ्गो, तह य विओगो विरूवणा परमा । एयाइ नियाणाइ, केसीण आसि पुव्वभवे ॥ १७४ ॥
तम्हा सनियाणतव, मा कुणह खण पि मूढभावेणं । ससारवड्ढणकरं, आमूल सव्वदुक्खाण ॥ १७५ ॥
सभूय सभवो वि य, सुदरिसणो तह हवइ सेयसो । अइभूई वसुभूई, तइ चेव य घोससेणरिसी ॥ १७६ ॥
एत्तो य परं उयही, दुमसेणो चेव मुणिवरा एए । गुरवो आसि परभवे, कमेण इह वासुदेवाण ॥ १७७ ॥
कप्पो य महासुक्को, पाणयकप्पो य अच्चुओ चेव । सहसारो सोधम्मो, माहिन्दो चेव सोधम्मो ॥ १७८ ॥
कप्पो सणकुमारो, तह य महसुक्कनामहेओ य । एएसु चुया सन्ता, उप्पन्ना केसवा सव्वे ॥ १७९ ॥
पोयणपुर वारिपुर, महापुर सन्तिनामनयर च । चक्कपुर च कुसग्ग, मिहिला साएय महुरा य ॥ १८० ॥
एएसु य नयरेसु, उप्पन्ना केसवा वलसमिद्धा । एत्तो कमेण वोच्छ, पियरो एयाण सव्वाण ॥ १८१ ॥
पढमो य पयावइ वम्भभूइ एत्तो य रुद्दनामो य । सोमो सिवकरो वि य, समसुद्धो अग्गिदाणो य ॥ १८२ ॥
दसरहनराहिवो वि य, वसुदेवो पत्थिवो कमेण तु । एए हवन्ति पियरो, सव्वाण वि वासुदेवाण ॥ १८३ ॥
पढमा मिगावई माहवी य पुहई तहेव सीया य । अह अम्बिया य लच्छी, केसी वि य केगई चेव ॥ १८४ ॥
तह देवई य एत्तो, इमाउ जणणीउ वासुदेवाण । महिलाओ च्चिय ताण, भणामि एत्तो निसामेहि ॥ १८५ ॥
पढमा सयपभा रुप्पिणी य पभवा मणोरमा हवइ । तह य सुनेत्ता अह विमलसुन्दरी चेव नन्दवई ॥ १८६ ॥
एत्तो पहावई रुप्पिणी य गुणरूवजोव्वणधरीओ । आसि महादेवीओ, सव्वाण वि वासुदेवाण ॥ १८७ ॥

बलदेवाः तत्सम्बद्धानि विविधानि स्थानकानि च—

धवलब्भसण्णियासा, पढमपुरी पुण्डरीगिणी भणिया । पुहई आणन्दपुरी, नन्दपुरी चेव नायव्वा ॥ १८८ ॥
नयरी आसि असोगा, विजयपुर मणहर सुसीमा य । खेमा वि य नागपुर, इमाणि रामाण गयजम्मे ॥ १८९ ॥
सुवलो य पवणवेगो, नन्दि सुमित्तो महावलो चेव । पुरिसवसभो य एत्तो, सुदरिसणो होइ नायव्वो ॥ १९० ॥

---

मरण, वनक्रीड़ा, अत्यन्त विषयसग, वियोग और अत्यन्त विरूपता—ये वासुदेवोंके पूर्वभवमे निदान थे। (१७३-१७४) अतएव मूर्खतावश संसारकी वृद्धि करनेवाला और सव दुःखोंका मूलरूप ऐसा निदानयुक्त तप क्षणभरके लिए भी मत करो। (१७५) सभूत, सम्भव, सुदर्शन, श्रेयास, अतिभूति, वसुभूति, घोषसेन ऋषि इनके पश्चात् उदधि और द्रुमसेन—ये मुनिवर परभवमें वासुदेवोंके क्रमशः गुरु थे। (१७६-१७७) महाशुक्र कल्प, प्राणतकल्प, अच्युत, सहस्रार, सौधर्म, माहेन्द्र, सौधर्म, सनत्कुमार कल्प तथा महाशुक्र नामका कल्प—इनमेसे च्युत होकर सव वासुदेवके रूपमें उत्पन्न हुए थे। (१७८-१७९) पोतनपुर, वारिपुर, महापुर, शान्ति नामक नगर, चक्रपुर, कुशाग्र, मिथिला, साकेत तथा मथुरा—इन नगरोंमें वलसे समृद्ध वासुदेव उत्पन्न हुए थे। (१८०-१८१)

अब मैं क्रमशः इन सवके पिताओंके वारेमें कहूँगा। प्रथम प्रजापति, उसके वाद ब्रह्मभूति, रुद्र, सोम, शिवकर, समशुद्ध, अग्निदान, दशरथ राजा और वसुदेव राजा—ये अनुक्रमसे सभी वासुदेवोंके पिता थे। (१८२-१८३) पहली मृगावती, उसके वाद माधवी, पृथिवी, सीता, अम्बिका, लक्ष्मी, केशी, कैकेई और देवकी—ये वासुदेवोंकी माताएँ थीं। अब उनकी पत्नियोंके नाम मैं कहता हूँ। तुम ध्यानपूर्वक सुनो। (१८४-१८५) पहली स्वयंप्रभा, फिर रुक्मिणी, प्रभवा, मनोरमा, सुनेत्रा, विमलसुन्दरी, नन्दवती, प्रभावती और रुक्मिणी—गुण, रूप एव यौवनको धारण करनेवालीं ये अनुक्रमसे सभी वासुदेवोंकी पटरानियाँ थीं। (१८६-१८७)

पहली नगरी श्वेत मेघके सदृश पुण्डरीकिणी कही गई है। उसके वाद पृथिवी, आनन्दपुरी और नन्दपुरीको जानो। उसके पश्चात् अशोका नगरी थी। उसके अनन्तर सुन्दर विजयपुर, सुसीमा, क्षेमा, और नागपुर—गत जन्ममें वलरामोंके ये नगर थे। (१८८-१८९) सुवल, पवनवेग, नन्दिमित्र, महावल, पुरुषवृषभ, सुदर्शन, वसुन्धर श्रमण, श्रीचन्द्र

समणो वसुधरो च्चिय, सिरिचन्दो हवइ पच्छिमो सङ्खो । एयाइँ पुव्वजम्मे, बलदेवमुणीण नामाणि ॥ १९१ ॥
अणयारो मुणिवसभो, हवइ तओ समणसीहनामो य । तइओ य सुव्वयरिसी, वसभो य तहा पयापालो ॥ १९२ ॥
अह दमधरो सुधम्मो, सायरघोसो य विद्दुमाभो य । एए आसि परभवे, गुरवो च्चिय सीरधारीण ॥ १९३ ॥
तिण्णि य अणुत्तराओ, सहसाराओ हवन्ति तिण्णेव । दोण्णि य बम्भाउ चुया, एक्को पुण दसमकप्पाओ ॥ १९४ ॥
एएसु चुया जाया, बलदेवमुणी तवोधरा सव्वे । एत्तो कहेमि सेणिय ! जणणीओ ताण इह जम्मे ॥ १९५ ॥
भद्दा सुभद्दनामा, सुदरिसणा सुप्पभा तहा विजया । अन्ना वि वेजयन्ती, सीला अवराइया चेव ॥ १९६ ॥
सव्वन्ते पुण एत्तो, भणिया वि हु रोहिणी पवररूवा । एयाओ आसि एत्थ, जणणीओ सीरधारीण ॥ १९७ ॥
सेयसाइ तिविट्ठू, वंदन्ति य केसवा जिणा पञ्च । पुरिसवरपुण्डरीओ, अर-मल्लिजिणन्तरे आसी ॥ १९८ ॥
मल्लि-मुणिसुव्वयाण, दत्तो वि य केसवो समक्खाओ । सुव्वय-नमीण मज्झे, केसी पुण लक्खणो हवइ ॥ १९९ ॥
वन्दइ अरिट्ठनेमी, अपच्छिमो केसवो बलसमग्गो । एत्तो पडिसत्तूण, भणामि नयराणि सव्वाणि ॥ २०० ॥

प्रतिवासुदेवास्तत्सम्बद्धानि विविधानि स्थानकानि च—

अलकापुरि विजयपुरं, नन्दणनयरं हवइ पुहइपुरं । एत्तो य हरिपुरं पुण, सूरपुरं सीहनामं च ॥ २०१ ॥
लङ्कापुरी य भणिया, रायगिहं चेव होइ नायव्वं । एयाणि आसि सेणिय ! पुराणि पडिवासुदेवाण ॥ २०२ ॥
आसग्गीवो तारग, मेरग तत्तो य हवइ महुकेढो । हवइ निसुम्भो य बली, पल्हाओ रावणो चेव ॥ २०३ ॥
नवमो य जरासन्धू, एए पडिकेसवा कमेण तु । इह भारहम्मि वासे, आसी पडिसत्तु केसीण ॥ २०४ ॥
पढमो सुवण्णकुम्भो, कित्तिधरो तह सुधम्मनामो य । हरिणङ्कुसो य कित्ती, हवइ सुमित्तो भुवणसोहो ॥ २०५ ॥
भणिओ य सुव्वयमुणी, सिद्धत्थो पच्छिमो हवइ एत्तो । बलदेवाण एए, आसि गुरू इह भवे सव्वे ॥ २०६ ॥
अट्ठेव य बलदेवा, सिवमयलमणुत्तरं गइं पत्ता । एक्को य बम्भलोए, अपच्छिमो चेव उप्पन्नो ॥ २०७ ॥

---

और अन्तिम शंख—ये पूर्वजन्ममें बलदेवोंके नाम हैं। (१९०-१९१) अनगार नामके मुनिवृषभ, उनके बाद श्रमणसिंह हुए। तीसरे सुव्रत ऋषि, तब वृषभ तथा प्रजापाल, तब दमधर, सुधर्मा, सागरघोष और विद्रुमाभ—ये पूर्वभवमें हलधरोंके गुरु थे। (१९२-१९३) तीन अनुत्तरमेंसे, तीन सहस्रारमेंसे, दो ब्रह्मलोकमेंसे और एक दशम कल्पमेंसे च्युत होकर तपको धारण करनेवाले सब बलदेव पैदा हुए थे। हे श्रेणिक ! अब मैं इस जन्ममें उनकी जो माताएँ थीं उनके नाम कहता हूँ। (१९४-१९५) भद्रा, सुभद्रा, सुदर्शना, सुप्रभा, विजया, वैजयन्ती, शीला, अपराजिता और सबके अन्तमें उत्कृष्ट रूपवाली रोहिणी कही गई हैं। ये इस जन्ममें हलधरोंकी माताएँ थीं। (१९६-१९७)

श्रेयांस आदि जिनेश्वरोंको त्रिपृष्ठ आदि पाँच केशव वन्दन करते थे, अर्थात् उनके समयमें वे पाँच हुए। पुरुषवर पुण्डरीक श्रीअरनाथ तथा श्रीमल्लिके बीचके समयमें हुआ। (१९८) श्रीमल्लि और श्रीमुनिसुव्रतस्वामीके बीचके कालमें दत्त केशव कहा गया है। श्रीमुनिसुव्रतस्वामी और श्रीनमिनाथके बीचके समयमें केशी लक्ष्मण हुआ है। (१९९) बलसम्पन्न अन्तिम केशवने अरिष्टनेमिको वन्दन किया है।

अब मैं प्रतिशत्रुओंके सब नगर कहता हूँ। (२००) अलकापुरी, विजयपुर, नन्दननगर, पृथ्वीपुर, हरिपुर, सूरपुर, सिंहपुर, लंकापुरी और राजगृह—हे श्रेणिक ! ये प्रतिवासुदेवोंके नगर थे। (२०१-२०२) अश्वग्रीव, तारक, मेरक, मधुकैटभ, निशुम्भ, बलि, प्रह्लाद, रावण और नवाँ जरासन्ध—इस भारतवर्षमें ये प्रतिवासुदेव क्रमशः वासुदेवोंके प्रतिशत्रु थे। (२०३-२०४) प्रथम सुवर्णकुम्भ उसके पश्चात् कीर्तिधर, सुधर्मा, हरिणाकुश, कीर्ति, सुमित्र, भुवनशोभ, सुव्रत और अन्तिम सिद्धार्थ—ये सब इस भवमें बलदेवोंके गुरु थे। (२०५-२०६) आठों बलदेव अचल और अनुत्तर ऐसी मोक्षगतिमें गये हैं। पहला ही एक ब्रह्मलोकमें उत्पन्न हुआ है। (२०७)

एव कम्ममहावण सुविउल वाहीलयालिङ्गियं, सव झाणमहाणलेण डहिउ केइत्थ मोक्ख गया ।
अन्ने थेवभवावसेसकलुसा कप्पालएसु ट्ठिया, भवा धम्मफलेण होन्ति विमला निच्च सुहावासया ॥ २०८ ॥

॥ इय पउमचरिए तित्थयराइभवाणुकित्तणो नाम वीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## २१. सुव्वय-वज्जबाहु-कित्तिधरमाहप्पवण्णणं

हरिवंशोत्पत्ति.—

अट्ठमरामस्स तुम, सेणिय ! निसुणेहि ताव सबन्ध । कुल-वसनिग्गम ते, कहेमि सव्व जहावत्त ॥ १ ॥
सीयलजिणस्स तित्थे, सुमुहो नामेण आसि महिपालो । कोसम्बीनयरीए, तत्थेव य वीरयकुविन्दो ॥ २ ॥
हरिऊण तस्स महिल, वणमाल नाम नरवई तत्थ । भुञ्जइ भोगसमिद्ध, रईएँ समय अणङ्गो ब ॥ ३ ॥
अह अन्नया नरिन्दो, फासुयदाण मुणिस्स दाऊण । असणिहओ उववन्नो, महिलामहिओ य हरिवासे ॥ ४ ॥
कन्ताविओयदुहिओ, पोट्ठिलयमुणिस्स पायमूलम्मि । घेत्तूण य पवज्ज, कालगओ सुरवरो जाओ ॥ ५ ॥
अवहिविसएण नाउ, देवो हरिवाससभव मिहुण । अवहरिऊण य तुरिय, चम्पानयरम्मि आणेइ ॥ ६ ॥
हरिवाससमुप्पन्नो, जेण हरिऊण आणिओ इहइ । तेण चिय हरिराया, विक्खाओ तिहुयणे जाओ ॥ ७ ॥
जाओ च्चिय तस्स सुओ, महागिरी नाम रूवसपन्नो । तस्स वि कमेण पुत्तो, उप्पन्नो हिमगिरी नाम ॥ ८ ॥
वसुगिरि इन्दगिरी वि य, जाओ च्चिय पत्थिवो रयणमाली । राया वि य सभूओ, एत्तो पुण भूयदेवो य ॥ ९ ॥

---

इस प्रकार व्याधिरूपी लताओंसे आलिगित कर्मरूपी समग्र विशाल महावनको ध्यानरूपी महानलसे जलाकर यहाँसे कुछ मोक्षमें गये हैं और अन्य कुछ थोड़े जन्मों तक कालुष्य बाकी रहनेसे स्वर्ग भवनोंमें ठहरे हैं। इस प्रकार धर्मके फलस्वरूप भव्यजन विमल हो सुखपूर्ण निवासवाले होते हैं। (२०८)

॥ पद्मचरितमें तीर्थकर आदिके भवोंका अनुकीर्तन नामक वीसवाँ उद्देशक समाप्त हुआ ॥

## २१. सुव्रत, वज्रबाहु एवं कीर्तिधरका माहात्म्य वर्णन

हे श्रेणिक ! अब तुम अष्टम रामका वृत्तान्त सुनो। कुल, वश एवं जन्म सब कुछ जैसा हुआ था वैसा मैं कहता हूँ (१) श्रीशीतलनाथ जिनेश्वरके तीर्थमें कौशाम्बी नगरीमें सुमुख नामका राजा था। वहीं वीरक नामका एक जुलाहा रहता था। (२) उस वीरककी वनमाला नामकी स्त्रीका अपहरण करके राजा वहाँ, जिस तरह रतिके साथ कामदेव सुखोपभोग करता है उस तरह, उसके साथ समृद्ध भोग भोगने लगा। (३) एक दिन राजाने मुनिको निर्दोष आहार दिया। बिजली द्वारा मारा गया वह उस स्त्रीके साथ हरिवर्षमें उत्पन्न हुआ। (४)

अपनी पत्नीके वियोगसे दुःखित वीरकने पोट्टिल मुनिके चरणोंमें दीक्षा अंगीकार की। मरने पर वह देव हुआ। (५) अवधिज्ञानके उपयोग द्वारा हरिवर्षमें उत्पन्न उस युगलको जानकर उसका जल्दी अपहरण किया और चम्पानगरीमें लाया। (६) चूँकि हरिवर्षमें उत्पन्न वह अपहरण करके यहाँ लाया गया था, अतः तीनों लोकोंमें हरिराजाके नामसे वह विख्यात हुआ। उसे महागिरि नामका एक रूपसम्पन्न पुत्र हुआ। अनुक्रमसे उसे भी हिमगिरि नामका पुत्र उत्पन्न हुआ। (८) फिर वसुगिरि और इन्द्रगिरि हुए। उनके बाद रत्नमाली नामका राजा हुआ। उसके बाद सम्भूत राजा

राया महीधरो वि य, नरवसभा एवमाइया बहवे। उप्पन्ना हरिवंसे, वोलीणा दीहकालेणं ॥ १० ॥

मुनिसुव्रतजिनचरितम् —

तत्थेव य हरिवंसे, उप्पन्नो पत्थिवो वि हु सुमित्तो। भुञ्जइ कुसग्गनयरं, महिला पउमावई तस्स ॥ ११ ॥
अह सा सुहं पसुत्ता, रयणीए पच्छिमम्मि जामम्मि। पेच्छइ चउद्दस सुमिणे, पसत्थजोगेण कल्लाणी ॥ १२ ॥
गय वसह सीह अभिसेय दाम ससि दिणयर झय कुम्भ। पउमसर सागर विमाण-भवण रयणुच्चय सिहिं च ॥ १३ ॥
पडिबुद्धा कमलमुही, चोद्दस सुमिणे कहेइ दइयस्स। तेण वि सा पडिभणिया, होही तुह जिणवरो पुत्तो ॥ १४ ॥
जाव य एमाऽऽलावो, वट्टइ ताव नहाउ सयराहं। पडिया य रयणवुट्ठी, उज्जोवन्ती दस दिसाओ ॥ १५ ॥
तिण्णेव य कोडीओ, अद्धं च दिणे दिणे य रयणाणं। पाडेइ धणयजक्खो, एव मासा य पन्नरस ॥ १६ ॥
कमलवणवासिणीहिं, देवीहि सोहिए तओ गब्भे। अवइण्णो कयपुण्णो, कमेण जाओ जिणवरिन्दो ॥ १७ ॥
सो तत्थ जायमेत्तो, सुरेहि नेऊण मन्दरस्सुवरिं। इन्दाइएहि ण्हविओ, विहिणा खीरोदहिजलेणं ॥ १८ ॥
अह तं कयाहिसेयं, सव्वालङ्कारभूसियसरीरं। इन्दाई सुरपवरा, थुणन्ति थुइमङ्गलसएहिं ॥ १९ ॥
अह ते थोऊण गया, विबुहा सेणाणिओ वि जिणचन्दं। ठविऊण जणणिअङ्के, सो वि य देवालयं पत्तो ॥ २० ॥
गब्भट्ठियस्स जस्स य, जणणी वि हु आसि सुव्वया रज्जे। मुणिसुव्वओ त्ति नामं जिणस्स रइयं गुरुजणेणं ॥ २१ ॥
परिवड्ढिओ कमेणं, रज्जं भोत्तूण सुइरकालम्मि। दट्ठूण सरयमेहं, विलिज्जमाणं च पडिबुद्धो ॥ २२ ॥
मुणिसुव्वयजिणवसभो, पुत्तं ठविऊण सुव्वयं रज्जे। सुरपरिकिण्णो भयवं, पव्वइओ नरवईहि समं ॥ २३ ॥
छट्ठोववासनियमे, रायगिहे वसभदत्तनरवइणा। परमन्नेण य दिन्नं, पारणयं जिणवरिन्दस्स ॥ २४ ॥

---

हुआ। उससे फिर भूतदेव हुआ। (९) मनुष्योंमें वृषभके समान श्रेष्ठ महीधर राजा भी हुआ। इस प्रकार बहुतसे राजा हरिवंशमें उत्पन्न हुए। उन्हें व्यतीत हुए दीर्घकाल हुआ है। (१०)

उसी हरिवंश में सुमित्र राजा उत्पन्न हुआ। वह कुशाग्रनगरका उपभोग करता था। पद्मावती उसकी पत्नी थी। (११) सुखपूर्वक सोई हुई उस कल्याणीने रातके पिछले प्रहरमें प्रशस्त योग (मन-वचन-कर्म) के साथ चौदह स्वप्न देखे। (१२) हाथी, वृषभ, सिंह, अभिषेक, माला, चन्द्र, सूर्य, ध्वजा, कुम्भ, पद्मसरोवर, सागर, विमान-भवन, रत्नोंका ढेर तथा वह्नि—ये चौदह स्वप्न थे। (१३) कमलके समान सुन्दर मुखवाली उसने पतिसे चौदह स्वप्नोंके बारेमें कहा। उसने भी प्रत्युत्तरमें कहा कि तुझे जो पुत्र होगा वह जिनवर होगा। (१४) ऐसा वार्तालाप हो ही रहा था कि शीघ्र ही आकाशमेंसे दसों दिशाओंको प्रकाशित करनेवाली रत्न-वृष्टि हुई। (१५) धनद यक्ष साढ़े तीन करोड रत्न प्रतिदिन गिराता था। इस प्रकार पन्द्रह मास तक उसने रत्न गिराये। (१६) तब कमलवनमें निवास करनेवाली देवियों द्वारा शुद्ध किये गये गर्भमें पुण्यशाली जिनवरेन्द्र अवतीर्ण हुए। यथा समय उनका जन्म हुआ। (१७) वहाँ पर उत्पन्न होते ही देव मन्दरपर्वतके ऊपर उन्हें ले गये और इन्द्र आदिने क्षीरसागरके जलसे विधिपूर्वक स्नान कराया (१८) बादमें अभिषिक्त तथा सब तरहके अलंकारोंसे भूषित शरीरवाले उनकी इन्द्र आदि उत्तम देवोंने सैकड़ों मंगलस्तुतियोंसे स्तुति की। (१९) वे देव स्तुति करके चले गये। सेनापतिने भी जिनचन्द्रको माताकी गोदमें स्थापित किया फिर वह भी देवलोकमें गया। (२०) चूँकि गर्भमें स्थित होनेपर राज्यमें माता सुव्रतोंको धारण करनेवाली हुई थी, अतः गुरुजनोंने जिनवरका 'मुनिसुव्रत' ऐसा नाम रखा। (२१) क्रमशः वे बड़े हुए। अत्यन्त दीर्घकाल पर्यन्त राज्यका उपभोग करके शरत्कालीन मेघको विलीन होते देख वे प्रतिबुद्ध हुए। (२२) जिनोंमें वृषभके समान श्रेष्ठ मुनिसुव्रतस्वामीने पुत्र सुव्रतको राज्यपर अधिष्ठित किया। देवताओंसे घिरे हुए भगवान्ने राजाओंके साथ दीक्षा ली। (२३) षष्ठोपवास (बेला) का नियम पूर्ण होनेपर वृषभदत्त राजाने उत्तम अन्नसे जिनवरेन्द्रको पारना कराया। (२४) जिनेश्वरके प्रभावसे वृषभदत्तने पाँच अतिशय प्राप्त किये। सुर एवं असुर

पत्तो य वसभदत्तो, पञ्चाइसए जिणप्पहावेण । सुर-असुरनमियचलणो, विहरइ तित्थकरो वसुहं ॥ २५ ॥
चम्पयदुमस्स हिट्ठे, एव घाइक्खएण कम्माणं । झायन्तस्स भगवओ, केवलनाण समुप्पन्न ॥ २६ ॥
अह सुव्वओ वि रज्ज, दाऊण सुयस्स तत्थ दक्खस्स । पव्वइओ चरिय तव, कालगओ पाविओ सिद्धि ॥ २७ ॥
तित्थ पवत्तिऊण, मुणिसुव्वयसामिओ वि गणसहिओ । सम्मेयपव्वओवरि, दुक्खविमोक्ख गओ मोक्ख ॥ २८ ॥

जनकराजोत्पत्तिः—

दक्खस्स पढमपुत्तो, जाओ इलवद्धणो त्ति नामेण । सिरिवद्धणो कुमारो, तस्स वि य सुओ समुप्पन्नो ॥ २९ ॥
सिरिवक्खो,तस्स सुओ, जाओ च्चिय सजयन्तनरवसभो । कुणिमो महारहो वि य, हरिवसे पत्थिवा वहवे ॥ ३० ॥
कालेण अइक्कन्ता केइत्थ तवेण पाविया सिद्धि । अन्ने पुण सुरलोए, उप्पन्ना निययजोएण ॥ ३१ ॥
एव महन्तकाले, वोलीणेसु य निवेसु वहुएसु । मिहिलाएँ समुप्पन्नो, वासवकेऊ य हरिवसे ॥ ३२ ॥
महिला तस्स सुरूवा, नामेण इला गुणाहिया लोए । तीए गब्भम्मि सुओ, जाओ जणओ त्ति नामेण ॥ ३३ ॥
जणयस्स पसूई खलु, सेणिय! कहिया मए समासेण । निसुणेहि जत्थ वसे, उप्पन्नो दसरहो राया ॥ ३४ ॥

दशरथराजोत्पत्ति.—

गच्छन्ति काल-समया, तप्पन्ति तव सुउज्जया समणा । विलसन्ति विसयलग्गा, सुस्सन्ति य अकयसुहकम्मा[1] ॥ ३५ ॥
अणुयत्तन्ति य जीवा, दुक्खाणि सुहाणि जीवलोगम्मि । तेसि परिवत्तन्ति य, वसणाणि महोच्छवा चेव ॥ ३६ ॥
झायन्ति मुणी झाण, मुक्खा निन्दन्ति रागिणो मत्ता । अभिनन्दन्ति वुहा जे, मुज्झन्ति सुरामिसासत्ता ॥ ३७ ॥
गायन्ति विसयमूढा, रोवन्ति य रोगपीडिया जे य । सुहिणो चेव हसन्ति य, किलिसन्त पेच्छिऊण जण ॥ ३८ ॥
विवदन्ति कलहसीला, वगन्ती तह य केवि धावन्ति । लोभवसेण वि केई, सगाम जन्ति तण्हत्ता ॥ ३९ ॥

जिनके चरणोंमे नमस्कार करते हैं ऐसे वे तीर्थंकर वसुधा पर विहार करने लगे। (२५) इस प्रकार चम्पक वृक्षके नीचे घातिकर्मोंका क्षय होनेपर ध्यानमे स्थित भगवान्‌को केवलज्ञान उत्पन्न हुआ। (२६) उधर सुव्रतने भी पुत्र दक्षको राज्य देकर प्रव्रज्या अगीकार की और तपका आचरण करके मरनेपर मुक्ति प्राप्त की। (२७) तीर्थका प्रवर्तन करके मुनिसुव्रत स्वामीने भी समुदायके साथ सम्मेत शिखरके ऊपर दु खका नाश करनेवाला मोक्ष प्राप्त किया। (२८)

दक्षका पहला पुत्र इलावर्द्धन नामका हुआ। उसे भी श्रीवर्द्धन नामका पुत्र उत्पन्न हुआ। (२९) उसका पुत्र श्रीवृक्ष था। उससे संजयन्त राजा हुआ। उससे कुणिम और कुणिमसे महारथ हुआ। इस प्रकार हरिवशमे वहुत-से राजा हुए। (३०) मरने पर इनमेंसे कइयोंने तप द्वारा सिद्धि प्राप्त की तो दूसरे अपने योगके अनुसार देवलोकमें उत्पन्न हुए। (३१) इस तरह वहुत समय और वहुतसे राजाओंके व्यतीत होनेपर मिथिलामें हरिवशमे वासवकेतु उत्पन्न हुआ। (३२) उसकी सुन्दर और गुणोंके कारण लोकमे प्रसिद्ध इला नामकी पत्नी थी। उसके गर्भसे जनक नामका पुत्र हुआ। (३३)

हे श्रेणिक! मैंने सक्षेपसे जनकके जन्मके वारेमे कहा। जिस वशमे दशरथ राजा उत्पन्न हुआ था उसके वारेमे भी तुम सुनो। (३४) काल समय वीतता है, उद्यमशील श्रमण तप करते हैं, विषयोंमें लगे हुए लोग विलास करते हैं, शुभ कर्म न करनेवाले लोग सूखते (दुःख उठाते) हैं, जीवलोकमें जीव सुख एव दु खका अनुभव करते हैं और महोत्सवोंमें अपने वस्त्र वदलते है, मुनि ध्यान करते हैं, बुद्धिशाली लोग जिसकी प्रशसा करते हैं उसकी मूर्ख और मत्त रागी निन्दा करते हैं, मांस एवं मदिरामें आसक्त लोग मोह करते हैं, विषयमें मूढ लोग गाते हैं तो जो रोगसे पीड़ित हैं वे रोते हैं, दु खी मनुष्यको देखकर सुखी लोग हँसते हैं, कलहशीलजन, विवाद करते हैं, लोभवश कोई कूदते-फाँदते हैं तो तृष्णासे पीड़ित कोई युद्धमे

1. अकयवलिकम्मा—प्रत्य०।

एव विविहपगारं, अवसप्पइ दियह-कालमाईहिं । चित्तपडो व विचित्तो, खीयइ अवसप्पिणी कालो ॥ ४० ॥
अह एत्तो वीसइमे, जिणन्तरे वट्टमाणसमयम्मि । विजओ नाम नरिन्दो, साएयपुराहिवो जाओ ॥ ४१ ॥
तस्स महादेवीए, हिमचूलाए सुया समुप्पन्ना । पढमो य वज्जबाहू, बीओ य पुरंदरो नाम ॥ ४२ ॥
तइया[1] पुण नागपुरे, राया वहुवाहणो परिवसइ । चूडामणि से भज्जा, दुहिया य मणोहरा होइ ॥ ४३ ॥
अह वाहणेण दिन्ना, सा कन्ना विजयपढमपुत्तस्स । गन्तूण वज्जबाहू, परिणेइ पराएँ पीईए ॥ ४४ ॥
वत्तम्मि य वारिज्जे, तं कन्नं उदयसुन्दरो भाया । आढत्तो वि य नेउं, ससुरघरं तेण समसहिओ ॥ ४५ ॥

मुनिवरदर्शनम्—

एत्तो वसन्तकाले, वसन्तगिरिमत्थए मुणिवरिन्दो । वोलन्तएण दिट्ठो, झाणत्थो वज्जबाहूण ॥ ४६ ॥
जह जह तस्स समीवं, गिरिस्स अल्लियइ वज्जवरबाहू । तह तह वड्ढइ पीई, कुसुमियवरपायवोहेण ॥ ४७ ॥
रत्तासोय-हिलद्दुम-वरदाडिम-किंसुएसु दिप्पन्तो । कोइलमुहलुग्गीओ, महुयरझंकारगीयरवो ॥ ४८ ॥
वरबउल-तिलय-चम्पय-असोय-पुन्नाय-नायसुमसिद्धो । पाडल-सहयार-ऽज्जुण-कुन्दलयामण्डिउद्देसो ॥ ४९ ॥
बहुकुसुमसुरहिकेसर—मयरन्दुद्दामवासियदिसोहो । दाहिणपवणन्दोलिय—नच्चाविज्जन्ततरुनिवहो ॥ ५० ॥
दट्ठूण वज्जबाहू, मुणिवसहं तो मणेण चिन्तेइ । धन्नो एस कयत्थो, जो कुणइ तवं अइमहन्तं ॥ ५१ ॥
समसत्तु-मित्तभावो, कञ्चण-तणसरिस विगयपरिसङ्गो । लाभा-ऽलाभे य समो, दुक्खे य सुहे य समचित्तो ॥ ५२ ॥
एएण फलं लद्धं, माणुसजम्मस्स ताव निस्सेसं । जो झायइ परमत्थं, एगग्गमणो विगयमोहो ॥ ५३ ॥
हा ! कट्ठं चिय पावो, बद्धो हं पावकम्मपासेहिं । अइकढिण-दारुणेहिं, चन्दणरुक्खो व नागेहिं ॥ ५४ ॥

जाते हैं। इस तरह अनेक रीतिसे दिवस और काल आदि व्यतीत हो रहा था और विचित्र चित्रपटकी भाँति अवसर्पिणीकाल भी बीत रहा था। (३५-४०)

उधर बीसवें जिन श्री मुनिसुव्रत स्वामीकी विद्यमानताके समय विजय नामक राजा साकेतपुरीका स्वामी हुआ। (४१) उसकी पटरानी हिमचूलासे दो पुत्र उत्पन्न हुए। पहलेका नाम वज्रबाहु और दूसरेका नाम पुरन्दर था। (४२) उस समय नागपुरमें राजा बहुवाहन रहता था। उसकी भार्या चूड़ामणि और पुत्री मनोहरा थी। (४३) बहुवाहनने वह कन्या विजय राजाके बड़े पुत्रको दी। वज्रबाहुने जाकर बड़े प्रेमके साथ विवाह किया। (४४) विवाह सम्पन्न होने पर उदयसुन्दर नामका भाई उस कन्याको ले जानेके लिए उसीके साथ ससुरालकी ओर चला। (४५)

उधर वसन्तकालमें वसन्तगिरीके शिखर पर एक ध्यानस्थ मुनिवरको जाते हुए वज्रबाहुने देखा। (४६) जैसे जैसे उस पर्वतके समीप वज्रबाहु आता जाता था वैसे-वैसे पुष्पित उत्तम वृक्षोंके समूहसे युक्त उस पर्वतमें उसकी प्रीति बढ़ती जाती थी। (४७) रक्ताशोक, हारिद्रद्रुम, उत्तम दाड़िमके पेड़ तथा किंशुक वृक्षसे देदीप्यमान, कोयलके गीतसे मुखरित, भौंरेके झंकार-गीतसे शब्दायमान, उत्तम वकुल, तिलक, चम्पक, अशोक, पुन्नाग एवं नाग वृक्षोंसे अति समृद्ध, पाटल, आम, अर्जुन तथा कुन्द लतासे विभूषित प्रदेशवाला, अनेक प्रकारके पुष्पोंके सुगन्धि केसर व मकरन्दकी तीव्र सुगन्धसे सुवासित दिशासमूहवाला तथा दक्षिण पवनसे आन्दोलित वृक्ष मानों नाच रहे हों—ऐसा वह पर्वत था। (४८-५०) उन मुनिवृषभको देखकर वज्रबाहु मनमें सोचने लगा कि यह जो अतिमहान् तप कर रहे हैं वह धन्य एवं कृतार्थ है। (५१) यह शत्रु एवं मित्रमें समभाव रखनेवाले हैं, परिग्रहसे मुक्त इनके लिये सोना और तिनका समान है, यह लाभ और हानिमें सम हैं तथा सुख और दुःखमें समचित्त हैं। (५२) सचमुच ही इन्होंने मनुष्य जन्मका समग्र फल प्राप्त किया है, क्योंकि मोहरहित हो एकाग्र मनसे यह परमार्थका ध्यान करते हैं। (५३) अफ़सोस है कि साँपोंसे बद्ध चन्दनवृक्षकी भाँति अत्यन्त कठोर और दारुण पापकर्मोंके बन्धनोंसे मैं पापी बद्ध हूँ। (५४) मुनिवरके ऊपर दृष्टि जमाये हुए उससे उदयसुन्दरने ये वचन कहे कि, हे कुमार! तुम

1 तदा।

मुणिवसभदिन्नदिट्ठी, भणइ य त उदयसुन्दरो वयणं । किं महसि समणदिक्ख ?, कुमार ! अहियं निरिक्खेसि ॥ ५५ ॥
तो भणइ वज्जबाहू, एव इम ज तुमे समुल्लविय । उदएण वि पडिभणिओ, तुज्झ सहाओ भविस्से हं ॥ ५६ ॥
वीवाहभूसणेहिं, विभूसिओ गयवराउ ओइण्णो । आरुहिऊण गिरिवरे, पणमइ य मुणिं पयत्तेण ॥ ५७ ॥
अह सो नमिऊण मुणी, सुहासणत्थ पणट्ठमय-राय । पुच्छइ ससारठिइं, बन्धण-मोक्ख च जीवस्स ॥ ५८ ॥

संसारस्वरूपं बन्धमोक्षस्वरूपं च—

भणइ तओ मुणिवसभो, जीवो जह अट्ठकम्मपडिबद्धो । दुक्खाइँ अणुहवन्तो, परिहिण्डइ दीहससार ॥ ५९ ॥
कम्माण उवसमेण, लहइ जया माणुसत्तण सारं । तह वि य बन्धवनडिओ, न कुणइ धम्मं विसयमूढो ॥ ६० ॥
दुविहो जिणवरधम्मो, सायारो तह य होइ निरयारो । सायारो गिहिधम्मो, मुणिवरधम्मो निरायारो[1] ॥ ६१ ॥
सावयधम्म काऊ-ण निच्छिओ अन्तकालसमयम्मि । कालगओ उववज्जइ, सोहम्माईसु सुरपवरो ॥ ६२ ॥
देवत्ताउ मणुत्त, मणुयत्ताओ पुणो वि देवत्त । गन्तूण सत्तमभवे, पावइ सिद्धिं न सदेहो ॥ ६३ ॥
अह पुण जिणवरविहिय, दिक्ख घेत्तूण पवरसद्धाए । हन्तूण य कम्ममल, पावइ सिद्धिं धुयकिलेसो ॥ ६४ ॥
एव मुणिवरविहिय, सोऊण नरवरो विगयमोहो । हियय कुणइ दढयर, पव्वज्जानिच्छिउच्छाह ॥ ६५ ॥
एक्कम्मि वर जम्मे, दुक्ख अभिभुञ्जिउ समणधम्मे । कम्मट्ठपायववण, लुणामि तवपरसुधाएहिं ॥ ६६ ॥
दट्ठूण वज्जबाहुं, विरत्तभाव मुणिस्स पासत्थ । वरजुवईउ पलाव कुणन्ति समय नववहूए ॥ ६७ ॥
अह उदयसुन्दरो त, विन्नवइ सगग्गरेण कण्ठेण । परिहासेण महायस !, भणिओ मा एव ववसाहि ॥ ६८ ॥

गौरसे देख रहे हो, तो क्या श्रमणदीक्षा लेना चाहते हो ? (५५) तब वज्रबाहुने कहा कि तुमने जैसा कहा वैसा ही है। उदयसुन्दरने प्रत्युत्तरमें कहा कि मैं तुम्हारा सहायक बनूँगा। (५६)

विवाहके आभूषणोंसे अलकृत वज्रबाहु हाथी परसे नीचे उतरा और पर्वतके ऊपर चढ़कर उसने मुनिको भावपूर्वक प्रणाम किया। (५७) सुखासन पर बैठे हुए और मान एव राग जिनके नष्ट हो गये हैं ऐसे मुनिको प्रणाम करके उसने ससारकी स्थिति एवं जीवके बन्ध-मोक्षके बारेमें पूछा। (५८) इस पर उन मुनिश्रेष्ठने कहा कि—

आठ प्रकारके कर्मोंसे जकडा हुआ जीव दु खोंका अनुभव करता हुआ दीर्घ संसारमे परिभ्रमण करता है। (५९) कर्मोंका उपशम होने पर जब उत्तम मनुष्य भव प्राप्त करता है तब भी बन्धुजनोंसे ठगा गया वह विषयोमे मूढ़ जीव धर्मका आचरण नहीं करता। (६०) जिनवरका धर्म दो प्रकारका है—सागार और अनगार। गृहस्थोका धर्म सागार-धर्म है, जब कि मुनिवरोंका धर्म अनगार-धर्म है। (६१) श्रावकधर्मका आचरण करके अन्त समयमे निष्ठायुक्त होनेसे मरने पर वह सौधर्म आदि देवलोकमें उत्तम देवके रूपमें उत्पन्न होता है। (६२) देवजन्मसे मनुष्यजन्म और मनुष्यजन्मसे पुनः देवजन्ममें जाकर सातवे भवमें वह निस्सन्देह सिद्धि प्राप्त करता है। और जिनवर द्वारा विहित दीक्षा परम श्रद्धाके साथ ग्रहण करके और कर्ममलका नाश करके जो निष्कलक होता है वह सिद्धि प्राप्त करता है। (६४)

इस प्रकार मुनिवरका उपदेश सुनकर जिसका मोह नष्ट हो गया है ऐसे उस पुरुषश्रेष्ठने प्रव्रज्याके लिए निश्चित रूपसे उत्साही अपने हृदयको दृढ़तर किया कि एक ही जन्ममें श्रमणधर्ममें दु ख अनुभव करके अष्टकर्मरूपी वृक्षोके वनको तपरूपी कुल्हाडीसे नष्ट करूँ यह उत्तम है। (६५-६६) मुनिके पास विरक्तभावसे युक्त वज्रबाहुको देखकर नववधूके साथ दूसरी सुन्दर युवतियाँ रोने लगीं। (६७) तब उदयसुन्दरने उससे गद्गद् कण्ठसे विनती की कि, हे महायश ! मैंने तो परिहासमें कहा था। ऐसा तुम व्यवसाय मत करो। (६८) इस पर वज्रबाहुने कहा कि परिहासमें पी गई दवाई अच्छी

१ निरगार श्रमणधर्म इत्यर्थ ।

त भणइ वज्जबाहू, परिहासेणोसहं नु जह पीयं । सुट्ठु वि उदिण्णसंती, किं न हरइ वेयणं अङ्गे ? ॥ ६९ ॥
तो भणइ वज्जबाहू, मुणिवसभं पणमिऊण भावेणं । तुज्झ पसाएण अहं, निक्खमिउं अज्ज इच्छामि ॥ ७० ॥
नाऊण तस्स भावं, साहू गुणसायरो भणइ तुज्झं । धम्मे हवउ अविग्घं, पावसु तव-सजमं विउलं ॥ ७१ ॥

वज्रबाहुदीक्षा—

निक्खमइ वज्जबाहू, मुणिवरपासम्मि जायसंवेओ । सुन्दरपमुहेहि समं, छव्वीसाए कुमाराण ॥ ७२ ॥
सोयरनेहेण वहू, भत्तारस्स य विओयदुक्खेणं । सा वि तहिं पव्वइया, मणोहरा मुणिसयासम्मि ॥ ७३ ॥
सोऊण वज्जबाहू, पव्वइयं विजयपत्थिवो भणइ । तरुणत्ते मज्झ सुओ, कह भोगाण विरत्तो सो ? ॥ ७४ ॥
अहय पुण नीसत्तो, इन्दियवसगो जराएँ परिगहिओ । ववगयदप्पुच्छाहो, क सरण वो पवज्जामि ? ॥ ७५ ॥
पसिढिलचलन्तगत्तो, अहय पुण कासकुसुमसमकेसो । विवडियदसणसमूहो, तह वि विराय न गच्छामि ॥ ७६ ॥
एव विजयनरिन्दो, दाऊण पुरदरस्स रायसिरिं । निक्खन्तो खायजसो, पासे निवाणमोहस्स ॥ ७७ ॥

कीर्त्तिधरः—

एत्तो पुरदरस्स वि, पुहईदेवीएँ कुच्छिसंभूओ । जाओ च्चिय कित्तिधरो, जणम्मि विक्खायकित्तीओ ॥ ७८ ॥
राया कुसत्थलपुरे, धूया वि य तस्स नाम सहदेवी । कित्तिधरेण वरतणू, परिणीया सा विभूईए ॥ ७९ ॥
खेमकरस्स पासे निक्खमइ पुरदरो विगयनेहो । पारंपरागय सो, कित्तिधरो भुञ्जए रज्ज ॥ ८० ॥
अह अन्नया कयाई, कित्तिधरो आसणे सुहनिसन्नो । पेच्छइ गयणयलत्थं, रविबिम्ब राहुणा गहियं ॥ ८१ ॥
चिन्तेऊण पयत्तो, जो गहचक्कं करेइ नित्तेयं । सो दिणयरो असत्तो, तेय राहुस्स विहडेउ ॥ ८२ ॥
एव घणकम्मबद्धो[1], पुरिसो मरणे उदिण्णसन्तम्मि । वारेऊण असत्तो, अवसेण विवज्जए नियमा ॥ ८३ ॥

तरहसे फलोन्मुख होने पर क्या वह शरीरमें वेदना दूर नहीं करती ? (६९) वज्रबाहुने उन मुनिश्रेष्ठको भावपूर्वक प्रणाम करके कहा कि, हे आर्य ! आपके प्रसादसे मैं प्रव्रज्या लेना चाहता हूँ। (७०) उसके भावको जानकर गुणसागर साधुने कहा कि तुम्हे धर्ममें निर्विघ्नता हो और विपुल तप एवं संयम प्राप्त करो। (७१)

उदयसुन्दर आदि छब्बीस कुमारोंके साथ विरक्त वज्रबाहुने मुनिवरके पास दीक्षा ली। (७२) अत्यन्त भातृस्नेह तथा पतिके वियोगजन्य दुःखके कारण उस मनोहराने भी मुनिके पास दीक्षा ली। (७३) वज्रबाहुने दीक्षा ली है ऐसा सुनकर विजय राजा कहने लगा कि युवावस्थामें ही मेरा वह पुत्र भोगोंसे क्यों विरक्त हुआ ? (७४) अशक्त, इन्द्रियोंके वशीभूत, बुढ़ापेसे गृहीत और पराक्रमका उत्साह जिसका नष्ट हो गया है ऐसा मैं भी किसकी शरणमें जाऊँ ? (७५) शिथिल और काँपते हुए शरीरवाला, कासके फूल जैसे सफेद बालोंवाला और दाँतोंका समूह जिसका गिर गया है ऐसा मैं हूँ, तथापि मैं वैराग ग्रहण नहीं करता। (७६) ऐसा सोचकर ख्यात यशवाले विजय राजाने पुरन्दरको राज्यश्री देकर निर्वाणमोहके पास दीक्षा ली। (७७)

इधर पुरन्दरको भी पृथ्वीदेवीकी कुक्षिसे उत्पन्न और लोकमें विख्यात कीर्तिवाला कीर्तिधर नामका पुत्र हुआ। (७८) कुशस्थलमें एक राजा था। उसकी लड़कीका नाम सहदेवी था। कीर्तिधरने उस सुन्दरीके साथ समारोहपूर्वक विवाह किया। (७९) निर्मोही पुरन्दरने क्षेमंकरके पास दीक्षा ली। वह कीर्तिधर परम्परासे प्राप्त राज्यका उपभोग करने लगा। (८०) एक दिन आसन पर आरामसे बैठे हुए कीर्तिधरने आकाशमें राहुसे ग्रस्त सूर्यबिम्बको देखा। (८१) यह देखकर वह सोचने लगा कि जो समस्त ग्रहोंको निस्तेज करता है वह सूर्य भी राहुके तेजको खण्डित करनेमें अशक्त है। (८२) इसी प्रकार भारी कर्मोंसे बद्ध पुरुष मरणका उदय होने पर उसे दूर करनेमें अशक्त होता है और निरुपाय हो अवश्य

१ घणकम्मलद्धो—प्रत्य० ।

तम्हा असासयमिण, माणुसजम्मं असारसुहसङ्ग । मोत्तूण रायलच्छी[1], जिणवरदिक्ख पवज्जामि ॥ ८४ ॥
सोऊण वयणमेय, मन्ती बन्धवजणा य दीणमुहा । जपन्ति नरवराहिव !, मा ववससु एरिस कम्म ॥ ८५ ॥
सामिय ! तुमे विहूणा, अवस्स पुहई विणस्सइ वराई । पुहईएँ विणट्ठाए, धम्मविणासो सया होइ ॥ ८६ ॥
धम्मे पणट्ठ सन्ते, किं व न नट्ठ नरिन्द ! सव्वस्स[2] । तम्हा करेहि रज्ज, रक्खसु पुहई पयत्तेण ॥ ८७ ॥
ज एव अमच्चेहिं, भणिओ गेण्हइ अभिग्गह धीरो । सोऊण सुय जाय, तो अहय पव्वइस्सामि ॥ ८८ ॥
एव रायवरसिरिं, भुञ्जन्तस्स य अणेयकालम्मि । जाओ सहदेवीए, गब्भम्मि सुकोसलो पुत्तो ॥ ८९ ॥
थोवदिवसाणि बालो, निगूहिओ मन्तिणेहि कुसलेहि । परिकहिओ च्चिय पुत्तो, एक्केण नरेण रायस्स ॥ ९० ॥
सोऊण सुय जाय, मउडाइविभूसण निरवसेस । तस्स पयच्छइ राया, गामसएण तु घोसपुर ॥ ९१ ॥
अह एक्कपक्खजाय, ठविऊण सुय निवो निययरज्जे । पव्वइओ कित्तिधरो, परिचत्तपरिग्गहारम्भो ॥ ९२ ॥

घोरं तव तप्पइ गिम्हकाले, मेहागमे चिट्ठइ छन्नठाणे ।
हेमन्तमासेसु तवोवणत्थो, झाण पसत्थ विमल चरेइ[3] ॥ ९३ ॥

॥ इय पउमचरिए सुव्वयवज्जबाहुकित्तिधरमाहप्पवण्णणो एक्कवीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## २२. सुकोसलमुणिमाहप्प-दसरहउप्पत्तिवण्णणं

अह एत्तो कित्तिधरो, मुणिवसभो मलविलित्तसव्वङ्गो । मज्झण्हदेसयाले, नयर पविसरइ भिक्खट्ठ ॥ १ ॥

---

मरता है । (८३) यह मनुष्यजन्म अशाश्वत है और सुखदायी यह संसर्ग असार है, अतः राजलक्ष्मीका परित्याग करके मैं जिनवरकी दीक्षाके लिए निकल पड़ूँ । (८४) ऐसा कथन सुनकर दीन वदनवाले मंत्री और बन्धुजन कहने लगे कि, हे राजन् ! आप ऐसा कार्य न करें । (८५) हे स्वामी ! आपके विना यह वेचारी पृथ्वी अवश्य नष्ट होगी । पृथ्वीके नष्ट होने पर धर्मका सर्वदा विनाश होता है । (८६) हे नरेन्द्र ! धर्मका नाश होने पर दूसरा सबकुछ क्या नष्ट नहीं होता ? अतएव आप राज्य करें और प्रयत्नपूर्वक पृथ्वीका रक्षण करें । (८७) अमात्योंने जो कुछ कहा उससे उस धीर राजाने अभिग्रह धारण किया कि पुत्रका जन्म हुआ है ऐसा सुनने पर मैं प्रव्रज्या लूँगा । (८८)

इस प्रकार दीर्घकाल पर्यन्त राज्यकी उत्तम लक्ष्मीका उपभोग करते हुए उसे सहदेवीके गर्भसे सुकोशल नामका पुत्र हुआ । (८९) कुशल मन्त्रियोंने थोडे दिनोंतक बालकको छुपाकर रखा । राजाको किसी पुरुषने पुत्रके बारेमे कहा । (९०) पुत्र हुआ है ऐसा सुनकर राजाने मुकुट आदि समग्र विभूषणोंके साथ उसे सौ गाँवोंसे युक्त घोषपुर दिया । (९१) एक पखवाडेके पुत्रको अपने राज्यपर स्थापित करके परिग्रह एव आरम्भ ( पापकर्म ) का परित्याग करनेवाले कीर्तिधर राजाने प्रव्रज्या अंगीकार की । (९२) ग्रीष्मकालमें वह घोर तप करता था, बादलोंके आगमनके समय ( वर्षाकालमें ) वह ढँके हुए स्थानमें रहता था और हेमन्तके महीनोंमें वह तपोवनमें रहकर प्रशस्त एव विमल ध्यान करता था । (९३)

। पद्मचरितमे सुव्रत, वज्रबाहु एव कीर्तिधरके माहात्म्यका वर्णन नामका इक्कीसवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

## २२. सुकोसलका माहात्म्य तथा दशरथका जन्म

इसके पश्चात् एक बार जिसके सारे शरीरपर मैल जमा है ऐसे मुनिवर कीर्तिधरने मध्याह्नके समय भिक्षाके लिए नगरमें प्रवेश किया । (१) गवाक्षकी जालीमेंसे उस साधुको देखकर सहदेवी रुष्ट हो गई । उसने आदमियोंको भेजा कि

---

१ रायलच्छि—प्रत्य० । २. मन्त्रिभि० । ३ चरेइ—मु० ।

त पेच्छिऊण साहुं, जालगवक्खन्तरेण सहदेवी । रुट्ठा पेसेइ नरे, धाडेह इमं पुरवराओ ॥ २ ॥
अन्ने वि लिङ्गिणो जे, ते वि य धाडेह मा चिरावेह । मा धम्मवयणसद्दं, सुणिही पुत्तो मह एसो ॥ ३ ॥
एत्थन्तरे य तेहिं, नयराओ धाडिओ मुणिवरिन्दो । अन्ने वि जे पुरत्था, निच्छूढा लिङ्गिणो सव्वे ॥ ४ ॥
त नाऊण मुणिवरं, कित्तिधर कोसलस्स जा धाई । रुवइ किवालुयहियया, सुमरन्ती सामियगुणोह ॥ ५ ॥
निसुणेऊण रुवन्ती, भणिया य सुकोसलेण केण तुमं । अम्मो परिभूय चिय [१], तस्स फुडं निग्गह काह ॥ ६ ॥
तो भणइ वसन्तलया, पुत्तय ! जो तममिसिञ्चिउं रज्जे । ठविऊण य पव्वइओ, सो तुज्झ पिया इह पविट्ठो ॥ ७ ॥
भिक्खट्ठे विहरन्तो, जणणीए तुज्झ दुट्ठपुरिसेहिं । धाडाविओ य अज्ज, पुत्तय ! तेण मए रुण्ण ॥ ८ ॥
दट्ठूण य पासण्डे, मा निव्वेओ य होहिइ सुयस्स । तेणं चिय नयराओ, निच्छूढा लिङ्गिणो सव्वे ॥ ९ ॥
उज्जाण-काणणाइं, पुक्खरिणी-वाहियालिमाईणि । नयरस्सऽब्भिन्तरओ, तुज्झ कयाइ च जणणीए ॥ १० ॥
अन्ने वि तुज्झ वसे, पुत्तय ! जे नरवई अइक्कन्ता । ते वि य भोत्तूण महिं, पव्वज्जमुवागया सव्वे ॥ ११ ॥
एएण कारणेण, न देइ नयरस्स निग्गमं तुज्झ । मा निसुणिऊण धम्म, निक्खमिही जायसवेगो ॥ १२ ॥
सोऊण वयणमेय, सुकोसलो निग्गओ पुरवराओ । पत्तो य पिउसयास, वन्दइ परमेण विणएण ॥ १३ ॥
त वन्दिऊण समण, उवविट्ठो सुणिय धम्मपरमत्थ । भणइ य सुकोसलो त, भयव ! निसुणेहि मे वयण ॥ १४ ॥
आलित्ते नियघरे, जणओ घेत्तूण पुत्तभण्डाइ । अवहरइ तूरमाणो, सो ताण हिय विचिन्तन्तो ॥ १५ ॥
मोहग्गिसंपलित्ते, जियलोयघरे मए पमोत्तूणं । निक्खन्तो नाह ! तुम, न य जुत्त एरिस लोए ॥ १६ ॥
तम्हा कुणह पसाय, मोहाणलदीविए सरीरघरे । निक्खममाणस्स मह, हत्थालम्ब पयच्छाहि ॥ १७ ॥
एव सो अणगारो, चित्तं नाऊण नियपुत्तस्स । ताहे भणइ सुभणिओ, होउ अविग्घ तुह धम्मे ॥ १८ ॥

इसे नगरमेंसे वाहर निकालो । (२) दूसरे भी जो सन्यासी हो उन्हें भी निकाल बाहर करो । देर मत लगाओ । मेरा यह पुत्र धर्मोपदेशका शब्द न सुन पावे । (३) तव उन्होंने मुनिवरेन्द्रको नगरमेंसे बाहर निकाल दिया । नगरमे दूसरे भी जो साधु-सन्यासी थे वे सब बाहर निकाल दिये गये । (४) उस मुनिवर कीर्तिधरके बारेमे सुनकर सुकोशलकी जो सदयहृदया धाय थी वह स्वामीके गुणोको याद करके रोने लगी । (५) उसे रोते सुनकर सुकोशलने कहा, हे माता ! किसने तुम्हारा तिरस्कार किया है ? उसे मैं बराबर सजा करूँगा । (६) तब वसन्तलताने कहा कि, हे पुत्र ! जिसने राज्यपर तुम्हारा अभिषेक करके और उसपर तुम्हें प्रतिष्ठित करके प्रव्रज्या ली थी उस तुम्हारे पिताने इस नगरमे प्रवेश किया था । (७) हे पुत्र ! भिक्षाके लिए विहार करते हुए उन्हें आज तुम्हारी माताने दुष्ट पुरुषों द्वारा बाहर निकाल दिया है । इसीसे मैं रोती थी । (८) पाखण्डियोको देखकर मेरा पुत्र विरक्त न हो इसलिए वेशधारी सब साधुओको नगरमेंसे बाहर निकाल दिया है । (९) तुम्हारी माताने तुम्हारे लिये नगरके भीतर ही वन-उपवन तथा जलाशय एवं अश्व खेलनेके मैदान आदि बनवाये हैं । (१०) हे पुत्र ! तुम्हारे वशमें जो दूसरे भी राजा हुए है उन सबने पृथ्वीका उपभोग करके प्रव्रज्या अगीकार की है । (११) धर्म सुनकर वैराग्य उत्पन्न होनेपर दीक्षा न ले लो, इसीलिए तुम्हे नगरसे बाहर नहीं जाने देती । (१२)

यह कथन सुनकर सुकोशल नगरमेंसे बाहर निकला और पिताके पास पहुँचकर उसने अत्यन्त विनयके साथ वन्दन किया । (१३) उस श्रमणको वन्दन करके और धर्मके परमार्थको सुनकर सुकोशल बैठा और उससे कहा कि, हे भगवन् ! मेरा कहना आप सुनें । (१४) अपना घर जलनेपर पिता पुत्र एव घरके पात्र-वस्त्र आदि उपकरणोको लेकर उनके हितका विचार करके जल्दी जल्दी बाहर निकल जाता है । (१५) हे नाथ ! मोहरूपी अग्निसे सन्तप्त जीवलोकरूपी घरमें मुझे छोडकर आप निकल गये—ऐसा लोकमें उचित नहीं समझा जाता । (१६) अत. आप अनुग्रह करें । मोहरूपी आगसे जलते हुए मेरे शरीररूपी घरमेंसे बाहर निकलते हुए मुझे आप हाथका सहारा दें । (१७) ऐसा सुनकर उस अनगारने मनमें अपने पुत्रको पहचान लिया । फिर कहा कि तुमने अच्छा कहा । धर्ममें तुम निर्विघ्न हो । (१८)

वट्टइ एसाऽऽलावो, ताव य भडचडयरेण परिकिण्णा । पत्ता विचित्तमाला, गुरुभारा पणइणी तस्स ॥ १९ ॥
सा भणइ पायपडिया, सामिय! पुहई[1] मम च मोत्तूण । मा वच्चसु पव्वज्जं, दुच्चरिया मुणिवराण[2] पि ॥ २० ॥
[3]संथाविऊण गाढं, सुकोसलो भणइ तुज्झ गब्भम्मि । भद्दे! होही पुत्तो, सो अहिसित्तो मए रज्जे ॥ २१ ॥
आपुच्छिऊण सव्वं, बन्धुजणं परिजणं च महिलाओ । जिणदिक्खं पडिवन्नो, सुकोसलो पिउसयासम्मि ॥ २२ ॥
अह सो निच्छियहियओ, संवेगपरायणो दढधिईओ । अन्नन्नविहिनिओगं, काऊण तवं समाढत्तो ॥ २३ ॥

विविधानि तपांसि—

रयणावलि मुत्तावलि, कणयावलि कुलिसमज्झ[4] जवमज्झं । जिणगुणसंपत्ती वि य, विही य तह सव्वओभद्दा ॥ २४ ॥
एत्तो तिलोयसारा, मुइङ्गमज्झा पिवीलियामज्झा । सीसक्कारयलद्धी, दंसणनाणस्स लद्धी य ॥ २५ ॥
अह पञ्चमन्दरा वि य, केसरिकीला चरित्तलद्धी य । परिसहजया य पवयण-माया आइण्णसुहनामा ॥ २६ ॥
पञ्चनमोक्कारविही, तित्थट्ठसुया य सोक्खसंपत्ती । धम्मोवासणलद्धी, तहेव अणुवट्टमाणा य ॥ २७ ॥
एयासु य अन्नासु य, विहीसु दसमाइपक्खमासेसु । वेमासिय तेमासिय, खवेइ छम्मासजोएसु ॥ २८ ॥
ते दो वि पिया-पुत्ता, तव-संजम-नियमसोसियसरीरा । विहरन्ति दढधिईया, गामा-ऽऽगरमण्डियं वसुहं ॥ २९ ॥
सा पुत्तविओगेणं, सहदेवी तत्थ दुक्खिया सन्ती । अट्टज्झाणेण मया, उप्पन्ना कन्दरे वग्घी ॥ ३० ॥
एवं विहरन्ताणं, मुणीण संपत्थिओ जलयकालो । पसरन्तमेहनिवहो, गयणयलोच्छइयसव्वदिसो ॥ ३१ ॥
वरिसइ घणो पभूयं, तडिच्छडाडोवभीसणं गयणं । गुलगुलगुलन्तसद्दो, वित्थरइ समन्तओ सहसा ॥ ३२ ॥
धाराजज्जरियमही, उम्मग्गपलोट्टसलिलकल्लोला । उब्भिन्नकन्दलदला, मरगयमणिसामला जाया ॥ ३३ ॥
एयारिसम्मि काले, जत्थत्थमिया मुणी निओगेणं । चिट्ठन्ति सेलमूले, चाउम्मासेण जोएणं ॥ ३४ ॥

ऐसा वार्तालाप हो ही रहा था कि सुभटोंके समूहसे घिरी हुई उसकी गर्भवती पत्नी विचित्रमाला आ पहुँची । (१९) पैरोंमें गिरकर वह कहने लगी कि, हे स्वामी! पृथ्वी एवं मेरा परित्याग करके मुनिवरोंके लिए भी जिसका आचरण करना कठिन है ऐसी प्रव्रज्याके लिए निर्णय मत करो । (२०) उसे बहुत आश्वासन देकर सुकोशलने कहा कि, हे भद्रे! तेरे गर्भसे जो पुत्र होगा उसे मैंने राज्यपर अभिषिक्त किया । (२१) सब बन्धुजन, परिजन एवं महिलाओंसे पूछकर सुकोशलने पिताके पास जिनदीक्षा अंगीकार की । (२२) इसके बाद हृदयमें निष्ठावाला, संवेगपरायण और दृढ़ बुद्धिवाला वह भिन्न भिन्न विधियोंकी योजना करके तप करने लगा । (२३) रत्नावलि, मुक्तावलि, कनकावलि, कुलिशमध्य, यवमध्य, जिनगुणसम्पत्ति और सर्वतोभद्रा विधि तथा त्रिलोकसारा, मृदंगमध्या, पिपीलिकामध्या, शीर्षाकारकलब्धि तथा दर्शन-ज्ञानकी लब्धि, पंचनमस्कार विधि, तीर्थार्थश्रुता, सौख्यसम्पत्ति, धर्मोपासनालब्धि तथा अनुवर्तमाना, इन तथा दूसरी दशम, पक्ष, मास, द्वैमासिक, त्रैमासिक एवं षण्मासयोगकी विधि द्वारा वह कर्म क्षीण करने लगा । (२४-८) तप, संयम एवं नियमसे शरीरको शोषित करनेवाले दृढमति वे दोनों पिता-पुत्र ग्राम एवं आकरोंसे मण्डित वसुधातलपर विहार करने लगे । (२९)

पुत्रवियोगसे दुःखित होती हुई वह सहदेवी आर्तध्यानसे मरकर एक कन्दरामें व्याघ्रीके रूपमें पैदा हुई । (३०) इस प्रकार विहार करते हुए उन दोनों मुनियोंके लिए बादलोंके समूह जिसमें छाये हैं और आकाशमें सब दिशाओंको जिसने आच्छादित कर दिया है ऐसा वर्षाकाल आ पहुँचा । (३१) बादल खूब बरसने लगे, आकाश बिजलीकी कान्ति और कौंधसे भीषण हो गया और गुड़् गुड़्का शब्द चारों ओर फैल गया । (३२) पृथ्वी पानीकी धारासे जर्जरित, उल्टे मार्गपर बहनेवाले जलकी तरंगोंसे व्याप्त और अंकुरोंके पत्ते फूटनेसे मरकत मणिके समान श्यामल हो गई । (३३) ऐसे समयमें जहाँ हों वहीं नियमतः ठहरनेवाले मुनि चातुर्मासके योग (समाधि) के साथ पर्वतकी तलहटीमें ठहरे । (३४) इस प्रकार राक्षसों,

१. पुहइ—प्रत्य० । २. मुणिवईण पि—प्रत्य० । ३. संठाविऊण—प्रत्य० । ४. वज्रमध्यम् ।

एवं उत्तासणए, रण्णे क[1]वाय-सत्त-तरुगहणे । फासुयठाणम्मि ठिया, पसत्थझाणुज्जयमईया ॥ ३५ ॥
वीरासणजोएणं, काउस्सग्गेण एगपासेणं । उववासेण य नीओ, एक्केण पाउसो कालो ॥ ३६ ॥
सरयम्मि समावडिए, कत्तियमासस्स मुणिवरा एत्तो । सपुण्णनियमजोगा, नयरं पविसन्ति भिक्खट्ठा ॥ ३७ ॥
लीलाएँ वच्चमाणा, दिट्ठा वग्घीएँ तीएँ मुणिवसहा । रुसिया न[2]क्खेहि मही, विलिहइ ना[3]य विमुञ्चन्ती ॥ ३८ ॥
अह सो सुकोसलमुणी, व[4]ग्घी दट्ठुं वहुज्जयमईय । ताहे वोसिरियतणू, सुक्कज्झाण स[5]मारुहइ ॥ ३९ ॥
दाढाकरालवयणा, उप्पइऊण नह चलसहावा । पडिया सुकोसलोवरि, विज्जू इव दारुणा वग्घी ॥ ४० ॥
पाडेऊण महियले, मस अहिलसइ अत्तणो वयणे । मोडेइ अट्ठियाइ, तोडेइ य ण्हारुसघाए ॥ ४१ ॥
इय पेच्छसु ससारे, सेणिय ! मोहस्स विलसिय एयं । जणणी खायइ मस, जत्थ सुइट्ठस्स पुत्तस्स ॥ ४२ ॥
खज्जन्तस्स भगवओ, सुक्कज्झाणावगाहियमणस्स । समणस्स जीवियन्ते, केवलनाणं समुप्पन्नं ॥ ४३ ॥
एव सहदेवीए, कोसलअङ्गाइँ खायमाणीए । जाय जाईसरण, पुत्तयदन्ताइँ दट्ठूण ॥ ४४ ॥
सा पच्छायावेण, तिण्णि य दिवसाइँ अणसणं काउ । उववन्ना ढियलोए, वग्घी मरिऊण सोहम्मे ॥ ४५ ॥
देवा चउप्पगारा, समागया मुणिवरस्स कुव्वन्ति । निव्वाणगमणमहिमं, नाणाविहगन्धकुसुमेहिं ॥ ४६ ॥
कित्तिधरस्स वि एत्तो, समुग्गय केवल जगपगास । महिमकराण य एक्का, जत्ता जाया सुरवराण ॥ ४७ ॥
महिम काऊण तओ, पणमिय सव्वायरेण तिक्खुत्तं । देवा चउप्पगारा, नियययट्ठाणाइँ सपत्ता ॥ ४८ ॥
एय जो सुणइ नरो, भावेण सुकोसलस्स निव्वाण । सो उवसग्गविमुक्को, लभइ य पुण्णफल विउल ॥ ४९ ॥

---

वन्य प्राणियों तथा वृक्षोंसे सघन उस भयंकर जंगलमें उत्तम ध्यानमें उद्यत ऐसी बुद्धिवाले वे निर्जीव स्थानमें ठहरे। (३५) वीरासनके योगसे, कायोत्सर्गसे, एक ही पार्श्वसे भूमिके साथ सम्बन्ध रखनेसे और उपवाससे उन्होंने एकाकी वर्षाकाल व्यतीत किया। (३६) कार्तिक मासका शरत्काल आनेपर नियम एवं योग जिन्होंने सम्पूर्ण किया है ऐसे उन दोनों मुनिवरोंने भिक्षाके लिए नगरमें प्रवेश किया। (३७) आरामसे जाते हुए उन मुनिवृषभोंको देखकर वह व्याघ्री गुस्सेमें आकर गर्जना करती हुई नाखूनोंसे जमीन कुरेदने लगी। (३८) तब मारनेके लिए उद्यत बुद्धिवाली उस व्याघ्रीको देखकर कायोत्सर्ग करके वह सुकोशल मुनि शुक्लध्यानमें आरूढ़ हो गये। (३९) दाँतोंके कारण भयंकर मुख तथा चंचल स्वभाववाली वह क्रूर व्याघ्री आकाशमें कूदकर बिजलीकी भाँति सुकोशलके ऊपर गिरी। (४०) जमीनपर गिराकर वह अपने मुँहमें मांस रखने लगी, हड्डियोंको तोड़ने लगी और शिराओंको काटने लगी। (४१)

हे श्रेणिक ! संसारमें मोहका यह विलास तो देखो जिसमें कि माता अपने अतिप्रिय पुत्रका मांस खाती है। (४२) खाये जाते उन शुक्लध्यानमें लगे हुए मनवाले श्रमण भगवानको जीवनके अन्तमें केवलज्ञान उत्पन्न हुआ। (४३) सुकोशलके अंगोंका भक्षण करनेवाली सहदेवीको पुत्रके दाँत देखकर जाति स्मरण ज्ञान उत्पन्न हुआ। (४४) वह व्याघ्री पश्चात्तापसे तीन दिन तक अनशन करके मरने पर सौधर्म देवलोकमें उत्पन्न हुई। (४५) चारों प्रकारके देवोंने वहाँ आकर मुनिवरका नानाविध सुगन्धित पुष्पोंसे निर्वाणगमनका उत्सव मनाया। (४६) इधर कीर्तिधरको भी विश्वको प्रकाशित करनेवाला केवलज्ञान उत्पन्न हुआ जिससे उत्सव करनेवाले देवोंके लिए एक यात्रा हो गई। (४७) उत्सव मनानेके बाद सम्पूर्ण आदरके साथ तीन प्रदक्षिणा देकर और प्रणाम करके चारों प्रकारके देव अपने अपने स्थानोंको चले गये। (४८) जो मनुष्य भावपूर्वक सुकोशलका यह निर्वाणवर्णन सुनता है वह उपसर्गोंसे विमुक्त होकर विपुल पुण्यफल प्राप्त करता है। (४९)

---

१. क्रव्याद-सत्त्व-तरुगहने । २. नखैः । ३ नादम् । ४. वग्घि—प्रत्य० । ५ समारुहो—प्रत्य० ।

हिरण्यगर्भः—

देवी विचित्तमाला, संपुण्णे तत्थ कालसमयम्मि । पुत्तं चेव पसूया, हिरण्णगब्भो त्ति नामेणं ॥ ५० ॥
पत्तो सरीरविद्धिं, कमेण रज्जस्स सामिओ जाओ । हरिवाहणस्स दुहिया, परिणेइ मिगावई कन्नं ॥ ५१ ॥
तीए समं रायसिरिं, भुञ्जन्तो अन्नया नरवरिन्दो । भमरनिहकेसमज्झे, पेच्छइ पलियङ्कुरं एक्कं ॥ ५२ ॥
अह सोइउं पयत्तो, मच्चूण पेसिओ मह दूओ । बल-सत्ति-कन्तिरहिओ, होहामि न एत्थ संदेहो ॥ ५३ ॥
विसएसु वञ्चिओ हं, काल अइदारुणं सुहपसत्तो । बन्धवनेहविणडिओ, धम्मधुरं नेव पडिवन्नो ॥ ५४ ॥

सिंहिका-नघुषौ—

एव हिरण्णगब्भो, नघुसकुमारं मिगावईपुत्तं । अहिसिञ्चिऊण रज्जे, निक्खन्तो विमलमुणिपासे ॥ ५५ ॥
गब्भत्थे च्चिय असिवं, न घोसियं जस्स जणवए जम्हा । नघुसो त्ति तेण नामं, गुरूहि रइयं सुमणसेहिं ॥ ५६ ॥
नघुसो परिट्ठवेउं, निययपुरे सीहियं महादेविं । उत्तरदिसं पयट्टो, जेउं सामन्तसंघाए ॥ ५७ ॥
दाहिणदेसाहिवई, नघुसं नाऊण दूरदेसत्थं । घेत्तुं साएयपुरिं[1], समागया साहणसमग्गा ॥ ५८ ॥
नघुसस्स महादेवी, विणिग्गया सीहिया बलसमग्गा । अह जुज्झिउं पयत्ता, तेहि समं नरवरिन्देहिं ॥ ५९ ॥
निद्दयपहरेहि हया, समरे हन्तूण सीहिया सत्तू । रक्खइ साएयपुरी, निययपयावुज्जयमईया ॥ ६० ॥
नघुसो वि उत्तरदिसं, काऊण वसे समागओ नयरिं । सुणिऊण[2] सीहियाए, परक्कमं दारुणं रुट्ठो ॥ ६१ ॥
भणइ य अहो अलज्जा, न य कुलवहुयाएँ एरिसं जुत्तं । अविखण्डियसीलाए, परपुरिसनियत्तचित्ताए ॥ ६२ ॥
परिभूया नरवइणा, दोसं काऊण सा महादेवी । अह अन्नया कयाई, नघुसस्स जरो समुप्पन्नो ॥ ६३ ॥
मन्ताण[3] ओसहाण य, वेज्जपउत्ताण नेव उवसन्तो । दाहज्जरो महन्तो, अहिययरं वेयणं देइ ॥ ६४ ॥

समय पूर्ण होने पर देवी विचित्रमालाने हिरण्यगर्भ नामक पुत्रको जन्म दिया। (५०) क्रमशः उसके शरीरकी वृद्धि हुई, राज्यका वह स्वामी हुआ और हरिवाहनकी पुत्री मृगावतीके साथ उसने विवाह किया। (५१) उसके साथ राज्य लक्ष्मीका उपभोग करते हुए राजाने एक दिन भौंरेके समान काले बालोंमें एक सफेद बाल देखा। (५२) इस पर वह सोचने लगा कि मृत्युने मेरे पास दूत भेजा है। इसमें सन्देह नहीं है कि मैं बल, शक्ति और कान्तिसे रहित हो जाऊँगा। (५३) विषयोंसे ठगे गये, सुखमें आसक्त तथा बन्धुजनोंके स्नेहसे विडम्बित मैंने धर्मकी धुराका अवलम्बन नहीं लिया। अतिभयंकर मृत्यु उपस्थित हुई है। (५४)

इस प्रकार विचार करके मृगावतीके पुत्र नघुष कुमारको राज्य पर अभिषिक्त करके हिरण्यगर्भने विमल मुनिके पास दीक्षा ली। (५५) जिसके गर्भमें रहने पर जनपदमें अशिव घोषित नहीं किया गया था, अतः आनन्दमें आये हुए गुरुजनोंने उसका नाम नघुष रखा। (५६) महादेवी सिंहिकाको अपने नगरमें प्रतिष्ठित करके नघुष सामन्तसमूहको जीतनेके लिए उत्तर दिशाकी ओर गया। (५७) दूर देशमें नघुष है ऐसा जानकर दक्षिणदेशका स्वामी साकेतनगरीको लेनेके लिए समग्र सैन्यके साथ आया। (५८) नघुषकी पटरानी सिंहिका सारी सेनाके साथ बाहर निकली और उन राजाओंके साथ लड़ने लगी। (५९) निर्दय प्रहारोंसे आहत होने पर भी शत्रुओंको मारकर अपने प्रतापके कारण उद्युक्त बुद्धिवाली सिंहिकाने साकेतपुरीकी रक्षा की। (६०) नघुष भी उत्तरदिशाको वशमें करके साकेतनगरीमें लौट आया और सिंहिकाके पराक्रमके विषयमें सुनकर अत्यन्त रुष्ट हुआ। (६१) उसने कहा कि तुम्हारी निर्लज्जता पर खेद है। अखण्डितशीला और परपुरुषमें मन न लगानेवाली कुलवधूके लिए ऐसा उपयुक्त नहीं है। (६२) द्वेष करके राजाने उस महादेवीका तिरस्कार किया। एक दिन नघुषको बुखार आया। (६३) वैद्यों द्वारा प्रयुक्त मंत्र एवं औषधोंसे भी वह भारी दाहज्वर शान्त न हुआ। वह और भी अधिक

१. पुरिं—प्रत्य०। २. सोऊण—प्रत्य०। ३ मंतेहि ओसहेहि य वेज्जपउत्तेहि नेव—प्रत्य०।

नाऊण तहाभूयं, नराहिवं सीहिया महादेवी। सोयपरिग्गहियमणा, तस्स सयासं समल्लीणा ॥ ६५ ॥
सव्वजणस्स समक्खं, उदयं घेत्तूण सीहिया भणइ। मोत्तूण निययदइयं, जइ अन्नो नाऽऽसि मे हियए ॥ ६६ ॥
तो नरवइस्स दाहो, उवसमउ जलेण करविमुक्केण। एव भणिऊण सित्तो, राया विगयज्जरो जाओ ॥ ६७ ॥
उल्हवियसव्वगत्तं, दट्ठूण नराहिवं जणो तुट्ठो। सीलं पससमाणो, भणइ अहो! साहु! साहु! त्ति ॥ ६८ ॥
देवेहि कुसुमवुट्ठी, मुक्का सुसुयन्धगन्धरिद्धिल्ला। राया वि य परितुट्ठो, सीलं नाऊण महिलाए ॥ ६९ ॥
ठविऊण नरवइन्दो, नियपए [1]सीहिया महादेवी। भोगे भोत्तूण चिरं, संवेगपरायणो जाओ ॥ ७० ॥
नघुसो परिट्ठवेउं, सोदासं सीहियासुयं रज्जे। निक्खन्तो नरवसभो, परिचत्तपरिग्गहारम्भो ॥ ७१ ॥

सोदास.—

तीसु वि कालेसु सया, सोदासनराहिवस्स कुलवंसे। न य केणइ परिभुत्तं, मंसं चिय अट्ठ दिवसाइं ॥ ७२ ॥
कम्मोदएण सो पुण, तेसु वि दिवसेसु भुञ्जई मंसं। भणइ य सूयारवइं, मंसं आणेहि मे सिग्घं ॥ ७३ ॥
तइया पुणो अमारी, वट्टइ अट्ठाहिया जिणवराणं। पिसियस्स अलाभेणं, माणुसमंसं च से दिन्नं ॥ ७४ ॥
माणुसमंसपसत्तो, खायन्तो [2]पुरवालए बहवे। [3]सूयारेण समाणं, सुएण निद्धाडिओ राया ॥ ७५ ॥
तस्स सुओ गुणकलिओ, कणयाभानन्दणो तहिं नयरे। अहिसित्तो सीहरहो, रज्जे सव्वेहि सुहडेहिं ॥ ७६ ॥
सीहस्स जहा मंसं, आहारो तस्स निययकालम्मि। तेण चिय विक्खाओ, पुहईए सीहसोदासो ॥ ७७ ॥
पेच्छइ परिब्भमन्तो, दाहिणदेसे सियम्बरं पणओ। तस्स सगासे धम्मं, सुणिऊण तओ समाढत्तो ॥ ७८ ॥
अह भणइ मुणिवरिन्दो, निसुणसु धम्मं जिणेहि परिकहियं। जेट्ठो य समणधम्मो, सावयधम्मो य अणुजेट्ठो ॥ ७९ ॥

---

दुःख देने लगा। (६४) राजाको वैसा जानकर मनमें दुःखी हो महादेवी सिंहिका उसके पास गई। (६५) पानी लेकर सिंहिकाने सब लोगोंके समक्ष कहा कि यदि मेरे हृदयमें मेरे पतिको छोड़ दूसरा कोई नहीं था तो हाथसे विमुक्त जलसे राजाका दाह शान्त हो। ऐसा कहकर पानी छींटने पर राजा ज्वरमुक्त हो गया। (६६-७) जिसका सारा शरीर उपशान्त हो गया है ऐसे राजाको देखकर लोग प्रसन्न हुए और शीलकी प्रशंसा करते हुए 'साधु साधु' कहने लगे। (६८) देवोंने सुगन्धित गन्धसे समृद्ध पुष्पोंकी वृष्टि की। स्त्रीके शीलको जानकर राजा भी अत्यन्त तुष्ट हुआ। (६९) अपने पद पर सिंहिकाको स्थापित करके और चिर काल तक भोग भोगकर राजा विरक्त हुआ। (७०) राजा नघुषने सिंहिकाके पुत्र सौदासको राज्य पर बिठाकर परिग्रह एवं पाप-प्रवृत्तिका परित्याग करके प्रव्रज्या ली। (७१)

ऐसे समय सर्वदासे सौदास राजाके कुलमें कोई भी आठ दिन तक मांस नहीं खाता था। (७२) किन्तु कर्मके उदयसे वह उन दिनोंमें भी मांस खाता था। उसने बड़े रसोइयेसे कहा कि मेरे लिए जल्दी ही मांस लाओ। (७३) उस समय जिनवरोंकी अष्टाह्निका होनेसे 'अमारि' थी, अतः मांस न मिलनेसे मनुष्यका मांस उसे दिया गया। (७४) मनुष्यके मांसमें आसक्त राजा नगरके बहुत-से बालकोंको खा गया। इस पर पुत्रने रसोइयेके साथ राजाको निष्कासित किया। (७५) उस सौदासके गुणी, सोनेकी सी कान्तिवाले तथा आनन्ददायी पुत्र सिंहरथका सभी सुभटोंने राजगद्दी पर उसी नगरीमें अभिषेक किया। (७६) सिंहकी भाँति उसका (सौदासका) रोजका आहार मांस था, इसीलिए वह पृथ्वीपर सिंहसौदासके नामसे विख्यात हुआ। (७७) दक्षिण देशमें परिभ्रमण करते हुए उसने एक श्वेताम्बर साधुको देखा और प्रणाम किया। उसके पास धर्म सुननेकी जिज्ञासा उसने प्रकट की। (७८) इसपर मुनिवरने कहा कि जिन द्वारा कहा गया धर्म तुम सुनो। श्रमणधर्म

---

1. सीहिय महादेवि—प्रत्य०। 2. पौरवालकान्। 3 सूदकारः।

पञ्च य महव्वयाइ, समिईओ चेव पञ्च भणियाओ । तिण्णि य गुत्तिनिओगा, एसो धम्मो मुणिवराण ॥ ८० ॥
हिंसालियचोरिक्का, परदारपरिग्गहस्स य नियत्ती । तिण्णि य गुणव्वयाइं, महुम्मसविवज्जण भणिय ॥ ८१ ॥
भगव ! गेण्हामि वय, ज भणसि महामुणी पयत्तेण । एक्क पुण हियइट्ठ, नवरि य मस न छड्डेमि ॥ ८२ ॥

मांसभक्षणविपाक —

भणिओ तहेव मुणिणा, भुञ्जसि मस अयाणओ त सि । तह पडिहिसि ससारे, तिमिंगिली जह गओ नरय ॥ ८३ ॥
गिद्धा सुणय-सियाला, मस खायन्ति असण-तण्हाए । जे वि हु खायन्ति नरा, ते तेहि समा न सदेहो ॥ ८४ ॥
जो खाइऊण मस, मज्जइ तित्थेसु कुणइ वयनियम । त तस्स किलेसयर, अयालकुसुम व फलरहिय ॥ ८५ ॥
जो भुञ्जइ मूढमई, मस चिय सुक्क-रुहिरसभूय । सो पावकम्मगरुओ, सुइर परिभमइ ससारे ॥ ८६ ॥
मसासायणनिरओ, जीवाण वह करेइ निव्वखुत्त । जीववहम्मि य पाव, पावेण य दोग्गइ जाइ ॥ ८७ ॥
जे मारिऊण जीवे, मस भुञ्जन्ति जीहदोसेण । ते अहिवडन्ति नरए, दुक्खसहस्साउले भीमे ॥ ८८ ॥
ते तत्थ समुप्पन्ना, नरए वहुवेयणे निययकाल । छिज्जन्ति य भिज्जन्ति य, करवत्त-ऽसिवत्त-जन्तेसु ॥ ८९ ॥
सुणिऊण वयणमेय, मुणिवरविहिय भएण दुक्खाण । होउ पसन्नहियओ, सोदासो सावओ जाओ ॥ ९० ॥
तत्तो महापुरे वि य, कालगए पत्थिवे सुयविहूणे । गयखन्धसमारूढो, सोदासो पाविओ रज्ज ॥ ९१ ॥
पुत्तस्स तेण दूओ, विसज्जिओ कुणह मे लहु पणाम । तेण वि भणिओ दूओ, न तस्स अहय पणिवयामि ॥ ९२ ॥
सोऊण दूयवयण, सोदासो निग्गओ वलसमग्गो । तस्स विसय च पत्तो, वन्दियणुग्घुट्ठजयसद्दो ॥ ९३ ॥
सीहरहो वि अहिमुहो, चउरङ्गवलेण तत्थ निग्गन्तु । आभिट्टो तेण सम, सगामो दारुणो जाओ ॥ ९४ ॥

---

बड़ा है और श्रावकधर्म छोटा है। (७९) पाँच महाव्रत, पाँच समिति तथा तीन गुप्तिके नियम कहे गये हैं। यह मुनिवरोंका धर्म है। (८०) हिंसा, असत्य, चोरी, परदारा एव परिग्रहकी निवृत्ति, तीन गुणव्रत तथा मधु-मासका त्याग—यह गृहस्थोंका धर्म कहा गया है। (८१) राजाने कहा कि, हे भगवन्! आप महामुनिने तकलीफ़ उठाकर जिस व्रतके वारेमें कहा है उसे मै अगीकार करता हूँ, किन्तु मनको प्रिय लगनेवाला मांस केवल नहीं छोड़ूँगा। (८२) इसपर मुनिने कहा कि अनजाने भी यदि तुम मास खाओगे तो उसी प्रकार तुम ससारमे गिरोगे जिस प्रकार कि तिमिगल मत्स्य नरकमें गया। (८३) भोजनकी तृष्णासे गीध, कुत्ते, गीदड़ मास खाते हैं। जो मनुष्य भी मास खाते हैं वे भी निस्सन्देह उनके जैसे ही हैं। (८४) जो मास खाकर तीर्थोंमें स्नान और व्रत-नियम करता है, वह उसके लिए फलरहित अकालकुसुमकी भाँति क्लेशकर होता है। (८५) जो मूढ़मति शुष्क रुधिरसे पैदा होनेवाला मांस खाता है वह पाप-कर्मसे भारी हो दीर्घकालतक संसारमें घूमता है। (८६) मासके आस्वादनमें निरत मनुष्य जीवोंका निश्चित वध करता है। जीववधमें पाप है और पापसे दुर्गतिमें उत्पत्ति होती है। (८७) जीभके दोषसे जो जीवोंको मारकर मास खाते हैं वे हज़ारो दुःखोंसे व्याकुल ऐसे भयकर नरकमें जाते हैं। (८८) वे वहुत दुःखवाले उस नरकमें उत्पन्न होकर अपने नियत कालतक करवत, तलवार तथा यन्त्रोंसे छिन्न-भिन्न किये जाते हैं। (८९)

ऐसा मुनिवर द्वारा कहा गया वचन सुनकर दुःखोंके भयसे प्रसन्न हृदयवाला वह सौदास श्रावक हुआ। (९०) उसके वाद महापुरमे पुत्रहीन राजाके मरनेपर हाथीके स्कन्धपर आरूढ सौदासने राज्य प्राप्त किया। (९१) उसने पुत्रके पास दूत भेजा कि जल्दी ही आकर मुझे प्रणाम कर। उसने भी दूतसे कहा कि मैं उसे प्रणाम नहीं करूँगा। (९२) दूतका वचन सुनकर सौदास समग्र सैन्यके साथ आक्रमणके लिए निकला। वन्दीजनोंके द्वारा जिसके जय शब्दका उद्घोष किया जा रहा है ऐसा वह उसके प्रदेशके पास आ पहुँचा। (९३) सिंहरथ भी सामना करनेके लिए चतुरंग सैन्यके साथ निकल-

जेऊण सुयं समरे, तस्स य रज्ज महागुण दाउं। सोदासो पव्वइओ, कुणइ तवं वारसवियप्पं ॥ ९५ ॥
सीहरहस्स वि पुत्तो, बम्भरहो नरवई समुप्पन्नो। तस्स वि चउम्मुहो वि य, हेमरहो जसरहो चेव ॥ ९६ ॥
पउमरहो य मयरहो, ससीरहो रविरहो य मन्धाओ। उदयरहो नरवसहो, वीरसुसेणो य पडिवयणो ॥ ९७ ॥
नामेण कमलबन्धू, रविसत्तू तइ वसन्ततिलओ य। राया कुवेरदत्तो, कुन्थू सरहो य विरहो य ॥ ९८ ॥
रहनिग्घोसो य तहा, मयारिदमणो हिरण्णनाभो य। पुञ्जत्थलो य ककुहो, राया रघुसो य नायव्वो ॥ ९९ ॥
एव इक्खागकुले, समइक्कन्तेसु नरवरिन्देसु। साएयपुरवरीए, अणरण्णो पत्थिवो जाओ ॥ १०० ॥

दशरथः —

तस्स महादेवीए, पुहईए दो सुया समुप्पन्ना। पढमो य अणन्तरहो, वीओ पुण दसरहो जाओ ॥ १०१ ॥
माहेसरनयरवई, मित्त सोऊण सहसकिरण सो। पव्वइओ निविण्णो, इमस्स ससारवासस्स ॥ १०२ ॥
अणरण्णो वि नरवई, पुत्तं चिय दसरह ठविय रज्जे। निक्खमइ सुयसमग्गो, पासे मुणिअभयसेणस्स ॥ १०३ ॥
छट्ट-ऽट्ठम-दसम-दुवालसेहि मास-ऽद्धमासखमणेहिं। काऊण तवमुयारं, अणरण्णो पत्थिओ मोक्खं ॥ १०४ ॥
साहू वि अणन्तरहो, अणन्तबल-विरिय-सत्तिसंपन्नो। संजम-तव-नियमधरो[1], जत्थत्थमिओ मही भमइ ॥ १०५ ॥
अरुहत्थले नरिन्दो, सुकोसलो तस्स चेव महिलाए। अमयप्पभाएँ धूया, कन्ना अवराइया नाम ॥ १०६ ॥
सा दसरहस्स दिन्ना, परिणीया तेण वरविभूईए। अह कमलसकुलपुरे, सुबन्धुतिलओ निवो तत्थ ॥ १०७ ॥
मित्ता य महादेवी, दुहिया चिय केकई ललियरूवा। सा दसरहेण कन्ना, परिणीया नाम सोमित्ती ॥ १०८ ॥
एव जुवईहि समं, परिभुञ्जइ दसरहो महारज्ज। सम्मत्तभावियमई, देव-गुरूपूयणाभिरओ ॥ १०९ ॥

---

कर उसके साथ भिड़ गया। उस समय भयंकर लड़ाई हुई। (९४) पुत्रको युद्धमे जीतकर और उसे अतिसमृद्ध राज्य देकर सौदासने प्रव्रज्या ली और बारह प्रकारका तप करने लगा। (९५)

सिंहरथका पुत्र राजा ब्रह्मरथ हुआ। उससे भी चतुर्मुख, हेमरथ, यशोरथ, पद्मरथ, मृगरथ, शशिरथ, रविरथ, मान्धाता, राजा उदयरथ तथा प्रतिवचन क्रमश: हुए। इनके बाद कमलबन्धु रविशत्रु, वसन्तिलक, राजा कुवेरदत्त, कुन्थु, सरथ, विरथ, रथनिर्घोष, मृगारिदमन, हिरण्यनाभ, पुंजस्थल, ककुत्स्थ तथा रघु राजा जानने चाहिये। (९६-९) इस तरह इक्ष्वाकुकुलमें राजाओंके होनेके बाद उत्तम साकेतपुरीमें अनरण्य राजा हुआ। (१००) उसकी पटरानी पृथ्वीसे दो पुत्र पैदा हुए। पहला अनन्तरथ और दूसरा दशरथ हुआ। (१०१) माहेश्वर नगरीका राजा और अपना मित्र सहस्रकिरण दीक्षित हुआ है ऐसा सुनकर अनरण्यको इस संसारपर वैराग्य आया। (१०२) अनरण्य राजाने भी अपने पुत्र दशरथको राज्यपर स्थापित करके अनन्तरथ नामक पुत्रके साथ अभयसेन मुनिके पास दीक्षा ली। (१०३) वेला, तेला, दशम (चार उपवास), द्वादश (पाँच उपवास), अर्धमासक्षमण (पंद्रह दिनका उपवास) और मासक्षमण (एक महीनेका उपवास) द्वारा घोर तप करके अनरण्य राजा मोक्षमें गया। (१०४) अनन्त बल, वीर्य एवं शक्तिसे सम्पन्न तथा संयम, तप एवं नियमका धारक और सूर्य जहाँ अस्त होता वहीं ठहरनेवाला अनन्तरथ साधु भी पृथ्वीपर विहार करने लगा। (१०५)

अरुहस्थलमें सुकोशल राजा था। उसकी पत्नी अमृतप्रभाकी पुत्री अपराजिता नामकी थी। (१०६) वह दशरथको दी गई। बड़े आडम्बरके साथ उसके द्वारा वह व्याही गई। कमलसकुलपुरमें सुबन्धुतिलक नामका राजा था। (१०७) उसकी महादेवी मित्रा तथा सुन्दर रूपवाली पुत्री कैकयी थी। उसके साथ दशरथने विवाह किया और उसका नाम सुमित्रा रखा गया। (१०८) इस प्रकार सम्यक्त्वसे भावित मतिवाला तथा देव एवं गुरुकी पूजामें निरत दशरथ युवतियोंके साथ महाराज्यका उपभोग करने लगा। (१०९)

---

१ नियमरओ—प्रत्य०।

जे भरहाइनराहिवसूरा, उत्तमसत्ति-सिरीसपन्ना । ते जिणधम्मफलेण महप्पा, होन्ति पुणो विमला-ऽमलभावा ॥ ११० ॥

॥ इय पउमचरिए सुकोसलमाहप्पजुत्तो दसरहउप्पत्तिभिहाणो नाम बावीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## २३. विहीसणवयणविहाणं

अह अन्नया कयाई, सहाएँ मज्झम्मि दसरहो राया । चिट्ठइ सुहासणत्थो, ताव च्चिय नारओ पत्तो ॥ १ ॥
अब्भुट्ठिओ य सहसा, नरवइणा आसणे सुहंनिसण्णो । परिपुच्छिओ य भयव !, कत्तो सि तुम परिब्भमिओ ? ॥ २ ॥
दाऊण य आसीस, भणइ तओ नारओ जिणहराण । वन्दणनिमित्तहेउं, पुव्वविदेह गओ अहय ॥ ३ ॥
अह पुण्डरीगिणीए, सीमन्धरजिणवरस्स निक्खमण । दिट्ठ मए महायस !, सुरअसुरसमाउलं तत्थ ॥ ४ ॥
सीमधरभगवन्त, नमिऊण चेइयाइँ तत्थ पुणो । मन्दरगिरिं गओ ह, पणमामि जिणालए तुट्ठो ॥ ५ ॥
सुरगणसेवियसिहर, काऊण पयाहिण नगवरिन्द । तुरिय च पडिनियत्तो, अभिवन्दन्तो जिणहराइ ॥ ६ ॥
तो नारएण भणिओ, साएयवई ! सुणेहि मह वयण । अवसारेसु य लोय, जेण रहस्स निवेएमि ॥ ७ ॥
ओसारियम्मि लोए, कहेइ तो नारओ नरवइस्स । वन्दणकएण नवर, तिकूडसिहर गओ अहय ॥ ८ ॥
तत्थ जिणसन्तिभवण, अभिवन्देऊण चिट्ठमाणेण । तुह पुण्णपभावेण, त मे अवहारिय वयण ॥ ९ ॥
नेमित्तिएण सिट्ठ, सायरविहिणा उ रावण समरे । जह दहरहस्स पुत्तो, मारिहिइ न एत्थ सदेहो ॥ १० ॥
जणयदुहियानिमित्त, सुणिऊण बिहीसणो भणइ एवं । मारेमि दसरह त, जाव सुओ[1] से न सभवइ ॥ ११ ॥
अहमवि विभीसणेण, भणिओ जाणासि कहिं दसरहो सो ? । जणओ य साहसु फुड, भयव ! मा कुणह वक्खेव ॥ १२ ॥

उत्तम शक्ति एव श्रीसे सम्पन्न जो महात्मा भरतादि शूरवीर राजा हुए हैं वे जिनधर्मके फलस्वरूप विमल और स्वच्छ भाववाले हुए हैं । (११०)

। पद्मचरितमें सुकोशलके महात्म्यसे युक्त दशरथकी उत्पत्तिका अभिधान नामक बाईसवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

## २३. विभीषणका कथन

अन्यदा कभी राजा दशरथ सभामें सुखासन पर बैठे थे, उस समय नारद वहाँ आया । (१) आसन पर आरामसे बैठा हुआ राजा सहसा खड़ा हुआ और पूछा कि, भगवन् ! आप घूमते हुए कहाँसे पधारे हैं ? (२) तब आशीर्वाद देकर नारदने कहा कि जिनमन्दिरोंके वन्दनार्थ मैं पूर्वविदेहक्षेत्रमें गया था । (३) हे महायश ! वहाँ मैंने पुण्डरीकिणी नगरीमेंसे सुर एवं असुरोंसे युक्त सीमन्धरस्वामीका निष्क्रमण देखा । (४) सीमन्धर भगवान् तथा वहाँ आये हुये अन्य चैत्योंको वन्दन करके मैं मन्दराचल पर गया और तुष्ट होकर जिनालयोंमें प्रणाम किया । (५) देवगणके द्वारा जिसके शिखरकी सेवा की जाती है ऐसे उस उत्तम पर्वतकी प्रदक्षिणा करके जिनमन्दिरोंको वन्दन करता हुआ मैं शीघ्र ही वापस लौटा । (६) फिर साकेतपति दशरथको नारदने कहा कि मेरा कहना आप सुनें । आप लोगोंको दूर करें, जिससे मैं गुप्त बात कह सकूँ । (७) लोगोंको हटाने पर नारदने राजासे कहा कि वन्दनके लिए मैं त्रिकूटशिखर पर गया था । (८) वहाँ भगवान् शान्तिनाथके मन्दिरमें वन्दन करके मैं ठहरा हुआ था कि आपके पुण्यप्रभावसे मैंने वह वचन सुना जो एक नैमित्तिकने कहा था 'सागर-मार्गसे आकर दशरथका पुत्र जनककी पुत्री सीताके कारण रावणको युद्धमें मारेगा, इसमें सन्देह नहीं है ।' यह सुनकर विभीषणने कहा कि दशरथको ही मैं मार डालूँ जिससे उसे पुत्र न हो । (९-११) विभीषणने मुझसे भी पूछा कि वह दशरथ और जनक कहाँ हैं यह आप जानते हैं ? हे भगवन् ! आप ब्योरेसे कहें । इसका आप प्रतिषेध न करें । (१२) मैंने विभीषणसे

१ सुओ नव सभवइ—प्रत्य० ।

भणिओ विभीसणो मे, अहयं न सुणेमि ताण उप्पत्ती । दाऊण उत्तरमिणं, इहागओ तुज्झ पासम्मि ॥ १३ ॥
एवं ते परिकहिय, सम्मदिट्ठिस्स तुज्झ नेहेण । ताव करेहि उवाय, जाव य न विभीसणो एइ ॥ १४ ॥
दाऊण य उवएस, अइतुरियं नारओ गओ मिहिलं । जणयस्स वि निस्सेसं, कहेइ वत्तं मरणहेउं ॥ १५ ॥
मरणमहब्भयभीओ, नराहिवो दसरहो समप्पेउं । मन्तीण कोस-देस, विणिग्गओ तत्थ पच्छन्नो ॥ १६ ॥
ताव य मन्तीहि लहुं, लेप्पमयं दसरहस्स पडिबिम्ब । कारावियं मणोज्ज, सत्ततले भवणपासाए ॥ १७ ॥
एसो च्चिय वित्तन्तो जणयस्स वि कारिओ य मन्तीहि । नट्ठा भमन्ति दोण्णि वि, पुहई पच्छन्नरूवधरा ॥ १८ ॥
ताव य विहीसणेणं, साएयपुरीएँ पेसिया पुरिसा । हिण्डन्ति गवेसन्ता, नराहिव दिन्नदिट्ठीया ॥ १९ ॥
रायहर असमत्था, पविसेउ जाव ते चिरावेन्ति । ताव य साएयपुरिं, विहीसणो आगओ तुरिय ॥ २० ॥
तडिविलसिएण सिग्घ, विहीसणाणत्तियाएँ भवणवर । पविसेऊण य छिन्न, सीस च्चिय कित्तिमनिवस्स ॥ २१ ॥
लक्खारसपगलन्तं, सीसं तडिविलसिएण घेत्तूण । रयणीएँ सय दट्ठुं, पुणरवि दावेन्ति सामिस्स ॥ २२ ॥
अन्तेउरे पलावं[1], सोऊण सिर महीएँ मोत्तूण । मणपवणजणियवेओ, विहीसणो पत्थिओ लङ्क ॥ २३ ॥
परिवग्गो वि पलाव, काऊण पेयकम्मकरणिज्ज । दहरहसमूसुयमणो, अच्छइ य दिसि पलोयन्तो ॥ २४ ॥
एत्तो विभीसणो वि य, गुरूण सम्माण-दाण-पूयाई । कुणइ पयत्तेणं च्चिय, आणन्द हरिसियमईओ ॥ २५ ॥

परभवजणियं जं दुक्कय सुक्कयं वा, परिणमइ नराणं तं तहा नेव मिच्छ ।
इइ मुणिय विसेसं घोरससारवासं, कुणह विमलभावं मोक्खमग्गे जिणाणं ॥ २६ ॥

॥ इय पउमचरिए विहीसणवयणविहाणो नाम तेवीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

कहा कि मैंने उनकी उत्पत्तिके बारेमें नहीं सुना है। यह उत्तर देकर मैं आपके पास आया हूँ। (१३) सम्यग्दृष्टिके ऊपर स्नेहके कारण मैंने तुमसे यह बात कही है। जबतक विभीषण नहीं आता तबतक तुम उपाय करो। (१४)

उपदेश देकर नारद बहुत त्वरासे मिथिला गया और जनकसे भी मरणका हेतुभूत समग्र वृत्तान्त कह सुनाया। (१५) मरणके भयसे अत्यन्त डरकर दशरथ राजा मन्त्रियोंको कोश व देश देकर बाहर चला गया और वहीं छिप गया। (१६) तब मंत्रियोंने शीघ्र ही सात तलवाले प्रासादमें दशरथकी सुन्दर लेपमयी मूर्ति बनवाई। (१७) जनकका भी यही वृत्तान्त मंत्रियोंने किया। भागे हुए वे दोनों गुप्त रूप धारण करके पृथ्वी पर भ्रमण करने लगे। (१८) उधर विभीषणने साकेतपुरीमें आदमी भेजे। दृष्टि लगाकर राजाको खोजते हुए वे घूमते थे। (१९) राजगृहमें प्रवेश पानेके लिए असमर्थ उन्हें विलम्ब हो रहा था, अत. साकेतपुरीमें विभीषण शीघ्र आया। (२०) विभीषणकी आज्ञासे महलमें दाखिल होकर कृत्रिम राजाका मस्तक फौरन ही तलवारसे काट डाला गया। (२१) लाक्षारस जिसमेंसे टपक रहा है ऐसे मस्तकको तलवारसे उठाकर उसने रातमें स्वयं देखा और फिर स्वामीको दिया। (२२) अन्त.पुरमें रोना धोना सुनकर सिर जमीन पर रख दिया गया। मन एवं पवनके समान वेगवाले विभीषणने लंकाकी ओर प्रस्थान किया। (२३) परिजनवर्ग भी रुदन एवं प्रेतकर्म करके दशरथके लिए उत्सुकमना होकर दिशाओंको देखने लगा। (२४) उधर विभीषण भी गुरुओंका उत्साहके साथ सम्मान, दान एव पूजन आदि करके मनमें प्रसन्न होता हुआ आनन्द करने लगा। (२५)

परभवमें किया हुआ दुष्कृत अथवा सुकृत लोगोंको उसी तरहसे अर्थात् बुरे या अच्छे रूपसे परिणत होता है, यह मिथ्या नहीं है। यहाँ अर्थात् इस जन्ममें भयंकर संसारवासको भलीभाँति जानकर जिनप्रोक्त मोक्षमार्गमें विमल भाव धारण करो। (२६)

। पद्मचरितमें विभीषणका कथन-विधान नामक तेईसवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

१. विलाघं—प्रत्य० ।

## २४. केगइपरिणयण-वरसंपायणवण्णणं

**कैकयी—**

तस्स भमन्तस्स तया, ज वत्त त सुणेहि मगहवई !। त ते कहेमि सव, सुणेहिं इह अवहिओ होउं ॥ १ ॥
उत्तरदिसाएँ नयर, इह कोउयमङ्गल मणभिराम । तत्थाऽऽसी नरवसभो, गुणाहिओ सुहमई नाम ॥ २ ॥
महिला से पुहइसिरी, धूया वि य केगई पवरकन्ना । पुत्तो य दोणमेहो, जोव्वणलायण्णपडिपुण्णो ॥ ३ ॥
कन्तिपडिपुण्णसोहा, रूवाईसयगुणेहि उववेया । विविहकला-ऽऽगमकुसला, सा कन्ना वुद्धिसारेण ॥ ४ ॥
नट्ट सलक्खणगुण, गन्धव्व सरविहत्तिसजुत्त । जाणइ आहरणविही, चउविह चेव सविसेस ॥ ५ ॥
विज्ज सभेयभिन्न, लिविसत्थ सद्दलक्खण सयल । गयतुरयलक्खण चिय, गणिय छन्द निमित्त च ॥ ६ ॥
आलेक्ख लेप्पमय, पत्तच्छेज्ज च भोयणविही य । बहुविहरयणविसेस, कुसुमविसेस सभेयजुय ॥ ७ ॥
विविहा य गन्धजुत्ती, लोयन्नाण तहेव सविसेस । एयासु य अन्नासु य, कलासु कन्ना समुव्वहइ ॥ ८ ॥
दट्ठूण नरवरिन्दो, कन्न नवजोव्वण विचिन्तेइ । को से वरो णु सरिसो, पुहइयले होहिइ इमाए ? ॥ ९ ॥
जो से मणस्स इट्ठो, त गिण्हउ वा सयवरा कन्ना । एव भणिऊण सहसा, नराहिवा मेलिया सव्वे ॥ १० ॥
ते च्चिय तहिं समन्ता, दसरह-जणया तओ मिलेऊण । अन्नोन्नमुणियनिहसा, दो वि तहिं चेव सपत्ता ॥ ११ ॥
मञ्चेसु य उवविट्ठा, हरिवाहणमाइया नरवरिन्दा । सयलपरिवारसहिया, आहरणविभूसियसरीरा ॥ १२ ॥
सा वि तहिं वरकन्ना, सव्वालकारसुकयनेवच्छा । मङ्गलसओवगीया, रायसमुद्द समोइण्णा ॥ १३ ॥
पासेसु चामराइ, उवरिं छत्त समोत्तिओऊल । पुरओ य महातूर, वज्जइ घणसरिसनिग्घोस ॥ १४ ॥
लीलाएँ सचरन्ती, नियन्ति त पत्थिवा अणिमिसच्छा । उम्माइया खणेण, बहवे आयल्लय पत्ता ॥ १५ ॥

---

## २४. कैकयीका विवाह और उसके द्वारा वर-सम्पादन

हे मगधपति ! उस समय घूमते हुए उसका जो हुआ वह सुनो। मैं वह सब कहता हूँ, अतः ध्यान लगाकर इसे तुम सुनो। (१) उत्तर दिशामें कौतुकमंगल नामका एक मनोहर नगर है। वहाँ अधिक गुणवाला शुभमति नामका एक राजा रहता था। (२) उसकी पत्नी पृथ्वीश्री और सुन्दर पुत्री कैकयी थी तथा यौवन एवं लावण्यसे परिपूर्ण द्रोणमेघ पुत्र था। (३) बुद्धिके प्रकर्षके साथ ही साथ वह कन्या कान्तिसे परिपूर्ण शोभावाली, रूपादि सैकड़ो गुणोसे युक्त तथा विविध कलाओं और शास्त्रोंमें कुशल थी। (४) लक्षण और गुणोंसे युक्त नृत्य, स्वरविभक्ति ( आरोह अवरोह ) से युक्त गानविद्या और विशेष रूपसे चार प्रकारकी आभरणविधि वह जानती थी। (५) भेद-प्रभेदयुक्त विद्या, लिपिशास्त्र, समग्र शब्दलक्षण ( व्याकरण ), हाथी एव घोड़ेके लक्षण, गणित, छन्द, निमित्तशास्त्र, दीवारके ऊपर चित्र बनानेकी आलेख्य विद्या, पत्रच्छेद्य, भोजनविधि, बहुविध रत्नोंकी परीक्षा, अनेक प्रकारके भेदसे युक्त पुष्पोकी परीक्षा, विविध प्रकारोंकी गन्धोका आयोजन तथा लोकका विशिष्ट ज्ञान ये तथा दूसरी कलाएँ वह कन्या धारण करती थी। (५-८) अभिनव यौवनसे सम्पन्न उस कन्याको देखकर राजा सोचने लगा कि इस पृथ्वीतल पर इस कन्याके योग्य कौन वर होगा ? (९) जो उसके अपने मनमें इष्ट हो उसे स्वय वरण करनेवाली यह कन्या ग्रहण करे—ऐसा कहकर उसने सहसा सब राजाओको इकट्ठा किया। (१०) चारों ओरसे वे भी वहाँ जमा हुये एक-दूसरेका परिचय प्राप्त किए हुए दशरथ एवं जनक दोनों भी वहाँ आये। (११) आभूषणोंसे विभूषित शरीरवाले हरिवाहन आदि राजा सम्पूर्ण परिवारके साथ मचों पर बैठ गये। (१२) सब अलकारों से भूषित और वस्त्रोंसे भलीभाँति सजी हुई तथा सैकड़ों मगल गीतों द्वारा गाई जाती वह सुन्दर कन्या उस राजसमुद्रमें उतरी। (१३) उसके दोनों पार्श्वोंमें चामर डुल रहे थे, ऊपर मोतियोंसे व्याप्त छत्र था और आगे बादलके समान ध्वनि करनेवाला बड़ा वाद्य बज रहा था। (१४) लीलापूर्वक गमन करती हुई उसे अपलक नेत्रोंसे देखते हुए राजा क्षणभरमें पागल-से हो गये। बहुतसे तो बेचैनीका अनुभव करने

मयहरयदाविए[1] ते, सव्वे वि नराहिवे पलोएउं । बालाएँ कया माला, सिग्घं कण्ठे दसरहस्स ॥ १६ ॥
आलइयकण्ठमालं, दट्ठूण दसरहं जणो भणइ । रूवेण अणन्नसमो, नवरं तु अणायकुल-वंसो ॥ १७ ॥
केइत्थ नरवरिन्दा, भणन्ति जोगो वरो सुलायण्णो । गहिओ कन्नाएँ इमो, पुव्वकम्माणुजोएण ॥ १८ ॥
अन्ने भणन्ति रुट्ठा, देसियपुरिसस्स अमुणियकुलस्स । एयस्स हरह कन्नं, सिग्घं चिय मा चिरावेह ॥ १९ ॥
अह ते खणेण सव्वे, सन्नद्धे पेच्छिऊण नरवसभे । तो सुहमई नरिन्दो, वयणं जामाउयं भणइ ॥ २० ॥
जाव य सरेहि समरे, धाडेमि इमे अह नरवरिन्दे । ताव य कन्नाएँ समं, पविससु नयरं रहारूढो ॥ २१ ॥
ते एवं समालत्तो, भणइ तओ मं मामं[2] ! किं विसण्णो सि ? । थोवन्तरेण पेच्छसु, भज्जन्ते रणमुहे एए ॥ २२ ॥
एवं भणिऊण तो सो, सन्नद्धो रहवरं समारूढो । पग्गहकरावलग्गा, धुरासणे केगई तस्स ॥ २३ ॥
जस्स ससिमण्डलनिभं, दीसइ छत्तं भडाण मज्झम्मि । एयस्स तुरियवेयं, वाहेहि रहं विसालच्छि ! ॥ २४ ॥
एवं भणियाएँ सिग्घं, ओसियधयदण्डमण्डणाडोवो । तह वाहिओ रहवरो, जह खुहियं रिउबलं सयलं ॥ २५ ॥
जुज्झन्तेण रणमुहे, सरेहि परिहत्थदच्छमुक्केहिं । भग्गा नासन्ति भडा, अन्नन्नं चेव लङ्घन्ता ॥ २६ ॥
हेमप्पभेण सव्वे, नियभडा चोइया पडिणियत्ता । मुञ्चन्ता सरनिवहं, आवडिया दसरहं समरे ॥ २७ ॥
हत्थीसु रहवरेसु य, तुरङ्गजोहेसु वेढिओ समरे । जुज्झइ अविसण्णमणो, मुञ्चन्तो आउहसयाइं ॥ २८ ॥
चउसु वि दिसासु सिग्घं, भमइ च्चिय दसरहो रहारूढो । गयवर तुरङ्ग-जोहे, घायन्तो सत्थपहरेहिं ॥ २९ ॥
दट्ठूण भडब्बिग्गं, सेन्नं हेमप्पभो नरवरिन्दो । पुरओ अवट्ठिओ दसरहस्स परिवद्धतोणीरो ॥ ३० ॥
छिन्नकवया-ऽऽयवत्तो, सरेहि हेमप्पहो कओ विरहो । सिग्घं रणमज्झाओ, सेन्नेण समं समोसरइ ॥ ३१ ॥

लगे । (१५) प्रतीहारी द्वारा निवेदित उन सब राजाओंको देखकर उस कन्याने फौरन ही दशरथके गलेमें माला डाली । (१६) योग्य स्थानमें आरोपित कण्ठमालावाले दशरथको देखकर लोग कहने लगे कि रूपसे तो यह अनन्यसदृश है, केवल इसका कुल एवं वंश ही अज्ञात है । (१७) वहाँ आये हुए राजाओंमेंसे कई राजा कहने लगे कि इस कन्याने पूर्वकर्मके योगसे यह लावण्ययुक्त योग्य वर प्राप्त किया है । (१८) दूसरे रुष्ट होकर कहने लगे कि अज्ञात कुलवाले इस प्राकृत (सामान्य) पुरुषकी कन्याको शीघ्र ही हर लो । देर मत करो । (१९) क्षणभरमें ही उन राजाओंको शस्त्रसज्ज देख शुभमति राजाने दामादसे कहा कि जबतक मैं इन राजाओंको युद्धमेंसे बाणोंके द्वारा भगाता नहीं हूँ तबतक तुम कन्याके साथ रथमें आरूढ़ होकर नगरमें प्रवेश करो । (२०-१) इस तरह कहने पर वह कहने लगा कि मेरे लिए आप दुःखी क्यों हैं ? थोड़ी देरके बाद ही आप इन्हें युद्धक्षेत्रमेंसे भागते हुए देखोगे । (२२) ऐसा कहकर वह सज्ज हो रथ पर सवार हुआ । उस रथकी धुराके आसन पर हाथमें लगाम धारण करके कैकयी बैठी । (२३) हे विशालाक्षी ! सुभटोंके बीच जिसका चन्द्रमंडलके समान छत्र दिखाई पड़ता है उसके समीप तीव्र वेगवाले रथको ले जाओ । (२४) इस प्रकार कहने पर उसने ऊपर उठे हुए ध्वजदण्ड तथा मण्डपके आटोपवाले रथको ऐसा चलाया कि सारा शत्रुसैन्य क्षुब्ध हो गया । (२५) युद्धमें लड़ते हुए उसके द्वारा पूर्ण दक्षताके साथ फेंके गये बाणोंसे एक-दूसरेका उल्लंघन करते हुए सुभट भाग खड़े हुए और नष्ट हुए । (२६) हेमप्रभ द्वारा प्रेरित उसके सब भट वापस लौटे और युद्धक्षेत्रमें बाणोंको छोड़ते हुए उन्होंने दशरथ पर आक्रमण किया । (२७) हाथी, रथ, घोड़े तथा योद्धाओंसे रणभूमिमें घिरा हुआ वह मनमें खिन्न हुए बिना ही सैकड़ों आयुधोंको छोड़ता हुआ युद्ध करने लगा । (२८) हाथी, घोड़े और योद्धाओंका शस्त्रोंके प्रहारसे विनाश करता हुआ दशरथ रथमें आरूढ़ हो चारों दिशाओंमें जल्दी-जल्दी घूमने लगा । (२९) भयसे उद्विग्न सैन्यको देखकर जिसने तरकश बाँधा है ऐसा हेमप्रभ राजा दशरथके आगे उपस्थित हुआ । (३०) बाणोंसे जिसका कवच और छत्र छिन्नभिन्न कर दिया गया है ऐसा हेमप्रभ रथसे च्युत हो शीघ्र ही रणभूमिमेंसे सैन्यके साथ लौट गया । (३१) हेमप्रभके भागने

१. महत्तरकदर्शितान् २ सामि !—प्रत्य० ।

हेमप्पभम्मि भग्गे, वन्दिजणाइण्णघुट्ठजयसद्दो। कन्नाएँ समं नयरं, पविसरइ रहेण वीसत्थो ॥ ३२ ॥
तो सो पाणिग्गहणं, करेइ विहिणा जणेण परिकिण्णो। कोउयमङ्गलनिलए, परिणीओ दसरहो राया ॥ ३३ ॥
परमविभूईएँ तओ, महिलं घेत्तूण सयलपरिवारो। पडियागओ विणीयं, अणरण्णसुओ पहियकित्ती ॥ ३४ ॥
मन्ति-भड-पुरजणेणं, ठविओ पुण दसरहो महारज्जे। भुञ्जइ भोगसमिद्धिं, सग्गे वाऽऽखण्डलो मुइओ ॥ ३५ ॥
सपत्थिओ य महिलं, जणओ वि ससंभमो दढधिईओ। पुणरवि रज्जाणन्दं, परितुट्ठो कुणइ सविसेसं ॥ ३६ ॥
अह केगई कयाई, भणिया अणरण्णपत्थिवसुएण। भद्दे! मणस्स इट्ठं, जं मग्गसि तं पणामेमि ॥ ३७ ॥
जं तइया संगामे, सारच्छगुणेण तोसिओ अहयं। तस्सुवयारस्स फलं, मग्गसु मा ने चिरावेहि ॥ ३८ ॥
तो केगईएँ भणिओ, सपइ नत्थेत्थ कारणं किंचि। काले जत्थ नराहिव!, मग्गिस्सं तत्थ देज्जासु ॥ ३९ ॥

वरजुवइसमग्गो तिव्वभोगाणुरत्तो, महुरसरनिणाओ गिज्जमाणो महप्पा।
भडमउडमऊहालीढपायप्पएसो, रमइ विमलकित्ती सेसकालं नरिन्दो ॥ ४० ॥

॥ इय पउमचरिए केगइवरसपायणो नाम चउवीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## २५. चउभाइविहाणं

अह अन्नया कयाई, देवी अवराइया सुहपसुत्ता। पेच्छइ य पवरसुमिणे, रयणीए पच्छिमे जामे ॥ १ ॥
वरकुसुमकुन्दवण्णं, सीहं सूरं तहेव रयणियरं। दट्ठूण अह विबुद्धा, पइणो सुमिणे परिकहेइ ॥ २ ॥

पर बन्दीजनोंके द्वारा जिसकी जयध्वनि उद्घोषित की जा रही है ऐसे उसने विश्वस्त हो रथ द्वारा कन्याके साथ नगरमें प्रवेश किया। (३२) तब लोगोंसे घिरे हुए तथा कौतुक एवं मंगलके धाम रूप परिणीत दशरथ राजाने विधिपूर्वक पाणिग्रहण किया। (३३) इसके बाद बड़े भारी ऐश्वर्यके साथ पत्नीको लेकर विस्तृत यशवाला दशरथ सकल परिवारके सहित साकेतपुरीमें लौट आया। (३४) मंत्री, सुभट एवं नगरजनोंने पुनः दशरथको महाराज्यमें प्रतिष्ठित किया। वह मुदित होकर स्वर्गमें इन्द्रकी भाँति भोग समृद्धिका उपभोग करने लगा। (३५) दृढ़ बुद्धिवाले जनकने भी मिथिलाकी ओर उत्कण्ठाके साथ प्रस्थान किया। तुष्ट वह पुनः सविशेष रूपसे राज्य सुख मनाने लगा। (३६)

एक बार कैकयीसे दशरथने कहा कि, भद्रे! मनमें जो प्रिय हो वह यदि तुम माँगोगी तो मैं वह दूँगा। (३७) उस समय संग्राममें तुम्हारे सारथिपनके गुणसे मैं बहुत प्रसन्न हुआ हूँ। उस उपकारका फल तुम माँगो। विलंब मत करो। (३८) तब कैकयीने कहा कि, हे राजन्! इस समय तो कोई माँगनेका कारण नहीं है। जब मैं माँगूँगी तब तुम देना। (३९) सुन्दर युवतियोंसे युक्त भोगोंमें अत्यन्त अनुरक्त, सुखके सरोवरमें स्नान करनेवाला, जिसके गीत गाये जाते हैं, सुभटोंके मुकुटमेंसे निकलनेवाली किरणें जिसका पादप्रदेश छूती हैं—ऐसा वह विमल कीर्तिवाला महात्मा राजा दशरथ शेष समय आनन्द क्रीड़ा करता था। (४०)

। पद्मचरितमें कैकयी द्वारा वरसंपादन नामक चौबीसवाँ उद्देश समाप्त हुआ।

## २५. चार भाई

कभी रातके पिछले प्रहरमें आरामसे सोई हुई देवी अपराजिताने उत्तम स्वप्न देखे। (१) उत्तम कुन्द पुष्पके समान वर्णवाले सिंह, सूर्य एवं चन्द्रमाको देखकर वह जाग गई। उसने स्वप्नोंके बारेमें पतिसे कहा। (२) उन उत्तम स्वप्नोंको

१ महिलं—प्रत्य०। २. मिथिलानगरीम्। ३ सिग्घ—मु०।

सोऊण पवरसुमिणे, सत्थत्थविसारओ नरवरिन्दो । भणइ इमे वरपुरिस, सुन्दरि! पुत्त निवेएन्ति ॥ ३ ॥
तयणन्तरं सुमित्ता, पेच्छइ सुमिणे निसावसाणम्मि । लच्छी[1] कमलविहत्था, ससि-सूरे किरणपज्जलिए ॥ ४ ॥
अत्ताण अइतुङ्गे, गिरिवरसिहरे अवट्ठिया सन्ती । सायरवरपेरन्त, पेच्छइ पुहइ चिय पसत्थ ॥ ५ ॥
सूरुग्गमम्मि तो सा, गन्तूण कहेइ सुविणए पइणो । तेण वि य तीऍ सिट्ठ, होही पुत्तो तुम भद्दे ! ॥ ६ ॥
अवराइया कयाई, गुरुभारा सोहणे तिहि-मुहुत्ते । पुत्तं चेव पसूया, वियसियवरपउमसरिसमुहं ॥ ७ ॥
जम्मूसवो महन्तो, तस्स कओ दसरहेण तुट्ठेण । नाम च विरइय से, पउमो पउमुप्पलदलच्छो ॥ ८ ॥
तत्तो चेव पसूया, सोमित्ती दारय परमरूव । तस्स वि य महाणन्दो, सविसेसो नरवईण कओ ॥ ९ ॥
वेरियघरेसु जाया, उप्पाया दारुणा महापावा । बन्धवनयरेसु पुणो, कहेन्ति सुहसपयं विउल ॥ १० ॥
नीलुप्पलदलसामो, जेण चिय लक्खणेसु उववेओ । तेण गुणाणुरूव, छूढं चिय लक्खणो नामं ॥ ११ ॥
अह दो वि वालया ते, रिङ्खण-चक्कमणयाइ कुणमाणा । वड्ढन्ति लच्छिनिलया, आभरणविभूसियसरीरा ॥ १२ ॥
वहुविहजम्मसिणेहा, अन्नोन्नवसाणुगा वरकुमारा । बन्धवहिययाणन्दा, रक्खिज्जन्ते पयत्तेण ॥ १३ ॥
अह केगई पसूया, भरहकुमार तहेव स[2]त्तुघणं । जम्मूसवो महन्तो, ताण पि कओ नरवईण ॥ १४ ॥
अह ते कुमारसीहे, चत्तारि वि सत्ति-कन्ति-बलजुत्ते । कलगहण-धारणसहे, दट्ठूण समाउलो राया ॥ १५ ॥
अत्थेत्थ महानयरी, कम्पिल्ला तत्थ भगवो नाम । तस्सऽइराणी महिला, पुत्तो वि य अइरकुच्छी सो ॥ १६ ॥
अइलालिओ स[3] दूर, अविणयकारी जणस्स अइवेसो । निद्धाडिओ पुराओ, पियरेण अयसभीएण ॥ १७ ॥

सुनकर शास्त्रके अर्थमें विशारद राजाने कहा कि, हे सुन्दरी! ये स्वप्न उत्तम पुरुष रूप पुत्रको सूचित करते हैं। (३) उसके बाद सुमित्राने रात्रिके अवसानके समय स्वप्नमें हाथमें कमल धारण की हुई लक्ष्मी तथा किरणोंसे प्रज्वलित चन्द्र एवं सूर्य देखे। (४) पर्वतके अत्युच्च शिखर पर स्वयं स्थित होकर सागर-पर्यन्त फैली हुई प्रशस्त पृथ्वीको देखा। (५) सूर्योदय होने पर पतिके पास जाकर स्वप्न कहे। उसने भी उसे कहा कि, हे भद्रे! तुम्हें भी पुत्र होगा। (६)

गर्भवती अपराजिताने कभी शुभ तिथि एवं मुहूर्तमें खिले हुए उत्तम कमलके समान मुखवाले पुत्रको जन्म दिया। (७) तुष्ट दशरथने उसका बड़ा भारी जन्मोत्सव मनाया और पद्मकमलके दलकी-सी कान्तिवाले उसका नाम पद्म रखा। (८) उसके बाद सुमित्राने भी अत्यन्त रूपवान् पुत्रको जन्म दिया। उसका भी राजाने बड़ा भारी विशिष्ट उत्सव मनाया। (९) शत्रुओंके घरोंमें महापापके सूचक दारुण उत्पात हुए, जबकि मित्रोंके नगरोंमें विपुल सुखसम्पत्ति कही गई। (१०) नीलकमलके दलके समान श्याम वर्णवाला वह लक्षणोंमे युक्त था, अतः गुणके अनुरूप उसका नाम लक्ष्मण रखा गया। (११) शोभाके धाम रूप तथा आभूषणोंसे विभूषित शरीरवाले वे दोनों बालक रेंगना, चलना आदि करते हुए बढ़ने लगे। (१२) जन्मोंसे ही स्नेह रखनेवाले, एक-दूसरेके वशवर्ती तथा बन्धुजनोंके हृदयको आनन्द देनेवाले उन उत्तम कुमारोंकी प्रयत्नके साथ रक्षाकी जाती थी। (१३) इसके बाद कैकयीने भरतकुमार तथा शत्रुघ्नको जन्म दिया। राजाने उनका भी बड़ा भारी जन्मोत्सव मनाया। (१४) शक्ति, कान्ति एवं बलसे युक्त तथा कलाओंके धारण व ग्रहणमें समर्थ उन कुमारसिंहोंको देखकर राजा व्याकुल हुआ। (१५)

यहाँ पर काम्पिल्य नामकी महानगरी है। वहाँ एक भार्गव रहता था। उसकी अचिरा नामकी पत्नी थी। अचिराकी कुक्षिसे एक पुत्र हुआ। (१६) बहुत दुलारमें पालापोसा गया वह अविनयी लोगोंके अतिद्वेषका विषय हुआ, अतः अपयशसे डरे हुए पिताने उसे नगरमेंसे बाहर दूर निकाल दिया। (१७) दो वस्त्र पहना हुआ वह महानगर राजगृहमें आया। वहाँ धनुर्वेदमें अतिकुशल वैवस्वत नामका आचार्य

१. लच्छि कमलविहत्थं—प्रत्य०। २. सत्तुग्घं—प्रत्य०। ३. मरोस—मु०।

दोकप्पडपरिहाणो, पत्तो रायगिहं महानयरं । वइवस्सओ त्ति नामं, तत्थ धणुव्वेयमइकुसलो ॥ १८ ॥
सीससहस्सेण चिय, परिकिण्णो तस्स चेव पासम्मि । अह सिक्खिओ कमेण, सव्वाण वि उत्तमो जाओ ॥ १९ ॥
रायगिहसामिओ त, सुणिऊणं चावलक्खमइकुसलं । कारेइ सरक्खेवं, समयं चिय अन्तवासीहिं ॥ २० ॥
दट्ठूण सरक्खेवं, भणइ निवो अह दुसिक्खिओ तुहयं । सुणिऊण रायवयणं, पुणरवि य गुरुं समल्लीणो ॥ २१ ॥
वइवस्सयस्स दुहिया, काऊण वसे निसासु छिड्डेण । निग्गन्तूण पलाओ, साएयपुरिं समणुपत्तो ॥ २२ ॥
तो दसरहस्स सव्वं, नियय दावेइ सत्थकुसलत्तं । परितुट्ठो नरवसभो, तस्स कुमारे समप्पेइ ॥ २३ ॥
ईसत्थसन्निहाणं, नियय जं तस्स चावमाईयं । सकन्तं चिय सव्वं, ताण उदए व्व ससिबिम्बं ॥ २४ ॥
ते तत्थ कुमारवरा, बहुविहविन्नाणलद्धमाहप्पा । जाया विक्खायजसा, चत्तारि वि सायरा चेव ॥ २५ ॥

एवं कलासु कुसला मुणिऊण पुत्ता, विन्नाण-नाण-बल-सत्तिसमत्थचित्ता ।
सम्माण-दाण-विभवेण गुरुस्स तुट्ठो, पूयं करेइ विमलेण मणेण राया ॥ २६ ॥

॥ इय पउमचरिए चउभाइविहाणो नाम पञ्चवीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## २६. सीया-भामण्डलुप्पत्तिविहाणं

**भामण्डलपूर्वभवचरितम् —**

एत्तो जणयस्स तुमं, सेणिय ! निसुणेहि ताव संबन्धं । होऊण एगचित्तो, कहेमि सव्वं जहावत्तं ॥ १ ॥
जणयस्स महादेवी, आसि विदेहि त्ति नाम नामेणं । गुरुभारा पसवन्ती, परिवालइ सुरवरो तइया ॥ २ ॥

था । (१८) वह एक हजार शिष्योंसे घिरा रहता था । उसीके पास उसने शिक्षा ग्रहण की और क्रमशः सबमें उत्तम हो गया । (१९) उसके धनुष्यके द्वारा किये जानेवाले अतिकुशल लक्ष्यवेधको सुनकर राजगृहके राजाने दूसरे अन्तेवासियोंके साथ शरक्षेप करवाया । (२०) उसके शरक्षेपको देखकर राजाने कहा कि तुमने अच्छी तरहसे शिक्षा प्राप्त नहीं की है । राजाका ऐसा वचन सुनकर वह पुनः गुरुके समीप गया । (२१) वैवस्वतकी पुत्रीको अपने वशमें करके रातके समय छिद्रमेंसे निकलकर वह भाग गया और साकेतनगरीमें आ पहुँचा । (२२) इसके पश्चात् उसने अपनी शस्त्रकुशलता दशरथको दिखलाई । सन्तुष्ट राजाने उसे कुमारों को सौंपा । (२३) पानीमे जिस तरह चन्द्रबिम्ब संक्रान्त होता है उसी तरह धनुष्य आदिका तथा बाण एवं शस्त्रोका जो उसका अपना कौशल था वह सब उन कुमारोमे संक्रान्त हुआ । (२४) वे चारों राजकुमार नानाविध विज्ञानोंमें कुशलता प्राप्त करके सागरके जैसे विख्यात यशवाले हुए । (२४)

इस प्रकार विज्ञान, ज्ञान, बल, शक्ति एवं समस्त ज्ञानसे युक्त पुत्रोको कलाओंमे कुशल जानकर तुष्ट राजाने संमान, दान एव सम्पत्ति द्वारा गुरुकी विमल मनसे पूजा की । (२६)

। पद्मचरितमें चारों भाइयोंका विधान नामक पच्चीसवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

## २६. सीता एवं भामण्डलका जन्म

हे श्रेणिक ! अब तुम एकचित्त होकर जनकका वृत्तान्त सुनो । जैसा हुआ था वैसा मैं सब कुछ कहता हूँ । (१) जनककी पटरानी विदेही नामकी थी । जन्म देनेवाली वह गर्भवती थी तब एक देव उसके गर्भकी रक्षा करता था । (२)

१ दुहियं—प्रत्य० । २ कुसले मुणिऊण पुत्ते—प्रत्य० । ३ चित्ते—प्रत्य० ।

तो भणइ मगहराया, केण निमित्तेण सुरवरो गब्भं । रक्खइ साहेहि पहू !, एयं मे कोउयं परम ॥ ३ ॥
तो भणइ गणाहिवई, राया चक्कद्धओ त्ति नामेण । सो चक्कपुरनिवासी, भज्जा मणसुन्दरी तस्स ॥ ४ ॥
तीए गुणाणुरूवा, धूया अइसुन्दरा गुरुगिहम्मि । सा पढइ अक्खराइं, लेहणिहत्था पयत्तेण ॥ ५ ॥
नरवइपुरोहियसुओ, साहामहिलाएँ कुच्छिसंभूओ । महुपिङ्गलो त्ति नामं, सो वि तहिं गुरुगिहे पढइ ॥ ६ ॥
पढमं चिय आलावो, आलावा रई रईएँ वीसम्भो । वीसम्भाओ पणओ, पणयाओ वड्ढए पेम्मं ॥ ७ ॥
जाए च्चिय सब्भावे, त कन्न पिङ्गलो हरेऊण । अइदुग्गमं सुदूरे, वियब्भनयर समणुपत्तो ॥ ८ ॥
काऊण तत्थ गेहं, मूढो विन्नाण-नाण-धणरहिओ । तण-दारुएहि जीवइ, विक्कन्तो सो तहिं नयरे ॥ ९ ॥
तइया तम्मि पुरवरे, पयाससीहस्स पढममहिलाए । पवरावलीएँ पुत्तो, अह कुण्डलमण्डिओ नाम ॥ १० ॥
सो तत्थ निग्गओ चिय, विहरन्तो अत्तणो सलीलाए । तं दट्ठूण वरतणू[1], विद्धो कुसुमाउहसरेहिं ॥ ११ ॥
तीए कएण दूई, गूढ सपेसिया नरवईणं । वेयारिऊण वाला, समाणिया नरवइभवण ॥ १२ ॥
तीए समं नरिन्दो, वरकुण्डलमण्डिओ पवरभोगे । भुञ्जइ गुणाणुरत्तो, रईएँ समय अणङ्गो व ॥ १३ ॥
महुपिङ्गलो वि एत्तो, अडवीय[2] समागओ निययगेह । कन्ता[3] अपेच्छमाणो, पडिओ दुक्खण्णवे सहसा ॥ १४ ॥
महिल गवेसमाणो, रुवइ चिय गग्गरेण कण्ठेण । गन्तूण भणइ नरवइ !, केणइ वाला मह हरिया ॥ १५ ॥
भणिओ य सहामज्झे, मन्तीणं सो अणेयवुद्धीण । अज्जाहि समं वाला, पोयणनयरे मए दिट्ठा ॥ १६ ॥
सो एवभणियमेत्तो, सिग्घ चिय पोयणं गवेसेउं । पडियागओ नरिन्दं, भणइ य कन्ता[4] मम लहसु ॥ १७ ॥
नरवइआणाएँ तओ, पुरुसेहि गलग्गहप्पहारेहिं । निद्धाडिओ पुराओ, भमइ महिं दुक्खिओ विमणो ॥ १८ ॥

इस पर मगधराजने पूछा कि, हे प्रभो ! किस कारण देव गर्भकी रक्षा करता था, यह आप कहें। मुझे यह बड़ा भारी कुतूहल हो रहा है। (३) तब गणधरने कहा कि—चक्रध्वज नामका एक राजा था। वह चक्रपुरमें रहता था। उसकी भार्या मनःसुन्दरी थी। (४) उसकी गुणोंके अनुरूप तथा अत्यन्त सुन्दर एक लड़की थी। गुरुके घर पर वह हाथमें लेखनी लेकर प्रयत्नपूर्वक अक्षरोंको पढ़ती थी। (५) राजाके पुरोहित तथा उसकी शाखा नामकी पत्नीकी कोखसे उत्पन्न मधुपिंगल नामका पुत्र था। वह भी वहीं गुरुके घर पर पढ़ता था। (६) पहले बातचीत, बातचीतसे रति, रतिसे विश्वास, विश्वाससे प्रणय और प्रणयसे प्रेम बढ़ता है। (७) सद्भाव पैदा होने पर उस कन्याका अपहरण करके पिंगल बहुत दूर आये हुए अत्यन्त दुर्गम विदर्भनगरमें पहुँच गया। (८) विज्ञान, ज्ञान एवं धनसे रहित वह मूर्ख वहाँ घर बसाकर और घास एव लकड़ी उस नगरमें बेचकर आजीविका चलाता था। (९) उस समय उस नगरमें प्रकाशसिंहकी अग्रमहिषी प्रवरावलीसे उत्पन्न कुण्डलमण्डित नामका एक पुत्र था। (१०) अपने आप लीलापूर्वक भ्रमण करता हुआ वह उधरसे निकला। उस सुन्दरीको देखकर कामदेवके बाणोंसे वह बींध गया। (११) राजाने उसके पास गुप्त रूपसे दूती भेजी। वह धोखेसे उस बालाको राजभवनमें ले आई। (१२) उसके साथ गुणानुरक्त कुण्डलमण्डित राजा, रतिके साथ कामदेवकी भाँति, उत्तम भोग भोगने लगा। (१३)

उधर मधुपिंगल भी कहींसे अपने घर पर आया। पत्नीको न देखकर वह एकदम दुःखसागरमें डूब गया। (१४) पत्नी खोजता हुआ वह सगद्गद कण्ठसे रोने लगा। राजाके पास जाकर उसने कहा कि मेरी पत्नीका किसीने अपहरण किया है। (१५) सभाके बीच अत्यन्त बुद्धिशाली मंत्रियोंसे उसने ( कुण्डलमण्डितने ) कहा कि मैंने साध्वियोंके साथ उस स्त्रीको पोतनपुरमें देखा था। (१६) इस प्रकार कहने पर वह शीघ्र ही पोतनपुरमें खोजनेके लिए गया। वापस लौटे हुए उसने राजासे कहा कि मुझे मेरी पत्नी ढूँढ़ दो। (१७) तब राजाकी आज्ञासे गर्दन पकड़कर प्रहार करनेवाले पुरुषोंने उसे नगरमेंसे बाहर निकाल दिया। विमनस्क और दुःखित वह पृथ्वी पर घूमने लगा। (१८) पृथ्वीपर परिभ्रमण करते

१. वरतणुं—प्रत्य०। २ अडवीइ य—मु०। ३ कंतं—प्रत्य०। ४. कंतं—प्रत्य०।

हिण्डन्तो चिय पुहइ, साहु दट्टूण अज्जगुत्तं सो । पणमइ कयञ्जलिउडो, सुणइ य धम्म जिणुद्दिट्ठ ॥ १९ ॥
सोऊण धम्मनिहस, वइरागुप्पन्नजायसवेगो । गेण्हइ सङ्गविमुक्क, पवज्ज गुरुसयासम्मि ॥ २० ॥
गिम्हे आयावेन्तो, चिट्ठइ सिसिरे निसासु एगन्ते । वासारत्त पि मुणी, गमइ सया पव्वयगुहत्थो ॥ २१ ॥
घोर तवोविहाणं, वारसरूव मुणी पकुव्वन्तो । सीया-ऽऽयवदुहिओ वि य, कन्तामोह न छड्डेइ ॥ २२ ॥
ताव ऽच्छउ सवन्धो, एसो अन्न सुणेहि मगहवई ! । अन्तरजोयनिवद्धा, ठिया कहा रयणमाल ब्व ॥ २३ ॥
अणरण्णे रज्जत्थे, अह कुण्डलमण्डिओ महासुहडो । दुग्गमपुरट्ठिओ सो, देस सव्व विणासेइ ॥ २४ ॥
अणरण्णसन्तिए जे, सुहडे मारेइ ते वलुम्मत्तो । निद्दय-निराणुकम्पो, देसविणास कुणइ सव्व ॥ २५ ॥
घेत्तूणमचायन्तो, अणरण्णो त अवट्ठिय विसमे । रत्तिंदिया य निद्द, न लहइ चिन्तापरिग्गहिओ ॥ २६ ॥
दट्ठूण दुक्खिय त, अणरण्ण तत्थ भणइ सामन्तो । नामेण वालचन्दो, सामिय ! वयण निसामेहि ॥ २७ ॥
जइ वन्धिऊण समरे, इह कुण्डलमण्डियं न आणेमि । तो एव निग्गओ ह, होहामि इमा पइन्ना मे ॥ २८ ॥
गन्तूण तेण तुरिय, सहसा चउरङ्गवलसमग्गेण । वीसत्थओ पमाई, अह कुण्डलमण्डिओ वद्धो ॥ २९ ॥
विद्धसेऊण पुर, सिग्घ पडियागओ निय ठाण । दावेइ वालचन्दो, वद्ध सत्तु नरिन्दस्स ॥ ३० ॥
तो तेण सुभिच्चेण, पुहई सत्था कया निरवसेसा । परितुट्ठो अणरण्णो, सम्माण से तओ कुणइ ॥ ३१ ॥
मुक्को य वन्धणाओ, अह कुण्डलमण्डिओ परिभमन्तो । दट्ठूण मुणिवरिन्द, कयविणओ पुच्छए धम्म ॥ ३२ ॥

**मांसविरत्युपदेशः, मासभक्षणे नरकवेदनावर्णन च —**

जो न कुणइ पवज्ज, भयव ! गिहवासपासपडिवद्धो । सो किह ससाराओ, मुच्चिहिइ अणाइमन्ताओ ?[1] ॥ ३३ ॥

---

हुए उसने आर्यगुप्त नामके एक साधुको देखकर प्रणाम किया और हाथ जोड़कर जिनोपदिष्ट धर्मका श्रवण किया। (१९) धर्मोपदेश सुनकर उसे वैराग्य उत्पन्न हुआ। सवेगशील उसने गुरुके पास आसक्तिसे रहित ऐसी दीक्षा अंगीकार की। (२०) ग्रीष्ममें वह मुनि सूर्यकी धूपमें शरीरको तपाता था, शिशिरमें रात्रिके समय एकान्तमें बैठता था और पर्वतकी गुफामें रहकर वर्षाकाल व्यतीत करता था। (२१) वह मुनि वारह प्रकारका घोर तपोविधान करने तथा सर्दी एव गरमीसे दुःखित होने पर भी पत्नीके मोहको नहीं छोड सका। (२२)

हे मगधनरेश ! यह वृत्तान्त यहीं पर छोडे। रत्नमालाकी भाँति भीतरी सम्बन्धसे जुड़ी हुई एक दूसरी कथा है। उसे तुम सुनो। (२३) जव अनरण्य राज्य करता था तव महासुभट कुण्डलमण्डित दुर्गम ऐसे नगरमें रहकर सारे देशका विनाश करता था। (२४) अनरण्य से सम्बन्ध रखनेवाले जितने सुभट थे उन्हे वलसे उन्मत्त उसने मार डाला। निर्दय और अनुकम्पा रहित वह सारा देश उजाड़ने लगा। (२५) विपम प्रदेशमें अवस्थित उसे पकड़नेमें असमर्थ अनरण्य चिन्तित होकर रातदिन नींद नहीं लेता था। (२६) उस अनरण्यको दुःखित देखकर वालचन्द्र नामके सामन्तने कहा कि, हे स्वामी ! मेरा कहना आप सुने। (२७) यदि युद्धमे वॉधकर कुण्डमण्डितको मैं यहाँ न लाऊँ तो मैं देश त्याग करूँगा—यह मेरी प्रतिज्ञा है। (२८) शीघ्र ही समस्त चतुरंग सैन्यके साथ अचानक आक्रमण करके विश्वासमें रहे हुए और प्रमादी कुण्डलमण्डितको पकड़ लिया। (२९) नगरका विध्वस करके शीघ्र ही अपने स्थान पर लौटे हुए वालचन्द्रने पकड़ा हुआ शत्रु राजाको दिया। (३०) तव उस सुभृत्यने समग्र पृथ्वी प्रशात की। इस पर परितुष्ट अनरण्यने उसका सम्मान किया। (३१)

वादमें वन्धनसे मुक्त कुण्डलमण्डितने भ्रमण करते करते एक मुनिवरको देखा। उसने विनयोपचार करके धर्मके वारेमें पूछा कि, भगवान् ! गृहवासके पाशमें वद्ध जो मनुष्य प्रव्रज्या अगीकार नहीं करता वह अनादि-अनन्त ससारमेंसे कैसे मुक्त हो सकता है ? (३२-३) इस पर मुनिने कहा कि जीवदया और कषायोंका निग्रह करना धर्म है। इनसे ही जीव

---

१. वसइ—प्रत्य०।

तो भणइ मुणी धम्मो, जीवदया निग्गहो कसायाणं । एएसु चेव जीवो, मुच्चइ घणकम्मबन्धाओ ॥ ३४ ॥
हिंसा पुण जीववहो, सो वि य मंसस्स कारण हवइ । तुहमवि खायसि मंसं, कह बन्धविमोयणं कुणसि? ॥ ३५ ॥
इह खाइऊण मसं, जिब्भिन्दियवसगओ सरीरत्थो । मरिऊण वच्चइ नरो, तिव्वमहावेयणे नरए ॥ ३६ ॥
ण्हाणेण मुण्डणेण य, दाणेणं विविहलिङ्गगहणेणं । मसासिणस्स भणियं, नत्थि हु साहारण किंचि ॥ ३७ ॥
ससारत्था जीवा, आसि च्चिय बन्धवा परभवेसु । खायन्तएण मंसं, ते सवे भक्खिया नवरं ॥ ३८ ॥
न य पायवेसु मसं, उप्पज्जइ नेय धरणिपट्टम्मि । वज्जेह सुक्क-सोणिय-समुब्भवं पावसबन्ध ॥ ३९ ॥
जलयर-पक्खि-मिया वि य, हन्तूणं जीववल्लहे सत्ते । एएसु हवइ मंस, दयावरा त न भुञ्जन्ति ॥ ४० ॥
धण्णेण वड्ढिय चिय, महिसीखीरेण पोसिय देहं । तह वि य खायन्ति नरा, जणणीए अत्तणो मस ॥ ४१ ॥
इह मन्दरहेट्ठाओ, पुढवी रयणप्पभा मुणेयव्वा । तिसु भागेसु विहत्ता, असीय जोयणा लक्ख ॥ ४२ ॥
तत्थेव भवणवासी, देवा निवसन्ति दोसु भागेसु । तइए पुण नेरइया, हवन्ति बहुवेयणा नियय ॥ ४३ ॥
तत्तो य सक्करा वालुया य पङ्कप्पभा महापुढवी । धूमा तमा तमतमा, इमासु नरया महाघोरा ॥ ४४ ॥
नरओ कुम्भीपाओ, वेयरणी कूडसामली हवइ । असिपत्तवणे एत्तो, तत्थेव खुरप्पधाराओ ॥ ४५ ॥
दुग्गन्धा दुप्फरिसा, ससि-सूरविवज्जिया तमब्भहिया । एएसु पावकारी, नरएसु हवन्ति नेरइया ॥ ४६ ॥
जे एत्थ जीववहया, महु-मंस-सुराइलोलुया पावा । ते हु मुया परलोए, हवन्ति नरएसु नेरइया ॥ ४७ ॥
केएत्थ धगधगन्ते, नरए डज्झन्ति जलियजालोहे । छिमिछिमिछिमन्तसद्दे, रुहिरवसावट्टणारूवे ॥ ४८ ॥
नासन्ति अग्गिभीया, सुतिक्खसूईसु विद्धचलणजुया । वेयरणिजलं दट्ठु, तिसाभिभूया अहिवडन्ति ॥ ४९ ॥

---

कर्मके सघन बन्धनसे मुक्त होता है। (३४) जीववध हिंसा है और वह जीववध भी मांसके लिए किया जाता है। तुम भी मांस खाते हो तो फिर बन्धका नाश कैसे कर सकते हो? (३५) जिह्वेन्द्रियके वशीभूत हो शरीरका पोषण करनेवाला जो नर यहाँ मांस खाता है वह मरकर तीव्र और अत्यन्त दुःखवाले नरकमें जाता है। (३६) स्नान करनेसे, मुण्डित होनेसे, दानसे तथा संन्यासियोंके विविध वेश धारण करनेसे भी मांसभक्षीका कोई उपकार नहीं होता, ऐसा कहा गया है। (३७) जो संसारी जीव परभवमें बन्धुजन थे, उन्हीं बन्धुओंको मांसखानेवाले खाते हैं। (३८) न तो वृक्षोंमें और न पृथ्वीतल पर मांस उत्पन्न होता है। अतः शुक्र-शोणितसे उत्पन्न होनेवाले इस पाप-सम्बन्धका परित्याग करो। (३९) जिन्हें जीव प्यारा है ऐसे जलचर, पक्षी एवं हरिण जैसे प्राणियोंकी हत्या की जाती है, क्योंकि इनमें मांस होता है। जो दयालु होते हैं वे उसे नहीं खाते। (४०) धान्यसे शरीर बढ़ता है और भैंसके दूधसे शरीर पुष्ट होता है, फिर भी लोग अपनी माताका मांस खाते हैं। (४१)

यहाँ पर आये हुए मन्दराचलके नीचे रत्नप्रभा पृथ्वी (पहला नरक) है ऐसा जानो। वह तीन भागोंमें विभक्त है और एक लाख अस्सी हजार योजन इसकी मुटाई है। (४२) वहीं पर दो भागोंमें भवनवासी देव रहते हैं। तीसरे भागमें बहुत वेदनावाले नारकी जीव नियमतः रहते हैं। (४३) उसके बाद शर्करा, वालुका, पंकप्रभा, धूमा, तमा और महातमा नामकी महापृथ्वियाँ आई हैं। इनमें महाभयंकर नरक हैं। (४४) कुम्भीपाक, वैतरणी और कूटशाल्मलीसे युक्त नरक होते हैं। उस्तरेकी धारके समान तीक्ष्ण असिपत्रके वन भी वहीं होते हैं। (४५) दुर्गन्ध एवं दुःस्पर्शसे युक्त तथा चन्द्र एवं सूर्यसे रहित होनेके कारण ये विशेष अन्धकाराच्छन्न होते हैं। पापाचरण करनेवाले इन नरकोंमें नारकी रूपसे पैदा होते हैं। (४६) जो यहाँ जीवका वध करनेवाले तथा मधु, मांस एवं सुरामें अत्यन्त लोलुप पापी होते हैं वे मर करके दूसरे जन्ममें नरकोंमें नारकी होते हैं। (४७) कितने ही नारकी जीव दहकते हुए, आगकी ज्वालाओंके समूहसे व्याप्त, छम-छम शब्द करते हुए तथा रुधिर एवं चरबीके कीचड़से पटी हुई भूमिवाले नरकोंमें जलते हैं। (४८) अग्निसे भयभीत यदि वे भागते हैं तो अत्यन्त तीक्ष्ण सूइयोंसे इनके दोनों पैर बींध जाते हैं। वैतरणीनदीके जलको देखकर तृषासे अभिभूत

कढकढकढेन्तफरिसं, विलीणतउ-तम्ब-सीसयसरिच्छं । वस-केस-पूय-सोणिय-मीसं खारोदयं दुरभिं ॥ ५० ॥
चडचडचडं त्ति घेत्तुं, खण्डन्ति य वेढिय महीवट्टे । पाइज्जन्ति रडन्ता, पाणीयं नरयपालेहिं ॥ ५१ ॥
खारोदयदड्ढङ्गा, मयवेगेण समुट्ठिया सन्ता । छायं अहिलसमाणा, असिपत्तवणं तओ जन्ति ॥ ५२ ॥
खणखणखणन्ति खग्गा, गाढं कणकणकणन्ति सत्तीओ । मडमडमडन्ति कोन्ता, ताण सरीरे निवडमाणा ॥ ५३ ॥
कर-चरण-कण्ण-नासोट्ठ-फुप्फुसा छिन्नभिन्नसव्वङ्गा । लोलन्ति धरणिवट्टे, मेय-वसा-रुहिरविच्छड्डा ॥ ५४ ॥
खर-फरुसरज्जुबद्धा, सिग्घं आहिण्डिऊण विरडन्ता । आरुहणोरुहणाइं, कारिज्जन्ते अकयपुण्णा ॥ ५५ ॥
पीलिज्जन्ते जन्तेसु केइ कडकडकडेन्ति कावडिया । अवरे मुसुढि-मोग्गर-चडक्कघाएसु ओसुद्धा ॥ ५६ ॥
काएसु य गिद्धेसु य, अवरे चडचडचडायखद्धङ्गा । अणुहोन्ति वेयणाओ, चिट्ठइ नरयाउयं जाव ॥ ५७ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, दुक्खाणि निरंन्तर[1] अणुहवन्ता । अच्छन्ति दीहकालं, जेहि अधम्मो कओ पुव्विं ॥ ५८ ॥
एयं सोऊण तुमं, दुक्खं नरएसु मंससंभूयं । तम्हा वज्जेह इमं, मंसं दोसाण आमूलं ॥ ५९ ॥
जो पुण मंसनिवित्तिं, कुणइ नरो सील-दाणरहिओ वि । सो चिय सोग्गइगमणं, पावइ नत्थेत्थ सन्देहो ॥ ६० ॥
पञ्चाणुव्वयधारी, जो पुण तव-नियम-सीलसंपन्नो । जिणसासणाणुरत्तो, सो देवो होइ सुहनिलओ ॥ ६१ ॥

मांसविरतिफलम् —

हवइ अहिंसा मूलं, धम्मस्स जिणुत्तमेहि परिकहियं । सा पुण सुनिम्मलतरी, मंसनिवित्तीएँ संभवइ ॥ ६२ ॥
जो वि य सबर-पुलिन्दो, चण्डालो वा दयावरो नियय । महु-मंसनिवित्तीए, सो पावविवज्जिओ होइ ॥ ६३ ॥
पावेण वज्जियस्स य, देवत्तं हवइ अह नरिन्दत्तं । सम्मत्तलद्धबुद्धी, कमेण सिद्धिं पि पाविहिइ ॥ ६४ ॥

वे उसमें गिरते हैं। (४९) वह पानी कड़-कड़ करते हुए स्पर्शवाला, पिघले हुए और गरम ताँबे व सीसेके जैसा, चरबी, केश, पीब और रक्तसे मिश्रित, दुर्गन्धयुक्त तथा खारा होता है। (५०) नरकपाल उन्हें पकडकर चड-चड़ चीरते हैं, जमीन पर घेरकर उन्हें काटते हैं और रोते हुए उन्हें पानी पिलाते हैं। (५१) खारे पानीसे जलते हुए शरीरवाले वे खड़े होकर छायाकी इच्छासे हरिणके जैसे वेगसे असिपत्रवनमें जाते हैं। (५२) वहाँ इनके शरीर पर गिरती हुई तलवारें खन-खन करती हैं, शक्तियाँ कण-कण करती हैं और भाले मड़-मड़ करते हैं। (५३) हाथ, पैर, नाक, कान, होठ और अँतडियाँ आदि सब अंगोंसे छिन्न भिन्न वे मेद, चरबी एवं रुधिरसे सने हुए धरातल पर लोटते हैं। (५४) तीक्ष्ण और कठोर रस्सीसे बाँधे गये और रोते हुए उन पापियोंको चलाकर आरोहण-अवरोहण कराया जाता है। (५५) कपट करनेवाले लोग यंत्रोंमें कड़ कड़ करके पीसे जाते हैं तो दूसरे भुसुण्ढि (शस्त्रविशेष) मुद्गर तथा चडक्क (शस्त्रविशेष) के प्रहारोंसे विनष्ट होते हैं। (५६) शरीरमें आसक्त दूसरे प्राणियोंके शरीर चड़-चड़ खाये जाते हैं। जबतक नरकका आयुष्य रहता है तबतक वे वेदनाका अनुभव करते हैं। (५७) जिन्होंने पूर्वजन्ममें अधर्म किया होता है वे ऐसे और इनके जैसे दूसरे दुःख परजन्ममें दीर्घ काल तक अनुभव करते हैं। (५८) इस प्रकार तुमने नरकोंमें माससे उत्पन्न होनेवाले दुःखके बारेमें सुना। अतः दोषोंके मूल रूप इस मासका तुम परित्याग करो। (५९) जो मनुष्य शील एवं दानसे रहित होने पर भी मांस त्याग करता है वह सद्गति प्राप्त करता है, इसमें सन्देह नहीं है। (६०) जो पाँच अणुव्रतको धारण करनेवाला, तप, नियम एवं शीलसे सम्पन्न तथा जिनशासनमें अनुरक्त होता है वह सुखका धाम रूप देव होता है। (६१)

उत्तम जिनों द्वारा प्रोक्त धर्मका मूल अहिंसा है और अत्यन्त निर्मलतर वह अहिंसा मासके त्यागसे सम्भव है। (६२) जो भी शबर, पुलिन्द और चाण्डाल मधु एवं मांसका परित्याग करके वस्तुतः दयापरायण बनता है वह पापसे मुक्त होता है। (६३) पापसे वर्जित जीवको देवत्व अथवा राजत्व मिलता है। जिसकी बुद्धिने सम्यक्त्व प्राप्त किया है ऐसा जीव क्रमशः सिद्धि भी प्राप्त करता है। (६४)

१ अणन्तरं—मु०।

एयं साहुवएसं, सोऊणं कुण्डलो य दढसत्तो। पञ्चाणुव्वयसहिओ, जाओ महु-मंसविरओ य ॥ ६५ ॥
जाओ अणन्नदिट्ठी, साहू नमिऊण निग्गओ तत्तो। परिचिन्तिऊण वच्चइ, अत्थि महं माउलो नियओ ॥ ६६ ॥
तस्स पसाएण अहं, सत्तुं जिणिऊण समरमज्झम्मि। नियपुरे वलसहिओ, पुणरवि रज्जं करीहामि ॥ ६७ ॥
चिन्तेऊण पयट्टो, एगागी दक्खिणावहं तुरिओ। पन्थपरिस्समदुहिओ, मरणावत्थो तओ जाओ ॥ ६८ ॥
जम्मि समए विमुच्चइ, जीवं इह कुण्डलो तहिं अन्ना। सग्गाउ चुया देवी, अवसाणे आउखन्धस्स ॥ ६९ ॥
जणयस्स महिलियाए, गब्भे सम्मुच्छिया विदेहाए। जीवा कम्मवसेण, दोण्णि वि एक्कोयरम्मि ठिया ॥ ७० ॥
एयन्तरम्मि साहू, कालं काऊण पिङ्गलो सग्गे। जाओ सुरो महप्पा, सुमरइ अन्नं तओ जम्मं ॥ ७१ ॥
अवहिविसएण मुणिउं, जणयस्स वरङ्गणाएँ गब्भम्मि। उववन्नो मह सत्तू, समयं अन्नेण जीवेण ॥ ७२ ॥
सरिऊण विरहदुक्खं, सेणिय! पुव्वाणुवन्धजोएण। वेरपडिवञ्चणट्ठे, तं गब्भं रक्खई देवो ॥ ७३ ॥
नाऊण एवमेयं, दुक्खं चिय न य परस्स कायव्वं। मा पुणरवि अहिययरं, पाविहह परम्परं दुक्खं ॥ ७४ ॥
अह सा सुहं पसूया, दुहिया पुत्तं च तत्थ वइदेही। पुव्वभवबद्धवेरो, हरइ सुरो वालयं सिग्धं ॥ ७५ ॥
चिन्तेइ तो मणेणं, एयं ढढकक्खडे सिलावट्टे। अप्फोडेमि रसन्तं, अह कुण्डलमण्डियं सत्तुं ॥ ७६ ॥
पुणरवि चिन्तेइ सुरो, संसारनिवन्धणं ववसियं मे। कम्मं वहुदुक्खयरं, एयं वालं वहन्तेणं ॥ ७७ ॥
साहुपसाएण मए, जिणधम्मस्स य पसङ्गजोएणं। लद्धं मे देवत्तं, पावं न करेमि जाणन्तो ॥ ७८ ॥
परिचिन्तिऊण एयं, कुण्डल-वरहारभूसियं काउं। देवो मुञ्चइ वालं, उज्जाणे पत्तलच्छाए ॥ ७९ ॥
ताव य सेज्जासु ठिओ, चन्दगई खेयरो निसासमए। चुपालएण[1] पेच्छइ, निवडन्तं रयणपज्जलियं ॥ ८० ॥

साधुका ऐसा उपदेश सुनकर दृढ़ शक्तिवाला कुण्डलमण्डित पाँच अणुव्रतोंके साथ मधु-माससे विरत हुआ। (६५) वह पदार्थको सत्य रूपसे देखनेवाला (सम्यग्दृष्टि) हुआ। साधुको नमस्कार करके वहाँसे निकला और सोचने लगा कि मेरा अपना एक मामा है। (६६) उसके प्रसादसे युद्धमें शत्रुको जीतकर सेनाके साथ अपने नगरमें मैं पुनः राज्य करूँगा। (६७) इस प्रकार सोचकर वह अकेला जल्दी जल्दी दक्षिणापथकी ओर चल पड़ा। तब यह मार्गके परिश्रमसे दुःखित हो मरणासन्न हो गया। (६८) जिस समय कुण्डलमण्डितने यहाँ प्राण छोड़े उसी समय आयुष्यकर्मका क्षय होनेसे एक दूसरी देवी स्वर्गसे च्युत हुई। (६९) जनककी पत्नी विदेहाके गर्भमें वह उत्पन्न हुई। वे दोनों जीव कर्मवश एक ही उदरमें स्थित हुए। (७०)

इस बीच पिंगल साधु मर करके स्वर्गमें महाप्रभावशाली देव हुआ। तब उसने दूसरे जन्मका स्मरण किया। (७१) अवधिज्ञानसे उसने जाना कि जनककी पत्नीके गर्भमें दूसरे जीवके साथ मेरा शत्रु उत्पन्न हुआ है। (७२) हे श्रेणिक! विरहदुःखको याद करके पूर्वके अनुबन्धके योगसे वैरका वदला लेनेके लिए उस गर्भकी देव रक्षा करता था। (७३) यह जानकर दूसरेको दुःख नहीं देना चाहिए। अन्यथा दूसरे जन्ममें और भी अधिक दुःख प्राप्त होगा। (७४)

इसके वाद विदेहाने सुखपूर्वक वहाँ मिथिलामें पुत्री एवं पुत्रको जन्म दिया। पूर्वभवमें जिसने वैर बाँधा है ऐसे उस देवने वालकका शीघ्र ही अपहरण किया। (७५) वह मनमें सोचने लगा कि दृढ़ और कठोर शिलाके ऊपर इस चिल्लाते हुए शत्रुको पटकूँ। (७६) फिर उस देवने सोचा कि इस वालकका अपहरण करके मैंने संसारको बाँधनेवाला बहुत दुःखकर कर्म किया है। (७७) मैंने साधुके प्रसादसे और जिनधर्मके परिपालनसे देवत्व प्राप्त किया है, अतः जानबूझ कर मैं पाप नहीं करूँगा। (७८) इस प्रकार सोचकर उस वालकको उत्तम कुण्डल एवं हारसे विभूषित कर पत्तोंकी छायावाले उद्यानमें ज्यों ही उसने छोड़ा त्यों ही रात्रिके समय शैयामें बैठे हुए चन्द्रगति खेचरने गवाक्षमेंसे नीचे पडते हुए रत्नसे प्रज्वलित को देखा। (७९-८०) क्या यह वडा उत्पात है अथवा विजलीका टुकड़ा है—इस तरह मनमें विकल्प करता हुआ वह जाकर

1. गवाक्षेण।

किं एस महुप्पाओ, अहवा सोदामणीएँ खण्डो व? । सवियक्कमणो गन्तु, पेच्छइ वाल महियलत्थ ॥ ८१ ॥
घेत्तूण वालय त, असुमईए सुह पसुत्ताए । सुकुमाल-कोमलङ्ग, जड्घुद्देसम्मि सठवइ ॥ ८२ ॥
पडिवोहिऊण साहइ, सुन्दरि! पुत्त तुम पसूया सि । तीए वि य सो भणिओ, किं वञ्झा पसवई नाह! ॥ ८३ ॥
काऊण य अइहास, सव्व साहेइ वालसवन्ध । तुज्झ इमो पसयच्छी!, होही पुत्तो अपुत्ताए ॥ ८४ ॥
भणिऊण एवमेय, देवी सूयाहर[1] समल्लीणा । तत्तो पहायसमए, लोयस्स पयासिओ पुत्तो ॥ ८५ ॥
जम्मूसवो महन्तो, तस्स कओ चक्कवालनयरम्मि । जह वन्धवा समत्था, लोगो वि य विम्हयं पत्तो ॥ ८६ ॥
कुण्डलमाणिक्कसमुज्जलेहि किरणेहि दित्तसवङ्गो । तो से गुणाणुरूव, कय च भामण्डलो नाम ॥ ८७ ॥
देहसुहलालणट्ठे, धाईण समप्पिओ तओ वालो । एत्तो सुणेहि सेणिय!, पुत्तपलाव विदेहाए ॥ ८८ ॥
हा पुत्तय! केण हिओ, मज्झ अपुण्णाएँ पुव्ववेरीण? । दावेऊण वरनिहिं, अच्छीणि पुणो अवहियाणि ॥ ८९ ॥
वरकमलकोमलतणू, वालो अविकारिणो अवुद्धोओ । पावेण केण हरिओ, अज्ज मह निरणुकम्पेण? ॥ ९० ॥
नूण कओ विओगो, कस्स वि वालस्स अन्नजम्मम्मि । तस्सेय कम्मफल, न वीजरहिय हवइ कज्ज ॥ ९१ ॥
एव परिदेवन्ती, जणओ परिसथवेइ वइदेहिं । मा रोयसु अणुदियह, पुव्वकय पावई जीवो ॥ ९२ ॥
छड्डुसु सोगसमूहं, लेह पेसेमि दसरहनिवस्स । सो ह च वालय त, अज्जपभूई गवेसामो ॥ ९३ ॥
सथाविऊण कन्त, अणरण्णसुयस्स पेसिओ लेहो । त सोऊण दसरहो, वालस्स गवेसण कुणइ ॥ ९४ ॥
सिग्घ चारियपुरिसा, जणएण विसज्जिया समन्तेण । वाल गवेसिऊण, निययपुरिं आगया सव्वे ॥ ९५ ॥
साहन्ति कयपणामा, सामि! न दिट्ठो महिं भमन्तेहि । केण वि गयणेण हिओ, सामिय! दिव्वेण पुरिसेण ॥ ९६ ॥

---

देखता है तो पृथ्वीतल पर बालक था। (८१) अति मृदु एवं कोमल अंगवाले उस बालकको उठाकर उसने आरामसे सोई हुई अशुमताकी जाँघके पास रख दिया। (८२) फिर जगाकर कहा कि, हे सुन्दरी! तुमने पुत्रको जन्म दिया है। उसने भी उससे कहा कि, हे नाथ! वन्ध्या क्या जन्म देगी? (८३) इस पर अट्टहास करके वालकका सारा वृत्तात उसे कह सुनाया। हे प्रसन्ना! अपुत्रा तुम्हारा यह पुत्र होगा। (८४) ऐसा ही हो—कहकर देवी प्रसूतिगृहमे गई। तब प्रभातके समय लोगोंमें जाहिर किया गया कि पुत्र हुआ है। (८५) चक्रवालनगरमें तो उसका ऐसा भारी जन्मोत्सव मनाया गया कि समस्त वन्धुजनोंकी भाँति लोग भी विस्मित हो गये। (८६) कुण्डलके माणिक्योंसे निकलनेवाली समुज्ज्वल किरणोंसे उसका सारा शरीर दीप्त था, अत गुणके अनुरूप उसका नाम भामण्डल रखा गया। (८७) वादमें शरीरसुख एव लालनपालनके लिए वालक धायोंको सौंपा गया।

हे श्रेणिक! अब तुम विदेहाके पुत्र-प्रलापके वारेमें सुनो। (८८) हा पुत्र! पूर्वके किस वैरीने अपुण्यशाली मेरे पाससे तेरा अपहरण किया है? उत्तम निधि दे करके मानो आँखे छीन ली हैं। (८९) उत्तम कमलके समान कोमल शरीरवाले, विकारशून्य और वेसमझ मेरे वालकको आज किस निर्दय पापीने हर लिया है? (९०) अवश्य ही दूसरे जन्ममें मैंने किसी वालकका वियोग किया होगा। उसी कर्मका यह फल है। वीजके विना फल नहीं होता है। (९१) इस प्रकार रुदन करती हुई विदेहाको जनकने सान्त्वना दी कि तुम मत रोओ। जीव सर्वदा पूर्वकृत कर्मका ही फल पाता है। (९२) तुम शोकका परित्याग करो। दशरथ राजाके पास मैं पत्र भेजता हूँ। वह और मैं—हम दोनों उस वालकको आजसे खोजेंगे। (९३) इस तरह पत्नीको आश्वासन देकर दशरथके पास उसने पत्र भेजा। उसे सुनकर दशरथ वालककी खोज करने लगा। (९४) जनकने शीघ्र ही गुप्तचरोंको चारों ओर भेजा। वालककी खोज करके वे अपनी नगरीमें लौट आये। (९५) प्रणाम करके वे कहने लगे कि, हे स्वामी! पृथ्वीपर भ्रमण करते हुए हमने उसे नहीं देखा। हे स्वामी!

---

१. प्रसूतिगृहम्।

दुसहं हवइ समक्खं, दुक्खं चिय उब्भवे जणवयस्स । गयवेयणं तु पच्छा, जणम्मि एसा सुई भमइ ॥ ९७ ॥

सीता—

एवं अणुक्कमेणं, जोव्वण-लायण्ण-कन्तिपडिपुण्णा । सोयस्स मोयणट्ठं, नज्जइ सवड्ढिया सीया ॥ ९८ ॥

वरकमलपत्तनयणा, कोमुइरयणियरसरिसमुहसोहा । कुन्ददलसरिसदसणा, दाडिमफुल्लाहरच्छाया ॥ ९९ ॥

कोमलबाहालइया, रत्तासोउज्जलाभकरजुयला । करयलसुगेज्झमज्झा, विच्छिण्णनियम्बकरभोरू ॥ १०० ॥

रत्तुप्पलसमचलणा, कोमुइरयणियरकिरणसघाया । ओहासिउ व नज्जइ, रयणियर चेव कन्तीए ॥ १०१ ॥

एरिसरूवावयवा, लक्खणसपुण्णजोव्वणगुणोहा । जणएण पसन्नेण, रामस्स निवेइया सीया ॥ १०२ ॥

सुरवरमहिला वा रूव-लावण्णजुत्ता, रमइ परिमिया सा सत्तकन्नासएहिं ।
जणयनरवरिन्दो रामदेवस्स भज्जं, विमलगुण सरंतो त निरूवेइ सीय ॥ १०३ ॥

॥ इय पउमचरिए सीया-भामण्डलउप्पत्तिविहाणो नाम छव्वीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## २७. रामकयमेच्छपराजयस्स कित्तणं

तो मगहनराहिवई, विम्हियहियओ मुणि पणमिऊण । पुच्छइ अणन्नहियओ, कहेहि रामस्स संबन्ध ॥ १ ॥

रामस्स किं व दिट्ठं, माहप्प जणयनरवरिन्देण । रूव-गुण-जोव्वणधरी, निरूविया जेण सा सीया? ॥ २ ॥

अह भणइ गणाहिवई, सेणिय ! निसुणेहि जणयनरवइणा । कज्जेण जेण दुहिया, रामस्स निरूविया सीया ॥ ३ ॥

---

किसी दिव्य पुरुषने गगनमार्गसे उसका अपहरण किया है । (९६) उत्पत्तिके समय जो दुःख आँखोंके समक्ष होता है वह लोगोंके लिये दुस्सह होता है, परन्तु बादमें वह दुःख नष्ट हो जाता है । लोगोंमें यह अनुश्रुति प्रचलित है । (९७)

इस तरह अनुक्रमसे यौवन, लावण्य एव कान्तिसे परिपूर्ण सीता शोक दूर करनेके लिए ही, मालूम होता है, संवर्धित हुई । (९८) उत्तम कमलदलके समान नेत्रोंवाली, शरत्पूर्णिमाके चन्द्रके समान मुखकी शोभावाली, कुन्दपुष्पके समान दाँतोंवाली, अनारके फूलके समान अधरोंकी कान्तिवाली, कोमल बाहुलतावाली, रक्ताशोकके समान उज्ज्वल कान्तिवाले दोनों हाथोंसे युक्त, हाथमें जिसका कटिप्रदेश पकड़ा जा सकता है ऐसी अर्थात् पतली कमरवाली, विशाल नितम्ब तथा हाथीकी सूँढ़के समान ऊरुप्रदेशवाली, रक्तकमल सरीखे पैरोंवाली, शरत्पूर्णिमाके चन्द्रमाकी किरणोंका मानो समूह हो—ऐसी वह सीता अपनी कान्तिसे मानो चन्द्रमाको प्रकाशित करती हो ऐसा प्रतीत होता था । (९९-१०१) ऐसे सुरूप अवयववाली तथा सम्पूर्ण लक्षण, यौवन एवं गुणसमूहसे युक्त ऐसी सीता जनकने प्रसन्नताके साथ रामको समर्पित की । (१०२)

देवकन्याकी भाँति रूप एवं लावण्यसे युक्त वह सात सौ कन्याओंके साथ क्रीड़ा करती थी । रामके विमल गुणोंका स्मरण करके जनक राजाने उनको सीता दी । (१०३)

। पद्मचरितमें सीता-भामण्डलकी उत्पत्तिविधि नामका छब्बीसवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

## २७. रामद्वारा म्लेच्छोंकी पराजय

तब हृदयमें विस्मित हो एकाग्रचित्तवाले मगधराज श्रेणिकने मुनिको प्रणाम करके पूछा कि आप रामका वृत्तान्त कहें । (१) जनक राजाने रामका ऐसा कौनसा माहात्म्य देखा कि रूप, गुण एवं यौवनको धारण करनेवाली सीता उन्हें दी । (२) इस पर गणाधिपति गौतमने कहा, हे श्रेणिक ! जिस कारण जनक राजाने अपनी पुत्री सीताको दिया उसे तुम सुनो । (३)

वेयड्ढदाहिणेण, कइलासगिरिस्स उत्तरदिसाए। देसा हवन्ति बहवे, गामा-ऽऽगर-नगरपरिपुण्णा ॥ ४ ॥
तत्थेव अत्थि देसो, एक्को च्चिय अद्धबब्बरो नाम। निस्संजम-निस्सीलो, बहुमेच्छसमाउलो घोरो ॥ ५ ॥
तत्थ य मऊरमाले, नयरे परिवसइ मेच्छजणपउरे। नामेण आयरङ्गो, राया जमसरिसदढसत्तो ॥ ६ ॥
कम्बोय-सुय-कवोया, देसा अन्ने य सवरजणपउरा। एएसु जे नरिन्दा, ते तणया आयरङ्गस्स ॥ ७ ॥

रामस्य अनार्यैः सह युद्धम्—

अह अन्नया कयाई, देस जणयस्स बब्बरो राया। उव्वासिउं पयत्तो, चिलायसेन्नेण परिपुण्णो ॥ ८ ॥
सोऊण जणयराया, देस उव्वासियं अणज्जेहिं। पेसेइ तुरियचवलं, पुरिसं चिय दसरहनिवस्स ॥ ९ ॥
गन्तूण पणमिऊण य, सव्वं मेच्छागमं परिकहेइ। देसविणासं च पुणो, जं चिय जणएण संदिट्ठं ॥ १० ॥
सामिय! विन्नवइ तुमं, जणओ जणवच्छलो कयपणामो। मह अद्धबब्बरेहिं, सव्वो उव्वासिओ विसओ ॥ ११ ॥
सावय[1] समणा य बहू, विद्धत्थाणि य जिणिन्दभवणाणि। एयनिमित्तेण पहू!, एह लहुं रक्खणट्ठाए ॥ १२ ॥
भणिऊण एवमेयं, रामं सद्दाविऊण नरवसभो। सव्वबलसमुदएणं, रज्जं दाउं समाढत्तो ॥ १३ ॥
चामीयरकलसकरा, सूरा पडुपडह-वन्दिघोसेणं। अहिसेयकारणट्ठे, रामस्स अवट्ठिया पुरओ ॥ १४ ॥
दट्ठूण एरिसं सो, आडोवं भणइ राहवो वयणं। किंकारणम्मि सुहडा, कलसविहत्था समल्लीणा? ॥ १५ ॥
तो दसरहो पवुत्तो, पुत्तय! मेच्छाण आगयं सेन्नं। पुहइं पालेहि तुमं, तस्साहं अहिमुहो जामि ॥ १६ ॥
भणइ विहसन्तवयणो, रामो किं ताय! पसुसरिच्छाण। उवरिं जासि महाजस!, पुत्तेण मए सहीणेण? ॥ १७ ॥
सोऊण वयणमेयं, हरिसियहियओ नराहिवो भणइ। बालो सि तुमं पुत्तय!, कह मिच्छबलं रणे जिणसि? ॥ १८ ॥

वैताढ्यके दक्षिणमें तथा कैलास पर्वतकी उत्तर दिशामें गाँव, आकर और नगरोंसे परिपूर्ण बहुतसे देश हैं। (४) उनमें संयम एवं शीलसे रहित, बहुतसे म्लेच्छोंसे व्याप्त और भयंकर अर्धबर्बर नामका एक देश है। (५) वहाँ म्लेच्छ लोगोंसे प्रचुर मयूरमाल नगरमें यमके सदृश अत्यन्त शक्तिशाली आयरंग नामका राजा रहता था। (६) कम्बोज, शुक और कपोत तथा दूसरे भी शबर लोगोंसे व्याप्त अन्य देश थे। उनमें जो राजा थे वे आयरंगके ही पुत्र थे। (७) एक दिन किरात-सैन्यसे युक्त हो बर्बर राजा जनकका राज्य उजाड़ने लगा। (८) अनार्यों द्वारा उजाड़े गये देशके बारेमें सुनकर जनक राजाने जल्दी और तेज चलनेवाले एक पुरुषको दशरथके पास भेजा। (९) जाकर और प्रणाम करके म्लेच्छोंके आक्रमणके तथा देशके विनाशके बारेमें जनकने जो संदेश भेजा था वह सब उसने कह सुनाया (१०) हे स्वामी! जन-वत्सल जनक प्रणाम करके आपसे बिनती करते हैं कि मेरा सारा देश अर्धबर्बरने उजाड़ दिया है। (११) बहुतसे श्रावक, श्रमण एवं जिनमन्दिर उसने विध्वस्त किये हैं। इस कारण, हे प्रभो! रक्षाके लिए आप जल्दी आवें। (१२) ऐसा उसने कहा।

तब रामको बुलाकर सम्पूर्ण सैन्यसमुदायके साथ राजा दशरथ उन्हें राज्य देने लगा। (१३) स्वर्णकलश हाथमें धारण करके देवदुन्दुभि एवं वन्दीजनोंके पटु घोषके साथ शूर पुरुष अभिषेकके लिए रामके आगे खड़े हुए। (१४) ऐसा आडम्बर देखकर रामने कहा कि क्यों हाथमें कलश लेकर सुभट खड़े हैं? (१५) तब दशरथने कहा कि, हे पुत्र! म्लेच्छोंका सैन्य आया है। तुम पृथ्वीका पालन करो। उसका सामना करनेके लिए मैं जाता हूँ। (१६) इस पर हँसते मुखवाले रामने कहा कि, हे महायश! मुझ पुत्रके रहते हुए पशुसदृश उनके ऊपर आक्रमणके लिए तात जाएँगे? (१७) यह वचन सुनकर हृदयमें हर्षित होते हुए राजाने कहा कि, हे पुत्र! अभी तुम बच्चे हो। म्लेच्छके सैन्यको युद्धमें कैसे जीतोगे? (१८)

१. तावससमणगणाण य बहुविहाण य जिणिन्दभवणाण—प्रत्य०।

भणइ पउमो नराहिव !, थोवो चिय हुयवहो वण वहुय। डहइ य खणेण सव्वं, किं व वहुत्तेण निवडई[1] ॥ १९ ॥
रामस्स वयणनिहम्, सोऊण नरवई भणइ एव । सगामे सुहडजस, पुत्तय! पावन्तओ होहि ॥ २० ॥
काऊण पियपणामं, दो वि कुमारा महन्तवलसहिया । अह निग्गया पुराओ, जयसद्दुग्घुट्ठतूररवा ॥ २१ ॥
ताव चिय पढमयरं, विणिग्गयाण तु जणयतणयाण । दो चेव जोयणाइ, उभयवलाणऽन्तर जाय ॥ २२ ॥
रिवुवलसद्दुक्करिस, असहन्ता जणयसन्तिया सुहडा । पविसन्ति मेच्छसेन्न, गह व मेहाण सघाय ॥ २३ ॥
मेच्छाण आरियाण य, संगामो दारुणो समावडिओ । अन्नोन्नसत्थपन्तिय-सवट्टुट्ठेन्तजालोहो ॥ २४ ॥
अन्तरिओ चिय कणओ, मेच्छेहिं वहलतमसरिच्छेहिं । ताहे जणयनरिन्दो, वाहेइ समन्तसेन्नेण ॥ २५ ॥
तो वव्वरेहि जणओ, भग्गेहि पुणो पुणो समन्तेहिं । परिवेढिओ खणेण, सूरो इव मेहनिवहेणं ॥ २६ ॥
एयन्तरम्मि रामो, लक्खणसहिओ वलेण परिपुण्णो । सपत्तो चिय सहसा, त मेच्छवल अइमहन्त ॥ २७ ॥
आसासिऊण जणयं, रामो त मेच्छसुहडसघायं । पउमसरं पिव हत्थी, कुणइ च्चिय विहयविद्धत्थं ॥ २८ ॥
तह लक्खणो वि वाणे, मुञ्चइ उवरिं अणारियभडाण । नज्जइ य सायरवरे, वरिसइ मेहो सरयकाले ॥ २९ ॥
निद्दयपहरुम्हविय, भग्ग चिय मेच्छसाहणं समरे । तह वि य सोमित्तिसुओ, धावइ मग्गेण वलसहिओ ॥ ३० ॥
दट्ठूण निययसेन्न, भग्ग चिय लक्खणेण परहुत्तं । सयमेव आयरङ्गो, सुहडेहि सम समुट्ठेइ ॥ ३१ ॥
केएत्थ कज्जलाभा, सुयपिच्छसमप्पभा तहिं अन्ने । अवरे तम्वयवण्णा, वामणदेहा चिविडनासा ॥ ३२ ॥
वक्कलपत्तनियच्छा, मणिमयकडिसुत्तयाभरणदेहा । धाऊकयङ्गरागा, विरइयसिरिमञ्जरीकुसुमा ॥ ३३ ॥
एवविहेहि समय, जोहेहिं आयरङ्गनरवसहो । अह लक्खणस्स पुरओ, उवट्ठिओ दप्पियामरिसो[1] ॥ ३४ ॥

---

रामने कहा कि, हे राजन् ! थोड़ी-सी ही आग सारे बड़े वनको क्षणमें जला डालती है। बहुतसे क्या होता है ? (१९) रामके ऐसे कसौटी जैसे कथनको सुनकर राजाने कहा कि, हे पुत्र ! संग्राममें सुभटका यश तुम्हें प्राप्त हो । (२०)

जिनके 'जय' शब्दसे वाद्योंकी ध्वनि दब गई है ऐसे वे दोनो कुमार पिताको प्रणाम करके बड़ी भारी सेनाके साथ नगरमेंसे निकले । (२१) पहले ही निकले हुए जनक और उसके पुत्र तथा शत्रुसैन्यके बीच दो ही योजनका अन्तर था । (२२) शत्रुदलके शब्दके महत्त्वको न सहनेवाले जनकके सुभट म्लेच्छोंके सैन्यमें, बादलोंके समूहमें ग्रहकी भाँति, प्रविष्ट हुए । (२३) म्लेच्छों और आर्योंका संग्राम एक-दूसरेपर फेंके जानेवाले शस्त्रोंके समूहके संघर्षसे उठनेवाली किरणोंकी वजहसे भयंकर हो गया । (२४) प्रगाढ़ अन्धकार सरीखे म्लेच्छोंने जनकको अन्तर्हितकर दिया। तब जनक राजाने सामन्त-सैन्यके साथ आक्रमण किया । (२५) उस समय जिस तरह बादलोंके समूह सूर्यको घेर लेते हैं उसी तरह, बार-बार सामन्तोंको भग्न करके बर्बरने क्षणभरमें जनकको घेर लिया । (२६) इसी समय लक्ष्मणके साथ एवं सैन्यसे परिपूर्ण राम एकदम उस अतिविशाल म्लेच्छसैन्यके पास आ पहुँचे । (२७) जनकको आश्वासन देकर राम म्लेच्छोंके उस सुभटदलको, हाथी जिस तरह पद्मसरोवरको वैभवसे नष्ट करता है उस तरह, नष्ट करने लगे । (२८) उस समय लक्ष्मणने भी अनार्य सुभटोंके ऊपर बाण फेंके, ऐसा मालूम होता था कि मानो शरत्कालमें समुद्रके ऊपर बादल बरस रहा हो । (२९) निर्दय प्रहारोंसे त्रस्त हो म्लेच्छसेना युद्धमेंसे भाग खड़ी हुई । फिर भी सेनाके साथ लक्ष्मणने उसका मार्ग द्वारा पीछा पकड़ा । (३०) अपनी सेनाको लक्ष्मणके द्वारा पराजित एवं विनष्ट देखकर आयरंग स्वयं ही उठ खड़ा हुआ । (३१) उनमेंसे कई काजलकी-सी कान्तिवाले थे, दूसरे तोतेकी पँखकी-सी प्रभावाले थे, इतर ताँबेके-से वर्णके, बौने और चिपटे नाकवाले थे । (३२) कई वल्कल और पत्ते पहने हुए थे, कई मणिमय कटिसूत्र एवं आभरणोंसे युक्त शरीरवाले थे, कई धातुसे अंगराग किये हुए थे और दूसरोंने मंजरी एवं पुष्पोंकी शोभा की थी । (३३) ऐसे योद्धाओंके साथ दर्पयुक्त एवं क्रुद्ध

---

१. वड्ढियामरिसो—प्रत्य० ।

गय-वसह-सीहचिन्धा, सर-सत्ति-करालकोन्तगहियकरा । जुज्झन्ति मेच्छसुहडा, खोहन्ता अज्जवबलोह ॥ ३५ ॥
अह लक्खणस्स चाव, दुहाकय आयरङ्गनरवइणा । जाव य गेण्हइ खग्ग, ताव य विरहो कओ सिग्घ ॥ ३६ ॥
दट्टूण लक्खण सो, विरह सयमेव उट्ठिओ रामो । सर-सत्ति-चक्क-मोग्गर-सएसु सेन्न विवायन्तो ॥ ३७ ॥
रामेण आयरङ्गो, गरुयपहाराहओ कओ विमुहो । नस्सइ विभग्गमाणो, दस वि दिसाओ पलोयन्तो ॥ ३८ ॥
हय-विहय-विप्परद्ध, सेन्न काऊण राहवो समरे । मग्गं अमुञ्चमाणो, नियत्तिओ लक्खणेण तओ ॥ ३९ ॥
जाओ य महाणन्दो, पुहई आवासिया भयविमुक्का । वीसज्जिओ य रामो, लद्धजसो पत्थिओ नयरिं[1] ॥ ४० ॥
त पुरिसयारनिहस, दट्टूण नराहिवेण तुट्ठेण । रामस्स निययधूया, जणएण निरूविया सीया ॥ ४१ ॥
एव मणुस्सो सुकएण पुव्व, जय रणे पावइ वीरसत्तो ।
विक्खायकित्ती भुवणे पसिद्धो, ससि व रामो विमलप्पभावो ॥ ४२ ॥
॥ इय पउमचरिए मेच्छपराजयकित्तणो नाम सत्तावीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## २८. राम-लक्खण-धणुरयणलाभविहाणं

अह अन्नया कयाई, पुहइ भमन्तेण नारएण सुया । रामस्स पवररूवा, जणएण निरूविया सीया ॥ १ ॥
ताहे नहङ्गणेण, उप्पइउ नारओ गओ मिहिल । कन्नालोयणहियओ, सीयाभवण समल्लीणो ॥ २ ॥
दट्टूण पविसरन्त, दीहजडामउडभासुर सहसा । भयविहलवेविरङ्गी, सीया भवणोयर लीणा ॥ ३ ॥
अणुमग्गेण रियन्तो, रुद्धो नारीहिं दारवालीहिं । कलहन्तो ताहि सम, गहिओ सो रायपुरिसेहिं ॥ ४ ॥

आयरग राजा लक्ष्मणके आगे उपस्थित हुआ । (३४) हाथी, बैल, एवं सिंहके चिह्नवाले तथा बाण, शक्ति और भयकर भाले हाथमें धारण किये हुए म्लेच्छ सुभट आर्योंके सैन्य-समूहको क्षुब्ध करने लगे । (३५) बादमें आयरग राजाने लक्ष्मणके धनुष्यके टुकड़े कर दिये । जबतक वह तलवार लेता है तबतक तो उसे अविलम्ब ही रथहीन बना दिया । (३६) लक्ष्मणको रथहीन देखकर राम खड़े हुए और सैकड़ों बाणों, शक्तियों, चक्रो एव तोमरोंसे सेनाको मारने लगे । (३७) रामने भारी प्रहारसे आहत करके आयरगको विमुख कर दिया । भग्नमान वह दसों दिशाओंको देखता हुआ भागने लगा । (३८) युद्धमें सेनाको तहस-नहस करके पीछा न छोड़ते हुए रामको लक्ष्मणने लौटा लिया । (३९)

खूब आनन्द हुआ, भयविमुक्त पृथ्वी फिर बसी और प्राप्तयश रामने विसर्जित होनेपर अपने नगरकी ओर प्रस्थान किया । (४०) ऐसे अद्वितीय पौरुषको देखकर संतुष्ट राजा जनकने अपनी पुत्री सीता रामको दी । (४१) इस प्रकार पहलेके सुकृतसे बीर पुरुष युद्धमें जय प्राप्त करते हैं । विख्यात कीर्तिवाले और चन्द्रमाकी भाँति विमल प्रभाववाले राम तीनों लोकोंमें प्रसिद्ध हैं । (४२)

। पद्मचरितमें म्लेच्छोंके पराजयका कीर्तन नामक सत्ताइसवाँ उद्देशक समाप्त हुआ ।

## २८. राम एवं लक्ष्मणको धनुष-रत्नकी प्राप्ति

एक दिन पृथ्वी पर घूमते हुए नारदने सुना कि जनकने अत्यन्त रूपवती सीता रामको दी है । (१) तब उड़कर नभोमार्गसे नारद मिथिला गया और कन्याको देखनेकी इच्छासे सीताके भवनमें प्रवेश किया । (२) लटकती हुई मोटी जटाके भारसे भयंकर मालूम होनेवाले नारदको अचानक देखकर भयसे विह्वल और काँपते हुए शरीरवाली सीता महलके भीतर चली गई । (३) पीछे पीछे जाते हुए उसे द्वारकी रक्षा करनेवालीं स्त्रियोंने रोका । उनके साथ कलह करते हुए उसे राजपुरुषोंने पकड़ लिया । (४) जबतक लोग कहते रहे कि यह कौन है ? मुक्कोंसे इसे खत्म कर दो; तबतक भयसे

१ नयर—प्रत्य० ।

जाव य भणन्ति पुरिसा, को एसो? हणह मुट्ठिपहरेहिं । ताव भउव्विग्गमणो, उप्पइउ नारओ नट्ठो ॥ ५ ॥
कइलासपव्वओवरि, आसत्थो चिन्तिऊण आढत्तो । अह तं पोढकुमारी, वसणसमुद्दे निवाडेमि ॥ ६ ॥
परिचिन्तिऊण एव, सिग्घ रहणेउर गओ नयर । ताहे उज्जाणहरे, सीयारूव पडे लिहइ ॥ ७ ॥
ताव चिय चन्दगई, समय भामण्डलेण नयराओ । अह निग्गओ महप्पा, कीलणहेउ तमुज्जाण ॥ ८ ॥
तत्थेव काणणहरे, कन्नारूव पडे समालिहिय । दट्ठूण त विसण्णो, सहसा भामण्डलकुमारो ॥ ९ ॥
मुञ्चइ दीहुस्सासे, सोयइ पलवइ य अन्नमन्नाइ । रत्तिं दिया य निद्द, न लहइ चिन्तापरिग्गहिओ ॥ १० ॥
सुसुयन्धगन्धमल्लाइयाइँ, आहार-मज्जणविहीओ । नेच्छइ अणन्नहियओ, परिहायइ अङ्गमङ्गेसु ॥ ११ ॥
नाऊण त कुमार, मयणावत्थं तु नारओ ताहे । अह देइ दरिसण चिय, वीसत्थो तस्स गन्तूण ॥ १२ ॥
भामण्डलेण दिट्ठो, तुरिय अब्भुट्ठिओ पणमिऊण । दिन्नासणोवविट्ठो, भणिओ य मुणी ! निसामेहि ॥ १३ ॥
केण वि उज्जाणहरे, आलिहिया बालिया मणभिरामा । जइ जाणसि भूयत्थं, साहसु कस्सेरिसा धूया? ॥ १४ ॥
ज एव पुच्छिओ सो, भणइ तओ नारओ पससन्तो । अत्थि मिहिलाएँ राया, जणओ सो इन्दकेउसुओ ॥ १५ ॥
तस्स महिला विदेहा, तीए दुहिया इमा पवरकन्ना । जोव्वणगुणाणुरूवा, सीया नामेण विक्खाया ॥ १६ ॥
अहवा कि परितुट्ठो, पडिरूव पेच्छिऊण आलेक्खे? । जे तीएँ विब्भमगुणा, ते च्चिय को वण्णिउ तरइ? ॥ १७ ॥
एवं कहिऊण गओ, नहिच्छियं नारओ अइतुरन्तो । भामण्डलो वि दियहा[1], वम्महसरसल्लिओ गमइ ॥ १८ ॥
जइ त कन्नारयण, न लहामि कईवएहि दिवसेहिं । तो न य जीवामि फुड, मयणभुयङ्गेण दट्ठो ह ॥ १९ ॥
सीयारूवविणडिय, पुत्त नाऊण तत्थ चन्दगई । भामण्डलस्स पास, समय कन्ताएँ संपत्तो ॥ २० ॥

उद्विग्न मनवाला नारद उडकर भाग खड़ा हुआ। (५) कैलास पर्वतके ऊपर आश्वस्त होकर वह सोचने लगा कि मैं उस प्रगल्भ कुमारीको दु:खके समुद्रमें गिराऊँगा। (६) ऐसा सोचकर वह शीघ्र ही रथनूपुर नगरमें गया। वहाँ उद्यान गृहमें पटपर सीताका चित्र खींचा। (७)

उसी समय भामण्डलके साथ महात्मा चन्द्रगति उसी उद्यानमें क्रीड़ा करनेके लिए नगरमेंसे बाहर निकला। (८) वहीं उद्यानगृहमें कन्याका पटपर खींचा हुआ वह चित्र देखकर भामण्डलकुमार अचानक विषण्ण हो गया। (९) वह दीर्घ निःश्वास छोड़ने लगा, अण्डवण्ड सोचने और प्रलाप करने लगा। चिन्तासे पकड़ा गया वह रात और दिन नींद नहीं लेता था। (१०) उसीमें लीन मनवाला वह सुगन्धित गन्ध एवं मालादि तथा आहार व स्नानविधिकी इच्छा नहीं रखता था—ये सब उसे अरुचिकर प्रतीत होते थे। उसका अंग-प्रत्यंग क्षीण होने लगा। (११) तब कामपीडित उस कुमारको देखकर नारदने विश्वस्तभावसे उसके पास जाकर दर्शन दिया। (१२) भामण्डलने उसे देखा और फौरन खड़े होकर प्रणाम किया। दिये गये आसन पर बैठे हुए मुनिसे उसने कहा कि आप सुनें। (१३) किसीने उद्यानगृहमें एक सुन्दर कन्याका चित्र आलिखित किया है। यदि आप वस्तुतः जानते हैं तो कहें कि यह किस कन्याका चित्र है। (१४) इस प्रकार जब नारदसे पूछा गया तब उसने प्रशंसा करते हुए कहा कि मिथिलामें इन्द्रकेतुका पुत्र राजा जनक है। (१५) उसकी पत्नी विदेहा है। उसकी यौवन एवं गुणोंके अनुरूप सीता नामकी एक उत्तम कन्या विख्यात है। (१६) अथवा चित्रफलकके ऊपर उसका चित्र देखकर क्या तुम परितुष्ट हो गये हो? उसमें जो विभ्रमगुण हैं उनका वर्णन कौन कर सकता है? (१७) ऐसा कहकर नारद अति शीघ्र ही इच्छानुसार चला गया। कामदेवके बाणोंसे विद्ध भामण्डल भी दिन बिताने लगा। (१८) कतिपय दिनोंमें ही यदि उस कन्यारत्नको नहीं पाऊँगा तो मदनरूपी सर्पसे डँसा हुआ मैं अवश्य ही जी नहीं सकूँगा। (१९) पुत्रको सीताके रूपसे व्याकुल देखकर पत्नीके साथ चन्द्रगति भामण्डलके पास गया। (२०)

1 दियहे—प्रत्य०।

भणइ तओ चन्दगई, पुत्तय! मा एव दुक्खिओ होहि। कन्ना वरेमि गन्तु, जा तुज्झ अवट्ठिया हियए ॥ २१ ॥
सथाविऊण पुत्त, चन्दगई, भणइ अत्तणो महिल। विज्जाहर-मणुयाण, कह सबन्धो इमो होइ ॥ २२ ॥
भूमीगोयरनिलय, अम्ह न हि जुज्जए तहि गन्तु। अहवा तेण न दिन्ना, का वयणसिरी तया अम्ह? ॥ २३ ॥
तम्हा अकालहीण, कचि उवाय करेमि भद्दे! ह। कन्नाएँ तीएँ पियर, एत्थेव ठिओ समाणेमि ॥ २४ ॥
चवलगइनामधेय, सद्दावेऊण तस्स एयन्ते। सब कहेइ राया, भामण्डलदुक्खमाईय ॥ २५ ॥
सामियआणाॅए लहुं, मिहिलानयरिं गओ चवलवेगो। काऊण आसरूव, वित्तासन्तो भमइ लोय ॥ २६ ॥
दट्ठूण नरवरिन्दो, आस उद्दामय नयरमज्झे। तो भणइ गेण्हह इम अदिट्ठपुव्व महातुरय ॥ २७ ॥
नरवइवयणेण तओ, गहिओ पुरिसेहि पग्गहकरेहिं। ठविओ य मन्दुराए, कुकुमचच्चिक्कछुरियङ्गो ॥ २८ ॥
सो तत्थ मासमेग, अवट्ठिओ ताव तुरियवेगेण। सपत्तो भणइ निव, गयवरपयवासिओ एक्को ॥ २९ ॥
सामिय! सुणेहि दिट्ठो, हत्थी एरावणो व रणम्मि। थोवन्तरेण पेच्छह, त घेप्पन्त कढिणदप्प ॥ ३० ॥
सो एव भणियमेत्तो, विणिग्गओ नरवई गयारूढो। पत्तो य त पएस, पेच्छइ वरवारण मत्त ॥ ३१ ॥
दट्ठूण सरसि दुग्गे, हत्थी तो नरवई भणइ सिग्घ। आणेह किचि तुरय, बलपरिहत्थ विलग्गामि ॥ ३२ ॥
ताव च्चिय सो तुरओ, उवणीओ कढिणदप्पमाहप्पो। मोत्तूण कुञ्जरवर, तत्थाऽऽरूढो नरवरिन्दो ॥ ३३ ॥
आरूढस्स य तुरओ, उप्पइओ नहयल चवलवेगो। हाहारव महल, काऊण भडा गया सपुर ॥ ३४ ॥
तत्तो अणेयदेसा, वोलेऊण जिणालयासन्ने। पायवसाहाएँ लहुं, आलग्गो नरवई धणिय ॥ ३५ ॥
सो तस्स तरुवराओ, ओइण्णो कञ्चणामय तुङ्ग। पेच्छइ वरपासाय, उब्भासन्त दस दिसाओ ॥ ३६ ॥

---

तब चन्द्रगतिने कहा कि पुत्र! तू दुःखी न हो। जो तेरे हृदयमे स्थित है उस कन्याका मैं जाकर वरण करता हूँ। (२१)

इस प्रकार पुत्रको आश्वासन देकर चन्द्रगतिने अपनी पत्नीसे कहा कि विद्याधर एवं मनुष्योके बीच यह सम्बन्ध कैसे हो सकता है? (२२) भूमि पर जिनके मकान दिखाई पड़ते हैं ऐसे मनुष्य होते हैं। हमारे लिए वहाँ जाना ठीक नहीं है। अथवा उसने न दी तो हमारे मुखकी शोभा क्या रहेगी? (२३) हे प्रिये! इसलिए मै अविलम्ब ही कोई उपाय करता हूँ। यहीं बैठे बैठे उस कन्याके पिता को लाता हूँ। (२४) चपलगति नामके दूतको बुलाकर उसे एकान्तमे राजाने भामण्डलका दुःख आदि सब कुछ कहा। (२५) मालिककी आज्ञासे चपलवेग शीघ्र ही मिथिला नगरीमे गया। अश्वका रूप धारण करके लोगोको त्रस्त करता हुआ वह घूमने लगा। (२६) नगरमें स्वच्छन्द घूमते हुए अश्वको देखकर राजाने कहा कि पहले न देखे गये ऐसे इस महा-अश्वको पकड़ो। (२७) तब राजाके आदेशसे पुरुषोंने उसे लगामसे पकड़ लिया। केसरके विलेपनसे लिप्त शरीरवाले उसको अश्वशालामें रखा। (२८) वह वहाँ एक महीने तक रहा। तब हाथीको पकड़ने वाले किसीने जल्दीसे आकर राजासे कहा कि, हे स्वामी! आप सुनें। जगलमें ऐरावतके जैसा एक हाथी देखा गया है। थोड़ी दूर रहकर उस कठोर दर्पवाले हाथीको पकडते आप देखो। (२९ ३०) ऐसा कहकर वह चला गया। हाथी पर बैठकर राजा उस प्रदेशमें पहुँचा। वहाँ उसने एक मदोन्मत्त हाथी देखा (३१) दुर्गम सरोवरमें हाथीको देखकर राजाने कहा कि किसी बलशाली घोड़ेको लाओ, उस पर मैं आरूढ़ हूँगा। (३२) उसी समय कर्कश दर्प एव गौरवसे युक्त वह घोड़ा लाया गया। हाथीको छोड़कर राजा उस पर आरूढ़ हुआ। (३३) आरूढ होते ही तीव्र वेगवाला घोडा आकाशमें उड़ा। सुभट बहुत हाहारव करके अपने नगरमें गये। (३४) उसके पश्चात् अनेक देश और आसन्नवर्ती जिनालयोंको पारकर राजा शीघ्र ही एक वृक्षकी शाखामे दृढ़ रूपसे आ लगा। (३५)

उस वृक्ष परसे नीचे उतर कर उसने सोनेका बना हुआ, ऊँचा और दसो दिशाओंको प्रकाशित करनेवाला एक उत्तम प्रासाद देखा। (३६) निर्भय वह तलवार खींचकर दरवाजेमें दाखिल हुआ। वहाँ उसने उद्यानमे एक बावडी

आयड्ढिऊण खग्ग, विगयभओ गोउर समल्लीणो । अह पेच्छइ तत्थ पुणो, वावी उज्जाणमज्झम्मि ॥ ३७ ॥
दिट्ठ जिणिन्दभवणं, नाणाविहमणिमऊहपज्जलिय । इन्दस्स वासगेह[1], नज्जइ सग्गाउ अवइण्ण ॥ ३८ ॥
अब्भन्तर पविट्ठो, पेच्छइ सीहासणट्ठिय पडिम । आइगरस्स भगवओ, दीहजडामउडकयसोह ॥ ३९ ॥
रइऊण अञ्जलिउड, सहसा ओमुच्छिओ समासत्थो । भावेण पययमणसो, करेइ थुइमङ्गलविहाण ॥ ४० ॥
काऊण य किइकम्म, उवविट्ठो तत्थ विम्हिओ जणओ । मोत्तूण आसरूव, चवलगई वि य गओ सपुर ॥ ४१ ॥
नमिऊण सामिचलणे, पत्तो साहेइ अवहिय जणयं । उज्जाणमज्झयारे, ठविय चिय जिणहरासन्ने ॥ ४२ ॥
सोऊण आगय सो, जणय विज्जाहराहिवो तुट्ठो । घेत्तूण महापूय, त जिणभवण गओ सिग्घ ॥ ४३ ॥
दिव्वविमाणारूढो, दिट्ठो जणएण सुहडपरिकिण्णो । मुणिओ य कओ एसो, इहागओ खेयराहिवई[2] ॥ ४४ ॥
असुणियचित्तसहावो, जणओ सीहासणन्तरनिलुक्को । जावच्छइ ताव चिय, चन्दगईण कया पूया ॥ ४५ ॥
थुइमङ्गल च विहिणा, काऊण तत्थ वारसावत्तं । अह गाइउ पवत्तो, जिणगुण वीणा य घेत्तूण ॥ ४६ ॥

जो तियसाहिवेहि ण्हविओ गिरिमत्थए, किन्नर-सिद्ध-जक्खकयमङ्गलसद्दए ।
जम्म-जरा-विओग-घणकम्मविणासए, पणमह आयरेण सययं उसभजिणिन्दए ॥ ४७ ॥
तुह सयंभू भयव। चउम्मुहो, पियामहो विण्हु जिणो तिलोयणो ।
अणन्तसोक्खामलदेहधारिणो, सयपवुद्धो वरधम्मदेसओ ॥ ४८ ॥
पणमह सुर-नर-ससि-रविमहिय, वहुविहगुणसयवरसिरिनिलयं ।
अणुवमअचलियसिवसुहफलयं, जिणवरसुचरिय तुह मम सरण ॥ ४९ ॥

---

देखी। (३७) वहाँ उसने नानाविध मणियोंकी किरणोंसे प्रकाशित एक जिनमन्दिर देखा। स्वर्गमेंसे नीचे अवतीण इन्द्रके रहनेके भवन जैसा वह मालूम होता था। (३८) भीतर प्रवेश करके उसने सिंहासनस्थित तथा लम्बी जटाके मुकुटसे शोभित भगवान् ऋषभदेवकी मूर्ति देखी। (३९) हाथ जोड़ते ही वह सहसा मूर्छित हो गया। होशमें आने पर प्रयत्नशील हृदयवाले उसने भावपूर्वक स्तुति एव मगलविधि की। (४०) वन्दन करके विस्मित होता हुआ जनक वहाँ वैठा। चपलगति भी अश्वरूपका त्याग करके अपने नगरमें गया। (४१) स्वामीके चरणोंमें नमस्कार करके उसने कहा कि अपहृत जनकको उद्यानके बीच जिनमन्दिरके समीप स्थापित करके मैं यहाँ आया हूँ। (४२) आये हुए जनकके बारेमें सुनकर तुष्ट विद्याधर राजा बड़ी भारी पूजा सामग्री लेकर शीघ्र ही उस जिनभवनके पास गया। (४३) दिव्य विमानमें आरूढ़ और सुभटोंसे घिरे हुए उसको जनकने देखा। और सोचा कि यह कौन खेचर-राजा यहाँ आया है ? (४४) उसके चित्तके भावसे अज्ञात जनक अभी तो सिंहासनके पीछे छिपकर वैठा ही था कि चन्द्रगतिने आकर पूजा की (४५) विधिपूर्वक स्तुति-मंगल तथा द्वादशावर्त वन्दन करके वीणा लेकर वह जिनके गुणोंका गान करने लगा (४६)—

जिनको इन्द्रोंने मेरुपर्वतके शिखर पर स्नान कराया, जिनका किन्नर, सिद्ध एवं यक्ष मंगल गीत गाते हैं, जो जन्म एवं जरासे रहित तथा गाढ़ कर्मोंके विनाशक हैं—ऐसे ऋषभजिनेन्द्रको सतत आदरपूर्वक प्रणाम करो। (४७) हे प्रभो ! आप ही स्वयम्भू, चतुर्मुख, पितामह, जिन और त्रिलोचन हैं। आप ही अनन्तसुख एवं निर्मल देहको धारण करनेवाले हैं। आप ही स्वयसम्बुद्ध तथा उत्तम धर्मका उपदेश देनेवाले हैं। (४८) सुर, नर, चन्द्रमा एव सूर्य द्वारा पूजित, अनेक प्रकारके सैकड़ों गुणों तथा शोभाके धामरूप तथा अनुपम एवं अचल शिवसुखका फल प्रदान करनेवाले जिनवरको प्रणाम करो। हे सुचरित ! आप ही मेरे लिए शरणरूप हैं। (४९) मत्सर, राग एव भयको जीतनेवाले, भय एव दुर्गतिके

---

१. वासभवण, नज्जइ—प्रत्य०। २ अपहृतम्।

उसभ जियमच्छर-राग-भय, भय-दोग्गइमग्गपणासयर ।
करणुज्जयधम्मपहस्स गुरु, गुरुकम्ममहोयहिसोसणय ॥ ५० ॥

एव गायन्तस्स य, सीहासणअन्तराउ निप्फिडिओ । जणओ चन्दगईण, दिट्ठो य तओ समालत्तो ॥ ५१ ॥
भणिओ य साहसु फुड, को सि तुम ! भो ! कहि च वत्थव्वो ? । केणेव कारणेण, अच्छसि एत्थ जिणाययणे ? ॥ ५२ ॥
मिहिलापुरीऍ अहय, जणओ नामेण इन्दकेउसुओ । एत्थाऽऽणिओ य हरिउ, केण वि मायातुरङ्गेण ॥ ५३ ॥
सभासिय-कयविणया, दोण्णि वि य सुहासणेसु उववि़ट्ठा । अच्छन्ति पीइपमुहा, वेसम्भसमागयालावा ॥ ५४ ॥
नाऊण पत्थिव सो, चन्दगई भणइ जणय ! निसुणेहि । दुहिया तुज्झ कुमारी, अत्थि त्ति मए सुय पुव्व ॥ ५५ ॥
सा मह सुयस्स दिज्जउ, कन्ना भामण्डलस्स अणुरूवा[1] । गाढ म्हि अणुग्गहिओ, जणय ! तुमे नत्थि सदेहो ॥ ५६ ॥
सो भणइ खेयराहिव ! मह वयण सुणसु ताव एगमणो । दसरहसुयस्स दिन्ना, सा कन्ना रामदेवस्स ॥ ५७ ॥
भणइ पुणो चन्दगई, सा कन्ना केण कारणेण तुमे । दसरहसुयस्स दिन्ना ?, एत्थ मे कोउय परम ॥ ५८ ॥
मिहिलापुरीऍ देसो, अत्थि मम धणसमिद्धजणपउरो । सो अद्धबब्बरेहि, मेच्छेहि विणासिओ सव्वो ॥ ५९ ॥
सगामम्मि पवत्ते, मेच्छा रामेण निज्जिया सव्वे । रक्खससमाणसत्ता, देवेहि जे न जिप्पन्ति ॥ ६० ॥
पुणरवि य मह देसो, सव्वो आवासिओ[2] भयविमुक्को । रामस्स पसाएण, जाओ धण-रयणपडिपुण्णो ॥ ६१ ॥
तस्सुवयारस्स मए, सा कन्ना रूव-जोव्वण-गुणोहा । दिन्ना रामस्स फुड, एय ते साहिय गुज्झ[3] ॥ ६२ ॥
सुणिऊण वयणमेय, भणन्ति विज्जाहरा परमरुट्ठा । अविसेसो जणय ! तुम, कज्जा-ऽकज्ज न लक्खेसि ॥ ६३ ॥
मेच्छेसु किं व कीरइ ?, पसवसरिच्छेसु हीणसत्तेसु । भग्गेसु तेसु समरे, सुहडाण जसो न निव्वडइ ॥ ६४ ॥

मार्गका नाश करनेवाले; क्रियामें उद्यत ऐसे धर्म मार्गके उपदेशक तथा भारी कर्मरूपी महासागरको सुखानेवाले ऋषभदेवको वन्दन करो । (५०)

इस प्रकार चन्द्रगति जब गा रहा था तब सिंहासनके पीछेसे जनक बाहर निकला । देखने पर चन्द्रगतिने उससे कहा । (५१) उसने पूछा कि साफ साफ कहो कि तुम कौन हो ? कहाँके रहनेवाले हो ? और किस कारण इस जिनमन्दिरमें बैठे हुए हो ? (५२) इसके उत्तरमें जनकने कहा कि जनक नामका मैं इन्द्रकेतुका पुत्र किसी मायावी घोड़े द्वारा मिथिलासे अपहरण करके यहाँ लाया गया हूँ । (५३) संभाषण एवं विनयोपचार करके वे दोनों ही विश्वासमें आकर वार्तालाप करने लगे व प्रेममें तल्लीन होकर सुखासन पर बैठे । (५४) उसे राजा जानकर चन्द्रगतिने कहा कि, हे जनक ! तुम सुनो तुम्हारी पुत्री कुमारी है ऐसा मैंने पहले सुना था । (५५) वह अनुरूप कन्या मेरे पुत्र भामण्डलको तुम दो । हे जनक ! इसमें सन्देह नहीं है कि तुमसे मैं अत्यन्त अनुगृहीत हूँ । (५६) इस पर उसने कहा कि, हे विद्याधरनरेश ! मेरा कहना तुम ध्यान देकर सुनो । दशरथके पुत्र रामको मैंने वह कन्या दी है । (५७) चन्द्रगतिने पुनः पूछा कि वह कन्या तुमने दशरथके पुत्र रामको क्यों दी है ? यह जाननेका मुझे बहुत कुतूहल है । (५८) इसपर जनकने कहा कि धनसे समृद्ध तथा लोगोंसे प्रचुर मेरा मिथिलापुरी देश है । वह सारा अर्धबर्बर म्लेच्छोंने विनष्टकर दिया था । (५९) राक्षसोंके समान समर्थ और देवोंसे भी न जीते जा सके ऐसे उन सब म्लेच्छोंको रामने हरा दिया । (६०) मेरा सारा देश भयसे विमुक्त करके पुन. बसाया । रामके प्रसादसे वह धन एव रत्नोंसे परिपूर्ण हुआ है । (६१) उस उपकारके कारण रूप, यौवन एव गुणोंके समूहसे युक्त वह कन्या मैंने रामको दी है । यह गुप्त बात मैंने तुम्हें स्पष्ट रूपसे कही है । (६२)

यह कथन सुनकर अत्यन्त रुष्ट विद्याधर कहने लगे कि, हे जनक ! तुम अविवेकी हो । कार्य-अकार्य तुम नहीं देखते । (६३) पशुसदृश हीन सत्व म्लेच्छोंके ऊपर क्या बहादुरी की ? युद्धमें उन्हें नष्ट करनेसे सुभटोंको यश नहीं मिलता । (६४) कौएकी प्रीति सूखे पेड़में और बच्चेकी विषके फलमें होती है । उसी तरह सामान्य और हीन तुम हीनके

१. अणुमरिसा—प्रत्य० । २ आसासिओ—प्रत्य० । ३ गुत्त—प्रत्य० ।

काग्स्स मुक्करुक्खे, पीई वालस्स विसफले होइ । तह इच्छइ अविसेसो, हीणो हीणेण संजोगो ॥ ६५ ॥
परिचयसु कुसवन्धं, जणय ! तुमं भूमिगोयरेण समं । विज्जाहरेण समयं, करेहि नेहं सययकालं ॥ ६६ ॥
देवो व्व सपयाए, चन्दगई खेयराहिवो सूरो । एयस्स देहि कन्नं, का गणणा पायचारेण ? ॥ ६७ ॥
जणएण वि पडिभणिया, किं निन्दह भूमिगोयरे तुब्भे ? । तित्थयर-चक्कवट्टी, हवन्ति मणुया हलधरा य ॥ ६८ ॥
भोत्तूण भरहवासं, बहवे इक्खागवंससंभूया । असुर-सुरनमियचलणा, सिवमयलमणुत्तरं पत्ता ॥ ६९ ॥
तत्थेव महावंसे, अणरण्णसुओ सुमङ्गलागब्भे । जाओ पढमपुरीए, नराहिवो दसरहो नाम ॥ ७० ॥
रूव-गुणसालिणीणं, पञ्च सया जस्स[1] पवरजुवईणं । पुत्ता य पउममाई, चत्तारि जणा महासत्ता ॥ ७१ ॥
रामस्स विक्कमगुणं, नाऊणं तस्स परमउवयारं । तेण मए निययसुया, निरूविया तस्स वरकन्ना ॥ ७२ ॥
विज्जाहरा पवुत्ता, जणय ! तुमं सुणसु निच्छयं अम्हं । गव्वं चिय अइतुङ्गं, रामस्स फुडं समुव्वहसि ॥ ७३ ॥
एयं चिय धणुरयणं, वज्जावत्तं सुरेसु कयरक्खं । जइ कुणइ वसं रामो, तो कन्ना गेण्हउ कयत्थो ॥ ७४ ॥
अह पुण वज्जावत्तं, धणुरयणं अत्तणो वसं रामो । न कुणइ नरवइमज्झे, तो से कन्ना कओ होइ ? ॥ ७५ ॥
अह ते खेयरवसहा, जणयं धणुयं च गेण्हिउं तुरिया । मिहिलाभिमुहा चलिया, गओ य सपुरं च चन्दगई ॥ ७६ ॥
एत्तो कओवसोहं, जयसद्दुग्घुट्ठमङ्गलरवेणं । पविसरइ निययभवणं, जणओ बहुजणवयाइण्णो ॥ ७७ ॥
विविहाउहपरिहत्था, विज्जाहरपत्थिवा बलसमिद्धा । आवासिया समन्ता, मिहिलाए बाहिरुद्देसे ॥ ७८ ॥
ताव य खेयर[2]वसओ, पणट्ठमाहप्प-दप्प-उच्छाहो । चिन्तेइ जणयराया, दीहुस्सासे विमुञ्चन्तो ॥ ७९ ॥
उत्तमनारीहि समं, तत्थ विदेहा गया निवसयासं । उवविट्ठा भणइ पहू !, किं झायसि महिलियं अन्नं ? ॥ ८० ॥

साथ ही सम्बन्ध चाहते हो। (६५) हे जनक ! तुम भूमिपर विहार करनेवालेके साथका कुसम्बन्ध छोड़ दो और सर्वदाके लिए विद्याधरके साथ स्नेह सम्बन्ध करो। (६६) शूर विद्याधरराज चन्द्रगति ऐश्वर्यमें देवके जैसा है। उसे कन्या दो। पैरोंपर विहार करनेवालोंकी गिनती ही क्या है ? (६७)

जनकने भी प्रत्युत्तरमें कहा कि तुम भूमिचर लोगोंकी निन्दा क्यों करते हो ? तीर्थंकर, चक्रवर्ती तथा हलधर मनुष्य ही होते हैं। (६८) भारतक्षेत्रका उपभोग करके इक्ष्वाकु वंशमें उत्पन्न तथा असुर एवं सुर जिनके चरणोंमें नमस्कार करते हैं ऐसे बहुतसे पुरुषोंने निर्मल और अनुत्तर शिवलोक प्राप्त किया है। (६९) उसी महावंशमें साकेतनगरीमें सुमंगलाके गर्भसे अनरण्यका पुत्र दशरथ नामका राजा हुआ है। (७०) रूप एवं गुणशाली पाँच सौ उसकी उत्तम स्त्रियाँ तथा राम आदि चार महासमर्थ पुत्र हैं। (७१) रामके पराक्रम तथा उसके परम उपकारको मैं जानता हूँ, अतः मैंने उसे अपनी सुन्दर कन्या दी है। (७२) इसपर वे विद्याधर कहने लगे कि, हे जनक ! तुम हमारा निश्चय सुनो। रामके लिए तुम स्पष्ट ही बहुत भारी गर्व धारण करते हो। (७३) देवों द्वारा रक्षित इस वज्रावर्त धनुषरत्नको यदि राम वशमें कर ले तो कृतार्थ वह कन्या ग्रहण करे, और यदि राम राजाओंके मध्यमें वज्रावर्त धनुषरत्नको अपने वशमें नहीं करेगा तो वह कन्या उसकी कैसे होगी ? (७४-७५)

इसके पश्चात् वे खेचरराजा जनक एवं धनुषको लेकर जल्दी ही मिथिलाकी ओर चले। चन्द्रगति भी अपने नगरमें गया। (७६) उधर सजाये गये अपने महलमें बहुतसे लोगोंसे घिरे हुए जनक राजाने जय शब्दके उद्घोषसे युक्त मंगलगीतों की ध्वनिके साथ प्रवेश किया। (७७) विविध आयुधोंमें दक्ष तथा बलसमृद्ध विद्याधर राजाओंने मिथिलाके बाहरके प्रदेशमें चारों ओर पड़ाव डाला। (७८) तब विद्याधरोंके वशीभूत तथा माहात्म्य, दर्प एवं उत्साह जिसका नष्ट हो गया है ऐसा जनकराजा दीर्घ निःश्वास छोड़ता हुआ सोचने लगा। (७९) उत्तम स्त्रियोंके साथ विदेहा राजाके पास गई और बैठकर कहने लगी कि क्या किसी दूसरी स्त्रीका ध्यान कर रहे हो ? (८०) अथवा जिसका मनसे चिन्तन कर रहे हो उस स्त्रीके बारेमें मुझे

१. तस्स—प्रत्य० । २. खेचरवसग. ।

अहवा कहेहि मज्झं, त विलय ज मणेण चिन्तेसि । आणेमि तक्खण चिय, मा एव दुक्खिओ होहि ॥ ८१ ॥
ज एव समारुत्तो, जणओ तो भणइ अत्तणो कन्त । अमुणियकज्जा सि तुम, मह चिन्ताकारण सुणसु ॥ ८२ ॥
मायातुरङ्गमेण, नीओ ह तेणं[1] कलि वेयड्ढ । विज्जाहिवेण तत्तो, समय काऊण परिमुक्को ॥ ८३ ॥
वज्जावत्तवरधणु, जइ काहिइ अत्तणो वसे रामो । ता होही कन्ना ते, न पुणो अन्नेण भेएणं ॥ ८४ ॥
त च अधन्नेण मए, बन्दावत्थेण इच्छिय सव्व । विज्जाहरेहि धणुय, इहाऽऽणिय नयरबाहिरओ ॥ ८५ ॥
जइ पुण सज्जीव चिय, पउमो न करेइ त महाधणुह । तो खेयरेहि वाला, हिज्जिहिइ न एत्थ सदेहो ॥ ८६ ॥
दियहाणि वीस अवही, एयाण मए कया अपुण्णेण । एत्तो पर तु नियमा, नेहिन्ति वलाधियारेण ॥ ८७ ॥
सुणिऊण वयणमेय, वइदेही सोगपूरियसरीरा । परिदेविउ पयत्ता, नयणजलासित्तथणजुयला ॥ ८८ ॥
किं नाम मए सामिय!, दइवस्स कय अभागधेज्जाए । जेण वहुदुक्खनिलय, इम सरीर विणिम्मविय ॥ ८९ ॥
पुत्तेण न सतुट्ठो, धूय हरिऊण उज्जओ दइवो । मा मे होही एसा, नेहस्सऽवलम्बण वाला ॥ ९० ॥
एकस्स जाव अन्त, न जामि दुक्खस्स पावकम्मा ह । ताव च्चिय गरुययर, विइय तु निरूविय विहिणा ॥ ९१ ॥
रोवन्ती भणइ निवो, भद्दे! छड्डेहि सोगसवन्ध । नच्चावेइ समत्थ, लोय पुव्वकय कम्मं ॥ ९२ ॥
सठाविऊण महिल, जणएण समन्तओ धणुवरस्स । उवसोहिया विसाला, धरणी कयमण्डणाडोवा ॥ ९३ ॥
तीए सयवरत्थे, आहूया नरवई समन्तेण । सिग्घ साएयपुरीं[2], रामस्स वि पेसिओ दूओ ॥ ९४ ॥
सोऊण दूयवयण, पउमो भडचडयरेण महएण । लक्खण-भरहेहि सम, मिहिलानयरीं[3] समणुपत्तो ॥ ९५ ॥
माया-वित्तेहि सम, सव्वे वि गया नराहिवा मिहिल । सम्माणिया य परम, जणएण पसन्नहियएण ॥ ९६ ॥

---

कहो। उसे मैं तत्काल लाती हूँ। इस प्रकार तुम दु खित मत हो। (८१) जब इस प्रकार कहा, तब जनकने अपनी पत्नीसे कहा कि तुम कार्य नहीं जानती, मेरी चिन्ताका कारण सुनो। (८२) वह मायावी घोडा मुझे कल वैताढ्यपर ले गया था। वहाँके विद्याधर राजाने ऐसा संकेत करके छोड़ा है कि यदि राम वज्रावर्त नामक उत्तम धनुष्यको अपने वसमें करेगा तो कन्या उसकी होगी, दूसरे किसी प्रकारसे नहीं। (८३-८४) वन्धनावस्थामे पडे हुए अधन्य मैंने वह सब मजूर किया है। विद्याधर वह धनुष्य यहाँ नगरके वाहर लाये हैं। (८५) यदि राम उस महाधनुष्यकी डोरी नहीं चढ़ा सकेगा तो विद्याधर लड़कीको उठा ले जाएँगे, इसमे सन्देह नहीं है। (८६) अपुण्यशाली मैंने इनके साथ वीस दिनकी अवधि निश्चित की है। इसके बाद तो वे नियमानुसार लड़कीको वलपूर्वक ले जाएँगे। (८७)

यह कथन सुनकर विदेहाके शरीरमे शोक व्याप्त हो गया। वह रोने लगी और उसके आँसुओसे दोनो स्तन भीग गये। (८८) हे स्वामी! दुर्भाग्यशाली मैंने दैव, जिसने वहुत दु खोका आवासरूप यह शरीर वनाया है, का क्या विगाडा है? (८९) पुत्रसे सन्तुष्ट न होकर दैव पुत्रीका अपहरण करनेके लिए उद्यत हुआ है जिससे कि मेरे स्नेहकी अवलम्वनरूप यह लडकी भी न रहे। (९०) पापी मैं एक दु खका जवतक अन्त नहीं पाती हूँ तवतक तो विधिने दूसरी और भी भारी दिखाया है। (९१) इस तरह रोती हुईको राजाने कहा कि, भद्रे! शोककी वात छोडो। पहलेका किया हुआ कर्म लोगोको नचानेमें समर्थ है। (९२) पत्नीको आश्वासन देकर जनकने धनुषके चारो ओर मण्डपका आडम्बर करके विशाल पृथ्वी सजाई। (९३) शीघ्र ही उसके स्वयवरके लिए चारों ओरसे राजाओको बुलाया। रामके लिए साकेतपुरीमें दूत भेजा। (९४) दूतका वचन सुनकर वडे भारी सुभट समूहसे युक्त हो लक्ष्मण एव भरतके साथ राम मिथिलानगरीमे आ पहुँचे। (९५) माया और धनके साथ सभी राजा मिथलामें आये। प्रसन्नहृदय जनकने उनका वहुत सम्मान किया। (९६)

---

१ तेण तत्थ वेयड्ढ—प्रत्य०। २. पुरिं—प्रत्य०। ३. नयरिं—प्रत्य०।

विज्जाहरा य मणुया, सव्वालंकारभूसियसरीरा । रइयासणेसु एत्तो, उवविट्ठा परियणसमग्गा ॥ ९७ ॥
तत्तो सा धणुभवणे, सत्तहि कन्नासएहि परिकिण्णा । पेच्छइ नरिन्दवसमे, सीया कयमण्डणाडोवे[1] ॥ ९८ ॥
तो कञ्चुई पवुत्तो, बाले ! रामो इमो मणभिरामो । दसरहनिवस्स पुत्तो, देवकुमारोवमसिरीओ ॥ ९९ ॥
एयस्स जो समीवे, अणुओ च्चिय लक्खणो महाबाहू । भरहो सत्तुग्घो वि य, दोण्णि वि एए वरकुमारा ॥ १०० ॥
हरिवाहणो महप्पा, बाले ! मेहप्पहो य चित्तरहो । अह मन्दिरो जओ च्चिय, सिरिकन्तो दुम्मुहो भाणू ॥ १०१ ॥
राया चेव सुभद्दो, बुहो विसालो य सिरिधरो धीरो । अचलो य बन्धुरुद्दो, तइ य सिही पत्थिवो सूरो ॥ १०२ ॥
एए अन्ने य बहू, विसुद्धकुलसंभवा नरवरिन्दा । तुज्झ कएण वरतणू, इहाऽऽगया धणुपरिक्खाए ॥ १०३ ॥
मन्तीण समुल्लविय, धणुव जो कुणइ एत्थ सज्जीवं । सो होही वरणीओ, कन्नाए नत्थि संदेहो ॥ १०४ ॥
एवं च भणियमेत्ते, कमेण चावस्स अभिमुहा सव्वे । अह ढुक्किउं पयत्ता, निम्मज्जियपरियरावेढा ॥ १०५ ॥
जह जह ढुक्कन्ति भडा, तह तह अंग्गी विमुञ्चए धणुयं । विज्जुच्छडासरिच्छं, भीमोरगमुक्कनीसासं ॥ १०६ ॥
केएत्थ अग्गिभीया, करेसु पच्छाइऊण नयणाइं । भज्जन्ति पडिवहेणं, अन्नोन्नं चेव लङ्घन्ता ॥ १०७ ॥
अन्ने पुण दूरत्था, दट्ठूण फुरन्तपन्नयाडोवं । कम्पन्ति चलसरीरा, पणट्ठवाया दिसामूढा ॥ १०८ ॥
पन्नयवायाभिहया, पलासपत्तं व घत्तिया अवरे । मुच्छाविहलसरीरा, केई पुण थम्भिया सुहडा ॥ १०९ ॥
केई भणन्ति ठाणं, जइ वि हु जीवन्तया गमिस्सामो । तो दाणमणेयविहं, दाहामो दीण-किविणाणं ॥ ११० ॥
अन्ने भणन्ति एवं, अम्हे निययासु महिलियासु समं । कालं चिय नेस्सामो, किं वा एयाएँ रूवाए[2] ॥ १११ ॥
अवरे भणन्ति एसा, केण वि माया कया अउण्णेणं । ठविया य मरणहेउं, बहुयाण नरवरिन्दाणं ॥ ११२ ॥

---

सब प्रकारके अलंकारोसे भूषित शरीरवाले विद्याधर और मनुष्य अपने-अपने परिजनोंके साथ रचे हुए आसनों पर बैठ गये। (९७) तब सात सौ कन्याओंसे घिरी हुई सीताने सजाये गये धनुषभवनमेंसे वृषभके समान श्रेष्ठ राजाओंको देखा। (९८) कंचुकी कहने लगा कि, हे बाले! यह सुन्दर और देवकुमारोंके समान कान्तिवाला दशरथका पुत्र राम है। (९९) उसके समीप महाबली छोटा भाई लक्ष्मण है। ये दोनों उत्तम कुमार भरत और शत्रुघ्न हैं। (१००) हे बाले! महात्मा हरिवाहन मेघप्रभ, चित्ररथ, मन्दिर, जय, श्रीकान्त, दुर्मुख, भानु, सुभद्रराजा, बुध, विशाल, धीर श्रीधर, अचल, बन्धु, रुद्र, तथा शिखी और सूर राजा — ये तथा दूसरे भी विशुद्ध कुलमें उत्पन्न बहुतसे राजा धनुषकी परीक्षा करनेकी दृष्टिसे, हे सुन्दरी! तुम्हारे लिए यहाँ आये हैं। (१०१-१०३) मंत्रियोने घोषणा की कि जो यहाँ धनुष पर डोरी चढ़ा सकेगा वह कन्या द्वारा वरणयोग्य होगा, इसमें सन्देह नहीं है। (१०४)

इस प्रकार कहने पर अंगराग किये हुए तथा परिजनोंसे घिरे हुए वे सब क्रमशः धनुषकी ओर अभिमुख हो उस ओर चढ़ने लगे। (१०५) जैसे-जैसे सुभट उस ओर बढ़ते थे वैसे-वैसे वह धनुष बिजलीकी कान्ति सरीखी और भयंकर सर्पों द्वारा छोड़े गये निःश्वास जैसी आग छोड़ता था। (१०६) अग्निसे भयभीत कई सुभट तो हाथोंसे आँखे ढँककर एक दूसरेको लाँघते हुए विपरीत मार्गसे भागने लगे। (१०७) स्फुरायमाण सर्पोंका समूह देखकर दूर खड़े हुए दूसरे अस्थिरशरीरवाले, वाणी नष्ट हो गई हो ऐसे तथा दिङ्मूढ़ हो काँपने लगे। (१०८) सर्पोंकी फुत्कारसे आहत दूसरे पलाशके पत्तेकी भाँति दूर फेंके गये और मूर्छासे विह्वल कई सुभट स्तब्ध हो गये। (१०९) कई कहते थे कि यदि जीतेजी स्थान पर जा सके तो दीन एवं कृपणजनोंको अनेक प्रकारका दान देंगे। (११०) दूसरे कहते थे कि हम अपनी स्त्रियोंके साथ समय बिताएँगे! इस रूपवतीसे हमें क्या प्रयोजन है? (१११) दूसरे कहते थे कि किसी पापीने माया की है और बहुतसे राजाओंको मारनेके लिए यहाँ स्थापित की है। (११२) तब डुलते हुए कुण्डलवाले, मुकुट एवं अलंकारोंसे विभूषित देहवाले और सुन्दर हाथीके

---

१. णाडोवा—प्रत्य०। २. अग्गि—प्रत्य०।

ताव य चलन्तकुण्डल-मउडा-ऽलंकारभूसियसरीरो । पउमो गयवरगामी, अल्लीणो धणुवरन्तेण ॥ ११३ ॥
अह ते महाभुयङ्गा, निययसहावट्ठिया परमसोमा । धणुयं पि विगयजालं, गहियं रामेण सहस त्ति ॥ ११४ ॥
ठविऊण लोहपीढे, सज्जीवं धणुवरं कयं सिग्घं । ताव च्चिय संजायं, रय-रेणुसमोत्थयं गयणं ॥ ११५ ॥
आकम्पिया य सेला, विवरीयं चिय वहन्ति सरियाओ । उक्का-तडिच्छडालं, विद्दुमवण्णं दिसायक्कं ॥ ११६ ॥
सव्वत्तो घोररवा, चण्डा निवडन्ति तत्थ निग्घाया । सूरो पणट्ठतेओ, जाओ य जणो भउव्विग्गो ॥ ११७ ॥
एयारिसम्मि जाए, पलयावत्ते जए धणुवरं तं । विलएइ पउमनाहो, सव्वनरिन्दाण पच्चक्खं ॥ ११८ ॥
एयन्तरम्मि गयणे, देवा मुञ्चन्ति कुसुमवरवासं । साहु त्ति जंपमाणा, जयसद्दुग्घुट्ठतूररवा ॥ ११९ ॥
रामेण धणुवरं तं, गाढं अप्फालियं सदप्पेण । जह वरहिणेहि घुट्ठं, नवपाउसमेहसङ्काए ॥ १२० ॥
खुहिओ व्व सायरवरो, सो जणनिवहो कमेण आसत्थो । ताव च्चिय पसयच्छी, सीया रामं पलोएइ ॥ १२१ ॥
उल्लसियरोमकूवा, सिणेहसंबन्धजणियपरिओसा । लीलाएँ संचरन्ती, रामस्स अवट्ठिया पासे ॥ १२२ ॥
ऊयारिऊण धणुयं, पउमो नियआसणे सुहनिविट्ठो । सीयाएँ समं रेहइ, रइसाहीणो अणङ्गो व्व ॥ १२३ ॥
तं लक्खणेण धणुयं, घेत्तूण वलइयं सहरिसेणं । आयड्ढियं सदप्पं, पक्खुभियसमुद्दनिग्घोसं ॥ १२४ ॥
दट्ठूण विक्कमं ते, सव्वे विज्जाहरा भउव्विग्गा । देन्ति गुणसालिणीओ, अट्ठारस पवरकन्नाओ ॥ १२५ ॥
विज्जाहरेहि सिग्घं, गन्तूणं चक्कवालवरनयरं । वित्तन्ते परिकहिए, चन्दगई दुम्मणो जाओ ॥ १२६ ॥
आलोइऊण भरहो, रामं दढसत्ति-कन्तिपडिपुण्णं । अह सोइउं पयत्तो, तक्खणमेत्तेण पडिवुद्धो ॥ १२७ ॥
गोत्तं पिया य एक्को, एयस्स मम पि दोण्ह वि जणाणं । नवरं अब्भुययकम्मो, रामो परलोयसुकएण ॥ १२८ ॥

---

समान गमन करनेवाले राम धनुषके पास आये। (११३) उस समय वे बड़े-बड़े सर्प अपने पूर्व रूपमें स्थित हो अत्यन्त सौम्य बन गये। और अग्निकी ज्वालासे रहित धनुषको भी रामने सहसा उठा लिया। (११४) लोहेके बने हुए मंच पर स्थापित करके उन्होंने धनुष पर शीघ्र ही डोरी चढ़ा दी। उस समय आकाश धूल और रेतसे छा गया। (११५) पर्वत काँप उठे, नदियाँ उल्टी बहने लगीं तथा दिशाएँ उल्का-बिजलीकी छटावालीं और विद्रुमके समान वर्णवालीं हो गईं। (११६) उस समय चारों तरफ घोर शब्द होने लगे, प्रचण्ड बिजलियाँ गिरने लगीं, सूर्य तेजहीन हो गया और लोग भयसे उद्विग्न हो गये। (११७) विश्वमें जब ऐसा प्रलयका आवर्तन हो रहा था तब रामने सब राजाओंके समक्ष उस उत्कृष्ट धनुषको चढ़ा दिया। (११८) इसी पर आकाशमेंसे 'साधु' ऐसा कहते हुए तथा जयध्वनीसे वाद्योंकी आवाजको भी आच्छादित करनेवाले देवोंने सुन्दर पुष्पोंकी वर्षा की। (११९) वर्षाकालमें नवीन मेघोंकी आशकासे मोर जैसा घोष करते हैं वैसा ही रामने दर्पके साथ उस उत्तम धनुषका प्रचण्ड टंकार किया। (१२०) उससे सागर क्षुब्ध हो गया। वह मानवसमूह आहिस्ता-आहिस्ता आश्वस्त हुआ। उस समय विशालाक्षी सीताने रामको देखा। (१२१) जिसके रोमकूप उल्लसित हो गये है और स्नेहके सम्बन्धसे जिसे परितोष हुआ है ऐसी सीता लीलापूर्वक गमन करती हुई रामके पास आई। (१२२) धनुषको उतारकर सीताके साथ अपने आसन पर आरामसे स्थित राम रतियुक्त अनंगकी भाँति शोभित हो रहे थे। (१२३) उस धनुषको उठा करके हर्षित लक्ष्मणने वलयकी भाँति गोलाकार बना दिया और क्षुब्ध समुद्रके समान निर्घोष करते हुए उसको दर्पके साथ खींचा। (१२४) उसके पराक्रमको देखकर भयसे उद्विग्न सब विद्याधरोंने गुणवालीं अठारह उत्तम कन्याएँ दीं। (१२५) शीघ्र ही चक्रवालनगरमें जाकर विद्याधरोंने सारा वृत्तान्त कह सुनाया। इससे चन्द्रगति मनमें उद्विग्न हो गया। (१२६)

दृढ़शक्ति एवं कान्तिसे परिपूर्ण रामको देखकर उसी समय प्रतिबुद्ध भरत सोचने लगा कि इसके और मेरे—हम दोनों जनोंके गोत्र और पिता एक ही हैं केवल परलोकमें किये हुए पुण्यके कारण राम अभ्युदय-कर्मवाले हैं। (१२७-१२८) अपने कर्मोंके प्रभावसे ही पद्मदलके समान नेत्रोंवाली, पद्मके समान मुखवाली तथा पद्मके गर्भके समान गौरवर्णा यह

पउमदलसरिसनयणा, पउमसुही पउमगब्भसंकासा । पउमस्स इमा भज्जा, जाया निययाणुभावेणं ॥ १२९ ॥
सवकला-ऽऽगमकुसला, विमणं नाऊण केगई पुत्तं । दइयस्स साहइ फुडं, भरहकुमारस्स सब्भाव ॥ १३० ॥
भरहस्स मए सामिय!, सुणियं सोगाउरं मण गाढं । तह त करेहि सिग्ध, जह निव्वेय न य उवेइ ॥ १३१ ॥
अत्थि जणयस्स भाया, कणओ नामेण एत्थ मिहिलाए । जाया य सुप्पभाए, तेण सुभद्दा पवरकन्ना ॥ १३२ ॥
सिग्घ सयवरा सा, घोसाविज्जउ नरिन्दमज्झम्मि । जाव न गच्छइ भरहो, अज्ज चिय परमनिव्वेय ॥ १३३ ॥
भणिऊण एवमेय, सा वत्ता दसरहेण कणयस्स । कहिया य निरवसेसा, तेण वि य पडिच्छिया आणा ॥ १३४ ॥
कणएण तत्थ तुरिय, सवे वि नराहिवा समाहूया । जे वि य गया निवेस, ते वि तहिं चेवमल्लीणा ॥ १३५ ॥
उवविट्ठेसु कमेण, कणयसुया तत्थ आगया कन्ना । परिहरिऊण नरिन्दे, वरेइ भरह सुभद्दा सा ॥ १३६ ॥
अच्चन्तविसमभावं, सेणिय! पेच्छसु खलाण कम्माण । पडिवुद्धो चिय भरहो, भज्जाएँ विमोहिओ पच्छा ॥ १३७ ॥
जपन्ति एक्कमेक्क, विलक्खवयणा नराहिवा सवे । जा जस्स पुवविहिया, भज्जा सा तस्स उवणमइ ॥ १३८ ॥
रामेण तओ सीया, परिणीया संपयाएँ परमाए । भरहेण वि कणयसुया, तेणेव निओगकरणेण ॥ १३९ ॥
सवे काऊण तहिं, वीवाहमहुस्सव नरवरिन्दा । निययपुराणि कमेणं, सपत्ता साहणसमग्गा ॥ १४० ॥

दसरहस्स सुया वलदप्पिया, नववहूहिं सम जणसेविया ।
पविसरन्ति कमेण सुकोसलं, विमलकित्तिधरा पुरिसोत्तमा ॥ १४१ ॥

॥ इय पउमचरिए रामलक्खणधणुरयणलाभविहाणो नाम अट्ठावीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

---

पद्मकी भार्या हुई है। (१२९) सर्वकला एवं शास्त्रोंमे प्रवीण कैकईने पुत्रको चिन्तित देख पतिसे भरतकुमारके मनोभावके वारेमें स्पष्ट रूपसे कहा कि हे स्वामी! मुझे भरतका मन अत्यन्त शोकातुर प्रतीत होता है। इसलिए शीघ्र ही वैसा करो जिससे वह निर्वेद प्राप्त न करे। (१३०-१३१) यहाँ मिथिलामें कनक नामका जनकका एक भाई है। उसकी पत्नी सुप्रभासे उसे सुभद्रा नामकी सुन्दर कन्या है। (१३२) जबतक आज भरत परम निर्वेद प्राप्त नहीं करता है तबतक शीघ्र ही वह स्वयवरा है ऐसी राजाओंमें घोषणा करवाओ। (१३३) ऐसा ही हो—इस प्रकार कहकर वह सारी वात दशरथने कनकसे कही। उसने भी आज्ञा अंगीकार की। (१३४) कनकने फौरन ही सब राजाओंको बुलाया। जो अपने स्थान पर चले गये थे वे भी वहाँ आ गये। (१३५) सबके बैठ जाने पर कनककी पुत्री वहाँ आई। दूसरे राजाओंका त्याग करके उस सुभद्राने भरतका वरण किया। (१३६)

हे श्रेणिक! दुष्ट कर्मोंकी अत्यन्त विषमता तो देखो कि प्रतिबुद्ध होने पर भी भार्याने वादमें उसे विमोहित कर दिया। (१३७) लज्जित मुखवाले सब राजा एक-दूसरेसे कहने लगे कि जो जिसकी पूर्वकर्म द्वारा विहित भार्या होती है वही उसे मिलती है। (१३८) तब रामने सीताके साथ परम वैभवके साथ विवाह किया। भरतने भी कनकसुता सुभद्राके साथ उसी नियोग एवं करणमें शादी की। (१३९) वहाँ विवाह-महोत्सव करके क्रमशः सब राजा सेनाके साथ अपने-अपने नगरमें पहुँचे। (१४०) वलका अभिमान रखनेवाले लोगों द्वारा सेवित विमल कीर्ति धारण करनेवाले तथा पुरुषोंमें उत्तम ऐसे दशरथके पुत्र क्रमशः अपना कौशल फैलाने लगे। (१४१)

। पद्मचरितमें राम एवं लक्ष्मण द्वारा किया गया धनुष-रत्नका लाभ नामक अट्ठाइसवाँ उद्देश समाप्त हुआ।

---

१ भद्दाए—प्रत्य०। २. कयसोहिया—प्रत्य०।

## २९. दसरहवइराग-सव्वभूयसरणमुणिआगमणं

एत्तो च्चिय आसाढे, राया धवलट्ठमीएँ भूईए। जिणचेइयाण महिम, काऊण तओ समाढत्तो ॥ १ ॥
सम्मज्जिओवलित्ता, जिणहरभूमी करन्ति केएत्थ। रङ्गावलीनिओग, चुण्णेण पञ्चवण्णेण ॥ २ ॥
केई पुण वरकुसुमे, गहिऊण तोरणेसु मालाओ। विरयन्ति य भत्तीओ, विचित्तधाऊरसेण तु ॥ ३ ॥
सव्वम्मि सुपडिउत्ते, सुयसहिओ नरवई जिणिन्दाण। ण्हवण करेइ विहिणा, पडुपडह-मुइङ्गसद्दाल ॥ ४ ॥
दिवसाणि अट्ठ राया, पोसहिओ जिणवराण वरपूय। काऊण भत्तिमन्तो, सथुणइ परेण विणएण ॥ ५ ॥
त ण्हवणसन्तिसलिल, नरवइणा पेसिय सभज्जाण। तरुणविलयाहि नेउ, छूढ चिय उत्तमङ्गेसु ॥ ६ ॥
कञ्चुइहत्थावगय, जाव य गन्धोदय चिरावेइ। ताव य वरग्गमहिसी, पत्ता कोव च सोय च ॥ ७ ॥
चिन्तेऊण पयत्ता, एयाओ नरवईण महिलाओ। सम्माणियाउ न य ह, एत्तो जिणसन्तिसलिलेण ॥ ८ ॥
दइयस्स को व दोसो?, पुव्व न उवज्जिय मए सुकय। तेण चिय पम्हुट्ठा, जुवईण मज्झयारम्मि ॥ ९ ॥
अवमाणजलणदड्ढ, एय मे पावपूरिय हियय। मरणेण उवसमिज्जइ, कत्तो पुण अन्नभेएण? ॥ १० ॥
भण्डारिय विसाह, सद्दावेऊण भणइ ससिवयणा। एय न कस्स वि तुमे, सपइ वत्थु कहेयव्व ॥ ११ ॥
अब्भिन्तर पविट्ठा, मरणे उच्छाहनिच्छियमईया। कण्ठकरगहियवत्था, ताव च्चिय नरवई पत्तो ॥ १२ ॥
पेसजणस्स नरिन्दो, सद्द निसुणेइ तत्थ अइकलुण। हा देवि! किमारद्ध, जीयन्तयर इम कम्म? ॥ १३ ॥
घेत्तूण पत्थिवेण, नियय़ङ्कनिवेसिया समालत्ता। कीस अकज्जे सुन्दरि!, मरणुच्छाहा तुम जाया? ॥ १४ ॥
सा भणइ सामिय! तुमे, सव्वाण वि महिलियाण सन्तिजल। सपेसिय महायस!, तस्साह वञ्चिया नवर ॥ १५ ॥

---

## २९. दशरथका वैराग्य तथा मुनि सर्वभूतशरणका आगमन

उधर आषाढकी शुक्ल अष्टमीके दिन राजाने वैभवके साथ जिनचैत्योंका माहात्म्य मनाना शुरू किया। (१) कई लोग बुहारकर पोती गई जिनमन्दिरकी भूमिपर पाँच रगके चूर्ण द्वारा रगवल्ली[1] (ऐपन) का कार्य करने लगे। (२) कई उत्तम पुष्प लेकर तोरणोंमें मालाएँ तथा विचित्र धातुरससे रचनाएँ करने लगे। (३) सब सम्पन्न होनेपर पुत्रसहित राजाने जिनेन्द्रोका विधिपूर्वक दुन्दुभि एवं मृदगसे अत्यन्त शब्दायमान ऐसा स्नान कराया। (४) आठ दिनका पौषध किये हुए राजाने जिनवरोंकी पूजा करके भक्तियुक्त हो परम विनयके साथ स्तुति की। (५) वह शान्तिस्नानका जल राजाने अपनी पत्नियोंके पास भेजा। तरुण स्त्रियोंने लेकर उसे मस्तकपर डाला। (६) कचुकी हाथमें रहे हुए गन्धोदक ले जानेमें विलम्ब कर रहा था। इसपर मुख्य पटरानीको क्रोध और शोक हो आया। (७) वह सोचने लगी कि ये महिलाएँ राजा द्वारा जिनेश्वरके शान्तिजलसे सम्मानित हुई हैं, किन्तु मैं नही हुई। (८) इसमे पतिका क्या दोष है? मैंने पूर्वमे पुण्य उपार्जित नहीं किया होगा। उसीसे स्त्रियोंके बीच मै भुला दी गई हूँ। (९) अपमानरूपी आगसे जला हुआ और पापसे भरा हुआ मेरा यह हृदय मरणसे ही शान्त होगा। दूसरे प्रकारसे कैसे शान्त हो सकेगा? (१०) तब विशाख नामके भण्डारीको बुलाकर शशिवदना कैकेईने कहा कि यह बात तुम इस समय किसीसे मत कहना। (११) मरणके लिए उत्साही और दृढ़ निश्चयवाली वह भीतर प्रवेश करके जैसे ही हाथमे लिया हुआ वस्त्र गलेमें बाँधती थी वैसे ही राजा आ पहुँचा। (१२) राजाने वहाँ नौकरका अत्यन्त करुण शब्द सुना कि, हे देवी! जीवनका नाश करनेवाला यह कार्य तुम किसलिए कर रही हो? (१३) राजाने उसे उठाकर अपनी गोदमे रखा और कहा कि, हे सुन्दरी! किस तरहके अनुचित कार्यके कारण तुम्हें मरनेका उत्साह हुआ है? (१४) उसने कहा कि, हे स्वामी! आपने सभी स्त्रियोको शान्तिजल भेजा, किन्तु हे महायश! मैं ही सिर्फ उससे वचित रखी गई। (१५) अपमानसे दु खित हो उच्चकुलमें उत्पन्न स्त्री प्राणधारण करके क्या करे? मरण ही अच्छा है।

---

१. गुजरातीमें रंगोली।

अवमाणदूमिएणं, किं कीरइ पणइणीण जीएण । तुङ्गकुलजाइयाणं[1], वर खु मरण सुहावेइ ॥ १६ ॥
जाव य सा भणइ इमं, ताव चिय कञ्चुई समणुपत्तो । एव समुल्लवन्तो, तुज्झ जल पेसिय पहुणा ॥ १७ ॥
सा कञ्चुइणा मुद्धा, अहिसित्ता तेण सन्तिसलिलेण । निव्ववियमाणसग्गी, पसन्नहियया तओ जाया ॥ १८ ॥
ताव य नराहिवेणं, भणिओ चिय कञ्चुई सरोसेण । न य आगओ सि सिग्घ, को वक्खेवो तुह आसि ? ॥ १९ ॥
ता कञ्चुई पवुत्तो, भएण अहियं चलन्तसव्वङ्गो । सामिय ! न य वक्खेवो, अत्थि मह कोइ नियलोए ॥ २० ॥
एयं जराएँ अङ्ग, मज्झ कय विगयदप्पउच्छाह । तूरन्तस्स वि धणियं, न वहइ परिजुण्णसयड व ॥ २१ ॥
जे आसि मज्झ नयणा, सामिय ! पढम विपारदिट्ठिल्ला । ते वि य न दीहपेही, सपइ जाया कुमित्त ब ॥ २२ ॥
कण्णा वि पढम वयण, निसुणन्ता मम्मण पि उल्लाव । ते सुमहय पि सद्दं, न सुणन्ति पहू ! दुपुत्त ब ॥ २३ ॥
जे वि मह आसि पुरा, दन्ता वरकुडयकुसुमसंकासा । ते वि जरवड्ढइकया, पडिया अरय ब तुम्बाओ ॥ २४ ॥
आसि चिय पढमयर, हत्था दढचावकड्ढणसमत्था । ते वि य गय ब कवल, मुहाउ दुक्खेहि ढोयन्ति ॥ २५ ॥
जङ्घाओ वि य मज्झ, आसि पुरा चलण-गमणदच्छाओ । नाह ! अणायत्ताओ, सपइ जह दुट्ठमहिलाओ ॥ २६ ॥
नवरं चिय हियइट्ठा, दइया विव नरवई मह लट्ठी । जा कुणइ अवट्ठम्भ, घुलन्त-विवडन्तदेहस्स ॥ २७ ॥
तूरन्तस्स य अङ्ग, कम्पइ बहुला हवन्ति नीसासा । खेओ य समुप्पज्जइ, गई वि मन्द समुव्वहइ ॥ २८ ॥
कत्तो चिय वक्खेवो ?, सामिय ! अहय जराएँ परिगहिओ । आणाएँ तुज्झ एन्तो, इमाएँ वेलाएँ सपत्तो ॥ २९ ॥
सुणिऊण तस्स वयण, राया चिन्तेइ अद्धुवं देह । तडिविलसियं व नज्जइ, खणेण जीय पि नासेइ ॥ ३० ॥
देहस्स कए पुरिसा, कुणन्ति पाव परिग्गहासत्ता । विसयविसमोहियमई, धम्म दूरेण वज्जेन्ति ॥ ३१ ॥

वही उसे सुख दे सकता है। (१६) जब वह ऐसा कह ही रही थी कि कंचुकी, ऐसा कहता हुआ कि आपके लिए स्वामीने जल भेजा है, आ पहुँचा। (१७) उस कंचुकी द्वारा वह मुग्धा स्त्री शान्तिजलसे अभिषिक्त की गई। तब मनकी आग शान्त होनेपर वह मनमें प्रसन्न हुई। (१८)

उस समय क्रुद्ध राजाने कंचुकीसे पूछा कि तुम यहाँ जल्दी क्यो नहीं आये। तुम्हे कौनसा विक्षेप हुआ था। (१९) तब भयसे और भी अधिक जिसका सारा अग कॉप रहा है ऐसा कंचुकी कहने लगा कि, हे स्वामी ! इस जीवलोकमे मेरा कोई विक्षेपकारी नहीं है। (२०) बुढापेने मेरा यह शरीर दर्प और उत्साहसे रहित बना दिया है। जल्दी करनेपर भी जीर्ण शकटकी भाँति यह विशेष नहीं चलता। (२१) हे स्वामी ! पहले अतिदूर देखनेवाली मेरी जो आँखें थीं वे ही अब कुमित्रकी भाँति दीर्घदर्शी नहीं रही हैं। (२२) हे प्रभो ! पहले जो अव्यक्त वचन और सम्भाषण भी कान सुनते थे वे ही अब दुष्ट पुत्रकी भाँति बड़ा भारी शब्द भी नहीं सुन सकते। (२३) कुटजके सुंदर पुष्पोंके सरीखे जो मेरे पहले दाँत थे उन्हे भी जरारूपी बढ़ईने आरोंको गिराकर साफ़ तुम्बे जैसा बना दिया है। (२४) जो हाथ पहले मजबूत धनुषको खींचनेमे समर्थ थे वे भी हाथीकी भाँति मुँहतक कौर दुःखसे ले जाते हैं। (२५) हे नाथ ! जो जँघाएँ पहले चलन और गमनमें दक्ष थीं, अब वे दुष्ट स्त्रीकी भाँति स्वाधीन नहीं हैं। (२६) हे राजन् ! प्रिय पत्नीकी भाँति लकड़ी ही केवल मेरी प्यारी है जो काँपते और गिरते शरीरको अवलम्बन देती है। (२७) जल्दी करनेपर शरीर काँपता है, साँस जोरोंसे चलती है, थाक पैदा होता है और गति भी मन्द हो जाती है। (२८) हे स्वामी ! विक्षेप किससे ? मैं बुढापे द्वारा पकड़ा गया हूँ। आपकी आज्ञासे चलता-चलता इतने समयमें मैं यहाँ पहुँच पाया हूँ। (२९)

उसका वचन सुनकर राजा सोचने लगा कि यह अध्रुव शरीर बिजलीकी चमकके जैसा विदित होता है। क्षणभरमें जीव भी चला जाता है। (३०) परिग्रहमें आसक्त पुरुष देहके लिए पाप करते हैं। विषयरूपी विषमें विमोहित

1. पइणा—प्रत्य०।

पुण्णेण परिग्गहिया, ते पुरिसा जे गिहं पयहिऊण । धम्मचरणोवएसं, कुणन्ति निच्च दढधिईया ॥ ३२ ॥
कइया ह विसयसुह, मोत्तूण परिग्गह च निस्सङ्गो । काहामि जिणतव चिय, दुक्खक्खयकारणट्ठाए ॥ ३३ ॥
भुत्त चिय विसयसुह, पुहई परिपालिया चिर कालं । जणिया य पवरपुत्ता, अन्न किं वा पडिक्खामि ? ॥ ३४ ॥
परिचिन्तिऊण एय, राया पुव्विकयस्स अवसाणे । धम्माणुरागरत्तो, भोगेसु अणायर कुणइ ॥ ३५ ॥
कस्स वि कालस्स तओ, विहरन्तो सुमहएण सङ्घेण । पत्तो साएयपुरिं, मुणिवसभो सवसत्तहिओ ॥ ३६ ॥
पन्थायवपरिसमिय, सङ्घ ठविऊण [1]सरिसिउद्देस । पविसरइ अप्पदसमो, महिन्दउदय वरुज्जाण ॥ ३७ ॥
तस-पाण-जन्तुरहिए, सिलायले समयले मणभिरामे । नागद्दुमस्स हेट्ठे, चउनाणी तत्थ उवविट्ठो ॥ ३८ ॥
केई गुहानिवासी, पब्भारेसु य अवट्ठिया समणा । गिरिकन्दरेसु अन्ने, समासिया चेइयहरेसु ॥ ३९ ॥
सो सव्वभूयसरणो, चाउवण्णेण समणसङ्घेण । तत्थेव गमइ मास, ताव चिय पाउसो पत्तो ॥ ४० ॥
गज्जन्ति घणा गरुय, तडिच्छडाडोवभासुर गयण । धारासयजज्जरिया, नवसासससमाउला पुहई ॥ ४१ ॥
परिवड्ढन्ति नईओ, जाया पहियाण दुग्गमा पन्था । ऊसुयमणाउ एत्तो, गयवइयाओ विसूरन्ति ॥ ४२ ॥
झज्झ त्ति निज्झराण, वप्पीहय-दद्दुराण मोराणं । सद्दो पवित्थरन्तो, वारणलील विलम्बेइ ॥ ४३ ॥
एयारिसम्मि काले, समणा सज्झाय-झाण-तवनिरया । अच्छन्ति महासत्ता, दुक्खविमोक्ख विचिन्तन्ता ॥ ४४ ॥
अह अन्नया नरिन्दो, पभायसमये भडेहि परिकिण्णो । वच्चइ उज्जाणवर, मुणिवन्दणभत्तिराएण ॥ ४५ ॥
सपत्तो य दसरहो, अहिवन्देऊण भावओ साहू । तत्थेव य उवविट्ठो, सुणेइ सिद्धन्तसवन्ध ॥ ४६ ॥
लोगो दव्वाणि तहा, खेत्तविभागो य कालसब्भावो । कुलगरपरम्परा वि य, नरिन्दवसा अणेगविहा ॥ ४७ ॥

---

बुद्धिवाले मनुष्य धर्मका दूरसे ही त्याग करते हैं। (३१) जो दृढ़ बुद्धिवाले घरका त्याग करके सदैव धर्मका आचरण और धर्मका उपदेश करते हैं वे ही पुण्यशाली हैं। (३२) विषयसुख तथा परिग्रहका त्याग करके मैं कब निःसंग बनूँगा और कब दु खोका क्षय करनेके लिए जिनप्रोक्त तप करूँगा ? (३३) मैंने चिरकाल पर्यन्त विषयसुखका उपभोग और पृथ्वीका परिपालन किया है। उत्तम पुत्रोंको भी जन्म दिया है। अब मैं दूसरे किसकी प्रतीक्षा करता हूँ ? (३४) ऐसा सोचकर पूर्वकृत कर्मोंके अवसानके समय राजा धर्मानुरागमें अनुरक्त हुआ और भोगोंमें अनादर करने लगा। (३५)

इसके बाद कुछ समय व्यतीत होने पर बडे भारी सघके साथ विहार करते हुए सर्वसत्त्वहित मुनिवर साकेतमें पधारे। (३६) मार्ग और धूपसे थके हुए सघको सरोवरके प्रदेशमे ठहराकर स्वय दसवें होकर उन्होंने महेन्द्रोदय नामक सुन्दर उद्यानमें प्रवेश किया। (३७) त्रस, प्राण और जन्तुसे रहित, समतल और मनोरम शिलातलके ऊपर तथा नागवृक्षके नीचे वे चतुर्ज्ञानी मुनिवर ठहरे। (३८) कई श्रमण गुफामें रहे, कई पर्वतके ऊपर ठहरे तो दूसरोंने पर्वतकी कन्दराओंमें और चैत्यगृहोमे आश्रय लिया। (३९) उन सर्वभूतशरणने चतुर्विध श्रमणसघके साथ वहीं एक मास बिताया। उसके बाद वर्षाकाल आ पहुँचा। (४०) बादल खूब गरजने लगे, आकाश बिजलीकी चमकसे दीप्तिमान् हो गया और सैकड़ो धाराओंसे जर्जरित पृथ्वी नवीन शस्यसे छा गई। (४१) नदियाँ बढ़ने लगीं, पान्थजनोके लिए मार्ग दुर्गम हो गये और प्रोषितपतिकाएँ उत्सुकमना होकर अफ़सोस करने लगीं। (४२) झरनोका झर्झर शब्द, पपीहे, मेढ़क और मोरोंका चारों ओर फैलनेवाला शब्द हाथीकी लीलाका विडम्बन करता था। (४३) ऐसे समयमे स्वाध्याय, ध्यान और तपमें निरत महासमर्थ साधु दु खके विनाशका विचार करते थे। (४४)

एक दिन सुभटोंसे घिरे हुए राजाने प्रभातके समय भक्तिरागसे मुनिको वन्दन करनेके लिए उद्यानकी ओर गमन किया। (४५) दशरथ आ पहुँचा। साधुओंको भावपूर्वक वन्दन करके वहीं बैठा और सिद्धान्तकी बातें सुनने लगा। (४६) लोक, द्रव्य, क्षेत्रका विभाग, कालका सद्भाव, कुलकर परम्परा तथा अनेक तरहके राजवश—इनके बारेमे सुनकर तथा

---

१ सररिउद्देस—प्रत्य०।

थुणिऊण[1] पणमिऊण य, मुणिवसह नरवई पहट्ठमणो । पविसरइ निययनयरी[2], गमेइ काल जहिच्छाए ॥ ४८ ॥
एवं राया मुणिगुणकहासत्तचित्तो महप्पा, पूया-दाणं विणयपणओ देइ सव्वायरेण ।
सेविज्जन्तो गमइ दियहे दिव्वनारीजणेण, पुव्वोवत्त विमलहियओ भुञ्जई देहसोक्ख ॥ ४९ ॥

॥ इय पउमचरिए दसरहवइरागसव्वभूयसरणागमो नाम एगूणतीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## ३०. भामण्डलसंगमविहाणं

घणगरुयगज्जियरवो, कालो च्चिय पाउसो वइक्कन्तो । उद्दण्डपुण्डरीओ, सपइ सरओ समणुपत्तो ॥ १ ॥
ववगयघणसेवालं, ससिहस धवलतारयाकुमुय[3] । लोगस्स कुणइ पीई, नभसलिल पेच्छिउ सरए ॥ २ ॥
चक्काय-हस-सारस-अन्नोन्नरसन्तकयसमालावा । निप्फण्णसव्वसस्सा, अहिय च्चिय रेहए वसुहा ॥ ३ ॥
भामण्डलस्स एव, सीयाचिन्ताएँ गहियहिययस्स । सरओ च्चिय वोलीणो, मयणमहाजलणतवियस्स ॥ ४ ॥
अह अन्नया कुमारो, लज्जा[4] मोत्तूण पिउसगासम्मि । सीयाएँ कारणट्ठे, भणइ वसन्तद्धय मित्त ॥ ५ ॥
मा कुणसु दीहसुत्तं, परकज्ज सीयल परिगणन्तो । मयणसमुद्दविवडिय, सुपुरिस ! त मे न उत्तिरवसि ॥ ६ ॥
एव समुल्लवन्तं, भणइ कुमार महद्धओ वयणं । निउणेहि कहिज्जन्त, सम्बन्ध तीएँ कन्नाए ॥ ७ ॥
जणओ कुमार ! अम्हे, एत्थाऽऽणेऊण मग्गिओ कन्न । तेण पि एव भणिय, रामस्स मए पढमदिन्ना ॥ ८ ॥

मुनिवृषभको प्रणाम करके मनमे आनन्दित राजाने अपनी नगरीमें प्रवेश किया और इच्छानुसार काल व्यतीत करने लगा। (४७-४८)

इस प्रकार मुनिके गुण तथा उपदेशमे आसक्त चित्तवाला, महात्मा और विनयसे प्रणत राजा पूजा करता था तथा दान देता था। सेवा किया जाता वह दिव्य स्त्रियोंके साथ दिन बिताता था और पूर्वजन्ममे प्राप्त किये हुए शरीर-सुखका विमल हृदयवाला वह उपभोग करता था। (४९)

। पद्मचरितमें दशरथ-वैराग्य तथा सर्वभूतशरणका आगमन नामक उन्तीसवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

## ३०. भामण्डलका पुनर्मिलन

बादल और गम्भीर गर्जन-ध्वनि जिसमें होती है ऐसा वर्षाकाल व्यतीत हुआ। अब कमलोंको उद्दण्ड करनेवाला शरत्काल आया। (१) बादलरूपी सेवारसे रहित, चन्द्ररूपी हससे युक्त, सफेद तारे रूपी कुमुदसे व्याप्त ऐसे आकाश रूपी जलको शरत्कालमें देखकर लोगोंको आनन्द होता था। (२) जिसमे चक्रवाक, हँस और सारस एक-दूसरेके साथ समालाप करते हैं और सब प्रकारके धान्य जिसमे उत्पन्न हुए हैं ऐसी पृथ्वी अधिक शोभित हो रही थी। (३) सीताकी चिन्ताने जिसके हृदयको पकड़ रखा है तथा मदनकी बडी भारी अग्निसे जो तप्त है ऐसे भामण्डलका शरत्काल भी व्यतीत हो गया। (४) एकदिन लज्जाका परित्याग करके कुमारने पिताके समक्ष ही सीताके बारेमे मित्र वसन्तध्वजसे कहा। (५) दूसरेके कार्यको तुच्छ मानकर तुम दीर्घसूत्री मत बनो। हे सुपुरुष! मदनरूपी सागरमें गिरे हुए मुझको तुम बाहर क्यों नहीं निकालते? (६) इस तरह बोलते हुए कुमारको वसन्तध्वजने कहा कि उस कन्याके बारेमें तुम मेरा कहना सुनो। (७) हे कुमार! यहाँ लाकरके जनकसे हमने कन्याकी मँगनी की थी। उसने भी ऐसा कहा कि मैंने रामको पहले ही दे दी है। (८) मित्रने आगे धनुष आदिके बारेमे जैसा हुआ था वैसा सब कुछ कहा। हे कुमार! राजाओंके बीच

१ मुणिऊण—प्रत्य०। २ नयरिं—प्रत्य०। ३ कुसुम—मु०। ४. लज्ज—प्रत्य०।

पुणरवि कहेइ मित्तो, सव्वं धणुयाइयं जहावत्तं । रामेण निवइमज्झे, सीया विभवेण परिणीया ॥ ९ ॥
नीया साएयपुरी, रामेण महाबलेण सा कन्ना । इन्दो वि पुव्वविहियं, कुमार ! न य अन्नहा कुणइ ॥ १० ॥
सुणिऊण वयणमेयं, रुट्ठो भामण्डलो भणइ एवं । विज्जाहरत्तणं मे, निरत्थयं तीऍ रहियस्स ॥ ११ ॥
एवं भणिऊण तो सो, सन्नद्धो नियसाहणसमग्गो । अह जाइउं पवत्तो, साएयपुरिं सवडहुत्तो ॥ १२ ॥
तं पेच्छिऊण सहसा, वियब्भनयरं नहेण वच्चन्तो । सभरियपुव्वजम्मो, मुच्छावसविम्भलो जाओ ॥ १३ ॥
नीओ य निययभवणं, भडेहि अहियं समाउलमणेहिं । चन्दणजलोल्लियङ्गो, पडिबुद्धो तक्खणं चेव ॥ १४ ॥
भणिओ चन्दगईण, पुत्तय ! किं कारणं गओ मुच्छं ? । एयं कहेहि मज्झं, मयणावत्थं पमोत्तूणं ॥ १५ ॥
लज्जाओणमियसिरो, भणइ य भामण्डलो विरुद्धं मे । परिचिन्तियं महाजस ! घणमोहपसङ्गजोएणं ॥ १६ ॥
जीसे पडम्मि रूवं, आलिहियं नारएण निक्खुत्तं । सा मज्झ निययबहिणी, एक्कोयरगब्भसंभूया ॥ १७ ॥

भामण्डलपूर्वभवः —

भणइ पुणो चन्दगई, पुत्तय ! साहेहि परिफुडं एयं । कह तुज्झ नियबहिणी सा कन्ना ? कस्स वा दुहिया ? ॥ १८ ॥
सो भणइ ताय ! निसुणसु, मह चरियं पुव्वजम्मसंबन्धं । अत्थि वियब्भा नयरी, महिन्दगिरिसंकडे दुग्गे ॥ १९ ॥
तत्थाहं आसि पुरा, अह कुण्डलमण्डिओ नरवरिन्दो । भज्जा विप्पस्स हिया, तया मए कामवसएणं ॥ २० ॥
अणरण्णनरवईणं, बद्धो हं छुट्टिऊण हिण्डन्तो । पेच्छामि तत्थ समणं, तवलच्छिविभूसियसरीरं ॥ २१ ॥
तस्समणपायमूले, धम्मं सुणिऊण भावियमणेणं । गहियं अणामिसवयं, सद्धम्मे मन्दसत्तेणं ॥ २२ ॥
जिणवरधम्मस्स इमं, माहप्पं एरिसं अहो लोए । घणपावकम्मकारी, तह वि अहं दुग्गइं न गओ ॥ २३ ॥
नियमेण संजमेण य, अणन्नदिट्ठित्तणेण मरिऊणं । जाओ य विदेहाए, समयं अन्नेण जीवेणं ॥ २४ ॥

रामने वैभवके साथ विवाह किया है। महाबली राम सीताको साकेतपुरीमें ले गये हैं। इन्द्र भी पूर्वकृत कर्मको अन्यथा नहीं कर सकता। (९-१०) ऐसा कथन सुनकर रुष्ट भामण्डलने कहा कि तो फिर उससे रहित मेरे लिए विद्याधरता भी निरर्थक है। (११) ऐसा कहकर वह अपनी सारी सेनाके साथ तैयार हो गया। इसके बाद वह साकेतपुरीकी ओर चल पड़ा। (१२) आकाशमार्गसे जाता हुआ वह मार्गमें विदर्भनगरको देखकर पूर्वजन्मका स्मरण होने पर सहसा विह्वल हो मूर्च्छावश हो गया। (१३) अत्यन्त व्याकुल मनवाले सुभटों द्वारा वह अपने भवनमें लाया गया। चन्दनका जल शरीर पर सिंचन करनेसे वह तत्काल ही होशमें आया। (१४) चन्द्रगतिने पूछा कि, हे पुत्र ! मदनावस्थाका त्याग करके तू क्यों मूर्च्छित हो गया था, यह मुझे कह। (१५) लज्जासे अवनत सिरवाले भामण्डलने कहा कि, हे महाशय ! प्रगाढ़ मोहके कारण मैंने अनुचित विचार किया है। (१६) नारदने जिसको विशिष्ट चित्रपटमें अंकित किया था वह तो मेरी एक ही गर्भसे उत्पन्न सहोदरा बहन है। (१७) इसपर चन्द्रगतिने पुनः पूछा कि, हे पुत्र ! तू साफ-साफ कह कि वह कन्या तेरी अपनी बहन कैसे है तथा वह किसकी लड़की है ? (१८) उसने कहा कि, हे तात ! आप मेरे पूर्वजन्मका वृत्तान्त सुनें।

महेन्द्रगिरिसे घिरी हुई और दुर्गम ऐसी विदर्भनगरी है। (१९) पूर्वमें मैं वहाँ कुण्डलमण्डित नामका राजा था। उस समय कामके वशीभूत मैंने वहाँ एक ब्राह्मणकी भार्याका अपहरण किया था। (२०) अनरण्य राजाके द्वारा मैं पकड़ा गया था। छूटने पर घूमते हुए मैंने तपरूपी लक्ष्मीसे विभूषित शरीरवाले एक श्रमणको देखा। (२१) उस मुनिके चरणोंमें भावपूर्वक धर्म सुनकर मन्द सामर्थ्यवाले मैंने सद्धर्ममें अनामिषव्रत ( मांसभक्षण न करनेका व्रत ) अंगीकार किया। (२२) अहो ! जिनवरके धर्मका लोकमें ऐसा तो माहात्म्य है कि अत्यन्त पाप करनेवाला होने पर भी मैं दुर्गतिमें नहीं गया। (२३) नियम, संयम एवं अनन्यदृष्टिताके कारण मरकर मैं दूसरे जीवके साथ विदेहासे उत्पन्न हुआ। (२४) जिसकी महिलाको

१ पुरिं—प्रत्य०। २ भइणी—प्रत्य०। ३ सकुले—प्रत्य०।

जस्स मए सा महिला, गहिया सो सुरवरो समुप्पन्नो । तेणाहं अवहरिओ, मुक्को मणिकुण्डले दाउ ॥ २५ ॥
निवडन्तो ताय ! तुमे, दिट्ठो घेत्तूण आणिओ इहइ । परिवड्ढिओ कमेणं, पत्तो विज्जाहरत्त च ॥ २६ ॥
सुणिऊण पगयमेय, चन्दगई सह जणेण विम्हइओ । धिद्धिक्कारमुहरवो, ससारठिइ विनिन्देइ ॥ २७ ॥
दाऊण निययरज्ज, पुत्तस्स गओ सपरियणाडण्णो । मुणिसव्वभूयसरणं, राया ससारपरिभीओ ॥ २८ ॥
दिट्ठो महिन्दउदए, उज्जाणे वन्दिओ समणसीहो । भणिओ य मज्झ वयणं, भयव ! निसुणेहि एगमणो ॥ २९ ॥
तुज्झ पसाएण अह, जिणदिक्ख गेण्हिऊण कयनियमो । इच्छामि विणिग्गन्तु, इमाउ भवपञ्जरघराओ ॥ ३० ॥
भणिओ य एवमेयं, मुणिणा वच्छल्लभावहियएणं । भामण्डलेण वि तओ, निक्खमणमहो कओ विउलो ॥ ३१ ॥
जणयमहारायसुओ, जयउ पहामण्डलो वरकुमारो । वन्दिजणुग्घुट्ठरवो, वित्थरिऊण समाढत्तो ॥ ३२ ॥
भवणे विमुक्कनिद्दा, सीया आयण्णिऊण त सद्द । चिन्तेइ कोवि अन्नो, जणओ जस्सेस पुत्तवरो ॥ ३३ ॥
सूयाहरम्मि जो सो, मह भाया अवहिओ वइरिएण । कम्मस्स उवसमेण, किं व इह सो समल्लीणो ? ॥ ३४ ॥
तो जणयरायदुहिया, रोवन्ती भणइ राघवो वयण । नट्ठं हिय च भद्दे ! न सोइयव्व बुहजणेण ॥ ३५ ॥
एव पभायसमए, उच्चलिओ दसरहो मुणिसयास । जुवइ-बल-पुत्तसहिओ, कमेण पत्तो तमुज्जाण ॥ ॥ ३६ ॥
पेच्छइ य तत्थ राया, सेन्न विज्जाहराण वित्थिण्ण । उवसोहिया य भूमी, धय-तोरण-वेजयन्तीहिं ॥ ३७ ॥
त वन्दिऊण साहुं, उवविट्ठो दसरहो सह बलेण । भामण्डलो वि तत्तो[1], चिट्ठइ मुणिपायमूलत्थो ॥ ३८ ॥
विज्जाहरा य मणुया, आसन्ने मुणिवरा जणियतोसा । निसुणन्ति तग्गयमणा, गुरुवयणविणिग्गय धम्म ॥ ३९ ॥

---

मैंने उठा लिया था वह देव रूपसे उत्पन्न हुआ। उसने मेरा अपहरण किया और मणिकुण्डल देकर छोड दिया। (२५) उस समय गिरते हुए मुझे आपने देखा। फिर ग्रहण करके आप यहाँ लाये। क्रमसे बढ़ता हुआ मैं विद्याधरताको प्राप्त हुआ। (२६)

यह वृत्तान्त सुनकर लोगोंके साथ चन्द्रगति मुँहसे धिक्कारका शब्द कहता हुआ संसारकी स्थितिकी निन्दा करने लगा। (२७) अपना राज्य पुत्रको देकर संसारसे अत्यन्त भयभीत राजा चन्द्रगति अपने परिजनोंसे युक्त हो सर्वभूत शरण नामक मुनिके पास गया। (२८) महेन्द्रोदय उद्यानमें उन श्रमण सिंहको देखा, वन्दन किया और कहा कि, हे भगवन् ! आप ध्यानसे मेरा कहना सुनें। (२९) आपके अनुग्रहसे कृतनिश्चय मैं जिनदीक्षा अंगीकार करके इस संसाररूपी पिंजरेमेंसे निकल जाना चाहता हूँ। (३०) हृदयमें वात्सल्यभाव धारण किये हुए मुनिने कहा कि ऐसा हो। भामण्डलने भी उस समय बड़ा भारी निष्क्रमण महोत्सव मनाया। (३१) 'जनक महाराजके पुत्र कुमारवर भामण्डलकी जय हो'—ऐसी वन्दीजनों द्वारा उद्‌घोषित ध्वनि चारों ओर फैल गई। (३२) अपने भवनमें उस ध्वनिको सुनकर नींद टूटने पर सीता सोचने लगी कि यह कोई दूसरा ही जनक है जिसका कि यह पुत्र है। (३३) अथवा सूतिकागृहमेंसे मेरे जिस भाईका अपहरण शत्रुने किया था वही कर्मका उपशम होने पर यहाँ आया है। (३४) तब रोती हुई सीताको रामने कहा कि, हे भद्रे ! नष्ट और अपहृत सम्बन्धी वचन समझदारको नहीं सुनने चाहिए। (३५)

सुबहके समय युवतियों, सैन्य तथा पुत्रोंके साथ दशरथराजा मुनिके पास चले और अनुक्रमसे उस उद्यानमें आ पहुँचे। (३६) वहाँ राजाने विद्याधरोंकी विशाल सेना तथा ध्वज, तोरण एवं पताकाओंसे शोभित भूमि देखी। (३७) उन साधुको वन्दन करके सैन्यके साथ दशरथ बैठा। उधर भामण्डल भी मुनिके चरणोंमें बैठा हुआ था। (३८) विद्याधर, मनुष्य और समीपमें बैठे हुए मुनिवर सन्तोषके साथ एकचित्तसे गुरुके मुखमेंसे निकलनेवाला धर्म सुनने लगे कि—

---

१ रात्तो—प्रत्य० ।

सायारमणायार, सुद्ध वहुभेय-पज्जय धम्म । भवियसुहुप्पायणय, अभवजीवाण भयजणण ॥ ४० ॥
सम्मद्दसणजुत्ता, तव-नियमरया विसुद्धदढभावा । देहे य निरवयक्खा, समणा पावन्ति सिद्धिगइ ॥ ४१ ॥
जे वि य गिहधम्मरया, पूया-दाणाइसीलसपन्ना । सङ्काइदोसरहिया, होहिन्ति सुरा महिड्ढीया ॥ ४२ ॥
एव वहुप्पयार, जिणवरधम्म विहीऍ काऊण । लभिहिन्ति देवलोए, ठाणाणि जहाणुरूवाणि ॥ ४३ ॥
जे पुण अभवजीवा, जिणवयणपरम्मुहा कुदिट्ठीया । ते नरयतिरियदुक्ख, अणुहोन्ति अणन्तय काल ॥ ४४ ॥
एव मुणिवरविहिय, धम्म सोऊण दसरहो भणइ । केण निमेण विउद्धो, चन्दगई खेयराहिवई[१] ॥ ४५ ॥
ससारम्मि अणन्ते, जीवो कम्मावसेण हिण्डन्तो । गहिओ चन्दगईण, वालो वरकुण्डलाभरणो ॥ ४६ ॥
सवड्ढिओ कमेण, एसो भामण्डलो वरकुमारो । जणयतणयाऍ रूव, दट्ठु मयणाउरो जाओ ॥ ४७ ॥
सरिओ य पुव्वजम्मो, मुच्छा[२] गन्तु पुणो वि आसत्थो । परिपुच्छिओ कुमारो, चन्दगईण तओ भणइ ॥ ४८ ॥
अत्थेत्थ भरहवासे, वियब्भनयर सुदुग्गपायार । तत्थाह आसि निवो, वरकुण्डलमडिओ नाम ॥ ४९ ॥
विप्पस्स मए भज्जा, हरिया वद्धो य वालचन्देण। मुक्को मुणिवरपासे, गेण्हामि अणामिस च वय ॥ ५० ॥
काल काऊण तओ, जणयस्स पियाऍ गब्भसभूओ । जाओ वालाऍ सम, जिणवरधम्माणुभावेण ॥ ५१ ॥
महिलाविओगदुहिओ, विप्पो वि य पिङ्गलो तव काउ । उववन्नो पढमयर, देवो सभरइ पुव्वभव ॥ ५२ ॥
तो जायमेत्तओ ह, घेत्तूण तेण वेरियसुरेण । मुक्को य धरणिवट्टे, पुणरवि य तुमे घर नीओ ॥ ५३ ॥
परिवड्ढिओ कमेण, जाओ विज्जाहरो तुह गुणेण । ओमुच्छिएण सहसा, अन्नभवो मे तओ सरिओ ॥ ५४ ॥
माया मे वइदेही, जणओ य पिया न एत्थ सदेहो । सा वि य मज्झ नराहिव। सीया एक्कोयरा वहिणी ॥ ५५ ॥

सागार और अनगार तथा शुद्ध एवं वहुतसे भेद और पर्यायोसे युक्त वह धर्म भव्यजनोके लिए सुखजनक तथा अभव्य जनोके लिए भयोत्पादक था। (२९-४०) सम्यग्दर्शनसे युक्त, तप एव नियममे निरत, विशुद्ध एव दृढ़ भाववाले तथा शरीरमे अनासक्त श्रमण सिद्धिगति प्राप्त करते हैं। (४१) और गृहस्थधर्ममे रत हो जो पूजा, दान आदि शीलसे सम्पन्न तथा शका आदि दोषसे रहित होते हैं वे वडी ऋद्धिवाले देव होते हैं। (४२) इस तरह जिनवरके वहुत प्रकारके धर्मका विधिपूर्वक पालन करनेसे जीव देवलोकमें यथायोग्य स्थान प्राप्त करते हैं। (४३) जो जिनवचनसे पराङ्मुख और कुदृष्टिवाले अभव्य जीव होते हैं वे अनन्तकाल तक नरक एव तिर्यंचगतिके दु खका अनुभव करते है। (४४)

मुनिवर द्वारा कहे गये ऐसे धर्मको सुनकर दशरथने पूछा कि खेचराधिपति चन्द्रगतिको जागृति किस कारण हुई है ? (४५) इस पर मुनिवरने कहा कि जीव कर्मवश अनन्त ससारमें परिभ्रमण करता है। चन्द्रगतिने उत्तम कुण्डलोसे अलकृत एक वालक ग्रहण किया। (४६) अनुक्रमसे वह कुमारवर भामण्डल वड़ा हुआ और जनकतनया सीताका रूप देखकर मदनातुर हो गया। (४७) उसे पूर्वजन्मका स्मरण हो आया। मूर्छित होनेके वाद पुन वह आश्वस्त हुआ। तव चन्द्रगति द्वारा पूछने पर कुमारने कहा कि इस भरतक्षेत्रमें दुर्गम प्राकारवाला एक विदर्भनगर है। वहाँ मैं कुण्डलमण्डित नामका राजा था। (४८-४९) ब्राह्मणकी भार्याका मैंने अपहरण किया। वालचन्द्रके द्वारा मैं वाँधा गया। छूटने पर मुनिवरके पास अनामिषव्रत मैंने अगीकार किया। (५०) तव मरकर जिनवरके धर्मके प्रभावसे जनककी प्रियाके गर्भमें उत्पन्न मैं एक लडकीके साथ पैदा हुआ। (५१) पत्नीके वियोगसे दु खित ब्राह्मण पिंगल भी तप करके देवरूपसे उत्पन्न हुआ। उसने पूर्वभवका स्मरण किया। (५२) तव पैदा होते ही उस शत्रुदेवने मुझे उठा लिया और फिर जमीन पर छोड़ दिया। तुम मुझे घर पर लाये। (५३) क्रमश वढ़ता हुआ मैं तुम्हारे प्रभावसे विद्याधर हुआ। तव मूर्छित मुझे सहसा पूर्वभव याद आ गया (५४) हे राजन्! इसमें सन्देह नहीं कि मेरी माता विदेहा है और पिता जनक हैं तथा वह सीता ही मेरी सहोदरा भगिनी है। (५५)

१. कयकुण्ड—मुना०। २ मुच्छं—प्रत्य०।

सुणिऊण पगयमेयं, सव्वे विज्जाहरा सुविम्हइया । चन्दगई वि नरिन्दो, पव्वइओ जायसंवेगो ॥ ५६ ॥
एत्थन्तरे मुणिन्दं, पुच्छइ भामण्डलो महं सिणेहं । अहियं वहइ महायस! चन्दगई केण कज्जेणं? ॥ ५७ ॥
अंसुमईएँ महायस! समप्पिओ वा अहं तओ पढमं । तत्थेव खेयरपुरे, जम्माणन्दो कओ परमो ॥ ५८ ॥

चन्द्रगति-भामण्डलपूर्वभवसम्बन्धः—

तो सव्वभूयसरणो, भणइ य भामण्डल सुणसु एत्तो । माया-वित्तजुवल्यं[1] जं आसि परे भवे तुज्झ ॥ ५९ ॥
विप्पो दारुग्गामे, विमुची नामेण गेहिणी तस्स । अणुकोसा अइभूई, पुत्तो सुण्हा य से सरसा ॥ ६० ॥
अह अन्नया कयाई, विप्पो सरसं नईएँ, दट्ठूण । अवहरइ मयणमूढो, कयाणनामो[2] महापावो ॥ ६१ ॥
एत्तो सो अइभूई, कन्तासोगाउरो महिं सयलं । परिभमइ गवेसन्तो, ताव य से लूडियं गेहं ॥ ६२ ॥
विमुची वि य पढमयरं, हिण्डइ देसं तु दक्खिणाकङ्खी । सुणिऊण गेहभङ्गं, पुत्तस्स तओ पडिनियत्तो ॥ ६३ ॥
चीरम्बरपरिहाणिं, अणुकोसं पेच्छिऊण अइदुहियं । सथावेउं य विमुची, तीएँ समं मेइणी भमइ ॥ ६४ ॥
पेच्छइ य सच्चरिपुरे, अवहिसमग्गं मुणिं विगयमोहं । सुण्हा-सुयसोगेण य, निव्वेयं चेव पडिवन्नो ॥ ६५ ॥
दट्ठूण साहुरिद्धिं, ससारठिइं च तत्थ निसुणेउं । संवेगजणियकरणो, विमुची दिक्खं समणुपत्तो ॥ ६६ ॥
सा वि तहिं अणुकोसा, पासे अज्जाएँ कमलकन्ताए । सजमतवनियमधरी, जाया समणी समियपावा ॥ ६७ ॥
अह ताणि दो वि मरिउं, तव-नियमगुणेण देवलोगम्मि । निच्चालोयमणहरं, गया य लोगन्तियं ठाणं ॥ ६८ ॥
अइभूइ कयाणो[3] वि य, निस्सीलो निद्दओ करिय कालं । हिण्डेइ चाउरङ्गे, दुग्गइभवसंकडे भीमे ॥ ६९ ॥
सरसा वि य पव्वज्जं, काऊण तवं समाहिणा मरिउं । उववन्ना कयपुण्णा, देवी चित्तुस्सवा नाम ॥ ७० ॥

यह वृत्तान्त सुनकर सभी विद्याधर अत्यन्त विस्मित हुए। चन्द्रगति राजा भी वैराग्य उत्पन्न होने पर प्रव्रजित हुआ। (५६) इसके बाद भामण्डलने मुनिसे पूछा कि, हे महायश! चन्द्रगति किसलिए मुझ पर अधिक स्नेह रखते हैं? हे महायश! अंशुमतिको मैं प्रथम सौंपा गया और उस खेचरपुरमें मेरा बड़ा भारी जन्मोत्सव मनाया गया इसका क्या कारण है? (५७-५८) तब सर्वभूतशरण मुनिने भामण्डलसे कहा कि तुम्हारे माता-पिताका जो युगल पूर्वभवमें था उसके बारेमें अब तुम सुनो। (५९)

दारुग्राममें विमुचि नामक एक ब्राह्मण था। अनुकोशा उसकी गृहिणी थी। उसे अतिभूति नामका पुत्र और सरसा नामकी पुत्रवधू थी। (६०) एक दिन कयाण नामका एक महापापी ब्राह्मण सरसाको नदीके ऊपर देखकर मदनसे विमूढ़ हो उठा और उसे ले गया। (६१) इसलिए कान्ताके शोकसे आतुर हो वह अतिभूति ढूँढ़ता हुआ सारी पृथ्वी पर घूमने लगा। उधर उसका घर लूट गया। (६२) दक्षिणाकी आकांक्षावाला विमुचि प्रथम तो देशमें घूमता था, पर पुत्रके गृहभंगके बारेमें सुनकर वह लौट आया। (६३) अत्यन्त दुखित तथा जीर्ण वस्त्रवाली अनुकोशाको देखकर विमुचिने उसे सान्त्वना दी। फिर उसके साथ पृथ्वी पर घूमने लगा। (६४) पुत्रवधू और पुत्रके शोकसे सन्तप्त उसने सत्यारिपुरमें मोहरहित तथा अवधिज्ञानसे युक्त एक मुनिको देखा और निर्वेद प्राप्त किया। (६५) वहाँ साधुकी ऋद्धि देखकर और संसार स्थितिके बारेमें सुनकर जिसके मनमें संवेग उत्पन्न हुआ है ऐसे विमुचिने दीक्षा अंगीकार की। (६६) पापका शमन करनेवाली अनुकोशा भी वहीं पर कमलकान्ता नामकी आर्याके पास संयम, तप तथा नियमको धारण करनेवाली श्रमणी हुई। (६७) बादमें वे दोनो तप एवं नियमपूर्वक मरकर देवलोकमें नित्य आलोकसे मनोहर ऐसे लोकान्तिक स्थानमें गये। (६८) शीलरहित तथा दयाशून्य अतिभूति तथा कयाण भी मरकर चार अंगवाले दुर्गतिरूपी घोर भववनमें परिभ्रमण करने लगे। (६९) पुण्यशालिनी सरसा भी दीक्षा लेकर, तप करके तथा समाधिपूर्वक मरकर चित्तोत्सवा नामकी देवी

१. मातापितृयुगलस्य्। २. जुयलय—प्रत्य०। ३ वणदत्तमुओ कयाणो य—प्रत्य०।

कम्मस्स उवसमेण, होऊण कमेण तो कयाणो वि । जाओ वि पिङ्गलो सो, पुत्तो च्चिय धूमकेउस्स ॥ ७१ ॥
अइभूई वि भमन्तो, ससारे हसपोयओ जाओ । सेणेसु खज्जमाणो, पडिओ जिणचेइयासन्ने ॥ ७२ ॥
सोऊण नमोक्कार, कीरन्त साहवेण कालगओ । दसवरिससहस्साऊ, नगन्तरे किन्नरो जाओ ॥ ७३ ॥
चुइउ वियब्भनयरे, अह कुण्डलमण्डिओ समुप्पन्नो । अवहरइ पिङ्गलस्स उ, कन्ता[1] मयणाउरो तत्तो ॥ ७४ ॥
जो आसि पुरा विमुची, सो एसो चन्दविक्कमो राया । जा वि य सा अणुकोसा, सा [2]असुमई इह जाया ॥ ७५ ॥
जो चेव कयाणो खलु, सरसा हरिऊण भमइ ससारे । महुपिङ्गलो त्ति समणो, जाओ पुण सुरवरो मरिउ ॥ ७६ ॥
जो वि य सो अइभूई, सो हु तुम कुण्डलो समुप्पन्नो । एसो ते संबन्धो, परभवजणियस्स कम्मस्स ॥ ७७ ॥
एय चिय वित्तन्त, सव्व सुणिऊण दसरहो राया । भामण्डल कुमार, अवगूहइ तिव्वनेहेण ॥ ७८ ॥
त पेच्छिऊण सीया, सहोयरं जायबन्धवसिणेहा । पगलन्तअसुनिवहा, रुयइ च्चिय महुरसद्देण ॥ ७९ ॥
चिरकालदरिसणुस्सुय-हियया आलिङ्गिउ समासत्था । सीया वि य कमलमुही, परिओसुब्भिन्नरोमञ्ची ॥ ८० ॥
रामेण लक्खणेण य, अन्नेण पि सेसबन्धवजणेण । आलिङ्गिओ कुमारो, गरुयसिणेहाणुरागेण ॥ ८१ ॥
त पणमिऊण समण, विज्जाहर-भूमिगोयरा सव्वे । हय-गय-जोहसमग्गा, साएयपुरिं पविसरन्ति ॥ ८२ ॥
भामण्डलेण समय, समन्तेऊण दसरहो लेह । पेसेइ खेयरवर, आसेण सम पवणवेग ॥ ८३ ॥
गन्तूण पणमिऊण य, पवणगईण नराहिवो जणओ । वद्धाविओ य सहसा, पुत्तस्स समागमेण तु ॥ ८४ ॥
लेह समप्पिय सो, जणओ सुणिऊण तस्स परितुट्ठो । देइ निययङ्गलग्ग, आहरणविहिं निरवसेस ॥ ८५ ॥

---

हुई । (७०) कर्मका उपशम होने पर क्रमश कयाण भी धूमकेतुके पुत्र पिंगलके रूपमें उत्पन्न हुआ । (७१) अतिभूति भी ससारमे घूमता हुआ हसका बच्चा हुआ । बाज पक्षियों द्वारा भक्षण किया जाता वह जिनचैत्यके पास गिरा । (७२) साधु द्वारा किये जाते नमस्कारको सुनकर वह मर गया और पर्वतके मध्यमें दशहजार वर्षकी आयुवाला एक किन्नर देव हुआ । (७३) वहाँसे च्युत होकर विदर्भनगरमे कुण्डलमण्डितके रूपमें उत्पन्न उसने मदनातुर होकर पिगलकी पत्नीका अपहरण किया (७४) जो पहले विमुचि था वही यह चन्द्रगति राजा है और जो अनुकोशा थी वही यहाँ अशुमती हुई । (७५) सरसाका अपहरण करके जो कयाण ससारमें भ्रमण करता था वह मधुपिंगल श्रमण हुआ । मर करके वह देव हुआ । (७६) जो वह अतिभूति था वह तुम कुडलके रूपमें उत्पन्न हुए । परभवमें किए कर्मका तुम्हारा यह वृत्तान्त है । (७७)

यह सारा वृत्तान्त सुनकर दशरथ राजाने अत्यन्त स्नेहसे कुमार भामण्डलका आलिंगन किया । (७८) उस सहोदर भाईको देखकर बन्धुस्नेह जिसमें उत्पन्न हुआ है ऐसी सीता आँसू बहाती हुई मधुर स्वरमें रोने लगी । (७९) चिरकालके पश्चात् दर्शन होनेसे उत्सुक मनवाली और परितोषके कारण रोमाचित कमलमुखी सीता आलिगन करके आश्वस्त हुई । (८०) रामने, लक्ष्मणने तथा अवशिष्ट दूसरे बन्धुजनोंने अत्यन्त स्नेहानुरागसे कुमारका आलिंगन किया । (८१) उन श्रमणको प्रणाम करके घोडे, हाथी तथा योद्धाओंसे युक्त सभी विद्याधर तथा भूमि पर विचरण करनेवाले मनुष्योंने साकेतपुरीमे प्रवेश किया । (८२) दशरथने भामण्डलके साथ विचार-विनिमय करके अश्वसे युक्त पवनवेग नामके खेचरवरको लेखके साथ भेजा । (८३) जाकर और प्रणाम कर पवनगतिने पुत्रके समागमको राजा जनकको सहसा बधाई दी । (८४) उसने लेख दिया । वह सुनकर हर्षमें आये हुए जनकने अपने शरीर पर धारण किये हुए सब आभूषण उसे दे दिये । (८५) लेखमें लिखे हुए वृत्तान्तके सारसे अवगत राजाका, परिजन एवं भार्याके साथ, उत्सव और मगलध्वनिसे अत्यन्त अभिनन्दन

---

१ कन्त—प्रत्य० । २. पुप्फवई मु० ।

लेहत्थमुणियसारो, सपरियणो नरवई सभज्जाओ । अभिणन्दिओ सुदूरं, कयकोउयमङ्गलरवेण ॥ ८६ ॥
विज्जाहरसाहीणं, भज्जाएँ सम नराहिवो तुरियं । आरुहिऊण खणेणं, साएयपुरिं समणुपत्तो ॥ ८७ ॥
दट्ठूण निययपुत्त, आलिङ्गिऊण रुयइ नरवसभो । अइदीहविओगाणल-तविओ पगलन्तनयणजुओ ॥ ८८ ॥
रुइऊण समासत्थो, पुत्त परिमुसइ अङ्गमङ्गेसु । हियएण जायहरिसो, चन्दणफरिसोवम महइ ॥ ८९ ॥
दट्ठूण सुय जणणी, मुच्छा[1] गन्तूण तत्थ पडिवुद्धा । रुयइ कलुण मयच्छी, चिरदसणलद्धजीयासा ॥ ९० ॥
जत्तो पभूइ पुत्तय ! केण वि वालत्तणम्मि अवहरिओ । तत्तो इमं सरीर, दड्ढं चिन्ताग्गिणा मज्झ ॥ ९१ ॥
तुह दरिसणोदएणं, विज्झवियं एत्थ नत्थि सदेहो । परिओससमूसविय, अज्जप्पभिइ मह हियय ॥ ९२ ॥
धन्ना सा [2]असुमई, जीए अङ्गाइ वालभावम्मि । परिचुम्वियाइ पुत्तय ! कीलणरयरेणुमइलाइ ॥ ९३ ॥
फुसिऊण नयणजुयलं, थणेसु खीर तओ हरिसियङ्गी । अभिणन्दिया विदेहा, समागमे निययपुत्तस्स ॥ ९४ ॥
कुणइ जणओ महन्त, पुत्तनिमित्त समागमाणन्द । जिणचेइयपूयत्थ, ण्हवणविहिं चेव सविसेस ॥ ९५ ॥
भामण्डलेण भणिओ, रामो अच्चन्तवन्धवो तुहय । सीया न गच्छइ पहू, जह उव्वेय पयणुय पि ॥ ९६ ॥
सभासिऊण सव्वे, जणय मिहिलापुरिं विसज्जेउं । पियर घेत्तूण गओ, नियय भामण्डलो ठाण ॥ ९७ ॥
एव सेणिय ! पेच्छ धम्मनिहस तुज्झ पुरा सेविय, जाओ नेहनिरन्तरोच्छ्यमणो वन्धू[3] पहामण्डलो ।
वज्जावत्तधणु वसम्मि ठविय सीया य से गेहिणी, रामस्सऽब्भुयकारणस्स विमलो भन्तो जसो मेइणी[4] ॥ ९८ ॥

॥ इय पउमचरिए भामण्डलसंगमविहाणो नाम तीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

---

किया गया । (८६) पत्नीके साथ विद्याधरके यानमें शीघ्र ही आरूढ़ होकर राजा क्षणभरमें साकेतपुरीमें आ पहुँचा । (८७) अपने पुत्रका दर्शन तथा आलिंगन करके अतिदीर्घ वियोगरूपी अग्निसे तप्त तथा दोनों आँखोंसे आँसू बहाता हुआ राजा रोने लगा । (८८) रोनेके पश्चात् समाश्वस्त राजा पुत्रको अंग-प्रत्यंगसे छूने लगा । आनन्दमें आया हुआ वह हृदयसे उसे चन्दनके स्पर्शके समान मानता था । (८९) पुत्रको वहाँ देखकर माता मूर्छित हो गई । होशमें आने पर चिरकालके पश्चात् दर्शन होनेसे जीवनकी आशा जिसने प्राप्त की है ऐसी वह मृगाक्षी करुणस्वरसे रोने लगी कि, हे पुत्र ! बचपनमें जबसे तुम्हारा अपहरण हुआ तबसे मेरा यह शरीर चिन्तारूपी अग्निसे अत्यन्त जल रहा था । (९०-९१) यहाँ पर तुम्हारे दर्शनसे वह शान्त किया गया है, इसमें सन्देह नहीं । आजसे मेरा हृदय परितोषके कारण ऊपर उछल रहा है । (९२) हे पुत्र ! वह अंशुमती धन्य है जिसने बचपनमें खेलमें लगी हुई धूलसे मलिन अंगोंको चूमा है । (९३) दोनों आँखोंको तथा स्तनोंमें आये हुए दूधको पोंछकर हर्षिताङ्गी विदेहा अपने पुत्रके समागम पर आनन्दित हुई । (९४) जनकने पुत्रके समागममें बड़ा भारी उत्सव मनाया और खासतौर पर जिनमन्दिरोंमें पूजाके लिए स्नानविधि की । (९५) भामण्डलने रामसे कहा कि, हे प्रभो ! तुम ही मेरे अत्यन्त-बन्धु हो । सीता तनिको भी उद्वेग प्राप्त न करे ऐसा प्रयत्न तुम करना । (९६) सबके साथ वार्तालाप करके, जनकको मिथिलापुरी भेजकर तथा पिता ( चन्द्रगति ) को लेकर भामण्डल अपने स्थान पर गया । (९७) हे श्रेणिक ! पूर्वजन्ममें सेवित विशिष्ट और विशालधर्मको देखो स्नेहसे निरन्तर उछलते हुए मनवाला भामण्डल जिसका भाई हुआ, वज्रावर्त धनुष जिसने वशमें किया और सीता जिसकी गृहीणी हुई उस अद्भुत कार्यके कारणरूप रामका विमल यश पृथ्वीमें फैला है । (९८)

। पद्मचरितमें भामण्डलसंगम विधान नामका तीसवाँ उद्देशक समाप्त हुआ ।

---

१ मुच्छं—प्रत्य० । २. सा पुप्फवई—मु० । ३ वन्धू य भामण्डलो—प्रत्य० । ४ मेइणिं—प्रत्य० ।

## ३१. दसरहपव्वज्जनिच्छयविहाणं

पुच्छइ मगहनरिन्दो, गणाहिव दसरहो महारिद्धिं। केण व कएण पत्तो? एय साहेहि मे भयवं!॥ १॥
तो भणइ इन्दभूई, सेणिय! निसुणेहि दसरहो राया। मुणिसव्वभूयसरणं, पुच्छइ नियय भवसमूहं॥ २॥
जं एव नरवईणं, अप्पहिय पुच्छिओ समणसीहो। तो साहिउं पवत्तो, परभवपरियट्टणं वहुसो॥ ३॥

दशरथपूर्वभवः—

तो भणइ दसरह! तुमं, मिच्छत्तेण तु भमिय संसारे। सेणापुरम्मि नयरे, अत्थि च्चिय भावणो नाम॥ ४॥
भज्जा य दीविया से, तीऍ उवत्थी सुया समुप्पन्ना। सा मिच्छत्तमइलिया, साहूण अवण्णवाई उ॥ ५॥
मरिऊण उवत्थी सा, भमिय चिरं नरय-तिरियजोणीसु। कम्मपरिणिज्जराए, कमेण पुण्णस्स उदएण॥ ६॥
जाओ च्चिय अङ्गपुरे, धरणेण नयणसुन्दरीपुत्तो। वहुवन्धवो सुरूवो, नामेण भद्दवरुणो त्ति॥ ७॥
दाऊण भावसुद्धं, फासुयदाणं मुणिस्स कालगओ। धाइयसण्डम्मि तओ, उत्तरकुरुवाऍ उप्पन्नो॥ ८॥
भोत्तूण मिहुणसोक्खं, कालगओ सुरवरो समुप्पन्नो। चइऊण पुक्खलाए, नयरीए नन्दिघोसस्स॥ ९॥
जाओ च्चिय भज्जाए, पुहईए नन्दिवद्धणो नाम। अह अन्नया नरिन्दो, पडिवुद्धो नन्दिघोसो उ॥ १०॥
संसारभउव्विग्गो, ठविऊण नन्दिवद्धणं रज्जे। निक्खमइ नन्दिघोसो, पासम्मि जसोहरमुणिस्स॥ ११॥
काऊण तवसुयारं, कालगओ सुरवरो समुप्पन्नो। अह नन्दिवद्धणो च्चिय, सागारतवं कुणइ धीरो॥ १२॥
भोत्तूण पुव्वकोडिं[1], रज्जं सण्णासणेण कालगओ। विमलामलवोहिधरो, पञ्चमकप्पे सुरो जाओ॥ १३॥
तत्तो चुओ समाणो, अवरविदेहे नगम्मि वेयड्ढे। उत्तरवरसेढीए, विक्खाओ ससिपुरे राया॥ १४॥

---

## ३१. दशरथका प्रव्रज्याके लिए निश्चय

मगधनरेश श्रेणिकने पूछा कि, हे गणाधिप! हे भगवन्! किस कर्मसे दशरथने महाऋद्धि प्राप्त की—यह आप मुझे कहें। (१) तव इन्द्रभूति गौतमने कहा कि, हे श्रेणिक! तुम सुनो।

दशरथ राजाने सर्वभूतशरण मुनिसे अपने पूर्वभवोंके वारेमें पूछा। (२) चूँकि राजाने आत्महितके वारेमें श्रमणसिंहसे पूछा था, अत. वे पूर्वभवोंके अनेक परिभ्रमणके वारेमें कहने लगे। (३) तव उन्होंने कहा कि, हे दशरथ! मिथ्यात्वके कारण तुम ससारमें परिभ्रमण करके सेनापुर नामक नगर में भावन नामसे पैदा हुए। (४) उसकी भार्या दीपिका थी। उससे उपास्ति नामकी कन्या हुई। वह मिथ्यात्वसे मलिन तथा साधुकी निन्दा करनेवाली थी। (५) मर करके वह उपास्ति चिरकाल तक नरक एव तिर्यंचयोनियोंमे घूमी। क्रमश॰ कर्मकी निर्जरासे तथा पुण्यके उदयसे अगपुरमे धरणसे नयनसुन्दरीके पुत्ररूपसे वह उत्पन्न हुई। सुन्दर तथा अनेक वन्धुओंवाले उसका नाम भद्रवरुण था। (६-७) शुद्ध भावसे उसने मुनिको प्रासुक दान दिया, जिससे मरने पर वह धातकीखण्डके उत्तरकुरुमें पैदा हुआ। (८) वहाँ रतिसुखका उपभोग करके मरने पर वह देवरूपसे उत्पन्न हुआ। वहाँसे च्युत होने पर पुष्कलानगरीमे नन्दिघोषकी भार्या पृथ्वीसे नन्दिवर्धनके नामसे वह उत्पन्न हुआ। एक दिन नन्दिघोष राजा प्रतिवुद्ध हुआ। (९-१०) संसारके भयसे उद्विग्न नन्दिघोषने नन्दिवर्धनको राज्य पर स्थापित करके यशोधर मुनिके पास दीक्षा ली। (११) कठोर तप करके मरने पर वह देव हुआ। इधर धीर नन्दिवर्धन भी गृहस्थके योग्य तप करने लगा। (१२) एक पूर्वकोटि तक राज्यका उपभोग करके प्रव्रज्यापूर्वक मरने पर वह पाँचवे कल्पमे अत्यन्त निर्मल ज्ञानका धारक देव हुआ। (१३) वहाँसे च्युत होने पर अपर

१. पुव्वकोडी – मु०।

नामेण रयणमाली, तस्स पियाए य कुच्छिसंभूओ । विज्जुलयाए पुत्तो, जाओ सूरंजयकुमारो ॥ १५ ॥
अह विग्गहेण चलिओ, सीहपुरं रयणमालिणो सबलो । सन्नद्धबद्धकवओ, जत्थ य सो वज्जवरनयणो ॥ १६ ॥
कोहाणलविज्जाए, डहिउमणो रिउपुरं रहारूढो । वच्चन्तो च्चिय भणिओ, गयणयलत्थेण देवेण ॥ १७ ॥
भो रयणमालिनरवइ ! मा ववससु एरिसं महापावं । निसुणेहि मज्झ वयणं, कहेमि तुह पुव्वसंबन्धं ॥ १८ ॥
इह भारहम्मि वरिसे, गन्धारे आसि भूरिणो नाम । दट्ठूण कमलगब्भं, साहुं तो गेण्हए नियमं ॥ १९ ॥
न करेमि पुणो पावं, भणइ तओ एरिसं वयं मज्झं । पञ्चपलिओवमाइं, सग्गे अज्जेइ देवाउं ॥ २० ॥
उवमच्चुनामधेओ, तत्थेव पुरोहिओ वसइ पावो । तस्सुवएसेण वयं, मुञ्चइ भूरी अकयपुण्णो ॥ २१ ॥
खन्देण हिंसिओ सो, पुरोहिओ गयवरो समुप्पन्नो । जुज्झे जज्जरियतणू, लहइ च्चिय कण्णजावं सो ॥ २२ ॥
कालगओ गन्धारे, तत्थेव उ भूरिणस्स उप्पन्नो । जोयणगन्धाएँ सुओ, अरिहसणो नाम नामेण ॥ २३ ॥
दट्ठूण कमलगब्भं, पुव्वभवं सुमरिऊण पव्वइओ । कालगओ उप्पन्नो, सहसारे सुरवरो अहयं ॥ २४ ॥
सो हु तुमं जो भूरी, कालं काऊण दण्डगारण्णे । जाओ दगकित्तिधरो, दवेण दड्ढो मओ तत्तो ॥ २५ ॥
पावपसङ्गेण गओ, बीयं चिय सक्करप्पभं पुढविं । तत्थ मए नेहेणं, नरए पडिबोहिओ गन्तुं ॥ २६ ॥
तत्तो च्चिय नरयाओ, कालेणुव्वट्टिओ रयणमाली । जाओ तुमं महायस, राया विज्जाहराहिवई ॥ २७ ॥
जो आसि पुरा भूरी, सो हु तुमं रयणमालिणो जाओ । जो वि य आसुवमच्चू, पुरोहिओ सो अहं देवो ॥ २८ ॥
किं ते न ऽणुहूयाइं, दुक्खाइं नरय-तिरियजोणीसु । जेणेरिसं अकज्जं, करेसि घणरागदोसेण ॥ २९ ॥
सुणिऊण देववयणं, संवेगपरायणो नरवरिन्दो । कुलणन्दणं ठवेई, रज्जे सूरंजयस्स सुयं ॥ ३० ॥

---

विदेहमें आये हुए वैताढ्यपर्वतकी उत्तरश्रेणीमें स्थित शशिपुरमें रत्नमाली नामका राजा हुआ। उसकी प्रिया विद्युल्लताकी कुक्षिसे सूर्यंजयकुमार नामका पुत्र उत्पन्न हुआ। (१४-१५)

एक बार तैयार हो और कवच बाँध रत्नमालीने सेनाके साथ सिंहपुरकी ओर प्रयाण किया जहाँ पर कि वह वज्रवरनयन राजा था। (१६) क्रोधसे आग्नेय विद्याके द्वारा शत्रुसैन्यको जला डालनेकी इच्छावाला वह जब रथ पर आरूढ होकर जा रहा था तब आकाशस्थित देवने कहा कि, हे रत्नमाली राजा! ऐसा महापाप मत करो। मेरा कहना सुनो। मैं तुम्हारा पूर्ववृत्तान्त कहता हूँ। (१७-१८) इस भारतवर्षमें आये हुए गान्धारप्रदेशमें भूरी नामका राजा था। कमलगर्भ साधुको देखकर उसने नियम अंगीकार किया तब उसने कहा कि अब मैं पाप नहीं करूँगा और मेरा ऐसा व्रत है। इस पर पाँच पल्योपमकी देवायु उसने उपार्जित की। (१९-२०) उपमृत्यु नामका एक पापी पुरोहित वहाँ रहता था। उसके उपदेशसे अपुण्यशाली भूरीने व्रत छोड़ दिया। (२१) स्कन्दके द्वारा मारा गया वह पुरोहित हाथीके रूपमें उत्पन्न हुआ। युद्धमें जर्जरित शरीरवाले उसको कानमें जापका लाभ हुआ। (२२) मरकर वहीं गान्धारमें भूरीकी पत्नी योजनगन्धाके अरिहसन नामक पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुआ। (२३) कमलगर्भको देखकर और पूर्वभवको याद करके प्रव्रजित हुआ और मरने पर सहस्रारमें देव हुआ हूँ। (२४) जो भूरी था वही तुम हो। मर करके दण्डकारण्यमें उदककीर्तिधर हुआ। दावानलसे जलने पर मर करके वह पापकी वजहसे दूसरे नरक शर्कराप्रभा पृथ्वीमें उत्पन्न हुआ। वहाँ नरकमें स्नेहवश मैंने जाकर उसे प्रतिबोधित किया। (२५-२६) हे महायश! समय आने पर उस नरकमेंसे निकलकर तुम विद्याधरोंके अधिपति रत्नमाली हुए हो। (२७) जो पहले भूरी था वही तुम रत्नमाली हुए हो और जो उपमृत्यु पुरोहित था वही मैं देव हूँ। (२८) नरक एवं तिर्यंच गतियोंमें तुमने क्या दुःख नहीं अनुभव किये कि अत्यन्त राग एवं द्वेषवश ऐसा अकार्य करनेके लिए तत्पर हुए हो? (२९)

देवका कथन सुनकर राजा संवेगपरायण हुआ। सूर्यंजयके पुत्र कुलनन्दनको उसने राजगद्दी पर बिठाया। (३०)

सूरजएण समय, आयरिय तिलयसुन्दरं सरण । पत्तो य रयणमाली, दिक्ख जिणदेसियं धीरो ॥ ३१ ॥
सूरजओ महन्त, काऊण तव गओ महासुक्क । चविओ अणरण्णसुओ, जाओ च्चिय दसरहो सि तुम ॥ ३२ ॥
नरवइ थोवेण तुम, पुण्णेण उवत्थिमाइसु भवेसु । वडवीय पिव विद्धिं, पत्तो सुहकम्मउदएण ॥ ३३ ॥
जो आसि नन्दिघोसो, तुज्झ पिया नन्दिवद्धणस्स पुरा । सो ह गेविज्जचुओ, जाओ मुणिसव्वभूयहिओ ॥ ३४ ॥
जे वि य ते दोण्णि जणा, भूरी-उवमच्चुनामधेयाऽऽसि । ते चेव जणय-कणया, इह तुज्झ वसाणुगा जाया ॥ ३५ ॥
ससारम्मि य घोरे, अणेयभवसयसहस्ससवन्धे । उवट्टण-परियट्टण, करेन्ति जीवा सकम्मेहिं ॥ ३६ ॥
एव मुणिवरभणिय, सुणिऊण दसरहो भउविग्गो । अह सजमाभिलासी, जाओ च्चिय तक्खण चेव ॥ ३७ ॥
सव्वायरेण चलणे, गुरुस्स नमिऊण दसरहो राया । पविसरइ नियनयरिं, साएय जण-धणाइण्ण[1] ॥ ३८ ॥
चिन्तेइ तो मणेण, रज्ज दाऊण पउमनाहस्स । तो सव्वसङ्गरहिओ, मुत्तिसुह चेव पत्थेमो ॥ ३९ ॥
मेरु व धीरगरुओ, रामो तिसमुद्दमेहल पुहइ । पालेऊण समत्थो, परिकिण्णो बन्धवजणेण ॥ ४० ॥

हेमन्तवर्णनम् —

चिन्तावरस्स एव, नरिन्दवसहस्स रज्जविमुहस्स । अभिलङ्घिओ य सरओ, हेमन्तो चेव सपत्तो ॥ ४१ ॥
हेमन्तवायविहवो, लोगो परिफुडियअहर-कर-चरणो । रयरेणुपडलछन्नो, ससी व मन्दच्छविं वहइ ॥ ४२ ॥
आकुञ्चियकर-गीवा, पुरिसा सीएण फुडियसव्वङ्गा । सुमरन्ति अग्गिनिवह, दीणा वि अमन्दपाउरणा ॥ ४३ ॥
आवडियदसणवीणा, दारु-तणाजीवया थरथरेन्ता । दारिद्दसमभिभूया, गमेन्ति काल अकयपुण्णा ॥ ४४ ॥
पासायतलत्था वि य, अन्ने पुण गीय-वाइयरवेण । वरवत्थपाउयङ्गा, कालागरुधूवसुयन्धा ॥ ४५ ॥

---

सूर्यंजयके साथ धीर रत्नमाली आचार्य तिलकसुन्दरकी शरणमे गया और जिनोपदिष्ट दीक्षा अंगीकार की। (३१) सूर्यंजय वडा भारी तप करके महाशुक्र नामके देवलोकमें गया। वहाँसे च्युत होकर तुम अनरण्यसुत दशरथ हुए हो। (३२) हे राजन्! अल्प पुण्यसे शुभ कर्मके उदयके कारण उपास्ति आदिके जन्मोंमें तुमने वटवीजकी भाँति वृद्धि प्राप्त की है। (३३) पूर्वजन्ममें तुम नन्दिवर्धनका नन्दिघोष नामका जो पिता था वह मैं ग्रैवेयकसे च्युत होकर सर्वभूतहित मुनि हुआ हूँ। (३४) भूरी और उपमृत्यु नामके जो दो मनुष्य थे वे यहाँ तुम्हारे वशवर्ती जनक और कनक हुए हैं। (३५) अनेक लाख भवोंके सम्बन्धवाले घोर ससारमें जीव अपने कर्मोंके कारण मरण एवं परिवर्तन प्राप्त करते रहते हैं। (३६)

मुनिवरका ऐसा उपदेश सुनकर ससारसे उद्विग्न दशरथ तत्क्षण ही संयमाभिलाषी हुआ। (३७) सम्पूर्ण आदरके साथ गुरुके चरणोंमे वन्दन करके दशरथ राजाने जन एव धनसे भरीपूरी साकेत नगरीमे प्रवेश किया। (३८) वहाँ आनेके पश्चात् वह सोचने लगा कि रामको राज्य देकर और मैं सर्व आसक्तियोंसे रहित हो मुक्तिसुखके लिए प्रार्थना करूँ। (३९) मेरुके समान धीर-गम्भीर राम समस्त बान्धवजनोंसे युक्त हो तीन ओर समुद्रकी मेखलावाली पृथ्वीका पालन करे। (४०) इस तरह सोचते हुए और राज्यसे विमुख ऐसे राजाका शरत्काल व्यतीत हो गया और हेमतकाल आ पहुँचा। (४१)

हेमन्त ऋतुके पवनसे प्रताड़ित और इसीलिए होठ व हाथ-पैर जिनके फट गये हैं ऐसे लोग धूलिकणोंके समूहसे आच्छन्न चन्द्रकी भाँति मन्द शोभा धारण करते थे। (४२) शीतके कारण हाथ और गर्दन सिकुड़े हुए तथा जिनका सारा शरीर फट गया है ऐसे दीन पुरुष ढेर से कपड़े ओढ़ने पर भी आगको याद करने लगे। (४३) दाँतरूपी वीणा बजानेवाले, दारिद्र्यसे अत्यन्त अभिभूत तथा अपुण्यशाली और लकड़ी एवं घास पर आजीविका चलानेवाले लोग थर-थर काँपते हुए किसी तरह काल बिताते थे। (४४) और सुदर वस्त्रोंसे शरीर ढकनेवाले तथा कालागुरुकी धूपसे सुगन्धित महलोंमें रहनेवाले दूसरे लोग गीत एवं वाद्योंकी ध्वनिसे अपना समय व्यतीत करते थे। (४५) कुंकुमका अंगराग किये हुए तथा अक्षीण धनवाले

---

१. धण-कणाइण्ण—प्रत्य०।

भुञ्जन्ति सया रसियं, आहारं कणयभायणविदिन्नं । कुंकुमकयङ्गरागा अक्खीणधणा सुकयपुण्णा ॥ ४६ ॥
कलमहुरभासिणीहिं, सगयवरचारुवेसरूवाहिं । तरुणविलयाहि समयं, कीलन्ति चिरं सुकयपुण्णा ॥ ४७ ॥
धम्मेण लहइ जीवो, सुर-माणुसविविहभोगसामिद्धिं । नरय-तिरिक्खेसु पुणो, पावइ दुक्खं अहम्मेण ॥ ४८ ॥
एवं सुणिऊण राया, कम्मविवागं जणस्स सयलस्स । संसारगमणभीओ, इच्छइ घेत्तूण पव्वज्जं ॥ ४९ ॥
सद्दाविया य सिग्घं, सामन्ता आगया समन्तिजणा । काऊण सिरपणामं, उवविट्ठा आसणवरेसु ॥ ५० ॥
सामिय ! देहाऽऽणत्तिं, किं करणिज्जं ? भडेहि संलवियं । भणिया य दसरहेणं, पव्वज्जं गिण्हिमो अज्जं ॥ ५१ ॥
अह ते भणन्ति मन्ती, सामिय ! किं अज्ज कारणं जायं । धणसयलजुवइवग्गं, जेण तुमं ववसिओ मोत्तुं ? ॥ ५२ ॥
तो भणइ नरवरिन्दो, पच्चक्खं वो जयं निरवसेसं । सुक्कं व तणमसारं, डज्झइ मरणग्गिणा घणियं[1] ॥ ५३ ॥
भवियाण न सुगिज्झं, अगिज्झं अभवियाण जीवाणं । तियसाण पत्थणिज्जं, सिवगमणसुहावहं धम्मं ॥ ५४ ॥
तं अज्ज मुणिसयासे, धम्मं सुणिऊण जायसंवेगो । संसारभवसमुद्दं, इच्छामि अहं समुत्तरिउं ॥ ५५ ॥
अहिसिञ्चह मे पुत्तं, पढमं चिय रज्जपालणसमत्थं । पव्वज्जामि अविग्घं, जेणाहं अज्ज वीसत्थो ॥ ५६ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, पव्वज्जानिच्छियं नरवरिन्दं । सुहडा-ऽमच्च-पुरोहिय, पडिया सोयण्णवे सहसा ॥ ५७ ॥
नाऊण निच्छियमई, दिक्खाभिमुहं नराहिवं एत्तो । अन्तेउरजुवइजणो, सव्वो रुविउं समाढत्तो ॥ ५८ ॥
दट्ठूण तारिसं चिय, पियरं भरहो खणेण पडिवुद्धो । चिन्तेइ नेहबन्धो, दुच्छेज्जो जीवलोगम्मि ॥ ५९ ॥
तायस्स किं व कीरइ, पव्वज्जाववसियस्स पुहईए ? । पुत्तं ठवेइ रज्जे, जेणं चिय पालणट्ठाए ॥ ६० ॥
आसन्नेण किमेत्थं, इमेण खणभङ्गुरेण देहेण । दूरट्ठिएसु अहियं, काऽवत्था बन्धवेसु भवे ? ॥ ६१ ॥

पुण्यशाली लोग सोनेके पात्रोंमें परोसे गये रसपूर्ण आहारका सदा उपभोग करते थे । (४६) पुण्यसे परिपूर्ण लोग अत्यन्त मधुर बोलनेवालीं तथा उत्तम वेश और सुन्दर रूप धारण करनेवालीं तरुण स्त्रियोंके साथ चिरकाल तक क्रीड़ा करते हैं । (४७) धर्मसे जीव देव एवं मनुष्योंकी विविध भोगसमृद्धि प्राप्त करता है, जब कि अधर्मसे वह नरक एवं तिर्यंचगतियोंमें दुःख प्राप्त करता है । (४८)

सब लोगोंका ऐसा कर्मविपाक सुनकर संसारभ्रमणसे भीत राजाने प्रव्रज्या लेनेका विचार किया । (४९) शीघ्र ही सामन्तोंको बुलाया गया । मंत्रियोंके साथ वे आ पहुँचे और सिरसे प्रणाम करके उत्तम आसनों पर बैठे । (५०) 'हे स्वामी ! आप आज्ञा दें कि क्या करना है ?'—ऐसा सुभटोंने पूछा । दशरथने कहा कि आज मैं प्रव्रज्या ग्रहण करूँगा । (५१) इस पर मंत्रियोंने कहा कि, हे स्वामी ! आज क्या कारण उपस्थित हुआ है कि धन एवं सारे स्त्रीसमूहका आप परित्याग करना चाहते हैं । (५२) तब राजाने कहा कि तुम्हारे समक्ष अवस्थित यह सारा जगत् सूखे और निःसार तृणकी भाँति मरणरूपी अग्निसे अत्यन्त जल रहा है । (५३) भव्योंके लिए जो सुग्राह्य है, अभव्य जीवोंके लिए जो अग्राह्य है तथा देवोंके लिए जो प्रार्थनीय है वह धर्म मोक्षमें जानेके लिए सुखकर मार्ग है । (५४) आज ऐसे धर्मके बारेमें सुनकर वैराग्य उत्पन्न होने पर संसार जन्मके समुद्रको मैं पार करना चाहता हूँ । (५५) अतः तुम राज्यका पालन करनेमें समर्थ ऐसे मेरे प्रथम पुत्रका राज्याभिषेक करो, जिससे विश्वस्त होकर मैं आज निर्विघ्न दीक्षा लूँ । (५६)

प्रव्रज्या लेनेके लिए दृढ़ निश्चयवाले राजाका ऐसा कथन सुनकर सुभट, अमात्य तथा पुरोहित एकदम शोकरूपी समुद्रमें गिर पड़े । (५७) दृढमति तथा दीक्षाकी ओर अभिमुख राजाके बारेमें सुनकर अन्तःपुरकी सब स्त्रियाँ रोने लगीं । (५८) वैसे अर्थात् विरक्त पिताको देखकर भरत तत्काल प्रतिबुद्ध हुआ । वह सोचने लगा कि—

जीवलोकमें स्नेहका बन्धन मुश्किलसे काटा जा सके ऐसा होता है । (५९) प्रव्रज्याके लिए प्रयत्नशील पिताके लिए पृथ्वीका क्या प्रयोजन है ? इसीलिए उसके पालनके लिए वे पुत्रको राज्य पर स्थापित कर रहे हैं । (६०) यहाँ पर समीपवर्ती होने पर भी इस क्षणभंगुर देहसे क्या प्रयोजन है ? तो फिर बान्धवोंके दूरवर्ती होने पर तो किस अधिक

१ नियर्दं—मु० ।

एक्को ऽत्थ एस जीवो, दुहपायवसकुले भवारण्णे । भमइ च्चिय मोहन्धो, पुणरवि तत्थेव तत्थेव ॥ ६२ ॥
तो सव्वकलाकुसला, भरहं नाऊण तत्थ पडिवुद्धं । सोगसमुत्थयहियया, परिचिन्तइ केगई देवी ॥ ६३ ॥

भरतस्य राज्यं रामस्य च वनवासः—

न य मे पई न पुत्तो, दोण्णि वि दिक्खाहिलासिणो जाया । चिन्तेमि तं उवायं, जेण सुयं वो नियत्तेमि ॥ ६४ ॥
तो सा विणओवगया, भणइ निवं केगई महादेवी । तं मे वरं पयच्छसु, जो भणिओ सुहडसामक्खं ॥ ६५ ॥
भणइ तओ नरवसभो, दिक्खं मोत्तूण जं पिए भणसि । तं अज्ज तुज्झ सुन्दरि! सव्वं संपाडइस्सामि ॥ ६६ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, रोवन्ती केगई भणइ कन्तं । दढनेहबन्धणं च्चिय, विरागखग्गेण छिन्नं ते ॥ ६७ ॥
एसा दुद्धरचरिया, उवइट्ठा जिणवरेहि सव्वेहिं । कह अज्ज तक्खणं च्चिय, उप्पन्ना संजमे बुद्धी? ॥ ६८ ॥
सुरवइसमेसु सामिय! नियय भोगेसु लालियं देहं । खर-फरुस-कक्कसयरे, कह अहिसि परिसहे जेउं? ॥ ६९ ॥
चलणङ्गुलीएँ भूमिं, विलिहन्ती केगई समुल्लवइ । पुत्तस्स मज्झ सामिय! देहि समत्थं इमं रज्जं ॥ ७० ॥
तो दसरहो पवुत्तो, सुन्दरि! पुत्तस्स तुज्झ रज्जं ते । दिन्नं मए समत्थं, गेण्हसु मा णे चिरावेहि ॥ ७१ ॥
तो दसरहेण सिग्घं, पउमो सोमित्तिणा समं पुत्तो । वाहरिओ वसहगई, समागओ कयपणामो य ॥ ७२ ॥
वच्छ! महासंगामे, सारत्थं केगईएँ मज्झ कयं । तुट्ठेण वरो दिन्नो, सव्वनरिन्दाण पच्चक्खं ॥ ७३ ॥
तो केगईएँ रज्जं, पुत्तस्स विमग्गियं इमं सयलं । किं वा करेमि वच्छय! पडिओ चिन्तासमुद्दे हं ॥ ७४ ॥
भरहो गिण्हइ दिक्खं, तस्स विओगम्मि केगई मरइ । अहमवि य निच्छएणं, होहामि जए अलियवाई ॥ ७५ ॥
तो भणइ पउमनाहो, ताय! तुमं रक्ख अत्तणो वयणं । न य भोगकारणं मे, तुज्झ अकित्तीएँ लोगम्मि ॥ ७६ ॥
जाएण सुएण पहू! चिन्तेयव्वं हियं निययकालं । जेण पिया न य सोगं, गच्छइ एगं पि य मुहुत्तं ॥ ७७ ॥

---

अवस्थाकी आशा रखी जाय? (६१) यहाँ अकेला ही यह मोहान्ध जीव दुःख एवं पापसे संकुल भवरूपी अरण्यमें जहाँ-तहाँ भटकता रहता है। (६२) भरतको इस प्रकार प्रतिबुद्ध जानकर सर्व कलाओंमें कुशल देवी कैकेई हृदयमें शोकान्वित हो सोचने लगी कि न तो मेरे पति हैं और न पुत्र है। दोनों ही दीक्षाके अभिलाषी हुए हैं। मैं वैसा उपाय सोचती हूँ जिससे पुत्रको तो लौटा लूँ। (६३-६४) तब विनय धारण करके महादेवी कैकेईने राजासे कहा कि सुभटोंके समक्ष जिस वरके बारेमें आपने कहा था वह वर मुझे दो। (६५) इस पर राजाने कहा कि, हे प्रिये! हे सुन्दरी! दीक्षाको छोड़कर जो कहोगी वह सब आज तुम्हें दूँगा। (६६) यह वचन सुनकर रोती हुई कैकेईने पतिसे कहा कि आपने वैराग्यरूपी तलवारसे स्नेहके दृढ़ बन्धनको काट डाला है। (६७) सभी जिनवरोंने इस दुर्धर चर्याका उपदेश दिया है। आज एकदम संयममें बुद्धि कैसे उत्पन्न हुई है? (६८) हे स्वामी! सुरपति सरीखे भोगोंमें आपने अपने शरीरका लालन-पालन किया है। तीव्र, कठोर और अत्यन्त कर्कश परीषहोंको आप कैसे जीत सकोगे? (६९) पैरोंकी उँगलीसे ज़मीनको कुरेदती हुई कैकेईने कहा कि, हे स्वामी! मेरे पुत्रको यह सारा राज्य दें। (७०) तब दशरथने कहा कि, हे सुन्दरी! तेरे पुत्रको मैंने सारा राज्य दे दिया। इसे तू ग्रहण कर। देर मत लगा। (७१) बादमें लक्ष्मणके साथ रामको राजाने शीघ्र ही बुलाया। वृषभके समान गतिवाले राम आये और उन्होंने प्रणाम किया। (७२) राजाने कहा कि, हे वत्स! महासंग्राममें कैकेईने मेरा सारथिपन किया था। तुष्ट होकर मैंने सब राजाओंके समक्ष उसे एक वर दिया था। (७३) अब कैकेईके पुत्रके लिए यह सारा राज्य माँगा है। हे वत्स! मैं क्या करूँ? मैं तो चिन्तारूपी समुद्रमें डूब गया हूँ। (७४) भरत दीक्षा ले रहा है और उसके वियोगमें कैकेई मर रही है। इधर मैं भी अवश्य ही संसारमें मिथ्याभाषी कहा जाऊँगा। (७५) इस पर रामने कहा कि, हे तात! आप अपना वचन रखें। आपकी लोकमें अकीर्ति हो तो मेरे लिए भोगका कारण नहीं है। (७६) हे प्रभो! योग्य पुत्रको तो सदैव ऐसा ही हृदयमें सोचना चाहिए, जिससे पिता एक मुहूर्तके लिए भी शोक न करे। (७७)

ताव च्चिय एस कहा, वट्टइ परिसाणुरञ्जणी ताव । पत्तो भरहकुमारो, संवेगमणो पिउसगासं ॥ ७८ ॥
भणिओ य दसरहेणं, वच्छ! तुमं होहि रज्जसाहारो । अहयं पुण निस्संगो, जिणवरदिक्खं पवज्जामि ॥ ७९ ॥
सो भणइ नत्थि कज्जं, रज्जेण महं करेमि पव्वज्जं । मा तिव्वदुक्खपउरे, ताय! भमिस्सामि संसारे ॥ ८० ॥
अणुहवसु पुत्त! सोक्खं, सारं माणुस्सयस्स जम्मस्स । तो पच्छिमम्मि काले, जिणवरदिक्खं करेज्जासि ॥ ८१ ॥
पुणरवि एव पवुत्तो, भरहो किं ताय मोहसि अकज्जे? । न य बाल-वुड्ढ-तरुणं, मच्चू पडिवालई कोई ॥ ८२ ॥
गेहासमे वि धम्मो, पुत्त! महागुणयरो समक्खाओ । तम्हा गिहिधम्मरओ, होहि तुमं सयलरज्जवई ॥ ८३ ॥
जइ लहइ मुत्तिसोक्खं, पुरिसो गिहधम्मसंठिओ सन्तो । तो कीस मुयसि तुमं, गेहं संसारपरिभीओ? ॥ ८४ ॥
मोत्तूण सयणवग्गं, धण-धन्नं मायरं च पियरं च । सुह-दुक्खं वेयन्तो, एगागी हिण्डइ जीवो ॥ ८५ ॥
सुणिऊण सुयवयणं, परितुट्ठो दसरहो भणइ एवं । साहु त्ति साहु अहियं, पडिबुद्धो भवियसद्दूलो ॥ ८६ ॥
तह वि तुमे मह वयणं, पुत्तय! कायव्वयं अखिन्नेणं । निसुणेहि कहिज्जन्तं, सुयव्वं सारसब्भावं ॥ ८७ ॥
सारत्थतोसिएणं, संगामे जो वरो मए दिन्नो । सो अज्ज तुज्झ पुत्तय! जणणीए मग्गिओ इट्ठं ॥ ८८ ॥
रज्जे ठवेहि पुत्तं, भणिओ हं केगईऍ देवीए । तो अणुपालेहि तुमं, सयलसमत्थं इमं वसुहं ॥ ८९ ॥
पउमो वि तं कुमारं, हत्थे घेत्तूण भणइ नेहेणं । निक्कण्टयमणुकूलं, करेहि रज्जं सुचिरकालं ॥ ९० ॥
तायस्स विमलकित्ती, करेहि परिवालणं च जणणीए । भरहेण य पडिभणिओ, न य तुज्झ वइक्कमं काहं ॥ ९१ ॥
अडविनईसु गिरीसु य, तत्थाऽऽवासं करेमि एगन्ते । जह मे न सुणइ कोई, कुणसु य रज्जं सुचिरकालं ॥ ९२ ॥
भणिऊण वयणमेयं, पणमिय पिउचलणपङ्कए सिरसा । रामो वरगयगामी, विणिग्गओ रायपरिसाओ ॥ ९३ ॥

---

जिस समय परिषद्‌का अनुरंजन करनेवाली यह कथा हो रही थी उसी समय विरक्त मनवाला भरतकुमार पिताके पास आ पहुँचा। (७८) दशरथने उसे कहा कि, हे वत्स! तुम राज्यका आधार बनो। मैं तो निस्संग होकर जिनवरकी दीक्षामें प्रव्रजित हूँगा। (७९) उसने कहा कि मुझे राज्यसे कोई प्रयोजन नहीं है। मैं प्रव्रज्या लूँगा। हे तात! तीव्र दुःखोंसे युक्त संसारमें मैं भ्रमण नहीं करूँगा। (८०) दशरथने कहा, हे पुत्र! मनुष्यजन्मके साररूप सुखका तुम अनुभव करो। उत्तरावस्थामें जिनवरकी दीक्षा लेना। (८१) इस पर भरतने पुनः कहा कि, हे तात! आप अकार्यमें क्यों मोह पैदा करते हैं? मृत्यु, बाल, वृद्ध या तरुण किसीकी प्रतीक्षा नहीं करती। (८२) राजाने कहा कि, हे पुत्र! गृहस्थाश्रमके लिये भी अत्यन्त गुणकर धर्म कहा गया है। अतः गृहधर्ममें रत होकर तुम सम्पूर्ण राज्यके स्वामी बनो। (८३) इस पर भरतने कहा कि यदि गृहधर्ममें स्थित हो करके भी पुरुष मुक्तिसुख प्राप्त कर सकता है तो फिर संसारसे डरकर आप गृहका त्याग क्यों करते हो? (८४) स्वजनसमूह, धन धान्य तथा माता एवं पिताको छोड़कर जीव सुख-दुःखका अनुभव करता हुआ एकाकी परिभ्रमण करता है। (८५)

पुत्रका ऐसा कहना सुनकर परितुष्ट दशरथने कहा कि भव्यजनोंमें सिंहके समान तुम प्रतिबुद्ध हुए हो, यह उत्तम है—और भी अधिक उत्तम है। (८६) फिर भी, हे पुत्र! खिन्न हुए बिना तुम्हें मेरा कहना करना चाहिए। सत्य एवं सारपूर्ण जो कुछ मैं कहता हूँ वह तुम सुनो। (८७) हे पुत्र! संग्राममें सारथिपनसे संतुष्ट हो मैंने जो वर दिया था वह आज तुम्हारी माताने माँग लिया है। (८८) देवी कैकेईने मुझसे कहा है कि राज्य पर मेरे पुत्र भरतको स्थापित करो। अतः तुम इस सारी पृथ्वीका पालन करो (८९) रामने भी उस कुमार भरतको हाथसे ग्रहण करके स्नेहपूर्वक कहा कि तुम चिरकाल पर्यन्त निष्कण्टक और इच्छानुसार राज्य करो। (९०) निर्मल कीर्तिवाले हे भरत! तुम पिता एवं माताके वचनका पालन करो। इसके प्रत्युत्तरमें भरतने कहा कि मैं तुम्हारा उल्लंघन नहीं करूँगा। (९१) जंगलोंमें, नदियों पर तथा पर्वतोंके ऊपर एकान्तमें मैं निवास करूँगा, जिससे मुझे कोई पहचान न सकेगा। तुम चिरकाल तक राज्य करो। (९२) ऐसा वचन कहकर तथा पिताके चरणकमलोंमें सिरसे प्रणाम करके उत्तम गजके समान गमन करनेवाले राम राजपरिषद्‌मेंसे बाहर

एत्थन्तरम्मि मुच्छा, राया गन्तूण तत्थ पडिवुद्धो । नज्जइ आलेक्खगओ, अणिमिसनयणो पलोएइ ॥ ९४ ॥
गन्तूण निययजणणी, आउच्छइ राहवो कयपणामो । अम्मो! वच्चामि अहं, दूरपवास खमेज्जासु ॥ ९५ ॥
सुणिऊण वयणमेय, सहसा तो मुच्छिऊण पडिवुद्धा । भणइ सुय रोवन्ती, पुत्तय! किं मे परिच्चयसि? ॥ ९६ ॥
कह कह वि अणाहाए, लद्धो सि मणोरहेहि बहुएहिं । होहिसि पुत्ताऽऽलम्बो, पारोहो चेव साहाए ॥ ९७ ॥
भरहस्स मही दिन्ना, ताएण केगईवरनिमित्त । सन्तेण मए नेच्छइ, एस कुमारो महि भोत्तु ॥ ९८ ॥
दिक्खाभिमुहो राया, पुत्तय! दूर तुम पि वच्चिहिसि । पइ-पुत्तविरहिया इह, क सरणमह पवज्जामि? ॥ ९९ ॥
विञ्झगिरिमत्थए वा, मलए वा सायरस्स वाऽऽसन्ने । काऊण पइट्ठाण, तुज्झ फुड आगमिस्से ह ॥ १०० ॥
जणणीएँ सिरपणाम, काऊण सेसमाइवग्गस्स । पुणरवि य नरवरिन्द, पणमइ रामो गमणसज्जो ॥ १०१ ॥
आपुच्छिया य सवे, पुरोहिया-ऽमच्च-बन्धवा सुहडा । रह-गय-तुरङ्गमा वि य, पलोइया निद्धदिट्ठीए ॥ १०२ ॥
चाउव्वण्ण च जण, आपुच्छेऊण निग्गओ रामो । वइदेही वि य ससुर, पणमइ परमेण विणएण ॥ १०३ ॥
सव्वाण सासुयाण, काऊण चलणवन्दण सीया । सहियायण च नियय, आपुच्छिय निग्गया एत्तो ॥ १०४ ॥
गन्तूण समाढत्त, राम दट्ठूण लक्खणो रुट्ठो । ताएण अयसबहुल, कह एय पत्थिय कज्ज? ॥ १०५ ॥
एत्थ नरिन्दाण जए, परिवाडीआगय हवइ रज्ज । विवरीय चिय रइय, ताएण अदीहपेहीण ॥ १०६ ॥
रामस्स को गुणाण, अन्त पावेइ धीरगरुयस्स? । लोभेण जस्स रहिय, चित्त चिय मुणिवरस्सेव ॥ १०७ ॥
अहवा रज्जधुरधर, सव्व फेडेमि अज्ज भरहस्स । ठावेमि कुलाणीए, पुहइवइ आसणे राम ॥ १०८ ॥
एएण किं व मज्झ, हवइ वियारेण ववसिएणऽज्ज? । नवर पुण तच्चत्थ, ताओ जेट्ठो य जाणन्ति ॥ १०९ ॥

आये। (९३) तब राजा वहाँ मूर्छित हो गया। होशमें आने पर वह चित्रमें अंकितकी भाँति स्तब्ध-सा दिखाई देता था। अपलक नेत्रोंसे वह देखता था। (९४)

अपनी माताके पास जाकर और प्रणाम करके रामने अनुज्ञा माँगी कि, माताजी! मैं दूरके प्रवास पर जाता हूँ, अतः आप मुझे क्षमा करें। (९५) ऐसा कथन सुनकर वह एकदम मूर्छित हो गई। जगने पर रोती हुई वह पुत्रसे कहने लगी कि, हे पुत्र! क्या मेरा परित्याग तुम करते हो? (९६) बहुतसे मनोरथोंके बाद किसी तरह अनाथ मैंने तुम्हें प्राप्त किया है। हे पुत्र! शाखाके लिए तनेकी भाँति तुम मेरे लिए अवलम्बन रूप हो। (९७) कैकेईके वरके कारण तुम्हारे पिताने भरतको पृथ्वी दी और मेरे रहते हुए भी यह कुमार पृथ्वीको भोगना नहीं चाहता। (९८) हे पुत्र! राजा दीक्षाभिमुख है और तुम दूर जाओगे। पति और पुत्रसे विरहित मैं किसकी शरणमें जाऊँगी? (९९) रामने कहा कि विन्ध्यगिरिके शिखर पर, मलय पर्वत पर और सागरके समीप निवास करके मैं अवश्य ही तुम्हारे पास आऊँगा। (१००) जानेके लिए तैयार रामने अपनी माता तथा दूसरे मातृवर्गको प्रणाम करके पुनः राजाको वन्दन किया। (१०१) उन्होंने पुरोहित, अमात्य, बन्धुजन एवं सुभटोंकी अनुमति ली तथा रथ, हाथी एवं घोड़ोंको स्निग्ध दृष्टिसे देखा। (१०२) चतुर्वर्णके लोगोंकी आज्ञा लेकर राम निकल पड़े। सीताने भी अपने श्वसुरको अत्यन्त आदरके साथ प्रणाम किया। (१०३) सभी सासोंके चरणोंमें वन्दन करके तथा अपनी सखियोंकी अनुमति लेकर सीता भी वहाँसे निकली। (१०४) जानेके लिए उद्युक्त रामको देखकर लक्ष्मण रुष्ट हो गया कि पिताने अयशसे व्याप्त ऐसा कार्य क्यों किया है? (१०५) इस जगत्‌में परिपाटीके अनुसार राजाओंको राज्य मिलता है। अदीर्घदर्शी पिताने विपरीत ही किया है। (१०६) मुनिवरकी भाँति जिसका लोभसे रहित चित्त है ऐसे धीर एवं गम्भीर रामके गुणोंका अन्त कौन पा सकता है? (१०७) अथवा आज मैं राज्यकी धुराको धारण करनेवाले भरतका सब कुछ विनष्ट कर डालता हूँ और कुलपरम्परासे प्राप्त आसन पर रामको बिठाता हूँ। (१०८) अथवा आज मेरे ऐसे विचार करनेसे क्या होगा? वस्तुतः सच बात तो सिर्फ पिता और बड़े भाई ही जानते हैं। (१०९) क्रोधको

१ मुच्छ—प्रत्य०। २ जणणि—प्रत्य०। ३ अहणाए—प्रत्य०।

कोवं च उवसमेउं, पणमिय पियर परेण विणएणं । आपुच्छइ दढचित्तो, सोमित्ती अत्तणो जणणी ॥ ११० ॥
संभासिऊण भिच्चे, वज्जावत्तं च धणुवरं घेत्तुं । वणपीइसपउत्तो, पउमसयास समल्लीणो ॥ १११ ॥
पियरेण बन्धवेहि य, सामन्तसएसु परिमिया सन्ता । रायभवणाउ एत्तो, विणिग्गया सुरकुमार व ॥ ११२ ॥
सुयसोगतावियाओ, धरणियलोसित्तअंसुनिवहाओ । कह कह वि पणमिऊण, नियत्तियाओ य जणणीओ ॥ ११३ ॥
काऊण सिरपणामं, नियत्तिओ दसरहो य रामेण । सहवड्ढिया य बन्धू, कलुणपलाव च कुणमाणा ॥ ११४ ॥
जंपन्ति एक्कमेक्क, एस पुरी जइ वि जणवयाइण्णा । जाया रामविओए, दीसइ विञ्झाडवी चेव ॥ ११५ ॥
लोगो वि उस्सुयमणो, जंपइ धन्ना इमा जणयधूया । जा वच्चइ परदेस, रामेण समं महामहिला ॥ ११६ ॥
नयणजलसित्तगत्त, पेच्छय जणणिं इमं पमोत्तूणं । चलिओ रामेण समं, एसो च्चिय लक्खणकुमारो ॥ ११७ ॥
तेसु कुमारेसु सम, सामन्तजणेण वच्चमाणेण । सुन्ना साएयपुरी, जाया छणवज्जिया तइया ॥ ११८ ॥
न नियत्तइ नयरजणो, धाडिज्जन्तो वि दण्डपुरिसेहिं । ताव य दिवसवसाणे, सूरो अत्थं समल्लीणो ॥ ११९ ॥
नयरीएँ मज्झयारे, दिट्ठ चिय जिणहरं मणभिरामं । हरिसियरोमञ्चइया, तत्थ पविट्ठा परमतुट्ठा ॥ १२० ॥
थोऊण अच्चिऊण य, जिणपडिमाओ परेण भावेण । तत्थेव सन्निविट्ठा, समयं चिय जणसमूहेणं ॥ १२१ ॥
ते तत्थ वरकुमारा, वसिया सोऊण ताण जणणीहिं । आगन्तूण जिणहरे, दोहिं वि पुत्ता समागूढा ॥ १२२ ॥
सव्वाण वि सुद्धीण, मणसुद्धी चेव उत्तमा लोए । आलिङ्गइ भत्तार, भावेणऽन्नेण पुत्त च ॥ १२३ ॥
पुत्तेहि सम ताओ, सम्मन्तेऊण पडिणियत्ताओ । डोलावियहियया ओ, दइयसमीव उवगयाओ ॥ १२४ ॥
नमिऊण य भत्तारं, भणन्ति रामं ससीय-सोमित्तिं । पल्लट्टेहि महाजस! मा उव्वेयं कुणसु धीर[१] ॥ १२५ ॥
तो भणइ दसरहनिवो, न य मे इह अत्थि किंचि सायत्त । जं जस्स पुव्वविहियं, तं तस्स नरस्स उवणमइ ॥ १२६ ॥

शान्त करके और अत्यन्त विनयके साथ पिताको प्रणाम करके दृढ़चित्त लक्ष्मणने अपनी माता सुमित्रासे अनुज्ञा माँगी। (११०) भृत्योंके साथ बातचीत करके तथा वज्रावर्त धनुषको लेकर अत्यन्त प्रीतियुक्त वह रामके पास गया। (१११) पिता, बन्धुजन तथा सैकड़ों सामन्तोंसे घिरे हुए वे राजभवनमेंसे देवकुमारकी भाँति निकले। (११२) पुत्रोंके शोकसे सन्तप्त और आँसुओंसे जमीनको भिगोनेवाली माताओंको प्रणाम करके किसी तरह उन्हें लौटाया। (११३) मस्तकसे प्रणाम करके दशरथको तथा करुण रुदन करनेवाले साथमें ही बड़े हुए बन्धुओंको रामने लौटाया। (११४) लोग एक-दूसरेसे बातें करते थे कि यद्यपि यह नगरी जनपदसे परिपूर्ण है, फिर भी रामके वियोगसे विन्ध्याटवी की भाँति दिखाई पड़ती है। (११५) उत्सुक मनवाले लोग कहते थे कि यह महान् नारी सीता धन्य है जो रामके साथ परदेश जा रही है। (११६) देखो, यह लक्ष्मण कुमार भी आँसुओंसे भीगे शरीरवाली माताका परित्याग करके रामके साथ चल दिये हैं। (११७) उस समय उन कुमारोंके साथ सामन्तजनोंके जानेसे साकेतपुरी उत्सवरहित शून्य नगरी सी हो गई। (११८) दण्डधारी पुरुषों (पुलिस) द्वारा भगाये जाने पर भी नगरजन वापस लौटते नहीं थे। उस समय दिवसका अवसान होने पर सूर्य अस्त हुआ। (११९) नगरीके बीच उन्होंने एक मनोरम जिनमन्दिर देखा। हर्षसे रोमाचित और अत्यन्त तुष्ट उन्होंने उसमें प्रवेश किया। (१२०) जिन प्रतिमाओंकी अत्यन्त भावपूर्वक स्तुति एवं पूजा करके जनसमुदायके साथ वे वहीं बैठे। (१२१) वे कुमारवर वहाँ ठहरे हैं ऐसा सुनकर दोनों माताएँ जिन मन्दिरमें आईं और पुत्रोंका आलिंगन किया। (१२२) जगत्‌में सब शुद्धियोंकी अपेक्षा मन-शुद्धि उत्तम है। उत्तम भावके साथ पति एवं पुत्रको आलिंगन किया। (१२३) पुत्रोंके साथ बातचीत करके कम्पित हृदयवाली वे वापस लौटीं और पतिके पास आईं। (१२४) पतिको नमस्कार करके उन्होंने कहा कि हे महाशय! सीता एवं लक्ष्मणसे युक्त रामको लौटा लो। हे धीर! इसमें उद्वेग मत करो। (१२५) इस पर दशरथने कहा कि इसमें मेरा कुछ भी सामर्थ्य नहीं है। जो जिसके लिए पूर्वसे विहित है वह उस मनुष्यको प्राप्त होता है। (१२६) राज्यभारसे

१ जणणि—प्रत्य०। २ परिहृता इत्यर्थः। ३. धणरणाइण्णा—प्रत्य०। ४ पईसमीव—प्रत्य०।

ववगयरज्जभरो हं, विरओ पावस्स संजमाभिमुहो । न य नज्जइ कं वेलं, मुणिवरचरियं पवज्जामि ॥ १२७ ॥

एव नरिन्दो जिणसासणुज्जओ, अहो य राओ य सिवाभिलासिणो ।
सुह पवुद्धो मिह भवकेसरी, विमुत्तिमग्गे विमले सुहालए ॥ १२८ ॥

॥ इय पउमचरिए दसरहपव्वज्जानिच्छयविहाणो नाम एक्कतीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## ३२. दसरहपव्वज्जा-रामनिग्गमण-भरहरज्जविहाणं

अह तत्थ जिणाययणे, निद्द गमिऊण अड्ढरत्तम्मि । लोगे सुत्तपसुत्ते, नीसचारे विगयसद्दे ॥ १ ॥
घेत्तु धणुवररयण, सीयासहिया जिण नमसित्ता[1] । सणियं विणिग्गया ते, दो चेव जण पलोयन्ता ॥ २ ॥
को वेत्थ सुरयखीणो, गाढ उवगूहिउ सुवइ कन्त । पुव्व कयावराहो, अन्नो महिलं पसाएइ ॥ ३ ॥
अवरो पुण परगेहं, गन्तूण कुञ्चिएसु अङ्गेसु । उवासइ मज्जार, जालगवक्खन्तरे धुत्तो ॥ ४ ॥
अन्नो सुन्नाययणे, सकेय[2]यदिन्नकन्नसब्भावो । अहियं आकुलियमणो, कुणइ निविट्ठुट्ठियं पुरिसो ॥ ५ ॥
एय चिय सुणमाणा, पेच्छन्ता जणवयस्स विणिओगं । अह निग्गया पुरीओ, सणियं ते गूढदारेण ॥ ६ ॥
अवरदिसं वच्चन्ता, दिट्ठा सुहडेहि मग्गमाणेहिं । गन्तूण पणमिया ते, भावेण ससेन्नसहिएहिं ॥ ७ ॥
सीहा सहावमन्थरगईऍ, सणियं तु तत्थ नरवसहा । गाऊयमेत्तठाण, वच्चन्ति सुहं बलसमग्गा ॥ ८ ॥
गामेसु पट्टणेसु य, पूइज्जन्ता जणेण बहुएण । पेच्छन्ति वच्चमाणा, खेड-मडम्बा-ऽऽगरं वसुहं ॥ ९ ॥

दूर, पापसे विरत तथा संयमकी ओर अभिमुख मैं नहीं जानता कि किस समय मुनिचर्याके लिए प्रव्रज्या लूँगा । (१२७) इस तरह जिन शासनमें उद्यत, रात और दिन कल्याणकी अभिलाषा करनेवाला तथा भव्यजनोंमें सिंह सदृश वह राजा सुखके धाम रूप विमल मुक्तिमार्गमें सुखपूर्वक प्रवुद्ध हुआ। (१२८)

॥ पद्मचरितमें दशरथके प्रव्रज्याके लिए निश्चयका विधान करनेवाला इकत्तीसवाँ उद्देश समाप्त हुआ ॥

## ३२. दशरथकी प्रव्रज्या, रामका निर्गमन तथा भरतका राज्य

उस जिनभवनमें नींद लेकर अर्धरात्रिके समय जब लोग सोये हुए थे और किसीका सचार नहीं हो रहा था तथा आवाज नहीं आ रही थी तब उत्तम धनुषको लेकर तथा जिनेश्वर भगवान्‌को वन्दन करके वे दोनो लोगोंको देखते हुए धीरेसे निकल पड़े । (१-२) वहाँ कोई सुरतके पश्चात् थका हुआ पत्नीको गाढ़ आलिंगन देकर सोया हुआ था तो पूर्वमें अपराध किया हुआ दूसरा कोई स्त्रीको ,खुश कर रहा था । (३) अन्य कोई धूर्त दूसरेके घर पर जाकर और अंगोंको सिकोड़कर गवाक्षकी जालीमेंसे बिल्लीको भगा रहा था । (४) शून्य घरमें कन्याको दिये गये सकेतके अनुसार आया हुआ दूसरा कोई पुरुष अधिक व्याकुल होकर बैठता-उठता था । (५) इस तरह लोगोंके कार्योंको सुनते-देखते वे गुप्त द्वारमेंसे होकर धीरेसे नगरमेंसे बाहर निकले । (६) दूसरी दिशामें जाते हुए उन्हें खोजनेवाले सुभटोंने देख लिया । अपने सैन्योंके साथ आकर उन्होंने भावपूर्वक प्रणाम किया । (७) सिंहके समान स्वभावसे मन्थर गतिवाले वे राजा सेनाके साथ आरामसे एक कोस भर गये । (८)

गाँवोंमें और नगरोंमे बहुत-से लोगो द्वारा पूजे जाते वे चलते चलते खेट, मडम्ब एवं आकरसे युक्त पृथ्वीका अवलोकन करते थे । (९) इस प्रकार क्रमश विचरण करते हुए वे सिंह, रुरु (मृग-विशेष), चमरीमृग एवं शरभ ( आठ पैर

१. नमेऊण—प्रत्य० । २ सकेयट्ठाणदिन्नसब्भावो—प्रत्य० ।

अह ते कमेण पत्ता, हरि-गय-रुरु-चमर-सरहसद्दालं । घणपायवसछन्नं, अडविं चिय पारियत्तस्स ॥ १० ॥
पेच्छन्ति[1] तत्थ भीमा, बहुगाहसमाउला जलसमिद्धा । गम्भीरा नाम नदी, कल्लोलुच्छलियसघाया ॥ ११ ॥
तो राघवेण भणिया, सुहडा सव्वे वि साहणसमग्गा । तुम्हे नियत्तियव, एय रण्ण महाभीम ॥ १२ ॥
ताएण भरहसामी, ठविओ रज्जम्मि सयलपुहईए । गच्छामि दाहिणपह, अवस्स तुब्भे नियत्तेह ॥ १३ ॥
अह ते भणन्ति सुहडा, सामि ! तुमे विरहियाण किं अम्हं । रज्जेण साहणेण य, विविहेण य देहसोक्खेणं ? ॥ १४ ॥
सीह-ऽच्छभल्ल-चित्तय-घणपायव-गिरिवराउले रण्णे । समयं तुमे वसामो, कुणसु दयं असरणाण ऽम्ह ॥ १५ ॥
आउच्छिऊण सुहडे, सीय भुयावगूहिय काउ । रामो उत्तरइ नइं, गम्भीरं लक्खणसमग्गो ॥ १६ ॥
राम सलक्खणं ते, परतीरावट्ठिय पलोएउ । हाहारवं करेन्ता, सव्वे वि भडा पडिनियत्ता ॥ १७ ॥
तेहि नियत्तेहि तहिं, दिट्ठ चिय जिणहरं महातुङ्ग । समणेहि सपरिवुड, तत्थ पविट्ठा सुहडसीहा ॥ १८ ॥
काऊण नमोक्कारं, जिणपडिमाण विसुद्धभावेण । पणमन्ति मुणिवरिन्दे, अणुपरिवाडीऍ तिविहेण ॥ १९ ॥
पुच्छन्ति साहवं ते, भयव ! ससारसायरं भीम । उत्तारेहि महाजस ! अम्हे जिणधम्मपोएणं ॥ २० ॥
तो साहवेण धम्मो, कहिओ संखेवओ जिणुद्दिट्ठो । जह तक्खणेण जाया, सवेगपरायणा बहवे ॥ २१ ॥
निद्दड्ढो विजओ वि य, मेहकुमारो तहेव रणलोलो । नागदमणो य वीरो[2], सढो य सत्तूदमधरो य ॥ २२ ॥
तह कक्कडो विणोओ, सव्वो पियवद्धणो कढोरो य । एवविहा नरिन्दा, निग्गन्थसिरिं[3] समणुपत्ता ॥ २३ ॥
अन्ने पुण गिहधम्मं, घेत्तूण नराहिवा विसयहुत्ता । पत्ता साएयपुरी, भरहस्स फुड निवेएन्ति ॥ २४ ॥
सीया-लक्खणसहिओ, न नियत्तो राघवो गओ रण्ण । सोऊण वयणमेय, भरहो अइदुक्खिओ जाओ ॥ २५ ॥

---

और चार आँखोवाला सिंह जैसा वन्य पशु ) से शब्दायमान तथा सघन वृक्षोंसे आच्छन्न ऐसे पारियात्र ( देश-विशेष ) के जंगलमें आ पहुँचे । (१०) वहाँ उन्होंने भयंकर, बहुत-से मगरमच्छोंसे व्याप्त, जलसे समृद्ध तथा जिसमें तरंगोंका समूह उठ रहा है ऐसी गम्भीरा नामकी नदी देखी (११) तब राघवने सैन्यसे युक्त सब सुभटोंसे कहा कि यह अरण्य अत्यन्त भयंकर है, अत. तुम्हें लौटना चाहिए । (१२) पिताने सकल पृथ्वीके स्वामी रूपसे भरतराजको स्थापित किया है । मैं अब दक्षिणापथको जाता हूँ । तुम सब अवश्य लौट जाओ । ( १३ ) तब सुभटोंने कहा—स्वामी ! तुम्हारे बिना राज्य, सैन्य और नाना प्रकारके देहसुखसे क्या प्रयोजन है ? (१४) सिंह, रीछ-भालू, चीते तथा सघन वृक्षों एवं पर्वतोंसे व्याप्त अरण्यमें हम आपके साथ रहेंगे । अशरण हम पर आप दया करें । (१५) इस प्रकार सुभटोंकी अनुज्ञा लेकर और सीताको हाथोंसे अवलम्बन देकर रामने लक्ष्मणके साथ गम्भीरा नदी पार की । (१६) सामनेके किनारे पर स्थित राम एवं लक्ष्मणको देखकर हाहारव करते हुए वे सब सुभट वापस लौटे । (१७) लौटते हुए उन्होंने वहाँ साधुओंसे भरा हुआ एक अत्यन्त उन्नत जिनमन्दिर देखा । उन सुभटसिंहोंने उसमें प्रवेश किया । (१८) विशुद्ध भावसे जिनप्रतिमाओंको वन्दन करके उन्होंने अनुक्रमसे मुनिवरोंको मनसा, वाचा एवं कर्मणा तीन प्रकारसे वन्दन किया । (१९) उन्होंने साधुओंसे पूछा कि, हे भगवन् ! हे महाशय ! जिन धर्मरूपी नौका द्वारा ससाररूपी भयकर सागरसे आप हमें पार उतारें । (२०) तब साधुओंने संक्षेपमें जिनोपदिष्ट धर्म इस तरहसे कहा कि बहुत-से लोग उसी समय सवेगपरायण हो गये । (२१) निर्दग्ध, विजय, मेघकुमार, रणलोल, नागदमन, धीर, शठ, शत्रुदम, धर, कक्कट, विनोद, शर्व, प्रियवर्धन और कठोर—इन तथा ऐसे ही दूसरे राजाओंने निर्ग्रन्थशोभा प्राप्त की । (२२-२३) दूसरे राजाओंने विषयवासनाका होम करके गृहस्थधर्म अंगीकार किया । बादमें साकेतपुरीमें पहुँचकर उन्होंने भरतसे सारा वृत्तान्त ब्योरेवार कहा कि सीता एव लक्ष्मणके साथ राम न लौटे और अरण्यमें चले गये । यह कथन सुनकर भरत अत्यन्त दुःखी हुआ । (२४-२५)

---

१ पेच्छन्ति तत्थ भीमं बहुगाहसमाउलं जलसमिद्धं । गंभीरं नाम नइं कल्लोलुच्छलियसंघायं—प्रत्य० । २. धीरो—प्रत्य० ।
३ सिरिं—प्रत्य० ।

तो दसरहो वि राया, पुत्तविओए अईवसविग्गो । ठावेइ तक्खण चिय, विसए रज्जाहिव भरह ॥ २६ ॥
सवेगजणियकरणो, भडाण बावत्तरीऍ समसहिओ । दिक्ख गओ नरिन्दो, पासे च्चिय भूयसरणस्स ॥ २७ ॥

दशरथप्रव्रज्या—

तत्थ वि एगविहारी, अणरण्णसुओ तव पकुव्वन्तो । मणसा दूमियहियओ, पुत्तसिणेह समुव्वहइ ॥ २८ ॥
अह अन्नया कयाई, धीरो आरुहिय सुहयर झाण । चिन्तेइ तो मणेण, नेहो च्चिय बन्धण गाढ ॥ २९ ॥
धण-सयण-पुत्त-दारा, जे अन्नभवेसु आसि णेगविहा । ते कत्थ गयाऽणाईससारे परिभमन्तस्स ॥ ३० ॥
परिभुत्तं विसयसुह, सुरलोए वरविमाणवसहीसु । नरयाणलदाहा चिय, सहत्ता भोगहेउम्मि ॥ ३१ ॥
अन्नोन्नभक्खण पुण, तिरिक्खजोणीसु समणुभूय मे । पुढवि-जल-जलण-मारुय भमिओ य वणस्सईसु चिर ॥ ३२ ॥
मणुयत्तणे वि भोगा, भुत्ता सजोय-विप्पओगा य । बहुरोग-सोगमाई, बन्धवनेहाणुरत्तेण ॥ ३३ ॥
तम्हा पुत्तसिणेह, एय छड्डेमि दोसआमूल । मुणिवरदिट्ठेण पुणो, झाणेण मण विसोहेमि ॥ ३४ ॥
विविहं तव करेन्तो, अहियासेन्तो परीसहे सव्वे । दसरहमुणी महप्पा, विहरइ एगन्तदेसेसु ॥ ३५ ॥
पुत्तेसु पर विएस, गएसु अवराइया य सोमित्ती । भत्तारे पव्वइए, सोयसमुद्दम्मि पडियाओ ॥ ३६ ॥
सुयसोगदुक्खियाओ, ताओ दट्ठूण केगई देवी । तो भणइ निययपुत्त, वयणमिण मे निसामेहि ॥ ३७ ॥
निक्कण्टयमणुकूल, पुत्त! तुमे पाविय महारज्ज । पउमेण लक्खणेण य, रहिय न य सोहए एय ॥ ३८ ॥
ताण चिय जणणीओ, पुत्तविओगम्मि जायदुक्खाओ । काहिन्ति मा हु काल, आणेहि लहुं वरकुमारे ॥ ३९ ॥
जणणीऍ वयणमेय, सुणिऊण तुरगम समारूढो । तूरन्तो च्चिय भरहो, ताण अणुमग्गओ लग्गो ॥ ४० ॥
इय दिट्ठा वि य समय, महिलाए ते कुमारवरसीहा । पुच्छन्तो पहियजण, वच्चइ भरहो पवणवेगो ॥ ४१ ॥

---

तब दशरथ राजा भी पुत्रके वियोगके कारण अत्यन्त विरक्त हो गये। उन्होंने शीघ्र ही राज्याधिप भरतको राजगद्दी पर बिठाया। (२६) अन्त करणमें जिसे वैराग्य उत्पन्न हुआ है ऐसे राजाने बहत्तर सुभटोंके साथ भूतशरण मुनिके पास दीक्षा ली। (२७) एकाकी विचरण करनेवाले दशरथ यद्यपि तप करते थे, तथापि दु खित हृदयवाले वे मनमें पुत्रस्नेह धारण करते थे। (२८) एक दिन धीर दशरथ शुक्लतर ध्यानमें आरूढ़ होकर मनमें सोचने लगे कि स्नेह भी गाढ़ बन्धन रूप है। (२९) दूसरे भावोंमें जो मेरे अनेकविध धन, स्वजन, पुत्र और पत्नी आदि थे वे अनादिससारमें परिभ्रमण करते हुए मेरे लिए कहाँ चले गये? (३०) देवलोकमें आये हुए उत्तम विमानस्थानोंमें विषयसुखका उपभोग किया है, तो भोगके कारण नरककी आगमें जलना भी पड़ा है। (३१) तिर्यंचयोनिमें एकदूसरेके भक्षणका मैंने अनुभव किया है तथा पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु एव वनस्पतिमें चिरकाल तक घूमा हूँ। (३२) मनुष्यजन्ममें भी बान्धवोंके स्नेहमें अनुरक्त मैंने भोग, संयोग एवं वियोग तथा अनेक रोग एव शोक आदिका अनुभव किया है। (३३) अत दोषके मूलरूप इस पुत्रस्नेहको भी मैं छोड़ता हूँ और मुनिवरके द्वारा कहे गये ध्यानसे मैं मनको शुद्ध करता हूँ। (३४) विविध तप करते हुए तथा सब परीषहोंको सहते हुए महात्मा दशरथमुनि एकान्त देशोंमे विहार करते थे। (३५)

पुत्रोंके दूसरे देशमें जानेसे तथा पतिके प्रव्रजित होनेसे अपराजिता तथा सुमित्रा शोकसमुद्रमें डूब गईं। (३६) उन्हें पुत्रके शोकसे दु खित देखकर कैकेईने अपने पुत्रसे कहा कि मेरा यह कथन सुन। (३७) हे पुत्र! तूने निष्कण्टक तथा अनुकूल महाराज्य प्राप्त किया है, किन्तु राम एव लक्ष्मणसे रहित यह सुहाता नहीं है। (३८) पुत्रवियोगसे दु खित उनकी माताएँ काल न करें, अत तुम शीघ्र ही उन कुमारवरोंको वापस ले आओ। (३९) माताका ऐसा कथन सुनकर तुरन्त ही घोड़े पर सवार हो भरत उनकी खोजमें लग गया। (४०) स्त्रीके साथ सिंहके जैसे उन कुमारवरोंको देखा है?—इस प्रकार पथिकजनोंसे पूछता हुआ भरत पवनके वेगसे आगे बढ़ने लगा। (४१) भयंकर महावनमें नदीके किनारे पर सीताके साथ

अह ते नईऍ तीरे, वीसममाणा महावणे भीमे। सीयाऍ सम पेच्छइ, भरहो पासत्थवरधणुया ॥ ४२ ॥
बहुयदिवसेसु देसो, जो वोलीणो कुमारसीहेहिं। सो भरहेण पवन्नो, दियहेहिं छहि अयत्तेणं ॥ ४३ ॥
सो चक्खुगोयराओ, तुरय मोत्तूण केगईपुत्तो। चलणेसु पउमणाहं, पणमिय मुच्छ समणुपत्तो ॥ ४४ ॥
पडिबोहिओ य भरहो, रामेणालिङ्गिओ सिणेहेण। सीयाऍ लक्खणेण य, वाढ[1] सभासिओ विहिणा ॥ ४५ ॥
भरहो नमियसरीरो, काऊण सिरञ्जलिं भणइ राम। रज्जं करेहि सुपुरिस! सयल आणागुणविसाल ॥ ४६ ॥
अहय धरेमि छत्तं, चामरधारो य हवइ सत्तुग्घो। लच्छीहरो य मन्ती, तुज्झऽन्नं सुविहिय किं वा? ॥ ४७ ॥
जाव इमो आलावो, वट्टइ ताव रहेण तूरन्ती। त चेव समुद्देसं, सपत्ता केगई देवी ॥ ४८ ॥
ओयरिय रहवराओ, पउम आलिङ्गिऊण रोवन्ती। सभासेइ कमेण, सीयासहिय च सोमित्तिं ॥ ४९ ॥
तो केगई पवुत्ता, पुत्त! विणीयापुरिम्मि वच्चामो। रज्जं करेहि नियय, भरहो वि य सिक्खणीओ ते ॥ ५० ॥
महिला सहावचवला, अदीहपेही सहावमाइल्ला। त मे खमाहि पुत्तय! जं पडिकूल कय तुज्झ ॥ ५१ ॥
तो भणइ पउमणाहो, अम्मो! किं खत्तिया अलियवाई। होन्ति महाकुलजाया? तम्हा भरहो कुणउ रज्ज ॥ ५२ ॥
तत्थेव काणणवणे, पच्चक्खं सवनरवरिन्दाण। भरह ठवेइ रज्जे, रामो सोमित्तिणा सहिओ ॥ ५३ ॥
नमिऊण केगईए, भुयासु उवगूहिउ भरहसामिं। अह ते सीयासहिया, सभासिय सवसामन्ते ॥ ५४ ॥
दक्खिणदेसाभिमुहा, चलिया भरहो वि निययपुरहुत्तो। पत्तो करेइ रज्ज, इन्दो जह देवनयरीए ॥ ५५ ॥
सो एरिसम्मि रज्जे, न करेइ धिइं खण पि सोएणं। नवर पुण अङ्गसुहं, हवइ च्चिय जिणपणामेण ॥ ५६ ॥
भरहो जिणिन्दभवण, वन्दणहेउं गओ सपरिवारो। थोऊण पेच्छइ मुणी, नामेण जुई[2] सह गणेण ॥ ५७ ॥

विश्राम करते हुए तथा पासमें उत्तम धनुष रखे हुए उन्हें भरतने देखा। (४२) कुमारसिंहोंने जो देश बहुत दिनोंमें पार किया था वह भरतने अनायास ही छः दिनोंमें पार किया। (४३) चक्षुगोचर होनेपर उस कैकेईपुत्र भरतने घोड़ेको छोड़ दिया और रामके चरणोंमें प्रणाम करके मूर्छित हो गया। (४४) होशमें आनेपर भरतको रामने स्नेहसे आलिंगित किया तथा सीता और लक्ष्मणने उसके साथ अनुक्रमसे खूब वार्तालाप किया। (४५) झुके हुए शरीरवाले भरतने सिर पर अंजलि धारण करके रामसे कहा कि, हे सुपुरुष! आप आज्ञागुणसे विशाल ऐसे इस सारे राज्यका पालन करें। (४६) मैं छत्र धारण करूँगा, शत्रुघ्न चामरधर होगा, लक्ष्मण मंत्री होगा। आपके लिए आचरणीय दूसरा क्या है? (४७)

जिस समय ऐसा वार्तालाप हो रहा था उसी समय रथसे त्वरा करती हुई देवी कैकेई उसी प्रदेशमें आ पहुँची। (४८) रथसे उतरकर रामको आलिंगन देकर रोती हुई उसने सीता सहित लक्ष्मणके साथ संभाषण किया। (४९) तब कैकेईने कहा कि, हे पुत्र! चलो हम साकेतपुरीमें लौट जायँ। तुम अपना राज्य करो। भरतको भी तुम शिक्षा देना। (५०) स्त्री स्वभावसे ही चंचल, अदीर्घदर्शी तथा स्वभावसे ही माया करनेवाली होती है। अतः, हे पुत्र! मैंने जो तुम्हारा प्रतिकूल किया है उसके लिए तुम मुझे क्षमा करो। (५१) इसपर रामने कहा कि, हे माताजी! क्या बड़े कुलमें उत्पन्न क्षत्रिय मिथ्याभाषी होते हैं? अतएव भरत राज्य करे। (५२) उसी वनमें सब राजाओंके समक्ष लक्ष्मणके साथ रामने भरतको राज्य पर स्थापित किया। (५३) कैकेईको नमस्कार करके, भरत राजाको भुजाओंसे आलिंगित करके तथा सब सामन्तोंके साथ वार्तालाप करके सीताके साथ वे दक्षिणदेशकी ओर चल पड़े। भरत भी अपने नगरकी ओर चला और वहाँ पहुँचकर देवनगरीमें इन्द्रकी भाँति वहाँ राज्य करने लगा। (५४-५५) शोकके कारण वह ऐसे राज्यमें क्षणभर भी धैर्य धारण नहीं करता था। सिर्फ जिनेश्वर भगवान्‌को वन्दन करनेसे ही उसे शरीर-सुख होता था। (५६)

एक बार भरत सपरिवार वन्दनके लिए जिनेन्द्रके मन्दिरमें गया। वहाँ स्तुति करनेके पश्चात् उसने गणसे युक्त द्युति नामके मुनिको देखा। (५७) मुनिको नमस्कार करके धीर भरतने उसके समक्ष यह अभिग्रह लिया कि रामका दर्शन

१. गाढ—मु०। २ मुणि नामेण जुई—प्रत्य०।

भरहो नमिऊण मुणी[1], तस्स य पुरओ अभिग्गहं धीरो । गेण्हइ रामदरिसणे, पव्वज्जा हं करिस्सामि ॥ ५८ ॥
भरहेण धम्मनिहसं, समणो परिपुच्छिओ भणइ एवं । जाव य न एइ रामो, ताव गिहत्थो कुणसु धम्मं ॥ ५९ ॥

विविधव्रतनियमजिनपूजादानादीनां फलम्—

अच्चन्तदुद्धरधरा, चरिया निग्गन्थमहरिसीण तु । परिकम्मविसुद्धस्स उ, होही सुहसाहणा नियमा ॥ ६० ॥
रयणद्दीवम्मि गओ, गेण्हइ एक्कं पि जो महारयणं । तं तस्स इहाणीयं, महग्घमोल्लं हवइ लोए ॥ ६१ ॥
जिणधम्मरयणदीवे, जइ नियममणिं लएइ[2] एक्कं पि । तं तस्स अणग्घेयं, होही पुण्णं परभवम्मि ॥ ६२ ॥
पढममहिंसारयणं, गेण्हेउं जो जिणं समच्चेइ । सो भुञ्जइ सुरलोए, इन्दियसोक्खं अणोवमियं ॥ ६३ ॥
सच्चवयनियमधरो, जो पूयइ जिणवरं पयत्तेणं । सो होइ महुरवयणो भुञ्जइ य परंपरसुहाइं ॥ ६४ ॥
परिहरिऊण अदत्तं, जो जिणनाहस्स कुणइ वरपूयं । सो नवनिहीण सामी, होही मणि-रयणपुण्णाणं ॥ ६५ ॥
परनारीसु पसङ्गं, न कुणइ जो जिणमयासिओ पुरिसो । सो पावइ सोहग्गं, नयणाणन्दो वरतणूणं ॥ ६६ ॥
संतोसवयामूलं, धारइ य जिणिन्दवयणकयभावो । सो विविहधणसमिद्धो, होइ नरो सव्वजणपुज्जो ॥ ६७ ॥
आहारपयाणेणं, जायइ भोगस्स आलओ निययं । जइ वि य जाइ विएसं, तहवि य सोक्खं हवइ तस्स ॥ ६८ ॥
अभयपयाणेण नरो, जायइ भयवज्जिओ निरोगो य । नाणस्स पयाणेणं, सव्वकलापारओ होइ ॥ ६९ ॥
आहारवज्जणं जो, करेइ रयणीसु जिणमयाभिमुहो । आरम्भपवत्तो वि य, लहइ नरो सो वि सुगइपहं ॥ ७० ॥
अरहन्तनमोक्कारं, तिण्णि वि काले करेइ जो पुरिसो । तस्स बहुयं पि पावं, नासइ वरसुद्धभावस्स ॥ ७१ ॥
जल-थलयसुरहिनिम्मलकुसुमेसु य जो जिणं समच्चेइ । सो दिव्वविमाणठिओ, कीलइ पवरच्छराहि समं ॥ ७२ ॥

होने पर मैं दीक्षा लूँगा। (५८) भरतके द्वारा धर्मकी कसौटी जैसे उत्तम मुनिवरको पूछने पर उन्होंने ऐसा कहा कि जबतक राम नहीं आते तबतक गृहस्थधर्मका आचरण करो। (५९) निर्ग्रन्थ महर्षियोंकी चर्या धारण करनेमें अत्यन्त दुर्धर होती है। अभ्याससे विशुद्ध व्यक्तिके लिए वह नियमत. सुखपूर्वक साधन करने योग्य होती है। (६०) रत्नदीपमें गया हुआ मनुष्य यदि एक भी महारत्न लेता है तो वह यहाँ लानेपर लोगोंमें अत्यन्त मूल्यवान् होता है। (६१) जिनधर्मरूपी रत्नद्वीपमें यदि एक भी नियमरूपी मणि लिया जाय तो उससे परभवमें अमूल्य ऐसा पुण्य होता है। (६२) पहला अहिंसारूपी रत्न ग्रहण करके जो जिनवरकी पूजा करता है वह देवलोकमें अनुपम इन्द्रिय सुखका उपभोग करता है। (६३) सत्यव्रतका नियम धारण करनेवाला जो मनुष्य भक्तिभावसे जिनवरकी पूजा करता है वह मधुर वचनवाला होता है और सुखोंकी परम्पराका उपभोग करता है। (६४) अदत्त (चौर्य) का परित्याग करके जो जिननाथकी उत्तम प्रकारसे पूजा करता है वह मणि एवं रत्नोंसे पूर्ण नव निधियोंका स्वामी बनता है। (६५) जिनमतका आश्रित जो पुरुष परस्त्रीके साथ प्रसंग नहीं करता अर्थात् ब्रह्मचर्यका पालन करता है वह आँखोंको आनन्द देनेवाला ऐसा उत्तम स्त्रियोंका सौभाग्य प्राप्त करता है। (६६) जिनेन्द्रके वचनोंमें श्रद्धा रखनेवाला जो व्यक्ति सर्वथा सन्तोषव्रत धारण करता है वह विविध प्रकारके धनोंसे समृद्ध तथा सबलोगोंके लिए पूजनीय होता है। (६७) आहारदानसे वह अवश्य ही भोगका धाम बनता है। यदि वह विदेशमें जाता है तो भी उसे सुख मिलता है। (६८) अभयप्रदानसे मनुष्य निर्भय और नीरोग होता है। ज्ञानके दानसे वह सब कलाओंमें पारगामी होता है। (६९) जिनधर्मकी ओर अभिमुख जो रातमें आहारका त्याग करता है वह मनुष्य आरम्भमें प्रवृत्त होने पर भी सुगतिका मार्ग प्राप्त करता है। (७०) जो पुरुष तीनों कालमें अरिहन्त भगवान्‌को नमस्कार करता है उस अत्यन्त शुद्ध भाववालेका बहुत-सा भी पाप नष्ट हो जाता है। (७१) जलमें तथा स्थलपर होनेवाले सुगन्धित एवं निर्मल पुष्पोंसे जो व्यक्ति जिनेश्वरकी पूजा करता है वह दिव्य विमानमें स्थित

१ मुणि—प्रत्य०। २ लहेइ—प्रत्य०।

भावकुसुमेसु निययं, विमलेसु जिणं समच्चए जो उ। सो होइ सुन्दरतणू, लोए पूयारिहो पुरिसो ॥ ७३ ॥
धूवं अगरु-तुरुक्कं, कुङ्कुम-वरचन्दणं जिणवरस्स। [1]जो देइ भावियमई, सो सुरहिसुरो समुब्भवइ ॥ ७४ ॥
जो जिणभवणे दीवं, देइ नरो तिव्वभावसंजुत्तो। सो दिणयरसमतेओ, देवो उप्पज्जइ विमाणे ॥ ७५ ॥
छत्तं चमर-[2]पडाया, दप्पण-लम्बूसया वियाणं च। जो देइ जिणाययणे, सो परमसिरिं समुव्वहइ ॥ ७६ ॥
गन्धेहि जिणवर[3]तणू, जो हु समालभइ भावियमईओ। सो सुरभिगन्धपउरे, रमइ विमाणे सुचिरकालं ॥ ७७ ॥
काऊण जिणवराणं, अभिसेयं सुरहिगन्धसलिलेणं। सो पावइ अभिसेयं, उप्पज्जइ जत्थ जत्थ नरो ॥ ७८ ॥
खीरेण जोऽभिसेयं, कुणइ जिणिन्दस्स भत्तिराएणं। सो खीरविमलधवले, रमइ विमाणे सुचिरकालं ॥ ७७ ॥
दहिकुम्भेसु जिणं जो, ण्हवेइ दहिकोट्टिमे सुरविमाणे। उप्पज्जइ लच्छिधरो, देवो दिव्वेण रूवेण ॥ ८० ॥
एत्तो घियाभिसेयं, जो कुणइ जिणेसरस्स पययमणो। सो होइ सुरहिदेहो, सुरपवरो वरविमाणम्मि ॥ ८१ ॥
अभिसेयपभावेणं, बहवे सुव्वन्तिऽणन्तविरियाई। लद्धाहिसेयरिद्धी, सुरवरसोक्खं अणुहवन्ति ॥ ८२ ॥
भत्तीए निवेयणयं, बलिं च जो जिणहरे पउञ्जेइ। परमविभू[4]ईं पावइ, आरोग्गं चेव सो पुरिसो ॥ ८३ ॥
गन्धव्व-तूर-नट्टं, जो कुणइ महुस्सवं जिणायथणे। सो वरविमाणवासे, पावइ परमुस्सवं देवो ॥ ८४ ॥
जो जिणवराण भवणं, कुणइ जहाविहवसारसंजुत्तं। सो पावइ परमसुहं, सुरगणअहिणन्दिओ सुइरं ॥ ८५ ॥
जिणप[5]डिमा कुणइ नरो, जो दढधम्मो अणन्नदिट्ठीओ। सो सुर-माणुसभोगे, भोत्तूण सिवं पि पाविहिइ ॥ ८६ ॥
काऊण एवमाई, धम्मं जिणदेसियं सुरविमाणे। उप्पज्जिऊण चविओ, चक्कहरत्तं पुणो लहइ ॥ ८७ ॥

होकर उत्तम अप्सराओंके साथ क्रीड़ा करता है। (७२) जो केवल निर्मल भावरूपी पुष्पोंसे जिनेश्वरकी अर्चना करता है वह पुरुष सुन्दर शरीरवाला और लोकमें पूजनीय होता है। (७३) जो श्रद्धालु अगुरु एवं तुरुष्कका धूप तथा केसर एवं चन्दन जिनवरको देता है वह देवाधिदेवके रूपमें उत्पन्न होता है। (७४) तीव्र श्रद्धासे युक्त जो मनुष्य जिनमन्दिरमें दीप करता है वह देवविमानमें सूर्यके समान तेजवाला देव होता है। (७५) जो जिनमन्दिरमें छत्र, चामर, पताका, दर्पण, लम्बूष एवं विमान देता है वह परम शोभा धारण करता है। (७६) जो श्रद्धापूर्वक सुगन्धित पदार्थोंसे जिनेन्द्रके शरीरको अलंकृत करता है वह सुगन्धित गन्धसे प्रचुर ऐसे विमानमें सुदीर्घ काल तक रमण करता है। (७७) जो मनुष्य सुगन्धित गन्धयुक्त जलसे जिनवरोंका अभिषेक करता है वह जहाँ जहाँ उत्पन्न होता है वहाँ अभिषेक प्राप्त करता है। (७८) भक्तिरागके साथ जो दूधसे जिनेन्द्रोंका अभिषेक करता है वह दूधके समान विमल और धवल विमानमें चिरकाल तक आनन्द करता है। (७९) जो दहीके घड़ोंसे जिनको स्नान कराता है वह दधिकोट्टिम नामक देवविमानमें दिव्य रूपके कारण लक्ष्मीको धारण करनेवाला देव होता है। (८०) मनमें श्रद्धान्वित जो मनुष्य जिनेश्वरका घीसे अभिषेक करता है वह उत्तम विमानमें सुगन्धित शरीरवाला देव होता है। (८१) अभिषेकके प्रभावसे अनन्तवीर्य आदि बहुत-से ऐसे सुने जाते हैं जो अभिषेककी ऋद्धि प्राप्त करके देवोंके उत्तम सुखका अनुभव करते हैं। (८२) भक्तिपूर्वक जो नैवेद्य एवं पूजोपहार जिनमंदिरमें चढ़ाता है वह मनुष्य परमविभूति तथा आरोग्य प्राप्त करता है। (८३) जो जिनमन्दिर में गीत, वाद्य एवं नृत्यसे महोत्सव करता है वह देव होकर उत्तम विमानमें वास करता हुआ परम उत्सव प्राप्त करता है। (८४) जो जिनवरोंका वैभवके अनुसार भवन बनवाता है वह देवोंके गणसे अभिनन्दित हो सुचिर काल तक परम सुख प्राप्त करता है। (८५) जो धर्ममें दृढ़ तथा अनन्य दृष्टिवाला मनुष्य जिनप्रतिमा बनवाता है वह देव एवं मनुष्योंके भोगोंका उपभोग करके मोक्ष भी प्राप्त करता है। (८६) इस तरहके जिनोपदिष्ट धर्मका आचरण करके मनुष्य देवविमानमें उत्पन्न होता है और च्युत होने पर चक्रवर्तीपद प्राप्त करता है। (८७) फिर तप करके कर्मरजसे विमुक्त हो सिद्धि प्राप्त करता है।

१ दिव्वामलद्दारधरो—प्रत्य०। २ पटायं दप्पण लम्बूसय—प्रत्य०। ३. तणुं—प्रत्य०। ४. विभूइं—प्रत्य०। ५. पडिमं—प्रत्य०।

पुणरवि काऊण तवं, पावइ सिद्धिं विमुक्कम्मरओ । एत्तो सुणसु विभत्तिं, जिणवन्दणभत्तिरायस्स ॥ ८८ ॥
मणसा होइ चउत्थं, छट्ठफलं उट्ठियस्स संभवइ । गमणस्स उ आरम्भे, हवइ फलं अट्ठमोवासे ॥ ८९ ॥
गमणे दसमं तु भवे, तह चेव दुवालसं गए किंचि । मज्झे पक्खोवासं, मासोवासं तु दिट्ठेण ॥ ९० ॥
संपत्तो जिणभवणं, लहई छम्मासियं फलं पुरिसो । संवच्छरियं तु फलं दारुद्देसे ठिओ लहइ ॥ ९१ ॥
पायक्खिणेण लहइ य, वरिससयफलं जिणे तओ दिट्ठे । पावइ वरिससहस्सं, अणन्तपुण्णं जिणथुईए ॥ ९२ ॥
जिणवन्दणभत्तीए, न हु अन्नो अत्थि उत्तमो धम्मो । तम्हा करेहि भत्ती, भरह! तुमं जिणवरिन्दाणं ॥ ९३ ॥
पच्छा निग्गन्थरिसी, भविऊण सिवं पि जाहिसि कयत्थो । भरहो मुणिस्स पासे, सायारं गेण्हई धम्मं ॥ ९४ ॥
दरिसणविसुद्धभावो, साहुपयाणुज्जओ विणीओ य । जुयइसयड्ढेण समं, करेइ रज्जं गुणविसालं ॥ ९५ ॥
एवंविहे वि रज्जे, नियएण उवेइ भोगमणुबन्धं । चिन्तेइ तग्गयमणो, कइया दिक्खं पवज्जे हं? ॥ ९६ ॥
एवं तु राया भरहो विणीओ, जिणिन्दनिग्गन्थकहाहि सत्तो । सकम्मविद्धंसणहेउभूयं, करेइ चित्तं विमलं विसुद्धं ॥ ९७ ॥

॥ इय पउमचरिए दसरहपव्वज्जारामनिग्गमणभरहरज्जविहाणो नाम बत्तीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## ३३. वज्जयण्णउवक्खाणं

तत्तो ते दो वि जणा, सीयासहिया कमेण वच्चन्ता । पत्ता य तावसकुलं, वक्कल-जडधारिणो जत्थ ॥ १ ॥
नाणासगहियफलं, अकिट्ठधण्णेण रुद्धपहमग्गं । उम्बर-फणस-वडाणं, समिहासघायकयपुञ्जं ॥ २ ॥

अब तुम जिनवन्दन तथा भक्तिरागके बारेमें विवरण सुनो। (८८) मनसे सोचने पर एक उपवासका तथा उठे हुएको बेलेका फल होता है। गमनका आरम्भ करने पर अष्टम उपवास (तेले) का फल होता है। (८९) गमन करने पर दशम (चार उपवास) तथा थोडा चलने पर द्वादश (पाँच उपवास) का फल मिलता है। मध्यमे एक पक्षके उपवासका तथा जिनभवनका दर्शन होने पर एक मासके उपवासका फल मिलता है। (९०) जिनभवन पहुँचा पुरुष छः मासका फल पाता है। द्वार प्रदेशमे स्थित मनुष्य सावत्सरिक उपवासका फल प्राप्त करता है। (९१) प्रदक्षिणा करने पर सौ वर्षका फल पाता है। जिनका दर्शन करने पर हजार वर्षका फल तथा जिनकी स्तुति करनेसे तो अनन्त पुण्य प्राप्त करता है। (९२) जिनेश्वरके वन्दन एवं भक्तिसे बढ़कर दूसरा कोई उत्तम धर्म नहीं है। इसलिए, हे भरत! तुम जिनेन्द्रोकी भक्ति करो। (९३) बादमे कृतार्थ तुम निर्ग्रन्थ ऋषि होकर मोक्षमें भी जाओगे।

ऐसा उपदेश सुनकर भरतने मुनिके पास गृहस्थधर्म अगीकार किया। (९४) सम्यक्त्वके कारण विशुद्ध भाववाला, साधुओंको दान देनेमें उद्यत तथा विनीत भरत डेढ सौ युवतियोके साथ समृद्ध एवं विशाल राज्यका पालन करने लगा। (९५) अपने ऐसे राज्यमें भी वह भोग एव स्नेहभाव नहीं रखता था। उसीमें (धर्ममें) जिसका मन लगा है ऐसा वह सोचा करता था कि कब मैं दीक्षा ग्रहण करूँगा? (९६) इस प्रकार विनीत तथा जिनेन्द्र एवं निर्ग्रन्थोकी कथामें आसक्ति रखनेवाला भरत अपने कर्मोके नाशके लिए चित्तको विमल एव विशुद्ध करता था। (९७)

। पद्मचरितमें दशरथ-प्रव्रज्या, राम-निर्गमन तथा भरतका राज्य-विधान नामक बत्तीसवाँ उद्देश समाप्त हुआ।

## ३३. वज्रकर्ण उपाख्यान

इसके बाद सीताके साथ वे दोनो राम और लक्ष्मण क्रमशः परिभ्रमण करते हुए वल्कल एवं जटाधारी तापस जहाँ थे ऐसे एक आश्रममें आ पहुँचे। (१) वह आश्रम नानाविध फलोसे परिपूर्ण था, उदुम्बर, पनस एवं वड़के पत्तोके हटाये

१ भत्ति—प्रत्य०।

पविसन्ति तावसकुलं, आसण-विणओवयारकुसलेहिं । सम्भासिया य पयया, सव्वेहिं तावसगणेहिं ॥ ३ ॥
वसिऊण तत्थ रयणी, पुणरवि वच्चन्ति अडविपहमग्गं । दूरुन्नयसिहरोहं, पेच्छन्ति उ चित्तकूडं ते ॥ ४ ॥
नाणाविहदुमछन्नं, नाणाविहसावयाण आवासं । नाणापक्खिसमिद्धं, गिरिनइयारुद्धसंचारं ॥ ५ ॥
कत्थइ सीहवियारिय–गयवररुहिरच्छडारुणं भीमं । कत्थइ सरभुत्तासिय–हत्थिउलविभग्गतरुनिवहं ॥ ६ ॥
कत्थइ वराह-केसरिदढदप्पावडियजुज्झसंघट्टं । कत्थइ कढिणोरत्थल–वग्घचवेडाहयं महिसं ॥ ७ ॥
वाणरवुक्काररवं, कत्थइ किलिकिलिकिलन्तपक्खिगणं । कत्थइ सीहभयद्दुय–हरिणपलायन्तसंघायं ॥ ८ ॥
कत्थइ मत्तमहागय–गण्डालीणालिगुमगुमायन्तं । एयारिसविणिओगं, पेच्छन्ति य चित्तकूडं ते ॥ ९ ॥
नाणातरुब्भवाइं, नाणाविहसुरहिगन्धकलियाइं । खायन्ति जहिच्छाए, फलाइं वरसायकलियाइं ॥ १० ॥
लीलाएँ वच्चमाणा, चउसु वि मासेसु साइरेगेसु । पत्ता अवन्तिविसयं, काणण-वणमण्डियं रम्मं ॥ ११ ॥
जण-धणसमाउलं ते, केत्तियमेत्तं पि वोलिया विसयं । अन्नं पुण उद्देसं, पेच्छन्ति जणुज्झियं सहसा ॥ १२ ॥
वडपायवस्स हेट्ठे, उवविट्ठाऽऽसासिया य वीसन्ता । भणिओ य राघवेणं, लक्खण ! देसो इमो विजणो ॥ १३ ॥
सासा अकिट्ठजाया, उज्जाणदुमा य फलभरोणमिया । पुण्डुच्छुवाडपउरा, गामा वि य पट्टणायारा ॥ १४ ॥
दीसन्ति सरा विउला, अछिन्नपउमुप्पला य पक्खीसु । सयडेसु भण्डएसु य, भग्गेसु विसंठुला पन्था ॥ १५ ॥
चणय-तिल-मुग्ग-मासा, विक्खिरिया तन्दुला य णेगविहा । दीसन्ति बहुद्देसे, जिण्णा य जरग्गवो पडिया ॥ १६ ॥
भणिओ य राघवेणं, सोमित्ती पट्टणं व गामं वा । लक्खेहि समब्भासे, परिसमिया दारुणं सीया ॥ १७ ॥

---

न जानेसे उसके रास्ते रुक गये थे और उसमें इकट्ठी की हुई समिधोंका ढेर लगा था। (२) ऐसे आश्रममें प्रवेश करने पर आसन, विनय एवं कुशलवादसे उनका सत्कार किया गया। उन्होंने सब तापसगणोंके साथ सावधानीसे बातचीत की। (३) वहाँ रात भर रहकर पुनः उन्होंने वनमार्गसे प्रयाण किया और अत्यन्त उन्नत शिखरोंके समूहवाले चित्रकूट पर्वतको देखा। (४)

वह अनेक प्रकारके वृक्षोंसे ढका हुआ था। उसमें नाना प्रकारके पशुओंका आवास था। वह अनेक तरहके पक्षियोंसे समृद्ध था तथा पर्वतीय नदियोंके कारण वहाँ गति अवरुद्ध हो जाती थी। (५) कहीं कहीं वह सिंह द्वारा फाड़े गये उत्तम हाथीके रुधिरकी रेखाके कारण लाल होनेसे भयंकर लगता था। कहीं कहीं शरभसे पीड़ित हाथियोंके समूहने बहुतसे वृक्ष तोड़ डाले थे। (६) कहीं पर अत्यन्त दर्पके कारण सूअर और सिंहमें युद्धका संघर्ष हो रहा था, तो कहीं पर बाघकी थापसे कठोर वक्षस्थलमें आहत भैंसा दिखाई पड़ता था। (७) कहीं पर बन्दर 'हुक् हुक्' कर रहे थे, कहीं पर पक्षीगण चहचहा रहे थे, तो कहीं पर सिंहके भयसे हिरनोंका समूह भागा जा रहा था। (८) कहीं पर मदोन्मत्त बड़े बड़े हाथियोंके गण्डस्थलमें लीन भौंरे गुनगुना रहे थे। इस प्रकारके वर्णनवाला चित्रकूट पर्वत उन्होंने देखा। (९)

वहाँ उन्होंने अनेक वृक्षों पर उत्पन्न, नानाविध सुगन्धित गन्धसे युक्त तथा उत्तम स्वादवाले फल इच्छानुसार खाये। (१०) आरामके साथ कुछ अधिक चार मास तक परिभ्रमण करते हुए वे उद्यान एवं निकुंजोंसे अलंकृत तथा सुन्दर ऐसे अवन्ति देशमें आये। (११) जन एवं धनसे परिपूर्ण उस देशके कुछ भागोंसे गुजर कर उन्होंने सहसा लोगों द्वारा त्यक्त दूसरा प्रदेश देखा। (१२) बड़के पेड़के नीचे बैठकर उन्होंने अपनी थकान दूर की और आराम किया। तब रामने लक्ष्मणसे कहा कि यह देश निर्जन है। अन्न खूब पैदा हुआ है, उद्यानके वृक्ष भी फलोंके भारसे झुके हुए हैं और ईखके खेतोंसे प्रचुर ग्राम भी नगरके आकारके जैसे बड़े बड़े हैं। पक्षियों द्वारा नहीं काटे गये कमलोंसे व्याप्त बड़े बड़े तालाब दिखाई देते हैं और टूटे हुए गड्डों तथा बर्तनोंसे मार्ग भरे हुए हैं। चने, तिल, मूँग, उड़द, तथा चावल जैसे अनेक प्रकारके धान्य बिखरे पड़े हैं और बहुतसे स्थानों पर अशक्त और बूढ़े बैल पड़े हुए हैं। (१३-१६) आगे रामने लक्ष्मणसे कहा कि पासमें कोई गाँव या नगर हो तो देखो। सीता बहुत थक गई है। (१७)

तो लक्खणो वलग्गो, नग्गोहं दीहविडववित्थारं । रामेण पुच्छिओ सो, किं पेच्छसि एत्थ सोमित्ति!? ॥ १८ ॥
सो भणइ देव वियडं, रूवं पेच्छामि पव्वयसरिच्छं । सत्ततलधवलएसु य, पासायसएसु परिकिण्णं ॥ १९ ॥
आरामुज्जाणेहि य, तलायसहस्सेहि वेढियं सयलं । धण-जणवयपरिहीणं, दीसइ नयरं इमं वियडं ॥ २० ॥
एक्कं पेच्छामि पहू! पुरिसं अइचवलतुरियगइगमणं । भणिओ य राघवेणं, आणेहि इमं महं समीवे ॥ २१ ॥
ओयरिय पायवाओ, सोमित्ती तेण आणिओ पुरिसो । रामस्स चलणजुयलं, नमिऊण ठिओ समब्भासे ॥ २२ ॥
तं भणइ पउमणाहो, भद्द! कओ आगओ सि? किं देसो । विजणो धणेण रहिओ? साहसु एयं फुडं मज्झं ॥ २३ ॥
सो भणइ सिरीगुत्तो, अहयं तु कुडुम्बिओ य वइएसो । एत्थागओ महाजस! भणामि जं तं निसामेहि ॥ २४ ॥
सीहोदरो त्ति नामं, उज्जेणीसामिओ नरवरिन्दो । तस्स इह वज्जयण्णो, दसउरनयराहिवो भिच्चो ॥ २५ ॥
मोत्तूण तिहुयणगुरुं, निग्गन्था साहवो य नाणधरा । अन्नस्स नमोक्कारं, न कुणइ सो चेव पुरिसस्स ॥ २६ ॥
निग्गन्थपसाएणं, सम्मत्तं वज्जयण्णनरवइणा । पत्तं जगविक्खायं, किं न सुयं देव! तुम्हेहिं? ॥ २७ ॥
भणिओ य लक्खणेणं, केणोवाएण तेण सम्मत्तं । लद्धं? कहेहि एत्तो, जायं मे कोउयं परमं ॥ २८ ॥

वज्रकर्णराजकथा—

एत्तो कहेइ पहिओ, देव! निसामेहि तस्स साहूणं । दिन्नो जहोवएसो, पढमं सम्मत्त[1]रहियस्स ॥ २९ ॥
अह वज्जयण्णराया, पारद्धीफन्दिओ परिभमन्तो । पेच्छइ मन्दारण्णे, नि[2]ग्गन्थं साहवं एक्कं ॥ ३० ॥
गिम्हे सिलायलत्थो, सूरायवसोसिएसु अङ्गेसु । सीहो व्व भयविमुक्को, समत्तनियमो दढधिईओ ॥ ३१ ॥
वरतुरयसमारूढो, कयन्तसरिसो अणाइमिच्छत्तो । गन्तूण भणइ साहुं, किं एत्थ कुणसि आरण्णे? ॥ ३२ ॥

इस पर लक्ष्मण बड़ी बड़ी शाखाओंके विस्तारवाले एक बड़के पेड़ पर चढ़ा। रामने उससे पूछा कि, हे सौमित्रि! यहाँ तुम्हें क्या दिखाई देता है? (१८) उसने कहा कि, देव! सात मंजलेवाले सैकड़ों सफेद महलोंसे व्याप्त कोई पर्वत जैसा भयंकर रूप दिखाई दे रहा है। (१९) बाग-बगीचे तथा सहस्रों सरोवरोंसे व्याप्त यह सारा नगर धन एवं जनसे शून्य होनेके कारण भयंकर मालूम होता है। (२०) हे प्रभो! अत्यन्त चपल और जल्दी जल्दी गमन करनेवाले ऐसे एक पुरुषको मैं देखता हूँ। इस पर रामने कहा कि उसे तुम मेरे पास लाओ। (२१) रामकी आज्ञाके अनुसार पेड़ परसे नीचे उतरकर लक्ष्मण उस पुरुषको ले आया। वह रामके दोनों चरणोंमें नमस्कार करके उनके पास खड़ा रहा। (२२) रामने उससे पूछा कि हे भद्र! तुम कहाँसे आये हो और यह देश जनशून्य तथा धनसे रहित क्यों है? मुझे यह साफ़ साफ़ कहो। (२३) तब श्रीगुप्तने कहा कि, हे महाशय! मैं तो एक गृहस्थ और परदेसी हूँ। यहाँ आनेके बारेमें जो कुछ मैं कहता हूँ वह आप सुनें। (२४)

उज्जयिनीका स्वामी सिंहोदर नामका एक राजा है। दशपुर नगरका स्वामी वज्रकर्ण उसका अनुचर है। (२५) वह वज्रकर्ण त्रिभुवनके गुरु जिन भगवान् और ज्ञानी निर्ग्रन्थ साधुओंको छोड़कर अन्य किसी पुरुषको नमस्कार नहीं करता था। (२६) निर्ग्रन्थ साधुओंके प्रसादसे वज्रकर्ण राजाने सम्यक्त्व ( सत्य दर्शन ) प्राप्त किया, यह विश्वमें विख्यात है। हे देव! आपने क्या यह नहीं सुना? (२७) इस पर लक्ष्मणने पूछा कि किस उपायसे उसने सम्यक्त्व प्राप्त किया है, यह मुझे कहो। मुझे इस बारेमें बहुत जिज्ञासा हो रही है। (२८) वह सुनकर पथिक कहने लगा कि, हे देव! सम्यक्त्वसे हीन उसे साधुओंने जैसा उपदेश दिया था उसे आप सुनें। (२९)

एक दिन वज्रकर्ण राजा शिकारके लिए घूम रहा था, तब एक छोटे वनमें उसने एक निर्ग्रन्थ साधुको देखा। (३०) सूर्यकी धूपसे शोषित अंगवाला वह ग्रीष्मकालमें एक पत्थर पर बैठा हुआ था। वह दृढ धैर्यवाला सिंहकी भाँति निर्भय था और उसने अपना नियम परिपूर्ण कर लिया था। (३१) उत्तम घोड़े पर सवार और यमके जैसा अनादि-मिथ्यात्वी वह

१. रयणस्स—मु०। २. अणगारं—प्रत्य०।

तो भणइ समणसीहो, एत्थ हियं अत्तणो विचिन्तेन्तो। अच्छामि रण्णमज्झे, दुक्खविमोक्खं च कुणमाणो ॥ ३३ ॥
पुणरवि भणइ नरिन्दो, एयावत्थस्स भोगरहियस्स। थोवं पि नत्थि सोक्खं, किं अप्पहियं तुमं साहू!? ॥ ३४ ॥
विसयपसङ्गाभिमुहं, नाऊण सुभासियं भणइ साहू। जं पुच्छसि अप्पहियं, तं ते सव्वं निवेएमि ॥ ३५ ॥
जे विसएसु पसत्ता, ते अप्पसुहेण वञ्चिया मूढा। भमिहिन्ति भवसमुद्दे, दुक्खसहस्साइं पावन्ता ॥ ३६ ॥
हन्तूण विविहसत्ते, इमस्स देहस्स पोसणट्ठाए। आयसपिण्डो व्व जले, जाहिसि नरए निरभिरामे ॥ ३७ ॥
नूणं तुमे नराहिव! न य विन्नायाओ सत्त पुढवीओ। बहुनरयसंकुलाओ, घोराणलपज्जलन्तीओ ॥ ३८ ॥
दुग्गन्धा दुप्फरिसा, नरया ससि-सूरवज्जिया निच्चं। पुडपाय-कूडसामलि-करवत्तऽसिवत्तजन्ताइं ॥ ३९ ॥
एएसु पावकम्मा, पक्खित्ता जीवहिंसया दीणा। चक्खुनिमिसं पि सोक्खं, न लहन्ति लभन्ति दुक्खाइं ॥ ४० ॥
ते एरिसं महन्तं, दुक्खं पावन्ति विसयसुहलोला। ताणं चिय अप्पहियं, केरिसयं होइ पुरिसाणं? ॥ ४१ ॥
किम्पागफलसरिच्छं, विसयसुहं अप्पसोक्ख-बहुदुक्खं। अहियं वज्जेहि इमं, करेहि जं तुज्झ अप्पहियं ॥ ४२ ॥
तेहि कयं अप्पहियं, जेहि उ गहिया महव्वया पञ्च। अहवाऽणुव्वयनिरया, सेसा दुक्खाणि पावन्ति ॥ ४३ ॥
धम्मं काऊण इहं, पाविहिसि सुरालए परमसोक्खं। दुक्खं अणुहवसि चिरं, नरयम्मि गओ अहम्मेण ॥ ४४ ॥
एए मया अणाहा, निच्चुव्विग्गा भउद्दुया रण्णे। मा हणसु रसासत्तो, हिंसं तिविहेण वज्जेहि ॥ ४५ ॥
एएसु य अन्नेसु य, उवएससएसु बोहिओ जाहे। ताहे तुरङ्गमाओ, ओयरिउं पणमई साहुं ॥ ४६ ॥

---

राजा उस साधुके पास जाकर कहने लगा कि तुम इस जंगलमें क्या करते हो? (३२) तब उस श्रमण-सिंहने कहा कि मैं इस वनमें आत्माका कल्याण सोचता हुआ तथा दुःखका नाश करता हुआ बैठा हूँ। (३३) यह सुनकर राजाने पुनः पूछा कि भोगसे रहित इस तरहकी अवस्थामें विद्यमान पुरुषको तो तनिक भी सुख नहीं है। तो फिर, हे साधो! तुम्हारी आत्माके कल्याणकी तो बात ही क्या? (३४) राजाको विषयसुखकी ओर अभिमुख जानकर वह साधु सुन्दर शब्दोंमें कहने लगा कि तुम आत्महितके बारेमें जो पूछते हो वह सब मैं तुम्हें कहता हूँ। (३५)

जो विषयसुखमें आसक्त हैं वे आत्मसुखसे वंचित मूर्ख हजारों दुःख प्राप्त करके भवसागरमें भ्रमण करते हैं। (३६) इस शरीरके पोषणके लिए अनेक प्राणियोंका वध करके व जलमें लोहेके गोलेके भाँति सुखसे रहित वे नरकमें जायेंगे। (३७) हे नराधिप! अनेक नरकोंसे संकुल तथा भयंकर अग्नि जिसमें जल रही है ऐसी सात नरककी पृथ्वीओंको तुम सचमुच नहीं जानते। (३८) दुर्गन्धसे व्याप्त तथा असह्य वे नरक सर्वदा सूर्य एवं चन्द्रसे रहित होते हैं। उसमें पुटपाक, कूट शाल्मली जैसे पेड़ होते हैं, जिसके पत्ते करवत और तलवारके यन्त्र सरीखे होते हैं। (३९) जीवकी हिंसा करनेवाले पापी और दीन जीव इन नरकोंमें फेंके जाते हैं। वहाँ वे चक्षुके निमेष जितने समयके लिए भी अर्थात् क्षणभरके लिए भी सुख प्राप्त नहीं करते, उन्हें दुःख ही मिलता है। (४०) विषयोंके सुखमें आसक्त वे ऐसा भयंकर दुःख प्राप्त करते हैं। ऐसे पुरुषोंका आत्महित कैसे हो सकता है? (४१) अल्प सुख एवं बहु दुःखवाला विषयसुख किंपाकवृक्षके फलके समान है। अतः तुम इस अहितकर पापका त्याग करो और तुम्हारी आत्माके लिए जो हितकर है वह करो। (४२) जिन्होंने पाँच महाव्रत ग्रहण किये हैं अथवा जो अणुव्रतमें निरत हैं वे ही आत्महित साधते हैं, बाक़ी तो दुःख प्राप्त करते हैं। (४३) इस भवमें धर्म करनेसे तुम देवलोकमें उत्तम सुख प्राप्त करोगे और अधर्म करनेसे नरकमें जाकर चिरकाल पर्यन्त दुःख अनुभव करोगे। (४४) ये असहाय मृग अरण्यमें भयसे त्रस्त होकर सर्वदा दुःखी रहते हैं। रसमें आसक्त तुम इन्हें मत मारो और मन-वचन-काया तीनों प्रकारसे हिंसाका त्याग करो। (४५)

इन और ऐसे ही दूसरे सैकड़ों उपदेशोंसे जब वह बोधित हुआ तब घोड़े परसे नीचे उतरकर उसने साधुको प्रणाम किया। (४६) तब उसने कहा कि इसमें कोई शक नहीं कि मैं कृतार्थ हुआ हूँ और पापसे विमुक्त हुआ हूँ कि देव

तो भणइ कयत्थोऽहं, विमुक्कपावो न एत्थ सदेहो । जो सुर-नरसंपुज्ज, साहुस्स समागम पत्तो ॥ ४७ ॥
निग्गन्थाण महायस ! दुक्करचरिया अहं पुण असत्तो । पञ्चाणुव्वयधारी, गिहत्थधम्मे अभिरमामो ॥ ४८ ॥
एव गिहत्थधम्म, घेत्तूण नराहिवो समुल्लवइ । जिणसाहवे पमोत्तु, अन्नस्स सिर न नामेमि ॥ ४९ ॥
अह पीइवद्धण सो, साहुं पूएइ परमभावेण । उववास चिय गिण्हइ, राया उल्लसियरोमञ्चो ॥ ५० ॥
उववासियस्स साहू, कहेइ परमं हिय निययकाल । ज काऊण गिहत्था, भविया मुच्चन्ति दुक्खाणं ॥ ५१ ॥
सागार-निरागार, चारित्त दुविहमेव उवइट्ट । सालम्वण गिहत्था, करन्ति साहू निरालम्ब ॥ ५२ ॥
पञ्च य अणुव्वयाइ, सिक्खाओ तह य होन्ति चत्तारि । तिण्णि य गुणव्वयाइ, जिणिन्द[1]पूया य उवइट्ठा ॥ ५३ ॥
तो वज्जयण्णराया, जिणधम्म गेण्हिऊण भावेण । पविसरइ निययनयर, वहुजणपरिवारिओ तुट्ठो ॥ ५४ ॥
गमिऊण रयणिसमय, मज्जियजिमिओ मणेण चिन्तेइ । सीहोयरस्स विणय, कह तस्स फुड करिस्से हं ? ॥ ५५ ॥
चिन्तेऊण सुमरिउ, कणयमय मुद्दिय इहऽङ्गुट्ठे । कारेमि रयणचित्त, सुव्वयजिणविम्वसन्निहिय ॥ ५६ ॥
सा नरवईण मुद्दा, कारावेऊण दाहिणङ्गुट्ठे । आविद्धा राएण, हरिससमुल्लसियगत्तेण ॥ ५७ ॥
सीहोयरस्स पुरओ, काऊणऽङ्गुट्ठय नियसीसे । पणमइ जिणिन्दपडिम, ससंभमो लोगमज्झम्मि ॥ ५८ ॥
परिसुणिय कारणेण, केणइ वइरीण साहिए सन्ते । दसउरवइस्स रुट्ठो, गाढ सीहोयरो राया ॥ ५९ ॥
तो सव्वबलसमग्गो, माणी सन्नद्धवद्धतोणीरो । चलिओ दसउरनयर, उवरिं चिय वज्जयण्णस्स ॥ ६० ॥
ताव च्चिय तुरियगई, वेणुलयागहियकरयलो पुरिसो । गन्तूण वज्जयण्ण, भणइ तओ मे निसामेहि ॥ ६१ ॥
अणमोक्कारस्स पहू ! रुट्ठो सीहोयरो सह वलेण । आगच्छइ तूरन्तो, तुज्झ वहत्थ सवडहुत्तो ॥ ६२ ॥

एवं मनुष्यों द्वारा पूजनीय साधुका समागम मुझे प्राप्त हुआ है । (४७) हे महाशय! निर्ग्रन्थोंकी दुष्कर चर्याके लिए मैं असमर्थ हूँ, अतः पाँच अणुव्रतको धारण करनेवाले गृहस्थके धर्ममें मुझे अभिरुचि है । (४८) इस प्रकार गृहस्थ धर्मको अंगीकार करके राजा वज्रकर्णने कहा कि जिन और साधुओंको छोड़कर मैं किसीको सिर नहीं झुकाऊँगा । (४९) उस राजाने अत्यन्त भावपूर्वक प्रीतिवर्धन साधु की पूजा की और आनन्दसे रोमाञ्चित उसने एक उपवास ग्रहण किया । (५०) साधुने उपवासित राजाको सार्वकालिक परम हित, जिसका आचरण करके गृहस्थ एवं भव्य जीव दुःखोंसे छुटकारा पाते हैं, का उपदेश दिया । (५१) दो प्रकारके चरित्रका उपदेश दिया गया है: १—सागार, और २—अनगार । गृहस्थ आलम्बन-युक्त ( अपूर्ण ) और साधु आलम्बनसे रहित ( पूर्ण ) चरित्रका पालन करते हैं । (५२) उसने पाँच अणुव्रत, चार गुणव्रत और तीन शिक्षाव्रत तथा जिनेन्द्रोंके पूजनका उपदेश दिया । (५३) अनेक लोगोंसे घिरे हुए और तुष्ट उस राजाने भाव-पूर्वक जिनधर्म अंगीकार करके अपने नगरमें प्रवेश किया । (५४)

रात्रिका समय व्यतीत करके तथा स्नान एवं भोजन करके वह मनमें सोचने लगा कि उस सिंहोदरका आज्ञापालन मैं किस प्रकार अच्छी तरहसे कर सकूँगा ? (५५) सोचने पर उसे याद आया कि मैं इस अंगूठे पर रत्नोंसे चित्रविचित्र और सुव्रत जिनके बिम्बसे युक्त ऐसी एक सोनेकी अंगूठी बनवाऊँ । (५६) मुद्रा बनवाकर हर्षसे पुलकित गात्रवाले राजाने अपने दाहिने अंगूठे पर वह पहनी । (५७) सिंहोदरके समक्ष लोगोंके बीच घबराहटके साथ अपने अंगूठेको मस्तक पर ले जाकर जिनेन्द्रकी प्रतिमाको प्रणाम किया । (५८) किसी शत्रु द्वारा कहे गये इस प्रकारकी घबराहटके कारणको सुनकर सिंहोदर राजा दशपुरके नरेश वज्रकर्ण पर अत्यन्त रुष्ट हुआ । (५९) तब शस्त्रोंसे लैस हो तथा तरकस बाँधकर वह मानी राजा समग्र सैन्यके साथ वज्रकर्णके दशपुर नगर पर आक्रमण करनेके लिए चला । (६०) इस बीच हाथमें बेंत धारण किये हुए एक शीघ्रगामी पुरुषने वज्रकर्णके पास जाकर कहा कि आप मेरी बात सुनें (६१) नमस्कार न करनेसे रुष्ट सिंहोदर राजा सैन्यके साथ तुम्हारे वधके लिए इस ओर जल्दी-जल्दी आ रहा है । (६२) तुम्हारे किसी शत्रु द्वारा इस प्रकार

१. वन्दणपूया—मु० ।

एव नराहिवो सो, केण वि तुह वेरिएण अक्खाए। अवसेण इहाऽऽगच्छइ, करेहि हियइच्छियं ज ते ॥ ६३ ॥
तो भणइ वज्जयण्णो, को सि तुमं? कत्थ देसवत्थव्वो?। कह वा नरिन्दमन्तो, एसो ते जाणिओ? भणह ॥ ६४ ॥
सो भणइ कुन्दनयरे, नामेण सद्दसंगमो वणिओ। जउणा तस्स वरतणू, पुत्तो वि य विज्जुयङ्गो ह ॥ ६५ ॥
पत्तो य जोव्वणसिरिं[1], उज्जेणी आगओ वणिज्जेण। दट्ठूण अणङ्गलयं[2], वेसा आयल्लय पत्तो ॥ ६६ ॥
वसिओ य एगरत्ति, तीएँ समं तिव्वनेहराएण। कढिणयरं चिय बद्धो, हरिणो जह वाउराए व ॥ ६७ ॥
जणएण मज्झ नियय, समज्जियं ज धणं असंखेज्जं। तं छम्मासेण पहू! विणासियं मे दुपुत्तेण ॥ ६८ ॥
जह कमले व महुयरो, आसत्तो तह य कामगयचित्तो। महिलाणुरागरत्तो, किं न कुणइ साहस पुरिसो? ॥ ६९ ॥
अह सा सहीएँ पुरओ, निन्दन्ती नियय कुण्डलं मुणिया। एएण असारेणं, किं कीरइ कण्णभारेण? ॥ ७० ॥
भणइ य अहो! कयत्था, धन्ना सा सिरिधरा महादेवी। उत्तमरयणाइद्धं, सोहइ मणिकुण्डलं कण्णे ॥ ७१ ॥
अहयं कुण्डलचोरो, रायहरं पत्थिओ निसि पओसे। सीहोयर सुया मे, पुच्छन्ती सिरिहरा देवी ॥ ७२ ॥
नरवइ! न लहसि निद्दं, किं उव्विग्गो सि दारुणं अज्ज?। सो भणइ मज्झ निद्दा, कत्तो चिन्ताउलमणस्स? ॥ ७३ ॥
मह विणयपराहुत्तो, न मारिओ जाव सुन्दरी! दुट्ठो। दसउरनयराहिवई, ताव कओ मे हवइ निद्दा? ॥ ७४ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, तो ह मोत्तूण चोरियं तुरिओ। एत्थाऽऽगओ नराहिव! तुज्झ रहस्स परिकहेउं ॥ ७५ ॥
जाव च्चिय उल्लावो, एसो वट्टइ सभाए मज्झम्मि। ताव च्चिय बलसहिओ, पत्तो सीहोयरो राया ॥ ७६ ॥
सो गेण्हिउं असत्तो, तं नयर विसमदुग्ग-पायारं। परिवेढिऊण सयलं, पुरिसं पेसेइ तूरन्तं ॥ ७७ ॥

---

कहा गया वह राजा यहाँ अवश्य आ रहा है। अत मनमें जैसी इच्छा हो वैसा करो। (६३) तब वज्रकर्णने पूछा कि तुम कौन हो? किस देशके निवासी हो? मुझे कहो कि तुमने राजाका यह गुप्त रहस्य कैसे जाना? (६४) इस पर उसने कहा कि—

कुन्दनगरमें शब्दसंगम नामका एक वणिक् रहता है। उसकी सुन्दर पत्नी यमुना है। उनका मैं विद्युदंग नामका पुत्र हूँ। (६५) यौवनकी कान्ति प्राप्त होने पर मैं व्यापारके लिए उज्जयिनी आया। वहाँ अनंगलता नामकी गणिकाको देखकर मैं प्रेमासक्त हो गया। (६६) मैं उसके साथ एक रात रहा और जालमें बद्ध हिरनकी भाँति तीव्र स्नेहरागवश मैं उसमें अत्यन्त आसक्त हो गया। (६७) मेरे पिताने जो असंख्येय धन उपार्जित किया था वह कुपुत्र मैंने छः मासमें ही नष्ट कर दिया। (६८) जिस प्रकार कमलमें आसक्त भौंरा होता है उसी प्रकार काममें आसक्त मनवाला पुरुष होता है। स्त्रीके अनुरागमें लीन पुरुष कौनसा साहस नहीं करता? (६९) तब सखियोंके सामने अपने कुण्डलोंकी निन्दा करती हुई उसने कहा कि इस असार और कानके लिए भाररूप कुण्डलोंको रखकर मैं क्या करूँ? (७०) उसने कहा कि वह पटरानी श्रीधरा धन्य एवं कृतार्थ है कि जिसके कानमें उत्तम रत्नोंसे जड़े हुए मणिकुण्डल शोभित हो रहे हैं। (७१) कुण्डलचोर मैंने रात्रिमें प्रदोषके समय राजमहलकी ओर प्रस्थान किया। वहाँ सिंहोदरसे इस प्रकार पूछती हुई श्रीधरा मेरे द्वारा सुनी गई कि, हे राजन्! तुम्हें नींद क्यों नहीं आ रही? आज तुम इतने उद्विग्न क्यों हो? इस पर उसने कहा कि चिन्तातुर मनवाले मुझे नींद कहाँसे आ सकती है? हे सुन्दरी! विनयसे पराङ्मुख और दुष्ट दशपुर नरेश जबतक मेरे द्वारा नहीं मारा जाता तबतक मुझे कैसे नींद आ सकती है। (७२-७४) हे नराधिप! ऐसा वचन सुनकर चुरानेका छोड़ मैं तो जल्दी-जल्दी यहाँ पर तुम्हें यह गुप्त बात कहनेके लिए आया हूँ। (७५)

जबतक सभाके बीच यह बातचीत हो ही रही थी तबतक तो सिंहोदर राजा सैन्यके साथ आ पहुँचा। (७६) विषम तथा दुर्गम परकोटेवाले उस नगरको लेनेमें असमर्थ उसने उसे चारों ओरसे घेर लिया और फौरन ही एक आदमीको भेजा। (७७) वज्रकर्णके पास जाकर अपने स्वामीके कथनानुसार उसने अत्यन्त कठोर शब्दोंमें कहा कि मुनि द्वारा उत्साहित

---

१. सिरिं उज्जेणिं—प्रत्य०। २ लयं वेसं—प्रत्य०।

गन्तूण वज्जयण्णं, सुणिट्ठुरं भणइ सामिवयणेण । मुणिउच्छाहियहियओ, जिणवरगव्वं समुव्वहसि ॥ ७८ ॥
दिन्नं मए पहुत्तं, भुञ्जसि विसयं जिणं नमंसेसि । मायाएँ ववहरन्तो, कह मज्झं निव्वुई[1] कुणसि ? ॥ ७९ ॥
जइ मज्झ चलणजुयलं, न नमसि रे वज्जयण्ण ! आगन्तुं । तो निच्छएण तुज्झं, न य जीयं नेय रज्जं ते ॥ ८० ॥
तो भणइ वज्जयण्णो, महं विसयं साहणं पुरं कोसं । सव्वं च गेण्हउ इमं, धम्मद्दारं च मे देउ ॥ ८१ ॥
एसा मए पइन्ना, आरूढा साहुमल्लियासम्मि । एयं ते परिकहियं, अमओ हं न य विमुञ्चामि ॥ ८२ ॥
गन्तूण तत्थ दूओ, सव्वं सीहोयरस्स साहेइ । रुट्ठो रोहेइ पुरं, विसयं च इमं विणासेइ ॥ ८३ ॥
एवं ते परिकहियं, देसविणासस्स कारणं सव्वं । एत्तो गच्छामि अहं, सुन्नागारं इमं गामं ॥ ८४ ॥
डज्झन्तम्मि य विसए, मज्झ वि नियय कुडीरयं दड्ढं । भज्जाएँ पेसिओ हं, घडपिढराणं इहं देव ! ॥ ८५ ॥
एवं चिय परिकहिए, दट्ठूणऽइदुक्खियं दयावन्नो । पउमो देइ महग्घं, नियय कडिसुत्तयं तस्स ॥ ८६ ॥
पणिवइऊण गओ सो, नियघरं देसिओ अइतुरन्तो । पउमो वि भणइ एत्तो, लक्खण ! वयणं सुणसु मज्झं ॥ ८७ ॥
जाव चिय न य सूरो, सुदुस्सहो होइ गिम्हकालम्मि । ताव इमस्स समीवं, पुरस्स भूमिं[2] पगच्छामो ॥ ८८ ॥
अह ते कमेण पत्ता, दसङ्गनयरस्स बाहिरुद्देसे । चन्दप्पहस्स भवणं, थोऊण अवट्ठिया तत्थ ॥ ८९ ॥
पन्थपरिस्समखीणा[3], सीया दट्ठूण लक्खणो सिग्घं । पविसरइ दसउरं सो, अणुणाओ दारपालेहिं ॥ ९० ॥
दिट्ठो य वज्जयण्णो, तेण वि सभासिओ निविट्ठो य । भुञ्जावेहि लहुं चिय, एवं भणिओ य सूयारो ॥ ९१ ॥
तो जपइ सोमित्ती, मज्झ गुरू जिणहरे सह पियाए । चिट्ठइ तम्मि अभुत्ते, न य हं भुञ्जामि आहारं ॥ ९२ ॥
भणिओ सूयारवई, नरवइणा अन्न-पाणमाईयं । एयस्स तुमं नियय, देहि तुरन्तो वराहारं ॥ ९३ ॥

---

हृदयवाला तू जिनवरके कारण गर्व धारण करता है। (७८) मैंने तुम्हें प्रभुत्व प्रदान किया है और इसीलिए इस प्रदेशका तुम उपभोग करते हो और फिर भी जिनको नमस्कार करते हो। छलकपटका व्यवहार करके तुम मुझे सन्तुष्ट कैसे कर सकते हो ? (७९) हे वज्रकर्ण ! तुम आ करके यदि मेरे दोनो पैरोंमे नमन नहीं करोगे तो निश्चयसे न तो तुम्हारा जीवन रहेगा और न यह राज्य ही रहेगा। (८०) इस पर वज्रकर्णने कहा कि मेरा राज्य, सेना, नगर, खजाना—सब कुछ ले लो, पर धर्मका साधन मुझे दो। (८१) साधुके पास मैंने यह प्रतिज्ञा की है। यह मैंने तुमसे कहा। जबतक जीवित हूँ तबतक मैं इसे नहीं छोड़ूँगा। (८२) वहाँ जाकरके दूतने सिंहोदरसे सब कुछ कहा। इस पर रुष्ट हो करके उसने नगरको घेरा डाला और इस प्रदेशको तहस-नहस कर दिया। (८३) इस प्रकार मैंने इस देशके विनाशका सब कारण तुमसे कहा। अब मैं शून्य घरोंवाले इस नगरमें जाता हूँ। (८४) जब सारा प्रदेश जलाया जा रहा था तब मेरी अपनी कुटिया भी जला दी गई। हे देव ! घड़े और मथानीके लिए मेरी पत्नीने मुझे यहाँ भेजा है। (८५) इस प्रकार कहने पर अतिदुःखित देख दयालु रामने अत्यन्त मूल्यवान् अपनी करधौनी उसे दी। (८६) वह मुसाफिर प्रणाम करके अत्यन्त शीघ्रताके साथ अपने घर लौट गया।

तब रामने कहा कि, हे लक्ष्मण ! तुम मेरा कहना सुनो। (८७) ग्रीष्मकालमें जबतक सूर्य अत्यन्त दुस्सह नहीं हो जाता तबतक हम इस नगरकी भूमिके समीप पहुँच जायँ। (८८) यथासमय वे दशांगपुर नगरके बाहरके भागमें आ पहुँचे और चन्द्रप्रभस्वामीके मन्दिरमें स्तुति करके वहीं ठहरे। (८९) मार्गके परिश्रमसे थकी हुई सीताको देखकर द्वारपालो द्वारा अनुज्ञात लक्ष्मणने दशपुरमें प्रवेश किया। (९०) उसने वज्रकर्णको देखा, उससे बातचीत की और आसन पर बैठा। वज्रकर्णने रसोइयेसे कहा कि इसे जल्दी भोजन कराओ। (९१) इस पर लक्ष्मणने कहा कि मेरे बड़े भाई अपनी प्रियाके साथ जिनालयमें ठहरे हुए हैं। जबतक वह भोजन नहीं करते तबतक मैं भी भोजन नहीं करता। (९२) राजाने बड़े रसोइयेको आज्ञा दी कि तुम अवश्य ही इसे जल्दी उत्तम आहार दो। (९३) लक्ष्मण उसे ले गये और यथेच्छ भोजन

---

१ निव्वुइं—प्रत्य०। २. भूमीए ग—मु०। ३ खीणं सीयं—प्रत्य०।

तं लक्खणेण नीय, भुत्तं चिय भोयणं जहिच्छाए । सव्वगुणेहि वि पुण्णं, अमयं व तणू सुहावेइ ॥ ९४ ॥
तो भणइ पउमणाहो, पेच्छसु सोमित्ति ! वज्जयण्णेणं । अमुणियगुणेण अम्ह, ववहरियं एरिसं कज्जं ॥ ९५ ॥
जिणसासणाणुरत्तो, अणन्नदिट्ठी दसङ्गनयरवई । जइ पाविही विणासं, धिरत्थु तो अम्ह जीएणं ॥ ९६ ॥
गन्तूण लक्खण ! तुमं, सीहोयरपत्थिवं भणसु एवं । [1]पीई करेहि सिग्घं, समयं चिय वज्जयण्णेणं ॥ ९७ ॥
जं आणवेसि भणिऊण लक्खणो अइगओ पवणवेगो । सिबिरं चिय संपत्तो, कमेण पविसरइ रायहरं ॥ ९८ ॥
अत्थाणिमण्डवत्थं, जपइ सीहोयरं मइपगब्भो । भरहेण अह दूओ, विसज्जिओ तुज्झ पासम्मि ॥ ९९ ॥
आणवइ तुमं भरहो, समुद्दपेरन्तवसुमईनाहो । जह मा कुणसु विरोहं, समयं चिय वज्जयण्णेणं ॥ १०० ॥
सीहोयरो पवुत्तो, किं गुणदोसे न याणई भरहो । जइ विणयमइगयाणं, भिच्चाण पहू पसज्जन्ति ॥ १०१ ॥
मह एस वज्जयण्णो, विणयपराहुत्तमाणिओ मुइओ । एयस्स परमुवायं, करेमि किं तुज्झ तत्तीए ? ॥ १०२ ॥
भणइ तओ सोमित्ती, किं ते बहुएहि जंपियव्वेहि ? । एयस्स खमसु सव्वं, सीहोयर ! मज्झ वयणेणं ॥ १०३ ॥
सोऊण वयणमेयं, भणइ य सीहोयरो परमरुट्ठो । जो तस्स वहइ पक्खं, सो वि मए चेव हन्तव्वो ॥ १०४ ॥
पुणरवि भणइ कुमारो, मह वयणं सुणसु सव्वसखेवं । संधिं व कुणसु अज्जं, मरणं व लहुं पडिच्छाहि ॥ १०५ ॥
एवं च भणियमेत्ते, सखुहिया सयलपत्थिवत्थाणी । नाणाचेट्ठाउलिया, नाणादुव्वयणकल्लोला ॥ १०६ ॥
केइ भडा सहस त्ति य, उक्कड्ढेऊण तत्थ छुरियाओ । सिग्घं चिय संपत्ता, तस्स वहत्थुज्जयमईया ॥ १०७ ॥
संवेढिउं पवत्ता, मसगा इव पव्वयं समन्तेणं । अह सो भउज्झियमणो, जुज्झेइ समं रिउभडेहिं ॥ १०८ ॥
करयलघायाहि भडा, केएत्थाऽऽहणइ चलणपहरेहिं । जङ्घाबलेण केई, केई पाडइ भुयबलेणं ॥ १०९ ॥

हुआ। वह सब गुणोंसे पूर्ण तथा अमृतकी भाँति शरीरको सुखदायी था। (९४) तब पद्मनाभ (राम) ने कहा कि, हे लक्ष्मण! देखो। हमारे गुणोंको न जानने पर भी वज्रकर्णने ऐसा व्यवहार किया है। (९५) जिनशासनमें अनुरक्त तथा किसी दूसरे धर्मकी ओर दृष्टि न डालनेवाला दशपुरका राजा यदि विनाशको प्राप्त होगा तो हमारे जीवनको धिक्कार है। (९६) हे लक्ष्मण! तुम सिंहोदर राजाके पास जल्दी जाकर ऐसा कहो कि वज्रकर्ण राजाके साथ तुम शीघ्र ही प्रीति करो। (९७) 'आप जो आज्ञा देते हैं'—ऐसा कहकर पवनकी भाँति वेगवाला लक्ष्मण गया और शिविरके पास पहुँचकर क्रमशः राजमहलमें प्रवेश किया। (९८) राजसभामें बैठे हुए उस सिंहोदरके पास जाकर उसने कहा कि, हे बुद्धिशाली सिंहोदर! भरतने मुझ दूतको तुम्हारे पास भेजा है। (९९) समुद्रपर्यन्त पृथ्वीके स्वामी भरत तुम्हें आज्ञा देते हैं कि वज्रकर्णके साथ विरोध मत करो। (१००) सिंहोदरने जवाबमें कहा कि भरत क्या गुण-दोष नहीं जानते कि विनयका अतिक्रम करनेवाले भृत्योंके कारण मालिकको तकलीफ़ उठानी पड़ती है? (१०१) मेरे प्रति विनयसे परांमुख यह वज्रकर्ण अभिमानी हो गया है और फूला नहीं समाता। मैं इसका योग्य उपाय करता हूँ। तुम्हारे सन्तोषसे मुझे क्या प्रयोजन है? (१०२) इस पर लक्ष्मणने कहा कि तो तुम्हारे बहुत बोलनेसे भी मुझे क्या प्रयोजन है? हे सिंहोदर! मेरे कहनेसे तुम इसका सब कुछ क्षमा कर दो। (१०३) यह कथन सुनकर अत्यन्त रुष्ट सिंहोदर कहने लगा कि जो उसका पक्ष लेता है वह भी मेरे द्वारा मारे जाने योग्य है। (१०४) कुमार लक्ष्मणने पुनः कहा कि अत्यन्त संक्षेपमें मेरा कथन तुम सुन लो—आज ही सन्धि कर लो, अन्यथा मृत्युकी शीघ्रतासे प्रतीक्षा करो। (१०५) ऐसा कहते ही राजाकी समग्र सभा संक्षुब्ध हो उठी। वह अनेक प्रकारकी चेष्टाएँ करने लगी तथा अनेक प्रकारके दुर्वचनरूपी तरंगोंसे व्याप्त हो गई। (१०६) वहाँ वध करनेके लिए उत्सुक बुद्धिशाली कई भट एकदम तलवार खींचकर उसके पास शीघ्र ही पहुँच गये। (१०७) पर्वतको घेरनेवाले मच्छरोंकी भाँति उन्होंने उसे घेरनेका प्रयत्न किया, परन्तु भयरहित मनवाला वह लक्ष्मण शत्रुके सुभटोंके साथ लड़ने लगा। (१०८) उसने कई सुभटोंको मुट्ठीके प्रहारसे, कइओंको पैरोंके प्रहारसे, कइयोंको जाँघके बलसे और कइयोंको भुजाओंकी सामर्थ्यसे पीटा। (१०९)

1 पीइं—प्रत्य०।

जोहेण हणइ जोह, पण्हिपहारेण कुणइ निज्जीव । अन्नं विदिन्नपट्ठिं, वज्जइ य अहोमुहं पडियं ॥ ११० ॥
एव सा भडपरिसा, भग्गा दट्ठूण उट्ठिओ राया । सीहोयरो तुरन्तो, मत्तमहागयवरारूढो ॥ १११ ॥
तुरय-रह-कुञ्जरेसु य, अन्नेसु भडेसु वद्धकवएसु । वेढेइ लक्खणं सो, मेहो व रविं जलयकाले ॥ ११२ ॥
दट्ठूण आवयन्तं, रिउसेन्नं सवओ समन्तेण । सोमित्ती गयखम्भ, उम्मूलेऊण अब्भिट्टो ॥ ११३ ॥
गय-तुरय-दप्पियभडे, पहणइ परिहत्थदच्छउच्छाहो । चक्क व समाइद्ध, त रिउसेन्न भमाडेइ ॥ ११४ ॥
हयमाणवहयजोह, भग्ग त रिउवल पलोएइ । दसउरनयराहिवई, जणसहिओ गोउरनिविट्ठो ॥ ११५ ॥
साहु त्ति साहु लोगो, जपइ एक्केणिमेण वीरेण । भग्ग सुहडाणीय, सीहेण व मयकुल सयल ॥ ११६ ॥
भग्गा भणन्ति सुहडा, किं एसो दाणवो सुरो कालो ? । एक्को जोहेइ वल, समरसमत्थो महापुरिसो ॥ ११७ ॥
भयविहलवेवियङ्ग, गन्तु सीहोयर रहारूढ । उप्पइऊणाऽऽयड्ढइ, धरणियलत्थ कुणइ वीरो ॥ ११८ ॥
निययसुयगलगहिय, पुरओ काऊण जह य बलिवद्द । पउमस्स सन्नियास, सोमित्ती नेइ तूरन्तो ॥ ११९ ॥
सीहोयरमहिलाओ, जपन्ति विमुक्कनयणसलिलाओ । पइभिक्ख देहि पहू ! अम्ह सरण असरणाण ॥ १२० ॥
सो भणइ रुक्खसण्ड, ज पेच्छह अम्ह सुविउल पुरओ । उल्लम्बेमि हणेउ, एय सीहोयर सिग्घ ॥ १२१ ॥
सो ताण रुयन्तीण, नीओ सीहोयरो गुरुसमीव । कहिओ य लक्खणेण, एस पहू ! वज्जयण्णरिऊ ॥ १२२ ॥
सीहोयरो पणाम, काऊण भणइ पउमणाह सो । न य ह जाणामि फुड, को सि तुम देव ! एत्थाऽऽओ ? ॥ १२३ ॥
ज आणवेसि सामिय ! सव पि करेमि तुज्झ भिच्चो ह । भणिओ य कुणसु सधिं, समय चिय वज्जयण्णेणं ॥ १२४ ॥

---

उस लक्ष्मणने एक योद्धाको युद्ध करके मारा और उसे लतिया करके निर्जीव किया। जिसकी पीठ फट गई है और इसीलिए जो औंधे मुँह पड़ा है ऐसे दूसरे किसीको उसने बाँध लिया। (११०) इस प्रकार सुभटोंकी उस परिषद् को भग्न होते देख राजा सिंहोदर उठ खड़ा हुआ और तुरन्त ही मदोन्मत्त बड़े भारी हाथी पर सवार हुआ। (१११) घोड़े, रथ और हाथी तथा कवच बाँधे हुए दूसरे सुभटोंके साथ उसने लक्ष्मणको वर्षाकालमें बादल सूर्यको जिस प्रकार घेर लेते हैं, उस प्रकार घेर लिया। (११२) यह देखकर कि शत्रु-सैन्य चारों ओरसे आक्रमण कर रहा है, लक्ष्मण हाथी बाँधनेके खम्भेको उखाड़कर सामने खड़ा रहा। (११३) चतुर, दक्ष एवं उत्साही लक्ष्मण हाथी, घोड़े तथा घमण्डी सुभटोंको मारने लगा और तेजीसे घूमते हुए चक्रकी भाँति शत्रुकी सेनाको घुमाने लगा। (११४) लोगोंके साथ नगरके द्वारमें खड़े हुए दशपुर नगरके अधिपति वज्रकर्णने पीटे और मारे जाते योद्धाओंके कारण भग्न उस शत्रुसैन्यको देखा। (११५) लोग चिल्लाते थे कि अच्छा किया, अच्छा किया। जैसे हरिणोंके समूहको अकेला सिंह नष्ट करता है वैसे ही इस अकेले वीरने सुभटोंकी सेनाको नष्ट कर दिया है (११६) हारे हुए सुभट कहते थे कि क्या यह कोई राक्षस, देव या यम है ? युद्धमें कुशल यह महापुरुष अकेला सैन्यके साथ लड़ता है। (११७) भयसे विह्वल होनेके कारण जिसका शरीर काँप रहा है ऐसे रथ पर आरूढ सिंहोदरके पास जाकर उस वीरने कूदकर उसे खींचा और जमीन पर ला पटका। (११८) उसके अपने ही वस्त्रसे बैलकी तरह गला पकड़कर और आगे करके लक्ष्मण उसे तत्काल रामके समक्ष ले गया। (११९) जिनकी आँखोंमेंसे आँसू गिर रहे हैं ऐसी सिंहोदरकी स्त्रियाँ कहने लगीं कि, हे प्रभो ! अशरणोंकी शरण ! हमें आप पतिभिक्षा दें। (१२०) उस लक्ष्मणने कहा कि हमारे सामने जो वह बड़ा भारी पेड़ तुम देख रही हो उस पर इस सिंहोदरको मारनेके लिए शीघ्र ही लटका दूँगा। (१२१) उन रोती हुईं स्त्रियोंका पति सिंहोदर बड़े भाईके पास लाया गया। लक्ष्मणने कहा कि, हे प्रभो ! वज्रकर्णका शत्रु यह रहा। (१२२) प्रणाम करके सिंहोदरने रामसे कहा कि, हे देव ! यहाँ पर आये हुए आप कौन हैं यह मैं बिल्कुल नहीं जानता हूँ। (१२३) हे स्वामी ! मैं आपका भृत्य हूँ। आप जो आज्ञा देंगे वह सब मैं करूँगा। इस पर रामने कहा कि वज्रकर्णके साथ तुम सन्धि कर लो। (१२४) इस बीच भेजे हुए मनुष्य द्वारा दशपुरका

ताव च्चिय आहूओ, हिएण पुरिसेण दसउराहिवई । सिग्घं च समणुपत्तो, पयाहिणं कुणइ जिणभवणे ॥ १२५ ॥
चन्दप्पहस्स पडिमं, थोऊणं राघवं सुहासीणं । सभासेइ पहट्ठो, सीय च ससंभमसिणेह ॥ १२६ ॥
देहाइकुसलपुच्छ, परिपुच्छेऊण तत्थ उवविट्ठो । कुसलेण भद्द! तुज्झं, अम्ह वि कुसलं भणइ रामो ॥ १२७ ॥
वट्टइ जावुल्लावो, समागओ ताव विज्जुयङ्गो वि । पउमं सीयाएँ सम, पणमिय तत्थेव उवविट्ठो ॥ १२८ ॥
रामेण वज्जयण्णो, भणिओ साहु त्ति जिणमए दिट्ठी । गिरिरायचूलिया इव, न कम्पिया कुसुइवाएणं ॥ १२९ ॥
नमिऊण जिणवरिन्दं, भवोहमहण तिलोयपरिमहियं । कह अन्नो पणमिज्जइ, इमेण वरउत्तिमङ्गेण ? ॥ १३० ॥
तो भणइ वज्जयण्णो, अवसीयन्तस्स वसणपडियस्स । पुण्णेहि मज्झ सुपुरिस! जाओ च्चिय बन्धवो तुहयं ॥ १३१ ॥
भणिओ य वज्जयण्णो, रामकणिट्ठेण ज तुमे इट्ठ । त अज्ज भणसु सिग्घ, सव्वं संपायइस्सामि ॥ १३२ ॥
तो भणइ तणाईण वि, पीड नेच्छामि सव्वजीवाण । मह वयणेण महाजस! मुञ्चसु सीहोयर एयं ॥ १३३ ॥
एव भणिए जणेण, उग्घुट्ठ साहु साहु साहु त्ति । सीहोयरो य मुक्को, वयणेण वज्जयण्णस्स ॥ १३४ ॥
पीई कया य दोण्ह वि, समयसमावन्नपणयपमुहाणं । नियनयरीएँ अद्धं, तस्स य सीहोयरो देइ ॥ १३५ ॥
आसाण गयवराण, कुणइ हिरण्णस्स समविभागेण । सीहोयरो य तुट्ठो, देइ च्चिय वज्जयण्णस्स ॥ १३६ ॥
जिणधम्मपभावेण, तत्थ गयाण च कुण्डल दिव्व । सीहोयरेण दिन्न, तुट्ठेण विज्जुयङ्गस्स ॥ १३७ ॥
तो दसउराहिवेण, दुहियाओ ताण अट्ठ दिन्नाओ । आभरणभूसियाओ, सिग्घ पुरओ य ठवियाओ ॥ १३८ ॥
सीहोयरमाईहिं, अन्नेहि वि पत्थिवेहि कन्नाण । थणजहणसालिणीणं, सयाणि तिण्णेव दिन्नाइ ॥ १३९ ॥
तो लक्खणो पवुत्तो, न य महिलासगहेण मे कज्ज । जाव य न भुयवलेण, समज्जिय अत्तणो रज्जं ॥ १४० ॥

---

राजा वज्रकर्ण भी बुलाया गया। वह शीघ्र ही आया और जिनमन्दिरमें दर्शनार्थ प्रदक्षिणा दी। (१२५) चन्द्रप्रभस्वामीकी प्रतिमाकी स्तुति करके अत्यन्त आनन्दित उसने आरामसे बैठे हुए रामचन्द्रजी तथा उत्कण्ठा एवं स्नेहसे युक्त सीतासे बात की। (१२६) प्रथम शरीर आदिकी कुशल पूछकर वह वहाँ बैठा। रामने कहा कि, भद्र! जब तुम कुशल हो तो हम भी कुशल हैं। (१२७)

इस प्रकार जब वार्तालाप हो रहा था तब विद्युदंग भी आ पहुँचा और सीताके साथ रामको प्रणाम करके वहीं बैठा। (१२८) रामने वज्रकर्णसे कहा कि कुशास्त्ररूपी वायुसे गिरिराजके शिखरकी भाँति अकम्पित तुम्हारी जैनमतमें दृष्टि श्लाघनीय है। (१२९) संसारके प्रवाहको नाश करनेवाले और तीनों लोकोंमें पूजित जिनवरेन्द्रको एक बार नमस्कार करके दूसरा कौन है जिसे इस उत्तम अंग मस्तकसे नमस्कार किया जाय? (१३०) तब वज्रकर्णने कहा कि, हे सुपुरुष! विनष्ट और दुःखमें पड़े हुए मेरे पुण्योंके कारण ही तुम मेरे भाई हुए हो। (१३१) इसपर रामके छोटे भाई लक्ष्मणने वज्रकर्णसे कहा कि आज तुम्हें जो अभीष्ट हो वह कहो। मैं वह सब जल्दी ही पूरा करूँगा। (१३२) इसपर उसने कहा कि मैं तिनकेसे लेकर किसी भी जीवको पीड़ा हो ऐसा नहीं चाहता। इसलिए, हे महायश! इस सिंहोदरको तुम छोड़ दो। (१३३) इस प्रकार कहनेपर लोगोंने 'बहुत अच्छा, बहुत अच्छा, बहुत अच्छा' ऐसा उद्घोष किया। वज्रकर्णके कहनेसे सिंहोदरको मुक्त किया गया। (१३४) सन्धि हो जानेके कारण जिन्होंने पूर्ण प्रेम प्राप्त किया है ऐसे उन दोनोंमें मैत्री हो गई। सिंहोदरने उसे अपनी नगरीका आधा हिस्सा दिया। (१३५) तुष्ट सिंहोदरने घोड़े, हाथी एवं सोनेका बराबर हिस्सा किया और वह वज्रकर्णको दिया। (१३६) जैनधर्म तथा वहाँ आये हुए राम-लक्ष्मणके प्रभावसे सतुष्ट होकर सिंहोदरने विद्युदंगको दिव्य कुण्डल दिये। (१३७) तब दशपुरके राजाने उसे ( लक्ष्मणको ) आठ कन्याएँ दीं। आभूषणोंसे भूषित वे शीघ्र ही उसके सम्मुख लाई गईं। (१३८) सिंहोदर आदि दूसरे राजाओंने भी स्तन एवं जघनसे सुन्दर दिखाई देनेवाली तीन सौ कन्याएँ दीं। (१३९) इसपर लक्ष्मणने कहा कि जबतक भुजाओंके बलसे मैं अपना राज्य प्राप्त नहीं करूँगा तबतक मुझे इन महिलाओंके परिग्रहसे प्रयोजन नहीं है। (१४०) भरतके सम्पूर्ण राज्यका त्याग करके और मलयपर्वत पर निवास करके जब हम

भरहस्स सयलदेसं, मोत्तूणं मलयपव्वए अम्हे । काऊण पइट्ठाणं, निययपुरं आगमिस्सामो ॥ १४१ ॥
एयाण अह तइया, पाणिग्गहणं करेमि कल्लाणं । भणियं च एवमेयं, सव्वेहि वि नरवरिन्देहिं ॥ १४२ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, तत्थ विसण्णाओ रायधूयाओ । घणविरहजलावत्ते, सोगसमुद्दम्मि पडियाओ ॥ १४३ ॥
एवं ते नरवसभा, विमणाओ गेण्हिऊण धूयाओ । नियघराणि उवगया, दसरहपुत्ते पणमिऊण ॥ १४४ ॥
तत्थेव जिणहरे ते, रत्तिं गमिऊण अरुणवेलाए । पुणरवि पह पवन्ना, वच्चन्ति सुहं जहिच्छाए ॥ १४५ ॥
चेइयहरं पभाए, सुन्नं दट्ठूण जणवओ सव्वो । घरवावारविमुक्को, जाओ च्चिय ताण सोगेण ॥ १४६ ॥
वज्जसमणेण[1] समयं, जाया सीहोयरस्स वरपीई । सम्माण-दाण-गमणाइएसु परिवड्ढियसिणेहा ॥ १४७ ॥
एव ते मन्दमन्दा दसरहतणया मेइणी[2] सचरन्ता, नाणागन्धाइपुण्णे तरुणतरुफले भुञ्जमाणा पभूए ।
पत्ता ते कूववद्दं बहुभवण-महावप्प-वावीसमिद्धं, उज्जाणे सन्निविट्ठा विमलकुसुमिए मत्तभिङ्गाणुगीए ॥ १४८ ॥

॥ इय पउमचरिए वज्जयण्णउवक्खाणो नाम तेत्तीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## ३४. सीहोदर-रुद्दभूइ-वालिखिल्लोवक्खाणाणि

ताण चिय उज्जाणे, अच्छन्ताण तिसाभिभूयाण । सलिलत्थी तूरन्तो, सोमित्ती सरवरं पत्तो ॥ १ ॥
ताव च्चिय नयराओ, रायसुओ आगओ सरवरं तं । कीलइ जणेण समयं, नामं कल्लाणमालो त्ति ॥ २ ॥
पेच्छइ तीरावत्थं, सरस्स सो लक्खणं ललियरूवं । पेसेइ तस्स पुरिसं, वम्महसरताडियसरीरो ॥ ३ ॥
गन्तूण पणमिऊण य, भणइ पहू! एह अणुवरोहेण । तुह दरिसणुस्सवसुहं, नरिन्दपुत्तो इह मग्गइ ॥ ४ ॥

---

लौटेंगे तब मैं इन कन्याओंका पाणिग्रहण करूँगा। तब सब राजाओंने कहा कि ऐसा ही हो। (१४१-१४२) ऐसा कथन सुनकर विरहरूपी गहरे भँवरसे युक्त शोकसागरमें पड़ी हुई राजकन्याएँ खिन्न हो गईं। (१४३) इस प्रकार दुःखी वे राजा कन्याओंको लेकर तथा दशरथके पुत्र राम और लक्ष्मणको प्रणाम करके अपने-अपने घरपर लौट आये। (१४४)

वहीं जिनमन्दिरमें रात बिताकर सुबहके समय पुनः उन्होंने रास्ता पकड़ा और इच्छानुसार सुखपूर्वक चलने लगे। (१४५) प्रभातमें मन्दिरको खाली देखकर उनके शोकके कारण सब लोगोंने अपना घरेलू काम छोड दिया। (१४६) सिहोदरकी वज्रश्रमणके साथ उत्तम प्रीति हो गई और वह स्नेह-सम्मान, अन्नादिके दान तथा गमन आदि द्वारा बढ़ाया गया। (१४७) इस प्रकार पृथ्वीपर मन्द-मन्द परिभ्रमण करते हुए और अनेक प्रकारकी गन्ध आदिसे पूर्ण तरुण वृक्षोंके बहुतसे फल खाते हुए दशरथके वे पुत्र अनेक भवनों, बड़े किले तथा बावड़ियोंसे समृद्ध कूपचन्द्र नामक नगरमें आ पहुँचे और मत्त भौंरे जिनपर गुनगुना रहे हैं ऐसे विमल पुष्पोंसे व्याप्त उद्यानमें ठहरे। (१४८)

। पद्मचरितमें वज्रकर्ण-उपाख्यान नामक तैंतीसवाँ उद्देश समाप्त हुआ ।

## ३४. सिंहोदर-रुद्रभूति-वालिखिल्य उपाख्यान

उद्यानमें ठहरे हुए उन राम आदिको जब प्यास लगी तब लक्ष्मण पानीकी खोज करता हुआ एक सरोवरके पास जल्दी ही आ पहुँचा। (१) उसी समय उस नगरमेंसे कल्याणमाल नामका एक राजकुमार भी उस सरोवरके पास आ पहुँचा और लोगोंके साथ क्रीडा करने लगा। (२) उसने सरोवरके किनारेपर खड़े हुए सुन्दर रूपवाले लक्ष्मणको देखा। कामदेवके बाणसे पीड़ित शरीरवाले उस राजकुमारने उसके पास आदमी भेजा। (३) उसने जाकर और प्रणाम करके कहा कि, हे प्रभो! अनुग्रह करके आप पधारें। आपके दर्शनोत्सवका सुख राजकुमार चाहते हैं। (४) 'इसमें वस्तुतः क्या दोष

---

१. सवणेण—प्रत्य०। २. मेइणिं—प्रत्य०।

परिचिन्तिऊं ण को वि हु, दोसो सपत्थिओ य सोमित्ती। कोमलकरग्गगहिओ, भवण चिय पेसिओ तेण ॥ ५ ॥
एक्कासणे निविट्ठो, पुच्छइ सो लक्खणं कओ सि तुमं। एत्थाऽऽगओ महाजस!, किं नामं ते परिकहेहि? ॥ ६ ॥
सो भणइ विप्पउत्तो[1], मह भाया चिट्ठए वरुज्जाणे। जाव[2] न तस्स उदं त, वच्चामि तओ कहिस्से हं ॥ ७ ॥
तो भणइ नराहिवई, एत्थ[3] चिय भोयण वहुवियप्पं। उवसाहिय मणोज्ज, आणिज्जउ सो इहं चेव ॥ ८ ॥
वीसज्जिओ तुरन्तो, पडिहारो काणणे सुहनिविट्ठ। दट्ठूण पउमनाहं, कुणइ पणाम ससीयस्स ॥ ९ ॥
भणइ य तो पडिहारो, सहोयरो देव! तुज्झ वरभवणे। चिट्ठइ विसज्जिओ ह, नयराहिवईण पासं ते ॥ १० ॥
सामिय! कुणसु पसाय, पविसरसु नराहिवस्स वरभवण। वयणेण तस्स चलिओ, सीयाएँ सम पउमनाहो ॥ ११ ॥
अब्भुट्ठिओ य एन्तो, लच्छीनिलएण जणसमग्गेण। दिन्नासणोवविट्ठो, रामो सीयाएँ साहीणो ॥ १२ ॥
सव्वम्मि सुपडिउत्ते, काउ मज्जणय-भोयणाईय। पउमो लक्खणसहिओ, पवेसिओ तेण वरभवण ॥ १३ ॥
पाएसु पणमिऊण, जपइ ताएण पेसिओ दूओ। मह सुणसु देव! तुब्भे, परमत्थ सारसब्भाव ॥ १४ ॥
तो उज्झिऊण लज्जा[4], ओइधइ[5] कञ्चुयं सरीराओ। सुरजुवइ ब मणहरा, नज्जइ सग्गाउ पब्भट्ठा ॥ १५ ॥
दिट्ठा वरकन्ना सा, जोव्वण-लायण्ण-कन्तिपडिपुण्णा। लच्छि व कमलरहिया, भवणसिरी चेव पच्चक्खा ॥ १६ ॥
तं भणइ पउमनाहो, भद्दे! किं एरिसेण वेसेण। कीलसि वरतणुयङ्गी, कन्ने! निययम्मि रज्जम्मि? ॥ १७ ॥
लज्जोणउत्तिमङ्गी, भणइ य निसुणेहि देव! वित्तन्तं। नामेण वालिखिल्लो, इह पुरिसामी नरवरिन्दो ॥ १८ ॥
तस्स पुहइ त्ति महिला, सा गुरुभारा कयाइ सपन्ना। मेच्छाहिवेण जुज्झे, वद्धो सो नरवई तइया ॥ १९ ॥

---

है ?'—ऐसा विचार करके लक्ष्मण चल पड़ा। कोमल हाथों द्वारा गृहीत लक्ष्मणको वह महलमें ले गया। (५) एक ही आसनपर बैठे हुए लक्ष्मणसे पूछा कि, हे महायश! तुम कहाँसे यहाँपर पधारे हो और तुम्हारा क्या नाम है, यह कहो। (६) उसने कहा कि मेरे भाई मुझसे वियुक्त होकर उत्तम उद्यानमें ठहरे हुए हैं। यावत् उनके पास पानी नहीं है, अत मैं वह लेकर जाता हूँ। बादमें मैं कहूँगा। (७) तब राजाने कहा कि यहाँपर अनेक प्रकारका भोजन तैयार किया गया है। उन्हें यहींपर ले आओ। (८) प्रतिहार तुरन्त भेजा गया। उद्यानमें आरामसे बैठे हुए रामको देखकर सीतासहित उन्हें उसने प्रणाम किया। (९) बादमें प्रतिहारने कहा कि, हे देव! आपके भाई उत्तम भवनमें ठहरे हुए हैं। इस नगरके राजाने मुझे आपके पास भेजा है। (१०) हे स्वामी! आप राजाके महलमें प्रवेश करें। उसके ऐसा कहनेपर सीताके साथ राम चल पड़े। (११) आते हुए उनका लक्ष्मणके साथ सब लोगोंने खड़े होकर सत्कार किया। सीताके साथ राम दिये गये आसनपर बैठे। (१२) सब कुछ आनन्दके साथ समाप्त हुआ तब स्नान, भोजन आदि करके लक्ष्मणके साथ रामका उसने उस उत्तम भवनमें प्रवेश कराया। (१३) पैरोंमें प्रणाम करके उसने कहा कि, हे देव! पिताके द्वारा भेजा गया मैं एक दूत हूँ। साररूप अर्थात् संक्षेपमें जो परमार्थ है वह आप मुझसे सुनें। (१४) तब लज्जाका परित्याग करके उसने शरीरपरसे कचुक उतारा। स्वर्गसे च्युत देवकन्याकी भाँति वह मनोहर प्रतीत होती थी। (१५) यौवन, लावण्य तथा कान्तिसे परिपूर्ण वह उत्तम कन्या कमलरहित लक्ष्मी तथा विश्वकी प्रत्यक्ष शोभा जैसी दिखाई देती थी। (१६) उसे रामने कहा कि, भद्रे! तुमने ऐसा वेश क्यों धारण किया है? हे सुन्दर शरीरवाली कन्ये! अपने ही राज्यमें तुम क्यों दुःखी हो रही हो? (१७) लज्जासे सिर झुकाकर उसने कहा कि, हे देव! आप वृत्तान्त सुनें।

इस नगरका स्वामी वालिखिल्य नामका राजा था। (१८) उसकी पृथ्वी नामकी पत्नी एक बार सगर्भा हुई। उस समय म्लेच्छ राजाने युद्धमें उस राजाको कैद कर लिया। (१९) वालिखिल्यके बन्धनकी बात सुनकर राजा सिंहोदरने

---

१ विप्पओगे मह—मु०। २. जाव य न तस्स अंतं—मु०। ३ इह चेव य भोयणं—प्रत्य०। ४. लज्जं—प्रत्य०।
५ अवमुञ्चति—त्यजति।

सुणिऊण वालिखिल्लं, बद्धं सीहोयरो भणइ सामी । जो इह गब्भुप्पन्नो, होही पुत्तो य सो रज्जे ॥ २० ॥
तत्तो य अह जाया, मन्तीण सुबुद्धिनामधेएण । सीहोयरस्स सिट्ठ, सामिय! पुत्तो समुप्पन्नो ॥ २१ ॥
बालत्तणम्मि रइय, नाम कल्लाणमालिणी मज्झ । नवर चिय सब्भाव, मन्ती जणणी य जाणन्ति ॥ २२ ॥
काऊण पुरिसवेस, गुरूहि रज्जाहिवो परिट्ठविओ । अहय तु पावकम्मा, महिला तुम्ह[1] समक्खाय ॥ २३ ॥
तो कुणह पसाय मे, ताय मोएह मेच्छपडिवद्धं । गुरुसोयजलणतविय, इमं सरीर सुहावेह ॥ २४ ॥
सीहोयरो वि राया, न य तस्स विमोयण पहू! कुणइ । ज एत्थ विसयदव्व, नियय पेसेमि मेच्छाण ॥ २५ ॥
नयणंसुए मुयन्ती, रामेणाऽऽसासिया ससीएणं । भणिया य लक्खणेण, मह वयण सुणसु तणुयङ्गी! ॥ २६ ॥
रज्ज करेहि सुन्दरि!, इमेण वेसेण ताव भयरहिया । मोएमि जाव तुज्झ, पियर कइएसु दियहेसु ॥ २७ ॥
एवभणियम्मि तोस, जणए व विमोइए गया वाला । उल्लसियरोमकूवा, सहस त्ति समुज्जला[2] जाया ॥ २८ ॥
दिवसाणि तिण्णि वसिउ, तत्थुज्जाणे मणोहरे रम्मे । सीयाएँ सम दोण्णि वि, विणिग्गया सुहपसुत्तजणे ॥ २९ ॥
अह विमलम्मि पहाए, सा कन्ना ते तहिं अपेच्छन्ती । रोयइ कलुण मयच्छी, सोगावन्नेण हियएण ॥ ३० ॥
एव उज्जाणाओ, निययपुरं पविसिऊण सा कन्ना । रज्ज करेइ नयरे, तेण चिय पुरिसवेसेण ॥ ३१ ॥
अह ते कमेण पत्ता, विमलजल नम्मय सुवित्थिण्ण । चक्काय-हस-सारस-कल-महुरुग्गीयसद्दाल ॥ ३२ ॥
सखुभियमयर-कच्छव-मच्छसमुच्छलियविलुलियावत्त । तरलतरङ्गुब्भासिय-जलहत्थिविमुक्कसिक्कार ॥ ३३ ॥
सीयाएँ सम दोण्णि वि, लीलाए नम्मय समुत्तिण्णा । विञ्झाडविं पवन्ना, घणतरुवर-सावयाइण्ण ॥ ३४ ॥

कहा कि गर्भसे उत्पन्न जो कोई भी पुत्र होगा वह इस राज्यपर प्रतिष्ठित होगा । (२०) इसके पश्चात् मैं उत्पन्न हुई । सुबुद्धि नामके मंत्रीने सिंहोदरको कहला भेजा कि, हे स्वामी ! पुत्र उत्पन्न हुआ है । (२१) बचपनमें ही मेरा नाम कल्याणमालिनी रखा गया । केवल मंत्री और माता ही सच्ची हकीकत जानते हैं । (२२) पुरुषवेश धारण कराके गुरुजनोंने मुझे राज्यके स्वामीके रूपमें स्थापित किया है, परन्तु मैं तो एक पापी स्त्री हूँ यह मैंने आपसे कहा है । (२३) अब मुझपर अनुग्रह करके म्लेच्छ द्वारा पकड़े गये पिताको आप छुड़ावे और शोकरूपी अग्निसे अत्यन्त पीड़ित इस शरीरको सुख दे । (२४) हे प्रभो ! सिंहोदर राजा भी मेरे उन पिताको नहीं छुड़ा सका । इस राज्यका जो द्रव्य है वह मैं नियमित रूपसे म्लेच्छोंको भेजती रहती हूँ । (२५)

आँखोंमेंसे आँसू गिराती हुई उस कन्याको सीता सहित रामने आश्वासन दिया और लक्ष्मणने कहा कि, हे सुन्दरी ! तुम मेरा कहना सुनो । (२६) हे सुन्दरी ! जबतक कुछ ही दिनोंमें मैं तुम्हारे पिताको नहीं छुड़ा लेता तबतक भयरहित होकर तुम यही वेश धारण करके राज्य करो । (२७) ऐसा कहनेपर मानों पिता मुक्त हुए हों ऐसा आनन्द उस कन्याको हुआ और आनन्दसे रोमांचित होकर वह एकदम प्रकाशित-सी हो गई । (२८)

उस मनोहारी और सुन्दर उपवनमें तीन दिन ठहरकर जब लोग आरामसे सोये हुए थे तब सीताके साथ वे दोनों वहाँसे चल दिये । (२९) निर्मल प्रातःकालमे हिरनके जैसी आँखोंवाली वह कन्या उन्हें वहाँ न देखकर शोकपूर्ण हृदयके साथ करुणभावसे रोने लगी । (३०) उद्यानमेंसे निकलकर और अपने नगरमे प्रवेश करके वह कन्या उसी पुरुष वेशमे नगरमे राज्य करने लगी । (३१) इसके पश्चात् वे क्रमशः निर्मल जलसे भरी हुई, अत्यन्त विस्तीर्ण, चक्रवाक, हंस एवं सारसके मधुर गीतसे शब्दायमान, मगरमच्छ व कछुओंके कारण संक्षुब्ध मछलियोंके ऊपर उछलनेके कारण भँवरोंसे व्याप्त, चचल लहरोंसे उद्भासित तथा जलमे प्रविष्ट हाथियोंकी चिंघाड़ोंसे पूर्ण ऐसी नर्मदा नदीके पास आ पहुँचे । (३२-३३) सीताके साथ दोनों सरलताके साथ नर्मदा नदीको पार करके सघन वृक्षों और वन्य पशुओंसे व्याप्त विन्ध्याटवीके पास आये । (३४)

१. तुब्भं समक्खाया—मु०। २. समुज्जया—प्रत्य० ।

पन्थेण सचरन्ता, वारिज्जन्ता व गोवपहिएहिं । वरवसभलीलगामी, किंचुद्देसं वइक्कन्ता ॥ ३५ ॥
अह भणइ जणयतणया, वामदिसावट्ठिओ कडुयरुक्खे । वाहरइ इमो रिट्ठो, सामिय! कलहं निवेएइ ॥ ३६ ॥
अन्नो य खीररुक्खे, वाहरमाणो जय परिकहेइ । भणियं महानिमित्ते, होइ मुहुत्तन्तरे कलहो ॥ ३७ ॥
थोवन्तरं निविट्ठा, पुणरवि वच्चन्ति अडविपहहुत्ता । पुरओ मेच्छाण वल, ताव य पेच्छन्ति मसिवण्णं ॥ ३८ ॥
मेच्छाण समावडिया, दोण्णि वि सरवरसयाणि मुञ्चन्ता । तह जुज्झिउं पवत्ता, जह भग्गाऽणारिया सबे ॥ ३९ ॥
अह ते भउद्दुयमणा, गन्तूण कहेन्ति निययसामिस्स । महया वलेण सो वि य, पुरओ य उवट्ठिओ ताण ॥ ४० ॥
मिच्छा कागोणन्दा, विक्खाया महियलम्मि ते सूरा । जे सयलपत्थिवेसु वि, न य सगामम्मि भञ्जन्ति ॥ ४१ ॥
दट्ठूण उच्छरन्त, मेच्छवल पाउसे व घणवन्द्र । लच्छीहरेण एत्तो, रुट्ठेण वलइय धणुय ॥ ४२ ॥
अप्फालिय सरोस, चाव लच्छीहरेण सहस त्ति । जेण त मेच्छवल, भीयं आगम्पिय[1] सहसा ॥ ४३ ॥
दट्ठूण निययसेन्न, संभन्तं भयपडन्तधणु-खग्ग । ओयरिय रहवराओ, पणमइ तो मिच्छसामन्तो ॥ ४४ ॥
जंपइ कोसम्बीए, विप्पो वेसाणलो त्ति नामेण । भज्जा से पइभत्ता, तीए ह कुच्छिसमूओ ॥ ४५ ॥
नामेण रुद्दभूई, वालपभूईऍ दुट्ठकम्मकरो । गहिओ य चोरियाए, सूलाऍ निरोविओ भेत्तु ॥ ४६ ॥
कारुण्णमुवगएणं, वणिएण विमोइओ तहिं सन्तो । एत्थाऽऽगओ भमन्तो, कागोनन्दाहिवो जाओ ॥ ४७ ॥
इह एत्तियम्मि काले, वलवन्ता जइ वि पत्थिवा वहवे । मह दिट्ठिगोयर ते, असमत्था रणमुहे धरिउ ॥ ४८ ॥
सो हं निराणुकम्पो, दरिसणमेत्तेण तुम्ह भयभीओ । चलणेसु एस पडिओ, भणह लहुं किं करेमि? त्ति ॥ ४९ ॥

ग्वालोंके द्वारा मना करनेपर भी उत्तम वृषभके समान सुन्दर गतिवाले उन्होंने मार्गपर आगे वढ़ते हुए कुछ प्रदेश तय किया। (३५) तव जनकतनया सीताने कहा कि, हे स्वामी! कटुक वृक्षकी वाँई ओर वैठा हुआ यह कौआ वोल रहा है, जो कलह का सूचक है। (३६) क्षीरवृक्षपर वोलनेवाला दूसरा जयकी सूचना देता है। महानिमित्तशास्त्रमे कहा गया है कि ऐसे निमित्त उपस्थित होनेपर थोड़े समयमें ही लड़ाई होगी। (३७)

वे थोड़ी देरके लिए वैठे और जैसे ही उन्होंने जगलके मार्गपर पुन. प्रयाण किया वैसे ही म्लेच्छोंकी काले वर्णकी सेना सामने देखी। (३८) जव उनपर म्लेच्छोंने आक्रमण किया तव उन दोनोंने सैकड़ों वाण फेंके। वे इस तरहसे लड़े कि सभी अनार्य भाग खड़े हुए। (३९) भयसे भयभीत उन अनार्योंने जाकर अपने स्वामीसे कहा। वह भी वड़ी सेनाके साथ उनका सामना करनेके लिए आया। (४०) वे काकोनन्द नामके म्लेच्छ पृथ्वीपर वीरके रूपमें विख्यात थे। सव राजाओं द्वारा अर्थात् किसी भी राजासे वे युद्धमें पराजित नहीं किये जा सकते थे। (४१) वर्षा कालमे वादलोंके समूहकी तरह फैले हुए म्लेच्छ सैन्यको देखकर क्रुद्ध लक्ष्मणने धनुष चढ़ाया। (४२) लक्ष्मणने एकदम गुस्सेमें आकर धनुपकी ऐसी तो टंकार की कि उससे म्लेच्छोंकी वह सेना भयसे सहसा काँपने लगी। (४३) अपनी सेनाको भयभीत तथा स्वेच्छा-पूर्वक धनुप एवं तलवारको नीचे रखते देख उस म्लेच्छ राजाने रथसे नीचे उतरकर प्रणाम किया। (४४) उसने कहा कि कौशाम्वी नगरीमें वैश्वानल नामका एक ब्राह्मण था। उसकी पतिभक्ता नामकी पत्नी थी। उसकी गोदसे मैं पैदा हुआ हूँ। (४५) मेरा नाम रुद्रभूति है। वचपनसे ही दुष्ट कर्म करनेवाला मैं चोरीके अपराधमें पकड़ा गया। मुझे मारनेके लिए शूलीपर चढ़ाया गया। (४६) दया आनेसे किसी वणिकने मुझे वहाँसे छुड़ाया। भटकता हुआ मैं यहाँ आ चढ़ा और काकोनन्दोंका राजा हो गया। (४७) यहाँपर अवतक मैंने यद्यपि अनेक शक्तिशाली राजाओंको देखा है, पर वे युद्धमें टिक नहीं सकते थे। (४८) ऐसा मैं अनुकम्पाशून्य आपके दर्शन मात्रसे भयभीत होकर चरणोंमें पड़ा हूँ। मैं क्या करूँ यह आप जल्दी कहें। (४९) तव कृपालु रामने कहा कि यदि मेरे वचनका पालन करते हो तो उस वालिखिल्य राजाको

१. आकम्पितम्।

पउमेण तओ भणिओ, किवालुणा जइ करेह मह वयणं । मोएहि वन्धणाओ, नराहिवं वालिखिल्लं तं ॥ ५० ॥
जं आणवेसि सामिय!, एव भणिऊण वालिखिल्लं सो । मोएइ वन्धणाओ, सम्माण से पर कुणइ ॥ ५१ ॥
नीओ पउमसयास, पणमइ य पुणो पुणो पससन्तो । ज वन्धणाउ मुक्को, अहय तुम्ह पसाएण ॥ ५२ ॥
भणिओ य राघवेण, इट्ठजणसमागमं लहसु सिग्घ । जाणिहिसि सव्वमेय, नियपुरि पत्थिओ सन्तो ॥ ५३ ॥
चलिओ य वालिखिल्लो, पणइ काऊण रुद्दभूई य । पउमो मेच्छाहिवई, ठविय वसे वच्चइ पहेण ॥ ५४ ॥
राया वि वालिखिल्लो, सपत्तो रुद्दभूइणा समय । पविसरइ कूववद्द, वन्दिजणुग्घुट्ठजयसद्दो ॥ ५५ ॥
चिरविप्पओगदुहिया, पणमइ कल्लाणमालिणी पियर । तेण वि य उत्तमङ्गे, धूया परिचुम्विया तयणु ॥ ५६ ॥
पुहवी वि महादेवी, परितुट्ठा पुलइएसु अङ्गेसु । सभासिया सणेह, भिच्चा य सनायरा सव्वे ॥ ५७ ॥
ण्हाओ महारहसुओ, समयं चिय रुद्दभूइणा एत्तो । आहरण-रयण-कणयाइएसु पूएइ मेच्छवइ ॥ ५८ ॥
सपूइओ पयट्टो, आउच्छेऊण मेच्छसामन्तो । सपत्तो नियपुर, रमइ सुह वालिखिल्लो वि ॥ ५९ ॥
सोऊण धीरस्स विचेट्ठिय ते, सीहोदराई वहवे नरिन्दा । पससमाणा विमलं जसोह, जाया ससङ्का पउमस्स निच्च ॥ ६० ॥

॥ इय पउमचरिए वालिखिल्लउवक्खाणं नाम चउतीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## ३५. कविलोवक्खाणं

अह ते कमेण विञ्झ, अइक्कमेऊण पाविया विसय । मज्झेण वहइ तावी, जस्स नई निम्मलजलोहा ॥ १ ॥
वच्चन्ताणुद्देसो, जाओ जलवज्जिओ अरण्णम्मि । ताव च्चिय अइगाढ, सीया तण्ह समुवहइ ॥ २ ॥

---

वन्धनसे मुक्त करो। (५०) 'हे स्वामी! आपकी जो आज्ञा'—ऐसा कहकर उसने वालिखिल्यको वन्धनसे मुक्त किया और खूब आदर सत्कार किया। (५१) रामके पाससे जानेपर उसने (वालिखिल्यने) प्रणाम किया और वार-वार प्रशंसा करता हुआ कहने लगा कि आपके अनुग्रहसे मैं कैदमेंसे मुक्त किया गया हूँ। (५२) रामने भी कहा कि तुम इष्ट-जनक समागम जल्दी ही प्राप्त करो। अपनी नगरीकी ओर प्रस्थान करनेपर तुम जान पाओगे कि यह सत्य है। (५३) प्रणाम करके वालिखिल्य चला गया और म्लेच्छाधिपति रुद्रभूतिको अपने वशमें करके राम भी रास्ते पर आगे वढ़े। (५४)

वालिखिल्य राजा रुद्रभूतिके साथ आ पहुँचा और चारणों द्वारा जिसके लिए 'जय-जय' शब्दकी उद्‌घोषणा की जा रही है ऐसे उसने कूपपद्र नगरीमे प्रवेश किया। (५५) चिरकालीन वियोगसे दुःखित कल्याणमालिनीने पिताको प्रणाम किया और तव उसने भी अपनी पुत्रीके मस्तक पर चुम्वन किया। (५६) पटरानी पृथ्वी भी अत्यन्त आनन्दित हुई। उसके शरीर पर हर्षवश रोमाच खड़े हो गये। नागरिकोंके साथ सव नौकर-चाकर स्नेहपूर्वक बुलाये गये। (५७) इसके पश्चात् रुद्रभूतिके साथ महारथके पुत्रने भी स्नान किया। वालिखिल्यने आभूपण, रत्न एव सुवर्णसे म्लेच्छपति रुद्रभूतिका सम्मान किया। (५८) सम्मानित म्लेच्छराजा अनुमति लेकर वापस लौटा और अपने नगरमें आ पहुँचा। वालिखिल्य भी सुखपूर्वक समय विताने लगा। (५९) धीर रामके साहसपूर्ण कार्योंके वारेमे सुनकर सिंहोदर आदि वहुतसे राजा उनके विमल यशके प्रवाहकी प्रशंसा करते हुए सदैव उनसे साशक रहने लगे। (६०)

॥ पद्मचरितमें वालिखिल्य-उपाख्यान नामका चौतीसवॉ उद्देश्य समाप्त हुआ ॥

## ३५. कपिल उपाख्यान

इसके पश्चात् क्रमशः विन्ध्यको पार करके वे उस प्रदेशमें पहुँचे जिसके वीचमेंसे होकरके निर्मल पानीके प्रवाहवाली तापी नदी वहती थी। (१) आगे जानेपर एक अरण्यमें जलशून्य प्रदेश आया। उस समय सीताको जोरोंकी प्यास लगी। (२)

भणइ पउमं वि सीया, सूसइ कण्ठो महं अइतिसाए । परिसमजणियं च तणू, तम्हा उदयं समाणेह ॥ ३ ॥
हत्थावलम्बियकरा, भणिया रामेण पेच्छ आसन्ने । गामं तुङ्गवरघरं, एत्थ तुमं पाणिय पियसु ॥ ४ ॥
एव भणिऊण सणियं, सणियं सपत्थियाऽरुणग्गामे । गेहम्मि य उवविट्ठा, कविलस्स उ अहियग्गिस्स ॥ ५ ॥
तं वम्भणीऍ दिन्नं, पीयं सीयाऍ सीयलं सलिलं । ताव चिय रण्णाओ, सपत्तो तक्खणं कविलो ॥ ६ ॥
तरुफल-समिहक्कन्तो, कमण्डलुगहियउञ्छवित्तीओ । अइकोहणो विसीलो, उलुयमुहो[1] कक्कडच्छीओ ॥ ७ ॥
ते तत्थ सन्निविट्ठा, दट्ठूण वम्भणी[2] भणइ रुट्ठो । एयाण घरपवेसो, किं ते दिन्नो महापावे ? ॥ ८ ॥
पहरेणुमइलचलणा, मा मे उवहणह अग्गिहोत्तघरं । तुब्भे निप्फिडह लहुं, किं अच्छह एत्थ निल्लज्जा ? ॥ ९ ॥
तो भणइ जणयधूया, इमेण दुव्वयणअग्गिनिवहेण । दड्ढं सरीरयं मे, रण्णं व जहा वणदवेण ॥ १० ॥
अडवीसु वर वासो, समय हरिणेसु जत्थ सच्छन्दो । न य एरिसाणि सामिय !, सुव्वन्ति जहिं दुवयणाइं ॥ ११ ॥
लोएण तत्थ वडुओ, वारिज्जन्तो वि गामवासीणं । न पसज्जइ दुट्ठप्पा, भणइ य गेहाओ निप्फिडह ॥ १२ ॥
आरुट्ठो सोमित्ती, गाढं दुव्वयणफरुसघाएहिं । चलणेसु गेण्हिऊण, अहोमुहं भामई विप्पं ॥ १३ ॥
भणिओ य राघवेण, लक्खण ! न य एरिस हवइ जुत्तं । मेल्लेहि इमं विप्पं, पावं अयसस्स आमूलं ॥ १४ ॥
समणा य वम्भणा वि य, गो पसु इत्थी य वालया वुड्ढा । जइ वि हु कुणन्ति दोसं, तह वि य एए न हन्तव्वा ॥ १५ ॥
मोत्तूण वम्भण तं, सोमित्ती राघवो सह पियाए । अह निग्गओ घराओ, पुणरवि य पहेण वच्चन्ति ॥ १६ ॥
कूलेसु गिरिनईण, निवसामि वरं अरण्णवासम्मि । न य खलयणस्स गेहं, पविसामि पुणो भणइ रामो ॥ १७ ॥

---

सीताने रामसे कहा कि जोरकी प्याससे मेरा गला सूख रहा है और शरीर भी थक गया है, अत पानी लावे। (३) हाथसे जिसके हाथको सहारा दिया गया है ऐसी उस सीताको रामने कहा कि देखो, यहाँ समीपमे ही ऊँचे और उत्तम घरोंसे युक्त ग्राम है। वहाँ तुम पानी पीना। (४) इस प्रकार कहकर उन्होंने अरुणग्रामकी ओर शनै. शनै. प्रयाण किया और आहिताग्नि (पवित्र अग्नियोंको घरमें स्थापित करनेवाले) कपिलके घरमें जाकर वैठे। (५) ब्राह्मणीने ठडा पानी दिया और सीताने पीया। उस समय कपिल भी अरण्यमेंसे वहाँ आ पहुँचा। (६) वह वृक्षोंके फल तथा समिध (यज्ञकी लकड़ियाँ) उठाए हुए था और एक कमण्डल लिए हुए था। उञ्छवृत्तिवाला वह वहुत क्रोधी, खराव स्वभावका, अशिष्ट तथा उल्लू जैसे मुँहवाला और कैंकड़ेके जैसी आँखोंवाला था। (७) उन्हें वहाँ वैठे देख गुस्सेमे आया हुआ वह वोलने लगा कि, हे महापापिणी ! तूने इन्हें घरमें प्रवेश क्यो दिया है। (८) रास्तेकी धूलसे मैले पैरोंवाले तुम मेरे अग्निहोत्रसे युक्त घरको अपवित्र मत वनाओ। तुम जल्दी ही चले जाओ। निर्लज्ज तुम यहाँ क्यों वैठे हो? तव सीताने कहा कि दावानलसे जैसे जंगल जलता है वैसे ही इस दुर्वचनरूपी अग्निसे मेरा शरीर जल रहा है। (१०) हे स्वामी ! जंगलोंमे हिरनोंके साथ रहना अच्छा है, जहाँ स्वाधीनता होती है और जहाँ ऐसे दुर्वचन नहीं सुनने पड़ते। (११) गाँवमे रहनेवाले लोगों द्वारा वहुत रोके जाने पर भी वह दुष्टात्मा पसीजा नहीं। वह कहता ही रहा कि घरमेंसे वाहर निकलो। (१२) दुर्वचनरूपी कठोर प्रहारोंसे गुस्सेमें आये हुए लक्ष्मणने उस ब्राह्मणके पैरोंको पकड़कर और सिर नीचे लटकाकर घुमाया। (१३) इस पर रामने कहा कि, हे लक्ष्मण ! ऐसा करना ठीक नहीं है। पापी और अयशके मूलरूप इस ब्राह्मणको छोड़ दो। (१४) यदि श्रमण, ब्राह्मण, गाय, पशु, स्त्री, वालक एवं वूढ़े लोग दोपाचरण करे तो भी उन्हें नहीं मारना चाहिए। (१५) इसके वाद सीताके साथ राम और लक्ष्मणने उस ब्राह्मणको छोड़कर तथा घरसे निकलकर पुन मार्गपर प्रयाण शुरू किया। (१६) रामने कहा कि पहाड़ोंकी घाटियोंमें, नदियोंके किनारों पर अथवा जंगलोंमें रहूँ यह अच्छा है, पर अव पुन दुष्ट लोगोंके घरमे प्रवेश नहीं करूँगा। (१७)

---

१. उल्लुअमुहो – मु०। २. वंभणि—प्रत्य०।

ताव च्चिय घणकालो, समागओ गज्जियाइसद्दालो । चञ्चलतडिच्छडालो, धारासभिन्नपहमग्गो ॥ १८ ॥
अन्धारियं समत्थं, गयणं रविकिरणववगयालोयं । वरिसन्तेण पलोट्टा, जह पुहई भरियकूव-सरा ॥ १९ ॥
सलिलेण तिम्ममाणा, पत्ता निग्गोहपायव विउलं । घणवियडपत्तबहल, नज्जइ गेह व अइरम्मं ॥ २० ॥
सो तत्थ दुमाहिवई, इभकण्णो नाम सामिय गन्तुं । भणइ करेहि परित्तं, गिहाउ उव्वासिओ अहय ॥ २१ ॥
अवहिविसएण नाउ, हलहर-नारायणा तुरियवेगा । तत्थेव आगओ सो, विणायगो पूयणो नाम ॥ २२ ॥
ताण पभावेण लहु, वच्छल्लेण य विसालपायारा । जण-धण-रयण-समिद्धा, तेण तहिं निम्मिया नयरी ॥ २३ ॥
तत्थेव सुहपसुत्ता, पाहाउयगीय-मङ्गलरवेण । पेच्छन्ति नवविउद्धा, भवण तूलीनिसण्णङ्गा ॥ २४ ॥
पासाय-तुङ्गतोरण-हय-गय-सामन्त-परियणाइण्णा । देहुवगरणसमिद्धा, धणयपुरी चेव पच्चक्खा ॥ २५ ॥
जक्खाहिवेण सहसा, रामस्स विणिम्मिया पुरी जेण । तेण सा रामपुरी, जाया पुहईएँ विक्खाया ॥ २६ ॥
तो भणइ गणाहिवई, सेणिय ! निसुणेहि तत्थ सो विप्पो । सूरुग्गमे पयट्टो, दब्भयहत्थो अरण्णम्मि ॥ २७ ॥
तेण भमन्तेण तहिं, दिट्ठा नयरी घरा-ऽऽवणसमिद्धा । उववण-तलाय-जण-धण-समाउला तुङ्गपायारा ॥ २८ ॥
चिन्तेइ बम्भणो सो, किं सुरलोगाउ आगया एसा । नयरी मणाभिरामा, कस्स वि पुण्णाणुभावेणं ? ॥ २९ ॥
किं होज्ज मए सुमिणो ?, दिट्ठो माया व केणइ पउत्ता ? । पित्ताहिय व चक्खुं ?, होज्ज व मरण समासन्नं ? ॥ ३० ॥
एयाणि य अन्नाणि य, परिचिन्तन्तेण महिलिया दिट्ठा । भणिया य कस्स भद्दे !, एस पुरी देवनयरि व ? ॥ ३१ ॥
सा भणइ किं न याणसि ?, एस पुरी भद्द ! पउमनाहस्स । सीया जस्स महिलिया, हवइ य लच्छीहरो भाया ॥ ३२ ॥

---

इसी समय बादलोंकी गर्जनासे अत्यंत शब्दायमान, चंचल विजलीकी छटासे युक्त तथा मुसलधार वर्षासे जिसने रास्ता तोड़फोड़ दिया है ऐसा वर्षाकाल आ गया। (१८) उस समय सारा आकाश अन्धेरेसे व्याप्त हो गया, सूर्यकी किरणों का प्रकाश अदृश्य हो गया और पृथ्वी बारिशके पानीसे ऐसी तो छा गई कि कूएँ और सरोवर भर गये। (१९) पानीसे भीगे हुए वे सघन, बड़े और पत्तोंसे छाये हुए ऐसे एक विशाल बरगदके पेड़के पास आ पहुँचे। वह अत्यन्त रमणीय घरकी भाँति प्रतीत होता था। (२०) इभकर्ण नामका उस वृक्षका अधिपति देव अपने स्वामीके पास जाकर कहने लगा कि मेरी रक्षा करो। मैं घरमेंसे निकाल दिया गया हूँ। (२१) अवधिज्ञानसे जानकर कि वे तो हलधर और नारायण हैं, वह पूपग नामका देवोंका स्वामी वहाँ शीघ्रगतिसे आया। (२२) उनके प्रभावसे तथा उनके प्रति प्रेमभाव होनेसे उसने वहाँ विशाल किलेसे युक्त तथा जन, धन एवं रत्नोंसे समृद्ध एक नगरी बसाई। (२३) उसी नगरीमें सुखपूर्वक सोये हुए वे जब तरोताजा होकर प्रातर्गीत की मंगलध्वनिसे जगे तब उन्होंने एक भवन देखा और अपने शरीरको रूईके गद्दोंपर आराम करते पाया। (२४) महल, ऊँचे तोरण, हाथी, घोड़े, सामन्त और परिजनोंसे भरीपूरी तथा शरीरके लिए आवश्यक उपकरणोंसे समृद्ध वह नगरी साक्षात् कुबेरकी नगरी जैसी मालूम होती थी। (२५) चूँकि रामके लिए यक्षाधिपने वह नगरी सहसा निर्मित की थी, इसलिए वह रामपुरीके नामसे पृथ्वीमें विख्यात हुई। (२६)

इसके पश्चात् गणाधिपति श्री गौतमस्वामीने कहा कि हे श्रेणिक! तुम सुनो। वहाँ जो ब्राह्मण (कपिल) था वह सूर्योदय होने पर हाथमें दर्भ लेकर जंगलमें गया। (२७) घूमते हुए उसने वहाँ घर एव बाजारोंसे समृद्ध, उपवन, सरोवर, जन एवं धनसे व्याप्त तथा ऊँचे किलेसे युक्त नगरी देखी। (२८) उसे देखकर वह ब्राह्मण सोचने लगा कि किसीके पुण्यके फलस्वरूप क्या यह मनोरम नगरी स्वर्गलोकमेंसे नीचे उतर आई है? अथवा क्या मैं कोई स्वप्न तो नहीं देख रहा? अथवा किसीने इन्द्रजाल तो नहीं फैलाया? अथवा मेरी आँखमें पीलिया तो नहीं हो गया? अथवा मरण तो पासमें नहीं आया? (२९-३०) जब वह ऐसे तथा इनके सदृश दूसरे विचार कर रहा था तब उसने एक स्त्रीको देखा। उससे पूछा कि भद्रे! देवनगरी जैसी यह किसकी नगरी है? (३१) उसने कहा कि क्या तुम नहीं जानते कि सीता जिनकी पत्नी है और लक्ष्मण जिनका भाई है ऐसे रामचन्द्रजीकी यह नगरी है। (३२) हे विप्र! दूसरी बात भी तुम सुनो। राम

अन्नं पि विप्प ! निसुणसु, पउमो दव्वं जहिच्छियं देइ । तेण वि सा पडिभणिया, कहेहि तद्दरिसणोवायं ॥ ३३ ॥
सा जक्खिणी सुनामा[1], भणइ य भो विप्प ! सुणसु मह वयणं । साहेमि त उवाय, जेण तुमं पेच्छसी पउमं ॥ ३४ ॥
गयवर-सीहमुहेहिं, वेयालविहीसिएहि वहुएहिं । नयरीऍ तिण्णि दारा, रक्खिज्जन्ते य पुरिसेहिं ॥ ३५ ॥
पुव्वद्दारस्स वहिं ज पेच्छसि धय-वडायकयसोहं । त जिणहरं महन्तं, जत्थ सुसाहू परिवसन्ति ॥ ३६ ॥
जो कुणइ नमोक्कारं, अरहन्ताणं विसुद्धभावेणं । सो पविसइ निव्विग्घ, लहइ वह जो उ विवरीओ ॥ ३७ ॥
जो पुण अणुव्वयधरो, जिणधम्मुज्जयमणो सुसीलो य । सो पुइज्जइ पुरिसो, पउमेण अणेगदव्वेणं ॥ ३८ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, वच्चइ विप्पो थुइं पउञ्जन्तो । संपत्तो जिणभवण, पणमइ य तहिं जिणवरिन्दं ॥ ३९ ॥
तं पणमिऊण साहू[2], पुच्छइ अरहन्तदेसियं धम्म । समणो वि अपरिसेस, साहेइ अणुव्वयामूल ॥ ४० ॥
त सोऊण दियवरो, धम्म गेण्हइ गिहत्थमणुचिण्ण । जाओ विसुद्धभावो, अणन्नदिट्ठी परमतुट्ठो ॥ ४१ ॥
असणाइएण[3] भत्त, लद्ध अह पाणिय च तिसिएण । तह तुज्झ पसाएणं, साहव ! धम्मो मए लद्धो ॥ ४२ ॥
एव भणिऊण समण, पणमिय सवायरेण परितुट्ठो । परिओसजणियहियओ, नियययरं पत्थिओ विप्पो ॥ ४३ ॥
भणइ पहिट्ठो कविलो, सुन्दरि ! साहेमि ज मए अज्ज । दिट्ठ अदिट्ठपुव्व, सुयं च गुरुधम्मसव्वस्सं ॥ ४४ ॥
समिहाहेउं संपत्थिएण, दिट्ठा पुरी मए रण्णे । महिला य सुन्दरङ्गी, नूणं सा देवया का वि ॥ ४५ ॥
परिपुच्छियाऍ सिट्ठं, तीए मह एस विप्प ! रामपुरी । सावयजणस्स पउमो, देइ किलाणन्तयं दव्व ॥ ४६ ॥
समणस्स सन्नियासे, धम्म सुणिऊण सावओ जाओ । परितुट्ठो ह सुन्दरि !, दुल्लहलम्भो मए लद्धो ॥ ४७ ॥

यथेच्छ द्रव्य देते हैं। इसपर उसने उस स्त्रीसे पूछा कि उनके दर्शनका उपाय कहो। (३३) उस सुनामा नामकी यक्षिणीने कहा कि, हे विप्र ! तुम मेरा कहना सुनो। मैं वह उपाय कहती हूँ जिससे तुम रामके दर्शन कर सको। (३४) इस नगरी के तीनों दरवाजोंकी रक्षा हाथी एवं सिंह जैसे मुखवाले तथा वेतालके समान भयकर ऐसे बहुतसे पुरुष कर रहे हैं। (३५) पूर्व द्वारके बाहर जो तुम देखते हो वह ध्वजा एवं पताकाओंसे जिसकी शोभा की गई है ऐसा विशाल जिनमन्दिर है, जिसमें साधु रहते हैं। (३६) जो विशुद्ध भावके साथ अरिहन्तोंको वन्दन करता है वह नगरमें निर्विघ्न प्रवेश पाता है और जो इसके विपरीत आचरण करता है उसका वध होता है। (३७) और जो अणुव्रत धारण करनेवाला हो, जिनप्रोक्त धर्ममें जिसका मन उद्यत हो और जो सुशील हो उसका राम अनेक प्रकारके द्रव्य द्वारा सम्मान करते हैं। (३८) ऐसा कथन सुनकर वह ब्राह्मण स्तुति करता हुआ आगे बढ़ा और जिनमन्दिरके पास पहुँचकर उसने वहाँ जिनवरको प्रणाम किया। (३९) उन्हें वन्दन करके उसने वीतराग जिनके द्वारा उपदिष्ट धर्मके बारेमें पूछा। श्रमणने भी अणुव्रतमूलक समग्र धर्मका उपदेश दिया। (४०) उस उत्तम ब्राह्मणने उसे सुनकर गृहस्थोंके द्वारा आचरित धर्म अंगीकार किया। अनन्यदृष्टि और अत्यन्त संतुष्ट वह इस प्रकार विशुद्ध भाववाला हुआ। (४१) हे मुनिवर ! जैसे भूखेको खाना मिले और प्यासेको पानी मिले वैसे ही आपके अनुग्रहसे मैंने धर्म प्राप्त किया है। (४२) इस प्रकार कहकर तथा श्रमणको सम्पूर्ण आदरके साथ प्रणाम करके जिसके हृदयमें आनन्द उत्पन्न हुआ है ऐसे उस ब्राह्मणने घरकी ओर प्रस्थान किया। (४३) आनन्दमें आया हुआ कपिल कहने लगा कि, हे सुन्दरी ! पहले कभी न देखा हो ऐसा जो मैंने आज देखा है और महान् धर्मका जो सार-सर्वस्व मैंने सुना है वह मैं तुझे कहता हूँ। (४४) समिधके लिए जाने पर मैंने अरण्यमें एक नगरी और सुन्दर शरीरवाली एक स्त्री देखी। वह स्त्री अवश्य ही कोई देवी होगी। (४५) पूछने पर उसने मुझे कहा कि, हे विप्र ! यह रामपुरी है और इसमें श्रावक लोगोंको राम अनन्त द्रव्य देते हैं। (४६) एक श्रमणके पास धर्म सुनकर मैं श्रावक हो गया हूँ। हे सुन्दरी ! मैं परितुष्ट हूँ, क्योंकि मुश्किलसे प्राप्त होनेवाला धर्म मैंने पा लिया है। (४७) उस सुशर्मा ब्राह्मणीने पतिसे कहा

१. सुजामा—प्रत्य० । २. साहूं—प्रत्य० । ३. क्षुधितेन ।

सा बम्भणी सुसम्मा, भणइ पइं जो तुमे मुणिसयासे । गहिओ जिणवरधम्मो, सो हु मए चेव पडिवन्नो ॥ ४८ ॥
सबायरेण सुन्दरि !, फासुयदाणं मुणीण दायबं । अरहन्तो सयकालं, नमंसियबो पयत्तेण ॥ ४९ ॥
तो भुञ्जिऊण सोक्खं, उत्तरकुरवाइभोगभूमीसु । लभिहिसि परम्पराए, निवाणमणुत्तरं ठाणं ॥ ५० ॥
सागारधम्मनिरओ, कविलो त बंम्भणी भणइ एवं । पउम पउमदलच्छी !, गन्तूण पुरिं च पेच्छामो ॥ ५१ ॥
दवेण विप्पमुक्कं, पुरिस दारिद्दसागरे पडियं । उत्तारेइ निरुत्तं, रामो अणुकम्पमावन्नो ॥ ५२ ॥
तो निग्गओ घराओ, पुरओ काऊण बंम्भणी विप्पो । कुसुमकरण्डयहत्थो उच्चलिओ रामपुरिहुत्तो ॥ ५३ ॥
सो तत्थ वच्चमाणो, पेच्छई नागे फडाविसालिल्ले । वेयाले य वहुविहे, दाढाविगरालवीहणए ॥ ५४ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, रूवाणि वहुप्पयारघोराणि । कन्ताएँ समं विप्पो, घोसेइ महानमोक्कारं ॥ ५५ ॥
मोत्तूण लोगधम्मं, अहिय जिणसासणुज्जओ अहय । जाओ नमो जिणाणं, संपइऽतीए भविस्साण ॥ ५६ ॥
पंञ्चसु पञ्चसु पञ्चसु, भरहे एरवएसु य तह विदेहेसु । एएसु य जायाणं, नमो जिणाण जियभयाणं ॥ ५७ ॥
जिणधम्मनिच्छियमणो, एव तु विहीसियाउ वोलेउं । पत्तो रामपुरी सो, कन्तासहिओ मणभिराम ॥ ५८ ॥
अब्भन्तर पविट्ठो, दावेन्तो महिलियाएँ भवणवरे । रायङ्गण च पत्तो, आलोवई लक्खणं विप्पो ॥ ५९ ॥
पेच्छन्तेण सुमरिओ, एसो सो रूव-कन्तिपडिपुण्णो । जो कडुय-कक्कसेहिं, तइया वयणेहि मे सत्तो ॥ ६० ॥
तस्स भएण तुरिओ, मोत्तूण बंम्भणी पलायन्तो । लच्छीहरेण दिट्ठो, सिग्घं सद्दाविओ विप्पो ॥ ६१ ॥
वाहरिओ य नियत्तो, दट्ठूण दो वि ते महापुरिसे । सत्थि करेइ कविलो, मुञ्चइ पुप्फञ्जली पुरओ ॥ ६२ ॥
पउमेण बम्भणो सो, भणिओ कत्तो सि आगओ तुहय ? । तो भणइ आगओ ह, अरुणग्गामाउ तुह पासं ॥ ६३ ॥

---

कि मुनिके पाससे तुमने जो जिनवरका धर्म ग्रहण किया है वह मैं भी अंगीकार करती हूँ। (४८) हे सुन्दरी ! सम्पूर्ण आदरके साथ मुनिको प्रासुक दान देना चाहिए और सावधान होकर सर्वदा अरिहन्तको नमस्कार करना चाहिए। (४९) ऐसा करनेसे उत्तरकुरु आदि भोगभूमियोमे सुखका उपभोग करके क्रमश उत्तम स्थान मोक्ष तुम प्राप्त कर सकोगी। (५०) गृहस्थ धर्ममें तल्लीन कपिलने उस ब्राह्मणी ( अपनी पत्नी ) से ऐसा कहा कि, हे कमलाक्षी ! उस नगरीमे जाकर हम रामके दर्शन करें। (५१) द्रव्यसे रहित और दारिद्र्य-सागरमे पड़े हुए पुरुषको अनुकम्पायुक्त राम अवश्य पार लगाते हैं। (५२) तव ब्राह्मणीको आगे करके ब्राह्मण घरसे निकला और फूलोंकी डलिया हाथमे धारण करके रामपुरीकी ओर चला। (५३) वहाँ जाते हुए उसने विशाल फणवाले नाग और विकराल व भीषण दाँतवाले अनेक प्रकारके भूत-प्रेत देखे। (५४) ये और ऐसे ही दूसरे अनेक प्रकारके घोर रूप देखकर पत्नीके साथ वह ब्राह्मण महानमस्कार मंत्रका उच्चारण करने लगा। (५५) अहितकारी लोकधर्मका त्याग करके मैं जैनशासनमे उद्यमशील हुआ हूँ। वर्तमान, अतीत एवं भविष्यकालीन जिनोंको नमस्कार हो। (५६) पाँच भरतक्षेत्र, पाँच ऐरावतक्षेत्र और पाँच महाविदेहक्षेत्र—इसमें होनेवाले भयविजयी जिनोंको सदा नमस्कार हो। (५७) इस प्रकार भयका निराकरण करके जिनधर्ममें निश्चय मनवाला वह पत्नीके साथ मनको आनन्द देनेवाली रामपुरीमे पहुँचा। (५८) भीतर प्रवेश करके और अपनी पत्नीको उत्तम भवन दिखलाता हुआ वह ब्राह्मण राजाके प्रागणमे आ पहुँचा और लक्ष्मणको देखा। (५९) देखते ही उसे याद हो आया कि रूप एवं कान्तिसे परिपूर्ण यह तो वही है जिसको मैंने उस समय कडुए और कठोर वचनोंसे बुरा-भला कहा था। (६०) उसके भयसे ब्राह्मणीको छोड़कर जल्दी-जल्दी भागते हुए उस ब्राह्मणको लक्ष्मणने देखा और शीघ्र ही उसे बुलाया। (६१) बुलाने पर वह लौटा। दोनों महापुरुषोंको देखकर कपिलने आशीर्वाद दिया और उनके सम्मुख पुष्पाञ्जलि अर्पित की। (६२) रामने उस ब्राह्मणसे पूछा कि तुम कहाँसे आये हो ? तब उसने कहा कि अरुणग्रामसे मैं आपके पास आया हूँ। (६३) मेरा नाम कपिल है और यह सुशर्मा मेरी गृहिणी है।

---

१–२ बंभणि—प्रत्य०। ३ पंचसु भरहेसु सया एरवएसु य तहा विदेहेसु—मु०। ४ रामपुरिं—प्रत्य०। ५ बंभणिं-प्रत्य।

कविलो नामेणाहं, हवइ सुसम्मा य गेहिणी एसा। तइया मए न नाओ, पच्छन्नमहेसरो सि तुमं ॥ ६४ ॥
जइ वि य सयं नरिन्दो, परविसयगओ हवेज्ज एगागी। तह वि य परिहवठाणं, पावइ लोए ठिई एसा ॥ ६५ ॥
जस्सऽत्थो तस्स सुहं, जस्सऽत्थो पण्डिओ य सो लोए। जस्सऽत्थो सो गुरुओ, अत्थविहूणो य लहुओ उ ॥ ६६ ॥
तस्स महत्थो य जसो, धम्मो वि य तस्स होइ साहीणो। धम्मो वि सो समत्थो, जस्स अहिंसा समुद्दिट्ठा ॥ ६७ ॥
अहवा किं न सुयं ते ?, सणंकुमारो समन्तभरहवई। रूवस्स दरिसणट्ठे, जस्स सुरा आगया इहइं ॥ ६८ ॥
संवेगजणियकरुणो, पव्वज्जं गेण्हिउं परिभमन्तो। भिक्खं च अलभमाणो, विजयपुरं पाविओ कमसो ॥ ६९ ॥
पडिलाहिओ महप्पा, कयाइ दारिद्दसमभिभूयाए। पडिया य रयणवुट्ठी, गन्धोदय-पुप्फवरिसं च ॥ ७० ॥
एवविहा वि समणा, सुर-नरमहिय-ऽच्चिया दढचरित्ता। परविसयं विहरन्ता, परिभूया दुट्ठलोएण ॥ ७१ ॥
फरुसाणि अणिट्ठाणि य, जं भणिया राग-दोस-मूढेण। त खमह अविणयं मे, जो तुम्ह पहू! कओ तइया ॥ ७२ ॥
कविलं एव रुयन्तं, संथावइ राघवो महुरभासी। सीया वि सुसम्मं सभमेण परिनिव्वुई कुणइ ॥ ७३ ॥
कणयकलसेसु कविलो, किंकरपुरिसेहि पउमआणाए। साधम्मिओ त्ति काउ, कन्ताएँ समं तओ ण्हविओ ॥ ७४ ॥
भुञ्जाविओ विचित्तं, आहारं, भूसिओ य रयणेहिं। दिन्नं च धणं बहुय, ताहे गेहं गओ विप्पो ॥ ७५ ॥
आजम्मधणविहीणो, पत्तो जणविम्हय महाभोग। तह वि य न करेइ धिइं, सम्माणपराहयसरीरो[1] ॥ ७६ ॥
पुव्वं विहडिय-पडियं, मज्झ घरं आसि विभवपरिहीणं। रामस्स पसाएणं, जायं धण-रयणपरिपुण्ण ॥ ७७ ॥
हा! कट्ठं सप्पुरिसा, जं मे निब्भच्छिया[2] अलज्जेण। तं मे डहइ सरीरं, सल्लं च अवट्ठियं हियए ॥ ७८ ॥

उस समय मैं न जान सका कि आप प्रच्छन्न ईश्वर हैं। (६४) स्वयं राजा होने पर भी यदि वह अकेला दूसरे देशमें जाता है तो वह अपमानित होता है। लोकमें ऐसी ही स्थिति है। (६५) जिसके पास पैसा है उसके पास सुख है, जिसके पास पैसा है वही लोकमें पण्डित है, जिसके पास पैसा है वही महान् है और जो बिना पैसेका है वह तुच्छ है। (६६) जिसके पास धन है वह महान् यशस्वी होता है तथा धर्म भी उसके अधीन होता है। जिस धर्ममें अहिंसाका उपदेश दिया गया है वह धर्म भी पैसावाला ही करनेमें समर्थ होता है। (६७) अथवा क्या आपने नहीं सुना कि जिसके रूपके दर्शनके लिए देव भी यहाँ आते थे वह समस्त भरतक्षेत्रका स्वामी सनत्कुमार चक्रवर्ती वैराग्यके कारण करुणाभाव उत्पन्न होनेपर दीक्षा अंगीकार करके क्रमशः विहार करता हुआ भिक्षा न मिलने पर विजयपुरमें आया था। (६८-६९) दारिद्र्यसे तिरस्कृत किसी स्त्रीने उस महात्माको भिक्षा दी। फलतः रत्नोंकी वृष्टि तथा सुगन्धित जल एवं पुष्पोंकी वर्षा हुई थी। (७०) देव एवं मनुष्यों द्वारा सत्कृत और सम्मानित तथा दृढ़ चरित्रवाले ऐसे श्रमण भी दूसरे देशमें विहार करने पर दुष्ट लोगों द्वारा अपमानित होते हैं। (७१) हे प्रभो! राग एवं द्वेषसे मूढ़ मैंने जो कठोर और अनिष्ट वचन कहकर आपका उस समय अविनय किया था उसे क्षमा करें। (७२) इस प्रकार रोते हुए कपिलको मधुरभाषी रामने आश्वासन दिया। सीताने भी सुशर्माको जल्दी ही शान्त किया। (७३) तब साधर्मिक मानकर पत्नीके साथ कपिलको रामकी आज्ञासे सोनेके कलशों द्वारा परिचारकोंने नहलाया। (७४) उसे अनेक प्रकारका भोजन खिलाया गया, रत्नोंसे अलंकृत किया गया तथा बहुत धन दिया गया। बादमें वह ब्राह्मण घर लौट आया। (७५) जन्मसे ही उस धनविहीनने लोगोंको विस्मित करे इतना भारी ऐश्वर्य प्राप्त किया था, तो भी सम्मानसे संकोच अनुभव करनेवाला वह अभिमानी नहीं था। (७६) वह सोचता था कि पहले मेरा घर अस्तव्यस्त, गिरा हुआ और वैभवशून्य था, किन्तु रामके अनुग्रहसे अब धन एवं रत्नोंसे भर गया है। (७७) दुःख है कि निर्लज्ज मैंने सत्पुरुषोंकी जो भर्त्सना की थी वह मेरे शरीरको जला रही है और हृदयमें शल्यकी भाँति चुभ रही है। (७८) अठारह-

१. सम्माणसराहय—प्रत्य०। २ निब्भत्थिया सकज्जेणं—प्रत्य०।

अट्ठारस य सहस्सा, घेणूणं त च गेहिणी[1] मोत्तु । नन्दजइस्स[2] सयासे, कविलो दिक्ख समणुपत्तो ॥ ७९ ॥
बारसविह तव सो, कुणमाणो मारुओ व नीसङ्गो । विहरइ मुणी महप्पा, गामा-ऽऽगरमण्डिय वसुहं ॥ ८० ॥
जो कविलस्स इम तु पयत्थ, एक्कमणो निसुणेइ मणुस्सो । सो उववाससहस्सविहाय, भुञ्जइ दिवसुह विमलङ्गो ॥ ८१ ॥

॥ इय पउमचरिए कविलोवक्खाणं नाम पञ्चतीसइमो उद्देसओ समत्तो ॥

## ३६. वणमालापव्वं

तत्तो कमेण ताण, तत्थऽच्छन्ताण पाउसो कालो । अहिलङ्घिओ[3] सुहेण, ताव य सरओ समणुपत्तो ॥ १ ॥
भणइ तओ जक्खवई, पउम पत्थाणववसिउच्छाह । जो कोइ अविणओ मे, सो देव तुमे खमेयव्वो ॥ २ ॥
एव भणिओ पउत्तो, पउमो जक्खाहिव महुरभासी । अम्हाण वि दुच्चरिय, खमाहि सव्व निरवसेस ॥ ३ ॥
अहिययरं परितुट्ठो, इमेहि वयणेहि रामदेवस्स । चलणेसु पणमिऊण, हार च सयपभ देइ ॥ ४ ॥
मणिकुण्डल च दिव्व, देवो उवणेइ लच्छिनिलयस्स । सीयाएँ सुकल्लाण तुट्ठो चूडामणिं देई ॥ ५ ॥
वीणा य इच्छियसरा, दाऊण ताण उस्सुगमणेण । मायाविणिम्मिया सा, अवहरिया तक्खण नयरी ॥ ६ ॥
तत्तो विणिग्गया ते, वच्चन्ति फलासिणो जहिच्छाए । रण्ण वइक्कमेउ, विजयपुर चेव सपत्ता ॥ ७ ॥
अत्थमिए दिवसयरे, जाए तमसाउले दिसायक्के । नयरस्स समब्भासे, अवट्ठिया उत्तरवरेण ॥ ८ ॥

---

लाख गायों तथा पत्नीका परित्याग करके नन्दपति मुनिके पास कपिलने दीक्षा अंगीकार की । (७६) पवनकी तरह निःसग वह महात्मा मुनि बारह प्रकारका तप करता हुआ ग्राम एव नगरोंसे मण्डित वसुधामें विहार करने लगा । (८०) जो मनुष्य कपिलका यह प्रशस्त आख्यान ध्यान लगाकर सुनेगा वह विमल शरीरवाला होकर एक हजार उपवाससे मिलनेवाले दिव्य सुखका उपभोग करेगा । (८१)

॥ पद्मचरितमें कपिल-उपाख्यान नामक पैंतीसवाँ उद्देश समाप्त हुआ ॥

## ३६. वनमाला

तब वहाँ रहते हुए उनका वर्षाकाल क्रमश सुखपूर्वक व्यतीत हुआ । उसके पश्चात् शरत्काल आया । (१) उस समय यक्षपतिने प्रस्थानके लिए प्रयत्न करनेवाले रामसे कहा कि, हे देव ! यदि कोई मेरा अविनय हुआ हो तो उसे आप क्षमा करें । (२) इस प्रकार कहे गये रामने मधुरभाषी यक्षाधिपतिसे कहा कि हमारा भी सारा दुश्चरित तुम पूर्णत. क्षमा करो । (३) इन वचनोंसे बहुत अधिक प्रसन्न यक्षाधिपतिने रामदेवके चरणोंमे प्रणाम करके स्वयप्रभ नामका हार दिया । (४) देव लक्ष्मणके लिए दिव्य मणिकुण्डल लाया और तुष्ट उसने सीताको कल्याणकारी चूडामणि रत्न दिया । (५) इच्छित स्वरवाली वीणा उन्हें देकर उत्कंठित मनवाले उसने मायासे विनिर्मित उस नगरीका उसी क्षण संवरण किया । (६) वहाँसे निकले हुए वे फल भक्षण करते हुए इच्छानुसार विचरण करनेलगे और अरण्यको पारकर विजयपुरके पास आ पहुँचे । (७) सूर्यके छिपनेपर और सभी दिशाओं के अंधकारसे छानेपर एक अति सुन्दर नगरके समीप वे ठहरे । (८)

---

१. गेहिणि—प्रत्य० । २. नन्दवइस्स—मु० । ३ अह लघिओ—प्रत्य० ।

तम्मि पुरे नरवसभो, महीहरो नाम निग्गयपयावो । महिला से इन्दाणी, धूया वि य तस्स वणमाला ॥ ९ ॥
बालत्तणमाईए, सा कण्णा लक्खणाणुगुणरत्ता । दिज्जन्ती वि हु नेच्छइ, अन्नं पुरिसं सुरूवं पि ॥ १० ॥
पव्वइयम्मि दसरहे, विणिग्गए राम-लक्खणे सोउं । पुहईधरो विसण्णो, दुहियाएँ वरं विचिन्तेइ ॥ ११ ॥
सुणिओ य इन्दनयरे, नरिन्दवसहस्स बालमित्तस्स । पुत्तो सुन्दररूवो, निरूविया तस्स सा कन्ना ॥ १२ ॥
तं वित्तन्त नाऊण, बालिया लक्खणं अणुसरन्ती । भणइ य मरणं पि वरं, न य मे कज्जं तु अन्नेण ॥ १३ ॥
अन्नस्स दिज्जमाणी, काऊणं मरणनिच्छयं हियए । गन्तूण भणइ पियरं, करेमि वणदेवयापूयं ॥ १४ ॥
अणुमन्निया य तेणं, [1]पोसहियानिग्गया सह जणेण । रयणिसमयम्मि पत्ता, जत्थुद्देसं ठिया ते उ ॥ १५ ॥
वणदेवयाएँ पूयं, काऊण जणवए पसुत्तम्मि । सिविराउ विणिग्गन्तुं, तं चिय वडपायवं पत्ता ॥ १६ ॥
एक्कुद्देसम्मि ठिया, तम्मि य वडपायवे अइमहन्ते । लच्छीहरेण दिट्ठा, इमाणि वयणाणि जंपन्ती ॥ १७ ॥
जा एत्थ तरुनिवासी, सुणेउ वणदेवया इमं वयणं । लच्छीहरस्स गन्तुं, कहेज्ज मह मरणसम्बन्धं ॥ १८ ॥
जह तुज्झ विओगेणं, वणमाला दुक्खिया अणन्नमणा । [2]उल्लम्बिऊण कण्ठं, कालगया रण्णमज्झम्मि ॥ १९ ॥
भणिऊण वयणमेयं, वत्थमयं पासयं करिय कण्ठे । साहाएँ बन्धमाणी, गन्तु सोमित्तिणा गहिया ॥ २० ॥
अवगूहिऊण जंपइ, अहयं सो लक्खणो विसालच्छी । समदिट्ठीऍ पलोयसु, अधिइं सोगं च मोत्तूण ॥ २१ ॥
सो लक्खणेण पासो, कण्ठाओ फेडिओ तुरन्तेण । आसासिया य बाला, धणियं वयणामएण तु ॥ २२ ॥
सुन्दररूवेण तओ, मुणेइ सा लक्खणं सुविम्हइया । किं वणदेवीऍ इमो, तुट्ठाएँ कओ पसाओ मे? ॥ २३ ॥
तो लक्खणेण नीया, वणमाला राघवस्स पामूले । पणमइ कयञ्जलिउडा, सीयासहियं पउमनाहं ॥ २४ ॥

उस नगरमें बाहर फैला हुआ प्रतापवाला महीधर नामका राजा था। उसकी स्त्री इन्द्राणी तथा पुत्री वनमाला थी। (९) बचपनसे ही वह कन्या लक्ष्मणके गुणोंमें अनुरक्त थी। दिये जानेपर भी दूसरे सुन्दर पुरुषको वह नहीं चाहती थी। (१०) दशरथकी प्रव्रज्या तथा राम-लक्ष्मणके बहिर्गमनके बारेमें सुनकर विषण्ण राजा पुत्रीके लिए वरकी चिन्ता करने लगा। (११) इन्द्रनगरमें राजाओंमें वृषभके समान उत्तम बालमित्रका सुन्दर रूपवाला एक पुत्र है ऐसा जानकर उसके पास उस कन्याका उसने जिक्र किया। (१२) उस वृत्तान्तको जानकर लक्ष्मणका स्मरण करती हुई वह कन्या कहने लगी कि मर जाना अच्छा है, पर दूसरे पुरुषसे मुझे कोई प्रयोजन नहीं है। (१३) दूसरेको दी जानेवाली उसने हृदयमें मरणका निश्चय किया और पितासे जाकर कहा कि मैं वनदेवताकी पूजा करना चाहती हूँ। (१४) बन्धनमें पड़ी हुई वह उससे अनुमति प्राप्तकर सखीजन के साथ निकली और जिस प्रदेशमें वे राम आदि ठहरे थे वहाँ रात्रिके समय जा पहुँची। (१५) वनदेवताकी पूजा करके जनपद जब सोया हुआ था तब शिविरसे निकलकर वह उसी बरगदके पेड़के पास गई। (१६) उस विशाल बरगदके पेड़के एक भागमें स्थित वह लक्ष्मणके द्वारा ऐसे वचन कहती हुई सुनी गई कि यहाँ पेड़पर रहनेवाले जो वनदेवता हो वह मेरा यह कथन सुनें। वह लक्ष्मणके पास जाकर मेरे मरणका वृत्तान्त कहे कि दूसरे किसीमें मन न लगानेवाली दुःखित वनमाला तुम्हारे वियोगसे गलेमें फाँसी लगाकर जंगलमें मर गई। (१७-९) ऐसा वचन कहकर और गलेमें वस्त्रका फँदा डालकर शाखासे बाँधती हुई उसे लक्ष्मणने जाकर पकड़ लिया और उसे आलिंगन करके कहा कि, हे विशालाक्षी! मैं वह लक्ष्मण हूँ। अधिक शोकका त्याग करके समदृष्टिसे देखो। (२०-१) लक्ष्मणने शीघ्र ही गलेसे वह पाश दूर किया और वचनामृतसे उस कन्याको खूब आश्वासन दिया। (२२) तब अत्यन्त विस्मित उसने सुन्दर रूपके कारण लक्ष्मणको पहचान लिया। वह सोचने लगी कि क्या तुष्ट वनदेवीने मुझपर यह अनुग्रह किया है? (२३) इसके पश्चात् लक्ष्मण वनमालाको राघवके चरणोंके पास ले गया। हाथ जोड़कर उसने सीता सहित रामको प्रणाम किया। (२४) अपने जैसी दूसरी स्त्रीको देखकर सीताने हँसकर लक्ष्मणसे कहा कि कुमार! चन्द्रके

१. निग्गहिया निग्गया—प्रत्य०। २. उव्वन्धिऊण—प्रत्य०।

–दट्ठूण अप्पवीयं, विहसन्ती लक्खण भणइ सीया । किं चन्देण समाण, कुमार! जणिओ य समवाओ? ॥ २५ ॥
कह जाणसि वइदेही!, भणिया रामेण जपई सीया । चेट्टाएँ नवरि सामिय! अहयं जाणामि निसुणेहि ॥ २६ ॥
जोण्हाएँ सम चन्दो, जम्मि य वेलाएँ उग्गओ गयणे । तवेलम्मिह पत्तो, सहिओ बालाएँ सोमित्ती ॥ २७ ॥
जह आणवेसि भद्दे!, एव इम ज पिऊण सोमित्ती । वणमालाए सहिओ, उवविट्ठो सन्निगासम्मि ॥ २८ ॥
ते तत्थ समुल्लाव, वणमालासरियं पकुव्वन्ता । अच्छन्ति सुरसरिच्छा, नग्गोहदुमस्स हेट्ठम्मि ॥ २९ ॥
ताव य वणमालाए, सहीओ निद्दक्खए विउद्धाओ । दट्ठूण ताएँ सयण, सुन्न ताहे गवेसन्ति ॥ ३० ॥
सद्देण ताण सुहडा, समुट्ठिया विविहपहरणविहत्था । पायालवलसमग्गा, ते वि गवेसन्ति वणमाल ॥ ३१ ॥
दिट्ठा य भमन्तेहिं, वणमाला राम-लक्खणा य तहिं । परिमुणियकारणेहि, नरेहि सिट्ठा महिहरस्स ॥ ३२ ॥
दिट्ठा नरवइ विद्धी, तुह सामिय! सयलबन्धुसहियस्स । इह लक्खणो य रामो, समागया पुरिसमीवम्मि ॥ ३३ ॥
सा तुज्झ सामि! दुहिया, वणमाला अप्पय विवायन्ती । रुद्धा य लक्खणेण, सा च तहिं अच्छई बाला ॥ ३४ ॥
सुणिऊण वयणमेय, ताण धण देइ नरवई तुट्ठो । चिन्तेइ य दुहियाए, ज इट्ठसमागमो जाओ ॥ ३५ ॥
सव्वाण वि जीवाण, इह इट्ठसमागमो सुहावेइ । जो पुण हवेज्ज सहसा, सो सुरलोग विसेसेइ ॥ ३६ ॥
एव महीहरनिवो, भज्जाए परिजणेण समसहिओ । गन्तूण रामदेव, अवगूहइ लक्खणसमग्ग ॥ ३७ ॥
सीया य समालत्ता, कुसल परिपुच्छिया सरीराइ । तत्थेव ण्हाण-भोयण-आभरणविही कया ताण ॥ ३८ ॥
पडुपडह-तूरसद्दो, महूसवो कारिओ नरवईण । नच्चन्तवरविलासिणि-जणेण वहुमङ्गलाडोवो ॥ ३९ ॥
कुङ्कुमकयङ्गरागा, सीयासहिया रहेसु आरूढा । नयर महीहरेण, पवेसिया जण-धणाइण्ण ॥ ४० ॥

---

साथ कैसा सम्बन्ध हुआ है! (२५) वैदेही! तुम कैसे जानती हो?—इस तरह रामके द्वारा पूछी गई सीताने कहा कि, हे स्वामी! केवल चेष्टासे ही मैं जानती हूँ। आप सुने। (२६) जिस समय आकाशमे ज्योत्स्नाके साथ चन्द्रमाका उदय हुआ उसी समय कन्याके साथ लक्ष्मण यहाँ आये। (२७) हे भद्रे! जैसी आज्ञा—इस प्रकार उसे कहकर वनमालाके साथ लक्ष्मण पासमें आकर बैठा। (२८) वनमालाके लिए अभिलषित वार्तालाप करते हुए देवसदृश वे उस बरगदके पेड़के नीचे बैठे रहे। (२९)

उस समय निद्रा पूर्ण होनेपर वनमालाकी जागृत सखियाँ उसकी शैया खाली देखकर उसे खोजने लगीं। (३०) उनकी आवाजसे सुभट भी जग गये। हाथमें विविध शस्त्र धारण किये हुए वे भी पैदल सेनाके साथ वनमालाको खोजने लगे। (३१) घूमते हुए उन्होंने वनमाला तथा राम-लक्ष्मणको वहाँ देखा। कारण सुनकर लोगोंने राजासे कहा कि, हे राजन्! भाग्यसे आपकी सब बन्धुजनोंके साथ वृद्धि हो। हे स्वामी! यहाँ नगरके समीप ही राम एव लक्ष्मण पधारे हैं। (३२-३) हे स्वामी! अपने आपकी हत्या करनेवाली आपकी पुत्री वनमालाको लक्ष्मणने रोका है। वह बाला वहाँ बैठी हुई है। (३४) यह कथन सुनकर सन्तुष्ट राजाने उन्हे धन दिया।

वह सोचने लगा कि लड़कीको इष्टका समागम हुआ है। (३५) इस ससारमे सभी जीवोंको इष्टकी प्राप्ति सुख देती है और यदि वह अचानक हो तो स्वर्गसे भी विशेष होती है। (३६) ऐसा सोचकर भार्या एव परिजनके साथ जाकर राजाने लक्ष्मणके साथ रामका आलिंगन किया। (३७) शरीर आदिका कुशल पूछकर सीताके साथ भी बातचीत की। वहीं पर उनकी स्नान, भोजन एव आभरण विधि की गई (३८) दुन्दुभि एव वाद्योंकी सुन्दर ध्वनिसे युक्त और नृत्य करती हुई सुन्दर वारागनाओंके कारण अनेक मंगलाचारोंके आटोपसे सम्पन्न ऐसा बड़ा भारी उत्सव मनाया गया। (३९) कुंकुमके अगरागवाले तथा रथोंमें सीताके साथ आरूढ़ उनका राजाने जन एवं धनसे आकीर्ण नगरमें प्रवेश कराया। (४०)

ते तम्मि य विजयपुरे, भुञ्जन्ता उत्तमं विसयसोक्ख । अच्छन्ति जहिच्छाए, दसरहपुत्ता गुणमहन्ता ॥ ४१ ॥
एव तु पुण्णेण समज्जिएणं, अन्नन्नदेसेसु वि संचरन्ता । पावन्ति सम्माण पर मणुस्सा, तम्हा खु धम्मं विमल करेह ॥४२॥

॥ इय पउमचरिए वणमालानामं छत्तीसइमं पव्वं समत्तं ॥

## ३७. अइवीरियनिक्खमणपव्वं

अह अन्नया सहाए, राहव-लच्छीहराण पच्चक्ख । तुरियं च लेहवाहो, समागओ महिहर नमइ ॥ १ ॥
लेह समप्पिऊण, सो चेव य आसणे सुहनिविट्ठो । नरवइदिन्नाएसो, वायइ सेणावई लेह ॥ २ ॥
अत्थि सिरीअइविरिओ, नन्दावत्ते पुरे महाराया । पणउत्तमङ्गनरवइ-मउडतडोहट्टचलणजुओ ॥ ३ ॥
भरहेण सह विरोहो, महीहर आणवेइ विजयपुरे । अइविरियमहाराया, कुसलेणाऽऽभासण कुणइ ॥ ४ ॥
जे केइह सामन्ता, सबे वि समागया मह समीव । चउरङ्गबलसमग्गा, वट्टन्ति अणारिया य वसे ॥ ५ ॥
अञ्जणगिरिसरिसाणं, मत्ताण गयाण अट्ठहि सएहिं । तिहि तुरयसहस्सेहिं, समागओ विजयसद्दूलो ॥ ६ ॥
कलहो केसरिसहिओ, महाधओ तह रणम्मि माईया । अङ्गाहिवइनरिन्दो, सएहि छहि मत्तहत्थीण ॥ ७ ॥
तुरयाण सहस्सेहिं, सत्तहि एए लहुं समणुपत्ता । पञ्चालवई पत्थो, समागओ करिसहस्सेण ॥ ८ ॥
पुण्डपुरसामिओ वि य, समागओ साहणेणं वहुएणं । पत्तो य मगहराया, अट्ठहिं दन्तीसहस्सेहिं ॥ ९ ॥
वज्जहरो य सुकेसो, मुणिभद्दो तह सुभद्दनामो य । नन्दणमाई एए, जउणाहिवई समणुपत्ता ॥ १० ॥

---

उत्तम विषम सुखका यथेच्छ उपभोग करते हुए गुणोंसे महान् ऐसे वे दशरथपुत्र उस विजयपुरमें ठहरे। (४१) इस प्रकार अर्जित पुण्यके कारण भिन्न-भिन्न देशोंमे भ्रमण करते हुए मनुष्य उत्कृष्ट सम्मान प्राप्त करते हैं, अतः विमल धर्मका अवश्य आचरण करो । (४२)

॥ पद्मचरितमें वनमाला नामका छत्तीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ३७. अतिवीर्यका निष्क्रमण

एक दिन सभामें राम एवं लक्ष्मणके समक्ष ही एक पत्रवाहक जल्दी जल्दी आया। उसने राजाको प्रणाम किया। (१) आसनपर आरामसे बैठनेपर उसने पत्र दिया। राजाके द्वारा आदेश दिये गये सेनापतिने वह पत्र पढ़ा। (२) प्रणत राजाओंके सिरपर धारण किये हुए मुकुटोंके प्रान्त भागसे जिसके दोनो चरण छुये जाते हैं ऐसे श्री अतिवीर्य नामके महाराजा नन्दावर्त नगरमें हैं। (३) उनका भरतके साथ विरोध हुआ है, अत विजयपुरमे राजाको आज्ञा देते हैं। अतिवीर्य महाराजाने कुशलपूर्वक कहा है कि जो कोई सामन्त हैं वे सब चतुरंग सेनाके साथ मेरे पास आ गये हैं। अनार्य भी मेरे वसमें हैं। (४-५) अंजनगिरिके समान आठ सौ मत्त हाथी तथा तीन हजार घोड़ोंके साथ विजयशार्दूल आया है। (६) सिंहके साथ तथा युद्धमें लड़नेवाला अंगाधिपति राजा महाधन छः सौ मत्त हाथियोंके साथ आया है। (७) पाचालपति पार्थ सात हजार घोड़े और एक हजार हाथीके साथ शीघ्र ही उपस्थित हुआ है। (८) पुण्ड्रपुरका स्वामी भी वहुत-सी सेनाके साथ आया है। मगधराज भी आठ हजार हाथियों के साथ आया है। (९) वज्रधर, सुकेश, मुनिभद्र, सुभद्र तथा नन्दन आदि यमुनाधिपति आये हैं। (१०) अनिवारितवीर्य, केसरिवीर्य तथा सिंहरथ आदि मेरे मामे भी सेनाके

अणिवारियविरिओ वि य, केसरिविरिओ य सीहरहमाई । एए साहणसहिया, समागया निययमाउलगा ॥ ११ ॥
वसुसामि मारिदत्तो, अम्बट्ठो पोट्टिलो य सोवीरो । मन्दरमाई एए, समागया तिव्वबलसहिया ॥ १२ ॥
एए अन्ने य बहू, दससु य अक्खोहिणीसु परिपुण्णा । सिग्घं च समणुपत्ता, तियसा विय भोगदुल्ललिया ॥ १३ ॥
एएसु परिमिओ[1] ह, भरह इच्छामि रणमुहे जेउं । महिहर ! लेहदरिसणे, आगन्तव्वं तए सिग्घं ॥ १४ ॥
परिवाइयम्मि लेहे, जाव च्चिय महिहरो न उल्लवइ । ताव च्चिय त पुरिसं, वयणमिणं लक्खणो भणइ ॥ १५ ॥
अइविरियस्स किमत्थं, भरहस्स य जेण विग्गहो जाओ । एयं साहेहि फुडं, भद्द ! महं कोउगं परमं ॥ १६ ॥
एवं च भणियमेत्ते, वाउगई साहिउं अह पवत्तो । मह सामिएण दूओ, विसज्जिओ भरहरायस्स ॥ १७ ॥
अह सो सुबुद्धिनामो, भरहं गन्तूण भणइ वयणाइं । अइविरिएण सुणिज्जउ, दूओ ह पेसिओ तुज्झ ॥ १८ ॥
सो आणवेइ देवो, भरह ! तुमं मज्झ कुणसु भिच्चत्तं । अहवा पुरिं अओज्झं, मोत्तूण वच्चसु विदेसं ॥ १९ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, सत्तुग्घो रोसपूरियामरिसो । अह उट्ठिओ तुरन्तो, जपन्तो फरुसवयणाइं ॥ २० ॥
न य तस्स भरहसामी, कुणई भिच्चत्तणं कुपुरिसस्स । किं केसरि भयभीओ, वच्चइ पासं सियालस्स ? ॥ २१ ॥
अहवा तस्साऽऽसन्नं, मरणं जेणेरिसाइं भासेइ । पित्तजरेण व गहिओ, अणप्पवसगो धुवं जाओ ॥ २२ ॥
दूएण वि पडिभणिओ, किं गज्जसि एत्थ अत्तणो गेहे ? । जाव च्चिय अइविरियं, न पेच्छसी रणमुहे रुट्ठं ॥ २३ ॥
एवं च भणियमेत्ते, घेत्तुं चलणेसु कड्ढिओ दूओ । सुहडेसु नयरमज्झे, नीओ च्चिय हम्ममाणो सो ॥ २४ ॥
सो तेहि विमाणेउं, मुक्को रयरेणुधूलियसरीरो । गन्तूण सव्वमेयं, कहेइ नियगस्स सामिस्स ॥ २५ ॥
महया बलेण भरहो, विणिग्गओ तक्खणं पुरवरीओ । अइविरियस्स अभिमुहो, रणरसकण्डुं[2] च वहमाणो ॥ २६ ॥

साथ उपस्थित हुए हैं। (११) वसुस्वामी, मारिदत्त, अम्बष्ठ, पोट्टिल, सौवीर तथा मन्दर आदि भी बड़ी सेना के साथ आये हैं। (१२) देवोंकी भाँति भोगोमे आसक्त ऐसे अन्य बहुतसे दस अक्षौहिणी सेनाको परिपूर्ण करनेवाले राजा शीघ्र ही आ पहुँचे हैं। (१३) इनसे घिरा हुआ मैं युद्धभूमिमें भरतको जीतना चाहता हूँ, अत हे राजन् ! पत्र देखते ही तुम्हें शीघ्र आना चाहिये। (१४)

पत्र पढ़नेके बाद अभी राजा नहीं बोलता है तबतक तो लक्ष्मणने उस पुरुषको यह वचन कहा कि, हे भद्र ! अतिवीर्यका भरतके साथ किसलिए विग्रह हुआ, यह तुम स्पष्ट रूपसे कहो। मुझे बड़ा कुतूहल हो रहा है। (१६) ऐसा कहने पर वायुगति कहने लगा कि मेरे स्वामीने भरतराजके पास दूत भेजा था। (१७) सुबुद्धि नामके उस दूतने भरतके पास जाकर जो वचन कहे वे आप सुनें। अतिवीर्यने मुझ दूतको आपके पास भेजा है। (१८) उस देव अतिवीर्यने आज्ञा दी है कि, भरत ! तुम मेरी नौकरी करो अथवा अयोध्या नगरीका परित्याग करके विदेशमे चले जाओ। (१९) यह वचन सुनकर गुस्सेसे भरा हुआ शत्रुघ्न कठोर वचन कहता हुआ एकदम उठ खड़ा हुआ। (२०) भरत स्वामी उस कुपुरुषकी नौकरी नहीं बजाएँगे। क्या भयसे डरकर सिंह शृगालके पास जाता है ? (२१) अथवा जिसने ऐसा कहा है उसका मरण समीप है। अवश्य ही वह पित्तज्वरसे गृहीत व्यक्तिकी भाँति भूताविष्ट हो गया है। (२२) दूतने भी जवाब दिया कि जबतक रुष्ट अतिवीर्यको युद्धभूमिमे नहीं देखते तभी तक तुम यहाँ अपने घरमे क्यो गरजते हो ? (२३) इस प्रकार कहनेपर पैरोंको पकड़कर बाहर निकाल दिया गया और सुभटो द्वारा मारा जाता वह नगरके बीचमें लाया गया। (२४) धूलकी रजसे धूसरित शरीरवाले उसका अपमान करके उसे उन्होंने छोड़ दिया। जा करके अपने स्वामीसे उसने यह सब कुछ कहा। (२५)

युद्धके रसकी खुजली धारण करनेवाला भरत बड़े भारी सैन्यके साथ अतिवीर्यका सामना करनेके लिए उसी समय नगरीमेंसे निकल पड़ा। (२६) यह सुनकर मिथिलाका राजा सेनाके साथ आ पहुँचा। सिंहोदर आदि सुभट भरतके पास

१ परिमिओ परिवृत्त इत्यर्थ । २ रणकण्डुं चेव वहमाणो—मु० ।

सोऊण मिहिलसामी, कणगो सह साहणेण संपत्तो । सीहोयरमाईया, सुहडा भरहं समल्लीणा ॥ २७ ॥
अइविरिओ वि नरिन्दो, दूएण विमाणिएण आरुट्ठो । भरहस्स सवडहुत्तो, विणिग्गओ निययनयराओ ॥ २८ ॥
आगच्छामि लहुं चिय, एत्तो लेहारियं विसज्जेउ । सो महिहरो नरिन्दो, भणिओ रामेण एगन्ते ॥ २९ ॥
भरहस्स जं सकज्जं, तं चिय अम्हाण साहणीयं तु । पच्छन्नएहि गन्तुं, अइविरिओ चेव हन्तव्वो ॥ ३० ॥
अच्छ सुहं वीसत्थो, महिहर ! पुत्तेहि तुज्झ सहिओ ह । वच्चामि तस्स पासं, तेण वि अणुमन्निओ रामो ॥ ३१ ॥
एव भणिऊण तो सो, आरूढो रहवरं सह पियाए । महिहरसुएहि सुमय, वच्चइ तो लक्खणसमग्गो ॥ ३२ ॥
नन्दावत्तपुरं ते, महिहरपुत्ता गया सह वलेण । आवासिया य एत्तो, पउमो वि तहि सुहासीणो ॥ ३३ ॥
तिण्ह पि समुल्लावो, अइविरियपराजए निसासमए । तो भणइ जणयतणया, राघव ! वयण निसामेहि ॥ ३४ ॥
अइविरिओ वि हु सुवइ, वहुसुहडसहस्सजणियपरिवारो । कह त जिणिज्ज भरहो, थेवेण बलेण संगामे ? ॥ ३५ ॥
चिन्तेह तं उवाय, अइविरिओ जेण जिप्पई पावो । एवं च परिगणेउ, अदीहसुत्त कुणह कज्ज ॥ ३६ ॥
तो भणइ लच्छिनिलओ, किं दीणं एव जंपसे भद्दे ! । पाव च अप्पविरियं, विणिज्जिय पेच्छसू अचिरा ॥ ३७ ॥
अह भणइ पउमनाहो, लक्खण ! निउणेहि रणमुहे भरहो । अइविरिएण जइ जिओ, तो अम्हं किं व जीएणं ? ॥ ३८ ॥
अन्नं पि सुणसु लक्खण !, सत्तुग्घेणं तु जं कयं कज्जं । दाऊण य उक्खन्दं, सिविराओ साहण हणइ ॥ ३९ ॥
सहसा निसासु गन्तुं, समयं चिय रुद्दभूइणा सिविरं । हयविहयविप्परद्धं, काऊण भडे विगयजीए ॥ ४० ॥
चउसट्ठिसहस्साइं, तुरयाण गयवराण सत्तसया । भुयवलविणिज्जिया ते, नीया भरहस्स पासम्मि ॥ ४१ ॥
एवं कयसामत्था, रयणी गमिऊण तत्थ पडिवुद्धा । गन्तूण जिणहरं ते पयओ वन्दन्ति परितुट्ठा ॥ ४२ ॥
जाव जिणवन्दणं ते, कुणन्ति ताव ऽऽगया भवणपाली । दिट्ठा असिवरहत्था, देवी दिव्वेण रूवेण ॥ ४३ ॥

---

आये । (२७) अपमानित दूतके कारण क्रुद्ध अतिवीर्य राजा भी भरतका सामना करनेके लिए अपने नगरमेंसे निकला । (२८) 'जल्दी ही आता हूँ'—ऐसा कहकर उसने पत्रवाहकको विदा किया ।

तब उस महीधर राजाने रामसे एकान्तमें कहा । (२९) भरतका जिससे भला हो वही हमें करना चाहिए, अतः प्रच्छन्न रूपसे जाकर अतिवीर्यकी हत्या करनी चाहिए । (३०) इसपर रामने कहा कि, हे महीधर ! तुम विश्वस्त होकर आरामसे रहो । मैं तुम्हारे पुत्रोंके साथ उसके पास जाता हूँ । उसने भी रामको अनुमति दी । (३१) ऐसा कहकर वे प्रिया सीताके साथ रथपर आरूढ़ हुए और लक्ष्मणसे युक्त वे महीधरके पुत्रोंके साथ चल पड़े । (३२) महीधरके पुत्र सेनाके साथ नन्दावर्तपुर की ओर गये और वहाँ पड़ाव डाला । राम भी वहाँ आरामसे बैठे । (३३) अतिवीर्यके पराजयके लिए रातके समय तीनोंमें परामर्श हुआ । उस समय सीताने कहा कि, हे राघव ! आप मेरा कहना सुनें । (३४) अतिवीर्य भी सुव्रत धारण करनेवाला और हजारों सुभटोंके परिवारसे युक्त है । उसे भरत युद्धमें थोड़ी-सी सेनासे कैसे जीतेगा ? (३५) ऐसा उपाय सोचो जिससे वह पापी अतिवीर्य जीता जा सके । और इस प्रकार गणना करके शीघ्र कार्य करो । (३६) तब लक्ष्मणने कहा कि, भद्रे ! ऐसा दीन वचन क्यों कहती हो ? तुम शीघ्र ही पापी और अल्पवीर्य उसे पराजित देखोगी । (३७) इसपर रामने कहा कि, लक्ष्मण ! सुनो ! यदि युद्धमें भरत अतिवीर्य द्वारा पराजित हुआ तो हम जीकर क्या करेंगे ? (३८) लक्ष्मण ! दूसरा भी शत्रुघ्नने जो कार्य किया है उसे सुनो । घेरा डालकर वह पड़ावमेंसे सेनाको मार रहा है । (३९) उसने रातके समय रुद्रभूतिके साथ सहसा जाकर शिविरको क्षत-विक्षत और त्रस्त करके बहुत-से भटोंको मार डाला है । (४०) अपनी भुजाओंके सामर्थ्यसे चौसठ हजार घोड़े और सात सौ हाथी जीतकर वे भरतके पास लाये हैं । (४१)

ऐसा सामर्थ्य करनेवाले उन्होंने वहाँ रात बिताई । जगनेपर जिनमन्दिरमें जाकर प्रयत्नशील और परितुष्ट उन्होंने वन्दन किया । (४२) जब वे जिन भगवान्को वन्दनकर रहे थे कि भवनपाली आई । दिव्य रूपसे हाथमें उत्तम तलवार लिये हुई दिखाई दी । (४३) उसने कहा कि, हे राघव ! शीघ्र ही वशमें करके अंजलिबद्ध हाथवाले अतिवीर्यको चरणोंमें

सा भणइ तुज्झ राघव! अइविरियं तक्खणे वसे काउ । करयलकयञ्जलिउड, सिग्घ चलणेसु पाडेमि ॥ ४४ ॥
तो देवयाएँ एत्तो, सिग्घ पुरिसाण महिलियारूव । लक्खणसहियाण कयं, सुरवहुसरिस मणभिरामं ॥ ४५ ॥
पुणरवि नमिऊण जिण, रामो त नट्टियाजण घेत्तु । पच्छन्नदेहधारी, रायहर पत्थिओ सहसा ॥ ४६ ॥
दिट्ठो सभाएँ राया, आढत्ता नच्चिउ ठिया समुहा । तग्गयमणेण एत्तो, दिट्ठा लोगेण अइरूवा ॥ ४७ ॥
गन्धव्व तु पगीय, महुर सत्तसरगमयसजुत्त । बहुविहवियप्पकुहर, हरइ मण मुणिवराण पि ॥ ४८ ॥
अह नच्चिउ पवत्ता, एत्तो सा नट्टिया ललियरूवा । रत्तुप्पलवल्लिय्म्म व देइ चलणेसु वियरन्ती ॥ ४९ ॥
नयणकडक्खुक्खेवण—लीलापवियम्भमाणकर-चरणा । इसिहसियथणुक्कम्पण—भमुहासचाररसभावा[1] ॥ ५० ॥
परिभमइ जत्थ जत्थ य, नच्चन्तो नट्टिया मणभिरामा । कुणइ जणो एगमणो, दिट्ठि तत्थेव तत्थेव ॥ ५१ ॥
गायइ उसभाईण, जिणाण चरियाइ तिण्णसङ्गाण । परिओसिओ य लोगो, सव्वो वि य नरवईण सम ॥ ५२ ॥
तो नट्टिया पवुत्ता, अइविरिय किं तुमे समाढत्त । भरहेण सह विरोहो, अकित्तिकरणो य लोगम्मि? ॥ ५३ ॥
एव गए वि विणय, भरहस्स तुमं करेहि गन्तूण । भिच्चत्तण च ववसतु, जइ इच्छसि अत्तणो जीय ॥ ५४ ॥
सुणिऊण नट्टियाए, इमाणि वयणाणि नरवई रुट्ठो । खुहिया य सुहडपुरिसा, वेला इव लवणतोयस्स ॥ ५५ ॥
जाव च्चिय अइविरिओ, आयड्ढइ असिवर वहत्थाए । तो नट्टियाएँ गहिओ, खग्ग हरिऊण केसेसु ॥ ५६ ॥
नीलुप्पलसकास, खग्ग सा नट्टिया समुग्गिरिउ । जपइ जो मह पुरओ, ठाही सो होइ हन्तव्वो ॥ ५७ ॥
सो नट्टियाएँ भणिओ, जइ पणमसि भरहसामिय गन्तु । तो होही जीयं ते, न पुणो अन्नेण भेएण ॥ ५८ ॥
हाहाकारमुहरवो, लोगो भयविहलवेवियसरीरो । भणइ महच्छेरमिण, चारणकन्नाएँ ववहरिय ॥ ५९ ॥

---

झुकाती हूँ। (४४) तब देवताने शीघ्र ही लक्ष्मण सहित पुरुषोंका देवियोंके जैसा मनोहर स्त्री-रूप किया। (४५) जिनेश्वरको पुनः नमन करके प्रच्छन्नदेहधारी रामने उन नर्तिकाओंको लेकर सहसा राजमहलकी ओर प्रस्थान किया। (४६) उन्होंने सभामें राजाको देखा। सामने खडे होकर वे नाचने लगीं। उनमें तल्लीन मनवाले लोगोंने अतिरूपवती उन सुन्दरियोंको देखा। (४७) मधुर, सातों स्वर एवं गमकसे युक्त बीचमें नानाविध विकल्पोंवाला तथा मुनिवरोंका मन भी हर ले, ऐसा सगीत उन्होंने गाया। (४८) बादमें सुन्दर रूपवाली वह नटी नाचने लगी और विचरण करती हुई वह मानो चरणों में रक्त कमल द्वारा पूजन करती हो ऐसा जताने लगीं। (४९) आँखोंसे कटाक्ष फेंकनेवाली, लीलापूर्वक हाथ-पैर हिलानेवाली और मन्द मन्द हास्य, स्तन कम्पन एव भौंहोंके संचार द्वारा रस व भावसे युक्त नाचनेवाली वह सुंदर नर्तकी जहाँ-जहाँ घूमती थीं वहाँ वहाँ लोग तल्लीन हो दृष्टि डालते थे। (५०-५१) वह ससारको पार करनेवाले ऋषभादि जिनोंके चरित गाती थी। राजाके साथ सभी लोग ख़ुश-ख़ुश हो गये। (५२)

तब नर्तिकाने अतिवीर्यसे कहा कि लोगोंमे अकीर्तिकर ऐसा भरतके साथ विरोध तुमने क्यों किया है? (५३) ऐसा होनेपर भी यदि तुम अपना जीवन चाहते हो तो जा करके भरतका विनय करो और उसकी दासता स्वीकार करो। (५४) नर्तकीके ये वचन सुनकर राजा क्रुद्ध हुआ और लवणसमुद्रकी वेलाकी भाँति सुभट पुरुष क्षुब्ध हुए। (५५) जबतक अतिवीर्य वधके लिए तलवार खींचता है तबतक तो नर्तकीने तलवार छीनकर उसे बालोंसे पकड लिया। (५६) उस नर्तकीने नीलकमल के समान तलवारको उठाकर कहा कि जो मेरे सामने खड़ा होता है वह मारा जाता है। (५७) नर्तिकाने उसे कहा कि यदि जा करके तू भरत स्वामीको प्रणाम करेगा तो तेरे प्राण बचेंगे, दूसरे किसी प्रकार नहीं। (५८) मुखसे हाहाकार ध्वनि

---

१ सचारसब्भावा—मु०।

तो करिवरं विलग्गो, अइविरियं गेण्हिउ पउमणाहो । गन्तूण चेइयहरं, तत्थोइण्णो कुणइ पूयं ॥ ६० ॥
सीयाएँ समं रामो, थोऊण जिणं विसुद्धभावेणं । वरधम्मं आयरियं, पणमइ य पुणो पयत्तेणं ॥ ६१ ॥
तं लक्खणकरगहियं, अइविरियं पेच्छिऊण जणयसुया । भणइ य मेल्लेहि लहुं, एस ठिई होइ सुहडाणं ॥ ६२ ॥
जे सव्वभूयसरणा, साहू तव-नियम-संजमाभिरया । ताण वि खलो खलाइ य, का सण्णा पत्थिवजणेणं ? ॥ ६३ ॥
एवंभणिए विमुक्को, अइविरिओ लक्खणेण कयसमओ । भरहस्स होहि भिच्चो, गच्छ तुमं कोसलं नयरी[1] ॥ ६४ ॥
एवं विमुक्क सन्तो, अइविरिओ राघवं पणमिऊणं । संवेगसमावन्नो, पडिबुद्धो तक्खणं चेव ॥ ६५ ॥
पउमेण तओ भणिओ, मा गेण्हसु[2] एस दुक्करा चरिया । भरहस्स वसे होउं, भुञ्जसु य तुमं महाभोगं ॥ ६६ ॥
अइविरिओ वि य भणिओ, दिट्ठो रज्जस्स अज्ज परमत्थो । संसारभउव्विग्गो, गेण्हामिह देव ! पव्वज्जं ॥ ६७ ॥
रज्जे विजयरहं सो, पुत्तं ठविऊण विगयसुयनेहो । आयरियपायमूले, अइविरिओ गेण्हए दिक्खं ॥ ६८ ॥
कुणइ तवं नीसङ्गो, जत्थऽत्थमिओ जिइन्दिओ धीरो । विहरइ वसुधरं सो, सीहो इव निब्भओ समणो ॥ ६९ ॥

चारित्त-नाण-तव-संजम-सीलजुत्तो, छट्टऽट्टमेसु निययं परिखीणदेहो ।
रण्णे गुहासु वसहिं च करेइ धीरो, एवंगुणो विमलनाणधरो तिविज्जो ॥ ७० ॥

॥ इय पउमचरिए अइविरियनिक्खमणं नाम सत्ततीसइमं पव्वं समत्तं ॥

---

करनेवाले तथा भयसे विह्वल हो जिनके शरीर काँप रहे हैं ऐसे लोग कहने लगे कि चारण कन्याने यह बड़ा भारी आश्चर्य किया है। (५९)

तब उत्तम हाथीपर बैठे हुए राम अतिवीर्यको लेकर जिनमन्दिरमें गये। हाथीसे उतरकर वहाँ उन्होंने पूजा की। (६०) सीताके साथ रामने विशुद्ध भावसे जिनकी स्तुति की और उत्तम धर्मका आचरण किया। बादमें श्रद्धापूर्वक वन्दन किया। (६१) लक्ष्मणके द्वारा हाथसे पकड़े हुए उस अतिवीर्यको देखकर सीताने कहा कि इसे शीघ्र ही छोड़ दो, क्योंकि यही स्थिति सुभटोंकी होती है। (६२) जो सब प्राणियोंके लिये शरणरूप तथा तप, नियम एवं संयममें निरत रहनेवाले साधु होते हैं उनपर भी दुष्ट दुष्टता करता है, तो फिर पार्थिवजनके बारेमें तो कहना ही क्या ? (६३) इस तरह कहनेपर 'तुम भरतके सेवक बनो और कोसलानगरीमें जाओ' ऐसी सन्धि करनेवाला अतिवीर्य लक्ष्मणके द्वारा छोड़ दिया गया। (६४) इस प्रकार छोड़े जाने पर अतिवीर्यने रामको प्रणाम किया। संसारसे विरक्ति हुई और उसे तत्काल ही प्रतिबोध हुआ। (६५) तब रामने कहा कि साधुका दुष्कर आचार तुम मत ग्रहण करो। भरतके अधीन रहकर तुम बड़े-बड़े भोगोंका उपभोग करो। (६६) इसपर अतिवीर्यने भी कहा कि, हे देव ! राज्यका सार मैंने देख लिया है। हे देव ! संसारके भयसे उद्विग्न मैं अब प्रव्रज्या लूँगा। (६७) पुत्रका प्रेम जिसका नष्ट हो गया है ऐसे उस अतिवीर्यने अपने पुत्र विजयरथको राज्यपर स्थापित करके आचार्यके चरणोंमें दीक्षा ग्रहण की। (६८) निःसंग, जहाँ सूर्यास्त हो वहीं ठहरनेवाला, जितेन्द्रिय और धीर वह श्रमण तप करने लगा तथा सिंहके समान निर्भय हो पृथ्वीपर विहार करने लगा। (६९) चारित्र, ज्ञान, तप, संयम एवं शीलसे युक्त, बेले और तेलेसे अपनी देह क्षीण करनेवाला, विमल ज्ञानका धारक, मति-श्रुत अवधिरूप तीन ज्ञानोंसे सम्पन्न—ऐसे गुणोंवाला वह धीर अरण्यमें तथा गुफाओंमें निवास करता था। (७०)

॥ पद्मचरितमें अतिवीर्यका निष्क्रमण नामक सैंतीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. नयरिं—प्रत्य। २. गेण्हसु दुक्करं जईचरियं—प्रत्य०।

## ३८. जियपउमावक्खाणं

अह एत्तो विजयरहो, रइमाला[1] नाम अत्तणो वहिणी[2] । सुरवहुसमाणरूवा[3], देइ च्चिय लच्छिनिलयस्स ॥ १ ॥
तं इच्छिऊण कन्नं, विणिग्गया दो वि सीयसंजुत्ता । सपत्ता विजयपुरं, चिट्ठन्ति तहिं जहिच्छाए ॥ २ ॥
अइविरिय पव्वइयं, सोऊण नट्टियानिमित्तम्मि । सत्तुग्घयं हसन्तं, भरहो वारेइ मइकुसलो ॥ ३ ॥
धन्नो सो अइविरिओ, मा हससु कुमार ! मूढभावेण । मोत्तूण विसयसुक्खं, जो जिणदिक्खं समणुपत्तो ॥ ४ ॥
जाव च्चिय एस कहा, वट्टइ तावाऽऽगओ सह वलेणं । पविसइ नरिन्दभवणं, विजयरहो पेच्छई भरहं ॥ ५ ॥
काऊण सिरपणामं, उवविट्ठो तस्स पायमूलम्मि । सम्माणलद्धपसरो, विजयरहो पत्थिवं भणइ ॥ ६ ॥
रइमालाएँ कणिट्ठा, नामेण विजयसुन्दरी कन्ना । सा तुज्झ मए दिन्ना, कुणसु अविग्घेण कल्लाणं ॥ ७ ॥
तीए पाणिग्गहणं, भरहो काऊण परमरिद्धीए । अइविरियस्स सयासं, वच्चइ तुरएसु वेगेणं ॥ ८ ॥
सपत्तो नरवसभो, पेच्छइ गिरिकन्दरे समणसीहं । समसत्तु-वन्धुहिययं, समसुह-दुक्खं भयविमुक्कं ॥ ९ ॥
पाएसु तस्स पडिओ, भरहो सामन्त-जणवयसमेओ । थोवन्तरं निविट्ठो, तस्स गुणुक्कित्तणं कुणइ ॥ १० ॥
नाह ! तुमं अइविरिओ, एक्को च्चिय एत्थ तिहुयणे सयले । जो निययरायरिद्धिं, अवहत्थेऊण पव्वइओ ॥ ११ ॥
माणुसजम्मस्स फलं, धीर ! तुमे पाविय निरवसेसं । तं खमसु मज्झ सुपुरिस !, जं दुच्चरियं कयं किंचि ॥ १२ ॥
तं पणमिऊण समणं, भरहो पडियागओ पससन्तो । पविसरइ निययनयरिं, पुरजणअभिणन्दिओ मुइओ ॥ १३ ॥
सो विजयसुन्दरीए, सहिओ रज्जं महागुणं भरहो । भुञ्जइ सुरो व सग्गे, पणमियसामन्तपावीढो ॥ १४ ॥

## ३८. जितपद्मा आख्यान

विजयरथने रतिमाला नामकी देवकन्या जैसी रूपवाली अपनी वहन लक्ष्मणको दी । (१) उस कन्याकी अभिलापासे सीताके साथ दोनो निकल पड़े, विजयपुर आ पहुँचे और यथेच्छ समय तक वहाँ ठहरे । (२) अतिवीर्य प्रव्रजित हुआ है ऐसा सुनकर नर्तिकाकी घटनाको लेकर हँसते हुए शत्रुघ्नको कुशल बुद्धिवाले भरतने रोका कि हे कुमार ! विषयसुखका त्याग करके जिनदीक्षा जिसने अंगीकार की है ऐसा वह अतिवीर्य धन्य है । मूढभावसे तुम मत हँसो । (३-४) जब यह वार्तालाप हो रहा था, उसी समय विजयरथ सेनाके साथ आया और राजभवनमें प्रवेश करके उसने भरतके दर्शन किये । (५) सिरसे प्रणाम करके उसके पैरोंके पास विजयरथ वैठा । किये गये सम्मानसे जिसने आनन्द प्राप्त किया है ऐसे उसने राजासे कहा । (६) विजयसुन्दरी नामकी रतिमालाकी छोटी वहन है । वह मैंने आपको दी है । आप निर्विघ्न विवाह-मंगल करें । (७) खूब आडम्बरके साथ उससे शादी करके भरत घोड़ोंपर सवार हो वेगसे अतिवीर्यके पास गया । (८) वहाँ पहुँचकर राजाने पर्वतकी गुफामें शत्रु और मित्रपर समान भाव रखनेवाले, सुख और दुःखमें सम तथा भयसे मुक्त उस श्रमण-सिंहको देखा । (९) सामन्त और जनसमूहके साथ भरत उसके पैरोंमे नमस्कार करके थोड़ी दूर वैठा और उसके गुणोंका कीर्तन करने लगा । (१०) हे नाथ ! इस सारे त्रिभुवनमे आप अतिवीर्य ही एक ऐसे हैं जिसने अपनी राज्य-ऋद्धिका परित्याग करके प्रव्रज्या ली है । (११) हे धीर ! आपने ही मनुष्यजन्मका समग्र फल प्राप्त किया है । हे सुपुरुष ! यदि मैंने तनिक भी दुश्चरित किया हो तो उसे आप क्षमा करें । (१२) इस तरह उसे प्रणाम करके प्रशंसा करता हुआ भरत वापस लौटा । नगरजनों द्वारा अभिनन्दित और आनन्दित उसने अपनी नगरीमे प्रवेश किया । (१३) जिसके पादपीठमें सामन्त प्रणाम करते हैं ऐसा भरत स्वर्गमें देवकी भाँति विजयसुन्दरीके साथ विशाल राज्यका उपभोग करने लगा । (१४)

१. रइमालं—प्रत्य० । २ वहिणिं—प्रत्य० । ३ रूव—प्रत्य० ।

गमिऊण कंचि कालं, विजयपुरे महिहरं भणइ रामो । हिययिच्छियं पएसं, अवस्स अम्हेहि गन्तव्वं ॥ १५ ॥
सोऊण गमणसज्जे, वणमाला लक्खणं भणइ मुद्धा । पूरेहि मज्झ सुपुरिस !, मणोरहा जे कया पुव्वं ॥ १६ ॥
लच्छीहरो पवुत्तो, मा हु विसायस्स देहि अत्ताणं । काऊण अहिट्ठाणं, जाव अहं पडिनियत्तामि ॥ १७ ॥
सम्मत्तवज्जियाणं, जा हवइ गई नराण ससिवयणे ! । तमहं वच्चेज्ज पिए !, जइ ! नाऽऽगच्छामि तुह पासं ॥ १८ ॥
अम्हेहि रक्खियव्वं, वयणं तायस्स निच्छियमणेहिं । नवरं पुण गन्तूणं, तत्थ अवस्सं नियत्ते हं ॥ १९ ॥
सो एवमाइएहिं, वयणसहस्सेहि तत्थ वणमालं । संथाविऊण गओ, सोमित्ती राघवसमीवं ॥ २० ॥
तत्तो ते सुत्तजणे, सीयाएँ समं विणिग्गया सणियं । अडविपहेणं पयट्टा, भुञ्जन्ता तरुवरफलाइं ॥ २१ ॥
तं वोलिऊण रणं, पत्ता विसयस्स मज्झयारेऽत्थ । खेमञ्जलीपुरं ते, तस्सुज्जाणे सुहनिविट्ठा ॥ २२ ॥
तं लक्खणमुवणीयं, आहारं भुञ्जिउं जहिच्छाए । समयं जणयसुयाए, चिट्ठइ य हलाउहो गामे ॥ २३ ॥
अह लक्खणो अणुज्जं, मग्गेऊणं सहोयरं एत्तो । वरभवणसमाइण्णं, पविसइ खेमञ्जलीनयरं ॥ २४ ॥
तत्थ सभावुल्लवियं, नरस्स सुणिऊण लक्खणो वयणं । को सहइ सत्तिपहरं, नरिन्दमुक्कं महिलियत्थे ? ॥ २५ ॥
सोऊण वयणमेयं, पुच्छइ लच्छीहरो तयं पुरिसं । को वि हु देइ पहारं ?, का सत्ती ? का व सा महिला ? ॥ २६ ॥
सो भणइ सत्तुदमणो, राया भज्जा य तस्स कणयाभा । जियपउमा वि य धूया, विसकन्ना सा इहं नयरे ॥ २७ ॥
जो सहइ सत्तिपहरं, इमस्स रायस्स कढिणकरमुक्कं । तस्सेसा[1] जियपउमा, देइ च्चिय किं तुमे न सुयं ? ॥ २८ ॥
सोऊण तं सरोसो, विम्हियहियओ य लक्खणो तुरियं । पविसइ नरिन्दभवणं, तीएँ कए पवरकन्नाए ॥ २९ ॥
इन्दीवरघणसामं, नियसत्तू पेच्छिऊण सिरिनिलयं । भणइ य उवणेह लहुं, एयस्स वरासणं एत्तो ॥ ३० ॥

कुछ समय विजयपुरमें बिताकर रामने महीधरसे कहा कि हमें हृदयेप्सित प्रदेशमे अवश्य जाना चाहिये। (१५) जानेके लिये सज्ज हैं—ऐसा सुनकर भोली वनमालाने लक्ष्मणसे कहा कि, हे सुपुरुष ! पहलेके किये हुए जो मनोरथ हैं उन्हें आप पूर्ण करें। (१६) इस पर लक्ष्मण ने कहा कि जबतक मैं वापस लौटता हूँ, तबतक तू अपने आपको दुःखी मत कर। (१७) हे शशिवदने ! हे प्रिये ! सम्यक्त्वरहित लोगोंकी जो गति होती है वह, यदि मैं तेरे पास न आऊँ तो मेरी हो। (१८) हमें पिताके वचनका दृढ़ताके साथ पालन करना चाहिए। अतः वहाँ जाकर मैं अवश्य वापस आऊँगा। (१९) ऐसे सहस्रों वचनसे वनमालाको सान्त्वना देकर लक्ष्मण रामके पास गया। (२०) इसके बाद जब लोग सोये हुए थे तब सीताके साथ वे धीरेसे निकल गये और वृक्षके फल खाते हुए जंगलके रास्तेसे आगे बढ़े। (२१)

उस जंगलको पारकर उस प्रदेशके मध्यमें आये हुए क्षेमांजलिपुरमें वे आ पहुँचे और वहाँ एक उद्यानमें आरामसे बैठे। (२२) लक्ष्मणके द्वारा लाये गये आहारको इच्छानुसार खाकर राम सीताके साथ उस ग्राममें ठहरे। (२३) अपने भाईकी अनुज्ञा माँगकर लक्ष्मणने उत्तम भवनोंसे व्याप्त क्षेमांजलिनगरमें प्रवेश किया। (२४) वहाँ 'स्त्रीके लिए राजाके द्वारा छोड़ी गई शक्तिका प्रहार कौन सह सकता है ?'—ऐसे तात्पर्यवाला एक मनुष्य द्वारा कहा गया वचन लक्ष्मणने सुना। (२५) यह वचन सुनकर लक्ष्मणने उस पुरुषसे पूछा कि कौन प्रहार करेगा ? शक्तिकी बात क्या है और वह महिला कौन है ? (२६) उसने कहा कि इस नगरमें शत्रुदमन राजा और उसकी भार्या कनकाभा तथा पुत्री जितपद्मा है। वह विषकन्या है। (२७) जो इस राजाके कठोर हाथोंसे छोड़ी गई शक्तिका प्रहार सहेगा उसे वह यह जितपद्मा देगा। क्या तुमने यह नहीं सुना ? (२८) यह सुनकर रोषयुक्त किन्तु मनमें विस्मित लक्ष्मणने फौरन ही उस सुन्दर कन्याके लिए राजभवनमें प्रवेश किया। (२९) नीलकमलके समान अत्यन्त श्याम वर्णवाले तथा कान्तिके धामरूप उसे देखकर जितशत्रुने कहा कि इसके लिए जल्दी ही उत्तम आसन यहाँ लाओ। (३०) फिर राजाने पूछा कि

1 तस्सेयं जियपउम—प्रत्य० ।

भणिओ य नरवईण, कत्थ तुम आगओ सि ? किं नाम ? । केणेव कारणेण, भमसि महिं जेण एगागी ? ॥ ३१ ॥
भरहस्स अह दूओ, पत्तो ह एत्थ कारणवसेण । तुह दुहियमाणभङ्ग, करेमि गव्व वहन्तीए ॥ ३२ ॥
जो मज्झ सत्तिपहर, सहइ नरो गाढकरयलविमुक्क । सो नवरि माणभङ्ग, कुणइ य नत्थेत्थ सन्देहो ॥ ३३ ॥
भणइ तओ लच्छिहरो, एक्काए किं व मज्झ सत्तीए ? । मुञ्चसु पञ्च नराहिव !, सत्तीओ मा चिरावेहि ॥ ३४ ॥
वट्टइ जावुल्लाओ, ताव गवक्खन्तरेण जियपउमा । अह पुरिसवेसणी त, मोत्तूण निएइ लच्छिहर ॥ ३५ ॥
रइऊण अञ्जलिउड, कुणइ पणाम पसन्नहियया सा । सन्नाएँ लक्खणो च्चिय, भणइ भय मुञ्च पसयच्छि ! ॥३६॥
लच्छीहरेण भणिओ, कि पडिवालेसि अज्ज वि थिरत्त ? । मुञ्चसु अरिदमण ! तुम, मह सत्ती विउलवच्छयले ॥३७॥
एवभणिओ नरिन्दो, रुट्ठो आवन्धिऊण परिवेढ । जलियाणलसकास, उग्गिरइ तओ महासत्ति ॥ ३८ ॥
रइऊण य वइसाह, ठाण सत्तुदमो मुयइ सत्तिं । दाहिणकरेण सो वि य, गेण्हइ सत्ती अयत्तेण ॥ ३९ ॥
वामकरेण य वीय, धरेइ कक्खन्तरेण दो अन्ना । सोहइ चउदन्तसमो, सरिसो एरावणो चेव ॥ ४० ॥
सकुद्धाभोगिसमा, सपत्ता पञ्चमा महासत्ती । दसणेण सा वि गेण्हइ, मास पिव सीहसरभेण ॥ ४१ ॥
तत्तो गयणयलत्था, देवा मुञ्चन्ति कुसुमवरवास । जयसद्द कुणमाणा, पहणन्ति य दुन्दुही अन्ने ॥ ४२ ॥
भणिओ य लक्खणेण, अरिदमण ! पडिच्छ सत्तिपहर मे । सुणिऊण वयणमेय, भीओ राया सह जणेण ॥ ४३ ॥
तत्तो सा जियपउमा, अवट्ठिया लक्खणस्स पासम्मि । सोहइ सुराहिवस्स व, देवी दिव्वेण रूवेण ॥ ४४ ॥
सुहडाण जणवयस्स य, पुरओ सत्तुदमस्स कन्नाए । सुन्दररूवावयवो, सयवरो लक्खणो गहिओ ॥ ४५ ॥
भणइ विणओणयङ्गो, सोमित्ती नरवई ! खमेज्जासु । ज किंचि वि दुच्चरिय, माम ! तुम ववसिय अम्हे ॥ ४६ ॥
सत्तुदमणो वि एव, त खामेऊण महुरवयणेहिं । भणइ य वरकल्लाण, कुणसु इह मज्झ धूयाए ॥ ४७ ॥

---

तुम कहाँसे आये हो ? तुम्हारा क्या नाम है और किस कारण अकेले पृथ्वीपर घूमते हो ? (३१) इसपर लक्ष्मणने कहा कि मैं भरतका दूत हूँ और यहाँ कारणवश आया हूँ। गर्व धारण करनेवाली तुम्हारी पुत्रीका मैं मानभंग करूँगा। (३२) तब राजाने कहा कि जो मनुष्य मेरे मजबूत हाथोंसे छोड़ी गई शक्तिके प्रहारको सहेगा वही केवल मानभंग कर सकेगा, इसमें सन्देह नहीं है। (३३) इसपर लक्ष्मणने कहा कि हे राजन् ! एक शक्तिकी तो क्या बात, पाँच शक्ति मुझपर छोड़ो। देर मत करो। (३४) जब उनमें ऐसा वार्तालाप होरहा था तब पुरुषका द्वेष करनेवाली जितपद्मा गवाक्षमेंसे उसको (द्वेषको) छोड़कर लक्ष्मणको देखने लगी। (३५) प्रसन्नहृदया उसने हाथ जोड़कर प्रणाम किया। लक्ष्मणने भी संज्ञा द्वारा कहा कि हे विशालाक्षी ! भयका त्याग कर। (३६) लक्ष्मणने कहा कि, हे अरिदमन ! तुम अब भी प्रतीक्षा क्यों करते हो ? तुम मेरे विशाल वक्षस्थल पर शक्ति छोड़ो। (३७)

ऐसा कहने पर क्रुद्ध राजाने कमर कसकर जलती आग सरीखी महाशक्ति उगली। (३८) वैशाखस्थान (योद्धाका आसन-विशेष) की रचना करके जितशत्रुने शक्ति छोड़ी और उसने भी दाहिने हाथसे अनायास ग्रहण कर ली। (३९) बाँये हाथसे दूसरी तथा बगलोंमें दो और धारण की। उस समय चतुर्दन्त ऐरावतकी भाँति वह शोभित हो रहा था। (४०) क्रुद्ध सर्पके समान पाँचवीं महाशक्ति आई। पचानन सिंह जैसे दाँतसे माँस पकड़ता है उसी तरह उसने वह दाँतसे पकड़ ली। (४१) तब गगनतलमें रहे हुए देवोंने उत्तम पुष्पोंकी वर्षा की। जयध्वनि करनेवाले दूसरे देवोंने दुन्दुभि बजाई। (४२) लक्ष्मणने कहा कि, हे अरिदमन ! अब तुम मेरा शक्तिप्रहार ग्रहण करो। यह वचन सुनकर लोगोंके साथ राजा भयभीत हो गया। (४३) तब वह जितपद्मा लक्ष्मणके पास आकर खड़ी हुई। वह दिव्य रूपके कारण इन्द्रकी देवीकी भाँति शोभित हो रही थी। (४४) सुभटों, जनसमूह और शत्रुदमके समक्ष कन्याने सुन्दर रूप एवं अवयववाले तथा अपनी इच्छासे वरण किये गये लक्ष्मणको अंगीकार किया। (४५) विनयसे झुके हुए शरीरवाले राजाने कहा कि, हे लक्ष्मण ! मैंने यदि कुछ भी तुम पर खराब आचरण किया हो तो तुम मुझे क्षमा करो। (४६) इस तरह मधुर वचनों द्वारा उससे क्षमा

भणइ तओ सोमित्ती, मह जेट्ठो चिट्ठई वरुज्जाणे । सो·जाणइ परमत्थं, त पुच्छसु नरवई गन्तुं ॥ ४८ ॥
आरुहिऊण रहवर, जियपउमा लक्खणेण समसहिया । पउमस्स सन्नियास, राया य गओ समन्तिजणो ॥ ४९ ॥
जियपउमाएँ समाण, सोमित्ती रहवराउ ओयरिउ । नमिऊण रामदेव, सीयासहिय चिय निविट्ठो ॥ ५० ॥
सत्तुदमणो वि राया, परियण-सामन्त-बन्धुजणसहिओ । पउमस्स चलणजुयल, पणमिय तत्थेव उवविट्ठो ॥ ५१ ॥
तत्थऽच्छिउ खणेक्कं, परिपुच्छेऊण देहकुसलाई । पउमो सीयाएँ सम, पवेसिओ रइणा नयर ॥ ५२ ॥
जणिओ य महाणन्दो[1], नरवइणा हट्ठ-तुट्ठमणसेणं । तूरसहस्ससमाहय-नच्चन्तजणेण अइरम्मो ॥ ५३ ॥
तत्थऽच्छिऊण काल, केत्तियमेत्त पि भोगदुल्ललिया । काऊण सपहार, गमणेक्कमणा वरकुमारा ॥ ५४ ॥
जियपउमा विरहाणल-भीया दट्ठूण भणइ सोमित्ती । आसासिउ पयट्टो, जह वणमाला तहा सा वि ॥ ५५ ॥
सीया-लक्खणसहिओ, पउमो नगराउ निग्गओ रत्तिं । ठाऊण[2] अद्धिइ सो, सव्वस्स वि नयरलोयस्स ॥ ५६ ॥

परभवसुकएण ते महासत्तिमन्ता, जइ वि विहरमाणा जन्ति अन्नन्नदेस ।
तह वि समणुहोन्ती सोक्ख-सम्माण-दाण, जणियविमलकित्ती राम-सोमित्तिपुत्ता ॥ ५७ ॥

॥ इय पउमचरिए जियपउमावक्खाणं नाम अट्ठतीसइमं पव्व समत्तं ॥

## ३९. देसभूसण-कुलभूसणवक्खाणं

अह ते बहुविहतरुवर-वल्लि-लयाकुसुमगन्धरिद्धिल्लं । वच्चन्ति दसरहसुया, लीलायन्ता महाअडविं ॥ १ ॥

---

माँगकर शत्रुदमनने कहा कि मेरी पुत्रीका विवाहोत्सव यहाँ करो । (४७) तब लक्ष्मणने कहा कि मेरे बड़े भाई सुन्दर उद्यानमें ठहरे हुए हैं । वह परमार्थ ( कर्तव्य-अकर्तव्यकी वास्तविकता ) जानते हैं। अत हे राजन् ! उन्हें जाकर तुम पूछो । (४८)

रथ पर आरूढ़ होकर लक्ष्मणके साथ जितपद्मा तथा मंत्रियोंके साथ राजा भी रामके पास गया । (४९) जितपद्माके साथ लक्ष्मण रथमेंसे नीचे उतरा और सीता सहित रामको प्रणाम करके बैठा । (५०) परिजन, सामन्त एवं बन्धुजनोंसे युक्त शत्रुदमन भी रामके चरणयुगलमें प्रणाम करके वहीं बैठा । (५१) वहाँ एक क्षण ठहरकर और शरीरकी कुशल आदि पूछकर राजाने सीताके साथ रामको नगरमें प्रवेश कराया । (५२) हृष्ट और तुष्ट मनवाले राजाने हजारों वाद्योंके साथ वादन एवं नृत्य करते हुए लोगोंके कारण अत्यन्त सुन्दर ऐसा बड़ा भारी उत्सव मनाया । (५३) वहाँ कुछ समय ठहरकर भोगोंमें अनुत्सुक और एकाग्र चित्तवाले उन दोनों कुमारवरोंने गमनके लिए निश्चय किया । (५४) विरहाग्निसे भयभीत जितपद्माको देखकर लक्ष्मण आश्वासन देने लगा कि जैसी वनमाला है वैसी तुम भी हो । (५५) सब नगरजनोंको अधैर्य प्रदान करके सीता एवं लक्ष्मणके साथ राम रातके समय नगरमेंसे निकल पड़े । (५६)

परभवके पुण्यसे महाशक्तिशाली वे राम और लक्ष्मण विचरण करते हुए यद्यपि विभिन्न देशोंमें गये, तथापि विमल कीर्ति सम्पादन करनेवाले वे सुख, सम्मान एवं दानका अनुभव करते थे । (५७)

॥ पद्मचरितमें जितपद्माका आख्यान नामक अठतीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ३९. देशभूषण एवं कुलभूषणका आख्यान

देव द्वारा लाये गये पदार्थोंका उपभोग करनेवाले, शरीर एवं उपकरणोंके कारण जिनका गौरव किया गया है ऐसे, धनुपरत्न हाथमें धारण किये हुए, सिंहके समान निर्भय तथा धीर वे दशरथ पुत्र राम और लक्ष्मण अनेक प्रकारके वृक्ष,

---

१ महाविवाह । २ दाऊणं अधिइ—प्रत्य० ।

देवोवणीयभोगा, सरीरउवगरणजणियमाहप्पा । धणुरयणगहियहत्था, सीहा इव निब्भया धीरा ॥ २ ॥
कत्थइ जलहरसामा, कत्थइ गिरिधाउविद्दुमावयवा । कत्थइ कुसुमभरेण, धवलवलायच्छविं वहइ ॥ ३ ॥
एव कमेण अडविं, वोलेऊण च तत्थ सपत्ता । वसइरिसन्नियासे, नयर वसत्थल नाम ॥ ४ ॥
ताव च्चिय नयरजणो, आगच्छइ अभिमुहो अइवहुत्तो । अन्नोन्नतुरियवेगो, दिट्ठो सहसा पलायन्तो ॥ ५ ॥
तो राघवेण एक्को, पुरिसो परिपुच्छिओ इमो लोगो । कस्स भएण पलायइ ?, एय साहेहि मे सिग्घ ॥ ६ ॥
सो भणइ अज्ज दिवसो, तइओ वट्टइ इमम्मि गिरिसिहरे । निसुणिज्जइ अइघोरो, सद्दो लोगस्स भयजणणो ॥ ७ ॥
जइ कोइ अज्ज रत्तिं, एहिइ अम्ह वहुज्जयमईओ । तस्स भएण पलायइ, एस जणो नरवइसमग्गो ॥ ८ ॥
सुणिऊण वयणमेय, जणयसुया भणइ राघव एव । अम्हे वि पलायामो, जत्थ इमो जाइ नयरजणो ॥ ९ ॥
भणिया य राघवेण, सुन्दरि ! किं सुपुरिसा पलायन्ति ? । मरणन्तिए वि कज्जे, आवडिए अहिमुहा होन्ति ॥ १० ॥
एव वारिज्जन्तो, पउमो सोमित्तिणा सम चलिओ । वसइरिस्स अभिमुहो, जणयसुय मग्गओ ठविउ ॥ ११ ॥
आरुहिऊण पवत्ता, विसमसिला-सिहर-निज्झराइण्ण । गयणयलमणुलिहन्त, वसगिरिं गहगणासन्न[1] ॥ १२ ॥
हत्थावलम्बियकरा, कत्थइ विसमे भुयासु उक्खिविउ । कहकह वि पवयवर, रामेण विलइया सोया ॥ १३ ॥
ते तत्थ गिरिवरोवरि, नवर पेच्छन्ति दोण्णि मुणिवसमे । लम्बियकरग्गजुयले, झाणोवगए विगयमोहे ॥ १४ ॥
जणयतणयाएँ सहिया, दोण्णि वि गन्तूण सवभावेण । सीसकयञ्जलिमउला, अवट्ठिया ताण आसन्ने ॥ १५ ॥
ताव य पेच्छन्ति वहू, समन्तओ भमरकज्जलसवण्णे । नागे उत्तासणए, घोररव चेव कुणमाणे ॥ १६ ॥
नाणावण्णेहि य विञ्छिएहिं तह घोणसेहि घोरेहिं । परिवेढिया मुणी ते, पलोइया दसरहसुएहिं ॥ १७ ॥

---

वेलो और लताओंके पुष्पोकी गन्धसे समृद्ध ऐसे एक महावनमेंसे लीला करते हुए जा रहे थे। (१-२) कहीं बादलके समान श्याम, कहीं पर्वतकी धातु एवं विद्रुमके अवयववाली और कहीं कुसुमसमूहसे सफेद बगुलोंकी-सी कान्ति वह धारण किये था। (३) ऐसे जगलको क्रमशः पार करके वे वशगिरिके समीप वसे हुए वंशस्थल नामके नगरमें आ पहुँचे। (४) उस समय एक-दूसरेसे जल्दी जल्दी गति करते हुए और सहसा भागते हुए नगरजन बहुत बडी संख्यामें सामने आ रहे थे। (५) तब रामने एक आदमीसे पूछा कि ये लोग किसके भयसे भाग रहे हैं, मुझे यह जल्दी कहो। (६) उसने कहा कि आज तीसरा दिन है कि इस पर्वतके शिखर परसे लोगोंके लिए भयजनक ऐसा एक अत्यन्त भयंकर शब्द सुनाई पड़ता है। (७) यदि आज रातके समय हमारे वधके लिए मनमें उद्यत ऐसा कोई आ जाय तो ? उसके भयके मारे राजाके साथ सब लोग भागे जा रहे हैं। (८) यह वचन सुनकर सीताने रामसे कहा कि जहाँ ये नगरजन जा रहे हैं वहाँ हम भी पलायन करें। (९) इसपर रामने कहा कि, हे सुन्दरी ! क्या सज्जन भागते हैं ? मृत्युजनक कार्य आ पडने पर भी वे सामने जाते हैं। (१०) इस प्रकार रोके जाते राम सीताको एक ओर रखकर लक्ष्मणके साथ वशगिरिकी ओर चले। (११)

निर्मल शिलाओं शिखरों और झरनोंसे व्याप्त तथा ग्रहसमूहसे व्याप्त आकाशको चूमनेवाले वशगिरीपर वे चढ़ने लगे। (१२) हाथसे हाथको सहारा दे कर और कहीं विषम स्थानों पर हाथोंमें उठाकर सीताको किसी तरह रामने पर्वतपर चढ़ाया। (१३) उन्होंने वहाँ गिरिवरके ऊपर दोनों हाथ लटकाये हुए, ध्यानमें लीन तथा मोहरहित दो मुनियोंको देखा। (१४) सीताके साथ वे दोनों जाकर और सर्वभावसे सिर पर हाथ जोड़कर उनके समीप बैठे। (१५) उस समय उन्होंने चारों ओर भ्रमर एवं काजलके समान वर्णवाले, उद्वेगजनक और भयकर आवाज करते हुए बहुतसे हाथियोंको देखा। (१६) नाना वर्णके चारों ओर फैले हुए तथा भयकर रूपसे चिंघाडते हुए उन्होंने मुनियोंको घेर लिया। दशरथके

---

१. गणाइन्नं—प्रत्य० ।

धणुवरगोहि विहडिउ, विञ्छिय नागे य सबओ दूर । जाया लक्खणपउमा, पसन्नहियया तओ दो वि ॥ १८ ॥
पक्खालिऊण रामो, निज्झरसलिलेण साहुचलणजुए । लक्खणसमप्पिएहिं, अच्चेइ य वल्लिकुसुमेहिं ॥ १९ ॥
सत्तिसरिसं च एत्तो, कुणन्ति मुणिवन्दण परमतुट्ठा । जणयतणयाएँ समयं, हलहर-नारायणा दो वि ॥ २० ॥
[1]वीणा मणोहरसरा, पउमो घेत्तूण वायई विहिणा । साहुगुणसपउत्त, गायइ गेय च बहुभेय ॥ २१ ॥
भावेण जणयतणया, मुणिपुरओ नच्चिउ समाढत्ता । लीला-विलास-अभिणय, दावेन्ती चलचलन्तोरू ॥ २२ ॥
ताव च्चिय अत्थाओ, मइलन्तो अम्बर दियसनाहो । उवसग्गस्स व भीओ, किरणबलेण सम नट्ठो ॥ २३ ॥
सहसा समोत्थय चिय, गयणयल भूयसयसहस्सेसु । दाढासवट्टुट्ठिय-हुयवहजाल मुयन्तेसु ॥ २४ ॥
मुञ्चन्ति सिर-कलेवर-जङ्घाई बहुविहाइ अङ्गाइ । घणविन्दुरुहिरवास, वासन्ति य तडतडाराव ॥ २५ ॥
केई तिसूलहत्था, अन्ने असि-कणय-तोमरकरग्गा । मुक्कट्टहासभीसण-सखोभियदसदिसायक्का ॥ २६ ॥
गय-वग्घ-सीह-चित्तय-सिवामुहुज्जलियभीसणायारा । अह खोभिउ पवत्ता, भूया समणे समियपावे ॥ २७ ॥
आलोइऊण सीया, अणेयवेयाल-भूयसघट्ट । नच्चणविहिं पमोत्तु, भीया रामं समल्लीणा ॥ २८ ॥
भणिया य राघवेण, चिट्ठसु भद्दे ! मुणीण पामूले । अहय पुण उवसग्ग, लक्खणसहिओ पणासेमि ॥ २९ ॥
घेत्तूण धणुवराइ, दोहि वि अप्फालियाइ अइगाढ । सद्देण तेण सेलो, नज्जइ आकम्पिओ सयलो ॥ ३० ॥
अह सो जोइसवासी, देवो अणलप्पभो त्ति नामेण । अवहिविसएण जाणइ, हलहर-नारायणा एए ॥ ३१ ॥
मायाविगुबिय त, उवसग्ग मुणिवराण अवहरिउ । वच्चइ निययविमाण, गयणं पि सुनिम्मल जायं ॥ ३२ ॥

पुत्रोंने उन्हें देखा । (१७) उन्होंने धनुषकी टकारसे विह्वल करके तथा तितर-बितर करके उन हाथियोको बहुत दूर भगा दिया । तब दोनो राम व लक्ष्मण मनमे प्रसन्न हुए । (१८)

झरनेके पानीसे साधुओंके चरणोंका प्रक्षालन करके लक्ष्मणके द्वारा दिये गये लता-पुष्पोंसे रामने पूजा की । (१९) सीताके साथ हलधर और नारायण ( राम और लक्ष्मण ) दोनोंने अत्यन्त तुष्ट हो यथाशक्ति मुनिको वन्दन किया । (२०) मनोहर स्वरवाली वीणा लेकर रामने विधिपूर्वक बजाई और साधुके गुणोंसे युक्त नानाविध गीत गाये । (२१) लीलापूर्वक और विलासके साथ अभिनय करती हुई तथा चपल जंघावाली सीता मुनिके आगे भावपूर्वक नाचने लगी । (२२) इसी समय आकाशको मलिन करता हुआ सूर्य अस्त हो गया । मानो उपसर्गसे डरकर किरण रूपी सेनाके साथ वह भाग गया । (२३)

उस समय दाँतोंके पोसनेसे उठी हुई अग्निकी ज्वालाको छोड़नेवाले लाखों भूतोंसे आकाश सहसा आच्छादित हो गया । (२४) वे सिर, शरीर और जाँघ आदि अनेक प्रकारके अवयव फेंकने लगे तथा बादलोंकी बूँदोंकी तरह तड़ तड़ आवाज़ करती हुई रुधिरकी वर्षा करने लगे । (२५) कई भूतोंके हाथमे त्रिशूल था, दूसरोंके हाथमे तलवार, कनक व तोमर थे । मुक्त अट्टहास्यके कारण भीषण लगने वाले उन्होंने दसो दिशाओंको सक्षोभित कर दिया । (२६) हाथी, बाघ, सिंह, चीते और सियारके मुखवाले तथा ऊँची ज्वालाओंसे युक्त भीषण आकृतिवाले वे भूत निष्पाप श्रमणोंको क्षुब्ध करने लगे । (२७) बहुतसे पिशाच और भूतोंके समूहको देखकर भयभीत सीता नाचना छोड़कर रामके पास आई । (२८) रामने कहा कि, हे भद्रे ! तुम मुनियोंके चरणोमें बैठो । लक्ष्मणके साथ मैं उपसर्गका नाश करता हूँ । (२९) दोनोंने धनुष लेकर खूब आस्फोटन किया । मालूम होता है, उस आवाज़से सारा पर्वत काँप गया । (३०) तब अनलप्रभ नामके उस ज्योतिष्क देवने अवधिज्ञानसे जाना कि ये हलधर और नारायण हैं । (३१) मुनियोके ऊपर मायाके द्वारा किये गये उस उपसर्गका संवरण करके वह अपने विमानमें चला गया । आकाश भी अतिनिर्मल हो गया । (३२)

१ वीणं मणोहरसर—प्रत्य० ।

जणिए य पाडिहेरे, हलहर-नारायणेहि साहूण । कम्मस्स खयवसेणं, उप्पन्नं केवलन्नाणं ॥ ३३ ॥

तत्तो य चउनिकाया, समागया सुरगणा नरगणा य । थोऊण समणसीहे, जहाविहं चेव उवविट्ठा ॥ ३४ ॥

काऊण केवलीणं, पूया[1] नमिऊण सव्वभावेणं । सीयाएँ दो वि पासे, उवविट्ठा राम-सोमित्ती ॥ ३५ ॥

तो सुरगणाण मज्झे, पउमो पुच्छइ महामुणी एत्तो । अज्ज निसायुवसग्गो, केण कओ मे अपुण्णेणं? ॥ ३६ ॥

अह साहिउं पवत्तो, केवलनाणी परब्भवसमूहं । अत्थि च्चिय विक्खाया, नयरी वि हु पउमिणी नाम ॥ ३७ ॥

तं भुञ्जइ वरनयरिं, नराहिवो विजयपव्वओ नाम । सुरवहुसमाणरूवा, महिला वि य धारिणी तस्स ॥ ३८ ॥

तत्थेव वसइ दूओ, अमयसरो विविहसत्थमइकुसलो । उवओगा से घरिणी, तीए दो सुन्दरा पुत्ता ॥ ३९ ॥

उदिओ त्थ हवइ एक्को, बिइओ मुइओ त्ति नाम नामेणं । सो नरवईण दूओ, पवेसिओ दूयकज्जेणं[2] ॥ ४० ॥

वसुभूईण समाणं, मित्तेण कवडपीइपमुहेणं । वच्चइ परविसयं सो, अणुदियहं देहसोक्खेणं ॥ ४१ ॥

विप्पो वि य वसुभूई, आसत्तो तस्स महिलियाएँ समं । दूयं हन्तूण तओ, रयणीसु छलेण विणियत्तो ॥ ४२ ॥

साहेइ य वसुभूई, जणस्स विणियत्तिओ अहं तेणं । दूयघरिणीएँ समयं, कुणइ य सो दुट्ठमन्तणयं ॥ ४३ ॥

उवओगा भणइ तओ, एए हन्तूण दो वि पुत्ते हं । भुञ्जामि तुमे समयं, भोगं निक्कण्टयं सुइरं ॥ ४४ ॥

तं बम्भणीएँ सव्वं, रइए वसुभूइमहिलियाए उ । ईसालुणीएँ सिट्ठं, उइयस्स य जं जहावत्तं ॥ ४५ ॥

तो रोसवसगएणं, उदिएण असिवरेण तिक्खेणं । सो मारिओ कुविप्पो, मेच्छो पल्लिम्मि उप्पन्नो ॥ ४६ ॥

अह अन्नया कयाई, चाउवण्णेण समणसङ्घेणं । मइवद्धणो सुसाहू, समागओ पउमिणिं नयरिं ॥ ४७ ॥

आसि तया विक्खाया, अणुद्धरा नाम सयलगणपाली । धम्मज्झाणोवगया, वच्छल्लपभावणुज्जुत्ता ॥ ४८ ॥

---

राम एवं लक्ष्मणने साधुओंके प्रातिहार्य किये। कर्मके क्षयसे उन्हें केवलज्ञान उत्पन्न हुआ। (३३) तब चारों निकायोंके देवगण तथा मानवगण आये और श्रमणोंमें सिंह जैसे उनकी स्तुति करके यथायोग्य स्थान पर वे बैठ गये। (३४) केवलियोंकी पूजा करके और सर्वभावसे वन्दन करके राम व लक्ष्मण दोनों ही सीताके पास बैठे। (३५) तब रामने पूछा कि देवताओंके गणोंमेंसे किस अपुण्यशालीने आज रातके समय आप पर उपसर्ग किया था? (३६) इसपर केवलज्ञानीने परभवोंके बारेमें कहना शुरू किया—

पद्मिनी नामकी एक प्रसिद्ध नगरी है। (३७) उस सुन्दर नगरीका विजयपर्वत नामका राजा उपभोग करता था। देवकन्याके जैसे रूपवाली धारिणी उसकी पत्नी थी। (३८) वहीं पर विविध शास्त्रोंमें अत्यन्त कुशल अमृतसर नामका एक दूत रहता था। उसकी गृहिणीका नाम उपयोगा था। उसके दो सुन्दर पुत्र थे। (३९) उनमेंसे एकका नाम उदित और दूसरेका नाम मुदित था। वह दूत राजाके द्वारा दौत्यकार्यके लिए बाहर भेजा गया। (४०) कपटी प्रेम करनेवाले तथा प्रतिदिन शरीरसुखमें आसक्त वसुभूति नामके मित्रके साथ वह दूसरे देशमें गया। (४१) वसुभूति ब्राह्मण उसकी स्त्रीमें आसक्त था, अतः रातमें छलसे दूतको मारकर वह वापस लौट आया। (४२) वसुभूतिने लोगोंसे कहा कि उसने मुझे लौटा दिया है। दूतपत्नी उपयोगाके साथ उसने दुष्ट मंत्रणा की। (४३) तब उपयोगाने कहा कि इन दो पुत्रोंको भी मार डालो, जिससे मैं निष्कण्टक हो चिरकाल पर्यन्त तुम्हारे साथ भोग भोग सकूँ। (४४) वसुभूतिकी ईर्ष्यालु ब्राह्मणपत्नीने जैसा हुआ था वैसा सब कुछ रातके समय उदित से कहा। (४५) तब रोषके वशीभूत उदितने तीक्ष्ण तलवारसे उस दुष्ट ब्राह्मणको मार डाला। मरकर वह म्लेच्छके रूपमें एक पल्लीमें उत्पन्न हुआ। (४६)

एक दिन चतुर्विध श्रमणसंघके साथ मतिवर्धन नामक साधु पद्मिनीनगरीमें आये। (४७) उस समय सारे गणका पालन करनेवाली, धर्मध्यानमें लीन, साधर्मिवात्सल्य एवं धर्मप्रभावनामें उद्युक्त अनुद्धरा प्रसिद्ध थी। (४८) श्रमणसंघके

१ पूय—प्रत्य०। २ नियायकज्जेण—प्रत्य०।

सो समणसङ्घसहिओ, साहू मइवद्धणो वरुज्जाणे । उवविट्ठो गणजेट्ठो, तसपाणविवज्जिउद्देसे ॥ ४९ ॥
उज्जाणवालएण, सिट्ठं गन्तूण नरवरिन्दस्स । सामिय वसन्ततिलए, उज्जाणे आगया समणा ॥ ५० ॥
सोऊण वयणमेयं, नराहिवो विजयपव्वओ गन्तु । मइवद्धणमाईए, पणमइ समणे समियपावे ॥ ५१ ॥
नमिऊण मुणिवरिन्दं, जपइ भोगेसु मज्झ अहिलासो । भयवं! साहवचरियं, असमत्थो धारिउं अहयं ॥ ५२ ॥
भणइ मुणी मुणियत्थो, नरवइ! जा एस भोगतण्हा ते । भवसयसहस्सजणणी, ससारनिबन्धणकरी य ॥ ५३ ॥
गयकण्णतालसरिसं, विज्जुलयाचञ्चलं हवइ जीयं । सुमिणसमा होन्ति इमे, बन्धुसिणेहा य भोगा य ॥ ५४ ॥
खणभङ्गुरे सरीरे, का एत्थ रई सभावदुग्गन्धे । नरयसरिच्छे घोरे, दुगुञ्छिए किमिकुलावासे ॥ ५५ ॥
वस-कलल-सेम्भ-सोणिय-मुत्तासुइकद्दमे मलसभावे । वसिऊण गब्भवासे, पुणरवि तं चेव अहिलससि ॥ ५६ ॥
एवविहम्मि देहे, जे पुरिसा विसयरागमणुरत्ता । ते दुक्खसहस्सपउरे, घोरे हिण्डन्ति ससारे ॥ ५७ ॥
एवं चिय मणहत्थिं, वच्चन्तं विसयसकडपहेसु । वेरग्गबलसमग्गो, धरेहि नाणङ्कुसेण तुमं ॥ ५८ ॥
पणमसु जिणं नराहिव, भत्तिं काऊण वज्जिय कुदिट्ठी[1] । संसारसलिलनाहं, जेण अविग्घेण उत्तरसि ॥ ५९ ॥
मोहारिमहासेन्नं, हन्तूणं सजमासिणा सिग्घं । अज्झासिय सिद्धिपुरं, करेह रज्जं भयविमुक्कं ॥ ६० ॥
जं एव मुणिवरेणं, भणिओ च्चिय विजयपव्वओ राया । सवेगसमावन्नो, मुणिस्स पासम्मि निक्खन्तो ॥ ६१ ॥
ते वि तहिं जिणविहियं, नाणं सोऊण भायरो दो वि । वेरग्गजणियकरुणा, समणत्तं जाव पडिवन्ना ॥ ६२ ॥
सम्मेयपव्वयं ते, वन्दणहेउम्मि तत्थ वच्चन्ता । मग्गाओ पब्भट्ठा, इसिण्डपल्लिं समणुपत्ता ॥ ६३ ॥
जो वि य सो वसुभूई, मेच्छो ते साहवे तहिं दट्ठुं । सविऊण समाढत्तो, कक्कस-फरुसेहि वयणेहिं ॥ ६४ ॥

साथ समुदायमें ज्येष्ठ वह मतिवर्धन साधु सुन्दर उद्यानमें त्रस एवं दूसरे प्राणियोंसे रहित स्थानमें ठहरे। (४९) उद्यानपालकने जाकर राजासे कहा कि, हे स्वामी! वसन्ततिलक उद्यानमें श्रमण पधारे हैं। (५०) ऐसा कथन सुनकर विजयपर्वत राजाने जाकर मतिवर्धन आदि निष्पाप साधुओंको वन्दन किया। (५१) मुनिवरको नमन करके उसने कहा कि, हे भगवन्! भोगोंमें मुझे अभिलाषा है, अतः साधुका चारित्र ग्रहण करनेमें मैं असमर्थ हूँ। (५२) इसपर गीतार्थ मुनिने कहा कि—

हे राजन्! तुम्हारी यह जो भोगतृष्णा है वह लाखों भवोंकी जननी और संसारका बन्धन करनेवाली है। (५३) हाथीके कान, तालपत्र (अथवा गजकर्ण नामक द्वीपमें होनेवाले तालपत्र) तथा बिजलीके समान जीवन चंचल होता है। बन्धुजनोंके ये स्नेह और भोग स्वप्न सरीखे होते हैं। (५४) क्षणभंगुर, स्वभावसे ही दुर्गन्धमय, नरकके समान भयंकर, जुगुप्सा-जनक और कृमियोंके आवासरूप इस शरीरमें आसक्ति कैसी? (५५) चरबी, कलल, श्लेष्म, रक्त एवं मूत्र रूप अशुचि पदार्थोंके कीचड़वाले और स्वभावसे ही मलरूप ऐसे गर्भवासमें निवास करके पुनः उसीकी अभिलाषा तुम करते हो। (५६) ऐसे शरीरमें जो पुरुष विषयरागसे अनुरक्त होते हैं वे हजारों दुःखोंसे भरे हुए घोर संसारमें परिभ्रमण करते हैं। (५७) इस प्रकार विषयरूपी सकटाकीर्ण पथमें जाते हुए मनरूपी हाथीको वैराग्य बलसे युक्त हो ज्ञानरूपी अंकुशसे तुम काबूमें रखो। (५८) हे राजन्! कुदृष्टिका परित्याग करके भक्तिपूर्वक जिनेश्वरको वन्दन करो, जिससे संसाररूपी सागरको तुम निर्विघ्न पार कर सकोगे। (५९) मोहरूपी शत्रुके महासैन्यको संयमकी तलवारसे शीघ्र ही मारकर और सिद्धिरूपी नगरमें अधिष्ठित हो भयसे विनिर्मुक्त राज्य करो। (६०)

मुनिवरके द्वारा इस तरह कहे गये विजयपर्वत राजाने वैराग्य धारण करके उसी मुनिके पास दीक्षा ली। (६१) वहाँ जिन भगवान् द्वारा उपदिष्ट ज्ञानको सुनकर उन दोनों भाइयोंको वैराग्य-जनित करुणा हो आई। उन्होंने भी श्रमणत्व अंगीकार किया। (६२) सम्मेतपर्वतके ऊपर वन्दनके लिए जाते हुए वे मार्ग भूल गये और अनार्योंके एक गाँवमें जा पहुँचे। (६३) वहाँ जो वसुभूति म्लेच्छ था वह उन साधुओंको देखकर कर्कश एवं कठोर वचनोंसे गालियाँ देने लगा। (६४)

१ कुदिट्ठिं—प्रत्य०।

त पेच्छिऊण मेच्छ, जीवसमाणं मुणीहि सायार । गहिय पच्चक्खाण, पडिमाजोगो य पडिवन्नो ॥ ६५ ॥
सपत्तो य सयास, मेच्छो हन्तु समुज्जओ पावो । सेणावईण दिट्ठो, निवारिओ विहिनिओगेण ॥ ६६ ॥
पउमो मुणिं पवुत्तो, एव मेच्छेण हम्ममाणा ते । सेणावईण दोण्णि वि, निवारिया केण कज्जेण ? ॥ ६७ ॥
केवलनाणेण मुणी, परभवचरिय कहेइ विदियत्थो । जक्खट्ठाणनिवासी, सहोयरा करिसया दो वि ॥ ६८ ॥
वाहेण गहियसन्त, सउण आहारकारणट्ठाए । ते करिसया दयालू, मोल्ल दाऊण मोएन्ति ॥ ६९ ॥
काल काऊण तओ, सउणो मेच्छाहिवो समुप्पन्नो । ते करिसया य दोण्णि वि, जाया उदिओ य मुदिओ य ॥ ७० ॥
सउणो मारिज्जन्तो, जम्हा परिरक्खिओ करिसएहि । सेणावईण तम्हा, मुणी वि परिरक्खिया तइया ॥ ७१ ॥
ज जेण निययकम्म, समज्जिय परभवम्मि जीवेण । त तेण पावियव्व, ससारे परिभमन्तेण ॥ ७२ ॥
एव उवसग्गाओ, विणिग्गया साहवो तओ[1] गन्तु । सम्मेयपव्वओवरि, कुणन्ति जिणवन्दण पयओ ॥ ७३ ॥
आराहिऊण विहिणा, चिरकाल नाण-दसण-चरित्त । आउक्खयम्मि साहू, उववन्ना देवलोगम्मि ॥ ७४ ॥
वसुभूई वि बहुत्त, काल भमिऊण नरय-तिरिएसु । पत्तो सुमाणुसत्त, जडाधरो तावसो जाओ ॥ ७५ ॥
काऊण य बालतव, जोइसवासी सुरो समुप्पन्नो । नामेण अग्गिकेऊ, मिच्छत्तमई महापावो ॥ ७६ ॥
भरहम्मि अरिट्ठपुरे, पियवओ नाम नरवई वसइ । तस्स दुवे भज्जाओ, पउमाभा कञ्चणाभा य ॥ ७७ ॥
ते सुरलोगाउ चुया, पउमाभाए सुया समुप्पन्ना । रयणरह-विचित्तरहा, देवकुमारोवमसिरीया ॥ ७८ ॥
चविउ जोइसियसुरो, कणयाभानन्दणो समुप्पन्नो । बहुगुणनिहाणभूओ, अणुद्धरो नाम विक्खाओ ॥ ७९ ॥
रज्ज सुयाण दाउ, पियवओ छद्दिणाणि जिणभवणे । सलेहणाएँ काल, काऊण सुरालयं पत्तो ॥ ८० ॥

---

जीवनको समाप्त करनेवाले उस म्लेच्छको देखकर मुनियोंने सागार (अपवादयुक्त) प्रत्याख्यान ग्रहण किया और प्रतिमायोग (कायोत्सर्ग अथवा जैनशास्त्रोक्त नियम-विशेष) धारण किया। (६५) मारनेके लिए उद्यत वह पापी म्लेच्छ समीप आ पहुँचा। दैवयोगसे सेनापतिने उसे देखा और रोका। (६६)

रामने मुनिसे पूछा कि म्लेच्छ द्वारा मारे जाते उन दो मुनियोंकी सेनापतिने किस लिए रक्षा की? (६७) केवलज्ञानसे रहस्यको जाननेवाले मुनिने परभवका चरित कहा कि यक्षस्थानके निवासी वे दोनों किसान भाई थे। (६८) आहारके लिए शिकारी द्वारा पकड़े गये पक्षीको उन दयालु किसानोंने मूल्य देकर छुड़ाया। (६९) उसके बाद मर करके वह पक्षी म्लेच्छराजाके रूपमें उत्पन्न हुआ और वे दोनों किसान उदित और मुदित हुए। (७०) मारे जाते पक्षीको चूँकि किसानोंने बचाया था, अत सेनापतिने उस समय मुनियोंकी रक्षा की। (७१) परभवमें जिस जीवने जो कर्म अपने लिए उपार्जित किया होता है वह संसारमें परिभ्रमण करते हुए उसको प्राप्त होता ही है। (७२)

इस प्रकार उपसर्गसे युक्त साधुओंने उस सम्मेत शिखरके ऊपर जाकर जिनेन्द्रोंको भावपूर्वक वदन किया। (७३) चिरकाल पर्यन्त ज्ञान, दर्शन एवं चारित्रकी विधिवत् आराधना करके आयुका क्षय होनेपर वे साधु देवलोकमें उत्पन्न हुए। (७४) वसुभूतिने भी बहुत काल तक नरक एव तिर्यंच गतियोंमें परिभ्रमण करके अच्छा मनुष्यजन्म प्राप्त किया और जटाधारी तापस हुआ। (७५) बालतप (अज्ञानपूर्वक तप) करके वह अग्निकेतुके नामसे मिथ्यात्वी और महापापी ज्योतिष्क देवके रूपमें उत्पन्न हुआ है। (७६) भरतक्षेत्रमें आये हुए अरिष्टपुरमें प्रियंवद नामका राजा रहता था। उसकी पद्माभा और कनकाभा नामको दो भार्याएँ थीं। (७७) वे देवलोकसे च्युत होकर पद्माभाके रत्नरथ और चित्ररथ नामके देवकुमारोंके समान कान्तिवाले पुत्रोंके रूपमें उत्पन्न हुए। (७८) ज्योतिष्क देव भी च्युत होकर कनकाभाके बहुतसे गुणोंके निधानभूत ऐसे पुत्रके रूपमें पैदा हुआ और अनुद्धरके नामसे विख्यात हुआ। (७९) प्रियंवदने पुत्रोंको राज्य देकर और छः दिनतक जिन मन्दिरमें संलेखना करके मरनेपर देवलोक प्राप्त किया। (८०) वहीं पर लक्ष्मीके समान सुन्दर शरीरवाली श्रीप्रभा नामकी

---

१ तहिं गन्तु—प्रत्य०।

तत्थेव रायधूया, सिरिप्पभा नाम सिरिसमाणङ्गी । तं मग्गन्ति कुमारा, रयणरहा-ऽणुद्धरा दो वि ॥ ८१ ॥
रयणरहेण तओ सा, लद्धा सोऊण ऽणुद्धरो रुट्ठो । विसय तस्स समत्थं, बलेण सहिओ विणासेइ ॥ ८२ ॥
तत्तो रयणरहेण, गहिउ सो चित्तरहसमं तेण । काऊण पञ्चदण्ड, निच्छूढो नियय देसाओ ॥ ८३ ॥
खलियारण-अवमाणण-परभवजणिएण वइरदोसेण । दीहजडामउडधरो, वक्कलिणो तावसो जाओ ॥ ८४ ॥
ते तत्थ दो वि नियया, सहोयरा गेण्हिऊण पव्वज्जं । कालगया सुरलोए, देवा जाया महिड्ढीया ॥ ८५ ॥
ते भोत्तूण सुरसुह, चइया सिद्धत्थनयरसामिस्स । खेमंकरस्स पुत्ता, जाया विमलाएँ गब्भम्मि ॥ ८६ ॥
सुन्दररूवावयवो, पढमो चिय देसभूसणो नामं । कुलभूसणो त्ति बीओ, गुणेहि जो भूसिओ निच्चं ॥ ८७ ॥
सायरघोसस्स तओ, पासे सिक्खन्ति सव्वविज्जाओ । नरवइसमप्पिया ते, सहोयरा ते उ कयविणया ॥ ८८ ॥
ते गुरुगिहे वसन्ता, न चेव जाणन्ति परियण सयण । देहुवगरण सव्व, ताण तहिं चेव सन्निहिय ॥ ८९ ॥
चिरकालस्स कयाई, घेत्तूण उवज्झओ कुमारवरे । खेमकरस्स पासे, गओ य संपूइओ तेणं ॥ ९० ॥
वायायणभवणत्थं, कन्न दट्ठूण दो वि रायसुया । हियएण अहिलसन्ता, अणिमिसनयणा पलोयन्ति ॥ ९१ ॥
अम्हे किर महिलत्थे, चिन्तासमणन्तर गया कन्ना । ताएण समाणीया, सा एसा नत्थि सदेहो ॥ ९२ ॥
ताव य वन्दीण तहिं, घुट्ठ खेमकरो जयउ राया । विमलादेवीएँ समं, जस्सेए सुन्दरा पुत्ता ॥ ९३ ॥
वायायणम्मि लीणा, सुचिर कमलुस्सवा वि वरकन्ना । जयउ इमा गुणनिलया, जीसे एक्कोयरा सूरा ॥ ९४ ॥
त सुणिऊण कुमारा, सद्द वन्दिस्स सोयरा वहिणी । जणन्ति जओ दोण्णि वि, सवेगपरायणा जाया ॥ ९५ ॥
धिद्धी अहो ! अकज्ज, सव्वं मोहस्स विलसिय एय । ज सोयरा वि वहिणी, अहिलसिया मयणमूढेण ॥ ९६ ॥
परिचिन्तिऊण एयं, दोण्णि वि सजायतिव्वसवेगा । सोगाउर च जणणि, पियरं मोत्तूण पव्वइया ॥ ९७ ॥

---

एक राजकन्या थी। रत्नरथ और अनुद्धर दोनोंने उसकी मँगनी की। (८१) बादमें, रत्नरथने वह प्राप्त की है ऐसा सुनकर रुष्ट अनुद्धर सेनाके साथ उसका प्रदेश उजाड़ने लगा। (८२) तब चित्ररथके साथ उस रत्नरथने उसे पकड़ लिया और पंचदण्ड करके अपने देशमेंसे उसे निष्कासित किया। (८३) तिरस्कार, अपमान और परभवजनित वैर एवं द्वेषसे वह बड़ी-बड़ी जटाओंका मुकुट धारण करनेवाला वल्कली तापस हुआ। (८४) वे दोनों नियमधारी भाई प्रव्रज्या ग्रहण करके मरनेपर देवलोकमें बड़ी भारी ऋद्धिवाले देव हुए। (८५) वे देवोंके सुखका उपभोग करके वहाँसे च्युत होनेपर सिद्धार्थनगरके राजा क्षेमंकरकी पत्नी विमलाके गर्भसे पुत्रके रूपमें उत्पन्न हुए। (८६) देशभूषण नामका पहला पुत्र सुन्दर रूप और अवयववाला था, जबकि कुलभूषण नामका दूसरा पुत्र गुणोंसे नित्य भूषित था। (८७)

राजाके द्वारा समर्पित वे दोनों विनयी भाई सागरघोषके पास सब विद्याएँ सीखने लगे। (८८) गुरुके गृहमें रहते हुए वे अपने कुटुम्ब-परिवार तथा घरके बारेमें कुछ भी नहीं जानते थे। शरीरके सब उपकरण उन्हें वहीं पहुँचाये जाते थे। (८९) चिरकालके बाद उपाध्याय उन कुमारोंको लेकर क्षेमंकरके पास गया और उसने उसकी पूजाकी। (९०) भवनके वातायनमें बैठी हुई कन्याको देखकर दोनों ही राजकुमार हृदयसे अभिलाषा करते हुए उसे अपलक नेत्रोंसे देखने लगे। (९१) सोचते ही हमारी पत्नीके लिए पिता इस कन्याको लाये हैं, इसमें सन्देह नहीं। (९२) उसी समय वन्दि-जनोंने उद्घोषणा की कि जिनके ये सुन्दर पुत्र हैं उन क्षेमंकर राजाकी विमलादेवीके साथ जय हो। (९३) वातायनमें चिरकालसे स्थित तथा कमलाके समान कान्तिवाली उत्तम कन्या, जिसके ये दोनों गुणोंके आवासरूप तथा शूरवीर सहोदर भाई हैं, उसकी जय हो। (९४) वन्दिजनोंका यह शब्द सुनकर कुमारोंने जाना कि यह तो हमारी सगी बहन है। इस पर वे दोनों संवेगपरायण हुए। (९५) इस अपकृत्यके लिए धिक्कार है। यह सब मोहका विलास है कि कामसे मोहित हमने सहोदरा बहनकी अभिलाषा की—ऐसा सोचकर उन दोनोंको तीव्र वैराग्य प्राप्त हुआ। शोकातुर माता-पिताको छोड़कर वे प्रव्रजित हुए। (९६-७) क्षेमंकर राजा भी पुत्रोंके वियोगके कारण आरम्भका परित्याग करके संयम, तप और नियमोंमें

खेमकरो वि राया, पुत्तविओगेण वज्जियारम्भो । सजम-तव-नियमरओ, मरिउ गरुडाहिवो जाओ ॥ ९८ ॥
आसणकम्पेण तओ, उवसग्ग सुमरिऊण पुत्ताण । एत्थाऽऽगओ महप्पा, हवइ महालोयणो एसो ॥ ९९ ॥
जो वि य अणुद्धरो सो, सङ्घ घेत्तूण कोमुई[1] नयरिं । पत्तो सुसङ्घसहिओ, जत्थ य राया सुहाधारो ॥ १०० ॥
कन्ता से हवइ रई, बीया अवरुद्धिया मयणवेगा । मुणिवरदत्तसयासे, सम्मत्तपरायणा जाया ॥ १०१ ॥
अह अन्नया नरिन्दो, पुरओ मयणाऍ भणइ विम्हइओ । घोर तवोविहाण, कुणन्ति इह तावसा एए ॥ १०२ ॥
तो भणइ मयणवेगा, इमाण मूढाण को तवो सामि ! । सम्मत्तनाण-दसण-चरित्तरहियाण दुट्ठाण ? ॥ १०३ ॥
सुणिऊण वयणमेय, रुट्ठो च्चिय नरवई इम भणिओ । अचिरेण इमे पेच्छसु, पडिया एए चरित्ताओ ॥ १०४ ॥
एव भणिऊण तो सा, सगिह सपत्थिया निसासमए । धूया य नागदत्ता, तावसनिलयं विसज्जेइ ॥ १०५ ॥
गन्तूण य सा कन्ना, तावसगुरवस्स जोगजुत्तस्स । दावेऊण पवत्ता, देह वरकुङ्कुमविलित्त ॥ १०६ ॥
अद्धुग्घाडा थणया, गयकुम्भाभ च नाहिपरिवेढ । विउल नियम्बफलय, कयलीथम्भोवमे ऊरू ॥ १०७ ॥
त दट्ठूण वरतणू[2], खुभिओ च्चिय तावसो समुल्लवइ । बाले ! कस्स वि दुहिया ? इहागया केण कज्जेण ? ॥ १०८ ॥
तो भणइ बालिया सा, सरणागयवच्छला ! निसामेहि । अहय दोसेण विणा, गिहाउ अम्माऍ निच्छूढा ॥ १०९ ॥
कासायपाउयङ्गी, अहमवि गेण्हामि तुज्झ नेवच्छ । अणुमोएहि महाजस !, सरणागयवच्छलो होहि ॥ ११० ॥
ज एव बालियाए, भणिओ च्चिय तावसो समुल्लवइ । को ह सरणस्स पिए ! नवर पुण तुम मह सरण ॥ १११ ॥
एव भणिऊण तो सो, मणेण चिन्तेइ उज्जुया एसा । उवगूहिउ पवत्तो, भुयासु मयणग्गितवियङ्गो ॥ ११२ ॥
मा मा न वट्टइ इम, कम्मं विहिवज्जिया अह कन्ना । गन्तूण मज्झ जणणी[3], मग्गसु को अम्ह अहिगारो ? ॥ ११३ ॥

निरत हुआ। मर करके वह गरुड़ाधिपति हुआ। (९८) आसनके डोलनेसे पुत्रोंका उपसर्ग याद करके वह महात्मा यहाँ आया है यह अत्यन्त दर्शनीय है। (९९)

जो वह संघसे युक्त अनुद्धर था वह भी संघ लेकर जहाँ शुभाधार राजा था उस कौमुदी नगरीमें आ पहुँचा। (१००) उसकी एक पत्नी रति और दूसरी पत्नी मदनवेगा थी। दत्त नामक मुनिवरके पास वे सम्यकत्व परायण हुईं। (१०१) एक दिन विस्मित राजाने मदनाके आगे कहा कि यहाँ पर ये तापस घोर तप करते हैं। (१०२) तब मदनवेगाने कहा कि, हे स्वामी ! सम्यक् ज्ञान-दर्शन-चारित्रसे हीन इन मूढ़ और दुष्टोंका तप कैसा ? (१०३) ऐसा वचन सुनकर रुष्ट हुए राजाको उसने कहा कि आप शीघ्र ही इन्हें चारित्रसे भ्रष्ट देखोगे। (१०४) ऐसा कहकर वह अपने भवनमें गई और रातके समय नागदत्ता नामकी अपनी लड़कीको तापसोंके निवासस्थानमें भेजा। (१०५) जा करके वह कन्या योगयुक्त तापसगुरुओंको उत्तम कुंकुमसे लिप्त देह दिखाने लगी। (१०६) उसके स्तन आधे खुले हुए थे, नाभिका घेरा हाथीके गण्डस्थलके सदृश था, नितम्बप्रदेश विशाल था और जाँघे कदलीस्तम्भ जैसी थीं। (१०७) उस सुन्दर शरीरवालीको देखकर क्षुब्ध तापस पूछने लगा कि, हे बाले ! तू किसकी लड़की है और किसलिए यहाँ आई है ? (१०८) इसपर उस बालिकाने कहा कि, हे शरणागतवत्सल ! आप सुने। विना दोषके माताने मुझे निकाल दिया है। (१०९) काषाय वस्त्रोंसे अंग ढकनेवाली मैं आपके वस्त्र ग्रहण करना चाहती हूँ। हे महाशय ! आप अनुमति दें। आप शरणमें आये हुए पर वात्सल्य दिखलावें। (११०) बालाके ऐसा कहनेपर तापसने कहा कि, हे प्रिये ! मैं शरण देनेवाला कौन ? केवल तुम ही मेरे लिए शरणरूप हो। (१११) ऐसा कहकर उसने मनमें सोचा कि यह सरल है। मदनाग्निसे तपे हुए शरीरवाला वह भुजाओंसे उसे आलिंगन देनेके लिए प्रवृत्त हुआ। (११२) नहीं, नहीं, ऐसा कर्म करना योग्य नहीं है। मैं कन्या विधि द्वारा वर्जित हूँ। मेरा अधिकार क्या है ? जा करके मेरी मातासे मँगनी करो। (११३) ऐसा कहनेपर वह लड़कीके साथ राजाके भवनमें गया। पैरोंमें

१ कोमुइ—प्रत्य०। २ वरतणु—प्रत्य०। ३ जणणिं—प्रत्य०।

एव भणिओ पयट्टो, समय वालाएँ पत्थिओ भवण । विन्नवइ पायवडिओ, विलासिणी! देहि मे कन्नं ॥ ११४ ॥
ताव च्चिय पढमयरं, कयसदेसेण नरवरिन्देण । वेसाएँ पायवडिओ, दिट्ठो सो तावसो धिट्ठो ॥ ११५ ॥
खररज्जवेसु वद्धा, खलियार पाविओ पहायम्मि । पुहइ भमन्तो य मओ, किलेसजोणीसु उप्पन्नो ॥ ११६ ॥
कम्मपरिनिज्जराए, कह वि य मणुयत्तणम्मि आयाओ । धण-वन्धु-सयणरहिओ, जणओ वि गओ परविएस ॥ ११७ ॥
जाए कुमारभावे, हरिया जणणी वि तस्स मेच्छेहिं । अइदुक्खिओ समाणो, तावसधम्म समल्लीणो ॥ ११८ ॥
अइकट्ठ वालतव, विहिणा काऊण आउगे झीणे । जाओ जोइसवासी, देवो अणलप्पहो नाम ॥ ११९ ॥
भयव अणन्तविरिओ, सिस्सेण पुच्छिओ विवुहमज्झे । मुणिसुवयस्स तित्थे, होही को केवली अन्नो? ॥ १२० ॥
भणइ तओऽणन्तवलो, मह निव्वाण गयस्स होहन्ति । समणा समाहियमणा, दो वि जणा केवली एत्थ ॥ १२१ ॥
निग्गन्थसमणसीहो, पढमो च्चिय देसभूसणो नाम । कुलभूसणोऽत्थ वीओ, केवलनाणी जगुत्तारो ॥ १२२ ॥
अणलप्पभो वि सुणिउ, केवलिमुहकमलनिग्गयं वयणं । हियएण अणुसरन्तो, निययट्ठाण समल्लीणो ॥ १२३ ॥
अह अन्नयाऽवहीण, अम्हे नाऊण एत्थ कयजोगा । जपइ करेमि मिच्छा, अणन्तविरियस्स वयण त ॥ १२४ ॥
अहिमाणेण तुरन्तो, इहागओ पुव्ववेरदढरोसो । काऊण य उवसग्ग, अइघोर पत्थिओ सघर ॥ १२५ ॥
नारायणसहिएणं, राघव! ज ते कयं तु वच्छल्ल । कम्मक्खएण अम्ह, केवलनाण समुप्पन्न ॥ १२६ ॥
सुणिऊण एवमाई, वेरनिमित्त तु परभवदुहट्ट । परिहरह वेरकज्ज, धम्मेक्कमणा सया होह ॥ १२७ ॥
एव ते सुरमणुया, सुणिऊण देसभूसणुल्लावे । भीया भवदुक्खाणं, सम्मत्तपरायणा जाया ॥ १२८ ॥

---

गिरकर वह विनती करने लगा कि, हे विलासिनी ! मुझे कन्या दो। (११४) उस समय पहलेसे किये हुए संकेतके अनुसार राजाने वेश्याके चरणमें गिरे हुए उस धृष्ट तापसको देखा। (११५) मजबूत रस्सीसे बाँधा हुआ वह प्रभातमें तिरस्कृत किया गया। पृथ्वीपर घूमता वह मर गया और दुःखजनक योनियोंमें उत्पन्न हुआ। (११६) कर्मकी निर्जरा होनेपर किसी तरहसे मनुष्यजन्ममें आया। धन, वन्धु एवं स्वजनसे रहित उसका पिता भी परदेश चला गया। (११७) जब वह कुमार भावमें आया तब उसकी माताका म्लेच्छोंने अपहरण कर लिया। अतिदुःखित होनेपर उसने तापसधर्म अंगीकार किया। (११८) अत्यन्त कठोर अज्ञान-तप करके आयुके क्षीण होनेपर वह अनलप्रभ नामका ज्योतिष्क देव हुआ। (११९)

देवोंके वीच शिष्यने अनन्तवीर्यसे पूछा कि, हे भगवन् ! मुनिसुव्रतस्वामीके तीर्थमें दूसरा कौन केवली होगा ? (१२०) तब अनन्तवीर्यने कहा कि मेरे निर्वाणमें जानेके बाद समाहितमनवाले दो श्रमण यहाँ केवली होंगे। (१२१) पहला निर्ग्रन्थ श्रमणोंमें सिंहके समान देशभूषण नामका केवलज्ञानी और दूसरा संसारको तारनेवाला कुलभूषण नामका केवलज्ञानी होगा। (१२२) अनलप्रभ भी अपना वृत्तान्त जानकर केवलीके मुखकमलसे निकली हुई वाणीको हृदयसे याद करता हुआ अपने स्थानपर गया। (१२३)

एक बार अवधिज्ञानसे जानकर कि हमने यहाँ योग किया है, उसने कहा कि मैं अनन्तवीर्यके उस कथनको मिथ्या करूँ। (१२४) पूर्वके वैरसे अत्यन्त रोषयुक्त वह अभिमानके साथ यहाँ आया। अतिभयंकर उपसर्ग करके वह अपने घरकी ओर चला गया। (१२५) हे राघव ! नारायण ( लक्ष्मण ) के साथ तुमने जो वात्सल्य दिखलाया है उससे कर्मक्षय होनेपर हमें केवलज्ञान उत्पन्न हुआ है। (१२६)

इस तरह परभवमें दुर्निवार ऐसे वैरके वारेमें सुनकर वैरका परित्याग करो और धर्ममें ही सदा लीन रहो। (१२७) देशभूषण मुनिका ऐसा उपदेश सुनकर देव और मनुष्य भव-दुःखसे भयभीत हो सम्यक्त्वपरायण हुए। (१२८) तब गरुड़ा-

ताव य गरुडाहिवई, नमिऊण केवली भणइ रामं । निसुणेहि मज्झ वयणं, सिणेहदिट्ठी पसारेउं ॥ १२९ ॥
जेण तु पाडिहेरं, मज्झ सुयाण कयं सुमणसेण । जं मग्गसि हियइट्टं, तं ते वत्थु पणामेमि ॥ १३० ॥
परिचिन्तिऊण रामो, भणइ सुरं जइ तुमं पसन्नो सि । तो आवईहि अम्हे, नियमेण सभरिज्जासु ॥ १३१ ॥
अह ते चउप्पयारा, देवा नमिऊण केवली पयया । निययाणियपरिकिण्णा, जहागया पडिगया सव्वे ॥ १३२ ॥

जे देसभूसणकुलस्स विभूसणाणं, एयं सुणन्ति चरियं सुविसुद्धभावा ।
ते उत्तमा जणियधम्मधुरा समत्था, बुद्धीफलं च विमलं अणुहोन्ति भव्वा[1] ॥ १३३ ॥

॥ इय पउमचरिए देसभूसण-कुलभूसणवक्खाणं नाम एगूणचत्तालं पव्वं समत्तं ॥

## ४०. रामगिरिउवक्खाणं

सुणिऊण पउमणाभो, मुणिवरवसभाण कुणइ जयसद्दं । एत्तो य समुद्दएण, सो वि य पणओ नरिन्देहिं ॥ १ ॥
वंसत्थलपुरसामी, सुरप्पभो नरवई भणइ रामं । अम्ह पसाओ कीरउ, पविससु नयरं मणभिरामं ॥ २ ॥
सुट्टु वि पत्थिज्जन्तो, न पविट्ठो राघवो उ तं नयरं । सव्वनरिन्देहि समं, तत्थेव ठिओ जहिच्छाए ॥ ३ ॥
नाणाविहतरुछन्ने, नाणाविहपक्खिकलरवुग्गीए । वरकुसुमगन्धपवणे, निज्झरपवहन्तविमलजले ॥ ४ ॥
दप्पणयलसमसरिसा, तक्खणमेत्तेण सज्जिया भूमी । रङ्गावली विरइया, दसद्धवण्णेण चुण्णेण ॥ ५ ॥
सुरहिसुगन्धेण पुणो, समच्चिया बहुविहेहि कुसुमेहिं । सहसा वि समुस्सविए, धय-घण्टा-तोरणे रइए ॥ ६ ॥

---

धिपतिने केवलीको वन्दन करके रामसे कहा कि स्नेहदृष्टि फैलाकर आप मेरा वचन सुनें। (१२९) तुमने चूँकि सुन्दर मनके साथ मेरे पुत्रोंका प्रातिहार्य किया है, अतः मनमें जो प्रिय हो वह यदि तुम माँगोगे तो मैं वह वस्तु तुम्हें अर्पित करूँगा। (१३०) रामने सोचकर देवसे कहा कि यदि तुम प्रसन्न हो तो हमारी आपत्तियोंमें तुम नियमतः स्मरणीय बनो। (१३१) इसके बाद अपनी अपनी सेनासे घिरे हुए चारों प्रकारके सब देव केवलीको प्रणाम करके चले गये और अपने अपने स्थानमें लौट आये। (१३२) जो विशुद्ध भावसे देशभूषण तथा कुलभूषणका यह चरित सुनते हैं वे उत्तम, धर्मरूपी धुरा धारण करनेवाले तथा समर्थ भव्य जन ज्ञानके विमल फलका अनुभव करते हैं। (१३३)

॥ पद्मचरितमें देशभूषण तथा कुलभूषणका आख्यान नामक उनचालीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ४०. रामगिरि-उपाख्यान

मुनिवरोंसे धर्मोपदेश सुनकर रामने उनकी जयध्वनि की। उधर राजाओं द्वारा वे भी हर्षपूर्वक प्रणाम किये गये। (१) वंशस्थलपुरके स्वामी राजा सुरप्रभने रामसे कहा कि मुझपर आप अनुग्रह करें और मनोहर नगरमें प्रवेश करें। (२) अतिशय प्रार्थना करनेपर भी रामने उस नगरमें प्रवेश नहीं किया और सब राजाओंके साथ वहीं इच्छानुसार ठहरे। (३) नानाविध वृक्षोंसे आच्छादित, नाना प्रकारके पक्षियोंके कलरवसे संगीतमय, पुष्पोंकी सुन्दर गन्ध और पवनवाले तथा झरनोंमें बहते हुए निर्मल जलसे युक्त उस स्थानपर तत्काल ही दर्पणके समान भूमि सम एवं स्वच्छ करके सजाई गई और पाँचों वर्णके चूर्णसे ऐपन रचे गये। (४-५) सुगन्धित गन्ध तथा बहुविध पुष्पोंसे अर्चित उस भूप्रदेशमें सहसा उन्नत ध्वजाएँ, घण्टे एवं तोरण रचे गये। (६) राजाकी आज्ञासे लोग वहीं आभरण, भूषण, शयनासन एवं विविध

---

१. सोक्ख—मु०।

आहरण-भूसणाइं, सयणा-ऽऽसण-विविहभोयणाइं च । तत्थेव आणियाइं, नरवइआणाएँ पुरिसेहिं ॥ ७ ॥
तत्तो मज्जियजिमिया, समयं सीयाएँ राम-सोमित्ती । तत्थऽच्छिउं पवत्ता, बहुजणपरिवारिया निच्चं ॥ ८ ॥
तत्थेव वंससेले, पऊमाणत्तेण नरवरिन्देण । जिणवरभवणाइं तओ, निवेसियाइं पभूयाइं ॥ ९ ॥
कइलाससिहरिसरिसाइं, ताइं धुवन्तधयवडायाइं । वीणा-वंस-मणोहरपडुपडहरवोवगीयाइं ॥ १० ॥
सोभन्ति जिणिन्दाणं, पडिमाओ तेसु पवरभवणेसु । सव्वङ्गसुन्दराओ, नाणावण्णुज्जलसिरीओ ॥ ११ ॥
अह अन्नया कयाई, भणिओ रामेण तत्थ सोमित्ती । मोत्तूण इमं ठाणं, अन्नं देसं पगच्छामो ॥ १२ ॥
निसुणिज्जइ कण्णरवा, महानई तीएँ अत्थि परएणं । मणुयाण दुग्गमं चिय, तरुवहलं दण्डयारण्णं ॥ १३ ॥
तत्थ समुद्दासन्ने, काऊणं आलयं परिवसामो । भणिओ य लक्खणेणं, जहाऽऽणवेसि त्ति एवेयं ॥ १४ ॥
आउच्छिऊण रामो, सुरप्पहं निग्गओ गिरिवराओ । समयं चिय सीयाए, पुरओ काऊण सोमित्ती ॥ १५ ॥

रामेण जम्हा भवणोत्तमाणि, जिणिन्दचन्दाण निवेसियाणि ।
तत्थेव तुङ्गे विमलप्पभाणि, तम्हा जणे रामगिरी पसिद्धो ॥ १६ ॥

॥ इय पउमचरिए रामगिरिउवक्खाणं नाम चत्तालं पव्वं समत्तं ॥

## ४१. जडागीपक्खिउवक्खाणं

अह ते अइक्कमेउं, गामा-ऽऽगर नगरमण्डिए देसे । पत्ता दण्डारण्णे, घणगिरि-तरुसंकडपवेसे ॥ १ ॥
पेच्छन्ति तत्थ सरिया[1], कण्णरवा विमलसलिलपडिपुण्णा । फल-कुसुमसमिद्धेहिं, संछन्ना पायवगणेहिं ॥ २ ॥

प्रकारके भोजन लाये । (७) सीताके साथ राम एवं लक्ष्मण स्नान-भोजन करके अनेक लोगोंसे युक्त हो वहीं नित्य रहने लगे । (८) तब उसी वंशपर्वतके ऊपर रामकी आज्ञासे राजाने बहुतसे जिनमन्दिर बनवाये । (९) वे कैलास पर्वतके समान ऊँचे थे, उनपर ध्वज एवं पताकाएँ डोल रही थीं तथा सुन्दर वीणा वंसी एवं ढोलके निपुण स्वरोंसे वे संगीतमय रहा करते थे । (१०) उन सुन्दर भवनोंमें जिनेन्द्रोंकी सर्वांगसुन्दर तथा नाना वर्णोंके कारण उज्ज्वल कान्तिवाली प्रतिमाएँ शोभित हो रही थीं । (११)

एक दिन वहाँ रामने लक्ष्मणसे कहा कि इस स्थानका परित्याग करके दूसरे देशमें हम जायँ । (१२) कर्णरवा नामकी एक महानदी सुनी जाती है । उससे परे मनुष्योंके लिए दुर्गम तथा वृक्षोंसे सघन ऐसा दण्डकारण्य वन आया है । (१३) वहाँ समुद्रके पास निवासस्थान करके हम रहें । लक्ष्मणने कहा कि जैसा आप फरमाते हैं वैसा ही हो । (१४) सुरप्रभको पूछकर सीताके साथ तथा लक्ष्मणको आगे करके राम पर्वतमेंसे निकले । (१५) चूँकि रामने उस ऊँचे पर्वत पर जिनेन्द्रोंके निर्मल कान्तिवाले उत्तम भवन स्थापित किये थे, इसलिए लोगोंमें वह रामगिरिके नामसे प्रसिद्ध हुआ । (१६)

॥ पद्मचरितमें रामगिरि उपाख्यान नाम चालीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ४१. जटायु उपाख्यान

गाँव, आकर एवं नगरोंसे शोभित देशको लाँघकर पर्वतपर उगे हुए सघन वृक्षोंके कारण जिसमें प्रवेश पाना दुष्कर था ऐसे दण्डकारण्यमें वे आ पहुँचे । (१) वहाँ उन्होंने निर्मल पानीसे भरी हुई तथा फल एवं कुसुमोंसे समृद्ध वृक्षोंसे ढकी हुई कर्णरवा नदी देखी । (२) उस निर्मल जलवाली नदीमें स्नान करके उन्होंने वृक्षोंके नाना विध स्वादवाले

१. सरियं कण्णरवं० पडिपुण्णं० सछन्नं—प्रत्य० ।

तत्थ उ विमलजलाए, नईऍ काऊण मज्जणविहाण । भुञ्जन्ति तरुफलाइ, नाणाविहसाउकलियाइ ॥ ३ ॥
विविह भण्डुवगरणं, वस-पलासेसु कुणइ सोमित्ती । धन्न च रणणजाय, आणेइ फलाणि य वहूणि ॥ ४ ॥
अह अन्नया कयाई, साहू मज्झण्हदेसयालम्मि । तवसिरिगवत्थियङ्गा, अवइण्णा गयणमग्गाओ ॥ ५ ॥
दट्ठूण मुणिवरे ते, सीया साहेइ राघवस्स तओ । जपइ इमे महाजस !, पेच्छसु समणे समियपावे ॥ ६ ॥
ते पेच्छिऊण रामो, समय सीयाऍ सबभावेणं । पणमइ पहट्ठमणसो, तिक्खुत्तपयाहिणावत्त ॥ ७ ॥
अह ताण देइ सीया, परमन्न साहवाण भावेण । आरण्णजाइयाण, गावीण खीरनिप्फन्न ॥ ८ ॥
नारङ्ग-फणस-इङ्गुय-कयली-खज्जूर-नालिएरेसु । उवसाहिय च दिन्नं, सीयाए फासुय दाण ॥ ९ ॥
अह तत्थ तक्खण चिय, पारणसमयम्मि गयणमग्गाओ । पडिया य रयणवुट्ठी, गन्धोदय-कुसुमपरिमीसा ॥ १० ॥
घुट्ठ च अहो दाण, दुन्दुहिसद्दो य गरुयगम्भीरो । वित्थरइ गयणमग्गे, पूरेन्तो दिसीवहे सव्वे ॥ ११ ॥
ताव य तत्थारण्णे, गिद्धो दट्ठूण साहवे सहसा । तं चाइसय परम, ताहे जाईसरो जाओ ॥ १२ ॥
चिन्तेऊण पवत्तो, हा! कट्ठ माणुसत्तणम्मि मया । परिगिण्हिऊण मुक्को, धम्मो अन्नोवएसेण ॥ १३ ॥
परिचिन्तिऊण एव, ससारुच्छेयकारणनिमित्त । पक्खी हरिसवसगओ, ताण चलणोदए लुलिओ ॥ १४ ॥
सो तस्स पभावेण, जाओ च्चिय रयणरासिसरिसाभो । निव्वत्तपारणाण, साहूण पडइ पाएसु ॥ १५ ॥
वेरुलियसरिसनिहसे, उवविट्ठा साहवो सिलावट्टे । परिपुच्छइ पउमाभो, भयव ! को एरिसो पक्खी ? ॥ १६ ॥
पढम चिय आसि इमो, दुव्वण्णो असुइओ दुगन्धो य । कह तक्खणेण जाओ, जलन्तमणिरयणसच्छाओ ? ॥ १७ ॥
अह भासिउ पवत्तो, सुगुत्तिनामो[1] मुणी मुणियभावो । एसो आसि परभवे, राया वि हु दण्डगो नाम ॥ १८ ॥

फल खाये । (३) लक्ष्मणने बाँस और पत्तोंसे विविध पात्र और उपकरण बनाये तथा जगलमे उत्पन्न धान्य एव बहुत से फल वह लाया । (४)

एक दिन मध्याह्नके समय तपकी शोभासे आच्छादित साधु आकाशमार्गसे नीचे उतरे । (५) उन मुनिवरोंको देखकर सीताने रामसे कहा कि, हे महायश ! उपशान्त पापवाले इन मुनियोको आप देखे । (६) उन्हें देखकर सीताके साथ रामने मनमें आनन्दित हो तीन प्रदक्षिणा देकर श्रद्धापूर्वक वन्दन किया । (७) इसके पश्चात् सीताने उन साधुओंको अरण्य मे उत्पन्न गायोंके दूधसे बनाया गया उत्तम अन्न भावपूर्वक दिया । (८) नारंगी, कटहर, इंगुदी वृक्षके फल, केले, खजूर, नारियलसे तैयार किया गया प्रासुक दान सीताने दिया । (९) पारनेके समय तत्काल ही आकाशमें से सुगन्धित जल तथा पुष्पोंसे युक्त रत्नोंकी वृष्टि वहाँ हुई । (१०) 'अहोदान !' ऐसी घोषणा हुई और गुरु एवं गम्भीर दुन्दुभिनाद सब दिशाओंको भरता हुआ आकाशमार्गमे फैल गया । (११)

उस समय उस अरण्यमे रहे हुए एक गीधने उन मुनियोंको देखा। तब उसे परम अतिशययुक्त जातिस्मरण ज्ञान हुआ । (१२) वह सोचने लगा कि अफ़सोस है कि मनुष्य जन्ममे मैंने धर्म अंगीकार करके दूसरेके उपदेशसे उसे छोड़ दिया । (१३) इस तरहसे सोचकर हर्षमें आया हुआ वह पक्षी उनके चरणोदकमें लोट पड़ा । (१४) उसके प्रभावसे रत्नकी राशि सरीखी शोभावाला वह पारना किये हुए साधुओंके चरणोमे गिरा । (१५) वैडूर्यमणिके जैसी कान्तिवाले शिलापट पर बैठे हुए साधुओंसे रामने पूछा कि, हे भगवन् ! ऐसा पक्षी कौन है ? (१६) पहले यह खराब वर्णवाला, अशुचि और दुर्गन्धयुक्त था । प्रकाशित मणि एवं रत्नोंकी-सी सुन्दर कान्तिवाला यह एकदम कैसे हो गया ? (१७)

इस पर वस्तुस्थितिके जाननेवाले सुगुप्ति नामक मुनिने कहा कि यह परभवमे दण्डक नामका राजा था । (१८) इस प्रदेशके मध्यभागमें कर्णकुण्डल नामका एक नगर था। दण्डक नामका राजा सेनाके सहित उसका उपभोग करता

१. तिगुत्तिनामो—मु० ।

विसयस्स मज्झयारे, आसि इहं कण्णकुण्डल नयरं । तं भुञ्जइ बलसहिओ, नामेण दण्डगो राया ॥ १९ ॥
तस्स गुण-सीलकलिया, नामेणं मक्खरी महादेवी । जिणधम्मभावियमई, साहूण वन्दणुज्जुत्ता ॥ २० ॥
नयराउ निग्गएणं, नरवइणा अन्नया मुणिवरिन्दो । दिट्ठो पलम्बियभुवो, झाणत्थो वइरथम्भसमो ॥ २१ ॥
घेत्तूण किण्हसप्पं, कालगयं नरवई विसालिद्धं । निक्खिवइ कण्ठभागे, झाणोवगयस्स समणस्स ॥ २२ ॥
जाव य इमो भुयङ्गो, न फेडिओ मज्झ केणइ नरेण । ताव य न साहरेमी, जोगं अह साहुणा मुणियं ॥ २३ ॥
गमिऊण तओ रत्तिं, पुणरवि मग्गेण तेण सो राया । अह निग्गओ पुराओ, पेच्छइ य तहट्ठियं समणं ॥ २४ ॥
फेडेइ य तं सप्पं, विम्हियहियओ नराहिवो एत्तो । जंपइ य अहो ! खन्ती, एरिसिया होइ समणाणं ॥ २५ ॥
चलणवडिओ नरिन्दो, तं खामेऊण निययनयरत्थो । तत्तो पभूयभत्तिं, कुणइ अईवं मुणिवराणं ॥ २६ ॥
तत्थेव परिव्वाओ, दट्ठूणं नरवइं समणभत्तं । चिन्तेइ पावहियओ, एयाण वहं करावेमि ॥ २७ ॥
चइऊण निययजीयं, परदुक्खुप्पायणे कयमईओ । निग्गन्थरूवधारी, जाओ च्चिय विडपरिव्वाओ ॥ २८ ॥
अन्तेउरं पविट्ठो, समयं देवीएँ कयसमुल्लावो । दिट्ठो य नरवईणं, भणिओ य इमो अचारित्तो ॥ २९ ॥
तस्सावराहजणिए, आणत्ता किंकरा नरिन्देण । पीलेह सव्वसमणे, जन्तेसु य मा चिरावेह ॥ ३० ॥
जमदूयसच्छहेहिं, पुरिसेहिं सामियस्स वयणेणं । जन्तेहि सव्वसमणा, उच्छू इव पीलिया सिग्घं ॥ ३१ ॥
एक्को तत्थ मुणिवरो, गन्तूण बाहिरं पडिनियत्तो । पत्तो य निययठाणं, वारिज्जन्तो वि लोएण ॥ ३२ ॥
सो तत्थ पेच्छइ मुणी, जन्तापीलियतणू विवण्णे य । सहसा रोसमुवगओ, हुंकारसमं मुयइ अग्गिं ॥ ३३ ॥
नयरं जण-धणपुण्णं, देसो उज्जाण-गिरिवरसमग्गो । समणेण तक्खणं चिय, सव्वो कोवग्गिणा दड्ढो ॥ ३४ ॥
जेण पुरा आसि इहं, देसे नामेण दण्डगो राया । तेण चिय पुहइयले, अह भण्णइ दण्डगारण्णं ॥ ३५ ॥

---

था। (१९) उसकी गुण एवं शीलसे युक्त, जिनधर्मसे वासित अन्तःकरणवाली तथा साधुओंको वन्दन करनेमें उद्यत ऐसी मस्करी नामकी पटरानी थी। (२०) नगरमेंसे निकले हुए राजाने एकदिन हाथ नीचे लटकाये हुए, ध्यानस्थ तथा वज्रके स्तम्भके समान एक मुनिवरको देखा। (२१) मरे हुए तथा विपसे सने हुए एक काले सर्पको उठाकर राजाने ध्यानस्थित मुनिके गलेमें डाल दिया। (२२) जब तक कोई मनुष्य मुझ परसे यह सर्प नहीं हटाता, तबतक मैं योग नहीं समेटूँगा—ऐसा उस मुनिने निश्चय किया। (२३) रात बिताकर पुनः उसी मार्गसे वह राजा नगरमेंसे बाहर निकला और उसी प्रकार मुनिको स्थित देखा। (२४) तब विस्मित हृदयवाले राजाने उस सर्पको दूर किया और कहने लगा कि अहो ! श्रमणोंकी क्षमावृत्ति ऐसी होती है ! (२५) चरणोंमें गिरे हुए उस राजाने उस मुनिकी क्षमा याचना की। इसके पश्चात् अपने नगरमें रहा हुआ वह राजा मुनिवरोंकी विशेष और प्रचुर भक्ति करने लगा। (२६)

वहाँ रहे हुए मनमें पापी एक परिव्राजकने राजाको श्रमणोंका भक्त देखकर सोचा कि इन श्रमणोंका वध कराऊँ। (२७) अपने परिव्राजक-जीवनका परित्याग करके दूसरोंको दुःख देनेमें कृतनिश्चय वह भँडुआ परिव्राजक निर्ग्रन्थरूपधारी हुआ। (२८) अन्तःपुरमें प्रविष्ट होकर रानीके साथ बातचीत करते हुए उसे देखकर राजाने कहा यह चारित्रहीन है। (२९) उसके अपराधसे उत्पन्न रोषवश राजाने नौकरोंको आज्ञा दी कि सब श्रमणोंको यन्त्रोंमें पेर दो। देर मत करो। (३०) स्वामीकी आज्ञासे यमके दूत सरीखे पुरुषोंने सब श्रमणोंको ईखकी भाँति यंत्रोंमें शीघ्र ही पेर दिया। (३१) एक मुनिवर बाहर गये थे। वह वहाँ वापस आये। लोगोंके द्वारा मना करने पर भी वह अपने स्थान पर पहुँचे। (३२) वहाँ उन्होंने यंत्रोंमे पेरे गये शरीरवाले तथा विवर्ण मुनियोंको देखा। एकदम रोपमें आये हुए उन्होंने हुंकारके साथ आग छोड़ी। (३३) जन और धनसे पूर्ण नगर तथा उद्यानों और गिरिवरोंसे व्याप्त सारा देश श्रमणने क्रोधाग्नि द्वारा जला डाला। (३४) प्राचीन कालमें इस देशमें दण्डक नामका राजा था, अतः पृथ्वीतल पर यह दण्डकारण्य कहा जाने लगा। (३५) समय बीतने पर इसमें बहुतसे पेड़ तथा हाथी, सूअर, सिंह आदि अनेक-

कालें समइक्कन्ते, अइवहवे पायवा समुप्पन्ना । सत्ता य अणेगविहा, गय-सूयर-सीहमाईया ॥ ३६ ॥
सो दण्डगोऽतिपावो, ससारे हिण्डिऊण चिरकाल । गिद्धो य समुप्पन्नो, एसो रण्णे धिइ कुणइ ॥ ३७ ॥
भणिओ य साहवेण, पक्खी ! मा कुणसु पावय कम्म । मा पुणरवि ससारे, हिण्डिहिसि अणन्तय काल ॥ ३८ ॥
तस्स परिवोहणत्थ, सुगुत्तिनामो कहेइ मुणिवसभो । नियय सुहमसुहफल, ज दिट्ठ ज च अणुभूय ॥ ३९ ॥
वाणारसीएँ राया, अयलो नामेण आसि विक्खाओ । भज्जा से होइ सिरी, सिरि व रूवेण पच्चक्खा ॥ ४० ॥
साहू सुगुत्तिनामो, पारणवेलाएँ आगओ तीए । पडिलाभिओवविट्ठो, पुत्तत्थ पुच्छिओ भणइ ॥ ४१ ॥
सिट्ठ च मुणिवरेण, दो पुत्ता गब्भसभवा तुज्झ । होहिन्ति निच्छएण, भद्दे ! अइसुन्दरायारा ॥ ४२ ॥
अह ते कमेण जाया, दोण्णि वि पुत्ता सिरीएँ देवीए । सव्वजणनयणकन्ता, ससि-सूरसमप्पभसिरीया ॥ ४३ ॥
जम्हा सुगुत्तिमुणिणा, आइट्ठा दो वि ते समुप्पन्ना । तम्हा सुगुत्तिनामा, कया य पियरेण तुट्ठेण ॥ ४४ ॥
तावऽन्नो सबन्धो, जाओ गन्धावईएँ नयरीए । रायपुरोहियतणया, सोमस्स दुवे कुमारवरा ॥ ४५ ॥
पढमो होइ सुकेऊ, बीओ पुण अग्गिकेउनामो य । एव चेव सुकेऊ, कयदारपरिग्गहो जाओ ॥ ४६ ॥
अह अन्नया सुकेऊ, सुहकम्मुदएण जायसवेगो । पव्वइओ खायजसो, अणन्तविरियस्स पासम्मि ॥ ४७ ॥
इयरो वि अग्गिकेऊ, भाउविओगम्मि दुक्खिओ सन्तो । वाणारसिं च गन्तु, अणुवत्तइ तावस धम्म ॥ ४८ ॥
सुणिऊण भायर सो, तावसधम्मुज्जय सिणेहेण । चलिओ तत्थ सुकेऊ, तस्स य परिवोहणट्ठाए ॥ ४९ ॥
दट्ठूण गमणसज्ज, भणइ सुकेउ गुरू सुणसु एत्तो । सो तावसो विवाय, करिही समयं तुमे दुट्ठो ॥ ५० ॥
अह जण्हवीएँ तीरे, कन्ना महिलासु तीसु समसहिया । दिवसस्स एगजामे, एही चित्तसुयनियत्था ॥ ५१ ॥
चिन्धेसु एवमाई, नाऊण त तुमे भणेज्जासु । जइ अत्थि किंपि नाण, जाणसु कन्नाएँ सुह-दुक्ख ॥ ५२ ॥

---

विध प्राणी पैदा हुए। (३६) वह अतिपापी दण्डक चिरकाल पर्यन्त ससारमें गमन करके इस गीधके रूपमे पैदा हुआ और अरण्यमें अवस्थान किया। (३७) साधुने कहा कि, हे पत्ती ! पाप कर्म मत कर, अन्यथा ससारमे और भी अनन्त काल तक भ्रमण करना पड़ेगा। (३८) उसके प्रतिवोधके लिए सुगुप्ति नामक मुनिवृषभने जो देखा था और जिसका अनुभव किया था ऐसा अपना शुभ और अशुभ फल कहा। (३९)

वाराणसीमें अचल नामका विख्यात राजा था। उसकी रूपमें साक्षात् लक्ष्मी जैसी श्री नामकी पत्नी थी। (४०) पारनेके समय सुगुप्ति नामके मुनि आये। उसने प्रतिलाभित और बैठे हुए उन्हें पुत्रके बारेमे पूछा। (४१) मुनिवरने कहा कि, हे भद्रे ! तेरे गर्भसे निश्चय ही अत्यन्त सुन्दर आचारवाले दो पुत्र होंगे। (४२) इसके अनन्तर अनुक्रमसे श्रीदेवीको सब लोगोंकी आँखोंको आनन्द देनेवाले तथा चन्द्र एव सूर्यके समान कान्ति और शोभावाले दो पुत्र हुए। (४३) सुगुप्ति मुनिके कहनेके अनुसार वे पैदा हुए थे, अत हर्षान्वित पिताने उनका नाम सुगुप्ति रखा। (४४) उसी समय गन्धावती नगरीमें एक दूसरी घटना घटी। राजपुरोहित सोमको दो कुमार थे। (४५) उनमें पहला सुकेतु और दूसरा अग्निकेतु नामका था। सुकेतुने विवाह किया। (४६) एक दिन शुभकर्मके उदयसे सुकेतुको वैराग्य उत्पन्न हुआ। विख्यात यशवाले उसने अनन्तवीर्यके पास दीक्षा अंगीकार की। (४७) दूसरा अग्निकेतु भी भाईके वियोगसे दुःखित हो वाराणसी गया और तापस धर्मका पालन करने लगा। (४८) तापस धर्ममें प्रवृत्त भाईके बारेमे सुनकर सुकेतु उसे प्रतिबोधित करनेके लिए स्नेहवश वहाँ गया। (४९) गमनके लिए सुकेतुको तैयार देखकर गुरुने कहा कि सुनो, वह दुष्ट तापस तुम्हारे साथ विवाद करेगा। (५०) उस समय गगाके किनारे, दिवसका एक याम रहनेपर, तीन समवयस्क सखियोंके साथ विचित्र वस्त्र पहने हुई एक कन्या आयगी। (५१) ऐसे चिह्नोंसे पहचानकर तुम उसे कहना कि यदि तुम्हें तनिक भी ज्ञान है तो कन्याके सुख-दु.खका परिज्ञान करो। (५२) वह अज्ञानी तापस उसे नहीं जाननेसे शरमिन्दा हो

सो तं अजाणमाणो, अन्नाणी तावसो विलक्खो सो । होही परब्भवो से, कन्नाएँ तुमं कहेज्जासु ॥ ५३ ॥
अत्थेत्थ वणियगोत्ते, पवरो नामेण बहुधणाइण्णो । तस्सेसा अङ्गरुहा, भण्णइ रुइर त्ति विक्खाया ॥ ५४ ॥
एत्तो य तइयदियहे, करिही काल इमा सकम्मेहिं । होही कुब्बरगामे, मेसी य विसालनामस्स ॥ ५५ ॥
सा मारिया वि तेण, महिसी होऊण पुण मया सन्ती । होही विसालधूया, पवरस्स उ नियममामस्स ॥ ५६ ॥
भणिऊण वयणमेय, पणमिय गुरुव गओ अह सुकेऊ । पत्तो तावसनिलय, तेहि सम कुणइ वायत्थं ॥ ५७ ॥
जं गुरुणा उवइट्टं, त सव्व तावसाण परिकहियं । सुणिऊण अग्गिकेऊ, त संबन्धं च पडिवुद्धो ॥ ५८ ॥
तत्तो विसालधूया, लद्धा पवरेण नामउ विधूया । एत्तो विवाहसमए, सो भणिओ अग्गिकेऊण ॥ ५९ ॥
मा परिणसु पवर ! तुमं, एसा ते आसि परभवे धूया । अन्ने वि नीएँ जम्मा, विसालपुरओ समक्खाया ॥ ६० ॥
सरिऊण पुव्वजाइं, सा कन्ना तिव्वजायसवेगा । नेच्छइ य विवाहविहिं, नवरं चिय महइ पव्वज्ज ॥ ६१ ॥
पवरस्स विसालस्स य, ववहारो तीएँ कारणे जाओ । अम्ह पिओ सभाए, दोण्ह वि उल्लावसलावो ॥ ६२ ॥
सा कन्ना पव्वइया, अम्हे वि य त सुणेवि वित्तन्त । जाया निग्गन्थमुणी, पासम्मि अणन्तविरियस्स ॥ ६३ ॥
एव मोहवसेण, जीवाण होन्ति कुच्छियायारा । जणणी सुया य बहिणी, जायइ महिला विहिवसेण ॥ ६४ ॥
सुणिऊण त जडागी, अहिययरं भवसमूहदुक्खाण । भीओ करेइ सद्दं, कलुण चिय धम्मगहणट्ठे ॥ ६५ ॥
तं भणइ सुगुत्तमुणी, भद्द ! तुम मा करेहि परपीड । अलिय अबम्भचेर, जावज्जीव विवज्जेहि ॥ ६६ ॥
राईभोयणविरई, करेहि मंसस्स वज्जण चेव । उववासविहिं च पुणो, भावेहि जहाणुसत्तीए ॥ ६७ ॥
वारेऊण कसाए, निच्चं जिण-मुणिनमसणुज्जुत्तो । होहि परलोगकङ्खी, जेण भवोहं समुत्तरसि ॥ ६८ ॥
जं मुणिवरेण भणिय, त सव्वं गेण्हिऊण भावेण । पक्खी हरिसवसगओ, सावयधम्मुज्जओ जाओ ॥ ६९ ॥

---

जायगा और इस प्रकार पराजित होगा। फिर तुम उस कन्याके बारेमें कहना कि यहाँ पर अत्यन्त सम्पन्न प्रवर नामका एक वणिक् है। उसकी यह रुचिरा नामकी प्रसिद्ध पुत्री कही जाती है। (५३-५४) आजसे तीसरे दिन अपने कर्मोके कारण यह मर जायगी और कुब्बर गाँवमे विशालकी बकरी होगी। उसके द्वारा मारे जाने पर भैंस होकर मरने पर वह विशालकी लड़कीके रूपमें उत्पन्न होगी और फिर अपने मामा प्रवरको वह दी जायगी। वह सुकेतु गुरुको प्रणाम करके चल दिया और तापस-आश्रममें पहुँचा। वहाँ उनके साथ शास्त्रार्थ करने लगा। (५५-५७) गुरुने जो कुछ कहा था वह सब उसने तापसोसे कहा। उस वृत्तान्तको सुनकर अग्निकेतु प्रतिबोधित हुआ। (५८) तब विशालकी धूता नामकी पुत्री प्रवरने प्राप्त की। विवाहके समय अग्निकेतुने उसे कहा कि, हे प्रवर ! तुम विवाह मत करो। यह परभवमे तुम्हारी पुत्री थी। उसके दूसरे भी जन्मोंके बारेमे विशालके समक्ष कहा। (५९-६०) पूर्वजन्मको याद करके जिसे तीव्र वैराग्य उत्पन्न हुआ है ऐसी उस कन्याने विवाहकी इच्छा न की; केवल प्रव्रज्याकी ही आकांक्षा की। (६१) उसके सम्बन्धमे प्रवर और विशालके बीच सभामे ऐसी बातचीत हुई कि हम दोनो ही इसके पिता हुए। (६२) उस कन्याने दीक्षा ली है ऐसा वृत्तान्त सुनकर हम भी अनन्तवीर्यके पास निर्ग्रन्थ मुनि हुए। (६३) इस प्रकार मोहके वशीभूत होनेसे जीव कुत्सित आचारवाले होते हैं और माता, पुत्री एव बहन कर्मवश पत्नीरूप होते हैं। (६४)

यह सुनकर जन्मसमूहके दुःखोंसे अत्यन्त भयभीत जटायु धर्मग्रहणके लिए करुण शब्द करने लगा। (६५) सुगुप्त मुनिने उसे कहा कि, भद्र ! तुम दूसरेको दुःख मत दो तथा झूठ एवं अब्रह्मचर्यका यावज्जीवन परित्याग करो। (६६) रात्रि-भोजनका त्याग तथा मांसका वर्जन करो और यथाशक्ति उपवास करो। (६७) कषायका परित्याग करके नित्य जिनेश्वरदेव तथा मुनियोंको नमस्कार करनेमे उद्यमशील रहो और परलोकके आकांक्षी रहो जिससे भवसागरको तैर सको। (६८) मुनिवरने जो कुछ कहा वह सब भावपूर्वक अंगीकार करके आनन्दविभोर पक्षी श्रावकधर्ममें उद्यत हुआ। (६९) साधुने

भणिया य साहवेण, जणयसुया पक्खिण इमं भद्दे। । रक्खेज्जसु पययमणा, सम्मद्दिट्ठी इहारण्णे ॥ ७० ॥

दाऊण य उवएसं, निययट्ठाणं गया मुणिवरिन्दा । सीया वि पक्खिण तं, सभमहियया परामुसइ ॥ ७१ ॥

सुणिऊण दुन्दुभिरवं, ताव य लच्छीहरो गयारूढो । तत्थाऽऽगओ य पेच्छइ, पव्वयमेत्त रयणरासिं ॥ ७२ ॥

अह लक्खणस्स एत्तो, कोउगगहियस्स रामदेवेण । परिकहिओ वित्तन्तो, भिक्खादाणाइओ सव्वो ॥ ७३ ॥

धम्मस्स पेच्छ विउलं, माहप्पं इह भवेसु गहियस्स । जेणेरिसो वि गिद्धो, जाओ इन्दाउहसवण्णो ॥ ७४ ॥

जेण उ रेहन्ति सिरे, जडाउ मणि-रयण-कञ्चणमईओ । तेण चिय वाहरिओ, तेहि जडाई पहट्ठेहिं ॥ ७५ ॥

रामस्स लक्खणस्स य, पुरओ य उवट्ठिओ विणयजुत्तो । भुञ्जइ सुसाउकलियं, सीयाएँ पसाहियाहारं ॥ ७६ ॥

जिणवन्दणं तिसञ्झं, सीयाएँ समं करेइ पययमणो । अच्छइ ताणऽल्लीणो, पक्खी अन्नन्नदिट्ठीओ ॥ ७७ ॥

रक्खिज्जमाणो जणयङ्गयाए, निच्चं सुणन्तो जिणगीययत्थं ।
पणच्चिओ धम्मगुणाणुरत्तो, जाओ जडागी विमलाणुभावो ॥ ७८ ॥

॥ इय पउमचरिए जडागीपक्खिउवक्खाणं नाम एगचत्तालं पव्वं समत्तं ॥

## ४२. दण्डगारण्णनिवासविहाणं

अह ते दसरहतणया, दिन्नेण सुपत्तदाणतेएण । पत्ता य रयणवुट्ठी, पुण्णं च समज्जियं विउलं ॥ १ ॥

अन्नं च हेममइयं, मणि-रयणोचूलमण्डियाडोवं । सयणा-ऽऽसणसजुत्तं, सललियधुबन्तधयमालं ॥ २ ॥

चउतुरयसमाउत्तं, पत्ता य रहं सुरेसु उवणीयं । वियरन्ति तत्थ रण्णे, अभिरममाणा जहिच्छाए ॥ ३ ॥

कत्थइ दियहं पक्खं, कत्थइ मासं मणोहरुद्देसे । अच्छन्ति ते कयत्था, कीलन्ता निययलीलाए ॥ ४ ॥

---

जनकसुता सीतासे कहा कि, हे भद्रे! इस अरण्यमें सम्यग्दृष्टि इस पक्षीकी प्रयत्नपूर्वक तुम रक्षा करो। (७०) उपदेश देकर मुनिवरेन्द्र अपने स्थान पर चले गये। हृदयमें आदर बुद्धिवाली सीता भी उस पक्षीको सहलाने लगी। (७१) उस समय दुन्दुभिकी ध्वनि सुनकर हाथी पर सवार हो लक्ष्मण वहाँ आया और पर्वत जैसी विशाल रत्नराशि देखी (७२) आश्चर्यचकित लक्ष्मणको रामने भिक्षादानसे लेकर सारा वृत्तान्त कह सुनाया। (७३) धारण किये हुए धर्मका इस भवमें ही विपुल माहात्म्य देखो, जिससे ऐसा गीध भी इन्द्रके आयुध वज्रके जैसा वर्णवाला हो गया है। (७४) चूँकि उसके सिर पर मणि, रत्न तथा कांचनमय जटाएँ शोभित हो रही थीं, अतएव आनन्दमें आये हुए उन्होंने उसे 'जटायु' कहा। (७५) राम एवं लक्ष्मणके आगे बैठे हुए विनययुक्त उसने सीताके द्वारा पकाये गये और सुस्वादसे युक्त आहारका भक्षण किया। (७६) मनमें उद्यमशील वह पक्षी सीताके साथ तीनों सन्ध्याके समय जिनवन्दन करता था और अनन्यदृष्टि (सम्यग्दृष्टि) वह उन्हींके पास रहता था। (७७) सीता द्वारा रक्षित वह नित्य जिनेश्वरके आगे गाये जानेवाले गीत सुनता था और धर्मके गुणमें अनुरक्त हो नाचता था। इस प्रकार जटायु विमल भाववाला हुआ। (७८)

॥ पद्मचरितमें जटायु पक्षीका उपाख्यान नामक एकतालीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ४२. दण्डकारण्यमें निवास

उन दशरथपुत्रोंने सुपात्रको दिये गये दानके प्रभावसे रत्न-वृष्टि प्राप्त की तथा विपुल पुण्य अर्जित किया। (१) इसके अतिरिक्त हेममय मणि एवं रत्नोंकी चूलिकासे मण्डित आडम्बरवाला, शयन एवं आसनसे युक्त, ध्वजाओंकी पंक्ति जिसपर लीलाके साथ फहरा रही है तथा चार घोड़े जिसमें जुते हुए हैं ऐसा देवों द्वारा लाया गया रथ भी उन्हें मिला। इच्छानुसार रमण करते हुए वे उस अरण्यमें विचरण करते थे। (२-३) अपनी मौजसे क्रीड़ा करते हुए कृतार्थ वे उस मनोहर प्रदेशमें कहीं दिन, कहीं पखवाड़ा तो कहीं एक महीना ठहरते थे। (४) सघन वन-वृक्षोंको तथा बहुतसे

अह ते वणतरुगहणं, लङ्घेऊण च पव्वए बहवे। अब्भन्तरं पविट्ठा, तस्सारण्णस्स भयरहिया ॥ ५ ॥
वड-धव-सिरीस-धम्मण-अज्जुण-पुन्नाग-तिलय-आसत्था। सरल-कयम्ब-ऽम्बाडय-दाडिम-अङ्कोल्ल-बिल्ला य ॥ ६ ॥
उम्बर-खइर-कविट्ठा, तेन्दुग-वंसा य लोणरुक्खा य। सागा य निम्ब-फणसा, अम्बतरू नन्दिरुक्खा य ॥ ७ ॥
वउल-तिलया-ऽइमुत्तय-कोरिण्टय-कुडय-कुज्जयाइण्णं। चम्प-सहयार-अरलुग-कुन्दलयामण्डिउद्देसं ॥ ८ ॥
खज्जूरीसु समीसु य, केयरि-बयरीसु नालिएरीसु। कयलीसु य सछन्न, अहियं चिय माउलिङ्गीसु ॥ ९ ॥
तं एवमाइएहिं, तरूहि नाणाविहप्पयारेहि। नन्दणवण व नज्जइ, सव्वत्तो सुन्दरायार ॥ १० ॥
पुण्डुच्छुमाइएसु य, सभावजाएसु सस्सनिवहेसु। रेहइ सरेसु रण्ण, कमलुप्पलभरियसलिलेसु ॥ ११ ॥
गय-चमर-सरभ-केसरि-वराह-मय-महिस[1]-चित्तयाइण्ण। ससय-सय-वग्घ-रोहिय-तरच्छ-ऽभल्लाउलह निच्च ॥ १२ ॥
कत्थइ फलोणयदुमं, कत्थइ सियकुसुमधवलिउद्देस। कत्थइ नीलं हरियं, कत्थइ रत्तारुणच्छाय ॥ १३ ॥
दण्डयगिरिस्स सिहरे, नामेण य दण्डओ महानागो। तेण इम ससिवयणे, दण्डारण्णं जणे सिट्टं ॥ १४ ॥
एसा वि य कुञ्चरवा, महानई विमलसलिलपरिपुण्णा। कलहसकलयलरवा, सच्छन्दरमन्तपक्खिउला ॥ १५ ॥
उभयतडट्ठियपायव—निवडियवरकुसुमपिञ्जरतरङ्गा। चडुलयरमयरकच्छभ—निच्चचियविलुलियावत्ता ॥ १६ ॥
तं दट्ठूण व[2]रनई, जणयसुया भणइ राघव एत्तो। जलमज्जण महाजस!, किं न खणेक्क इह रमामो? ॥ १७ ॥
भणिऊण एवमेयं, अवइण्णो राघवो सह पियाए। मज्जइ विमलजलोहे, करि व समयं करेणूए ॥ १८ ॥
सुमहुरसरपरिहत्थ, जलमुरवं राघवो बहुवियप्प। पहणइ लीलायन्तो, हरिसं घरिणीएँ कुणमाणो ॥ १९ ॥
सीया वि तत्थ सलिले, घेत्तूण सुरहिपुण्डरीयाइं। दइयस्स पवरकण्ठे, आलयइ निलीणभमराइं ॥ २० ॥

पर्वतोको लाँघकर भयरहित वे उस अरण्यके भीतर प्रविष्ट हुए। (५) वरगद, धव, शिरीष, धम्मण, अर्जुन, पुन्नाग, तिलक, अश्वत्थ, सरल, कदम्ब, आँवले, अनार, अंकोठ, विल्व, गूलर, खदिर, कपित्थ, तिन्दुक, बांस, लवणवृक्ष, साग, नीम, कटहल, आम, नन्दिवृक्ष, वकुल, अतिमुक्तक, कोरण्टक तथा शतपत्रिकासे आकीर्ण; चम्पक, सहकार (कलमी आम), अरट्ठु तथा कुन्दलतासे मण्डित प्रदेशवाला, खजूरी, शमी, करील, वेर, नारियल, कदली एवं बीजौरेसे सविशेष छाया हुआ—इस तरह नाना प्रकारके वृक्षोंके कारण सुन्दर आकृतिवाला वह वन नन्दनवनकी भाँति प्रतीत होता था। (६-१०) स्वत उत्पन्न सफेद ऊख आदि शस्यो तथा कमल एवं उत्पलोसे भरे हुए पानीवाले सरोवरोंके कारण वह अरण्य शोभित हो रहा था। (११) वह हाथी, चमरीगाय, शरभ, केसरी, वराह, मृग, भैंसे एवं चीतोंसे व्याप्त तथा खरगोश, बाघ, नीलगाय, नाहर एवं भालुओंसे सर्वदा भरापूरा था। (१२) वहाँ कहीं फलसे झुके हुए वृक्ष थे, कहीं सफेद पुष्पोंसे धवलित प्रदेश था, कहीं नील, हरित और कहीं रक्तारुणकी छाया थी। (१३) दण्डकगिरिके शिखर पर दण्डक नामका एक महानाग था, अतः हे शशिवदने! यह दण्डकारण्यके नामसे लोगोंमें कहा जाने लगा। (१४)

निर्मल सलिलसे परिपूर्ण, कलहंसोंके कलरवसे शब्दायमान तथा स्वच्छ क्रीड़ा करनेवाले पक्षियोंसे व्याप्त यह क्रौंचरवा नामकी महानदी है। (१५) दोनों तटपर स्थित वृक्षोंमेंसे गिरनेवाले उत्तम पुष्पोंके कारण पीले रंगवाली तरङ्गोंसे युक्त तथा अत्यन्त चंचल घड़ियाल एवं कछुओंसे सदैव उपमर्दित आवर्तोंसे व्याप्त यह नदी है। (१६) उस उत्तम नदीको देखकर सीताने रामसे कहा कि, हे महायश! जलस्नानके लिए हम यहाँ एकक्षण क्यों न ठहरें? (१७) ऐसा कहने पर प्रियाके साथ राम नदीमें उतरे और हथनीके साथ हाथीकी भाँति निर्मल पानीमें उन्होंने स्नान किया। (१८) पत्नीको हर्षित करते हुए राघवने अनेक प्रकारसे सुमधुर स्वर निकालनेमें कुशल जलतरंग बजाई। (१९) सीताने भी उस पानीमेंसे भौंरोंसे व्याप्त कमलोंको लेकर अपने पतिके सुन्दर कण्ठमें आरोपित किया। (२०)

१ ०ससावयाइण्णं—मु०। २ वरनई—प्रत्य०।

अह ते तत्थ महुयरा, रामेण समाहया परिभमेउं। सीयाएँ वयणकमले, निलिन्ति पउमाहिसङ्काए ॥ २१ ॥
सा ते मत्तमहुयरे, असमत्था वारिउं अइप्पभूए। सहस त्ति पउमनाभं, अवगूहइ महिलिया धणियं ॥ २२ ॥
गायन्ति व महुयरा, जयसद्द पक्खिणो इव कुणन्ति। सुहडा व तडल्लीणा, सत्ता रामस्स मज्जणए ॥ २३ ॥
तो सिसिरसीयलजले, विहिणा परिमज्जिउं जहिच्छाए। उत्तरइ पउमनाहो, नईऍ समयं पिययमाए ॥ २४ ॥
सव्वङ्गकयाभरणो, अइमुत्तयमण्डवे सुहनिविट्ठो[1]। पउमो भणइ कणिट्ठं, सुणेहि मह सन्तियं वयणं ॥ २५ ॥
अत्थेत्थ फलसमिद्धद्दुमा लयामण्डवेसु उववेया। सच्छोदया य सरिया, गिरी वि एसो रयणपुण्णो ॥ २६ ॥
सिग्घं आणेहि पिया, जणणीहि समं च बन्धवा सव्वे। काऊण पट्टणं, रमणिज्जे एत्थ अच्छामो ॥ २७ ॥
भणिओ य लक्खणेणं, एवं पहू ! जं तुमे समुद्दिट्ठं। अम्ह पि य कुणइ धिइं[2], एयं चिय दण्डगारण्णं ॥ २८ ॥
अह ताण तत्थ रण्णे, अच्छन्ताणं अइच्छिओ गिम्हो। गज्जन्तमेहनिवहो, सपत्तो पाउसो कालो ॥ २९ ॥
गयणं समोत्थरन्ता, मेहा कज्जलनिहा कयाडोवा[3]। वरिसेऊण पवत्ता, धारासभिन्नमहिवेढा ॥ ३० ॥
घणपडलसमुब्भूओ, अइचण्डो सव्वओ सगसगेन्तो। नच्चावेइ तरुगणे, पवणो अन्नोन्नमेएहिं ॥ ३१ ॥
नीला हरिया पीया, अन्ने वा पण्डुरा घणा गयणे। रेहन्ति सचरन्ता, अचिराभामण्डिउद्देसा ॥ ३२ ॥
उब्भिन्नकन्दलदला, हरियङ्कुरसामला मही जाया। सर-सरसि-वावि-वप्पिण—नवजलभरिया नईपवहा ॥ ३३ ॥
भणिओ य राघवेणं, कुमार ! एयारिसे जलयकाले। न हु जुज्जइ तुह गमणं, पडन्तनवसलिलबाहुल्ले ॥ ३४ ॥
सामच्छिऊण एवं, समासयं सुन्दरं समल्लीणा। सीया-जडागिसहिया, तत्थ ठिया राम-सोमित्ती ॥ ३५ ॥

उन कमलोंमे रहे हुए भौंरे रामसे आघात पाकर वापस लौटे और कमलकी आशंकासे सीताके वदन-कमलमे छिपनेका प्रयत्न करने लगे। (२१) उन अत्यधिक मत्त भौंरोंको हटानेमें असमर्थ उस स्त्रीने अपने स्वामी रामका सहसा आलिंगन किया। (२२) रामके स्नानके समय मानो भौंरे गा रहे थे तथा पक्षी एवं सुभटोकी भाँति तट पर स्थित प्राणी जय-ध्वनि कर रहे थे। (२३) तब शिशिरके समान शीतल जलमें विधिपूर्वक यथेच्छ स्नान करके राम प्रियतमाके साथ नदीमेंसे बाहर निकले। (२४)

तब सर्वांगमें अलंकार धारण किये हुए तथा अतिमुक्तकके मण्डपमें आरामसे बैठे हुए रामने अपने छोटे भाईसे कहा कि तुम मेरा कहना सुनो। (२५) यहां पर फलसे समृद्ध वृक्ष हैं, मण्डपोंसे युक्त लताएँ हैं, स्वच्छ जलवाली नदी है और रत्नोंसे भरा हुआ पर्वत भी है। (२६) तुम शीघ्र ही पिता एवं माताओंके साथ सभी बन्धुओंको यहाँ लाओ। इस रमणीय स्थानमें नगर बसाकर हम रहें। (२७) इसपर लक्ष्मणने कहा कि, हे प्रभो ! आपने जो कहा वह वैसा ही है। यह दण्डकारण्य मुझे भी सुख देता है। (२८)

इसके पश्चात् उनके वहाँ रहते रहते ग्रीष्मकाल व्यतीत हो गया और जिसमे बादल गरजते हैं ऐसा वर्षाकाल आ पहुँचा। (२९) आकाशमें फैले हुए काजलके समान काले मेघ गर्जना करके धाराओंसे मानो पृथ्वीको लपेट रहे हो इस तरह बरसने लगे। (३०) बादलोंके समूहमें से उत्पन्न, अत्यन्त प्रचण्ड और चारो ओर सग-सग आवाज करता हुआ पवन एक-दूसरेके साथ टकराकर वृक्षोको नचाता था। (३१) क्षणिक आभासे मण्डित प्रदेशवाले नीले, हरे, पीले तथा सफेद रंग के दूसरे बादल आकाशमें विचरण करते हुए शोभित हो रहे थे। (३२) टहनियाँ और पत्ते जिसमें से फूटे हैं ऐसी पृथ्वी हरे हरे अंकुरों से श्यामल हो गई। सरोवर, तालाब, बावड़ी, खेत तथा नदीके प्रवाह नये जलसे भर गये। (३३) रामने कहा कि, हे कुमार ! जिसमें नया पानी खूब गिर रहा है ऐसे वर्षाकालमे तुम्हारा जाना उपयुक्त नहीं है। (३४) ऐसा विचार करके उस सुन्दर स्थानमें वे रहे। सीता एवं जटायुके साथ राम व लक्ष्मण वहीं

१. सुहनिसण्णो—प्रत्य०। २. धिई—प्रत्य०। ३. महाडोवा—प्रत्य०।

एवं कहासु विविहासु रईसमग्गा, आहार-पाण-सयणा-ऽऽसणसंपउत्ता ।
कालं गमेन्ति सलिलोहतडिच्छडालं, रण्णे सुहेण नियय विमलप्पभावा ॥ ३६ ॥

॥ इय पउमचरिए दण्डगारण्णनिवासविहाणं नाम बायालीसइमं पव्वं समत्तं ॥

## ४३. संबुकवहणपव्वं

एवं पाउसकालो, तत्थऽच्छन्ताण ताण वोलीणो । सरओ च्चिय संपत्तो, कमलवणाण सिरिं देन्तो ॥ १ ॥
मेहमलपडलमुक्कं, धोयं धारासु निम्मलं जायं । रेहइ जलं व गयणं, तारा-कुमुएसु ससि-हंसं ॥ २ ॥
घणवायविमुक्काइं, लहिऊण सुहत्थियं पहट्ठाइं । पल्लवकरेसु नज्जइ, नच्चन्ति व काणणवणाइं ॥ ३ ॥
पक्खीण कलयलरवो, पवियम्भइ हंस-सारसाईणं । सरियासु सरवरेसु य, कमलुप्पलभरियसलिलेसु ॥ ४ ॥
एवंविहम्मि सरए, जाए जेट्ठाणुमोइओ एत्तो । रण्णं परिभममाणो, अग्घायइ लक्खणो गन्धं ॥ ५ ॥
चिन्तेइ तो मणेण, कस्सेसो सुरहिसीयलो गन्धो ? । किं वा तरुस्स कस्स वि, एत्थल्लीणस्स व सुरस्स ? ॥ ६ ॥
पुच्छइ मगहाहिवई, भयवं! सो कस्स सुरहिवरगन्धो ? । नारायणो महप्पा, जेण च्चिय विम्हयं पत्तो ॥ ७ ॥
अह भणइ इन्दभूई, सेणिय! बीयस्स जिणवरिन्दस्स । सरणं चिय संपत्तो, एक्को विज्जाहरनरिन्दो ॥ ८ ॥
घणवाहणो त्ति नामं, भणिओ भीमेण रक्खसिन्देणं । गेण्हसु लङ्कानयरी[1], रक्खसदीवे तिकूडत्था[2] ॥ ९ ॥
अन्नं पिय रहस्सं, जम्बूभरहस्स दक्खिणदिसाए । लवणजलस्सुत्तरओ, ठाणं पुढवीएँ विवरत्थं ॥ १० ॥

ठहरे। (३५) इस तरह प्रेमपूर्ण, आहार, पान, शयन एवं आसन से युक्त तथा विमल प्रभाववाले उन्होंने विविध कथाओं से जल एवं बिजलीकी छटासे सम्पन्न अपना समय अरण्यमें बिताया।

॥ पद्मचरितमें दण्डकारण्य निवास नामक बयालीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ४३. शम्बूकवध

इस प्रकार वहाँ रहते हुए उनका वर्षाकाल व्यतीत हुआ तथा कमलवनोंको शोभा देनेवाला शरत्काल आया। (१) उस समय बादलोंके काले आवरणसे मुक्त, पानीकी धाराओं से धुलने के कारण निर्मल तारारूपी कुमुदों से व्याप्त तथा चन्द्ररूपी हंससे युक्त गगन जलकी भाँति शोभित हो रहा था। (२) अतिशय पवनसे विमुक्त तथा सुहस्तीको प्राप्त करके प्रहृष्ट वन-उपवन पल्लव रूपी हाथोंसे मानो नाच रहे हैं। (३) कमलसे भरे हुए जलवाले सरोवरों और नदियोंमें हंस एवं सारस आदि पक्षियोंका कलरव हो रहा था। (४) ऐसे शरत्कालके आने पर बड़े भाई से अनुज्ञाप्राप्त लक्ष्मणको अरण्यमें परिभ्रमण करते हुए गन्ध आई। (५) वह मनमें सोचने लगा कि यह मीठी और शीतल गन्ध किसकी है? क्या यह किसी पेड़ की है या फिर यहाँ रहे हुए किसी देवकी है? (६)

मगधनरेश श्रेणिक पूछता है कि, हे भगवन्! यह मीठी गन्ध किसकी थी, जिससे कि महात्मा नारायण भी विस्मित हुआ? (७) इस पर इन्द्रभूति गौतमने कहा कि —

हे श्रेणिक! दूसरे जिनवरेन्द्रकी शरणमें एक विद्याधर राजा आया था। (८) उसका नाम घनवाहन था। राक्षसेन्द्र भीमने उसे कहा कि राक्षस द्वीपमें त्रिकूट पर्वत पर स्थित लंकानगरी तुम ग्रहण करो। (९) दूसरा भी रहस्य सुनो। जम्बूद्वीप के भरतक्षेत्र की दक्षिण दिशा में और लवणसमुद्रके उत्तरमें पृथ्वीके विवरमें एक स्थान आया है। (१०)

१ नयरि—प्रत्य०। २ तिकूडत्थ—प्रत्य०।

तं जोयणद्धभागं, गन्तूण अहो य दण्डगगिरिस्स । रेहइ गुहामुहत्थ, दिव्वं मणितोरणं विउल ॥ ११ ॥
तं पविसिऊण अन्तो, अत्थि अलङ्कारपुरवर रम्म । परचक्कदुप्पवेस, सव्वुवगरणेसु सजुत्तं ॥ १२ ॥
एवं चिय परिकहिए, अणुणाओ मेहवाहणो गन्तु । लङ्कापुरीएँ रज्ज, करेइ इन्दो इव जहिच्छ ॥ १३ ॥
न य रक्खसा न देवा, रक्खसदीव तु जेण रक्खन्ति । विज्जाहरा जणेण, वुच्चन्ति उ रक्खसा तेण ॥ १४ ॥
अह मेहवाहणाई, रक्खसवसे नरिन्दवसहेसु । कालेण वचगएसु, वहवेसु महाणुभावेसु ॥ १५ ॥
तत्थ य रक्खसवसे, उप्पण्णो रावणो तिखण्डवई । वहिणी से चन्दणहा, तीए खरदूसणो कन्तो ॥ १६ ॥
चोद्दसहि सहस्सेहिं, जोहाण सत्ति-कन्तिजुत्ताण । भुञ्जइ पायालपुर, दिव्व धरणीएँ विवरत्थ ॥ १७ ॥
खरदूसणस्स पुत्ता, दोण्णि जणा सुरकुमारसमरूवा । सवुक्क-सुन्दनामा, जेट्ठ-कणिट्ठा महासत्ता ॥ १८ ॥
वारिज्जन्तो वि वहुं, गुरूहि मरणावलोइओ सन्तो । पविसइ दण्डारण्ण, सम्वुक्को सुज्जहासत्थे ॥ १९ ॥
जो दिट्ठिगोयरपहे, ठाही असमत्तनियमजोगस्स । सो मे होही वज्झो, एत्थारण्णे न सदेहो ॥ २० ॥
लवणजलस्सुत्तरओ, कोञ्चरवाए नईएँ आसन्न । सम्वुक्को कयकरणो, पविसइ वसत्थल गुविल ॥ २१ ॥
वारस वरिसाणि तओ, गयाणि चत्तारि चेव दिवसाणि । अच्छन्ति तिण्णि दिवसा, विज्जाएँ असिद्धकालस्स ॥ २२ ॥
ताव य परिहिण्डन्तो, सपत्तो लक्खणो तमुद्देस । पेच्छइ य सुज्जहास, खग्ग वहुकिरणपज्जलिय ॥ २३ ॥
घणपायवसछन्न, वहुपत्थरवेढिय कयाभोग । मज्झम्मि धरणिवट्ट, समच्चिय कणयपउमेहिं ॥ २४ ॥
त गन्धसमालद्ध, वरकुङ्कुमवहलदिन्नचच्चिक । गेण्हइ तहट्ठिय सो, खग्ग लच्छीहरो सिग्घ ॥ २५ ॥
दाहिणकरग्गगहिय, विण्णासन्तेण वाहिय खग्ग । घणनिचयवद्धमूल, छिन्न वसत्थल तेणं ॥ २६ ॥
ताव च्चिय तत्थ सिर, पेच्छइ पडिय सकुण्डलाडोव । देह च रुहिरकद्दम-समोल्लिय विद्दुमावयव ॥ २७ ॥

---

दण्डकगिरिके नीचे आधा योजन जाने पर गुफाके मुखमें एक दिव्य और विशाल मणिमय तोरण शोभित हो रहा है। (११) उसमें प्रवेश करने पर अन्तमें सुन्दर, दूसरे राजा के लिए दुष्प्रवेश तथा सभी तरहके उपकरणोसे संयुक्त अलंकारपुर नामका नगर आता है। (१२) इस प्रकार उसे कहा। अनुज्ञाप्राप्त मेघवाहन लकापुरीमें जाकर इन्द्रकी भाँति इच्छानुसार राज्य करने लगा। (१३) वे न तो राक्षस हैं और न देव ही। वे विद्याधर राक्षस द्वीपकी रक्षा करते थे, अतः लोगोंमें वे राक्षस कहे गये। (१४) राक्षसवश मे मेघवाहन आदि वहुत-से महानुभाव राजा स्वर्गवासी हुए। (१५) उस राक्षसवशमें तीन खण्डों का अधिपति रावण उत्पन्न हुआ। उसकी वहन चन्द्रनखा और उसका पति खरदूपण था। (१६) शक्ति एवं कान्तिसे युक्त चौदह हजार योद्धाओ के साथ पृथ्वीके विवरमें रहे हुए पातालपुर नामक दिव्य नगरका वह उपभोग करता था। (१७) खरदूपण के देवकुमारोंके समान रूपवाले तथा अतिसमर्थ शबूक एव सुन्द नाम के ज्येष्ठ व कनिष्ठ दो पुत्र थे। (१८) गुरुजनों द्वारा बहुत मना करने पर भी मानो मृत्यु द्वारा देखा गया हो ऐसे शम्बूकने सूर्यहास तलवार के साथ दण्डकारण्यमें प्रवेश किया। (१९) इस जंगलमें सम्यक्त्व, नियम एव योगसे रहित जो मेरे दृष्टिपथ में आयगा वह निःसन्देह मेरे द्वारा मारा जायगा। (२०) लवणसमुद्रके उत्तरमे और क्रौंचरवा नदीके समीप अभ्यास करने वाले शम्बूकने बाँसके गहरे जगलमे प्रवेश किया। (२१) वहाँ वारह साल और चार दिन बीते। विद्याके अप्राप्ति-कालके तीन दिन बाकी थे। (२२) उस समय घूमता-घामता लक्ष्मण उस प्रदेश मे जा पहुँचा। उसने किरणों से अत्यन्त प्रज्वलित सूर्यहास तलवार देखी। (२३) वनके वीच सघन वृक्षोसे आच्छन्न, वहुत-से पत्थरो द्वारा वेष्टित, सामग्री से सपन्न समतल धरातल पर स्वर्ण कमलोसे अर्चित, गन्धसे लिप्त, उत्तम कुंकुमका कर्दम लगाने से शोभित—इस तरहसे अवस्थित तलवार लक्ष्मणने जल्दी ही उठा ली। (२४-५) दाहिने हाथ मे धारण करके उसने जिज्ञासासे तलवार चलाई और सघन और वद्धमूल बाँस के समूहको काट डाला। (२६) उसी समय उसने वहाँ कुण्डलसे अलकृत एक मस्तक गिरा हुआ देखा। विद्रुमके समान अवयव वाली देह रुधिरके कीचडसे लिप्त हो गई थी। (२७) इसके पश्चात्

अह सो पउमसयासं, सोमित्ती पत्थिओ गहियखग्गो । परिपुच्छिओ य साहइ, त वित्तन्त अपरिसेसं ॥ २८ ॥
ताव च्चिय चन्दणहा, पइदियहं पत्थिया सुयसमीवं । पेच्छइ य सिरकवन्धं, छिन्न पडिय धरणिवट्टे ॥ २९ ॥
सुयसोगसल्लियङ्गी, मुच्छा गन्तूण पुणरवि विउद्धा । हा पुत्त! कयारावा, रुयइ विमुक्कंसुसलिलोहा ॥ ३० ॥
वारस वरिसाणि ठिओ, चत्तारि दिणाणि जोगजुत्तमणो । तिणि अहोरत्ता पुण, न खामिया मे कयन्तेण ॥ ३१ ॥
किं तुज्झ अवकयं जे, पावविही! निट्ठुरं मए कम्म[१] । पुत्तो वहुगुणनिलओ, जेण अयण्डम्मि अवहरिओ ॥ ३२ ॥
अहवा वि अपुण्णाए, कस्स वि विनिवाइओ मए पुत्तो । तस्सेय कम्मफलं, उवट्ठिय नत्थि सदेहो ॥ ३३ ॥
परिचिन्तिया य पुत्तय! मणोरहा जा मए अपुण्णाए । ते अन्नहा य सिग्घं, विहिणा परियत्तिया सव्वे ॥ ३४ ॥
घेत्तूण पुत्तवयणं, परिचुम्बइ रुहिरपङ्कविच्छुरियं । सलिलं व वियसियच्छी, कलुणपलावं च कुणमाणी ॥ ३५ ॥
परिदेविऊण सुइरं, कोव घेत्तूण तं वणं भीमं । परिभमइ गवेसन्ती, चन्दणहा वेरियं सिग्घं ॥ ३६ ॥
सा तत्थ परिभमन्ती, दट्ठूणं राम-लक्खणे दो वि । मयणसरसल्लियङ्गी, मुञ्चइ कोवं च सोगं च ॥ ३७ ॥
सा ताण तक्खणं चिय, अभिलाससमुवागया विचिन्तेइ । एक्क वरेमि गन्तु, कन्नारूवं तओ कुणइ ॥ ३८ ॥
तो सा कयनेवच्छा, ताण सयास लहुं समणुपत्ता । नयणसुए मुयन्ती, पुण्णागतलम्मि उवविट्ठा ॥ ३९ ॥
दट्ठूण जणयतणया, त वालं करयलेण परिमुसइ । भणइ य अम्ह सयास, अवट्ठिया मा भयं जासि ॥ ४० ॥
भणिया य राघवेणं, का सि तुमं वालिए! इहारण्णे । परिहिण्डसि एगागी, सीहाइनिसेविए घोरे[२] ॥ ४१ ॥
सा जपइ मम गेहे, कालगया मज्झ सुन्दरा जणणी । ताओ वि तीएँ सोगे, सो च्चिय मरण समणुपत्तो ॥ ४२ ॥
पावेण परिग्गहिया, सा हं सयणेण वज्जिया सन्ती । वेरग्गसमावन्ना, इहागया दण्डगारण्ण ॥ ४३ ॥

तलवार लेकर लक्ष्मण रामके पास गया। पूछने पर उसने सारा वृत्तान्त कह सुनाया।

प्रतिदिन पुत्रके पास जानेवाली चन्द्रनखाने उस समय धड़से कटे हुए सिरको जमीन पर पड़ा हुआ देखा। (२९) पुत्रके शोकसे पीड़ित शरीरवाली वह मूर्छित हो गई। फिर होशमे आकर 'हा पुत्र!' इस तरहसे शब्द करती और अश्रुजल छोड़ती हुई वह रोने लगी। (३०) ध्यानमें युक्त मनवाला तू बारह वर्ष और चार दिन ठहरा, परन्तु कृतान्त मेरे लिए तीन दिन रात न ठहरा। (३१) हे दुर्भाग्य! मैंने निष्ठुर कर्म करके तेरा क्या बिगाड़ा था कि अनेक गुणोके धाम रूप मेरे पुत्रका असमयमे ही तूने अपहरण किया? । (३२) अथवा अपुण्यशाली मैंने किसीका पुत्र मार डाला होगा। उसीका यह कर्मफल उपस्थित हुआ है, इसमें सन्देह नहीं। (३३) हे पुत्र! दुर्भाग्यशीला मैंने जो मनोरथ सोच रखे थे, विधिने वे सब दूसरे रूपमे पलट दिये। (३४) करुण विलाप करती हुई उस विशालाक्षीने पुत्रके रुधिरके पंकसे व्याप्त मुखको लीलापूर्वक उठाकर चुम्बन किया। (३५) चिरकाल तक रो-धोकर कोप धारण करती हुई चन्द्रनखा जल्दीसे शत्रुको ढूँढ़नेके लिए उस भयंकर वनमें भटकने लगी। (३६)

वहाँ घूमती हुई उसने दोनो राम एवं लक्ष्मणको देखकर मदनके वाणसे पीडित अंगवाली हो क्रोध व शोकको छोड़ दिया। (३७) उनकी अभिलाषा रखनेवाली वह तत्काल सोचने लगी कि जा करके इनमेंसे एकका मैं वरण करूँ। तब उसने कन्याका रूप धारण किया। (३८) तत्पश्चात् वस्त्र परिधान करके वह उनके पास जल्दी ही गई और आँखोंमें से आँसू बहाती हुई पुन्नाग वृक्षके नीचे बैठी। (३९) सीताने उस कन्याको देखकर हाथसे सहलाया और कहा कि हमारे पास रहकर तुम भय मत रखना। (४०) रामने पूछा कि हे बाले! तुम कौन हो? सिंहादि द्वारा आश्रित इस घोर अरण्यमें तुम अकेली क्यों घूमती है? (४१) उसने कहा कि मेरे घरमें मेरी सुन्दर माता मर गई है। उसके शोकसे पिता भी मृत्युको प्राप्त हुए हैं। (४२) पापी स्वजन द्वारा परिगृहीत और फिर परित्यक्त मैं वैर रूपी अग्नि धारण करके इस दण्डकारण्यमे आई हूँ। (४३) घूमती हुई मैंने पुण्यके योगसे तुम्हें किसी तरह यहाँ देख लिया। अशरण और दुःख-

१ मुच्छ—प्रत्य०। २ पङ्कपिञ्जरियं—प्रत्य०।

कह वि भमन्तीएँ मए, दिट्ठा तुम्हेत्थ पुण्णजोएणं । सरणं मि असरणाए, होह[1] फुड दुक्खपुण्णाए ॥ ४४ ॥
अह सा मयणवसगया, भणइ तओ राघव कयपणामा । इच्छसु मए महानस! जाव न पाणेहि मुञ्चामि ॥ ४५ ॥
सुणिऊण वयणमेय, दोण्णि वि अवरोप्पर जणियसन्ना । परजुवइरहियसङ्गा, न देन्ति तीए समुल्लाव ॥ ४६ ॥
सा जपिऊण वहुय, विमुक्कदीहुण्हअंसुनीसासा । अवसरिय ताण पुरओ, निययट्ठाणं गया सिग्घ ॥ ४७ ॥
सो लक्खणो तीएँ गवेसणट्ठ, अन्नावएसेण करेवि रण्णे । दिव्वङ्गणारूवगुणाणुरत्तो, पु[2]णो नियत्तो विमलप्पभावो ॥ ४८ ॥

॥ इय पउमचरिए सम्वुक्कवहणं नाम तेयालीसइमं पव्वं समत्तं ॥

## ४४. सीयाहरणे रामविप्पलावपव्वं

सा तत्थ रुवइ भवणे, चन्दणहा विगलियसुसलिलोहा । विलिहियनहकक्खोरू, विमुक्ककेसी य रयमइला ॥ १ ॥
खरदूसणेण दिट्ठा, मलिया नलिणि व्व गयवरिन्देण । भणिया य साहसु तुमं, केणेय पाविया दुक्खं ॥ २ ॥
भणइ तओ चन्दणहा, गया य पुत्तं गवेसणट्ठाए । नवर पेच्छामि वणे, छिन्नसिरं तं महिं पडिय ॥ ३ ॥
मारेऊण मह सुय, केणवि पावेण सूरहास त । गहियं च सिद्धविज्ज, खेयरपुज्जं महाखग्गं ॥ ४ ॥
अहमवि तं पुत्तसिरं, अङ्के ठविऊण सोगतवियङ्गी । वहुला व जह विवच्छा, रुयामि रण्णे विगलियसू ॥ ५ ॥
ताव च्चिय तेण अहं, दुट्ठेणं पुत्तवेरिएण पहू ! । अवगूहिया रुयन्ती, धणिय कज्जेण केण पि ॥ ६ ॥
अहय अणिच्छमाणी, दन्तेसु नहेसु तेण पावेण । एयारिस अवत्थ, एगागी पाविया रण्णे ॥ ७ ॥
तत्तो वि रक्खिया ह, परभवजणिएण पुण्णजोएण । अविखण्डियाचरित्ता, कह वि इह आगया सामी ॥ ८ ॥

---

पूर्ण मेरे लिए तुम निश्चित शरणरूप हो । (४४) इसके बाद कामके वशीभूत वह रामको प्रणाम करके कहने लगी कि, हे महाशय ! जब तक मैं प्राण नहीं छोड़ती तब तक मेरी इच्छा करो । (४५) यह कथन सुनकर दूसरेकी स्त्रीके संगसे रहित उन दोनोंने एक-दूसरेका संकेत जानकर उसे उत्तर नहीं दिया । (४६) दीर्घ निःश्वास और गरम आँसू छोड़ती हुई वह बहुत बकबक करके उनके आगेसे दूर हो अपने स्थान पर शीघ्र ही चली गई । (४७) उस दिव्य अंगनाके रूप एवं गुणमें अनुरक्त तथा विमल प्रभाववाले लक्ष्मणने दूसरे बहानेसे जंगलमें उसकी खोज की । बादमें वह लौट आया । (४८)

॥ पद्मचरितमें शम्बूकवध नामका तैंतालीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ४४. राम-विलाप

अश्रुजलका प्रवाह बहाती हुई, नाखूनोंसे बगल और ऊरुप्रदेश विक्षत करती हुई, बिखरे हुए केशवाली तथा धूलसे मैली वह चन्द्रनखा अपने भवनमें रोने लगी। (१) हाथीके द्वारा कुचली गई नलिनीकी भाँति उसे देखकर खरदूषणने पूछा कि किसके द्वारा तुमने यह दुःख पाया है, यह कहो। (२) तब चन्द्रनखाने कहा कि मैं पुत्रकी खोजके लिए गई थी। वनमें मैंने सिर कटे हुए उसको जमीन पर पड़ा देखा। (३) मेरे पुत्रको मारकर किसी पापीने विद्यासिद्ध तथा खेचरों द्वारा पूज्य सूर्यहास नामकी महान् तलवार ले ली है। (४) शोकसे तप्त अंगवाली मैं भी पुत्रके उस सिरको गोदमें रखकर विवत्स हो गायकी तरह आँसू बहाती हुई रो रही थी। (५) हे प्रभो ! उसी समय पुत्रके वैरी उस दुष्टने, किसी भी प्रयोजनसे, रोती हुई मेरा आलिंगन किया। (६) न चाहनेवाली तथा अरण्यमें एकाकी मेरी उस पापीने दाँत और नखोंसे ऐसी अवस्था कर डाली है। (७) परभवमें जनित पुण्यके योगसे ही मैं उससे बच गई हूँ। हे स्वामी !

---

१. होह महं दुक्ख० —प्रत्य० । २ तओ नियत्तो—प्रत्य० ।

विज्जाहराण राया, भाया मे रावणो तिखण्डवई । दूसण ! तुमं पि भत्ता, तह वि इमं पाविया दुक्खं ॥ ९ ॥
सुणिऊण तीएँ वयणं, सोगाऊरियमणो तहिं गन्तुं । खरदूसणो विवन्नं, पेच्छइ पुत्तं महीपडिय ॥ १० ॥
पडियागओ खणेणं, नियघर रोसपूरियामरिसो । चोद्दसहि सहस्सेहिं, सन्नद्धो पवरजोहाणं ॥ ११ ॥
एयन्तरम्मि तो सो, भणिओ चित्तप्पभेण मन्तीणं । लङ्काहिवस्स दूय, पेसेहि इमेण अत्थेणं ॥ १२ ॥
अह रावणस्स दूयं, सिग्घं खरदूसणो विसज्जेउं । बाहपगलन्तनेत्तो, रुयइ य सुयसोगमावन्नो ॥ १३ ॥
दूएण परिकहिए, जाव चिय रावणो चिरावेइ । चोद्दसहि सहस्सेहिं, जोहाणं दूसणो चलिओ ॥ १४ ॥
दूसणबलस्स गयणे, सीया सुणिऊण तूरनिग्घोस । किं किं ? ति उल्लवन्ती, सीया रामं समल्लीणा ॥ १५ ॥
मा भाहि चन्दवयणे !, एए हंसा नहेण वच्चन्ता । मुञ्चन्ति मुहनिनाय, अप्पेहि धणुं पणासेमि ॥ १६ ॥
ताव य आसन्नत्थं, विविहाउहसकुलं महासेन्नं । दिट्ठं समोत्थरन्त, गयणयले मेहवन्दं व ॥ १७ ॥
चिन्तेइ रामदेवो, किं वा नन्दीसरं सुरा एए । गन्तूण पडिनियत्ता, निययट्ठाणाइं वच्चन्ति ? ॥ १८ ॥
वंसत्थलम्मि छेत्तु, अहवा जो सो विवाइओ रणे । वेरपडिउञ्चणत्थे, तस्स इमे आगया बन्धू ? ॥ १९ ॥
नूणं दुस्सीलाए, तीए गन्तूण दुट्ठमहिलाए । सिट्ठं च जहावत्तं, तेण इमे आगया इहइं ॥ २० ॥
परिचिन्तिऊण एवं, रामो चावे सकवडे दिट्ठी । ढेन्तो य लक्खणेणं, भणिओ वयण निसामेहि ॥ २१ ॥
सन्तेण मए राहव !, न य जुत्त तुज्झ जुज्झिउं एत्तो । रक्ख इमं जणयसुय, अरीण समुहो अहं जामि ॥ २२ ॥
जवेल सीहनायं, वेरियपरिवेढिओ विमुञ्चे हं । तंवेल तुम राघव ! एज्जसु सिग्घ निरुत्तेणं ॥ २३ ॥
एव भणिऊण तो सो, सन्नद्धो गहियपहरणावरणो । अह जुज्झिउ पवत्तो, समय चिय रक्खसभडेहिं ॥ २४ ॥

---

अखण्डितचरित्रवाली मैं यहाँ किसी तरह आ गई हूँ। (८) विद्याधरोंका राजा और त्रिखण्डपति रावण मेरा भाई है और, दूषण ! तुम मेरे पति हो, फिर भी मैंने यह दुःख पाया। (९)

उसका यह कथन सुनकर शोकसे दुःखित मनवाले खरदूषणने वहाँ जाकर मरे। हुए तथा भूमि पर गिरे हुए अपने पुत्रको देखा। (१०) गुस्सेसे भरा हुआ वह क्षणभरमें अपने घर लौट आया और चौदह हजार उत्तम योद्धाओंके साथ तैयार हो गया। (११) तब चित्तप्रभ मंत्रीने उसे कहा कि इस वृत्तान्तके साथ लंकाधिप रावणके पास दूत भेजो। (१२) तब खरदूषणने शीघ्र ही रावणके पास दूत भेजा। पुत्रके शोकसे युक्त वह आँखोसे आँसू बहाता हुआ रोने लगा। (१३) दूतके द्वारा कहा गया रावण जब विलम्ब कर रहा था तब खरदूषण चौदह हजार योद्धाओंके साथ चल पड़ा। (१४) आकाशमें खरदूषणके सैन्यके वाद्योंका निर्घोष सीताने सुना। 'यह क्या है ? यह क्या है ?' ऐसा कहती हुई सीता रामके पास गई। (१५) तब 'हे चन्द्रवदने ! तुम मत डरो। आकाशसे जाते हुए ये हंस अपने मुखमेंसे ऐसी ध्वनि निकालते हैं। तुम धनुष दो। मैं इनका विनाश करूँगा'—ऐसा रामने कहा। (१६) उसी समय समीपस्थ, विविध प्रकारके आयुधोंसे युक्त और मेघवृन्दकी भाँति आकाशमेंसे नीचे उतरते हुए महासैन्यको उन्होंने देखा। (१७) राम सोचने लगे कि क्या नन्दीश्वर द्वीपमें जाकर लौटे हुए ये देव अपने अपने स्थानोंमें जा रहे हैं ? (१८) अथवा वंशस्थल वनमें जो काटकर मार डाला गया था उसके वैरका बदला लेनेके लिए उसके ये बन्धुजन यहाँ आये हैं ? (१९) अवश्य ही उस दुःशील और दुष्ट महिलाने जा करके जैसा हुआ था वैसा कहा होगा। इसीसे ये यहाँ आये हैं। (२०) ऐसा विचारकर कवचके साथ ही चाप पर दृष्टि डालते हुए रामसे लक्ष्मणने कहा कि, मेरा कहना आप सुने। (२१) हे राम ! मेरे रहते आपको लड़ना ठीक नहीं है। आप यहाँ सीताजीका रक्षण करे। शत्रुओंके सम्मुख मैं जाऊँगा। (२२) हे राघव ! जिस समय शत्रुओंसे घिरा मैं सिंहनाद करूँ उस समय आप अवश्य ही जल्दी आना। (२३) ऐसा कहकर वह कवच पहनकर और प्रहरण-समूह धारण करके राक्षस-सुभटोंके साथ लड़ने लगा। (२४)

लच्छीहरस्स उवरिं, निसायरा विविहसत्थसंघाय । मुञ्चन्ति पव्वयस्स व, धारानिवहं पओवाहा ॥ २५ ॥
रयणियरकरविमुक्कं, आउहनिवह रणे निवारेउ । जमदण्डसरिसवेगे, मुञ्चइ लच्छीहरो वाणे ॥ २६ ॥
वरमउडमण्डियाइ, जलन्तमणि-रयणकुण्डलवराइ । लक्खणसरछिन्नाइ, पडन्ति कमलाइं व सिराइं ॥ २७ ॥
निवडन्ति गय-तुरङ्गा, जोहा य रहा य विलुलियधओहा । सचुण्णियङ्गमङ्गा, घोररव चेव कुणमाणा ॥ २८ ॥
एयन्तरम्मि पत्तो, पुप्फविमाणट्ठिओ य दहवयणो । हन्तुं समुज्जयमणो, सम्बुक्करिउ घणकसाओ ॥ २९ ॥
अहऽहोमुहं नियन्तो पेच्छइ मोहस्स कारिणी[1] सीया । सव्वङ्गसुन्दरङ्गी, सुरवइमहिलं व रूवेण ॥ ३० ॥
मयणाणलतवियङ्गो, एक्कमणो दहमुहो विचिन्तेइ । किं मज्झ कीरइ इह, रज्जेण इमाएँ रहियस्स? ॥ ३१ ॥
परिचिन्तिऊण एव, ताहे अवलोयणाएँ विज्जाए । जाणइ ताण दहमुहो, नाम चरियं च गोत्तं च ॥ ३२ ॥
वहुएसु सम समरे, जुज्झइ जो एस लक्खणो हवइ । रामो सीयाएँ सम, एसो वि हु चिट्ठई रण्णे ॥ ३३ ॥
तं मोत्तूण रणमुहे, सीहरव लक्खणस्स सरसरिसं । सिग्घ हरामि सीयं[2], रामस्स वि वञ्चण काउ ॥ ३४ ॥
मारिहिइ दो वि एए, अवस्स खरदूसणो वलसमग्गो । परिचिन्तिऊण एव, सीहरव कुणइ दहवयणो ॥ ३५ ॥
सुणिऊण सीहनायं, लक्खणफुडवियडभासियं रामो । जाओ समाउलमणो, अप्फालइ धणुवर ताहे ॥ ३६ ॥
अच्छसु ताव खणेक्क, सुन्दरि! एत्थ जडागिकयरक्खा । लच्छीहरस्स पास, जाव य गन्तु नियत्तेमि ॥ ३७ ॥
भणिऊण एव पउमो, वारिज्जन्तो वि पावसउणेसु । वेगेण रणमुह सो, पविसइ भडमुक्कवुक्कारं ॥ ३८ ॥
एत्थन्तरम्मि सहसा, अवयरिऊण नहाउ दहवयणो । हक्खुवइ जणयतणया[3], भुयासु नलिणि व मत्तगओ ॥ ३९ ॥
दट्ठूण हरिज्जन्ती[4], सामियघरिणी जडाउणो रुट्ठो । नहणङ्गलेसु पहरइ, दसाणण विउलवच्छयले ॥ ४० ॥

जिस तरह पर्वतोंके ऊपर वादल धारा-समूह छोड़ते हैं उसी तरह राक्षस लक्ष्मणके ऊपर विविध शस्त्रोंका समूह छोड़ने लगे। (२५) युद्धमें निशाचरोंके हाथसे विमुक्त आयुध-समूहका निवारण करके यमदण्डके समान वेगवाले वाण लक्ष्मण छोड़ने लगा। (२६) लक्ष्मणके वाणोंसे कटे हुए सुन्दर मुकुटोंसे शोभित एवं मणि एवं रत्नमय उत्तम कुण्डलोंसे देदीप्यमान मस्तक कमलोंकी भाँति गिरते थे। (२७) टूटी हुई ध्वजाओंवाले रथ, खण्डित अंग-प्रत्यंगवाले योद्धा तथा भयंकर ध्वनि करनेवाले हाथी एवं घोड़े नीचे गिरते थे। (२८) इसी समय गुस्सेसे भरा हुआ और शम्बूकके शत्रुको मारनेमें कृतनिश्चय रावण पुष्पकविमानमें स्थित हो वहाँ आ पहुँचा। (२९) जाते हुए उसने नीचे सम्मोह करनेवाली, सर्वांग सुन्दर शरीरवाली तथा रूपमें सुरपति इन्द्रकी पत्नी जैसी सीताको देखा। (३०) मदनरूपी अग्निसे तप्त शरीरवाला दशमुख रावण एकाग्रचित्तसे सोचने लगा कि इससे रहित मैं यहाँ राज्यको लेकर क्या करूँ? (३१) ऐसा सोचकर अवलोकना नामकी विद्याद्वारा रावणने उसका नाम, चरित और गोत्र जान लिया कि युद्धमें जो वहुतोंके साथ लड़ रहा है वह लक्ष्मण है। सीताके साथ अरण्यमें जो यह वैठा है वह राम है। (३२-३३) अतः युद्धभूमिमें लक्ष्मणकी आवाज जैसा सिंहरव करके तथा रामको ठगकर सीताका शीघ्र ही अपहरण करूँ। (३४) सेनायुक्त खरदूषण इन दोनोंको अवश्य ही मार डालेगा। ऐसा सोचकर रावणने सिंहरव किया। (३५) लक्ष्मणकी आवाजके समान स्फुट और भयकर आवाजवाला सिंहनाद सुनकर राम मनमें व्यग्र हो गये। तव उन्होंने धनुषका आस्फालन किया और कहा कि, हे सुन्दरी! जवतक लक्ष्मणके पास जाकर मैं वापस नहीं आ जाता तवतक जटायुके द्वारा रक्षित तुम क्षण भरके लिए यहाँ ठहरो। (३६-३७) ऐसा कहकर अशुभ शकुनों द्वारा मना किये जानेपर भी, सुभट जिसमें गर्जना कर रहे हैं ऐसे रणक्षेत्रमें रामने वेगसे प्रवेश किया। (३८) तव आकाशमेंसे सहसा नीचे उतरकर रावणने, मत्त हाथी जिस तरह कमलिनीको उठाता है उस तरह, सीताको उठाया। (३९) अपने स्वामीकी हरण की जाती पत्नीको देखकर

१ कारिणि सीय। सव्वङ्गसुन्दरङ्गि—प्रत्य०। २. सीय—प्रत्य०। ३. तणय—प्रत्य०। ४. हरिज्जन्ति सामियघरिणि—प्रत्य०।

घाएण तेण रुट्ठो, दहवयणो पक्खिणं अमरिसेण । करपहरचुण्णियङ्गं, पाडेइ लहुं धरणिवट्टे ॥ ४१ ॥
जाव य मुच्छाविहलो, पक्खी न उवेइ तत्थ पडिबोहं । ताव य पुप्फविमाणे, [1]सीया आणेइ दहवयणो ॥ ४२ ॥
सा तत्थ विमाणत्था, हीरन्तं जाणिऊण अप्पाणं । घणसोगवसीभूया, कुणइ पलावं जणयधूया ॥ ४३ ॥
चिन्तेइ रक्खसवई, कलुणपलावं इमा पकुव्वन्ती । बहुयं पि भण्णमाणी, रूसइ न पसज्जई मज्झं ॥ ४४ ॥
अहवा साहुसयासे, पढमं चियऽभिग्गहो मए गहिओ । अपसन्ना परमहिला, न य भोत्तव्वा सुरूवा वि ॥ ४५ ॥
तम्हा रक्खामि वयं, अहय संसारसागरुत्तारं । होही पसन्नहियया, इमा वि मह दीहकालेणं ॥ ४६ ॥
एव परिचिन्तिऊणं, वच्चइ लङ्काहिवो सपुरिहुत्तो । रामो पविसरइ रणं, घणसत्थपडन्तसंघायं ॥ ४७ ॥
पासम्मि समल्लीणं, रामं दट्ठूण लक्खणो भणइ । [2]एगागी जणयसुया, मोत्तूण किमागओ एत्थं ॥ ४८ ॥
सो भणइ सीहनायं, तुज्झ सुणेऊण आगओ इहइं । पडिचोइओ य रामो, वच्चसु सीयासयासम्मि ॥ ४९ ॥
एए रिवू महाजस !, जिणामि अहयं न एत्थ संदेहो । वच्च तुम अइतुरिओ, कन्तापरिरक्खणं कुणसु ॥ ५० ॥
एव भणिओ नियत्तो, तूरन्तो पाविओ तमुद्देसं । न य पेच्छइ जणयसुय, सहसा ओमुच्छिओ रामो ॥ ५१ ॥
पुणरवि य समासत्थो, [3]दिट्ठी निक्खिवइ तत्थ तरुगहणे । घणपेम्माउलहियओ, भणइ तओ राहवो वयणं ॥ ५२ ॥
एहेहि इओ सुन्दरि !, वाया मे देहि मा चिरावेहि । दिट्ठा सि रुक्खगहणे, किं परिहासं चिर कुणसि ? ॥ ५३ ॥
कन्ताविओगदुहिओ, तं रण्णं राहवो गवेसन्तो । पेच्छइ तओ जडागिं, केंकायन्त महिं पडियं ॥ ५४ ॥
पक्खिस्स कण्णजावं, देइ मरन्तस्स सुहयनोएण । मोत्तूण पूइदेहं, तत्थ जडाऊ सुरो जाओ ॥ ५५ ॥

---

रुष्ट जटायुने नाखून और चोंचसे रावणके विशाल वक्षस्थल पर प्रहार किया। (४०) उस चोटसे रुष्ट हो गुस्सेमें आये हुए रावणने हस्तप्रहारसे उसके शरीरको चूर्ण-विचूर्ण करके जल्दी ही ज़मीन पर गिरा दिया। (४१) मूर्छासे विह्वल पक्षी जबतक प्रतिबोध प्राप्त नहीं करता, तबतक तो रावण सीताको पुष्पक विमानमें ले आया। (४२) उस विमानमें स्थित सीताने जब अपना अपहरण होता जाना तब अत्यन्त शोकके वशीभूत हो वह रोने लगी। (४३) तब राक्षसपति सोचने लगा कि करुण विलाप करती हुई यह बहुत कहने पर भी मुझपर रोष रखती है और प्रसन्न नहीं होती (४४) अथवा, साधुके समीप मैंने पहले अभिग्रह धारण किया था कि दूसरेकी स्त्री रूपवती होने पर भी यदि अप्रसन्न हो तो उसका उपभोग नहीं करूँगा। (४५) अतः संसारसागरको पार करनेवाले उस व्रतकी मैं रक्षा करूँ। दीर्घकालके पश्चात् यह मुझपर हृदयसे प्रसन्न होगी। (४६) ऐसा सोचकर रावण अपने नगरकी ओर गया।

रामने भी बादलोंकी भाँति गिरते हुए शस्त्रसमूहवाले युद्धमें प्रवेश किया। (४७) पासमें आये हुए रामको देखकर लक्ष्मणने कहा कि सीताको एकाकी छोड़कर यहाँ आप क्यों आये हैं। (४८) उन्होंने कहा कि तुम्हारा सिंहनाद सुनकर मैं यहाँ आया हूँ। प्रत्युत्तरमें उसने रामसे कहा कि आप सीताके पास जायँ। (४९) हे महाशय ! इसमें सन्देह नहीं है कि मैं इन शत्रुओंको जीत लूँगा। आप अतिशीघ्र जावें और पत्नीकी रक्षा करें। (५०) इस तरह कहे गये राम वापस लौटे और शीघ्र ही उस स्थान पर पहुँच गये। जनकसुता सीताको न देखकर वे सहसा मूर्छित हो गये। (५१) पुनः समाश्वस्त होने पर उन्होंने वनराजिके ऊपर दृष्टि डाली। तब अत्यन्त प्रेमके कारण आकुल हृदयवाले रामने ऐसे वचन कहे कि, हे सुन्दरी ! तुम आओ, आओ ! मुझे जवाब दो। देर मत लगाओ। वृक्षोंके वनमें मैंने तुम्हें देख लिया है। तुम देरसे परिहास क्यों करती हो ? (५२-५३)

कान्ताके वियोगसे दुःखित रामने सीताको खोजते खोजते वनमें ज़मीन पर गिरकर शब्द करते हुए जटायुको देखा। (५४) उन्होंने मरते हुए पक्षीके कानमें जैसे ही नमस्कार मंत्र सुनाया। वैसे ही अपवित्र देहका परित्याग करके पुण्योदयके कारण जटायु देव हुआ। (५५) पुनः प्रियाको याद करके वे मूर्छित हो गये। होशमें आने पर 'सीता, सीता'

---

१. सीयं—प्रत्य०। २. एगागिं जणयसुयं—प्रत्य०। ३ दिट्ठिं—प्रत्य०।

पुणरवि सरिऊण पियं, मुच्छा गन्तूण[1] तत्थ आसत्थो । परिभमइ गवेसन्तो, सीयासीयाकउल्लावो ॥ ५६ ॥
भो भो मत्तमहागय !, एत्थारण्णे तुमे भमन्तेणं । महिला सोमसहावा, जइ दिट्ठा किं न साहेहि ? ॥ ५७ ॥
तरुवर तुम पि वच्चसि, दूरुन्नयवियडपत्तलच्छाय ! । एत्थं अपुव्वविलया, कह ते नो लक्खिया रण्णे ? ॥ ५८ ॥
सोऊण चक्कवाई[2], वाहरमाणी सरस्स मज्झत्था । महिलासङ्काभिमुहो, पुणो वि जाओ च्चिय निरासो ॥ ५९ ॥
रोसपसरन्तहियओ, वज्जावत्त धणु समारुहिउं । अप्फालेइ महप्पा, भयजणण सव्वसत्ताणं ॥ ६० ॥
मोत्तूण सीहनायं, पुणो विसायं खणेण सपत्तो । सोयइ मए वराई, जणयसुया हारिया रण्णे ॥ ६१ ॥
इह मणुयसायरवरे, महिलारयणुत्तमं मह नट्ठं । न लभामि गवेसन्तो, धणियं पि सुदीहकालेणं ॥ ६२ ॥
वग्घेण व सीहेण व, खइया किं ? मारिया व हत्थीण ? । बहुजलकल्लोलाए, अवहरिया गिरिनदीए व ? ॥ ६३ ॥
दिट्ठा दिट्ठा सि मए, एहेहि इओ इओ कउल्लावो । धावइ तओ तओ च्चिय, पडिसद्दयमोहिओ रामो ॥ ६४ ॥
अहवा दुट्ठेण इह, केण व हरिया मह हिययइट्ठा ? । घणगिरि-तरुसंछन्नं, कत्तो रण्ण गवेसामि ? ॥ ६५ ॥
एव परिहिण्डिऊण, त रण्ण राहवो पडिनियत्तो । जाओ निरासहियओ, निययावासे तओ सुयइ ॥ ६६ ॥

एवविहा वि पुरिसा सुकयस्स छेदे, पावन्ति दुक्खमउल इह जीवलोए ।
तम्हा जिणुत्तममएण विसुद्धभावा, धम्म करेह विमलं च निरन्तराय ॥ ६७ ॥

॥ इय पउमचरिए सीयाहरणे रामविप्पलावविहाणं नाम चउत्तालीस पव्वं समत्तं ॥

## ४५. सीयाविप्पओगदाहपव्वं

एत्थन्तरम्मि पत्तो, पुव्वविरुद्धो विराहिओ सहसा । सन्नद्धबद्धकवओ, बलेण सहिओ महन्तेण ॥ १ ॥

ऐसा चिल्लाकर उसे ढूँढ़ते हुए वे घूमने लगे। (५६) हे मत्त महागज ! इस अरण्यमें घूमते हुए तुमने सौम्य स्वभाववाली महिला यदि देखी हो तो क्यों नहीं कहते ? (५७) हे तरुवर ! तुम भी बहुत ऊँचे और सघन पत्रोंकी छायावाले हो। क्या तुमने इस जंगलमें अपूर्व नारी नहीं देखी ? (५८) सरोवरके बीचमें रही हुई चक्रवाकीको बोलते सुन महिलाकी आशकासे राम उस ओर अभिमुख हुए, किन्तु बादमें निराश हो गये। (५९) रोषसे व्याप्त हृदयवाले महात्मा रामने सब सत्त्वोंको भयभीत करनेवाले वज्रावर्त धनुषको चढ़ाकर उसका आस्फालन किया। (६०) सिंहनाद करके पुन क्षणभरमें वे दुःखी हो गये। वे शोक करने लगे कि दीन जनकसुताको मैं वनमें हार गया। (६१) इस मानवसागरमें उत्तम महिलारत्न मैंने खो दिया। अतिदीर्घ कालसे बहुत खोजने पर भी वह मुझे नहीं मिली। (६२) क्या बाघ या सिंहने उसे खा लिया है, अथवा हाथीने उसे मार डाला है, अथवा अधिक जलतरंगोंवाली गिरिनदीने तो उसे छीन नहीं लिया ? (६३) 'मैंने तुम्हें देख लिया है, देख लिया है, इधर आओ, इधर आओ' इस प्रकार प्रलाप करते हुए और प्रतिध्वनिसे मोहित राम जहाँ तहाँ दौड़ते थे। (६४) अथवा मेरी हृदयप्रियाका किसी दुष्टने अपहरण किया है, अतः सघन पर्वतों और वृक्षोंसे आच्छन्न अरण्यमें उसे कहाँ खोजूँ ? (६५) इस प्रकार उस अरण्यमें परिभ्रमण करके राघव वापस लौटे और मनमें निराश होकर अपने आवासमें सो गये। (६६) ऐसे पुरुष भी पुण्यका नाश होनेपर इस जीवलोकमें अतुलनीय दुःख पाते हैं। अतएव जिनेश्वरके उत्तम मतसे विशुद्ध भाववाले होकर विमल एवं अन्तरायरहित धर्म का तुम पालन करो। (६७)

॥ पद्मचरितमें सीताहरणमें रामका विप्रलाप नामका चवालीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ४५. सीता-विप्रयोगका दाह

इधर पूर्वका शत्रु विराधित कवच बाँधकर तैयार हो बड़ी भारी सेनाके साथ सहसा वहाँ आ पहुँचा। (१)

१. मुच्छं—प्रत्य० । २. चक्कावाइं वाहरमाणिं सरस्स मज्झत्थं—प्रत्य० ।

जुज्झन्तस्स रणमुहे, पडिओ चलणेसु लच्छिनिलयस्स । भिच्चो हं तुह सामिय ! विज्जाहरवंससंभूओ ॥ २ ॥
चन्दोयरस्स पुत्तो, अणुराहाकुच्छिसंभवो अहयं । तुह आणाएँ समत्थो, नामेण विराहिओ सामि ! ॥ ३ ॥
विणओणयस्स सीसे, हत्थं दाऊण लक्खणो भणइ । सवं पि एवमेयं, वच्छ ! महं मग्गओ ठाहि ॥ ४ ॥
एव भणिओ पवुत्तो, एक्कं खरदूसणं तुमं सामी ! । घाएहि सेससुहडे, अहयं मारेमि संगामे ॥ ५ ॥
एव भणिऊण तो सो, दूसणसेन्नस्स अहिमुहीहूओ । अह जुज्झिउं पवत्तो, विराहिओ निययबलसहिओ ॥ ६ ॥
जोहा जोहेहि समं, आभिट्टा गयवरा सह गएहिं । जुज्झन्ति रहारूढा, समयं रहिएहि रणसूरा ॥ ७ ॥
एयारिसम्मि जुज्झे, विणिवाइज्जन्तसुहडसंघाए । लच्छीहरेण समयं, आलग्गो दूसणो समरे ॥ ८ ॥
भणिओ य दूसणेणं, मम पुत्तं मारिऊण मज्झत्थं । कन्ताथणाभिलासी !, पाव ! कहिं वच्चसे अज्ज ? ॥ ९ ॥
ठा-ठाहि सवडहुत्तो, पाव ! तुमं सुनिसिएहि बाणेहिं । कन्तावराहकारी, पेसेमि जमालयं सिग्घं ॥ १० ॥
पडिभणइ लच्छिनिलओ, किं ते भड ! बोक्किएहि बहुएहि । न य हं वच्चामि तहिं, जत्थ गओ नन्दणो तुज्झं ॥ ११ ॥
लच्छीहरेण एन्तो, सरेहि खरदूसणो कओ विरहो । छिन्नधणुहा-ऽयवत्तो, गहो व पडिओ नहयलाओ ॥ १२ ॥
आयड्ढिऊण खग्गं, सोमित्ती तस्स पाविओ सिग्घं । खरदूसणो वि समुहं, अवट्ठिओ असिवरं घेत्तुं ॥ १३ ॥
आमरिसवसगएणं, छिन्नं खग्गेण सुज्जहासेणं । खरदूसणस्स सीसं, पडियं रत्तारुणच्छायं ॥ १४ ॥
खरदूसणस्स मन्ती, नामेणं खारदूसणो एन्तो । लच्छीहरेण भिन्नो, सरेण मुच्छागयविबुद्धो ॥ १५ ॥
सिग्घं विराहिएण वि, तं सवं दूसणस्स निययबलं । निद्दयपहराभिहयं, खणेण भग्गं निराणन्दं ॥ १६ ॥
तं मारिऊण सत्तुं, सहिओ य विराहिएण सोमित्ती । पत्तो रामसयासं, पेच्छइ जेट्ठं सुहपसुत्तं ॥ १७ ॥
उट्ठविऊणाऽऽलत्तो, साहं कहिं जणयनन्दिणी सामि ! । तेण वि सो पडिभणिओ, केण वि मे अवहिया कन्ता ॥ १८ ॥

---

युद्ध भूमिमें लड़ते हुए लक्ष्मणके चरणोंमें गिरकर उसने कहा कि हे स्वामी ! विद्याधर कुलमें उत्पन्न मैं आपका सेवक हूँ। (२) हे स्वामी चन्द्रोदरका पुत्र तथा अनुराधाकी कुक्षिसे उत्पन्न मैं नामसे विराधित आपकी आज्ञा मिलने पर इन्हें पराजित करनेमें समर्थ हूँ। (३) विनय से अवनत उसके सिर पर हाथ रखकर लक्ष्मणने कहा कि, हे वत्स ! सब कुछ ऐसा ही है, फिर भी तुम मेरे आगे मत ठहरो। (४) इस तरह कहे जाने पर उसने कहा कि, हे स्वामी ! आप एक खरदूषणको मारें। शेष सुभटोंको मैं संग्राममें मारूँगा। (५) ऐसा कहकर विराधित अपनी सेनाके साथ खरदूषणके सैन्यके सामने गया और युद्ध करने लगा। (६) योद्धा योद्धाओंके साथ और हाथी हाथियोंके साथ भिड़ गये। युद्धमें शूर रथारूढ़ रथिकोंके साथ जूझने लगे। (७) जिसमें सुभट-समूह मार गिराया जाता है ऐसे इस युद्धमें लक्ष्मण के साथ खरदूषण युद्ध करने लगा। (८) दूषणने कहा कि, अरे पापी ! वनके मध्य में रहे हुए (अथवा ध्यानमें लीन) मेरे पुत्रको मारकर मेरी पत्नीके स्तनोंकी अभिलाषा रखनेवाला तू आज कहाँ जायगा ? (९) अरे पापी ! तू सामने खड़ा रह। कान्ताका अपराध करनेवाला तुझे शीघ्र ही तीक्ष्ण बाणोंसे यमसदन पहुँचाता हूँ। (१०) इस पर लक्ष्मणने कहा कि, हे सुभट ! बहुत बकनेसे क्या फ़ायदा ? जहाँ तेरा पुत्र गया है वहाँ मैं नहीं जाऊँगा। (११) तब लक्ष्मणने बाणोंसे खरदूषणको रथहीन बना दिया। कटे हुए धनुष और छत्र वाला वह ग्रहकी भाँति आकाशमेंसे नीचे गिरा। (१२) लक्ष्मण तलवार खींचकर एकदम उसके पास गया। खरदूषण भी उत्तम तलवार लेकर सामने आया। (१३) गुस्सेमें आये हुए लक्ष्मणने सूर्यहास तलवारसे खरदूषणका सिर काट डाला। रक्तकी लाल कान्तिवाला वह नीचे गिरा। (१४) इसके अनन्तर खारदूषण नामका खरदूषणका मंत्री आया। मूर्छित होनेके बाद होशमें आये हुए उसे लक्ष्मणने मार डाला। (१५)

विराधितने भी खरदूषणका अपना सारा सैन्य शस्त्रोंकी निर्दय चोटसे क्षणभरमें भग्न करके आनन्दहीन बना दिया। (१६) उस शत्रुको मारकर विराधितके साथ लक्ष्मण रामके पास आया। उसने वहाँ बड़े भाईको आरामसे सोया हुआ देखा। (१७) जगाकर उसने पूछा कि, हे स्वामी ! सीताजी कहा हैं ? यह आप कहें। उन्होंने भी प्रत्युत्तरमें

ताव पणामं काउं, विराहिओ भणइ सविणयं सामि! । अम्हं तुम महाजस!, आणत्तिं देह कज्जेसु ॥ १९ ॥
एवं च भणियमेत्ते, पुच्छइ लच्छीहरं पउमणाहो । साहेहि वच्छ! एसो, कस्स सुओ? किं च नाम से? ॥ २० ॥
चन्दोयरस्स पुत्तो, नामेण विराहिओ इमो सामि! । जुज्झन्तस्स रणमुहे, मज्झ सयासं समणुपत्तो ॥ २१ ॥
एएण रिवुबलं तं, साहणसहिएण रणमुहे भग्गं । खग्गरयणेण सत्तू, मए वि खरदूसणो निहओ ॥ २२ ॥
अह भणइ लच्छीनिलओ, विज्जाहर! कारणं सुणसु एत्तो । मह गुरवस्स महिलिया, केण वि हरिया महारण्णे ॥ २३ ॥
तीए विरहम्मि इमो, वच्छय! जइ चयइ अत्तणो जीयं । तो ह हुयवहरासिं, पविसामि न एत्थ सदेहो ॥ २४ ॥
एयस्स जीवियत्थे, किंचि उवायं करेहि मुणिऊणं । सीयागवेसणपरो, वच्छ! सहीणो तुमं होहि ॥ २५ ॥
एवं भणिओ पवुत्तो, चन्दोयरनन्दणो नियभिच्चे । 'सीया[1] लहु गवेसह, तुम्हे हि जल-त्थला-ऽऽगासे ॥ २६ ॥
एवं भणिया पयट्टा, सुहडा सन्नद्धबद्धतोणीरा । सीयागवेसणट्ठे, दस वि दिसाओ पवणवेगा ॥ २७ ॥
अह अक्कजडिस्स सुओ, रयणजडी नाम खेयरो गयणे । सायरवरस्स उवरिं, सुणइ पलावं महिलियाए ॥ २८ ॥
हा रामदेव! लक्खण!, धरेहि बन्दी इमेण हीरन्ती । सुपरिप्फुडं च सद्दं, सोउं रुट्ठो रयणकेसी ॥ २९ ॥
पेच्छइ पुप्फविमाणे, हीरन्ती रावणेण वइदेही । भणइ य रामस्स पियं, दुट्ठ! कहिं नेसि मह पुरओ? ॥ ३० ॥
सो एव भणियमेत्तो, दसाणणो तस्स निययविज्जाओ । अवलोयणीएँ नाउं, छिन्दइ मन्तप्पभावेणं ॥ ३१ ॥
अह सो विरिक्कविज्जो, कम्बुद्दीवम्मि तक्खणं पडिओ । आरुहइ कम्बुसेलं, समुद्दवाएण आसत्थो ॥ ३२ ॥
जे वि य ते तत्थ गया, गवेसिऊण च आगया सिग्घं । रामस्स कहन्ति फुडं, न सामि! तुह गेहिणी दिट्ठा ॥ ३३ ॥

कहा कि किसीने मेरी कान्ताका अपहरण किया है। (१८) उसी समय प्रणाम करके विराधितने विनयपूर्वक कहा कि, हे स्वामी! हे महायश! मैं आपहीका सेवक हूँ। कार्यके लिए आप मुझे आज्ञा दें। (१९) इस प्रकार कहनेपर रामने लक्ष्मणसे पूछा कि, हे वत्स! यह किसका पुत्र है और इसका क्या नाम है, यह मुझे तुम कहो। (२०) तब उसने कहा कि, हे स्वामी! चन्द्रोदरका विराधित नामका यह पुत्र युद्धभूमिमें लड़ते समय मेरे पास आया था। (२१) सेनासे युक्त इसने युद्धक्षेत्रमें शत्रुकी सेनाको नष्टकर डाला। मैंने भी खड्गरत्नसे शत्रु खरदूषणको मार डाला है। (२२) इसके बाद लक्ष्मणने कहा कि, हे विद्याधर तुम कारण सुनो। मेरे बड़े भाई रामकी पत्नीका किसीने इस महारण्यमें अपहरण किया है। (२३) हे वत्स! उसके विरहमें यदि वे अपने प्राण छोड़ देंगे तो मैं भी आगकी राशिमें (अर्थात् चितामें) प्रवेश करूँगा, इसमें सन्देह नहीं है। (२४) हे वत्स! सोच-विचार करके इनके जीवनके लिए कोई उपाय करो। तुम सख्यभावसे सीताकी खोजमें तत्पर बनो। (२५)

ऐसा कहनेपर विराधितने अपने भृत्योंको आज्ञा दी कि जल, स्थल एवं आकाशमें तुम सीताको जल्दी ही खोजो। (२६) इस तरह कहे गये सुभट कवच पहनकर और तरकश बाँधकर सीताकी गवेषणाके लिए पवनवेगसे चल पड़े। (२७)

अर्कजटीके पुत्र रत्नजटी नामके खेचरने सागरके ऊपर आकाशमें किसी स्त्रीका रुदन सुना। (२८) 'हा रामदेव! हा लक्ष्मण! बन्दी और इसके द्वारा अपहरण की जाती मुझे बचाओ'—ऐसा स्पष्ट शब्द सुनकर रत्नकेशी क्रुद्ध हो गया। (२९) उसने रावणके द्वारा अपहरण की जाती वैदेहीको पुष्पक विमानमें देखा। उसने कहा कि, हे दुष्ट! रामकी प्रियाको मेरे सामने तू कहाँ ले जा रहा है? (३०) इस प्रकार कहे गये उस रावणने अपनी अवलोकिनी विद्यासे उसकी नियत विद्याओंके बारेमें जानकर मंत्रके प्रभावसे उसे विद्यारहित कर दिया। (३१) विद्याशून्य वह तत्क्षण कम्बुद्वीपमें जा गिरा। समुद्रकी वायुसे होशमें आया हुआ वह कम्बुशैलपर चढ़ा। (३२)

जो खोजने गये थे वे शीघ्र ही वापस लौट आये। रामसे उन्होंने स्पष्ट रूपसे कहा कि, हे स्वामी! आपकी गृहिणीको

१. सीय—प्रत्य०।

विज्जाहराण वयणं, सोऊणं राघवो विसण्णमणो । भणइ य सायरवडियं, रयणं को लहइ जियलोए? ॥ ३४ ॥
नूणं परभवजणियं, अणुहवियव्वं मए नियरकम्मं । नियमेण तं न तीरइ, देवेहि वि अन्नहा काउं ॥ ३५ ॥
एवं परिदेवन्तं, रहुनाहं भणइ खेयरनरिन्दो । थोवदिवसेसु कन्त, दावेमि तुहं मुयसु सोयं ॥ ३६ ॥
अन्नं पि सुणसु सामिय!, निहए खरदूसणे वलब्भहिए । जाहिन्ति महाखोहं, इन्दइपमुहा भडा तुज्झं ॥ ३७ ॥
तम्हा वच्चामु लहुं, पायालंकारपुरवरं एत्तो । भामण्डलस्स वत्ता, तत्थ लभामो सुहासीणा ॥ ३८ ॥
सामच्छिऊण एवं, राम-सुमित्ती य रहवरविलग्गा । समयं विराहिएणं, पायालपुरं चिय पविट्ठा ॥ ३९ ॥
सोऊण आगया ते, चन्दणहानन्दणो तओ सुन्दो । नियबलेण समग्गो, तेहि समं जुज्झिउं पत्तो ॥ ४० ॥
परिणिज्जिऊण सुन्दं, चन्दोयरनन्दणेण समसहिया । खरदूसणस्स गेहे, अवट्ठिया राम-सोमित्ती ॥ ४१ ॥
तत्थ वि सुरभिसुयन्धे, पासाए राघवो परिवसन्तो । सीयासमागममणो, निमिसं पि धिइं न सो लहइ ॥ ४२ ॥
तस्स घरस्साऽऽसन्ने, जिणभवणं उववणस्स मज्झम्मि । तं पविसिऊण रामो, पणमइ पडिमा[1] धिइं पत्तो ॥ ४३ ॥
नियबलेण समग्गो, सुन्दो जणणिं च गेण्हिउ सिग्घं । लङ्कापुरिं पविट्ठो, पिइ-भाईसोगसतत्तो ॥ ४४ ॥

एवं सन्ना परभवकया होन्ति नेहाणुबद्धा, पच्छा दुक्खं जणियविरहा, देवमाणुस्सभावा ।
तम्हा नाणं जिणवरमए जाणिऊण विसुद्धं, धम्मे चित्तं कुणह विमलं सव्वसोक्खाण मूलं ॥ ४५ ॥

॥ इय पउमचरिए सीयाविप्पओगदाहपव्वं पणयालं समत्तं ॥

## ४६. मायापायारविउव्वणपव्वं

सो तत्थ विमाणत्थो, वच्चन्तो रावणो जणयधूयं । दट्ठुं मिलाणवयणं, जंपइ महुराणि वयणाणि ॥ १ ॥

हमने कहीं नहीं देखा। (३३) विद्याधरोंका ऐसा कथन सुनकर विषण्ण मनवाले रामने कहा कि, इस जीवलोकमें सागरमें गिरा हुआ रत्न कौन पा सकता है? (३४) अवश्य ही परभवमें पैदा किया हुआ मेरा कर्म मुझे ही भोगना चाहिये। वस्तुतः देव भी उसे अन्यथा करनेमें समर्थ नहीं हैं। (३५) इस प्रकार विलाप करते हुए रामको खेचरनरेशने कहा कि थोड़े ही दिनों में मैं आपको आपकी पत्नीके दर्शन करा दूँगा, अतः आप शोकका परित्याग करें। (३६) हे स्वामी! आप दूसरी बात भी सुनें। बलमें अधिक ऐसे खरदूषणके मारे जानेपर इन्द्रजित आदि सुभट आपपर अत्यन्त क्षुब्ध हो जाएँगे। (३७) अतएव यहाँसे हम जल्दी ही भामण्डलके पाताललंकापुरमें जायँ और वहाँ सुखपूर्वक बैठकर बातका पता लगावें। (३८)

इस तरह मंत्रणा करके विराधितके साथ रथपर बैठे हुए राम और लक्ष्मणने पातालपुरमें प्रवेश किया। (३९) वहाँ आये हैं ऐसा सुनकर चन्द्रनखाका पुत्र सुन्द अपनी सेनाके साथ उनसे युद्ध करनेके लिए आया। (४०) सुन्दको जीतकर विराधितके साथ राम और लक्ष्मण खरदूषणके घरमें ठहरे। (४१) उस मीठी गन्धवाले प्रासादमें रहनेपर भी मनमें सीताके समागमकी इच्छा रखनेवाले राम एक निमिष मात्र भी धीरज धारण नहीं करते थे। (४२) उस घरके समीप उद्यानमें जिनमन्दिर था। रामने उसमें प्रवेश करके प्रणाम किया और इस प्रकार धीरज धारण की। (४३) पिता और भाईके शोकसे सन्तप्त सुन्दने माताको लेकर अपने समग्र सैन्यके साथ लंकापुरीमें शीघ्र ही प्रवेश किया। (४४) इस तरह परभवमें किये हुए सम्बन्ध प्रारम्भमें स्नेहसे बँधे हुए होते हैं, परन्तु बादमें देव एवं मनुष्य भवमें विरह उत्पन्न करके दुःखरूप होते हैं; अतएव जिनवरके मतमें विशुद्ध ज्ञान है ऐसा जानकर सब सुखोंका मूल ऐसा विमल चित्त धर्ममें करो। (४५)

॥ पद्मचरितमें सीताके विप्रयोगका दाह नामक पैंतालीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ४६. माया-प्राकारका निर्माण

विमानमें बैठकर जाता हुआ रावण सीताको म्लानवदना देखकर मधुर वचन कहने लगा कि, हे सुन्दरी! तुम प्रसन्न

१. पडिमं—प्रत्य० ।

होहि पसन्ना सुन्दरि!, मं दिट्ठी देहि सोमससिवयणे!। जेण मयणाणलो मे पसमइ तुह चक्खुसलिलेणं ॥ २ ॥
जइ दिट्ठिपसायं मे, न कुणसि वरकमलपत्तदलनयणे!। तो पहणसुत्तिमङ्गं, इमेण चलणारविन्देण ॥ ३ ॥
अवलोइऊण पेच्छसु, ससेल-वण-काणणं इम पुहइ। भमइ जसो पणवो इव, मज्झ अणक्खलियगइपसरो ॥ ४ ॥
इच्छसु मए किसोयरि!, माणेहि जहिच्छिय महाभोग। आभरणभूसियङ्गी, देवि व सम सुरिन्देण ॥ ५ ॥
ज रावणेण भणिया, विवरीयमुही ठिया य त सीया। जं परलोयविरुद्ध, कह जपसि एरिस वयण[१] ॥ ६ ॥
अवसर दिट्ठिपहाओ, मा मे अङ्गाइ छिवसु हत्थेण। परमहिलियाणलसिहापडिओ सलहो व नासिहिसि ॥ ७ ॥
परनारि पेच्छन्तो, पावं अज्जेसि अयससजुत्त। नरय पि वञ्जसि मओ, दुक्खसहस्साउल घोर ॥ ८ ॥
फरुसवयणेहि एव, अहिय निब्भच्छिओ य सीयाए। मयणपरितावियङ्गो, तह वि न छड्डेइ पेम्म सो ॥ ९ ॥
ताहे लङ्काहिवई, निययसिरे विरइऊण करकमल। पाएसु तीएँ पडिओ, तणमिव गणिओ विदेहाए ॥ १० ॥
खरदूसणसगामे, निवत्ते ताव आगया सुहडा। सुय-सारणमाईया, जयसद्दं चेव कुणमाणा ॥ ११ ॥
पडुपडह-गीय-वाइय-रवेण अहिणन्दिओ सह बलेण। पविसइ लङ्कानयरिं, दसाणणो इन्दसमविभवो ॥ १२ ॥
चिन्तेइ जणयतणया, हवइऽह विज्जाहराहिवो एसो। आयरइ अमज्जाय, क सरण तो पवज्जामि[१] ॥ १३ ॥
जाव य न एइ वत्ता, कुसला दइयस्स बन्धुसहियस्स। ताव न भुञ्जामि अह, आहार भणइ जणयसुया ॥ १४ ॥
देवरमण ति नाम, उज्जाण पुरवरीएँ पुव्वेण। ठविऊण तत्थ सीया, नियघर पत्थिओ ताहे ॥ १५ ॥
सीहासणे निविट्ठो, नाणाविहमणिमऊहपज्जलिए। सीयावम्महनडिओ, न लहइ निमिस पि निव्वाण ॥ १६ ॥

हो। हे शशीके समान सौम्य वदनवाली ! मेरी ओर देखो, जिससे मेरी मदनाग्नि तुम्हारे नेत्ररूपी जलसे शान्त हो। (१ २) हे उत्तम कमलपत्रके दलके समान नेत्रोंवाली ! तुम यदि मुझपर दृष्टिका अनुग्रह नहीं करतीं, तो इस चरणारविन्दसे मेरे मस्तक पर प्रहार करो। (३) शैल, वन एवं उपवनोंसे युक्त इस पृथ्वीका अवलोकन करो। वहाँ पवनकी भाँति अस्खलित गति एवं प्रसारवाला मेरा यश भ्रमण कर रहा है। (४) हे कृशोदरी ! मुझे तुम चाहो। आभरणोंसे अलंकृत शरीरवाली तुम सुरेन्द्रके साथ इन्द्राणीकी भाँति यथेच्छ महाभोगका उपभोग करो। (५) इस प्रकार रावणके द्वारा कही गई सीता मुँह फेर करके बैठ गई और कहने लगी कि ऐसा परलोकविरुद्ध वचन तुम क्यों कहते हो ? (६) मेरे दृष्टिमार्गसे तुम दूर हटो। अपने हाथसे तुम मेरे अंगोंको मत छूओ। दूसरेकी स्त्रीरूपी आगकी लौमें पड़कर तुम पतंगेकी तरह नष्ट हो जाओगे। (७) परनारीको देखनेवाला तू पाप कमाता है और मरने पर बदनामीके साथ हजारों दुःखोंसे व्याप्त घोर नरकमें भी जायगा। (८) सीता द्वारा ऐसे कठोर वचनोंसे अत्यधिक अपमानित किये जाने पर भी मदनसे तप्त शरीरवाले उसने प्रेम न छोड़ा। (९) तब लंकाधिपति रावण अपने सिर पर कर-कमलकी रचना करके अर्थात् मस्तक पर हाथ जोड़कर उसके पैरोंमें गिरा, किन्तु सीताने उसे तृणकी भाँति गिना। (१०)

खरदूषणके संग्राममेंसे छूटे हुए शुक, शारण आदि सुभट जयघोष करते हुए आये। (११) विशाल ढोल एवं गीत और वाद्योंकी ध्वनि द्वारा अभिनन्दित तथा इन्द्रके समान वैभवशाली रावणने सेनाके साथ लंकानगरीमें प्रवेश किया। (१२) सीताने सोचा कि यह विद्याधर राजा है। यह अमर्यादाका आचरण करता है तो मैं किसकी शरणमे जाऊँ ? (१३) जनकसुता सीताने कहा कि जबतक बन्धुसहित पतिकी कुशलवार्ता नहीं मिलती तबतक मैं आहार करूँगी ही नहीं। (१४) नगरीके पूर्वभागमें देवरमण नामका एक उद्यान था। वहाँ सीताको ठहराकर रावण अपने घर पर गया। (१५) नानाविध मणियोंकी किरणोंसे देदीप्यमान सिंहासन पर बैठने पर भी सीताके कारण कामसे पीड़ित वह एक क्षण भर भी चैन नहीं पाता था। (१६)

१ सीय—प्रत्य०।

खरदूसणम्मि वहिए, ताव पलावं कुणन्ति जुवईओ । मन्दोयरिपमुहाओ, लङ्काहिवइस्स घरिणीओ ॥ १७ ॥
एक्कोयरस्स चलणे, चन्दणहा गेण्हिऊण रोवन्ती । भणइ हयासा पावा, अहयं पइ-पुत्तपरिमुक्का ॥ १८ ॥
विलवन्ती भणइ तओ, लङ्कापरमेसरो अलं वच्छे ! । रुण्णेण किं व कीरइ [1], पुव्वकयं आगयं कम्मं ॥ १९ ॥
वच्छे ! जेण रणमुहे, निहओ खरदूसणो तुह सुओ य । तं पेच्छ वहिज्जन्तं, सहायसहियं तु अचिरेणं ॥ २० ॥
संथाविऊण वहिणी[1], आएसं जिणहरच्चणे दाउं । पविसरइ नियभवणं, दसाणणो मयणजरगहिओ ॥ २१ ॥
मन्दोयरी पविट्ठा, दइयं दट्ठूण दीहनीसासं । भणइ विसायं सामिय !, मा वच्चसु दूसणवहम्मि ॥ २२ ॥
अन्ने वि तुज्झ बन्धू, एत्थेव मया न सोइया तुम्हे । किं पुण दूसणसोगं, सामि ! अपुव्वं समुव्वहसि [2] ॥ २३ ॥
लज्जन्तो भणइ तओ, सुण सुन्दरि ! एत्थ सारसब्भावं । जइ नो रूसेसि तुमं, तो हं साहेमि ससिवयणे ! ॥ २४ ॥
सम्बुक्को जेण हओ, विवाइओ दूसणो य संगामे । सीया तस्स महिलिया, हरिऊण मए इहाऽऽणीया ॥ २५ ॥
जइ नाम सा सुरूवा, न मए इच्छइ पइं मयणतत्तं । तो नत्थि जीवियं मे, तुज्झ पिए साहियं एयं ॥ २६ ॥
दइयं एयावत्थं, दट्ठुं मन्दोयरी समुल्लवइ । महिला सा अकयत्था, जा देव ! तुमं न इच्छेइ ॥ २७ ॥
अहवा सयलतिहुयणे, सा एक्का रूव-जोव्वणगुणड्ढा । अइमाणगविएणं, जोइज्जइ जा तुमे सामि ! ॥ २८ ॥
केऊरभूसियासु, इमासु बाहासु करिकरसमासु । किह नऽवगूहसि सामिय !, तं विलयं सबलक्कारेण ॥ २९ ॥
सो भणइ सुणसु सुन्दरि !, अत्थि इहं कारणं महागरुयं । बलगविओ वि सन्तो, जेण न गिण्हामि परमहिलं ॥ ३० ॥
पुव्वं मए किसोयरि !, अणन्तविरियस्स पायमूलम्मि । साहुपडिचोइएणं, कह वि य एक्कं वयं गहियं ॥ ३१ ॥

---

उस समय खरदूषणका वध होनेसे लंकेश रावणकी मन्दोदरी आदि युवा स्त्रियाँ प्रलाप कर रही थीं। (१७) भाईके चरण पकड़कर रोती हुई चन्द्रनखा कह रही थी कि पति एवं पुत्रसे हीन और पापी मैं हताश हो गई हूँ। (१८) तब विलाप करती हुई उसे लंकाके राजा रावणने कहा कि, हे वत्से! रोना बन्द करो। पूर्वकृत कर्मका उदय होने पर क्या किया जाय ? (१९) हे वत्से! जिसने खरदूषण तथा तुम्हारे पुत्रको मारा है उसका अपने सहायकके साथ वध तुम शीघ्र ही देखोगी। (२०) इस तरह बहनको सान्त्वना दे और जिनमन्दिरमें पूजाकी आज्ञा देकर मदन-ज्वरसे गृहीत रावणने अपने भवनमें प्रवेश किया। (२१) प्रविष्ट मन्दोदरीने दीर्घ निःश्वास डालते हुए पतिको देखकर कहा कि, हे स्वामी! खरदूषणके वधके कारण तुम दुःखित मत हो। (२२) आपके दूसरे भी भाई यहीं पर मर गये हैं, पर तुमने उनका शोक नहीं किया। हे स्वामी! तो फिर अपूर्व ऐसा दूषणका शोक तुम क्यों धारण करते हो ? (२३) तब लज्जित होता हुआ वह कहने लगा कि, हे सुन्दरी! सत्य वस्तुस्थितिके बारेमें सुनो। हे शशिवदने! यदि तुम रुष्ट न हो तो मैं कहूँ। (२४) जिसने शम्बूकका वध किया है और संग्राममें दूषणको मारा है उसकी स्त्री सीताका अपहरण करके मैं यहाँ लाया हूँ। (२५) यदि वह रूपवती मदनसे तप्त मुझे पतिरूपसे नहीं चाहेगी तो मेरे प्राण नहीं बचेंगे। हे प्रिये! मैंने तुमसे यह कहा। (२६)

ऐसी अवस्थावाले पतिको देखकर मन्दोदरीने कहा कि हे देव! वह स्त्री दुर्भाग्यशाली है जो आपको नहीं चाहती। (२७) अथवा हे स्वामी! सारे त्रिभुवनमें वह अकेली ही रूप, यौवन एवं गुणसे सम्पन्न होगी जिसे कि तुमने अत्यन्त मान एवं अभिमानके साथ देखा है। (२८) हे स्वामी! केयूरसे भूषित तथा हाथीकी सूँढ़ सरीखी इन भुजाओंसे तुमने बलात्कारपूर्वक उस स्त्रीका आलिंगन क्यों नहीं किया ? (२९) उसने कहा कि, हे सुन्दरी! इसमें एक बड़ा भारी कारण है जिससे बलगर्वित होने पर भी दूसरेकी स्त्रीको मैं ग्रहण नहीं करता। (३०) हे कृशोदरी! साधुके द्वारा प्रेरित मैंने पहले अनन्तवीर्यके चरणोंमें किसी तरह एक व्रत अंगीकार किया था कि रूप एवं गुणसे पूर्ण होने पर भी यदि परनारी

---

१ वहिणि—प्रत्य०। २ न पत्थेइ—मु०।

जा नेच्छइ परमहिला, अपसन्ना जइ वि रूवगुणपुण्णा । सा वि य मए वलेण, न पत्थियव्वा सयाकाल ॥ ३२ ॥
एएण कारणेणं, वला न गिण्हामि परगिहत्था ह । मा मे निवित्तिभङ्गो, होही पुव्वम्मि गहियाए ॥ ३३ ॥
अचलिय-अखण्डियाए, एस निवित्तीएँ नरयपडिओ वि । उत्तारिज्जामि अह, घडो व्व कूवम्मि रज्जूए ॥ ३४ ॥
मयणसरभिन्नहियय, जइ जीवन्तं मए तुमं महसि । सुन्दरि ! आणेहि लहुं, त महिलाओसहिं गन्तु ॥ ३५ ॥
एयावत्थसरीरं, कन्तं मन्दोयरी पलोएउ । जुवईहि सपरिवुडा, चलिया जत्थऽच्छए सीया ॥ ३६ ॥
उज्जाण सुररमणं, संपत्ता तत्थ पायवसमीवे । मन्दोयरीएँ दिट्ठा, जणयसुया वणसिरी चेव ॥ ३७ ॥
आलविऊण निविट्ठा, जंपइ मन्दोयरी सुणसु भद्दे ! । किं नेच्छसि भत्तारं, दहवयणं खेयराहिवई[1] ? ॥ ३८ ॥
महिगोयरस्स अत्थे, किं अच्छसि दुक्खिया तुम वाले ! । अणुहवसु देहसोक्ख, लद्धूण दसाणण कन्त ॥ ३९ ॥
जे राम-लक्खणा वि हु, तुज्झ हिए नियमेव उज्जुत्ता । तेहिं पि किं व कीरइ, विज्जापरमेसरे रुट्ठे ? ॥ ४० ॥
मन्दोयरीएँ एव, न भणिया जणयनन्दिणी वयणं । जाया गग्गरकण्ठा, अंसुजलापुण्णनयणजुया ॥ ४१ ॥
पडिभणइ तओ सीया, सईउ किं एरिसाणि वयणाणि । जपन्ति सुमहिलाओ, उत्तमकुलजायपुव्वाओ ? ॥ ४२ ॥
जइ वि हु इमं सरीर, छिन्नं भिन्न हय च पुणरुत्त । राम मोत्तूण पई[2], तह वि य अन्न न इच्छामि ॥ ४३ ॥
जइ वि अखण्डलसरिस, परपुरिस सणकुमाररूवं पि । त पि य नेच्छामि अह, किं वा वहुएहि भणिएहिं ? ॥ ४४ ॥
एत्थन्तरम्मि पत्तो, दहवयणो मयणवेयणुम्हविओ । सीयाएँ समब्भासे, अवट्ठिओ भणइ वयणाइ ॥ ४५ ॥
सुन्दरि ! विन्नप्प सुण, हीणो हं केण वत्थुणा ताण । जेण मम भत्तार[3], नेच्छसि सुइर पि भणन्ती ? ॥ ४६ ॥
भणइ तओ जणयसुया, अवसर मा मे छिवेहि अङ्गाइ । विज्जाहराहम ! तुम, कह जपसि एरिसं वयण ? ॥ ४७ ॥

---

अप्रसन्न होकर नहीं चाहेगी तो वलशाली मैं उसकी सर्वदाके लिए इच्छा नहीं करूँगा। (३१-३२) इसी वजहसे मैं परस्त्रीको वलपूर्वक ग्रहण नहीं करता। पूर्वमें गृहीत मेरी निवृत्ति (त्याग) का भंग न हो। (३३) जिस तरह कूएँमें पड़ा हुआ घड़ा रस्सीसे वाहर निकाला जाता है उसी तरह अचलित और अखण्डित मेरी इसी निवृत्तिसे नरकमें पड़ने पर भी मैं पार हो सकूँगा। (३४) हे सुन्दरी! मदनके शरसे भिन्न हृदयवाले मुझको यदि तुम जीवित देखना चाहती हो तो जा करके वह महिलारूपी औषधि जल्दी लाओ। (३५) ऐसी अवस्थासे युक्त शरीरवाले पतिको देखकर युवतियोंसे घिरी हुई मन्दोदरी जहाँ सीता ठहरी हुई थी वहाँ गई। (३६)

उस सुररमण नामक उद्यानमे पहुँचकर मन्दोदरीने वृक्षके पास वनकी लक्ष्मी जैसी सीताको देखा। (३७) वातचीत करके वैठने पर मन्दोदरीने कहा कि, हे भद्रे! सुनो। तुम खेचराधिपति रावणको पति रूपसे क्यो नहीं चाहती? (३८) हे वाले! जमीन पर चलनेवालेके लिए तुम दुःखी क्यों होती हो? रावणको पतिके रूपमें प्राप्त करके तुम शरीर-सुखका अनुभव करो। (३९) जिन राम और लक्ष्मणने तुम्हारे हृदयमें स्थान प्राप्त किया है वे भी विद्याधरेश रावणके रुष्ट होने पर क्या करेंगे? (४०) मन्दोदरीके ऐसे वचन कहने पर सीताका गला भर आया तथा उसकी आँखोमे आँसू उमड़ आये। (४१) तव सीताने कहा कि, उत्तम कुलमें उत्पन्न सती स्त्री क्या ऐसे वचन कह सकती है? (४२) यदि इस शरीरको छिन्न-भिन्न और वारवार काटा जाय तो भी रामको छोड़कर अन्य किसीको पतिरूपसे मैं नहीं चाहूँगी। (४३) वहुत कहनेसे क्या फायदा? परपुरुष यदि इन्द्र जैसा हो अथवा सनत्कुमारके समान सुरूप हो, तो भी मैं उसे नहीं चाहूँगी। (४४)

उस समय कामकी वेदनासे विह्वल रावण भी वहाँ आ पहुँचा और सीताके पास वैठकर ऐसे वचन कहने लगा—हे सुन्दरी! तुम मेरी विनती सुनो। उनसे मैं किस वातमें हीन हूँ जिससे चिरकालसे कहने पर भी मुझे पति रूपसे नहीं चाहती? (४५-६) तव सीताने कहा कि तुम दूर हटो, मेरे अंगोंको मत छूओ। हे अधम विद्याधर! तुम ऐसे वचन क्यो कहते हो? (४७) तव रावणने कहा कि हे कृशोदरी! मेरी युवतियोंकी तुम मुख्य महादेवी वनो और इच्छानुसार

---

१. खेयराहिवइं—प्रत्य०। २ पइ—प्रत्य०। ३. मए भत्तारं—प्रत्य०।

मह जुवईण किसोयरि !, होहि तुमं उत्तमा महादेवी । माणेहि विसयसोक्खं, जहिच्छियं मा चिरावेहि ॥ ४८ ॥
तो भणइ जणयतणया, समयं रामेण रण्णवासो य । अहियं मे कुणइ धिइं, सुरवइलोगं विसेसेइ ॥ ४९ ॥
भूसणरहिया वि सई, तीए सील तु मण्डणं होइ । सीलविहूणाएँ पुणो, वरं खु मरणं महिलियाए ॥ ५० ॥
जं एव निरागरिओ, माया[1] काउ समुज्जओ सहसा । अत्थमिओ दिवसयरो, ताव य जाय[2] तम घोरं ॥ ५१ ॥
हत्थीसु केसरीसु य, वग्घेसु य भेसिया जणयधूया । न य पडिवन्ना सरण, दसाणणं नेव सा खुहिया ॥ ५२ ॥
रक्खस-वेयालेसु य, अहियं भेसाविया वि नागेसु । न य पडिवन्ना सरणं, दसाणणं नेव सा खुहिया ॥ ५३ ॥
एव दसाणणेणं, भेसिज्जन्तीएँ ववगया रयणी । नासेन्तो वहलतमं, ताव च्चिय उग्गओ सूरो ॥ ५४ ॥
तत्थेव वरुज्जाणे, ठियस्स सुहडा विभीसणाईया । सिग्घं च समणुपत्ता, पणमन्ति कमेण दहवयणं ॥ ५५ ॥
ताव य तहिं रुयन्ती, दट्ठूण विहीसणो जणयधूयं । पुच्छइ कहेहि भद्दे !, दुहिया भज्जा व कस्स तुमं ? ॥ ५६ ॥
सा भणइ वच्छ ! निसुणसु, दुहिया जणयस्स नरवरिन्दस्स । भामण्डलस्स वहिणी, राघवघरिणी अह सीया ॥ ५७ ॥
जाव य मज्झ पिययमो, गवेसणट्ठे गओ कणिट्ठस्स । ताव अहं अवहरिया, इमेण पावेण रण्णाओ ॥ ५८ ॥
जाव न वच्चइ मरणं, मह विरहे राघवो तहि रण्णे । ताव इमो दहवयणो, नेऊण मए समप्पेउ ॥ ५९ ॥
सुणिऊण तीएँ वयण, विहीसणो भायरं भणइ एव । दित्ताणलसमसरिसी, किं परनारी स[3]माणीया ? ॥ ६० ॥
अन्नं पि सुणसु सामिय !, तुज्झ जसो भमइ तिहुयणे सयले । परनारिपसङ्गेण, मा अयसकलङ्किओ होहि ॥ ६१ ॥
उत्तमपुरिसाण पहू !, न य जुत्त एरिस हवइ कम्मं । वहुजणदुगुञ्छणीयं, दोग्गइगमण च परलोए ॥ ६२ ॥
पडिभणइ खेयरिन्दो, किं परदव्वं मह वसुमईए । दुपयचउप्पयवत्थु, जस्स न सामी अहं जाओ ? ॥ ६३ ॥

---

विषयसुखका उपभोग करो। देर मत करो। (४८) इस पर सीताने कहा कि रामके साथ अरण्यवास भी मुझे अधिक शान्ति देता है। वह इन्द्रके देवलोकसे भी विशिष्ट है। (४९) भूषणरहित होने पर भी सतीके लिए शील ही मण्डन रूप होता है। शीलरहित स्त्रीके लिए तो मरण ही अच्छा है। (५०) इस प्रकार तिरस्कृत होने पर वह माया करनेके लिए सहसा उद्यत हुआ। उस समय सूर्य अस्त हो गया और घोर अन्धकार छा गया। (५१) हाथी, सिंह और बाघोंसे सीता डराई गई, फिर भी न तो वह क्षुब्ध हुई और न रावणकी शरणमें गई। (५२) राक्षस, वेताल तथा सर्पोंसे वह अधिक डराई गई, किन्तु न तो वह क्षुब्ध हुई और न रावणकी शरणमें गई। (५३) इस प्रकार रावण द्वारा डराई जाती सीताकी रात व्यतीत हुई, गाढ़ अन्धकार नष्ट हुआ और सूर्योदय हुआ। (५४)

उसी उद्यानमें ठहरे हुए रावणके पास शीघ्र ही विभीषण आदि सुभट आये। उन्होंने अनुक्रमसे प्रणाम किया। (५५) उस समय वहाँ सीताको रोते देख विभीषणने पूछा कि, हे भद्रे ! तुम किसकी पुत्री अथवा किसकी पत्नी हो ? (५६) उसने कहा कि, हे वत्स ! तुम सुनो। मैं राजा जनककी पुत्री, भामण्डलकी वहन और रामकी पत्नी सीता हूँ। (५७) जब मेरे पति छोटे भाईकी खोजमें गये थे तब इस पापीने मेरा जंगलमेंसे अपहरण किया है। (५८) उस अरण्यमें मेरे विरहसे राम जबतक मृत्यु प्राप्त नहीं करते तबतक इस रावणके पाससे ले जाकर तुम मुझे रामको सौंप दो। (५९) उसका कथन सुनकर विभीषणने भाईसे कहा कि प्रज्वलित अग्निके समान परनारीको क्यों लाये हो ? (६०) हे स्वामी ! दूसरा भी सुनो। आपका यश सारे त्रिभुवनमें भ्रमण करता है, अत. परनारीके प्रसंगसे प्राप्त होनेवाले अपयशसे तुम कलंकित मत बनो। (६१) हे प्रभो ! उत्तम पुरुषोंके लिए ऐसा कार्य, जो बहुजन द्वारा जुगुप्सित और परलोकमें दुर्गति देनेवाला हो, उपयुक्त नहीं है। (६२) इस पर खेचरेन्द्र रावणने कहा कि इस पृथ्वीपर मेरे लिए परद्रव्य जैसा क्या है ? द्विपद ( मनुष्य ) और चतुष्पद ( पशु ) में ऐसी कौनसी वस्तु है जिसका मैं स्वामी नहीं हूँ ? (६३)

---

१ मायं—प्रत्य० । २ तमन्धारं—प्रत्य० । ३. इहाऽऽणीया—प्रत्य० ।

एत्थन्तरे विलग्गो, भुवणालकारमत्तमायङ्गो । सीया वि य आरुहिया, पुप्फविमाणे दहमुहेणं ॥ ६४ ॥
गय-तुरय-जोह-रहवर-संघट्टुट्ठन्तमङ्गलरवेण । अहिणन्दिओ य वच्चइ, तणमिव गणिओ विदेहाए ॥ ६५ ॥
पत्तो समत्तकुसुमं, उज्जाणं विविहपायवसमिद्धं । पुप्फगिरिस्स मणहर, ठियं च उवरिं समन्तेण ॥ ६६ ॥
उज्जाणस्स पएसा, सत्त तुमं ताव सुणसु मगहवई । पढम पइण्णनाम, आणन्दं तह य सुहसेवं ॥ ६७ ॥
सामुच्चयं चउत्थं, पञ्चमयं चारण ति नामेण । पियदसणं च छट्ठ, पउमुज्जाणं च सत्तमय ॥ ६८ ॥
पढमं पइण्णग ति य, धरणियले तह परं जणाणन्दं । नाणाविहतरुछन्न, तत्थ जणो नायरो रमइ ॥६९ ॥
तइयम्मि उ सुहसेवे, समुच्चए तह चउत्थए रम्मे । कीलइ विलासिणिजणो, सुयन्धकुसुमोहवलिकम्मो ॥ ७० ॥
चारणमणाभिरामे, उज्जाणे चारणा समणसीहा । सज्झाय-झाणनिरया, वसन्ति निच्च दढधिईया ॥ ७१ ॥
तम्बोलवल्लिपउरं, केइयधूलीसुधूसरामोय । पियदंसणं च छट्ठ, उज्जाण मणहरालोय ॥ ७२ ॥
पउमवरुज्जाणं त, सत्तमय विविहरइयसोवाण । पुप्फगिरिपवरसिहरे, अहिट्ठियं पण्डगवण व ॥ ७३ ॥
नारङ्ग-फणस-चम्पग-असोग-पुन्नाग-तिलयमाईहिं । रेहन्ति उववणाइ, कोइलमहुरानिणायाइ ॥ ७४ ॥
वावीसु दीहियासु य, जणवयण्हाणावगाहणजलासु । कमलुप्पलछन्नासु, ताइ अहिय विरायन्ति ॥ ७५ ॥
तत्थ य पउमुज्जाणे, नामेणासोगमालिणी वावी । कीलणहरेसु रम्मा, विमलजला काणणसणाहा ॥ ७६ ॥
तत्थासोगमहातरुसछन्ने ठाविया जणयधूया । पण्डगवणे व नज्जइ, अवइण्णा सुरवहू चेव ॥ ७७ ॥
रावणपवेसियाहिं, जुवईहि अणेयचाडुयारीहिं । नियय पि पसाइज्जइ, वीणागन्धव्वनट्टेहिं ॥ ७८ ॥
न करेइ मज्जणविहिं, न य भुञ्जइ नेय देइ उल्लाव । एगग्गमणा सीया, अच्छइ राम विचिन्तन्ती ॥ ७९ ॥

---

तब भुवनालंकार नामक एक मदोन्मत्त हाथी पर रावण सवार हुआ। पुष्पक विमानमें सीताको भी उसने चढ़ाया। (६४) हाथी, घोड़े, योद्धा तथा उत्तम रथोंके समूहसे उठनेवाली मंगलध्वनिसे अभिनन्दित रावण जा रहा था, किन्तु वैदेहीने उसे तृणवत् माना। (६५) विविध वृक्षोंसे समृद्ध तथा पुष्पगिरिके ऊपर चारो ओर स्थित ऐसे मनोहर समन्तकुसुम नामक उद्यानमें वह आ पहुँचा। (६६)

हे मगधपति! उस उद्यानके सात प्रदेशोंके बारेमें तुम सुनो। पहले प्रदेशका नाम प्रकीर्ण, दूसरेका आनन्द, तीसरेका सुखसेव्य, चौथेका समुच्चय, पाँचवेंका चारण, छठेका प्रियदर्शन और सातवेंका नाम पद्मोद्यान था। (६७-८) धरातल पर पहला प्रकीर्णक था, उससे आगे जनानन्द था। नानाविध वृक्षोंसे आच्छन्न उनमें नगरजन क्रीड़ा करते थे। (६९) तीसरे सुखसेव्य तथा समुच्चय नामक रम्य उद्यान-प्रदेशोंमें सुगन्धित पुष्पोंके समूहसे बलिकर्म करनेवाली स्त्रियाँ क्रीड़ा करती थीं। (७०) मनोरम चारण उद्यानमें श्रमणोंमें सिंह सरीखे, अतिशय धैर्यवाले तथा स्वाध्याय एव ध्यानमें निरत चारणश्रमण सदा बसते थे। (७१) ताम्बूलकी लताओंसे व्याप्त, केतकीके परागसे धूसरित एवं आमोदपूर्ण प्रियदर्शन नामका छठा उद्यान देखनेमें मनको हरनेवाला था। (७२) विविध सोपान जिसमें बने हुए हैं ऐसा सातवाँ पद्मोद्यान पण्डकवनकी भाँति पुष्पगिरिके उत्तम शिखर पर स्थित था। (७३) वे उद्यान नारंगी, कटहर, चम्पा, अशोक, पुन्नाग एवं तिलक आदि वृक्षोंसे तथा कोयल आदिके मधुर निनादसे शोभित थे। (७४) लोगोंके स्नानावगाहनके योग्य जलसे भरी हुई तथा कमलोंसे व्याप्त बावडियों और जलाशयोंके कारण वे अधिक शोभित हो रहे थे। (७५) वहाँ पद्मोद्यानमें क्रीड़ागृहोंसे रम्य, निर्मल जलवाली तथा वृक्षोंसे युक्त अशोकमालिनी नामकी बावडी थी। (७६) वहाँ अशोकवनसे आच्छादित स्थानमें रखी गई सीता पण्डकवनसे अवतीर्ण देवकन्या-सी प्रतीत होती थी। (७७) रावणके द्वारा भेजी गई और अनेक तरहसे खुशामद करनेवाली युवतियाँ वीणा, संगीत एवं नृत्यसे उसे सतत प्रसन्न करती थीं। (७८) किन्तु सीता न तो स्नान करती थी, न खाती थी और न बातचीत ही करती थी। एकाग्रमना सीता रामका विचार करती हुई बैठी रहती थी। (७९)

गन्तूण सवमेयं, कहन्ति लङ्काहिवस्स दूईओ । जा न कुणइ आहारं, सा किह सामी तुमं महइ ? ॥ ८० ॥
तत्तो सो दहवयणो, मयणाणलपज्जलन्तसवङ्गो । पडिओ वसणसमुद्दे, अहियं चिन्ताउरो जाओ ॥ ८१ ॥
सोयइ गायइ विलवइ, दीहुण्हे तत्थ मुयइ नीसासे । कोट्टिमतलं निसण्णो, अप्फालइ दाहिणकरेणं ॥ ८२ ॥
सहसा समुट्ठिऊणं, वच्चइ भवणाउ निग्गओ सन्तो । पुणरवि नियत्तइ लहुं, सीया सीय त्ति जंपन्तो ॥ ८३ ॥
लोलइ कमलोत्थरणे, सिञ्चन्तो वहलचन्दणरसेणं । उट्ठइ चलइ वियम्भइ, गहिओ मयणग्गितावेण ॥ ८४ ॥
जपइ भुयासु तुलिओ, कइलासो खेयरा जिया सवे । सो किह मोहेण अहं, मसिरासिनिरूविओ काउ ? ॥ ८५ ॥
अच्छउ ताव दहमुहो, मन्तीहि समं विहीसणो मन्तं । काऊण समाढत्तो, भाइसिणेहुज्जयमईओ ॥ ८६ ॥
संभिन्नो भणइ तओ, अम्हं सामिस्स दइवजोगेणं । पडिओ दाहिणहत्थो, जं चिय खरदूसणो निहओ ॥ ८७ ॥
सुहकम्मपहावेणं, विराहिओ लक्खणस्स संगामे । सिग्घं च समणुपत्तो, वहमाणो वन्धवसिणेहं ॥ ८८ ॥
चलिया य इमे सवे, कइद्धया पवणपुत्तमाईया । काहिन्ति पक्खवायं, ताण सुग्गीवसन्निहिया ॥ ८९ ॥
अह भणइ पञ्चवयणो, मन्ती मा भणह दूसणं वहियं । सूराण गई एसा, सुहडाण हवइ संगामे ॥ ९० ॥
जइ चिय तस्स सहीणो, विराहिओ असिवर च रविभास । लङ्काहिवस्स तह वि य, किं कीरइ लक्खणेण रणे ? ॥ ९१ ॥
भणिओ सहस्समइणा, पञ्चमुहो किं व अत्थहीणाइं । वयणाइ भाससि तुम, अगणिन्तो सामियस्स हियं ? ॥ ९२ ॥
मा परिहवह कयाई, तुब्भे नाऊण वेरियं थोवं । अप्पो वि देसयाले, किं न डहइ तिहुयणं अग्गी ? ॥ ९३ ॥
विज्जाहराण राया, आसग्गीवो महावलसमग्गो । थोवेण वि संगामे, निहओ पुर्व्वि तिवुट्ठेणं ॥ ९४ ॥

---

दूतियाँ जा करके यह सब रावणसे कहती थीं कि, हे स्वामी ! जो आहार नहीं करती वह कैसे आपकी पूजा कर सकती है ? (८०)

तब मदनरूपी आगसे जिसका सारा शरीर जल रहा है ऐसा वह रावण अधिक चिन्तातुर हो मानो दुःखके सागरमें गिर पड़ा। (८१)

भवनमें बैठा हुआ रावण शोक करता था, गाता था, विलाप करता था, दीर्घ निःश्वास छोड़ता था तथा दाहिना हाथ पटकता था। (८२) एकदम खड़े होकर और भवनमें से बाहर निकलकर वह चलने लगता था और जल्दी ही 'सीता ! सीता !' कहता हुआ वापस लौट आता था। (८३) चन्दनका गाढ़ रस सींचता हुआ वह कमलके बिछौनेपर लोटता था। मदनाग्निके तापसे गृहीत वह उठता था, चलता था और जमुहाई लेता था। (८४) वह मन-ही-मन कहता था कि मैंने भुजाओंसे कैलासको उठाया है, सब खेचरोंको जीत लिया है। ऐसा मैं मोहके वशीभूत हो स्याहीके ढेरके जैसा काला काम करनेके लिए क्यों प्रवृत्त हुआ हूँ ? (८५)

रावणको रहने दो—ऐसा सोचकर भ्रातृस्नेहसे उद्यत बुद्धिवाला विभीषण मंत्रियोंसे परामर्श करने लगा। (८६) तब सम्भिन्नने कहा कि दैवयोगसे खरदूषण जो मारा गया है उससे तो हमारे स्वामी का दाहिना हाथ ही कट गया है। (८७) शुभ कर्मके उदयसे लक्ष्मणके संग्राममें बन्धुजनके स्नेहको धारण करनेवाला विराधित शीघ्र ही वहाँ आ पहुँचा है। (८८) सुग्रीवके पास रहनेवाले हनुमान आदि ये सब चंचल कपिध्वज उसका पक्षपात करते हैं। (८९) तब पंचवदन मंत्रीने कहा कि ऐसा मत कहो कि दूषणका वध हुआ है। संग्राममें शूर सुभटोंकी गति ऐसी ही होती है। (९०) भले ही विराधित व सूर्यहास तलवार उसके अधीन हो, परन्तु युद्धमें लक्ष्मण रावणका क्या कर सकेगा ? (९१) इस पर सहस्रमतिने पंचमुखसे कहा कि स्वामीके हितका विचार न करके तुम क्या अर्थहीन वचन कह रहे हो ? (९२) शत्रुको थोड़ा मानकर उसका कभी तिरस्कार मत करो। देश और कालकी दृष्टिसे अल्प होने पर भी आग क्या त्रिभुवनको नहीं जलाती ? (९३) पूर्वकालमे बड़ी भारी सेनासे युक्त अश्वग्रीव नामका विद्याधरोंका राजा संग्राममें क्या थोड़े-से त्रिपृष्ठ द्वारा नहीं हराया गया था ? (९४) अतः लंकाको कालसे जो क्षीण न हों ऐसे दुर्ग और प्राकारवाली बनाओ तथा लोगों और भृत्योंका अधिक

तम्हा अकालहीणं, करेह लङ्का[1] सुदुग्गपायारं । सम्माणेह जणवयं, भिच्चा य वहुप्पयाणेण ॥ ९५ ॥
ताहे विभीसणेणं, रइओ मायाएँ दुग्गमो सिग्घ । पायारो अइविसमो, निरन्तरो कूडजन्तेसु ॥ ९६ ॥
दिन्ना य रक्खपाला, समन्तओ खेयरा बलसमग्गा । समरे अभग्गमाणा, गहियाउह-पहरणा-ऽऽवरणा ॥ ९७ ॥
एवमिम सुणिऊण य तुब्भे, रावणवम्महदुक्खसमूहं । वज्जह निच्चमवि परदारं, जेण जस विमल अणुहोह ॥ ९८ ॥

॥ इय पउमचरिए मायापायारविउव्वणं नाम छायालीसं पव्वं समत्तं ॥

## ४७. सुग्गीवक्खाणपव्वं

एत्तो किक्किन्धवई, कन्ताविरहम्मि दुक्खिओ सन्तो । पत्तो परिब्भमन्तो, तं चेव रणं जहिं वत्तं ॥ १ ॥
पेच्छइ तुरय-गइन्दे, विवाइए रहवरे य परिभग्गे । सुहडे विमुक्कजीए, अवरे सत्थाहयसरीरे ॥ २ ॥
परिपुच्छिओ य साहइ, सुग्गीवनराहिवस्स तत्थेगो । सीयाहरणम्मि इमे, निहया खरदूसण-जडागी ॥ ३ ॥
चिन्तेइ वाणरवई, निहओ खरदूसणो रणे जेण । वच्चामि तस्स सरण, सो वि हु सन्तीकरो होउ ॥ ४ ॥
तुल्लावत्थाण जए, होइ सिणेहो नराण नियय पि । कारणवसेण सो मे, काही पक्ख न सदेहो ॥ ५ ॥
नाऊण वाणरवई, ठाण पउमस्स नियबलसहिओ । पडिहारसमक्खाओ, पायालपुरं अह पविट्ठो ॥ ६ ॥
सभासिएक्कमेक्का, उवविट्ठा आसणेसु रइएसु । पुच्छन्ति देहकुसल, सुग्गीवं राम-सोमित्ती ॥ ७ ॥
एत्थन्तरे पवुत्तो, मन्ती जम्बूनओ निसामेहि । कत्तो सरीरकुसल, इमस्स अम्हं नरिन्दस्स[2] ॥ ८ ॥

दान द्वारा सम्मान करो । (९५) इसपर विभीषणने मायाके बलसे दुर्गम, अतिविषम तथा कूटयन्त्रोंके कारण व्यवधान रहित ऐसा किला बनाया । (९६) और चारों ओर युद्धमें भग्न न होनेवाले तथा आयुधधारी एवं प्रहरण व कवचसे युक्त खेचरोंको सैन्यके साथ रक्षकके रूपमें स्थापित किया । (९७) इस प्रकार रावणके कामजन्य इस दुःखसमूहके बारेमें सुनकर सर्वदाके लिए तुम परनारीका परित्याग करो ओर विमल यशका अनुभव करो । (९८)

॥ पद्मचरितमें मायाप्राकारका निर्माण नामक छ्यालीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ४७. सुग्रीवका आख्यान

इधर किष्किन्धिपति सुग्रीव पत्नीके विरहसे दुःखित होकर घूमता-घामता वहीं पहुँचा जहाँ युद्ध हुआ था । (१) वहाँ उसने कटे हुए घोड़े और हाथी, टूटे हुए रथ, मृत सुभट तथा शस्त्रोंसे आहत शरीरवाले अन्य सुभटोंको देखा । (२) पूछने पर वहाँ किसीने सुग्रीव राजासे कहा कि सीताहरणमें ये खरदूषण तथा जटायु मारे गये हैं । (३) यह सुनकर वानरपतिने सोचा कि खरदूषणको युद्धमें जिसने मारा है उसकी शरणमें मैं जाऊँ । वही मेरे लिए शान्तिकर होगा । (४) विश्वमें यह नियम है कि तुल्य अवस्थावालोंमे स्नेह होता है । कारणवश वह मेरा पक्ष करेगा, इसमें सन्देह नहीं । (५) रामका स्थान जानकर प्रतिहार द्वारा कहा गया वानरपति सुग्रीव अपनी सेनाके साथ पातालपुरमें प्रविष्ट हुआ । (६) एक दूसरेके साथ बातचीत करके निर्मित आसनों पर वे बैठे । राम और लक्ष्मणने सुग्रीवके शरीरकी कुशलवार्ता पूछी । (७) तब जाम्बूनद मंत्रीने कहा कि आप सुनें । हमारे इस राजाके शरीरका कुशल कहाँसे ? (८) आदित्यरजाके वालि और

१ लङ्क—प्रत्य० ।

आइच्चरयस्स सुया, सहोयरा नाम वालि-सुग्गीवा । किक्किन्धिपुराहिवई, वाणरकेऊ महासत्ता ॥ ९ ॥
वाली विक्खायजसो, सुग्गीवं ठाविऊण रज्जम्मि । अहिमाणेण विउद्धो, पव्वज्जमुवागओ धीरो ॥ १० ॥
सुग्गीवो वि य रज्जं, कुणइ सुताराऍ संजुओ निययं । किक्किन्धिमहानयरे, गय पि कालं अयाणन्तो ॥ ११ ॥
पुणरवि य वित्थरेणं, जंपइ जम्बूणओ कयपणामो । दुक्खस्स कारणमिण, एयस्स पहू! निसामेह ॥ १२ ॥
अह देव! को वि दुट्ठो, मायावी दाणवो वलुम्मत्तो । वाणरवइस्स रूव, काऊण पुरं समल्लीणो ॥ १३ ॥
मन्तीण अमुणिओ सो, पविसइ सुग्गीवसन्तियं भवण । वरजुवइकयसणाहं, जत्थ सुतारा सयं वसइ ॥ १४ ॥
दट्ठूण तं सुतारा, लक्खणरहियं मणेण उविग्गा । अवसरइ तत्थ सिग्घ, मन्तिजणं चेव अल्लीणा ॥ १५ ॥
सो वि य लीलायन्तो, सुग्गीवस्साऽऽसणे सुहनिविट्ठो । ताव य वालिकणिट्ठो, नियय भवणं समणुपत्तो ॥ १६ ॥
तं निययरूवसरिसं, दट्ठूणं भवणमज्झयारम्मि । रुट्ठो वाणरनाहो, अह गज्जइ गरुयगम्भीरं ॥ १७ ॥
मोत्तूण सिंहनायं, अवइण्णो तत्थ अलियसुग्गीवो । अह जुज्झिउ पवत्तो, समय चिय वाणरिन्देण ॥ १८ ॥
सिरिचन्दमाइयाणं, मन्तीण तत्थ सा महादेवी । साहइ लक्खणरहिओ, कोइ इमो खेयरो दुट्ठो ॥ १९ ॥
सोऊण तीऍ वयण, एगन्ते मन्तिणो उ मन्तेउं । साहन्ति पत्थिवाण, रक्खह अन्तेउरं एय ॥ २० ॥
अक्खोहिणीसु सत्तसु, सहिओ चिय अङ्गओ स सुग्गीव । परिगिण्हइ अङ्गो पुण, कित्तिमई तत्तियवलेण ॥ २१ ॥
नयरस्स दक्खिणेण, ठविओ मन्तीहि अलियसुग्गीवो । फुडसुग्गीवो वि लहुं, उत्तरपासे परिट्ठविओ ॥ २२ ॥
नामेण चन्दरस्सि, पुत्तो वालिस्स असिवरं घेत्तुं । रक्खइ साहणसहिओ, भवणदुवारं सुताराए ॥ २३ ॥
अह ते दो वि कइवरा, अलहन्ता दरिसण सुताराए । जाया समुस्सुयमणा, मयणाणलदीवियसरीरा ॥ २४ ॥
कन्ताविओयदुहिओ, चिन्तेउ तत्थ सच्चसुग्गीवो । हणुवस्स गओ पास, कहेइ सव्व निययदुक्ख ॥ २५ ॥

---

सुग्रीव नामके दो पुत्र थे। कपिध्वज और अतिसमर्थ वे किष्किन्धिपुरके अधिपति थे। (९) अभिमानके कारण सुग्रीवको राजगद्दी पर स्थापित करके जागृत हो विख्याततयरा और धीर वालिने प्रव्रज्या अंगीकार की। (१०) सुतारासे संयुक्त सुग्रीव भी किष्किन्धिनगरीमें अपना राज्य करता था। खबर भी न पड़े इस तरह काल व्यतीत होता गया। (११)

जाम्बूनदने प्रणाम करके पुनः विस्तारसे कहा कि, हे प्रभो! इनके दुःखका यह कारण आप सुनें। (१२) एक दिन कोई दुष्ट, मायावी और वलोन्मत्त दानव वानरपति सुग्रीवका रूप धारण करके नगरमें आया। (१३) मन्त्रियो द्वारा नहीं पहचाना गया वह उत्तम स्त्रियोंसे युक्त तथा जहाँ सुतारा स्वयं रहती थी ऐसे सुग्रीवके भवनमें प्रविष्ट हुआ। (१४) सुग्रीवके जो परिचायक लक्षण थे उन लक्षणोसे रहित उसे देखकर मनमें उद्विग्न सुतारा वहाँसे एकदम छटक गई और मन्त्रियोंके पास जा पहुँची। (१५) वह (प्रच्छन्न सुग्रीव) भी लीला करता हुआ सुग्रीवके सिंहासन पर आरामसे जा बैठा। उसी समय वालिका छोटा भाई सुग्रीव अपने भवनमें आया। (१६) अपने रूपके जैसे रूपवाले उसको अपने भवनमें देखकर रुष्ट वानरनाथने बड़ी भारी और गम्भीर गर्जना की। (१७) झूठा सुग्रीव भी सिंहनाद करके नीचे उतरा और वानरेन्द्र सुग्रीवके साथ युद्ध करने लगा। (१८) उस समय उस पटरानीने श्रीचन्द्र आदि मन्त्रियोंसे कहा कि लक्षणरहित यह कोई दुष्ट खेचर है। (१९) उसका कथन सुनकर और एकान्तमें मंत्रणा करके मंत्रियोने राजाओंसे कहा कि तुम इस अन्तःपुरकी रक्षा करो। (२०) सात अक्षौहिणीसे युक्त अगदने सुग्रीवको अंगीकार किया तो अग (सुग्रीवके पुत्र) ने उतनी ही सेनाके साथ कृत्रिम सुग्रीवका अवलम्बन लिया। (२१) मन्त्रियोंने मिथ्या सुग्रीवको नगरके दक्षिण भागमें स्थापित किया और सच्चे सुग्रीवको भी शीघ्र ही उत्तर भागमें ठहराया। (२२) वालिका चन्द्ररश्मि नामका पुत्र तलवार लेकर सेनाके साथ सुताराके भवनके द्वारकी रक्षा करने लगा। (२३) इसके वाद मदनाग्निसे प्रदीप्त शरीरवाले वे दोनो कपिवर सुताराका दर्शन न पाकर मनमें अत्यन्त उत्सुक हो गये। (२४) कान्ताके वियोगसे दुःखित सच्चा सुग्रीव सोच करके हनुमानके पास गया और अपना सारा दुःख कह सुनाया। (२५) उसका कहना सुनकर अप्रतिघात नामक उत्तम विमानसे हनुमान सैन्यके साथ

सोऊण तस्स वयण, अप्पडिघाएण वरविमाणेणं । हणुओ किक्किन्धिपुरं, गओ य सिग्घं सह वलेणं ॥ २६ ॥
सोऊण पवणपुत्त, समागय अलियवाणराहिवई । निप्फिडइ गयारूढो, वलेण समय महन्तेण ॥ २७ ॥
दोण्हं पि ताण रूवं, सरिसं दट्ठूण अञ्जणातणओ । अमुणियविसेसनिहसो, निययपुर पत्थिओ सिग्घ ॥ २८ ॥
हणुए निययपुरगए, सुग्गीवो भयसमाउलो एत्तो । राघव! तुमं पवन्नो, एयस्स करेहि सामत्थं ॥ २९ ॥
भणइ तओ पउमनाभो, अहय साहेमि कारण तुज्झ । सुग्गीव! मज्झ वि तुम, सीयाए लभसु पडिवत्तिं ॥ ३० ॥
सुग्गीवो भणइ पहू!, जइ तुह महिलाए सत्तमे दिवसे । न लभामिऽह पडिवत्ति, पविसामि हुयासणे तो ह ॥ ३१ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, अहियं आसासिओ पउमनाहो । पप्फुल्लकमलनेत्तो, जाओ रोमञ्चियसरीरो ॥ ३२ ॥
अह ते जिणभवणत्था, समयं काउ अदोहवुद्धीया । नीया वाणरवइणा, किक्किन्धी[1] राम-सोमित्ती ॥ ३३ ॥
पुणरवि य आगओ सो, कूडो नाऊण सच्चसुग्गीवं । निययवलसपरिवुडो, अहिमुहहूओ रहारूढो ॥ ३४ ॥
आलग्गो संगामो, उभयभडाडोवसकडुत्तासो । सुग्गीवो सुग्गीव, पहणइ गाढप्पहारेसु ॥ ३५ ॥
असि-कणय-चक्क-तोमर-सघट्टुट्टन्तसत्थसघाए । रामो सर न मुञ्चइ, ताण विसेसं अयाणन्तो ॥ ३६ ॥
ताहे गयाएँ पहओ, कूडेण तत्थ सच्चसुग्गीवो । मुच्छानिमीलियच्छो, पडिओ महिमण्डले सिग्घं ॥ ३७ ॥
पडिय दट्ठूण रणे, किक्किन्धी[2] रियइ अलियसुग्गीवो । वन्धवजणेण नियय, सुग्गीवो आणिओ सिविर ॥ ३८ ॥
अह भणइ समासत्थो, सुग्गीवो सामि! वेरिओ इहइं । आगन्तूण पुण गओ, किं न तुमे सो हओ पावो? ॥ ३९ ॥
भणइ तओ पउमाभो, तुब्भं चिय एत्थ जुज्झमाणाण । न य जाणिओ विसेसो, तेण मए नाहओ सरिसो ॥ ४० ॥
सुग्गीव! पुणरपि तुम, तं दुट्ठ दिट्ठिगोयरे मज्झ । ठावेहि जेण पेच्छसु, अचिरा भिन्नं सरसएसु ॥ ४१ ॥
सुग्गीवेणाऽऽहूओ, समागओ दुट्ठवाणराहिवई । रामेण समरमज्झे, रुद्धो मेहो इव नगेहिं ॥ ४२ ॥

शीघ्र ही किष्किन्धिपुरीको गया। (२६) पवनपुत्र हनुमानका आगमन सुनकर झूठा वानरनरेश हाथी पर सवार हो वड़े भारी सैन्यके साथ वाहर आया। (२७) उन दोनोंका समान रूप देखकर हनुमानने विशेष कसौटी न जाननेसे अपने नगरकी ओर जल्दी ही प्रस्थान किया। (२८) हे राघव! हनुमानके अपने नगरमें चले जानेके कारण भयसे व्याकुल सुग्रीव अब आपकी शरणमें आया है। आप इसका विचार करें। (२९)

तव रामने कहा कि हे सुग्रीव! मैं तुम्हें सहायता करूँ और तुम सीताकी खवर मुझे ला दो। (३०) सुग्रीवने कहा कि, हे प्रभो! यदि आपकी पत्नीका समाचार मैं सातवे दिन तक न ला सका तो मैं आगमें प्रवेश करूँगा। (३१) यह कथन सुनकर अधिक आश्वस्त रामकी आँखें कमलके समान प्रफुल्लित हो गई तथा शरीर रोमांचित हो गया। (३२) जिन भवनमें स्थित तथा अद्रोहवुद्धिवाले वे राम एवं लक्ष्मण सन्धि करके सुग्रीव द्वारा किष्किन्धिमें लाये गये। (३३) सच्चे सुग्रीवको आया जान अपनी सेनासे घिरे हुए तथा रथ पर आरूढ़ उस मिथ्या सुग्रीवने सामना किया। (३४) दोनों पक्षोंके सुभटोंके आटोपसे संकीर्ण और डरावना ऐसा युद्ध होने लगा। सुग्रीव सुग्रीवको दृढ़ प्रहारोंसे मारने लगा। (३५) तलवार, कनक, चक्र एवं तोमरोंके टकरानेसे और ऊपर उछलनेवाले शस्त्रोंके संघातसे युक्त उस युद्धमें उनके वीच भेद न जाननेवाले रामने वाण नही फेंका। (३६) तव कष्ट पूर्वक गदासे आहत सत्य-सुग्रीव मूर्छासे विह्वल हो जमीन पर शीघ्र ही गिर पड़ा। (३७) युद्धमें सत्य-सुग्रीवका पतन देखकर झूठा-सुग्रीव किष्किन्धिमें चला गया। अपने वन्धुजनों द्वारा सुग्रीव शिविरमें लाया गया। (३८) होशमे आनेपर सुग्रीवने कहा कि, हे स्वामी! शत्रु यहाँ आकर पुन. चला गया। उस पापीको आपने क्यों नहीं मारा? (३९) तव रामने कहा कि यहाँ लड़ते हुए तुम दोनोंमें मैं भेद नहीं जान सका। इस वजहसे सदृशका मैं वध नहीं कर सका। (४०) हे सुग्रीव! तुम पुनः उस दुष्टको मेरी आँखोंके समक्ष उपस्थित करो, जिससे तुम अविलम्व ही सैकड़ों वाणोंसे उसे भिन्न देखोगे। (४१) सुग्रीवके द्वारा ललकारा गया वह दुष्ट वानराधिपति वापस लौटा।

१-२. किक्किन्धि—प्रत्य०।

दट्ठूण रामदेवं, वेयाली निग्गया महाविज्जा । साहसगई वि जाओ, साहावियरूवसठाणो ॥ ४३ ॥
सुग्गीवरूवसहियं, दट्ठूणं साहसं मरगयाभ । रुट्ठा वाणरसुहडा, मिलिया सव्वे वि एगट्ठं ॥ ४४ ॥
संगामम्मि पवत्ते, धरिओ च्चिय लक्खणेण सुग्गीवो । साहसगईण[1] वि तओ, भग्गं तं वाणराणीयं ॥ ४५ ॥
भग्गं दट्ठूण रणे, कइसेन्न राघवो सरसएसु । आहणइ साहसगई, सुइरं काऊण रणलीलं ॥ ४६ ॥
तिक्खसरभिन्नदेहो, पडिओ च्चिय साहसो धरणिवट्ठे । दिट्ठो विमुक्कजीओ, वाणरसुहडेहि सव्वेहिं ॥ ४७ ॥
निहयं दट्ठूण अरिं, सुग्गीवो राघवं ससोमित्ती[2] । पूएइ पययमणसो, पेसेइ य पट्टणं निययं ॥ ४८ ॥
ठविऊण वरुज्जाणे, पउमाभं वाणराहिवो एत्तो । पविसरइ सिरिहरं सो, दइयाउक्कण्ठिओ सिग्घं ॥ ४९ ॥
जाओ ताराएँ समं, समागमो तत्थ वाणरिन्दस्स । रइसागरमोगाढस्स तस्स दियहा य वच्चन्ति ॥ ५० ॥
सुहडा विराहियाई, तत्थेवाऽऽणन्दकाणणे सव्वे । आवासिया ससेन्ना, रामो चन्दप्पहहरम्मि ॥ ५१ ॥
सव्वङ्गसुन्दरीओ, तेरस कन्नाउ वाणरवइस्स । गन्तूण पउमनाहं, भणन्ति अम्ह वरो तुहय ॥ ५२ ॥
पढमा वि य चन्दाभा, अन्ना हिययावली हिययधम्मा । एत्तो अणुद्धरी पुण, सिरिकन्ता सुन्दरी चेव ॥ ५३ ॥
कन्ना सुरमइनामा, हवइ मणोवाहिणी य चारुसिरी । मयणूसवा गुणवई, पउमाभा जिणमई चेव ॥ ५४ ॥
जोव्वणरूवधरीओ, इमाउ कन्नाउ पेच्छिउं पउमो । उक्कातडीसमाओ, मन्नइ सीयाविओयम्मि ॥ ५५ ॥
रामस्स सन्नियासे, तत्थ निविट्ठाउ ताउ कन्नाओ । मण-नयणहारिणीओ, विणओणयवयणकमलाओ ॥ ५६ ॥

कन्नाण जोव्वणधरीण वि रामदेवो, ताणं च सो न य उवेइ मणाभिलासं ।
नेहेण पुव्वभवसचियनिच्छिएण, सीयं सया विमलतिव्वगुणं मुणेइ ॥ ५७ ॥

॥ इय पउमचरिए सुग्गीवपहाणवक्खाणं नाम सत्तचत्तालं पव्वं समत्तं ॥

---

रामने युद्धक्षेत्रमें, पर्वतोंसे रुद्ध होनेवाले बादलकी भाँति, उसे रोका । (४२) रामको देखकर वैताली महाविद्या बाहर निकल गई । साहसगति भी स्वाभाविक रूप एवं आकारवाला हो गया । (४३) सुग्रीवके रूपसे युक्त तथा मरकत मणिकी-सी कान्तिवाले साहसगतिको देखकर वानरसुभट रुष्ट हुए । वे सब एक स्थान पर जमा हुए । (४४) संग्राम होने पर लक्ष्मणने सुग्रीवको रोका । तब साहसगतिने वानरसेनाको नष्ट कर डाला । (४५) कपिसैन्यका विनाश देखकर रामने चिर कालपर्यन्त रणलीला करके सैकड़ों बाणोंसे साहसगति पर प्रहार किया । (४६) तीक्ष्ण बाणोंसे भिन्न शरीरवाला साहसगति ज़मीन पर गिर पड़ा । सब वानर सुभटोंने उसे प्राणहीन देखा । (४७) शत्रुको मरा देख सुग्रीवने हर्षित मनसे लक्ष्मण सहित रामकी पूजा की और अपने नगरमें प्रवेश किया । (४८)

एक सुन्दर उद्यानमें रामको ठहरा कर पत्नीके लिए उत्कण्ठित उस वानरनरेश सुग्रीवने शीघ्र ही अन्तःपुरमें प्रवेश किया । (४९) वहाँ वानरेन्द्रका ताराके साथ समागम हुआ । प्रेमके सागरमें अवगाहन करते हुए उसके दिन बीतने लगे । (५०) ससैन्य विराधित आदि सब सुभट उसी आनन्दकाननमें और राम चन्द्रप्रभ-गृहमें ठहराये गये । (५१) वानरपतिकी सर्वांगसुन्दर तेरह कन्याओंने रामके पास जाकर कहा कि आप हमारे वर हैं । (५२) पहली चन्द्राभा, दूसरी हृदयावली, हृदयधर्मा, अनुद्धरा, श्रीकान्ता, सुन्दरी, सुरमति, मनोवाहिनी, चारुश्री, मदनोत्सवा, गुणवती, पद्माभा और जिनमति—यौवन एवं रूपधारी इन कन्याओंको देखकर रामने सीताके वियोगमें उन्हें उल्का एवं बिजलीके समान समझा । (५३-५५) मन एवं नेत्रोंको सुन्दर लगनेवाली तथा विनयके कारण झुके हुए वदनकमलसे युक्त वे कन्याएँ वहाँ रामके समीप बैठीं । (५६) यौवनधारी उन कन्याओंके होने पर भी वे राम मनकी चाह अर्थात् सुख प्राप्त नहीं करते थे । पूर्वभवमें संचित दृढ़ प्रेमके कारण निर्मल एवं उत्कट गुणोंसे युक्त सीताका ही वे चिन्तन करते थे । (५७)

॥ पद्मचरितमें सुग्रीवके वधका आख्यान नामक सैंतालीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. साहसगई—प्रत्य० । २. ससोमित्ति—प्रत्य० ।

## ४८. कोडिसिलुद्धरणपव्वं

अह तस्स धिइनिमित्त, कुणन्ति कन्नाउ विविहविणिओगे। नच्चन्ति य गायन्ति य, लीलासु मणोहर कुहरं ॥ १ ॥
विभवो वि तस्स सयलो, समाणिओ ण्हाण-भोयणाईओ। न य कुणइ निव्वुइसुह, कन्ताहिययस्स रामस्स ॥ २ ॥
न य सुणइ गीयसद्द, न य पेच्छइ मणहर पि सो रूव। सीयाएगग्गमणो, झायइ सिद्धि जहा जोगी ॥ ३ ॥
न कुणइ कहं पि अन्न, मोत्तु सीयासमागमुल्लाव। पासट्ठिए वि सद्दइ, एहेहि लहुं जणयधूए! ॥ ४ ॥
देवी व माणुसी वा, नागवहू जक्खिणी व महिला ह। इह सयलजीवलोए, सीयासरिसी न पेच्छामि ॥ ५ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, पलवन्तो वहुविहाणि अमुणिन्तो। भणइ कणिट्ठ पउमो, सो वि चिरावेइ सुग्गीवो ॥ ६ ॥
राहववयणेण गओ, सोमित्ती पविसिऊण सुग्गीव। भणइ भवणोयरत्थ, किं पम्हुट्ठ तुम सव? ॥ ७ ॥
महिलासोगसमुद्दे, पडिए परमेसरे तुम एत्थ। कह रमसि [१]विसयसोक्ख, अदीहपेही महापावो? ॥ ८ ॥
अकयग्घ! खेयराधम!, पावमई! तत्थ नेमि सिग्घ ते। पउमेण जत्थ नीओ, तुह सरिसो दुट्ठचारित्तो ॥ ९ ॥
एव परितज्जयन्त, सोमित्ती[१] वाणराहिवो नमिउ। भणइ य पम्हुट्ठ से, एक्कवराह खमसु मज्झ ॥ १० ॥
सभारिउ पइण्ण, तस्स सुमित्ती कहेइ सवन्ध। जह जोगी उवयारं, कुणइ च्चिय जक्खदत्तस्स ॥ ११ ॥
परिपुच्छइ मगहवई, गणाहिव जक्खदत्तवित्तन्त। भयव! फुडवियडत्थ, कहेहि इच्छामि नाउ जे ॥ १२ ॥
भणइ तओ गणणाहो, सेणिय! निसुणेहि जोगिणा सिट्ठे। जाओ जणणीऍ सम, समागमो जक्खदत्तस्स ॥ १३ ॥

---

## ४८. कोटिशिलाका उद्धरण

उन रामके धैर्यके लिए वे कन्याएँ विविध योजनाएँ करती थीं। वे नाचती थीं, गाती थीं और लीलाओंसे उस स्थानको मनोहर बनाती थीं। (१) उनके लिए स्नान भोजन आदि समग्र वैभव उपस्थित किया गया, किन्तु पत्नीमें लगे हुए मनवाले रामको वह आनन्द नहीं देता था। (२) वे न तो गीतध्वनि सुनते थे और न मनोहर रूप ही देखते थे। जिस प्रकार योगी एकाग्र मनसे सिद्धिका ध्यान करता है उसी प्रकार वे एकाग्र मनसे सीताका ध्यान करते थे। (३) सीता-समागमकी बातको छोड़कर दूसरा कोई भी उच्चारण वे नहीं करते थे। जब पासमें दूसरे लोग बैठे हों तब भी 'सीते! जल्दी आ, जल्दी आ' ऐसा कहते थे। (४) 'इस सारे जीव लोकमें मैं सीता जैसी कोई देवी, मानुषी, नागकन्या अथवा यक्षिणी स्त्री नहीं देखता'—अज्ञान भावमें ये तथा दूसरे बहुत प्रकारके प्रलाप करते हुए रामने छोटे भाईसे कहा कि वह सुग्रीव भी देर कर रहा है। (५-६) रामके कहनेसे लक्ष्मण गया और महलमें प्रवेश करके सुग्रीवसे कहा कि महलके भीतर रह करके क्या तुम सब कुछ भूल गये? (७) जब स्वामी पत्नी विषयक शोकसागरमें पड़े हों तब अदीर्घदर्शी और महापापी तुम यहाँ कैसे विषयसुख मना रहे हो? (८) हे अकृतज्ञ और दुष्ट बुद्धिवाले अधम खेचर! तुम्हें मैं वहीं भेज देता हूँ जहाँ रामने दुष्टचरित्रवाले तुम्हारे जैसेको अर्थात् वालिको भेजा है। (९) इस प्रकार धमकाने पर वानराधिप सुग्रीवने नमन करके लक्ष्मणसे कहा कि मैं भूल गया। मेरा एक अपराध क्षमा करो। (१०) प्रतिज्ञाका स्मरण कराके उसे लक्ष्मणने एक वृत्तान्त कहा कि किस तरह योगीने यक्षदत्तका उपचार किया। (११)

मगधपति श्रेणिकने गणाधिप गौतमसे पूछा कि, हे भगवन्! यक्षदत्तका स्फुट और सुन्दर अर्थवाला वृत्तान्त आप कहें। मैं उसे सुनना चाहता हूँ। (१२) तब गणनाथ गौतमने कहा कि, हे श्रेणिक! योगीके कथनानुसार माताके साथ यक्षदत्तका जो समागम हुआ वह तुम सुनो। (१३)

---

१. सोमित्तिं—प्रत्य०।

इह कुञ्चपुरे नयरे, राया परिवसइ निग्गयपयावो। नामेण जक्खसेणो, राइल्ला गेहिणी तस्स ॥ १४ ॥
पुत्तो य जक्खदत्तो, सो विहरन्तो कयाइ वरजुवई[1]। दट्ठूण पायडत्थ, विद्धो कुसुमाउहसरेहिं ॥ १५ ॥
तीए कए कुमारो, असिवरहत्थो निसासु वच्चन्तो। मुणिणा अवहिपरेणं, तरुमूलत्थेण पडिरुद्धो ॥ १६ ॥
दट्ठूणुवयाररयं, साहुं परिपुच्छई कुमारवरो। साहेहि कोउयं मे, किं वच्चन्तो तए रुद्धो? ॥ १७ ॥
सो भणइ तुज्झ जणणी, सा जुवई जीऍ वच्चसे पासं। तेण वि य पुच्छिओ सो, भयवं! साहेहि परमत्थं ॥ १८ ॥
अह मत्तियावईए, कणगो नामेण तत्थ वाणियओ। धन्ना तस्स महिलिया, पुत्तो वि य बन्धुदत्तो से ॥ १९ ॥
तत्थ लयादत्तसुया, मित्तमई बन्धुदत्तवणिएण। परिणेऊण कओ से, गब्भो न य केणई[2] नाओ ॥ २० ॥
पोएण पत्थिओ सो, सा वि य ससुरेण दुट्ठचारित्ता। काऊण य निच्छूढा, उप्पलियाए सह सहीए ॥ २१ ॥
अणुमग्गेण रियन्ती, दइयस्स य अन्नमन्नसत्थेणं। बालसही उप्पलिया, अहीण दट्ठा मया रण्णे ॥ २२ ॥
काऊण विप्पलावं, सीलसहाई तओ य संपत्ता। एयं कुञ्चवरपुरं, पवरुज्जाणे पसूया सा ॥ २३ ॥
कम्बलरयणेण सुयं, परिवेढेऊण पत्थिया सलिलं। अङ्गाणि जाव धोवइ, सुणएण हिओ तओ बालो ॥ २४ ॥
मित्तेण बालओ सो, घेत्तूण समप्पिओ नरिन्दस्स। तेण वि राइल्लाए, दिन्नो च्चिय निययभज्जाए ॥ २५ ॥
नामेण जक्खदत्तो, सो हु तुमं नत्थि एत्थ संदेहो। पडियागया न पेच्छइ, सा वि तहिं काणणे बालं ॥ २६ ॥
देवच्चएण दिट्ठा, मित्तमई पगलियंसुनयणजुया। बहिणी पभासिऊणं, नीया सा अत्तणो गेहं ॥ २७ ॥
लज्जाऍ पिइहरं सा, न गया जिणधम्मसीलसंपन्ना। इह नयरबाहिरत्था, विहरन्तेणं तुमे दिट्ठा ॥ २८ ॥
कम्बलरयणेण तुमं, जेणं च्चिय वेढिओ सिसू तइया। तं अच्छइ अहिनाणं, कुमार! जक्खस्स भवणम्मि ॥ २९ ॥

यहाँ क्रौंचपुर नगरमें चारों ओर फैले हुए प्रतापवाला यक्षसेन नामका राजा रहता था। उसकी गृहिणीका नाम राजिला था। (१४) उसका पुत्र यक्षदत्त था। कभी विहार करता हुआ वह प्रांगणमें बैठी हुई एक सुन्दर युवतीको देखकर कामदेवके बाणोंसे विद्ध हो गया। (१५) उसके लिए हाथमें तलवार लेकर रातके समय जाते हुए कुमारको वृक्षके नीचे स्थित अवधिज्ञानी मुनिने रोका। (१६) उपकार करनेमें निरत साधुसे कुमारने पूछा कि मुझे यह जाननेकी इच्छा हो रही है कि जाते हुए मुझको आपने क्यों रोका? आप इस बारेमें कहें। (१७) उसने कहा कि जिसके पास तुम जा रहे हो वह युवती तुम्हारी माता है। इस पर उसने भी पूछा कि, भगवन्! सत्य वृत्तान्त आप कहें। (१८) तब उन्होंने कहा कि मृत्तिकावती नगरीमें कनक नामका एक बनिया था। उसे धन्या नामकी पत्नी तथा बन्धुदत्त नामका पुत्र था। (१९) वहाँ लतादत्तकी पुत्री मित्रवती थी। वणिक् बन्धुदत्तने उसके साथ विवाह करके उसे गर्भवती की, किन्तु किसीने यह जाना नहीं। (२०) बादमें उसने जहाजसे प्रस्थान किया। श्वसुरने उस मित्रवती को दुष्ट चरित्रवाली मानकर उत्पलिका सखीके साथ उसे बाहर निकाल दिया। (२१) भिन्न भिन्न सार्थोंके साथ पतिके पीछे पीछे जाने पर उसकी बालसखी उत्पलिकाको सर्पने काट लिया और वह इस अरण्यमें मर गई। (२२) रो-धोकर शीलकी सहायतावाली वह इस क्रौंचपुरमें आई और उत्तम उद्यानमें उसने प्रसव किया। (२३) उत्तम कम्बलसे पुत्रको लपेटकर वह जलाशयके पास गई। जब वह अंग धो रही थी तब एक कुत्ता बच्चे को उठा ले गया। (२४) किसी मित्रने उस बालकको उठाकर राजाको दिया। उसने भी अपनी भार्या राजिलाको दिया। (२५) इसमें सन्देह नहीं है कि यक्षदत्त नामके तुम वही हो। लौटी हुई उसने उस उद्यानमें बालकको नहीं देखा। (२६) पुजारीने दोनों आँखोंसे आँसू बहाती हुई मित्रवतीको देखा। बहन कहकर उसे वह अपने घर ले गया। (२७) जिनधर्मके शीलसे सम्पन्न वह लज्जावश नैहर न गई। यहीं नगरके बाहर ठहरी हुई उसको विहार करते हुए तुमने देखा। (२८) हे कुमार! उस समय शिशुरूप तुम जिस कम्बलरत्नसे लपेटे गये थे वह पहिचान यक्षके भवनमें है। (२९)

१. वरजुवइं—प्रत्य०। २. केणई मुणिओ—प्रत्य०।

तं पणमिऊण साहुं, गेह संपत्थिओ निययकण्ठे । लाएइ असिवरं सो, पुच्छइ य कहेहि जम्मं मे ॥ ३० ॥
सव्वं पि तेण सिट्ठं, नरवइणा तस्स कम्बलाईयं । जाओ समागमो पुण, माया-वित्तेहि से समयं ॥ ३१ ॥
जाओ य महाणन्दो, परमविभूईएँ कुञ्चवरनयरे । सेणिय ! कमागओ तुह, सवन्धो सो समक्खाओ ॥ ३२ ॥
एत्तो सो कइवसभो, पुरओ काऊण लक्खण तुरिओ । संपत्तो पउमाभं, पणमइ विहियञ्जली सिरसा ॥ ३३ ॥
सुग्गीवनरवईणं, आहूया तत्थ वाणरा सव्वे । भणिया पच्चुवयार, करेह सिग्घ नरवइस्स ॥ ३४ ॥
सीया गवेसह लहुं, पायाले जल-थले तहाऽऽगासे । लवणे धायइसण्डे, अड्ढतईएसु दीवेसु ॥ ३५ ॥
[१]आणा पडिच्छिऊण, वाणरसुहडा तओ समन्तेण । उप्पइया गयणयले, सहसा वच्चन्ति मणवेगा ॥ ३६ ॥
पउमाणत्तो य गओ, लेह घेत्तूण वाणरजुवाणो । भामण्डलस्स सिग्घ, अप्पेइ सिरञ्जलिं काउ ॥ ३७ ॥
तं वाइऊण लेहं, असेसवित्तन्तमुणियपरमत्थो । वहिणीसोगापुण्णो, रामस्स हिओज्जओ जाओ ॥ ३८ ॥
सयमेव वाणरवई, खेयरपरिवेढिओ विमाणत्थो । [२]सीया गवेसयन्तो, कम्बुद्दीव समणुपत्तो ॥ ३९ ॥
अवइण्णो च्चिय सहसा, दीवे पेच्छइ तहिं रयणकेसी । गाढमउव्विग्गमणो, पुच्छइ किं दुक्खिओ सि तुम ? ॥ ४० ॥
भणइ तओ रयणजडी, सीयाहरणुज्जयाउलमणेण । अहय तु छिन्नविज्जो, रक्खसवइणा कओ पडिओ ॥ ४१ ॥
उवलभिऊणमसेस, वित्तन्त कइवरो रयणकेसी । नियर्यविमाणारूढं, पउमसयास तओ नेइ ॥ ४२ ॥
अवइण्णो रयणजडी, राम नमिऊण तत्थ उवविट्ठो । साहेइ अपरिसेस, सीयाहरण जहावत्त ॥ ४३ ॥
लङ्काहिवेण सामिय !, हरिया तुह गेहिणी अइबलेण । जुज्झन्तो तीएँ कए, तेण कओ छिन्नविज्जो ह ॥ ४४ ॥
त सुणिऊण रहुवई, हरिसवसुब्भिन्नजणियरोमञ्चो । सयल च अङ्गछिन्न, देइ तओ रयणकेसिस्स ॥ ४५ ॥

उस साधुको प्रणाम करके उसने घरकी ओर प्रयाण किया। अपने गले पर तलवार रखकर उसने पूछा कि मेरे जन्मके बारेमें कहो। (३०) उस राजाने उसे कम्बल आदि सबके बारेमें कहा। तब उसका पुनः माता-पिताके साथ समागम हुआ। (३१) क्रौंचनगरमें बड़े आडम्बरके साथ उत्सव मनाया गया। हे श्रेणिक ! मैंने परंपरासे आया हुआ वह वृत्तान्त तुम्हें सुनाया। (३२)

तब वह कपिवृषभ सुग्रीव लक्ष्मणको आगे करके जल्दी रामके पास पहुँचा और हाथ जोड़कर सिरसे प्रणाम किया। (३३) सुग्रीव राजाने वहाँ सब वानरोंको बुलाया और कहा कि शीघ्र ही राजाका प्रत्युपकार करो। (३४) पातालमें, जलमें, स्थलमें, तथा आकाशमें, लवणसागरमें, धातकीखण्डमे तथा ढाई द्वीपमें सीताकी शीघ्र ही खोज करो। (३५) आज्ञा स्वीकार करके वानरसुभट चारों ओर आकाशमें उड़े और मनके समान वेगवाले वे एकदम चल दिये। (३६) रामके द्वारा आदिष्ट एक वानरयुवा पत्र लेकर शीघ्र ही भामण्डलके पास गया और प्रणाम करके वह पत्र दिया। (३७) उस पत्रको पढ़कर सारा वृत्तान्त और उसका परमार्थ जिसने जान लिया है ऐसा वह बहनके शोकसे परिपूर्ण भामण्डल रामके हितके लिये उद्यत हुआ। (३८) खेचरोंसे घिरा हुआ स्वयं वानरपति सुग्रीव विमानमें बैठकर सीताको ढूँढ़ता हुआ कम्बुद्वीपमे आ पहुँचा। (३९) सहसा वह उस द्वीपमें उतरा। वहाँ उसने भयसे अत्यन्त उद्विग्न मनवाले रत्नकेशीको देखा। उसने पूछा कि तुम क्यों दुःखित हो ? (४०) इस पर रत्नजटीने कहा कि सीताके अपहरणमें प्रयत्नशील तथा व्याकुल मनवाले राक्षसपतिने मुझे विद्याहीन बना दिया है। इससे मैं नीचे गिर पड़ा हूँ। (४१) समग्र वृत्तान्त जानकर कपिवर सुग्रीव रत्नकेशीको अपने विमानमें बिठा रामके पास ले आया। (४२) रत्ननकेशी विमानमेंसे नीचे उतरा। रामको प्रणाम करके वहीं बैठा और सीता हरणके बारेमें जैसा हुआ था वैसा सब कुछ कह सुनाया कि हे स्वामी ! अतिबलवान् रावणने आपकी पत्नीका अपहरण किया है। आपकी उस पत्नीके लिए युद्ध करता हुआ मैं उस रावणसे विद्याहीन बना दिया गया हूँ। (४३-४) यह सुनकर रोमांचित रघुपतिने हर्षमें आकर रत्नकेशीको अंग पर धारण किये हुए सभी पदार्थ दे दिये। (४५)

१. आणं—प्रत्य०। २. सीय—प्रत्य०।

नयरे सुरसंगीए, कुलोचिए परिवसामि तत्थाहं । नामेणं रयणजडी, तुज्झ य सरणं समल्लीणो ॥ ४६ ॥
रामो समुस्सुयमणो, परिपुच्छइ खेयरा महं सिग्घं । साहेह फुडं एत्तो, केदूरे सा पुरी लङ्का ॥ ४७ ॥
ते एव भणियमेत्ता, अहोमुहा लज्जिया गया मोहं । कज्जे अणायरमणा, निरिक्खिया रामदेवेणं ॥ ४८ ॥
कत्तो अम्ह महाजस !, सत्ती लङ्काहिवं जिणेऊणं । सोयव्वएण निसुणसु, को दोसो जइह अणुबन्धो ? ॥ ४९ ॥
अत्थि इहं लवणजले, रक्खसदीवो त्ति नाम विक्खाओ । सत्तेव जोयणसया, वित्थिण्णो तिगुणपरिवेढो ॥ ५० ॥
तस्स य मज्झम्मि ठिओ, मेरु व तिकूडपव्वओ रम्मो । नव जोयणाणि तुङ्गो, पन्नासं चेव वित्थिण्णो ॥ ५१ ॥
तस्सुवरिं सा नयरी, लङ्का नामेण रयणपायारा । तीसं च जोयणाइं, वित्थिण्णा सा समन्तेणं ॥ ५२ ॥
लङ्कापुरीएँ सामिय !, पासेसु अहिट्ठिया महादीवा । अन्ने वि सग्गसरिसा, वसन्ति विज्जाहरजणेण ॥ ५३ ॥
दीवो सञ्झायारो, तह य सुवेलो य कञ्चणो चेव । पल्हाओ य अजोहो, हसरवो उवहिनिग्घोसो ॥ ५४ ॥
अन्ने वि अद्धसग्गादओ य दीवा अणेयपरियन्ता । वल-पुत्त-दारसहिओ, कीलइ लङ्काहिवो जेसु ॥ ५५ ॥
नामेण भाणुकण्णो, जस्स कणिट्ठो महावलो सूरो । विइओ विहीसणो से, दढसत्ती वुद्धिसपन्नो ॥ ५६ ॥
समरे अणिज्जियभडो, पुत्तो से इन्दई महासत्तो । घणवाहणो त्ति नाम, वीओ सो तेण पडितुल्लो ॥ ५७ ॥
सो एवमाइएहिं, भडेहि तिसमुद्दमेइणीनाहो । पहु ! अम्हेहि न जिप्पइ, राघव ! छड्डेहि एस कहा ॥ ५८ ॥
अह भणइ लच्छिनिलओ, जइ दढसत्ती दसाणणो भणिओ । तो किं व इह समक्खं, परमहिलातक्करो जाओ ? ॥ ५९ ॥
पउमो वि भणइ निसुणह, किं व इह जंपिएहि बहुएहिं ? । जइ कुणह मज्झ [1]पीई, तो दरिसह जणयनिव[2]तणया ॥ ६० ॥
तो भणइ जम्ववन्तो, इमाउ विज्जाहराण धूयाओ । परिणेऊण महाजस !, विसयसुहं चेव माणेहि ॥ ६१ ॥

---

उसने कहा—कुल परम्परासे प्राप्त सुरसंगीत नामक नगरमें मैं रहता हूँ । नामसे रत्नजटी मैं आपकी शरणमें आया हूँ । (४६)

उत्सुक मनवाले रामने खेचरोंसे पूछा कि मुझे जल्दी बताओ कि वह लंका नगरी कितनी दूर है ? (४७) ऐसा कहने पर सिर झुकाये हुए, लज्जित, मोहप्राप्त, कार्यमें आदर बुद्धि न रखनेवाले—ऐसे उन वानरोंको रामने देखा । (४८) हे महाशय ! लंकाधिप रावणको जीतनेकी हमारी क्या ताकत ? यदि आपका आग्रह है तो इसमें क्या दोष है ? पर जो सुनने योग्य है उसे आप सुनें । (४९) इस लवणसागरमें विख्यात राक्षसद्वीप आया है । सात सौ योजन विस्तीर्ण और उससे तिगुनी अर्थात् इक्कीस सौ योजनकी परिखासे घिरा हुआ है । (५०) उसके बीच मेरुके जैसा रम्य त्रिकूट पर्वत स्थित है । वह नौ योजन ऊँचा और पचास योजन विस्तीर्ण है । (५१) इसके ऊपर रत्नके परकोटेवाली और चारों ओरसे तीस योजन विस्तीर्ण लंका नामकी वह नगरी आई है । (५२) हे स्वामी ! लंकापुरीके समीप स्वर्गके सदृश दूसरे भी महाद्वीप आये हैं, जिनमें विद्याधर वसते हैं । (५३) सन्ध्याकार द्वीप तथा सुवेल, कांचन, प्रह्लाद, अयोध, हंसरव, उदधिनिर्घोष तथा दूसरे भी उसे घेरे हुए अनेक अर्धसर्ग आदि द्वीप हैं जिनमें सेना, पुत्र एवं पत्नियोंके साथ लंकाधिप रावण क्रीड़ा करता है । (५४-५) जिसका महावली और शूरवीर भानुकर्ण छोटा भाई है उसीका दृढ शक्तिवाला और बुद्धि सम्पन्न विभीषण भी एक दूसरा भाई है । (५६) युद्धमें अजेय सुभट तथा महासमर्थ इन्द्रजित उसका पुत्र है । उसीके जैसा घनवाहन नामक दूसरा पुत्र है । (५७) हे प्रभो ! ऐसे सुभटोंसे युक्त तथा जिसके तीन तरफ़ समुद्र है ऐसी पृथ्वीका स्वामी रावण हमसे नहीं जीता जा सकता । हे राघव ! यह कथा आप छोड़े । (५८) तव लक्ष्मणने कहा कि यदि रावण अत्यन्त शक्तिशाली कहा जाता है तो वह क्यों दूसरेकी स्त्रीको साक्षात् चुरानेवाला हुआ ? (५९) रामने भी कहा कि सुनो । यहाँ बहुत बोलनेसे क्या फायदा ? यदि तुम मुझ पर प्रीति रखते हो तो जनकराजाकी पुत्री सीताको दिखलाओ । (६०) इस पर जाम्ववानने कहा कि हे महायश ! इन विद्याधरोंकी कन्याओंसे विवाह करके आप विषय-सुख मानें । (६१) अथवा

---

१. पीइं—प्रत्य० । २. तणयं—प्रत्य० ।

अहवा छड्डेहि इमं, सीयाए कारणे असग्गाहं । मा होहि नाह ! दुहिओ, मऊरमूढो जहा पुरिसो ॥ ६२ ॥
वेण्णायडम्मि नयरे, सच्चरुई वसइ तत्थ गहवइओ । नामेण विणयदत्तो, तस्स सुओ रूवसपन्नो ॥ ६३ ॥
अह विणयदत्तमित्तो, विलासभूइ त्ति नामओ विप्पो । तस्स घरिणीएँ समय, आसत्तो सो तहिं अहिय ॥ ६४ ॥
वयणेण तीएँ नेउं, रण्ण छम्मेण विणयदत्तो सो । आरुहिऊण तरुवरे, वद्धो रज्जूहि विप्पेणं ॥ ६५ ॥
तं बन्धिऊण गेहं, पविसइ अलियं च उत्तरं दाउ । अच्छइ तीएँ समाणं, भुञ्जन्तो रइसुह विप्पो ॥ ६६ ॥
एत्थन्तरम्मि पहिओ, त उद्देसं समागओ मूढो । उवरिं पलोयमाणो, पेच्छइ पुरिस तरुनिवद्ध ॥ ६७ ॥
आरुहिऊण तरुवर, मुञ्चइ त वन्धणाउ सो पहिओ । तुट्ठो य विणयदत्तो, तेण समं पत्थिओ सघरं ॥ ६८ ॥
दट्ठूण विणयदत्तं, नट्ठो विप्पो तओ अइतुरन्तो । पहिओ वि परिग्गहिओ, मऊरसहिओ गिहत्थेण ॥ ६९ ॥
अह अन्नया मऊरो, तस्स वि हरिओ नरिन्दपुत्तेण । सोगाउरो य पहिओ, जाओ मित्तं भणइ एत्तो ॥ ७० ॥
जइ इच्छसि जीवन्त, त आणेहिह लहुं मऊरं मे । वद्धो य तरुवरग्गे, मया विमुक्को वणे तइया ॥ ७१ ॥
तस्सुवयारस्स तुम, पडिउवयार करेहि नाऊण । आणेहि मित्त ! सिग्घं, त पि मऊर हिययइट्ठ ॥ ७२ ॥
तो भणइ विणयदत्तो, गेण्हसु अन्न सिहिं व रयण वा । कत्तो सो हु मऊरो, जो गहिओ रायपुत्तेण ॥ ७३ ॥
न य सो गेण्हइ अन्नं, मोरं रयण व कणयदव्व वा । जपइ पुणो पुणो च्चिय, निययसिहिं मज्झ आणेहि ॥ ७४ ॥
जह सो मऊरमूढो, पहिओ न य मुयइ दढमसग्गाहं । तेण सरिसो नरुत्तम !, तुम पि जाओ निरुत्तेण ॥ ७५ ॥
अहवा रूवमईणं, खेयरधूयाण गुणकरालाण । होहि तुम भत्तारो, मोत्तूण तुम असग्गाहं ॥ ७६ ॥
त भणइ लच्छिनिलओ, जम्बूणय ! मह सुणेहि अक्खाण । आसि पुरा गहवइओ, पभवो महिला य से जउणा[1] ॥७७॥

---

हे नाथ ! आप सीताविषयक कदाग्रह छोड़ें और मयूरमूढ़ पुरुपकी भाँति आप दुःखित न हों। (६२)

वेन्नातट नामके नगरमें सत्यरुचि नामका एक गृहस्थ रहता था। उसका विनयदत्त नामका एक रूपसम्पन्न पुत्र था। (६३) विनयदत्तका विलासभूति नामका एक ब्राह्मण मित्र था। वह उसकी पत्नीमे अत्यन्त आसक्त हो गया। (६४) उस पत्नीके कपटपूर्ण वचनसे वह विनयदत्त वनमें ले जाया गया। वृक्ष पर चढ़ा कर ब्राह्मणने उसे रस्सीसे बाँधा। (६५) उसे बाँधकर ब्राह्मणने घरमे प्रवेश किया और झूठा उत्तर देकर उसके साथ रति-सुखका उपभोग करने लगा। (६६) इस बीच एक मूर्ख पथिक उस प्रदेशमें आया। ऊपरकी ओर देखने पर पेड़से बँधा हुआ एक पुरुप उसने देखा। (६७) पेड़ पर चढ़कर उस पथिकने उसे वन्धनसे मुक्त किया। तुष्ट विनयदत्तने उसके साथ अपने घरकी ओर प्रयाण किया। (६८) विनयदत्तको देखकर ब्राह्मण जल्दीसे भागा। मयूर सहित उस पथिकको गृहस्थने अगीकार किया। (६९) एक वार उसका मोर राजाके पुत्रने ले लिया। इससे पथिक शोकातुर हो गया और उसने मित्रसे कहा कि यदि तुम मुझे जीवित देखना चाहते हो तो वह मोर मुझे जल्दी ही ला दो। उस समय वनमे पेड़के साथ बँधे हुए तुमको मैंने छुड़ाया था। उस उपकारको जानकर तुम प्रत्युपकार करो। हे मित्र ! मेरे हृदयप्रिय उस मोरको तुम जल्दी ला दो। (७०-७२) तब विनयदत्तने कहा कि दूसरा मोर या रत्न लो। राजाके कुँवरने जो ले लिया वह मोर कैसे मिल सकता है ? (७३) उसने दूसरा मोर, रत्न या सोना लिया नहीं और वार वार कहने लगा कि मेरा मोर मुझे ला दो (७४) हे नरोत्तम ! जिस तरह वह मयूरमूढ़ पथिक अपना दृढ़ कदाग्रह नहीं छोड़ता था, निश्चित रूपसे आप भी उसीके समान हुए हैं। (७५) अतएव आप अपना कदाग्रह छोड़ करके रूपवती और ऊँचे गुणोंवाली विद्याधर कन्याओंके पति बनें। (७६)

इस पर उसे लक्ष्मणने कहा कि, हे जाम्बूनद ! तुम मेरा आख्यान सुनो। प्राचीन समयमें प्रभव नामका एक गृहस्थ था। यमुना उसकी पत्नी थी। (७७) उसके तीन पुत्र थे आत्मश्रेय, तथाविध तथा सब कार्योंमें उद्यत तीसरा

---

१. जमुणा—प्रत्य०।

तिण्णि जणा तस्स सुया, अप्पासेओ तहा विहाणो य । अन्नो सिलाधरो पुण, उज्जुत्तो सव्वकज्जेसु ॥ ७८ ॥
गिह-पसु-खेत्ताईसु य, इयरो वि तहाविहो कुणइ कम्मं । भोगाइं अप्पसेओ, नवरं पुण पुव्वसुकएणं ॥ ७९ ॥
कम्मं अकरेन्तो सो, पत्तो भाईहि पियरसहिएहिं । निब्भच्छिओ य सन्तो, गेहाओ निग्गओ माणी ॥ ८० ॥
असमत्थो च्चिय कम्मं, काउं सुकुमालकोमलसरीरो । सवेगसमावन्नो, मरणुच्छाहो तओ जाओ ॥ ८१ ॥
अह तम्मि देसयाले, परभवसुकएण तत्थ आणीओ । एक्को पहियजुवाणो, भणइ य वयणं मह सुणेहि ॥ ८२ ॥
भाणू नामेण अहं, रायसुओ गोत्तिएहि अक्कन्तो । देसे विणिग्गओ वि य, कुसुमपुरं पाविओ कमसो ॥ ८३ ॥
आयरिएण समाणं, ससग्गी मे तओ समुप्पन्ना । दिन्नं च वेज्जकडय, तेण महं सुप्पसन्नेणं ॥ ८४ ॥
एय ओसहिवलयं, गह-भूओरग-पिसाय-वाहीओ । नासेइ छित्तमेत्त, भणियं निस्संसयं गुरुणा ॥ ८५ ॥
नेमित्तियआइट्ठस्स भद्द ! कालावही मह समत्तो । नियय वच्चामि पुरं, करेमि रज्ज तहिं गन्तुं ॥ ८६ ॥
रज्जासत्तस्स इमं, मा मे छड्डिहिइ चाउलमणस्स । गिण्ह तुमं वरकडयं, विणासणं सव्वरोगाण ॥ ८७ ॥
तं गेण्हिऊण वलयं, अप्पासेओ गओ निययगेहं । सपुर च सुभाणू वि य, सपत्तो उत्तमं रज्जं ॥ ८८ ॥
ताव य नरिन्दभज्जा, अहीण दट्ठा सरीरनिच्चेट्ठा । पडहियनिरूविया[1] सा, अप्पासेएण तो दिट्ठा ॥ ८९ ॥
कडयस्स पसाएणं, जीवावइ सो हु तं महादेविं । सपाविओ विभूई[2], तत्थ नरिन्देण तुट्ठेणं ॥ ९० ॥
काऊण उत्तरिज्जे, तं वलयं सरवरं समोइण्णो । गोहेरएण हरियं, ताव य सुहलक्खणं कडय ॥ ९१ ॥
तरुवरहेट्ठम्मि विलं, तं पविसिऊण घणसिलाछन्नं । गोहेरो कुणइ रवं, पलयमहामेहनिग्घोसं ॥ ९२ ॥
हन्तूण य गोहेरं, गेण्हइ वलय निहाणसंजुत्तं । उच्छाहनिच्छियमई, अप्पासेओऽभिमाणेणं ॥ ९३ ॥

---

शिलाधर । (७८) घर, पशु, खेत आदिका काय दूसरा तथाविध करता था, किन्तु पूर्वके पुण्यसे आत्मश्रेय केवल भोग भोगता था । (७९) कार्य न करनेवाले उसके पास पिताके साथ भाई आये । उनसे तिरस्कृत होने पर वह स्वमानी घरसे निकल गया । (८०) सुकुमार एवं मृदु शरीरवाले तथा कर्म करनेमें असमर्थ वह संसारसे उदासीन हो मरणके लिए उत्साहशील हुआ । (८१) परभवके पुण्यसे उस अवसर पर वहाँ एक युवा पथिक आया । उसने कहा कि मेरा कहना सुनो । (८२) मैं भानु नामका राजकुमार हूँ । स्वजनो द्वारा देश पर आक्रमण किये जानेसे मैं निकल कर क्रमसे विचरण करता हुआ कुसुमपुरमें जा पहुँचा । (८३) वहाँ एक आचार्यके साथ मेरा संसर्ग हुआ । सुप्रसन्न उन्होंने मुझे एक वैद्य-वलय ( चिकित्सक कड़ा ) दिया । (८४) गुरुने मुझे कहा कि यह ओषधि-वलय छूनेमात्रसे ग्रह, भूत, नाग, पिशाच एवं व्याधियोंको अवश्य दूर करता है । (८५) हे भद्र ! नैमित्तिक द्वारा आदिष्ट मेरी समयावधि पूरी हो गई है । मैं अपने नगरकी ओर जा रहा हूँ । वहाँ जा कर मैं राज्य करूँगा । (८६) राज्यासक्त और चंचल मनवाले मुझको यह छोड़ देगा, अतः सब रोगोंका नाश करनेवाला यह उत्तम कड़ा तुम लेलो । (८७) उस कड़ेको लेकर आत्मश्रेय अपने घरकी ओर गया । सुभानु भी अपने नगरकी ओर गया और वहाँ उत्तम राज्य प्राप्त किया । (८८) उस समय सर्पके द्वारा काटी गई राजाकी पत्नी शरीरसे निश्चेष्ट हो गई थी । डौंडी पिटवाकर उसके बारेमें सूचित किया गया । आत्मश्रेयने उसे देखा । (८९) कड़ेके प्रसादसे उसने पटरानीको जिलाया । सन्तुष्ट राजाने उसे वैभव प्रदान किया । (९०) उत्तरीयमें उस कड़ेको रखकर जब वह सरोवरमें उतरा तब एक गोहने शुभ लक्षणवाले उस कड़ेका अपहरण किया । (९१) वृक्षके नीचे एक बिल था । विशाल शिलासे ढँके हुए उस बिलमें प्रवेश कर वह गोह प्रलयकालीन महामेघके सदृश आवाज करने लगी । (९२) उस आवाज से नगरजन तथा सुभट सहित राजा भयभीत हो गये । आत्मश्रेयने दर्पके साथ उस वृक्षको उखाड़ फेंका । (९३) उसने गोहको मारकर निधियोंसे युक्त वह कड़ा ले लिया । उत्साहसे युक्त निश्चित बुद्धिवाले आत्मश्रेयने

---

१ पडुपडहनिरूविया—प्रत्य० । २. विभूई—प्रत्य० ।

हन्तूण य गोहेर, गेण्हइ वलय निहाणसंजुत्त । उच्छाहनिच्छियमई, अप्पासेओ जुई[1] पत्तो ॥ ९४ ॥
अप्पासेएण समो, रामो सीया य वलयमुत्ति व । महइमहानिहिलम्भो, गोहेरो रावणो चेव ॥ ९५ ॥
पुरिसा निच्छियहियया, पावन्ति धण जस च सोक्ख च । तुम्हे वि होह सत्था, सीया अम्हेहि लहियव्वा ॥ ९६ ॥
सोऊण उवक्खाण, जियजम्बूणयकहासमुल्लावं । वहवे विम्हियहियया, विज्जाहरपत्थिवा जाया ॥ ९७ ॥
जम्बूणयमाईया, सव्वे वि य सपहारण काउ । पुणरवि भणन्ति पउमं, एत्थ सुणे सारसब्भाव ॥ ९८ ॥
साहू अणन्तविरिओ, मरण परिपुच्छिओ दहमुहेण । जपइ जो कोडिसिल, उद्धरिही सो तुम सत्तू ॥ ९९ ॥
तो भणइ लच्छिनिलओ, तुब्भे मा कुणह एत्थ विक्खेव । दावेह मज्झ सिग्घ, त कोडिसिल सुरग्घविय ॥ १०० ॥
सम्मन्तिऊण एत्तो, अरहस्सं वाणरिन्दमाईया । वल-नारायणसहिया, गया य रत्तिं विमाणेहिं ॥ १०१ ॥
पत्ता सिन्धुद्देस, अवइण्णा त सिल तहिं दट्ठु । सव्वे वि पययमणसा, पणमन्ति पयाहिणावत्त ॥ १०२ ॥
कुङ्कुमरसेण चन्दण-विच्छुरिया अच्चिया य कुसुमेहिं । आभरणभूसियङ्गी, विभाइ देवि व कोडिसिला ॥ १०३ ॥
निम्मज्जियपरिवेढो, करयलमउलञ्जलिं सिरे रइउ । सिद्धाण नमोक्कार, करेइ लच्छीहरो एत्तो ॥ १०४ ॥
भवजलही उत्तिण्णा, जे सव्वसुहालय समणुपत्ता । निययं अणन्तदरिसी, ते सिद्धा मङ्गल मज्झ ॥ १०५ ॥
इह जे सिद्धिमुवगया, निव्वाणसिलाए साहवो धीरा । सव्वे वि कम्मरहिया, ते ह वन्दामि भावेणं ॥ १०६ ॥
पउमो खेयरसहिओ, आसीस देइ लच्छिनिलयस्स । अरहन्त सिद्ध साहू, धम्मो तुह मङ्गल होउ ॥ १०७ ॥
सा लक्खणेण एत्तो, नाणाकुसुमच्चिया सुरभिगन्धा । वाहासु समुक्खित्ता, सिद्धिसिला कुलवहू चेव ॥ १०८ ॥
साहु त्ति साहुसद्दं, सुराण सुणिऊण अम्वरे महय । जाया विम्हियहियया, सुग्गीवाई भडा वहवे ॥ १०९ ॥

शोभा प्राप्त की। (९४) आत्मश्रेयके समान राम है, वलयकी मूर्ति सीता है, विशाल महानिधिसे युक्त गोहके समान रावण है। (९५) दृढ़ हृदयवाले पुरुष धन, यश एवं सुख पाते हैं। तुम भी निडर वनो। सीताको हमें प्राप्त करना ही चाहिए। (९६)

जाम्बूनदकी कथाके सम्भाषणको काटनेवाले इस आख्यानको सुनकर वहुतसे विद्याधर राजा हृदयमें विस्मित हुए। (९७) जाम्बूनद आदि सवने निश्चय करके पुन· रामसे कहा कि इसमें जो सच्ची हक़ीक़त है वह आप सुनें। (९८) रावणने साधु अनन्तवीर्यसे मरणके वारेमें पूछा था। इसपर उन्होंने कहा था कि जो कोटिशिलाको उठा लेगा वही तुम्हारा शत्रु होगा। (९९) तव लक्ष्मणने कहा कि तुम इसमें विक्षेप न करो। देवताओंसे परिपूर्ण वह कोटिशिला तुम मुझे जल्दी ही दिखाओ। (१००) प्रकट रूपसे इसके विषयमें विचार करके वलदेव और नारायणके सहित वानरेन्द्र आदि रातमें ही विमान द्वारा गये। (१०१) सिन्धुदेशमें पहुँच करके नीचे उतरे। वहाँ उस शिलाको देखकर सभीने श्रद्धायुक्त मनसे प्रदक्षिणा करके वन्दन किया। (१०२) चन्दनसे चर्चित शिलाकी केसरके रस एवं पुष्पोंसे पूजा की गई। आभूषणोंसे विभूषित अगवाली वह कोटिशिला एक देवीकी भाँति शोभित हो रही थी। (१०३) स्नान करके कमर कसे हुए लक्ष्मणने सिरपर हाथ जोड़कर सिद्धोंको नमस्कार किया कि 'जो भवसागरसे पार हो गये हैं, जो सर्व सुखके धामरूप मोक्षमें पहुँच गये हैं और जो नियमत अनन्तदर्शी हैं वे सिद्ध मेरा कल्याण करें। (१०४-५) इस सिद्धशिला पर जो मोक्षमें गये उन सभी धीर और कर्म रहित साधुओंको मैं भावपूर्वक वन्दन करता हूँ।' (१०६) खेचरोंके साथ रामने लक्ष्मणको आशीर्वाद दिया कि अरिहन्त, सिद्ध, साधु और धर्म तुझे मंगलरूप हों। (१०७) नानाविध पुष्पोंसे अर्चित और मीठी गन्धवाली वह सिद्धशिला लक्ष्मणने कुलवधूकी भाँति हाथोंसे उठा ली। (१०८) आकाशमें देवताओंका 'साधु, साधु' ऐसा विपुल शब्द सुनकर सुग्रीव आदि वहुत से भट मनमें विस्मित हुए। (१०९) शिलाको नमस्कार करके सव शीघ्र ही सम्मेतपर्वत पर गये। वहाँ ऋषभादि

1 जुइ—प्रत्य० ।

सव्वे नमिऊण सिला, सम्मेयं पव्वयं गया सिग्घं । उसभाइजिणवराणं, पडिमाउ थुणन्ति भावेणं ॥ ११० ॥
अह ते पदक्खिणेउं, भरहं वरजाण-वाहणारूढा । सुहकरण-तिहि-मुहुत्ते, किक्किन्धिपुरं गया सिग्घं ॥ १११ ॥
सुत्तुट्ठिया पभाए, सुग्गीवाई कइद्धया सव्वे । गन्तूण रामदेवं, पणमन्ति जहाणुपुव्वीए ॥ ११२ ॥
उवविट्ठा भणइ तओ, पउमो सव्वे वि वाणरा तुब्भे । अज्ज वि य किं पडिच्छह ?, चिट्ठइ सीया तहिं दुक्ख ॥ ११३ ॥
मोत्तूण दीहसुत्तं, लङ्कागमणे मई कुणह सिग्घं । मा विरहतणुइयङ्गी, करिही कालं तहिं सीया ॥ ११४ ॥
जपन्ति वओविद्धा, राघव ! निसुणेहि अम्ह वयणेक्कं । जइ इच्छसि वइदेही, तेण समं विग्गहो होही ॥ ११५ ॥
दुक्खेहि होइ विजओ, रणम्मि असमाणविग्गहो एसो । विज्जासहस्सधारी, न य जिणसि दसाणण सामि ! ॥ ११६ ॥
तम्हा करेहि वुद्धी, अम्ह वयणेण मुयसु रणतत्ति । अवलस्स वलियएणं, समय को विग्गहो एत्थ ? ॥ ११७ ॥
जो सो अणुव्वयधरो, विभीसणो नाम देसविक्खाओ । तस्स अलङ्घ वयण, काही लङ्काहिवो नियमा ॥ ११८ ॥
घणपीइसंपउत्तो, तस्स य वयणेण वोहिओ सन्तो । अप्पेहि जणयतणय, दसाणणो नत्थि सदेहो ॥ ११९ ॥
तम्हा गवेसह लहु, नयकुसल वाणराण सामत्थं । जो सह विहीसणेण, दहवयणं पत्तियावेइ ॥ १२० ॥
एयम्मि देसयाले, महोदही नाम खेयरो भणइ । वहुजन्तदुग्गमा सा, कया य लङ्का विसमसाला ॥ १२१ ॥
एयाण मज्झयारे, एक्क पि य खेयरं न पेच्छामि । जो पविसिऊण लङ्कं, पुणरवि सिग्घ नियत्तेइ ॥ १२२ ॥
पवणंजयस्स पुत्तो, सिरिसेलो नाम निग्गयपयावो । वल-कन्ति-सत्तिजुत्तो, सो नवर तं पसाएइ ॥ १२३ ॥
सव्वेहि एवमेयं, कईहि अणुमन्निऊण त वयण । हणुयस्स सन्नियास, सिरिभूई पेसिओ दूओ ॥ १२४ ॥

---

जिनवरोंकी प्रतिमाओंका भावपूर्वक स्तवन किया। (११०) इसके पश्चात् उत्तम यान एवं वाहनमें आरूढ़ वे भरतक्षेत्रकी प्रदक्षिणा करके शीघ्र ही शुभ करण, तिथि एवं मुहूर्तमें किष्किन्धिपुरीमें आ गये। (१११)

सोकर प्रभातमें उठे हुए सुग्रीव आदि सव कपिध्वजोंने जा करके रामको अनुक्रमसे प्रणाम किया। (११२) बैठे हुए उन सव वानरोंसे रामने कहा कि तुम अव भी क्यों वाट जोहते हो ? वहाँ सीता दुःखमें वैठी है। (११३) दीर्घसूत्रताका त्याग करके शीघ्र ही लंकागमनके लिए विचार करो, अन्यथा विरहसे तप्त शरीरवाली सीता वहाँ मर जायगी। (११४) तव वयोवृद्ध लोगोंने कहा कि, हे राघव ! हमारा एक वचन आप सुनें। यदि आप सीताको प्राप्त करना चाहते हैं तो उसके ( रावणके ) साथ युद्ध होगा। (११५) यह युद्ध असमान लोगोंका होगा, अतः रणमें विजय वड़ी कठिनाईसे होगी। हे स्वामी ! हजार विद्याओंके धारक रावणको आप जीत नहीं सकेंगे। (११६) अतः आप विचार करें। हमारे कहनेसे आप युद्धकी वातका त्याग करें। निर्वलका सवलके साथ क्या युद्ध ! (११७) अणुव्रतधारी तथा देशमें विख्यात जो विभीषण है उसका वचन रावण अवश्यमेव अलंघ्य समझता है। (११८) अत्यन्त प्रीतिसे युक्त वह रावण उसके वचनसे प्रतिवोधित हो सीताको लौटा देगा, इसमें सन्देह नहीं है। (११९) अतएव वानरोंमेंसे सामर्थ्यशाली एवं नीतिकुशल किसी वानरकी आप खोज करें जो विभीषणके साथ जाकर रावणको समझावे। (१२०)

इस प्रसंगमें महोदधि नामके खेचरने कहा कि विषम प्राकारसे युक्त वह लंका यंत्रोंसे अत्यन्त दुर्गम वनाई गई है। (१२१) इनमेंसे एक भी विद्याधरको मैं नहीं देखता जो लंकामें प्रवेश करके पुनः शीघ्र वापस आ जाय। (१२२) जिसका प्रताप चारों ओर फैला है ऐसा पवनंजयका पुत्र हनुमान वल, कान्ति एवं शक्तिसे युक्त है। वही केवल उसे प्रसन्न कर सकता है। (१२३) सभी वानरोंने 'ऐसा ही है' इस तरह कहकर उस कथनका अनुमोदन किया। हनुमानके

---

१. विरहताविंयंगी—प्रत्य० ।

तुङ्गबलगविएण वि, पुरिसेणं नियसत्तिजुत्तेण सया । होयव्वं नियमइणा, किंचि गणेन्तेण कारणं चिय विमलं ॥ १२५॥

॥ इय पउमचरिए कोडिसिलाउद्धरणं नाम अट्ठचत्तालं पव्वं समत्तं ॥

## ४९. हणुयपत्थाणपव्वं

तत्तो सो सिरिभूई, सपत्तो सिरिपुरं रयणचित्तं । पविसइ हणुयस्स सहा, तावेन्त पेच्छई[1] दूय ॥ १ ॥
अत्थाणिसन्निविट्ठो, हणुओ समयं अणङ्गकुसुमाए । गुण-रूवसालिणीए, चन्दणहानन्दिणीए य ॥ २ ॥
काऊण सिरपणाम, चन्दणहासन्तिओ तओ दूओ । साहइ हणुयस्स फुड, दण्डयरण्णाइय सव्वं ॥ ३ ॥
ते लक्खणेण वहिया, सामिय ! सम्बुक्क-दूसणा दो वि । सीयाहरणनिमित्ते, इह जाओ विग्गहो परमो ॥ ४ ॥
सुणिऊण इमं वत्तं, अणङ्गकुसुमा खणं गया मोह । आसत्था रुयइ तओ, सहोयर चेव पियर च ॥ ५ ॥
तं पेच्छिऊण एत्तो, खुहिय अन्तेउरं रुयइ सव्व । जह वीणा-वसरवो, खणेण ओहामिओ सव्वो ॥ ६ ॥
हा ताय ! हा सहोयर !, कत्तो सि गया मह अपुण्णाए ? । चिरकालविप्पमुक्का, किं मज्झ न दसण देह ? ॥ ७ ॥
एयाणि य अन्नाणि य, दुहिया खरदूसणस्स रोवन्ती । संथावणकुसलेहिं, मन्तीहिं उवसम नीया ॥ ८ ॥
सव्वं च ताण काउ, पवणसूओ पेयकम्मकरणिज्ज । सुग्गीवरायतणय, सद्दाविय पुच्छइ दूय ॥ ९ ॥
अह तत्थ भणइ दूओ, देव ! निसामेहि अवहिओ होउ । कन्ताविओगदुहिय, सुग्गीव जाणसी चेव ॥ १० ॥
महिलादुहियमणो सो, सरण चिय राघव समल्लीणो । गन्तूण नियनयर, जुज्झइ समय चिय रिवूण ॥ ११ ॥

---

पास श्रीभूति दूत भेजा गया । (१२४) बलसे अत्यन्त गर्वित, अपनी सामर्थ्यसे युक्त तथा सदैव अपनी बुद्धि पर भरोसा रखनेवाले मनुष्यको भी किसी अज्ञेय कारणकी गिनती करके विमल होना चाहिए। (१२५)

॥ पद्मचरितमें कोटिशिलाका उद्धरण नामक अडतालीसवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ४९. हनुमानका प्रस्थान

तब वह श्रीभूति रत्नोंसे विचित्र ऐसे श्रीपुरमे पहुँचा और हनुमानकी सभामें प्रवेश किया। चन्द्रनखाकी गुण एवं रूपशाली पुत्री अनंगकुसुमाके साथ सभामें बैठे हुए हनुमानने दूतको देखा। (१-२) तब सिरसे प्रणाम करके दूतने हनुमानसे चन्द्रनखासे लेकर दण्डकारण्य आदिका सारा वृत्तान्त कह सुनाया कि हे स्वामी। शम्बूक और खरदूषण दोनोंको लक्ष्मणने मारा है तथा सीताहरणके कारण बड़ा भारी विग्रह हुआ है। (३-४) यह वृत्तान्त सुनकर अनगकुसुमा तत्काल बेसुध हो गई। आश्वस्त होने पर वह भाई और पिताके लिए शोक करने लगी। (५) यह देखकर सारा क्षुब्ध अन्तःपुर रोने लगा। वीणा और वंसीका स्वर तत्काल बन्द करा दिया गया। (६) हा तात! हा सहोदर! मुझ दुर्भागीको चिरकालके लिए छोड़कर तुम कहाँ चले गये हो? मुझे दर्शन क्यों नहीं देते?—खरदूषणके लिए दुःखित हो इस प्रकार रोती हुई उसको आश्वासन देनेमे कुशल ऐसे मंत्रियोंने शान्त किया। (७-८) उनके लिए करने योग्य सारा प्रेतकर्म करके हनुमानने दूत रूपसे आये हुए सुग्रीव राजाके पुत्रको बुलाया। (९) तब दूतने कहा कि, हे देव! आप ध्यान देकर सुनें। पत्नीके वियोगसे दुःखित सुग्रीवके बारेमें तो आप जानते ही हैं। (१०) पत्नीके कारण मनमें दुःखित वह रामकी शरणमें गये। अपने नगरमें जाकर उन्होंने शत्रुओंके साथ युद्ध किया। (११) रामको देखकर महाविद्या वैताली निकल

---

१. सम तावन्न पेच्छई—प्रत्य० ।

दट्ठूण रामदेवं, वेयाली निग्गया महाविज्जा। ताहे सरेहि निहओ, पउमेणं साहसो समरे ॥ १२ ॥
सोऊण वयणमेयं, पवणसुओ भणइ साहु साहु त्ति। राघव! सुग्गीवबलं, वसणनिमग्गं समुद्धरियं ॥ १३ ॥
सोऊण कमलनामा, पिउसोगपरिक्खयं हणुवभज्जा। सम्माणदाणजुत्तं, कुणइ तओ सा महाणन्दं ॥ १४ ॥
दूयवयणेण चलिओ, सिरिसेलो वरविमाणमारूढो। रह-तुरय-गयसमग्गो, सघट्टुट्ठन्तभडनिवहो ॥ १५ ॥
अह सो कमेण पत्तो, किक्किन्धिपुरं च तत्थ अवइण्णो। सुग्गीवेण सहरिसं, अहियं संभासिओ हणुओ ॥ १६ ॥
पउमस्स चेट्टियं सो, तस्स कहेऊण वाणराहिवई। रामस्स सन्नियासं, मारुइसहिओ समणुपत्तो ॥ १७ ॥
दट्ठूण य एज्जन्तं, हणुवं अब्भुट्ठिओ पउमणाहो। अवगूहइ परितुट्ठो, सिणेहसंभासणं कुणइ ॥ १८ ॥
लच्छीहराइएहिं, भडेहि संभासिओ पवणपुत्तो। दिन्नासणोवविट्ठो, सेसा वि जहाणुपुव्वीए ॥ १९ ॥
भद्दासणे निविट्ठो, पउमो वरकणयकुण्डलाहरणो। पीयम्बरपरिहाणो, तस्स ठिओ लक्खणो पासे ॥ २० ॥
सुग्गीव-अङ्ग-अङ्गय-जम्बव-नल-नील-कुमुयमाईया। तह य विराहियसहिया, वेढेत्ताऽवट्ठिया रामं ॥ २१ ॥
काऊण समुल्लावं, सिरिसेलो भणइ राघवं एत्तो। कह तुज्झ सामि! पुरओ, घेप्पन्ति गुणा अपरिमेया[1] ॥ २२ ॥
वज्जावत्तधणुवरं, सहस्सऽमररक्खियं वसे ठवियं। वइदेहीसवरणे, तुज्झ सुयऽम्हेहि माहप्पं ॥ २३ ॥
अम्ह तुमे महाजस!, हियइट्ठं ववसियं महाकम्मं। सुग्गीवरूवधारी, जं निहओ साहसो समरे ॥ २४ ॥
उवगारिस्स महाजस!, पडिउवगारं न चेव जो कुणइ। तस्सेव भावसुद्धी, नियय पि कओ समुब्भवइ? ॥ २५ ॥
सो सबाण वि पावो, लोद्धय-वाहाण मच्छबन्धाण। धट्ठो घिणाविमुक्को, जो य कयग्घो इह पुरिसो ॥ २६ ॥
सबे वि तुज्झ सुपुरिस!, पडिउवयारस्स उज्जया अम्हे। गन्तूण सामि! लङ्कं, रक्खसणाहं पसाएमो ॥ २७ ॥

गई। तब रामने युद्धमें बाणोंसे साहसगतिको मार डाला। (१२) यह कथन सुनकर हनुमानने कहा कि, हे राम! तुमने बहुत अच्छा किया, बहुत अच्छा किया। दुःखमें डूबे हुए सुग्रीवके सैन्यका तुमने उद्धार किया। (१३) पिताके शोकका नाश सुनकर हनुमानकी कमला नामकी पत्नीने सम्मान एवं दानसे युक्त ऐसा बड़ा भारी उत्सव मनाया। (१४)

दूतका कथन सुनकर रथ, हाथी एवं घोड़ोंके साथ तथा संघर्षके लिए उठ खड़े हुए सुभटोंके समूहसे युक्त हनुमान उत्तम विमानमें सवार हो चल पड़ा। (१५) अनुक्रमसे गमन करता हुआ वह किष्किन्धिपुरीके पास आ पहुँचा और वहाँ नीचे उतरा। सुग्रीवने हर्षपूर्वक हनुमानके साथ वार्तालाप किया। (१६) रामका चरित उसे कहकर मारुतिके साथ वानराधिपति रामके पास आया। (१७) हनुमानको आते देख राम खड़े हो गये। आनन्दमें आकर उन्होंने उसका आलिंगन तथा स्नेहपूर्वक उसके साथ सम्भाषण किया। (१८) लक्ष्मण आदि सुभटों द्वारा संभाषित हनुमान दिये गये आसन पर बैठा। बाकीके लोग यथोचित क्रमसे बैठे। (१९) सोनेके उत्तम कुण्डल एवं आभूषणोंसे युक्त तथा पीताम्बर पहने हुए राम सिंहासन पर बैठे। उनके पास लक्ष्मण खड़ा रहा। (२०) विराधित सहित सुग्रीव, अंग, अंगद, जाम्बवन्त, नल, नील और कुमुद आदि रामको घेरकर खड़े रहे। (२१)

वार्तालाप करनेके उपरान्त हनुमानने रामसे कहा कि, हे स्वामी! आपके समक्ष आपके अपरिमेय गुणोंका कैसे बखान किया जाय? (२२) वैदेहीके स्वयंवरमें एक हजार देवों द्वारा रक्षित उत्तम वज्रावर्त धनुष आपने वशमें किया। आपका माहात्म्य हमने सुना है। (२३) हे महायश! युद्धमें सुग्रीवका रूप धारण करनेवाले साहसगतिको जो आपने मारा वह आपने हमारे हृदयमें रहा हुआ महाकर्म किया है। (२४) हे महायश! जो पुरुष उपकारोंका प्रत्युपकार नहीं करता उसे भावशुद्धि कैसे हो सकती है? (२५) जो यहाँ कृतघ्न होता है वह शिकारी, बहेलिये और धीवर—इन सबसे भी अधिक पापी, धृष्ट और निर्घृण होता है। (२६) हे सुपुरुष! हम सब आपका प्रत्युपकार करनेके लिए उद्यत हैं। हे स्वामी! लङ्कामें जाकर

१. णाह!—प्रत्य०।

सामिय ! देहाऽऽणत्तिं, तुह महिला जेण तत्थ गन्तूणं । आणेमि भुयबलेणं, पेच्छसु उक्कण्ठिओ सिग्घं ॥ २८ ॥
जम्बूणएण भणिओ, वच्छ हणूवन्त ! साहु भणिय ते । गन्तव्व चेव तुमे, लङ्कानयरी सुमणसेणं ॥ २९ ॥
भणिय च एवमेयं, मारुइणा नत्थि एत्थ संदेहो । ताहे हरिसवसगओ, पउमो सीयाएँ सदिसइ ॥ ३० ॥
मह वयणेण भणेज्जसु, हणुय ! तुम विरहकायरिं सीयं । जह सो तुज्झ विओगे, रामो न य निव्वुइं लहइ ॥ ३१ ॥
जाणामि मह विओगे, मरसि तुम नत्थि एत्थ सदेहो । तह वि य समाहिहेउं, सुन्दरि ! जीय धरिज्जासु ॥ ३२ ॥
लोगम्मि होइ दुलहो, समागमो तह य दुलहो धम्मो । तत्तो य दुलहयरं, समाहिमरण जिणमयम्मि ॥ ३३ ॥
तम्हा रक्खसदीवे, मा काहिसि एत्थ सुन्दरी ! काल । जावाऽऽगच्छामि अहं, वाणरसहिओ तुह सयासं ॥ ३४ ॥
एयं पच्चयकरण, दावेज्जसु अङ्गुलेयय नेउ । चूडामणिं च मज्झ, आणेज्जसु तीएँ सन्निहियं ॥ ३५ ॥
ज आणवेसि सामिय !, भणिऊण मारुई नमइ रामं । लच्छीहर पि एवं, सेसा वि भडा समालवइ ॥ ३६ ॥
भणिओ च्चिय मारुइणा, सुग्गीवो जाव तत्थ गन्तूणं । एहामि ताव तुब्भे, एत्थ चिय अच्छियव्व तु ॥ ३७ ॥
एव भणिऊण तो सो, आरूढो मारुई वरविमाणं । उप्पइओ गयणयल, समय नियएण सेन्नेणं ॥ ३८ ॥

कए वि अन्नस्सुवयारजाए, कुणन्ति जे पच्चुवयारजोग ।
न तेसु तुल्लो विमलो वि चन्दो, न चेव भाणू न य देवराया ॥ ३९ ॥

॥ इय पउमचरिए हणुयपत्थाणं नाम एगूणपन्नासं पव्वं समत्तं ॥

## ५० महिन्ददुहियासमागमपव्वं

अह सो परोवयारी, पवणसुओ नहयलेण वच्चन्तो । पेच्छइ गिरिस्स उवरिं, महिन्दनयरिं सुरपुराभ ॥ १ ॥

हम राक्षसनाथको प्रसन्न करेंगे। (२७) हे स्वामी ! आप आज्ञा दे जिससे हम वहाँ जाकर भुजाके सामर्थ्यसे आपकी पत्नीको ले आवे और उत्कण्ठित आप उन्हें शीघ्र ही देखे। (२८)

इसपर जाम्बूनदने कहा कि, हे वत्स ! तुमने बहुत अच्छा कहा। सुन्दर मनवाले तुम्हें लङ्का जाना चाहिए। (२९) हनुमानने कहा कि ऐसा ही हो। इसमें कोई सन्देह नहीं है। तब आनन्दमें आये हुए रामने सीताके लिए सन्देश दिया कि, हे हनुमान ! मेरे वचनसे तुम विरहकातर सीतासे कहना कि 'तुम्हारे वियोगसे राम चैन नहीं पाते। (३०-३१) मैं जानता हूँ कि मेरे वियोगसे तुम मर जाओगी, इसमें सन्देह नहीं है, फिर भी हे सुन्दरी ! चित्तकी स्वस्थताके लिए तुम प्राणोंको धारण किये रखना। (३२) लोकमें समागम दुर्लभ है, उससे भी दुर्लभ धर्म है और उससे भी अधिक दुर्लभ जिन-मतमें समाधि-मरण है। (३३-३४) इसलिए, हे सुंदरी ! तुम उस राक्षसद्वीपमें मर मत जाना, तबतक मैं वानर सेनाके साथ तुम्हारे पास आ जाऊँगा'। (३५) 'हे स्वामी ! जैसी आपकी आज्ञा'—ऐसा कहकर हनुमानने रामको प्रणाम किया। उसी प्रकार लक्ष्मण को भी प्रणाम किया तथा बाकीके सुभटोंसे बातचीत की। (३६) हनुमानने सुग्रीवसे कहा कि वहाँ जाकर जबतक मैं लौट नहीं आता तबतक तुम यहीं रहना। (३७) ऐसा कहकर वह मारुति उत्तम विमानपर आरुढ़ हुआ और अपने सैन्यके साथ आकाशमें उड़ा। (३८) दूसरेके उपकार करनेपर जो प्रत्युपकारका पराक्रम करते हैं उनके समान विमल न तो चन्द्र है, न सूर्य और न देवराज इन्द्र भी। (३९)

॥ पद्मचरितमें हनुमानका प्रस्थान नामक उनचासवाँ पर्व समाप्त हुआ॥

## ५०. महेन्द्रकन्याका समागम

आकाशमार्गसे जाते हुए उस परोपकारी पवनसुत हनुमानने पर्वतके ऊपर सुरपुर अमरावतीके सदृश कान्तिवाली

१. नयरिं—प्रत्य०। २. समयं चिय नियसेन्नेणं—प्रत्य०।

तं दट्ठूण सुमरियं, वयणं जणणीए जं समक्खायं । विज्जाहरसामन्तो, वसइ महं अज्जओ एत्थं ॥ २ ॥
जेण मए उयरत्थे, जणणी मे धाडिया महारण्णे । सीहभउव्विग्गमणा, पलियङ्कगुहाएँ मज्झम्मि ॥ ३ ॥
आसासिया य मुणिणा, तत्थ पसूया वणम्मि एगागी । जाओ दइएण समं, समागमो कह वि पुण्णेहिं ॥ ४ ॥
तस्सऽवराहस्स अहं, पडिदाणं देमि अज्ज निक्खुत्तं । विज्जाहरगव्वमिणं, फेडेमि महिन्दरायस्स ॥ ५ ॥
एत्थन्तरम्मि पहयं, तूरं पडुपडहसद्दगम्भीरं । सुहडा य समाढत्ता, ओत्थरिउं तं महानयरं ॥ ६ ॥
सोऊण परबलं सो समागयं नियंयसाहणसमग्गो । अह निग्गओ महिन्दो, नयराओ रोसपज्जलिओ ॥ ७ ॥
आवडिओ संगामो, हयगयपउराण उभयसेन्नाणं । असि-कणय-चक्क-तोमर-संघट्टुट्ठन्तसद्दालं ॥ ८ ॥
भग्गं महिन्दसेन्नं, दट्ठूण महिन्दरायपुत्तो[1] सो । दढचावगहियहत्थो, हणुवन्तं पाविओ सिग्घं ॥ ९ ॥
ताव च्चिय मारुइणा, तस्स धणू सुनिसिएसु वाणेसु । छिन्नं रहो य भग्गो, पसन्नकित्ती तओ गहिओ ॥ १० ॥
दट्ठूण सुयं गहियं, महिन्दराया समुट्ठिओ रुट्ठो । हणुएण समं जुज्झं, आवडिओ पहरणविहत्थो ॥ ११ ॥
सर-झसर-सत्ति-तोमर, महिन्दराया वि मुञ्चई रुट्ठो । हणुओ वि ते महप्पा, आउहनिवहे निवारेइ ॥ १२ ॥
मायासहस्सकलियं, काऊण य दारुणं महाजुज्झं । गरुडेण विसहरो इव, तेण महिन्दो रणे गहिओ ॥ १३ ॥
गहियस्स पवणपुत्तो, पडिओ मायामहस्स चलणेसु । भणइ य इह दुच्चरियं, तं मज्झ गुरू खमेज्जासु ॥ १४ ॥
नाऊण य पडिभणिओ, वच्छय! साहु त्ति साहु वलविरियं । जाएण तुमे पुत्तय!, नियंयकुलं भूसियं सयलं ॥ १५ ॥
तं खामिऊण हणुओ, नियंयं मायामहं परिकहेइ । सव्वं पउमागमणं, अप्पणयं गमणकज्जं च ॥ १६ ॥
अहयं लङ्कानयरीं[2], अज्जय! वच्चामि तुरियकज्जेणं । तं पुण किक्किन्धिपुरं, गच्छसु रामस्स पासम्मि ॥ १७ ॥

महेन्द्रनगरी देखी। (१) उसे देखकर माताने जो वचन कहा था वह याद आया कि मेरा दादा यहाँ रहता है जिसने, जब मैं गर्भमें था तब, मेरी माताको महारण्यमें निष्कासित किया था। सिंहके भयसे उद्विग्न मनवाली उसे पर्यंकगुफामें मुनिने आश्वासन दिया था। वनमें एकाकी उसने प्रसव किया था और किसी तरह पुण्यके बलसे पतिके साथ समागम हुआ था। (२-४) आज मैं उस अपराधका बदला लूँगा। विद्याधर महेन्द्रराजाका गर्व मैं चूर करूँगा। (५) तब भेरिके पटु और गम्भीर शब्दसे युक्त वाजे बजाये गये। सुभट उस महानगरमें उतरने लगे। (६) शत्रुसैन्यको आया जान गुस्सेसे लाल-पीला होता हुआ वह महेन्द्र राजा अपनी सेनाके साथ निकल पड़ा। (७) हाथी एवं घोड़ोंसे युक्त दोनों सेनाओंमें तलवार, कनक, चक्र एवं तोमरके टकरानेसे उठनेवाले शब्दोंसे व्याप्त ऐसा संग्राम होने लगा। (८) महेन्द्रकी सेनाका विनाश देखकर वह महेन्द्रराजका पुत्र प्रसन्नकीर्ति हाथमें मजबूत धनुष लेकर शीघ्र ही हनुमानके पास आया। (९) हनुमानने तत्काल ही तीक्ष्ण बाणोंसे उसका धनुष काट डाला और रथ तोड़ डाला। उसके बाद प्रसन्नकीर्तिको पकड़ लिया। (१०) पुत्र पकड़ा गया है यह देखकर शस्त्रोंमें कुशल महेन्द्रराजा रुष्ट हो उठ खड़ा हुआ और हनुमानके साथ युद्ध करने लगा। (११) रुष्ट महेन्द्र राजा बाण, झसर, (शस्त्र-विशेष), शक्ति और तोमर फेंकने लगा। महात्मा हनुमान भी उन आयुधोंका निवारण करता था। (१२) हज़ारों मायासे युक्त दारुण महायुद्ध करके उस हनुमानने, जिस तरह गरुड़ सर्पको पकड़ता है उस तरह, महेन्द्रको संग्राममें पकड़ लिया। (१३) पकड़े गये मातामहके चरणोंमें हनुमान गिरकर प्रणाम किया और कहा कि मेरा यह बड़ा भारी दुश्चरित आप क्षमा करें। (१४) पहचान करके जवाबमें उसने कहा कि, हे वत्स! तुम्हारे बल एवं वीर्यको धन्यवाद है। हे पुत्र! तुम्हारे उत्पन्न होनेसे तुम्हारा अपना सारा कुल अलंकृत हुआ है। (१५) क्षमायाचना करके हनुमानने अपने उस मातामहसे रामका आगमन तथा अपना गमनकार्य आदि सब कुछ कहा कि, दादाजी! कार्यकी जल्दी होनेसे मैं लङ्कानगरी की ओर जाता हूँ. किन्तु आप किष्किन्धिपुरीमें रामके पास जावें। (१६-१७) ऐसा कहकर पवनपुत्र हनुमान आकाशतलमें

१. रायतणओ सो—प्रत्य०। २. नयरिं—प्रत्य०।

एव भणिऊण तो सो, उप्पइओ नहयले पवणपुत्तो । लङ्काहिमुहो वच्चइ, इन्दो अमरावइं चेव ॥ १८ ॥
गन्तुं महिन्दकेऊ, सुएण समयं पसन्नकित्तीणं । पूएइ रामदेवं, वहुभडपरिवारिओ पयओ ॥ १९ ॥
मायाविचेहि समं, जाओ च्चिय अञ्जणाएँ सजोगो । पडुपडहतूरपउरो, तत्थेव कओ महाणन्दो ॥ २० ॥
दट्ठूण आगयं ते, तत्थ महिन्द विराहियाईया । सुहडा परितुट्ठमणा, पुणो पससन्ति पउमाभ ॥ २१ ॥

धम्मेण पुव्वसुकएण उत्तमा, सोक्खालया सवजणस्स वल्लहा ।
पावन्ति तुङ्गं विमल।जस नरा, तम्हा सया होह सुसजमुज्जया ॥ २२ ॥

॥ इय पउमचरिए महिन्ददुहियासमागमविहाणं नाम पन्नासइमं पव्वं समत्तं ॥

## ५१. राघवगंधव्वकन्नालाभपव्वं

अह तस्स नहयलेण, वच्चन्तस्सऽन्तरे तओ जाओ । वररयणपज्जलन्तो, दीवो च्चिय दहिमुहो नामं ॥ १ ॥
अह तम्मि पवरदीवे, अत्थि पुर दहिमुह ति नामेण । भवणसहस्साइण्णं, काणण-वणमण्डिउद्देसं ॥ २ ॥
तस्स पुरस्साऽऽसन्ने, नाणाविहरुक्खसंकडुद्देसे । हत्थावलम्बियभुयं, दिट्ठ हणुवेण मुणिजुयल ॥ ३ ॥
कोसस्स चउब्भागे, मुणिवरवसभाण तिण्णि कन्नाओ । तप्पन्ति तव घोर, विज्जाए साहणट्ठम्मि ॥ ४ ॥
अह तं मुणिवरजुयल, जोगत्थ वणदवग्गिडज्झन्त । कन्नाहि समं दट्ठुं वच्छल्ल कुणइ हणुवन्तो ॥ ५ ॥
आयड्ढिऊण एत्तो, सायरसलिल घणो व विज्जाए । वरिसइ मुणीण उवरिं, मुसलपमाणासु[1] धारासु ॥ ६ ॥
सो हुयवहो असेसो, अवहरिओ तेण सलिलपूरेण । मुञ्चन्ति कुसुमवास, देवा उवरिं मुणिवराण ॥ ७ ॥

---

ऊँचे उड़ा और अमरावतीकी ओर जानेवाले इन्द्रकी भाँति लङ्काकी ओर अभिमुख हुआ। (१८) बहुतसे सुभटोंसे घिरे हुए महेन्द्रकेतुने पुत्र प्रसन्नकीर्तिके साथ जाकर रामकी भक्तिपूर्वक पूजा की। (१९) माता-पिताके साथ अंजनाका समागम हुआ। दुन्दुभि और वाद्योंसे युक्त वड़ा भारी उत्सव वहींपर किया गया। (२०) महेन्द्रको वहाँ आया देख विराधित आदि वे सुभट मनमें आनन्दित हो पुन रामकी प्रशंसा करने लगे। (२१) धर्म एवं पूर्वकृत पुण्यके कारण मनुष्य उत्तम, सुखके आलयरूप अर्थात् अत्यन्त सुखी और सव लोगोंके प्रिय होते हैं तथा विशाल और विमल यश पाते हैं। अत तुम सदा सुसंयममें उद्यत रहो। (२२)

॥ पद्मचरितमें महेन्द्र-दुहिताके समागमका आख्यान नामक पचासवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ५१. गन्धर्वकन्याओंका लाभ

आकाशमार्गसे जव वह हनुमान जा रहा था तव वीचमें उत्तम रत्नोंसे देदीप्यमान दधिमुख नामका एक द्वीप आया। (१) उस सुन्दर द्वीपमें हजारों भवनोंसे व्याप्त और वन-उपवनोंसे मण्डित प्रदेशवाला दधिमुख नामका एक नगर था। (२) उस नगरके समीप आये हुए नानाविध वृक्षोंसे संकीर्ण प्रदेशसे नीचे हाथ लटकाये हुए दो मुनियोंको हनुमानने देखा। (३) उन मुनिवरोंसे चौथाई कोस पर तीन कन्याएँ विद्याकी साधनाके लिए घोर तप कर रही थीं। (४) कन्याओंके साथ योगस्थ उन मुनियोंको जंगलकी दावाग्निसे जलते देख हनुमानको दया आई। (५) उसने विद्याके प्रभावसे वादलकी भाँति सागरका जल खींचकर मुसल जैसी धाराओंसे मुनियोंके ऊपर वर्षा की। (६) पानीकी उस वाढ़से सारी आग शान्त हो गई। देवोंने मुनिवरोंके ऊपर पुष्पोंकी वर्षा की। (७) तव उपसर्गसे सिद्ध विद्यावाली वे कन्याएँ मेरुकी

---

[1] मुसलसमाणासु—प्रत्य०।

ताव च्चिय कन्नाओ, ताओ उवसग्गसिद्धविज्जाओ। मेरुं पदक्खिणेउं, साहुसयासं पुण गयाओ ॥ ८ ॥
नमिऊण मुणिवरिन्दे, झाणत्थे मारुई पससन्ति। कन्नाउ साहु सुपुरिस!, तुज्झ दढा जिणवरे भत्ती ॥ ९ ॥
घोरुवसग्गो एसो, साहूण निवारिओ तुमे सिग्घं। डज्झन्तीणं रण्णे, अम्हाण वि जीविय दिन्नं ॥ १० ॥
अह भणइ पवणपुत्तो, तुब्भे किं एत्थ अच्छह वणम्मि?। साहेह मज्झ एत्तो, कम्मि पुरे? कस्स दुहियाओ? ॥ ११ ॥
एक्का भणइऽह अम्हे, दहिमुहनयराहिवस्स दुहियाओ। गन्धव्वस्स महाजस! कन्नाओ तिण्णि वि जणीओ ॥ १२ ॥
अहय तु चन्दलेहा, विइया विज्जुप्पभ त्ति नामेणं। इयरा तरङ्गमाला, अम्हे गोत्तस्स इट्ठाओ ॥ १३ ॥
जावइया इह भवणे, हवन्ति केएत्थ खेयरकुमारा। अम्हं कएण सुपुरिस!, जाया अइदुक्खिया सव्वे ॥ १४ ॥
अङ्गारओ त्ति नामं, अहिय अम्हेहि मग्गमाणो सो। अलहन्तो च्चिय जाओ, निययविरोहुज्जयमईओ ॥ १५ ॥
अट्ठङ्गनिमित्तधरो, अम्हं पियरेण पुच्छिओ साहू। ठाणेसु केसु रमणा, दुहियाणं मज्झ होहिन्ति? ॥ १६ ॥
सो भणइ साहसगई, जो हणिही रणमुहे पुरिससीहो। सो होही भत्तारो, एयाणं तुज्झ दुहियाणं ॥ १७ ॥
तत्तो पभूइ अम्हं, ताओ चिन्तेइ को इहं भुवणे। मारेइ साहसगई, पुरिसो वज्जाउहसमो वि? ॥ १८ ॥
मग्गन्तीहिं जओ सो, न य लद्धो साहसस्स हन्तारो। तत्तो साहिंसु इह, रण्णे मणगामिणी विज्जा ॥ १९ ॥
अह तेण विरुद्धेणं, अम्ह अङ्गारएण पावेणं। मुक्कं फुलिङ्गवरिसं, जेण वणं चेव पज्जलियं ॥ २० ॥
जा छम्मासेण पहू!, सिज्झइ मणगामिणी महाविज्जा। सा चेव लहुं सिद्धा, अम्हं उवसग्गसहणेण ॥ २१ ॥
साहु महापुरिस! तुमे, वेयावच्चे कए मुणिवराणं। अम्हे वि मोइयाओ, इमाउ जलणोवसग्गाओ ॥ २२ ॥
कहियं च निरवसेसं, कज्जं पउमागमाइयं सव्वं। साहसगइस्स निहणं, नियय लङ्कापुरीगमणं ॥ २३ ॥

---

प्रदक्षिणा करके उन साधुओंके पास गईं। (८) ध्यानस्थ मुनियोंको वन्दन करके उन कन्याओंने हनुमानकी प्रशंसा की कि, हे साधु! हे सुपुरुष! तुम्हारी जिनवरमें दृढ़ भक्ति है। (९) तुमने शीघ्र ही साधुओंका यह घोर उपसर्ग दूर किया है और अरण्यमें जलती हुई हमें भी जीवन दिया है। (१०) तव हनुमानने पूछा कि तुम इस वनमें क्यों ठहरी हो? मुझे यह कहो कि किस नगरमें तुम ठहरी हो और किसकी कन्याएँ हो? (११) इस पर उनमेंसे एकने कहा कि—

हे महायश! हम तीनों ही कन्याएँ दधिमुख नगरके राजा गन्धर्व की लड़कियाँ हैं। (१२) मैं चन्द्रलेखा हूँ, दूसरी विद्युत्प्रभा नामकी है और तीसरी तरंगमाला है। हम कुलकी प्रिय हैं। (१३) हे सुपुरुष! इस लोकमें जितने भी विद्याधरकुमार थे वे सव हमारे कारण अत्यधिक दुःखित हुए। (१४) अंगारक नामका कुमार हमारी बहुत माँग कर रहा था, किन्तु न मिलने पर वह सर्वदाके लिए विरोधी बुद्धिवाला हो गया। (१५) हमारे पिताने अष्टांगनिमित्त विद्याके धारक एक साधुसे पूछा कि मेरी पुत्रियोंके पति किन स्थानोंमें होंगे? (१६) उसने कहा कि युद्धमें जो पुरुपसिंह साहसगतिको मारेगा वही तुम्हारी इन पुत्रियोंका पति होगा। (१७) तवसे लेकर हमारे पिता सोचते रहते हैं कि इस लोकमें वज्रायुध इन्द्रके जैसा कौन पुरुष साहसगतिको मारेगा? (१८) खोज करती हुईं हमने जब साहसगतिके मारनेवालेको न पाया तव इस वनमें हम मनोगामिनी विद्याकी साधना करने लगीं। (१९) तव हमारे विरोधी उस पापी अंगारकने अग्निकी वर्षा की, जिससे जंगल जल उठा। (२०) हे प्रभो! जो मनोगामिनी महाविद्या छः मासमें सिद्ध होती है वही उपसर्गको सहन करनेसे हमें शीघ्र ही प्राप्त हुई है। (२१) हे महापुरुष! तुम्हें धन्यवाद है। मुनिवरोंकी सेवा करनेसे हम भी इस अग्निके उपसर्गसे मुक्त हो सकीं। (२२)

इस पर उसने रामका आगमन आदि, साहसगतिका निधन तथा अपना लंकागमनका सारा वृत्तान्त कहा। (२३)

---

१. मारुई—प्रत्य०।

परिमुणियकज्जनिहसो, गन्धव्वो आगओ तमुद्देस । देवागमणसरिच्छं, कुणइ तओ सो महाणन्दं ॥ २४ ॥
घेत्तूण य कन्नाओ, गन्धव्वो राघवं समल्लीणो । साहेइ कयपणामो, नियागमणकारणं सव्व ॥ २५ ॥
एयासु य अन्नासु य, सेविज्जन्तो य वरविभूईसु । पउमो सीयाएँ विणा, मन्नइ सुन्नं व तेल्लोक्कं ॥ २६ ॥
अहो जणा ! सुकयफलेण सुन्दरा, रई सया हवइ विओगवज्जिया ।
तहा समाजयह जिणिन्दसासणे, सया सुह विमल्यरं निसेवह ॥ २७ ॥

॥ इय पउमचरिए राघवगन्धव्वकन्नालाहविहाणं नाम एगपन्नासइमं पव्वं समत्तं ॥

## ५२. हणुवकण्णालाभलङ्काविहाणपव्वं

अह सो पवणाणन्दो, तिकूडसमुहो नहेण वच्चन्तो । पायारेण निरुद्धो, धणुसठाणेण तुङ्गेण ॥ १ ॥
भणइऽह केण निरुद्धो, गइपसरो मह इमस्स सेन्नस्स ? । एय मुणेह तुब्भे, जेण लहुं चेव नासेमि ॥ २ ॥
पवणतणयस्स मन्ती, साहेइ महामइ त्ति नामेण । मायाएँ रक्खसेहिं, कओ इमो तुङ्गपायारो ॥ ३ ॥
अह तस्स देइ दिट्ठी, पेच्छइ वहुकूडजन्तनियरोहं । दाढाविडम्बिओट्ठ, विउल आसालियावयण ॥ ४ ॥
भीमाहिफडावियड, विमुक्कसुंकारविससमुज्जलिय । पलयघणसरिसभूय[1], समन्तओ घोरपायार ॥ ५ ॥
सो वज्जकवयदेहो, हणुओ हन्तूण जन्तपायार । आसालियाएँ वयणे, पइसरइ तओ गयाहत्थो ॥ ६ ॥
अह तीएँ फालिऊण, कुच्छी नक्खेसु निग्गओ सिग्घ । सालं पुणो पुणो च्चिय, गयापहारेसु चुण्णेइ ॥ ७ ॥
त घोरमहासद्द, सुणिऊणाऽऽसालियाएँ विज्जाए । सयमेव सालरक्खो, वज्जमुहो उट्ठिओ रुट्ठो ॥ ८ ॥

---

कार्यका महत्त्व जानकर राजा गन्धर्व उस प्रदेशमे आया। उसने देवके आगमनके समान वड़ा भारी उत्सव मनाया। (२४) कन्याओंको लेकर गन्धर्व रामके पास गया और प्रणाम करके अपने आगमनका सारा कारण कह सुनाया। (२५) इन तथा दूसरी उत्तम विभूतियोंसे सेवित होने पर भी राम सीताके विना त्रिलोकको शून्य-सा मानते थे। (२६) अहो! सुकृतके फलसे लोग सुन्दर प्रीतिवाले तथा सर्वदा वियोगरहित होते हैं। अत जिनेन्द्रके शासनमे (धर्मकार्यमे) प्रयत्न करो तथा सदा अत्यन्त विमल सुखका उपभोग करो। (२७)

॥ पद्मचरितमें राघवको गन्धर्वकन्याओंका लाभ नामक इक्यावनवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ५२. हनुमान और लङ्कासुन्दरी

चित्रकूटकी ओर आकाशसे जाता हुआ हनुमान धनुपके आकारवाले ऊँचे प्राकारसे रोका गया। (१) तब उसने कहा कि मेरी इस सेनाका आगे वढ़ना किसने रोका है? तुम यह सूचित करो जिससे मैं शीघ्र ही उसका नाश करूँ। (२) तव महामति नामके हनुमानके मंत्रीने कहा कि राक्षसोंने मायासे यह विशाल प्राकार वनाया है। (३) तव उसने उसपर दृष्टि डाली। वहुत-से कूटयंत्रोंके समूहसे व्याप्त, दाँतसे होठोंका तिरस्कार करनेवाला आशालिका विद्यासे युक्त विशाल मुखवाले, सर्पकी भयंकर फेनके कारण विकट, फुत्कारमें छोड़े गए विपसे समुज्ज्वलित तथा प्रलयकालीन वादलके जैसी भुजाओंवाले—ऐसे भयकर प्राकारको उसने चारो तरफ देखा। (४-५) वज्रकवचकी देहवाले उस हनुमानने प्राकारगत यंत्रोंको मारकर और हाथमें गदा लेकर सर्पिणीके मुखमे प्रवेश किया। (६) नखोंसे उसकी कुक्षीको फाड़कर वह शीघ्र ही वाहर निकला और गदाके पुन' पुन प्रहारसे किलेकी दीवारको उसने तोड़-फोड़ डाला। (७) आशालिका विद्याकी उस भयंकर महाध्वनिको सुनकर किलेकी रक्षा करनेवाला वज्रमुख स्वयं उठ खडा हुआ। (८) उसे सम्मुख देख उत्तम आयुधोंसे युक्त हनुमानके सुभट शत्रु-

---

१. पलयघणस्स व सरिस समन्तओ—प्रत्य०।

दट्ठूण अभिमुहं त, मारुइसुहडा वराउहसमग्गा। अह जुज्झिउं पयत्ता, समयं पडिवक्खसेन्नेणं ॥ ९ ॥
तं रणमुहं पयत्तं, अहवा किं जंपिएण बहुएणं ?। जह तक्खणम्मि जायं, नच्चन्तकबन्धपेच्छणयं ॥ १० ॥
एयारिसम्मि जुज्झे, वट्टन्ते सुणिसिएण चक्केणं। छिन्नं सिरं च सहसा, मारुइणा वज्जवयणस्स ॥ ११ ॥
दट्ठूण पिइवहं सा, अह लङ्कासुन्दरी ससोगमणा। कोवं समुव्वहन्ती, समुट्ठिया रहवरारूढा ॥ १२ ॥
ठा-ठाहि सवडहुत्तो, मह पियरं मारिऊण हणुव ! तुमं। जेण सरघायभिन्नं, पेसेमि जमालयं सिग्घं ॥ १३ ॥
सा जाव मुञ्चइ सरे, मारुइणा ताव धणुवरं छिन्नं। पेसेइ तओ सत्ती, सा वि य वाणेसु पडिरुद्धा ॥ १४ ॥
विज्जाबलसन्निहिया, मोग्गर-सर-झसर-भिण्डमालाइ। मुञ्चइ सिरिसेलोवरि, रुसिया विज्जु व चलहत्था ॥ १५ ॥
अह तं आउहनिवहं, हणुओ छेत्तूण निययवाणेहिं। पेच्छइ सिरिसमरूवं, अह लङ्कासुन्दरी[1] समरे ॥ १६ ॥
आयण्णपूरिएहिं, कडक्खदिट्ठीवियारनिसिएहिं। तह इयरेहि न भिन्नो, अहयं जह मयणवाणेहिं ॥ १७ ॥
समरे वरं खु मरणं, एत्थं चिय सरसहस्सभिन्नस्स। न य सुरलोगे वि मह, जीयं तु इमाएँ रहियस्स ॥ १८ ॥
एवमणस्स य तो सा, मयणेण व चोइया पलोयन्ती। हणुयं सुन्दररूवं, सहसा आयल्लयं पत्ता ॥ १९ ॥
चिन्तेइ जइ इमेणं, समय भोगे न भुञ्जिमो एत्थं। तत्तो दूरेण महं, इहलोगो निष्फलो होइ ॥ २० ॥
पप्फुल्लकमलवयणा, तं लङ्कासुन्दरी भणइ एत्तो। देवेसु वि न जिया हं, तुमेव परिणिज्जिया सामि ! ॥ २१ ॥
एत्तो समागया सा, हणुवेण निवेसिया निए अङ्के। कुसुमाउहेण व रई, घणियं अवगूहिया वाला ॥ २२ ॥
कुव्वन्ति समुल्लावं, दोण्णि वि वणपीइसंपउत्ताइं। दिवसावसाणसमए, ताव य अत्थं गओ सूरो ॥ २३ ॥
तत्तो गयणुद्देसे, विज्जाए थम्भिया घणाईया। नयरं च कयं विउलं, सुरपुरिसरिसं मणभिरामं ॥ २४ ॥
वसिऊण तत्थ रत्तिं, वलेण समयं पहायसमयम्मि। पवणतणओ पयट्टो, तं लङ्कासुन्दरी[2] भणइ ॥ २५ ॥

सैन्यके साथ लड़ने लगे। (९) बहुत कहनेसे क्या फायदा ? वह युद्ध ऐसा हुआ कि तत्क्षण ही नृत्य करते हुए धड़ोंसे प्रेक्षणीय बन गया। (१०) जब ऐसा युद्ध हो रहा था तब सहसा अतितीक्ष्ण चक्रसे मारुतिने वज्रमुखका सिर काट डाला। (११) पिताका वध देख मनमें शोकयुक्त लङ्कासुंदरी क्रुद्ध हो उठी और रथपर सवार हुई। (१२) 'हे हनुमान् ! तूने मेरे पिताको मारा है। मेरे सामने खड़ा रह, जिससे बाणोंके आघातसे विदारित करके तुझे यमसदन पहुँचा दूँ। (१३) ऐसा कहकर जबतक वह बाण फेंकती है तबतक तो हनुमानने उसका धनुष काट डाला। तब उसने शक्ति फेंकी, किन्तु वह बाणोंसे रोक दी गई। (१४) विद्याबलसे युक्त और बिजलीके समान चपल हाथोंवाली वह क्रुद्ध हो हनुमानके ऊपर मुद्गर, बाण, झसर, भिन्दिपाल आदि शस्त्र फेंकने लगी। (१५) उन आयुधोंको अपने बाणोंसे काटकर हनुमानने युद्धमें लक्ष्मीके समान रूपवाली लङ्कासुंदरीको देखा। (१६) कानतक खेंचे हुए तथा दृष्टिविकारजन्य तीक्ष्ण कटाक्षरूपी मदनबाणोंसे मैं जितना विदारित हुआ हूँ उतना दूसरे बाणोंसे नहीं। (१७) हजारों बाणोंमें क्षत-विक्षत मेरा युद्धमें मर जाना उत्तम है, परन्तु इसके बिना सुरलोकमें मेरा जीना शक्य नहीं है। (१८) जब हनुमान् मनमें ऐसा सोच रहा था तब मदनसे प्रेरित वह लंकासुंदरी सुन्दर रूपवाले हनुमानको देखकर सहसा बेचैनी महसूस करने लगी। (१९) वह सोचने लगी कि यदि मैं यहाँ इसके साथ भोग नहीं भोगूँगी तो मेरा यह लोक सर्वथा निष्फल जायगा। (२०) तब विकसित कमलके समान मुखवाली लकासुन्दरीने कहा कि, हे स्वामी ! देवोंसे भी मैं जीती नहीं गई हूँ, किन्तु तुमने मुझे जीत लिया है। (२१) इसके पश्चात् पासमें आई हुई उसको हनुमानने अपने अंकमें बिठाया। जिस तरह कामदेव रतिका आलिंगन करता है उसी तरह उसने उस बालाको गाढ़ आलिंगन दिया। (२२) अत्यन्त प्रीतिसे युक्त वे दोनों वार्तालाप कर रहे थे कि दिवसके अवसानके समय सूर्य अस्त हो गया। (२३) तब विद्याके बलसे आकाशमें बादल आदिको स्तम्भित करके सुरपुरीके सदृश मनोरम और विशाल नगर निर्मित किया गया। (२४) वहाँ रात बिताकर प्रभातके समय सेनाके साथ जाने के लिये तैयार हनुमानने उस लंकासुन्दरीसे कहा कि,

१-२. लङ्कासुन्दरिं—प्रत्य०।

सुण सुन्दरि ! संखेवं, सीया रामस्स अवहिया रण्णे । संपेसिओ य सिग्घं, निययपुरं रक्खसिन्दाणं ॥ २६ ॥
सुग्गीवस्स किसोयरि !, पउमेण कए तओ य उवयारे । पडिउवयारनिमित्ते, एत्तो वच्चामि लङ्का ह ॥ २७ ॥
कहिऊण य त सव्व, तीएँ सम पत्थिओ पवणपुत्तो । चण्डाणिलसरिसजवो, तिकूडसिहरामुहो सिग्घं ॥ २८ ॥
एव इम तु पेच्छह कम्मविचित्तयाए, सयलजस उवेइ पियसगमभत्ताए ।
लङ्कासुन्दरीएँ हणुवस्स विरोहाए, ववहरिय सिणेहविमलरइविचित्ताए ॥ २९ ॥
॥ इय पउमचरिए हणुवकन्नालाभलङ्काविहाणं नाम बावन्नं पव्वं समत्त ॥

## ५३. हणुवलङ्कानिग्गमणपव्वं

एत्तो मगहाहिवई !, हणुओ लङ्कापुरिं समणुपत्तो । पविसइ विभीसणहरं, दारत्थ चेव एगागी ॥ १ ॥
दिट्ठो विभीसणेण, हणुओ सभासिओ निविट्ठो य । काऊण समुल्लाव, भणइ तओ कारण नियय ॥ २ ॥
मह वयणेण विभीसण, लङ्कापरमेसरं भणसु एव । जह परमहिलासङ्गो, पविरुद्धो उभयलोगम्मि ॥ ३ ॥
मज्जायाण नरिन्दो, मूल सरियाण पव्वओ हवइ । तम्मि अणायारत्थे, अहिय तु पवत्तए लोगो ॥ ४ ॥
ससि-सङ्ख-कुन्दधवलो, तुज्झ जसो भमइ तिहुयणे सयले । मा होउ कज्जलनिभो[1], एत्तो परनारिसङ्गेणं ॥ ५ ॥
सुय-दार-सयणसहिओ, भुञ्जसु रज्ज सुरिन्दसमविभवो । एव भणिऊण दहमुह !, [2]सीया रामस्स अप्पेहि ॥ ६ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, विभीसणो भणइ सो मए पढम । वुत्तो नेच्छइ तत्तो, पभूइ न य देइ उल्लाव ॥ ७ ॥

---

हे सुन्दरी ! संक्षेपमें सुन। रामकी सीता जगलमेंसे अपहृत हुई है। इसपर राक्षसेन्द्र रावणकी अपनी नगरीमें मैं जल्दी ही भेजा गया हूँ। हे कृशोदरी ! सुग्रीवके ऊपर राम द्वारा किये गये उपकारका प्रत्युपकार करनेके लिए मैं अब लका जा रहा हूँ। (२५-२७) वह सारा वृत्तान्त कहकर प्रचण्ड पवनके समान शीघ्र गतिवाला हनुमान उसके साथ त्रिकूट शिखरकी ओर शीघ्र ही चल पड़ा। (२८) इस तरह कर्मकी यह विचित्रता तो देखो कि हनुमानका विरोध करनेवाली लंकासुदरीने प्रिय हनुमानके संगमसे उत्पन्न सम्पूर्ण यश प्राप्त किया और विमल स्नेह तथा विचित्र रतिभावके साथ व्यवहार किया। (२९)

॥ पद्मचरितमें हनुमान का कन्या लाभ और लका विधान नामक बावनवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ५३. हनुमानका लंकागमन

हे मगधनरेश ! इस तरह हनुमान लंकापुरीमें पहुँच गया और दूसरोंको द्वार पर ठहराकर वह अकेला विभीषणके घरमें प्रविष्ट हुआ (१) विभीषणने हनुमानको देखकर उसका सत्कार किया। बैठने पर बातचीत करके अपना आनेका कारण उसने कहा। (२) हे विभीषण ! मेरे वचनसे तुम रावणसे ऐसा कहो कि परनारीका संग उभयलोकमें विरुद्ध है। (३) जिस तरह नदियोंका मूल पर्वत होता है उसी तरह मर्यादाओंका मूल राजा होता है। जब वह अनाचारी होता है तब लोकमें अधिक अनाचार फैलता है। (४) चन्द्रमा, शख एव कुन्द पुष्पके समान तुम्हारा धवल यश समग्र त्रिलोकमें फैला हुआ है। अब परनारीके संसर्गसे काजलके जैसा वह न हो। (५) सुरेन्द्रके समान वैभववाले तुम पुत्र, पत्नी एवं स्वजनोंके साथ राज्यका उपभोग करो। ऐसा कहकर रावणसे कहो कि सीता रामको सौंप दो। (६)

हनुमानका ऐसा कहना सुनकर विभीषणने कहा कि मैंने उसे पहले भी कहा था, किन्तु वह देना नहीं चाहता। तबसे लेकर वह बात भी नहीं करता। (७) हे हनुमान ! फिर भी तुम्हारे कहनेसे जा करके मैं रावणसे कहता हूँ, परन्तु

---

१. निभो, दहसुहो ! रामस्स—प्रत्य० । २. सीयं—प्रत्य० ।

तह वि य वयणेण तुमं, लङ्कापरमेसरं भणसि गन्तुं । सो माणगवियमई, मारुइ ! गाहं न छड्डेइ ॥ ८ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, पउमुज्जाणं गओ पवणपुत्तो । नाणाविहतरुछन्नं, अइरम्मं नन्दणं चेव ॥ ९ ॥
तत्थ पविट्ठो पेच्छइ, सीयं निद्धूमजलणसकासं । वामकरधरियवयणं, विमुक्ककेसी पगलियसू ॥ १० ॥
गन्तूण निहुयचलणो, हणुओ तं अङ्गुलीययं सिग्घं । सीयाएँ मुयइ अङ्के, संभमहियओ कयपणामो ॥ ११ ॥
तं गेण्हिऊण सीया, हरिसवसुब्भिन्नदेहरोमञ्चा । हणुवस्स उत्तरिज्जं, परितुट्ठा सरयण देइ ॥ १२ ॥
अहिय पसन्नवयणं, सीयं सुणिऊण आगया सिग्घ । मन्दोयरी सहीहिं, परिकिण्णा त वरुज्जाण ॥ १३ ॥
तो भणइ अग्गमहिसी, अम्ह कओऽणुग्गहो तुमे परमो । बाले ! भयसु दहमुह, विमुक्कसोगा सुइरकाल ॥ १४ ॥
कुविया जपइ सीया, खेयरि ! दइयस्स आगया वत्ता । संपइ परितुट्ठमणा, तेण चिय पुलइयङ्गी ह ॥ १५ ॥
सुणिऊण वयणमेयं, मयधूया विम्हय परं पत्ता । एत्तो विमुक्कसङ्का, परिपुच्छइ मारुइ सीया ॥ १६ ॥
सो एव भणियमेत्तो, हणुवो वरकडय-कुण्डलाहरणो । साहेइ कुलं नियय, पियर जणणि च नाम च ॥ १७ ॥
पवणंजयस्स पुत्तो, उयरे च्चिय अञ्जणाएँ संभूओ । सुग्गीवस्स य भिच्चो, अहय हणुओ त्ति नामेणं ॥ १८ ॥
भणइ तओ पवणसुओ, पउमो तुह विरहकायरुविग्गो । खणमवि न उवेइ धिइं, सविभव-सयणा-ऽऽसणे भवणे ॥ १९ ॥
न सुणइ गन्धव्वकहं, न य अन्न कुणइ चेव उल्लावं । नवरं चिन्तेइ तुमं, मुणि व जोगट्ठिओ सिद्धि ॥ २० ॥
सुणिऊण वयणमेय, वाहविमुच्चन्तबिन्दुनयणजुया । सीया सोगवसगया, पुणरवि परिपुच्छए वत्तं ॥ २१ ॥
कत्थ पएसे सुन्दर !, दिट्ठो ते लक्खणेण सह पउमो ! । निरुवहअङ्गोवङ्गो ?, किं व महासोगसन्निहिओ ? ॥ २२ ॥
विज्जाहरेहि किं वा, विवाइए लक्खणे य सोगत्तो । मोत्तूण मज्झ तत्तिं, किं दिक्ख चेव पडिवन्नो ? ॥ २३ ॥
अह वा किं मह विरहे, सिढिलीभूयस्स वियलिओ रण्णे । लद्धो भद्द ! तुमे किं, अह अङ्गुलिमुद्दओ एसो ? ॥ २४ ॥

---

अभिमानसे गर्वित बुद्धिवाला वह आग्रह नहीं छोड़ेगा। (८) यह वचन सुनकर हनुमान नाना प्रकारके वृक्षोंसे आच्छन्न तथा नन्दनवनकी भाँति सुरम्य पद्मोद्यानमें गया। (९) वहाँ प्रवेश करके उसने निर्धूम आग सरीखी, बाएँ हाथ पर मुँह रखे हुई, खुले बालवाली तथा आँसू बहाती हुई सीताको देखा। (१०) धीमी गतिसे जाकर और प्रणाम करके हनुमानने वह अँगूठी शीघ्र ही सीताकी गोदमें डाली। (११) उसे लेकर हर्षवश जिसके शरीर पर रोमांच खड़े हो गये हैं ऐसी सीताने तुष्ट हो हनुमानको स्मृतिचिह्नके रूपमें अपना उत्तरीय दिया। (१२)

सीताको अधिक प्रसन्न वदनवाली जानकर सखियोंसे घिरी हुई मन्दोदरी शीघ्र ही उस सुन्दर उद्यानमें आई। (१३) तब पटरानीने कहा कि हम पर तुमने अत्यन्त अनुग्रह किया है। हे बाले ! शोकका त्याग करके चिरकाल पर्यन्त रावणकी तुम सेवा करो। (१४) इस पर कुपित सीताने कहा कि, हे खेचरी ! अभी पतिका समाचार आया है, उसीसे मैं पुलकित शरीरवाली हो गई थी। (१५) यह सुनकर मन्दोदरीको अत्यन्त विस्मय हुआ। तब शंकाका परित्याग करके सीताने हनुमानको पूछा। (१६) इस प्रकार कहे जाने पर उत्तम कटक, कुण्डल एवं आभूषणोंसे युक्त हनुमानने अपना कुल, माता-पिता तथा अपना नाम कहा। (१७) अंजनाके उदरसे उत्पन्न, पवनंजयके पुत्र तथा सुग्रीवके सेवक मेरा नाम हनुमान है। (१८) तब पवनसुतने कहा कि तुम्हारे विरहसे कातर और उद्विग्न राम ऐश्वर्यपूर्ण शैया एव आसनवाले भवनमें क्षण भर भी धीरज नहीं धरते। (१९) वे गन्धर्वोंकी कथा नहीं सुनते और दूसरी बातचीत भी नहीं करते। योगस्थित मुनि जिस तरह सिद्धिका विचार करता है उसी तरह वे भी तुम्हारा विचार करते हैं। (२०) यह कथन सुनकर गिरते हुए आँसुओंसे युक्त आँखोंवाली तथा शोकसे वशीभूत सीताने पुन. समाचार पूछा कि, हे सुन्दर ! किस प्रदेशमें तुमने लक्ष्मणके साथ रामको देखा था ? अत्यधिक शोकसे युक्त वे अंग-उपांगसे अक्षत तो हैं न ? (२१-२२) अथवा विद्याधरोंके द्वारा लक्ष्मणके मारे जानेसे शोकार्त उन्होंने मेरी चिन्ताका त्याग करके क्या दीक्षा अंगीकार की है ? (२३) अथवा मेरे विरहमें शिथिल बने हुए वे क्या अरण्यमें चले गये हैं ? हे भद्र ! तुम्हें यह अंगूठी कैसे प्राप्त हुई है ? (२४)

कह तुज्झ तेण समयं, परिणाई तक्खणेण उप्पन्नो? । लङ्घेऊण जलनिही, कह कारणवज्जिओ आओ? ॥ २५ ॥
एयं कहेहि सुन्दर, सवित्थर सच्चसाविओ तुहयं । इच्छामि अहं सोउं, मा विक्खेवं कुणसु एत्तो ॥ २६ ॥
भणइ तओ हणुमन्तो, सामिणि ! निसुणेहि तत्थ आरण्णे । लच्छीहरेण गहिओ, रविहासो असिवरो एत्तो ॥ २७ ॥
त लक्खणेण वहिय, चन्दणहा पेच्छिऊण नियसुयं । रोसेइ दइययं सा, देइ य वत्तं दहमुहस्स ॥ २८ ॥
जाव य रक्खसणाहो, आगच्छइ ताव दूसणो पत्तो । सगामसमावन्नो, जुज्झइ लच्छीहरेण समं ॥ २९ ॥
ताव य लङ्काहिवई, तुरिओ य समागओ तमुद्देस । नवरं दट्ठूण तुमं, पत्तो आयल्लय परम ॥ ३० ॥
मुञ्चइ सीहरवं सो, सुणिऊण जाव राहवो पत्तो । वञ्चइ संगाममुह, ताव तुमं अवहिया तेण ॥ ३१ ॥
दिट्ठो य लक्खणेणं, सिग्घं सपेसिओ तुह सयासं । पडियागओ न पेच्छइ, ताहे ओमुच्छिओ रामो ॥ ३२ ॥
आसत्थो तुज्झ कए, परिहिण्डन्तो य पेच्छइ जडागी[2] । पञ्चनमोक्कारमिण, देइ मरन्तस्स पउमाभो ॥ ३३ ॥
लच्छीहरो वि पत्तो, हन्तुं खरदूसण तमुद्देस । संपत्थिओ य पेच्छइ, तुमए[3] रहिय पउमनाहं ॥ ३४ ॥
सुग्गीवेण समाणं, समागओ आगवो य किक्किन्धि । मारेइ साहसगइ, रामो कइरूवदेहधरं ॥ ३५ ॥
तस्सुवयारस्स फुड, वत्ताए रयणकेसिसिट्ठाए । पडिउवयारनिमित्तं, गुरूहि सपेसिओ अहय ॥ ३६ ॥
पीईएँ रक्खसिन्द, मोएमि तुम न चेव कलहेण । अवसेण कज्जसिद्धि, हवइ नयं ववहरन्ताण ॥ ३७ ॥
सो विज्जाहरसामी, धीरो कारुण्ण-सच्चवाई य । धम्मत्थविवेयन्नू, अवस्स मह काहिई वयण ॥ ३८ ॥
उत्तमकुलसभूओ, उत्तमचरिएहि उत्तमो लोए । अववायपरिब्भीओ, नियमेण तुम समप्पिहिइ ॥ ३९ ॥
सुणिऊण य परितुट्ठा, एय चिय जणयनन्दिणी भणइ । हणुवन्त ! तुमे तुल्ला, केत्तियसुहडा मह पियस्स ॥ ४० ॥

उनके साथ उसी समय तुम्हारा परिचय कैसे हुआ ? विना प्रयोजनके तुम समुद्रको लाँघकर कैसे आये ? (२५) हे सुन्दर ! तुम सच्चे श्रावक हो, अत. यह सब विस्तारसे कहो। मैं सुनना चाहती हूँ। अब तुम देर मत लगाओ। (२६)

तब हनुमानने कहा कि, हे स्वामिनी ! आप सुने। उस अरण्यमें लक्ष्मणने सूर्यहास नामकी उत्तम तलवार ले ली। (२७) लक्ष्मण द्वारा मारे गये अपने पुत्रको देखकर चन्द्रनखाने पतिको क्रोधित किया और रावणके पास उसने समाचार भेजा। (२८) जबतक राक्षसनाथ रावण आ पहुँचता है तबतक तो खरदूषण आ गया। लड़ाई होने लगी और लक्ष्मणके साथ युद्ध करने लगा। (२९) उसी समय रावण जल्दी जल्दी उस प्रदेशमें आया। बादमें आपको देख वह अत्यन्त बेचैन हो गया। (३०) उसने सिंहध्वनि की। उसे सुनकर राम जब तक संग्राम भूमिमें पहुँचे तबतक तो उसने आपका अपहरण किया। (३१) लक्ष्मणने देखकर शीघ्र ही उन्हें आपके पास भेजा। लौटे हुए रामने जब आपको न देखा तो वे मूर्छित हो गये। (३२) होशमें आने पर आपके लिए घूमते हुए रामने जटायुको देखा। उन्होंने मरते हुए उसे पंचनमस्कार दिया। (३३) लक्ष्मण भी खरदूषणको मारकर रवाना हुआ और उस प्रदेशमें आ पहुँचा। वहाँ उसने आपसे रहित रामको देखा। (३४) सुग्रीवके साथ उनकी भेट हुई। किष्किन्धिमें आकर वानरके जैसा शरीर धारण करनेवाले साहसगतिको रामने मारा। (३५) रत्नकेशी द्वारा स्फुट रूपसे कही गई बातसे उनके उपकारका बदला चुकानेकी दृष्टिसे गुरुजनो द्वारा मैं भेजा गया हूँ। (३६) राक्षसेन्द्र रावणको प्रेमपूर्वक समझाकर मैं आपको छुड़ाऊँगा, कलहसे नहीं। नीतिपूर्वक व्यवहार करनेवालोंको अवश्य कार्यसिद्धि होती है। (३७) धीर, दयालु, सत्यवादी और धर्मार्थके विवेकको जाननेवाला वह विद्याधर स्वामी मेरा कहना अवश्य करेगा। (३८) उत्तम कुलमें उत्पन्न, उत्तम चारित्र्यसे लोकमें उत्तम तथा अपवादसे डरनेवाला वह अवश्य तुमको सौंप देगा। (३९)

यह सुनकर आनन्दमें आई हुई सीताने पूछा कि, हे हनुमान ! तुम्हारे जैसे मेरे प्रियके कितने सुभट है ? (४०)

१. जलनिहिं—प्रत्य०। २. जडागिं—प्रत्य०। ३. तुमे विमुक्कं पउमनाहं—मु०।

एत्थन्तरे पवुत्ता, वयणं मन्दोयरी सुणसु बाले! । न य अत्थि वाणराणं, इमेण सरिसो महासुहडो ॥ ४१ ॥
जेण दसाणणपुरओ, वरुणेण समं कयं महाजुज्झं । लद्धा अणङ्गकुसुमा, चन्दणहानन्दिणी तइया ॥ ४२ ॥
सयले वि जीवलोए, विक्खाओ वाणरद्धओ हणुओ । खिइगोयरेहि नीओ, दूयत्ते एरिसगुणो वि ॥ ४३ ॥
पडिभणइ तत्थ हणुओ, मन्दोयरि! किं न याणसि मुद्धे! । होयव्वं चेव सया, नरेण उवयारपरमेणं? ॥ ४४ ॥
मन्दोयरि! गव्वमिणं, निस्सारं वहसि नियसोहग्गं । होऊण अग्गमहिसी, दूइत्तं कुणसि कन्तस्स ॥ ४५ ॥
दूयत्तणमल्लीणं, सीयाए कारणागयं एत्थ । जइ जाणइ दहवयणो, तो ते पाणेहि ववहरइ ॥ ४६ ॥
मोत्तूण रावणं जे, पडिवन्ना राहवस्स भिच्चत्तं । ते मच्चुगोयरपहे, अहिट्ठिया वाणरा सव्वे ॥ ४७ ॥
मन्दोयरीएँ वयणं, एयं सुणिऊण भणइ वइदेही । किं निन्दसि मह दइयं, खेयरि! जगविस्सुय पउमं? ॥ ४८ ॥
वज्जावत्तधणुवर, सुणिऊणं जस्स रणमुहे सुहडा । निस्सेसविगयदप्पा, भयजरगहिया वि कम्पन्ति ॥ ४९ ॥
मेरु व्व धीरगरुओ, जस्स उ लच्छीहरो हवइ भाया । सो चेव समत्थो वि हु, रिऊण पक्खक्खयं काउं ॥ ५० ॥
किं जम्पिएण बहुणा?, सपइ रयणायर समुत्तरिउं । एही मह भत्तारो, सहिओ च्चिय वाणरबलेणं ॥ ५१ ॥
पेच्छामि तुज्झ कन्तं, संगामे कइवएसु दियहेसु । मह नाहेण विणिहयं, रामेण अकिट्ठधम्मेण ॥ ५२ ॥
सुणिऊण अकण्णसुहं, वयण मन्दोयरी तओ रुट्ठा । जुवइसहस्सपरिमिया, आढत्ता पहणिउं सीया[1] ॥ ५३ ॥
दुव्वयणकरयलेहिं, जाव य तं उज्जया उ हन्तुं जे । हणुओ मज्झम्मि ठिओ, ताण तुङ्गो व्व सरियाण ॥ ५४ ॥
निब्भच्छियाउ ताओ, समयं मन्दोयरीएँ गन्तूणं । हणुयं साहेन्ति फुडं, समागयं रक्खसवइस्स ॥ ५५ ॥
अह मारुईण सीया, विन्नविया भोयणं कुणसु एत्तो । सपुण्णा य पइन्ना, जा आसि कया तुमे पुव्वं ॥ ५६ ॥

---

इस पर मन्दोदरी कहने लगी कि, हे बाले! सुन। वानरोंमें इसके सदृश कोई महासुभट नहीं है। (४१) इसने रावणकी ओरसे वरुणके साथ महायुद्ध किया था। उस समय चन्द्रनखाकी पुत्री अनंगकुसुमा इसने प्राप्त की थी। (४२) सारे जीवलोकमें वानरश्रेष्ठ हनुमान विख्यात हैं। ऐसे गुणवाले इसको पृथ्वीपर भ्रमण करनेवाले मनुष्योंने दौत्यकर्ममें लगाया है। (४३) तब हनुमानने कहा कि, हे मुग्धा मन्दोदरी! क्या तुम यह नहीं जानतीं कि मनुष्यको उपकार करनेमें सदा तत्पर रहना चाहिए। (४४) हे मन्दोदरी! अपने सौभाग्यका यह गर्व तुम व्यर्थ धारण करती हो, क्योंकि पटरानी होकर तुम अपने पतिका दौत्य करती हो। (४५) इस पर मन्दोदरीने कहा कि दूतत्वमें योजित तुम सीताके लिए यहाँ आये हो ऐसा यदि रावण जान लेगा तो तुम्हारे प्राण ले लेगा। (४६) रावणको छोड़कर जिन्होंने रामकी नौकरी स्वीकार की है वे सब वानर मृत्युके द्वारा देखे जानेवाले मार्गमें ठहरे हुए हैं। (४७)

मन्दोदरीका ऐसा कथन सुनकर सीताने कहा कि अरी खेचरी! विश्वविश्रुत मेरे पति रामकी तुम निन्दा क्यों करती हो? (४८) युद्धमें जिनके वज्रावर्त धनुषकी टंकार सुनकर सारे सुभट दर्पहीन हो जाते हैं तथा भयरूपी ज्वरसे गृहीत हों इस तरह काँपते हैं। और मेरुकी भाँति धीर-गंभीर लक्ष्मण जिनका भाई है वे शत्रुओंके पक्षका विनाश करनेमें समर्थ ही हैं। (४९-५०) बहुत कहनेसे क्या? समुद्रको अभी पार करके मेरे पति वानर सैन्यके साथ आयेंगे। (५१) धर्मका निर्विघ्न आचरण करनेवाले मेरे नाथ रामके द्वारा युद्धमें कतिपय दिनोंमें ही तेरे स्वामीका घात मैं देखती हूँ। (५२) कानोंके लिए दुःखकर ये वचन सुन हजारों युवतियोंसे घिरी हुई मन्दोदरी रुष्ट हो सीताको मारनेमें प्रवृत्त हुई। (५३) दुर्वचन एवं हाथोंसे जैसे ही वे उसे मारनेके लिए उद्यत हुईं वैसे ही नदियोंके बीच स्थित ऊँचे पर्वतकी भाँति हनुमान उनके बीच खड़ा हो गया। (५४) मन्दोदरीके साथ उनकी हनुमानने भर्त्सना की। इस पर उन्होंने जा करके राक्षसपति रावणसे कहा कि हनुमान आया है। (५५)

---

१. सीयं—प्रत्य०।

अह निच्छिए य सिग्घं, सिविराओ आणिओ वराहारो । हणुयकुलबालियाहिं, ताव च्चिय उग्गओ सूरो ॥ ५७ ॥
सीयाएँ पवणपुत्तो, एत्तो अणुमन्निओ सह भडेहिं । जिमिओ य वराहारं, ताव मुहुत्ता गया तिण्णि ॥ ५८ ॥
सम्मज्जिओवलित्ता, हियए काऊण राघवं सीया । भुञ्जइ परमाहारं, नाणाविहरससमाउत्तं ॥ ५९ ॥
निव्वत्तभोयणविही, विन्नविया मारुईण जणयसुया । आरुहसु मज्झ खन्धे, नेमि तहिं जत्थ तुह दइओ ॥ ६० ॥
सीया भणइ रुयन्ती, न य जुत्तं मज्झ ववसिउं एय । परपुरिससङ्गफासं, किं पुण खन्धम्मि आरुहणं ? ॥ ६१ ॥
परपुरिसविलग्गा ह, मणसा वि न चेव तत्थ वच्चामि । मरण व होहि इहइं, नेही रामो व आगन्तु ॥ ६२ ॥
जाव च्चिय दहवयणो, न कुणइ तुह इह उवद्दवं किंचि । ताव अविग्घेण लहुं, मारुइ! वच्चाहि किक्किन्धि ॥ ६३ ॥
मह वयणेण भणेज्जसु, हणुव! तुम राघवं पणमिऊणं । साहिन्नाणेसु पुणो, इमेसु वयणेसु वीसत्थो ॥ ६४ ॥
तत्थुद्देसम्मि मए, चारणसमणा महन्तगुणकलिया । परिवन्दिया तुमे वि य, तिव्वेण भत्तिराएण ॥ ६५ ॥
विमलजले पउमसरे, वणहत्थी मयगलन्तगण्डयलो । दमिओ तुमे महाजस!, नागो इव मन्तवादीण ॥ ६६ ॥
अन्ना वि चन्दणलया, कुसुमभरोणमियसुरहिगन्धिल्ला । भमरेसुगीयरवा, भुयासु अवगूहिया सामि! ॥ ६७ ॥
पउमसरस्स तडत्था, ईसावस किंचिमुवगएण तुमे । उप्पलनालेण हया, अहयं अइकोमलकरेण ॥ ६८ ॥
अह पव्वयस्स उवरिं, नाह! मए पुच्छिया तुमे सिट्ठा । नीलघणपत्तविडवा, एए णन्दिद्दुमा भद्दे! ॥ ६९ ॥
तीरे कण्णरवाए, नईएँ मज्झण्हदेसयालम्मि । पडिलाहिया य साहू, दोहि वि अम्हेहि भत्तीए ॥ ७० ॥
घुट्ठं च अहो दाण, पडिया य सकञ्चणा रयणवुट्ठी । पवणो सुरहिसुयन्धो, देवेहि वि दुन्दुही पहया ॥ ७१ ॥
तेएण पज्जलन्ती, तइया चूडामणी इमा लद्धा । एयं नेहि कइद्धय, साहिन्नाण मह पियस्स ॥ ७२ ॥

---

इसके अन्तर हनुमानने सीतासे विनती की कि अब आप भोजन करे, क्योंकि आपने जो पहले प्रतिज्ञा की थी वह सम्पूर्ण हुई है। (५६) तब निश्चित होनेपर शिविरमेंसे हनुमानकी कुलकन्याओं द्वारा उत्तम आहार लाया गया। उस समय सूर्य भी उगा। (५७) सीताके द्वारा अनुमत हनुमानने सुभटोंके साथ भोजन किया। तबतक तीन मुहूर्त बीत गये। (५८) बुहारे और पोते गये स्थानपर रामको हृदयमे याद करके सीताने नानाविध रससे युक्त उत्तम आहार लिया। (५९) भोजन-कार्य समाप्त होनेपर हनुमानने सीता से विनती की कि आप मेरे कन्धोंपर सवार हों। जहाँ आपके पति हैं वहाँ मैं आपको ले जाऊँगा। (६०) इसपर रोती हुई सीताने कहा कि ऐसा परपुरुपका संग और स्पर्श करना मेरे लिए उपयुक्त नहीं है, तो फिर कन्धेपर सवार होनेकी तो बात ही क्या ? (६१) परपुरुषके साथ सलग्न होकर मैं मनसे भी वहाँ नहीं जाऊँगी, फिर भले ही मेरा यहाँ मरण हो। राम यहाँ आ करके ही मुझे ले जाय। (६२) हे मारुति! जबतक रावण तुमपर यहाँ कोई उपद्रव नहीं करता तबतक तुम जल्दी ही और निर्विघ्न रूपसे किष्किन्धि चले जाओ। (६३) हे हनुमान! मेरे वचनसे प्रणाम करके तुम अभिज्ञान रुप इन वचनोंसे विश्वस्त होनेवाले रामसे कहना कि उस प्रदेशमे महान गुणोंसे युक्त चारणश्रमणोंको मैंने और आपने भी उत्कट भक्तिरागसे वन्दन किया था। (६४-६५) हे महायश! जिस प्रकार मंत्रवादी सर्पको वशमे करता है उसी प्रकार आपने पद्मसरोवरके निर्मल जलमे मद झरते हुए गण्डस्थलवाले वन्य हाथीको वशमें किया था। (६६) हे स्वामी! पुष्पोंके भारसे झुकी हुई, मीठी गन्धवाली तथा भौंरोंके सगीतसे शब्दायमान ऐसी चन्दनलताका आपने भुजाओंसे आलिंगन किया था। (६७) पद्मसरोवरके तटपर ठहरी हुई मुझे कुछ ईर्ष्यावश आपने अत्यन्त कोमल हाथों द्वारा पासमे आये हुए कमलनालसे आहत किया था। (६८) हे नाथ! पर्वतके ऊपर मेरे पूछनेपर आपने कहा था कि भद्रे! ये जो नीले और घने पत्तोंसे युक्त पेड़ हैं वे नन्दिद्रुम हैं। (६९) कर्णरवा नदीके तीरपर मध्याह्नके समय हम दोनोंने भक्तिपूर्वक साधुओंको दान दिया था। (७०) उस समय 'अहो दान!'—ऐसी घोषणा हुई थी, स्वर्णसे युक्त रत्नवृष्टि हुई थी, मीठी गंधसे सुगन्धित पवन बहा था तथा देवोंने दुन्दुभि बजाई थी। (७१) उस समय तेजसे प्रज्वलित यह चूड़ामणि प्राप्त हुआ था। हे कपिध्वज! यह अभिज्ञान मेरे प्रियके पास तुम ले जाओ। (७२)

भणिऊण एवमेयं, गेण्हइ चूडामणिं पवणपुत्तो । सथवेइ रुयन्तीं, सीया महुरेहि वयणेहिं ॥ ७३ ॥
मा वच्चसु उब्वेयं, सामिणि ! अहयं दिणेसु कइएसु । आणेमि पउमनाहं, समयं चिय वाणरबलेणं ॥ ७४ ॥
काऊण तीएँ पणइं, तस्सुद्देसस्स निग्गओ तुरिओ । दिट्ठो य पवणपुत्तो, उज्जाणगयाहि नारीहिं ॥ ७५ ॥
अन्नोन्नसमुल्लावं, कुणन्ति किं वा इमो विमाणाओ । अवइण्णो सुरपवरो, सोमणसवणाहिसङ्काए ? ॥ ७६ ॥
सुणिऊण निरवसेसं, दसाणणो हणुवसन्तियं वत्तं । पेसेइ किङ्करवलं, भणइ य मारेह तं दुट्ठं ॥ ७७ ॥
सामिवयणेण पत्ता, वहवो चिय किङ्करा गहियसत्था । ते पेच्छिऊण हणुओ, उम्मूलेउं वणं लग्गो ॥ ७८ ॥

कुसुमफलभरोणया पायवाऽसोग-पुन्नाग-नाग-ऽज्जुणा कुन्दमन्दार-चूय-ऽम्वया दक्ख-रुद्दक्ख-कोरिण्टया कुज्जया सत्तवण्णा तला देवदारू महन्ता दुमा मालई जूहिया सत्तली कन्दली मल्लिया सिन्दुवारा कुडङ्गा पियङ्गू दुमा ।

वउल-तिलय-चम्पया रत्तकोरिण्टया नालिएरी कडाहा तहा धायई मायई केयई जच्चपूयप्फली रायणी पाडली विल्ल-अङ्कोल्लया-ऽऽसत्थ-नग्गोह-वम्हा तरू कञ्चणारा-ऽऽसहारा वहू एवमाई दुमा मारुई भञ्जिऊणं पवत्तो कहं ? ।

चडुलकरपसारियायड्ढिउम्मूलिया केइ पायप्पहाराहया खण्डखण्डा लहुं भामिया छिन्नभिन्ना तुडन्ता फुडन्ता ललन्ता वहू पल्लवा लोलमाणाडलोसुक्कसाहाफिडन्तप्फलोहा सुगन्धुद्धुरा पुप्फवुट्ठिं मुयन्ता महिं पाविया पायवा ।

पुणरवि मरुनन्दणो गिण्हिऊणं गया घायओ सुद्धउज्जाणवावीहरे हेमजम्बूणए सीहणायाउले पोमराइन्दणीलप्पभे भञ्जिऊणं तओ पेच्छए मारुई रक्खसाण वलं मुक्कवुक्कारपाइक्ककुलन्तवग्गन्तसेणामुह ॥ ७९ ॥

तं मारुईण भग्गं, पउमुज्जाणं पणट्ठलायण्णं । कमलिणिवणं व नज्जइ, विलोलियं मत्तहत्थीणं ॥ ८० ॥

---

इस प्रकार कहे जाने पर पवनपुत्र हनुमानने चूड़ामणि लिया और रोती हुई सीताको मीठे वचनोंसे शान्त किया। (७३) हे स्वामिनी ! आप उद्वेग धारण न करे। मैं कुछ ही दिनोंमें वानर सेनाके साथ रामको ले आऊँगा। (७४) तब सीताको प्रणाम करके उस प्रदेशसे वह बाहर आया। उद्यानमें रही हुई स्त्रियोंने हनुमानको देखा। (७५) वे एक-दूसरीसे कहने लगीं कि नंदनवनकी शंकासे क्या यह उत्तम देव विमानमेंसे नीचे उतरा है ? (७६)

समग्र वृत्तान्त सुनकर रावणने हनुमानके पास नौकरोंकी सेना भेजी और कहा कि उस दुष्टको मारो। (७७) स्वामीके आदेशके अनुसार हाथमें शस्त्र लेकर बहुत-से नौकर आये। उनको देखकर हनुमान उद्यानको उखाड़ने लगा। (७८) पुष्पों एवं फलोंके भारसे झुके हुए अशोक, पुन्नाग, नाग, अर्जुन, कुन्द, मन्दार, चूत, आम्र, द्राक्ष, रुद्राक्ष, कोरण्टक, कुब्जक, सप्तपर्ण, ताड़, देवदारु जैसे बड़े-बड़े पेड़, मालती. जूही, नवमालिका, कन्दली, मल्लिका, सिन्दुवार, कुटंका तथा प्रियंगु वृक्ष, वकुल, तिलक, चम्पक, रक्तकोरण्टक, नालिकेर, कटाह तथा धातकी, मातकी, केतकी, उत्तम सुपारी, खिरनी, पाटली, विल्व, अंकोठ, अश्वत्थ, न्यग्रोध, पलाश, कचनार, सहकार—ऐसे बहुत-से वृक्षोंको हनुमानने तोड़ डाला। चंचल हाथोंको फैलाकर और खींचकर कई वृक्षोंको उसने जड़से उखाड़ डाला। उसने पाद प्रहारसे आहत, टुकड़े-टुकड़े किये गये, जल्दी घुमाये गये, छिन्न-भिन्न तोड़े-फोड़े गये, झुलाये गये, बहुत पत्तोंवाले, जिनकी हिलती हुई तथा मोटी-मोटी शाखाओं परसे फलोंके ढेर नीचे गिर रहे हैं, प्रबल सुगन्धसे युक्त पुष्पोंकी वृष्टि करनेवाले वृक्ष ज़मीन पर गिरा दिये। फिर गदा लेकर प्रहार करनेवाले हनुमानने सोनेके बने हुए, सिंहनादसे आकुल तथा लाल और इन्द्रनीलकी प्रभावाले उद्यानके सुन्दर वापीगृहोंको तोड़-फोड़ डाला। उस समय गर्जना करनेवाले पैदल सैनिकों तथा कूदते और चिल्लाते सेनामुख[1]वाले राक्षससैन्यको हनुमानने देखा। (७९) मदोन्मत्त हाथी द्वारा तहस-नहस किये गये कमलिनीके वनकी भाँति मारुति द्वारा तहस-नहस किया गया पद्मोद्यान सौन्दर्यहीन मालूम होता था। (८०)

---

१. जिसमें नौ हाथी, नौ रथ, सत्ताईस घोडे और पैंतालीस प्यादे हों उसे सेनामुख कहते हैं।

एयन्तरम्मि पत्तं, महाबल उत्थरन्तपाइक्कं । वेढेइ पवणपुत्तं, दिवायरं चेव घणवन्दं ॥ ८१ ॥
सर-झसर-सत्ति-सब्बल, मुञ्चन्ति भडा समच्छरुच्छाहा । सिरिसेलस्स अभिमुहा, सामियकज्जुज्जया सव्वे ॥ ८२ ॥
त आउहसघायं, विनिवारेऊण अञ्जणातणओ । पहणइ रक्खससुहडा, फलिहसिला-सेल-रुक्खेहिं ॥ ८३ ॥
एक्केण तेण सेणिय !, आउहरहिएण त वल सव्व । हय-विहय-विप्परद्धं, जीवियलोलं अह पलाण ॥ ८४ ॥
भवणाणि तोरणाणि य, अट्टालयविविहचित्ततुङ्गाइ । चूरेइ पवणपुत्तो, अणेयपासायसिहराइ ॥ ८५ ॥
चरणेसु करयलेसु य, गयापहाराहयाणि सव्वाणि । निवडन्तरयणकूडाणि ताणि कणकणकणन्ताइं ॥ ८६ ॥
जङ्घावायसमुट्ठिय-रएण वहुवण्णपसरमाणेणं । इन्दाउहखण्डाणि व, कयाणि विउले गयणमग्गे ॥ ८७ ॥
अवि धाह-रुण्ण-विलविय-जुवईजण-बालकाहलपलावा । सुव्वन्ति भउब्विग्गा, लोया किं किं ति जपन्ता ? ॥ ८८ ॥
खम्भे हन्तूण गया, तुरया गलरज्जुया वि तोडेन्ति । हिण्डन्ति नयरमज्झे, भेसन्ता जणवय वहुसो ॥ ८९ ॥
लङ्कापुरीएँ एव, भञ्जन्तो भवणसयसहस्साइं । हणुओ दढववसाओ, सपत्तो रावण जाव ॥ ९० ॥
दट्ठूण रक्खसवई, निययपुरिं भग्गभवणउज्जाण । जपइ रोसवसगओ, मह वयणं वो निसामेह ॥ ९१ ॥
मय-मालवन्त-तिसिरा, सुय-सारण-वइरदाढ-ऽसणिवेगा ! । कुम्भ-निसुम्भ-विहीसण-हत्थ-पहत्थाइया ! सव्वे ! ॥ ९२ ॥
जो कइलासुद्धरणे, आसि जसो मज्झ सयलतेलोक्के । इह भञ्जन्तेण पुरी[1], सो फुसिओ पवणपुत्तेण ॥ ९३ ॥
वाणरमलिउज्जाण, न सुहं दट्ठुं पि दुम्मण लङ्कं । परपुरिसकरकयग्गह-विमण व पिय पिययमेण[2] ॥ ९४ ॥
जम-वरुण-इन्दमाई, जिया अणेया मए महासुहडा । त वाणराहमेण, इमेण कह सपयं छलिओ ? ॥ ९५ ॥

तव आक्रमण करनेवाले पैदल सैनिकोंकी वड़ी भारी सेना वहाँ आ पहुँची। जिस तरह बादल सूर्यको घेर लेता है उसी तरह उसने हनुमानको घेर लिया। (८१) अपने मालिकका कार्य करनेमे तत्पर और उत्साहसे युक्त सभी सुभट हनुमानके सामने वाण, झसर, शक्ति एव सव्वल छोड़ने लगे। (८२) उस आयुधसमूहका निवारण करके हनुमान स्फटिक-शिला, शैल और वृक्षोंसे राक्षससुभटोंको मारने लगा। (८३) हे श्रेणिक! आयुधरहित उस अकेलेने उस सारी सेनाको क्षत-विक्षत करके परेशान कर दिया। वह अपने प्राण बचाकर भागी। (८४) तव हनुमानने भवन, तोरण, विविध प्रकारकी एवं विलक्षण और ऊँची अटारियाँ तथा अनेक महलोंके शिखर तोड़ डाले। (८५) पैरोंसे, हाथोंसे तथा गदाके प्रहारसे चोट खाकर कण-कण आवाज करते हुए सव रत्नशिखर नीचे गिर पड़े। (८६) जाँघके पटकनेसे उठी और फैली हुई नाना वर्णोंकी रजने विशाल आकाशमार्गमें मानो इन्द्रधनुषकी रचना कर डाली। (८७) दीनभावसे रुदन और विलाप करनेवालीं युवतियों और वालकोंकी अव्यक्त ध्वनिसे युक्त प्रलाप करनेवाले भयोद्विग्न लोग 'क्या है? क्या है?'— ऐसा कहते हुए सुनाई देने लगे। (८८) हाथियोंने खम्भोंको तोड़ डाला, घोड़ोंने गलेकी रस्सी तोड़ डाली। लोगोंको वहुत भयभीत करते हुए वे नगरके बीच घूमने लगे। (८९)

इस प्रकार लंकापुरीमें लाखों भवनोंको तोड़कर दृढ़निश्चयवाला हनुमान जहाँ रावण था वहाँ पहुँचा। (९०) अपनी नगरीके भवन एवं उद्यानोंका विनाश देख गुस्सेमे आया हुआ रावण कहने लगा कि मय, मालवन्त, त्रिशिर, शुक, सारण, वज्रदंष्ट्रा, अशनिवेग, कुम्भ, निशुम्भ, विभीषण, हस्त, प्रहस्त आदि तुम सव मेरा कहना सुनो। (९१-९२) कैलास पर्वतको उठानेसे मेरा जो यश तीनों लोकोंमे हुआ था उसे आज नगरीका विनाश करनेवाले हनुमानने पोंछ डाला है। (९३) परपुरुषके हाथसे पकड़ी जानेके कारण विषण्ण प्रियाकी भाँति वानरके द्वारा तहस नहस किये गये उद्यानवाली दीन लंकाको मैं आनन्दके साथ देख नहीं सकता। (९४) यम, वरुण, इन्द्र आदि अनेक महान् सुभटोंको मैंने जीता है। उसे इस अधम वानरने इस समय कैसे ठग लिया? (९५) अतः महाभेरि वजाओ और जल्दी ही अजित नामक रथ हाजिर करो।

१. पुरिं—प्रत्य०। २. पिययमस्स—प्रत्य०।

ता हणह महामेरी[1], लहुं पराणेह सन्दणं अजियं । दुट्ठस्स तस्स गन्तुं, करेमि इह निग्गह घोरं ॥ ९६ ॥
एव परिभासमाणं, तायं विन्नवइ इन्दइकुमारो । एयस्स कए सामिय !, परितप्परि किं तुमं गाढं ? ॥ ९७ ॥
उप्पइउं दूरयरं, पणट्ठजोइसगणं दलियमेरु । पल्हत्थेमि·य सयलं, भण ताय ! भुयासु तेलोक्कं ॥ ९८ ॥
नाऊण तस्स चित्तं, ताहे आणवइ दहमुहो पुत्तं । तं गेण्हिऊण दुट्ठं, आणेह लहुं मह समीवं ॥ ९९ ॥
नमिऊण रावणं सो, गयवरजुत्तं रह समारूढो । सन्नद्धवद्धकवओ, वलेण सहिओ महन्तेणं ॥ १०० ॥
अह मेहवाहणो वि य, रणपरिहत्थो गयं समारूढो । एरावण विलग्गो, नज्जइ इन्दो सयं चेव ॥ १०१ ॥
रहवर-तुरङ्ग-वग्गिर-सघट्टुट्ठन्तगयघडाडोवं । चलियं इन्दइसेन्नं, बहुतूरसहस्सनिग्घोसं ॥ १०२ ॥
जाव य खणन्तरेक्कं, ताव य सन्नद्धवद्धतोणीरं । हणुवस्स नियसेन्नं, पराइय दप्पियामरिसं ॥ १०३ ॥
दोसु वि वलेसु सुहडा, आवडिया रहसपसरिउच्छाहा । असि-कणय-चक्क-तोमर-सएसु घायन्ति अन्नोन्नं ॥ १०४ ॥
अह ते पवङ्गमभडा, इन्दइसुहडेहि तिव्वपहरेहिं । पहया विभग्गमाणा, ओसरिया मारुई जाव ॥ १०५ ॥
नियबलपरिभवं सो, दट्ठूणं पवणनन्दणो रुट्ठो । अह जुज्झिउं पवत्तो, समयं चिय इन्दइभडेहिं ॥ १०६ ॥

पयण्डदण्डसासणा, विइण्णहेमकङ्कणा । चलन्तकण्णकुण्डला, सुवण्णवद्धसुत्तया ॥ १०७ ॥
विचित्तवत्थभूसणा, सुयन्धपुप्फसेहरा । सकुङ्कुमङ्गराइया, तिरीडदित्तमोत्तिया ॥ १०८ ॥
सचक्क-खग्ग-मोग्गरा, तिसूल-चाव-पट्टिसा । जलन्तसत्ति-सबला, महन्तकुन्त-तोमरा ॥ १०९ ॥
ससामिकज्जउज्जया, पवङ्गघायदारिया । विमुक्कजीयबन्धणा, पडन्ति ते महाभडा ॥ ११० ॥
सहावतिक्खनक्खया, लसन्तचारुचामरा[2] । पवङ्गमाउहाहया, खयं गया तुरंगमा ॥ १११ ॥

---

मैं जा करके उस दुष्टका घोर निग्रह करूँगा। (९६) इस प्रकार कहते हुए पितासे इन्द्रजितकुमारने विनती की कि, हे स्वामी! इसके लिए आप इतना अधिक क्यों दुःख उठा रहे हैं ? (९७) हे तात! यदि आप कहें तो अति दूर उड़कर सूर्य-चन्द्र आदि ज्योतिर्गणको नष्ट कर दूँ, मेरुको पीस डालूँ और समग्र त्रिलोकको भुजाओंसे उठाकर फेंक दूँ। (९८) उसका मन देखकर रावणने पुत्रको आज्ञा दी कि उस दुष्टको पकड़कर जल्दी ही मेरे पास लाओ। (९९) रावणको नमस्कार करके तैयार हो और कवच बाँधकर वह विशाल सेनाके साथ हाथी जुते हुए रथ पर सवार हुआ। (१००) रणमें दक्ष मेघवाहन भी हाथी पर आरुढ़ हुआ। वह ऐरावत पर बैठे हुए स्वयं इन्द्रकी भाँति मालूम होता था। (१०१) रथ, उछलते हुए घोड़े तथा हाथियोंके समूहसे उठनेवाली घटाके आटोपसे युक्त तथा हजारों वाद्योंके निर्घोषसे शब्दायमान ऐसी इन्द्रजितकी सेना चली। (१०२) क्षणभरमें हनुमानकी अपनी सेना भी तैयार होकर तथा तूणीर बाँधकर दर्प एवं क्रोधसे अभिभूत हो गई। (१०३) उत्कण्ठा और उत्साहसे भरे हुए दोनों सेनाओंके सुभट जुट गये और सैकड़ों तलवार, कनक, चक्र तोमरोंसे एक-दूसरे पर प्रहार करने लगे। (१०४) इन्द्रजितके सुभटोंके तीव्र प्रहारसे आहत वानर-सुभट भागते हुए जहाँ हनुमान था वहाँ आये। (१०५) अपनी सेनाका पराभव देखकर रुष्ट हनुमान इन्द्रजितके सुभटोंके साथ लड़ने लगा। (१०६) प्रचण्ड शासनदण्ड धारण करनेवाले, सोनेके कंकण पहने हुए, कानोंमें हिलते हुए कुण्डलवाले, सोनेके सूत्र (करधोनी) बाँधे हुए, विचित्र वस्त्रोंसे अलंकृत, सुगन्धित पुष्प मस्तक पर धारण किए हुए, कुंकुमयुक्त अंगराग किये हुए मुकुटमें मोती लगाये हुए, चक्र खड्ग और मुद्गरसे युक्त, त्रिशूल, चाप और पट्टिश (शस्त्रविशेष) धारण करनेवाले, जलती हुई शक्ति और बर्छेसे युक्त, बड़े भारी भाले और तोमरवाले—ऐसे अपने स्वामीके कार्यके लिए उद्यत महाभट हनुमानके प्रहारसे क्षत हो प्राणोंके बन्धनका परित्याग करके गिरने लगे। (१०७-११०) स्वाभाविक रूपसे तीक्ष्ण नाखूनोंवाले, सुन्दर चामरोंसे शोभित और हनुमानके आयुधोंसे हत हाथी और घोड़े नष्ट होने लगे। (१११) हनुमानके द्वारा छिन्न मस्तकवाले, मस्तक फटने पर दीप्त

---

१. महामेरिं—प्रत्य०। २. चलन्तचारु—प्रत्य०।

पवङ्गभिन्नमत्थया, खुडन्तदित्तमोत्तिया । पणट्ठदाणदुद्दिणा, पडन्ति मत्तकुञ्जरा ॥ ११२ ॥
विचित्तहेमनिम्मिया, विणिट्ठकञ्चणट्टया । पवङ्गघायचुण्णिया, खयं गया महारहा ॥ ११३ ॥
एवं तं नियबल, विद्धत्थं इन्दई पलोएउ । बाणेहि पवणपुत्तं, छाएऊण समाढत्तो ॥ ११४ ॥
अह मारुई वि एन्त, सरनिवह रिउजणेण परिमुक्क । छिन्दइ चलग्गहत्थो, गयणे निसियद्धचन्देहिं ॥ ११५ ॥
घेत्तूण इन्दईण, विसज्जिओ मोग्गरो अइमहन्तो । हणुमेण विणिच्छूढो, सिलाएँ सिग्घ पडिवहेण ॥ ११६ ॥
हणुयस्स इन्दइभडो, फलिहसिला-सेल-सत्तिसंघाए । मुञ्चइ चलग्गहत्थो, सो वि य एन्तं निवारेइ ॥ ११७ ॥
एवं काऊण चिरं, जुज्झ तो इन्दईण पवणसुओ । ससियरनिहेहि सिग्घं, बद्धो च्चिय नागपासेहिं ॥ ११८ ॥
भणिया य इन्दईण, नियभडा सङ्कलासु ढढवद्ध । एयं दावेह लहुं, मह पिउणो मारुई दुट्ठ ॥ ११९ ॥
नीओ दसाणणसभं, पुरिसेहिं पुरजणेण दीसन्तो । लङ्काहिवस्स सिट्ठं, एस पहू! आणिओ दुट्ठो ॥ १२० ॥
ते रावणस्स पुरिसा, कहन्ति हणुयस्स सन्तिया दोसा । सुग्गीव-राहवेहिं, सीयाए पेसिओ दूओ ॥ १२१ ॥
सामिय! महिन्दनयरं, विद्धत्थ सो य निज्जिओ राया । साहूण य उवसग्गो, निवारिओ दहिमुहे दीवे ॥ १२२ ॥
गन्धव्वस्स महाजस! दुहियाओ तिण्णि पवरकन्नाओ । सपेसियाओ सिग्घ, इमेण रामस्स किक्किन्धि ॥ १२३ ॥
भतूण वज्जसाल, वज्जमुहो मारिओ रणे सिग्घ । एयस्स समभिलास, अह लङ्कासुन्दरी वि गया ॥ १२४ ॥
ठविऊण नियसेन्न, इमेण लङ्काएँ बाहिरुद्देसे । भग्गं पउमुज्जाण, नाणाविहतरुल्याइण्ण ॥ १२५ ॥
भवणसहस्साइं पहू!, इमेण भग्गाइ रयणचित्ताइ । आलोडिया य नयरी, सवुड्ढ-बालाउला सयला ॥ १२६ ॥
सुणिऊण इमे दोसे, रुट्ठो लङ्काहिवो भणइ एव । दढसङ्कलेसु बन्धह, सिग्घ चिय हत्थ-पाएसु ॥ १२७ ॥

---

मुक्ताफलवाले और मदके नष्ट होनेसे दुर्दिनवाले मत्त हाथी गिरने लगे। (११२) अद्भुत और सोनेके बने हुए तथा सोनेके आसन जिसमें स्थापित किये गये हैं ऐसे महारथ हनुमानके प्रहारोंसे चूर्णित हो नष्ट हो गये। (११३) इस प्रकार अपने सैन्यको विध्वस्त देख इन्द्रजित बाणोंसे हनुमानको आच्छादित करने लगा। (११४) तब चपल हाथवाला हनुमान भी शत्रुके द्वारा छोड़े गये शर-समूहको तीक्ष्ण अर्धचन्द्र बाणोंसे आकाशमें काटने लगा। (११५) इन्द्रजितके द्वारा फेंके गये बड़े भारी मुद्गरको पकड़कर हनुमानने शीघ्र ही सामनेसे शिला फेंकी। (११६) चपल हाथवाला इन्द्रजित सुभट हनुमानके ऊपर स्फटिककी शिला, पर्वत एवं शक्तियोंका समूह फेंकने लगा और आते हुए उस समुदायका निवारण करने लगा। (११७) इस तरह बहुत देर तक युद्ध करनेके पश्चात् इन्द्रजितने चन्द्रकी किरणों सरीखे नागपाशोंसे हनुमानको एकदम बाँध लिया। (११८) इन्द्रजितने अपने सुभटोंसे कहा कि श्रृङ्खलामें मजबूतीसे जकड़े गये इस मारुतिको जल्दी ही मेरे पिताके समक्ष उपस्थित करो। (११९)

नगरजनों द्वारा देखे जाते हनुमानको लोग रावणकी सभामें लाये। उन्होंने रावणसे कहा कि, हे प्रभो! इस दुष्टको हम लाये हैं। (१२०) वे पुरुष रावणको हनुमानके दोष कहने लगे कि सुग्रीव और रामके द्वारा सीताके पास यह दूत रूपसे भेजा गया है। (१२१) हे स्वामी! इसने महेन्द्रनगर विध्वस्त किया है और उसके राजाको हरा दिया है। दधिमुख द्वीपमें इसने साधुओंका उपसर्ग दूर किया है। (१२२) हे महायश! गन्धर्वकी तीन सुंदर कन्याओंको इसने किष्किन्धिमें रामके पास भेज दिया है। (१२३) वज्रके किलेका नाश करके इसने युद्धमें वज्रमुखको मार डाला है। इसकी अभिलाषा करके लंकासुंदरी भी चली गई है। (१२४) अपनी सेनाको लंकाके बाहरी भागमें रखकर नानाविध वृक्षोंसे व्याप्त पद्मोद्यानका इसने विनाश किया है। (१२५) हे प्रभो! इसने रत्नोंसे शोभित हजारों भवनोंका विनाश किया है और व्याकुल वृद्ध एवं बालकोंसे युक्त सारी नगरीको मथ डाला है। (१२६)

इन दोषोंको सुन क्रुद्ध रावणने कहा कि हाथों और पैरोंमें मजबूत जंजीरोंसे इसे बाँधो। (१२७) अत्यन्त रुष्ट रावण

खर-फरुस-निट्ठुराए, वायाए रावणो परमरुट्ठो । अह सविऊणाऽऽढत्तो, हणुवं अत्थाणिमज्झम्मि ॥ १२८ ॥
निल्लज्ज ! वाणराहम !, दूयत्तं भूमिगोयराण तुमं । कुणसि ! अविसेसियगुणो, पविरुद्धं खेयरभडाणं ? ॥ १२९ ॥
अकुलीणयस्स अङ्गे, न चेव चिन्धाइं होन्ति पुरिसस्स । साहेइ नियजम्मं, दुच्चरियं ववहरन्तस्स ॥ १३० ॥
पवणंजएण न तुमं, जाओ अन्नेण केण वि नरेण । दुच्चरिएहि नराहम !, निव्वडिओ निन्दणिज्जेहिं ॥ १३१ ॥
उवयारसहस्सेहि वि, अहिणवसम्माणदाणविभवेणं । जो मे तुम न गहिओ, सो कह अन्नेण घिप्पिहिसि ? ॥ १३२ ॥
रण्णे समासयन्तिऽइ, पञ्चमुहं किं न कोल्हुया बहवे । न य सप्पुरिसा लोए, कयाइ नीय पसाएन्ति ॥ १३३ ॥
हसिऊण भणइ हणुवो, हवइ मुहं उत्तमाण पुरिसाणं । दुवयणसङ्गरहियं अहियं धम्मत्थहिययाण ॥ १३४ ॥
रामो लक्खणसहिओ, एही कइसेन्नपरिमिओ सिग्घं । न य रुम्भिऊण तीरइ, मेहो इव पव्वएण तुमे ॥ १३५ ॥
आहारेसु न तित्तो, सुसाउकलिएसु अमयसरिसेसु । जह कोइ जाइ नासं, एक्केण विसस्स बिन्दूणं ॥ १३६ ॥
जुवइसहस्सेसु सया, न य तित्ता इन्धणेसु जह अग्गी । परनारिकयपसङ्गो, तुमं पि एवं विणस्सिहिसि ॥ १३७ ॥
पत्ते विणासकाले, नासइ बुद्धी नराण निक्खुत्तं । सा अन्नहा न कीरइ, पुव्वकयकम्मजोएणं ॥ १३८ ॥
आसन्नमरणभावो, जो परमहिलासु कुणसि संसग्गिं । पच्छा नरयगइगओ, दुक्खसहस्साणि पाविहिसि ॥ १३९ ॥
जाएण तुमे रावण ! रयणासवमाइयाण सुहडाणं । पुत्ताहमेण जणिओ, कुलक्खओ अणयकारीण ॥ १४० ॥
सो एव भणियमेत्तो, आरुट्ठो रावणो समुल्लवइ । मारेह नयरमज्झे, एयं दुवयणपब्भारं ॥ १४१ ॥
दढसङ्कलपडिबद्धं, हिण्डावह घरघरेण नयरीए । कयधिक्कारो हु इमो, सोइज्जउ पवरलोएण ॥ १४२ ॥
तं रावणेण एवं, भणिओ च्चिय मारुई तओ रुट्ठो । छिन्दइ बन्धणनिवहं, सिणेहपासं पिव सुसाहू ॥ १४३ ॥

---

हनुमानको सभाके बीच अत्यन्त तीक्ष्ण और कठोर वाणीसे बुरा-भला कहने लगा। (१२८) निर्लज्ज ! वानराधम ! गुणहीन ! तू खेचर-सुभटोंके विरुद्ध जमीनपर चलनेवालोंका दौत्य करता है ? (१२९) अकुलीन पुरुषके शरीरपर चिह्न नहीं होते। दुराचार करनेवाले पुरुषका दुश्चरित उसके जन्मको कह देता है। (१३०) तू पवनंजयसे पैदा नहीं हुआ, किसी दूसरेसे ही पैदा हुआ है। हे नराधम ! निन्दनीय दुराचारोंसे तू पैदा हुआ है। (१३१) हजारों उपकारोंसे तथा नये-नये सम्मान, दान एवं वैभवसे जो मैं तुझे रख नहीं सका तो फिर दूसरे किस तरीकेसे तू रखा जायगा ? (१३२) अरण्यमें बहुतसे सियार क्या सिंहका आश्रय नहीं लेते ? परन्तु इस विश्वमें सत्पुरुष कभी नीचको प्रसन्न नहीं कर सकते। (१३३)

इसपर हनुमानने हँसकर कहा कि धर्ममें स्थित हृदयवाले उत्तम पुरुषोंका मुँह दुर्वचनके संसर्गसे एकदम रहित होता है। (१३४) लक्ष्मणके साथ वानर-सैन्यसे घिरे हुए राम शीघ्र ही यहाँ आयेंगे। बादलोंको रोकनेवाले पर्वतकी भाँति तुम उन्हें रोक नहीं सकोगे। (१३५) स्वादसे युक्त अमृत सदृश आहारसे तृप्त न होनेवाला कोई मनुष्य जिस तरह विषकी एक बूँदसे नष्ट हो जाता है उसी तरह ईंधनसे तृप्त न होनेवाली अग्निकी भाँति सर्वदा हजारों युवतियोंसे अतृप्त रहनेवाले तुम परनारीका प्रसंग करके नष्ट हो जाओगे। (१३६-१३७) विनाशकाल उपस्थित होनेपर मनुष्यकी बुद्धि अवश्य नष्ट होती है। पूर्वकृत कर्मके योगसे वह अन्यथा नहीं की जा सकती। (१३८) तुमने जो परस्त्रीके साथ संसर्ग किया है उससे तुम जल्दी ही मृत्यु प्राप्त करोगे। बादमें नरकगतिमें जाकर हजारों दुःख प्राप्त करोगे। (१३९) हे रावण ! रत्नश्रवा आदि सुभटोंके कुलमें उत्पन्न होनेपर भी अनीतिकारी एवं अधम पुत्र तुमने कुलका विनाश किया है। (१४०) इस प्रकार कहे जानेपर क्रुद्ध हो चिल्ला उठा कि दुर्वचनसे भरे हुए इसको नगरके बीच पीटो। (१४१) मजबूत जंजीरसे बँधे हुए इसे नगरीके प्रत्येक घरके पाससे चलाओ। श्रेष्ठ लोगों द्वारा अपमानित यह भले शोक करे। (१४२)

रावणने जब ऐसा कहा तब रुष्ट हनुमानने, जिस तरह एक सुसाधु स्नेहका बन्धन तोड़ डालता है, उसी तरह बन्धनोंको तोड़ डाला। (१४३) आकाशमें उड़कर हनुमानने हजारों स्तम्भोंसे व्याप्त तथा रत्नोंसे सुशोभित रावणके भवनको

उप्पइऊण नहयले, थम्भसहस्साउलं रयणचित्तं । भञ्जइ रावणभवणं, हणुवो चलणप्पहारेहिं ॥ १४४ ॥
तेण पडन्तेण इमा, गाढं चिय जन्तिया वि तुङ्गेसु । सायरवरेण समयं, सयला आकम्पिया वसुहा ॥ १४५ ॥
बहुभवण[1]तोरणा सा, लङ्का काऊण भग्गपायारा । अगणियपडिवक्खभओ, उप्पइओ नहयलं हणुओ ॥ १४६ ॥
मन्दोयरीएँ सिट्ठो, सीयाए मारुई इमो भद्दे! । छेत्तूण वन्धणाइं, वच्चई किक्किन्धपुरहुत्तो ॥ १४७ ॥
जन्तस्स जणयधूया, घत्तइ पुप्फञ्जली सुपरितुट्ठा । जपइ गहाऽणुकूला, होन्तु अविग्घं तुमं निच्चं ॥ १४८ ॥
इय सुचरियकम्मा होन्ति विक्खायकित्ती, अरिदढपरिवद्धा ते विमुञ्चन्ति खिप्पं ।
विविहसुहनिहाणं आसयन्ती विसिट्ठं, विमलकयविहाणा जे इह भवजीवा ॥ १४९ ॥
॥ इय पउमचरिए हणुवलङ्कानिग्गमणं नामं तिपञ्चासइमं पव्वं समत्तं ॥

## ५४. लंकापत्थाणपव्वं

अह सो कमेण पत्तो, किक्किन्धिं मारुई बलसमग्गो । दिट्ठो वाणरवइणा, अब्भुट्ठेऊण आलत्तो ॥ १ ॥
समरवलियाण एत्तो, सम्माणं वरभडाण काऊणं । सुग्गीवेण समाणं, पउमसयासं समल्लीणो ॥ २ ॥
काऊण सिरपणामं, हणुवो चूडामणिं समप्पेउं । रामस्स अपरिसेसं, साहइ वत्तं पिययमाए ॥ ३ ॥
गन्तूण मए सामिय!, दिट्ठा तुह गेहिणी वरुज्जाणे । आवद्धकेसवेणी, मलिणकवोला पगलियंसू ॥ ४ ॥
वामकरधरियवयणा, मुञ्चन्ती दीह-उण्हनीसासे । तुह दरिसणं महाजस!, एगग्गमणा विचिन्तेन्ती ॥ ५ ॥
पायवडिएण सामिय!, समप्पिओ अङ्गुलीयओ तीए । वत्ता य कुसलमाई, सवा तुह सन्तिया सिट्ठा ॥ ६ ॥

---

पादप्रहारोंसे तोड़ डाला। (१४४) गिरते हुए उसने ऊँचे प्राकारोंसे अत्यन्त नियंत्रित होनेपर भी सागरके साथ सारी पृथ्वीको कँपा दिया। (१४५) अनेक भवन और उत्तम तोरणोंसे युक्त लंकाको भग्न परकोटेवाली करके शत्रुके भयकी परवाह किये बिना हनुमान आकाशमें उड़ा। (१४६) तब मन्दोदरीने सीतासे कहा कि, भद्रे! बन्धनोंको तोड़कर यह मारुति किष्किन्धिपुरीकी ओर जा रहा है। (१४७) जाते हुए हनुमानको अत्यन्त आनन्दित सीताने पुष्पांजलि अर्पित की और कहा कि तुम्हें ग्रह सर्वदा अनुकूल हों तथा तुम सदा निर्विघ्न रहो। (१४८) इस प्रकार पुण्यकर्म करनेवाले पुरुष विख्यातयशा होते हैं। शत्रुके द्वारा मजबूतीसे पकड़े जानेपर भी वे जल्दी छुटकारा पाते हैं। यहाँ जो विमल आचरण करनेवाले भव्य जीव होते हैं वे विविध सुखोंका निधान प्राप्त करते हैं। (१४९)

॥ पद्मचरितमें हनुमानका लंकागमन नामक तिरपनवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ५४. लंकाकी ओर प्रस्थान

क्रमश गमन करता हुआ हनुमान ससैन्य किष्किन्धिमें आ पहुँचा। वानरपतिने उसे देखा और खड़े होकर उसका आलिंगन किया। (१) तब युद्धमेंसे लौटे हुए सुभटवरोंका सम्मान करके सुग्रीवके साथ वह रामके पास गया। (२) सिरसे प्रणाम करके हनुमानने रामको चूड़ामणि दिया और प्रियतमा सीताका सारा वृत्तान्त कह सुनाया। (३) हे स्वामी! जा करके मैंने बालोंकी वेणी बाँधी हुई, मलिन कपोलोंवाली तथा रोती हुई आपकी गृहिणीको एक सुन्दर उद्यानमें देखा। (४) हे महायश! बायें हाथ पर मुँह रखी हुई, दीर्घ एवं उष्ण निःश्वास छोड़ती हुई वह एकाग्रमनसे आपके दर्शनके लिए सोचा करती थी। (५) हे स्वामी! पैरोंमें गिरकर मैंने उन्हें अँगूठी दी तथा कुशलवार्ता आदि सारी बात कही। (६)

---

1. तोरणघरं लङ्कं काऊण भग्गपायारं—प्रत्य०।

सुणिऊण तुज्झ वत्तं, परं पमोयं गया जणयधूया । पुच्छइ पुणो पुणो वि य, हरिसवसुब्भिन्नरोमञ्चा ॥ ७ ॥
पवणतणएण सीया, जं सिट्ठा राहवस्स जीवन्ती । तं हरिसवसगओ च्चिय, न माइ नियएसु अङ्गेसु ॥ ८ ॥
आसासिओ य पउमो, अहियं चूडामणीएँ गहियाए । अमएण व फुसियङ्गो, साभिन्नाणाएँ वत्ताए ॥ ९ ॥
अन्नं पि सुणसु सामिय!, वयणं जं तुज्झ तीएँ सदिट्ठं । जइ नाऽऽगच्छसि तुरियं, तो मरणं मे धुवं एत्थं ॥ १० ॥
चिन्तासागरवडिया, तुह विरहविसंठुला जणयधूया । दुक्खं गमेइ दियहा, रक्खसजुवईसु पडिरुद्धा ॥ ११ ॥
सोऊण पउमनाहो, साहिन्नाणं पियाएँ पडिवत्तिं । सोगसमुच्छइयहियओ, अहिय च्चिय दुक्खिओ जाओ ॥ १२ ॥
चिन्तेऊण पवत्तो, अहोमुहो दीहमुक्कनीसासो । निन्दइ पुणो पुणो च्चिय, निययं दुक्खासयं जीयं ॥ १३ ॥
तं एव चिन्तयन्तं, सोमित्ती भणइ राहवं एत्तो । किं सोयसि देव! तुमं, देहि मणं नियकरणिज्जे ॥ १४ ॥
कज्जं तु दीहसुत्तं, लक्खिज्जइ कइवरस्स चित्तेणं । वाहरिओ वि चिरावइ, सो वि हु भामण्डलो सामि! ॥ १५ ॥
अम्हेहि निच्छएणं, गन्तव्वं दहमुहस्स नियपुरी । न य वाहासु महाजस!, उत्तरिउं तीरए उदही ॥ १६ ॥
अह भणइ सीहणाओ, लक्खण! किं एव भाससे गरुयं । सव्वेण वि कायव्वं, अप्पहियं चेव पुरिसेणं ॥ १७ ॥
जं मारुईण लङ्का, भग्गा वरभवण-तुङ्गपायारा । तं रुट्ठे दहवयणे, होहइ संगाममरणऽम्ह ॥ १८ ॥
तं भणइ चन्दरस्सी, किं व गओ सीहनाय! संतासं? । को रावणस्स वीहइ, सपइ आसन्नमरणस्स? ॥ १९ ॥
अम्ह वले विक्खाया, अत्थि भडा खेयरा महारहिणो । वल-सत्ति-कन्तिजुत्ता, वहवे सगामसोंडीरा ॥ २० ॥
घणरइ-भूय-निणाओ, गयवरघोसो तहेव कूरो य । केलीगिलो य भीमो, कुण्डो रवि-अङ्गओ चेव ॥ २१ ॥
नल-नील-विज्जुवयणो, मन्दरमाली तहा असणिवेगो । राया य चन्दजोई, सीहरहो सायरो धीरो ॥ २२ ॥

---

आपका समाचार सुनकर सीता वहुत ही आनंदित हुई और हर्षसे रोमांचित वह पुन पुन पूछने लगी। (७) हनुमानने रामसे जीती हुई सीताके वारेमें जो कहा उससे अत्यन्त आनन्द-विभोर वे अपने अंगोंमे नहीं समाते थे। (८) ग्रहण किये गये चूड़ामणिसे राम अत्यधिक आश्वस्त हुए। अभिज्ञानयुक्त समाचार पाकर अमृतने मानो शरीरको छू लिया हो इस तरह वे प्रफुल्लित हुए। (९)

हनुमानने आगे कहा कि, हे स्वामी! आपके लिए उन्होंने जो दूसरा सन्देश दिया है वह भी आप सुनें। यदि आप जल्दी नहीं आयेंगे तो मेरी मृत्यु यहाँ निश्चित है। (१०) चिन्ता-सागरमें पडी हुई, आपके विरहसे व्याकुल तथा राक्षसयुवतियोंसे घिरी हुई सीता दु खसे दिन विताती है। (११) अभिज्ञानके साथ प्रियाका समाचार सुनकर सतत शोकसे आच्छादित हृदयवाले राम और भी अधिक दु खित हुए। (१२) नीचा मुँह करके दीर्घ निश्वास छोड़ते हुए राम चिन्ता करने लगे और दु खसे परिपूर्ण अपने जीवनकी पुन. पुन निन्दा करने लगे। (१३) तव इस प्रकार सोचते हुए रामसे लक्ष्मणने कहा कि, हे देव! आप शोक क्यों करते हैं? अपने कर्तव्यमें आप मन लगाइये। (१४) हे स्वामी! कपिवर सुग्रीवके मनसे कार्य लम्बा दिखाई पड़ता है और कहलाने पर भी वह भामण्डल देर कर रहा है। (१५) हमें अवश्य ही रावणकी अपनी नगरीमें जाना चाहिए; परन्तु हे महायश! समुद्र हाथोंसे तैरकर पार नहीं किया जा सकता। (१६) इस पर सिंहनाद नामक खेचरने कहा कि, हे लक्ष्मण! ऐसी अभिमानपूर्ण कठिन वात तुम क्यों कहते हो! सव पुरुषोंको जिसमें अपना हित हो वह करना चाहिए। (१७) उत्तम भवनों और ऊँचे प्राकारसे युक्त लंकाका हनुमानने जो विनाश किया है उससे कुपित रावणके साथके संग्राममें हमारा मरण होगा। (१८) इस पर उसे चन्द्ररश्मिने कहा कि, हे सिंहनाद! क्या तुम डर गये? जिसका समीपमें मरण है ऐसे रावणसे कौन डरता है? (१९) हमारी सेनामें वल, शक्ति एवं कान्तिसे युक्त तथा संग्राममें वीर वहुतसे महारथी और विख्यात विद्याधर सुभट हैं। (२०) घनरति, भूतनिनाद, गजवरघोष, क्रूर, केली, गिल, भीम, कुण्ड, रवि, अंगद, नल, नील, विद्युद्वदन, मन्दरमाली, अशनिवेग, राजा चन्द्रज्योति, सिंहरथ, धीरसागर, वज्रदंष्ट्रा, उल्कालांगूल, वीर दिनकर. उज्ज्वलकीर्ति हनुमान और भामण्डल राजा हैं। इनके अतिरिक्त महेन्द्रकेतु,

एत्तो य वज्जदन्तो, उक्काल-ऽङ्गूल-दिणयरो वीरो । उज्जलकित्ती हणुओ, हवइ य भामण्डलो राया ॥ २३ ॥
अन्नो महिन्दकेऊ, पवणगई तह पसन्नकित्ती य । एए अन्ने य बहू, अत्थि भडा वाणरबलम्मि ॥ २४ ॥
दट्ठूण वाणरभडे, मज्झत्थे राहवो अइतुरन्तो । भिउडीए कुडिलमुहो, खणेण जाओ कयन्तो व्व ॥ २५ ॥
घेत्तूण चावरयणं, अप्फालइ सजलजलहरनिणाय । दिट्ठिं च विज्जुसरिसं, देइह लङ्कापुरिंतेण ॥ २६ ॥
पलयरविसन्निभयास, राम दट्ठूण वाणरा सव्वे । सिग्घ च गमणसज्जा, जाया परिहत्थउच्छाहा ॥ २७ ॥
मग्गसिरबहुलपक्खे, पञ्चमिदिवसे दिवायरे उदिए । सुहकरण-लग्ग-जोए, अह ताण पयाणय जायं ॥ २८ ॥
दिट्ठो सिही जलन्तो, निद्धूमो पयलदाहिणावत्तो । आहरणभूसियङ्गी, महिला सेओ य जच्चासो ॥ २९ ॥
निग्गन्थमुणिवरिन्दो, छत्त हयहेसियं तहा कलसो । पवणो य सुरहिगधो, अहिणव तोरणं विउल ॥ ३० ॥
खीरदुमम्मि य वासइ, वामत्थो वायसो चलियपक्खो । वरभेरि-सङ्खसद्दो, सिद्धी[1] सिग्घं पयासेन्ति ॥ ३१ ॥
एए अन्ने य बहू, पसत्थसउणा पयाणकालम्मि । जाया य मङ्गलरवा, लङ्काहिमुहस्स रामस्स ॥ ३२ ॥
जह चन्दो परिवड्ढइ, सियपक्खे तह य खेयरबलेणं । आपूरइ पउमाभो, अहियं सुग्गीवसन्निहिओ ॥ ३३ ॥
राया किक्किन्धिवई, हणुओ दुम्मरिसणो नलो नीलो । तह य सुसेणो सल्लो, बहवे कुमुयाइणो सुहडा ॥ ३४ ॥
एए वाणरचिन्धा, महाबला सयलसाहणसमग्गा । गसमाणा इव गयण, जन्ति महातूरकयसद्दा ॥ ३५ ॥
हारो विराहियस्स वि, चिन्ध जम्बूणयस्स वडरुक्खो । सीहरवस्स य सीहो, हत्थी पुण मेहकन्तस्स ॥ ३६ ॥
जाणेसु वाहणेसु य, विमाण-गय-तुरय-रहवराईसु । गन्तु समुज्जया ते, लङ्काहिमुहा पवणवेगा ॥ ३७ ॥
दिव्वविमाणारूढो, पउमो सह लक्खणेण वच्चन्तो । रेहइ सुहडपरिमिओ, इन्दो इव लोयपालेहिं ॥ ३८ ॥

---

पवनगति तथा प्रसन्नकीर्ति—ये तथा दूसरे भी बहुत-से सुभट वानरसैन्यमें हैं। (२१-२४) वानर-सुभटोंको उदासीन देखकर अतिशीघ्र भौंहें चढ़ानेसे भयंकर मुखवाले राम क्षणभरमें यम जैसे हो गये। (२५) चापरत्नको उठाकर उन्होंने सजल बादलोंकी गर्जनाकी भाँति उसका आस्फालन किया तथा बिजली जैसी दृष्टि लंकापुरी पर लगाई। (२६) प्रलयकालीन सूर्य सरीखे रामको देखकर उत्साहसे परिपूर्ण सब वानर शीघ्र ही गमनके लिए तैयार हो गये। (२७)

अगहन महीनेके कृष्ण पक्षकी पञ्चमीके दिन सूर्योदय होने पर शुभकरण और लग्नके योगमें उनका प्रयाण हुआ। (२८) उस समय दक्षिणावर्तवाली और निर्धूम जलती आग, आभूषणोंसे विभूषित शरीरवाली स्त्री. उत्तम जातिका श्वेत घोड़ा, निर्ग्रन्थ मुनिवर, छत्र, घोड़ेकी हिनहिनाहट, कलश, मीठी गन्धवाला पवन, विशाल अभिनव तोरण, क्षीरवृक्षके ऊपर बाईं ओर स्थित चंचल पंखवाले कौएका बोलना तथा उत्तम भेरि व शंखका शब्द—ये शीघ्र सफलताकी सूचना कर रहे थे। (२९-३१) ये तथा दूसरे भी बहुतसे शुभ शकुन तथा मंगल शब्द लंकाकी ओर प्रयाण करते समय रामको हुए। (३२) जिस प्रकार शुक्ल पक्षमें चन्द्रमा बढ़ता है उसी प्रकार सुग्रीवसे युक्त रामकी कान्ति खेचर सेनाके कारण अधिक बढ़ रही थी। (३३) किष्किन्धिपति राजा सुग्रीव, हनुमान, दुर्मर्षण, नल, नील, सुषेण, शल्य तथा कुमुद आदि बहुतसे सुभट—वानरके चिह्नवाले ये महाबली तथा समग्र सैन्यसे सम्पन्न हो बड़े बड़े वाद्योंसे शब्द करते हुए मानो आकाशको ग्रसते हों इस तरह चल पड़े। (३४-३५) विराधितका चिह्न हार, जाम्बूनदका चिह्न वटवृक्ष, सिंहरवका चिह्न सिंह तथा मेघकान्तका चिह्न हाथी शोभित हो रहा था। (३६) विमान, हाथी, घोड़े एवं रथ आदि यान और वाहनमें पवनके जैसे वेगवाले वे लंकाकी ओर जानेके लिए उद्यत हुए। (३७) लक्ष्मणके साथ दिव्य विमानमें आरूढ़ होकर जाते हुए तथा सुभटोंसे घिरे हुए राम लोकपालोंसे घिरे हुए इन्द्रकी भाँति शोभित हो रहे थे। (३८) क्षण भरमें ही वे जहाँ वेलन्धरपुरका स्वामी समुद्र रहता था

---

१. सिद्धिं—प्रत्य०।

अह ते खणेण पत्ता, वेलंधरपव्वयं मणभिरामं । वेलंधरपुरसामी, जत्थ समुद्दो वसइ राया ॥ ३९ ॥
वाणरवलं निएउं, तत्थ समुद्दो विनिग्गओ सिग्घं । निययवलेण समग्गो, नलस्स जुज्झे समावडिओ ॥ ४० ॥
अह सो समुद्दराया, नलेण निणिऊण रणमुहे बद्धो । मुक्को य निययनयरे, परिट्ठिओ राहवं पणओ ॥ ४१ ॥
रयणसिरी कमलसिरी, रयणसलाया तहेव गुणमाला । एयाउ समुद्देणं, दिन्नाओ लच्छिनिलयस्स ॥ ४२ ॥
तत्थ सुवेलपुरवरे, रयणिं गमिऊण उग्गए सूरे । लङ्काहिमुहा चलिया, जयसद्दुग्घुट्ठतूररवा ॥ ४३ ॥
वाणरवलेण दिट्ठा, लंका वरभवण-तुङ्गपागारा । सागरवरस्स मज्झे, आरामुज्जाणसुसमिद्धा ॥ ४४ ॥
नयरीऍ समासन्ने, हंसद्दीव तओ समणुपत्ता । अह ते हंसरहनिवं, निणिऊणं वासिया तत्थ ॥ ४५ ॥
भामण्डलस्स पुरिसो, रामेण पवेसिओ पवणवेगो । गन्तूण तस्स सव, विग्गहमादी परिकहेइ ॥ ४६ ॥
जत्तो जत्तो विहियसुकया जन्ति वीरा मणुस्सा, तत्तो तत्तो विजियरिउणो भोगसङ्गं लहन्ति ।
ताणं लोए न भवइ परं किंचि कज्ज असज्झं, तम्हा धम्मं कुणह विमलं लोगनाहाणुचिण्णं ॥ ४७ ॥

॥ इय पउमचरिए लङ्कापत्थाणाभिहाणं नाम चउपन्नासइमं पव्वं समत्तं ॥

## ५५. विभीसणसमागमपव्वं

अह तत्थ वाणरवलं, समागयं जाणिऊण आसन्ने । वेला लवणजलस्स व, खुहिया लङ्कापुरी[1] सवा ॥ १ ॥
आरुट्ठो दहवयणो, नियय मेलेइ साहण सयल । जाया घरे घरे चिय, सगामकहा जणवयस्स ॥ २ ॥
संगाममहाभेरी, पहया पडुपडह-तूरसघाया । सद्देण तेण सुहडा, सन्नद्धा सामियं पत्ता ॥ ३ ॥

उस वेलन्धर पर्वतके पास आ पहुँचे । (३९) वहाँ वानर-सैन्यको देखकर अपने समग्र सैन्यके साथ समुद्र सामना करनेके लिए शीघ्र ही निकल पड़ा और नलके साथ युद्धमें भिड़ गया । (४०) बादमें नलने युद्धमें जीतकर समुद्र राजाको बाँध लिया । रामके आगे प्रणत होने पर वह छोड़ दिया गया तथा अपने नगरमें प्रतिष्ठित किया गया । (४१) रत्नश्री, कमलश्री, रत्नशलाका तथा गुणमाला—ये कन्याएँ समुद्रने लक्ष्मणको दीं । (४२) उस सुवेलपुरमें रात बिताकर सूर्य उगने पर जयध्वनिका उद्घोष करनेवाले वाद्योंकी आवाजके साथ वे लंकाकी ओर चले । (४३) वानरसेनाने उत्तम भवन एवं ऊँचे किलेवाली तथा आराम एवं उद्यानोंसे समृद्ध लंकाको सागरके मध्यमें देखा । (४४) लंकानगरीके समीपमें आये हुए हंसद्वीपमें वे पहुँचे । हंसरथ राजाको जीतकर वे वहाँ ठहरे । (४५) पवनके जैसा वेगवाला एक पुरुष रामने भामण्डलके पास भेजा । जा करके उसने सारा विग्रह आदिका वृत्तान्त कह सुनाया । (४६) सुकृत करनेवाले मनुष्य जहाँ जहाँ जाते हैं वहाँ शत्रुओंको जीतकर भोगका संसर्ग प्राप्त करते हैं । उनके लिए लोकमें कोई भी कार्य असाध्य नहीं होता । अतः लोकनाथों द्वारा अनुष्ठित विमल धर्मका पालन करो । (४७)

॥ पद्मचरितमें लंकाकी ओर प्रस्थान नामक चौवनवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ५५. विभीषणका समागम

समीपमें वानरसेना आई है ऐसा जान लवणसागरके किनारेकी भाँति सारी लङ्कापुरी क्षुब्ध हो गई । (१) क्रुद्ध रावणने अपनी सारी सेना इकट्ठी की । लोगोंके घर-घरमें युद्धकी बात होने लगी । (२) बड़े-बड़े ढोल और वाद्योंके साथ युद्धकी महाभेरि वजाई गई । उससे उत्पन्न शब्दसे तैयार हो सब सुभट स्वामीके पास आ पहुँचे । (३) तब संग्रामके लिए

१. पुरीए पया—प्रत्य० ।

एत्तो लंकाहिवई, सगामसमुज्जयं पणमिऊणं । नयविहिविहूयबुद्धी, बिभीसणो भणइ निसुणेहि ॥ ४ ॥
तुह पहु ! परिट्ठिया इह, इन्दस्स व संपया महाविउला । ससि-सङ्ख-कुन्दधवलो, भमइ जसो तिहुयण सयल ॥ ५ ॥
महिलाहेउ सामिय !, मा नेहि परिक्खयं खणेण तुम । अप्पेहि जणयतणया[1], इमाएँ किं कारणं सिद्ध ? ॥ ६ ॥
न य हवइ एत्थ दोसो, हवइ गुणो केवलो तिहुयणम्मि । सुहसायरे निमग्गो, मुञ्जसु विज्जाहरमहिड्ढि ॥ ७ ॥
सुणिऊण वयणमेय, आरुट्ठो इन्दई भणइ एव । को तुज्झ आहियारो, जेण समुल्लवसि एरिसय ? ॥ ८ ॥
जइ वेरियाण बीहसि, अहिय सगामकायरो सि तुमं । निक्खित्तसत्थदण्डो, पविससु भवणोदर सिग्घ ॥ ९ ॥
निवडन्तसत्थनिवहे, सगामे मारिऊण अह सत्तु । खग्गेणाऽऽयड्ढिज्जइ, लच्छी वीरेण निक्खुत्तं ॥ १० ॥
लद्धूण उत्तम चिय, महिलारयण इम वसुमईए । किं मुच्चइ दहवयणो, जहा तुमे भासिय वयण ? ॥ ११ ॥
भणिओ विहीसणेण, निब्भच्छणकारण तओ वयण । पुत्तत्तणेण जाओ, वइरी लङ्काहिवस्स तुम ॥ १२ ॥
भवणे समुट्ठिय चिय, अग्गी[2] पूरेसि इन्धणेण तुम । अहिय हिय ति मन्नसि, जपन्तो एरिस वयण ॥ १३ ॥
कञ्चणघणपायार, लङ्का[3] लच्छीहरेण जाव न वि । भज्जइ सरेसु खिप्प, ताव समप्पेहि वइदेहिं ॥ १४ ॥
वज्जावत्तधणुधरं, रुसिय चिय राहव समरमज्झे । लच्छीहरेण समय, तुब्भे न य जोहिउ सक्का ॥ १५ ॥
जे तस्स गया पणइं, सुहडा कइदीववासिणो वहवे । माहिन्द-मलय-तीरा, सिरिपव्वय-हणुरुहाईया ॥ १६ ॥
केलीगिला य रयणा, तह य वेलधरा य नहतिलया । सञ्झाराया य तहा, दहिमुहदीवासया चेव ॥ १७ ॥
एव पभासयन्तं, विभीसण कोहपूरियामरिसो । आयड्ढिऊण खग्ग, दहवयणो उज्जओ हन्तुं ॥ १८ ॥
अमरिसवसगएण, तेण वि उम्मूलिओ रयणथम्भो । काऊण महाभिउडी, जेट्ठस्स अहिट्ठिओ पुरओ ॥ १९ ॥

---

उद्यत लंकेश रावणको प्रणाम करके नयविधिमें कुशल बुद्धिवाले विभीषणने कहा कि आप सुनें । (४) हे प्रभो ! इन्द्रके जैसी विपुल सम्पत्तिने आपके पास आश्रय लिया है और चन्द्रमा, शंख एवं कुन्द पुष्पके जैसा आपका धवल यश सारे त्रिभुवनमें व्याप्त है । (५) हे स्वामी ! एक स्त्रीके लिए क्षणभरमें तुम विनाश मत लाओ । जनकतनया सीताको दे दो । इससे कौनसा कार्य सिद्ध हुआ ? (६) ऐसा करनेमें कोई दोष नहीं होगा, बल्कि त्रिभुवनमें केवल गुण ही फैलेगा । सुखसागरमें निमग्न हो तुम विद्याधरोंके महान् ऐश्वर्यका उपभोग करो । (७)

यह वचन सुनकर कुपित इन्द्रजितने कहा कि तुम्हारा ऐसा कौन-सा अधिकार है जिससे तुम इस तरह बकबक करते हो ? (८) यदि तुम शत्रुओंसे डरते हो और संग्रामसे बहुत कायर हो गये हो तो शस्त्र एवं सैन्यका परित्याग करके घरके भीतर जल्दी ही घुस जाओ । (९) निश्चय ही, गिरते हुए शस्त्रसमूहवाले युद्धमें शत्रुको मारकर ही वीर पुरुष तलवारसे लक्ष्मीको आकर्षित करता है । (१०) पृथ्वीपरके इस उत्तम महिलारत्नको पाकर उसे क्या रावण, जैसा तुमने वचन कहा उस तरह, छोड़ दे ? (११) तब विभीषणने अवहेलना करनेवाला वचन कहा कि पुत्र रूपसे पैदा होनेपर भी तू रावणका वैरी हुआ है । (१२) मकानमें आग लगनेपर तू ईंधन डालता है । ऐसा वचन कहनेवाला तू अहितको हित मानता है । (१३) जबतक लक्ष्मण सोनेके बने हुए सघन प्राकारवाली लंकाको बाणोंसे नहीं तोड़ता तबतक सीताको सौंप दो । (१४) वज्रावर्त धनुषको धारण करनेवाले रुष्ट राम और लक्ष्मणके साथ तुम युद्धभूमिमें लड़नेके लिए समर्थ नहीं हो । (१५) हे दशमुख ! कपिद्वीपवासी बहुत-से सुभट, महेन्द्र, मलय, तीर, श्रीपर्वत, हनुरुह आदि तथा केलिकिल, रत्न, वेलन्धर, नभस्तिलक, सन्ध्याराग तथा दधिमुख आदि द्वीपाधिप उनकी शरणमें गये हैं । (१६-१७)

इस प्रकार कहते हुए विभीषणको गुस्सेसे भरा हुआ रावण तलवार खींचकर मारनेके लिए उद्यत हुआ । (१८) क्रोधके वशीभूत उसने भी रत्नका स्तम्भ उखाड़ लिया और भौंहें चढ़ाकर बड़े भाईके सामने खड़ा हुआ । (१९) युद्धके

---

१. तणय—प्रत्य० । २. अग्गि—प्रत्य० । ३. लङ्क—प्रत्य० ।

जुज्झं समुज्जया ते, कहकह वि निवारिया य भिच्चेहिं । निययभवणाणि नीया, इन्दइ तह भाणुयण्णेहिं ॥ २० ॥
रुट्ठो भणइ दहमुहो, निक्खमउ विहीसणो मह पुरीओ । पडिकूलमाणसेणं, ठिएण किं तेण दुट्ठेणं? ॥ २१ ॥
सो एव भणियमेत्तो, विहीसणो निग्गओ पुरवरीओ । अक्खोहिणीसु सहिओ, तीसाए पवरसेन्नस्स ॥ २२ ॥
वज्जिन्दुघणेभा वि य, विज्जुपयण्डासणी य घोरा य । कालाइमहासुहडा, विभीसणस्साऽऽसणसहीणा ॥ २३ ॥
सबल-परिवारसहिया, नाणाविहजाण-वाहणारूढा । छायन्ता गयणयलं, हसद्दीवम्मि अवइण्णा ॥ २४ ॥
दट्ठुं विहीसणवलं, जाओ च्चिय वाणराण आकम्पो । दारिद्दियाण नज्जइ, हिमवायहयाण हेमन्ते ॥ २५ ॥
पउमो वज्जावत्तं, गेण्हइ लच्छीहरो वि रविभासं । अन्ने वि आउहकरा, जाया कइसेन्नसामन्ता ॥ २६ ॥
जाव य वाणरसेन्नं, जायं चिय गहियपहरणावरणं । ताव य विहीसणेणं, रामस्स पवेसिओ दूओ ॥ २७ ॥
नमिऊण रामदेवं, दूओ परिकहइ परिफुडं सव्वं । सीयाएँ कारणेणं, भाइविरोहं जहावत्तं ॥ २८ ॥
मज्झ तुमं इह सरणं, विभीसणो भणइ नत्थि सदेहो । आणादाणेण पहू!, सम्माणं मे पयच्छाहि ॥ २९ ॥
एयन्तरम्मि रामो, मन्तीहि समं तओ कुणइ मन्तं । मइसायरो पवुत्तो, मह वयणं ताव निसुणेहि ॥ ३० ॥
छम्मेण कयाइ पहू!, विहीसणो पेसिओ दहमुहेणं । अहवा कलुसं पि जलं, खणेण विमलत्तणमुवेइ ॥ ३१ ॥
अह भणइ मइसमुद्दो, मन्ती सत्थागमाण उप्पत्ती । जपइ जणो विरोहो, जह जाओ ताण दोण्ह पि ॥ ३२ ॥
अन्नं च पहू! सुवइ, विहीसणो धम्म-नीइ-मइकुसलो । कह कुणइ असब्भावं, तुज्झुवरिं एरिसगुणो वि? ॥ ३३ ॥
अहवा किं न विरोहो, हवइह एक्कोदराण लोभेण । जह वत्तं अक्खाणं, तं एगमणा निसामेहि ॥ ३४ ॥
गिरिभूई गोभूई, दो वि जुवा णेमिसे परिवसन्ति । तत्थेव सूरदेवो, राया महिला मई तस्स ॥ ३५ ॥
सा ताण देइ दाणं, विप्पाण सुकयकारणट्ठाए । हेमं पुण पच्छन्नं, सुविसुद्धं सुप्पभूयं च ॥ ३६ ॥

---

लिए उद्यत उन दोनोंको किसी तरह भृत्योंने रोका। इन्द्रजित तथा भानुकर्णके द्वारा वे अपने अपने मकानमें ले जाये गये। (२०) रुष्ट रावणने कहा कि मेरी नगरीमेंसे विभीषणको निकाल दो। प्रतिकूल मानसवाले उस दुष्टका यहाँ रहनेसे क्या प्रयोजन? (२१) इस प्रकार कहा गया विभीषण तीस अक्षौहिणी उत्तम सेनाके साथ नगरीमेंसे बाहर निकला। (२२) वज्रेन्दु, घनेभ, विद्युत्, प्रचण्डाशनि, काल आदि विभीषणके अधीन रहनेवाले भयंकर महासुभट अपने समग्र परिवारके साथ नानाविध यान एवं वाहन पर सवार होकर गगनतलको छाते हुए हंसद्वीपमें उतरे। (२३-२४) विभीषणकी सेनाको देखकर हेमंतकालमें वर्फीली हवासे पीड़ित दरिद्रकी भाँति वानर काँपने लगे। (२५) रामने वज्रावर्त धनुष और लक्ष्मणने सूर्यहास तलवार उठाई। वानर सैन्यके दूसरे सामन्तोंने भी हाथमें आयुध धारण किये। (२६) जबतक वानरसैन्यने शस्त्र एवं कवच धारण किये तबतक तो विभीषणने एक दूत रामके पास भेजा। (२७) रामको नमन करके दूतने सीताके कारण भाइयोंमें जो विरोध हुआ था वह सब यथावत् स्पष्ट रूपसे कह सुनाया। (२८) 'आप मेरे लिए शरण रूप हैं'—ऐसा विभीषणने जो कहा है, इसमें सन्देह नहीं। अतः हे प्रभो! आज्ञा देकर मुझे सम्मान प्रदान करें। (२९) तब रामने मंत्रियोंके साथ विचारविनिमय किया। उस समय मतिसागरने कहा कि मेरा कहना आप सुनें। (३०) हे प्रभो! शायद कपटसे रावणने विभीषणको भेजा है, अथवा कलुषित जल भी थोड़ी देरमें निर्मलता धारण करता है। (३१) इस पर शास्त्र एवं आगमोंके जानकार मतिसमुद्र मंत्रीने कहा कि लोग कहते हैं कि उन दोनोंके बीच विरोध हुआ है। (३२) हे प्रभो! हमने दूसरा यह भी सुना है कि विभीषण धर्मबुद्धिवाला नीतिमें कुशल है। ऐसे गुणोंवाला आप पर असद्भाव कैसे रख सकता है? (३३) अथवा इस जगतमें सहोदर भाइयोंके बीच लोभवश क्या विरोध नहीं होता? इस विषयमें जो एक आख्यान है उसे ध्यानपूर्वक सुनें। (३४)

नैमिषारण्यमें गिरिभूति एवं गोभूति नामक दो युवा रहते थे। वहीं सूर्यदेव राजा था। उसकी रानी मति थी। (३५) उस मति रानीने उन दो ब्राह्मणोंको पुण्योपार्जनके लिए सुविशुद्ध और बहुत-सा सोना छिपा करके दानमें

दट्ठूण गिरी हेमं, कुणइ विरोहं सहोयरेण समं । लोभमहागहगहिओ, जाओ[1] रिवुसरिसपरिणामो ॥ ३७ ॥
अन्नं पि उवक्खाणं, कोसम्बीए महाधणो नाम । वणिओ कुरुविन्दा से, महिला पुत्ता य दो तस्स ॥ ३८ ॥
अहिदेवमहीदेवा, परलोयं पत्थिए तओ पियरे । सधणा य गया दोन्नि वि, परकूलं जाणवत्तेणं ॥ ३९ ॥
भण्डेण तेण रयणं, एक्कं घेत्तूण पडिनियत्ता ते । इच्छन्ति एक्कमेक्कं, हन्तूण तिव्वलोहिल्ला ॥ ४० ॥
आगन्तूण य सगिहं, जणणीऍ समप्पियं तु तं रयणं । सा वि य विसेण इच्छइ, घाएउं अत्तणो पुत्ते ॥ ४१ ॥
रुट्ठेहि तेहि रयणं, छूढं जउणानईऍ सलिलम्मि । तं धीवरेण लद्धं, पुणरवि ताणं घरे दिन्नं ॥ ४२ ॥
अह ते जणणीऍ समं, सामत्थेऊण जायसंवेगा । सचुण्णियं तं रयणं, सव्वे वि लयन्ति पव्वज्जं ॥ ४३ ॥
तम्हा लोहेण फुडं, हवइ विरोहो सहोयराणं पि । जह गिरि-गोभूईणं, तह अन्नाणं पि बहुयाणं ॥ ४४ ॥
सुणिऊण उवक्खाणं, एयं मन्तीण साहियं रामो । पडिहारं भणइ तओ, आणेहि विभीसणं तुरियं ॥ ४५ ॥
पडिहारेण य सिट्ठो, विभीसणो आगओ पउमनाहं । पणमइ पहट्ठमणसो, तेण वि अवगूहिओ धणियं ॥ ४६ ॥
मिलिए विहीसणभडे, जाओ च्चिय वाणराण आणन्दो । ताव य समत्तविज्जो, पत्तो भामण्डलो सिग्घं ॥ ४७ ॥
रामेण लक्खणेण य, अहियं सभासिओ जणयपुत्तो । सुग्गीवमाइएहिं, अन्नेहिं वाणरभडेहिं ॥ ४८ ॥
तत्थेव हंसदीवे, दियहा गमिऊण अट्ठ बलसहिया । लङ्काहिमुहा चलिया, सन्नद्धा राम-सोमित्ती ॥ ४९ ॥
अह जोयणाणि वीसं, रुद्धं तं तीऍ समरभूमीए । न य नज्जइ परिमाणं, आयामस्सातिदीहस्स ॥ ५० ॥
नाणाविहकयचिन्धं, नाणाविहगय-तुरङ्ग-पाइक्कं । दिट्ठं चिय एज्जन्तं, वाणरसेन्नं निसियरेहिं ॥ ५१ ॥
अह भाणुसरिसवण्णा, मेहनिहा गयणवल्लभा कणया । गन्धव्वगीयनयरा, सूरा तह कप्पवासी य ॥ ५२ ॥

---

दिया। (३६) गिरिभूतिने सोना देखकर सहोदर भाईके साथ विरोध किया। लोभरूपी महाग्रहसे ग्रस्त वह शत्रुके जैसे परिणामवाला हो गया। (३७)

दूसरी भी एक कहानी है। कौशाम्बी नगरीमे महाधन नामका एक वणिक् था। कुरुविन्दा उसकी पत्नी थी। उसके दो पुत्र थे। (३८) पिताके परलोक जाने पर अहिदेव और महीदेव दोनों वेचनेकी सामग्री लेकर जलयानसे विदेशमे गये। (३९) उन पदार्थोंसे एक रत्न लेकर वे वापस लौटे। तीव्र लोभवश वे एक-दूसरेको मारनेके लिए सोचने लगे। (४०) अपने घर पर आकर उन्होंने अपनी माताको वह रत्न दिया। वह भी विष द्वारा अपने पुत्रोंको मारना चाहती थी। (४१) रुष्ट उन्होंने वह रत्न यमुना नदीके जलमे फेंक दिया। धीवरने वह रत्न पाया। उसने पुन उनके घरमे दिया। (४२) माताके साथ परामर्श करके वैराग्ययुक्त उन्होंने वह रत्न चूर-चूर कर डाला। सबने प्रव्रज्या ली। (४३) अत. गिरिभूति और गोभूतिकी तरह दूसरे भी बहुतसे सगे भाइयोंमे लोभके कारण अत्यन्त विरोध होता है। (४४)

मंत्रियों द्वारा कहा गया यह आख्यान सुनकर रामने प्रतिहारीसे कहा कि जल्दी ही विभीषणको लिवा लाओ। (४५) प्रतिहारीके द्वारा कहा गया विभीषण रामके पास आया और मनमे प्रसन्न हो प्रणाम किया। उन्होंने भी उसे गाढ़ आलिंगन दिया। (४६) विभीषणके मिलनेपर वानरोंको आनन्द हुआ। उसी समय विद्या जिसने सिद्ध की है ऐसा भामण्डल भी शीघ्र ही वहाँ आ पहुँचा। (४७) राम, लक्ष्मण तथा सुग्रीव आदि दूसरे वानर-सुभटोंने जनकपुत्र भामण्डलके साथ खूब वातें कीं। (४८) उसी हँसद्वीपमे आठ दिन विताकर राम एवं लक्ष्मण तैयार हो सेना के साथ लंकाकी ओर चले। (४९) उस समरभूमिके वीस योजन उस सेनाने रोके। उस रणभूमिके अतिदीर्घ विस्तारका तो परिमाण भी ज्ञात नहीं होता था। (५०) नानाविध चिह्न किये हुए नानाविध हाथी, घोड़े तथा पदातियोंसे युक्त वानर सैन्यको राक्षसोंने आते देखा। (५१)

सूर्यके सदृश वर्णवाले मेघनिभ, गगनवल्लभ, कनक, गन्धर्व गीतनगर, सूर्य, कल्पवासी, सिंहपुर, शोभ, गीतपुर,

---

१. जाओ य रिवूसपरिणामो—मु०।

सीहपुरा सोहा वि य, गीयपुरा मन्दिरा य बहुणाया । लच्छीपुरा य किन्नर-गीया य तहा महासेला ॥ ५३ ॥
सुरणेउरा य मलया, सिरिमन्ता सिरिपहा य सिरिनिलया । ससिनाया य रिवुजया, मत्तण्डा भावविसाला य ॥ ५४ ॥
आणन्दा परिखेया, जोइसदण्डा जयास-रयणपुरा । जे एव पुराहिवई, अन्ने वि समागया सुहडा ॥ ५५ ॥
एए अन्ने य बहू, अहिय सन्नाह-आउहाईसु । पूएइ रक्खसवई, पिया व पुत्ते सिणेहेण ॥ ५६ ॥
अक्खोहिणी सहस्सा, हवन्ति चत्तारि बहुजणुद्दिट्ठा । रावणबलस्स एवं, मगहवई ! होइ परिमाण ॥ ५७ ॥
अक्खोहिणीसहस्सं, एक्कं चिय वाणराण सव्वाण । भामण्डलेण समयं, भणियं चउरङ्गसेन्नस्स ॥ ५८ ॥
राया कइद्धयाणं, समयं भामण्डलेण उज्जुत्तो । परिवेढिऊण रामो, लक्खणसहिओ ठिओ तत्थ ॥ ५९ ॥

पुण्णोदयम्मि पुरिसस्स दढा वि सत्तू, मित्तत्तण उवणमन्ति कयाणुकारी ।
पुण्णावसाणसमए विमला वि बन्धू, वेरी हवन्ति नियमं पि हु छिद्दभाई ॥ ६० ॥

॥ इय पउमचरिए विभीसणसमागमविहाणं नाम पञ्चावन्नं पव्वं समत्तं ॥

## ५६. रावणबलनिग्गमणपव्वं

परिपुच्छइ मगहवई, गणाहियं पणमिऊण भावेण । अक्खोहिणीएँ भयवं !, कहेहि एक्काएँ परिमाणं ॥ १ ॥
अह भणइ इन्दभूई, अट्ठसु गणणासु भेयभिन्नासु । सन्जोएण चउण्हं, हवइ य अक्खोहिणी एक्का ॥ २ ॥
भेओऽत्थ पढम पन्ती, सेणा सेणामुह हवइ गुम्म । अह वाहिणी उ पियणा, चमू तहाऽणिक्किणी अन्तो ॥ ३ ॥
एक्को हत्थी एक्को य रहवरो तिण्णि चेव वरतुरया । पञ्चेव य पाइक्का, एसा पन्ती समुद्दिट्ठा ॥ ४ ॥

---

मन्दिर, बहुनाद, लक्ष्मीपुर, किन्नरगीत, महाशैल, सुरनुपूर मलय, श्रीमान्, श्रीपथ, श्रीनिलय, शशिनाद, रिपुजय, मार्तण्ड, भाविलास, आनन्द, परिखेद, ज्योतिर्दण्ड, जय, अश्वरत्नपुर—इन नगरोंके अधिपति तथा बहुत-से सुभट आये। (५२-५५) पुत्रोंके द्वारा स्नेहपूर्वक अर्चित पिताकी भाँति इन तथा दूसरे बहुत-से सुभटों द्वारा सन्नाह, आयुध आदि से राक्षसपति रावण पूजा गया। (५६) बुधजनों द्वारा कही गई चार हजार अक्षौहिणियाँ थीं। हे मगधपति श्रेणिक ! रावणकी सेनाका इतना परिमाण था। (५७) भामण्डलके साथ सब वानरोंकी चतुरंगसेना एक हजार अक्षौहिणी कही जाती थी। (५८) भामण्डलके साथ वानरध्वजवालोंका उद्योगी राजा सुग्रीव लक्ष्मण सहित रामको घेरकर वहाँ बैठा। (५९) पुण्यका उदय होनेपर मनुष्यके प्रबल शत्रु सेवक बनकर मित्रता प्राप्त करते हैं, और पुण्यका अवसान होनेपर विमल बन्धु भी छिद्रान्वेषी शत्रु बन जाते हैं। (६०)

॥ पद्मचरितमें विभीषणका समागम नामका पचपनवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ५६. रावणकी सेनाका निर्गमन

मगधपतिने गणाधिप गौतमको भावपूर्वक प्रणाम करके पूछा कि, भगवन् ! एक अक्षौहिणीका परिमाण आप कहें। (१) तब इन्द्रभूति गौतमने कहा कि आठ प्रकारकी गणना तथा चार ( चतुरग ) के संयोगसे एक अक्षौहिणी होती है। (२) इसमें पहला भेद पंक्ति, फिर सेना, सेनामुख, गुल्म, वाहिनी, पृतना, चमू तथा अंतिम अनीकिनी—ये आठ भेद हैं। (३) एक हाथी, एक रथ, तीन उत्तम घोड़े तथा पाँच प्यादे—इसे पंक्ति कहते हैं। (४) पंक्तिसे तिगुनी सेना,

पन्ती तिउणा सेणा, सेणा तिउणा मुहं हवइ एक्कं । सेणामुहाणि तिण्णि उ, गुम्मं एत्तो समक्खायं ॥ ५ ॥
गुम्माणि तिण्णि एक्का य वाहिणी सा वि तिगुणिया पियणा । पियणाउ तिण्णि य चमू, तिण्णि चमूऽणिक्किणी भणिया॥६॥
दस य अणिक्किणिनामाउ होइ अक्खोहिणी अहऽक्खाया । सखा एक्केक्कस्स उ, अङ्गस्स तओ परिकहेमि ॥ ७ ॥
एयावीस सहस्सा, सत्तरिसहियाणि अट्ठ य सयाणि । एसा रहाण सखा, हत्थीण वि एत्तिया चेव ॥ ८ ॥
एक्कं च सयसहस्सं, नव य सहस्सा सयाणि तिण्णेव । पन्नासा चेव तहा, जोहाण वि एत्तिया सखा ॥ ९ ॥
पञ्चुत्तरा य सट्ठी, होइ सहस्साणि छ च्चिय सयाणि । दस चेव वरतुरङ्गा, सखा अक्खोहिणीए उ ॥ १० ॥
अट्ठारस य सहस्सा, सत्त सया दोण्णि सयसहस्साइ । एक्का य इमा संखा, सेणिय ! अक्खोहिणीए य ॥ ११ ॥
अह एत्तो रामवलं, दट्ठूणं आगय समासन्ने । रक्खसभडा वि तुरिया, सन्नद्धा वाहणसमग्गा ॥ १२ ॥
केइ भडा सहस त्ति य, सन्नाहसमोत्थया गहियसत्था । रुज्झन्ति कामिणीहिं, रणरसउक्कण्ठिया सूरा ॥ १३ ॥
सन्नाहकण्ठसुत्ते, घेत्तूण भणइ पिययम कन्ता । सामि ! रणे आवडिय, पहणेज्जसु अहिमुह सुहड ॥ १४ ॥
अन्ना पइ नियच्छइ, जह पिट्ठिं रणमुहे न देसि तुम । मा सहियणस्स पुरओ, ओगुट्ठिं नाह ! काहिसि मे ॥ १५ ॥
का वि पिय रणतुरिय, अहिय ईसालुणी भणइ एव । मोत्तूण मए सामिय !, किं तुह कित्ती पिया जाया ? ॥१६॥
अहिणववणङ्किय ते, नाह ! तुम वयणपङ्कयं एय । जसलुद्धयस्स अहिय, चुम्बिस्से हं पविहसन्ती ॥ १७ ॥
अन्ना वि वीरमहिला, चुम्बइ कन्तस्स चेव मुहकमलं । मोइज्जन्ती न मुयइ, कुसुमं पिव महुयरी सत्ता ॥ १८ ॥
अन्ना वि तत्थ[1] सुहडी, कण्ठे दइयस्स गहियसत्थस्स । डोलायन्ती रेहइ, नलिणि व्व महागइन्दस्स ॥ १९ ॥
एव ते वरसुहडा, नाणाचेट्ठासु जणियसंवन्धा । अह भासिउ पयत्ता, कन्तासथावणुल्लावे ॥ २० ॥

सेनासे तिगुना एक सेनामुख होता है। तीन सेनामुखसे एक गुल्म कहा जाता है। तीन गुल्मोंकी एक वाहिनी, वह भी तिगुनी होनेपर एक पृतना, तीन पृतनासे एक चमू और तीन चमुओंकी एक अनीकनी होती है। (५-६) दस अनिकनियोंसे एक अक्षौहिणी कही जाती है। अब एक-एक अंगकी संख्या मैं कहता हूँ। (७) इक्कीस हज़ार, आठ सौ सत्तर—यह रथोंकी सख्या है। हाथियोंकी भी इतनी ही है। (८) एक लाख, नौ हजार, तीन सौ पचास—इतनी योद्धाओंकी संख्या है। (९) पैंसठ हज़ार, छ सौ दस—एक अक्षौहिणीमें इतनी संख्यामें उत्तम घोड़े होते हैं। (१०) हे श्रेणिक! एक अक्षौहिणीकी कुल संख्या दो लाख, अठारह हज़ार और सात सौ ( २१,८७०+२१,८७०, +१,०९,३५०+६५,६१० = २,१८,७०० ) होती है (११)

उधर रामके सैन्यको समीप आया देख राक्षस-सुभट भी वाहनोंके साथ जल्दी ही तैयार हो गये। (१२) सन्नाह धारण किये हुए तथा शस्त्र लिये हुए रणरसमें उत्कण्ठित कई शूर सुभट स्त्रियों द्वारा रोके गये। (१३) सन्नाहका कण्ठसूत्र पकड़कर कोई कान्ता प्रियतमसे कहती थी कि, हे नाथ! युद्धमें सामने आनेवाले सुभटको मार डालना। (१४) दूसरी स्त्री पतिसे कहती थी कि हे नाथ! युद्धमें तुम पीठ मत दिखाना, अन्यथा सखियोंके समक्ष मुझे लज्जाके मारे घूँघट निकालना पड़ेगा। (१५) युद्धके लिए अधिक जल्दी करनेवाले पतिको कोई ईर्ष्यालु स्त्री ऐसा कहती थी कि, हे स्वामी! मुझे छोड़कर क्या तुम्हें कीर्ति प्रिय हुई है ? (१६) हे नाथ! यशके लोभी तुम्हारे नये घावसे चिह्नित इस मुखकमलको मैं हँसकर अधिक चुम्बन करूँगी। (१७) अन्य कोई वीरमहिला पतिके मुखकमलका चुम्बन करती थी और पुष्पमें आसक्त भ्रमरीकी भाँति वह छुड़ाने पर भी नहीं छोड़ती थी। (१८) एक दूसरी महिला शस्त्र धारण किये हुए पतिके कण्ठमें, महागजेन्द्र द्वारा गृहीत नलिनीकी भाँति, डोलती हुई शोभित हो रही थी। (१९)

इस प्रकार नानाविध चेष्टाओंसे प्रेम-भाव उत्पन्न किये हुए सुभट स्त्रियोंको सान्त्वना देनेके वचन कहने लगे। (२०)

१. तत्थ महिला कण्ठे—प्रत्य०।

मा मे धरेहि सुन्दरि !, मुञ्चसु अन्नेहि रणजसो[1] गहिओ । पेच्छन्ताण वरतणू !, अम्हं किं जीवियव्वेणं ॥ २१ ॥
धन्ना ते नरवसभा, भद्दे ! जे रणमुहं गया पढमं । जुज्झन्ति सवडहुत्ता, जणयन्ता रिवुबलाकम्पं ॥ २२ ॥
करिवरदन्तुब्भिन्ना, डोलालीलाइयं रणे सुहडा । रिवुकयसाहुक्कारं, पुण्णेहि विणा न पावन्ति ॥ २३ ॥
एक्कं चिय रणरागो, विइयं चिय सुयणुपेम्मपडिबन्धो । पेम्मेण अमरिसेण य, दोण्णि वि भाए भडो जाओ ॥२४॥
ताण जणेण तिहुयणं, अलंकियं सुयणु ! वीरपुरिसाणं । जाण धणियस्स पुरओ, निवडन्ति रणम्मि असिघाया ॥२५॥
एएसु य अन्नेसु य, महुरालावेसु निययकन्ताओ । संथाविऊण सुहडा, निग्गन्तुं चेव आढत्ता ॥ २६ ॥
पढमं विणिग्गया ते, हत्थ-पहत्था पुरीएँ बलसहिया । मारीजी सीहकडी, तह य सयंभू अइबलो य ॥ २७ ॥
सुय-सारणा य एत्तो, सूरससङ्का गयारि-बीहत्था । वज्जक्खो वज्जधरो, गभीरणाओ य नक्को य ॥ २८ ॥
मयरो कुलिसनिणाओ, सुन्द निसुन्दो य उग्गणाओ य । कूरो य मालवन्तो, सहसक्खो विब्भमो चेव ॥ २९ ॥
खरनिस्सणो य जम्बू, माली सिहि दुद्धरो महाबाहू । एए रहेसु सुहडा, विणिग्गया सीहजुत्तेसु ॥ ३० ॥
वज्जोयरो कयन्तो इन्दाहोऽसणिरहो य चन्दणहो । वियडोयरो य मच्चू, सुभीसणो कुलिसउदरो य ॥ ३१ ॥
धूमक्खो मुइओ वि य, तडिजीहो तह भवे महामाली । कणओ कोहण-निहणो, धूमुद्दामो य खोभो य ॥ ३२ ॥
हिण्डी तहा मरुस्सरो, पयण्डडमरो य चण्डकुण्डो य । हालाहलमाईया, रहेसु ढढवग्घजुत्तेसु ॥ ३३ ॥
विज्जासुकोसिओ वि य, भुयंगबाहू महाजुई चेव । सङ्खो तहा पसङ्खो, राओ भिन्नञ्जणाभो य ॥ ३४ ॥
नामेण पुप्फचूलो, रत्तवरो पुप्फसेहरो य तहा । सुहडो अणङ्गकुसुमो, घण्टत्थो कामवण्णो य ॥ ३५ ॥
मयणसरो कामग्गी, अणङ्गरासी सिलीमुहो चेव । कणओ सोम-सुवयणो, तह य महाकाम हेमाभो ॥ ३६ ॥
एए वि रहवरेहिं, वाणरजुत्तेहि निग्गया सुहडा । सगामजणियरागा, अहिय चिय मुक्कबुक्कारा ॥ ३७ ॥

हे सुन्दरी ! मुझे मत पकड़े रखो, छोड़ो। हे वरतनु ! हमारे देखते-देखते दूसरोंने युद्धका यश ले लिया। हमारे जीवित रहनेसे क्या फायदा ? (२१) हे भद्रे ! वे नरवृषभ श्रेष्ठ हैं जो पहले युद्धमें गये। वे शत्रुसैन्यमें थरथराहट पैदा करके सामने जूझ रहे हैं। (२२) युद्धमें हाथियोंके दाँतोंसे चीरे गये सुभट हिंडोलेकी लीला तथा शत्रुओंके द्वारा किया गया साधुकार पुण्यके विना नहीं पाते। (२३) एक तरफ युद्धका राग और दूसरी तरफ सुन्दरीके प्रेमका प्रतिबन्ध। प्रेमसे और आमर्षसे भट दो भागोंमें विभक्त हो गया। (२४) हे सुतनु ! उन वीर पुरुषोंके यशसे त्रिभुवन अलंकृत हो गया, जिन पर स्वामीके समक्ष ही युद्धमें तलवारके प्रहार पड़ते हैं। (२५) इन तथा ऐसे ही दूसरे मधुर आलापोंसे अपनी-अपनी स्त्रियोंको आश्वासन देकर सुभट निकलने लगे। (२६)

सर्व प्रथम नगरीमेंसे सेनाके साथ हस्त और प्रहस्त निकले, तब मारीचि, सिंहकटि, स्वयम्भू, अतिबल, शुक, सारण, सूर्य, शशांक, गजारि, वीभत्स, वज्राक्ष, वज्रधर, गंभीरनाद, नक्र, मकर, कुलिश-निनाद, सुन्द, निसुन्द, उग्रनाद, क्रूर, माल्यवान्, सहस्राक्ष, विभ्रम, खरनिस्वन, जम्बू, माली, शिखी, दुर्धर, महाबाहु—ये सुभट सिंह जुते हुए रथोंमें निकल पड़े। (२७-३०) वज्रोदर, कृतान्त, इन्द्राभ, अशनिरथ, चन्द्रनख, विकटोदर, मृत्यु, सुभीषण, कुलिशोदर, धूम्राक्ष, मुदित, तडिज्जिह्व, महामाली, कनक, क्रोधन, निधन, धूम्रोद्दाम, क्षोभ, हिण्डी, मरुत्स्वर, प्रचण्डडम्बर, चण्डकुण्ड तथा हालाहल आदि बाघ जुते हुए मजबूत रथोंमें बैठकर निकल पड़े। (३१-३३) विद्याकौशिक, भुजंगबाहु, महाद्युति, शंख, प्रशंख, राग, भिन्न, अजनाभ, पुष्पचूल, रक्तवर, पुष्पशेखर, सुभट, अनंगकुसुम, घटस्थ, कामवर्ण, मदनशर, कामाग्नि, अनङ्गराशि, शिलीमुख, कनक, सोमवदन, महाकाम, हेमाभ—संग्रामके लिए जिन्हें राग उत्पन्न हुआ है ऐसे ये सुभट वानर जुते हुए रथोंमें आरूढ़ होकर बहुत गर्जना करते हुए निकले। (३४-३७) भीम, कदम्बविटप, गजनाद, भीमनाद,

1. रणरसो—प्रत्य०।

भीमो कयम्ब-विडवो, गयणाओ हवइ भीमणाओ य । सद्दूलकीलणो च्चिय, सीहवलङ्गो विलङ्गो य ॥ ३८ ॥
पल्हायणो य चवलो, चल-चञ्चलमाइया इमे सुहडा । लङ्काओ निप्फिडिया, रहेसु मायङ्गजुत्तेसु ॥ ३९ ॥
एए अन्ने य वहू, सुहडा ह केत्तिया परिकहेमि । अह अद्धपञ्चमाओ, कोडीओ वरकुमाराण ॥ ४० ॥
एएसु य अन्नेसु य, कुमारसीहेसु परिमिओ एत्तो । घणवाहणेण समय, विणिग्गओ इन्दई सिग्घं ॥ ४१ ॥
जोइप्पह विमाणं, आरुहिऊण तिसूलगहियकरो । वहुसुहडकयाडोवो, विणिग्गओ भाणुकण्णो वि ॥ ४२ ॥
पुप्फविमाणारूढो, विणिग्गओ रावणो सह वलेण । रहसुट्ठिएण पुहइं, आपूरन्तो गयणमग्ग ॥ ४३ ॥
रह-गय-तुरङ्गमेसु य, मय-महिस, वराह-वग्घ-सीहेसु । खर-करह-केसरीसु य, आरूढा निग्गया सुहडा ॥ ४४ ॥
अह रावणस्स सहसा, समुट्ठिया दारुणा समुप्पाया । अन्ने य वहुवियप्पा, रडन्ति अजयावहा सउणा ॥ ४५ ॥
माणेण अमरिसेण य, मूढा जाणन्तया वि अवसउणे । तह वि य विणिग्गया ते जुज्झत्थं निसियरा सव्वे ॥ ४६ ॥

एव सव्वे पहरणकरा वद्धसन्नाहदेहा, नाणाचिन्धा पचलियधया कुण्डलोहट्ठगण्डा ।
जाणारूढा जणियहरिसा एगसंगामचित्ता, सछायन्ता विमलगयण निग्गया सूरवीरा ॥ ४७ ॥

॥ इय पउमचरिए रावणवलनिग्गमण नाम छप्पन्नं पव्वं समत्त ॥

## ५७. हत्थ-पहत्थवहणपव्वं

दट्ठूण रक्खसवल, उवेलं[1] सायरं व एज्जन्तं । रह-गय-तुरंगसहिया, सन्नद्धा वाणरा सव्वे ॥ १ ॥
राहवकज्जुज्जुत्ता, नल-नीलय-हणुय-जम्ववन्ता य । गयवरजुत्तेसु इमे, विणिग्गया सन्दणवरेसु ॥ २ ॥

शार्दूलक्रीडन, सिंहवलांग, विलंग, प्रह्लादन, चपल, चल, चंचल आदि—ये सुभट हाथी जुते हुए रथोंमे वैठकर लंकामेसे निकले। (३८-३९) इन तथा वहुत-से दूसरे किन सुभटोंका मैं वर्णन करूँ? साड़े चार करोड़ कुमारवर थे। (४०) इन तथा दूसरे कुमारवरोंसे घिरा हुआ इन्द्रजित घनवाहनके साथ शीघ्र ही निकला। (४१) ज्योतिष्प्रभ विमानमे आरूढ़ होकर हाथमे त्रिशूलधारी भानुकर्ण भी वहुतसे सुभटोंके आडम्वरके साथ चल पड़ा। (४२) वेगसे उठनेके कारण पृथ्वी और आकाशमार्गको भरनेवाला रावण पुष्पक विमानमें आरूढ़ हो सेनाके साथ निकल पड़ा। (४३) रथ, हाथी, घोड़े तथा मृग, महिष, वराह, व्याघ्र, सिंह, गधे, ऊँट और सिंहों पर सवार हो दूसरे सुभट भी निकल पड़े। (४४) तव सहसा रावणको दारुण उत्पात होने लगे और दूसरे भी वहुत प्रकारके पराजय सूचक पक्षी रोने लगे। (४५) अपशकुनोंको जानते हुए भी वे सव मूढ़ राक्षस अभिमान एवं क्रोधके वशीभूत होकर युद्धके लिए निकले। (४६) इस प्रकार हाथमे प्रहरण लिए, शरीर पर सन्नाह धारण किये, नाना चिह्नोंवाले, उड़ती हुई ध्वजाओंसे युक्त, कुण्डल-समूह जिनके कपोलों पर स्थित हैं ऐसे, वाहनों पर सवार, हर्षित तथा युद्धमे ही एकाग्र चित्तवाले सव शूरवीर विमल आकाशको छाते हुए निकले। (४७)

॥ पद्मचरितमें रावण-सैन्यका निर्गमन नामक छप्पनवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ५७. हस्त एवं प्रहस्तका वध

उछलते हुए सागरकी भाँति आते हुए राक्षस-सैन्यको देख रथ, हाथी एवं घोड़ोंके साथ सव वानर तैयार हो गये। (१) रामके कार्यके लिए उद्यत नल, नील, हनुमान और जाम्ववन्त—ये उत्तम हाथियोंसे जुते हुए श्रेष्ठ रथोंमे वैठकर निकल पड़े। (२) जयमित्र, समान, चन्द्राभ, रतिविवर्धन, रतिवर्धन, कुमुदावर्त, महेन्द्र, महात्मा प्रियंकर, अनुद्धर, दृढ़रथ

१. सव्वेलं—प्रत्य० ।

जयमित्तो य समाणो, चन्दाभो रइविवद्धणो चेव। रइवद्धणो य एत्तो, कुसुयावत्तो महिन्दो य ॥ ३ ॥
[1]पीईकरो महप्पा, अणुद्धरो दढरहो तहा सूरो। जोइप्पिओ वलो वि य, महावलो अइवलो चेव ॥ ४ ॥
दुव्वुद्धि सव्वसारो, सव्वदसरहो तओ य आहट्ठो। अविणट्ठो संतासो, नाडो वि य वव्वरो सूरो ॥ ५ ॥
अह विग्घसूयणो वि य, वालो लोलो य मण्डलो य तहा। रणचन्दो चन्दरहो, कुसुमाउह, कुसुममालो य ॥ ६ ॥
पत्थारो हिमअङ्गोय अङ्गओ तह य चेव पियरूवो। एए रहेसु सुहडा, विणिग्गया हत्थिजुत्तेसु ॥ ७ ॥
सुहडो य पुण्णचन्दो, दुप्पेक्खो सुविहि सायरसरो य। पियविग्गहो य खन्दो, वज्जसू अप्पडिग्घाओ ॥ ८ ॥
दुट्ठो कुट्टगइरवो, तह चन्दणपायवो समाही य। वहुलो य कित्तिनामो, किरीड इन्दाउहो धीरो ॥ ९ ॥
गयवरतासो अह संकडो य पहराढओ य सामन्ता। एए रहेसु सिग्घ, गयसजुत्तेसु निप्फिडिया ॥ १० ॥
सीलो य विज्जुनयणो, वलो सपक्खो घणो य रयणो य। सम्मेओ वि चलो वि य, सालो कालो खितिधरो य ॥ ११ ॥
लोलो विकलो कालो, कलिङ्ग-चंडंसु-उज्झिओ कीलो। भीमो भीमरहो वि य, तरङ्गतिलओ सुसेलो य ॥ १२ ॥
तरलो वली य धम्मो, मणहरणो महसुहो पमत्तो य। मद्दो मत्तो सारो, रयणजडी दूसणो कोणो ॥ १३ ॥
अह भूसणो य वियडो, विराहिओ मणुरणो खणक्खेवो। नक्खत्तलुद्धनामो, विजओ य जओ य सगामो ॥ १४ ॥
खेओ तहा-ऽरिविजओ, सुहडा नक्खत्तमालमाईया। एए रहेसु सिग्घ, विणिग्गया आसजुत्तेसु ॥ १५ ॥
तडिवाहो मरुवाहो, रविमाणो जलयवाहणो भाणू। राया पयण्डमाली, रहेसु घणसन्निभेसु इमे ॥ १६ ॥
जोइप्पभं विमाणं, त चेव विभीसणो समारूढो। अन्ने वि एवमाई, भणामि सुहडा समासेणं ॥ १७ ॥
कन्तो य जुज्झवन्तो, अह कोमुइनन्दणो य वसभो य। कोलाहलो य सूरो, पभाविओ साहुवच्छल्लो ॥ १८ ॥
जिणपेम्मो रहयन्दो, जसोयरो सागरो य जिणनामो। सुहडा य जिणमयाई, एए वि विमाणमारूढा ॥ १९ ॥
पउमो सोमित्ती वि य, सुग्गीवो जणयनन्दणो चेव। एए नरिन्दवसभा, सविमाणा सठिया गयणे ॥ २० ॥
नाणाउहगहियकरा, नाणाविहवाहणेसु आरूढा। लङ्काहिमुहा चलिया, कइद्धया सहरिसुच्छाहा ॥ २१ ॥

---

सूर्य, ज्योतिःप्रिय, वल, महावल, अतिवल, दुर्बुद्धि, सर्वसार, सर्वद, शरभ, आहृष्ट, अविनष्ट, संत्रास, नाड, वर्वर, शूर, विघ्नसूदन, वाल, लोल, मण्डल, रणचन्द्र, चन्द्ररथ, कुसुमायुध, कुसुममाल, प्रस्तार, हेमांग, अंगद तथा प्रियरूप—ये सुभट हाथियोंसे जुते रथोंपर बैठकर निकले। (३-७) सुभट पूर्णचन्द्र, दुष्प्रेक्ष, सुविधि, सागरस्वर, प्रियविग्रह, स्कन्द, वज्रांशु, अप्रतिघात, दुष्ट, कुट्टगतिरव, चन्दनपादप, समाधि, वहुल, कीर्ति, किरीट, धीर इन्द्रायुध, गजवरत्रास, संकट तथा प्रहर आदि सामन्त—ये हाथियोंसे जुते रथोंमें बैठकर जल्दी ही वाहर निकले। (८-१०) शील, विद्युन्नयन, वल, स्वपक्ष, घन, रत्न, सम्मेत, चल, शाल, काल, क्षितिधर, लोल, विकल, काल, कलिंग, चण्डांशु, उज्झित, कील, भीम, भीमरथ, तरंगतिलक, सुशील, तरल, वली, धर्म, मनोहरण, महासुख, प्रमत्त, भद्र, मत्त, सार, रत्नजटी, दूषण, कोण, भूषण, विकट, विराधित, मनुरण, क्षणक्षेप, नक्षत्र, लुब्ध, विजय, जय, संग्राम, खेद, अरिविजय तथा नक्षत्रमाल आदि—ये सुभट घोड़ोंसे जुते रथोंमें बैठकर जल्दी ही निकले। (११-५) तडिद्वाह, मरुद्वाह, रविमान, जलदवाहन, भानु, राजा प्रचण्डमाली—ये वादल सरीखे रथोंमे बैठकर निकले। (१६) ज्योतिःप्रभ नामक उस विमानमें विभीषण सवार हुआ। ऐसे ही दूसरे सुभटोंके वारेमें संक्षेपसे मैं कहता हूँ। (१७) कान्त, युद्धवान्, कौमुदीनन्दन, वृषभ, कोलाहल, सूर्य, प्रभावित, साधुवत्सल, जिनप्रेम, रथचन्द्र, यशोधर, सागर, जिननाम तथा जिनमत आदि ये सुभट विमानमें आरूढ़ हुए। (१८-९) राम, लक्ष्मण, सुग्रीव और जनकनंदन भामण्डल—नरेन्द्रोंमें वृषभके समान उत्तम ये सव अपने-अपने विमानोंमें बैठकर आकाशमें स्थित हुए। (२०) नानाविध आयुध हाथमे धारण किये हुए और नानाविध वाहनोंमें सवार कपिध्वज वानर हर्ष और उत्साहके साथ लंकाकी ओर चले। (२१)

---

१. पीयंकरो—प्रत्य०। २. चन्दाव्हो—प्रत्य०।

एत्तो समाहयाइं, उभयबलेसु वि महन्ततूराइं । पडुपडह-भेरि-झल्लरि-काहल-तिमिलाउलरवाइं ॥ २२ ॥
भम्भा-मुइङ्ग-डमरुय-ढक्का-हुंकार-सङ्खपउराइं । खरमुहि-हुडुक्क-पावय-कसालयतिव्वसद्दाइं ॥ २३ ॥
गय-तुरय-केसरीणं, सद्दो वित्थरइ महिस-वसहाण । मयपक्खीण बहुविहो, कायरपुरिसाण भयजणणो ॥ २४ ॥
बहुतूरनिणाएणं, भडाण बुक्कारवड्ढियरवेणं । न सुणेइ एक्कमेक्को, उल्लाव कण्णपडिय पि ॥ २५ ॥
दोण्ह वि बलाण एत्तो, आलग्गे दारुणे महाजुज्झे । सखुभियवसुमईए, गिरी वि आकम्पिया सहसा ॥ २६ ॥
उव्वेलो लवणजलो, पवाइओ मारुओ बहलरेणू । विवरीय सरियाओ, वहन्ति समराणुभावेण ॥ २७ ॥
उभयबलेसु वरभडा, मोग्गर-सर-झसर-भिण्डिमालाइ । मुञ्चन्ति आउहाइं, उक्काइ व पज्जलन्ताइं ॥ २८ ॥
सन्नद्धा रणसूरा, पहणन्ति गया-ऽसि-चक्कपहरेहिं । निययकुल सावेन्ता, अन्नोन्नवहुज्जयमईया ॥ २९ ॥
ओभिट्टा रयणियरा, चडक्कपहरोवमेसु घाएसु । तह जुज्झिउ पवत्ता, जह कइसेन्न समोसरिय ॥ ३० ॥
अन्ने समुट्ठिया पुण, वाणरसुहडा अभग्गरणपसरा । जुज्झन्ति सवडहुत्ता, रक्खससेन्न विवाएन्ता ॥ ३१ ॥
अवसीयन्तं समरे, दट्ठूण रावणस्स नियबलं । हत्थ-पहत्था तुरिय, समुट्ठिया अहिमुहा ताण ॥ ३२ ॥
त कइवराण सेन्नं पुणरवि भग्ग पहत्थ-हत्थेहिं । सहसा पलायमाण, रुद्ध नल-नीलसुहडेहिं ॥ ३३ ॥
जुज्झम्मि समावडिए, उभयबलेसु वि पडन्तवरसुहडे । वहिओ नलेण हत्थो, तह य पहत्थो वि नीलेणं ॥ ३४ ॥
दट्ठूण मारिए ते, हत्थ-पहत्थे तओ नियसेन्न । विवडन्तजोहतुरय, रणमज्झाओ समोसरिय ॥ ३५ ॥

एवं पहाणेण विणा न कज्ज, उवेइ सिद्धि ववसिज्जमाण ।
जहा निसा रिक्ख-गहाणुवन्ना, न होइ जोण्हाविमलसुहीणा ॥ ३६ ॥

॥ इय पउमचरिए हत्थ-पहत्थवहणं नाम सत्तावन्नं पव्व समत्त ॥

---

तव दोनों सैन्योंमें ढोल, भेरि, झल्लरी, काहल, और तिमिलकी ध्वनिसे युक्त, भंभा, मृदग, डमरु, ढक्का, हुंकार एवं शंखसे व्याप्त और खरमुखी, हुडुक्क, पावक[3] ( वंसी ) तथा कांस्यालके तीव्र शब्दोंके साथ बड़े-बड़े रणवाद्य बजाये गये। (२२-२३) उस समय कायर पुरुषोंमे भय पैदा करनेवाले हाथी, घोडे, सिह, महिष, वृषभ तथा मृग एव पक्षियोंके अनेक प्रकारके शब्द चारों ओर फैल गये। (२४) बहुत-से वाद्योंके निनादसे तथा सुभटोंकी ऊँची-ऊँची गर्जनासे कानमें पड़ा हुआ कथन भी सुनाई नहीं पड़ता था। (२५) दोनों सेनाओंके बीच भयकर महायुद्ध छिड़ जानेपर सहसा पृथ्वी संक्षुब्ध हो उठी तथा पर्वत कॉपने लगे। (२६) युद्धके प्रभावसे लवण समुद्र उछलने लगा, धूलिसे मलिन पवन बहने लगा और नदियाँ उल्टी बहने लगीं। (२७) दोनों सेनाओंमेंसे सुभट प्रज्वलित उल्काओंकी भाति मुद्गर, वाण, झसर तथा भिन्दिमाल आदि आयुध फेकने लगे। (२८) कवच पहने हुए और एक-दूसरेके वधके लिए उद्यत रणशूर योद्धा अपने अपने कुलका बखान करके गदा, तलवार और चक्र जैसे आयुधोंसे मारने लगे। (२९) राक्षस भिड़ गये और चडक्क-शस्त्र जैसे प्रहारोंसे वे ऐसा युद्ध करने लगे कि कपिसैन्य पीछे हट गया। (३०) युद्धके प्रसारसे दु खित न होकर दूसरे वानर-सुभट उठ खड़े हुए और राक्षससैन्यका विनाश करते हुए सामने जूझने लगे। (३१) युद्धमे रावणके अपने सैन्यको पीड़ित होते देख हस्त एवं प्रहस्त फौरन उठ खड़े हुए और उनका सामना करने लगे। (३२) प्रहस्त एवं हस्तने पुन कपिवरोंका सैन्य नष्ट कर डाला। सहसा पलायन करते हुए उसको नल एवं नील सुभटोंने रोका। (३३) जिसमें उत्तम सुभट गिर रहे हैं ऐसा दोनों सेनाओंके बीच युद्ध होनेपर नलने हस्तको तथा नीलने प्रहस्तको मारडाला। (३४) उन मारेगये ह स्त एवं प्रहस्तको देख, जिसमे योद्धा और घोड़ोंका विनाश हो रहा है ऐसी उनकी अपनी सेना युद्धमेसे पीछे हट गई। (३५) जिस प्रकार विमल किरणोंवाले चन्द्रमाकी ज्योत्स्नासे रहित रात्रि नक्षत्रोंके समूहसे युक्त होने पर भी शोभित नहीं होती, उसी प्रकार मुख्य व्यक्तिके विना कार्य करने पर भी सिद्धि प्राप्त नहीं होती। (३६)

॥ पद्मचरितमें हस्त एव प्रहस्तका वध नामक सत्तावनवॉ पर्व समाप्त हुआ ॥

---

१. मुइङ्गमद्दलढक्का—प्रत्य० । २. आहट्टा—मु० । ३. गुजरातीमें 'पावो'

## ५८. नल-नील-हत्थ-पहत्थपुव्वभवपव्वं

काऊण सिरपणामं, पुच्छइ मगहाहिवो गणहरिन्दं । न य केणइ जियपुव्वा, हत्थ-पहत्था महासुहडा ॥ १ ॥
कह नल-नीलेहि रणे, विवाइया अइवला वि ते भयवं! । साहेहि निरवसेसं, एत्थं मे कोउयं परमं ॥ २ ॥
तो भणइ इन्दभूई, सेणिय! ताणं तु पुव्वसंबन्धं । निसुणेहि एगमणसो, कहेमि सव्वं जहावत्तं ॥ ३ ॥
अत्थि कुसत्थलनयरे, विप्पा एक्कोयरा दुवे गिहिणो । करिसणकम्माहिरया, ते इन्धण-पल्लवा नाम ॥ ४ ॥
न कुणन्ति साहुनिन्दं, भिक्खादाणुज्जया विणीया य । जिणसासणपरिसङ्गं, इच्छन्ति सहावओ णं ॥ ५ ॥
वीयं तु भाइजुयलं, अइकूरं निद्दयं असुहचित्तं । लोइयसुईसु मूढं, साहूणं निन्दणुज्जुत्तं ॥ ६ ॥
नरवइदाणनिमित्ते, जाए च्चिय दारुणे तओ कलहे । पावेहि तेहि निहया, अह इन्धण-पल्लवा दो वि ॥ ७ ॥
मुणिवरदाणफलेणं, हरिवरिसे भुञ्जिऊण भोगविही[1] । आउक्खयम्मि जाया, दोण्णि वि देवा विमाणेसु ॥ ८ ॥
ते पुण जे पावरया, मरिउं कालिञ्जरे महारण्णे । जाया दोण्णि वि ससया, बहुदुक्खसमाउले भीमे ॥ ९ ॥
तिव्वकसायाण इहं, पुरिसाण साहुनिन्दणपराणं । इन्दियवसाणुगाणं, नियमेण दोग्गईगमणं ॥ १० ॥
कालं काऊण तओ, नाणाजोणीसु भमिय तिरियत्ते । उप्पन्ना मणुयभवे, वक्कलिणो तावसा जाया ॥ ११ ॥
महइजडा महकाया, बालतवं अज्जिऊण कालगया । जाया अरिंजयपुरे, आसिणिदेवीएँ गब्भम्मि ॥ १२ ॥
वण्हिकुमारस्स सुया, हत्थ-पहत्था सुर व्व रूवेण । तेलोक्कपायडभडा, भिच्चा रयणासवसुयस्स ॥ १३ ॥

---

## ५८. नल-नील तथा हस्त-प्रहस्तके पूर्वभवका वर्णन

सिरसे प्रणाम करके मगधनरेश श्रेणिकने गणधरेन्द्र गौतमसे पूछा कि, हे भगवन्! हस्त एवं प्रहस्त महासुभटोंको पहले किसीने जीता नहीं था। फिर भी अति बलवान् वे नल और नीलसे कैसे मारे गये? इसमें मुझे अत्यन्त कुतूहल हो रहा है, अतः आप समग्र वृत्तान्त कहें। (१-२) तब इन्द्रभूतिने कहा कि, हे श्रेणिक! तुम एकाग्र मनसे उनका पूर्व-वृत्तान्त सुनो। जैसा हुआ था वैसा मैं कहता हूँ। (३)

कुशस्थल नगरमें खेतीमें निरत दो सहोदर गृहस्थ रहते थे। उनका नाम इन्धन और पल्लव था। (४) भिक्षादानमें उद्यत और विनीत वे साधुकी निन्दा नहीं करते थे। स्वाभाविक रूपसे ही वे जिन शासनका संसर्ग चाहते थे। (५) दूसरा एक सहोदर-युगल था जो अतिक्रूर, निर्दय, अशुभ चित्तवाला, लौकिक शास्त्रोंमें मोहित तथा साधुओंकी निन्दामें तत्पर रहता था। (६) एक बार राजाके दानके निमित्तसे भयंकर कलह हुआ और उन पापियोंने इन्धन एवं पल्लव दोनोंको मार डाला। (७) मुनिवरोंको दिये गये दानके फलस्वरूप हरिवर्षमें भोगोंका उपभोग करके आयुका क्षय होने पर वे दोनों विमानोंमें उत्पन्न हुए। (८) जो पापरत थे वे मर करके कालिंजर नामक बहुत दुःखोंसे भरे हुए तथा भयंकर महारण्यमें दो खरगोशके रूपमें पैदा हुए। (९) इस लोकमें तीव्र कषायवाले, साधुओंकी निन्दामें तत्पर तथा इन्द्रियके वशीभूत मनुष्योंका अवश्य ही दुर्गतिमें गमन होता है। (१०) वहाँसे मरकर तिर्यंच रूपसे नाना योनियोंमें भटक कर वे मनुष्यभवमें उत्पन्न हुए तथा वल्कलधारी तापस हुए। (११) बड़ी जटावाले और महाकाय वे बाल-तप करके मरने पर अरिंजयपुरीमें अश्विनीदेवीके गर्भसे उत्पन्न हुए। (१२) वह्निकुमारके पुत्र वे हस्त व प्रहस्त रूपमें देव जैसे थे। त्रैलोक्यमें प्रसिद्ध सुभट वे रत्नश्रवाके पुत्र रावणके भृत्य थे। (१३)

---

१. भोगविहिं—प्रत्य०।

पढमा सग्गाउ चुया, दोण्णि वि मणुया तओ समुप्पन्ना । गिहिधम्मरया कालं, काऊण सुरा समुप्पन्ना ॥ १४ ॥
पुण्णावसाणसमए, ते इन्धय-पल्लवा चुयसमाणा । जाया किक्किन्धिपुरे, नल-नीला रिक्खरयपुत्ता ॥ १५ ॥
ज पावपरिणएहिं, ते इन्धय-पल्लवा पुरा वहिया । त नल-नीलेहि रणे, हत्थ-पहत्था पुणो निहया ॥ १६ ॥
जो जेण हओ पुव्वं, सो तेण हम्मए न संदेहो । तम्हा न हणेयव्वो, अन्नो मा होहिई सत्तू ॥ १७ ॥
जो जीवाणं सेणिय! देइ सुह सो हु भुञ्जए सोक्खं । दुक्ख दुक्खावेन्तो, पावइ नत्थेत्थ संदेहो ॥ १८ ॥
एव इम नल-नीलविहाण, हत्थ-पहत्थवह निसुणेउ । वज्जिय वेरपह बहुदुक्ख, लेह इम विमल जिणधम्म ॥ १९ ॥

॥ इय पउमचरिए नल-नील-हत्थ-पहत्थपुव्वभवाणुकित्तणं नाम अट्ठावन्नं पव्वं समत्त ॥

## ५९. विज्जासन्निहाणपव्वं

हत्थ-पहत्था समरे, निहया नाऊण रावणस्स भडा । बहवो कोहवसगया, समुट्ठिया तत्थ रणसूरा ॥ १ ॥
सीहकडी माणी वि य, सयंभु-सुय-सारणा य सभू य । चन्दो य तहा अक्को, गओ य वीभच्छनामो य ॥ २ ॥
सुहडो जरो य अक्को, मयरो वज्जक्खनामहेओ य । गम्भीराई एए, सन्नद्धा रणरसुच्छाहा[1] ॥ ३ ॥
केसरिजुत्तेसु इमे, रहेसु असि-कणय-तोमरविहत्था । दिट्ठा य उत्थरन्ता, निसायरा वाणरभडेहिं ॥ ४ ॥
मयणङ्कुर-संतावा, अक्कोसा-ऽऽणन्दणा तहा हरिया । नहपुप्फुत्थावग्घा, एए पीयंकराईया ॥ ५ ॥
एक्केक्कमाण जुज्झ, आवडिय दारुण वरभडाण । जह आउहेहि जाय, जलई व नहङ्गण सहसा ॥ ६ ॥
मारिज्जेण समाण, सतावो रणमुहे समावडिओ । पहओ सीहकडीण, उद्दामो विग्घनामेण ॥ ७ ॥

---

पहलेके दोनों इन्धन और पल्लव स्वर्गसे च्युत होने पर मनुष्य रूपसे उत्पन्न हुए। गृहस्थ धर्ममें रत वे मरकर देवके रूपमे पैदा हुए। (१४) पुण्यके अवसानके समय च्युत होने पर वे इन्धन और पल्लव ऋक्षरजाके पुत्र नल एवं नील रूपसे किष्किन्धिपुरीमें पैदा हुए। (१५) पाप-परिणामवाले उनके द्वारा इन्धन और पल्लव मारे गये थे, अत नल और नीलने युद्धमें हस्त और प्रहस्तको मारा। (१६) इसमे सन्देह नहीं कि पहले जो जिससे मारा जाता है वह मारनेवाला बादमें उससे मारा जाता है। इसलिए मारना नहीं चाहिए, अन्यथा दूसरा शत्रु हो जायगा। (१७) श्रेणिक! इसमें सन्देह नहीं कि जो जीवोंको सुख देता है वह अवश्य ही सुखका उपभोग करता है और दु ख देनेवाला दु ख पाता है। (१८) इस तरह नल एवं नील द्वारा किया गया हस्त एवं प्रहस्तका यह वध सुनकर वहुत दु खदायी वैरमार्गका परित्याग करके तुम इस विमल जिनधर्मको प्राप्त करो। (१९)

॥ पद्मचरितमें नल-नील तथा हस्त-प्रहस्तके पूर्वभवका वर्णन नामक अट्ठावनवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥

## ५९. विद्याकी प्राप्ति

हस्त और प्रहस्त युद्धमें मारे गये हैं ऐसा जानकर रावणके क्रोधके वशीभूत वहुत-से रणशूर सुभट उठ खड़े हुए। सिंहकटि, मानी, स्वयम्भू, शुक, सारण, शम्भु, चन्द्र, सूर्य, गज, वीभत्स, सुभटज्वर, अर्क, मकर, वज्राक्ष तथा गम्भीर आदि—रणरसमे उत्साहशील ये सुभट तैयार हो गये। (१-३) सिंहसे युक्त रथोंमे तलवार, कनक एवं तोमर चलानेमे दक्ष राक्षसोंको वानर-सुभटोंने वाहर निकलते देखा। (४) मदनांकुर, सन्ताप, आक्रोश, आनन्दन, हरित, नभ, पुष्पास्त्र, व्याघ्र तथा प्रियंकर आदि इन एक-एक सुभटोंका आयुधोंसे ऐसा भयंकर युद्ध हुआ कि मानो सहसा गगनांगण जल उठा। (५-६) युद्धमें मारीचिके साथ सन्ताप, सिंहकटिके साथ प्रहत और विघ्नके साथ उद्दाम लड़ने लगे। (७) आक्रोश

---

१. रणसमुच्छाहा—प्रत्य।

अक्कोस-सारणाणं, जुज्झं सुय-सारणाण अब्भिट्टं । असि-कणय-चक्क-तोमर-संघट्टुट्टन्तजालोहं ॥ ८ ॥
निहओ च्चिय संतावो, मारीजिभडेण नन्दणेण जरो । पहओ सीहकडीण, विग्घो उद्दामकित्तीणं ॥ ९ ॥
एए रणम्मि सुहडा, सोऊण विवाइया समज्जाओ । रोवन्ति जाव कलुणं, ताव य अत्थगओ सूरो ॥ १० ॥
सूरुग्गमम्मि पुणरवि, समुट्ठिया उभयसेन्नसामन्ता । सन्नद्धबद्धचिन्धा, गहियाउह-पहरणा-ऽऽवरणा ॥ ११ ॥
वज्जक्खो खवियारी, मइन्ददमणो विही य सम्भू य । हवइ सयंभू य तहा, चन्दक्को वज्जउयरो य ॥ १२ ॥
कोहभडेण रणमुहे, सहसा आयारिओ य खवियारी । अह सो मयारिदमणो, वाहुबलीणं समाहूओ ॥ १३ ॥
वज्जोयरेण निहओ, सद्दूलो गरुयसत्तिपहरेणं । कोवेण य खवियारी, सम्भू घाएइ य विसालं ॥ १४ ॥
विजओ य लट्ठिपहओ, मरणं च्चिय पाविओ सयंभूणं । एवं अन्ने वि भडा, घाइज्जन्ते निसियरेहिं ॥ १५ ॥
वाणरकेऊण वलं, अवसीयन्तं रणे पलोएउं । सयमेव पवणपुत्तो, समुट्ठिओ रहवरारूढो ॥ १६ ॥
एन्तं दट्ठूण रणे, हणुयं जंपन्ति रक्खसा भीया । अज्ज इमो विहवाओ, काहिइ वहुयाउ महिलाओ ॥ १७ ॥
हणुयस्स सवडहुत्तो, समुट्ठिओ रक्खसुत्तमो माली । सरनिवह मुञ्चन्तो, मेहो इव सलिलधाराओ ॥ १८ ॥
सुणिसियखुरुप्पछिन्नं, त सरनिवहं खणेण काऊण । भञ्जइ मालिनरिन्दं, हणुओ सीहो इव गइन्दं ॥ १९ ॥
पविसरसुहो निरुद्धो, सहसा वज्जोयरेण पवणसुओ । छिन्नधय-छत्त-कवओ, सो वि य विरहो कओ सिग्घं ॥ २० ॥
अन्नं रहं विलग्गो, जुज्झन्तो सत्ति-सव्वल-सरेहिं । हणुयन्तेण रणमुहे, सो वि य वज्जोयरो निहओ ॥ २१ ॥
दट्ठूण तं विवन्नं, रुट्ठो लङ्काहिवस्स अङ्गरुहो । नामेण जम्बुमाली, आयारइ पवणपुत्त सो ॥ २२ ॥
उट्ठियमेत्तेण तओ, रावणपुत्तेण अद्धयन्देणं । हणुयस्स कणयदण्डो, वाणरचिन्धो धओ च्छिन्नो ॥ २३ ॥

---

और सारणके वीच तथा शुक और सारणके वीच तलवार, कनक, चक्र व तोमरोंके संघर्षसे उठनेवाली ज्वालाओंसे व्याप्त ऐसा युद्ध होने लगा। (८) मारीचि भटने सन्तापको और नन्दनने ज्वरको मार डाला। उद्दाम कीर्तिवाले सिंहकटिने विघ्नको मार डाला। (९) युद्धमें इन सुभटोंका मारा जाना सुनकर उन उनकी भार्याएँ करुण स्वरमें जब रोने लगीं तब सूर्य भी अस्त हो गया। (१०)

सूर्योदय होने पर पुन: दोनों सैन्योंके सामन्त तैयार हो और ध्वजा फहराकर तथा आयुध, प्रहरण एवं कवच धारण करके उठ खड़े हुए। (११) वज्राक्ष, क्षपितारि, मृगेन्द्रदमन, विधि, शम्भु, स्वयम्भू, चन्द्रार्क, वज्रोदर—ये राक्षस सुभट युद्धके लिए तैयार हुए। (१२) युद्धमें क्रोधभटने सहसा क्षपितारिको ललकारा और वाहुवलीने मृगारिदमनका आह्वान किया। (१३) शक्तिके भारी प्रहारसे वज्रोदरने शार्दूलको मार डाला। क्रोधभटने क्षपितारिका तथा शम्भुने विशालका घात किया। (१४) स्वयम्भूके द्वारा लाठीसे पीटा गया विजय मर गया। इस प्रकार दूसरे भी सुभटोंको राक्षसोंने मारा। (१५) वानरकेतु सुग्रीवके सैन्यका रणमें विनाश देख रथ पर आरूढ़ पवनपुत्र हनुमान स्वयं लड़नेके लिए तैयार हुआ। (१६) युद्धमें हनुमानको आते देख भयभीत राक्षस कहने लगे कि आज यह बहुत-सी स्त्रियोंको विधवा बनावेगा। (१७) बादलमेंसे गिरनेवाली जलधाराओंकी भाँति बाणसमूह छोड़ता हुआ राक्षसोत्तम माली हनुमानके सम्मुख उपस्थित हुआ। (१८) तीक्ष्ण बाणोंसे उस बाणसमूहको क्षणभरमें छिन्न-भिन्न करके, जिस तरह सिंह हाथीका विनाश करता है उस तरह हनुमानने माली राजाका विनाश किया। (१९) सैन्यके आगे स्थित हनुमान सहसा वज्रोदरके द्वारा रोका गया। ध्वजा, छत्र और कवच जिसके छिन्न हो गये हैं ऐसा वह भी शीघ्र ही रथहीन बना दिया गया। (२०) दूसरे रथ पर सवार हो शक्ति, सव्वल और बाणोंसे युद्ध करते हुए उस वज्रोदरको हनुमानने युद्धमें मार डाला। (२१) उसे मरा देख लंकाधिप रावणके जम्बूमाली नामके पुत्रने क्रुद्ध हो हनुमानको ललकारा। (२२) उपस्थित होते ही रावणके पुत्रने अर्धचन्द्र बाणसे हनुमानकी सोनेके दण्ड तथा वानरचिह्नवाली ध्वजा काट डाली। (२३) उसका भी ध्वजदण्ड काटकर

कप्पेऊण तस्स वि, हणुएणं झत्ति धणुवरं छिन्नं । उक्कत्तियं च कवयं, नज्जइ पोराणय वत्थं ॥ २४ ॥
रुट्ठो य जम्बुमाली, अन्न आवन्धिऊण सन्नाहं । पहरइ सरेसु हणुयं, देहे नीलुप्पलाभेसु ॥ २५ ॥
पवणसुएणं तत्तो, सोहसय सट्ठिसंजुयं मुक्कं । दाढाकरालवयणं, ललन्तजीहं जलियनेत्त ॥ २६ ॥
त केसरीहि सेन्न, विद्धत्थं गय-तुरङ्ग-पाइक्क । संगामपराहुत्तं, दट्ठूण महोयरो कुद्धो ॥ २७ ॥
जाव य महोयरेण, समयं हणुयस्स वट्टए जुज्झ । ताव य निसायरेहिं, निवारिया केसरी सवे ॥ २८ ॥
काऊण वसे सीहा, समुट्ठिया रक्खसा समन्तेण । मुञ्चन्ताउहनिवह, उवरिं हणुयस्स ते कुविया ॥ २९ ॥
ते आउहसघाया, मुक्का हणुयस्स रक्खसभडेहिं । समणस्स जहुकोसा, न कुणन्ति मणस्स परिताव ॥ ३० ॥
रयणियरवेढिय त, दट्ठूण कइद्धया महासुहडा । गय-तुरयसमारूढा, समुट्ठिया पवणपरिहत्था ॥ ३१ ॥
पीइकरो सुसेणो, नलो य नीलो विराहिओ चेव । सतावो सीहकडी, रविजोई अइवलो सुहडो ॥ ३२ ॥
जम्बूणयपुत्ताई, रहेसु गय-तुरय-सीहजुत्तेसु । हणुयस्स सत्तुसेन्न, जोहेऊण समाढत्ता ॥ ३३ ॥
निद्दयपहराभिहय, वाणरसुहडेसु रक्खसाणीयं । भग्ग परीसहेहि व, चित्तं असमत्थजोइस्स ॥ ३४ ॥
दट्ठूण भाणुकण्णो, नियवलं वाणरेसु भज्जन्त । कुविओ तिसूलपाणी, अहिमुहहूओ रिउभडाण ॥ ३५ ॥
दट्ठूण य एज्जन्तं, वीरं रणसत्ति-कन्तिदिप्पन्त । सुहडा सुसेणमाई, तस्स ठिया अभिमुहा पुरओ ॥ ३६ ॥
नामेण चन्दरस्सी, चन्दाभो चेव तह य जसकन्तो । रइवद्धणो य अङ्गो, सम्मेओ अङ्गओ चेव ॥ ३७ ॥
कुन्तो बली तुरङ्गो, चन्दो ससिमण्डलो सुसारो य । रयणजडी जयनामो, वेलक्खो वीवसतो य ॥ ३८ ॥
एए अन्ने य बहू, सुहडा कोलाहलाइवलसहिया । जोहन्ति भाणुकण्ण, सवल-सर-झसरघाएसु ॥ ३९ ॥
अह ते वाणरसुहडा, रयणासवनन्दणेण रुट्ठेणं । दरिसणआवरणीए, विज्जाए थम्भिया सवे ॥ ४० ॥

---

हनुमानने जल्दी ही उत्तम धनुष तोड़ डाला। उसका छिन्न भिन्न कवच तो पुराने वस्त्र-सा ज्ञात होता था। (२४) रुष्ट जम्बूमाली दूसरा कवच बाँधकर नीलकमलकी-सी कान्तिवाले हनुमानके शरीर पर बाणोंसे प्रहार करने लगा। (२५) तब हनुमानने दाँतोंसे भयंकर मुखवाले, जीभ लपलपाते और जलती आँखोंवाले एक सौ साठ सिंहोंसे युक्त शस्त्र फेंका। (२६) हाथी, घोड़े और प्यादोंसे युक्त उस सैन्यको सिंहों द्वारा विध्वस्त और युद्धसे पराङ्मुख देख महोदर क्रुद्ध हुआ। (२७) इधर जब महोदरके साथ हनुमानका युद्ध हो रहा था तब राक्षसोंने सब सिंहोंको रोक दिया। (२८) सिंहोंको वसमें करके चारों ओरसे राक्षस उठ खड़े हुए। कुपित वे हनुमानके ऊपर शस्त्र-समूह छोड़ने लगे। (२९) जैसे कटुवचन श्रमणके मनमें परिताप पैदा नहीं करते वैसे ही राक्षस-सुभटों द्वारा फेंके गये शस्त्रसंघात हनुमानके मनमें परिताप पैदा नहीं करते थे। (३०) राक्षसों द्वारा उसे घिरा देख प्रवण एवं दक्ष कपिध्वज महासुभट हाथी और घोड़ों पर सवार हो लड़नेके लिए तैयार हुए। (३१) प्रियंकर, सुषेण, नल, नील, विराधित, संताप, सिंहकटि, रविज्योति, सुभट अतिबल, जाम्बूनदके पुत्र आदि हाथी, घोड़े तथा सिंहोंसे जुते हुए रथोंमें सवार हो हनुमानके लिए शत्रुसैन्यसे युद्ध करने लगे। (३२-३३) असमर्थ योगीका चित्त जिस प्रकार परीषहोंसे भग्न होता है उसी प्रकार वानर सुभटके निर्दय प्रहारोंसे पीटी गई राक्षस-सेना भग्न हुई। (३४) वानरों द्वारा अपने सैन्यका विनाश देखकर कुपित भानुकर्ण हाथमें त्रिशूल धारण करके शत्रुके सुभटोंके सम्मुख उपस्थित हुआ। (३५) युद्ध करनेकी शक्ति और कान्तिसे देदीप्यमान उस वीरको आते देख सुषेण आदि सुभट उसका सामना करनेके लिए आगे आये। (३६) चन्द्ररश्मि, चन्द्राभ, यशस्कान्त, रतिवर्धन, अंग, सम्मेत, अंगद, कुन्त, वली, तुरंग, चन्द्र, शशिमण्डल, सुसार, रत्नजटी, जय, वैलक्ष्य तथा विवस्वान्—कोलाहल करते हुए तथा अत्यन्त वलसे युक्त ये तथा दूसरे बहुत-से सुभट सब्वल, शर एवं झसरके प्रहारोंसे भानुकर्णके साथ युद्ध करने लगे। (३७-३९) रत्नस्रवाके पुत्र कुम्भकर्णने रुष्ट हो दर्शनावरणीया नामकी विद्यासे उन सब वानर सुभटोंको निश्चेष्ट कर दिया। (४०) निद्रासे घूमती हुई

निद्दाघुम्मियनयणाण ताण हत्थाण आउहवराइं । गाढं चिय मूढाणं, सिढिलीभूयाण निवडन्ति ॥ ४१ ॥
निद्दावसंगए चिय, निययभडे पेच्छिऊण सुग्गीवो । ताणं कएण सिग्घं, विज्जं पडिवोहणिं मुयइ ॥ ४२ ॥
अह ते विउद्धसन्ता, हणुयाईया समच्छरुच्छाहा । अहिययरं तेण समं, जुज्झं काऊणमाढत्ता ॥ ४३ ॥
धय-कवय-छिन्नछत्तं, संचुण्णिज्जन्तरहवर-तुरङ्गं । आलोइऊण सबलं, दहवयणो जुज्झिउं महइ ॥ ४४ ॥
जुज्झं समुच्छहन्त, पियरं विन्नवइ इन्दइकुमारो । सन्तेण मए तुज्झ, ताय ! न जुत्तं रण काउं ॥ ४५ ॥
एयं चिय वित्थिण्णं, संघट्टुट्टेन्तगयघडाडोव । थोवन्तरेण पेच्छसु, भज्जन्त वाणराणीय ॥ ४६ ॥
जणयस्स सिरपणामं, काउं तेलोक्कमण्डण हत्थी । सन्नद्धवद्धकवओ, आरूढो इन्दइकुमारो ॥ ४७ ॥
तं कइवराण सेन्न, नाणाविहगय-तुरङ्ग-पाइक्कं । गसिय पिव निस्सेसं, उट्ठियमेत्तेण वीरेणं ॥ ४८ ॥
आयण्णपूरिएहिं, सरेहि परिहत्थदच्छमुक्केहिं । त वाणराण सेन्न, मेहेण व छाइयं सव ॥ ४९ ॥
हयविहयविप्परद्ध, सुग्गीवो पेच्छिऊण नियवलं । भामण्डलेण समयं, समुट्ठिओ सुहडपरिकिण्णो ॥ ५० ॥
तुरएसु समं तुरया, आवडिया गयवरा सह गएसु । सामियकज्जुज्जुत्ता, जुज्झन्ति भडा सह भडेहिं ॥ ५१ ॥
रुट्ठेण इन्दईण, भणिओ किक्किन्धिनरवई एत्तो । लङ्काहिव पमोत्तुं, न सेवसि भूमिगोयरियं ॥ ५२ ॥
एयं अज्ज तुह सिर, सिग्घं छिन्दामि अद्धयन्देण । सो कुणउ वाणराहम !, परिरक्ख सामिसालो ते ॥ ५३ ॥
तो भणइ वाणरवई, किं ते भड ! वोक्किएहि वहुएहिं ? । अज्ज तुह माणभङ्ग, करेमि न हु एत्थ सदेहो ॥ ५४ ॥
सो एव भणियमेत्तो, चाव अप्फालिऊण सरनिवह । मुञ्चइ दसाणणसुओ, किक्किन्धिवइस्स आरुट्ठो ॥ ५५ ॥
सो वि य त एज्जन्त, आयण्णाऊरिएहि वाणेहिं । छिन्दइ वलपरिहत्थो, निययाणियरक्खणट्ठाए ॥ ५६ ॥

---

आँखोंवाले उन अत्यन्त मूढ सुभटोंके शिथिलीभूत हाथोंमेंसे आयुध गिर पड़े। (४१) निद्राके वशीभूत अपने सुभटोंको देख उनके त्राणके लिए सुग्रीवने शीघ्र ही प्रतिवोधिनी विद्या छोड़ी। (४२) तव प्रतिवुद्ध वे हनुमान आदि मत्सर और उत्साहसे युक्त हो उसके साथ और भी अधिक युद्ध करनेके लिए प्रवृत्त हुए। (४३)

ध्वज, कवच और छत्रसे छिन्न तथा रथ और घोड़ोंसे चकनाचूर की जाती अपनी सेनाको देख रावण लड़नेका सोचने लगा। (४४) युद्धके लिए उत्साहशील पितासे इन्द्रजितकुमारने विनती की कि, हे तात ! मेरे रहते आपके लिए युद्ध करना उपयुक्त नहीं है। (४५) इस वानर-सेनाको थोड़ी ही देरमें आप विच्छिन्न, संघर्षके कारण हाथियोंके विनाशसे व्याप्त तथा विनष्ट देखेंगे। (४६) पिताको प्रणाम करके तैयार हो और कवच पहनकर इन्द्रजित कुमार त्रैलोक्यमण्डल नामक हाथीपर सवार हुआ। (४७) उठने मात्रसे ही उस वीरने कपिवरोंके नानाविध हाथी, घोड़े तथा पैदल सैन्यको मानों सारेका सारा ग्रस लिया। (४८) कानतक खेंचे हुए तथा चतुराई एवं दक्षताके साथ फेंके गये वाणोंसे वादलकी भाँति समग्र वानर-सैन्य छा गया। (४९) अपने सैन्यको क्षत-विक्षत एवं दुःखी देखकर सुभटोंसे घिरा हुआ सुग्रीव भामण्डलके साथ उठ खड़ा हुआ। (५०) घोड़ोंके साथ घोड़े और हाथियोंके साथ हाथी भिड़ गये। स्वामीके कार्यमें उद्यत सुभट सुभटोंके साथ युद्ध करने लगे। (५१) रुष्ट इन्द्रजितने किष्किन्धिके राजा सुग्रीवसे कहा कि, हे अधम वानर ! लकानरेशका त्याग करके भूमिपर चलनेवालोंकी जो तू सेवाकर रहा है, उसके फलस्वरूप आज तेरा सिर जल्दी ही अर्धचन्द्र वाणसे काट डालता हूँ। तेरा वह मालिक तेरी रक्षा करे। (५२-५३) तव वानरपतिने कहा कि हे सुभट ! तेरे वहुत वकवक करनेसे फायदा क्या ? इसमें कोई सदेह नहीं कि आज मैं तेरा मानभंग करूँगा। (५४) इस प्रकार कहनेपर गुस्सेमें आया हुआ इन्द्रजित धनुषकी टंकार करके सुग्रीवके ऊपर वाण-समूह फेंकने लगा। (५५) वलसे परिपूर्ण वह भी अपनी सेनाकी रक्षाके लिए कानतक खेंचे हुए वाणोंसे आते हुए वाणोंको काटने लगा। (५६)

उधर युद्धमें मेघवाहनने भामण्डलको ललकारा और प्रवेश करते हुए वज्रनक्रको विराधितने रोका। (५७) रुष्ट

अह मेहवाहणेण, समरे भामण्डलो समाहूओ । रुद्धो विराहिएण, पविसन्तो वज्जणक्को वि ॥ ५७ ॥
चक्केण वज्जणक्को, पहओ य विराहिएण रुट्ठेणं । तेण वि सो वच्छयले, समाहओ चक्कपहरेणं ॥ ५८ ॥
वाणरवई निरत्थो, लङ्कानाहस्स नन्दणेण कओ । तेण वि य जहिच्छियारी, आउहसयसंकुलं रइयं ॥ ५९ ॥
अवयरिऊण गयाओ, मन्दोयरिनन्दणो रहारूढो । पेसेइ वारुणत्थं, नवजलहरसद्दनिग्घोसं ॥ ६० ॥
अन्धारिय समत्थं, सेन्नं दट्ठूण वाणराहिवई । नासेइ वारुणत्थं, सिग्घं सो मारुयत्थेणं ॥ ६१ ॥
घणवाहणो वि सत्थं, अग्गेयं मुयइ जणयतणयस्स । भामण्डलो नरिन्दो, नासेइह वारुणत्थेणं ॥ ६२ ॥
मन्दोयरीऍ पुत्तो, विरहं भामण्डलं रणे काउं । पेसेइ तामसत्थं, कज्जलघणकसिणसच्छायं ॥ ६३ ॥
न य पेच्छन्ति महियलं, आयासं नेव अप्पयं न परं । सुहडा पणट्ठचेट्ठा, अवहियचक्खू तओ जाया ॥ ६४ ॥
घणवाहणेण एत्तो, विसधूमुग्गारपज्जलन्तेहिं । भामण्डलोऽतिगाढं, बद्धो च्चिय नागपासेहिं ॥ ६५ ॥
वाणरवई वि सिग्घं, भुयङ्गपासेहि बन्धिउं गाढं । उच्छूढो धरणियले, रावणपुत्तेण जेट्ठेणं ॥ ६६ ॥
ते पेच्छिऊण दोण्णि वि, भुयङ्गपासेसु नरवई बद्धे । सह लक्खणेण पउमं, बिभीसणो भणइ निसुणेह ॥ ६७ ॥
अह पेच्छ इन्दईणं, सरसघट्टेण छाइयं गयणं । भामण्डल-सुग्गीवा, बद्धा वि हु नागपासेहिं ॥ ६८ ॥
बद्धे वाणरनाहे, विजिए भामण्डले इहं अम्हं । सघायपिण्डियाणं, होहइ मरणं न संदेहो ॥ ६९ ॥
अम्हं बले महायस !, एए दो नायगा महापुरिसा । जाया अणायगा वि हु, विज्जाहर-वाणराण चमू ॥ ७० ॥
विच्छिन्नछत्त-केऊ, संचुण्णेऊण रहवरं सिग्घं । गहिओ च्चिय पवणसुओ, सुवन्तं भाणुकण्णेण ॥ ७१ ॥
जाव य धरणिनिसण्णे, भामण्डल-वाणराहिवे एए । न य गिण्हन्ति निसियरा, ताव निवारेहि गन्तूणं ॥ ७२ ॥
जाव य सोमित्तिसुयं, आभासइ राहवो ससंभन्तो । जोहेइ भाणुकण्णं, ताव च्चिय अङ्गयकुमारो ॥ ७३ ॥

---

विराधितने चक्रसे वज्रनक्रके ऊपर प्रहार किया तो उसने भी चक्रसे वक्षःस्थलपर प्रहार किया। (५८) लंकाके स्वामी रावणके पुत्र इन्द्रजितने वानरपति सुग्रीवको निरस्त्रकर दिया। इच्छानुसार विहार करनेवाले उसने भी युद्धभूमिको सैकड़ों आयुधोंसे व्याप्त कर दिया। (५९) मन्दोदरीका पुत्र इन्द्रजित हाथीपरसे उतरकर रथपर सवार हुआ। नये बादलोंके समान गर्जना करनेवाला वरुणास्त्र उसने छोड़ा। (६०) समस्त सैन्यको अन्धकारसे व्याप्त देखकर वानराधिपतिने मारुतास्त्रसे उसका शीघ्र नाश किया। (६१) घनवाहनने भी जनकपुत्रके ऊपर आग्नेयास्त्र फेंका। भामण्डल राजाने वारुणास्त्रसे उसका नाश किया। (६२) मन्दोदरीके पुत्र इन्द्रजितने युद्धमें भामण्डलको रथहीन बनाकर काजल और बादलके समान कृष्ण कान्तिवाला तामसास्त्र छोड़ा। (६३) उस समय प्रणष्ट चेष्टावाले सुभट न जमीनको, न आकाशको, न अपनेको और न परायेको देख सकते थे। मानों आँखें छीन ली गई हों ऐसे वे हो गये। (६४) तब घनवाहनने विषाक्त धूम उगलनेवाले तथा प्रज्वलन्त ऐसे नागपाशों से भामण्डलको खूब मजबूतीसे बाँध लिया। (६५) रावणके ज्येष्ठ पुत्रने वानरपतिको भुजंगपाशोंसे मजबूतीसे बाँधकर जमीन पर पटक दिया। (६६)

उन दोनों राजाओंको नागपाशोंमे बद्ध देख लक्ष्मण सहित रामको बिभीषणने कहा कि आप सुनें। (६७) आप इन्द्रजितको देखें। उसने बाणोंके समूहसे आकाश छा दिया है और नागपाशोंसे भामण्डल तथा सुग्रीव बाँधे गये हैं। (६८) वानरनाथ सुग्रीवके बद्ध तथा भामण्डलके पराजित होनेपर समूह रूपमें एकत्रित हमारा यहाँ मरण होगा. इसमें सन्देह नहीं। (६९) हे महायश ! हमारे सैन्यमे ये दोनों महान् पुरुष नायक थे। विद्याधर और वानरोंकी सेना अब अनायक हो गई है। (७०) जिसके छत्र और पताका विच्छिन्न हो गये हैं ऐसे हनुमानके रथको शीघ्र ही चूर-चूर करके भानुकर्णने बिना किसी प्रकारकी शंकाके हनुमानको पकड़ लिया है। (७१) पृथ्वीपर बैठे हुए इन भामण्डल और सुग्रीवको जबतक राक्षस पकड़ते नहीं हैं तबतक आप जा करके इनको बचावें। (७२) जबतक राम घबराहटमे आकर लक्ष्मणसे कहते हैं तबतक तो अंगदकुमार भानुकर्णके साथ युद्ध करने लगा। (७३) शस्त्रसमूह जिसमें गिर रहा है ऐसा युद्ध जबतक उन

दोण्हं पि ताण जुज्झं, वट्टइ विवडन्तसत्थसंघायं । ताव य भुयपासाओ, विणिग्गओ मारुई सिग्घं ॥ ७४ ॥
हणुमन्त-अङ्गया ते, आरूढा वरविमाणसिहरेसु । लक्खण-विभीसणा वि य, आसासेन्ती सयाणीयं ॥ ७५ ॥
एयन्तरम्मि पत्तो, विभीसणो इन्दई समरकखी । दट्ठूण तं कुमारो, इमाणि हियएण चिन्तेइ ॥ ७६ ॥
तायस्स य एयस्स य, को भेओ? जइ गविस्सए ताओ । न य मारिऊण पियरं, हवइ जसो निम्मलो लोए ॥ ७७ ॥
भामण्डल-सुग्गीवा, भुयङ्गपासेसु दारुणा वद्धा । मरिहिन्ति निच्छएणं, जुत्तं अवसप्पण अम्हं ॥ ७८ ॥
परिचिन्तिऊण एवं, विणियत्ता ते रणाउ दो वि जणा । लच्छीहरेण दिट्ठा, रावणपुत्ता वलसमग्गा ॥ ७९ ॥
अह भाणिउं पवत्तो सोमित्ती सुणसु नाह! मह वयणं । भामण्डल-सुग्गीवा, वद्धा भीमेहि नागपासेहिं ॥ ८० ॥
रावणपुत्तेहि इमे, निज्जन्ता पेच्छ निययपुरिहुत्ता । एएहि विणा अम्हे, किं जिप्पइ दहमुहो को वि? ॥ ८१ ॥
पुण्णोदएण एत्तो, रामो सरिऊण लक्खण भणइ । चिन्तेहि वरं सिग्घं, जो उवसग्गो तया लद्धो ॥ ८२ ॥
सरिऊण लक्खणेणं, तत्थ महालोयणो सुरो सहसा । अवहिविसएण नाउं, रामसयास समल्लीणो ॥ ८३ ॥
पउमस्स देइ तुट्ठो, नामेणं सीहवाहिणी विज्ज । गरुडा परियणसहिया, पणामिया लच्छिनिलयस्स ॥ ८४ ॥
दोण्णि य रहे पयच्छइ, दिवामलपहरणपरिपुण्णे । अग्गेय-वारुणाइ, अत्थाणि य सुरवरत्थाणि ॥ ८५ ॥
नामेण विज्जुवयणं, देइ गयं लक्खणस्स सुरपवरो । दिवं हल च मुसल, पउमस्स वि तं पणामेइ ॥ ८६ ॥
संपत्ता महिमाणं, परम दसरहसुया सुकयपुण्णा । देवो वि पीइपमुहो, कमेण नियय गओ ठाणं ॥ ८७ ॥

परभवसुकएण होन्ति वीरा मणुस्सा, वहुरयणसमिद्धा भोगभागी सुरूवा ।
अरिभडनियरोहे तत्थ पावन्ति कित्ती, विमलधवलचित्ता जे हु कुव्वन्ति धम्मं ॥ ८८ ॥

॥ इय पउमचरिए विज्जासन्निहाणं नाम एगूणसट्ठं पव्वं समत्तं ॥

---

दोनोंमें होता रहा तवतक तो हनुमान नागपाशसे शीघ्र ही मुक्त हो गया। (७४) वे हनुमान और अंगद उत्तम विमानोंके शिखर पर आरूढ़ हुए। लक्ष्मण और विभीषण भी अपनी सेनाको आश्वासन देने लगे। (७५) उस समय विभीषण युद्धाकांक्षी इन्द्रजितके पास आ पहुँचा। उसे देखकर कुमार मनमें ऐसा सोचने लगा। (७६) यदि देखा जाय तो पिता और इनमें क्या भेद है? पिताको मारनेसे विमल यश संसारमें नहीं फैलता। (७७) भामण्डल और सुग्रीव भुजंगपाशोंमें भयंकर रूपसे बाँधे गये हैं। वे अवश्य ही मर जायेंगे। अब हमारा यहाँसे चला जाना ही उपयुक्त है। (७८) ऐसा सोचकर वे दोनों जन युद्धमेंसे लौटे। लक्ष्मणने सेनासे युक्त रावणके पुत्रों को देखा। (७९) तब लक्ष्मण कहने लगा कि, हे नाथ! मेरा कहना आप सुनें। भामण्डल और सुग्रीव भयंकर नागपाशोंसे बाँधे गये हैं। (८०) रावणके पुत्रोंद्वारा अपनी नगरीकी ओर लिये जाते हैं इन्हें आप देखें। इनके बिना हममेंसे कोई भी रावणको क्या जीत सकता है? (८१) तब पुण्योदयसे रामने याद करके लक्ष्मणसे कहा कि उपसर्गके समय जो वर प्राप्त किया था उसे तुम शीघ्र स्मरण करो। (८२) लक्ष्मणके याद करनेपर अवधिज्ञानसे जानकर महालोचन देव सहसा रामके पास आया। (८३) तुष्ट हो उसने रामको सिंहवाहिनी विद्या दी और लक्ष्मणको परिजन सहित गरुड़ा विद्या दी। (८४) उसने दोनोंको दिव्य एवं विमल प्रहरणोंसे परिपूर्ण रथ प्रदान किये तथा आग्नेय, वारुण एवं दूसरे भी दिव्यास्त्र दिये। (८५) उस उत्तम देवने लक्ष्मणको विद्युद्वदन नामकी गदा दी तथा दिव्य हल एवं मुसल रामको दिये। (८६) सुकृतसे पूर्ण दशरथपुत्र राम और लक्ष्मण अत्यत माहात्म्यको प्राप्त हुए। प्रीतियुक्त देव भी बादमें अपने स्थान पर चला गया। (८७) परभवके पुण्यसे मनुष्य वीर, बहुत रत्नोंसे समृद्ध, भोगोंसे युक्त तथा सुरूप होते हैं। विमल एवं धवल चित्तवाले जो पुरुष धर्म करते हैं वे शत्रु-सुभटोंके समूहके बीच भी यश प्राप्त करते हैं। (८८)

॥ पद्मचरितमें विद्या-सन्निधान नामका उनसठवाँ पर्व समाप्त हुआ ॥